मुखरागान्वितो यस्मान्नाट्यमत्र प्रतिष्ठितम् ।
यथा नेत्रं प्रसर्पेत मुखभ्रूदृष्टिसंयुतम् ॥१६९॥
तथा भावरसोपेतं मुखरागं प्रयोजयेत् ।
इत्येवं मुखरागस्तु प्रोक्तो भावरसाश्रयः ॥१७०॥
अतः परं प्रवक्ष्यामि ग्रीवाकर्माणि वै द्विजाः! ।
समा नतोन्नता त्र्यस्रा रेचिता कुञ्चिताञ्चिता ॥१७१॥
वलिता च निवृत्ता च ग्रीवा नवविधार्थतः ।
समा स्वाभाविकी ध्यानस्वभावजपकर्मसु ॥१७२॥
नता नतास्यालङ्कारबन्धे कण्ठावलम्बने ।
उन्नताभ्युन्नतमुखी ग्रीवा चोर्ध्वनिवेशने ॥१७३॥
त्र्यस्रा पार्श्वगता चैव स्कन्धभारेऽति दुःखिते ।
रेचिता विधुतभ्रान्ता हावे मथननृत्तयोः ॥१७४॥
कुञ्चिताकुञ्चिते मूर्ध्नि धारिते गलरक्षणे ।
अञ्चितापसृतोद्बन्धकेशकर्षोच्चदर्शने ॥१७५॥

बालक्रीड़ा

इसी तरह नयनों का आँखों का अभिनय भी मुखराग की योजना से नाना भावों के द्वारा सरस हो जाता है क्योंकि नाट्य मुखराग में प्रतिष्ठित है ॥१६९॥

जैसे मुख भ्रू एवं दृष्टियों के साथ ही साथ नेत्र का प्रसर्पण संचार होता है उसी तरह मुखराग का भी नाना भावों एवं रसों से युक्त करके प्रयोग करना चाहिए ॥१७०॥

इस प्रकार भाव एवं रसों के सहारे मुखराग का निरूपण किया। अब इसके बाद हे द्विजो ! ग्रीवा के कर्मों को कहूँगा ॥१७१॥

समा नता उन्नता त्र्यस्रा रेचिता कुञ्चिता अञ्चिता वलिता और निवृत्ता इस तरह नव प्रकार की ग्रीवा, नाम के अनुसार अर्थों वाली कही है ॥१७२॥

स्वाभाविकी ग्रीवा समा है इसका विनियोग ध्यान जप एवं स्वाभाविक कर्मों में होता है। मुख पर अलंकारों की रचना तथा कण्ठ में माला के अवलम्बन के समय तत विस्तृत ग्रीवा नता होती है ॥१७३॥

अभ्युन्नतमुखी अभितः चारों तरफ से मुख जिसमें उन्नत हो वह ग्रीवा उन्नता होती है इसका अभिनय ऊपर के पदार्थों को देखने में होता है ॥१७४॥

त्र्यस्रा ग्रीवा वह होती है जो पार्श्व में की गई है। कन्धे पर रखे हुए भार से दुःखित व्यक्ति का अभिनय करने में उसका उपयोग होता है। विधुता कांपती हुई भ्रान्ता घूमने वाली ग्रीवा रेचिता होती है इसका अभिनय हाव या मन्थन सम्बन्धी नृत्त में होता है। मस्तक के

पार्श्वोन्मुखी स्याद्वलिता ग्रीवाभङ्गे च वीक्षणे ।
निवृत्ताभिमुखीभूता स्वस्थानाभिमुखादिषु ॥१७६॥
इत्यादिलोकभावार्था ग्रीवा भङ्गैरनेकधा ।
ग्रीवाकर्माणि सर्वाणि शिरः कर्मानुगानि हि ॥१७७॥
शिरसः कर्मणः कर्म ग्रीवायाः सम्प्रवर्त्तते ।
इत्येतल्लक्षणं प्रोक्तं शीर्षोपाङ्गसमाश्रयम् ॥१७८॥
अङ्गकर्माणि शेषाणि गदतो मे निबोधत ॥१७९॥

इति भरतीये नाट्यशास्त्रे उपाङ्गविधानं नाम अष्टमोऽध्यायः ।

## बालक्रीड़ा

झुका देने पर कुञ्चित ग्रीवा होती है। उसका अभिनय गले में धारण किये हुए आभूषण की सुरक्षा में करना चाहिए। अपसृता ग्रीवा अञ्चिता होती है इसका अभिनय ॥१७५॥

उद्बन्धन, केशों के कर्षण एवं उच्च वस्तु के देखने में होता है। पार्श्व में उन्मुख की जाने वाली ग्रीवा वलिता होती है। उसका अभिनय ग्रीवा को मोड़कर घुमाकर देखने में होता है ॥१७६॥

अपनी जगह में स्थिर हुई सामने की तरफ जो उन्मुख होती है वह ग्रीवा निवृत्ता होती है। इस तरह लोक के भावों के अनुसार अर्थों वाली ग्रीवा अनेक प्रकार की शैलियों से उपलक्षित होती है ॥१७७॥

ग्रीवा के सभी कर्म शिर के कर्मों के अनुसार होते हैं। अतः शिर के कर्मों के साथ साथ ग्रीवा के कर्म प्रवृत्त होते हैं ॥१७८॥

इस प्रकार शिर एवं उपाङ्गों के आश्रित लक्षणों को मैंने कहा। अब अवशिष्ट अंगों के कर्मों को कहता हूँ। अतः उनको मुझसे समझिये। ॥१७९॥

श्री मधुसूदन शास्त्री की कृति बालक्रीड़ा नाट्य शास्त्र के अष्टम
अध्याय की हिन्दी टीका समाप्त हुई।

---

## अथ नवमोऽध्यायः ।

एवमेतच्छिरोनेत्रभ्रूनासोष्ठकपोलजम् ।
कर्म लक्षणसंयुक्तमुपाङ्गानां मयोदितम् ॥१॥
हस्तोरःपार्श्वजठरकटीजङ्घोरुपादतः ।
लक्षणं सम्प्रवक्ष्यामि विनियोगं च तत्त्वतः ॥२॥

### अभिनवभारती

अलङ्क्रियन्ते गात्राणि यत्स्पर्शविवशस्थितेः ।
स्पर्शतन्मात्रवपुषं संस्तुमः परमेश्वरम् ॥

शिष्याणामनुन्धानवृद्धये प्राक्तनार्थोपसंहारपूर्वकं वस्त्वन्तरमासूत्रयन्नाह-एवमेतदित्यादि । क्रियत इति कर्म अभिनेयमित्यर्थः, हस्तेति हस्तादीनां पादान्तानामनेनाध्यायेन लक्षणं वक्ष्यामि । विनियुज्यतेऽनेनेति विनियोगः तद्यथा—एषोऽभि

### बालक्रीड़ा

(मूल) हे ऋषियो ! इस प्रकार शिर रूपी अंग एवं नेत्र भ्रू नासा ओष्ठ कपोल रूपी उपाङ्गों के लक्षणों के सहित कर्म को मैंने आप लोगों से कहा है ॥१॥

(मूल) हाथ, छाती, पसवाडों पेट कमर जांघ ऊरु एवं पैरों के लक्षण एवं विनियोग को तात्विक रूप में कहूँगा ॥२॥

विशेष—अष्टम अध्याय की अभिनवभारती बहुत प्रयत्न करने पर भी नहीं मिली अतः उसके मूल को बालक्रीडा के साथ समन्वित किया है। उस के आरम्भ में रूप तन्मात्रा की वन्दना प्राप्त होती यदि अभिनव भारती प्राप्त होती। अतः क्रम प्राप्त अब स्पर्शतन्मात्रा की बन्दना इस नवम अध्याय में आचार्यपाद करते हैं। इस पद्य में यत् पद तृतीयाविभक्ति प्रतिरूपक अव्यय है। उसका अर्थ है जो शिव अपने स्पर्श से आलिगन से कामाकुल हो जाने के कारण विवश स्थिति वाली संभोग किये विना नहीं रह सकने वाली भगवती पराशक्ति के गात्रों गात्र के अवयवों को अलंकृत करदेते हैं सुन्दर बना देते हैं (यानी जिसका स्पर्श भगवती के स्तम्भ स्वेद एवं रोमाञ्च वगैरह सात्विक भावों के उदय का हेतु बनजाता है) उस स्पर्शतन्मात्रवपु परमेश्वर की हम स्तुति करते हैं।

शिष्यों की अनुसन्धान शक्ति की वृद्धि के लिए पूर्व अष्टम अध्याय में कहे हुए अर्थों का उपसंहार करते हुए वस्त्वन्तर पूर्वकथित अर्थ की अपेक्षा भिन्न पदार्थों का सूत्रण संकेत करते हुए कहते हैं —एवमेतत् । यह इस प्रकार इत्यादि । जो किया जाय वह कर्म है । नाट्य में जो किया जाता है वह कर्म अभिनेय है। ऐसा कर्म शब्द का अर्थ है । हस्त से आरम्भ करके पाद पर्यन्त अंगो के नाट्योपयोगी लक्षण इस नवम अध्याय में कहूँगा। जिससे उन अंगों का विनियोजन उपयोग हो सके वह विनियोग है। जैसे—पताक हस्त का विनियोग अग्निधारा

**हस्तादीनां प्रवक्ष्यामि कर्म नाट्यप्रयोजकम् ।**
**यथा येनाभिनेयं च तन् मे निगदतः शृणु ॥३॥**

## अभिनवभारती

वर्षधारानिरूपणे (९-२०)' इत्यादि । तत्रे तिकर्तव्यता—तद्यथा—'प्रविरलचलिताङ्गुलि' (९-२०) रित्यादि । तत्त्वत इति । अभिनयस्य द्विविधा इतिकर्तव्यता लोकधर्मी नाट्यधर्मी च । आद्या द्विविधा आन्तरा बाह्या च । तत्रान्तरा चित्तवृत्त्यर्पकत्वेनानुभावस्य, यथा—'गर्वेऽप्यहमिति तज्ज्ञैर्ललाटदेशोच्छ्रितः' (९-१०) इति । केवलबाह्याअवयवरूपा वा, यथा—पद्मकोशस्य कथमपि निरूपणे । नाट्यधर्म्यपि द्विधा - नाट्योपयोगमूलभूतकैशिकीसम्पादनोचितालौकिकशोभाहेतुः यथा—आवेष्टितादिचतुर्विधकरणरूपा । काचित्त्वंशेन लोकमुपजीवति, यथा—वर्णातुरेण हस्तेन तत्र २ व्यवहितेन लोक उपजीव्यते । लोको ह्यनिर्देश्यताशेषं वस्तु निर्दिदिक्षुरीदृशं तादृशमित्थम्भूतमित्यवसरे कथयतीति प्रयुक्तमेव चतुरैः । एवं जनान्तिकादौ वाच्यम् । नटसमयमात्ररूपा नाट्यधर्मी, समयस्यकिञ्चित्करस्य कल्पने प्रयोजनाभावात् ।२।३।

## बालक्रीड़ा

(मूल) अब नाटच में प्रयोग के उपयोगी हस्त वक्षःस्थल पार्श्व कटी एवं पैरों के उन कर्मों को कहूँगा । जिसको जैसा अभिनय करना चाहिए । अतः कहते हुए मुझसे आप लोग समझें ॥३॥

ज्वाला एवं वर्ष वृष्टि के निरूपण अभिनय में करना चाहिए । इत्यादि कहेंगे । तत्त्वतः नाट्य की वस्तु के अनुसार । अभिनय सम्बन्धी इतिकर्त्तव्यता दो प्रकार की है । लोक धर्मी एवं नाट्यधर्मी । उनमें पहली लोकधर्मी इतिकर्त्तव्यता दो प्रकार की है । उनमें पहली निर्वेद आदि चित्तवृत्तियों को अर्पण करने वाले व्यंजन करदेने वाले अनुभावों की इतिकर्त्तव्यता जैसे—मैं मैंने मेरा मेरे में इस स्वरूप वाले गर्व के अभिनय की वेला में पताक हस्त को ललाट पर उठाया हुआ करना चाहिये । इत्यादि । अथवा केवल बाह्य (आन्तर अवयव नहीं) अवयवरूप इतिकर्त्तव्यता जैसे—पद्मकोश नामक हस्त के किसी प्रकार से निरूपण अभिनय करने में । नाट्यधर्मी भी दो प्रकार की है । नाट्य के उपयोग में मूलभूत कैशिकी वृत्ति के सम्पादन के उचित अलौकिक शोभा की हेतु जैसे—आवेष्टित आदि चार प्रकार के करणों वाली । कोई कोई नाट्य धर्मी इतिकर्त्तव्यता भी अंश थोड़े थोड़े रूप से लोक का उपजीवन करती है, लोकवृत्त का सहारा लेती है । जैसे वर्ण में रंगाई करने में आतुर व्यस्त हस्त । वहाँ पर वह व्यवहित तरीके से लोक का सहारा लेता है । लोक जब किसी अनिर्देश्य (नाम ग्रहण कर के जिस को कहा नहीं जा सकता है उस) वस्तु का निर्देश करना चाहता है तब अवसर विशेष में चतुरों के द्वारा यह ऐसा है वैसा है इसप्रकार का है इत्यादि रूप में हस्त का जो प्रयोग किया गया है उसी का प्रयोग करता है उसी तरह नाट्य में प्रयोग होता है । उसी तथ्य को जनान्तिक के अभिनय में कहना चाहिए । क्योंकि नाटयधर्मी का अर्थ है केवल नटों का समय आचार । समयः शपथाचारकालसिद्धान्तकोविदाः यह अमरकोष है ।

पताकस्त्रिपताकश्च तथा वै कर्तरीमुखः ।
अर्धचन्द्रो ह्यरालश्च शुकतुण्डस्तथैव च ॥४॥
मुष्टिश्च शिखराख्यश्च कपित्थः खटकामुखः ।
सूच्यास्यः पद्मकोशश्च तथा वै सर्पशीर्षकः ॥५॥
मृगशीर्षः परो ज्ञेयो हस्ताभिनययोक्तृभिः ।
काङ्गुलकोऽलपद्मश्च चतुरो भ्रमरस्तथा ॥६॥
हंसास्यो हंसपक्षश्च सन्दंशो मुकुलस्तथा ।
ऊर्णनाभस्ताम्रचूडश्चतुर्विंशतिरीरिताः ॥७॥

## अभिनवभारती

हस्तानुपदिशति पताक इत्यादिना । चशब्देन त्रिपताकः प्रकारस्तस्यैव तथा कर्तरीमुख इति दर्शनात्तन्निष्पत्तये संहिताकार्यदृष्टाध्ययनपरशब्दगतध्यान ( विषयक ) शब्दवद्धस्तान्तरेऽपि दृश्यमानेन विधेयेन तद्बुद्धिं दर्शयति । एवमन्येऽपि त्रिपताकादिवद् व्याख्येयाः । कचित्तु हस्तसदृशहस्तान्तरस्वीकाराय हंसपक्षश्च सन्दंश इति सन्दंशशब्दानन्तरं चकारेण अङ्गुष्ठमध्यमाग्रनिष्पीडिताग्रमतर्जनीलक्षणोऽपि शून्य-

## बालक्रीड़ा

(मूल) पताक १ त्रिपताक २ कर्त्तरीमुख ३ अर्धचन्द्र ४ अराल ५ शुकतुण्ड ६ मुष्टि ७ शिखर ८ कपित्थ ९ खटकामुख १० सूच्यास्य ११ पद्मकोश १२ सर्पशिरा १३ मृगशीर्षक १४ काङगुलक १५ अलपद्म १६ चतुर १७ भ्रमर १८ हंसास्य १९ हंसपक्ष २० सन्दंश २१ मुकुल २२ ऊर्णनाभ २३ और ताम्रचूड २४ ये चौबीस असंयुत हस्त मैंने बतलाये । अब संयुत हस्तों को कह रहा हूँ । मुझसे समझो ॥४।५।६।७॥

अतः किञ्चित्करण कुछ करना जिसका स्वरूप है ऐसे समय आचार के कल्पन छेदन करने में कोई प्रयोजन नहीं है । अपने २ आचार को चलाना चाहिए तोड़ने में कोई मतलब हासिल नहीं होता है ।

पताक इत्यादि के द्वारा २४ हाथों का उपदेश करते हैं । इन कारिकाओं में उल्लिखित च शब्द से त्रिपताक नामक जो हस्त है तथा उसी के सदृश उसी का प्रकार कर्त्तरीमुख हस्त है । ऐसा देखा गया है । अतः उसकी निष्पत्ति के लिए-संहिता कार्य में संधि के करने में देखे गये अनुभव किये गये जो अध्ययन पर अध्ययन संबद्ध शब्द; उस शब्द के ध्यान चिन्तन के कर्म विषय शब्द की तरह—दूसरे हाथो में देखे गये विधेय के द्वारा उस हाथ के विधेय की बुद्धि को दिखाते हैं । जैसे एक शब्द में देखे गये सन्धि कार्य के अनुसार अन्य शब्द में भी वैसा ही सन्धि कार्य का ध्यान किया जाता है उसी तरह एक हस्त में किये गये विधेय के अनुसार दूसरे हाथों को भी विधेय समझना चाहिए । कहीं पर तो हस्त के सदृश दूसरे हस्त के स्वीकार के लिए "हंसपक्षश्च संदंश" इस प्रकार संदंश शब्द के

असंयुताः । संयुताश्च गदतो मे निबोधत ।
अञ्जलिश्च कपोतश्च कर्कटः स्वस्तिकस्तथा ॥८॥
खटकावर्धमानश्च ह्युत्संगो निषधस्तथा ।
दोलः पुष्पपुटश्चैव तथा मकर एव च ॥९॥
गजदन्तोऽवहित्थश्च वर्धमानस्तथैव च ।
एते तु संयुता हस्ता मया प्रोक्तास्त्रयोदश ॥१०॥

अभिनवभारती

भास्वरविद्युदाद्यभिनयविषये नृत्ताचार्यप्रवाहसिद्धः कोहललिखितोऽपि हस्तः सङ्गतो भवतीति हस्तान्तराण्युत्प्रेक्ष्याणि । ते त्वसंयुता अपि भवन्ति । संयुतकरणः कार्य इति (९।२०) वक्ष्यते. यतः यत्राप्येतन्नास्ति तत्रापि प्रयोगयुक्त्या हस्तद्वयप्रयोगो भवत्येव, यथा परेण हारे नीयमाने भयात्पताकाद्वयस्यांसादिक्षेत्रे पराङ्मुखस्य प्रयोगः । एवं प्रतापनादावपि । एवमन्यत्रोत्प्रेक्षणीयम् । किञ्च पताकादीनामपि द्विशो युगपत् प्रयोगे युतत्वमभिनेयविशेषे । तद्यथा छेदाभिनये कपित्थस्य ऊर्ध्वाधोभावेन पताकस्य "कुणिच्छ अह, अस्तमच्छरजहिसीसहिच्छजत्तंति" । चित्राभिनये चैतत् । एते तु संयुता

बालक्रीड़ा

(मूल) अन्जलि १ कपोत २ कर्कट ३ स्वस्तिक ४ खटकावर्द्धमान ५ उत्सङ्ग ६ निषध ७ दोल ८ पुष्पपुट ९ मकर १० गजदन्त ११ अवहित्थ १२ वर्धमान १३ ये तेरह संयुत हस्त मैंने बतलाये । अब इसके बाद नृत्त के उपयोग में आने वाले हाथों को कहता हूँ मुझसे समझो ॥९।१०॥

अनन्तर योजित चकार से अंगुष्ठ एवं मध्यमा के अग्रभागों से निष्पीडित किया गया है जिसका अग्रभाग ऐसी तर्जनी जिसमें हो वह तथा शून्य आकाश में चमकने वाली विजली के अभिनय के विषय में नृत्ताचार्यों के प्रवाह में प्रसिद्ध और कोहल लिखित हस्त भी संगत हो जाता है । अतः अन्य २ हाथों की भी उत्प्रेक्षा करनी चाहिए । वे हाथ तो असंयुत भी होते हैं । क्योंकि आगे चल कर "संयुतकरणः कार्यः" इस रूप में हाथों के संयुत करण को कहेंगे । जिसके फलस्वरूप जहाँ कहीं भी ऐसा नहीं है वहाँ भी प्रयोगों की युक्ति योजना के अनुसार दो हाथों का ही प्रयोग होता है । जैसे कन्धे पर रखे हुए हार को कोई दूसरा छीन रहा है उस समय कन्धे एवं छाती पर पराङ्मुख रूप में विन्यस्त पताका नामक दो हाथों का प्रयोग किया जाता है या होता है । इसी प्रकार शीत के समय अग्नि में हाथों को तपाने में भी पराङ् मुख पताक हाथों का प्रयोग होता है । इसी प्रकार अन्य स्थलों में उत्प्रेक्षा करनी चाहिए ।

और भी बात है कि पताका वगैरह का भी दो दो का एक साथ प्रयोग करते समय अभिनय विशेष में जोडा ही करना चाहिए । जैसे किसी वस्तु के काटने के समय कुठार सहित हस्तको ऊपर नीचे करने के अभिनय में कपित्थहस्त और किसी वस्तु को अधोभाग में नीचे नीचे करने में पताक हस्त का प्रयोग होना चाहिए ।

नृत्तहस्तानतश्चोर्ध्वं गदतो मे निबोधत ।
चतुरस्रौ तथोद्वृत्तौ तथा तलमुखौ स्मृतौ ॥११॥
स्वस्तिकौ विप्रकीर्णौ चाप्यरालखटकामुखौ ।
आविद्धवक्रौ सूच्यास्यौ रेचितावर्धरेचितौ ॥१२॥
उत्तानावञ्चितौ वापि पल्लवौ च तथा करौ ।
नितम्बौ चापि विज्ञेयौ केशबन्धौ तथैव च ॥१३॥

## अभिनवभारती

एव। नत्वेत एव, पताकादीनामपि प्रयोगे क्वचित्संयुतत्वात्। एते च त्रयोदश संयुताव्यतिरेकेण न स्वार्थस्य गमकाः ॥८।१०॥

एतेषां त्वभिनयहस्तानामलातचक्रप्रतिमतां दर्शयितुं, मार्गाणां मसृणोद्धतछिद्र-बर्तनात्मकतया मसृणतादि निवृत्तये बालुकोत्क्षेपणेन, उद्धतोत्सारणेन छिद्रच्छादनेन

## बालक्रीड़ा

(मूल) चतुरश्र, उद्वृत्त, तलमुख, स्वस्तिक, विप्रकीर्ण, अराल, खटकामुख, आविद्धवक्र, सूच्यास्य, रेचित, अर्धरेचित, उत्तान वञ्चित, पल्लव, नितम्ब, केशबन्ध, लताकर, करिहस्त, पक्षवञ्चितक, पक्षप्रद्योतक, गरुडपक्ष, दण्डपक्ष ऊर्ध्वमण्डली पार्श्वमण्डली उरोमण्डली उरः पार्श्वार्धमण्डली मुष्टिक स्वस्तिक नलिनीपद्मकोश, अलपल्लव, उल्वण, ललित एवं वलित ये तीस हस्त मैंने बतलाये। इस तरह असंयुत २४ संयुत १३ एव नृत्तोपयोगी ३० इस तरह २४+१३+३०=६७ कर होते हैं। ६४ कर नहीं हो पाते हैं। संगीत रत्नाकरकार ने प्रश्न उठाया और अपने विचार से उसका समाधान किया। जैसा कि वे लिखते हैं

सर्वे च मिलिताः सप्तषष्टिरिमे कराः ।
चतुःषष्टित्वमेतेषां न युक्त्यागमगोचरम् ।
चतुः षष्टित्वमेवं वै तेषां सूरिमिरुह्यताम् ।
कर्त्तव्यौ स्वस्तिकौ हस्तौ विप्रकीर्ण विशेषणौ
करौ हि स्वस्तिकीभूय विच्युतौ विप्रकीर्णकौ
स्वतन्त्रयोरतो नास्ति प्रयोगो विप्रकीर्णयोः ।

कुर्णिच्छह' यह अंश अस्पष्ट है) चित्र अभिनय में यह सब होता है। ये अञ्जलि आदि तो संयुत ही होते हैं। न कि ये अञ्जलि आदि १३ ही होते हैं। क्योंकि कहीं पर पताकादि में भी प्रयोग काल में संयुतत्व रहता है। ये अञ्जलि आदि तेरह हस्त संयुतता के विना अपने स्वरूप के अपने अर्थ के बोधक नहीं होते हैं ॥८।९।१०॥

इन उक्त अभिनय के उपयोगी नृत्त हस्तों की अलातचक्र के साथ प्रतिमता सादृश्य को दिखाने के लिए और जैसे मार्गों के मसृण फिसलन वाले उद्धत उन्नत एवं छिद्र गर्त स्वरूप होने से उनमें बालुकोत्क्षेपेण औद्धत्य के हेतु पवेत या मट्टी के टीलों का उत्सारण एवं छिद्र-छादन होता है एक वर्त्तन सममार्ग में अनुप्रवेश करन की तरह हस्तों की एक

सम्प्रोक्तौ करिहस्तौ च लताख्यौ च तथैव च।
पक्षवञ्चितकौ चैव पक्षप्रद्योतकौ तथा ॥१४॥
ज्ञेयौ गरुडपक्षौ च हंसपक्षौ तथैव च।
ऊर्ध्वमण्डलिनौ चैव पार्श्वमण्डलिनौ तथा ॥१५॥
उरोमण्डलिनौ चैव उरःपार्श्वार्धमण्डलौ।
मुष्टिकस्वस्तिकौ चापि नलिनीपद्मकोशकौ ॥१६॥

अभिनवभारती

चैकवर्तनानुप्रवेशवत् एकाभिनेयार्थे विश्रान्ततां प्रथयितुं, नृत्तस्य च वस्तुभूतत्वेनोक्तस्य स्वरूपमभिधातुं, नृत्यन्त्यौ चेट्याविति नृत्तादिविषये तु सूचाङ्कुरादावुपयोगमपि च दर्शयितुं नृत्तशब्देन विशेष्यं निर्दिशति नृत्तहस्तानित्यादिना। संयुतासंयुतरूपोप-

बालक्रीड़ा

(मूल) उरोमण्डलिनावेवं पार्श्वमण्डलिनोरिह
विशेषणे चोल्वणयोः कर्त्तव्यावलपल्लवौ
विशेषणविशेष्येच न स्यातां भिन्नगामिनी
नीलमुत्पलमित्यत्र नहीष्टं पंकजद्वयम्।
प्रसिद्धेरुपपत्यर्थं युक्तिरेषा मयोदिता
आचार्याणां तु सर्वेषां पृथगुद्देशलक्षणे
वदतां स्वस्तिकाद्येषु न विशेषणता मता।

पहले कहे हुए असंयुत संयुत एवं नृत्त हस्तों को सबको मिला देने पर ६७ हाथ होते हैं। प्रमाण लोक वेद एवं अध्यात्म (मन) तीन ही है

लोको वेदस्तथाध्यात्मं प्रमाणं त्रिविधं स्मृतम्।

इनमें वेद आगम एवं अध्यात्म मन अर्थात् मनः सम्भूत युक्तियों में ये कर ६७ ही सिद्ध होते हैं। ६४ नहीं। किन्तु लोक में ६४।६४ यह प्रसिद्धि है अतः इसका उपाय यह है कि विप्रकीर्ण हस्तों का स्वतन्त्र प्रयोग नहीं है। स्वस्तिक हस्त ही पृथक् होने पर विप्रकीर्ण होते हैं। इसी हरह पार्श्वमण्डलियों का पृथग्भाव ही उरोमण्डली है। तथा उल्वण हस्तों के ही विशेषण अलपल्लव या अलपद्म हैं। ये विशिष्ट रूप में बतलाये हुए हस्त पृथक् २ नहीं है। किन्तु ३ तीन ही है जैसे नीलोत्पल कहने पर एक नील दूसरा उत्पल इस तरह दो कमल नहीं माने जाते हैं अपितु एक ही कमल की उपस्थिति उस शब्द से होती है क्योंकि विशेष्य एवं

अभिनेय अर्थ में विश्रान्ति को प्रथित करने के लिए तथा 'अस्य शाखा च नृत्तं च तथैवाङ्कुर एव च। वस्तून्यभिनयस्येह' के अनुसार अभिनय की वस्तु के रूप में कथित नृत्त के स्वरूप को "चेटियाँ नाच रही हैं" इस तरह बतलाने के लिए किये गये नृत्त के बतलाते समय सूचित अंकुरादि के उपयोग को भी दिखलाने के लिए "नृत्ताहस्तान्" इत्यादि के द्वारा नृत्त शब्द से सम्वलित विशेष्य हस्त का निर्देश करते हैं। ये हस्त कभी संयुत रूप का

अलपद्मावुल्वणौ च ललितौ वलितौ तथा ।
सप्तषष्टिकरा ह्येते नामतोऽभिहिता मया ॥१७॥
अथ लक्षणमेतेषां कर्माणि च निबोधत ।
प्रसारिताः समाः सर्वा यस्याङ्गुल्यो भवन्ति हि ।
कुञ्चितश्च तथाङ्गुष्ठः स पताक इति स्मृतः ॥१८॥

### अभिनवभारती

जीविन एत इत्येकाकिनोऽपि प्रयुज्यन्ते [नाशंसन्त इति अन्येऽपि न न शंसन्ति दर्शयन्ति (?)] नन्विदं यथा लक्षणं यथा च कर्मण्यभिधेयतेति तथा निबोधतेति सम्बन्धः ।१७।

अथ यथोद्देशं पताकादीनां लक्षणमाह प्रसारिताः समा इति । समा इति प्रकृतिस्था इत्यर्थः । प्रसारिताग्रा वा इति पाठः । प्रसारिताः प्रधाना इत्यर्थः । समाः संहिता अविरलाः । कुञ्चितत्वं पादस्य वक्ष्यते तल्लक्षणोपजीवनेनाङ्गुष्ठ-

### बालक्रीड़ा

विशेषण भिन्न २ पदार्थ में नहीं होते हैं । जो नील है वही उत्पल है जो उत्पल है वही नील है अतः वे उक्त ६ छै भेद नहीं होकर ३ ही भेद हैं अतः ६७ में तीन निकाल दिये जाँय तो शेष ६४ ही रहते हैं । अस्तु । परन्तु इतना ध्यान में रखना चाहिए कि यह भेद मेरा ही (संगीत रत्नाकरकार का ही) किया हुआ है उद्देश एवं लक्षण को पृथक् २ मानने वाले आचार्यों का नहीं ॥११।१७॥

(मूल) जिसमें सभी अंगुलियाँ समान भाव में या अविरल अर्थात् अलग २ न होकर एक साथ फैलाई हुई हों और अगूंठा कुञ्चित यानी तर्जनी के मूल में सिकुड़ा हुआ हो वह हस्त पताक कहाता है ॥१८॥

और कभी असंयुत रूप का उपजीवन करते हैं ऐसा कहने का अभिप्राय है कि इनमें से एक एक का भी प्रयोग होता है । इनके जैसे लक्षण और कर्म को मैं कहता हूँ वैसे आपलोग समझें । एसा सम्बन्ध है १७ । अब उद्देश जिस क्रम से उनके नामों को कहा है उस क्रम के अनुसार पताकादि के लक्षण को कहते हैं । प्रसारिता समाः इति । समा : इससे बतलाया कि समा : का अर्थ प्रकृतिस्थ है । ये हाथ अपने स्वरूप में हैं । अथवा 'प्रसारिताग्राः' ऐसा पाठ है । प्रसारिता का अर्थ है प्रधान और समाः संहिताः का अर्थ है अविरल एक साथ यानी विरल अलग २ नहीं है । प्रसारित एवं संहित पदों के अर्थों को बतलाने के बाद कुञ्चित पद के अर्थ को बतलाने का अवसर आया तब कहते हैं कि कुञ्चित पाद को आगे बतलायेंगे । अतः आगे कहे जाने वाले पाद के लक्षण का उपजीवन करके अर्थात् पाद लक्षण में वतलाये जाने वाले संकेत के अनुसार अंगुष्ठ का कुंचित रूप में सन्निवेश करना चाहिए । इस हाथ को पताक हस्त इसलिए कहते हैं कि इस का आकार पताका के जैसा है । इस का आशय यह हुआ कि पताका का भी अभिनय इसी तरह करना चाहिए । इस प्रकार अन्य हाथों में उनके नामों के निर्वचन के अनुसार उनका विनियोग रंगस्थली में दिखाना चाहिए ।

**एष प्रहारपाते प्रतापने नोदने प्रहर्षे च।**
**गर्वेऽप्यहमिति तज्ज्ञैर्ललाटदेशोत्थितः कार्यः ॥१९॥**

### अभिनवभारती

सन्निवेशः कार्य इत्यर्थः। पताकाकारत्वात्पताकः। अतएव पताकाप्यनेनैवाभिनेया। एवमन्येष्वपि हस्तेषु नामनिर्वचनानुसारेण विनियोगः प्रदर्शनीयः। प्रविरलचलिताङ्गुलित्वादियोगेऽपि एकदेशविकारे तत्त्वप्रत्यभिज्ञानात्पूर्वापरकोट्योश्च मूलसन्निवेशाश्रयणात्पताकात्वमेव। एवमन्यत्रापि।१८। प्रहारस्य पातने कर्तव्ये, स्वयं परेण च क्रियमाणे। प्रतापने शीतशमनायाग्निस्पर्श ग्रहणे, राज्ञां च प्रतापे शत्रुहृदयम्लानिनिमित्तभूतप्रसिद्धिविशेषात्मनि, तथा प्रकृष्टे च आतपे हस्तेन तस्यापहरणाय "हस्तच्छत्रनिरुद्धचन्द्रमहस" (विद्धसाल) इत्यादौ। तथा अन्यस्य प्रेरणे अन्येन वा प्रेरणे तद्धारणाय। एषु च यथा लोकप्रसिद्धिः यथा नाट्याचार्यप्रवाहश्च उर्ध्वपार्श्वगाधोमुखसम्मुखपराङ्मुखोत्तानत्र्यश्रचञ्चलाचञ्चलत्वादिविभाग उत्प्रेक्षणीयः। प्रहारे हृदयलग्नतल ईषत्कम्पमानः, प्रहर्षे च रोमाञ्चे सम्मुख उद्गते। अपिशब्दार्थसहितो (अहं) यथा अस्मदर्थो भवति अहमपि ममापि मयापि मय्यपीत्यादौ

### बालक्रीड़ा

(मूल) इस पताक हस्त का अभिनय प्रहारपात स्वयं या दूसरे के द्वारा किये जाने वाले आयुध के गिराने में 'शीत के शमन के लिए आग में तपाने में' या राजाओं के प्रताप को दिखाने में, नोदन प्रेरणा में, अतिशय हर्ष में, मैं भी या मैंने भी या मेरा भी मेरे में भी इत्यादि रूप गर्व गर्भ प्रयोग में उनके जानकार लोगों को ललाट प्रदेश के सम्मुख उत्थित उच्छ्रित करना चाहिए ॥१९॥

प्रश्न—पहले आपने संहिता का अर्थ अविरला करके पताक हस्त की अंगुलियों को अविरल कहा था और अब उसी हस्त की अंगुलियों को प्रविरल कहते हैं यह कौन तरीका है उत्तर–एक देश के विकृत होने पर भी वह वस्तु अन्य भिन्न नहीं होती है (एकदेशविकृतमनन्यवत्) इस न्याय के अनुसार एक देश में विकार होने पर भी वही यह है ऐसे वस्तु तत्त्व के प्रत्यभिज्ञान से उक्त हस्त की अंगुलियों के चलन में प्रविरलता के योग में भी मूलसन्निवेश आरम्भिक विन्यास के आश्रयण आधार के बल पर पूर्व एवं पश्चात् की कोटियों में पताकात्व ही है। इसी तरह अन्य स्थानों में भी समझना चाहिए।१८। प्रहार आयुध का पातन कर्त्तव्य स्वयं या दूसरे के द्वारा किये जाने वाले आयुध के पातन में उसके कारण के लिए प्रतापन शीत के शमन के लिए अग्नि के स्पर्श करने में और राजा के जो शत्रुओं के हृदय की ग्लानि का कारण वना हुआ है उस प्रसिद्धिविशेष रूप प्रताप में और प्रकृष्ट ताप होने पर हस्त से उसके अपहरण करने के लिए भी पताक हस्त का अभिनय है जैसे हस्त रूपी छत्र से चन्द्र के तेज को निरुद्ध कर दिया। प्रकृष्टे च तापे हस्तादपि तस्यापहरणाय यथा हस्त ऐसा पाठ यहाँ है तथा अन्यको प्रेरणा देने में या अन्य के द्वारा प्रेरणा पाने पर। इन में जैसी लोक की प्रसिद्धि हो या जैसा नाट्याचार्यो का प्रवाह हो उसी के अनुसार ऊपर नीचे

एषोऽग्निवर्षधारानिरूपणे पुष्पवृष्टिपतने च।
संयुतकरणः कार्यः प्रविरलचलिताङ्गुलिर्हस्तः ॥२०॥

अभिनवभारती

गर्वगर्भे प्रयोगे पार्श्वान्तरात्स्वपार्श्वमागच्छँल्ललाटाभिमुख उर्ध्वो हस्तः कर्तव्यः ॥१९॥ एष इति एतस्मिन्नर्थेऽभिनेता स्या (दिति चे) द्विभक्तिरतन्त्रा, एतदर्थनिरूपण इत्यर्थः। अग्नेः धारा ज्वालाः। पुष्पवृष्टिग्रहणमप्रसिद्धपांसुरक्तादिवृष्ट्यन्तरोपलणम्। संयुतकरण इति हस्तद्वयमीदृशं कर्तव्यमित्यर्थः। संयुतासंयुतसम्बन्धा लोकोचिता चलनलक्षणा क्रिया यस्य तेनाग्निज्वालासूर्ध्वगमनं, जलधारासु अधोगमनमङ्गुलीनामूर्ध्वमुखहस्तस्य पुष्पवृष्टौ शिरोदेशे अधोमुखस्य स्थितस्य क्रमाच्चलाङ्गुलेरधोगमनमिति सङ्गृहीतम्। तेनैकाकिनोऽपि यत्प्रयोगदर्शनं तदवरुद्धम्। प्रविरलास्सत्यश्चलिताः प्रविरलं कृत्वा चलिता अङ्गुल्यो यत्रेति समासः। संयुतहस्तलक्षणात् स्वस्तिकमुपजीव्यं नृत्तहस्तलक्षणाद्वा ।२०।

बालक्रीड़ा

(मूल) अग्निधारा ज्वाला वर्षधारा यानी पानी की धूलि की या खून की वृष्टि के निरूपण में और आकाश से पुष्पों की वृष्टि के पतन में प्रविरल थोड़ी २ चलित हिलती हुई अंगुलियों वाले संयुत हस्त यानी दोनों हाथों का अभिनय करना चाहिए ॥२०॥

अगल बगल सम्मुख पराङ मुख सीधा तिरछा चञ्चल एवं अचञ्चल पताक हस्त को करने की उत्प्रेक्षा करनी चाहिये। प्रहार करने में पताक हस्त का तल हृदय में लगा हुआ एवं थोड़ा २ काँपता हुआ होना चाहिए। प्रहर्ष के समय रोमाञ्चों का सम्मुख उद्गम रहना चाहिए। अपि शब्द के अर्थ के सहित अस्मद् शब्द का अर्थ होता है जैसे मैं भी मेरा भी मैंने भी मेरे में भी इत्यादि गर्व गर्भ प्रयोग में एक बगल से दूसरे बगल में आते हुए हाथ को ललाट के अभिमुख ऊपर की ओर हाथ को करना चाहिए।१९।

एष यह पद एतस्मिन् इस सप्तम्यन्तपद के अर्थ में है। क्योंकि विभक्ति का तंत्र अधीनत्व अपेक्षित नहीं है। अतः इस अर्थ के वस्तु के निरूपण अभिनय करने में अभिनेता ऐसा होना चाहिए। अग्नि की धारा ज्वाला। प्रश्न—अग्निवर्षधारा पद में वर्षधारा के कथन से सभी तरह की वृष्टि की धारा को कह ही दिया था फिर पुष्प वृष्टि पद का उपन्यास क्यों किया। उत्तर-पुष्पवृष्टि का ग्रहण अप्रसिद्ध पांसुवृष्टि एवं रक्तवृष्टि आदि अन्य वृष्टियों का उपलक्षण है। संयुतकरण का अभिप्राय है दोनों हाथों को ऐसा करना चाहिए। संयुत एवं असंयुत हस्तों से सम्बन्ध रखनेवाली लोक व्यवहार के योग्य क्रिया जिसकी हों। इस कथन से अग्नि की ज्वालाओं के अभिनय में ऊर्ध्वमुखहस्त की अंगुलियों का ऊर्ध्व गमन जल की धाराओं के अभिनय में अधोमुख हस्त की अंगुलियों का अधोगमन पुष्पों की वृष्टि के अभिनय में शिरः प्रदेश में ऊर्ध्वमुख स्थिति वाले हस्त की चंचल अंगुलियों का अधोगमन क्रम से होता है इन सब का संग्रह हो गया। इस लिए एक हस्त का जो प्रयोग दिखाया था वह अवरुद्ध हो गया। प्रविरल हुई चलित हों अर्थात् जहाँ अंगुलियों को प्रविरल करके चंवलकिया जाय ऐसा समास इस पद में है।२०

स्वस्तिकविच्युतिकरणात् पल्वलपुष्पोपहारशष्पाणि ।
विरचितमुर्वीसंस्थं यद् द्रव्यं तच्च निर्देश्यम् ॥२१॥
स्वस्तिकविच्युतिकरणात् पुनरेवाधोमुखेन कर्तव्यम् ।
संवृतविवृतं पाल्यं छन्नं निबिडं च गोप्यं च ॥२२॥

## अभिनवभारती

तेन सम्मुखौ पताकौ मणिबन्धभुवि न्यस्तौ कृत्वा बाहुपरिभ्रमणयुक्त्या स्वपार्श्वसमं विच्युतिः, तत्क्रियायाः। पल्वलं स्वल्पोदकं सरः। पुष्पप्रकरं शष्पं च हृद्यं तृणं, यच्च भूमौ पिच्छिलं बलितण्डुलवैचित्र्यन्यायेन स्थापितं तदभिनयेदिति लोकांशोपजीविनी नाट्यधर्मी ।२१। पुनरेवेति वचनात् स्वस्तिकस्तद्विच्युतिः विच्युतिपूर्वकः स्वस्तिक इति क्रमः । तत्राधोमुखेन स्वस्तिकेन तद्विच्युत्या च संवृतविवृतमर्धं संवृतमर्धं च विवृतम् । यथा—"घटयेद्धाटकवाटघट्टित जवेन" इति । पाल्यं पतनाद्रक्षणीयं विच्युतिपूर्वकं शीघ्रं स्वस्तिककरणात्, छन्नं निबिडं स्पष्टं तथैव गोप्यं, अन्यो मा द्राक्षीदिति तज्जातं करणं स्वस्तिककरणात्। चकारेण अपाल्ये, अनाच्छन्ने, अनति-

## बालक्रीड़ा

(मूल) पहिले स्वस्तिकाकार हाथों को करके फिर उनकी विच्युति यानी उनको खोल देने रूप क्रिया के करने से पल्वल अल्प जल वाले तालाब, उपहार में दिये हुए पुष्पप्रकर, शष्प बालतृण, एवं जो भूमि पर रचना किया हुआ द्रव्य है उन सब का निर्देश किया जाना चाहिए ॥२१॥

(मूल) स्वस्तिक एवं विच्युति रूप क्रिया से फिर उसी हाथ को उलटा अधोमुख करके कभी विवृत और कभी संवृत तथा पाल्य विच्युति क्रिया में गिरने से बचाने योग्य एवं छन्न, निविड तथा गोप्य करना चाहिए ॥२२॥

संयुतहस्त के लक्षण के या नृत्तहस्त के लक्षण के अनुसार स्वस्तिक करण का उपजीवन करना सहारा लेना चाहिए। इस से मणिबन्ध स्थल में सम्मुख (उत्तान) पताक हस्तों का विन्यास करके बाहुओं के घुमाने के तरीके से उस क्रिया की अपने पार्श्व में विच्युति कर दे। पल्वल मानें स्वल्पजलवाला तालाब। पुष्पप्रकर पुष्पसमूह। शष्प हृद्य तृण और जो भूमि में पिच्छिल जिसमें बलि के तण्डुल की विचित्रता बतलाई गई है उस न्याय से स्थापित किया गया है उस का अभिनय करे इस तरह की लोक का उपजीवन करने वाली नाट्यधर्मी इतिकर्त्तव्यता का ग्रहण हो गया ।२१। पुनरेव कहने का आशय है पहिले स्वस्तिक करे फिर उसकी विच्युति से संवृत विवृत यानी आधा संवृत और आधा विवृत होना चाहिए। घटयेत् क्रिया है। जैसे उद्घाटन में खोलने के समय में कपाटों में घटित उत्पन्न वेग से घटित करे। पाल्य यानी विच्युति पूर्वक शीघ्र ही स्वस्तिक करके गिरने से बचाने के योग्य। छन्न आच्छादित। निविड सघन स्पष्ट है। उसीप्रकार गोप्य भी स्पष्ट है कि दूसरा कोई देखे नहीं। तज्जात संवृत विवृत आदि से उत्पन्न स्वस्तिक के करण

अस्यैव चाङ्गुलीभिरधोमुखप्रस्थितोत्थितचलाभिः ।
वायूर्मिवेगवेलाक्षोभश्चौघश्च कर्त्तव्यः ॥२३॥
उत्साहनं बहु तथा महाजनप्रांशुपुष्करप्रहतम् ।
पक्षोत्क्षेपाभिनयं रेचककरणैः प्रयुञ्जीत ॥२४॥

अभिनवभारती

निबिडे अगोप्ये चाभिनयः ।२३। स च स्वस्तिकविच्युतिरूप इति दर्शयति । रेचयति स्वसन्निवेशाद्यापयति स्वक्षेत्राद्वा या क्रिया तद्रेचककरणम् । तथा यथायोगं तत्र परस्योत्साहनं प्रेरणं उत्साहजननं सत्पुरुषाभिनयनं च विरलाङ्गुलिक्षेपेणालपल्लवाकारवत् प्रधानं वस्तु अक्रमकरणेन निजपार्श्वगमनेन पार्श्वान्तरात् । प्रांशून्नतमूर्ध्वगतात् पुष्करप्रहणने अधः पातनं, पक्षं पतत्रिणां मुहुरूर्ध्वं कटिक्षेत्रे उत्साहनवत् उत्क्षेपं कृतमथोर्ध्वगमनेन । अभिनयशब्दवत्पाल्यं च । अभिनयशब्दस्य वैचित्र्यं पश्यन्तः उपाध्याया व्याचक्षते—अभिशब्देनाभिमुख्यं, नशब्देन निषेधो, यशब्देन यदर्थो लक्ष्यते, तेन स्वपार्श्वोन्मुखदेशागमनेनाभिमुख्यमभिमुखत्वं पार्श्वक्षेत्रे तु रेचनपूर्वमधोमुखोत्तानपरिवर्तनेन च यच्छब्दार्थमभिनयेदिति ।२४। परिशब्दः शैघ्र्यात्पार्श्वतोऽर्थे उभयतो वाऽर्थे समन्तादर्थे च, तेन परिघृष्टं यत्तलं तत् द्वितीयपताकहस्तेन

बालक्रीड़ा

(मूल) इसी पताक हस्तकी पहिले नीचे की तरफ गई हुई फिर ऊपर में उठी हुई अतएव चञ्चल अंगुलियों को बहने और उसके बहने से उत्पन्न हुई ऊर्मि तरंगों के वेग, तथा उस वेग से होने वाले क्षोभ ज्वार एवं भाटे के उपद्रव से युक्त ओघ प्रवाह का अभिनय करना चाहिए ॥२३॥

(मूल) रेचक करण रूप क्रिया से उत्साहन दूसरे को प्रेरणा देने, तथा माने उसी प्रकार साक्षात् भारी पदार्थों के बहुत अधिक मात्रा में अजन क्षेपण, प्रांशु ऊचें से पुष्कर कमल के पुष्प से प्रहणन एवं पक्षियों के पक्ष डैनों के उत्क्षेप फडफडाने का अभिनय करना चाहिए ॥२४॥

करने से होते हैं। गोप्यं च में कहे हुए चकार से अपाल्य अप्रच्छन्न अनतिनिविड एवं अगोप्य वस्तु के विषय में अभिनय का संकेत किया। वह अभिनय स्वस्तिक विच्युतिरूप होता है इस को दिखाते हैं।

रेचक करणेन कुर्वीत रेचककरणैः प्रयुञ्जीत की व्याख्या करते हैं जो क्रिया अपने संनिवेश से अपने क्षेत्र से हटा देती है उस को रेचककरण कहते हैं। उस रेचक करण में युक्ति के अनुसार उत्साहन पर को प्रेरणा देना दूसरे में उत्साह को पैदा कर देना इससे सत्पुरुष के अभिनय करने को भी बतला दिया। अलपल्लव के आकार के सदृश अंगुलियों के विरल क्षेपण से दूसरे पार्श्व से अक्रम क्रिया करके अपने पार्श्व में प्रधान वस्तु के ले लेने के अभिनय का संकेत किया। प्रांशु ऊपर की तरफ फेंके हुए पुष्कर से हनन करके फिर उस पुष्कर को नीचे गिराना। अथ इसके बाद ऊर्ध्व गमन की प्रक्रिया से पक्षियों के पंख को कटि के क्षेत्र में कटि की सीमा में ही (ऊपर या नीचे नहीं) उत्साहन की तरह बार बार ऊपर में

परिमृष्टतलस्थेन तु धौतं मृदितं प्रमृष्टपिष्टे च ।
पुनरेव शैलधारणमुद्घाटनमेव चाभिनयेत् ॥२५॥
एवमेष प्रयोक्तव्यः स्त्रीपुंसाभिनये करः ।
पताकाभ्यां तु हस्ताभ्यामभिनेयः प्रयोक्तृभिः ॥२६॥

## अभिनवभारती

पताकाकारेण क्षालनं मर्दनं मार्जनं पेषणं तद्विशिष्टमपि द्रव्यमभिनयेत् । यथाक्रमं च परिशब्दार्थे योज्यं पुनश्शब्दः । पर्वतोद्धारणं शैलशिलादेश्चोत्पाटनम् । चकाराद्वरदानमभयदानमित्येवमाद्यभिनयेत् । परिघृष्टेतीतिकर्तव्यतां प्रसक्तां वारयितुमेवकारः, "एनतु पुणापरिअक्खिइतिं कोणें जिजिआळिह" (?) इत्यादौ यथापुनः शब्द एवार्थद्योतकस्तथाङ्किकेऽपि पताकादिस्तथेति व्यवहारदर्शनात् ॥२५॥ न चैतावानेवास्य विषय इति दर्शयितुमाह—एवमनेन प्रकारेण स्वबुद्ध्या तां तामितिकर्तव्यतामुत्प्रेक्ष्य प्रयोक्तव्यः । स्त्रीपुंसयोरुभयोरपि अभिनेत्रोरभिनेययोर्वा । अन्ये तु नपुंसक लिङ्गस्य स्त्रीपुंसाभ्यामेव स्वीकारात् समस्ते शब्दार्थेऽभिनेतव्ये विशिष्टेतिकर्तव्यतायुक्तस्यार्थस्य प्रयोग इत्याहुः ॥२६॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) हस्ततल हथेलियों के परिघर्षण मलने के तरीके में रखे हुए द्वितीय हस्त से वस्तु को धोना, मर्दन करना, मार्जन करना एवं पीसना चाहिए । इसी हाथों की प्रक्रिया से पहाड़ को उठाने एवं पाषाण शिला के उत्पाटन का अभिनय करना चाहिए ॥२५॥

(मूल) इन पताक हाथों से दशों सैकड़ों एवं हजारहों प्रकार के वस्तुओं का नटों को अभिनय करना चाहिए ॥२६॥

फेंकना । ये सब क्रियायें अभिनय शब्द से प्राप्त होती है । क्योंकि उसका अर्थ विचित्र है । उस वैचित्र्य को समझने वाले उपाध्यायजी अभिनय शब्द की व्याख्या करते हैं कि अभि शब्द से आभिमुख्य अर्थ । न शब्द से विषेध और य शब्द से यदर्थ लक्षित होता है । जिससे अपने पास में उन्मुख प्रदेश में ले आने से आभिमुख्य अभिमुखत्व, पार्श्व प्रदेश में तो अधोमुख एवं उत्तान को बदल कर रेचनपूर्वक यच्छब्दार्थ का अभिनय करे । इस अंश का संकेत किया ।२४। परिशब्द शीघ्रता से एक पार्श्व से दोनों बगलों से या समन्तात् चारों तरफ रूप अर्थ में प्रयुक्त है । जिससे तल का जो परिघर्षण है वह पताकाकार द्वितीय पताक हस्त से क्षालन मर्दन मार्जन एवं पेषण है । उससे विशिष्ट द्रव्य का अभिनय करना चाहिए का संकेत होता है । यथाक्रम (माने क्रम के अनुसार) की परिशब्द के अर्थ में योजना करनी चाहिए इस तथ्य को पुनः शब्द कहता है । शैल को उठाने का और शैल की शिलाओं के उत्पाटन का भी अभिनय करना चाहिए । एवं च में कथित चकार से वरदान अभयदान इस प्रकार के दानों का अभिनय करे । परिघृष्ट इस से प्रसक्त इतिकर्तव्यता का वारण करने के लिए एवकार शब्द का प्रयोग किया है । जैसे पुनः शब्द एवशब्द के अर्थ के बारे में द्योतन करता है । वैसे

दशाख्यश्च शताख्यश्च सहस्राख्यस्तथैव च।
अतः परं प्रवक्ष्यामि त्रिपताकस्य लक्षणम् ॥२७॥
पताके तु यदा वक्राऽनामिका त्वङ्गुलिर्भवेत्।
त्रिपताकः स विज्ञेयः कर्म चास्य निबोधत ॥२८॥

## अभिनवभारती

अथ त्रिपताकमाह पताके त्वित्यादि। अनामिका वक्रा कनीयसीतर्जनीमध्यमानां तिसृणां पताकवदवस्थानात् त्रिपताकः त्रित्वस्याभिनेयाद्वा। कर्मेत्यभिनेयम् ।२७।२८। आवाहनं पराङ्मुखीनतर्जनीमध्यमाकुञ्चनात्, "आर्ये इतस्तावत्" इत्यादौ। रथादेः अवतरणमधस्तलकृतेन पार्श्वान्तरगमनात् "अवतरत्वायुष्मान्" इत्यादौ। विसर्जनमनादरकृतं बहिरङ्गुलिद्वयक्षेपात्। वारणं "एवं मा कार्षी" रिति प्राङ्मुखेनाङ्गुलिद्वयचलनात्। प्रवेशनं पार्श्वतलेनाग्रगमनात् यावत्प्रविशामीति। यथोन्नामनं

## बालक्रीड़ा

(मूल) स्त्रियाँ एवं पुरुष स्वकर्त्तव्य अभिनय के समय में इस हाथ का उक्त प्रकार से प्रयोग करें। अब इसके बाद त्रिपताक हस्त के लक्षण को कहूँगा ॥२७॥

(मूल) पताक में बतलाये हुए लक्षण का अनुसरण करके भी जहाँ अनामिका अंगुली टेढ़ी की जाय उसको त्रिपताकहस्त समझना चाहिए। और अब उसके कर्मों को मैं बतलाता हूँ आप लोग समझें ।२८॥

आङ्गिक अभिनय में पताकादि होते हैं क्योंकि ऐसा व्यवहार देखा गया है ।२५। इस पताक हस्त का इतना ही विषय क्षेत्र नहीं है इस अंश को दिखाने के लिए कहते हैं कि इस प्रकार अपनी बुद्धि से उत्प्रेक्षा करके उस उस इतिकर्तव्यता का प्रयोग करना चाहिए। स्त्री और पुरुष शब्द से अभिनेता एवं अभिनेय दोनों प्रकार के स्त्रीप्रभाव से युक्त पदार्थ एवं प्रभाव से युक्त पदार्थों का बोध होता है। और लोग कहते हैं कि स्त्री और पुरुष शब्द से नपुँसक लिंग वाले पदार्थ का भी स्वीकार ग्रहण होता है अतः समस्त शब्दार्थ के अभिनय करने में विशिष्ट इतिकर्त्तव्यता से युक्त अर्थ का प्रयोग करना चाहिए।२६।

अब पताके तु इत्यादि से त्रिपताक हस्त के लक्षण को कहते हैं। जिसमें अनामिका वक्र टेढ़ी रहे। उस हस्त को त्रिपताक क्यों कहते हैं इसको समझाते हैं—कनीयसी तर्जनी एवं मध्यमा तीनों अंगुलियों का पताका के तीन अवयवों की तरह अवस्थान होने से त्रिपताक कहलाता है अथवा त्रित्व संख्या के अभिनेय होने से त्रिपताक कहलाता है। यहाँ कर्म शब्द का अर्थ है अभिनय क्रिया ।२७।२८। आवाहन होता है पराङ्मुखीन आवाहन करने वाले की विरुद्ध दिशा की तरफ तर्जनी और मध्यमा अंगुलियों के आकुञ्चन से : जैसे हे आर्ये इधर आइये। अवतरण उत्तर की तरफ से दूसरे पार्श्व में जाने से जैसे—आप उतरिये। इत्यादि में रथादि से अवतरण। 'मत करो' ऐसा संकेत प्राङमुख होकर दो अंगुलियों के चलाने से होता है। प्रवेशन पैर के तलुओं से आगे की तरफ चलने से होता है जैसे मैं

आवाहनमवतरणं विसर्जनं वारणं प्रवेशश्च ।
उन्नामनं प्रणामो निदर्शनं विविधवचनं च ॥२९॥
मङ्गल्यद्रव्याणां स्पर्शः शिरसोऽथ सन्निवेशश्च ।
उष्णीषमुकुटधारणं नासास्यश्रोत्रसंवरणम् ॥३०॥

## अभिनवभारती

चिबुकादौ लालनेनोत्तानाङ्गुलिद्वयात् । प्रणमनं शिरोगतेन पार्श्वतः प्रणयनात् स्वसमर्पणम् । निदर्शनमुपमानोपमेयभावेनेषद्विरलेनाङ्गुलिद्वयेन । विविधं विचित्रमिदं वा स्यादिदं वेत्यादिना अङ्गुलियुगनामोन्नामात् । वचनं भाषणं मुखक्षेत्रे उत्तानस्याग्रगमनात् ।२९। मङ्गल्यद्रव्याणां पूर्णकुम्भादीनामधोमुखेनाङ्गुलिद्वयेन स्पर्शः। द्रव्यादीनां शिरसः स्पर्शः । निवेशनं निवेशः सम्बन्धोऽनामिकया शिरसो वा सन्निवेशनं तत्क्षेत्रे सम्मुखमण्डलगतेनोष्णीषधारणं, शिरस्यधोमुखेन भ्रमता मुकुटधारणं तूर्ध्वक्षेत्रे। संवरणमनिष्टे गन्धे वचने च शब्देऽपि नासादौ अङ्गुलीद्वयेनाच्छादनम् ।३०। अस्यैव चेति । अतश्च मुकुटादिदर्शनेन तद्धेतोः राजादेरप्यभिनयः, तेन येन हस्तेनाभिनेयं यत्राव्यभिचारित्वेन बहुशो निर्दिष्टं तदनिर्दिष्टमपि तेनैवाभिनेयम् ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) आवाहन अवतरण विसर्जन वारण प्रवेश उन्नामन प्रणाम निदर्शन विविधरचना मङ्गल्यद्रव्यों का शिर से स्पर्श एवं शिर में सन्निवेश, उष्णीष (पगड़ी) और मुकुट का धारण, नासिका, मुख एवं कानों का संवरण ये त्रिपताक हस्त से किये जाने वाले कर्म है ॥२९॥३०॥

घुसता हूँ। अधस्तल शब्द में तल का अर्थ भी 'अधः स्वरूपयोरस्त्री तलम्' इस कोष के अनुसार अधः है और अधः शब्द का भी अर्थ अधः है अतः अत्यन्त नीचे किये हुए हस्त की दो अंगुलियों को बाहर की तरफ करने से अनादर से किये विसर्जन का अभिनय होता है। उत्तान अंगुलिद्वय से चिबुकादि में लालन से उन्नामन होता है। प्रणम्य के पास में पहुँचकर शिर का प्रणयन शिर को झुकादेना और आत्मसमर्पण करना प्रणाम है। ईषद् विरल थोड़ा अलग किये गये दो अंगुलियों से उपमानोपमेय भाव का प्रदर्शन निदर्शन है। विविध या विचित्र हो गया या यह होगा इस बात को दिखाने के लिए अंगुलि युग का नाम या उन्नाम नीचैः करण के बाद वचन कुछ कहना। क्योंकि मुख के क्षेत्र मुख की सीमा में उत्तान अंगुलियों का आगे की तरफ गमन होता है ।२९। मङ्गलद्रव्य जलपूर्ण कुम्भ वगैरह का अधोमुखीकृत दो अंगुलियों से स्पर्श। शिर से स्पर्श। अथवा निवेशन क्रिया ही निवेश है। अतः अनामिका से शिर का सम्बन्ध सन्निवेशन है। उस क्षेत्र में स्टेज के उपर मण्डलाकार गति से उष्णीष का धारण। स्टेज पर भ्रमण करता हुआ मुख को झुका कर शिर पर मुकुट का धारण करना। संवरण अनिष्ट गन्ध के आघ्राण होने पर अंगुलियों से नासिका का अनिष्ट बोल के बोलने पर मुख का, अनिष्ट शब्द के सुनने पर कानों का आच्छादन ।३०। अस्यैव च। अत एव मुकुट आदि राजकीय वस्तुओं के देखने से मुकुट आदि के हेतु राजा

अस्यैव चाङ्गुलीभ्यामधोमुखप्रस्थितोत्थितचलाभ्याम् ।
लघुपवनस्रोतोभुजगभ्रमरादिकान् कुर्यात् ॥३१॥
अश्रुप्रमार्जने तिलकविरचनं रोचनयालम्भनकं च ।
त्रिपताकानामिकया स्पर्शनमलकस्य कार्यञ्च ॥३२॥

## अभिनवभारती

यथा मुकुटधारणाभिनयेन राजांशः रेचितपताकयोगेन दर्शितः। अङ्गुल्यौ ये नित्य श्लिष्टे इत्येवकारः, तेन च त्रिपताकन्यस्त इत्यस्य ग्रहणम्। चकारेणान्वाचयकृत मङ्गुल्यन्तरस्य अधोमुखादिरूपत्वमनुजानाति। अधोमुखे च द्वे प्रस्थानोत्थानयोः चले चेति समासः। लघून्पक्षिणश्चटकादीन्, कटिक्षेत्रे लघुचालं। लघु च स्रोतः क्रमेणोर्ध्वमधस्तिर्यग्गत्या लघुसर्पानग्रगत्याभिनयेत्। भ्रमरमक्षिकादीनां पुनरुपपादनं पक्षित्वेनाप्रसिद्धेः, तेन कटीक्षेत्रत्यागेन यथेष्टमेषां क्षेत्रमित्युक्तं भवति।३१। अश्रुणस्तत्प्रमार्जनस्य चानामिकया स्वक्षेत्रगतयाधो गच्छन्त्याभिनयः। तिलकस्याभिनयो रोचनाचन्दनादिना तद्विरचनस्य च। एतेन क्रियाफलयोस्तुल्याभिनयोऽन्यत्रापीति

## बालक्रीड़ा

(मूल) इसी हाथ की नीचे को जाकर ऊपर की ओर चली हुई अंगुलियों से पक्षियों के लघु द्रुत पतन का ( लघु क्षिप्रमरं द्रुतम् यह कोष है) स्रोत के शीघ्रता से वहने का सर्प एवं भ्रमर आदि का अभिनय करना चाहिए ॥३१॥

(मूल) त्रिपाताक हस्त की अनामिका से अश्रुओं का प्रमार्जन, गोरोचन एवं चन्दन आदि से तिलक का विरचन और अलक जुलफियों का स्पर्शन करना चाहिए ॥३२॥

आदि का भी अभिनय करना चाहिए। इसलिए जिस हाथ से अभिनय करना चाहिए और जिस हाथ में अव्यभिचारी यानी नियत सम्बन्धी के रूप में बहुत दफे देखा है उसी हाथ से नहीं बतलाए हुए अंश का भी अभिनय करना चाहिए। जैसे मुकुट धारण के अभिनय से राजा के सम्बन्धी अंश को त्रिपताक हस्त के योग से दिखा दिया। वे अंगुलियाँ जो नित्य श्लिष्ट रहती हैं इस बात को अस्यैव का एवकार कहता है। इस से त्रिपताकन्यस्त इस का ग्रहण होता है। अस्यैव च के अन्वाचयार्थक चकार से किये गये अन्य अंगुलियों के अधोमुखादि रूप की अनुज्ञा करते हैं। वे अधोमुख दो अंगुलियाँ चल हों इस स्थिति को अधोमुखप्रस्थितोत्थितचलाभ्यां पद का समास बतलाता है कि वे दो अंगुलियाँ अधोमुख ही हो और प्रस्थान एवं उत्थान क्रियाओं में चंचल हों। लघु छोटे पक्षी यानी चटक वगैरह। कटीक्षेत्र यानी कटि प्रदेश में हल्की हल्की चाल होनी चाहिए। हलके हलके जलप्रवाह का क्रमशः ऊची नीची एवं तिरछी चाल से अभिनय करे। लघु सर्प छोटे २ साँपों का अग्रगति से अभिनय करे। भ्रमरादि पद से भ्रमर मक्षिकाओं का पुनः उपादान इस बात को स्पष्ट करता है कि भ्रमरों की पक्षियों के रूप में प्रसिद्धि नहीं है। यदि पक्षियों में उनकी प्रसिद्धि होती तो खगपद से ही उनका भी ग्रहण हो जाता किन्तु ऐसी बात नहीं है। इससे यह

अभिनवभारती

सूचयति। तेन पतनवत्पतितोऽपि कर्तरीमुख इत्याद्यूह्यम्। रोचनाचन्दनस्य मङ्गल्यतिलकादिना स्वीकारादिकं व्याचक्षते। रोचनया अरुणरुचिर्लक्ष्यते, तत्रानामिकाद्वयसंघट्टेनाभिनयः। यथा—

कोउह्ळणाहं तथा तथा च केन समाणिवश्शकः।
सूकरं भर्जंसुखं च दुःखं च॥ (?)

आलम्भनं शरीरस्पर्शनं, द्रोणिकाचमनम्; तस्मात् संज्ञायामपि कन्। संज्ञैवेयमिति लभेरत्रासंभवात्। आङीषदर्थे उपसर्गः, न नञ् समासः, स्वल्पत्वं च। अत्रातिगौरवातिस्नेहादिना तथानामिकयैव स्पर्शनात् "गामी अवा उद्यं अभीहउतोरड"(?) इति। स्पर्शनमलकस्य रचनार्थं स्थानान्तरनयनं; यथा रत्नावल्यामुदयनेन सुसङ्गतायाः। अलिकस्य ललाटस्य दर्शनमलकभञ्जनेनोत्तानालकसञ्जनमित्यादावित्यन्ये।३२।

बालक्रीड़ा

कहा कि कटी को सीमा को छोड़कर बाकी के सभी प्रदेश जहां इनकी इच्छा हो उसमें ये उडे इनके लिए खुले हैं।३१। अश्रु एवं उसके प्रमार्जन का अपने क्षेत्र में रहकर नीचे की तरफ जाती हुई अनामिका अंगुलि से अभिनय किया जाता है। तिलक का अभिनय गोरोचन एवं चन्दन आदि से उसकी रचना का अभिनय है। इससे क्रिया एवं क्रिया के फल का तुल्य अभिनय और जगहों में भी होता है यह सूचित होता है। इससे यह समझना चाहिए कि कर्त्तरीमुख भी लघुरूप वाली चिड़ियों के पतन की तरह उडान की तरह पतित ही होता है नीचे की तरफ ही अभिनय होता है। मंगल्यतिलक आदि से गोरोचना एवं चन्दन के तिलक को स्वीकार किया है ऐसी व्याख्या करते हैं। गोरोचना से तिलक की लालिमा लक्षित होती है। उसका अभिनय ललाट पर अनामिका के दो बार संघर्षण से होता है। जैसे—'कोउहल' (यह आर्या अधूरी एवं अस्पष्ट है) आलम्भन माने आचमन। वह दक्षिणश्रवण रूप शरीर के याने शरीर के अवयव दक्षिण कर्ण का स्पर्श आचमन के बदले में किया जाता है। द्रोणिकाओं में (चतुःशतधनुःपरिमितजलाशयः। यथा शतेन धनुर्भिः पुष्करिणी। त्रिभिः शतैर्दीर्घिका। चतुर्भिर्द्रोणिका। पञ्चभिस्तडागः। द्रोणिकातो दशगुणा वापी। इति जलाशयतत्वम्। चारसो धनुषों के परिमाण नापवाला जलाशय होता है। जैसे बतलाते हैं कि सो धनुषों के परिमाण से पुष्करिणी। तीन सो के परिमाण से दीर्घिका। चार सो के परिमाण से द्रोणिका। पांचसो के परिमाण से तालाब। और द्रोणिका से दश गुने परिमाण वाली वावडी होती है। यहाँ आचमन के प्रकरण में द्रोणिका जलाशय मात्र का उपलक्षण है उनमें) जल का आचमन है। इस लिए आलम्भनक शब्द में संज्ञा में कन् प्रत्यय है। यह आलम्भन आचमन की संज्ञा ही है। क्योंकि लभ धातु का उपादान यहाँ सम्भव नहीं है। नञ् समास नहीं है। ईषदर्थक आङ उपसर्ग है अतः जल का स्वल्पत्व यहाँ आचमन में गृहीत होता है। यहाँ रोचनया ऐसा तृतीयान्त और आलम्भनकं च ऐसा लम्भ में मकार घटित पाठ है।३२।

स्वस्तिकौ त्रिपताकौ तु गुरूणां पादवन्दने ।
विच्युतौ चलितावस्थौ कार्यावुद्वाहदर्शने ॥३३॥
परस्पराग्रसंश्लिष्टौ कर्त्तव्यौ नृपदर्शने ।
तिर्यक् स्वस्तिकसम्बद्धौ स्यातां तौ ग्रहदर्शने ॥३४॥
तपस्विदर्शने कार्यावूर्ध्वौ चापि पराङ्मुखौ ।
परस्पराभिमुखौ च कर्त्तव्यौ वरदर्शने ॥३५॥
उत्तानाधोमुखौ कार्यावग्रे वक्त्रस्य संस्थितौ ।
वडवानलसङ्ग्राममकराणां च दर्शने ॥३६॥

### अभिनवभारती

कर्तरीमुखं लक्षयति त्रिपताक इति । चकारेण परो नीयते । अवलोकिनीति असंश्लिष्ट इति यावत् । कर्तर्या ईदृशमेव रूपं साध्यते तथानीयते । पथीति पृथक्पदमित

### बालक्रीड़ा

(मूल) गुरु लोगों के पादवन्दन के अवसर में त्रिपताक हस्त को स्वस्तिकाकार में करना चाहिए । उद्वाह् विवाह् के देखने के प्रसंग में त्रिपताक हस्त की चलित अवस्था को विच्युत बन्द करे । विच्युतौ चलितावस्थौ कार्याविुद्वाहदर्शने । ऐसा वहाँ पाठ है ॥३३॥

(मूल) राजा के दर्शन करने के अवसर में हाथों के अग्रभाग को परस्पर में संश्लिष्ट करना चाहिए । (परस्पराग्रसंश्लिष्टौ कर्तव्यौ नृपदर्शने ऐसा यहाँ पाठ है) और ग्रहों के देखने में उक्त त्रिपताक हस्तों को तिरछे स्वस्तिक आकार में मिलाना चाहिए ॥३४॥

(मूल) तपस्वियों के दर्शन के अवसर पर उक्त हस्तों को ऊपर की तरफ उठाकर पराङ मुख करना चाहिए ।

वर दुल्हे के देखने के समय में उक्त हस्तों को परस्पर में मिला कर अपने अभिमुख करना चाहिए । यहाँ मुद्रित पुस्तक में वरदर्शने के स्थान पर द्वारदर्शने पाठ है ॥३५॥

(मूल) समुद्र में वाडव अग्नि संग्राम और मकर के देखने के प्रसंग में उक्त हस्तों को अपने संमुख उत्तान एवं अधोमुख करना चाहिए ॥३६॥

यहाँ अति गौरव एवं अतिस्नेह से अनामिका के द्वारा वैसा स्पर्श करने से "गामी अवा उच्च" (यह अंश अस्पष्ट एवं अपूर्ण है) । अलकों का स्पर्श उनका रचना के लिए एक स्थान से दूसरे स्थान में ले जाना है । जैसा कि रत्नावली नाटिका में उदयन ने सुसंगता के अलकों की रचना के लिए किया । अन्यों का आशय है कि यहाँ अलिक यानी ललाट के दर्शन है : जो अलकों को भञ्जन खोल करके संवार कर सजाकर उनको उत्तान करके ललाट को सुन्दर कर दे ।

कर्तरीमुख हस्त का लक्षण लिखते हैं—त्रिपताक इति । चकार से दूसरे हाथ का उन्नयन करते हैं । अवलोकिनी का अभिप्राय है कि तर्जनी और मध्यमा परस्पर संश्लिष्ट नहीं

अभिनेयास्त्वनेनैव वानरप्लवनोर्मयः ।
पवनश्च स्त्रियश्चैव नाट्ये नाट्यविचक्षणैः ॥३७॥
संमुखप्रसृताङ्गुष्ठः कार्यो बालेन्दुदर्शने ।
पराङ्मुखस्तु कर्त्तव्यो याने नृणां प्रयोक्तृभिः ॥३८॥
त्रिपताके यदा हस्ते भवेत् पृष्ठावलोकिनी ।
तर्जनी मध्यमायाश्च तदासौ कर्तरीमुखः ॥३९॥
पथि चरणरचनरञ्जनरङ्गणकरणान्यधोमुखेनैव ।
ऊर्ध्वमुखेन तु कुर्याद् दष्टं शृङ्गं च लेख्यं च ॥४०॥

## अभिनवभारती

इत इत्यादौ मार्गप्रदर्शने, तेनात्राधोमुखेनेति संबध्यते। चरणस्य रचनं कस्तूरिकादिना पत्रभङ्गादिक्रिया, रञ्जनमलक्तकेन। रज्यत्यस्मिन् हृदयमिति रङ्गः कुङ्कुमादिकृतश्चतुष्कोष्ठे भङ्गस्तिलकादिः तं करोति रङ्गयति। एवकारेण तर्जनीमुखलक्षणमुखस्याधोगमनानन्तरमेव पृष्ठावलोकित्वं पुनरधोगमनं पुनः पृष्ठावलोकनमिति चलनमाह। दष्टमिति दंशनं तत्तुल्यं च कर्तनादि नासिकाक्षेत्रात् कर्णान्तं गच्छता, शृङ्गं स्वङ्कक्षेत्रे हस्तद्वयेन, लेख्यं पत्रकाविष्टस्य वाचनम्। व्यतिक्रमोऽपराधः।४०। परिवृत्तं पराङ्-

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाटय के जानकार नाटय के विद्वान् लोग इसी प्रकार वानरों के प्लवन सन्तरण एवं सन्तरण सामयिक तरंगों तथा वायु के वहने और स्त्रियों का अभिनय नाटय के स्थल में करें ॥३७॥

(मूल) प्रयोक्ता लोगों को अभिनेताओं को बाल चन्द्र के अवलोकन करने के समय अंगूठे को सामने की ओर फैलाना चाहिए। और मनुष्यों की यात्रा के समय में उसको पराङमुख करना चाहिए ॥३८॥

(मूल) जहाँ त्रिपताक हस्त की तर्जनी का ऐसा विन्यास किया जाय जिससे वह मध्यमा के पृष्ट पर दिखलाई पड़े वह हस्त कर्त्तरीमुख कहलाता है ॥३९॥

(मूल) पथ के देखने में अर्थात् इधर या उधर जाने के लिए मार्ग के देखने में, चरणों की रचना करने और उनको महावर से रंगने तथा रंगण करण अर्थात् आटे से या कुङकुम से या किसी अन्य पीसे हुए द्रव्य से निर्मित चतुष्कोष्ठ में रचना विशेष के करने में हस्त को अधोमुख करना चाहिए। दंशन करने। कैंची से काटने, शृंग किसी ऊँचे पदार्थ पहाड़ एवं मट्टी के टीले आदि के शिखर पर तथा लेख यानी पत्रारूढ के वाचन के समय में हस्त को ऊर्ध्वमुख करना चाहिए ॥४०॥

रहें। जिससे मध्यमा के पृष्ठ पर तर्जनी दिखलाई पड़ती रहे। कहने का आशय है कि कर्त्तरी मुखहस्त का कैंची के जैसा ही रूप सिद्ध किया जाता है तथा अभिनय किया जाता है। पथि इति। 'इत इतः' इस प्रकार मार्ग के दिखाने में अलग-अलग पद होते हैं। इस कथन से यह प्राप्त

पतनमरणव्यतिक्रमपरिवृत्तवितर्कितं तथा न्यस्तम्।
भिन्नवलितेन कुर्यात् कर्तर्यास्याङ्गुलिमुखेन ॥४१॥
संयुतकरणो वा स्यादसंयुतो वा प्रयुज्यते तज्ज्ञैः।
रुरुचमरमहिषसुरगजवृषगोपुरशैलशिखरेषु ॥४२॥

## अभिनवभारती

मुखीभूतं विपर्यस्तं च। वितर्कितमूहनम्। न्यस्तं निक्षेपणम्। भेदनं वैपरीत्यं मध्यमयोस्तर्जनीपृष्ठगत्वं, चलनं पुनः स्वरूपाप्तिस्तयोः समाहारे द्वन्द्वः। एतेन यथायोगं संघातविगृहीतविपर्यस्तप्रयोगो द्वित्रिश्चेत्याद्यूह्यम्। कर्तर्यास्यस्य कर्तरीमुखस्य यदङ्गुलीरूपं मुखं प्रधानं तेन भेदनवलनसहितेनेति सङ्गतिः ।४१।४२।

## बालक्रीड़ा

(मूल) पतन, मरण, व्यतिक्रम अपराध, परिवृत्त पराङमुखीभूत एवं विपर्यस्त, वितर्कित ऊहित तथा न्यस्त का अभिनय कर्त्तरीमुख की भिन्न एवं वलित अंगुलियों के द्वारा करना चाहिए ।।४१

(मूल) रुरु एवं चमर नामक मृग, महिष, सुरगज ऐरावत तथा वृष वगैरह की क्रियायों के अभिनय और शैल के शिखर पर विहार करने वालों की चेष्टाओं के अभिनय के समय में नाट्य के तत्व के जानकार अभिनेता असंयुत हस्त को या संयुत हस्त को करें ।।४२।।

हुआ कि यहाँ अधोमुखेन इस तृतीयान्त पद का सम्बन्ध है। चरण की रचना कस्तूरिका केशर एवं कुंकुम से उस पर पत्रभंगादि क्रिया है। रञ्जन महावर का लगाना है। उससे यह प्राप्त हुआ कि मार्गदिखाने में हाथ को अधोमुख रखना चाहिए। अधोमुख हाथ से मार्ग प्रदर्शन का अभिनय होता है। रंगण करण पद का अर्थ बतलाते हैं। जिसमें हृदय खुश हो जाय वह रंग है। अर्थात् चौकोर कोष्ठ में कुंकुम वगैरह के द्वारा जो तिलक की रचना है उस तिलकादि को करना रंगण करण है। अधोमुखेनैव में स्थित एवकार से कर्त्तरीमुख के चलन को कहा। क्योंकि जिसके लक्षण में तर्जनी प्रमुख है ऐसे कर्त्तरीमुख हस्त के अधोगमन से ही तर्जनी का मध्यमा के पृष्ठ पर अवलोकन होगा। अतः पुनः अधोगमन और पुनः पृष्ठावलोकन होता है इस प्रक्रिया से कर्त्तरीमुख के चलन को कहा। दष्टमिति। दंशन और उसके सदृश कर्त्तन आदि का अभिनय नासिका के क्षेत्र से कान के पास तक जाने वाले हाथ से किया जाता है। अपने क्षेत्र में अपनी सीमा में स्थित दोनों हाथों से शृंग का अभिनय होता है। लेख का अभिनय पत्र में आविष्ट पत्र में आरूढ़ पदार्थ का वाचन है ।४०। व्यतिक्रम का अर्थ है अपराध। परिवृत्त का अर्थ है पराङमुखीभूत और विपर्यस्त। वितर्कित ऊहित है। न्यस्त निक्षेपण है। भेदन जिस क्रम को पहले बतलाया है। उसके विपरीत भाव। जैसे तर्जनी का मध्यमा के पृष्ठ पर अवलोकन बतलाया है उसके विपरीत मध्यमा का तर्जनी के पृष्ठ पर गमनरूप चलन। फिर अपने स्वरूप की प्राप्ति यानी मध्यमा के पृष्ठ पर तर्जनी का गमन। उनका समाहार में द्वन्द्व है। इससे यह समझना चाहिए कि युक्ति के

यस्याङ्गुल्यस्तु विनताः सहाङ्गुष्ठेन चापवत् ।
सोऽर्धचन्द्रो हि विज्ञेयः करः कर्मास्य वक्ष्यते ॥४३॥
एतेन बालतरवः शशिलेखाकम्बुकलशवलयानि ।
निर्घाटनमायस्तं मध्यौपम्यं च पीनं च ॥४४॥

## अभिनवभारती

अर्धचन्द्रमाह-सहाङ्गुष्ठेनेति । अङ्गुष्ठोऽपि विनतः चापवदिति श्लिष्टा-ह्रस्वत्वं निषेधति । (ख्यात इति नाम्नैव लब्धरूपः) ।४३। बालतरवश्चोर्ध्वं गच्छता, उपर्युत्तानेन, अर्धेन्दुरित्यन्वर्थबलाल्लब्धम् । तेन शशिलेखेत्यनेन लेखामात्रमभिनेयं विश्लिष्टतर्जनीकेनेत्युक्तं भवति ।

कम्बुरिति शंख एवानेनाभिनेयः, तद्ग्रहणं तु कर्कटे वक्ष्यते । प्रकोष्ठान्तर-संमुखेन वलयः । निर्घाटनं बलान्निष्कासनमिति । तस्यायस्तमटवीघोषणमित्यसत्,

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिस हाथ की अंगुलियाँ और अंगूठे धनुष की तरह विनत हों वह हस्त अर्धचन्द्र नाम से ख्यात है। अब इस अर्धचन्द्र हस्त के कर्मों को कहूँगा ॥४३॥

(मूल) इस अर्द्धचन्द्र हस्त से बालतरु चन्द्रलेखा कम्बु कलश वलय 'कंकण' निर्घाटन निष्कासन आयस्त स्वेद मध्य उदर आदि की उपमा तुलना, पीन कुच, रशना (करधनी)

अनुसार कभी मिलान (संघात) कभी अलग करण कभी उलटा करण और एक बार किए हुए प्रयोग को कभी दो वार और कभी तीन वार कर सकते हैं। कर्त्तर्यास्यांगुलिमुखेन इसका अर्थ है कि कर्त्तर्यास्य कर्त्तरीमुख का जिसमें अंगुली का स्वरूप प्रधान है उस प्रधान का भेदन एवं वलन क्रियाओं के सहित पतनादि को करना चाहिए यह संगति है ।४१।४२।

अब अर्धचन्द्र को कहते हैं अंगुष्ठ के साथ । अगूठा भी धनुष की तरह (विनत) झुका हुआ रहे इससे अंगूठे का अंगुलियों से मिले हुए रहने और ह्रस्वत्व का निषेध किया है। ख्यातः माने नाम से ही स्वरूप को प्राप्त कर चुका है प्रसिद्ध है ।४३। ऊपर की ओर जाने-वाले ऊपर में उत्तान किये हाथ से बालतरु का अभिनय करना चाहिए यह अर्थ अर्धेन्दु पद के अनुगत अर्थ के बल से लब्ध हुआ है । शशिलेखा इससे कहा कि मध्यमा अंगुली से विश्लिष्ट अलग की हुई तर्जनीवाले हस्त से केवल चन्द्रकी लेखा का अभिनय करना चाहिए ।

कम्बुरिति । शंख का भी अभिनय करना है। इसका उपयोग कर्कट हस्त में कहेंगे । मणिबन्ध (प्रकोष्ठ) के सम्मुख सामने वलय अभिनेय है। निर्घाटन जबरन् निकालना है । उसका आयस्त माने अटवी जंगल में घोषणा करना है यह व्याख्यान असत् है । आयस्त का अर्थ है खेद । कपोल एवं भ्रुओं के विभ्रम से उसका अभिनय करे। मध्य उदर आदि में । तुलना किया जाना उपमा उससे है स्वार्थ में ष्यञ् है । अतः यहाँ यह अर्थ है कि मध्य कटि का जो उपमीयमाननिष्ठ धर्म कार्श्य है उसका अभिनय करे । अर्थ की

रशनाजघनकटीनामाननतलपत्रकुण्डलादीनाम् ।
कर्त्तव्यो नारीणामभिनययोगोऽर्धचन्द्रेण ।।४५।।
आद्या धनुर्लता कार्या कुञ्चिताङ्गुष्ठकस्तथा ।
शेषा भिन्नोर्ध्ववलिता ह्यरालेऽङ्गुलयः करे ।।४६।।

## अभिनवभारती

आयस्तं खेदं पराङ्मुखेन गण्डभ्रूविभ्रमात्तमभिनयेत् । मध्ये उदरादौ । उपमीयत इत्युपमा ततः ष्यञ्, तेनायमर्थो मध्यस्य यदुपमीयमानत्वं कार्श्यं तदभिनयेत् । पीनं च पीवरं, अर्धान्यमध्यमेव । चकारादर्धचन्द्रद्वयेनाभिनयेत् । अन्ये तु पानं चषकादि व्याचक्षते पानमिति पठन्तः ।४४। जघनो कटेरग्रभागः, पार्श्वभागश्च कटी । आननतले च पत्राणि भङ्गा । तलपत्रमाभरणविशेषः । पत्रं दन्तपत्रं नलिनीदलं वा । आदिशब्दान्मृणालादि । एतच्च तत्तत्क्षेत्रगेन यथायोगं पार्श्वद्वययोगं पार्श्वद्वयान्तावधोवर्त्तितलेनैकैकेनान्यसहितेन वाभिनयेत् ।४५।

अरालमाह-आद्या धनुर्लतेति । आद्यास्तर्जनीमध्यमादयः कनिष्ठान्ताः पूर्वस्याः पृष्ठेष्वदूरे तिष्ठन्तीति । अयं हस्तस्त्वरालः कुटिलत्वात् । अरालपक्ष्मण इत्यादौ वक्रार्थेऽरालशब्दः ।४६। सत्त्वं स्थैर्यम्, शौण्डीर्यं गर्वः । वीर्यमुत्साहः । कान्तिश्शोभा, दिव्यं गगनस्थं, गाम्भीर्यं —

## बालक्रीड़ा

कटि, जघन (कटिके पुरोभाग) मुख के ऊपर पत्र रचना एवं कुण्डल और नारियों के अवयव तथा जो भूषण हैं उनका अभिनय करना चाहिए ।।४४।४५।।

(मूल) जहां पहिली अंगुली तर्जनी धनुष की तरह नत हो अंगूठा कुञ्चित हो तथा बाकी सब अंगुलियां भिन्न एवं ऊपर की तरफ वलित हों वह अराल हस्त कहलाता है ।।४६।।

अपेक्षा अन्य मध्य भाग जो पीन पीवर है उसका अभिनय दो अर्धचन्द्रों के द्वारा करे । दूसरे लोग तो पीनं के स्थान पर पानं पाठ मानते हैं और पानं का अर्थ करते हैं चषकादि पीने के पात्र ।४४। जघन कटि का अग्रभाग है और नितम्ब का पार्श्वभाग कटि है । आननतल मुख में पत्र पत्राकार रचना । अथवा आनन और तलपत्र दो पदहैं उनमें तलपत्र आभरण विशेष है । अथवा बालों को सँवारने के लिए हाथी दांत का पत्ता है उसी को पत्र शब्द से कहा । अथवा नलिनी कमलिनी का दल है । आदि शब्द से मृणाल आदि का ग्रहण है । इस उक्त वस्तु जात का भिन्न २ स्थान में जानेवाले हाथ से युक्ति के अनुसार दोनों पार्श्वों के योग से अभिनय करे अथवा अधोवर्ति तलवाले एक एक हाथ से अन्यहस्त को साथ में लेकर दोनों पार्श्वों के अन्त का अभिनय करे ।४५।

अराल हस्त को कहते हैं—आद्या धनुर्लता इति । आद्या तर्जनी मध्यमा से लेकर कनिष्ठिका पर्यन्त अंगुलियाँ पूर्व अंगुली के पृष्ठ पर समीप में रहती है । यह हस्त अराल है कुटिल है क्योंकि अराल पक्ष्मणः इत्यादि स्थलों में वक्र अर्थ में अराल शब्द का प्रयोग

**एतेन सत्त्वशौण्डीर्यवीर्यधृतिकान्तिदिव्यगाम्भीर्यम् ।**
**आशीर्वादाश्च तथा भावा हितसंज्ञकाः कार्याः ॥४७॥**
**एतेन पुनः स्त्रीणां केशानां संग्रहोत्कर्षौ ।**
**सर्वाङ्गिकं तथैव च निर्वनर्णमात्मनः कार्यम् ॥४८॥**
**कौतुकविवाहयोगं प्रदक्षिणेनैव संप्रयोगं च ।**
**अङ्गुल्यग्रस्वस्तिकयोगान् परिमण्डलेनैव ॥४९॥**

### अभिनवभारती

यस्य प्रभावादाकाराः क्रोधहर्षभयादिषु ।
भावेषु नोपलक्ष्यन्ते गाम्भीर्यमिति तत्स्मृतम् ॥

आशीर्वादाः स्वस्ति भद्रं पुण्याहमित्यादयः । हितसंज्ञकाः सुखभावाः । तत्र हृदि पार्श्वेऽग्रतः स्थैर्येण चलत्वेन भ्रमणागमनं यथायोगं प्रयोगः । एतावत्यंशेऽप्यभिनेयमरालेन ।४७। संग्रहो बन्धनं केशानाम् । उत्कर्षो विकीर्णतापादनम् । पुनर्ग्रहणाद्द्वित्रिरन्तरालस्य गमनभ्रमणादि लभ्यते । तथैव चेति यथा सर्वाङ्गनिर्वर्णनं भवति तथा कायमिति । तेन द्वितीयपार्श्वात्स्वपार्श्वगमनं लभ्यते ।४८। कौतुकं विवाहात्पूर्वभावी वधूवरयोराचारः अन्तर्विवाहे प्रसिद्धः । विवाहोऽग्नौ साक्षिणि वध्वा वहनम् ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) यहां अराल का मतलब है वक्र । अतः इस वक हस्त से सत्व (स्थैर्य) शौण्डीर्य (गर्व) वीर्य (उत्साह) कान्ति शोभा, दिव्य स्वर्गीय वस्तु, गम्भीर्य, आशीर्वाद तथा हितसंज्ञक भावों का अभिनय करना चाहिए ॥४७॥

(मूल) पुनः इस हाथ से स्त्रियों के केशों का संग्रह बन्धन गूँथना और उत्कर्ष खोलना तथा अपने सम्पूर्ण अंगों का निर्वर्णन करना चाहिए ॥४८॥

(मूल) कौतुक उसको कहते हैं जो विवाह से पहिले किया जाने वाला वर एवं वधू का उपचार अर्थात् विवाह के पूर्व का लौकिक व्यवहार । विवाह अग्नि की साक्षी में किया जाना तथा आचार सप्तपदी प्रभृति क्रिया । और सम्प्रयोग वर वधू का संश्लेष किया है ।४६। सत्त्व स्थैर्य है । शौण्डीर्य गर्व है । वीर्य उत्साह है । कान्ति शोभा है । गगन स्थित वस्तु दिव्य है ।

गाम्भीर्य वह पदार्थ है जिसके प्रभाव से हर्ष शोक एवं भयप्रभृति भावों में हृष्ट शोकाकुल एवं भीत के आकार नहीं मालूम पड़ते हैं । आशीर्वाद स्वस्ति भद्र पुण्य इत्यादि हैं । हित जिनकी संज्ञा है वे भाव सुखादि हैं । उनमें हृदय पार्श्व एवं अग्रभाग में स्थिरता और चंचलता से घूमते हुए आने का युक्ति के अनुसार प्रयोग होता है । इतने अंश में अराल का अभिनय करना चाहिए ।४७। संग्रह केशों का बाँधना । उत्कर्ष केशों को खोल देना । पुनः शब्द के ग्रहण से बीच २ में दो तीन वार जाना और घूमना आदि मिलता है । तथैव

प्रादक्षिण्यं परिमण्डलं च कुर्यान् महाजनं चैव ।
यच्च महीतलरचितं द्रव्यं तच्चाभिनेयं स्यात् ॥५०॥
आह्वाने च निवारणनिर्माणे चाप्यनेकवचने च ।
स्वेदस्य चापनयने गन्धाघ्राणे शुभःशुभे चैव ॥५१॥

## अभिनवभारती

अङ्गुल्यग्राणां हस्तद्वयगतानां स्वस्तिकाकारेण यद्योजनं तेनोपलक्षितेन परिमण्डलं प्रदक्षिणदिक्कमेव भ्राम्यता कौतुकविवाहयोगोऽभिनेयः। चशब्दस्तुशब्दस्यार्थे। एवकारो भिन्नक्रमः। सम्प्रयोगः संश्लेषमात्रस्तु अङ्गुल्यग्रस्वस्तिकयोगादेव केवलात् ।४९। देवताविषयं प्रदक्षिणक्रमं, परिमण्डलं वर्तुलं, महाजनं जनसमूहः। विरचितं पुष्पप्रकरादि। एतेनैव परिमण्डलेन पार्श्वान्तरात्स्वपार्श्वं गच्छताभिनयेत् ।५०। आह्वाने पतदङ्गुलि। निवारणे बहिः क्षिप्ताङ्गुलि। निर्माणं अपूर्व उदयः यथा उदितो भगवान् मृगलांञ्छनः। "भगवं मिअलंछक" इत्यादौ। निश्शेषेण वा मानं परिच्छेदो वर्तनं वा, यथा "जळ-

## बालक्रीड़ा

अर्थात् चतुर्थी कर्म। इनमें कौतुकागार एवं विवाह का अभिनय प्रदक्षिण क्रम में अरालहस्त को घुमाते हुए करना चाहिए। और सम्प्रयोग का अभिनय अंगुलियों के अग्रभाग में स्वस्तिकीकरण करके परिमण्डल गोल आकार में घुमाते हुए अरालहस्त के द्वारा करना चाहिए ॥४९॥

(मूल) प्रादक्षिण्य परिमण्डल और महाजन जनसमूह का तथा और जो महीतल पर विरचित अभिनेय द्रव्य है उसका अभिनय अरालहस्त से करना चाहिए ॥५०॥

(मूल) आह्वान, निवारण एवं निर्माण के विषय के अनेक प्रकार के वाक्यों का अभिनय अरालहस्त से करना चाहिए। स्वेद पसीने का अपनयन प्रोंच्छन, गन्ध के आघ्राण एवं अन्य जो शुभ के विषय का शुभ अभिनय है उन सबका अभिनय अरालहस्त से करना चाहिए ॥५१॥

चेति। जिस प्रकार सम्पूर्ण अंगों का निर्वर्णन हो जाय वैसा करना चाहिए। इससे उस वगल से अपने वगल में गमन प्राप्त होता है ।४८। कौतुक विवाह के बाद में वधूवर के साथ किये जाने वाले नर्म का आगार है जो विवाह के प्रसंग में प्रसिद्ध है। विवाह अग्नि की साक्षी में होता है। दोनों हाथों की अंगुलियों के अग्र भाग का स्वस्तिक के आकार में जो योजन है उससे उपलक्षित परिमण्डल करते हुए यानी प्रदक्षिण मार्ग से घूमते हुए कौतुक एवं विवाह के योग का अभिनय करना चाहिए। यहाँ च शब्द तु शब्द के अर्थ में है। एवकार का स्थान भिन्न है। सम्प्रयोग संश्लेषमात्र है जो अंगुलियों के अग्रभाग में केवल स्वस्तिक के योग से होता है ।४९। प्रदक्षिण क्रम देवताओं के विषय में होता है। परिमण्डल वर्तुलाकार भ्रमण है। महाजन का अर्थ है जनसमूह। विरचन पुष्पों के प्रकर समूह का गुच्छों का होता है। दूसरे वगल से अपने वगल में परिमण्डल से घूमते हुए अभिनय करना चाहिए ।५०। आह्वान में अंगुलियाँ गिरती हुई और निवारण में बाहर की तरफ फेंकी हुई होनी चाहिए। निर्माण

त्रिपताकहस्तजानि तु पूर्वं यान्यभिहितानि कर्माणि ।
तानि त्वरालयोगात् स्त्रीभिः सम्यक् प्रयोज्यानि ॥५२॥
अरालस्य यदा वक्राऽनामिकात्वङ्गुलिर्भवेत् ।
शुकतुण्डस्तु स करः कर्म चास्य निबोधत ॥५३॥

## अभिनवभारती

णिहिअलं वेआ" (जलनिधितलं वेगात्) इति। निर्दानं तृणाद्युत्पाटनमित्यन्ये। अभूता सृष्टिर्वीप्सा निर्दानमित्यन्ये। अनेकं पृथग्भूतं संबन्धाभावरूपं यत्रोच्यते तत्र पुनः बहिः क्षिप्ताङ्गुलेः प्रयोगः। यथा "कहिं ह कहिं ह" इत्यादौ। गन्धस्य सुरभित्वादाघ्राणम्। शुभः शुभे चैष इति पाठः। एष हस्त इत्यर्थः। चैवेत्यन्ये पठन्ति अध्याहारं कल्पयन्तः, एवकारेण तत्क्षेत्रगत्वं हस्तस्येत्याहुः।५१। त्रिपताकस्य यान्यावाहनमवतरणमित्यादीन्यभिनेयानि तान्यरालस्य यत्प्रयोगाङ्गयुक्त्या सम्पत्तिर्भवति तत्तेनापि प्रयोज्यानि स्त्रीभिः। न तु तासां त्रिपताको निषिध्यते, पुंसस्त्रिपताकस्थानेऽरालो निषिध्यते।५२।

शुकतुण्डमाहारालस्येति। तुः पूर्वस्माद्विशेषमाह। द्वितीयस्तुरपिशब्दार्थे, तर्जन्या अपि वक्रिमाणमनुजानाति तदाकारत्वात्। शुकतुण्ड इति शब्देन प्रत्येकमेक

## बालक्रीड़ा

(मूल) इसके सिवाय त्रिपताक हस्त के द्वारा किये जाने वाले कर्म जिनको पहिले कह आये हैं उन सबका अभिनय स्त्रियों को अरालहस्त की प्रक्रिया से करना चाहिए ॥५२॥

(मूल) अरालहस्त के लक्षण का समन्वय करते हुए जब अनामिका अंगुली वक्रा हो जाय तब वह शुकतुण्ड कहलाता है। अब इसके कर्मों को मैं कहता हूँ आप लोग समझें ॥५३॥

अपूर्व उदय है। (भअवं मिअलंक) भगवन् मृगांक ? इत्यादि में उदित है। अथवा निःशेष पूर्ण रूप से मान परिच्छेद या वर्तन निर्माण है। जैसे 'जल णिहिअलवेआ' जलनिधि तलं वेगात्। अन्य लोग कहते हैं कि निर्दान तृण आदि का उत्पाटन है। दूसरे लोग कहते हैं कि अभूता सृष्टि नया निर्माण। वीप्सा पुनः पुनः करण निर्दान है। अनेक अलग २ हुए पदार्थ, जिनमें परस्पर में सम्बन्ध का अभाव कहा जाता है। उनमें बाहर की तरफ बार २ अंगुलियों का क्षेपण करते हुए प्रयोग होता है। जैसे कहिं ह कहिं ह कहाँ है कहाँ है इत्यादि। पुष्प में गन्ध का आघ्राण होता है क्योंकि सुरभि है। शुभ में शुभ यह होता है। यह का अर्थ है हाथ। कोई लोग चैष के स्थान पर चैव पाठ मानते हैं और अध्याहार की कल्पना करते हैं। एवकार का मतलब कहते हैं कि उसी क्षेत्र में हाथ का जाना।५१। त्रिपताक हस्त के विषय में जो आवाहन एवं अवतरण इत्यादि अभिनेय हैं वे सब अराल के प्रसंग में भी होते हैं। जिस प्रयोग में जिन अंगों की योजना से सम्पत्ति सुन्दरता होती है उस प्रयोग में स्त्रियों को उन अंगों की वैसी योजना करनी चाहिए। यह बात नहीं है कि उन स्त्रियों के अभिनय में

एतेन त्वभिनेयं नाहं न त्वं न कृत्यमिति चार्थे ।
आवाहने विसर्गे धिगिति वचने च सावज्ञम् ॥५४॥
अङ्गुल्यो यस्य हस्तस्य तलमध्येग्रसंस्थिताः ।
तासामुपरि चाङ्गुष्ठः स मुष्टिरिति संज्ञितः ॥५५॥

## अभिनवभारती

एव ह्ययं वाक्यार्थः । नाहं न त्वं, न ते, न मे कृत्यमिति । न च सर्वथा निषेधे अयमभिनयः; अपि तु अर्थे अर्थनायां सत्यामीर्ष्याप्रणयकलहादाविति यावत्, अर्थनमर्थः, "अकर्तरि" इति घञ् । सावज्ञं यदाह्वानं विसर्गश्च पञ्चभिरङ्गुलिभिः क्षेपात्प्रइय इतिकर्तव्यता, सकृत्, द्विस्त्रिर्वा प्रयोगयुक्त्यां । धिगित्यनेन निन्दार्थेनानुपादेयं लक्ष्यते, "किन्तेन बालवधपातकदूषितेन" इत्यादावयमभिनय इत्यर्थः ॥५३।५४॥

मुष्टिमाह–अङ्गुल्यो यस्येति । तलमध्य इति अङ्गुष्ठमूलाशङ्कां शमयति । अग्रे सम्यक्स्थिता इति अग्रगोपनेन विरलत्वं च परिहरति । उपरीति मध्यमाङ्गुलिदेशं

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस शुक तुण्ड हस्त से ईर्ष्या एवं प्रणयकलह आदि अर्थों में न मैं न तूँ और न वह न तेरा न मेरा और न उसका कोई कर्तव्य है इन अर्थों के वाचक शब्दों का तथा आवाहन और विसर्जन के समय के धिक् या छिः इत्यादि तिरस्कार से युक्त वचनों का अभिनय करना चाहिए ॥५४॥

(मूल) जिस हाथ की अंगुलियाँ हथेली के बीच में आगे की तरफ स्थित रहें और उनके ऊपर अगूँठा रहे उसकी संज्ञा मुष्टि है ॥५५॥

त्रिपताक का निषेध करते हैं । हाँ पुरुषों के द्वारा किये जाने वाले अभिनय में त्रिपताक हस्त के स्थान में अरालहस्त के प्रयोग का निषेध किया जाता है ।५२।

अब शुकतुण्ड को कहते हैं अरालस्य । वक्रानामिका तु में उपन्यस्त तुशब्द पहिले बतलाये हुए अराल हस्त की तर्जनी की अपेक्षा कुछ विशेष बतलाता है । दूसरा शुकतुण्डस्तु में उपन्यस्त तुशब्द अपिशब्द के अर्थ में हैं । अतः तर्जनी की भी वक्रता की अनुज्ञा देते हैं । क्योंकि वह भी उसी के आकार की है । शुकतुण्ड शब्द से बतलाया कि प्रत्येक हस्त के लक्षण में एक ही यह वाक्यार्थ है । न मैं न तुम और न मेरा न तेरा कृत्य है इस तरह सर्वथा निषेध करने में इसका अभिनय नहीं होता है । अपितु अर्थ माने अर्थना होने पर यानी ईर्ष्या एवं प्रणय कलह आदि में इसका अभिनय होता है । "अकर्तरि" सूत्र से घञ् प्रत्यय करने पर अर्थन अर्थ वाला अर्थ बनता है । आह्वान आवाहन । सावज्ञ तिरस्कार के साथ जो विसर्ग विसर्जन यानी विदाई भी पांचों अंगुलियों के क्षेप यानी हिलाने से प्रयोग के अनुसार एकवार दोवार या तीन वार उसकी इतिकर्त्तव्यता होती है । निन्दा अर्थवाले धिक् इस शब्द से जिसका धिक्कार करते हैं वह अनुपादेय प्रतीत होता है । जैसे बालकों

एष प्रहारे व्यायामे निर्गमे पीडने तथा ।
संवाहनेऽसियष्टीनां कुन्तदण्डग्रहे तथा ॥५६॥
अस्यैव तु यदा मुष्टेरूर्ध्वोऽङ्गुष्ठः प्रयुज्यते ।
हस्तः स शिखरो नाम तदा ज्ञेयः प्रयोक्तृभिः ॥५७॥

## अभिनवभारती

सम्पीडयन्नित्यर्थः । संज्ञितः लोके ह्यत्रैव मुष्टिशब्दः प्रसिद्ध इत्यर्थः । व्यायाम इति युद्धे प्रतिमल्लप्रकोष्ठग्रहणे खड्गयुद्धे च । निर्गमे आर्द्रकादिस्वरसस्य निष्कासने । पीडने स्तनपीडने गोमहिष्यादिदोहने च । संवाहने मृत्पीडने अथवा मृदुपीडने । असियष्टीनामत्र यष्टीनामिति बहुवचनग्रहणात् छुरिकायुद्धदण्डधारण इत्यादि योज्यम् । तथेति संवाहने धारणे मारणे मार्जने वा ॥५५।५६॥

शिखरमाह अस्यैव चेति । पुनर्मुष्टिग्रहणं (मुष्टिकर्तृणामधिकारे ?) मुष्टेराकारे शिखरेणाभिनेये द्वये तत्कर्मणां च दृढ़पीडनादौ मुष्टिमाह, अतः एवोक्तं प्रयोक्तृभि-

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस मुष्टि का अभिनय अपने या दूसरे के द्वारा किये जाने वाले प्रहार में, व्यायाम में, आर्द्र द्रव्य से स्वरस के निर्गम निकालने में गौ एवं भैंस आदि के दोहन के समय स्तनों के पीडन में, नायिका के स्तनों के उपपीडन में (स्तनोपपीडं परिरब्धुकामा में यही पीडन है) एवं मट्टी के पीडन में संवाहन चरणों के मृदुपीडन कोमलता से दबाने में (संवाहयामि चरणौ इस कालिदास के पद्य में यही संवाहन है) असि, यष्टि (छुरिका) दण्ड एवं कुन्त के ग्रहण में मुष्टिहस्त का अभिनय करना चाहिए ॥५६॥

(मूल) इसी मुष्टि हस्त की मुष्टि के अंगूठे का ऊपर की ओर प्रयोग किया जाय तो उसको प्रयोक्ता लोग शिखर हस्त समझें ॥५७॥

के बधजन्य पातक से दूषित उस (अश्वत्थामा) से क्या होना जाना है इत्यादि स्थलों में इस अरालहस्तका अभिनय किया जाता है। ऐसा इसका अर्थ है ।५३।५४।

मुष्टि के लक्षण को कहते हैं जिसकी अंगुलियाँ। तलमध्ये हथेली के बीच में ऐसा निर्देश अंगुष्ठ के मूल की आशंका का शमन करता है यानी अंगुष्ठ के मूल में अंगुलियां नहीं रहनी चाहिए। अग्रभाग में अच्छी तरह स्थित है ऐसा निर्देश अग्रभाग के गोपन से छिप जाने से उसकी विरलता का परिहार करता है। उपरि का अर्थ है मध्यमा अंगुलि के देश को पीडित करता हुआ अंगुष्ठ मुष्टि में रहता है। संज्ञितः कहने का अर्थ है कि लोक मेंभी इसी प्रकार के अर्थ में मुष्टि शब्द प्रसिद्ध है। व्यायाम यह पद संकेत करता है कि युद्ध में, प्रतिमल्ल प्रतिद्वन्द्वी जोड़ी दार के द्वारा प्रकोष्ठ के ग्रहण यानी पहुँचे के पकड़ने में और खड्ग युद्ध में जंगे मैदान में तलवार के पकड़ने में मुष्टि का अभिनय करना चाहिए। निर्गम यह शब्द आर्द्र पदार्थ के गीली वस्तु के स्वरस के निकालने में गीले कपड़े के निचोड़ने गारने में

रश्मिकुशाङ्कुशधनुषां तोमरशक्तिप्रमोक्षणे चैव।
अधरोष्ठपादरञ्जनमलकस्योत्क्षेपणं चैव ॥५८॥
अस्यैव शिखराख्यस्य ह्यङ्गुष्ठकनिपोडिता।
यदा प्रदेशिनी वक्रा स कपित्थस्तदा स्मृतः ॥५९॥

## अभिनवभारती

रिति। रश्मिः प्रग्रहः किरणो वा तेषां संवाहनं ग्रहणमिति संबन्धः। अत्र च द्वयोरेकस्य वा प्रयोगः उत्तानाधोमुखपार्श्वगादिभिश्च। प्रयोगानुसारेणालकस्योत्क्षेपणं गण्डतलादेरुत्पीडनं वा कुटिलीकरणार्थम् ॥५७।५८॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) सूर्य एवं घोड़े आदि की रश्मियों किरणों या लगामों अंकुश धनुष तोमर एवं शक्ति प्रभृति के प्रमोक्षण में, तथा अधरोष्ठ को लिपस्टिक से, पैर को महावर से रंगने के समय में और अलक जुल्फियों के उत्क्षेपण करने में शिखर हस्त का प्रयोग करना चाहिए ॥५८॥

(मूल) इसी शिखर हस्त की दोनों प्रदेशिनी तर्जनी अंगुलियां जब दोनों अंगूठों से निपीडित हुई वक्र टेढ़ी हो जाय तब वह कपित्थ म.ना गया है ॥५९॥

मुष्टि का अभिनय होता है। पीडन यानी स्तन के पीडन गौ महिषी आदि दूध देने वाले जानवरों के दोहन करने में संवाहन मृत्पीडन या चरणों के मृदुपीडन में इस हस्त का अभिनय करना चाहिए। जैसा कि कालिदास का प्रयोग है संवाहयामि चरणौ। और असियष्टि तलवार रूपी यष्टि छड़ी या असि तलवार और यष्टि छुरी हुई। यहाँ यष्टीनाम् में वहुवचन का ग्रहण किया है अतः छुरिका युद्ध में दण्ड यानी उसके मूठ के धारण में तथा उससे मारने या सफाई करने में इसका अभिनय करना चाहिए ॥५५।५६॥

शिखर हस्त को कहते हैं। इसी मुष्टिहस्त के। यहाँ अस्य पद का अर्थ मुष्टिहस्त है अतः मुष्टि का ज्ञान अस्यैव कहने से हो ही गया था तब पुनः मुष्टेरूर्ध्वः इसमें मुष्टिशब्द का ग्रहण संकेत करता है कि मुष्टि का आकार शिखर मुख्यरूप से अभिनेय है और मुष्टि सम्बन्धी कर्म क्रियाएँ तलवार वगैरह को दृढ़ता से पकड़ने या व्यायाम में दृढ़ता से पीडन मुष्टि को बाँधने या कपड़े में से धई को गारने इत्यादि दोनों कार्यों में मुष्टि को करते हैं अतएव प्रयोक्तृभिः द्वारा ऐसा कहा। रश्मिः घोड़े की लगाम अथवा किरण। उनका संवाहन ग्रहण ऐसा यहाँ अन्वय है। यहाँ दोनों का या दोनों में से एक का प्रयोग ऊर्ध्वगामी हस्त का उत्तान एवं पार्श्वगामी हस्त को अधोमुख करके अथवा उत्तान हस्त को ऊपर में लेजाकर अधोमुखहस्त को पार्श्व में लेजाकर अभिनय करना चाहिए। प्रयोग के अनुसार अलक का सामने की तरफ मुख पर या बगल में कान पर गिरने वाले वालों को कुटिलीकरण टेढ़े घुमाने के लिए ऊपर की ओर करना अथवा गण्डतल आदि का उत्पीडन। बालकों के कपोल गाल को मुष्टिका के आकार में किए हुए हाथ के अँगूठे और तर्जनी से दबाकर टेढ़ा करते हुए उत्पीडन होता है ॥५७।५८॥

असिचापचक्रतोमरकुन्तगदाशक्तिवज्रवर्गाणि ।
शस्त्राण्यभिनेयानि तु कार्यं सत्यं च पथ्यं च ॥६०॥
उत्क्षिप्तवक्रा तु यदानामिका सकनीयसी ।
अस्यैव तु कपित्थस्य तदासौ खटकामुखः ॥६१॥

## अभिनवभारती

कपित्थमाह–अस्यैवेति; नामोच्चारणस्य पूर्ववत् प्रयोजनं, कपित्थाकारेऽस्मिन् अङ्गुष्ठतर्जन्यावङ्गुली । शस्त्राणीति शराकर्षणानीत्यर्थः । कार्यं सुकृतम्, अत्र छोटिकाप्रयोगः ॥५९।६०॥

## बालक्रीडा

(मूल) तलवार, धनुष, चक्र, तोमर, कुन्त. गदा, शक्ति एवं वज्र वर्गीय शस्त्रों का अभिनय इस कपित्थ हस्त से करना चाहिए । किन्तु जो भी क्रिया की जाय वह पथ्य जन-कल्याणकारी तथा सत्य होना चाहिए ॥६०॥

(मूल) इसी कपित्थहस्त की कनीयसी कनिष्ठिका अंगुली के सहित अनामिका अंगुली ऊपर को उठी हुई रहकर वक्र हो जाय तब यह खटकामुख हस्त बन जाता है ॥६१॥

कपित्थहस्त को कहते हैं । इसी कपित्थहस्त के । इति । कपित्थ इस नाम के उच्चारण का प्रयोजन पूर्ववत् है । कपित्थ के सदृश आकार वाले इस हस्त में अंगुष्ठ एवं तर्जनी अंगुलियों का अभिनय होता है । शस्त्राणि का शरों का आकर्षण अर्थ है । कार्यं पद से सुकृत का ग्रहण है । यहाँ छोटिका का प्रयोग हैं ॥५९।६०॥

अब खटकामुख हस्त को कहते हैं उत्क्षिप्ता और वक्रा । इति । अनामिका और कनीयसी अँगुलियों को ऊपर की तरफ उठाकर टेढ़ी करे । अस्यैव के द्वारा गृहीत कपित्थ का कपित्थस्य इस प्रकार पुनः कपित्थ के नाम का उच्चारण संकेत करता है कि शस्त्र, शराकर्षण कार्य, सुकृत, सत्य एवं पथ्य आदि में इस कपित्थहस्त का प्रयोग करना चाहिए। उत्क्षिप्तवक्रातु इस पाठ में कहा गया एक तु शब्द पहिले कहे हुए कपित्थ हस्त की अपेक्षा इसमें विशेष विलक्षणता को कहता है । और अस्यैव तु में कहा हुआ द्वितीय तु शब्द अवधारण अर्थ में प्रयुक्त है । सकनीयसी में प्रयुक्त सह शब्द का आशय है कि अनामिका और कनिष्ठिका में मनाक् थोड़ी-सी विरलता अलगाव होता है किन्तु उनमें विश्लेष की आशंका नहीं करना । खट कांक्षायाम् इस भ्वादिगणीय धातु से भूख एवं तृषा दोनों अथवा केवल पिपासा से आर्त अर्थ में वुन् प्रत्यय होकर खटक प्रयोग बना है । विट की विभ्रमगति के उपयोगी खटका-वर्धमानक हस्त हैं उसके आमुख में प्रारम्भ में इसको कहेंगे अतः खटकामुख इसका नाम है । "विटविभ्रमगतिधूः ऐसा यहां पाठ है खटकावर्धमानौ तु कृत्वा विटगतिं व्रजेत्" ऐसा १२ अध्याय के १११वें श्लोक में कहेंगे ।६१। होत्र जिस पात्र से अग्नि में हव्य को छोड़ते हैं वह स्रुक् स्रुची स्रुवादि है उसका अभिनय उत्तान हस्त से करना चाहिए । हव्य आज्य आदि है उसका अभिनय अभिमुख हस्त से । प्रग्रह वल्गा घोड़े की लगाम है । उसका परिकर्षण घोड़े की

होत्रं हव्यं छत्रं प्रग्रहपरिकर्षणं व्यजनकश्च ।
आदर्शधारणं खण्डनं तथा पेषणं चैव ॥६२॥

अभिनवभारती

अथ खटकामुखमाह उत्क्षिप्तवक्रेति। उत्क्षिप्ता सती वक्रा अनामिका कपित्थस्येति पुनर्नामोच्चारणात् शराकर्षणकार्यसत्यपथ्यादावस्य प्रयोगः। तुरेकः पूर्वस्माद्विशेषे, तुर्द्वितीयोऽवधारणे। विरलत्वं मनाक् अनामिकाकनिष्ठिकयोर्भवति सकनीयसी। सहशब्दात् विश्लेषाशङ्का न स्यात्। खट् काङ्क्षायामित्यस्मात् क्षुत्तृट्पिपासार्तार्थेषु वुन्। खटको विटविभ्रमगतिधूः, तस्य आमुखे यतोऽयं वक्ष्यतेऽतः खटकामुखः।६१। होत्रं स्रुगादि उत्तानेन। हव्यमाज्याद्यामुखेन। प्रग्रहस्य वल्गादेः परिकर्षणं गतिरोधनाय। व्यजनं तालवृन्तादिकं चलता। आदर्शधारणं संमुखेन। आदर्शो ज्ञातो याभिस्ता गौरीवस्वाकारिकामनेनाभिनयन्ति खण्डनं तालवृन्तादिव्यजनव्यापारो वा। पेषणं कुङ्कमस्य मृगमदचन्दनचन्द्रादेः हस्तद्वयेन भागद्वये दीर्घवृत्तचक्रक्रमणाद्यैः, "परिवृत्तपाद" इत्यादौ।६२। आयतदण्डकाष्ठादीनां ग्रहणं, मुक्ताप्रालम्बानात्मआदौबाहुद्वयमुभयान्त-

बालक्रीड़ा

(मूल) इस खटकामुख हस्त से होत्र स्रुवा स्रुची आदि, हव्य आज्य आदि, छत्र, प्रग्रह घोड़े वगैरह की लगाम का उनको रोकने एवं इधर उधर चलाने के लिए परिकर्षण, व्यजन पंखे आदर्श शीशे को अपने सम्मुख धारण, किसी वस्तु के खण्डन एवं पीसने, आयत विस्तृत दण्ड के ग्रहण, मुक्ताप्रालम्ब मोतियों की वह माला है जो गले पर बड़ी सरलता या

गति को रोकने के लिए उपयोग में अभिनय होता है। व्यजन तालवृन्त आदि हैं। उसका अभिनय चलते हिलते हुए हस्त से करना चाहिए। आदर्श दर्पण का धारण सम्मुख किय हुए हस्त से। जो आदर्श को धारण करती हैं वे नर्त्तकियाँ गौरी के सदृश मैं सुन्दर हूँ इस प्रकार से अपनी आकारिका आकृति का अभिनय करती हैं। खण्डन तालवृन्तादि व्यजन का संचालन रूप व्यापार है।

पेषण चन्दनकाष्ठ के खण्ड को दोनों भागों में दीर्घाकार वृत्ताकार (गोलाकार) एवं चक्राकार में घुमाते हुए दोनों हाथों से कुंकुम (केशर) मृगमद (कस्तूरी) चन्द्र (कर्पूर) आदि को पीसना। जैसे 'परिवृत्तपाद' इत्यादि स्थल में ॥६२॥

आयत (लम्बे) दण्ड काष्ठ आदि का ग्रहण। मुक्ताप्रालम्ब मोतियों की माला का संग्रहण। यहाँ का पाठ अटपटा सा हो गया है। यहाँ तीन शब्द है प्रालम्ब, स्रग्दाम एवं पुष्पमाला। उनमें प्रालम्ब का अर्थ, प्रालम्बमृजु लम्बि स्यात् कण्ठात् इस कोष इसके अनुसार कण्ठ पर से ऋजु सीधी लटकने वाली माला है और स्रक् का 'माल्यं मालास्रजौ मूर्ध्नि' कोष के अनुसार माला है जो मस्तक पर धारण की जाती है। दाम का अर्थ है बाँधना। अतः स्रग्दाम का अर्थ हुआ मालाओं का बाँधना। पुष्पमाला पुष्पों की माला। किन्तु यहाँ अभिनवभारतीकार ने लिखा है कि मुक्ता प्रलिम्बों के आदि में यानी मुक्ता प्रालम्बों के

आयतदण्डग्रहणं मुक्ताप्रालम्बसंग्रहं चैव ।
स्रग्दामपुष्पमाला वस्त्रान्तालम्बनं चैव ॥६३॥
मन्थनशरावकर्षणपुष्पावचयप्रतोदकार्याणि ।
अङ्कुशरज्वाकर्षणस्त्रीदर्शनमेव कार्यं च ॥६४॥

अभिनवभारती

ग्रहणसूचकम् ?) बाहुद्वयीयोभयान्ताभ्यां संग्रहणं सूच्यते। वस्त्रान्तालम्बनं च विवाहे वधूनां प्रणयकोपादौ च पथानुसरणे। आकर्षणस्य केलिवशेन केशादेरयमभिनयः। उत्तरीयालम्बनं स्वभावायोगात् स्त्रीप्रदर्शनेऽयमभिनयः, स्वक्षेत्रे चातुरश्र्यार्थं तत्कूर्परावधि द्वितीयस्य निवेशं कुर्वन्ति ॥६३।६४॥

बालक्रीड़ा

सुन्दरता से लटकी हुई हो उसका संग्रह धारण, तोरण में वन्दनवार के लिए स्रजों मालाओं का बन्धन, पुष्पमाला के पहिरने, वस्त्रान्त वसन के छोर के आलम्बन, शराव मथानी में मन्थन दण्ड का कर्षण, तोड़े हुए को बीनने पेड़ से पुष्पों के तोड़ने, एवं प्रतोद घोड़े वगैरह का चाबुक से संचालन, हस्ती के कुम्भस्थल पर अंकुश के प्रहार, रस्सी के आकर्षण एवं स्त्रियों की तरफ अवलोकन का अभिनय करना चाहिए ॥६२।६३।६४॥

संग्रहण के आरम्भ में बाहुद्वय उभय प्रान्तों के ग्रहण का सूचक है। इस लिखने की प्रकृत में कैसी संगति है। क्योंकि नाट्यशास्त्र का मूल पाठ हैं मुक्ताप्रालम्बसंग्रहं चैव। इसमें बाहुद्वय का उल्लेख नहीं है। जब उल्लेख नहीं है तब बाहुद्वय उभयान्त के ग्रहण के सूचक है यह कौन संगति है। और उभयान्त पद से भी किस उभय के अन्त का ग्रहण होना चाहिए। अतः ऐसा पाठ होना चाहिए बाहुद्वयीयोभयान्ताभ्यां मुक्ताप्रालम्बानां संग्रहणं सूच्यते। मूल में उपात्त कनिष्ठिका एवं अनामिका के अन्त माने समीपस्थ मध्यमा एवं तर्जनी अँगुलियों से प्रालम्बों का संग्रहण सूचित होता है। इस संगतिशील पाठ के अनुसार मुद्रित पाठ असंगत है। विवाह में बहुओं के वस्त्रप्रान्त के आलम्बन का अभिनय होता है। प्रणय कोप प्रणय कलह वगैरह में कुपिता नायिका के पीछे-पीछे अनुसरण करने के समय में भी साड़ी के छोर को पकड़ कर चलने का अभिनय होता है ॥६३॥ क्रीड़ा करने के समय में केश आदि के आकर्षण का अभिनय करना चाहिए। पुरुषों के उत्तरीय डुपट्टे को पकड़ना स्वभाव से युक्त नहीं है; क्योंकि स्त्रियों में अठगुनी लज्जा होती है (लज्जा चाष्टगुणा प्रोक्ता।) किन्तु स्त्रियों के प्रदर्शन में स्त्रियों के वसन प्रान्त के पकड़ने का अभिनय होता है। अभिनय की अपने क्षेत्र में चतुरश्रता दिखाने के लिए कार्य स्थान अर्थात् अभिनय के लिए पर्याप्त स्थान पर्यन्त दूसरे प्रकार का निवेश करते हैं ॥६४॥

सूचीमुख हस्त को कहते हैं। खटकाख्ये। सूची के आकार का ही इसका मुख होता है ॥६५॥

खटकाख्ये यदा हस्ते तर्जनी संप्रसारिता ।
हस्तः सूचीमुखो नाम तदा ज्ञेयः प्रयोक्तृभिः ॥६५॥
अस्या विविधान् योगान् वक्ष्यामि समासतः प्रदेशिन्याः ।
ऊर्ध्वनतलोलकम्पितविजृम्भितोद्वाहितचलायाः ॥ ६६॥

अभिनवभारती

सूचीमुखमाह—खटकाख्य इति सूच्याकारमेवास्य मुखम् ।६५। नता अधोमुखी, लोला पार्श्वान्तरं यान्ती, कम्पिता तत्रैव स्पन्दमाना, विजृम्भिता व्याकुञ्चिता, प्रसारिता, ऊद्वाहिता ऊर्ध्वं गच्छन्ती, चला अभिनयत्वेन व्रजन्ती ।६६। चक्रम् आयुधे कर्मोपकरणे रथाङ्गे च राष्ट्रजने च । चक्रे उर्ध्वमुखं पार्श्वगतं पार्श्वान्तरं भ्रमन्ती कार्या, विद्युत्यूर्ध्वमुखा गतागता । एवमन्यत्रोत्प्रेक्ष्यम् । मञ्जर्यो लताः; कर्णचूलिका कर्णपूरः कुटिलगतयो मीनाद्याः, साधुवादाः भद्रं शोभनमित्याद्याः ।६७। बालसर्पाणां पृथगुपादानं

बालक्रीड़ा

(मूल) खटकामुख हस्त में जो तर्जनी अंगुली वक्र थी उसको जब प्रसारित कर दें फैला दें तब प्रयोक्ताओं को उसे सूचीमुख हस्त समझना चाहिए ॥६५॥

(मूल) इस हस्त की प्रदेशशिनी तर्जनी के यद्यपि विविध प्रयोग है तद्यपि संक्षेप से उनको कहूंगा । तर्जनी के प्रयोगों में विविधता होने का कारण है उसके स्वरूप में विविधता । उसे बतलाते हैं तर्जनी ऊर्ध्वा ऊपर को उठी हुई । नता अधोमुखी । लोला इस तरफ से उस तरफ हिलने वाली । कम्पिता अपने स्थान पर ही हिलने वाली । विजृम्भिता टेढ़ी फैलाई हुई । उद्वाहिता उत्तम तरीके से समीप में आई हुई । जैसे किसी को इशारे से उपदेश देना हुआ तो उस समय तर्जनी को उद्वाहिता किया जाता है । चल अभिनय के रूप में चलती हुई ॥६६॥

नता अधोमुखवाली । लोला एक पार्श्व से दूसरे पार्श्व में जाने वाली । कम्पिता वह होती है जो उसी जगह हिलती है । विजृम्भिता व्याकुञ्चिता यानी प्रसारिता । उद्वाहिता ऊपर की ओर जाने वाली । चला अभिनय के अनुसार चलने वाली ॥६६॥

चक्र का अर्थ है आयुध, क्रियाकर्म के उपकरण सामग्री, रथ का पहिया, (चक्रं सेव्यं नृपः सेव्यो न सेव्यः केवलो नृपः) इस उक्ति के अनुसार नृप के अनुयायी राष्ट्रजन । चक्र के अभिनय करने में ऊर्ध्वमुख प्रदेशिनी को एक पार्श्व से दूसरे पार्श्व में घूमती हुई को ले जाना चाहिए । विद्युत् के अभिनय में प्रदेशिनी को आती-जाती हुई चलती-फिरती हुई दिखाना चाहिए । इसी तरह अन्य जगहों में भी समझना चाहिए । मञ्जरियाँ लताएँ है । कर्णचूलिका का कर्णपूर अर्थ है । कर्णभूषण का पर्याय कर्ण पूर है । कुटिलगति का अर्थ है मीन वगैरह । साधुवाद भद्र शोभन आदि है ॥६७॥

चक्रं तडित्पताकामञ्जर्यः कर्णचूलिकाश्चैव ।
कुटिलगतयश्च सर्वे निर्देश्याः साधुवादाश्च ।।६७।।
बालोरगपल्लवधूपदीपवल्लीलताशिखण्डाश्च ।
परिपतनवक्रमण्डलमभिनेयं चोर्ध्वलोलितया ।।६८।।

## अभिनवभारती

गतिवैलक्षण्यान्मीनेभ्यः। वल्लीलतामञ्जरीणामवान्तरभेद उत्प्रेक्ष्यः तद्यथा—अलाबूप्रभृतयो वल्ल्यः। द्राक्षाप्रभृतयो लता। चूतादीनां मञ्जर्यः। शिखण्डः कुमाराणां काकपक्षः। परिपतनं पातः, वक्रं वक्रत्वं, मण्डलं वर्तुलत्वं, समाहारे द्वन्द्वः। उर्ध्वलोलितत्वोक्तिः प्रयोगवृत्त्या वैचित्र्येण विभजनीया।६८। भूयो बहुतरमित्यस्मिन्नर्थे चायमभिनयः। तारा नक्षत्राणि। घोणा नासिका। एकः एकत्वसङ्ख्या। दण्डः परं प्रति तर्जनम्। यष्टिः लगुडः पृथुर्वा, नक्षत्रे तर्जन्यूर्ध्वा। दंष्ट्रिषु चकाराद्दंष्ट्रित्वेना प्रसिद्धेष्वपि राक्षसादिषु। आस्ये योगो भागः सृक्किलक्षणस्तेन सम्बद्धा नता सती। तथेति तेन दंष्ट्राकारेण कार्या सम्मुखतला कार्येत्यर्थः।६९। पुनरपीत्यूर्ध्वाधो-

## बालक्रीड़ा

(मूल) चक्र, बिजली, ध्वजा, मंजरियाँ, कान के गहने, टेढ़ी २ चालें एवं साधुवाद इन सबका निर्देश इस तर्जनी से करना चाहिए ।।६७।।

(मूल) बाल उरग साँप का छोटा बच्चा। बल्ली ककड़ी एवं लौंकी वगैरह की बेल। धूमवल्ली ऊपर को उठी हुई धूम की लेखा। दीपवल्ली ज्योति। लता किसमिस द्राक्षा वगैरह की लतर। शिखण्ड छोटे बच्चों के शिर के बाल। परिपतन गिरने। टेढ़ापन एवं गोलाई का अभिनय ऊर्ध्व लोलित तर्जनी अंगुली से करना चाहिए। पहिले जिन ऊर्ध्वा एवं लोला दो तर्जनियों को अलग २ बतलाया था उन दोनों का सम्मिश्रण जहां रहे वह ऊर्ध्वलोलिता है ।।६८।।

बालोरग बालसर्पों का अलग से उपादान यह संकेत करता है कि मीनों की अपेक्षा इनकी गतियाँ विलक्षण हैं। वल्ली, लता एवं मञ्जरी में अवान्तर भेद समझने के योग्य ह। वह भेद जैसे—ककड़ी एवं लोकी वगैरह की वल्ली होती हैं। किसमिस दाख वगैरह की लता होती है। आम वगैरह की मञ्जरियाँ होती हैं। शिखण्ड कुमारों का काकपक्ष होता है। परिपतन पात होता है। वक्र वक्रत्व है। मण्डल वर्तुल (गोल) इनमें समाहार द्वन्द्व-समास है ।।६८।।

बहुतर इस अर्थ में अंगुली के घुमाने का अभिनय होता है यह संकेत भूयः पद से मिलता है। प्रदेशिनी के विषय में ऊर्ध्व लोलितत्व कहना प्रयोग की वृत्ति का विचित्ररूप से विभाग करना चाहिए। ऐसा संकेत करता है। तारा नक्षत्र। घोणा नासिका। एक एकत्व संख्या। दण्ड दूसरे के प्रति तर्जन भय प्रदर्शन। यष्टि माने लगुड। वह चाहे पृथु विशाल मोटा हो लघु हो या जैसा आवश्यक हो। नक्षत्र के विषय में तर्जनी ऊर्ध्वमुखी

भूयश्चोर्ध्वविरचिता ताराघोणैकदण्डयष्टिषु च।
विनता च पुनः कार्या दंष्ट्रिषु च तथास्ययोगेन ॥६९॥
पुनरपि मण्डलगतया सर्वग्रहणं तथैव लोकस्य।
प्रणतोन्नते च कार्ये ह्याद्ये दीर्घे च दिवसे च ॥७०॥

## अभिनवभारती

मुखत्वप्रसृतमवधार्यते। ग्रहणमिति भावप्रधानः सर्वशब्दः, कार्त्स्न्येन ग्रहणमित्यर्थः। लोकस्य प्रत्यक्षेणावलोक्यमानस्य वा स्मर्यमाणस्य वा। तथैवेति अयमिति पुरोवर्तिनिर्देशेन, स इति च कर्णक्षेत्रे परोक्षवृत्तिनिर्देशेन, ग्रहणस्य लोकतः स्मरणात्मकमभिनयः। एकशब्देन प्रथमत्वात् आद्यो मुख्यो ह्रस्वश्च, वीप्सापेक्षया तत्र तत्र प्रणता, ऊर्ध्वा यान्ती दीर्घे तून्नता विपरीता दिवसे एकतोऽधस्तलप्रणता अन्यतः प्रोत्तानतलोन्नता परस्परश्लिष्टा संयुतकरणत्वेन पार्श्वात्पार्श्वसञ्चरणादुदयास्तमयसूचिका ॥७०॥ पूर्वं कुञ्चिता ततो विजृम्भिता प्रसारिता वक्रान्तिके कार्यविचारे यदा याप्युत्सारिताभिनीयते। "श्रवणाभ्याशे वक्रा जृम्भण उन्मुक्ता वाक्यरूपणा-

## बालक्रीड़ा

(मूल) तारे नक्षत्रों, घोणा नासिका; एक दण्ड एक यष्टि एवं एक मोटे लगुड़ के अभिनय में ऊर्ध्व विरचिता तर्जनी करनी चाहिए। जिन प्राणियों की दंष्ट्रा (जबाड़ा) विलक्षण है उनका अभिनय उनके गलाफे को दिखाते हुए करना होता है अतः उस समय तर्जनी को विनता करना चाहिए ॥६९॥

(मूल) मण्डलाकार में सञ्चालित तर्जनी से सम्पूर्ण लोक के ग्रहण का अभिनय करना चाहिए। ग्रीष्म कालीन आद्य प्रथम दीर्घ दिवस के अभिनय में प्रणता एवं उन्नता तर्जनी को करना चाहिए ॥७०॥

करनी चाहिए। दंष्ट्री दाढवाले जानवरों के विषय में। चकार से जो राक्षस वगैरह दंष्ट्रित्व रूप से प्रसिद्ध नहीं है उनका भी ग्रहण करना चाहिए। आस्य मुख में सृक्कीरूप जो योग है उससे सम्बद्धा नता करके। तथैव माने उसी दाढ के आकार से विनता का अभिनय करना चाहिए। अर्थात् सम्मुख भाग में हस्ततली को करना चाहिए ॥६९॥

पुनरपि कहने का आशय है कि तर्जनी अधोमुख एवं ऊर्ध्वमुख की परिस्थिति से तर्जनी के प्रसार का अवधारण करते हैं। ग्रहणमिति। यहाँ सर्वशब्द का भावप्रधान निर्देश है अतः सर्वतया पूर्णतया ग्रहण होता है। लोक जिसको प्रत्यक्ष देख रहे हैं या स्मरण करते हैं। तथैव इति। अयं यह पुरोवर्ती पदार्थ के निर्देश से। स यह कर्णक्षेत्र परोक्षवर्त्ती पदार्थ के निर्देश से यह प्राप्त हुआ कि लोक से प्राप्त हुए ग्रहण का स्मरणात्मक अभिनय करना चाहिए। एक शब्द से प्रथम होने के कारण आद्य माने मुख्य और ह्रस्व है। पहले प्रणता फिर उन्नता इसी तरह पुनः पहले प्रणता फिर उन्नता ऐसी वीप्सा करने की अपेक्षा वहाँ जगह-जगह पर प्रणता फिर ऊपर को जाती हुई को लम्बाई में ऊँची करें।

वदनाभ्यासे कुञ्चितविजृम्भिता वाक्यरूपणे कार्या।
[श्रवणाभ्यासे वक्रा विजृम्भणा वाक्यरूपणावसरे ॥]
मेति वदेति च योज्या प्रसारितोत्कम्पितोत्ताना ॥७१॥
कार्या प्रकम्पिता रोषदर्शने स्वेदरूपणे चैव।
कुन्तलकुण्डलाङ्गदगण्डाश्रयसंश्रयेऽभिनये ॥७२॥

अभिनवभारती

वसरे" इति वा पाठः। मेति वारणार्थे प्रसारिता, वदेति अत्रार्थं उत्कम्पितोत्ताना कुञ्चितप्रसारितेत्यर्थः। रोषस्य दर्शने स्वेदमार्जने च प्रसारितैव ललाटपट्टादौ स्वेदं हरन्ती ।७१। कुन्तलाः केशाः, गण्डाश्रयाः पत्रभङ्गादयः, तद्विषयेऽभिनये कर्तव्ये गर्वे योऽहङ्कारः तत्राभिनये ललाटगता। रिपोः प्रत्यक्षस्य निर्देशे अग्रनता, परोक्षस्य रणपूर्वसंरम्भे तु विशेषः। अनुसन्धाने त्रितयात्मिका "स चायं दुष्टात्मा" इति। क्रोध इति संरम्भपूर्वः कोपः पूर्वकृत इति ।७२। किमर्थात्मा प्रश्नः, तत्रासाविति च दूरगत-

बालक्रीड़ा

(मूल) किसी वाक्य के बोलने के अवसर में मुख के समीप में कुञ्चिता एवं विजृम्भिता तर्जनी का अभिनय करना चाहिए। किसी वाक्य के सुनने के समय में कर्ण के समीप में वक्रा एवं विजृम्भिता तर्जनी का अभिनय करना चाहिए ।।७१।।

(मूल) नहीं नहीं या बोलो बोलो इस प्रकार के अभिनय में प्रसारिता कम्पिता एवं उत्ताना तर्जनी का प्रयोग करना चाहिए। रोष का प्रदर्शन और स्वेद का प्रमार्जन करना हो तब प्रकम्पिता तर्जनी का उपयोग करना चाहिए ।।७२।।

दिन में इसके विपरीत एक तरफ नीचे में प्रणता और दूसरी तरफ प्रोत्तानतल में उन्नता परस्पर में श्लिष्टा होनी चाहिए। इस तरह संयुतकरणता के द्वारा एक तरफ से दूसरी तरफ संचरण से उदय और अस्तमय को सूचना करने वाली तर्जनी है। पहले कुञ्चिता फिर विजृम्भिता यानी प्रसारिता तर्जनी का मुख के समीप में अभिनय करना चाहिए। इस तरह कार्य के विचार में उत्सारिता का अभिनय होता है। अथवा यहाँ का पाठ है श्रवणाभ्याशे वक्रा जृम्भणा(उन्मुक्ता) वाक्यरूपणावसरे। मा यानी वारण अर्थ में तर्जनी प्रसारिता की जाती है। वद इस अर्थ में उत्कम्पिता एवं उत्ताना अर्थात् कुञ्चित-प्रसारिता की जाती है। रोष के दिखाने में और पसीने को पोंछने में मस्तक पर से पसीने को हटाने में तर्जनी को फैलाई हुए करना चाहिए ।।७०।७१।।

कुन्तल माने केश। गण्डाश्रय यानी कपोल पर किये गये पत्रभंग पत्र रचना वगैरह। इनके विषय के अभिनय के करन में उन स्थानों में तर्जनी की गति होती है। गर्व के समय में जो अहंकार अहंभाव है उसके अभिनय में ललाट पर तर्जनी को करना चाहिए। प्रत्यक्ष रिपु के निर्देश करने में तर्जनी अग्रभाग में नत होनी चाहिए। परोक्ष शत्रु के निर्देश करने के समय रण से पहिले किये जाने वाला संरम्भ उद्योग में इस दुष्ट

गर्वेऽहमिति ललाटे रिपुनिर्देशे तथैव च क्रोधे।
कोऽसाविति निर्देशेऽथ कर्णकण्डूयने चैव ॥७३॥
संयुक्ता संयोगे कार्या विश्लेषिता वियोगे च।
कलहे स्वस्तिकयुक्ता परस्परोत्पीडिता बन्धे ॥७४॥
द्वाभ्यां तु वामपार्श्वे दक्षिणतो दिननिशावसानानि।
अभिमुखपराङ्मुखीभ्यां विश्लिष्टाभ्यां प्रयुञ्जीत ॥७५॥

### अभिनवभारती

वस्तु निर्देशे। कर्णकण्डूयनं प्रसिद्धम्, कटुकवचनमपि च ।७३। संयुक्तेति अधस्तलयोः पार्श्वनैरन्तर्यादित्यर्थः। तद्विभागात्तु भुवि विश्लेषिताभ्यां द्वाभ्यामभिमुख पराङ्मुखाभ्यां वामपार्श्वं गच्छन्तीभ्यां दिनावसानमभिनयेत्। वामो हि सोमस्य दक्षिणस्तु सूर्यस्याग्रभागः दक्षिणपार्श्वं गच्छन्तीभ्यां निशावसानम्। विश्लिष्टाभ्यामिति तालमात्रान्तराभ्यामिति दीर्घह्रस्वतांशत्वादौपचारिकाभ्याम् द्वाभ्यां तु इत्यङ्गुष्ठ-

### बालक्रीड़ा

(मूल) कुन्तल (केश) कुण्डल, अङ्गद (भुजा के भूषण) एवं कपोल का आश्रय करके अर्थात् इनके ऊपर की जाने वाली क्रियाओं पत्र रचनाओं के विषय के अभिनय में तथा मैं इत्यादि गर्वोक्तियों में और रिपुको प्रत्यक्ष निर्देश करन में एवं क्रोध के अवसर में तर्जनी को ललाट पर कम्पित करना चाहिए ॥७३॥

(मूल) यह या वह कौन है ऐसे निर्देश और कान के खुजलाने के समय में तर्जनी को हिलाना चाहिए। किसी के संयोग के अभिनय में दोनों तर्जनियों को संयुक्त और वियोग के प्रयोग में वियुक्त तथा कलह में स्वस्तिक से युक्ता और बन्धन में उत्पीडिता तर्जनियों को करना चाहिए ॥७४॥

(मूल) विश्लिष्ट यानी जिनके बीच में एकताल का अन्तर है ऐसी तथा अभिमुख सामने लेजाकर पराङमुख की गई दोनों अगुलियों से वामपाश्च में दिन के अवसान का अभिनय करें। क्योंकि वामभाग सोम का है। और वैसी अंगुलियों से दक्षिण पार्श्व में निशा के अवसान का अभिनय करें। क्योंकि दक्षिण भाग सूर्य का अग्रभाग माना गया है ॥७५॥

को मार डालूँगा। तलवार के एक ही आघात से इसका काम तमाम कर दूँगा इत्यादि संरम्भ व्यवसाय। यही प्रत्यक्ष एवं परोक्ष निर्देश में विशेषता है। अनुसन्धान में त्रितयात्मिका अर्थात् शत्रु के अनुसन्धान खोजने का अभिनय करते समय तीन अंगुलियों को हिलाना चाहिए और उस समय कहना चाहिए कि यह वह दुष्टात्मा है। इत्यादि। क्रोध संरम्भपूर्वक कोप जो पूर्व में किया गया है ॥७२॥

किम् शब्द के अर्थ का आत्मा स्वरूप प्रश्न है। जहाँ कहीं भी असौ यह दूर गत वस्तु के निर्देश में आता है। कर्ण कण्डूयन कान का खुजलाना प्रसिद्ध है। कटु-वचन भी प्रसिद्ध है। संयुक्तेति—पार्श्व में निरन्तर सटी हुई तर्जनी को अधस्तल में संयुक्त करे। संयुक्त से विभाग अलग करके भूमि में करे। अलग की गई अभिमुख सामने और पराङ-

पुनरपि च भ्रमिताग्ररूपा शिलावर्तयन्त्रशैलेषु ।
परिवेषणे तथव हि कार्या चाधोमुखी नित्यम् ॥७६॥
श्लिष्टा ललाटपट्टेष्वधोमुखी शम्भुरूपणे कार्या ।
शक्रस्याप्युत्ताना तज्ज्ञैस्तिर्यक्स्थिता कार्या ॥७७॥
द्वाभ्यां सन्दर्शयेन्नित्यं सम्पूर्णं चन्द्रमण्डलम् ।
श्लिष्टा ललाटे शक्रस्य कार्या ह्युत्तानसंश्रया ॥७८॥

अभिनवभारती

प्रसारणे सति आकुञ्चनादित्यर्थः ॥७३।७४।७५॥ परिमण्डलं भ्रमितया मण्डलमादर्शयेच्च चन्द्रस्येति । चशब्दो विकल्पार्थः । हरस्य भगवतस्तृतीयनयने प्रदर्शिते सति यदभिनयनं तत्र कर्त्तव्ये सति ललाटे उर्ध्वा वा कार्या । एवं शक्रस्याभिनयने ललाट एवोत्ताना तिरश्चीना च, अङ्गुल्या एवात्र प्राधान्यात् । खटकामुखमध्यमया यल्लोके महेश्वरशक्राभिनयनं दृश्यते तत्रालाक्षणिकं मन्तव्यम् ॥७६।७७।७८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) शिला आवर्त्तयन्त्र एवं शैल के अभिनय में फिर भ्रमिताग्ररूप वाली अंगुलियों का अभिनय करे। उसी प्रकार परिवेषण के समय में अंगुलियों को अवश्य अधोमुखी करे ॥७६॥

(मूल) शम्भु के रूपण के समय में अंगुली को ललाट में श्लिष्ट संलग्न करके अधोमुखी करे और शक्र के अभिनय में जानकार लोगों को उत्ताना एवं तिरछी अंगुलियों को करना चाहिए ॥७७॥

(मूल) अग्रभाग में कुञ्चित की गई दोनों अंगुलियों से चन्द्र के सम्पूर्ण मण्डल को दिखाना चाहिए। शक्र के अभिनय में अंगुली को ललाट में श्लिष्ट एवं उत्तान करनी चाहिए ॥७८॥

मुख विरुद्ध दिशा में वामपार्श्व में जाती हुई दोनों तर्जनियों से दिन के अवसान का अभिनय करे। सोम अभिनेता के वामभाग और सूर्य दक्षिणभाग का संकेत करता है। दक्षिणभाग में जाती हुई दोनों तर्जनियों से निशा के अवसान का अभिनय करे। विश्लिष्ट यानी जिनमें तालमात्र का अन्तर अवकाश है ऐसी। अँगूठों के फैलाने और सिकोड़ने से आंशिक लम्बाई और छोटापन दोनों के लिए उपचार से प्राप्त है ॥७३।७४।७५॥

परिमण्डल गोल आकार में घुमाई हुई तर्जनी से चन्द्र के मण्डल को दिखावे। आदर्शयेच्च के चकार का अर्थ विकल्प है ॥७६॥

भगवान् महेश्वर के तृतीय नेत्र को दिखाने में यदि अभिनयन कर्त्तव्य हो तो ऊपर में ललाट में परिमण्डल करना चाहिए। इसी प्रकार शक्र के अभिनयन में ललाट ही में उत्तान और तिरश्चीन अँगुलियों को करे। क्योंकि यहाँ पर अँगुली का ही प्राधान्य है। जो तो लोक में खटकामुख हस्त की मध्यमा अंगुलि से महेश्वर और शक्र का अभिनयन दिखाई पड़ता है उसमें वह अलाक्षणिक है ऐसा मानना चाहिए ॥७७।७८॥

परिमण्डलं भ्रमितया मण्डलमादर्शयेच्च चन्द्रस्य।
हरनयने च ललाटे शक्रस्येव तिर्यगुत्ताना ॥७९॥
यस्याङ्गुल्यस्तु विरलाः सहाङ्गुष्ठेन कुञ्चिताः।
ऊर्ध्वा ह्यसंगताग्राश्च स भवेत् पद्मकोशकः ॥८०॥
विल्वकपित्थफलानां ग्रहणे कुचदर्शनस्य नारीणाम्।
ग्रहणे ह्यामिषलाभे भवन्ति ताः कुञ्चिताग्रास्तु ॥८१॥
बहुजातिबीजपूरकमामिषखण्डं च निर्देश्यम्

### अभिनवभारती

अथ पद्मकोशं लक्षयति यस्याङ्गुल्यस्तु विरला इति। उर्ध्वा इति चतुर्भेद-रचना इति यावत्। पद्मस्येव कोशोऽभ्यन्तरं विनतं यस्येति तथा ॥७९॥ ग्रहणमिति गृह्यतेऽनेनेति ग्रहणमभिनय इत्यर्थः। एवं कुचौ दृश्येते अनेनेति कुचदर्शनं पद्मकोश इति पूर्वेण सम्बन्धः। विल्वादीनां तु ग्रहणे ता एवाङ्गुल्योऽग्रपर्वण्यतिकुञ्चिताश्च भवन्ति। क्रव्यादानामामिषलाभे आमिषग्रहणे च। लभिरत्र ग्रहणे। आमिषलाभे सति यद् ग्रहणं तत्रेति केचित् ॥८०॥ वलेर्हरणं दानं वैचित्र्यप्रापणं वा। अग्रपिण्डो

### बालक्रीड़ा

(मूल) परिमण्डल गोल आकार में घुमाई गई अंगुली से चन्द्र के मण्डल को दिखाना शाहिए। हर भगवान् शिव के तृतीय नेत्र का अभिनय करने में शक्र की तरह यानी शक्र के अभिनय में दिखाई गई अंगुली की तरह अंगुली को ललाट में तिरछी उत्तान करे ॥७९॥

(मूल) जिस हाथ की अंगुलियाँ बिरल अलग-अलग अंगूठे के साथ कुञ्चित टेढ़ी ऊपर की तरफ उठी हुई एवं असंगताग्र रहें वह हाथ पद्मकोश होता है ॥८०॥

(मूल) बिल्व एवं कपित्थ के फलों के ग्रहण माने अभिनय में नारियों के कुचों को दिखाने के अभिनय में और आमिष के प्राप्त करने में उन अंगुलियों को अग्रभाग में कुञ्चित करे ॥८१॥

अथ अब पद्मकोश हस्त के लक्षण को कहते हैं। जिस हस्त की अँगुलियाँ विरल हों। उर्ध्वा चार भेदो की जिसमें रचना हो। यानी चारों अँगुलियाँ उत्तान हो। पद्म की तरह जिसका अभ्यन्तर हो यानी विनत हो ॥७९। ग्रहण माने जिससे लिया जाय वह ग्रहण अभिनय है। इस प्रकार जिससे कुच दिखाई देते हों। पद्मकोश हस्त में ऐसा होता है इसका पूर्व से सम्बन्ध है। बिल्वादि फलों के ग्रहण में वे ही अँगुलियाँ पर्व के अग्रभाग में अत्यन्त कुञ्चित होती हैं। क्रव्याद मांसखाने वालों के द्वारा आमिष मांस के लाभ करने में। यहाँ लाभ का अर्थ है ग्रहण। अतः आमिष लाभ याने आमिष ग्रहण। कोई लोग आमिष लाभ का अर्थ करते हैं कि आमिष के मिलने पर ग्रहण करना ॥८०॥ बलि का हरण दान या विचित्रता से प्राप्ति। अग्रपिण्ड गौ वगैरह के भोजन के लिए यहा वहां उत्सव

देवार्चनबलिहरणे समुद्गके साग्रपिण्डदाने च।
कार्यः पुष्पप्रकरश्च पद्मकोशेन हस्तेन ॥८२॥
मणिवन्धनविश्लिष्टाभ्यां प्रविरलचलिताङ्गुलिकराभ्याम्।
कार्यो विवर्त्तिताभ्यां विकसितकमलोत्पलाभिनयः ॥८३॥
अङ्गुल्यः संहिताः सर्वाः सहाङ्गुष्ठेन यस्य च।
तथा निम्नतलश्चैव स तु सर्पशिराः करः ॥८४॥
एष सलिलप्रदाने भुजगतौ तोयसेचने चैव।
आस्फोटने च योज्यः करिकुम्भास्फालनाद्येषु ॥८५॥

अभिनवभारती

गवादेः, भोजनाय, यत्र यत्रोत्सवादौ नान्दीमुखश्राद्धादावपसव्यता न कार्या पर्यग्रं पिण्डदानम्। पुष्पप्रकरश्चेति द्वित्रिर्विकीर्णाग्रेण ॥८१।८२।८३॥

सर्पशिरसमाहः-अङ्गुल्यस्संहता इति। संहता श्लिष्टाः सहाङ्गुष्ठेनेति कुश्चितोऽङ्गुष्ठ इत्यर्थः। निम्नं तलं मध्यस्याभिमुखस्य, सर्पशिरस्तुल्यत्वात्। वास्येदं नाम ॥८४॥ सलिलप्रदाने देवेभ्यः, सलिले च प्रतिग्रहार्थं प्रदीयमाने प्रतिगृहीतुरभिनयो येन। सर्पगतावधोमुखः। तोयोपसेचनं कुङ्कुमचन्दनादौ। आस्फोटनं मल्लयुद्ध ऊरुबाह्वादिषु ॥८५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) इस पद्मकोश हस्त से बहुत प्रकार की जातिवाले बीजपूरक निम्बुओं एवं आमिष मांस के टुकड़े का निर्देश करना चाहिए। देवताओं के पूजन एवं बलि प्रदान में। समुद्गक दोना के विषय में गायों को अग्रपिण्ड के दान में पद्मकोश का प्रयोग करे। और इस पद्मकोश हस्त से पुष्प के प्रकर विक्षेप को चाहिए ॥८२॥

(मूल) प्रविरल अलग-अलग एवं हिलती हुई अंगुलियों वाले विवर्तित एवं जिनके मणिबन्ध एक दूसरे से विश्लिष्ट यानी सटे हुए नहीं हों ऐसे करों से विकसित कमल दिवा-विकासी पद्म एवं उत्पल रात्रिविकासी कुमुद का अभिनय करना चाहिए ॥८३॥

(मूल) जिस हाथ की सभी अंगुलियाँ अंगुष्ठ के साथ संहित हों तथा हथेली निम्न हो वह हाथ सर्पशिरा कहलाता है ॥८४॥

(मूल) इसका प्रयोग सलिल के देने, सर्प की गति, जल के सेचन, मल्लयुद्ध में आस्फोटन, ताल ठोकने हाथी के कुम्भ के आस्फालन में करना चाहिए ॥८५॥

आदि में गोग्रास देना चाहिए। नान्दी श्राद्ध में अपसव्यता नहीं करनी चाहिए। वहां तो पर्यग्र ताजा पिण्ड दान करना चाहिए। पुष्प प्रकर का मतलब है दो एवं तीन वार पुष्पों को आगे-आगे विखेरना। ॥८१।८२।८३॥

सर्पशिरस को कहते हैं। अंगुलियां संहत हों अंगूठे के साथ मिली हुई हों। यानी अंगूठा कुञ्चित हो। अभिमुख में मध्यभाग का तल हथेली निम्न हो। क्योंकि यह सर्प के शिर के सदृश है। अथवा यह उसका नाम है ॥८४॥

अधोमुखीनां सर्वासामङ्गुलीनां समागमः ।
कनिष्ठाङ्गुष्ठकावूर्ध्वौ स भवेन् मृगशीर्षकः ॥८६॥
इह संप्रतमस्त्यद्य शक्तेश्चोल्लासनेऽक्षपाते च ।
स्वेदापमार्जनेषु च कुट्टमिते प्रचलितस्तु भवेत् ॥८७॥

## अभिनवभारती

मृगशीर्षकमाह मृगस्येव शिरस्थे शृङ्गे यस्य । शीर्षशब्दः प्रकृत्यन्तरम् ॥८६॥ इहेति प्रत्यक्षाधिकरणनिर्देशे । साम्प्रतमिति वर्तमानकालनिर्देशे । अस्तीत्यभ्युपगमाभिनये संभवाभिनये च । अद्येति वर्तमाननिर्देशेन गतार्थत्वेऽपि साभिनयेन सूचीमुखेन बाधा भामूदिति पुनरुपात्तम् । एतावत्यधोमुखोऽयम् । शक्तेरुल्लासनेऽक्षपाते चोर्ध्वमुखः । गण्डादौ स्वेदमार्जने तदाभिमुखतल उर्ध्वमुखः । कुट्टमितं हर्षवशात्सहदुःखोपचारेण स्त्रीणां चेष्टालंकारः तत्राभिमुखतलो बाह्ये विस्तीर्णाङ्गुलिः ॥८७॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) अनिष्ठिका को छोड़कर सभी अंगुलियां अधोमुखी न होकर मिली रहे और कनिष्ठिका और अंगुष्ठ अर्ध्वमुख जहाँ रहे वह मृगशीर्षक हस्त होता है ॥८६॥

(मूल) यहाँ इस समय आज यह है इस तरह के अभिनय में । शक्तिनामक आयुध के उल्लासन उठाने में । अक्षपाशों के गिराने में । कपोल एवं ललाट वगैरह से पसीने को पोंछवे में । एवं कुहमित स्त्रियों के चेष्टा लंकार में यह मृगशीर्षक हस्य हिलता हुआ रहे ॥८७॥

देवताओं के लिए जल के प्रदान में । प्रतिग्रह के लिए दान लेने के लिए जिस समय जल का प्रदान हो उस समय प्रतिगृहीता का अभिनय जिससे किया जाय । सर्प की गति के अभिनय में हस्त अधोमुख होता है तोय का उपसेचन माने कुंकुम एवं चन्दन आदि में जल को छोड़ना । आस्फोटक मल्लयुद्ध के समय ऊरु एवं बाहु आदि में ताल ठोंकना ॥८५॥

मृगशीर्षक उस हस्त को कहते है । जिसके शिरो भाग में मृग की तरह सींग हों । शीर्षशब्द शिर की दूसरी प्रकृति है ॥८६॥ इह यह प्रत्यक्ष स्थान के निर्देश में होता है । साम्प्रतं यह वर्त्तमान के निर्देश में है । अस्ति इसका अभ्युपगम किसी वस्तु की स्वीकृति के अभिनय में या संभव पदार्थ के अभिनय में । अद्य यह वर्त्तमानकाल के बोधक साम्प्रतं के निर्देश से यद्यपि गतार्थ हो गया है तद्यपि सूचीमुख के अभिनय से बाधा नहीं हो जाय इस लिए उपादान किया । इस अभिनय में यह अधोमुख हस्त है । शक्ति नामक आयुध के उल्लास उठाने में अक्ष पाशों के खेलने के समय गिराने में ऊर्ध्वमुख हस्त होता है । कपोल पर से पसीने को पोंछना हो उस समय हथेली को उर्ध्वमुख सामने में करना चाहिए । कुट्टमित हर्ष के वश से दुःख के उपचार के साथ होता है । यह स्त्रियों का चेष्टालंकार है । इसमें हथेली अभिमुख होती है और अंगुलियां बाहर को फैली हुई रहती है ॥८७॥

त्रेताग्निसंस्थिता मध्या तर्जन्यङ्गुष्ठका यदा ।
काङ्गुलेऽनामिका वक्रा तथा चोर्ध्वा कनीयसी ॥८८॥
एतेन तरुणफलानि नानाविधानि च लघूनि ।
कार्याणि रोषजानि स्त्रीवचनान्यङ्गुलिक्षेपैः ॥८९॥
मरकतवैदूर्यादेः प्रदर्शनं सुमनसां च कर्तव्यम् ।
ग्राह्यं मरालपदमिति तज्ज्ञैरेवं प्रयोगेषु ॥९०॥

## अभिनवभारती

काङ्गुलमाह त्रेताग्निसंस्थिता इति । त्रेतारूपा अग्नयः आहवनीयादयः तद्वत्संस्थानमासामिति । विरलयोः श्लिष्ट एवाग्रगोऽङ्गुष्ठ इत्यर्थः । कङ्गुः प्रियङ्गुः तां लातीति तस्यायमर्थः । कङ्गूच्चयने कीदृशः करो भवति । काङ्गुलो वृश्चिक इति तु केचित् ॥८८॥ एतेन तरुणानि फलानि मुक्ताफलबदराणि गत्या तेषामुद्योते, लघूनीति परिमितानि मृत्पिण्डसदृशानीत्यर्थः । अङ्गुल्यः अङ्गुष्ठस्तर्जनीमध्यमे च तासां बहिःक्षेपः ॥८९।९०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जब मध्यमा और तर्जनी के सहित अंगुष्ठ त्रेताग्नि के सदृश स्थिति में रहे और अनामिका वक्र तथा कनिष्ठा ऊपर को उठी हुई रहे तब काङ्गुल हस्त होता है ॥८८॥

(मूल) इससे नाना प्रकार के ताजा एवं छोटे २ हलके २ फलों का ग्रहण होता है। इससे स्त्रियों के रोषमय वाक्यों का अंगुलियों के प्रक्षेपण के साथ अभिनय करना चाहिए ॥८९॥

(मूल) इससे महकत हरिन्मणि एवं वैहुर्य प्रबालमणि वगैरह और सुन्दर पुष्पों का प्रदर्शन करना चाहिए। जानकार लोगों को प्रयोगों में इस प्रकार मराल के जैसे पद वाला इसे समझना चाहिए ॥९०॥

कांगुल हस्त को कहते हैं त्रेताग्नि संस्थिता इति। त्रेता रूप जो आहवनीय गार्हपत्य और दक्षिण नामक अग्नियां हैं उनकी तरह संस्थान जिनका हो। विरल अंगुलियों में आगे की तरफ श्लिष्ट हो। कङ्गु माने प्रियङ्गु महिला नाम वाली लता उसको जो लेता है वह काङ्गुल है ऐसा इसका अर्थ है। कङ्गु के चयन में कैसा हाथ होता है इस प्रश्न के उत्तर में उपयुक्त व्याख्या बतलाई है। कोई तो कहते हैं कि कांगुल विच्छु का नाम है ॥८८॥ इस हाथ से तरुण ताजा मोती के सदृश वैर के फलों को गत्या किसी खास तरीके से उठाने में। लघूनि माने मट्टी के पिण्ड के सदृश परिमित। अंगूठा एवं मध्यमा तर्जनी अंगुलियां उनका बाहर की तरफ क्षेप फेंकना ॥८९।९०॥

आवर्तिताः करतले यस्याङ्गुल्यो भवन्ति हि ।
पार्श्वागतविकीर्णाश्च स भवेदलपल्लवः ॥९१॥
प्रतिषेधकृते योज्यः कस्य त्वन्नास्ति शून्यवचनेषु ।
पुनरात्मोपन्यासः स्त्रीणामेतेन कर्तव्यः ॥९२॥
तिस्रः प्रसारिता यत्र तथा चोर्ध्वा कनायसी ।
तासां मध्ये स्थितोऽङ्गुष्ठः स करश्चतुरस्मृतः ॥९३॥

## अभिनवभारती

अलपल्लवमाह आवर्तिता इति । कनिष्ठाद्या क्रमेण वर्तना परिवर्तनं वा कुर्वन्त्यः । इयर्तीत्यरः चलः । चलपल्लवाकारत्वादलपल्लवः । अलपद्मक इति च तन्नाम । प्रतिषेधस्य कृते अभिनयकरणाय । कस्य त्वमिति, नास्तीति च मिथ्या धिक्षेपार्थे च । शून्यवचनानि 'तच्छास्त्रमसत्प्रयुक्त' मित्यादीनि । पुनरर्थे अहमर्थे उपन्यासे च विस्मये अभिनयः स्त्रीणामुपन्यस्यते पुनः पुनरभिनीयते विस्मयापादकत्वादित्युपन्यासः ॥९१।९२॥

चतुरमाह तिस्रः प्रसारिता यत्रेति । मध्य इति मध्यमाया मध्य एव । चतस्रोऽगुलयोऽङ्गुष्ठश्लिष्टत्वेन सन्त्यस्मिन्निति, अच्प्रत्ययाकारान्तश्चतुरशब्दः । चत-

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिस हाथ की अंगुलियाँ करतल हथेली में घुमाई हुई आवर्तित रहें और पार्श्व में आकर विस्तीर्ण होवें वह अलपल्लव होता है अलपमक भी उसका दूसरा नाम है ॥९१॥

(मूल) इसका प्रयोग कौन हो किसके तुम ही नहीं यह सब कुछ नहीं है इत्यादि रूप में प्रतिषेध करने लिए और शून्य वचनों में होता हे । और इसके द्वारा स्त्रियों को आत्मोपन्यास करना चाहिए ॥९२॥

(मूल) जिसमें तीन अंगुलियाँ फैलाई हुई रहे तथा कनिष्ठिका ऊपर की ओर उठी रहे उनके बीच में अंगुष्ठ स्थित रहे वह कर चतुर माना गया है ॥९३॥

अलपल्लव को कहते हैं आवर्तिता इति । कनिष्ठा आदि अंगुलियां क्रम से वर्त्तना यानी परिवर्त्तन करती हुई । अलपल्लव शब्द के एक देश अल की व्युत्पत्ति करते हैं कि इयर्ति जो चलता है वह अर है । र और ल में एकता है अतः अल हो गया है । अल माने चलत् है । पल्लव माने पल्लव के आकार वाला । इस तरह अलपल्लव बना । अल पद्मक भी उसका नाम है । प्रतिषेध के वास्ते अभिनय करने के लिए "किसके तुम हो" इस और "नहीं है" इस मिथ्या अधिक्षेप को करने के लिए । वह शास्त्र किसी असमीचीन के द्वारा प्रयुक्त है इत्यादि शून्य वचनों में । पुनः के अर्थ में अहं के अर्थ में । उपन्यास और विस्मय में भी इस अलपल्लव हस्त का प्रयोग करना चाहिए । उपन्यास शब्द का अर्थ विस्मय कैसे होता हैं उसे बतलाते हैं स्त्रियों के अभिनय का उपन्यास करते हैं विस्मयोत्पादक होने से बार २ अभिनय करते हैं अतः उपन्यास है ॥९१।९ ॥

नयविनयनियमसुनिपुणबालातुरसत्यकैतवार्थेषु ।
वाक्ये युक्ते पथ्ये सत्ये प्रशमे च विनियोज्यः ॥९४॥
एकेन द्वाभ्यां वा किञ्चिन्मण्डलकृतेन हस्तेन ।
विवृतविचारितचरितं विवर्तितं लज्जितं चैव ॥९५॥
नयनौपम्यं पद्मदलरूपणं हरिणकर्णनिर्देशः ।
संयुतकरणेनैव तु चतुरेणैतानि कुर्वीत ॥९६॥
लीलां रतिं रुचिं च स्मृतिबुद्धिविभावनाः क्षमां पुष्टिं च ।
सञ्ज्ञामाशां प्रणयं विचारणं सङ्गतं शौचम् ॥९७॥

### अभिनवभारती

सृणामभिनयनाद्वा चतुरः ॥९३॥ सत्यकैतवादिषु मुखरागभेदाद्भेदः ॥९४॥ विवृतं प्रकारमेकेन अनावेशे, आवेशे तु द्वाभ्याम् ॥९५॥ नयनयोरभिनेययोः उपमानोपमेयभावे पद्मदलादिके चैकाकितां निषेद्धुमेवकारः ॥९६॥ परगतं लीलाद्यनेनाभिनीयत इति । रुचिं दीप्तिम् । विभावनां ऊहापोहरूपां प्रकर्षं वा । दृष्टिव्यापारे तु कर्तरीमुख एव ।

### बालक्रीड़ा

नय, विनय, नियम, निपुणता, बाल, आतुर सत्य एवं झूठ अर्थों में, युक्त पथ्य सत्य एवं प्रशम बोधक वाक्य में इस काङ्गुल हस्त का प्रयोग विनियोग करना चाहिए ॥९४॥

(मूल) कुछ मण्डलाकार किए हुए एक चतुर संयत करण हाल से अथवा ऐसे ही दो चतुर हाथों से विवृत विचारित चरित विवर्तित लज्जिन नयनों के औपम्य, पद्मदल का रूपण एवं हरिणकर्ण का निर्देश करना चाहिए ॥९५।९६॥

(मूल) लीला, रति रुचि स्मृति बुद्धि विभावना क्षमा पुष्टि संज्ञा आशा प्रणय

चतुर को कहते है । जहाँ तीन अंगुलियाँ फैलाई हुई हों । मध्य माने मध्यमा अंगुलि मध्य में ही । जिसमें चारों अंगुलियाँ अंगूठे से श्लिष्ट रहें । अच् प्रत्यय जिसके अन्त में है ऐसा यह चतुर शब्द है । अथवा चार अंगुलियों का अभिनय है ।९३।

सत्यं एवं कैतव आदि में मुख के रंग के भेद से भेद होता है ॥९४॥

अनावेश के समय में एक अंगुलि के द्वारा उसका प्रकार विवृत होता है और आवेश के समय दो से ॥९५॥

अभिनय के योग्य नयनों और पद्मदल आदि के उपमानोमेयभाव में एकाकिता का निषेध करने के लिए एवकार है ॥९६॥

परगत लीलादि का अभिनय इससे होता है । रुचि दीप्ति है । विभावना ऊहापोह रूपा है अथवा प्रकर्ष है । दृष्टियों के व्यापार में कर्त्तरीमुख का ही प्रयोग होता हैं । संगत मैत्री है । क्योंकि अंगुलियों के अग्रभाग में परस्पर में संश्लेष होता है ॥९७॥

चातुर्यं माधुर्यं दाक्षिण्यं मार्दवं सुखं शीलम् ।
प्रश्नं वार्त्तायुक्तिं वेषं मृदुशाद्वलं स्तोकम् ॥९८॥
विभवाविभवौ सुरतं गुणागुणौ यौवनं गृहान् दारान् ।
नानावर्णांश्च तथा चतुरेणैवं प्रयुञ्जीत ॥९९॥
सितमूर्ध्वेन तु कुर्यात् रक्तं पीतं च मण्डलकृतेन ।
परिमृदितेन तु नीलं वर्णांश्चतुरेण हस्तेन ॥१००॥

## अभिनवभारती

सङ्गतं मैत्रीमन्योन्यमग्रश्लेषात् ॥९७॥ माधुर्यं हृद्यत्वं, शकारादिवचनादिषु दाक्षिण्यमानुकूल्यं, मार्दवं मृदुत्वम् अङ्गुष्ठमध्यमादर्शनेन। शीलं स्वभावः। वेषं नेपथ्यं वेशं वा गणिकास्थानम् ॥९८॥ विभवं पार्श्वात्पार्श्वं गच्छता, अविभवमगच्छता चाभिनयेदित्येवमन्यदुत्प्रेक्ष्यम्। दारान् संयुताभ्यां संमुखस्वस्तिकेन दर्शयेदिति। एवं वक्षः प्रभृतिशिरोऽन्ते क्षेत्रविशेषेः। संयुतासंयुतत्वे चञ्चलत्वस्थिरत्वे संमुखपराङ्मुखोत्तानाधोमुखत्र्यश्रत्वादिकं च यथायोगमुत्प्रेक्ष्य अभिनयविशेषं कुर्यात् ॥९९।१००॥

## बालक्रीड़ा

विचारण सङ्गत, शौच, चातुर्य, माधुर्य, दाक्षिण्य, मार्दव, सुख, शील, प्रश्न, वार्त्तम्युक्ति, वेष, मृदुशाद्वल, स्तोक, विभव, अविभव, सुरत, गुण, अगुण, यौवन, गृह, द्वारा तथानाना वर्णों का प्रयोग चतुर हस्त से करे ॥९७।९८।९९॥

(मूल) वर्णों के प्रयोग में विलक्षणता है कि ऊपर को उठाये हुए चतुर हस्त से सित वर्ण का मण्डलाकार चतुर हस्त से रक्त एवं पीत का, परिमृदिज चतुर हस्त से नील वर्ण का प्रयोग करे ॥१००॥

शकार आदि के वचनों में माधुर्य है। दाक्षिण्य आनुकूल्य है। मार्दव मृदुत्व है। मार्दव के अभिनय के समय अंगूठे को बीच में नहीं दिखाया जाता है। शील स्वभाव हैं। वेष मूर्धन्य घटित यदि है तब उसका अर्थ है नेपथ्य। वेश तालव्य घटित यदि है तब उसका अर्थ है गणिकाओं का स्थान ॥९८॥

विभव पार्श्व से पार्श्व में जाते हुए, अविभव नहीं जाते हुए अभिनय करना चाहिए। इसी तरह और २ की उत्प्रेक्षा कर लेवें। दाराओं को संयुत हस्तों से और सम्मुखस्थ स्वस्तिक हस्त से दिखावे। इसप्रकार वक्ष से लेकर शिर पर्यन्त क्षेत्र विशेष में संयुत और असंयुत चञ्चल और स्थिर, संमुख और पराङमुख, उत्तान और अधोमुख, त्र्यश्र और चतुरश्र हस्तों का युक्ति के अनुसार उत्प्रेक्षा करके विशिष्ट अभिनयों को करना चाहिए ॥९९।१००॥

मध्यमाङ्गुष्ठसन्दंशो वक्रा चैव प्रदेशिनी।
ऊर्ध्वमन्ये प्रकीर्णे च द्व्यङ्गुल्यौ भ्रमरे करे ॥१०१॥
पद्मोत्पलकुमुदानामन्येषां चैव दीर्घवृन्तानाम्।
पुष्पाणां ग्रहणविधिः कर्तव्यः कर्णपूरश्च ॥१०२॥
विच्युतश्च सशब्दश्च कार्यो निर्भत्सनादिषु।
बालालापे च शीघ्रे च ताले विश्वासने तथा ॥१०३॥
तर्जनीमध्यमाङ्गुष्ठास्त्रेताग्निस्था निरन्तराः।
भवेयुर्हंसवक्त्रस्य शेषे द्वे सम्प्रसारिते ॥१०४॥

अभिनवभारती

भ्रमरं दर्शयति मध्यमाङ्गुष्ठेति। सन्दंशोऽग्रसंयोगः तदाकृतित्वाद्भ्रमरो हस्तः ॥१०१॥१०२॥१०३॥

हंसवक्त्रमाह तर्जनीमध्यमाङ्गुष्ठा इति। निरन्तरा इति विरलत्वं निषेधति ॥१०४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसमें मध्यमा अंगुली अङ्गुष्ठ से सन्दष्ट हो प्रदेशिनी तर्जनी अंगुली वक्र हो और अन्य दो अंगुलियाँ अकीर्ण अलग-अलग ऊपर की तरफ उठी हुई रहें वह भ्रमर कर है ॥१०१॥

(मूल) पद्म उत्पल कुमुद और भी इनके अनिरिक्त दीर्घ वृत्त लम्बी दण्डी वाले पुष्पों के अभिनय की विधि तथा कर्णपूर अर्थात् इन पुष्पों से कर्ण भूषण का विधान भ्रमर हस्त से करना चाहिए ॥१०२॥

(मूल) निभर्त्सन किसी को डाँट डपट, बालकों की जल्दी २ बातचीत, तथा ताल यानी ताली बजाकर बालकों का विद्यालय विश्वास्त करने में भ्रमर हस्त का प्रयोग करना चाहिए ॥१०३॥

(मूल) तर्जनी मध्यमा एवं अगुष्ठ से तीनों त्रेताग्नि की तरह निरन्तर एक दूसरे से सटी हुई और अवशिष्ट दो अनामिका तथा कमिरष्ठिका अंगुलियाँ फैलाई हुई जहाँ रहे वह हंस वक्र है ॥१०४॥

भ्रमर को दिखाते हैं मध्यमाङ्गुष्ठेति। सन्दंश माने सँडसी। इसमें अंगुलियाँ के अग्रभाग में संयोग रहता है। भ्रमर की तरह आकृति के होने से इसका नाम भ्रमर हस्त पड़ गया है ॥१०१॥१०२॥१०३॥

हंसवक्त्र को कहते हैं। तर्जनी मध्यमा और अङ्गुष्ठ ये तीनों निरन्तर हों। निरन्तर कहने का आशय है विरल अलग २ रहने का निषध करते ह ॥१०४॥

श्लक्ष्णाल्पशिथिललाघवनिस्सारार्थे मृदुत्वयोगेषु।
कार्योऽभिनयविशेषः किञ्चित्प्रस्यन्दिताग्रेण ॥१०५॥
समाः प्रसारितास्तिस्रस्तथा चोर्ध्वा कनीयसी।
अङ्गुष्ठः कुञ्चितश्चैव हंसपक्ष इति स्मृतः ॥१०६॥
एष च निवापसलिले दातव्ये गन्धसंश्रये चैव।
कार्यः प्रतिग्रहाचमनभोजनार्थेषु विप्राणाम् ॥१०७॥

### अभिनवभारती

श्लक्ष्णादयः श्लक्ष्णत्वादौ वर्तन्ते। प्रस्पन्दनमर्दनमथनविधूननक्षेपणाभ्यावर्तनापसारणादि रूपं यथायोगं युक्त्या योज्यम् ॥१०५॥

हंसपक्षमाह समाः प्रसारिता इति कनीयस्या ऊर्ध्वत्वम्। तथेति परिश्लिष्टा मूलविनताः कार्या इति यावत् ॥१०६॥ निवापसलिले पितृभ्यो दके दातव्ये धर्मार्थं चोदकदाने। पराङ्मुखाङ्गुलिपृष्ठेन च चिन्तया गण्डसंश्रयणे केचित्। तदसत्, हनुधारणं ह्येतत् कस्माद् गण्डसंश्रयं पत्रभङ्गादि ॥१०७॥ आलिङ्गने महास्तम्भे

### बालक्रीड़ा

(मूल) श्लक्ष्य (चिकने) अल्प शिथिल हलक एवं जो भी निःस्सार अर्थ है तथा जिनमें मृदुत्व का योग है यानी कोमल हैं उन सब का कुछ-कुछ प्रस्यन्दित अग्र वाले हंस वक्र हस्त से अभिनय करना चाहिए ॥१०५॥

(मूल) जिसमें तर्जनी मध्यमा एवं अनामिका तीन अंगुलियाँ समान रूप से फैलाई हुई हों, कनीयसी ऊपर की तरफ उठी हुई रहे और अंगुष्ठ कुञ्चित वक्र रहे वह हंस पक्ष हस्त माना गया है ॥१०६॥

(मूल) निवाय पितरों के तर्पण के समय जल के देने, गन्ध के अनुलेपन, एवं बिम्बों के प्रतिग्रह आचमन एवं भोजन के उपयोगी पदार्थों के अभिनय में हंस पक्ष हस्त को करना चाहिए। विप्र का लक्षण याज्ञवल्क्य स्मृति में लिखा है कि

जन्मना ब्राह्मणो जातः संस्करात् द्विज उच्यते। विद्यया याति विप्रत्वं त्रिभिः श्रोत्रिय उच्यते। इति ॥१०७॥

श्लक्षणादि शब्द श्लक्षणत्वादि अर्थों में प्रयुक्त है। प्रस्पन्दन, मर्दन, मथन, विधूनन (कम्पन) क्षेपण, अभ्यावर्तन, अपसारण आदि रूप क्रियाओं का यथायोग यानी युक्ति से प्रयोग करना चाहिए ॥१०५॥

हंसपक्ष को कहते हैं। समा और प्रसारित अंगुलियाँ जहाँ हो। कनीयसी ऊपर में रहे। तथा का भाव है कि आपस में श्लिष्ट यानी मूल में विनत हों ॥१०६॥

निवाप पितरों के देने लायक जल एवं धर्मार्थ यानी पानीयशालाओं के द्वारा उदक के दान में हंसपक्ष का उपयोग होता है। कोई जो कहते हैं गण्डसंश्रय वह पदार्थ है जिसमें

आलिङ्गने महास्तम्भदर्शने रोमहर्षणे चैव।
स्पर्शेऽनुलेपनार्थे योज्यः संवाहने चैव ॥१०८॥
पुनरेव च नारीणां स्तनान्तरस्थेन विभ्रमविशेषाः।
कार्या यथारसं स्युर्दुःखे हनुधारणे चैव ॥१०९॥

## अभिनवभारती

चाभिनेये संयुतकरणत्वं मन्तव्यं बाहुद्वयमण्डलीकरणेन, द्वितीयस्कन्धात् स्कन्धान्तरगमनेन रोमहर्षणात् परोक्षे प्रियजनस्पर्शो द्वितीयहस्तेन स्वस्तिकेन। अनुलेपने अङ्गसमालम्भने। यथारसमिति श्रृङ्गारहास्याद्भुतादौ करुणादावपि व्यभिचारिविशेषयोगात् संभाव्यत एवम्। दुःखे च सति हनुधारणं यत्तदत्र रसेषु ये भावाः अनुभावा दृष्टिविशेषरोमाञ्चादयः तैरुपबृंहितः स्फुटीकृत (श्लो. १११) इति सर्वहस्तविशेषाय मन्तव्यं मध्ये परिभाषणात् ॥१०८।१०९॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) आलिङ्गन स्तम्भ एवं रोमहर्ष नामक सात्त्विक भावों के प्रदर्शन, स्पर्श एवं चन्द नादि के अनुलेपन के प्रसंग में तथा पैरों के दबाने में इस हस्त का प्रयोग करना चाहिए ॥१०८॥

(मूल) नारियों के स्तनों के मध्य में रखे हुए हाथ से की जाने वाली श्रृंगार की चेष्टाओं के दिखाने में तथा भिन्न रसों के अनुसार किये जाने वाले अभिनयों में दुःख में तथा हनु के धारण यानी चिबुक को पकड़ कर मुख के उन्नमन के लिए इस हस्त का प्रयोग होता है ॥१०९॥

परमुख हस्त की अंगुलियों के पृष्ठ से चिन्ता के कारण गण्ड का आश्रयण किया जाता हो। वह नितान्त सुन्दर है। क्योंकि ऐसा अनुभव है। जो तो मुष्टिकाकार अंगुलियों के पृष्ठ पर जो कपोल धारण है वह गण्ड संश्रय है ऐसा कहते हैं किन्तु यह असत् है। क्योंकि यह हनुधारण है। इसलिए गण्डसंश्रय का अर्थ है पत्रभंग आदि ॥१०७॥

आलिंगन और महास्तम्भ जब अभिनेय हो तब बाहुद्वय के मण्डली करण से यानी एक कन्धे से दूसरे कन्धे पर हाथों के रखे जाने पर हाथों को संयुत करना मानना चाहिए। रोमहर्ण से। परोक्ष में छिपे २ स्वस्तिकाकार द्वितीय हस्त से प्रियजन के द्वारा स्पर्श करने में। अनुलेपन चन्दन से अंगों के समालम्भन में। यथारसम् का यह भाव है कि श्रृंगार हास्य एवं अद्भुत आदि में तथा करुणादि में भी व्यभिचारी विशेष के योग से ऐसी संभावना की जा सकती हैं और दुःख में जो हनुधारण है उससे रसों में जो भाव एवं दृष्टिविशेष तथा रोमाञ्चादि अनुभाव है उन से उपबृंहित स्फुटीकृत है ऐसा सभी प्रकार के हस्त विशेष के लिए समझना चाहिए। क्योंकि हस्तों के निरूपण के प्रसंग में इनको कहा है ॥१०८।१०९॥

तर्जन्यङ्गुष्ठसन्दंशो ह्यरालस्य यथा भवेत् ।
आभुग्नतलमध्यस्थः स सन्दंश इति स्मृतः ॥११०॥
सन्दंशस्त्रिविधो ज्ञेयो ह्यग्रजो मुखजस्तथा ।
तथा पार्श्वगतश्चैव रसभावोपबृंहितः ॥१११॥
पुष्पापचयग्रथने ग्रहणे तृणपर्णकेशसूत्राणाम् ।
शल्याकर्षग्रहणापकर्षणे चाग्रसन्दंशः ॥११२॥
वृन्तात् पुष्पोद्धरणं वर्तिशलाकादिपूरणं चैव ।
धिगिति च वचनं रोषात् मुखसन्दंशस्य कर्माणि ॥११३॥

## अभिनवभारती

सन्दंशमाह तर्जन्यङ्गुष्ठसन्दंश इति स्पष्टार्थः। पुष्पाणां सूक्ष्माणामपचये अग्रसन्दंशः शल्यानां कण्टकादीनां ग्रहणे। वृन्तमाकृष्य पुष्पस्योद्धरणे यदा कुङ्कुमपुष्पादेः। वर्तिशलाकया अञ्जननाडिकावर्तिकया न्यूनादीनां पूरणम्। वेधने मुक्तादीनां, यो गुणो धनुरादेस्तत्र संयुतकरणत्वं च न संश्लेषणस्यैव, अपि तु हस्तद्वयस्याधारमात्रमेव। तच्च पार्श्वद्वयगतत्वेन उपर्युपरिभावेनोत्प्रेक्ष्यम्। पेलवमसारम्। प्रवालस्य

## बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ अराल की प्रक्रिया में तर्जनी अंगुष्ठ से सन्दष्ट और हथेली आभुग्न नत रहे वह सन्दंश हस्त हैं ऐसा माना गया है ॥११०॥

(मूल) इस सन्दंश हस्त को तीन प्रकार का जानना चाहिए। पहिला अग्रज द्वितीय मुखज एवं तृतीय पार्श्वगत होता है। ये तीन प्रकृति तथा अवस्था के अनुकूल रस एवं भावों से उपवृंहित होने चाहिए ॥१११॥

(मूल) इनमें अग्रज संन्दंश का उपयोग पुष्पों को तोड़ने और गूँथने तथा तृण पत्ते बाल और सूत के ग्राहर्ण करने एवं कांटे को निकालने के लिए पकड़कर और खैंचने में करना चाहिए ॥११२।

(मूल) वृन्त से पुष्पों का उद्धरण, तैल से बत्ती, अंजन से शलाका का पूरण और रोष से धिक् धिक् कहना ये सब मुखज सन्दंश के कर्म हैं ॥११३॥

सन्दंश को कहते हैं। तर्जनी और अंगुष्ठ का सन्दंश योग। इसका अर्थ स्पष्ट है पुष्पों के अपचय में और शल्य सूक्ष्म काँटो के निकालने में अग्रसन्दंश का प्रयोग होता है। वृन्त पुष्प बन्धन का आकर्षण करके जव पुष्पों के उद्धरण के समय कुंकुम सहित पुष्प का ग्रहण करते हैं उसमें। वर्तिशलाका काजल डालने के उपयोगी नालिकाकार वर्तिका से कमी के पूरण करने में। मोती वगैरह के वेधने में। धनुष की आकृति में स्वरूप में जो गुण है रस्सी है उसमें संयुत करणत्व केवल संश्लेष ही नही है अपितु हस्तद्वय का आधारमात्र भी है। वह भी दोनों पार्श्वों में प्राप्त होने के रूप में उपरि भाव से उत्प्रेक्ष्य है। पेलव

यज्ञोपवीतधारणवेधनगुणसूक्ष्मबाणलक्ष्येषु ।
योगे ध्याने स्तोके संयुक्तकरणस्तु कर्तव्यः ॥११४॥
पेशलकुत्सासूयासदोषवचने च वामहस्तेन ।
किञ्चिद् विवर्तितकराग्रः प्रयुज्यते पार्श्वसन्दंशः ॥११५॥
आलेख्यनेत्ररञ्जनवितर्कवृन्तप्रवालरचने च ।
निष्पीडनं तथालक्तकस्य कार्यं च नारीभिः ॥११६॥
समा नताग्राः सहिता यस्याङ्गुल्यो भवन्ति हि ।
ऊर्ध्वा हंसमुखस्येव स भवेन्मुकुलः करः ॥११७॥

## अभिनवभारती

रचनं गण्डतलबाहुशिखरादौ पत्रभङ्गकरणमित्यर्थः। यदि वा पल्लवस्यैव पत्रच्छेद्यालङ्कृतस्य ललाटादौ निवेशितस्य तत्रापसंश्लेषणार्थमस्य हस्तस्य प्रयोगः नारीभिरिति परिमितालक्तकपीडनमनेनेति दर्शयति ॥११०–११६॥

मुकुलमाह समा नताग्रा इति। मुकुलाकारत्वान्मुकुलः। देवार्चनादि प्रारम्भे मुकुलव्यापारावेशे तु पद्मकोशवदिति पठता पिटकस्य चुम्बन इति केचित्। विटेति

## बालक्रीड़ा

(मूल) यज्ञोपवीत के पहिरने मोतियों के वेधने या गुण धनुष की डोरी प्रत्यञ्चा पर रखे हुए बाण के द्वारा सूक्ष्म लक्ष्य के वेधने एवं स्तोक ध्यान रूप योग में संयुत करण का अर्थात् अग्रज सन्दंश एवं मुखज संन्दश को संयत करके प्रयोग करना चाहिए ॥११४॥

(मूल) पेशल कुत्सा हलकी हलकी निन्दा एवं असूया करने में एवं दोषयुक्त वाक्यों के प्रयोग में अग्रभाग को विवृत करते हुए वामहस्त से पार्श्वसन्दंश का प्रयोग किया जाता है ॥११५॥

(मूल) चित्रों के लिखने, आँखों में अंजन डालने, नाना प्रकार के वितर्क करने वृन्त तथा प्रबाल के रचने में और पैरों में महावर के लगाने में नारियों कों इस सन्दंश हस्त का प्रयोग केरना चाहिए ॥११६॥

(मूम) जिसकी अँगुलियाँ समा नतताग्रा एवं सहित मिली हुई हों तथा हंसवक्त्र की तरह उन्नत हो वह मुकुलहस्त होता है ॥११७॥

असार पदार्थ है। प्रवाल की रचना माने गण्डतल एवं बाहुशिखर कन्धों पर पत्र का सुंदरता से विन्यासकरण है। भंगः रचना। अथवा पत्र रचना आदि से अलंकृत व्यक्ति के ललाट एवं कपोल के ऊपर पल्लव को रखते हैं तव वहां पर अपसंश्लेषण के लिए इस सन्दंश हस्त का प्रयोग होता है। नारीभिः इससे पैरों में परिमित अलक्तक का निष्पीडन करना चाहिए इसको दिखाते हैं ॥११०-११६॥

देवार्चनबलिकरणे पद्मोत्पलकुमुदरूपणे चैव ।
विटचुम्बने च कार्यो विकुत्सिते विप्रकीर्णश्च ॥११८॥
भोजनहिरण्यगणनामुखसंकोचप्रदानशीघ्रेषु ।
मुकुलितकुसुमेषु च तथा तज्ज्ञैरेष प्रयोक्तव्यः ॥११९॥
पद्मकोशस्य हस्तस्य अङ्गुल्यः कुञ्चिता यदा ।
ऊर्णनाभः स विज्ञेयः केशचौर्यग्रहादिषु ॥१२०॥

## अभिनवभारती

पाठः । स्वाभिप्रायमाविष्कर्तुं प्रमदासन्निधौ स्वहस्तमेव मुकुलितं विटाश्चुम्बन्तीति विटचुम्बकम् । यदि वा विटैर्नारीणां कुचचिबुकादि स्थानेषु अङ्गुलिपञ्चकेन समं सशब्दं नखस्पर्शने कामसूत्रेष्वाच्छुरितकमिति तद्विटचुम्बनम् । हिरण्यं कङ्कणद्वारेणाभिनीयतेऽङ्गुलीयकादीनां तु मोचने । गणना पञ्चसङ्ख्या । तज्ज्ञैरित्युचितामितिकर्तव्यतामनुसन्धापयति ॥११७–११९॥

उर्णनाभमाह पद्मकोशस्येति । उर्णनाभिर्जालकारः क्रिमिः । तस्य यतो मक्षिकादिग्रहणे ईदृक्करणानां सन्निवेशो भवत्यतः स तथा । मत्वर्थीयोऽत्राच्प्रत्ययः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) देवताओं के पूजन एवं बलि के प्रदान में पद्म दिवा विकासी कमल उत्पल नीलकमल एवं कुमुद रात्रिविकासी कमलों के अभिनय करने में विट के द्वारा किये जाने वाले चुम्बन में इसका उपयोग होता है । और अन्य अत्यन्त कुत्सित किसी कार्य में इसको विप्रकीर्ण विखरे हुए रूप में करना चाहिए ॥११८।

(मूल) भोजन, हिरण्य गणना, मुखसंकोच, प्रदान एवं शीघ्रता के तथा मुकुलित कलि के आकार वाले पुष्पों के विषय में जानकार लोगों को इसका प्रयोग करना चाहिए ॥११९॥

(मूल) पद्मकोष हस्त में बतलाई हुई अँगुलियाँ कुञ्चित की जाँय तब वह ऊर्णनाम हस्त होता है । इसका प्रयोग कोई देख नहीं लेवे इसलिए चोरी से छिप-छिप कर केशों के पकड़ने में किया जाता है ॥१२०॥

मुकुल को कहते हैं । जिसमें अग्रभाग समान रूप में नत हो । मुकुल के आकार का यह हाथ है अतः इसको मुकुल कहते हैं । देवताओं के अर्चन से आरम्भ किये गये मुकुल व्यापार के आवेश में तो पद्मकोश की तरह प्रयोग करना चाहिए ऐसा पठन करने वाले आचार्य ने पिटकस्य चुम्बन पाठ माना है ऐसा कोई कहते हैं । विट यह पाठ यहां है । प्रमदा के समक्ष में मैं तुम्हारा चुम्बन करना चाहता हूँ ऐसे अपने अभिप्राय का आविष्कार करने के लिए विट लोग मुकुल के आकार वाले अपने हाथ का ही चुम्बन करते हैं उसी का नाम विटचुम्बन है । अथवा विटों का जो औरतों के कुच एवं चिबुकादि स्थानों में एक साथ पांचों अंगुलियों से सशब्द नख स्पर्श चिकुटी काटना है उसको कामसूत्र में आच्छुरितक कहा है प्रकृत में वही आच्छुरितक विटचुम्बन है । हिरण्यका कङ्कण के द्वारा अभिनय

शिरः कण्डूयने चैव कुष्ठव्याधिनिरूपणे।
सिंहव्याघ्रेष्वभिनयः प्रस्तरग्रहणे तथा ॥१२१॥
मध्यमाङ्गुष्ठसन्दंशो वक्रा चैव प्रदेशिनी।
शेषे तलस्थे कर्त्तव्ये ताम्रचूड़करेऽङ्गुली ॥१२२॥

### अभिनवभारती

केशानां चौर्येण ग्रहणं परदर्शनशङ्कया लाघवाद्यद् ग्रहः। यत्र सिंहव्याघ्रादि स्वस्तिकेन चिबुकक्षेत्रेगतेनाभिनयेत्। ते हि स्थिताः स्वस्तिकेन आसने कररुहवन्तश्च। प्रस्तरः पाषाणः, निकषपाषाण इत्यन्ये। दर्भच्छटा इत्येके ॥१२०।१२१॥

ताम्रचूडमाह मध्यमाङ्गुष्ठसन्दंश इति। चूडामुक्तकुक्कुटाकारत्वात्ताम्रचूडः। ताल इति देशमानो यथा क्वचित्तालभुवि सहिज्जु (?) इत्यादौ। संज्ञितं बाला-

### बालक्रीड़ा

(मूल) शिर के खुजलाने, कुष्ठ व्याधि के अभिनय करने, सिंह व्याघ्रादि की परिस्थिति को दिखाने एवं पत्थर के पकड़ने उठाने में इसका अभिनय होता है ॥१२१॥

(मूल) जहाँ मध्यमा अँगुली अँगुष्ठ से सन्दंष्ट रहे और तर्जनी वक्रा होवे और बाकी अन्य अँगुलियाँ आवर्तित होकर हथेली में की जाती हो वह हस्त ताम्रचूड कहलाता है ॥१२२॥

करते हैं। अङ्गुलीयक आदि के निकालने में गणना करते हैं कि ये संख्या में पांच हैं। तज्ज्ञैः इससे उचित इति कर्त्तव्यता का अनुसन्धान कराते हैं ॥११७-११९॥

ऊर्णनाभ को कहते हैं। पद्मकोशस्येति। ऊर्णनाम एक क्रिमि है जो जाला बनाता है जिसको हिन्दी में मकड़ी कहते हैं। क्रमु पाद विक्षेपे धातु से क्रिमि बनता है शुद्ध शब्द यही है। बाहुलकात् सम्प्रसारण होने पर कृमि बनता है। जो कि अगतिक गति है। किन्तु ऊर्णनाभ में प्रचलित शब्द कृमि ही है। क्योंकि मक्खियों के पकड़ने में उसकी इन्द्रियों का ऐसा सन्निवेश है कि जिससे जाल बन जाता है। यहां मत्वर्थीय अच् प्रत्यय है। यहां आचार्य का यह लेख प्रमाण है या भट्टोजिदीक्षित का ऊर्णनाभ बनाना प्रमाण है। "अच् प्रत्यन्ववपूर्वात्सामलोम्नः". इस सूत्रस्थ अच् का योग विभाग करके जैसे पद्मनाभः को जिसने बनाया है। केशों का ग्रह। दूसरा कोई देखलेगा इस शंका से चोरी से बहुत शीघ्रता से जो केशों का ग्रह है। चिबुक क्षेत्र में स्वस्तिक हाथ को लेजाकर सिंह एवं व्याघ्रादि का अभिनय करना चाहिए। वे लोग आसन के ऊपर स्वस्तिकाकार हाथों से बैठते हैं जिससे उनके कररुह नख आसन पर रखे जाते हैं। प्रस्तर पाषाण है। दूसरे लोग कहते हैं कि प्रस्तर का अर्थ है कषौटी का पत्थर एक आचार्य कहते हैं कि दर्भच्छटा है ॥१२०।१२१॥

अब ताम्रचूड को कहते हैं मध्यमा। जिसकी चूंडा मस्तक की शिखा खुली हुई है ऐसे कुक्कुट के आकार का होने से ताम्रचूड हैं। ताल यह देश काल का मान है प्रमाण है। तालका लक्षण यह है—

विच्युतश्च सशब्दश्च कार्यो निर्भत्सनादिषु ।
ताले विश्वासने चैव शीघ्रार्थे संज्ञितेषु च ॥१२३॥
तथा कलासु काष्ठासु निमेषे तु क्षणे तथा ।
एष एव करः कार्यो बालालापनिमन्त्रणे ॥१२४॥
अथवा अङ्गुल्यः संहिता वक्रा उपर्यङ्गुष्ठपीडिताः ।
प्रसारिता कनिष्ठा च ताम्रचूडः करः स्मृतः ॥१२५॥
शतं सहस्रं लक्षं च करेणैकेन योजयेत् ।
क्षिप्रमुक्ताङ्गुलीभिस्तु स्फुलिङ्गान् विप्रुषस्तथा ॥१२६॥

### अभिनवभारती

देराह्वानम् । अन्ये तु लक्षणान्तरमस्य पठन्ति, "अङ्गुल्यः संयुता" इत्यादि । मुष्टिरेव प्रसारितकनिष्ठ इत्यर्थः । क्षिप्रं कृत्वा मुक्ताभिरङ्गुलीभिरिति ॥१२२।१२६॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) डाँट डपट करने, ताल देश के मापने, विश्वास करने, शीघ्रता करने एवं किसी की तरफ संज्ञा करने या किसी को बुलाने में इस हाथ को ध्वनि करते हुए विच्युत करना चाहिए ॥१२३॥

(मूल) कलाओं के दिशाओं के निमेषरूप क्षण के तथा बाला एवं बालकों के निमन्त्रण के विषय में इसी हाथ का अभिनय करना चाहिए ॥१२४॥

(मूल) जहाँ अंगुलियां संयुत एवं वक्र हों और ऊपर से अंगुष्ठ से निपीडित हों अर्थात् मुष्टिकाकार हों कनिष्ठिका प्रसारित हो वह ताम्रचूड कर माना गया है ।१२५।

(मूल) इस हस्त से शत सहस्र एवं लक्ष संख्यात्मक सुवर्ण को दिखाने का और क्षिप्र जल्दी २ अंगुलियों को खोलकर अंगारों एवं जल की बूदों को दिखाने का अभिनय करे।१२६।

अष्टभिर्यवमध्यैः स्यादङ्गुलं तैस्त्रिभिर्भवेत् ।
तालं त्रितालको हस्तो, हस्तौ द्वौ किष्कुरुच्यते । किष्कुद्वयं धनुः प्रोक्तम् ।

आठ जो के परिमाण से एक अंगुल बनता है। तीन अंगुलों से ताल, तीन ताल से हस्त, दो हस्त से किष्कु और दो किष्कुओं से धनु होता है। इसके प्रमाण से तीन अंगुलों के माप के अनुसार ताल कहलाता है। जैसे किसी ताल परिमित भूमि में। संज्ञित बालक वगैरह का आह्वान है। अन्य लोग तो उसका दूसरा लक्षण पढ़ते हैं। अंगुलियां संयुत जहाँ रहे इत्यादि। कानी अंगुलि जिसमें फैलाई हुई रहे ऐसी मुष्टि यह उसका अर्थ है। क्षिप्रमुक्ताङ्गुलीभिः का अर्थ करते हैं कि बहुत शीघ्रता से खोली हुई या खुली हुई अंगुलियों से ॥१२२।१२६॥

असंयुताः करा ह्येते मया प्रोक्ता द्विजोत्तमाः ! ।

अथ संयुतहस्ताः ।

अतश्च, संयुतान् हस्तान् गदतो मे निबोधत ॥१२७॥

पताकाभ्यां तु हस्ताभ्यां संश्लेषादञ्जलिः स्मृतः ।

देवतानां गुरूणां च मित्राणां चाभिवादने ॥१२८॥

## अभिनवभारती

असंयुता इति । असंयुतास्तावदेते भवन्ति । नत्वेतेऽसंयुता एव । नाप्येत एव कोहलादिभिरन्येषां दर्शनात् । अतश्चेति । एभ्य एवानुसंयुतेभ्यः अन्यश्लेषाद्ये संयुता उत्पद्यन्ते तान् स्वयं निबोधत मदीयं वचनमनादृत्योत्प्रेक्षध्वम् । तथा हि कूर्पराधीतत्रिपताकेन पार्श्वे खटकामुखेन स्त्रीणाममभिनयः । खटकेन वामेन कर्णान्तमागच्छता च कपित्थमुष्ट्या दक्षिणेन वाणमोक्षस्य । एतच्चित्राभिनये प्रतिजागरिष्याम इत्यास्तां तावत् । चकारादन्यानि च वक्ष्यमाणानि निबोधतेति सम्बन्धः ॥१२७॥

तेषामञ्जलिं तावल्लक्षयति पताकाभ्यां त्विति । अन्ययोः श्लेषेऽपि न नामान्तरम् । यथा सूचीमुखयोः संबन्धादभिनयन्ते । अत्र तु नामान्तरमिति तुशब्दः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) ये असंयुत कर मैंने आप लोगों को बतलाये अब मैं संयुत हस्तों को बतलाता हूँ अतः आप लोग समझें ।१२७।

(मूल) पताकाकार हस्तों के संश्लेष से अंजलिका निरूपण होता है । इसका अभिनय देवता गुरु एवं मित्रों के अभिवादन में होता है ।१२८।

असंयुता इति । ये पहले बतलाये हुए हाथ असंयुतं होते हैं । न कि ये असंयुत ही है । और न ये हीं असंयुत है । क्यों कि कोहल आदि ने और हाथों को भी दिखाया है । अतः इन्हीं असंयुत हाथों से और २ हाथों के संश्लेषण से जो संयुत हस्त बनते हैं उनको स्वयं अपनी बुद्धि से समझें । मेरे बतलाये हुए तरीकों की परवाह नहीं करके आप लोग उत्प्रेक्षा करें । जैसे बतलाते हैं—कूर्पर में बतलाये हुए त्रिपताक हस्तको पार्श्व में करते हुए खटकामुखहस्त से स्त्रियों का अभिनय करना चाहिए । वायें हाथ को खटक के आकार में और दक्षिण हस्त को कपित्थफल के सदृश गोल करते हुए कान के समीप में लेजाकर बाणमोक्ष का अभिनय करे । इसको चित्राभिनय को बतलाते समय स्पष्ट करेंगे अतः रहने दिया जाय । चकार से आग कहे जाने वाले अन्य हस्तों को समझे यह अन्वय हैं ॥१२९॥

उन संयुत हस्तों की अञ्जलि का लक्षण बतलाते हैं—पताकाभ्याम् । और २ हाथों के संश्लेषण में नामान्तर नहीं होता है । जैसे सूचीमूखों के सम्बन्धों का अभिनय करते हैं । किन्तु यहां तो नामान्तर है इसलिए तु शब्द का विन्यास किया है । स्मृतः कहने का आशय है कि यह अञ्जलि "प्राञ्जलिः पुष्यकेतुः इत्यादि श्लोक में भी प्रसिद्ध है । कहने का आशय

स्थानान्यस्य पुनस्त्रीणि वक्षो वक्त्रं शिरस्तथा ।
देवतानां शिरःस्थस्तु गुरूणामास्यसंस्थितः ।
वक्षःस्थश्चैव मित्राणां स्त्रीणां त्वनियतो भवेत् ॥१२६॥
उभाभ्यामपि हस्ताभ्यामन्योऽन्यं पार्श्वसङ्ग्रहात् ।
हस्तः कपोतको नाम कर्म चास्य निबोधत ॥१३०॥
एष विनयाभ्युपगमे प्रणामकरणे गुरोश्च सम्भाषे ।
शीते भये च कार्यो वक्षःस्थः कम्पितः स्त्रीभिः ॥१३१॥

## अभिनवभारती

स्मृत इति श्लोकेऽपि "प्राञ्जलिः पुष्पकेतुः" (कुमार २-६३) इत्यादौ प्रसिद्ध इत्यर्थः। सम्यग्ग्रहणेन संमुखं सर्वासामङ्गुलीनामयं श्लेषो लक्ष्यते। उक्तमेव विनियोगं विभजति देवतानामिति तिस्रोऽभिवादनापेक्षया कर्मणि षष्ठ्यः, स्त्रीणामिति कर्तरि षष्ठी ॥१२८।१३०॥

कपोतमाह उभाभ्यामिति। सङ्ख्यापदोपादानं यथारुचि आधाराधेयभावप्रतिपत्त्यर्थम्। कम्पत इति कपोतो भीरुः पक्षी तत्प्रकृतिरन्योऽपि कपोतस्तस्य यत इयं

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस अंजलि के तीन स्थान हैं वक्षःस्थल मुख एवं शिर। देवताओं के अभिवादन में शिरपर, गुरुओं के अभिवादन के समय मुख पर तथा मित्रों के अभिवादन के प्रसंग में वक्षःस्थल पर अंजलि को करनी चाहिए। किन्तु स्त्रियों के सम्बन्ध में इन अंजलियों की प्रक्रिया अनियत है। अर्थात् स्त्रियाँ उक्त प्रसंगों में एवं स्त्रियों के साथ व्यवहार में अपनी सुविधा के अनुसार जैसा चाहे वैसा कर सकती है।१२९।

(मूल) दोनों हाथों से परस्पर में पार्श्वसंग्रह करने से अर्थात् दाहिने हाथ से बायें और बायें हाथ से दाहिने पसवाडे को पकडने से कपोतक हस्त होता है। अब इसकी क्रियाओं को बतलाता हूँ आप लोग समझें।१३०।

(मूल) गुरुजनों के संमुख विनय को प्रकट करने या विनय के साथ उनको प्रणाम करने और उनके साथ सम्भाषण करने में इस हस्त का अभिनय करना चाहिए। शीत एवं भय के प्रसङ्ग में स्त्रियाँ इस हस्त को वक्षःस्थल पर कम्पायुक्त दिखावें।१३१।

यह है कि नाट्यशास्त्र के श्लोक में स्मृतः पद हैं और कुमार सम्भव के श्लोक में (अथ सः) है यहाँ पर स शब्द का स्मृतः अर्थ है। एक में अञ्जलि का लक्षण स्मृत है दूसरे में स्मृत पुष्पकेतु अञ्जलि बनाकर उपस्थित होता है। संश्लेषण पद में सम् उपसर्ग का अर्थ है सम्यक् ग्रहण। जिसमें सम्पूर्ण अंगुलियों का श्लेष सम्मुख लक्षित होता है। अब उक्त अञ्जलियों के विनियोजन का विभाजन करते हैं देवतानाम्। यहां देवतानां गुरूणां मित्राणां ये तीन षष्ठियां अभिवन्दन क्रिया की अपेक्षा कर्म है अर्थात् अभिवन्दन क्रिया के कर्म देवता आदि इन तीनों

अयमेवाङ्गुलिपरिघृष्यमाणमुक्तस्तु खिन्नवाक्येषु ।
एतावदिति च कार्यो नेदानीं कृत्यमिति चार्थे ॥१३२॥
अङ्गुल्यो यस्य हस्तस्य अन्योन्यान्तरनिस्सृताः ।
स कर्कट इति ज्ञेयः करः कर्म च वक्ष्यते ॥१३३॥

## अभिनवभारती

भवत्यतो नाम्नैव भीतविषयतास्य । तथा हि—रामाभ्युदये प्रथमेऽङ्के वटोः । वक्षस्स्थ इति सर्वत्र संबध्यते । भीताभिनये तु कम्पितेऽपि । स्त्रीभिरित्यधमोपलक्षणम् । कुचाभिनयेऽयमेव प्रधानः । विनयग्रहणादौ कुट्टनादावपि । अयमेव च कूर्माकारत्वात् कूर्मक इति लोके प्रसिद्धः । अङ्गुलिपरिघृष्यमाणावयवत्वात् अङ्गुलिघृष्यमाणस्संमुखः । खेदश्चिन्ता ॥१३१।१३२॥

कर्कटकमाह अङ्गुल्यो यस्येति । अन्योन्यस्य चान्तराणि मध्यानि तैर्निस्सृताः । अन्योन्यसंमुखकर्कटदंष्ट्राद्वयाकारेण अङ्गुलीनामत्रावस्थानात् कर्कटः । मदनेऽङ्ककृते

## बालक्रीड़ा

(मूल) खिन्नता युक्त वाक्यों को बोलते समय हथेली में अंगुलियों को घिस २ कर छोड़ने में इस हस्त का प्रयोग होता है । बस इतना ही कृत्य काफी है अब कुछ कर्तव्य नहीं है इस तरह के प्रसंग में इस हस्त का प्रयोग करना चाहिए ।१३२।

(मूल) जिस हाथ की अंगुलियाँ परस्पर के अन्तर से निकली हुई हो अर्थात् एक दूसरी के बीच में कुछ अवकाश नहीं रहे उस हस्त को कर्कट समझना चाहिए । अब इसके कर्म को कहूँगा ।१३३।

कर्मों में कर्तृ कर्मणोः कृतिः इस सूत्र से कृदन्त अभिवन्दन के योग में षष्ठी हो गयी है । अतः देवताओं को अभिवन्दन करता है यह अर्थ है और स्त्रीणां यह षष्ठी कर्त्ता में है अतः स्त्रियां देवताओं को अभिवन्दन प्रणाम करती हैं । यह अर्थ है । १२८।१३० ।

कपोत को कहते हैं उभाभ्यामिति । उभाभ्यां इस संख्यावाचक पद का उपादान अपनी इच्छा के अनुसार आधाराधेय की प्रतिपत्ति के लिए किया है । काँपता है इसलिए कपोत है भीरु पक्षी है । इसी स्वभाव वाला दूसरा भी कपोत है । जब उसकी यह प्रकृति है अतः इसके कपोत नाम से ही डरपोकपना मिल जाता है । जैसे—रामाभ्युदय नाटक में प्रथम अंक में बटु के अभिनय में । वक्षःस्थ इसका सभी में अन्वय है । भीत के अभिनय में तो होता ही है कम्पित के भी अभिनय में इस कपोत हस्त का अभिनय होता है । स्त्रीभिः यह अधम व्यक्ति का उपलक्षण है । अत एव स्त्रियों के कुच के अभिनय में भी यह कपोत हस्त प्रधान है । विनय के ग्रहण आदि में । किसी वस्तु के कूटने आदि में भी । यही कूर्म के आकार के सदृश होने के कारण कूर्मक इस नाम से लोक में प्रसिद्ध हैं । इस कपोताकार हस्त की अवयवभूत अंगुलियाँ परिघृष्माण हैं अतः सम्मुख में अंगुलियाँ घृष्यमाण हैं । खेद का अर्थ है चिन्ता । १३१।१३२ ।

एष मदनाङ्गमर्दे सुप्तोत्थितविजृम्भणे बृहद्देहे ।
हनुधारणे च योज्यः शङ्खग्रहणेऽर्थतत्त्वज्ञैः ॥१३४॥
मणिबन्धनविन्यस्तावरालौ स्त्रीप्रयोजितौ ।
उत्तानौ वामपार्श्वस्थौ स्वस्तिकः परिकीर्तितः ॥१३५॥

## अभिनवभारती

अङ्गमोटने अग्रतः पार्श्वतः ऊर्ध्वं वा भुजयुगलात्पराङ्मुखाङ्गुलिः। सुप्तोत्थितपदमुपलक्षणम्। सर्वदा हि जृम्भणेऽस्य प्रयोगः। बृहद्देहाभिनये तूदरक्षेत्रे सम्मुखतलोऽयं हस्तः। हनुधारणेऽङ्गुलिपृष्ठप्रतिष्ठापितहनुदेशः। शङ्खग्रहणे किञ्चित्सङ्कुचितोऽन्योन्याभिमुखाङ्गुलिः। एतदेवाह अर्थेति—अभिनेयस्यार्थस्य यत्तत्वं परमार्थः। तद्ये जानन्त्यभिनयेऽनुसन्धातुं शक्नुवन्ति तैः ॥१३३।१३४॥

अथ स्वस्तिकमाह मणिबन्धनविन्यस्ताविति। यत्र शुद्धमेव स्वस्तिकपदमुपादीयते तत्रेदृश एव सन्निवेशः प्रदेशेषु मन्तव्यः, यथा—चित्राभिनयादावर्थप्रकरणादिवशात्त्वन्यत्रापि प्रवर्त्येत। यथा—स्वस्तिकविच्युतिकरणादित्यादौ (८-१०) पताक-

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाटकीय अर्थों के तत्व को जानने वाले लोग इस हाथ का प्रयोग कामार्त्त होने पर होने वाले अंग मर्द के समय, सो कर उठने पर अँगडाई लेने में, देह को फैलाने में, हनु के धारण करने में एवं शंख के लेने में करना चाहिए।१३४।

(मूल) मणिबन्ध पर टेढे आकार से उत्तान रूप में बाईं तरफ रखे हुए हाथों को स्वस्तिक कहते हैं इन हाथों का प्रयोग स्त्रियों को करना चाहिए।१३५।

कर्कट को कहते हैं। अंगुल्यो यस्येति। जिसकी अंगुलियाँ। परस्पर के बीच में निकली हुई रहें। केकड़ें की जाड़ों के आकार में एक दूसरी के सामने अंगुलियों का अवस्थान है अतः इसका नाम कर्कट है। मदन के विकार में अङ्गों से अङ्गों के मर्दन में। आगे से, बगल से या ऊपर की तरफ भुजयुगल के करने से पराङमुख अंगुलियाँ होती हैं। सोकर के उठा हुआ यह पद उपलक्षण है। सोकर उठने के समय में तथा अन्य सभी कालों में की जाने वाली जँभाई के समय इस हाथ का प्रयोग है। बृहदाकार में देह के फैलाने के अभिनय में पेट के ऊपर हथेलियों को सामने करने पर यह हस्त होता है। हनुके धारण में अभिनय होता है इस क्रिया में अंगुलियों के पृष्ठ पर हनुको रखा जाता है। शंख के ग्रहण में। किञ्चित् सङ्कुचित और परस्पर में एक दूसरे के अभिमुख अंगुलियाँ होती हैं। इसी बात को स्पष्ट करने के लिए कहते हैं कि अभिनेय वस्तु का जो तत्त्व है उस तत्त्व को जो जानते हैं अभिनय के समय में अनुसंधान करने के लिए जो समर्थ हैं उन लोगों के द्वारा इस प्रयोग को किया जाना चाहिए।१३३।१३४।

स्वस्तिक को कहते हैं मणि बन्धन विन्यस्ताविति। स्वस्तिक दो प्रकार का होता है एक शुद्ध स्वस्तिक और दूसरा मुष्टिकास्वस्तिक के रूप में विशिष्ट स्वस्तिक। जहां शुद्ध ही

स्वस्तिकविच्युतिकरणाद् दिशो घनाः खं वनं समुद्राश्च ।
ऋतवो मही तथौघं विस्तीर्णं चाभिनेयं स्यात् ॥१३६॥
खटकः खटके न्यस्तः खटकावर्धमानकः ।
शृङ्गारार्थेषु योक्तव्यः प्रणामकरणे तथा ॥१३७॥

## अभिनवभारती

योगेऽपि तथापि मणिबन्धनविन्यस्तत्वं नामानुयाय्येव रूपम् । अत एव केचिदेतावतास्य लक्षणं परिशिष्टं तूदाहरणदिगर्थमिति प्रतिपन्नाः । स्त्रीप्रयोजिताविति । पताकस्वस्तिककर्माणि स्त्रीभिरमुनैव कार्याणीत्यर्थः । स्वस्तिकार्थलक्षणसमाकृतित्वात्स्वस्तिकः ॥१३५।१३६॥

खटकावर्धमानकमाह खटक इति । लभ्यते । अन्ये त्वन्योन्याभिमुखं खटकद्वयमस्य रूपमित्याहुः । खटकस्य आ समन्तात् बहिरन्तर्योगादिदं नाम । शृङ्गारार्थेषु शृङ्गारप्रयोजनेषु ताम्बूलग्रहणादिषु । तथा हि वक्ष्यते—

## बालक्रीड़ा

(मूल) स्वस्तिकाकार में किए हुए हाथों की विच्युति करके यानी इनको फैलाकर दिशाओं, मेघों, आकाश, वन, समुद्र, ऋतुओं, पृथ्वी तथा विस्तीर्ण ओघ महाप्रवाह का अभिनय करना चाहिए ।१३६।

(मूल) खटक हस्त को खटक हस्त पर रखने से खटकावर्धमानक हस्त बनता है । इसका प्रयोग शृंगार के उपयोगी वस्तुओं में तथा प्रणाम करने में करना चाहिए ।१३७।

स्वस्तिक पद का उपादान होता है वहां पर ऐसा ही मणिबन्धनन्यास जैसा ही सन्निवेश इन प्रदेशों में मानना चाहिए । जैसे—चिन्ता के अभिनय आदि में अर्थ एवं प्रकरण आदि के आधार पर अन्य स्थलों में भी प्रवृत्ति की जानी चाहिए । जैसे—स्वस्तिकविच्युतिकरणात् इत्यादि में पताका के योग करने पर भी इसका प्रयोग होता है । तथापि मणिबन्धन विन्यास यह नाम अनुयायी रूप ही है । अतएव कोई लोग इतना ही इसका लक्षण मानते हैं और परिशिष्ट तो उदाहरण की दिशा बतलाने के लिए है ऐसा माने हुए हैं । स्त्रियों से प्रयोजित यह है । इसका अर्थ है कि पताका एवं स्वस्तिक कर्मों को स्त्रियाँ इसी हाथ से करें । स्वस्तिक के निर्माण के लिए जो लक्षण स्वरूप बनाया जाता है उसके समान आकार बाला होने से यह स्वस्तिक कहलाता है । १३५।१३६ ।

खटका वर्धमानक को कहते हैं खटक इति । खटक पर खटक को रखने से खटकावर्धमानक लभ्यते मिलता है । दूसरे लोग तो कहते हैं कि जहाँ परस्पराभिमुख दो खटक हो वह इसका रूप है । खटक के आ माने चारों तरफ बाहर भीतर सभी तरफ योग सम्बन्ध होने से यह खटकावर्धमानक नाम है । शृङ्गारार्थ यानी शृङ्गार ही प्रयोजन है जिनका ऐसे ताम्बूल ग्रहण वगैरह कार्यों में जैसा कि कहेंगे—खटकावर्धमानक हाथों को करके विट की

अन्ये—कुमुदोत्पलवृन्तेषु कर्त्तव्यश्छत्रधारणे। इति ॥१३८॥
अरालौ तु विपर्यस्तावुत्तानौ वर्धमानकौ।
उत्सङ्ग इति विज्ञेयः स्पर्शस्य ग्रहणे करः ॥१३९॥

## अभिनवभारती

खटकावर्धमानौ तु कृत्वा विटगतिं व्रजेत् इति। (अ १२-११०) तथेति प्रयोजन एव प्रायेणेश्वरीप्रसादनादौ प्रणाम इत्यर्थः।

"कुमुदोत्पलकुन्देषु कर्तव्यः शङ्खधारणे" इति वा पाठः ॥१३७।१३८॥

उत्सङ्गमाह अरालौ त्विति। विपर्यस्ताविति स्वस्तिकरूपौ। उत्तानाविति स्वसम्मुखौ, वर्धमानकाविति विनतौ तेन दक्षिणो वामस्कन्धक्षेत्र इति यावत्। अत एव च प्रकोष्ठस्वस्तिकत्वं लक्ष्यते। स्वस्तिक एव दक्षिणपार्श्वस्थ इति विपर्यस्तत्वमिति केचित्। अधोनखत्वमित्यन्ये। स्वस्तिकाकारौ कर्पूरौ कृत्वा कक्षक्षेत्रात् प्रवेश-मुक्ताद्बाह्येऽङ्गुल्यो यदा भवन्ति पृष्ठं च हस्तयोर्बहिर्मुखं तदा विपर्यस्तत्वमिति तु

## बालक्रीड़ा

(मूल) और लोग तो कुमुद उत्पल एवं वृन्तों के तथा छत्र के धारण में इसका प्रयोग करना चाहिए ऐसा कहते हैं।१३८।

(मूल) अराल विपर्यस्त स्वस्तिकरूपवाले उत्तान जिसकी हथेलियाँ अपनी तरफ उठी हुई रहें ऐसे वर्धमानक हस्त को उत्संग हस्त समझना चाहिए। इसका प्रयोग किसी वस्तु के स्पर्श करने में करना चाहिए।१३९।

तरह की चाल में चलना चाहिए। तथेति। वैसे प्रयोजन के समय में ही प्रायः मालकिन को खुश करने के समय में अर्थात् प्रणाम में। अथवा श्रृङ्गारार्थेषु कर्त्तव्यः प्रणामकरणे तथा इस पाठ के स्थान पर कुमुदोल्पलकुन्देषु कर्त्तव्यः शङ्खधारणे ऐसा पाठ है। कुमुद उत्पल कुन्द एवं शङ्ख के धारण में इस हस्त का अभिनय करना चाहिए। १३७।१३८।

उत्सङ्ग को कहते हैं—अरालौ इति। विपर्यस्त माने स्वस्तिकाकार। उत्तान माने अपने सम्मुख। वर्धमानक माने विनत। इससे यह प्राप्त हुआ कि दाहिना हाथ बायें कंधे के दायरे में रखना चाहिए। अतएव प्रकोष्ठ स्वस्तिकत्व इससे लक्षित होता है। कोई तो कहते हैं कि स्वस्तिक की ही दक्षिण पार्श्व में जो स्थिति है वही विपर्यस्तत्व है। अन्यों के मत में यह अधोमुखत्व है। अत्यन्त युक्त तो ऐसा मालूम पड़ता है कि कूर्परों कों स्वस्तिका-कार करके प्रवेशरहित कक्ष क्षेत्र से बाहर की तरफ जब अंगुलियाँ होती हैं और हस्तों का पृष्ठ भाग बहिर्मुख होता है तब विपर्यस्तत्व है। उत्सङ्ग में लेने की योग्यता के करने से उत्सङ्ग नाम है। परोक्ष स्पर्श के ग्रहण करने में। यहाँ स्पर्श का आशय है जो वस्तु परोक्ष है जिसको आखों से नहीं देख रहे हैं उसका स्पर्श तो कर ही सकते हैं। अतः स्पर्शस्य माने परोक्षभूत वस्तु के स्पर्श के ग्रहण माने अभिनय में। निष्पेष पीडन है। इसलिए जो जो करते हैं वह पीडन के साथ करते हैं यानी यह अतिप्रयत्न से साध्य है। रोष के साथ किसी कार्य

सनिष्पेषकृते चैव रोषामर्षकृतेऽपि च ।
निष्पीडितः पुनश्चैव स्त्रीणामीर्ष्याकृते भवेत् ॥१४०॥
मुकुलं तु यदा हस्तं कपित्थः परिवेष्टयेत् ।
स मन्तव्यस्तदा हस्तो निषधो नाम नामतः ॥१४१॥
संग्रहपरिग्रहौ धारणं च समयश्च सत्यवचनं च ।
सङ्क्षेपः संक्षिप्तं निपीडितेनाभिनेतव्यम् ॥१४२॥

## अभिनवभारती

युक्ततरम् । उत्सङ्गग्रहणयोग्यत्वकरणादुत्सङ्गः । स्पर्शस्य परोक्षस्य ग्रहणेऽभिनये । निष्पेषः पीडनम्, तेन सह यद्क्रियते अतिप्रयत्नेन साध्य इत्यर्थः । रोषकरणे यथा—एषोऽस्मि ते दृढनिपीडनबाहुयन्त्रेत्यादौ । अमर्षकरणे यथा—विदूषकादेरीर्ष्याकरणे प्रसादनानङ्गीकरणे पर्यायात्सकृत्प्रक्षेपात् । सिंहावलोकित इत्यन्ये पठन्ति । कर्तरि कर्मणि षष्ठीति व्याचक्षते ॥१३९।१४०॥

निषधमाह मुकुलन्त्विति । कपित्थहस्तेन परिवेष्ट्यमानमुकुलं तदभ्यन्तरे निषण्णं धत्ते इत्यतोऽयं निषधः । सङ्ग्रहं सम्यग्ग्रहणं शास्त्रार्थादेः, परिग्रहः स्वीकारः धारणमत्यजनम्, समयो नियमः, सत्यवचनं तथ्यमिति, सङ्क्षेपस्तात्पर्यम्,

## बालक्रीड़ा

(मूल) निष्पेष (पीडन) दोष एवं अमर्ष के करने में इसका प्रयोग करना चाहिए । स्त्रियों के ईर्ष्या करने में अर्थात् नायक के द्वारा की गई मनावनको अस्वीकृत कर देने में स्त्रियों को निष्पीडन का अभिनय करना चाहिए ।१४०।

(मूल) जब मुकुल हस्त कपित्थ के द्वारा परिवेष्टित कर लिया जाय तब उसका निषध नाम होता है ।१४१।

(मूल) संग्रह, परिग्रह, धारण, समय सम्यक् अयन एवं सत्यवचन संक्षेप की प्रक्रिया से संक्षिप्त यानी अच्छी तरह से निपीडित दबाकर क्षिप्त किसी प्रकार स्थापित करके इस निषध हस्त से अभिनय करना चाहिए ।१४२।

के करने म जैसे बाहुरूपी यन्त्र से दृढ़ता के साथ तुम्हारा निष्पीडन करने के लिए मैं यह हूँ । अमर्ष करने में जैसे—विदूषकादि का स्त्रियों की ईर्ष्या के करने में एवं उनके प्रसादन के अस्वीकृत कर देने में पारी २ से एक २ के प्रक्षेप प्रयोग करने से । अन्य लोग तो निष्पीडितः पुनः के स्थान पर सिंहावलोकितः पाठ करते हैं । और सिंहेन अवलोकितः सिंहने देखा इस अर्थ में सिंहस्य अवलोकितः यहाँ कर्ता में षष्ठी है । सिंहः अवलोकितः उसने सिंह को देखा इस अर्थ में सिंहस्य अवलोकितः यह कर्म में षष्ठी है ऐसा व्याख्यान करते हैं ।१३९।१४०।

निषध को कहते ह—मुकुलन्तु इति । कपित्थ हस्त से परिवेष्टयमान जो मुकुल है उसके भीतर में निषण्णं धत्ते निषण्ण का धारण करते हैं । अतः यह निषध है । सङ्ग्रह माने शास्त्रार्थ का सम्यक् ग्रहण समझना । परिग्रह स्वीकार है । धारण माने नहीं छोड़ना ।

शिखरस्तु यदा हस्तो मृगशीर्षेण पीडितः ।
निषधो नाम विज्ञेयः स भयार्त्ते विधीयते ॥१४३॥
गृहीत्वा वामहस्तेन कूर्पराभ्यन्तरे भुजम् ।
दक्षिणं चापि वामस्य कूर्पराभ्यन्तरे न्यसेत् ॥१४४॥
स चापि दक्षिणो हस्तः सम्यङ् मुष्टीकृतो भवेत् ।
इत्येष निषधो हस्तः कर्म चास्य निबोधत ॥१४५॥
एतेन धैर्यमदगर्वसौष्ठवौत्सुक्यविक्रमाटोपाः ।
अभिमानावष्टम्भः स्तम्भस्थैर्यादयः कार्याः ॥१४६॥

अथवा—

ज्ञेयो वै निषधो नाम हंसपक्षौ पराङ्मुखौ ।
जालवातायनादीनां प्रयोक्तव्योऽभिघट्टने ॥१४७॥

### अभिनवभारती

समस्तमनेनैव संक्षिप्यमाणमपि । संक्षिप्ताभिनयेन हि तद्वति द्रव्येऽभिनय इत्युक्तम् । संक्षिप्तं सम्यक् क्षिप्तं क्वचित्स्थापितमित्यर्थः ॥१४१।१४७॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जब शिखरहस्त मृगशीर्ष से पीडित कर दिया जाय तब उस हस्त का नाम निषध जानना चाहिए। उसका विधान भयार्त्त के अभिनय में करना चाहिए।१४३।

(मूल) जब दक्षिण भुज का कूर्पर (कोहनी) के भीतर से वाम हस्त के द्वारा ग्रहण करके वाम हस्त की कोहनी पर विन्यास कर दिया जाय दक्षिण हस्त कों मुष्टिका के आकार में बाँधा जाय यानी जब मुष्टिकीकृत हो तब इस हस्त को निषध हस्त कहते हैं अब इसके कर्म को कहता हूँ आप लोग समझें।१४५।

(मूल) इस हाथ से धैर्य मद गर्व सौष्ठव औत्सुक्य विक्रम आरोप ।भिमान के अवष्टम्भ एवं स्तम्भ की स्थिरता वगैरह का अभिनय करना चाहिए।१४६।

(मूल) अथवा जहाँ हंसपक्ष हस्त पराङमुख हों उसको निषध हस्त जानना चाहिए। जाल एवं वातायन वगैरह के अभिघट्टन तोड़ने के अभिनय में इसका प्रयोग करना चाहिए।१४७।

समय नियम है। सत्यवचन तथ्यकथन है। संक्षेप माने तात्पर्य। इसी पद से अन्य सभी संक्षिप्यमाण पदार्थों को समझना चाहिए। संक्षिप्त के अभिनय से यह बतलाया कि संक्षेपवत् द्रव्य का अभिनय करना होता है। और संक्षिप्त का अर्थ है सम्यक् क्षिप्त अर्थात् कहीं पर स्थापित किया हुआ।१४१।१४७।

अंसौ प्रशिथिलौ मुक्तौ पताकौ तु प्रलम्बितौ ।
यदा भवेतां करणे स दोल इति संज्ञितः ॥१४८॥
सम्भ्रमविषादमूर्च्छितमदाभिघाते तथैव चाऽऽवेगे ।
व्याधिप्लुते च शस्त्रक्षते च कार्योऽभिनययोगः ॥१४९॥
यस्तु सर्पशिराः प्रोक्तस्तस्याङ्गुलिनिरन्तरः ।
द्वितीयः पार्श्वसंश्लिष्टः स तु पुष्पपुटः स्मृतः ॥१५०॥

अभिनवभारती

दोलं लक्षयति अंसाविति । हस्तयोः प्रकर्षेण लम्बमानत्वादेव स्कन्धयोः शैथिल्यमदृढत्वं भवति । पताकाङ्गुलीनामवष्टम्भानामुद्धारणाय वा करणक्रियायामङ्गुलिशैथिल्यलक्षणायां सत्यामित्यर्थः । दोलाकारत्वेन दोला । अभिनयनव्यापारे योगो यस्य स तथाविधोऽयं हस्तः । कार्य इत्यनेन तत्र तत्राभिनेये पार्श्वात्पार्श्वान्तरगमनं निपतनं स्तब्धत्वमित्यादिकां तावदितिकर्तव्यतां सूचयति । अभितोऽग्न्यादिव्यसनजो दोषः अभिघातः ॥१४८।१४९॥

पुष्पपुटमाह यस्तु सर्पशिरा इति । अङ्गुलि स्थाने निरन्तरं बाढ़मपि संमु-

बालक्रीड़ा

(मूल) जब करण यानी अंगुलियों की शिथिलता रूप क्रिया के करने पर दोनों कन्धे शिथिल होवे और पताका हस्त अत्यधिक लम्बे कियें जाँय वह तब दोल संज्ञक नामक हस्त होता है ।१४८।

(मूल) मद के व्यसन से होने वाले अभिघात एवं आवेग में संभ्रम घबराहट एवं विषाद के कारण मूर्छित तथा व्याधि से प्लुत ग्रस्त एवं शस्त्र से क्षत व्यक्ति के अभिनय प्रसंग में इस हस्त का प्रयोग करना चाहिए ।१४९।

(मूल) अंगुल्यः संहिताः सर्वाः इत्यादि रूप से अङ्गुलि निरन्तर यानी संहताङ्गुलि वाला हस्त पहिले बतलाया गया है जिसका द्वितीय स्वरूप पार्श्वसंश्लिष्ट हो तो उसे पुष्पपुट माना गया है ।१५०।

दोल हस्त का लक्षण लिखते हैं अंसाविति । हाथों के पूरे लम्बायमान होने पर ही कन्धों में शिथिलता होती है । दृढ़ता नहीं रहती है । अथवा पताकाहस्त की अंगुलियों के अवष्टम्भों के आश्रयों के उद्धार के लिए अंगुलियों की शिथिलता स्वरूप करण क्रिया के होने पर । दोला के आकार का होने से यह दोल। हस्त है । अभिनयन व्यापार में जिसका योग है ऐसा वह अभिनय योग वाला हस्त है । कार्यः इससे भिन्न २ अभिनेय वस्तुओं में इस पार्श्व से उस पार्श्व में गमन निपतन और स्तब्धत्व इत्यादि इतिकर्त्तव्यता का सूचन होता है । चारों तरफ से अग्न्यादि से अर्थात् शीत वर्षा एवं आतप से जनित दोष अभिघात होता है ।१४८।१४९ ।

धान्यफलपुष्पसदृशान्यनेन नानाविधानि युक्तानि ।
ग्राह्याण्युपनेयानि च तोयानयनापनयने च ॥१५१॥
पताकौ तु यदा हस्तावूर्ध्वाङ्गुष्ठावधोमुखौ ।
उपर्युपरि विन्यस्तौ तदा स मकरः करः ॥१५२॥
सिंहव्यालद्विपप्रदर्शनं नक्रमकरमत्स्यानाम् ।
ये चान्ये क्रव्यादा ह्यभिनेयास्तेऽर्थयोगेन ॥१५३॥

## अभिनवभारती

खत्वं माभूदित्याह पार्श्वेति । द्वितीय इति सर्पशिराः हस्तः । हस्तपुटेनेदृशेन पुष्पग्रहणमिति पुष्पपुट इतरः ॥१५०।१५१॥

मकरमाह पताकौ त्विति । अङ्गुष्ठयोर्मकरकर्णद्वयवदवस्थानान्मकरः । द्वीपिनश्चित्रकायाः । मत्स्यानामिति प्रदर्शनमिति संबन्धः । अर्थयोगेनेति अग्रपार्श्वादिषु स्थितचलनादिनानार्थवशात्प्रयोज्य इत्यर्थः ॥१५२।१५३॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस हस्त से धान्य और फल तथा पुष्प के सदृश नानाप्रकार के युक्त उचित और ग्रहण करने के योग्य पदार्थों का तथा जल की आनयन एवं अपनयन क्रियाओं का उपनयन करना चाहिए ।१५१।

(मूल) ऊपर की ओर अंगुष्ठवाले अधोमुख पताक हस्तों को जब ऊपर ऊपर विन्यस्त करदें तब वह मकर नामक हस्त हो जाता है ।१५२।

(मूल) सिंह व्याल (सर्प) द्विप नक्र मकर एवं मत्स्यों का तथा और जो मांसाहारी हैं उन का अभिनय अर्थ के योग से दिखाना चाहिए ।१५३।

पुष्पपुट का लक्षण कहते हैं यस्तु सर्पशिरा इति । अंगुलियाँ अपने स्थान में (बाढ़) भलेही निरन्तर रहें अपितु किन्तु संमुख में नहीं होवें इसलिए कहा कि पार्श्व में संश्लिष्ट रहे । द्वितीय कहने का आशय है कि सर्पशिराहस्त से इतर । जो इस प्रकार के हाथों के पुट से अर्थात् दोने के आकार में बनाए हुए हाथों से पुष्प को लेना होता है अतः इसको पुष्प पुट कहते हैं ।१५०।१५१।

मकर को कहते हैं पताकौ तु । दोनों अंगूठों का मकर के कर्णों की तरह अवस्थान होने से इसका नाम मकर है । द्वीपी चितकबरे होते हैं । सिंह व्याघ्र द्वीपिप्रदर्शन में कहे हुए प्रदर्शन पद का नक्रमकरमत्स्यानां से भी सम्बन्ध है अन्वय है । अर्थ योगेन इसका अर्थ है आगे पीछे अगल बगल ऊपर नीचे में ठहरना चलना उठना बैठना आदि नाना प्रयोजनों के अनुसार प्रयोग करना चाहिए । १५२।१५३।

कूर्परांसोंचितौ हस्तौ यदास्तां सर्पशीर्षकौ ।
गजदन्तः स विज्ञेयः कर्म चास्य निबोधत ॥१५४॥
एष च वधूवराणामुद्वाहे चातिभारयोगे च ।
स्तम्भग्रहणे च तथा शैलशिलोत्पाटने चैव ॥१५५॥
शुकतुण्डौ करौ कृत्वा वक्षस्यभिमुखाञ्चितौ ।
शनैरधोमुखाविद्धौ सोऽवहित्थ इति स्मृतः ॥१५६॥
दौर्बल्ये निःश्वसिते गात्राणां दर्शने तनुत्वे च ।
उत्कण्ठिते च तज्ज्ञैरभिनययोगस्तु कर्त्तव्यः ॥१५७॥

## अभिनवभारती

गजदन्तमाह कूर्परांसोचिताविति । कूर्परांसशब्देनोभयसामीप्यं तयोरन्तरालं गृह्यते पूर्वदक्षिणे तु यथा तत्र कुञ्चितौ तत्स्थानसंवेष्टनपरौ । तद्यथा वामे बाहौ दक्षिणो, दक्षिणे वामो हस्तः स्तम्भाकारवेष्टितदन्ताकृतियोगाद्गजदन्तः । वधूनां वराणां च विवाहस्थाननयने शिलोत्पाटने गतागतत्वं मन्तव्यम् ॥१५४।१५५॥

अवहित्थकमाह शुकतुण्डाविति । अभिमुखौ पूर्वाननावञ्चितौ वर्तनया अधोमुखौ सन्तावाविद्धावधोगमितौ । अवहित्थसूचकत्वादवहित्थः । एवं हि कुर्वन्नाशयमात्मीयं नो भिनत्ति ॥१५६।१५७॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जब सर्पशीर्षक हस्त कूर्पर कोहनियों एवं अंसों कंधों में अञ्चित हों तब उसे गजदन्त समझना चाहिए । अब इसके कर्म को मैं बतलाता हूँ उसे आप लोग समझें ।१५४।

(मूल) वधू एवं वरों के उद्वाह, बड़े भारी बोझे के उठाने, स्तम्भों के पकड़ने तथा शैल से शिलाओं के उत्पाटन में इसका प्रयोग करना चाहिए ।१५५।

(मूल) वक्षःस्थल के सम्मख सुन्दरता से शुकतुण्ड करों को कर के शनैः २ अधोमुख रूप में आविद्ध करदें तो वह हस्त अवहित्थ माना गया है ।१५६।

(मूल) नाट्य क्रिया के जानकार लोगों को इस हस्त का अभिनय दुर्बलता, निःश्वास एवं गात्र के अवयवों की क्षीणता के दिखाने और नायक एवं नायिकाओं की उत्कण्ठा के प्रसंग में करना चाहिए ।१५७

गजदन्त को कहते हैं कूर्परांसोचितौ इति कूर्पर और अंस शब्द से इन दोनों का सामीप्य और दोनों का अन्तराल भाग लेते हैं । पूर्व और दक्षिण भाग तो जैसा वहाँ उचित हो ऐसे उस स्थान के संवेष्टन में तत्पर होने चाहिए । वह जैसे बतलाते हैं । वाम बाहु में दक्षिण और दक्षिण बाहु में वाम हस्त स्तम्भ के आकार में वेष्टित । हाथी के दाँत के आकार के सम्बन्ध से गजदन्त कहलाता है । इसका प्रयोग वधू और वर को विवाह स्थान मण्डप में लेजाने के या शिला के उखाडने के समय में जाना आना स्वरूप ही समझना चाहिए ।१५४।१५५।

मुकुलस्तु यदा हस्तः कपित्थपरिवेष्टितः।
वर्धमानः स विज्ञेयः कर्म चास्य निबोधत ॥१५८॥
सङ्ग्रहपरिग्रहौ धारणं च समयश्च सत्यवचनं च।
सङ्क्षेपतस्तु संक्षिप्तं निपीडितेनाभिनेतव्यम् ॥१५९॥
ज्ञेयो वै वर्धमानस्तु हंसपक्षौ पराङ्मुखौ।
जालवातायनादीनां प्रयोक्तव्यो विघाटने ॥१६०॥

### अभिनवभारती

वर्धमानमाह—ज्ञेयो वै वर्धमानश्च हंसपक्षौ पराङ्मुखाविति। अन्योन्यं स्वस्तिकवदवस्थितौ लक्ष्ये तु अन्योन्यनिकटौ दृश्येते। स्वस्तिकताहीनावेव केवलं पराङ्मुखौ परस्परचलनेन विस्तारयोगाद्वर्धमानत्वम्। आदिशब्देन वक्षःकवाटादि ॥१५८।१५९॥

उपसंहरन् सूचयति उक्ता ह्येत इति। यस्मादेते उक्ताः सङ्क्षेपमाश्रित्याभिनेयविषये निरूपिताः। तुरिति तस्मादन्यत्राप्युक्तात् अभिनेयात् अर्थादर्थान्त-

### बालक्रीड़ा

(मूल) जब मुकुल हस्त को कपित्थ से परिवेष्ठित किया जावे तब उसको वर्धमान समझना चाहिए। अब इसके कर्मो को मुझसे समझें।१५८।

(मूल) इस हस्त से किसी पदार्थ का संग्रह परिग्रह, धारण, समय (सम्यक् अयन) एवं सत्यवचन का संक्षेप की प्रक्रिया से सन्माने अच्छे तौर से निषीडित दबाकर क्षिप्त स्थापित करके वर्धमान हस्त से अभिनय करना चाहिए।१५९।

(मूल) जिसको पहिले निषध नाम से कहा था उसी को यहाँ वर्धमान नाम से कहा है। इसकी व्याख्या १४७ में देखें।१६०।

अवहित्य को कहते हैं शुकतुण्डाविति। अभिमुख माने पूर्व की तरफ मुख वाले हैं और अञ्चित है किन्तु वर्त्तना करके घुमादेने से अधोमुख किये हुए आविद्ध हों यानी नीचे को जाते हों। अवहित्थ आकारगोपन की सूचना देने वाले होते हैं अतः अवहित्थ इनको कहते हैं। इस प्रकार अवहित्थ हाथों को करने वाला व्यक्ति अपने आशय का भेदन नहीं करता है अर्थात् प्रकाशित होने से बचा लेता है।१५६।१५७

वर्धमान को कहते हैं पराङमुख हंसपक्षों को वर्धमान जानना चाहिए। स्वस्तिक की तरह परस्पर में अवस्थित हैं किन्तु लक्ष्य में परस्पर के निकट हैं। स्वस्तिकता से रहित केवल पराङमुख होकर चलने से विस्तारयुक्त विस्तृत हो जाते हैं अतः वर्धमानता इनमें है। आदि शब्द से वक्षः कवाट आदि लेते हैं।१५८।१५९।

उपसंहार करते हुए सूचना देते हैं कि ये हाथ मैंने कहे। क्योंकि इनको मैंने कहा यानी संक्षेप का आश्रयण करके अभिनेय के विषय में इनका निरूपण किया। तु का आशय

उक्ता ह्येते द्विविधा ह्यसंयुताः संयुताश्च सङ्क्षेपात्।
अभिनयकरास्तु ये त्विह ते ऽन्यत्राप्यर्थतः साध्याः ॥१६१॥
आकृत्या चेष्टया चिह्नैर्जात्या विज्ञाय तत्पुनः।
स्वयं वितर्क्य कर्तव्यं हस्ताभिनयनं बुधैः ॥१६२॥
नास्ति कश्चिदहस्तस्तु नाट्येऽर्थोऽभिनयं प्रति।
यस्य यद् दृश्यते रूपं बहुशस्तन्मयोदितम् ॥१६३॥

## अभिनवभारती

रेऽपि अर्थतोऽभिनयतः साध्यः साधयितुं शक्याश्चार्हाश्च। (तुर्हेतौ, यस्मादाभि-मुख्यतया, नार्थमने करीति त्वदृष्टार्थमर्थेऽर्थतः) ॥१६०।१६१॥

एवमभिनयमभिधायाभिनयान्तरमप्यस्तीति दर्शयति नास्ति कश्चिदिति। नाट्यमिह तदुपयोगिनो विभावादयः। अत्र हेतुः यस्य यदृश्यत इति ॥१६२॥

एवमुक्तानामेवाभिनयानां साङ्कर्येण प्रयोगमनुज्ञायानुक्तमपि सङ्ग्रहीतुमाह अन्ये चापीति। अर्थोऽभिनयसामर्थ्यं शोभातिशयः। छन्दत इति नाट्याचार्य-च्छाप्रवाहानुसारीत्यर्थः। रसा स्थायिनः। भावाः सञ्चारिणः तत्सूचकानि यानि

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार संक्षेप से असंयुत एवं संयुत दो प्रकार के हस्तों को कहा है। और भी जो तो अभिनय के उपयोगी हस्त हैं वे यहाँ तथा अन्य लोक एवं नाट्यशास्त्र में वैवहारिक सिद्धान्तों से निर्दिष्ट अर्थों के अनुसार साध्य है। अर्थात् जानने चाहिए।१६१।

(मूल) कैसे जानना चाहिए उसको बतलाते हैं कि आकृति, चेष्टा चिह्न इंगित एवं जाति व्यवहार से जानकर और फिर स्वयं वितर्क करके विद्वानों को इन हस्तों का अभिनय करना चाहिए।१६२।

(मूल) नाटकीय किसी भी पदार्थ का अभिनय विना हस्त के नहीं होसकता है इस लिए जिस हस्त का जैसा रूप प्रयोगों में दिखाई पड़ा या पड़ता है उसको मैंने बहुत प्रकार से कहा।१६३।

है कि साध्य कहे हुए अभिनेय अर्थ से अतिरिक्त अन्य अर्थों के अभिनय से हैं और वे अर्थ अभिनय के योग्य भी है।१६०।१६१।

इस प्रकार अभिनय को कहकर अन्य भी अभिनय हैं इसको दिखाते हैं। नास्ति। कोई भी नाट्य विना हस्त का नहीं है। यहां नाट्य शब्द का अर्थ है नाट्य के अभिनय के उपयोगी विभावादि। इसका हेतु है जिसका जो रूप दिखाई दिया। उसको मैंने बहुत प्रकार से कहा।१६२।

इस प्रकार उन कहे हुए अभिनयों का प्रयोग सांकर्य से भी हो सकता है ऐसी अनुज्ञा देकर अनुक्त अभिनयों के सङ्ग्रह करने के लिए कहते हैं अन्ये चापीति। अर्थ माने अभि-

अन्ये चाप्यर्थसंयुक्ता लौकिका ये करास्त्विह ।
छन्दतस्ते नियोक्तव्या रसभावविचेष्टितैः ॥१६४॥
देशं कालं प्रयोगं चाप्यर्थयुक्तिमवेक्ष्य च ।
हस्ता ह्येते प्रयोक्तव्याः नृणां स्त्रीणां विशेषतः ॥१६५॥
सर्वेषामेव हस्तानां यानि कर्माणि सन्ति हि ।
तान्यहं संप्रवक्ष्यामि रसभावकृतानि तु ॥१६६॥

## अभिनवभारती

विचित्राणि सात्त्विकोपाङ्गानि तैः सह: । एवं लोकधर्मीप्रदर्शने प्रसिद्धोदाहरणमात्रमभिनेयानां परिगणनमित्याख्येयम् ॥१६४॥ देशः क्षेत्रविशेषः । प्रयोगः सुकुमारोद्धतरूपकविशेषः । अर्थस्य युक्तिरुपपत्तिः मुख्यगौणलाक्षणिकव्यङ्ग्यादिभेदेन । अवेक्ष्येति विचार्येत्यर्थः । प्रयोक्तव्या इति शक्यार्थे कृत्यः । विशेषत इति । पुरुषाणां तदपेक्षया सामान्या आचारा भवन्ति । अत एवोत्तमानामतिस्वल्पप्रचारो हस्ताभिनयः ॥१६५॥ रसभावकृतानीति । स्थायिसञ्चारिभेदेन तत्तद्विभावभेदवशादित्यर्थः । तथा हि, केशानां विदूषकं प्रत्याकर्षणं खटकामुखेन, प्रियां प्रत्यरालेन, क्रीडायां कलहे

## बालक्रीड़ा

(मूल) और भी जो लौकिक लोक व्यवहार में उपयुक्त होने वाले हस्त हैं जो नाटकीय अर्थों से संयुक्त हैं उनका रस भाव एवं चेष्टाओं सात्विक भावों और छन्दों के अनुरोध से नियोग करना चाहिए ।१६४।

(मूल) देश, काल, सुकुमार एवं उद्धत प्रयोग और अर्थ की युक्ति को समझ बूझकर पुरुषों और विशेषकर के स्त्रियो के हस्तों का प्रयोग करना चाहिए ।१६५।

(मूल) ऊपर बतलाये हुए सभी हस्तों के रस भाव एवं अनुभावों के अनुसार जो कर्म होते हैं उन सबको मैं अब कहूँगा ।१६६।

नय सामर्थ्य शोभातिशय । छन्दतः माने नाट्याचार्य की इच्छा के प्रवाह के अनुसारी प्रयोग होता है । रस माने स्थायी भाव । भाव माने सञ्चारी और उनके सूचक जो विचित्र सात्विक भाव । इस प्रकार लोकधर्मी इतिकर्त्तव्यता के दिखाने में केवल प्रसिद्ध उदाहरणीभूत अभिनयों का परिगणन है ऐसा कहना चाहिए । देश माने क्षेत्र विशेष । प्रयोग माने सुकुमार रूपक विशेष एवं उद्धतरूपक विशेष । अर्थ की युक्ति मुख्य गौण लाक्षणिक एवं व्यङ्ग भेद से उपपत्ति । अवेक्ष्य विचार कर । प्रयोक्तव्या यहां शक्य अर्थ में कृत्य प्रत्यय है । विशेषतः स्त्रीणाम् । पुरुषों के आचार स्त्रियों की अपेक्षा सामान्य होते है । इसी लिए उत्तम लोगों के हस्त के अभिनय में अति स्वल्प प्रचार होता है । रस और भाव के अनुसार स्थायी एवं सञ्चारी के भेद से होने वाले भिन्न २ विभावों के भेद के कारण । जैसे— विदूषक के प्रति केशों का आकर्षण खटकामुख हस्त से, प्रिया के प्रति अरालहस्त से । क्रीडा और कलह में मुष्टि से अभिनय होता है इत्यादि क्रियाओं की स्वयं उत्प्रेक्षा करनी चाहिए ।

उत्कर्षणं विकर्षणं तथा चैवापकर्षणम् ।
परिग्रहो निग्रहश्चाह्वानं नोदनमेव च ॥१६७॥
संश्लेषश्च वियोगश्च रक्षणं मोक्षणं तथा ।
विक्षेपधूनने चैव विसर्गस्तर्जनं तथा ॥१६८॥
छेदनं भेदनं चैव स्फोटनं मोटनं तथा ।
ताडनं चेति विज्ञेयं तज्ज्ञैः कर्म करान् प्रति ॥१६९॥
उत्तानः पार्श्वगश्चैव तथाऽधोमुख एव च ।
हस्तप्रचारस्त्रिविधो नाट्यतत्त्वसमाश्रयः ॥१७०॥
सर्वे हस्तप्रचाराश्च प्रयोगेषु यथाविधि ।
नेत्रभ्रूमुखरागैश्च कर्तव्या व्यञ्जिता बुधैः ॥१७१॥

## अभिनवभारती

च मुष्टिनेत्याद्युत्प्रेक्ष्यम् ।१६६। उर्ध्वाधोदूरगमनादन्यथाकरणमुत्कर्षणादि । परिग्रहो मण्डलेन ग्रहणम् । निग्रहो विनाशनं, तोदनं प्रेरणं ताडन माहननं, विक्षेपः सावज्ञं त्यागः धूननं कम्पनम् । विसर्गः सादरं त्यागः, स्फोटनं विकासनं, मोटनं सङ्कोचनं, इति प्रकारे । एवं प्रकारेण अन्येऽपि । रसभावकृतानीति तत्कंदु तत्स्पष्टयितुमाह सर्वे नेत्रभ्रूमुखरागाद्यैर्व्यञ्जिताः कार्या इति । प्रचार उर्ध्वोद्वर्तनपार्श्वाधोमुखादिः । परोक्षाभिनयने दृष्टयादयो हस्तानामनुगताः । प्रत्यक्षे तु विपर्ययः ॥१६७।१७१॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) उत्कर्षण १ विकर्षण २ अपकर्षण ३ निकर्षण ४ परिग्रह ५ निग्रह ६ आह्वान ७ नोदन प्रेरण ८ तोदन व्यथन ९ संश्लेष १० वियोग ११ रक्षण १२ मोक्षण १३ विक्षेप १४ धूनन (कम्पन) १५ विसर्ग १६ तर्जन १७ छेदन १८ भेदन १९ स्फोटन २० मोटन २१ और ताडन २२ कर्मों को करों के विषय में जानकार लोगों को जानना चाहिए ।१६९।

(मूल) नाट्य के तत्वों के आधार पर उत्तान पार्श्वग एवं अधोमुख ये तीन प्रकार के हस्त प्रचार हस्तों के अभिनय होते हैं ।१७०।

(मूल) इन सभी प्रकार के हस्तों के अभिनय प्रयोगों में शास्त्रोक्त विधि के अनुसार नेत्र भ्रू एवं मुख राग से बुधों को व्यक्त करने चाहिए ।१७१।

उत्कर्षण का अर्थ है ऊपर नीचे एवं दूरगमन से अन्यथा करण । मण्डल से ग्रहण का परिग्रह कहते हैं । निग्रह विनाशन है । तोदन प्रेरण है । ताडन आहनन है । अवज्ञा पूर्वक त्याग विक्षेप है । धूनन कम्पन है । सादर त्याग विसर्ग है । स्फोटन विनाशन है । मोटन संकोचन यानी मोड देना है । इति का अर्थ प्रकार है । इस तरह के और भी प्रकार होते हैं । रसभावकृतानि जो कहा था उसको स्पष्ट करने के लिए कहते हैं कि सभी प्रकारों को नेत्र भ्रकुटि एवं मुख के राग से व्यक्त करके करना चाहिए । प्रचार का अर्थ है ऊर्ध्व उद्वर्त्तन

करणं कर्म स्थानं प्रचारयुक्तिं क्रियां च संप्रेक्ष्य ।
हस्ताभिनयस्तज्ज्ञैः कार्यो लोकोपचारेण ॥१७२॥

### अभिनवभारती

एतत्सर्वमुपसंहरति करणमिति । करणमावेष्टितादि, कर्म विधेयं, स्थानं ललाटादिक्षेत्रं उत्तानादिसन्निवेशस्थितिश्च, प्रचारः स्वल्पादिः । युक्तिर्मुख्यगौणाद्युपपत्तिः, न हि गौरयं ब्राह्मण इत्यत्र मृगार्थो हरिणाभिनयेन कर्तरीमुखमृगशीर्षक प्रायेणाभिनीयते । अपि तु मौर्ख्याभिनये, चतुरशुकतुण्डशिखरनिषधप्रायेण । युक्तिश्च विशेषणविशेष्यभावादिविचारः । तद्यथा तद्गुणसंविज्ञाने बहुव्रीहौ वृत्तिपदार्थान्य-

### बालक्रीड़ा

(मूल) करण, कर्म, स्थान, प्रचार, युक्ति और क्रिया को देखकर लौकिक उपचार यानी लोकव्यवहार के अनुसार जानकार लोगों को हस्तों का अभिनय करना चाहिए ।१७२।

पार्श्व अधोमुख आदि । परोक्ष अभिनय में हस्तों के अनुगत दृष्टियों को करना चाहिए । प्रत्यक्ष में तो विपर्यय होगा अर्थात् हस्तों का अनुगमन नहीं होगा ।१६५-१७० ।

इन सब का उपसंहार करते हैं करणमिति । करण का अर्थ है आवेष्टित आदि क्रियाओं । कर्म माने विधेय कर्तव्य । स्थान ललाट आदि क्षेत्र और उत्तान अधोमुख एवं ऊर्ध्वमुख आदि स्थिति । प्रचार स्वरूप मध्य एवं अधिक । युक्ति अर्थ के बारे में गौण मुख्य की उपपत्ति । यह गौ है यह ब्राह्मण है यहाँ पर मृगरूप अर्थ का कर्त्तरीमुख एवं मृगशीर्ष बहुल हरिण के अभिनय से अभिनय नही होता है अपितु मूर्खता के अभिनय में चतुर शुकतुण्ड शिखर एवं निषध हस्तों का प्रायः उपयोग होता है । विशेषण विशेष्य भाव आदि का बिचार युक्ति होती है । जैसे—तद्गुण संविज्ञान बहुब्रीही में समासरूप वृत्तिघटक पदार्थ एवं अन्य पदार्थ का अभिनय करना काहिए । जैसे लम्बकर्ण में । लम्बे कानों का औंर जिसके लम्बे कान हैं उस का भी अभिनय किया जाता है । औंर भी जैसे "सपुलकस्वेदोद्गमोत्कम्पया" यहाँ पुलक रोमाञ्च का होना स्वेद पसीने का आना औंर कँप कँपी चढ़ना इत्यादि वृत्तिघटक पद के अर्थों व्यापारों का अभिनय औंर पुलकादि से युक्त व्यक्ति का भी अभिनय होता है । जो तो उपलक्षण से विमुक्त है उसमें तो केवल अन्य पदार्थ का अभिनय होता है । उसमें भी जब यह बतलाना हो कि अमुक पदार्थ उपलक्षण नहीं है तब उपलक्षणता की प्रतिपत्ति के लिए वृत्ति पदार्थ का अभिनय करना चाहिए । किन्तु वह अभिनय आवेश रहित होना चाहिए ऐसा उपाध्याय जी का मत है । क्रिया तीन प्रकार की हैं विधि रूपा निषेधरूपा एवं विधि और निषेध से रहित । अनुभयरूपा । जाओ मत जाओ इत्यादि विधि में प्रत्यय के ही अर्थ का अभिनय होता है । निषेध में केवल नञर्थ का ही औंर अनुभय रूप में केवल प्रकृति के अर्थ का । आर्य ! आप रथ से अवतरण करें इत्यादि में विधि नहीं अपि तु प्रकृत्यर्थ ही केवल प्रदर्शनीय है । लोट प्रत्यय से केवल अपने अभिप्राय का प्रकाशन होता है विधि अप्रधान है । अतः प्रकृत्यर्थ ही अभिनेय है । ऐसी स्थिति क्यों है इसमें व्यापक हेतु को कहते हैं कि ऐसा लोकोपचार है लोक का व्यवहार है ।१७१।

उत्तमानां कराः कार्या ललाटक्षेत्रचारिणः ।
वक्षःस्थाश्चैव मध्यानामधमानामधोगताः ॥१७३॥

## अभिनवभारती

पदार्थाः अभिनेयाः, सपुलकस्वेदोद्गमोत्कम्पयेति (रत्ना १-१)। उपलक्षणविमुक्ते त्वन्यपदार्थमात्रं, तत्राप्युपलक्षणताप्रपत्त्यै वृत्तिपदार्थोऽप्यभिनेयः । स त्वनावेश इति तूपाध्यायाः । क्रिया त्रिधा विधिनिषेधानुभयरूपा । गच्छ मा गच्छेत्यादौ विधौ हि प्रत्ययार्थस्यैव, निषेधे चार्थस्यैव, अनुभयरूपे प्रकृत्यर्थस्यैव । अवतरत्वार्य इत्यादौ तु न विधिः, अपि तु प्रकृत्यर्थमात्रं प्रदर्शयितव्यम् । लोटा तु स्वाभिप्रायमात्रं प्रकाश्यमानमप्रधानमिति प्रकृत्यर्थ एवाभिनेयः । अत्र व्यापकं हेतुमाह लोकोपचारेणेति ॥१७२॥

करणं कर्मे त्यत्र स्थानमुक्तम् । तद्विभजत्युत्तमानामिति । उत्तमे सुवर्णादिद्रव्ये सन्निकृष्टाः । मध्यमे मध्यमाः । अधमे विप्रकृष्टाः । ललाटादिशब्दानामुपलक्षणार्थत्वादिति केचित् । एतेषु क्षेत्रेषु वर्तनानिवेशपूर्वकमुत्तमादयो राजामात्यविदूषकादयोऽभिनयान् यथोचित एवाभिनयस्थाने कुर्युरित्यनेनोत्तमा देवतागुरुनृपादयो यदा निर्दिश्यन्ते तदा ललाटक्षेत्रचारिभिः अञ्जल्यादिहस्तैः, मध्यमास्तु

## बालक्रीड़ा

(मूल) हस्तों के निरूपण के समय में करणों को बतला दिया गया है अतः अब इनके स्थानों को बतलाते हैं कि उत्तम अभिनेतव्यों के करों को ललाट क्षेत्र में अभिनय के समय मध्यमों के वक्षःस्थल में और अधमों के अधोभाग में संचारी करना चाहिए ।१७३।

करण और कर्म यहाँ पर स्थान को कहा थां । अब इसका विभाग करते हैं उत्तमों का । स्वर्णादि द्रव्य में उत्तम सन्निकृष्ट मध्यम में मध्यम औंर अम में विप्रकृष्ट हस्त का अभिनय होता है । कोई कहते हैं कि यहाँ ललाटादि शब्द उपलक्षणार्थक है । इन ललाटादि क्षेत्रों में वर्त्तना के निवेश के साथ २ उत्तमादि राजा अमात्य एवं विदूषक आदि लोग अपने स्वरूप के योग्य अभिनय स्थान पर अभिनयों को करे । इससे यह बतलाया कि जब देवता गुरु एवं नृप आदि उत्तम व्यक्ति अभिनय करें तब वे ललाट क्षेत्रचारी अञ्जलि आदि हस्तों से, अमात्य आदि मध्यम व्यक्ति जब अभिनय करें तब वक्षः क्षेत्र चारी चतुरादि हस्तों से औंर अधम अधः क्षेत्रचर शुकतुण्डादि हस्तों से । इससे यह स्थल प्राप्त हो जाता है कि चन्द्र एवं तारा आदि के देखने के समय अधमों के भी हस्त ललाट क्षेत्र चारी होते हैं इत्यादि विरुद्ध नहीं है । उपाध्याय जी कहते हैं कि यह अत्यन्त युक्त है कि जो चतुर एवं अराल आदि हस्त सत्यादि के विरुद्ध अनृतादि एवं गाम्भीर्य के विरुद्ध शौंण्डीर्यादि विषय कहे हैं उनके विभाग के लिए यह कथन हैं । औंर जो सुवर्ण एवं धान्य आदि उत्तम पदार्थ हैं उनके अभिनय में ललाटक्षेत्र गामी हस्त होने चाहिए यह क्रम है ।१७२।

अभिनय के विषय के अन्य तथ्यों को भी कहते हैं कि ज्येष्ठ के प्रसंग में स्वल्प प्रचार होना चाहिए । धर्म अर्थ काम एवं मोक्ष रूप चतुवर्ग का उपदेश देने वाले नाटकादि उत्तम

## अभिनवभारती

चतुरादिभिर्वक्षःक्षेत्रचरैः, अधमाः शुकतुण्डाद्यैरधःक्षेत्रचरैः। तेन चन्द्रतारादिदर्शनेऽधमस्यापि ललाटक्षेत्रचरा हस्ता इत्यादि न विरूद्धमिति। इदं च युक्ततरमित्युपाध्यायाः—ये चतुरारालाद्यैः सत्यानृतगाम्भीर्यशौण्डीर्यादिविरुद्धविषया उक्तास्तेषां विभागार्थमिदं वचनम्। ये धान्यादय उत्तमा अर्थास्तेषामभिनये ललाटक्षेत्रगत्वमित्यादिक्रमेण ॥१७३॥

## बालक्रीड़ा

प्रयोग में प्रत्यक्ष की प्रधानता है अतः स्वल्प हस्त का अभिनय होना चाहिए। हँसी मजाक ही जिनका फल है ऐसे भाण आदि मध्यम प्रयोग में मध्यम हस्त का अभिनय करना चाहिए यद्यपि यह प्रत्यक्ष है तद्यपि वहाँ आकाश भाषित का प्राधान्य है। अधम नृत्त षिङ्गकादि में प्रकीर्ण हस्त का अभिनय करना चाहिए। ऐसा कोई कहते हैं किन्तु यह अव्यवस्थित होने से अयुक्त है। क्योंकि देखते हैं कि नाटक में भी इसका बाहुल्य है स्वल्पत्व नहीं है। दूसरे में रहने वाले ही भाव अभिनेय हैं तब उत्तम पात्र के द्वारा प्रधान का ही अभिनय कर्त्तव्य है न कि अप्रधान का। क्योंकि नियम है कि (नागृहीतविशेषणा बुद्धिविशेष्ये चोपजायते। विशेषण को विषय किये विना विशेष्य में बुद्धि नहीं होती है तदनुसार इस नाट्य में विशेषणों का ज्ञान करके ही विशेष्य की बुद्धि होती है इस सिद्धान्त को मानने वाले इस पूर्व कथन को सहन नहीं करते हैं वे कहते हैं कि जहाँ पदार्थ समुदाय अभिनेतव्य है वहाँ पदार्थ समुदाय को एक ही अभिनय समझा जा सकता है। अथवा अनेक से। यानी उनको अलग २ अभिनय से समझा जा सकता है। इसका कारण है चल स्वभाव है। यानी समय के अनुसार अभिनय का स्वरूप बदलता रहता है। जैसे—"या सृष्टिः सष्टुराद्या" जो विधाता की पहिली सृष्टि है। यह उत्तम अभिनेता के द्वारा जल हुताशनादि पदार्थ समुदाय का एकही अभिनय प्रयोज्य है। अधम के द्वारा तो अनेक अभिनय कर्त्तव्य हैं। क्योंकि अभिनयों का स्वभाव चल है। मध्यम के द्वारा मध्यम अभिनय कर्तव्य है। प्रचार का ही नाम वर्तना है जो उत्तम में अल्प होती है। किन्तु यह शोभा की विच्युति करने वाली है। "अथ नयनसमुत्थम्" इत्यादि में बड़े प्रयत्न से लाये गये पदार्थ के लिए वाक्य की रचना वाक्यार्थ के लिए पद की अभिधा रूप प्रौढ के अभिनय में अननुसरण का प्रसङ्ग हो जायगा। इस लए उसका आदर नहीं करते हैं। जो परिमित अभिनय के गमक होते हैं वे स्पष्ट हैं कि अर्थ के गमक होते हैं क्योंकि उसमें अर्थ एवं प्रकरण वगैरह सुख से सहायक हो जाते हैं। जहाँ विपरीत अपरिमित अभिनेय है वहाँ अनन्त अर्थ जात रहेंगे जिनके व्यवच्छेद करने में महान् क्लेश होगा। इस प्रकार के उत्तम प्रकृतिवालों के हाथ होते हैं। अधम तो वचन के अनुसार क्लिष्ट तथा अभिनय पदार्थ में प्रकीर्णभूयस्त्व को कहते हैं पदार्थ के इधर उधर विखरे हुए होने के कारण अभिनय में सन्देह होगा जिससे सन्दिह्यमान अभिनय के अधीन पदार्थों का उत्कर्षण एवं विकर्षण करना होगा इत्यादि।

इस विषय में दूसरे लोग तो कहते हैं कि प्रचार वर्त्तना के तीन और पांच प्रकारों को आगे कहेंगे। उनमें सफल होने उत्तम का उत्तानादि एक रस ही प्रचार है और अधम

ज्येष्ठे स्वल्पप्रचाराः स्युर्मध्ये मध्यविचारिणः ।
अधमेषु प्रकीर्णाश्च हस्ताः कार्याः प्रयोक्तृभिः ॥१७४॥

## अभिनवभारती

अभिनयगतं विशेषान्तरमप्याह—ज्येष्ठे स्वल्पप्रचाराः स्युरित्यादि। प्रयोगे ज्येष्ठे नाटकादौ चतुर्वर्गोपायोपदेशिनि प्रत्यक्षताप्राधान्यादल्पो हस्ताभिनयो, मध्यमे तु रञ्जनाफले भाणकादौ मध्यमः प्रत्यक्षे हि तत्राकाशभाषितप्राधान्यात्। अधमे तु नृत्तकाव्ये षिङ्गकादौ च प्रकीर्ण–इति केचित्। एतत्त्वव्यवस्थितत्वादयुक्तम्। नाटकेऽपि भूयस्त्वमस्य। परस्थस्याभिनेयत्वे उत्तमपात्रेण तु प्रधान एवाभिनयः कार्यो न विशेषणम्, अस्मिन्नाट्ये गृहीतविशेषणा विशेष्यधीरिति मन्यमाना एतदमृष्यन्तोऽन्ये त्वाहुः—यत्र पदार्थसमुदायो ह्येकेनाभिनयेन शक्यप्रतिपत्तिरनेकेन वा चलत्वात्। तद्यथा—"या स्रष्टः सृष्टिराद्या" (शाकु १-१) इत्यत्र। तत्रैक एव जलहुताशनाभिनय उत्तमेन प्रयोज्यः। अधमेन त्वनेकश्च चलस्वभावत्वात्। मध्यमेन मध्यम इति। प्रचारो वर्तना योत्तमेऽल्पेति वा। एतत्तु शोभाविच्युतिकारित्वात्, "अथ नयनसमुत्थं" (रघु २-७५) इत्यदौ प्रयत्नोपहृतस्य पदार्थे वाक्यरचनमित्यस्य प्रौढत्वस्याभिनये नानुसरणप्रसङ्गान्नाद्रियते। ये परिमितमभिनेयं गमयन्ति ते स्फुटमेवार्थस्य गमकाः। अर्थप्रकरणादेस्तत्र सुखेन सहायत्वात्। अनन्तार्थजातव्यवच्छेदकत्वं हि क्लेशः। तादृशा उत्तमप्रकृतिषु हस्ताः। अधमास्तु यथावचनं श्लिष्टमाहुस्तथा प्रकीर्णभूयस्त्वमभिनेये सन्दिह्यमानस्याभिनयायत्तमुत्कर्षणं विकर्षणमित्यादि—एवं केचित्। अपरे त्वाहुः—प्रचारस्त्रिधा पञ्चधा च वक्ष्यते तत्रोत्तमस्य च फलत्वादेकरस एवोत्तानादिकः प्रचारः, अधमस्य त्वतिसंकीर्ण इति। इदन्त्वत्र

## बालक्रीड़ा

(मूल) प्रयोक्ताओं को ज्येष्ठों के हस्त स्वल्प प्रचार मध्यों के मध्य प्रचार और अधमों के प्रकीर्ण प्रचार वाले हस्त करने चाहिए।१७४।

का अतिसंकीर्ण है। यह तो यहां अत्यन्त युक्त है कि ज्येष्ठ अभिनय जो अपने वर्त्तमान कालिक प्रत्यक्ष ज्ञान के विषय हैं उनमें हस्त व्यापार अल्प है। जैसे शकुन्तला करती है कि हृदय ! समाश्वस्त रहो यानी घबड़ाओ नहीं इत्यादि। वैसे ही मेघ जल से वर्षा से आर्द्रवल्कल हो जाने पर तन्वी इत्यादि में। इनमें सात्विक भावों का बाहुल्य है अतः ज्येष्ठत्व है। और भावी एवं भूत अत एव अप्रत्यक्ष यानी परोक्ष और पर में रहने वाले अभिनय में तो आवेश के अनुसार बचन के अभाव में सात्विक भावों का अभाव है अतः सात्विक भावों से रहित अभिनय अधम है वहां पर अधम अभिनय है। उस अभिनय में विप्रकीर्ण विक्षिप्त और अत्यन्त बहुल हस्त होते हैं। जैसे कुञ्जरक एवं सुन्दरक आदि का दूसरे में वृत्त होने वाले युद्ध के वर्णन में। इन उत्तम एवं अधमों से अतिरिक्त मध्यम हस्त प्रयोग होता है। जैसे—विदूषक के द्वारा किये जाने वाले प्रत्यक्ष दृश्यमान अतएव नाना भावों का आवेश कारी उद्यान के वणंन में हस्त प्रयोग होता रहा है।१७३।

लक्षणव्यञ्जिता हस्ताः कार्यास्तूत्तममध्यमैः ।
लोकक्रियास्वभावेन नीचैरप्यर्थसंश्रयाः ॥१७५॥
अथवान्यादृशं प्राप्य प्रयोगं कालमेव च ।
विपरीताश्रया हस्ताः प्रयोक्तव्या बुधैर्न वा ॥१७६॥

## अभिनवभारती

युक्ततमम्—ज्येष्ठेऽभिनये प्रत्यक्षवर्तमानात्मज्ञस्थविषये हस्तव्यापारोऽल्पः । "हिअअ समस्सस" (शाकु अ ७) इत्यादौ । तथा "तन्वी मेघजलार्द्रवल्कलतया" (विक्र ४-२८) इत्यादौ । अत्र हि सात्त्विकभूयस्त्वात् ज्येष्ठत्वम् । अप्रत्यक्षभाविभूत-परस्थरूपे तु सात्विकावकाशाभावोऽनावेशादिति तत्राधमोऽभिनयः, सत्त्वहीनोऽधमः स्मृतः (२२-२) "इति वचनात् । तत्र विप्रकीर्णा विक्षिप्ता बहुलतमा हस्ताः । यथा कुञ्जरकसुन्दरकादीनां परस्थवृत्तयुद्धवर्णने । एतद्व्यतिरिक्ते तु मध्यमो हस्तप्रयोगः । यथा विदूषकेण प्रत्यक्षं दृश्यमाने नानावस्थावेशकारिणि उद्यानादिवर्णने ॥१७४॥ लक्षणेति लक्षणं सौष्ठवं लक्ष्यते । सौष्ठवं लक्षणं प्रोक्तं वर्तनाक्रमयोजितम् । (१०-७७) इति तद्धीना अधमानाम् ॥१७५॥

अथवेत्यादि । अन्येत्वाहुः—यादृग्येषां लक्षणमुक्तं ततोऽन्यथाऽपरिपूर्णश्लिष्टाकृतयोऽभिनयाद्धीनानां श्लिष्टवर्णोच्चारणवदिति । विपरीतेति भयजुगुप्सादिप्रयोगे शीतकालादियोगे च सौष्ठवमस्फुटाकृतित्वं, अवहित्थादौ चासौष्ठवयोगेऽपि

## बालक्रीड़ा

(मूल) उत्तम और मध्यम अभिनेताओं को हस्तों का प्रयोग लक्षणों को व्यक्त करते हुए करना चाहिए। और अधम लोग अर्थो के आधार पर लोक व्यवहार एवं लोक स्वभाव के अनुसार हस्तों का प्रयोग करें ।१७५।

(मूल) अथवा अन्य प्रकार के प्रयोग एवं काल को प्राप्त करके भी विपरीत अर्थ के आधार पर भी कभी बुधों को प्रयोग नहीं करना चाहिए।१७६।

लक्षणेति । लक्षण को लिखते हैं । वर्त्तना के क्रम से योजित सौष्ठव को लक्षण कहा है । इन लक्षणों से हीन अधमों के हस्तप्रयोग होते हैं ।१७४।१७५।

अथवेत्यादि । और लोग तो कहते हैं कि जैसा जिनका लक्षण कहा है । उससे अन्य का अपरिपूर्ण अधूरे एवं श्लिष्ट आकृति वाले परस्पर प्रयोग होते हैं । जैसे अभिनय से हीन व्यक्तियों के अपरिपूण एवं श्लिष्ट वर्णोच्चारण होते हैं वैसे वे प्रयोग हैं । विपरीतेति भय एवं जुगुप्सा आदि के प्रयोग म शीत वर्षा एवं आतप के योग में हस्त प्रयोग की अस्फुटाकृति ही सौष्ठव है । अवहित्यादि में सौष्ठव का नहीं रहना सौष्ठव है यह वैपरीत्य है ।१७६।

विषण्णे मूर्च्छिते भीते जुगुप्साशोकपीडिते ।
ग्लाने सुप्ते विहस्ते च निश्चेष्टे तन्द्रिते जडे ॥१७७॥
व्याधिग्रस्ते जरार्ते च भयार्ते शीतविप्लुते ।
मत्ते प्रमत्ते चोन्मत्ते चिन्तायां तपसि स्थिते ॥१७८॥
हिमवर्षहते बद्धे वारिणाप्लवसंश्रिते ।
स्वप्नायिते च संभ्रान्ते नतसंस्फोटने तथा ॥१७९॥
न हस्ताभिनयः कार्यः कार्यः सत्त्वस्य संग्रहः ।
तथाकाकुविशेषश्च नानाभावरसान्वितः ॥१८०॥

## अभिनवभारती

सौष्ठवमित्यादि वैपरीत्यम् ॥१७६॥ विहस्तो हस्तवैकल्याधानं, मत्तो मद्येन, प्रमत्तः प्रमादात्, उन्मत्तोऽपस्मारी ॥१७७।१७९॥ किं सर्व एवात्र हस्ताभिनय इत्याशङ्क्य प्रतिप्रसवार्थमाह कार्य इति । ये हस्ता आन्तरीं चित्तवृत्तिं सूचयन्ति । कपोतक इव भयं, कर्कटक इव मदनविजृम्भां, दोल इव शोकं, शुकतुण्ड इवेर्ष्यां ते कार्या एव,

## बालक्रीड़ा

(मूल) विषण्ण १ मूर्छित २ ह्रीत (लज्जित) ३ जुगुप्सित ४ शोकपीडित ५ ग्लान ६ सुप्त ७ विहस्त (व्याकुल) ८ (विहस्तकाव्याकुलौ समौ इत्यमरः) निश्चेष्ट ९ तन्द्रित १० जड ११ व्याधि ग्रस्त १२ जरार्त्त (जराजीर्ण) १३ भयार्त्त १४ शीत से विप्लुत कम्पित १५ मदिरा पीकर मत्त १६ प्रमत्त (असावधान) १७ उन्मत (उन्मादरोगग्रस्त) १८ चिन्तित १९ तपस्वी २० हिमहत (पाले से पीटा हुआ) २१ वर्षहत (वृष्टि से आहत) २२ बद्ध (जेल में पड़ा हुआ) २३ जल से आप्लुत २४ प्लव संश्रित (जहाज पर आरूढ) २४ (उडुपं तु प्लवः कोल इत्यमरः) स्वप्नायित २५ सम्भ्रान्त २६ नत २७ और स्फोटित २८ इन हस्तों का अभिनय नहीं करना चाहिए । प्रत्युत इनके बजाय सत्य बल का समाश्रय सञ्चय करना चाहिए । तथा नानाप्रकार के रस और भावों को द्योतन करने वाले काकु के विशेषों भेदों का अभ्यास करना चाहिए ।१७७।

विहास्त हस्त में विकलता होना । मद्य पीने से मत्त । प्रमाद करने से प्रमत्त । अपस्मारी उन्मत्त होता है ।१७७।१७८।

क्या हस्तों के सभी अभिनय यहां होते हैं ऐसी आशंका करके प्रति प्रसव के लिए निषेध का निषेध करने के लिए कहते हैं कार्य इति । जो भीतरी चित्तवृत्ति को सूचित करते हैं । कपोत हस्त जैसे भय को, कर्कटक हस्त जैसे मदन हेतुक विजृम्भण को, दोल जैसे शोक को और शुकतुण्ड जैसे ईर्ष्या को सूचित करता है उनको करना ही चाहिए । अनुभावों की तरह सात्विक भी भाव ही है अतः सात्विक भाव को आवृत्ति से यानी अवन्य करना चाहिए । जो तो बाह्य द्रव्य निष्ठ गुणों के गमक हैं उनको नहीं करना चाहिए ।१७९।

यदा व्यग्रावुभौ हस्तौ तत्तद् दृष्टिविलोकनैः ।
वाचिकाभिनयं कुर्याद्विरामैरर्थ — दर्शकैः ॥१८१॥
उत्तानः पार्श्वगश्चैव तथाऽधोमुख एव च ।
प्रचारस्त्रिविधोऽङ्गानां नाट्यनृत्त समाश्रयः ॥१८२॥

## अभिनवभारती

सात्त्विकवदनुभावस्य भावत्वात्तेषां सात्विकश्च कार्य एवेत्यावृत्त्या । ये तु बाह्यद्रव्य गुणादिगमकास्ते न कर्तव्या इति ॥१८०॥ यत्र तु सर्व एव न कर्तव्यास्तं विषयमाह यदा व्यग्राविति । यथा सारथेः प्रतोदरश्मिव्यग्रहस्ततायाम् । विलोकनैरिति विलोक्यते चित्तवृत्तिरनेनेति मुखरागादि, कुर्यादिति स्फुटयेदित्यर्थः । अर्थदर्शकैरिति अनुवृत्तिलक्षणोपरोधकृतैरित्यर्थः ॥१८१॥

हस्तानां दिग्भेदावस्थानकृतं प्रचारमाह उत्तान इत्यादि । यथा 'विरचित-मुर्वीसंस्थ' मित्यभिनये (९-२२) पताकः । यथा वा जिह्वाभिनये आस्यक्षेत्रगोऽग्र-जस्त्रिपताकः । पार्श्वगो यथा धनुरभिनये मुष्टिः । अधोमुखो यथा समुद्राभिनये ललाटक्षेत्रगः स्वस्तिकपताकः । यथा "संवृतविवृतं पाल्यमित्यत्र त्रिपताकः" उत्तानोऽधस्तलस्त्र्यश्रोऽग्रगोऽधोमुख एव च । पञ्च प्रचारा हस्तस्येति भट्टोद्भटः पठति । तत्राधस्तलेऽधोमुखोऽन्तर्भूतः । उत्तानेऽग्रजः त्र्यश्रः त्रिपार्श्वग एव । अत्रापि

## बालक्रीड़ा

(मूल) जब भिन्न-भिन्न दृष्टियों से विलोकनों के कारण हस्तों का संचार रुक जाय तब अर्थ दर्शक विरामों के साथ-साथ वाचिक अभिनय को करना चाहिए ।१८१।

(मूल) नाट्य एवं नृत्य में अंगों का प्रचार उत्तान १ पार्श्वग २ एवं अधोमुख ३ तीन प्रकारों से करना चाहिए ।१८२।

जहां तो हस्त के सभी प्रयोगों को नहीं करना है उस स्थल को कहते हैं—यत्र व्यग्रौ इति । जैसे—सारथि के चाबुक एवं घोड़ों की रस्सी के सम्हालने में व्यग्रहस्त हो जाने पर विलोकनै माने जिनसे चित्तवृत्ति मालूम पड़ जाय कि किस चित्तवृत्ति का व्यक्ति हैं वे मुखराग आदि । उनको करे अर्थात् स्फुट रूप से उनका अभिनय करें । अर्थ के दर्शक माने अनुवृत्ति लक्षण उपरोध से किए गये ।१८०।

दिशाओं के भेद से होने वाले अवस्थान से कृत हाथों के प्रचार को कहते हैं उत्तान इत्यादि । जैसे—"उर्वी पर निर्माण किया" इस अभिनय में पताक हस्त है यह उत्तान है और भी जैसे—अग्रज नामक त्रिपताक हस्त है । पार्श्व में जैसे—धनुष के अभिनय में मुष्टि । अधोमुख जैसे—समुद्र के अभिनय में ललाट क्षेत्र गत स्वस्तिक पताक हस्त है । संवृत और विवृत पाल्य है इसमें जैसे—त्रिपताक है । उत्तान, अधस्तल, त्र्यश्र, अग्रज एवं अधोमुख ये पांच हस्त के प्रचार हैं ऐसा भट्टोद्भट पढ़ते हैं । उनमें अधस्तल

उत्तानो वर्तुलस्त्र्यश्रः स्थितोऽधोमुख एव च ।
पंच प्रकारा हस्तस्य नाट्यनृत्तसमाश्रयाः ॥१८३॥
एवं ज्ञेयाः करा ह्येते नानाभिनयसंश्रिताः ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि हस्तान् नृत्तसमाश्रयान् ॥१८४॥

## अभिनवभारती

तु समविषमत्र्यश्रिताद्यवान्तरभेद उत्तानादेर्भवति । इत्थं त्रैविध्यमेव युक्तम् । तत्र रसनिष्पादनमभिनयस्य वस्त्वित्युक्तं तत्र करणमनुभावात्मकं, तत्राङ्गहारा करणसञ्चयाः । करणस्य च लक्षणमुक्तम् "यानि स्थानानि याश्चार्यो नृत्तहस्ताः" (४-५९) इत्यादि । तत्र स्थानकचार्यः स्वक्षेत्रे (अ-१३) लक्षयिष्यन्ते ॥१८१।१८२॥

हस्तप्रसङ्गान्नृत्तहस्ता वक्तव्याः । किञ्चाभिनयकृताप्येषां क्वचिद्व्याकर्तुं यथा लताहस्तौ प्रतिपद्येते नृत्ताभिनयनं प्रति (९-२००) यथा वा करिहस्तस्य हस्त्यभिनयनम् । एवं चतुरश्रादीनामपि प्रयोगवशात् द्रष्टव्यमित्याशयेनाह अत उर्ध्वमिति । नृत्तस्य करणात्मकस्याश्रयाद्धेतुता । एभ्योऽभिनयहस्तेभ्य उर्ध्वमित्येतद्गणना पृष्ठेऽभिनयनहस्तत्वेनापि गणनायोग्यादित्यर्थः । तत्र चातुरश्र्यमूलं नृत्तेऽङ्गस्य जीवितमिति तन्निमित्तभुवौ चतुरश्रौ तावदाह वक्षस इति । वक्षोऽतिक्रम्य योऽष्टाङ्गुलो देशः तत्रस्थौ परस्परं त्वष्टाङ्गुलान्तरत्वात् प्रत्युत चातुरश्र्यं भवतीत्युत्प्रेक्ष्येमेव । प्राङ्मुखाविति यत्संमुखः प्रयोक्ता तत्संमुखावेव, न तु प्रयोक्तृसंमुखौ । कूर्परयोरंसयोश्च तुलाधारणवत्समत्वमवैषम्यम् । अङ्गचातुरश्र्यदानाच्चतुरश्रौ । आकर्षणविशेष एवाय-

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाट्य एवं नृत्त में हस्त का प्रचार उत्तान १ वर्त्तुल २ त्र्यस्र ३ स्थित ४ एवं अधोमुख ५ पांच प्रकार से करना चाहिए ।१८३।

(मूल) इस प्रकार नाना अभिनयों के समाश्रित इन करों को जानना चाहिए । अब इसके बाद नृत्त समाश्रित हस्तों को कहूँगा ।१८४।

में अधोमुख अन्तर्भूत हो जाता है उत्तान में अग्रज । दोनों पार्श्वों में जाने वाले हस्त में त्र्यश्र । यहां पर भी उत्तान वगैरह के सम विषम एवं त्र्यश्रितादि अवान्तर भेद होते हैं । इस प्रकार त्र्यैविध्य ही युक्त है । इसका निष्पादन करना अभिनय की वस्तु है । ऐसा कहा है उसमें करण अनुभावात्मक है । अङ्गहार करणों का सञ्चय है । करण का लक्षण पहले कर दिया है । जो स्थान है जो चारी हैं जो नृत्तहस्त है इत्यादि उनमें से नृत्तहस्तों को बतला दिया है स्थानक एवं चारियों को अपनी-अपनी जगहों में कहेंगे ।१८१।१८२।

अब हस्तों के निरूपण करने का प्रसङ्ग है अतः नृत्तहस्त को कहते हैं । एक बात और भी है कि अभिनय करने वाला भी कहीं पर उनको स्पष्ट करने के लिए नृत्ताभिनय के विषय में जैसे लताहस्तों को और भी जैसे अभिनय में करिहस्त को स्वीकार करता है ।

वक्षसोऽष्टाङ्गुलस्थौ तु प्राङ्मुखौ खटकामुखौ।
समानकूर्परांसौ तु चतुरस्रौ प्रकीर्तितौ ॥१८५॥

## अभिनवभारती

मभिनयोऽपि द्विवचनादपवादविहीनत्वे द्वयोरेव प्रयोग उपपादनीयो हेतुर्हस्तान्तरस्य द्वितीयप्रकारयोगेऽपि केवलस्यैव चतुरश्रतापदेश एव, तुल्यरूपत्वाच्च न चतुष्षष्टिताव्याहतिरिति एवं सर्वत्र ॥१८३।१८४॥

अथोद्वृत्तौ—हंसपक्षकृताविति। आदौ चतुरश्रौ तत उद्वेष्ठितवर्तनया हंसपक्ष कृत इति कृतशब्देनाह विधिम्। एको विवर्तते उत्तानः स तु, परस्त्वधोमुखः

## बालक्रीड़ा

(मूल) छाती से आठ अंगुल की दूरी पर स्थित हस्तों को खटकामुख जानना चाहिए। जिनके कूर्पर (कोंहनी) और अंस समान देश में समान रूप से स्थित हों वे हस्त चतुरस्र कहलाते हैं।१८५।

इसी प्रकार प्रयोग के अनुसार चतुरश्रादि के विषय में समझना चाहिए। इस आशय से कहते हैं कि अत ऊर्ध्वम्। इसके बाद। करणात्मक नृत्त अभिनय के आश्रय से होता है अतः नृत्त में हेतुता है। इन अभिनयोपयोगी हस्तों के बाद इस तरह की गणना के पृष्ठ पर अभिनय के हस्त के रूप में गणना करना योग्य है ऐसा इसका अर्थ है। वहां अंग को नृत्त में जीवित कहते हैं। अतः उसका जीवित चातुरश्र्य मूल है। इस नृत्त की निमित्त भूमि चतुरश्रों को कहते हैं। वक्षस इति। वक्ष छाती का अतिक्रमण करके अर्थात् छाती से हटकर जो अष्टाङ्गुल प्रदेश है उस पर रहने वाले दो हाथ। इसका आशय यह हुआ कि एक हाथ जब छाती पर रहे और दूसरा हाथ आठ अंगुल के बाद के प्रदेश पर रहे उस अवस्था में उन दोनों हाथों में परस्पर में आठ अंगुल का अन्तर रहेगा। इस तरह के अन्तर के होने से प्रत्युत उन हाथों में चातुरश्र्य होगा। प्राङमुख कहने का आशय है प्रयोक्ता जिसके सम्मुख होगा उसी के सम्मुख वे चतुरश्र हाथ होंगे न कि उस प्रयोक्ता के सम्मुख होंगे। कूर्पर एवं अंसों में तुलाधारण की तरह तराजू के डण्डी की तरह समता ही रहे विषमता नहीं रहे। इस प्रकार इन कोहनी और कन्धों में चतुरश्रता का मान होने से वे हाथ चतुरश्र कहलाते हैं। आकर्षण विशेष में यानी जहां कोई खास आकर्षण करना होता है वहीं इसका अभिनय होता है। और इन हाथों में द्विवचन का निर्देश है अतः एक या तीन या पांच संख्याएँ उसका अपवाद नहीं कर सकती है। इस तरह अपवाद विहीन होने पर दो हाथों के ही प्रयोग में यह आकर्षण विशेषरूप हेतु उपपादनीय है। इस अन्य हाथ के द्वितीय प्रकार के प्रयोग में भी उसी में ही केवल चतुरश्रता का व्यपदेश व्यवहार ही होता है वस्तुतः वही वह हाथ है। इस तरह तुल्यरूप होने से इन हाथों की चतुः षष्टित्व संख्या में व्याहति व्याघात नहीं होता है। इस प्रकार सभीं जगहों में यह नियम लागू है।१८३।१८४।

अब उद्वृत्त हस्तों की जोड़ी को कहते हैं हंस पक्ष कृतौं इति। यहां कृतः पद का प्रयोग किया है अतः उसकी विधि है कि पहले ये हाथ चतुरश्र होते हैं पीछे उद्वेष्टित रूप

हंसपक्षकृतौ हस्तौ व्यावृत्तौ तालवृन्तवत् ।
उद्वृत्ताविति विज्ञेयावथवा तालवृन्तकौ ॥१८६॥
चतुरस्रस्थितौ हस्तौ हंसपक्षकृतौ तथा ।
तिर्यक्स्थितौ चाभिमुखौ ज्ञेयौ तलमुखाविति ॥१८७॥

### अभिनवभारती

सन्नावर्तते वक्षस्स्थानमित्यर्थः । एतदेवाह तालवृन्तवदिति । आवर्तनकाल उर्ध्वं वर्तमानत्वादुद्वृत्तौ । नामान्तरेण तालवृन्तविषयत्वमभिनेयत्वं ब्रूते ॥१८५॥

अथ तलमुखौ—चतुरश्रस्थिताविति । तथेति व्यावृत्तोद्वृत्तपूर्वकत्वमस्याह । तेन परिसमाप्तिकाले स्वस्वपार्श्वस्थाङ्गौ त्र्यश्रस्थितौ हंसपक्षावेव । अन्योन्यसंमुखतलत्वात्तलमुखौ । "मंडल महुरिजिम वज्जइ" (मर्दलं मधुरं वादयति) इत्यादिविषये चायमभिनयोऽपि ॥१८६॥

अथ स्वस्तिकौ विप्रकीर्णौ च तावेवेति । तलमुखावेवेत्यर्थः । अन्तस्समीपः । स्वस्तिको नाम लक्षणविशेषः । विच्युताविति विशेषेण सहसा च्युतावित्यर्थः । एवं पूर्ववृत्तनृत्तकरचतुष्टयस्वरूपोपजीवित्वं स्वस्तिकविप्रकीर्णयोः ॥१८७॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) हंसपक्ष के आकार में किए हुए हस्तों को ताल के वृन्त की तरह व्यावृत्त उलट दिये जाँय तो उनको उद्वृत्त अथवा तालवृन्तक समझें ।१८६।

(मूल) चतुरस्र के आकार में स्थित हस्तों को यदि हंसपक्ष के आकार में कर दिया जाय तथा तिरछे हाथों को सामने की तरफ कर दिया जाय तो उनको तलमुख समझना चाहिए ।१८७।

वर्त्तना प्रचार से हंसपक्ष कर दिये जाते हैं । एक हाथ उत्तान विवर्तित होता है जो तो पर है वह तो अधोमुख होकर वक्षः स्थान में आवर्तित होता है ऐसा उसका अर्थ है । इसी को कहते हैं कि ताल वृन्त की तरह । आवर्त्तन काल में ऊपर की तरफ आवर्त्तन करने से उद्वृत्त होते हैं । नामान्तर से उस अभिनेय को तालवृन्त शब्द से कहते हैं ।१८५।

अब तलमुख को कहते हैं चतुरश्रस्थितौ इति । तथा का मतलब है कि व्यावृत्त एवं उद्वृत्त को पहिले करके फिर इसको करना चाहिए । इससे प्राप्त हुआ कि समाप्ति के समय में अपने २ पार्श्वस्थ अंग में त्र्यश्ररूप में स्थिति वाले हंसपक्ष हस्तों को करना आवश्यक है । इस हस्त का तल मुख होने का हेतु है दोनों हथेलियों का परस्पर में सन्मुख होना मर्दल को मधुर बजाता है इत्यादि वादन के अभिनय में तलमुख होता है ।१८६।

स्वस्तिकविप्रकीर्णौ च तावेव इति । तावेव माने वे तलमुख ही है । अन्तः माने समीप । स्वस्तिक एक स्वस्तिकाकार लक्षण है । विच्युत का अर्थ है कि सहसा विशेष रूप से च्युत होने वाले । इस प्रकार स्वस्तिक विप्रकीर्ण हस्तों के पहले वृत्त माने किये गये चार हस्त हैं ।१८७।

तावेव मणिबन्धान्ते स्वस्तिकाकृतिसंस्थितौ ।
स्वस्तिकाविति विख्यातौ विच्युतौ विप्रकीर्णकौ ॥१८८॥
अलपल्लवसंस्थानावूर्ध्वास्यौ पद्मकोशकौ ।
अरालखटकाख्यौ चाप्यरालखटकामुखौ ॥१८९॥
तथैव मणिबन्धान्ते ह्यरालौ विच्युतावुभौ ।
ज्ञेयौ प्रयोक्तृभिर्नित्यमराल खटकाविति ॥१९०॥

## अभिनवभारती

अरालखटकामुखावाह अलपल्लवसंस्थानाविति । स्वस्तिकवत्पताकौ कृत्वा अलपल्लवोपलक्षितया व्यावर्तितकरणवर्तनया परिवर्तनान्तया तावेवोर्ध्वमुखौ पद्मकोशौ विधाय समनन्तरमेव भाविनलिनीपद्मकोशाभ्यामरालवर्तनया एकमरालं द्वितीयं खटकामुखं चातुरश्र्यसंस्थानेन कुर्यात् । स्वस्तिकेनेति त्वपरे । अरालौ ततः खटकावित्येके ॥१८८।१८९॥

अथाविद्धवक्रावाह-भुजांसकूर्पराग्रैरिति । वृत्तानुरोधादेवं पठितम् । अयं त्वर्थः; अंसाभ्यां कूर्पराग्राभ्यां भुजाग्राभ्यां च क्रमेणोपलक्षितं यत्कुटिलं सविलासं (पताकौ) कृत्वा आवर्तनं व्यावर्तितकरणं कनिष्ठादि तद्युक्तावाविद्धौ हलधारिणौ सन्तावधोमुखतलौ तदा भवतस्तथेदं नाम ॥१९०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) उन्हीं हस्तों को यदि मणिबन्ध के ऊपर स्वस्तिक आकार में संस्थित कर दिया जाय तब वे स्वस्तिक नाम से विख्यात होते हैं और यदि उन्हीं को मणिबन्ध से विच्युत कर दिया जाय तब विप्रकीर्णक कहलाते हैं ।१८८।

(मूल) अलपल्लव के आकार में संस्थित पद्मकोश हस्तों की हथेलियाँ ऊपर की तरफ मुखवाली उत्तान कर दी जाँय तब वे अरालखटक या अरालखटकामुख नाम से विख्यात हैं ।८९।

(मूल) ऊपर में कहे हुए प्रकार के अनुसार मणिबन्धों के अन्त समीप में वे दोनों हाथ अराल एवं विच्युत कर दिये जाँय तब प्रयोक्ता लोग उनको निश्चय ही अरालखटक समझें ।१९०।

अराल खटकामुखों को कहते हैं जो अलपल्लव के आकार में संस्थित हों । स्वस्तिक हस्त की तरह पताक हस्तों को करके अलपल्लव रूप से उपलक्षित परिवर्त्तन पर्यन्त व्यावर्तित करण वर्त्तना से उन्हीं ऊर्ध्वमुख पद्म कोशों को करके आगे कहे जाने वाले नलिनी पद्मकोशों के जरिये अराल के प्रचार के द्वारा एक हस्त को अराल करना चाहिए द्वितीय को खटका मुख चातुरश्र्य संस्थान से करना चाहिए । अपर लोग कहते हैं कि स्वस्तिक संस्थान से । एक का मत है कि पहले अराल हस्तों को बाद में खटका मुख हस्तों को ।१८८।१८९।

भुजांसकूर्पराग्रैस्तु कुटिलावर्तितौ करौ।
पराङ्मुखतलाविद्धौ ज्ञेयावाविद्धवक्रकौ ॥१९१॥
हस्तौ तु सर्पशिरसौ मध्यस्थाङ्गुष्ठकौ यदा।
तिर्यक्प्रसारितास्यौ च तदा सूचीमुखौ स्मृतौ ॥१९२॥
सर्पशीर्षौ यदा हस्तौ भवेतां स्वस्तिकस्थितौ।
मध्यप्रसारिताङ्गुष्ठौ ज्ञेयौ सूचीमुखौ तदा ॥१९३॥

अभिनवभारती

अथ सूचीमुखौ—हस्तौ तु सर्पशिरसाविति। चतुरश्रस्थानगौ सर्पशिरसौ मध्यमाङ्गुलिनिविष्टाङ्गुष्ठौ कृतौ यदा तिर्यक्प्रसारितं पार्श्वगमनेन सह विकाशितं मुखं तर्जन्यग्र्यरूपं द्वयोस्तादृशौ बाहू (बहिः ?) प्रसारणेन पर्यायशः क्रियेते तदा सूचीमुखौ सूचीवद्बाहू (द्बहिः ?) प्रसारणात्। तत्र तुशब्दः पर्यायं द्योतयति। सूचीमुखौ—मध्यप्रसारिताङ्गुष्ठौ स्वस्तिकौ सर्पशीर्षकौ इत्येकेषां पाठः ॥१९१।१९२॥

अथ रेचितौ—अर्धरेचितौ चापीति। केचित् रेचितौ रेचिताविल्यत्य पौनरुक्त्यपरिजिहीर्षवो द्वे लक्षणे इत्याहुः तेन द्रुतौ भ्रान्तावविक्रतावेव हंसपक्षौ रेचितौ

बालक्रीड़ा

(मूल) यदि करों को भुजा अंस एवं कूर्पर (कोहनी) के अग्र भाग से टेढ़ा घुमा दिया जाय और उनकी हथेलियां उलटी हुई आविद्ध एक दूसरे से सटायी जायँ तो उनको आविद्ध-वक्रक कहते हैं।१९१।

(मूल) सर्पशिरस हस्त तब सूचीमुख माने गये हैं जब उनके अंगूठे हथेली के मध्य में स्थित हों और उनका मुख भाग तिरछा फैलाया हुआ हो।१९२।

(मूल) जब सर्पशीर्ष हस्त स्वस्तिक आकार में स्थित होंवे और उनके अंगूठे मध्यमें प्रसारित होवें तब उनको सूचीमुख जानना चाहिए।१९३।

आविद्धवक्रों को कहते हैं भुजांस कूर्प राग्रैरिति। वृत्त छन्द के अनुरोध से पहले भुजा मध्य में अंस और अन्त मे कूर्पर को लिखा है किन्तु यहाँ अर्थ यह है कि क्रमशः अंस कूर्पराग्र एवं भुजाओं से उपलक्षित जो कुटिल कनिष्ठादि अंगुलियों का जहाँ विलास के साथ पताकों को करके व्यावर्तित करण रूप आवर्तन है उन कनिष्ठिकादि से युक्त आविद्ध एवं हलधारी हस्त की हथेलियां अधोमुख जब होतीं हैं तब यह नाम है।१९०।

सूचीमुख को कहते हैं हस्तौ तु सर्प शिरसौ इति। चतुरश्र स्थान में प्राप्त होने वाले और जिसमें अंगुष्ठ मध्यमा अंगुलि में निविष्ट हैं ऐसे सर्प शिरस आकार में किये हुए दोनों हाथों का तर्जन्यग्ररूप मुख जब तिरछा तथा बगल में ले जाकर फैलाया हुआ रहे ऐसे उनको बाहर की तरफ फैलाकर पर्यायशः करते हैं तब बाहर की तरफ फैलाने से सूची के सदृश बाहु सूचीमुख होते हैं। यहां तु शब्द पर्याय को द्योतित करता है। एक ऐसे भी है जो ऐसा पाठ मानते हैं कि सूचीमुख हस्त वे होते हैं जिनके अंगुष्ठ हथेली के मध्य में फैलाए हुए हों अतः स्वस्तिक के आकारवाले सर्पशीर्ष हों।१९१।१९२।

रेचितौ चापि विज्ञेयौ हंसपक्षौ द्रुतभ्रमौ ।
प्रसारितोत्तानतलौ रेचिताविति संज्ञितौ ॥१९४॥
चतुरस्रो भवेद्वामः सव्यहस्तश्च रेचितः ।
विज्ञेयौ नृत्ततत्त्वज्ञैरर्धरेचितसंज्ञकौ ॥१९५॥

## अभिनवभारती

तथा प्रसारितोत्तानतलत्वेन विकृतावपि रेचिताविति। अन्ये त्वेकमेव वाक्यमित्याहुः। रेचितौ सन्तौ यौ द्रुतभ्रमौ तौ रेचितसंज्ञाविति न पौनरुक्त्यम्। संज्ञयैवार्धरेचिते लब्धे पुनर्वचनमविशेषेण चातुरश्र्यस्य स्थितिं सूचयन् नृत्तहस्तान्तरेष्वपि अङ्गपर्यायेण प्रयोगं सूचयति ॥१९३।१९४॥

अथोत्तानावञ्चितौ—अञ्चिताविति । त्रिपताकौ हस्तावंसकपोलललाटानामन्यतमक्षेत्रे कृतौ अञ्चनक्रियया युक्तौ अन्योन्याभिमुखावर्धतिरश्चीनौ, तथांसयोः कूर्परयोश्चाञ्चनं किञ्चिच्चलनं भवति। अञ्चनसमये उत्तानत्वप्राप्तेः पुनरप्यञ्चनेनोद्गमनक्रियायोगान्मृदूत्तानावञ्चितौ ॥१९५॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) द्रुतभ्रान्त अपने अविकृतरूप में जल्दी २ घुमाये हुए हँसपक्ष हस्तों को रेचित समझना चाहिए। या प्रसारित एवं उत्तान हथेली वाले अत एव विकृत हंसपक्ष हस्तों को रेचित समझना चाहिए। इस प्रकार रेचित के दो लक्षण हो सकते हैं। अथवा रेचित एवं द्रुतभ्रम हंसपक्षों को प्रसारितोत्तानतल कर दिया जाय तो उसकी संज्ञा रेचित है।१९४।

(मूल) यदि चतुरस्र और बामहस्त रेचित कर दिया जाय तो नृत्त के तत्त्व के जानकार लोग उनका नाम अर्धरेचित समझें।१९५।

रेचित हस्तों को कहते हैं रेचितौ चापीति। कोई लोग रेचितौ रेचितौ इस पुनरुक्ति के हटाने की इच्छा से दो लक्षण हैं ऐसा कहते हैं। इस द्रुतभ्रान्त तथा अविकृत विना कुछ बदले हुए हंसपक्ष ही रेचित हैं तथा हथेलियों को ऊपर की तरफ फैलादेने से विकृत हुए भी रेचित होते हैं। और लोग तो इसको एकही वाक्य कहते हैं। रेचित होते हुए जो द्रुतभ्रान्त हों वे रेचित संज्ञक है अतः पुनरुक्ति नहीं है। नाम के द्वारा अर्धरेचित स्वरूप के प्राप्त हो जाने पर भी जो पुनः कथन है वह सामान्य रूप से चातुरश्र्य की स्थिति को सूचित करता हुआ अन्य वृत्त हस्तों में भी अंगों के पर्याय से प्रयोग की सूचना करता है।१९३।१९४।

उत्तानवञ्चित हाथों का निरूपण करते हैं अञ्चिताविति। त्रिपताक हस्तों को अंस कपोल एवं ललाट इनमें से किसी एक के स्थान में अञ्चन क्रिया से युक्त करके परस्पर में आमने सामने और तिरछे करे तथा अंसों एवं कूर्परों में अञ्चन माने किञ्चित् चलन होता हो जिसके फलस्वरूप अञ्चन करने के समय में उत्तानता की प्राप्ति होने पर भी पुनः अञ्चन करने से उसमें उद्गमन क्रिया का योग होता है अतः वे मुदु उत्तान एवं अञ्चित होते हैं।१९५।

अश्चितौ कूर्परांसौ तु त्रिपताकौ करौ कृतौ ।
किश्चित्तिर्यग्गतावेतौ स्मृतावुत्तानवश्चितौ ॥१६६॥
मणिबन्धनमुक्तौ तु पताकौ पल्लवौ स्मृतौ ।
बाहुशीर्षाद्विनिष्क्रान्तौ नितम्बाविति कीर्तितौ ॥१६७॥

### अभिनवभारती

अथ पल्लवौ—मणिबन्धनमुक्तौ त्विति । ऊर्ध्वव्यावर्तितकरणेन बाहू प्रसार्य परिवर्तितक्रियया स्वस्तिकाकृती पताकौ । पल्लवाकारत्वात् यथोक्तौ । शिथिलौ पल्लवावित्यन्ये पठन्तः त्रिपताकावित्यनुवर्तयन्ति ।

अथ नितम्बौ—बाहुशीर्षादिति । पताकाविति अनुवर्तते । स्कन्धक्षेत्राद्विचित्रत्वेनोत्तानत्वाधोमुखत्वपर्यायत्वेन निष्क्रान्तौ पताकौ, नाम्ना क्षेत्रस्याक्षेपात् नितम्बक्षेत्रे तथैव पर्यायेण वर्तमानौ नितम्बौ ॥१९६॥

अथ केशबन्धौ—केशदेशादिति । आदौ पार्श्वक्षेत्रात् तत्पार्श्वपरिवर्तन पूर्वकमुत्थितौ शिरः चेत्रं प्राप्तौ, अत एव केशदेशान्नितम्बहस्तोक्तवदेव विचित्रहस्तत्वेन निष्क्रान्तौ तथा तेनैव प्रकारेण पुनः केशदेश एव पर्यायशो गतागतत्वेन प्रत्यावर्तमानौ । केशसंबन्धात्केशबन्धौ । आचार्यसंमतौ च शोभातिशयकरणात् ॥१९७॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जिसके कूर्पर और अंस अञ्चित हों और कर त्रिपताका के आकार में होकर कुछ तिरछे हो जाँय तब वे उत्तानवञ्चित माने जाते हैं ।१९६।

(मूल) यदि वे ही हस्त मणिबन्धन से मुक्त होकर पताक के आकार में स्थित हों तब वे पल्लव हस्त माने गये हैं । और जो हस्त बाहुशीर्ष कन्धे से विनिष्क्रान्त हों वे नितम्ब कहे जाते हैं ।१९७।

पल्लवों का निरूपण करते हैं । मणिबन्धन मुक्तौ तु । इति । ऊपर की तरफ व्यावर्तित करने से बाहुओं को फैलाकर परिवर्तित क्रिया से स्वस्तिक के आकार में पताक हों तो इनको पल्लव के आकार वाले होने से पल्लव कहा । अन्य लोग शिथिलौ पल्लवौ ऐसा पाठ करते हुए त्रिपताकौ इसका अनुवर्त्तन करते हैं ।

नितम्ब को बतलाते हैं कि बाहुशीर्षादिति । पताकौ पद का अनुवर्त्तन होता है । स्कन्धक्षेत्र से विचित्र रूप में क्रमशः उत्तान मुख एवं अधोमुख निकले हुए पताक हस्त, नितम्ब इस नाम के द्वारा क्षेत्र का आक्षेप हो जाने से नितम्ब क्षेत्र में उसी तरह पर्याय से रहते हों वे नितम्व हस्त हैं ।१९६।

अब केशबन्धको कहते हैं केशादिति । पहले एक पार्श्व से द्वितीय पार्श्व में परिवर्त्तन करते हुए ऊपर को उठे हुए हो यानी शिरः क्षेत्र में प्राप्त हों अत एव केश देश से नितम्ब हस्त में कहे हुए प्रकार की तरह विचित्र हस्त के बाहर निकले हुए हो तथा उसी प्रकार से पुनः केश प्रदेश में पारी पारी से आने जाने के कारण जो प्रत्यावर्त्तमान हों वे हस्त केशों

केशदेशाद्विनिष्क्रान्तौ परिपार्श्वोरित्थितौ यदा।
विज्ञेयौ केशबन्धौ तु करावाचार्यसम्मतौ ॥१९८॥
तिर्यक्प्रसरितौ चैव पार्श्वसंस्थौ तथैव च।
लताख्यौ च करौ ज्ञेयौ नृत्ताभिनयनं प्रति ॥१९९॥

## अभिनवभारती

अथ लताहस्तौ—तिर्यक्प्रसारितौ चेति। पताकाविति वर्तते। अन्ये तु नितम्बादिषु त्रिपताकावित्यनुवर्तयन्ति लताहस्तान्तेषु ॥१९८॥

अथ करिहस्तः—समुन्नत इत्यादि। संश्लेषक्रमेण य उन्नतः। विलोलित इति दोलावन्नीतः। अपरग्रहणात् त्रिपताक एव ललाटाख्य इति केचित्। खटकाख्योऽपर इत्यन्ये पठन्ति। सजातीयतयानारम्भोऽस्य चतुरश्रवत्, विजातीयारम्भोऽपि नृत्ताभ्यासस्य व्यपदेशादरालखटकामुखवत्। अतो न द्विवचनम्। एकैकस्य पृथक्प्रयोगे करिहस्तत्वाभावादित्येकवचनमेव। तदाकारत्वाच्चेदं नाम ॥२०१॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जब केशदेश से विनिष्क्रान्त होकर परिपार्श्व में ऊपर में उठे हुए हों तब उन आचार्य सम्मत करों को केशबन्ध नाम से जानना चाहिए।१९८।

(मूल) तिरछे फैलाए हुए पार्श्व में संस्थित करों को नृत्त के अभिनय के विषय में लता नामवाले करों को समझो।१९९।

के सम्बन्ध से केशबन्ध कहलाते हैं। ये हस्त शोभातिशय के करने कारण आचार्य सम्मत भी हैं।१९७।

लताहस्तों का कथन करते हैं कि तिरछे फैलाए हुए हों। इति। पताकौ इसका अनुवर्त्तन यहाँ है। और लोग तो नितम्ब से लेकर लता हस्तपर्यन्त हस्तों में त्रिपताकौ इसका अनुवर्त्तन करते हैं।१९८।

करिहस्तों को कहते है समुन्नत इति। जिस क्रम से संश्लेष किया है उस क्रम से जो उन्नत। विलोलित यह दोला की तरह झूलने का संकेत करता हैं। कोई लोग ऊपर के ग्रहण से त्रिपताक को ही ललाट नामक हस्त कहते हैं। अन्य लोग यहां खटकाख्य ऐसा पाठ मानते हैं। इस प्रकरण में सभी हस्तों में द्विवचन का उपन्यास किया है यहां करिहस्त में एक वचन का उपन्यास क्यों किया। उत्तर। करी को एक ही हस्त होता है अतः सजातीय होने से चतुरश्र की तरह इसका आरम्भ नहीं होता है और नृत्त के अभ्यास के व्यपदेश से अलग खटका मुख की तरह विजातीयारम्भ भी नही होता है। इसलिए द्विवचन का उपन्यास नही किया। एक एक हस्त का पृथक्-पृथक् प्रयोग करेंगे तो करी हस्त ही नही रह पायेगा। अतः एक ही वचन का प्रयोग किया। कीर्तिधर आचार्य ने तो अर्धरेचितौ इस नाम के साथ से करिहस्तौ ऐसे द्विवचनान्त पाठ को ही स्वीकार किया है

समुन्नतो लताहस्तः पार्श्वात्पार्श्वं विलोलितः।
त्रिपताकोऽपरः कर्णे करिहस्तः प्रकीर्तितः ॥२००॥
कटिशीर्षनिविष्टाग्रौ त्रिपताकौ यदा करौ।
पक्षवञ्चितका हस्तौ तदा ज्ञेयौ प्रयोक्तृभिः ॥२०१॥
तावेव तु परावृत्तौ पक्षप्रद्योतकौ स्मृतौ।
अधोमुखतलाविद्धौ ज्ञेयौ गरुडपक्षकौ ॥२०२॥

## अभिनवभारती

अथ पक्षवञ्चितौ पक्षप्रद्योतौ च—कटिशीर्षेति पाठः। वृत्तौ पक्षावञ्चितौ गतौ, तत्सम्मुखौ तु तं द्योतयतीति तथोक्तौ। एवकारेणानयोः व्यामिश्रतया प्रयोग-शोभा भवतीत्याह ॥२००।२०१॥

अथ गरुडपक्षौ—अधोमुखेति। अधोमुखौ नितम्बक्षेत्रे भूत्वा तलेनाविद्धौ ऊर्ध्वगमनं झटिति कुर्वाणौ तार्क्ष्यभुजाकाराक्षेपात् लिङ्गवाक्यप्रमाणत्वात्सुकरणं प्राप्तं त्रिपताकबाधेन पताकावपुलभ्येते ॥२०२॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) एक हस्त लताहस्त के आकार में एक पार्श्व से दूसरे पार्श्व में विलोलित हो और अपर हस्त त्रिपताक हस्त के आकार में कान के ऊपर समुन्नत हो वह हस्त करिहस्त कहलाता है।२००।

(मूल) जब दो त्रिपताक करों को क्रमशः कटि एवं शिर पर रखा जाय तब प्रयोक्ता-लोग उनको पक्षवञ्चितक समझें।२०१।

(मूल) उन्हीं त्रिपताक करों को परावर्तन करके अर्थात् शिर एवं कटि पर रखा जावे तब उनको पक्षप्रद्योतक माना गया है। जहाँ हथेलियों को अधोमुख उलटा कर परस्पर में आविद्ध कर दें वहाँ उसको गरुडपक्ष कर जानना चाहिए।२०२।

और साधीयान् है ऐसा कहकर उसका समर्थन भी किया है उसके मत के खण्डन में यह वाक्य है। करिहस्त के आकार वाला होने से इसका यह नाम है।१९९।

पक्षवञ्चित और पक्ष प्रद्योत। करिशीर्ष ऐसा पाठ है। वृत्त पक्ष अञ्चित हो जाते हैं। एक दूसरे के सम्मुख एक दूसरा है अतः उस स्वरूप को द्योतित करते है एवकार से यह प्रतीत होता है इनके व्याभिश्रण से प्रयोग शोभा होती है।२००।२०१।

गरुडपक्षों को कहते हैं अधोमुखेति। नितम्ब क्षेत्र में अधोमुख होकर तल से आविद्ध हुए यानी हथेली के आघात से झटिति ऊपर की ओर जाने वाले गरुड की पक्ष के आकार के आक्षेप से लिंग और वाक्य प्रामाण्य से सुन्दर करण प्राप्त है अतः त्रिपताक हस्त के बाधसे पताका हस्त ही मिलते हैं।२०२।

हंसपक्षकृतौ हस्तौ व्यावृत्तपरिवर्त्तितौ ।
तथा प्रसारितभुजौ दण्डपक्षाविति स्मृतौ ॥२०३॥
ऊर्ध्वमण्डलिनौ हस्तावूर्ध्वदेशविवर्तनात् ।
तावेव पार्श्वावन्यस्तौ पार्श्वमण्डलिनौ स्मृतौ ॥२०४॥

## अभिनवभारती

अथ दण्डपक्षौ—हंसपक्षकृताविति । एकस्य हंसपक्षस्य व्यावर्तने विलासेन पार्श्वाद्वक्षः क्षेत्रस्य निकटस्य वर्तनं तत्समकालमेव द्वितीयस्य स्वदेहपरिवर्तनेन वर्तनं भुजप्रसारणपर्यन्तं पुनरपरेणाङ्गेनेति द्वावपि प्रसारितभुजौ व्यावर्तितपरिवर्तितौ च भवत इति पक्षे पार्श्वतो दण्डवद्भुज इति दण्डपक्षौ। युगपदेव द्वयोरपि प्रसारणं व्यावर्तनपरिवर्तने तु क्रमेणेत्यन्ये ॥२०३॥

अथोर्ध्वमण्डलौ—उर्ध्वमण्डलिनाविति । वक्षोदेशाद् व्यावर्तितकरणेन ललाट-क्षेत्रेण पार्श्वगमने विधाय ततोऽपि मण्डलवद् भ्रमणेन प्रसारितावूर्ध्वमण्डलिनौ । प्रसारितभुजाविति अनुवर्तते । ललाटप्राप्तिपर्यन्तेनैवानयोर्लक्षणं शिष्टं तु पार्श्वमण्डलि-नोरिति केचित् । तावेव पार्श्वविन्यस्ताविति वचनान्नृत्तप्रसिद्ध(चक्र)वर्तनात्म-कावूर्ध्वमण्डलावित्यन्ये ॥२०४॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) हंस पक्ष स्वरूप में किये हुए हाथों को कभी व्यावर्त्तन और कभी परिवर्त्तन कर दिया जाय तथा भुजाओं को लम्बी प्रसारित कर दी जाय तब वे हाथ दण्डपक्ष माने गये हैं ।२०३।

(मूल) उन्हीं हाथों को जब ऊर्ध्व देश में विवर्त्तन कर देते हैं तब वे ऊर्ध्वमण्डल कहलाते हैं । इन्हीं ऊर्ध्वमण्डली हाथों को पार्श्व में विन्यस्त करदें तो वे पार्श्वमण्डली माने जाते हैं ।२०४।

दण्डपक्षों को कहते हैं । हंसपक्ष कृताविति । एक हंसपक्ष के व्यावर्त्तन में सुन्दरता के साथ एक बगल से निकटस्थ वक्षः क्षेत्र का वर्त्तन होता है । और उसी समय में द्वितीय हंस पक्ष का स्वदेह के घुमाने से भुजप्रसारण पर्यन्त वर्तन होता है । फिर अपर अंग से दोनों ही भुजाएँ प्रसारित व्यावर्तित एवं परिवर्तित होती हैं । इस पक्ष में इस बगल से या उस बगल से दण्ड के आकार की तरह भुजाएँ इसमें होती है इसलिए इसका नाम दण्ड पक्ष है । और लोगों का यहां पर संशोधन है कि यहाँ पर दोनों ही हाथों का प्रसारण तो एकही साथ होता है किन्तु व्यावर्त्तन और परिवर्त्तन क्रमशः होते हैं ।२०३।

ऊर्ध्वमण्डल को कहते हैं । ऊर्ध्व मण्डलिनौ । इति । वक्षः स्थल से व्यावर्तित करके ललाट क्षेत्र के जरिये पाश्वों में लेजाकर फिर वहाँ से मण्डलाकर घुमाकर फैला देने से ऊर्ध्व मण्डली हाथ होते हैं । प्रसारित भुजौ इसका अनुवर्तन यहाँ है । इतको ललाट प्रदेश तक लेजाना ही इसका ऊर्ध्वमण्डली लक्षण है । बाकी तो पार्श्वमण्डलियों का है । ऐसा कोई

उद्वेष्टितौ भवेदेको द्वितीयश्चापवेष्टितः ।
भ्रमितावुरसः स्थाने ह्युरोमण्डलिनौ स्मृतौ ॥२०५॥

## अभिनवभारती

अथ पार्श्वमण्डलौ—तावेवेति । उर्ध्वमण्डलावेव पार्श्वगतौ पताकाकृती परस्परसम्मुखौ । अन्ये तु निर्वचनसमर्थनाशयेन स्वपार्श्व एवाविद्धभुजभ्रमणवर्तनात्मकमनयो रूपमाहुः ।

अथोरोमण्डलिनौ—उद्वेष्टित इति । चकारसंनियोगेन यौगपद्यमाह । उरस इति पञ्चमी । तत आरभ्य पार्श्वक्षेत्रे भ्रमितावेकस्यागमनस्य परस्य गमनमिति वर्तनया । षष्ठीत्यन्ये वदन्तः तत्रैव स्थानमित्याहुः । उर्ध्वपार्श्वोरोमण्डलिषु हंसपक्षावित्यपरे वर्तयन्ति ॥२०५॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) एक हाथ उद्वेष्टित हो दूसरा अपवेष्टित हो और फिर उन दोनों को वक्षःस्थल पर घुमा दिया जाय तब वे उरोमण्डली माने जाते हैं ।२०५।

कहते हैं । वे पार्श्व में विन्यस्त होते हैं इस वचन से नृत्त प्रक्रिया में प्रसिद्ध चक्रवर्त्तन स्वरूप ऊर्ध्वमण्डल होते हैं ऐसा अन्य लोग मानते हैं ।

पार्श्वमण्डलों का निरूपण करते हैं तावेव इति । ऊर्ध्वमण्डल ही पताका के आकार में परस्पर सम्मुख पार्श्वगत होते हैं तब पार्श्वमण्डल हस्त होते हैं । अन्य लोग तो निर्वचन के समर्थन के आशय से कहते हैं कि अपने पार्श्व में ही आविद्ध परस्पर में आहत भुजों का यानी तालियां बजाकर घुमातेहुए वर्तना प्रचार करना इनका रूप है ।

उरोमण्डली हाथों को कहते हैं उद्वेष्टित इति । द्वितीयश्च में चकार के संयोग से उद्वेष्टित और अपवेष्टित हाथों का युगपत् योग करना चाहिए । भ्रमितौ उरसः इसमें उरसः यह पञ्चमी है । अतः छाती से आरम्भ करके बगल में घुमाये हुए इसका आशय है कि एक के आगमन में दूसरे का गमन जिसमें हो वे ऐसी वर्त्तना से प्रयोग करे । दूसरे लोग उरसः को षष्ठी कहते हुए वहीं पर स्थान है ऐसा कहते हैं । अपर लोग ऊर्ध्वमण्डल पार्श्वमण्डल एवं उरोमण्डल में हंस पक्षों का वर्त्तन करते हैं ।२०४।

अब उरःपार्श्वार्धमण्डलों को कहते हैं अलपल्लव एवं अराल । वक्षः प्रदेश में उत्तान हस्त का संस्तम्भन करके यानी ठहरा कर फिर अलपल्लव की स्थिति को करने वाले व्यावर्तित करण से उसका निष्कर्ष करते हैं । और उसी समय बगल में भुजा को फैलाते हैं । यह एक हस्त की प्रक्रिया है दूसरे हाथ को तर्जनी आदि अंगुलियों को अरालरूपदायी उद्वेष्ठित सन्निवेश से लाते हैं । फिर इसी प्रक्रिया को करते हैं । अब उरः पार्श्व अर्ध और मण्डल इन चार पदों से बने हुए उक्त शब्द का प्रतिपद अर्थ करते हैं । यहाँ उन पदों का यथासंख्य अन्वय करते हैं । दोनों हाथों में दो एक हाथ से छाती पर आधे हिस्से को और दूसरे हाथ को पार्श्व में मण्डल की तरह दोनों का क्रमशः गतागत करते हैं अतः उनको वैसा कहते हैं ।२०५।

अलपल्लवकारालावुरोर्ध्वभ्रमणक्रमात् ।
पार्श्वावर्तश्च विज्ञेयावुरः पार्श्वार्धमण्डलौ ॥२०६॥
हस्तौ तु मणिबन्धान्ते कुञ्चितावञ्चितौ यदा ।
खटकाख्यौ तु तौ स्यातां मुष्टिकस्वस्तिकौ तदा ॥२०७॥

## अभिनवभारती

अथोरःपार्श्वार्धमण्डलौ अलपल्लवाकारालाविति। वक्षोदेशत उत्तानो हस्तः संस्तम्भोऽलपल्लवसंस्थानदायिना व्यावर्तितकरणेन निष्क्रष्यते। तत्समकालं च पार्श्वप्रसारितभुजौ। द्वितीयो हस्तस्तर्जन्याद्युद्वेष्टितसन्निवेशेनारालरूपदायिना वक्षोदेशमानीयते पुनरेवमिति। उरसि अर्धमेको हस्तः पार्श्वे च द्वितीयो मण्डलवद्गतागतंक्रमेण कुरूत इति तथोक्तौ ॥२०६॥

अथ मुष्टिकस्वस्तिकौ—हस्तौ तु मणिबन्धान्त इति। एकः कुञ्चितोऽरालवर्तनया अपरोऽञ्चितोऽलपल्लववर्तनया पुनरङ्गपर्याय इत्येवं वर्तनानन्तरं खटकामुखाभ्यां स्वस्तिक इति पारम्पर्येण मुष्टिप्रभवत्वात्खटकस्य मुष्टिकस्वस्तिकव्यपदेशो मुष्टिशिखरकपित्थखटकानामन्यतमप्रयोगानुज्ञानार्थमिति तद्विदः ॥२०७॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) अलपल्लव हाथों को टेढ़ा करके छाती पर आधे हिस्से में घुमा देने और पार्श्व में आवर्तित कर देने से पार्श्वार्धमण्डली समझना चाहिए।२०६।

(मूल) जब खटकाख्य हस्तों का मणिबन्ध के समीप में कुञ्चित और अञ्चित रूप में विन्यास कर दिया जाय तब वे मुष्टिक स्वस्तिक हो जाते हैं।२०७।

मुष्टिकस्वस्तिक पहुँचे का नाम मणिबन्ध है जो कंकण के बाँधने का स्थान है। मणिबन्ध के समीप में दोनों हाथों में से एक हस्त अराल वर्तना से कुञ्चित रूप से और अपर, हस्त अलपल्लव वर्त्तना से अञ्चित रूप से वार २ अंगों में पर्याय परितः आवागामन इस प्रकार वर्तना करने के बाद खटकामुख हस्तों से स्वस्तिक। इस तरह परम्परा से खटमुखकामुष्टि से प्रभव उत्पत्ति होती है अतः खटकामुष्टिक स्वस्तिक व्यपदेश नाम है जो व्यपदेश मुष्टि शिखर कपित्थ एवं खटकों में से किसी एक के प्रयोग की अनुज्ञा के लिए है ऐसा नाट्य के जानकार कहते हैं।२०६।

नलिनीपद्मकोश। पद्म कोश का अभिनय सामने की तरफ मिले हुए पहुँचों (मणिबन्ध) के द्वारा होता है। अभिनेता अपने सानने की तरफ दोनों पहुचों को करता है तब एक हाथ की कानो अंगुली और दूसरे हाथ का अँगूठा सामने दिखाई पड़े ऐसी क्रिया से परिवर्त्तन होता है। ऐसा कोई कहते हैं। किन्तु यहाँ इस विषय में यह युक्त है कि जब व्यावर्तन से परिवर्त्तित ही होते हैं तब पद्मकोश होते हैं यह सङ्गति है। इस मुष्टिक युक्त स्वस्तिक के क्षेत्र में ही करों को करने के बाद जब दोनों मणिबन्धों में व्यावर्त्तित करण से कनिष्ठा आदि अंगुलियाँ एवं अँगूठों का परिवर्त्तन कर देते हैं तब दोनों पहुँचे परस्पर में

पद्मकोशौ यदा हस्तौ व्यावृत्तपरिवर्तितौ ।
नलिनीपद्मकोशौ तु तदा ज्ञेयौ प्रयोक्तृभिः ॥२०८॥
करावुद्वेष्टिताग्रौ तु प्रविधायालपल्लवौ ।
ऊर्ध्वप्रसारिताविद्धौ विज्ञेयावुल्बणाविति ॥२०९॥
पल्लवौ च शिरोदेशे संप्राप्तौ ललितौ स्मृतौ ।
कूर्परस्वस्तिकगतौ लताख्यौ बलिताविति ॥२१०॥

अभिनवभारती

अथ नलिनीऽपद्मकोशाविति । पद्मकोशौ सम्मुखौ श्लिष्टमणिबन्धौ । ततोऽप्येकस्य कनीयसी संमुखी अपरस्याङ्गुष्ठं संमुखं क्रियया परिवर्तनमिति केचित् । इदं त्वत्र युक्तम्—व्यावृत्तेन परिवृत्तौ यदा पद्मकोशाविति सङ्गतिः । अस्मिन् मुष्टिक एव स्वस्तिकक्षेत्रे करौ कृत्वा द्वयोरपि यदा व्यावर्तितकरणेन कनिष्ठादीनां परिवर्तनमन्योन्यपराङ्मुखता तदन्तरं पद्मकोशद्वयं तदा । नलिन्यामनेककमलसंभवादिदं नाम ॥२०८॥

अथोल्वणौ । करावुद्वेष्टिताग्राविति । वक्षः क्षेत्रादुद्वेष्टितप्रधानौ हस्तौ विधायोर्ध्वस्कन्धक्षेत्रे प्रसारितावाविद्धौ च स्कन्धाभिमुखचलदङ्गुलीकावलपल्लवौ भवतस्तदोल्वणौ । हर्षपरवशां चित्तवृत्तिं सूचयतः इत्युल्वणौ ॥२०९॥

अथ ललितौ पल्लवौ चेति । अलपल्लवावेव तु शिरः क्षेत्रप्राप्तौ चलितौ ललितौ चातुरश्र्येणाङ्गलालित्योपादानात् ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जब पद्मकोश हस्तों को व्यावर्तित एवं परिवर्तित करदें तब प्रयोक्ता लोग उनको नलिनी पद्मकोश समझे ।२०८।

(मूल) जिन करों के अग्रभाग उद्वेष्टित हों उन्हीं को अलपल्लव के आकार में बनाकर ऊपर की तरफ प्रसारित और परस्पर में आविद्ध कर दें तब वे हाथ उल्वण होते हैं ।२०९।

(मूल) पल्लव हाथों को शिरोदेश में संप्राप्त कर दें तो वे ललित माने गये हैं । और जब लता हस्त कूर्पर में स्वस्तिक के रूप में रखे जायँ तब वे वलित माने गये हैं ।२१०।

पराङमुख हो जाते हैं इसके बाद दो पद्मकोश बनते हैं । इस तरह एक कमलिनी में अनेक कमलों की पैदाइश हो जाने से इसका नाम नलिनी पद्मकोश होता है ।२०७।

उल्वणौ । जहाँ उद्वेष्टित प्रधान हों ऐसे कर । वक्ष क्षेत्र से उद्वेष्टित प्रधान हस्तों का विधान कर के ऊपर में स्कन्ध प्रदेश में फैलाये हुए तथा एक दूसरे से आविद्ध और कन्धे के सामने जिसकी अंगुलियाँ हिलती हुई हो ऐसे पल्लव के आकार वाले जहाँ हो वे हाथ उल्वण होते हैं । ये हस्त हर्षपरवशा चित्तवृत्ति का सूचन करते हैं अतः उल्वण होते हैं ।२०८।

ललितहस्त । जहाँ अलपल्लव ही हस्त शिरः क्षेत्र में प्राप्त होकर चलित हो वहाँ ललित हस्त होते हैं । यहाँ चतुरश्रता से अंगों के लालित्य का उपादान होता है अतः इनका ललित ऐसा नाम है ।२०९।

करणे तु प्रयोक्तव्यो नृत्तहस्तो विशेषतः ।
तथार्थाभिनये चैव पताकायाः प्रयोक्तृभिः ॥२११॥
संकरोऽपि भवेत्तेषां प्रयोगोऽर्थवशात्पुनः ।
प्राधान्येन पुनः संज्ञा नाट्ये नृत्ते करेष्विह ॥२१२॥
वियुताः संयुताश्चैव नृत्तहस्ताः प्रकीर्तिताः ।
अतः परं प्रवक्ष्यामि करान् करणसंश्रयान् ॥२१३॥

### अभिनवभारती

अथ वलितौ—कूर्परस्वस्तिकगताविति। कूर्परस्थाने स्वस्तिकौ लताहस्तौ बाह्वोर्वलनाद्वलितौ। इति शब्द एवंप्रकारवर्तनान्तरसूचकः ॥२१०॥

करणसंश्रयान्करान् वक्ष्यामीति। करणासक्तत्वाद्विशेषणभागस्यैव संश्रियमाणस्य करणस्य प्रवचनं फलति। यथा लोहितोष्णीषा ऋत्विजः प्रचरन्तीति वचनान्तराद्दृत्विजां प्रचारलाभात् द्वाविति औविभक्तिरुपपदार्थविधानपरेति। करणमिति करणानि

### बालक्रीड़ा

(मूल) विशेष कर के प्रयोक्ताओं को नृत्त हस्तों का प्रयोग करणक्रिया के आश्रय से करना चाहिए। और पताकादि हस्तों का अभिनय अर्थों के आश्रय से करना चाहिए।२११।

(मूल) इन उक्त हस्तों का वस्तुस्थिति के वश से मतलव के अनुसार संकर प्रयोग भी होता है अर्थात् संयुत एवं असंयुत करों को परस्पर में मिलाकर भी प्रयोक्ता लोग प्रयुक्त कर सकते हैं। किन्तु नाट्य और नृत्त में प्रयुक्त इन करों का नामनिर्देश प्रधानता के आधार पर होता है।२१२॥

(मूल) इस प्रकार वियुत और संयुत नृत्त हस्तों का कीर्त्तन किया। अब इसके बाद करण के संश्रय से बनने वाले हाथों को कहूँगा।२१३।

वलित। स्वस्तिक के आकार से कूर्पर में प्राप्त हुए हों। कूर्पर स्थान में स्वस्तिकाकार लताहस्त ही वलित होते हैं। इसमें बाहुओं का वलन होता है। इसलिए इसका यह नाम है। यहाँ वलित यह शब्द इस प्रकार की भिन्न २ वर्त्तनाओं का सूचक है।२१०।

करणों के आधार पर बनने वाले करों को कहूँगा इस प्रकार करणों की आसक्ति से संश्रियमाण विशेषण रूप एक भाग करण का प्रवचन फलित होता है। जैसे लाल २ पगड़ी पहिने हुए ऋत्विक् घूमते हैं। यहाँ पर वचनान्तर से ऋत्विजों का प्रचार मिल जाता है उसी प्रकार यहाँ इन नृत्त समाश्रितहस्तों में औ विभक्ति उपपदार्थ के विधान की बोधिका है। अतः करणं तु चतुर्विधम् यहाँ करणं यह करणानि इस अर्थ में पाठ है। जिस अंगुलि तुलन रूप क्रिया विशेष से जबरन् ही अभिनय विशेष का सम्पादन किया जाय वह करण है। अभिनय विशेष की समाप्ति में वर्त्तना निराकांक्षा होती है। किन्तु जहाँ अभिनय की समाप्ति नहीं है वहाँ वर्त्तना को क्रियान्तर की आकांक्षा होती है। इसी को ये अंगों के तत्वों के जानकार लोग अंगत्रोटन नाम से व्यवहार करते हैं। इसलिए जिन हाथों में तर्जनी

सर्वेषामेव हस्तानां नाट्यहस्तनिदेशिभिः ।
विधातव्या प्रयत्नेन करणं तु चतुर्विधम् ॥२१४॥
अपवेष्टितमेकं स्यात् उद्वेष्टितमथापरम् ।
व्यावर्तितं तृतीयं तु चतुर्थं परिवर्तितम् ॥२१५॥
आवेष्ट्यन्ते यदङ्गुल्यस्तर्जन्याद्या यथाक्रमम् ।
अभ्यन्तरेण करणं तदावेष्टितमुच्यते ॥२१६॥
उद्वेष्ट्यन्ते यदङ्गुल्यः तर्जन्याद्या बहिर्मुखम् ।
क्रमशः करणं विप्रास्तदुद्वेष्टितमुच्यते ॥२१७॥

अभिनवभारती

इति अर्थे पाठः । यत् क्रियते सम्पाद्यते बलादेवाभिनयविशेषो येनाङ्गुलितुलनक्रियाविशेषेण तत्करणम् । स्वसमाप्तौ निराकाङ्क्षा, परिसमाप्त्यभावे तु वर्तनायाः क्रियान्तराकाङ्क्षा । तदेवेदमङ्गतत्त्वविदस्त्रोटनमङ्गस्येति व्यवहरन्ति । तेन येषु हस्तेषु तर्जन्यादेः कुञ्चनं तेष्वरालवत् क्रिया, यथा शुकतुण्डचतुरमृगशीर्षकादिषु । एवमन्यदुत्प्रेक्ष्यम् । पताकस्य तु सर्ववर्तनासु कार्यकरणतया साधारण्यं सर्वप्रकृतित्वम् । तत एव प्राधान्यात् पताकव्यपदेशः । नाट्यशब्देनाभिनयनहस्ताः नृत्तशब्देन नृत्तहस्ताः सूचिताः । अभ्यन्तरेण तलसंमुखत्वेन बाह्यपार्श्वात् देहं प्रति वक्षः-

बालक्रीड़ा

(मूल) नाट्य हस्तों के अभिनेताओं को बड़े प्रयत्न से यह समझना चाहिए कि इन सभी हाथों के करण चार प्रकार के होते हैं ।२१४।

(मूल) एक आवेष्टित दूसरा उद्वेष्टित तीसरा व्यावर्तित और चौथा परिवर्तित होता है ।२१५।

(मूल) जब तर्जनी प्रभृति अंगुलियां क्रमशः भीतर की तरफ आवेष्टित की जायें तब वह आवेष्टित करण कहलाता है ।२१६।

(मूल) हे विप्रो ! जब वे तर्जनी वगैरह अंगुलियाँ बाहर की तरफ उद्वेष्टित कर दी जाँय तब वह उद्वेष्टित करण कहलाता है ।२१७।

आदि का कुञ्चन होता है उनमें अराल हस्त की तरह क्रिया होती है जैसे शुकतुण्ड चतुर एवं मृगशीर्षकादि हस्तों में । इसी तरह और २ विषयों में भी उत्प्रेक्षा करें ।

पताकहस्त सबकी प्रकृति है सबका कारण है अतः सभी वर्त्तनाओं में कार्य करने से पताकहस्त सर्वसाधारण है । इसी प्रधानता के कारण पताक पद का व्यपदेश है । यहाँ इस प्रकरण में नाटय शब्द से अभिनय के उपयोगी हस्तों और नृत्तशब्द से नृत्त के उपयोगी हस्तों को सूचित करते हैं । अभ्यन्तरेण करणम् में अभ्यन्तर माने तल (हथेली) के सम्मुख में बाह्य प्रदेश से देह के प्रति वक्षः क्षेत्र पर्यन्त प्राप्ति । इसके विपरीत वक्षः क्षेत्रप्राप्ति के

आवर्त्तन्ते कनिष्ठाद्या ह्यङ्गुल्योऽभ्यन्तरेण तु ।
यत्तु क्रमेण करणं तद् व्यावर्तितमुच्यते ॥२१८॥
उद्वर्त्यन्ते कनिष्ठाद्या बाह्यतः क्रमशो यदा ।
अङ्गुल्यः करणं विप्रास्तदुक्तं परिवर्तितम् ॥२१९॥

## अभिनवभारती

क्षेत्रपर्यन्तप्राप्त्या। अतो वैपरीत्येन कनिष्ठाद्यावर्तत बहिर्मुखत्वं वक्षःक्षेत्रात्तु बहिर्निर्गमन इति तलसंमुखत्वमेवाभ्यन्तरत्वम्। एतद्विपर्यासेन बाह्यता ॥२११।२१८॥

ननु किमेतैरावेष्टिताद्यैरित्याशङ्क्य एतेषां साधनतमत्वं दर्शयति-नृत्तेऽभिनययोगे चेति। नृत्ते नाट्ये च करणानि प्रकर्षेण योजयेत्। केन हेतुनेत्याह पाणिभिरिति, यतो वर्तना जाता जन्यजनकाश्च पूर्वपश्चाद्भावित्वेन। पाणयो नृत्तनाट्यहस्ताः। कथं प्रयोजयेदित्याह मुखभ्रूनेत्रयुक्तानीति। यतो हि वर्तना धावन्ति तत एव मुखादीनीति तात्पर्यम्। नेत्रभ्रूमुखरागाः यैर्व्यञ्जिता इति त्वियमभिनयेषु पूरणार्था प्रक्रिया। इयं तु वर्तनास्वित्यपौनरुक्त्यम् ॥२१९॥

## बालक्रीडा

(मूल) जब कनिष्ठादि अंगुलियाँ क्रमशः भीतर की तरफ आवर्तित की जाँय तब उसे आवर्तित करण कहते हैं।२१८।

(मूल) जब कनिष्ठादि अंगुलियां क्रमशः बाहर की तरफ परिवर्तित कर दी जांय तब हे विप्रो ! उन्हें परिवर्तित कहें।२१९।

विरुद्ध दिशा में कनिष्ठादि का आवर्त्तन होता है अतः बहिर्मुखत्व माने वक्षः क्षेत्र से बहिर्गमन और अभ्यन्तरत्व माने तलसम्मुखत्व ही है। इसके विपर्यास से बाह्यता होती है।२१०-२१८।

प्रश्न—इन आवेष्टितादि से क्या लाभ है ऐसी आशंका करके इसकी अतीव उपयोगिता को दिखाते हैं कि नृत्त एवं अभिनयों में करणों का प्रयोग प्रकर्ष यानी अधिक मात्रा में करना चाहिए। कैसे करना चाहिए इसको कहते हैं पाणिभिः माने हाथों से। क्योंकि उनसे वर्त्तना पैदा हुई है। प्रश्न—उनसे वर्त्तना कैसे पैदा हुई। उत्तर। जन्य और जनक हैं पूर्व और पश्चाद् भाव से। अर्थात् जनक पूर्व में रहता है जन्य पश्चात् रहता है। नृत्त एवं नाटय के उपयोगी हस्त पाणि हैं। उनका प्रयोग कैसे करें। इसको कहते हैं कि मुख नेत्र भ्रुकुटि से युक्त प्रयोग करे। जिधर वर्त्तना दौड़ती हैं उधर ही मुखादि भी यह तात्पर्य है। प्रश्न—आप कहते हैं कि वर्त्तनाओं को मुख भ्रू एवं नेत्रों से युक्त करे। किन्तु देखा यह जाता है नेत्र भ्रू एवं मुख का राग उन वर्त्तनाओं से व्यक्त होता है। उत्तर। यह तो अभिनयों की पूर्त्ति के लिए प्रक्रिया है। अर्थात् यह वर्त्तनाओं में होती है अतः पुनरुक्ति नहीं है।२१९।

नृत्तेऽभिनययोगे वा पाणिभिर्वर्तनाश्रये।
मुखभ्रूनेत्रयुक्तानि करणानि प्रयोजयेत् ॥२२०॥
तिर्यक्तथोर्ध्वसंस्थो ह्यधोमुखश्चाञ्चितोऽपविद्धस्तु।
मण्डलगतिस्तथा स्वस्तिकश्च पृष्ठानुसारी च ॥२२१॥
उद्वेष्टितः प्रसारित इत्येते वै स्मृताः प्रकारास्तु।
बाह्वोरिति करणगता विज्ञेया नित्यं नृत्तप्रयोक्तृभिः ॥२२२॥

## अभिनवभारती

बाहुलग्नत्वादङ्गुलिक्रियायास्तद्भेदानाह तिर्यक्तथोर्ध्वसंस्थ इत्यादि। तिर्यगिति पार्श्वगत्या, ऊर्ध्वसंस्थः शिरसोऽप्युपरि गच्छन्, अधोमुखो भुवमाश्लिष्यन्, अञ्चितो वक्षोदेशान्निष्क्रम्य शिरःक्षेत्रमेव प्रत्यागतः, अपविद्धो मण्डलगतेः सर्वतो भ्रमन्। पृष्ठं स्वकायस्यानुसरतीति पृष्ठानुसारी ॥२२०॥ उद्वेष्टितो मणिबन्धनवर्तनया निष्क्रामणम् प्रसारितस्य तु स्पष्टमेवाग्रमनुधावन्। एतेषु करणेषु चतुर्षु द्रुतमध्यविलम्बितादिवैचित्र्येण बाहुपर्यायेण च समस्तानि योजनया यदा नियुज्यन्ते तदा पातवर्तनादिशतसहस्राण्य-त्रैवान्तर्भूतानीति यदेके चत्वारिंशतमन्ये शतमाहुस्तन्मिथ्यैव। तदाह करणगता विशेषा अवश्यं ज्ञातव्या इति। नित्यमेतद्व्यतिरिक्तप्रयोजनाभावात् ॥२२०।२२२॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) नृत्त और अभिनय से युक्त नाट्य में इन करणों का प्रयोग पूर्व में बतलाये हुए नृत्तहस्त एवं नाट्य हस्तों के सञ्चालन के आधार पर मुख भ्रू एवं नेत्र से मिला कर करणों को करना चाहिए।२२०।

(मूल) कभी तिर्यक्, कभी ऊर्ध्वमुख या ऊर्ध्वसंस्थ कभी अधोमुख या अधः स्थित कभी अञ्चित कभी अपविद्ध कभी मण्डलाकार गति से युक्त कभी स्वस्तिक कभी पृष्ठ के अनुसार किया जाने वाला कभी उद्वेष्टित और कभी प्रसारण क्रिया से सम्पन्न हाथ होता है अतः करणों के विषय में हाथों के ये प्रकार बतलाये गये हैं इनको नर्तक लोग नियम से समझें।२२१।२२२।

अंगुलियाँ बाहु से संलग्न हैं अतः उनकी क्रियाएँ भी बाहु से संलग्न है अतः उनकी क्रियाओं के भेदों को कहते हैं तिर्यक् इति। तिरछा कहने का आशय है पार्श्व में उसकी गति है। ऊर्ध्व शिर के ऊपर जाता है। अधोमुख भूमि को छूता है। अञ्चित वक्षः स्थल से निकलकर शिरः प्रदेश में ही वापस आजाता है। अपविद्ध मण्डल गति से चारों तरफ भ्रमण करता है। अपने शरीर के पृष्ठभाग का अनुसरण करता है अतः पृष्ठानुसारी है। उद्वेष्टित वह होता है जो मणिबन्धन सम्बन्धी वर्त्तना से निष्क्रामण एवं प्रसारित के अग्रभाग का स्पष्ट अनुधावन करता है। इन चार प्रकार के करणों में द्रुत मध्य एवं विलम्बितादि वैचित्र्य से और बाहुओं के पर्याय से उक्त समस्त करणों का जब किसी एक योजना से नियोजन करते हैं तब इसी योजना में सैकड़ों एवं सहस्रों बर्तनाएँ अन्तर्भूत हो जाती

हस्तानां करणविधिर्मया समासेन निगदितो विप्राः !
अत ऊर्ध्वं व्याख्यास्ये हृदयोदरपार्श्वकर्माणि ॥२२३॥
आभुग्नमथ निर्भुग्नं तथा चैव प्रकम्पितम् ।
उद्वाहितं समं चैव उरः पञ्चविधं स्मृतम् ॥२२४॥
निम्नमुन्नतपृष्ठं च व्याभुग्नांसं श्लथं क्वचित् ।
आभुग्नं तदुरो ज्ञेयं कर्म चास्य निबोधत ॥२२५॥
संभ्रमविषादमूर्च्छाशोकभयव्याधिहृदयशल्येषु ।
कार्यं शीतस्पर्शे वर्षे लज्जान्वितेऽर्थवशात् ॥२२६॥

## अभिनवभारती

अथोरसः कर्माण्याह आभुग्नमित्यादि ॥२२३॥ निम्नमिति ससङ्कोचम् । क्वचिदिति मध्ये मध्ये, श्लथं शिथिलम् । निरवष्टम्भं कृत्वा व्याभुग्नावधः पतन्ताविवांसौ ॥२२४॥ यत्र शीतेनापि विना शीतस्पर्शे । एवमेव मार्गे भ्रमणमिति वर्ष इत्युक्तम् ॥२२५॥ सम्यगुत्थितं कृत्वा निष्क्रान्तौ शुद्धौ भुग्नावंसौ यत्र ॥२२६॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) हे विप्रो ? मैंने संक्षेप से हाथों की करण विधि को आप लोगों से कहा । अब इसके बाद हृदय (उर स्थलः) उदर एवं पार्श्व के कर्मों का व्याख्यान करूँगा आप लोग सावधान होकर सुनें ।२२३।

(मूल) इनमें आभुग्न निर्भुग्न प्रकम्पित उद्वाहित एवं सम यह पांच प्रकार का उर हृदय माना गया है ।२२४।

(मूल) जो सामने में निम्न, पृष्ठ की तरफ उन्नत एवं अंस में व्याभुग्न झुका हुआ और शिथिल हो उसे आभुग्न उर जानें । अब इसके कर्म को कहता हूँ आपलोग समझें ।२२५।

(मूल) सम्भ्रम, विषाद, मूर्च्छा, शोक, भय, व्याधि, हृदय शूल, शीत, वर्षा, एवं लज्जान्वित प्रसंग में अपने अपने प्रयोजन के अनुसार इस उर का प्रयोग करना चाहिए ।२२६।

है अतः कोई इनको जो ४० कहते हैं अन्य इनको सैकड़ों कहते हैं वह सब मिथ्या है । इसी को बतलाते हैं कि करणों के बारे की विशेषताओं को अवश्य जानना चाहिए यहाँ नित्य कहने का आशय है इनसे अतिरिक्त प्रयोजन कोई नहीं है ।२२०-२२२।

अब उर के कर्मों को कहते हैं—आभुग्न मित्यादि ।२२३। निम्न अर्थात् संकोच के साथ व्याभुग्न माने विना सहारे कन्धे नीचे गिर रहे हैं । कहीं पर यानी बीच २ में । श्लथ माने शिथिल २२४। जहाँ शीत के विना भी शीतस्पर्श । इसी प्रकार मार्ग में भ्रमण इससे वृष्टि का संकेत कहा ।२२५। अच्छी प्रकार से उन्नत करके निष्क्रान्त

स्तब्धं च निम्नपृष्ठं च निर्भुग्नांसं समुन्नतम् ।
उरो निर्भुग्नमेतद्धि कर्म चास्य निबोधत ॥२२७॥
स्तम्भे मानग्रहणे विस्मयदृष्टे च सत्यवचने च ।
अहमिति च दर्पवचने गर्वोत्साहे तु कर्त्तव्यम् ॥२२८॥
दीर्घनिश्वसिते चैव जृम्भणे मोटने तथा ।
बिब्बोके च पुनः स्त्रीणां तद्विज्ञेयं प्रयोक्तृभिः ॥२२९॥
ऊर्ध्वोत्क्षेपैरुरो यत्र निरन्तरकृतैः कृतम् ।
प्रकम्पितं तु विज्ञेयमुरो नाट्यप्रयोतृभिः ॥२३०॥
हसितरुदितादिसंभ्रमभयश्रमव्याधिपीडितार्थेषु ।
नानाभावोपगतं कार्यमुरो नाट्ययोगेषु ॥२३१॥
हसितरुदितेषु कार्यं श्रमे भये श्वासकाशयोश्चैव।
हिक्कादुःखे च तथा नाट्यज्ञैरर्थयोगेन ॥२३२॥

## अभिनवभारती

हिक्का स्पष्टम् ॥२३०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो सामने में स्तब्ध, पृष्ठ भाग में निम्न और अंस देश में निर्भुग्न तथा समुन्नत हो उसे निर्भुग्न उर हृदय समझें ।२२७।

(मूल) स्तम्भ किसी बात के लिए अड़जाने, मान के ग्रहण यानी रूठने, विस्मय से देखने, सत्य बोलनें, मैं हूँ ऐसे दर्प के बोल बोलने एवं गर्व के उद्रेक में इस उर का प्रयोग करना चाहिए ।२२८।

(मूल) इस विषय में कोई ऐसा कहते हैं कि इसका प्रयोग प्रयोक्ता लोगों को स्त्रियों के दीर्घ निःश्वास लेने, जँभाई लेने, अंगों के मोटन एवं विव्वोक के समय में करना चाहिए ।२२९।

(मूल) जहां निरन्तर किये गये ऊर्ध्वक्षेपों से छाती में कम्प होता है उसे नाट्य प्रयोक्ता लोग प्रकम्पित उर समझें ।२३०।

(मूल) हँसने एवं रोने आदि तथा संभ्रम (घबड़ाहट) भय श्रम व्याधियों से पीड़ित के प्रयोजनों में नानाभावों से उपगत उरः स्थल का अभिनयों में योग करना चाहिए ।२३१।

(मूल) हँसने रोने थकने भीत होने तथा श्वास खांसी हिचकी एवं दुःख के समय प्रयोजन के अनुसार नाट्य के जानकार लोग इसका प्रयोग करें ।२३२।

शुद्ध एवं भुग्न है अंस जिसमें ।२२६। हिक्का हिचकी स्पष्ट है ।२३० । कटी त्रिक (रीढ़ की हड्डी)

उद्वाहितमूर्ध्वगतमुरो ज्ञेयं प्रयोगतः ।
दीर्घोच्छ्वसनता लोके जृम्भणादिषु चेष्यते ॥२३३॥
सर्वैः ससौष्ठवैरङ्गैश्चतुरस्रकृतैः कृतम् ।
उरः समं तु विज्ञेयं स्वस्थं सौष्ठवसंयुतम् ॥२३४॥
एतदुक्तं मया सम्यगुरसस्तु विकल्पनम् ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि पार्श्वयोरिह लक्षणम् ॥२३५॥
नतं समुन्नतं चैव प्रसारितविवर्तिते ।
तथापसृतमेवं तु पार्श्वयोः कर्म पञ्चधा ॥२३६॥
कटिर्भवेत्तु व्याभुग्ना पार्श्वमाभुग्नमेव च ।
तथैवापसृतांसं च किञ्चित्पार्श्वं नतं स्मृतम् ॥२३७॥
तस्यैव चापरं पार्श्वं विपरीतं तु युक्तितः ।
कटीपार्श्वभुजांसैश्चाभ्युन्नतैरुन्नतं भवेत् ॥२३८॥
आयामनादुभयतः पार्श्वयोः स्यात् प्रसारितम् ।
परिवर्तात्त्रिकस्यापि विवर्तितमिहेष्यते ॥२३९॥

अभिनवभारती

शिष्टकटीत्रिकस्कन्धकर्माणि

बालक्रीड़ा

(मूल) उपर की तरफ फैलाये हुए उर को प्रयोक्ता लोग उद्वाहित समझें। दीर्घ लम्बे-लम्बे श्वासों के लेने ऊँचे होकर देखने एवं जंभाई लेने आदि में इसका प्रयोग इष्ट हैं। २३३।

(मूल) चतुरश्र किये हुए सभी अंगों के विन्यास से सम नामक उर को जानना चाहिए। यह स्वस्थ और सुन्दर उर का स्वरूप है।२३४।

(मूल) यह मैंने उर के विकल्प भेद आप लोगों को कहे। अब इसके बाद दोनों पार्श्वों के लक्षण कहूँगा।२३५।

(मूल) नत समुन्नत प्रसारित विवर्तित तथा अपसृत इस प्रकार दोनों पार्श्वों के कर्म पाँच तरह के हैं।२३६।

(मूल) जब कटी व्याभुग्न हो पार्श्व आभुग्न हो और अंस कुछ अपसृत हो तब नत पार्श्व माना गया है।२३७।

(मूल) इस नत का ही अपर पार्श्व विपरीत हो यानी आभुग्न नहीं हो और युक्ति के अनुसार कमर पसवाडा बाँह एवं कन्धे ऊपर की तरफ उठे हुए हों वह समुन्नत पार्श्व है।२३८।

(मूल) पार्श्वों का दोनों तरफ से आयामन विस्तार होने से प्रसारित होता है। त्रिक के परिवर्त्तन से विवर्तित यहां इष्ट है।२३९।

एवं कन्धे के कर्मों से अवशिष्ट ये पार्श्वकर्म है यानी कटी वगैरह के कर्म जिनमें नहीं कहे।

विवर्तितापनयनाद् भवेदपसृतं पुनः ।
पार्श्वलक्षणमित्युक्तं विनियोगं निबोधत ।।३४०।।
उपसर्पे नतं कार्यमुन्नतं चापसर्पणे ।
प्रसारितं प्रहर्षादौ परिवर्त्ते विवर्तितम् ।।२४१।।
विनिवृत्ते त्वपसृतं पार्श्वमर्थवशाद्भवेत् ।
एतानि पार्श्वकर्माणि जठरस्य निबोधत ।।२४२।।
क्षामं खल्वं च पूर्णं च संप्रोक्तमुदरं त्रिधा ।
तनु क्षामं नतं खल्वं पूर्णमाध्मातमुच्यते ।।२४३।।
क्षामं हास्येऽथ रुदिते निःश्वासे जृम्भणे भवेत् ।
व्याधिते तपसि श्रान्ते क्षुधार्ते खल्वमिष्यते ।।२४४।।
पूर्णमुच्छ्वसिते स्थूले व्याधितात्यशनादिषु ।
इत्येतदुदरं प्रोक्तं कट्याः कर्म निबोधत ।।२४५।।
अन्ये तु क्षामं खल्लं समं पूर्णमुदरं स्याच्चतुर्विधम् ।
छिन्ना चैव निवृत्ता च रेचिता कम्पिता तथा ।
उद्वाहिता चैव कटी नाट्ये नृत्ते च पञ्चधा ।।२४६।।

### अभिनवभारती

पार्श्वकर्माणीति ।।२४०।।

### बालक्रीड़ा

(मूल) विवर्त्तन के अपनयन से तो अपसृत होता है इस प्रकार पार्श्व के लक्षण कहे। अब इनके विनियोग को समझिये ।२४०।

(मूल) उपसर्पण के समय नत, अपसर्पण में समुन्नत, प्रहर्ष आदि में प्रसारित, परिवर्त्तन में विवर्तित और विनिवर्त्तन में अपसृत पार्श्व प्रयोजन के अनुसार होते हैं। ये पार्श्व के कर्म हैं। अब जठर के कर्मों को समझें ।२४१।२४२।

(मूल) क्षाम खल्व एवं पूर्ण ये तीन प्रकार के उदर कहे हैं। तनु क्षीण उदर क्षाम होता है नत झुका हुआ उदर खल्ल या खल्व होता है आध्मात फूला हुआ उदर पूर्ण होता है ।२४३।

(मूल) हँसने रोने निःश्वास और जँभाई लेने में क्षाम उदर का प्रयोग होता है व्याधि, तपस्या, थकावट एवं भूख की व्याकुलता में खल्व या खल्ल इष्ट हैं ।२४४।

(मूल) उच्छ्वास लेने फूलने व्याधि के प्रकोप एवं अत्यशन में पूर्ण का अभिनय करना चाहिए। इस प्रकार उदर को कह दिया है अब कटी को समझें ।२४५।

(मूल) एक दूसरे लोग तो क्षाम खल्ल सम एवं पूर्ण ये चार प्रकार के उदर को कहते हैं।

हैं ऐसे पार्श्वकर्म हैं ।२४०।

कटी मध्यस्य वलनाच् छिन्ना संपरिकीर्तिता ।
पराङ्मुखस्याभिमुखी निवृत्ता स्यान्निवर्त्तिता ॥२४७॥
सर्वतो भ्रमणाच्चापि विज्ञेया रेचिता कटी ।
तिर्यग्गतागता क्षिप्ता कटी ज्ञेया प्रकम्पिता ॥२४८॥
नितम्बपार्श्वोद्वहनात् शनैरुद्वाहिता कटी ।
कटीकर्म मया प्रोक्तं विनियोगं निबोधत ॥२४९॥
छिन्ना व्यायामसंभ्रान्तव्यावृत्तप्रेक्षणादिषु ।
निवृत्ता वर्तने चैव रेचिता भ्रमणादिषु ॥२५०॥
कुब्जवामननीचानां गतौ कार्या प्रकम्पिता ।
स्थूलेषूद्वाहिता योज्या स्त्रीणां लीलागतेषु च ॥२५१॥
कम्पनं वलनं चैव स्तम्भनोद्वर्तने तथा ।
निवर्तनं च पञ्चैतान्यूरुकर्माणि कारयेत् ॥२५२॥
नमनोन्नमनात्पार्ष्णेर्मुहुः स्यादूरुकम्पनम् ।
गच्छेदभ्यन्तरं जानु यत्र तद्वलनं स्मृतम् ॥२५३॥



हैं। छिन्ना निवृत्ता रेचिता कम्पिता और उद्वाहिता ये पांच प्रकार की कटियां नाट्य एवं नृत्त में होती हैं। जिनमें मध्य के वलन से छिन्ना कटी कही जाती है।२४६।

(मूल) पराङ मुख पुरुष की अभिमुखी कटी जो निर्वतित है वह निवृत्ता होती है। चारों तरफ भ्रमण करने से रेचिता कटी को समझना चाहिए।२४७।

(मूल) जल्दी-जल्दी तिरछी आने वाली कटी को प्रकम्पिता जानना चाहिए। शनैःशनैः नितम्ब चूतड और पार्श्व के उद्वहन संचलन से कटी को उद्वाहिता समझना चाहिए।२४८।

(मूल) पुनः इस निरूपण के बाद इनके विनियोग एवं प्रयोजन को कहूँगा। व्यायाम में तथा संभ्रान्त एवं व्यावृत्त के प्रेक्षण वगैरह में छिन्ना कटी का विनियोग होता है।२४९।

(मूल) वर्तन में निवृत्ता, भ्रमण आदि में रेचिता, कुब्ज वामन और नीचों की गति में प्रकम्पिता कटी को करना चाहिए।२५०।

(मूल) स्थूल व्यक्तियों के प्रयोग में और स्त्रियों के लीला पूर्वक गमन में उद्वाहिता कटी की योजना करनी चाहिए। कम्पन, वलन स्तम्भन उद्वर्त्तन और विवर्त्तन इन पांच प्रकार के उसके कर्मों को अभिनय स्थल पर नर्तक पति करवावें।२५१।२५२।

(मूल) पार्ष्णि एडी के बार-बार नमन एवं उन्नमन से ऊरु का कम्पन होता है। जहाँ जानु भीतर की तरफ जावे उसको वलन मानते हैं।२५३।

स्तम्भनं चापि विज्ञेयमपविद्धक्रियात्मकम् ।
वलिताविद्धकरणादूर्वोरुद्वर्तनं स्मृतम् ॥२५४॥
पार्ष्णिरभ्यन्तरं गच्छेद्यत्र तत्तु निवर्तनम् ।
गतिष्वधमपात्राणां भये चापि हि कम्पनम् ॥२५५॥
वलनं चैव कर्त्तव्यं स्त्रीणां स्वैरपरिक्रमे ।
साध्वसे च विषादे च स्तम्भनं तु प्रयोजयेत् ॥२५६॥
व्यायामे ताण्डवे चैव कार्यमुद्वर्तनं बुधैः ।
निवर्तनं तु कर्तव्यं संभ्रमादिपरिभ्रमे ॥२५७॥
यथादर्शनमन्यच्च लोकाद् ग्राह्यं प्रयोक्तृभिः ।
इत्यूर्वोर्लक्षणं प्रोक्तं जङ्घायास्तु निबोधत ॥२५८॥
आवर्तितं नतं क्षिप्तमुद्वाहितमथापि च ।
परिवृत्तं तथा चैव जङ्घाकर्माणि पञ्चधा ॥२५९॥
वामो दक्षिणपार्श्वेन दक्षिणश्चापि वामतः ।
पादो यत्र व्रजेद्विप्राः! तदावर्त्तितमुच्यते ॥२६०॥

अभिनवभारती

गतेषु तदुक्तमपविद्धक्रियात्मकमिति निष्क्रियत्वमिति यावत् ॥२५४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अपविद्ध क्रिया को स्तम्भन मानो । ऊरुओं में वलित और आविद्ध के करने से उद्वर्तन कहलाता है ।२५४।

(मूल) जहाँ पर तो एडी भीतर की तरफ जाय वह निवर्तन कहलाता है । अधम पात्रों की गति एवं भय में कम्पन का प्रयोग होंना चाहिए ।२५५।

(मूल) स्त्रियों के स्वैर परिक्रम ऐच्छिक विहार में वलन का प्रयोग करना चाहिए । साध्वस और विषाद में स्तम्भन का प्रयोग करना चाहिए ।२५६।

(मूल) व्यायाम और ताण्डव में बुधों को उद्वर्तन करना चाहिए । संभ्रम आदि से होने वाले परिक्रमण में निवर्त्तन को करना चाहिए ।२५७।

(मूल) इस कहे हुए प्रकार के सिवाय अन्य प्रकारों को लोक व्यवहार के देखने के अनुसार लोक से प्रयोक्ता लोगों को ग्रहण करना चाहिए । इस प्रकार ऊरुओं के लक्षण को मैंने कहा । अब जङ्घाओं के कर्मों को कहता हूँ आप लोग समझें ।२५८। आवर्तित नत क्षिप्त उद्वाहित और परिवृत्त ये पांच प्रकार के जङ्घा के कर्म हैं ।२५९।

(मूल) हे विप्रो ! जहां वायाँ पैर दाहिने पसवाडे से और दाहिना पैर वायें पसवाडे से जाता है वहां वह आवर्तित जंघा कर्म कहलाता है ।२६०।

यह अपविद्ध क्रियात्मकत्व यानी निष्क्रियत्व जो कहा है वह गतियों के विषय में कहा ।२५४।

जङ्घास्वस्तिकयोगेन क्रमादावर्तितं नयेत् ।
जानुनः कुञ्चनाच्चैव नतं ज्ञेयं प्रयोक्तृभिः ।
विक्षेपाच्चैव जङ्घायाः क्षिप्तमित्यभिधीयते ॥२६१॥
नतं स्याज्जानुनमनात् क्षिप्तं विक्षेपणाद् बहिः ।
उद्वाहितं च विज्ञेयमूर्ध्वमुद्वाहनादपि ।
प्रतीपनयनं यत्तु परिवृत्तं तदुच्यते ॥२६२॥
आवर्तितं प्रयोक्तव्यं विदूषकपरिक्रमे ।
नतं चापि हि कर्तव्यं स्थानासनगतादिषु ॥२६३॥
क्षिप्तं व्यायामयोगेषु ताण्डवे च प्रयुज्यते ।
तथा चोद्वाहितं कुर्यादाविद्धगमनादिषु ॥२६४॥
ताण्डवेषु प्रयोक्तव्यं परिवृत्तं प्रयोक्तृभिः ।
इत्येतज्जङ्घयोः कर्म पादयोस्तु निबोधत ॥२६५॥

## अभिनवभारती

बहिः पार्ष्णिक्षेपाच्च पतनमाविद्धमूरोः वर्तनं । करण इति क्रियायां सत्यामित्यनेन पुनः पुनः पार्ष्ण्योः पतनम् । पादतलाग्रात्तु स्थानं च कर्तव्यमिति दर्शयति । ऊर्ध्वकृतस्य

## बालक्रीड़ा

(मूल) जंघा को स्वस्तिक के योग से क्रमशः आवर्तित होना चाहिए ।

(मूल) जानु के कुञ्चन सिकोडने से प्रयोक्ता लोग नत को समझे । जंघा के विक्षेप से क्षिप्त कहलाता है ।२६१।

(मूल) जानु के नमन से नत एवं उसको बाहिर की तरफ विक्षपण से क्षिप्त और ऊपर की तरफ उद्वाहन करने से उद्वाहित को समझना चाहिए ।

(मूल) जानु के प्रतीप नयन से किये हुए कर्म को परिवृत्त कहते हैं । ।२६२। विदूषक के परिक्रम परिक्रमण में आवर्तित का प्रयोग करना चाहिए ।

(मूल) उठने बैठने एवं चलने में नत को करना चाहिए । ।२६३। और क्षिप्त का प्रयोग व्यायाम एवं ताण्डव में करना चाहिए ।

(मूल) आविद्ध गमन (रुक-रुक कर चलने) में उद्वाहित को करना चाहिए । ।२६४। प्रयोक्ता लोगों को ताण्डव आदि नृत्यों में परिवृत्त का प्रयोग करना चाहिए ।

बहिरिति । पार्ष्णि के विक्षेप से बाहर पतन । आविद्ध माने ऊरू की वर्त्तना सञ्चालन । करणे माने क्रिया के होने पर । इससे पुनः पुनः पार्ष्णिका पतन और पादतलाग्र से स्थिति करना चाहिए को दिखाते हैं । पैर को ऊपर उठाकर जमीन को पीटने से उद्घट्टित होता है ।२६५।

उद्घट्टितः समश्चैव तथाग्रतलसञ्चरः ।
अञ्चितः कुञ्चितश्चैव पादः पञ्चविधः स्मृतः ॥२६६॥
स्थित्वा पादतलाग्रेण पार्ष्णिर्भूमौ निपात्यते ।
यस्य पादस्य करणे भवेदुद्घट्टितस्तु सः ॥२६७॥
अयमुद्वेष्टितकरणे त्वनुकरणार्थं प्रयोगमासाद्य ।
द्रुतमध्यमप्रचारः सकृदसकृदा प्रयोक्तव्यः ॥२६८॥
स्वभावरचिते भूमौ समस्थाने च यो भवेत् ।
समः पादः स विज्ञेयः स्वभावाभिनयाश्रयः ॥२६९॥
स्थिरस्वभावाभिनये नानाकरणसंश्रये ।
चलितश्च पुनः कार्यो विधिज्ञैः पादरेचिते ॥२७०॥

## अभिनवभारती

घट्टनादुद्घट्टितः। उद्वेष्टितरूपं यत्करणमुद्वेष्टयन्ते यदङ्गुल्य इत्यादि तदेव बाहुकर्मभेदाद्बहुधा। तत्रास्य प्रयोग इति वर्तनाश्रयो विनियोगः। केचित्तु प्रयोगमासाद्यानुकरणार्थमप्यस्य प्रयोग इत्यूचुः यथा विक्रमोर्वश्यादौ पुरूरवःप्रभृतेः। एतेन नाट्यविषयो विनियोग उक्तः। अग्रेण तलेन च सञ्चरत इति ॥२६६॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार जङ्घाओं के कर्म मैंने बतलाये। अब पैरों के विषय में समझें ।२६५। उद्घट्टित सम अग्रतल सञ्चर अञ्चित और कुञ्चित इस तरह पांच प्रकार का पैर माना गया है ।२६६।

(मूल) जिस पैर के करण में पैर के तल के अग्रभाग से खड़े होकर एडी को भूमि में गिराया जाता है वह उद्घट्टित होता है ।२६७।

(मूल) उद्वेष्टित करणों में अनुकरण करने के लिए किये गये प्रयोग के आधार पर एक बार या बार बार द्रुत या मध्यम गति से इसका प्रयोग करना चाहिए ।२६८।

(मूल) जो स्वभाव से किया गया हो और जिसका स्थान भूमि में समान हो उसको समपाद जानना चाहिए। इसका अभिनय स्वभाव के आश्रय से होता है ।२६९।

(मूल) नाना करणों के सहारे किये जाने वाले स्वाभाविक अभिनय में स्थिर और पादरेचित के अभिनय में चलित को विधि के जानकार लोग करें ।२७०।

अंगुलियों को जब उद्वेष्टित करते हैं इत्यादि जो उद्वेष्टित रूप करण है वही बाहु के कर्मों के भेद से बहुत प्रकार का है। उसमें इसका प्रयोग इसका आशय है वर्त्तना के सहारे किया जाने वाला विनियोग। कोई तो प्रयोगमासाद्य के माने हैं अनुकरण के लिए भी इसका प्रयोग होता है ऐसा कहते हैं। जैसे विक्रमोर्वशी में पुरूरवा वगैरह का प्रयोग। इस प्रक्रिया से नाटच के बारे में विनियोग कह दिया अग्रतल से सञ्चरण करते हैं ।२६६। तुद प्ररेणे धातु से बने हुए तोदन

समस्यैव यदा पार्ष्णिः पादस्याभ्यन्तरे भवेत् ।
बहिः पार्श्वस्थितोऽङ्गुष्ठस्त्र्यश्रपादस्तु स स्मृतः ॥२७१॥
त्यक्त्वा (कृत्वा ?) समपदं स्थानमश्वक्रान्ते तथैव च ।
स्याद्विक्लवादिष्वर्थेषु त्र्यश्रः पादो यथाविधि ॥२७२॥
अस्यैव समपादस्य पार्ष्णिरभ्यन्तरे भवेत् ।
त्र्यश्रपादः स विज्ञेयः स्थानकादिषु संश्रयः ॥२७३॥
उत्क्षिप्ता तु भवेत्पार्ष्णिः प्रसृतोङ्गुष्ठकस्तथा ।
अङ्गुल्यश्चाञ्चिताः सर्वाः पादोऽग्रतलसञ्चरः ॥२७४॥
तोदननिकुट्टने स्थितनिशुम्भने भूमिताडने भ्रमणे ।
विक्षेपविविधरेचकपार्ष्णिकृतागमनमेतेन ॥२७५॥

## अभिनवभारती

तथा तोदनं प्रेरणम्, निकुट्टनं तदवग्रहणम्, स्थितं स्थानकादि, शुम्भनं पीडनं, ताडनं हननम्, भ्रमणं मनसः, विक्षेपो भूतस्यापसारणम्। विविधरेचकः करपादरेचकः ।२७५।

## बालक्रीड़ा

(मूल) जब समपाद की एडी भीतर की ओर हो तथा पार्श्व स्थित अंगुष्ठ बहिस्कृत हो तो वह त्र्यस्र पाद माना गया है ।२७१।

(मूल) अश्वक्रान्त में घोड़े की चाल चलने में समपाद को छोड़कर बाकी के विक्लवादि अर्थों में विधि के अनुसार त्र्यश्र पाद को करना चाहिए ।२७२।

(मूल) इसी समपाद की एडी यदि भीतर की ओर हो तो उसे त्र्यश्र पाद समझें। वैष्णव स्थानक आदि में इसको संश्रय मिलता है ।२७३।

(मूल) अग्रतल सञ्चर पाद में पार्ष्णि उत्क्षिप्त अंगुष्ठ प्रसृत तथा सभी अंगुलियाँ अञ्चित होती हैं ।२७४।

(मूल) तोदन (प्ररेणा) निकुट्टन, स्थित, निशुम्भन (झुकाना) ताडन, भ्रमण, विक्षेप विविध रेचक एवं एड़ी के द्वारा आगमन को इस अग्रतल संचर पाद से करना होता है ।२७५।

का अर्थ प्रेरणा, निकुट्टन उस प्रेरणा का अवग्रहण रोकना। स्थित माने स्थानक। निशुम्भन झुकाना (प्रागप्राप्तनिशुम्भ शाम्भवधनुः) पीडन। ताडन माने हनन। भ्रमण मनकी भ्रान्ति ।२७४। विक्षेप माने भूत को भगा देना। विविध रेचक माने हाथ पैर एवं कटीं के रेचक ।२७५।

पार्ष्णिर्यस्याश्चिता भूमौ पादमग्रतलं तथा ।
अङ्गुल्यश्चाञ्चिताः सर्वाः स पादस्त्वञ्चितः स्मृतः ॥२७६॥
पादाग्रतलसञ्चारे वर्तितोद्वर्तिते तथा ।
एष पादाहते कार्यो नानाभ्रमरकेषु च ॥२७७॥
उत्क्षिप्ता यस्य पर्ष्णिः स्यादङ्गुल्यः कुञ्चितास्तथा ।
तथा कुञ्चितमध्यश्च स पादः कुञ्चितः स्मृतः ॥२७८॥
उदात्तगमने चैव वर्तितोद्वर्तिते तथा ।
उत्क्षिप्ता तु भवेत्पार्ष्णिरङ्गुष्ठाग्रेण संस्थितः ॥२७९॥
वामश्चैव स्वभावस्थः सूचीपादः प्रकीर्तितः ।
नृत्ते नूपुरकरणे प्रयोगस्तस्य कीर्त्यते ॥२८०॥

## अभिनवभारती

अञ्चिता इति प्रसृताः अञ्चितमुद्वर्तितं विदूषकादिगतौ ।२७६। भ्रमरी चारी, येषु प्रयोगेषु ते भ्रमरकाः ।२७७। सूचीं षष्ठं पादमन्ये पठन्ति । नूपुरस्य पादभूषणस्य करणे बन्धने । कट्यूरुजङ्घापादकर्माण्येव परव्यामिश्रीभूततावैचित्र्येण समुदिततया प्रयुज्यमानानि चारीत्युच्यन्ते । तत्समुदायस्य मण्डलभेदेन गतिर्निष्पद्यत इति कट्यादिपादान्तकर्मणैव चार्य उक्ताः । अत एव तासां विनियोगः पृथङ् नोक्तः ॥२८०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिस पैर की एड़ी भूमि पर रखी हुई हो तल आगे की ओर हो और सभी अंगुलियाँ अञ्चित फैली हुई जहाँ हो वह पैर अञ्चित कहलाता है ।२७६।

(मूल) पैरों के अग्रभाग से खड़े होकर संचार में वर्तित और उद्वर्तित को । पाद के आघात तथा नाना प्रकार के भ्रमरकों में इस अञ्चित पैर को करना चाहिए ।२७७।

(मूल) जिस पैर की एडी उठी हुई हो अंगुलियाँ कुञ्चित हों तथा मध्यभाग तलवा आकुञ्चित हो वह पैर कुञ्चित होता है ।२७८।

(मूल) उदात्तगमन में वर्तित और उद्वर्तित तथा अतिक्रान्त क्रमण में इस पैर का प्रयोग करो ।२७९।

(मूल) दाहिने पैर की एडी उठी हुई हो अंगुष्ठ के अग्रभाग से खड़ा रहना हो और बायाँ पैर अपने स्वभाव में स्थित हो वह पैर सूचीपाद कहलाता है ।२८०।

अञ्चित माने प्रसृत फैली हुई । अञ्चित एवं उद्वर्तित विदूषक की गति में होते हैं ।२७६। जिन प्रयोगों में भ्रमण चारी होती है वे प्रयोग भ्रमरक कहलाते हैं २७७। कोई लोग सूची को षष्ठ पाद के रूप में पढ़ते हैं । पैर के भूषण नूपुर के करण माने बन्धन में । कटि ऊरु पाद एवं जंघा के कर्म ही दूसरे से मिश्रित होजाने रूप वैचित्र्य से समुदितप्रयुज्यमान हुए चारी कहलाते हैं । कटि आदि समुदाय की गतियां मण्डल भेद से निष्पन्न होती है इसलिए कटि

अतिक्रान्तक्रमे चैव पादमेतं प्रयोजयेत् ।
पादजङ्घोरुकरणं समं कार्यं प्रयोक्तृभिः ॥२८१॥

पादस्य करणं सर्वं जङ्घोरुकृतमिष्यते ।
यथा पादः प्रवर्त्तेत तथैवोरुः प्रवर्त्तते ॥२८२॥

अनयोः समानकरणात् पादचारी प्रयोजयेत् ।
इत्येतदङ्गजं प्रोक्तं लक्षणं कर्म चैव हि ॥२८३॥

## अभिनवभारती

समनन्तरं त्वध्यायत्रयं तद्वैचित्र्योदाहरणप्रदर्शनार्थमित्येतत्सर्वं मनसि कृत्वाह पादजङ्घोरुकरणमित्यादि । सममिति सह ॥२८१॥ अत्र हेतुः पादस्येति नाभि-जङ्घोरुकरणमित्यादिकर्मभ्योऽन्यत् पादकर्मेत्यर्थः ।

एतदेव स्फुटयति यथा पाद इति ॥२८२॥ अनयोरिति मध्ये जङ्घापि स्वीकृता । अत्रैवं सर्वमाङ्गिकमियतैवोक्तमिति दर्शयति इत्येतदिति ॥२८३॥ अनन्तरवक्तव्य-मासूत्रयति ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) नृत्त के समय नूपुरनामक करण में इसका प्रयोग कहा गया है ।२८१।

(मल) पाद के करण के अवसर पर पाद जंघा एवं ऊरु के करणों का साथ २ प्रयोग अभिनेता गण को करना चाहिए। ऐसा सब प्रयोग जंघोरुकृत नाम से इष्ट है ।२८२।

(मूल) जैसे पाद प्रवृत्त होता है उसी तरह ऊरु प्रवृत्त होता है । इस तरह इन दोनों के समान करण से पादचारी का प्रयोग करना चाहिए ।२८३।

आदि पादपर्यन्त के कर्म के रूप में ही चारियों को कहा । इसी लिए उनके विनियोग को पृथक् २ नहीं कहा ।२८०। इसके बाद के तीन अध्याय तो कटि आदि के विचित्र उदाहरणों को दिखाने के लिए इन सब को मन में रखकर कहते हैं कि पाद जंघा एवं ऊरु के करण इत्यादि । सम माने साथ ।२८१। इसमें हेतु है पादस्य यह । नाभि जंघा एवं ऊरुके करण इत्यादि रूप में बतलाये हुए कर्मों से अन्य पाद कर्म है यह इसका अर्थ है ।

इसी को स्पष्ट करते हैं जैसे पाद इति ।२८२। अनयो: इससे पैरों के मध्य की जंघा को भी स्वीकृत कर लिया । यहां इस तरह सब आंगिक अभिनयों को इतने प्रकार से कह दिया इसको दिखाते हैं इति एतद इति ।२८३।

अतः परं प्रवक्ष्यामि चारीव्यायामलक्षणम् ॥२८४॥

इति भरतीये नाट्यशास्त्रे अंगाभिनयो नाम नवमोऽध्यायः ।

## अभिनवभारती

अतः परमिति । चारीव्यायामा लक्ष्यन्ते उदाहरणतया येनेति शिवम् ॥२८४॥

शिशिरतरकिरणकलिकालङ्कारविभक्तिभक्तभङ्गुरतापः ।
अभिनवगुप्तो नवमाध्याये सन्देहतापमपनुदतति स्म ॥

इति श्रीमहामाहेश्वराभिनवगुप्ताचार्यविरचितायां नाट्यवेद
विवृतावभिनवभारत्यां आङ्गिकाध्यायो नवमः ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार ये अंग सम्बन्धी लक्षण और कर्मों को मैंने बतलाया । अब इसके बाद चारी और व्यायाम के लक्षण और कर्मों को कहूँगा ।२८४।

शिशिरतर किरण शीतगु चन्द्र की कलारूप अलंकार की विभक्ति रचना से भक्त आमर्दित हो गया ह भंगुर ताप जिसका ऐसा अभिनव गुप्त आचार्य पढ़ने एवं पढ़ाने वालों के नवम अध्याय के बारे के सन्देह रूप ताप का अपनोदन करता है ।

इस प्रकार श्रीमहामाहेश्वर अभिनव गुप्त आचार्य की बनाई हुई नाटचवेद की
विवृति अभिनवभारती में आङ्गिक नवम अध्याय समाप्त हुआ ।

अब इसके बाद के वक्तव्य का सूत्ररूप से निर्देश करते हैं । अतः परम् । इसके अनन्तर चारी रूप व्यायामों का उदाहरण दिखाते हुए निरूपण जिससे करेंगे उस अध्याय को लिखते हैं । इति शिवम् यह अध्याय की समाप्ति का सूचक है ।२८४।

इति नाट्यशास्त्र के नवम अध्याय की मधुसूदनशास्त्री की कृति
बालक्रीड़ा हिन्दी टीका समाप्त हुई ।

———

## अथ दशमोऽध्यायः

एवं पादस्य जङ्घाया ऊर्वोः कट्यास्तथैव च ।
समानकरणे चेष्टा सा चारीत्यभिधीयते ॥ १ ॥

### अभिनवभारती

निश्चलस्थितिमद्व्योमभूचारीसद्गतिप्रदः ।
सर्वदा ध्वनिमात्रात्मा शम्भुर्विजयतात् प्रभुः ॥

चारीव्यायामलक्षणमित्युक्तम् ।१।

### मधुसूदनी

निश्चलेति। तस्माद्वा एतस्मादाकाशः सम्भूतः, आकाशाद्वायुः, वायोरग्निः, अग्नेरापः, अद्भ्यः पृथिवी, इत्युक्तेः आकाशस्य भूमेश्च सम्भूतिशालित्वात् उत्पत्तिमत्त्वात्, यज्जन्यं तत्कृतकमिति नियमेन स्थितिमत्त्वं नास्ति। किन्तु प्रभुत्वात् कर्त्तुमकर्त्तुमन्यथाकर्त्तुं समर्थत्वात् शम्भुना भगवता ते स्थितिमती सम्पादिते। तत्रापि तयोः स्थितिः निश्चला आप्रलयं चाञ्चल्यरहिता सम्पादिता। एवम्भूतयोर्निश्चल स्थितिमतोः भूम्याकाशयोः सम्बन्धिनीनां चारीणां हेतोः तदभिनयं कुर्वद्भ्यः समीचीनाया गतेः प्रदाता प्रभुः समर्थः सर्वशक्तियान् ध्वनिमात्रात्मा शब्दतन्मात्रास्वरूपः शम्भुर्जगतः शंविधाता सर्वदा जयतात् सर्वोत्कृष्टो भवतात्।

यद्यपि शब्दरूपं जगत्सर्वं धत्ते शर्वस्य वल्लभा इत्युक्तेः शब्दतन्मात्रास्वरूपत्वं भगवत्या एव तद्यपि शिवस्याष्टमूर्तित्वात्तथात्वम् ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) एवं माने नवम अध्याय में कहे हुए पादचारी के लक्षण—

यथा पादः प्रवर्तेत तथैवोरुः प्रवर्त्तते ।
तथा समानकरणात्पादचारीं प्रयोजयेत् ।

के अनुसार जैसे पाद की प्रवृत्ति है वैसे ही जंघा की है। जैसे जंघा की प्रवृत्ति है वैसे ही ऊरु की है। इस तरह पाद जंघा ऊरु एवं कटि की प्रवृत्ति के समान प्रवृत्ति करने में जो चेष्टा है वह चारी कहलाती है ।१।

स्थितियां दो प्राकार की होती हैं एक चलस्थिति—जैसे आकाश नें उड रहे हैं किन्तु विमान में स्थितिमान् है बैठे है या पृथ्वी पर चल रहे हैं किन्तु गाड़ी में बैठे हैं यानी दोनों जगह बैठे २ चल रहे हैं। जैसे ध्यान के लिए या पठन आदि के लिये निश्चल होकर आसन पर बैठे हैं। ऐसी स्थितियां आधेय की आश्रयी की होती हैं। किन्तु आधार की आश्रय की स्थितियां यहाँ ली गई है या कही गई है। यहां आश्रय आकाश है और भूमी है जो

विधानोपगताश्चार्यो व्यायच्छन्ते परस्परम् ।
यस्मादङ्गसमायुक्तास्तस्माद्व्यायाम उच्यते ॥ २ ॥

अभिनवभारती

तत्र समासे सन्देहः व्यायामशब्दार्थे च । चरेर्हि करणे भावे वा औणादिक इञ्, कृदिकारादक्तिन 'ङीष्' इति च चारीशब्दः प्रसिद्धार्थ इत्यभिप्रायेण सन्देहद्वय-

मधुसूदनी

अयं भावः। अवधिं विना गतिर्नहि भवति। अत एव तत्र गतौ एकोऽवधिर्भवति यो ध्रुवपदव्यपदेशभाक्। तस्माद् ध्रुवत एव अपायो विश्लेषः विश्लेषजनिका क्रिया भवति। अस्माद् ध्रुवपदवाच्यात् पञ्चमी विभक्तिरुत्पद्यते। यदा द्वौ मेषौ परस्परमपसरतः परस्परस्थानात् स्थानान्तरं प्राप्नुतः तदा अनुभूयते यत् तयोरेको निश्चलस्थितिमान् प्रतीयते परं सोऽपि निश्चलो नास्ति। अर्थात् एको द्वितीयमवधिं धिमायैव द्वितीयस्मादपसर्पति। अयमर्थो भर्तृहरीणां कारिकाभिः स्पष्टं प्रतीयते।

गतिर्विना त्ववधिना नापाय इति कथ्यते। वृक्षस्य पर्णं पततीत्येव भाष्ये निदर्शितम्। अपाये यदुदासीनं चलं वा यदि वाचलम्। ध्रुवमेवाऽतदावेशात्तदपादानमुच्यते। पततो ध्रुव एवाश्वो यस्मादश्वात् पतत्यसौ। तस्याश्वस्य पतने कुड्यादि ध्रुवमुच्यते। उभावप्यध्रुवौ मेषौ यद्यप्युभयकर्मके। विभागे प्रविभक्ते तु क्रिये तत्र व्यवस्थिते। मेषान्तरक्रियापेक्षमवधित्वं पृथक् पृथक्। मेषयोश्च स्वक्रियापेक्षं कर्तृत्वञ्च पृथक् पृथक्। इति सिद्धान्ताच् चार्योऽपि गतिरूपाः कमपि अवधिं विधायैव अभिनेया अभिनेतृभिः। तत्र अवधिभूतः पदार्थः चलः अचलश्च। तयोः चलाचलयोर्मध्ये अचलस्थितिमदाकाशम् तथा अचलस्थितिमती भूः। ते अवधायैव चार्यो जायन्ते अत एव भौम्यश्चार्यः। आकाशिक्यश्च ताः। ततः प्रकृते निश्चलस्थितिमद्विशेषणं सार्थकम्। अन्यथा सम्भवव्यभिचाराभावात् विशेषणस्य सार्थकता न स्यात्। यतो हि व्योम भूश्च उभे अपि निश्चलस्थितिमत्स्वभावान्न व्यभिचरतः। इति ।१।

बालक्रीड़ा

कि सर्वदा निश्चल स्थिति वाले हैं तब भी आकाश की चारी है और भूमि की भी चारी हैं [भूमि ह्रस्व इकार वाला और दीर्घ ईकार वाला भी भूमी शब्द है] इन दोनो प्रकार की चारियों के अभिनय करने वाले को सद्गति देने वाला प्रभु ध्वनिमात्रात्मा शम्भु सर्वदा विजयी होवे ।

पहले नवम अध्याय की समाप्ति में "चारीव्यायाम लक्षणम्" ऐसा एक पद कहा है ।१।

उस पद के समास में और व्यायाम शब्द के अर्थ में सन्देह होता है कि यह समास षड्विध समासों में से कौन सा है और इस शब्द का अर्थ क्या है । उस पर कहते हैं कि

## अभिनवभारती

मपाकर्तुमाह– विधानोपगता इति। अन्योन्ययोजनापतिताश्चार्यो व्यायामशब्दस्यार्थ इति तात्पर्यम्। चार्य एव व्यायाम इति कर्मधारय इत्यर्थः। अस्यार्थस्तु अन्वर्थः व्यायच्छन्ते परस्परतया आपतन्ति इति। कुत्र नियम इत्याह– परस्परमिति। पूर्वा चारी परत्र नियता न तु पूर्वस्यामिति तेनाकर्मकत्वादात्मनेपदम्। परस्परोपपदाच्चेति कर्मव्यतिहारजमात्मनेपदं निषेधति, न तु आङो यमहन इति। ननु किं तन्नियमनमित्याह। विधानोपगता इति विधानेनैकस्या नियततेति अपरा उपगता

## बालक्रीड़ा

(मू) क्योंकि विधान यानी नियम से तथा अर्थबल से उपगत हुई चारियाँ सम्यक् प्रकार से प्रयुक्त होकर परस्पर में मिलती हैं इसलिए इन्हें व्यायाम कहते हैं यानी चारी ही व्यायाम हैं।२।

चर धातु से औणादिक इञ् और क्तिन् से भिन्न कृत्संज्ञक इस इकार को ङीप् प्रत्यय करने पर बने हुए चारी शब्य का अर्थ प्रसिद्ध है। क्योंकि आकाश में और भूमी पर चलने का अभिनय करते है अतः आकाश की एवं भूमि कीं चारियां होती हैं। किन्तु जिसके विषय में प्रसिद्धि नही है उसी के विषय में होने वाले सन्देह के अपाकरण यानी दूर करने के लिए कहते हैं कि विधान। विधान से प्राप्त होने वाली चारियाँ है। यहां विघान शब्द का अर्थ योजना है। अतः परस्पर की योजना से आने वाली या होने वाली चारियां व्यायाम शब्द का अर्थ है। ऐसा इसका तात्पर्य है। इसलिए चारी ही व्यायाम है ऐसा यहाँ कर्मधारय समास है।

व्यायाम शब्द का अर्थ तो अन्वर्थ है अर्थात् यथानाम तथागुणाः के अनुसार अनुगत होने वाला अर्थ है। जैसे—व्यायच्छन्ते यानी परस्पर में एक दूसरे में आकर मिलती हैं। इसमें प्रश्न होता है कि कौन किस से मिलती है इनमें नियम क्या है। उत्तर देते हैं कि इन परस्पर में मिलने वाली चारियों में पूर्व चारी पर में मिलती है किन्तु पर चारी पूर्व में नही मिलती यह नियत है। ऐसी दशा में पर चारी कर्मक मिलन के अभाव में अकर्मक होने वाली वि आङ पूर्वक यम् धातु से आङो यमहनः के द्वारा आत्मनेपद होता है।

प्रश्न—यहां व्यायच्छन्ते में आङो यमहनः सूत्र से आत्मनेपद कैसे हो गया। क्योंकि "कर्त्तरि कर्मव्यतिहारे" सूत्र के अधिकार में पठित इतरेतरान्योन्योपपदाच्च इस सूत्र एवं परस्परोपपदाच्च इस वार्तिक से परस्पर पद के समीप में रहने और कर्मव्यतिहार यानी क्रिया विनिमय रूप अर्थ के द्योत्य होने पर तो परस्मैपद होता है।

उत्तर। उक्त सूत्र एवं उक्त वार्तिक कर्म व्यतिहार अर्थ में होने वाले ही आत्मनेपद का निषेध करता है न कि "आङोयमहनः" सूत्र से होने वाले आत्मनेपद का।

प्रश्न—पूर्वा चारी ही परा में मिलती है किन्तु परा पूर्वा में नही मिलती है ऐसा नियम क्यों है। उत्तर। ये चारियां विधान से उपगत है अर्थात् नाट्याचार्यों का विधान ही ऐसा है जिससे पूर्व ही की नियतता है परा की नहीं परा तो उपगत होती है अर्थ बल से प्राप्त हो जाती है।

**एकपादप्रचारो यः सा चारीत्यभिसंज्ञिता।**
**द्विपादक्रमणं यत्तु करणं नाम तद्भवेत् ॥ ३ ॥**

## अभिनवभारती

बलादेवागता। नन्वेवमन्योन्याश्रयम्? न, अङ्गेन प्रधानभूतेन केनचित्, सम्यगायुक्ताः प्रयुक्ताः प्रवर्तिता। यत्नायत्नापेक्षया बहुवचनम्। एतदुक्तं भवति—किंचिदङ्गं प्रधानं यत् संभवति यथा हस्तौ वा अभिनये, पादौ वा गतौ, तदा तदुपयोगिनी चारी प्रधानं, तच्चारीसंपत्त्युचिता च पूर्वा चारी आश्रीयते परया चेति परस्परनियमवत्यश्चार्यो व्यायाम इति।२।

तत्र व्यायामस्य संक्षिप्तमध्यमविस्तीर्णतया भेदान्निरूपयति। एकपादप्रचारो

## मधुसूदनी

यत्नायत्नापेक्षयेति। केचन यत्नाः पूर्णाः केचन आयत्ना ईषद् यत्नाः। एवं यत्नबाहुल्यप्रयुक्ताः चार्योऽपि बहुलाः। अतस्तासु बहुवचनमुचितमेवेति भावः।२।

## बालक्रीड़ा

(मूल) एक पाद से जो प्रचार है उसकी संज्ञा चारी है और जो तो दो पादों से से प्रचाररूप क्रमण है अर्थात् पाद विक्षेप है उसका नाम करण है।३।

ऐसा माननें में अन्योन्याश्रय दोष हो जाता है। क्योंकि जब एक नियत है तभी दूसरी अर्थ बल से प्राप्त होती है और दूसरी अर्थ बल से प्राप्त होती है तभी पहली नियत है यह स्थिति परस्पर के ऊपर निर्भर है अतः यह दोष हो गया। इस पर कहते हैं कि नही, ऐसी बात नही है क्योंकि अभिनय की प्रक्रिया ही ऐसी है कि जिसके कारण हस्त एवं पाद आदि कोई भी अङ्ग उस प्रक्रिया में कोई प्रधान होता है और कोई अप्रधान। इसलिए किसी भी प्रधान भूत अंग के अनुरोध से अन्य अङ्ग सम्यक् आयुक्त हैं प्रयुक्त हैं प्रवर्तित हैं। यहां विधानोपगताश्चार्यः में बहुवचन यत्न और आयत्न की अपेक्षा से है अर्थात् कोई यत्न पूर्णयत्न है औयं यत्न आयत्न ईषत् यत्न है। इस तरह यत्नों की बहुलता से चारियां भी बहुत हैं अतः उनमें बहुवचन होना न्यायप्राप्त है।

अब इसका निष्कर्ष कहते हैं कि यहां इतने व्याख्यान से यह कहा गया कि कोई अङ्ग प्रधान होता है जो कि सम्भव भी है जैसे किसी अभिनय में जब हस्त प्रधान होते हैं या किसी प्रकार की गतियों में पाद प्रधान होते हैं तब उन के उपयोग में आने वाली चारी प्रधान होती है। वहां उस प्रधान चारी की सम्पत्ति के योग्य पूर्वा ही चारी का आश्रयण परा चारी के द्वारा किया जाता है। इस तरह परस्पर में एक दूसरे के साथ नियत रहने वाली चारियां व्यायाम है।२।

अब व्यायाम के भेदों का निरूपण करते हैं कि वे व्यायाम संक्षिप्त मध्यम एवं विस्तीर्ण रूप से तीन प्रकार के हैं। एक पाद प्रचारः इस पद की व्याख्या करते हैं। यहां एक का अर्थ है एकाकी। अतः एकाकी पाद से श्रोण्यादि के प्रचार का व्याक्षेप क्रिया है।

**करणानां समायोगात् खण्डमित्यभिधीयते ।**
**खण्डैः त्रिभिश्चतुर्भिर्वा संयुक्तं मण्लं भवेत् ॥ ४ ॥**

### अभिनवभारती

य इति । एकाकिपादेन श्रोण्यादिप्रचारो व्याक्षिप्तः । द्विपादेति । पादशब्देन तत्प्रचारः । नामेति प्रसिद्धार्थम् । तुर्व्यायामप्रसिद्धादन्यदेवेदं संज्ञात्वेनाधुनैव नियम्यत इत्यर्थः । एष संक्षिप्तो व्यायामः अभिनयान्तरादौ ।३।

करणानामिति बहुवचनात् त्रीणि तानि, "कपिञ्जलानालभेते"ति यथा । अन्यथा बहुत्वानियमे खण्डानां मण्डलेभ्यः क प्रविभागः । एष उपवृत्त्येधमानो

### बालक्रीड़ा

(मूल) करणों का समायोग ही खण्ड कहलाता है । तीन चार पांच या ६ खण्ड ही संयुक्त हुए मण्डल कहलाते है ।४।

श्रोणी शब्द से कटी के पीछे वाले हिस्से चूतड का वोध होता है और आदि शब्द से कटी के आगे वाले हिस्से जंघा का ग्रहण किया गया है । उनमें श्रोणी का स्पन्दन और जंघा का प्रदर्शन किया जाता है ।

द्विपादेति । यहां पाद शब्द से उसका प्रचार लिया गया है । नाम यह प्रसिद्ध अर्थ का वोधक है । यत्तु में उपात्त तु बतलाता है कि प्रसिद्ध व्यायाम से भिन्न ही यह गति है जिसका करण संज्ञा के रूप से अधुना ही नियमन किया जाता है । यानी करण इस संज्ञा से बतलाया ।

यह जो करण संज्ञक दो पैरों से क्रमण कर के प्रचार है वह संक्षिप्त व्यायाम है इसका प्रयोग दूसरे २ अभिनयों में करना चाहिए ।३।

करणानां इस बहुवचन से "कपिञ्जलानालभेत" इत्यादि में जैसे आलम्भन के लिए तीन ही कपिञ्जल पक्षियों का उपयोग होता है उसी तरह प्रकृत में भी तीन ही करण ग्राह्य है । इस कपिञ्जलाधिकरण का अभिप्राय है कि "कपिञ्जलान्" इस बहुवचन बोधक श्रुति का शास्त्रार्थ तीन कपिञ्जलों के आलम्भन ग्रहण करने से सम्पन्न हो जाता है क्योंकि तीन में भी बहुत्व का समन्वय है ।

अब यदि उक्त बहुत्व से चार या पांच पक्षियों को लेते है तो इस से लेने वाले की अधिक मांस को लेने की रुचि प्रतीत होने लगेगी । लोग कहेंगे कि यह अधिक मांस खाने का प्रेमी है । उसी तरह प्रकृत में भी तीन ही करणों के समायोग से बनने वाले प्रयोग में यदि चार या पांच करणों का समायोग करेंगे तो बहुत्व संख्या का नियमन नही हो सकेगा । यदि कहें कि यह तो श्रुति नही है यह तो नाटय है तब कहते हैं कि इस तरह करने पर खण्डों का मण्डलों से प्रविभाग कहां हो सकेगा । यह मध्यम व्यायाम है जो उपवृत्तियों से एधमान है वृद्धि को प्राप्त कर रहा है । यहां का भाव यह है कि चारी में एक पाद का, करण में दो पादों का, खण्ड में छ पादों का इस तरह पादों की उपवृत्तियों से एधमान यह अभिनय है अतः यह मध्यम व्यायाम है ।

चारीभिः प्रसृतं नृत्तं चारीभिश्चेष्टितं तथा।
चारीभिः शस्त्रमोक्षश्च चार्यो युद्धे च कीर्तिताः ॥ ५ ॥

## अभिनवभारती

मध्यमो व्यायामः, त्रिभिश्चतुर्भिरित्येतच्चतुरश्रतालाभिप्रायेण, वाग्रहणान्मिश्रणमपि सूचयन् सङ्ख्यान्तरमपि गृह्णीते। तथा हि—चतुर्थे सूचीविद्धाख्ये (११-२१) मण्डले तु याश्चारीर्वक्ष्यति। सूची वामपदं दद्यात् इत्यादि। सप्तमे त्वलाताभिख्ये—'भ्रान्त्वा चारीभिरेताभिः पर्यायेणाथ मण्डलम्। षट्सङ्ख्यं सप्तसङ्ख्यं वा इति ११-३०। दशमेऽद्धयर्धिका (१०-१७) इति एवमन्यत्र ।४।

तत्र लौकिकत्वं तावच्चारीणां दर्शयति चारीभिरिति। नृत्तं वाऽङ्गहारात्मकं तच्चारीभिः प्रसृतं च व्याप्तमिति प्रत्येकं चेष्टितं गतिः। शस्त्रमोक्ष इति। चक्रकुन्तादि-युद्धम्। युद्धे चेति, खड्गहननादि युद्धे नियुद्धे च ।५।

## बालक्रीडा

(मूल) चारियों से नाटच का विस्तार है तथा चारियों से ही चेष्टित है। चारियों के अनुसार युद्ध में शस्त्र का उपयोग होता है अतः चारियाँ युद्ध में भी कहलाती है ।५।

त्रिभिश्चतुर्भिरिति। यह जो तीन एवं चार के रूप में संख्याओं का निर्देश किया है वह चतुरश्रताल के अभिप्राय से किया है। यहां संयुक्तैः कहने के बावजूद भी वा के ग्रहण से यह सूचित होता है कि यह तीन एवं चार संख्याओं का मिश्रण और २ संख्याओं का भी ग्रहण करता है अर्थात् तीन एवं चार खण्डों से ही मण्डल बनता है यह बात नही है अपितु पांच या छ या सात खण्डों से भी मण्डल बन सकता है। जैसे—चतुर्थ सूचीविद्धाख्य मण्डल में "सूचीं वामपदं दद्यात् ११।२०-२१।

इत्यादि रूप से जिन चारियों को कहेंगे, सप्तम अलात नामक मण्डल में "भ्रान्त्वा चारींभिरेताभिः पर्यायेणाऽथ मण्डलम्। षट्संख्यं सप्त संख्यं वा १०।३० इत्यादि रूप से ६ एवं ७ संख्या वाली चारियों को कहेंगे और यहां दशम अध्याय में भी आगे १७ वें श्लोक में अध्यर्धिका को कहेंगे इसी प्रकार अन्यत्र भी समझें। यहां द्वादशेऽध्यर्धिका में द्वादशे यह पाठ मुद्रापक की भ्रान्ति से छप गया है किन्तु यहां द्वादशे के जगह में दशमे पाठ शुद्ध है ।४।

लोकमें भी चारियों का व्यवहार होता है उसे दिखाते हैं चारीभिः। इन चारियों से अङ्गहार नाम से प्रसिद्ध नृत्त, और चेष्टित यानी प्रत्येक गति भी प्रसृत है व्याप्त है।

शस्त्र का मोक्ष चारियों से होता है यहां अभेद में तृतीया है। ये ऐसी चारियाँ है जिनमें शस्त्र का मोक्ष किया जाता है। इसमें सुदर्शन चक्र आदि का प्रक्षेप किया जाता है और कुन्त भाले आदि का उपयोग भी होता है। युद्ध में खड्ग से हनन एवं प्रतिहनन होता है अतः यह हनन प्रतिहन रूप चारी युद्ध में कही गई है ।५।

यदेतत्प्रस्तुतं नाट्यं तच्चारीष्वेव संज्ञितम् ।
नहि चार्या विना किञ्चिन्नाट्येऽङ्गं संप्रवर्तते ॥ ६ ॥

## अभिनवभारती

प्रकृतेऽप्युपयोजयति—यदेतदिति। यच्छब्देन व्याख्यातधर्मपूर्वकं, एतच्छ-ब्देन व्याख्यास्यमानधर्मयोगं परामृश्यत इति विस्तीर्णतां नाटयस्याह। किंचिदङ्गमिति शिरोहस्तादि, किंचिद्धि चार्या सह किंचित्पूर्वापरभावेन। संप्रवर्तत इति; खलत्वेन

## मधुसूदनी

सम्प्रवर्त्तते। अस्मिन् क्रियापादे सं प्रेति उपसर्गयोः पृथक् २ योजना तेन संवर्त्तते प्रवर्त्तते इति। तथा मिलितयोर्योजना तेन संप्रवर्त्तते इति। कञ्चन विधिं प्रदर्शयति एतयोर्योगे। खलत्वेनेति। खे आकाशे लीयते इति खलो मेघः। अत एव संवर्त्तक इति मेघनामसु परिगण्यते। मेघो यथा उपर्युपरि गच्छन्नेव जलं वर्षयति। अथ च वर्षणफलं किमपि वैजात्यवत्। तथैव शिरोरूपाङ्गस्य अभिनयोऽपि उपर्युपरि एव भवति। अनित्यत्वेन प्रवर्त्तते अत्रानित्यत्वमप्रधानत्वम्। गतिसमये हस्तानामभिनयो नहि भवति अतोऽनित्यत्वमेषाम्। सम्यक् प्रवर्त्तते। अत एव यथा पादस्तथैवोरुः प्रवर्त्तते इत्युक्तिः संगच्छते एवञ्च संप्रोपसर्गयोः क्रियया योगो वैकल्पिकः।६।

## बालक्रीड़ा

(मूल) और यह जो प्रस्तुत नाटच है वह चारियों पर ही स्थित है। क्योंकि नाटच में चारियों के विना किसी भी अङ्ग की सम्यक् प्रवृत्ति नही है।६।

प्रकृत में इनका उपयोग दिखाते है यदेतदिति। यहां यद् शब्द से उन चारियों का परामर्श है जिनका व्याख्यान धर्मपूर्वक किया गया है अर्थात् अभिनेयगतधर्मरूप हेतुओं से कर दिया है। [ यहां धर्म पूर्वक में पूर्व शब्द का अर्थ हेतु है हेतु के अर्थ में पूर्व शब्द का प्रयोग अन्यत्र भी है जैसे—सम्बन्धमाभाषणपूर्वमाहुः। यह कालिदास के और एवमादौ च कार्यकारणभावादिसम्बन्धपूर्वे आरोपाध्यवसाने लक्षणे यह मम्मटा चार्य के वाक्यों में है और एतद् शब्द से उनका परामर्श है जिनका व्याख्यान आगे अभिनेय गत धर्मों के प्रयोग के द्वारा करेगे। इस तरह यह नाटयकी विस्तीर्णता का संकेत करता है।

किञ्चिदङ्गमिति। यहां कुछ सिर एवं हस्त अंग स्वतन्त्र रूप से प्रयोग में उपयुक्त होते हैं, कुछ चारीके साथ और कुछ पूर्वापर भाव से उपयुक्त होते हैं। किसी का चारी के पूर्व में और किसी का पर में प्रयोग होता है। यहां संप्रवर्त्तते में एकवार संवर्त्तते एवं प्रवर्त्तते इस तरह सं और प्र का वर्त्तते से अलग २ योग करके दूसरी वार सं और प्र दोनों को मिलाकर अर्थं किया है। अब उसको क्रमशः दिखाते हैं खलत्वेन संवर्त्तते। ख माने आकाश में लीयते श्लेष करता है सम्बन्ध करता है वह खल है मेघ है अत एव संवर्त्तक यह मेघका नाम है। मेघ ऊपर ही ऊपर रहता है और वहां से ही सर्वत्र पानी बरसाता है। इसी तरह शिर के द्वारा जो अभिनय किया जाता है वह भी ऊपर ही ऊपर किया जाता है।

तस्माच्चारीविधानस्य सम्प्रवक्ष्यामि लक्षणम् ।
या यस्मिंस्तु यथा योज्या नृत्ते युद्धे गतौ तथा ॥ ७ ॥

## अभिनवभारती

संवर्तते, अनित्यत्वेन प्रवर्तते, सम्यक् प्रवर्तते वा, इति यथा क्रियया वैकल्पिकोऽप्युपसर्गयोगः तथाङ्गेऽपि स्वीकारः, तत्त्वं निरूप्यत इति भर्तृमित्राचार्यः ।६।

प्रकृताधिकारिखेदावहत्वाच्च न पदवाक्यवित्परिचितताप्रकटनमात्रलालसात्मकमतिरिति विरम्यते। लक्षणमिति उदाहरणम् । नृत्त इति यस्मिन्निति । "नपुंसक" मित्येकशेषः । तथेति उक्तं, वक्ष्यते चेति शेषः । करणाङ्गहारादौ ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) इसलिए चारियों के विधान के लक्षण को सम्यक् प्रकार से कहता हूं । जिस नृत्त, अभिनेतव्य युद्ध तथा गति में जो और जैसी चारी का प्रयोग करना चाहिए उसी को लक्ष्य करके लक्षण को कहता हूं ।७।

अनित्यत्वेन प्रवर्त्तते । हस्त का जो अभिनय किया जाता है वह अनित्य रूप से किया जाता है यानी एक रूप से नही किया जाता है। कभी २ ऊपर की तरफ कभी नीचे की तरफ और कभी मध्यभाग में ही अभिनय हाथ से किया जाता है। क्योंकि वह अभिनय चारी के साथ किया जाता है और वह चारी कभी एक पादा है कभी द्विपादा है ।

सम्यक्तया प्रवर्तते। ठीक तौर से अभिनय करता है। पाद जंघा ऊरु एवं कटी के समानकरण में सम्यक् प्रवृत्त होता है ।

इस तरह जैसे वर्त्तते रूप क्रिया के साथ सं और प्र उपसर्गों का योग विकल्प से किया जाता है उसी तरह अंग के विषय में भी चारियों का योग विकल्प से किया जाता है इस तत्व को स्वीकार करके निरूपण करते हैं ऐसा आचार्य भर्तृमित्र कहते हैं ।६।

इस तरह के व्याख्यान करने से केवल पदवित् वैयाकरण ओर वाक्यवित् मीमांसक के साथ परिचय के प्रकाशन की लालसा मालूम होती है किन्तु ऐसी लालसा प्रकृत अधिकारी नटों को खेदावह है। क्योंकि अभिनय में रुचि रखने वालों को यह सब बवाल मालूम पड़ता है। इसलिए इस प्रकटन से विरत होते हैं ।

लक्षणमिति । यहां लक्षण उदाहरण है। नृत्त इति। करण अङ्गहारादि में । "यस्मिन्" इस रूप से मूल में नपुंसक प्रयुक्त है। इसका आशय यह है कि मूल में नृत्ते युद्धे गतौ में यच्छब्द का योग अपेक्षित है। किन्तु नपुंसक करने पर नृत्त एवं युद्ध के साथ तो यस्मिन् का योग होगा गति के साथ नही होगा। क्योंकि गतिशब्द स्त्रीलिंग है और यस्मिन् यह नपुंसक है। कैसे योग हो सकता है उसके लिए तो यस्याम् होना चहिए । इसके लिए कहते हैं नपुँसक में यह एक शेष है क्योंकि जब यस्मिश्च और यस्याञ्च इन दोनों का समास करेंगे तब "नपुंसकमनपुँसकेन" इस सूत्र से अनपुंसक के साथ समास करने में नपुंसक का ही शेष होता है। उसीको लिखते हैं कि "नपुंसकम्" यह अवशिष्ट है रह गया है

समपादा स्थितावर्ता शकटास्या तथैव च।
अध्यर्धिका चाषगतिर्विच्यवा च तथापरा ॥ ८ ॥
एडकाक्रीडिता बद्धा ऊरुद्वृत्ता तथाड्डिता।
उत्स्पन्दिता च जनिता स्यन्दिता चापस्यन्दिता ॥ ९ ॥
समोत्सरितमत्तल्ली मत्तल्ली चापि षोडश।
एता भौम्यः स्मृताश्चार्यः शृणुताकाशिकीः पुनः ॥ १० ॥
अतिक्रान्ता ह्यपक्रान्ता पार्श्वक्रान्ता तथैव च।
ऊर्ध्वजानुश्च सूची च तथा नूपुरपादिका ॥ ११ ॥
डोलपादा तथाक्षिप्ता ह्याविद्धोद्वृत्तसंज्ञिते।
विद्युद्भ्रान्ता ह्यलाता च भुजङ्गत्रासिता तथा ॥ १२ ॥

अभिनवभारती

तत्र नृत्ते उक्तं, युद्धे वक्ष्यते न्यायेषूह्यमिति शेषः, गतौ च द्वादशाध्याये वक्ष्यते इत्यध्यायत्रयस्यार्थ इह सूचितः ।७।

तत्रोद्देशमाह—भौम्य एता इति। भूमौ भवा भौम्यः, एवमाकाशिक्य उपरिचरताम्। स्मृता इति वेदोदाहरणेऽत्र यावत्स्मर्यते तावद्व्युत्पादनार्थं शिष्टा।

बालक्रीडा

(मूल) समपादा १ स्थितावर्त्ता २ शकटास्या ३ अध्यर्धिका ४ चाषगति ५ विच्यवा ६ एडकाक्रीडिता ७ बद्धा ८ ऊरूद्वृत्ता ९ अड्डिता १० उत्स्पन्दिता ११ जनिता १२ स्यन्दिता अपस्यन्दिता १४ समोत्सरितमत्तल्ली १५ एवं मत्तल्ली १६ ये भौमी चारियाँ हैं। अब इसके बाद आकाशिकी चारियों को सुनो ।९।१०।

(मूल) अतिक्रान्ता १ अपक्रान्ता २ पार्श्वक्रान्ता ३ उर्ध्वजानु ४ सूची ५ नूपूर-पादिका ६ डोलपादा ७ आक्षिप्ता ८ आविद्धा ९ उद्वृत्ता १० विद्युद्भ्रान्ता ११ अलाता १२

और अनपुंसक का लोप हो गया है। तथेति कहने का आशय है कि इस योजना को पहले कह भी दिया है और आगे भी कहेंगे। इतना अंश शेष है यानी मूल में कहने से बच गया है। उसमें भी नृत्त के विषय में योजना को कह दिया है और युद्ध के विषय में उसको कहेंगे ऐसा न्यायों के प्रसंग में ऊहा करनी चाहिए यह शेष है इतना अंश मूल में कहने से बच गया है। गति के विषय में जो वक्तव्य है उसको १२ वें अध्याय में कहेंगे। इस तरह तीन अध्यायों के प्रतिपाद्य अर्थ की सूचना यहां दे दी है ।७।

भौम्य इति। भूमि में होने वाली भौमी चारियां हैं। इसी प्रकार ऊपर आकाश में चलने वालों की आकाशिकी चारियां हैं। स्मृता इति। वेदों के उदाहरण के विषय मे जितने अंशका यहां स्मरण किया जाता है उतने अंश को शिष्यो के व्युत्पादन के लिए

मृगप्लुता दण्डपारा भ्रमरी चेति षोडश।
आकाशिक्यः स्मृता ह्येता लक्षणं च निबोधत ॥ १३ ॥
पादैर्निरन्तरकृतैस्तथा समनखैरपि।
समपादा स्मृता चारी विज्ञेया स्थानसंश्रया ॥ १४ ॥
भूमिघृष्टेन पादेन कृत्वाभ्यन्तरमण्डलम्।
पुनरुत्सादयेदन्यं स्थितावर्त्ता तु सा स्मृता ॥ १५ ॥

## अभिनवभारती

तैर्वक्तव्यम् तेनैतन्नाशङ्कनीयम्। यदि नेदं परिगणनं कियता भेदेनोक्तेति न तत्र स्पष्टम्। यल्लक्षणमन्वर्थं च तव्द्याक्रियते।८।१३।।

अथ समपादा—ननु समपादा कथं वा चारीत्याह—स्थानसंश्रयेति यदा समपाद एव स्थानान्तरं गच्छति तदा चरणाच्चारी भवत्येव योग्यतया तथा व्यपदेशादिति भावः।१४।

अथ स्थितावर्ता—भूमिघृष्टेनेति। अग्रतलसञ्चरेणाभ्यन्तरमण्डलं द्वितीयपार्श्वं जानुस्वस्तिकान्तं, पुनः शब्दो विशेषं द्योतयन् सन्निवेशयोगमाह। तेन स चेत्

## बालक्रीड़ा

भुजङ्गत्रासिता १३ हरिणप्लुता १४ दण्डपादा १५ और भ्रमरी १६ ये आकाशिकी चारियाँ हैं। अब इनके लक्षणों को समझो।११।१२।१३।

(मूल) किसी स्थान विशेष पर निरन्तर व्यवधान रहित एवं समान नखों वाले यानी समानरूप से प्रतीत होने वाली अंगुलियों से युक्त पादों से की जानेवाली चारी को समपादा समझना चाहिए।१४।

(मूल) एक पैर के अग्रतल को भूमि पर घिसाते हुए अभ्यन्तर मण्डल को करके जहां दूसरे पैर का उत्सारण किया जाता है वह स्थितावर्त्ता चारी मानी गई है।१५।

कह दिया है। इसलिए इतना अंश उनको और कहना चाहिए इतना अंश कथन मैं छूट गया है ऐसी शंका नही करनी चाहिए। क्योंकि यह परिगणन नही है कि इतने भेदों से इसको कह दिया है ऐसा उस निरूपण से स्पष्ट नही हुआ है। अतः जो लक्षण अन्वर्थ नही है अर्थात् लक्षणगत शब्दों से जो अर्थ नही प्राप्त होता है उन शब्दों का व्याख्यान करते हैं।८।१३।

अथ समपादा चारी का लक्षण लिखते हैं नन्विति। प्रश्न—चारी भी कहते हैं और समपादा भी; यह कैसे। क्योंकि पादादि के समान करण में की जाने वाली चेष्टा ही चारी है अतः जहां समानकरण होगा वहां पादों से चलना अवश्य होगा जब चलना होगा यानी आगे या पीछे, ऊपर या नीचे पादों का विक्षेप अवश्य होगा तब उन में समता कैसी। उत्तर। स्थान का संश्रय इसमें होता है जब अभिनेता लोग किसी स्थान विशेष में पैरों को समान रूप

निषण्णाङ्गस्तु चरणं प्रसार्य तलसञ्चरम् ।
उद्वाहितमुरः कृत्वा शकटास्यां प्रयोजयेत् ॥ १६ ॥
सव्यस्य पृष्ठतो वामश्चरणस्तु यदा भवेत् ।
तस्योपसर्पणे चैव ज्ञेया साध्यर्धिका बुधैः ॥ १७ ॥

## अभिनवभारती

स्वस्तिकत्वेन श्लिष्टस्ततो द्वितीयमुत्सारयेत् स्वपार्श्वं कर्षयेदेकस्य स्थानमपरस्यामिति तथा ।१५।

अथ शकटास्या—निषण्णाङ्गस्त्विवति । प्रयत्नधृतपूर्वकाय इत्यर्थः । शकटमसनीयं क्षेप्यं यया । एकस्मिन्न् पादे समेऽङ्गुल्यञ्चितं पक्षेतरं कृत्वा जानुनः कुञ्चने जङ्घा प्रसारणे च स्वपार्श्वे च त्र्यश्रिततलसञ्चरस्थापनं तु निरोधनं रेचनमिवेति केचिदेनामाहुः । एतच्च लक्षणं लक्ष्यार्थासङ्गतमेव ॥१६॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) निषण्णाङ्ग माने शरीर के ऊपर के आधे हिस्से को दृढता से धारण किये हुए तलसञ्चर चरण को फैलावे । उसके बाद उर माने छाती को उद्वाहित करके शकटास्या का प्रयोग करना चाहिए ।१६।

में किये ही एक स्थान से दूसरे स्थान में जाते है तब जाने से चलने से चारी कहलाती है । और पादों की समान रूपता से समपादा कहलाती है । इसलिए योग्यता के अनुसार ऐसा व्यपदेश नामकरण किया है । यह यहां का भाव है ।१४।

अथ स्थितावर्त्ता । पैर के दो भाग हैं एक पैर का आगे का भाग दूसरा उसके पीछे का । आगे के हिस्से का अङ्गुलियों के नीचे का भाग अग्रतल कहलाता है । उससे सञ्चार करने में भूमिपर पैर को घिसाते हुए चलना होता है । अब प्रक्रिया को बतलाते हैं कि उस तरह चलने से अभ्यन्तरमण्डल को बनावें यानी द्वितीय पार्श्व की जानु को स्वस्तिक आंकार में करे । यहां स्वस्तिकान्त में अन्त शब्द स्वरूप वाचक है । पुनः शब्द अभ्यन्तर मण्डल की विशेषता को प्रकाशित करता हुआ सन्निवेश की योग्यता को कहता है । इसलिए वह जब स्वस्तिकरूप में संश्लिष्ट है तब द्वितीय का उत्सारण करें । एक के स्थान को ऊपर में अपनी तरफ आकृष्ट करे ।१५।

अथ शकटास्या । निषण्णाङ्ग माने शरीर के पूर्वीय हिस्से को प्रयत्न से धारण किये हुए जिस प्रक्रिया से शकट असनीय हो क्षेप्य हो वह शकटास्या कहलाती हैं । सम यानी सीधे किये हुए एक पैर में दूसरे पैर की अंगुलियों को अञ्चित करके जानु के सिकोडने और जंघा को अपने पार्श्व में फैलाने में जो त्र्यश्र तिकोने आकार में तलसञ्चर पैर को करना है वह निरोधन एवं रेचन के सदृश है ऐसा कोई इस चारी को कहते हैं किन्तु ऐसा लक्षण लक्ष्य में सङ्गत नही होता है ।१६।

पादः प्रसारितः सव्यः पुनश्चैवोपसर्पितः ।
वामः सव्यापसर्पी च चाषगत्यां विधीयते ॥ १८ ॥

अभिनवभारती

अथाध्यर्धिका सव्यस्येति दक्षिणस्य । पृष्ठत इति पार्ष्णिदेशे । तस्येति दक्षिणस्योपसर्पणे स्वपार्श्वार्धत्र्यश्रिततया स्थितिः । अव्यतिरेकेति अध्यर्धतालान्तरत्वादयो मन्तव्याः । एकस्य पूर्णा गतिरन्यस्य पादस्य पूर्णार्धकेत्यन्ये । करणप्राधान्याच्चैवमुक्तं वामस्यापि पृष्ठसङ्गतमेव ।१७।

अथ चाषगतिः सव्य इति सव्योऽपसर्पत्येव सर्वत्र । प्रसारित इति तालमात्रमग्रतः पुनः स एवापसर्पितो द्वितालमात्रं पश्चान्नीतः, वामः सव्येन सहापसर्पति । किंचिदुत्प्लुत्य सव्यवामावपसर्पतः श्लिष्यतश्चेति सत्रासमपसर्पणादौ चाषस्येव गतिः चाषगतिः । सव्योपसर्पी चेत्यन्ये पठन्ति, तत्र सव्योसर्पशब्दयोः श्लिष्टत्वमपसर्पणं चार्थः ।१८।

बालक्रीड़ा

(मूल) जब वाम चरण को दक्षिण चरण के पृष्ठ पर रखे और दक्षिण चरण से अपसर्पण करे तब बुध लोग उसे अध्यर्धिका समझें ।१७।

(मूल) पहले दाहिने पैर को फैलाना और फिर उस का अपसर्पण करना । इसी तरह वाँये पैर का भी दाहिने पैर के अनुसार अपसर्पण करना । यह सब प्रक्रिया चाषगति में की जाती है ।१८।

अथ अध्यर्धिका । सव्य माने दाहिने पैर के । पृष्ठतः माने पार्ष्णि प्रदेश अर्थात् एडी की तरफ । तस्य माने उस दाहिने पैर की उपसर्पण के समय में अपनी तरफ आधी तिरछी स्थिति होती है । अर्ध्यधिकेति इस संकेत से अध्यर्धतालान्तरत्वादि को मानना चाहिए । अर्थात् आधे ताल से अधिक तालवाले अन्तर की स्थिति को मानना चाहिए । अन्य तो कहते हैं कि एक पैर की गति पूरी है और दूसरे की गति पूर्णार्धा है माने ड्यौढी है । ऐसा उनका कहना करणों की प्रधानता के कारण है । इस प्रक्रिया में वाम चरण की स्थित भी पृष्ठ संगत ही है ।१७।

अथ चाषगतिं । सव्य माने दक्षिण पैर का सभी चारियों में अपसर्पण होता है । एक ताल के परिमाण से आगे की तरफ दाहिने पैर को फैलावे फिर उसी को दो ताल मात्रा में पीछे की तरफ करे । इस प्रक्रिया में वाम पैर का दाहिने पैर के साथ ही अपसर्पण होता है । कुछ उछलने से वायां और दाहिना पैर एक दूसरे से अलग हो जाता है और फिर श्लिष्ट हो जाता है । इस तरह भय के सहित अपसर्पण एवं श्लेष करने में चाष की सी गति होती है अत एव इस चारी को चाषगति कहते हैं । अन्य लोग इसको सव्योपसर्पी पढते हैं । यहां सव्योपसर्प शब्दों का श्लिष्टत्व और उपसर्पण अर्थ है ।१८।

विच्यवात् समपादाया विच्यवां सम्प्रयोजयेत् ।
निकुट्टयंस्तलाग्रेण पादस्य धरणीतलम् ॥ १९ ॥
तलसञ्चरपादाभ्यामुत्प्लुत्य पतनं तु यत् ।
पर्यायशश्च क्रियते एडकाक्रीडिता तु सा ॥ २० ॥
अन्योन्यजङ्घासंवेधात् कृत्वा तु स्वस्तिकं ततः ।
ऊरुभ्यां वलनं यस्मात् सा बद्धा चार्युदाहृता ॥ २१ ॥

## अभिनवभारती

अथ विच्यवा—पादस्येति पादयोरित्यर्थः ।१९।

अथैलकाकीडिता—उत्प्लुत्य, किंचिदेकवारं, सक्थिगुल्फदेशेभ्यः पुनरुत्प्लुतिः अङ्गान्तरेणैवमिति पर्यायशः पतनं यत्र चार्या सा अजकागतितुल्यत्वादेडकाक्रीडिता ।२०।

अथ बद्धा—केवलयोरेवोर्वोर्वलनं स्थित एव जङ्घास्वस्तिक इति बद्धां केचिदाहुः । अन्ये तु स्वस्तिकापसरणेन पादतलाग्रयोर्मण्डलभ्रमणपूर्वकं यत् स्वस्वपार्श्वगमनं तदूरुबन्धनमाहुः । जङ्घयोः संबन्धनादनुबद्धा ।२१।

## बालक्रीड़ा

(मूल) पैरों के अग्रतल के द्वारा भूमि का घर्षण करते हुए पूर्व कथित समपादा चारी का विच्यव करके विच्यवा चारी का संप्रयोग करे ।१९।

(मूल) तलसञ्चर पादों से उछल करके जो पारी पारी से पतन किया जाता है वह एडकाक्रीडिता होती है ।२०।

(मूल) जंघाओं के परस्पर में संवेध माने मिलन से स्वस्तिक बनाकर जो ऊरुओं का वलन है वह बद्धा चारी कही जाती है ।२१।

अथ विच्यवा । यहां मूल श्लोक में उपात्त पादस्य इस एक वचन का संकेत दोनों पादों के लिए है ।१९।

अथ एडकाक्रीडिता । यहाँ एड का और एलका दोनों तरह का पाठ हैं । एडका बकरी का नाम है । बकरी जैसे एक वार उछल कर पुनः उछलती है उसी तरह अभिनेता को एक वार उछलकर पुन उछलना चाहिए [ इस उछलने में पाद जंघा सक्थि (जानु के उपरिभाग) एवं गुल्फ (घुटने) का उपयोग होता है ] इसलिए कहते हैं कि अङ्गान्तर से भी इसी तरह उछले । ऐसा पारी २ से उत्प्लवन जिस चारी में होता है वह चारी बकरी की गति के तुल्य होने से एडकाक्रीडिता कहलाती है ।२०।

अथ बद्धा । केवल ऊरुओं का वलन करके स्थित होना ही जंघा स्वस्तिक है । इसको कोई बद्धा चारी कहते हैं । अन्य लोग तो कहते हैं कि स्वस्तिक का अपसरण करके पादतलाग्र में मण्डलाकार से भ्रमण करके जो स्व स्व पार्श्वमें गमन है वह ऊरु बन्धन है यानी बद्धा चारी है । क्योंकि जंघाओं के सम्यक् बन्धन के अनुसार बद्धा चारी होती है ।२१।

तलसञ्चरपादस्य पार्ष्णिर्बाह्योन्मुखी यदा ।
जङ्घाञ्चिता तथोद्वृत्ता ऊरूद्वृत्तेति सा स्मृता ॥ २२ ॥
अग्रतः पृष्ठतो वापि पादस्तु तलसञ्चरः ।
द्वितीयपादो निघृष्टः यत्र स्यादड्डिता तु सा ॥२३॥

### अभिनवभारती

अथोरूद्वृत्ता—अग्रतलसञ्चरस्य पादस्य संबधिनी पार्ष्णिर्द्वितीयपादपृष्ठभागोन्मुखी यदा भवति जङ्घा च तथा उद्वृत्ता तदा जानुनमनादाकुञ्चिता, द्वितीयजङ्घासम्मुखं बलनात्। ऊरोरूर्ध्वविवर्तनात् लज्जेर्ष्यादिविषया ऊरूद्वृत्ता। अन्ये तु पार्ष्णिर्द्वितीयपादाग्रतलसञ्चरबाह्योन्मुखीत्याहुः ।२२॥

अथाड्डिता—अग्रत इति। अपिस्समुच्चये, वा पर्याये। तेन समस्थित एकोऽत्रतलसञ्चरः पादः द्वितीयः क्रमादग्रे पृष्ठे च निघृष्टः श्लिष्टः कार्य इति अड्डिता, पादस्य स्वस्थानातिक्रमणात्। अड्ड अतिक्रमहिंसयोरित्यस्य इतचि रूपम् पठन्ति, सत्त्वे च ।२३।

### बालक्रीड़ा

(मूल) तलसञ्चर पाद की एडी बाहर की तरफ उन्मुख हो और जंघा अञ्चित तथा उद्वृत्त हो उस अवस्था में वह ऊरूद्वृत्ता मानी गई है ।२२।

(मूल) जहां अग्रतल सञ्चर पाद आगे से या पीछे से द्वितीयपाद के द्वारा संघृष्ट हो वह अड्डिता चारी होती है ।२३।

अथ ऊरूद्वत्ता। अग्रतल सञ्चर नामक पाद की पार्ष्णि यानी एडी जब दूसरे पाद के पृष्ठ भाग के उन्मुख होती है और जंघा जानुओं के नमन से आकुञ्चित तथा द्वितीय जंघा के सम्मुख वलन से उद्वृत्ता होती है। तब ऊरूद्वत्ता चारी कहलाती है। इसमें ऊरुओं के ऊपर की तरफ विवर्त्तन होने से लज्जा एवं ईर्ष्या आदि भावों का प्रकाशन होता है।

और लोग तो कहते हैं कि इस चारी में एडी द्वितीय पादाग्रतलसञ्चर के बाहर की तरफ उन्मुख होती है। यहां पार्ष्णि शब्द को स्त्रीलिंग लिखा है अतः दोनों लिंग वाला यह शब्द है ।२२।

अथ अड्डिता। अपि शब्द का अर्थ समुच्चय एवं पर्याय है। इससे यह प्रतीत होता है कि इसमें एक पाद समस्थित है और दूसरा पाद तलसञ्चर है जिसको क्रम से आगे एवं पीछे की तरफ श्लिष्ट करना चाहिए। यह अड्डिता चारी कहलाती है क्योंकि इसमें पाद का अपने स्थान से अतिक्रमण होता है।

अड्डिता शब्द की निरुक्ति के लिये कहते है कि अतिक्रमण और हिंसा अर्थों में अड्ड धातु को पढ़ते है। इसी अड्ड धातु का भाव में यह रूप है। यहां सत्त्वे का अर्थ ाव हैं ।२३।

शनैः पादौ निवर्तेत बाह्येनाभ्यन्तरेण च।
यद्रेचकानुसारेण सा चार्युत्स्यन्दिता स्मृता ॥२४॥
मुष्टिहस्तश्च वक्षःस्थः करोऽन्यश्च प्रवर्तितः।
तलसञ्चरपादश्च जनिता चार्युदाहृता २५॥

### अभिनवभारती

अथोत्स्पन्दिता—बाह्येन कनिष्ठाङ्गुलिभागेन अभ्यन्तराङ्गुष्ठभागेन निवर्तते चेदुभाभ्यां पादाभ्यां गमागमं कुरुते। किमवधीत्याह-पादरेचितस्यापसारम्, शोभापेक्षयोत्क्रान्तमस्याम्। यन्नद्याः प्रत्यावर्तनरूपस्पन्दितकृतं तत्तुल्यत्वादियमुत्स्पन्दिता। रेचकं नृत्तहस्तमत्र केचिदाहुः।२४।

अथ जनिता—तलसञ्चरपादः प्रवर्तित इति। एतदेवास्याः स्वरूपं मुष्टेर्वक्षोगामित्वं हस्तान्तरस्य च प्रवर्तनमितिकर्तव्यतामात्रम्। समस्तगतीनामियं जननं करोति प्रारम्भरूपत्वादिति जनिता।२५।

### बालक्रीड़ा

(मूल) जहां रेचक नामक पाद के अनुसार कभी बाहर की तरफ एवं कभी भीतर की तरफ धीरे २ पाद का निवर्त्तन यानी यातायात होता है तो वह उत्स्पन्दिता चारी मानी गई है।२४।

(मूल) जहां एक हाथ मुष्टिकाकार में छाती पर रखा हुआ हो और दूसरा हाथ फैलाया हुआ हो तथा तलसञ्चर पाद का प्रयोग हो तो वह चारी जनिता कहलाती है।२५।

अथ उत्स्पन्दिता। इसमें एक पैर की कनिष्ठिका अङ्गुलि के बाहरी हिस्से से और दूसरे पैर के भीतर के हिस्से से निवर्त्तन यानी दोनों पैरों के उक्त भागों से गमागम करते हैं। इसमें प्रश्न होता है कि गति तो बिना अवधि के नही होती है ऐसा हालत में इस गमागम की अवधि क्या है यानी कहां से यह आना जाना करना चाहिए। इसी को लिखते हैं कि किमवधीत्यत आह। रेचित पाद को अवधि करके पैर का अपसारण करना चाहिए। इस चारी में यह उत्क्रान्ति शोभा की अपेक्षा से होती है अर्थात् इस चारी के अभिनय में सौन्दर्य लाने के लिए यह अपसारण किया जाता है। क्योंकि यह क्रिया नदी के प्रत्यावर्त्तन रूप स्पन्दित के तुल्य होने से यह उत्स्पन्दिता कही जातीं है। कोई तो कहते हैं रेचक नृत्त हस्त का अभिनय इसमें हीता है।२४।

अथ जनिता। तल सञ्चर पाद से प्रवर्त्तन गमन इसमें किया जाता है। यही इस जनिता चारी कां स्वरूप है। मुष्टिकाकार हस्त का वक्षः स्थल पर विन्यास और अन्य हस्त को फैलाना यह केवल इतिकर्त्तव्यता मात्र है। समस्त गतियों की जननी यह है यहीं से सब गतियों का प्रारम्भ होता है अतः यह प्रारम्भरूपा जनिता है॥२५॥

पञ्चतालान्तरं पादं प्रसार्य स्यन्दितां न्यसेत् ।
द्वितीयेन तु पादेन तथापस्यन्दितामपि ॥२६॥
तलसञ्चरपादाभ्यां घूर्णमानोपसर्पणैः ।
समोत्सरितमत्तल्ली व्यायामे समुदाहृताः ॥२७॥

### अभिनवभारती

अथ स्यन्दितापस्यन्दिते—क्रमसमो निषण्णोरुः पादो दक्षिणस्तु पञ्चतालान् प्रसारितः 'अस्यैव दक्षिणं पादं पञ्चतालान् प्रसारितः । तालः स्मृतो मध्यमया इति । सा स्यन्दिता प्रसारणधर्मत्वात् । एतद्विपर्ययादपस्यन्दितेति । अङ्गविपर्ययाच्च लब्धाप्येषा प्रयोगे साहचर्यनियमख्यापनार्थं पुनर्निरूपिता । आलीढप्रत्यालीढयोस्तु पादद्वयमपि त्र्यश्रितसंस्थानं मण्डलजीवित्वं यद् वक्ष्यते मण्डलेन प्रयोजयेत् ।१०।६६। स्यन्दितायास्तु नैवमिति शेषः । स्थानस्य स्थितिप्रधानता चार्यास्तु गतिप्रधानतेत्यपि विशेषः ।२६।

### बालक्रीड़ा

(मूल) पांच तालों के अन्तर में पैरों को फैला कर स्यन्दिता चारी का विन्यास करना चाहिए । किन्तु द्वितीय पाद से उसी प्रकार अपस्यन्दिता का विन्यास करना चाहिए ।२६।

अथ स्यन्दिता और अपस्यन्दिता । यहाँ इन दो चारियों का एक साथ व्याख्यान करते हैं । समस्थित है एवं निषण्ण है अर्थात् जिसमें प्रयत्न पूर्वक धृत हैं ऊरु ऐसे दक्षिणपाद को पञ्चतालों के अन्तर पर फैला दे । जैसा कि आगे कहेंगे "इसी के दक्षिण पैर को, इत्यादि । यहाँ ताल का लक्षण मध्यमा से माना गया है । इस फैलाने रूप धर्म के बदौलत इसको स्यन्दिता कहा है । इसी के विपर्यय से अपस्यन्दिता होती है । जैसे तेज का अभाव ही अन्धकार है अतः उसका अलग से निरूपण नहीं किया जाता है उसी तरह स्यन्दिता में उपयुक्त अंगों के विपर्यय से यद्यपि यह अपस्यन्दिता प्राप्त हो जाती है तद्यपि प्रयोग में इन दोनों के पाप पुण्य धर्म अधर्म तथा सुख दुःख की तरह साहचर्य नियम को बतलाने के लिए पुनः इसका निरूपण किया है । प्रश्न—आलीढस्थान के निरूपण से प्रत्यालीढ का निरूपण हो जाता है तब भी आपने आलीढ और प्रत्यालीढ का अलग-अलग निरूपण क्यों किया है । उत्तर । वहाँ इन दोनों में दो पैरों का तिकोना (त्र्यश्र) संस्थान है क्योंकि उनका प्रयोग मण्डल से होता है जैसा कि आलीढ और प्रत्यालीढ के लक्षण में लिखा है कि मण्डलेन प्रयोजयेत्" ॥१०॥६६॥

अब कहते हैं कि अपस्यन्दिता का विपर्यय स्यन्दिता को मान लिया जाय क्या हर्ज है इस पर कहते हैं स्यन्दिता के सम्बन्ध में ऐसा नहीं कह सकते हैं । क्योंकि अपस्यन्दिता में लगे हुए अप उपसर्ग का अर्थ ही इसका प्रतिबन्धक है । इतना अंश कहने से शेष है ।

इसके सिवाय यह भी बात है कि आलीढ और प्रत्यालीढ स्थान हैं अतः उनमें स्थिति की प्रधानता है । तथा स्यन्दिता और अपस्यन्दिता चारी है अतः इनमें गति की प्रधानता है यह भी विलक्षणता इन दोनों में है ॥२६॥

उभाभ्यामपि पादाभ्यां घूर्णमानोपसर्पणैः ।
उद्वेष्टितापविद्धैश्च हस्तैर्मत्तल्युदाहृता ॥२८॥

## अभिनवभारती

अथ समोत्सरितमत्तल्ली—तलसञ्चरयोगेन जङ्घास्वस्तिकाभ्यन्तरे यदान्यस्य तदैव च द्वितीयतलसञ्चरं करोति ततो घूर्णमानयोस्तयोः उपसर्पणमित्यन्ये । समः अविकलः । अ अवनं रक्षणम् उत् ऊर्ध्वं सरितः गतिमान् समोत्सरितः । मदनं मत् तं मदं तनोतीति मत्तत् तस्य लयो गमनं यस्यामिति मत्तल्ली । सरितशब्दो रि गतौ इत्यस्मात् क्तप्रत्यये विन्यस्यते । सहेन समासे सादेशे च । मदनं मत् । तननं तत् । लयनं लीः । सर इति प्रातिपदिकात् इतचि वा सरितशब्दः । सम् आ उत् सरित इत्यन्ये पठन्ति । मदेन यो न विकलीभूतः रक्षार्थं चान्यतः पलायते तस्य वै द्विधा गतिरिति मध्यमदविषयेयं चारी सम्पद्यते ।२७।

## बालक्रीड़ा

(मूल) तलसञ्चर पादों के द्वारा उपसर्पण की प्रक्रिया से जहां अभिनेता लोग घूर्णन का अभिनय करते हैं वहां समोत्सरितमत्तल्ली नामक चारी व्यायाम के विषय में कही गई है ।२७।

अथ समोत्सरितमत्तल्ली । यहाँ मूल में तलसञ्चर पादाभ्याम् के रूप में दो तलसञ्चर पादों का उल्लेख है । अतः परस्पर की जंघाओं के संवेध से किये गये स्वस्तिक के अभ्यन्तर में जिस समय तलसञ्चर पाद को कोई करता है उसी समय अन्य कोई द्वितीय तलसञ्चर पाद को करता है इस तरह घूर्णमान दोनों पादों का जो उपसर्पण है वही समोत्सरितमत्तल्ली है इति अन्ये अर्थात् ऐसा अन्य लोग कहते हैं । अब समोत्सरित एवं मत्तल्ली शब्दों की दो तरह की निरुक्ति करते हैं । उनमें पहली जैसे—सम माने अविकल अर्थात् सम्पूर्ण । समः सर्वपर्यायः इस सिद्धान्तकौमुदी के लेख के अनुसार ही यह लेख है । अ माने अवन रक्षण । उत् माने ऊर्ध्व । सरित माने गतिमान् । यह समोत्सरित है । मदन ही मत् है उस मद को जो विस्तृत करता है वह मत्तत् है उसका लय गमन जिसमें होता है वह मत्तल्ली है । सरित शब्द का गतिमान् अर्थ कैसे हुआ इस शंका के निवारण के लिए सरित शब्द की साधनिका को लिखते है । सरित शब्द का विन्यास करते हैं । यहाँ रि गतौ धातु से भाव में क्त प्रत्यय है उससे रित बना इसका अर्थ है गति और फिर सह शब्द के साथ रित का समास और सह को सादेश किया । इसीलिए सरित शब्द का व्याख्यान गतिमान् किया है । अथवा सर प्रातिपदिक से इतच् प्रत्यय करने पर सरित बना है । मदन मत् हैं तनन तत् है और लयन ली है । दूसरी निरुक्ति को कहते हैं कि अन्य लोग सम् आ उत् सरित ऐसा पढ़ते हैं । और मत्तल्ली की व्याख्या करते हैं कि मद से जो विकल नहीं होता है तथा रक्षा के लिए अन्यत्र पलायन करता है उसकी दो तरह की गति होती है । इस तरह यह मध्य मद विषया चारी सम्पन्न होती है ॥२७॥

एता भौम्यः स्मृताश्चार्यो नियुद्धकरणाश्रयाः ।
आकाशकीनां चारीणां सम्प्रवक्ष्यामि लक्षणम् ॥२६॥
कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य पुरतः सम्प्रसारयेत् ।
उत्क्षिप्य पातयेच्चैनमतिक्रान्ता तु सा स्मृता ॥३०॥

## अभिनवभारती

अथ मत्तल्ली—पादाभ्यामिति भूमिश्लिष्टाग्रतलाभ्यामिति जङ्घास्वस्तिकयोगेनार्धत्र्यश्रितभागाभ्यां घूर्णमानत्वेनापसर्पणाद्वा, अगाढमदविषया चारी मत्तल्ली ।२८।

नियुद्धकरणाश्रया इति । नियुद्धेऽनादिसिद्धा एताः, करणङ्गहारेषु च ततो नाटये । स्मृता इत्यनेनोपवेदसंबन्धत्वेन वेदोऽत्र प्रमाणमिति दर्शितं विनियोगदिक्प्रदर्शनं चेदं मन्तव्यम् ।२९।

अथातिक्रान्ता—"उक्षिप्ता यस्य पार्ष्णिरिति" (९-२७७) कुञ्चितं तद् द्वितीयगुल्फक्षेत्रे कृत्वा किंचित् पुरतः प्रसार्य प्रकृतिभेदेन चतुस्तालान्तरमुत्क्षिप्याग्रेण भूमौ निपात्यत इति गन्तव्यातिक्रमादतिक्रान्ता ।३०।

## बालक्रीड़ा

(मूल) अपसर्पण करते हुए जहां दोनों पैरों से घूर्णन करते हैं और अपविद्ध एवं उद्वेजित हाथों से अभिनय करते हैं वह मत्तल्ली चारी कहलाती है ।२८।

(मूल) ये सोलह भौमी चारियां नियुद्ध माने वीर रस तथा करण अङ्गहार में मानी गई हैं । अब आकाशिकी चारियों के लक्षणों को कहता हूं ।२९।

(मूल) "उत्क्षिप्ता यस्य पर्ष्णिः" इस नवम अध्याय में कथित लक्षण वाले कुञ्चित पाद को ऊपर की तरफ उठाकर अपने सामने फैलादे और फिर ऊपर में करके भूमि पर गिरादे तब वह अतिक्रान्ता चारी मानी गई है ।३०।

अथ मत्तल्ली । पादाभ्याम् ऐसा मूल मैं लिखा है । उसका सांकेतिक अर्थ है कि भूमि में श्लिष्ट है अग्रतल जिसके ऐसे पादों से । यहां पैर जंघास्वस्तिक के योग से अर्धत्र्यश्रित होते हैं । इसलिए पैरों से घूर्णन या अपसर्पण करने से मत्तल्ली चारी होती है । यह चारी अगाध या प्रगाढ मद में होती है ॥२८॥

नियुद्ध करणाश्रया । ये भौमी चारियां नियुद्ध में अनादिसिद्ध है स्वाभाविक है वहीं से करणाङ्गहार नाट्य में स्मृत है । यहां स्मृताः से संकेत करते हैं कि यद्यपि स्मृति वेद नहीं है किन्तु वेद के उप समीप में वह है अतः इस विषय में वेद प्रमाण है ऐसा दिखा दिया है और विनियोग की दिशा को भी दिखा दिया है ऐसा मानना चाहिए ॥२९॥

अथ अतिक्रान्ता । "उत्क्षिप्ता यस्य पार्ष्णिः" जिसकी एडी ऊपर की और उठी हुई हो ऐसा जिसका लक्षण नवम अध्याय के २७७ में श्लोक में कहा है उस कुञ्चित पाद को द्वितीय पाद के घुटनों के क्षेत्र में करके कुछ आगे की तरफ फैलावे । इसके बाद प्रकृति के भेद या

उरुभ्यां वलनं कृत्वा कुञ्चितं पादमुद्धरेत् ।
पार्श्वे विनिक्षिपेच्चैनमपक्रान्ता तु सा स्मृता ॥३१॥
कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य पार्श्वेनोत्पतनं न्यसेत् ।
उद्घट्टितेन पादेन पार्श्वक्रान्ता विधीयते ॥३२॥
कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य जानुस्तनसमं न्यसेत् ।
द्वितीयं च क्रमात् स्तब्धमूर्ध्वजानुः प्रकीर्तिता ॥३३॥

## अभिनवभारती

अथापक्रान्ता—ऊरुभ्यां वलनोपलक्षितां ( बद्धां ) पूर्वं कृत्वा ततः पादमुद्धृत्य पार्श्वे क्षिपेदित्यपक्रमणादपक्रान्ता ।३१।

अथ पार्श्वक्रान्ता—कुञ्चितं पादं स्वपार्श्वेनोपरि नीत्वा भूमौ पार्ष्ण्या पातयेदिति पूर्वं कुञ्चनाद्बलादेवोद्घाटितत्वं भवति; तस्य हि लक्षणं "स्थित्वा पादतलाग्रेण पार्ष्णिर्भूमौ निपात्यते" इति (९-२६६)। इयमेव पार्ष्णिचण्डघातेति प्रसिद्धा। अन्ये तु द्वितोयोरुक्षेत्रं यावदुत्क्षिप्योद्घाटितेन पातयेदित्याहुः ।३२।

अथोर्ध्वजानुः—क्रमस्तब्धमिति यथा तस्योत्क्षेपस्तथास्य स्तब्धतेत्यर्थः ।३३।

## बालक्रीड़ा

(मूल) ऊरुओं से वलन करके कुञ्चित पाद का उद्धरण करे फिर पार्श्व में गिरादे तब उसे अपक्रान्ता चारी कहते हैं ।३१।

(मूल) कुञ्चित पाद को ऊपर में उठाकर जानु को स्तन की समान कक्षा में रखे । इस तरह उद्घट्टित पाद से पार्श्वक्रान्ता का विधान होता है ।३२।

(मूल) पूर्व कथित प्रक्रिया को करके द्वितीय पाद को क्रमशः स्थिर करने से ऊर्ध्वजानु कहलाती है ।३३।

की विनियोग के भेद से चतुस्ताल की दूरी पर पैर को उठाकर आगे की तरफ भूमि पर गिरावे । इस तरह गन्तव्य के अतिक्रमण करने से यह चारी अतिक्रान्ता मानी गई है ॥३०॥

अथ अपक्रान्ता । "ऊरुओं से वलन" इससे उपलक्षित बद्धा चारी को पहिले करके फिर पैर को ऊपर की तरफ उठाकर पार्श्व में क्षेपण करे इस तरह अपक्रमण करने से यह अपक्रान्ता चारी होती है ॥३१॥

अथ पार्श्वक्रान्ता । कुञ्चित नामक पाद को अपने बगल से ऊपर की तरफ ले जा कर भूमि में पार्ष्णि एडी को गिरावे । इस तरह पहले ही कुञ्चित पाद के बल से उद्घाटितत्व प्राप्त हो जाता है । क्योकि "स्थित्वा पादतलाग्रेण पार्ष्णिं भूमौ निपातयेत्" ऐसा उसका लक्षण कहा है । यही पार्श्वक्रान्ता चारी चण्डघाता नाम से प्रसिद्ध है । अन्य लोग तो कहते हैं कि द्वितीय उसके क्षेत्र पर्यन्त पाद का उत्क्षेपण करके उद्घाटित की प्रक्रिया से उसको गिरावे यही पार्श्वक्रान्ता है ॥३२॥

कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य जानूर्ध्वं सम्प्रसारयेत् ।
पातयेच्चाग्रयोगेन सा सूची परिकीर्तिता ॥३४॥
पृष्ठतो ह्यञ्चितं कृत्वा पादमग्रतलेन तु ।
द्रुतं निर्यातयेद्भूमौ चारी नूपुरपादिका ॥३५॥
कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्यपार्श्वात्पार्श्वं तु दोलयेत् ।
पातयेदञ्चितं चैवं दोलपादा तु सा स्मृता ॥३६॥

## अभिनवभारती

अथ सूची–जानूर्ध्वं जानुपर्यन्तां जघां प्रसारयेत् । यदि वा जानोरूर्ध्वमूरुपर्यन्तां जङ्घां सकलां प्रसार्याग्रयोगेनापातयेदिति । सूच्याकारत्वात् सूची ।३४।

अथ नूपुरपादिका–पृष्ठत इति "पार्ष्णिर्यस्य स्थिता भूमौ" इत्यञ्चितं (९-२७५) कृत्वा तं पृष्ठतः स्फिक्पार्ष्णिश्लेषपर्यन्तं नीत्वा स्वपार्श्वेऽग्रतलेनाञ्चितां जङ्घां पातयेदिति । नूपुराणां झणज्झणिति शब्दजननात् त्वरितार्थत्वमनया भवति नूपुरयोजनं चेति तथोक्ता ।३५।

अथ दोलपादा–उत्क्षिप्येति दक्षिणक्षेत्रान्तं स्वपार्श्वं निनीय ततोऽपि स्वपार्श्वं दोलयेदिति दोलाकारेण नयेत्, ततः स्वपार्श्वे पार्ष्ण्या निपातयेत् ।३६।

## बालक्रीड़ा

(मूल) कुञ्चित पाद का उत्क्षेपण और जानु का ऊर्ध्व में प्रसारण करके उक्तपाद को आगे की तरफ रखे इस तरह करने से सूची चारी कहलाती है ।३४।

(मूल) उक्त कुञ्चित पाद को पीछे की तरफ अञ्चित करके शीघ्र ही भूमि पर गिरादे तो वह चारी नुपूरपादिका चारी कहलाती है ।३५।

(मूल) कुञ्चित पाद को ऊपर में उठाकर इधर उधर दोला की तरह झुलावे फिर अञ्चित रूप में गिरादे तब वह दोलपादा कहलाती है ।३६।

अथ ऊर्ध्वजानुः । यहाँ मूल में कथित "क्रमस्तब्ध" का अर्थ है कि जैसे पाद का उत्क्षेपण है उसी तरह उसकी स्तब्धता भी है ॥३३॥

अथ सूची । जानु के ऊपर की तरफ ऊरु पर्यन्त जंघा को पूरी तौर से फैलाकर अग्र भाग से गिरावे । इस तरह सूची के आकार की होने से यह सूची है ॥३४॥

अथ नूपुरपाद्बिका । पृष्ठतः इसका आशय है कि पार्ष्जिर्यस्य स्थिता भूमौ" इस लक्षण वाले पाद को अञ्चिन करे फिर उसको पीछे की तरफ पीचों से लेकर एडो को छूते हुए अन्त तक ले जावे । उसके बाद बगल में जंघा पर उस अञ्चित पैर को गिरावे । प्रक्रियया इस प्रक्रिया से नूपुरों का झणत् झणत् शब्द होगा । जिससे त्वरितार्थत्व अर्थात् शीघ्रता प्रतीत होती है और नूपुरों की योजना भी इस प्रकार कह दी जाती है ॥३५॥

अथ दोलपादा । उत्क्षिप्य इस पद का आशय है कि कुञ्चित पाद कौ दक्षिण

कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य आक्षिप्य त्वञ्चितं न्यसेत् ।
जङ्घास्वस्तिकसंयुक्ता चाक्षिप्ता नाम सा भवेत् ॥३७॥
स्वस्तिकस्याग्रतः पादः कुञ्चितस्तु प्रसारितः ।
निपतेदञ्चिताविद्ध आविद्धा नाम सा स्मृता ॥३८॥
पादमाविद्धमावेष्ट्य समुत्क्षिप्य निपातयेत् ।
परिवृत्य द्वितीयं च सोद्वृत्ता चार्युदाहृता ॥३९॥

## अभिनवभारती

अथाक्षिप्ता—आक्षिप्येति । अग्रतस्त्रितालोत्क्षेपादर्धमण्डलवत् पार्श्वान्तरं नीत्वा स्वस्तिकेन पाष्ण्यां भुवि पातयेत् ।३७।

अथाविद्धा—विश्लिष्टजङ्घस्यैव स्वस्तिकस्य संबन्धी कुञ्चितः पादः प्रसारितः तत आविद्धस्सन् स्वपार्श्वे द्वितीयपार्ष्णेः क्षेत्रे पाष्ण्यां पातितः कार्यः ।३८।

अथोद्वृत्ता—आविद्धमिति आविद्धचारीसम्बन्धिनं कुञ्चितमित्ययनेन आविद्धाशेषभूतेयमिति दर्शयति । आवेष्टनं द्वितीयोरुक्षेत्रगपार्ष्णित्वम् । तमेव पाद-मुत्प्लुत्य भ्रमरकं कृत्वा पातयेत् । ततो द्वितीयमित्यूर्ध्वं वर्तमानत्वादुद्वृत्ता ।३९।

## बालक्रीड़ा

(मूल) एक कुञ्चित पाद को ऊपर में उठावे दूसरे पाद को नीचे करके अञ्चित माने पैर के तलुए ऊपर में रहे ऐसा सीधा रखे इस तरह जंघास्वस्तिक से संयुक्ता चारी आक्षिप्ता नाम वाली मानी गई है ।३७।

(मूल) पहले स्वस्तिक पाद को करे फिर स्वस्तिक युक्त कुञ्चित पाद को फैलावे इसके बाद अञ्चित से आविद्ध माने संश्लिष्ट करके उसको आगे की तरफ गिरावे ऐसी चारी का नाम आविद्धा है ।३८।

(मूल) आविद्ध संज्ञक पाद को पहले आवेष्टन प्रक्रिया से सिकोड लेवे फिर उछल करके नीचे गिरा देवे । इसी तरह परिवर्त्तन करके यानी घूम करके द्वितीय पाद को गिरादे इस तरह करने से उद्वृत्ता चारी कहलाती है ।३९।

पाद के क्षेत्र पर्यन्त अपने बगल में ले जावे फिर वहाँ से भी दोला के आकार ले जावे । उसके बाद एड़ी के अनुसार पास में गिरावे । यह दोलपादा का स्वरूप हैं ॥३६॥

अथ आक्षिप्ता । आक्षिप्य इस पद का आशय है कि आगे की तरफ तीन ताल के अन्तर में ऊपर की ओर क्षेवण करके अर्ध मण्डल के आकार में द्वितीय पार्श्व में ले जावे फिर स्वस्तिक करके पार्ष्णि के अनुसार भूमि पर गिरावे ॥३७॥

अथ आविद्धा । विश्लिष्ट जंघा वाले स्वस्तिक के सम्बन्धी कुञ्चित पाद को फैलावे फिर आविद्ध यानी संश्लिष्ट उस पाद को बगल में द्वितीय पार्ष्णि के क्षेत्र में उसके अनुसार गिरावे । यही आविद्धा चारी का लक्षण है ॥३८॥

पृष्ठतो वलितं पादं शिरोघृष्टं प्रसारयेत् ।
सर्वतो मण्डलाविद्धं विद्युद्भ्रान्ता तु सा स्मृता ॥४०॥
पृष्ठः प्रसारितः पादो वलितोऽभ्यन्तरीकृतः ।
पार्ष्णिप्रपतितश्चैव ह्यलाता सा प्रकीर्त्तिता ॥४१॥
कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य त्र्यस्रमूरुं विवर्त्तयेत् ।
कटिजानुविवर्त्ताच्च भुजङ्गत्रासिता भवेत् ॥४२॥

अभिनवभारती

अथ विद्युद्भ्रान्ता—पृष्ठत ऊरुमूलादिति केचित्। उपाध्यायास्तु पृष्ठतः पार्श्वात् पश्चाद् भागे वलितं कृत्वा शिरः संश्लेषात् तद्द्वारेण सर्वत उर्ध्वाधः पार्श्वेषु मण्डलवद् भ्रमितं प्रसारयेदिति विद्युद्भ्रान्ता ।४०।

अथालाता—पूर्वं पश्चाद्भागे प्रसारितस्ततो वलनेनाभ्यन्तरीकृतो द्वितीयोरुदेशादभिमुखतलं च नीतः, ततः स्वपार्श्वपार्ष्ण्या पातित इति अलातचक्राकृतिरलाता ।४१।

अथ भुजङ्गत्रासिता—द्वितीयोरुमूलक्षेत्रान्तं कुञ्चितमुत्क्षिप्य कटिजानु निवर्तनेन

बालक्रीडा

(मूल) पीछे की तरफ वलित किये हुए घुमाये हुए पैर को शिरोघृष्ट यानी शिरः संश्लेष के द्वारा ऊपर नीचे एवं अगल बगल सभी तरफ मण्डलाकार में घुमाते हुए फैलादे तब वह विद्युद्भ्रान्ता चारी मानी गई है ।४०।

(मूल) पहले जिस पैर को पीछे की तरफ फैला या और फिर तीर में जिसको बलन करके अर्थात् घुमा करके अभ्यन्तर में किया उसी पैर को जब पार्ष्णि (एडी) के अनुसार गिरा दिया जाय तब वह अलाता चारी कही जाती है ।४१।

अथ उद्वृत्ता । आविद्धम् माने आविद्धा चारी सम्बन्धी पैर कुञ्चित है इससे यह दिखाते हैं कि यह ऊरूद्वृता चारी आविद्धा की शेष भूत वानी अंग भूत है । आवेष्टन माने द्वितीय ऊरुके क्षेत्र की पार्ष्णि तक उछल कर भ्रमरक के तरीके से उसी पाद को गिरावे । फिर दूसरे का इस तरह ऊर्ध्व में उद्वर्त्तन होने से यह उद्वृत्ता चारी है ।३९।

अथ विद्युद् भ्रान्ता । पृष्ठतः पीछे की तरफ ऊरु के मूल से घुमावे ऐसा कोई कहते हैं । उपाध्याय जी तो कहते हैं कि पृष्ठतः माने वगल से पश्चाद् भाग में वलन करके शिर का संश्लेष करे । फिर उसी हिसाब से ऊपर नीचे अगल बगल सभी तरफ मण्डलाकार में घुमाकर उस पैर को फैला दे । यही विद्युद्भ्रान्ता चारी है ।४०।

अथ अलात । पहले पाद को पीछे की तरफ फैलावे फिर घुमाकर भींतर की तरफ कर लेवे । उसके बाद द्वितीय ऊरु के ऊपर अभिमुख तल उसको रखे । इस तरह करते हुए अपने पास वाली एडी के अनुसार उसको गिरा दे । अतः अलात चक्र के आकृति वाली यह अलाता चारी है ।४१।

अतिक्रान्तक्रमं कृत्वा समुत्प्लुत्य निपातयेत् ।
जङ्घाञ्चितोपरिक्षिप्ता सा ज्ञेया हरिणप्लुता ॥४३॥
नूपूरं चरणं कृत्वा पुरतः सम्प्रसारयेत् ।
क्षिप्रमाविद्धकरणं दण्डपादा तु सा स्मृता ॥४४॥

## अभिनवभारती

नितम्बसम्मुखपार्ष्णित्र्यश्रमूरुं विवर्तयेत् । स्वपार्श्वगजानुकमुत्तानपादतलं कुर्यादिति पादोपान्तभुजगभयभावितगतिसादृश्याद् भुजङ्गत्रासिता ।४२।

अथ हरिणप्लुता—अतिक्रान्तचार्युक्तकुञ्चितं पादमुत्क्षिप्योत्प्लुत्य च तमेव पातयेत् । तदनन्तरं द्वितीया जङ्घा अञ्चितपादा सती पृष्ठभागे पश्चाद्देशे क्षिप्ता कार्येति मृगप्लुतितुल्या, 'सन्धि होदु' इत्यादौ विदूषकादेर्दृश्यते ।४३।

अथ दण्डपादा—नूपूरपादोक्तं कुञ्चितं पादं द्वितीयपार्ष्णिगं कृत्वाग्रतः प्रसारयेत्; कथं, क्षिप्रं कृत्वा तथा आविद्धकरणं, आविद्धस्वदेहक्षेत्रसम्मुखीकृत-जान्वग्रात् क्रिया यत्र । ऊरुजानुजङ्घस्य स्तब्धत्वेन दण्डाकारत्वाद् दण्डपादा ।४४।

## बालक्रीड़ा

(मूल) कुञ्चित संज्ञक पाद को ऊपर की तरफ उठाकर ऊरु को त्र्यश्र यानी तिरछा विवर्त्तन करे । इस प्रक्रिया में कटी एवं जानु के विवर्त्तन करने से भुजंगत्रासिता चारी होती है ।४२।

(मूल) अतिक्रान्ता चारी में कहे हुए कुञ्चित पाद का क्रमण यानी विक्षेप करके उत्प्लवन करे फिर इस उत्प्लुत पाद को गिरादे । इसके बाद द्वितीय पाद की जङ्घा को अञ्चिता करके परिक्षिप्ता करे । इस तरह की प्रक्रिया करने से इसको हरिणप्लुता चारी समझना चाहिए ।४३।

(मूल) नुपूर नामक पाद में कही हुई प्रक्रिया से पहले पाद को कुञ्चित पाद के अनुसार द्वितीय पार्ष्णि में करें और फिर आगे की तरफ फैला दे । इसके अनन्तर शीघ्र ही उसको आविद्ध करे । इस तरह करने से वह दण्डपादा चारी मानी गई है ।४४।

अथ भुजङ्गत्रासिता । दूसरी उसके मूल क्षेत्र के समीप में कुञ्चित किये हुए पैर को ऊपर में उठाकर कमर तक ले जाकर जानु की तरफ लौटा ले फिर नितम्ब के सम्मुख तिकोनी एडी को उसके ऊपर विवर्त्तन कर दे । इतके बाद अपने बगल की जानु पर पैर को उत्तान तल करके रखे । पैर के समीप में सांप आगया इस तरह भय से प्रभावित होकर इधर उधर भागने वाले मनुष्य की गति से तुलना होने के कारण यह चारी भुजङ्गत्रासिता है ।४२।

अथ हरिणप्लुता । अतिक्रान्त चारी में कहे हुए कुञ्चित पाद को उत्क्षिप्त करे फिर उछल कर उसको गिरा दे । इसके अनन्तर द्वितीय जंघा के पृष्ठ भाग पर पैर को अञ्चित रखे । ऐसी मृग की प्लुति के तुल्या यह चारी "सन्धि होदु" इत्यादि स्थल में बिदूषकादि के अभिनय में दिखाई देती है ।४३।

अतिक्रान्तक्रमं कृत्वा त्रिकं तु परिवर्त्तयेत् ।
द्वितीयपादभ्रमणात्तलेन भ्रमरी स्मृता ॥४५॥
आकाशिक्यः स्मृता ह्येता ललिताङ्गक्रियात्मिकाः ।
धनुर्वज्रादिशस्त्राणां प्रयोक्तव्या प्रयोक्तृभिः ॥४६॥
अग्रगौ पृष्ठगौ वापि ह्यनुगौ चापि योगतः ।
पादयोस्तु द्विजा ! हस्तौ कर्तव्यौ नाट्ययोक्तृभिः ॥४७॥

अभिनवभारती

अथ भ्रमरी—अतिक्रान्तचार्युक्तं कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य भुजङ्गत्रासितवत् त्र्यश्रमूरुं विवर्त्य द्वितीयपादतलभ्रमणे त्रिकं परिवर्तयेदिति सर्वशरीरपरिवर्तनद्वारेण नेमिभ्रमणाद् भ्रमरी ।४५।

इतिकर्तव्यताशेषं विनियोगादिकं चासां दर्शयति—ललिताङ्गक्रियात्मिका इति धनुर्वज्रेत्यादि च ।४६।

अथ कायशोभां निरूपयन् व्यापकविनियोगं चारीणां दर्शयति—अग्रगा-

बालक्रीड़ा

(मूल) अतिक्रान्ता चारी में उक्त प्रक्रिया के अनुसार कुञ्चित पाद का उत्क्षेप करें और भुजङ्गत्रासिता चारी की तरह ऊरु का त्र्यश्र विवर्त्तन करके त्रिक का परिवर्त्तन करे। इस प्रक्रिया में द्वितीय पाद के तलुए के भ्रमण करने से भ्रमरी चारी मानी गई है ।४५।

(मूल) इनको आकाशिकी चारियों के नाम से स्मरण किया गया है। इनमें अंगों की क्रियाये अंगों का अभिनय सुन्दर होता है और इनका प्रयोग धनुष, वज्र एवं तलवार आदि शस्त्रों के सञ्चालन में करना चाहिए ।४६।

अथ दण्डपादा। नूपुरपाद में बतलाये हुए कुञ्चित पाद को द्वितीय पैर की एडी पर ले जाकर फैला दे। प्रश्न—कैसे फैलावे। उत्तर। शीघ्रता करके फैलाये। इसमें आविद्ध देह के सम्मुख किये हुए जानु के अग्र भाग से क्रिया होती है। इसमें ऊरु जानु एवं जंघा की स्तब्धता से पैर दण्डाकार हो जाता है अतः दण्डपादा पाद चारी है ।४४।

अथ भ्रमरी। अतिक्रान्त चारी में कहे हुए कुञ्चित पाद को ऊपर में करके सांप से डराये हुए की तरह तिकोनी ऊरु का विवर्त्तन करे फिर द्वितीय पाद तल के घुमाने में त्रिक का परिवर्त्तन करे। इस प्रकार सम्पूर्ण शरीर के परिवर्त्तन के द्वारा नेमि के तरफ भ्रमण करने से यह भ्रमरी चारी है ।४५।

अब इन चारियों की अवशिष्ट इतिकर्त्तव्यता एवं विनियोग को माने कहां कैसी चारी करनी चाहिए इसको दिखाते हैं। ये ललिताङ्ग क्रियात्मिका चारी हैं अर्थात् इन चारियों में अंगों की क्रिया अंगों का अभिनय ललित सुन्दर होना चाहिए और धनुष वज्र एवं तलवार आदि शस्त्रों के विमोक्षण में इनका विनियोग होता है ।४६।

यतः पादस्ततो हस्तो यतो हस्तस्ततस्त्रिकम् ।
पादस्य निर्गमं ज्ञात्वा तथोपाङ्गानि योजयेत् ॥४८॥
पादचार्यां यथा पादो धरणीमेव गच्छति ।
एवं हस्तश्चरित्वा तु कटिदेशं समाश्रयेत् ॥४९॥

## अभिनवभारती

वित्यादि । इदं तात्पर्यम्—इह कदाचिद्गतेः प्राधान्यं, कदाचिद्धस्तव्यापारस्य, कदाचिद् द्वयोः । आद्ये पक्षे पादविक्षेपस्यानुगौ तदनुसारिणौ तत्पश्चाद्भाविनौ च हस्तौ, द्वितीये हस्तव्यापारस्यानुसारेण पश्चाद्भावेन च पादौ, तृतीये द्वयोरपि तुल्यकालताविनियोगपारतन्त्र्येण च प्रवृत्तिः । योग औचित्यम् ।४७।

कायशोभायोजनायेह अग्रे चात्राध्याये चार्यः प्रस्तुताः (१०-७३) इति तत्प्राधान्यं यदा भवति तदा योजना कीदृशी कार्येति स्पष्टयितुमाह—यतो हस्त इति । तथेति तेनैव प्रकारेण, उपाङ्गानि भ्रूनेत्रादीनि ।४८।

ननु हस्तस्य क्रियायां यदि पादस्य गतिक्रिया तर्हि तद्विश्रान्तौ हस्तस्य को वृत्तान्त इत्याशङ्क्याह—पादचार्यामिति समाम्नायामिति शेषः । एवकारोऽप्यसंभावनां निरस्यति । हस्त इति ।४९।

## बालक्रीड़ा

(मूल) हे द्विजाः ! हे ब्राह्मणो ! नाट्य के प्रयोक्ता नाट्य के अभिनेताओं को हाथों का अभिनय ऐसा करना चाहिए जिसमें हाथ कभी पैरों के अग्रगामी हों एवं कभी पृष्ठ गामी हो तथा कभी अनुकूल गामी हों ॥४७॥

(मूल) जिस तरफ पाद हो उसी तरफ हस्त को करना चाहिए और जिधर हस्त हो उधर त्रिक को घुमाना चाहिए । जैसे पाद का निर्गम करे वैसे ही उपाङ्गों की भी योजना करें ॥४८॥

(मूल) पादचारी में जैसे पादों का यातायात पृथ्वी पर ही होता है उसी तरह हाथों के अभिनय में उनका कटी प्रदेश में ही समाश्रयण होता है ॥४९॥

अव शरीर की शोभा का निरूपण करते हुए इन चारियों का व्यापक विनियोग दिखाते हैं अग्रगौ इत्यादि । इसका तात्पर्य यह है कि इनमें कभी गति की प्रधानता है कभी हस्तों के व्यापार अभिनय की और कभी दोनों की । पहले पक्ष में बतलाते हैं कि हाथों को पाद विक्षेप के अनुकूल उसका अनुसरण करने वाले तथा पाद विक्षेप के पीछे व्यापृत करना चाहिए । द्वितीय पक्ष में हाथों के अभिनय के अनुसार एवं उसके पीछे पादों की गति करनी चाहिए । तृतीय पक्ष में दोनों की प्रवृत्ति व्यापार एक समय में तथा विनियोग की अपेक्षा से होंगे यहां योग का अर्थ औचित्य है ।४७।

शरीर की शोभा की योजना करने के लिए यहां इस १० वें अध्याय में आगे ७३ वें श्लोक में चारियों का प्रस्ताव किया है । इसलिए जव उनका प्राधान्य होगा तब योजना

एताश्चार्या मया प्रोक्ता ललिताङ्गक्रियात्मिकाः ।
स्थानान्यासां प्रवक्ष्यामि सर्वशस्त्रविमोक्षणे ॥५०॥
वैष्णवं समपादं च वैशाखं मण्डलं तथा ।
प्रत्यालीढमथालीढं स्थानान्येतानि षण् नृणाम् ॥ ५१ ॥

अभिनवभारती

अर्धचन्द्रो नाट्ये, नृत्ते तु पक्षप्रद्योतौ पक्षवञ्चितावपि । पादस्य धरणीप्राप्तौ कीदृक् कायसन्निवेश इत्याशयेन स्थानकान्यभिधित्सुः पूर्वोपसंहारपूर्वकं प्रतिजानीते— एताश्चार्य इति । ललितत्वमङ्गस्य यत इयतीभिरेव इमा उत्तानत्वे । तावानेव गतिप्रकार इति यावत् । स्थानानि भावे करणेऽधिकरणे वा व्युत्पत्त्या कायसन्निवेशाश्चार्यो उच्यन्ते । सर्वशस्त्रविमोक्षण इति साधारणो विनियोग उक्तः । आसामपि चारीणां पूर्वं गतिरूपत्वं, गतेश्च पश्चाद्भाविनी स्थितिरिति भावः ।५०।

नृणामिति स्थानकानि तु निरूपयिष्यन्त इत्यर्थः ।५१। पक्षस्थित इति पार्श्वा-

बालक्रीड़ा

(मूल) जिन चारियों में अंगों की ललित क्रियायें होती है उन चारियों को मैंने कहा। अब सब प्रकार के शस्त्रों के मोक्षण के विषय में इनके स्थानों को कहूँगा ॥५०॥

(मूल) यह एक नियम है कि चाहे जड़ हो या चाहे चेतन हो या स्थावर हो या जंगम हो चलने के बाद उनके लिए विश्राम की आवश्यकता होती है। अतः अभिनेताओं के लिए गतिरूप चारियों के निरूपण के बाद विश्रान्तिरूप स्थानों का निरूपण करते हैं कि मनुष्यों के लिए वैष्णव, समपाद, वैशाख, मण्डल, प्रत्यालीढ एवं आलीढ ये छ स्थान हैं ॥५१॥

कैसी करनी चाहिए इसको स्पष्ट करने लिए कहते हैं—यतः पादः इति। तथा उसी प्रकार से। उपाङ्ग भ्रू नेत्र आदि हैं ।४८।

पाद की क्रिया करने के समय अगर हस्त का अभिनय किया जाना चाहिए तो पाद की गति की विश्रान्ति हो जाती है तब हस्त की क्या हालत होगी। ऐसी आशङ्का करके कहते हैं कि पाद चारी के समाप्त होने पर। एवकार भी असंभावना का निरास करता है। हस्त को कटि प्रदेश में रखे ।४९।

अर्धचन्द्र नृत्त एवं नाटच में होता है। किन्तु नृत्त में पक्षप्रद्योत एवं पक्षवञ्चितक भी होता है। पाद के धरणी पर प्राप्त होने पर अर्थात् पाद चारी के समाप्त होने पर गति रहित पाद को पृथ्वी पर रख देने पर काय का सन्निवेश कैसा होगा इस आशय से स्थानकों को चाहते है अतः पूर्व में प्रचलित अर्थ का उपसंहार करते हुए प्रतिज्ञा करते हैं कि एताश्चार्यः। ये चारियाँ हैं क्योंकि इतनी ही चारियों से अङ्गों में लालित्य होता है। ये उत्तान रूप में होती हैं। अर्थात् गति का प्रकार इतना ही है। स्थानानि पद भाव में या करण में या अधिकरण में व्युत्पन्न है (स्थीयन्ते इति स्थानानि। तिष्ठन्त्येभिरिति स्थानानि। तिष्ठन्त्येषु तानि) इस व्युत्पत्ति के आधार पर चारी के द्वारा काय के सन्निवेशों

द्वौ तालावर्धतालश्च पादयोरन्तरं भवेत् ।
तयोः समस्थितस्त्वेकः त्र्यस्रः पक्षस्थितोऽपरः ॥ ५२ ॥
किञ्चिदञ्चितजङ्घं च सौष्ठवाङ्गपुरस्कृतम् ।
वैष्णवं स्थानमेतद्धि विष्णुरत्राधिदैवतम् ॥ ५३ ॥
स्थानेनानेन कर्त्तव्यः संल्लापस्तु स्वभावजः ।
नानाकार्यान्तरापेतै र्नृभिरुत्तममध्यमैः ॥ ५४ ॥

## अभिनवभारती

भिमुखाङ्गुलिः। त्र्यश्र इति किंचिदग्राभिमुख्यमस्पृशत् ।५२। अञ्चिता कुटिला जानुनमनाज्जङ्घा यत्र। सौष्ठवे यदङ्गं वक्ष्यते तेन पुरस्कृतं पूजितम्, अप्रधाने वा अङ्गे सौष्ठवं पुरस्कृतं प्रधानम्। हि यस्मात् विष्णुरत्राधिदैवतम् तस्माद्वैष्णवम्। तेन तस्य तादृशस्य वाऽस्त्रीप्रधानस्य सूत्रधारादेः प्रयोगे स्थानकमिदम्। एवमुत्तरत्र मन्तव्यम् ।५३। एतदेवाह—स्थानेनानेनेति स्वभावजः अनावेशितः ।५४। विप्रमलङ्कलेति विप्रैः क्रियमाणं

## बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ दोनों पादों में दो और आधे अर्थात् २।। ढाई ताल का अन्तर यानी अवकाश हो तथा दोनों या दो में से एक पाद समुत्थित हो और दूसरा पाद बगल में तिकोना किया हुआ रहे इस प्रक्रिया में घुटने के झुका देने से जंघा। कुछ टेढी (अञ्चित) रहे वह "अचञ्चलमकुब्जञ्च समगात्रं तथैवं च। नात्युच्चं चलपादञ्च सौष्ठवाङ्गं प्रयोजयेत्" इस लक्षण वाले सौष्ठवाङ्ग से पुरस्कृत वैष्णवस्थान होता है। इसमें विष्णु भगवान् अधिष्ठात्री देवता हैं ।।५२।५३।।

(मूल) भिन्न २ अनेक कार्यों में संलग्न उत्तम एवं मध्यम कोटि के मनुष्यों को इसी स्थान से अवस्थित होकर स्वाभाविक संलाप करना चाहिए ।।५४।।

को कहते हैं। सर्वशस्त्रविमोणे यह साधारण विनियोग कहा हैं। ये चारियां पहिले गति रूप हैं गति के बाद में स्थिति रूप हैं यह सार है ।५०।

नृणामिति। स्थानकों का निरूपण करेंगे ।५१।

पक्ष स्थित इससे बतलाया कि पार्श्वाभिमुख अङ्गुलियां है। त्र्यश्र इससे किञ्चित् आभिमुख्य का स्पर्श किया है ।५२।

जानुओं के नमन से जंघा अञ्चित यानी कुटिला जिसमें हो गई है। सौष्ठव में जिस अङ्ग को कहेंगे उस अङ्ग से पुरस्कृत पूजित सौष्ठव है। यदि सौष्ठव अप्रधान है तब अङ्ग पुरस्कृत है पूजित है। इसलिये यह वैष्णव स्थानक है क्योंकि इसमें विष्णु अधिदेवता हैं। इस लिए स्त्री की प्रधानता से रहित जो सूत्रधार है उस या वैसे सूत्रधार के प्रयोग में यह स्थानक है। इसी प्रकार आगे के प्रयोगों में भी समझना चाहिए ।५३।

इसी को कहते हैं कि इस स्थान से। स्वभावतः का अर्थ है आवेश रहित ।५४।

चक्रस्य मोक्षणे चैव धारणे धनुषस्तथा ।
धैर्यदानाङ्गलीलासु तथा क्रोधे प्रयोजयेत् ॥ ५५ ॥
इदमेव विपर्यस्तं प्रणयक्रोध इष्यते ।
उपालम्भकृते चैव प्रणयोद्वेगयोस्तथा ॥ ५६ ॥
शङ्कासूयोग्रताचिन्तामतिस्मृतिषु चैव हि ।
दैन्ये चपलतायोगे गर्वाभीष्टेषु शक्तिषु ॥ ५७ ॥
शृङ्गाराद्भुतबीभत्सवीरप्राधान्ययोजितम् ।
समपादे समौ पादौ तालमात्रान्तरस्थितौ ॥ ५८ ॥
स्वभावसौष्ठवोपेतौ ब्रह्मा चात्राधिदैवतम् ।
अनेन कार्यं स्थानेन विप्रमङ्गलधारणम् ॥ ५६ ॥
रूपणे पक्षिणां चैव परं कौतुकमेव च ।
खस्थानां स्यन्दनस्थानां विमानस्थायिनामपि ॥ ६० ॥

## अभिनवभारती

यन् मङ्गलाशीर्वचनादि तस्य धारणं प्रतीप्सन् ।५९। खस्थादीनामिदं स्थानकम् ।६०।

## बालक्रीड़ा

(मूल) चक्र के मोक्षण में और धनुष के धारण करने में तथा धैर्य के साथ की गई उदात्त अङ्ग लीलाओं में एवं क्रोध भाव में इस स्थान का प्रयोग करना चाहिए ॥५५॥

(मूल) नाट्याचार्य लोग इसी के विपर्यस्त भाव को प्रणय क्रोध चाहते हैं। शृङ्गार अद्भुत वीर एवं बीभत्स रसों की प्रधानता में इसका प्रयोग किया जाता है अतः उपालम्भ १ प्रणय २ उद्वेग ३ शङ्का ४ असूया ५ उग्रता ६ चिन्ता ७ मति ८ स्मृति ९ दैन्य १० चपलता ११ गर्व एवं अभीष्ट शक्तियों अर्थात् तत्सामयिक परिस्थितियों के सन्दर्भ में उपस्थित भावो के अभिनय में इसका उपयोग करना चाहिए ॥५६।५७॥

(मूल) केवल एक ताल के अन्तर में अवस्थित एवं स्वाभाविक सौष्ठव से युक्त समान पादों का अभिनय समपाद में होता है। इसके अधिदेवता ब्रह्मा जी हैं। ब्राह्मणों के द्वारा क्रियमाण मङ्गलमय आशीर्वचनों का धारण इसी समपाद स्थान के जरिये करना चाहिए ॥५८।५९॥

(मूल) पक्षियों तथा खस्थ आकाश में स्थित या आकाश में विमान से उड़ने वालों और भूमि पर रथ में बैठकर चलने वालों तथा लिङ्गस्थ यानी शैवों एवं ऊर्ध्वबाहु व्रतियों के अभीष्ट कौतुक के निरूपण में अभिनय में इस स्थान को करना चाहिए ॥६०॥

विप्रमङ्गलधारण का अर्थ है विप्रों के द्वारा क्रियमाण जो मङ्गल आशीर्वचन आदि है उसको धारण करना चाहिए ।५९।

ख आकाश में जो स्थित है उनका यह स्थानक है ।६०।

लिङ्गस्थानां व्रतस्थानां स्थानमेतत्तु कारयेत् ।
तालास्त्रयोऽर्धतालश्च पादयोरन्तरं भवेत् ॥ ६१ ॥
तालांस्त्रीनर्धतालांश्च निष्पण्णोरुं प्रकल्पयेद् ।
त्र्यस्रौ वक्षःस्थितौ चैव तत्र पादौ प्रयोजयेत् ॥ ६२ ॥
वैशाखस्थानमेतद्धि स्कन्दश्चात्राधिदैवतम् ।
स्थानेनानेन कर्तव्यमश्वानां वाहनं बुधैः ॥ ६३ ॥
व्यायामनिर्गमश्चैव स्थूलपक्षिनिरुपणम् ।
शराणां च समुत्क्षेपो व्यायामकरणे तथा ॥ ६४ ॥
रेचकेषु च कर्तव्यमिदमेव प्रयोक्तृभिः ।
ऐन्द्रे तु मण्डले पादौ चतुस्तालान्तरस्थितौ ॥ ६५ ॥

## अभिनवभारती

लिङ्गस्थाः शैवाद्याः व्रतस्था उर्ध्वकायादिप्रतताङ्गाः ।६१। कियत्याकाशदेश इत्याह — तालास्त्रयोऽर्धतालाश्चेति सार्धतालत्रयादधो नभोदेश इत्यर्थः । निषण्णावचलौ विश्रान्तौ तु ऊरू यत्र सूच्यपेक्षया ।६२। विशाखः स्कन्दः । व्याप्याङ्गानामेव युद्धादौ निर्गमनात् तेषामेव वेगादानपार्ष्णिचोदनाक्रमेण ।६३।६४। ऐन्द्रे त्विति शेषं द्योतयन् सार्धतालद्वया-

## बालक्रीड़ा

(मूल) तीन ताल और आधे ताल यानी साढे तीन तालों का अन्तर अवकाश पैरों में करें तथा इसी तरह साढे तीन तालों की सूची की अपेक्षा से ऊरुओं की विश्रान्ति की कल्पना करे । ऐसा करने पर यह वैष्णव स्थान बनता है । यहाँ स्कन्द अधिदेवता है ॥६१।६२॥

(मूल) घोड़ों के सञ्चालन, व्यायाम निर्गम माने परिश्रम के साथ युद्ध से निर्गम एवं विशाल पक्षी गरुड़ आदि का निरूपण इस स्थान से करना चाहिए ॥६३॥

(मूल) शरों के फैकने के लिए शरासन धनुष के समुत्कर्ष माने सन्धान के विषय में व्यायाम करने एवं रेचकों में इसी स्थान को अभिनेता लोग करें ॥६४॥

(मूल) जहाँ चार तालों के अन्तर में स्थित पैर तिरछे बगल में किये हुए हों और कटी तथा जानु समान हो वह ऐन्द्र मण्डल है ।६५।

लिङ्गस्थाः का अर्थ है शैव आदि । व्रतस्थाः माने ऊर्ध्वकाय तथा प्रतताङ्ग है । ऊपर को हाथों को किये हैं अत एवं जिनके अङ्ग प्रतत है फैले हुए हैं ।६१।

कितने आकाश में इस पर कहते हैं तालाः त्रयः अर्धतालश्च । अर्थात् साढे तीन तालों से नीचे आकाश में । निषण्णोरुम् का अर्थ है जहां ऊरु सूची चारी की अपेक्षा से निषण्ण है अचल है अर्थात् विश्रान्त है ।६२।

विशाख स्कन्द का पर्याय है । जिनके अङ्ग व्याप्य है छोटे हैं उन्हीं का युद्धादि में निर्गमन होता है और उन्हीं का वेग ग्रहण भी होता है । किन्तु इस प्रक्रिया में पाद का पूरा विन्यास नहीं करके केवल पार्ष्णि की प्रेरणा से क्रमण होता है ।६३।६४।

त्र्यस्रौ वक्षःस्थितौ चैव कटिजानू समौ तथा ।
धनुर्वज्रासिशस्त्राणि मण्डलेन प्रयोजयेत् ॥ ६६ ॥
वाहनं कुञ्जराणां तु स्थूलपक्षिनिरूपणम् ।
अस्यैव दक्षिणं पादं पञ्च तालान् प्रसार्य तु ॥ ६७ ॥
आलीढस्थानकं कुर्याद् रुद्रश्चात्राधिदैवतम् ।
अनेन कार्यं स्थानेन वीररौद्रकृतं तु यत् ॥ ६८ ॥
उत्तरोत्तरसंजल्पो रोषामर्षकृतस्तु यः ।
मल्लानाश्चैव संफेटः शत्रूणां च निरूपणम् ॥ ६९ ॥

अभिनवभारती

न्तरनभोदेशनिषण्णोरुत्वमत्रापि सूचयति ।६५। मण्डलेश्वरविषयत्वान्मण्डलम् ।६६। अश्वानां वाहने वैशाखं, इदं तु हस्तिनां, तेभ्यः स्थूलानामिति प्रक्रमात् स्थूलाः पक्षिणोऽत्र गरुडादयो मन्तव्याः ।

अस्यैवेति निषण्णोरुत्वं तथा त्र्यश्रत्वं द्वयोः सूचयति ।६७। आसमन्ताल्लीढा स्पृष्टा भूमिर्येनेत्यालीढम् ।६८। संफेटः संघर्षः ।६९।

बालक्रीड़ा

(मूल) धनुष से वज्र के मोक्षण में तथा कुन्जर हस्तियों के सञ्चालन तथा पक्षियों के निरूपण में इस मण्डल का प्रयोग करे ।६६।

(मूल) इसी ऐन्द्र मण्डल के अभिनय में बतलाये हुए दक्षिण पाद को पाँच तालों के अन्तर में फैला कर आलीढ स्थान को करना चाहिए । इसका अधिदेवता रुद्र है ।६७।

(मूल) वीर रस एवं रौद्र रस के अभिनय में जो किया गया है और जो रोष तथा अमर्ष से किये गये उत्तरोत्तर संजल्प यानी कथनोपकथन मल्ल एवं प्रतिमल्लों ला सम्फेट माने संघर्ष, शत्रुओं का निरूपण तथा युद्ध से उनका अभिद्रवण पलायन और शस्त्रों का मोक्षण सब इसी स्थान से करना चाहिए ।६८।६९।

ऐन्द्रे तु से अवशिष्ट अर्थ का द्योतन करते हुए सार्धतालद्वय के अन्तर से नभोदेश मे निषण्णोरुत्व की सूचना देते हैं ।६५।

मण्डलेश्वर के विषय में होने से यह मण्डल है ।६६।

घोड़ों के संचालन के समय वैशाख स्थानक का उपयोग होता हैं । हाथियों के भी सञ्चालन में यह वैशाखस्थानक होता है । उन हाथियों से भी स्थूलों के वाहन में ऐसा प्रक्रम करने से स्थूल पक्षी यहाँ गरुड़ आदि को समझना चाहिए । अस्यैव इसी के कहने से निषण्णोरुत्व एवं त्र्यश्रत्वं की सूचना दोनों में देते हैं ।६७।

आलीढ उसे कहते हैं जिसमें आसमन्तात् अर्थात् चारों सरफ से भूमि का आलेहन माने स्पर्श किया है ।६८।

संफेट शब्द का अर्थ है संघर्ष ।६९।

तथाभिद्रवणं चैव शस्त्राणां चैव मोक्षणम् ।
कुञ्चितं दक्षिणं कृत्वा वामं पादं प्रसार्य च ॥ ७० ॥
आलीढपरिवर्तस्तु प्रत्यालीढमिति स्मृतम् ।
आलीढसंहितं शस्त्रं प्रत्यालीढेन मोक्षयेत् ॥ ७१ ॥
नानाशस्त्रविमोक्षो हि कार्योऽनेन प्रयोक्तृभिः ।
न्यायाश्चैव हि विज्ञेयाश्चत्वारः शस्त्रमोक्षणे ॥ ७२ ॥
भारतः सात्वतश्चैव वार्षगण्योऽथ कैशिकः ।
भारते तु कटीच्छेद्यं पादच्छेद्यं तु सात्वते ॥ ७३ ॥

## अभिनवभारती

आलीढपरिवर्त इतीयदेव लक्षणं पूर्वमुक्तम्, तु पदं इतिकर्त्तव्यतास्पष्टकरणार्थम् ।७०। कुञ्चितमिति प्रसारणविपरीतं भूय उत्तानाकुञ्चितोऽत्र पादः ।७१। ननु प्रयोक्तृभिः शस्त्रविमोक्षः कार्य इत्युक्तम् । तस्य (प्रयोक्तृभिः ? (न्यायात्यादि?) न्यायामाच्चेति नामानुसारादेषां वृत्तिविभागे परिशेषता । आरभटया वार्षगण्यः ।७२। कटिच्छेद्य-मिति भावे कृत्यः । कटीस्थानादिषु परस्य हन्तव्येष्वतिक्रमेण चत्वारः ।७३। एभिरिति

## बालक्रीड़ा

(मूल) दक्षिण पाद को कुञ्चित और वाम पाद को फैलाकर जो आलीढ का परि-वर्त्तन है वह प्रत्यालीढ माना गया है ।७०।

(मूल) इसलिए आलीढ की प्रक्रिया से जिस शस्त्र का सन्धान किया हो उस शस्त्र का मोक्षण प्रत्यालीढ से करे । इसी तरह नाना शस्त्रों का मोक्षण इसी के जरिये प्रयोक्ता लोग करें ।७१।

(मूल) इन नाना शस्त्रों के मोक्षण के विषय में चार प्रकार के न्यायों को समझना चाहिए ।७२।

(मूल) ये चार न्याय हैं भारत १ सात्वत २ वार्षगण्य और कैशिक । नाना प्रकार

आलीढ परिवर्त्त इति । इति कर्त्तव्या को स्पष्ट करने के लिए केवल इतना ही लक्षण पहले कहा है ।७०।

कुञ्चितम् यह प्रसारण के विपरीत उत्तान एवं आकुञ्चित पाद यहां है ।७१।

ननु प्रश्न है । प्रयोक्ता लोगों को शस्त्र का विमोक्ष करना चाहिए ऐसा आपने कहा है इसके लिए उसके न्याय को कहें हैं । अतः न्यायों के अनुसार वृत्ति विभाग में इनकी अङ्गता है : ऐसा समझना चाहिए । आरभटी रीति के अनुसार वार्षगण्य न्याय का उपयोग होता है ।७२।

कटिच्छेद्य यहाँ भाव में कृत्य प्रत्यय है । हन्तव्य कटि, पाद, वक्षःस्थल एवं शिर स्थानों में अतिक्रमण करके चार न्याय बतलाये हैं ।७३।

वक्षसो वार्षगण्ये तु शिरश्छेद्यन्तु कैशिके।
एभिः प्रयोक्तृभिर्न्यायैर्नानाचारीसमुत्थितैः ॥ ७४ ॥
प्रविचार्य प्रयोक्तव्यं नानाशस्त्रविमोक्षणे।
न्यायाश्रितैरङ्गहारैर्न्यायाच्चैव समुत्थितैः ॥ ७५ ॥
यस्माद् युद्धानि नीयन्ते तस्मान् न्यायाः प्रकीर्तिताः।
वामहस्ते विनिक्षिप्य खेटकं शस्त्रफेटकम् ॥ ७६ ॥
शस्त्रमादाय हस्तेन प्रविचारमथाचरेत्।
प्रसार्य च करौ सम्यक् पुनराक्षिप्य चैव हि ॥ ७७ ॥

## अभिनवभारती

एभिर्न्यायैरुपलक्षिताः ।७४। शस्त्रमोक्षणविषयाः प्रविचाराः प्रकृष्टाः विचित्रा चारा गतिविशेषाः। (परिश्रान्तिशब्दाः ?) प्रयोक्तव्याः चारीव्यायाकरणखण्डमण्डलात्मकाः कार्याः ।७५।

न्यायशब्दस्यार्थं दर्शयति न्यायाश्रितैरिति न्यायेनाङ्गौचित्येन यान्यङ्गोदाहरणादि न्यायादेव च परबन्धनस्वभाविताप्तिरूपात् प्रवर्तितानि तैः यत एतयोः क्रिया अतो न्यायाख्याः ।७६। अथापि चेत्यनन्तरं चेत्यर्थः ।७७। परिवेष्टनेन गमनं

## बालक्रीड़ा

के शस्त्रों के मोक्षण के प्रसङ्ग में नाना चारियों से समुत्थित इन न्यायों के अनुसार प्रयोक्ता लोगों को भारत में कटिछेद्य, सात्वत में पादछेद्य, वार्षगण्य में वक्षश्छेद्य और कैशिक में शिरश्छेद्य का प्रयोग करना चाहिए ।७३।७४।

(मूल) इन न्यायों के अधीन अङ्गहार हैं। और इन्हीं न्यायों से इनका उन्थान है। जब कि इनके जरिये युद्धों का नयन होता है इसीलिए ये न्याय कहलाते हैं ।७५।

(मूल) शस्त्रफेटक माने शस्त्रों के संघर्ष को सहन करने वाले खेटक वाने ढाल को बाँये हाथ में पहिप ले और दक्षहस्त (दाहिने हाथ) में शस्त्र ले ले फिर युद्धस्थल में विचार यानी निर्भय भ्रमण करे ।७६।७७।

एभिरिति। इन न्यायों से उपलक्षित ये हैं ।७४।

शस्त्रों के मोक्ष के विषय के प्रविचार; प्र माने प्रकृष्ट, वि माने विचित्र एवं चार माने गतिविशेष का (प्रयोक्तव्याः) प्रयोग करना चाहिए यानी चारी व्यायाम करण, खण्ड, एवं मण्डलों का प्रयोग करना चाहिये ।७५।

न्याय शब्द के अर्थ को दिखलाते हैं—न्यायाश्रितैरिति। अङ्गों के औचित्य से न्यायों का आश्रय किया जाता है। इसी का स्पष्टीकरण करते हैं कि जो भी अङ्गों के उदाहरण हैं वे सब परबन्धन उत्कृष्ट नियमन के स्वभाव से स्वरूप को प्राप्त करने वाले न्यायों से ही प्रवृत्त हुए हैं। क्योंकि उन्हीं से उनकी क्रियायें हैं जतः इनकी न्याय यह आख्या है ॥७६॥

अथापि च का अर्थ है इसके अनन्तर और भी है ।७७।

खेटकं भ्रामयेत् पश्चात् पार्श्वात् पार्श्वमथापि च ।
शिरःपरिगमश्चापि कार्यः शस्त्रेण योक्तृभिः ॥ ७८ ॥
कपोलस्यान्तरे चापि शस्त्रस्योद्वेष्टनं तथा ।
पुनश्च खड्गहस्तेन ललितोद्वेष्टितेन च ॥ ७९ ॥
खेटकेन च कर्तव्यः शिरःपरिगमो बुधैः ।
एवं प्रचारः कर्तव्यो भारते शस्त्रमोक्षणे ॥ ८० ॥
सात्वते तु प्रवक्ष्यामि प्रविचारं यथाविधि ।
स एव प्रविचारस्तु खड्गखेटकयोः स्मृतः ॥ ८१ ॥
केवलं पृष्ठतः शस्त्रं कर्तव्यं खलु सात्वते ।
गतिश्च वार्षगण्येऽपि सात्वतेन क्रमेण तु ॥ ८२ ॥
शस्त्रखेटकयोश्चापि भ्रमणं संविधीयते ।
शिरःपरिगमादस्मिंस्तस्य शस्त्रस्य केवलम् ॥ ८३ ॥

अभिनवभारती

नयनं परिगमः ।७८। मणिबन्धोद्वेष्टनेन शस्त्रस्योद्वेष्टनम् । उद्वेष्टितेनेति उद्वेल्लितेनेति ।७९। पृष्ठत इति कायस्य पश्चाद्भागे ।८२। युद्धप्रसङ्गेन सर्वं प्रयोज्यमापततीत्या-

बालक्रीड़ा

(मूल) पहले दोनों हाथों को ठीक तौर से फैला दे फिर बायें हाथ में खेटक का (आक्षेप) धारण करें उसके पश्चात् इस पार्श्व से उस पार्श्व में शस्त्र को घुमावे । इस घुमाने में प्रयोक्ताओं को शस्त्र के साथ शिर का परिगम माने सम्बन्ध रखना चाहिए । यानी शिर से सटाये हुए शस्त्र को घुमाये :७८।

(मूल) कपोल के अन्तर माने कपोल की अवधि में शस्त्र का उद्वेष्टन उत्थापन करे। उसके बाद ललित प्रक्रिया से एक हाथ में उठाये हुए तलवार से दूसरे हाथ में खेटक को धारण करके शिरः परिगम विद्वानों को करना चाहिए । इस प्रकार भारत न्याय के सन्दर्भ में शस्त्र मोक्षण के समय में प्रचार करना चाहिए ।७९।८०।

(मल) जिस विधि से सात्वत में प्रचार करना आवश्यक है उस प्रचार को विधि के अनुसार कहूँगा । वह प्रविचार शस्त्र एवं खेटक के बारे में इस प्रकार माना गया है कि सात्वत में शस्त्र को पीछे से केवल करना चाहिए । इसीं तरह वार्षगण्य मै भी सात्वत के क्रम से ही गति को करते हैं और शस्त्र तथा खेटक को घुमाया जाता है ।८१।८२।

परिवेष्टन करते हुए जो गमन यानी नयन है वही परिगम है ।७८।

उद्वेष्टित माने चारों तरफ उद्वेलित किया हुआ । अतः मणिबन्ध में उद्वेष्टन कर के शस्त्र का उद्वन्धन होता है ।७९।

पृष्ठतः माने शरीर के पिछले हिस्से में ।८२।

उरस्युद्वेष्टनं कार्यं तथांसे परितः पुनः ।
भारते प्रविचारोऽयं कर्तव्यः स तु कैशिके ॥ ८४ ॥
विभ्रमय्य तथा शस्त्रं केवलं मूर्ध्नि पातयेत् ।
प्रविचाराश्च कर्तव्या ह्येवमेतेऽङ्गलीलया ॥ ८५ ॥
धनुर्वज्रासिशस्त्राणां प्रयोक्तव्या विमोक्षणे ।
न भेद्यं नापि तु च्छेद्यं न चापि रुधिरस्रुतिः ॥ ८६ ॥
रङ्गे प्रहरणे कार्यं न चापि व्यक्तघातनम् ।
संज्ञामात्रेण कर्तव्यं शस्त्राणां मोक्षणं बुधैः ॥ ८७ ॥
अथवाभिनयोपेतं कुर्याच्छेद्यं विधानतः ।
अङ्गैः सौष्ठवसंयुक्तैरङ्गहारैर्विभूषितम् ॥ ८८ ॥

अभिनवभारती

शङ्क्याह—न भेद्यमिति भावे प्रत्ययः ८६॥ संज्ञामात्रेणेति । यथा परो जानाति युध्येते इमाविति एवं त्विमावित्यादिविषयं निधाय नाटकादौ संज्ञमात्रेणापि; तेन नानुचितमिति दर्शयति ।८७। अथवेति व्यवस्थितविकल्पः ।८८। अङ्गसौष्ठवं यदुक्तं

बालक्रीड़ा

(मूल) इसमें उस शस्त्र को शिर की परिधि में घुमाते हुए छाती में धारण करे फिर कन्धे के ऊपर से घुमाते हुए छाती के सामने स्थिर करे। इसकी प्रक्रिया का स्पष्ट निरीक्षण मल्लशाला में जोड़ी के घुमाने में एवं मुद्गर के घुमाने में करना चाहिए। इस तरह जो प्रविचार भारत में कर्तव्य है वही प्रविचार कैशिक में भी कर्त्तव्य है। भेद केवल इतना ही है कि उस शस्त्र को मस्तक के ओरे ओरे घुमा कर नीचे गिरा दे। इस प्रकार इन प्रविचारों को अंगों की लीला से करना चाहिए ।८३।८४।८५।

(मूल) वज्र और तलवार के संचालन एवं मोक्षण में इन प्रचारों को करना चाहिए। इस प्रक्रिया से स्टेज पर प्रहार करने में न तो किसी अंग का भेदन, न छेंदन और न रुधिरस्राव होना चाहिए अतः स्पष्ट आघात नहीं करना चाहिए। केवल संज्ञा से इशारे से ही शस्त्रों का मोक्षण बुद्धिमान् अभिनेता गण करें ।८६।८७।

युद्ध के प्रसङ्ग से छेदन भेदन खून खच्चर सब कुछ कर्त्तव्य हो सकता है ऐसी आशंका करके कहते हैं कि नहीं। स्टेज पर अभिनयस्थल में भेदन वगैरह नहीं करना चाहिए। भेद्यम् यहाँ भाव में कृत्य प्रत्यय है। अतः भेत्तुं योग्यं भेद्यम् यह विग्रह है ।८६।

संज्ञा मात्र से यानी केवल चेष्टा ही ऐसी होनी चाहिए जिससे दर्शक गण समझें कि ये दोनों इस प्रकार युद्ध कर रहे हैं इत्यादि विषय को नाटक एवं प्रकरण आदि में (निधाय) निश्चित रूप से युद्ध के विषय में केवल संज्ञा से ही इस तरह करना अनुचित नहीं है ऐसा दिखलाते हैं ।८७।

व्यायामं कारयेत् सम्यक् लयतालसमन्वितम् ।
सौष्ठवे हि प्रयत्नस्तु कार्यो व्यायामसेविभिः ॥ ८९ ॥
अचञ्चलमकुब्जं चासन्नगात्रमथापि च ।
नात्युच्चं चलपादश्च सौष्ठवाङ्गं प्रयोजयेत् ॥ ९० ॥
कटी कर्णसमा यत्र कूर्पराऽसस्थितस्तथा ।
समुन्नतमुरश्चैव सौष्ठवं नाम तद्भवेत् ॥ ९१ ॥
सौष्ठवे लक्षणं प्रोक्तं वर्तनाक्रमयोजितम् ।
शोभा सर्वैव नित्यं हि सौष्ठवं समुपाश्रिता ॥ ९२ ॥

## अभिनवभारती

तस्य सिद्धये परिकरमाह—व्यायाममिति । व्यायामोऽङ्गशिक्षाभ्यासव्यासङ्गयोग्यकाल-एव । एवं द्रुतादेः चच्चत्पुटादेश्चानुसन्धेरङ्गमात्मीकृतन्तालाख्यं पठ्यते ।८९। सन्नं स्वविश्रान्तिपरिणतं गात्रं यस्य ।९१। कूर्परांसशिर इति प्राण्यङ्गत्वादेकवद्भावः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) अथवा अभिनय के उपयोगी छेदन को नाटकीय विधान के अनुसार करना चाहिए जिससे सौष्ठव से युक्त अङ्गों के द्वारा अङ्गहारों से विभूषित यह क्रिया होवे ।८८।

(मूल) रङ्ग मञ्च पर सुन्दर ढंग से लय और तालों से समन्वित व्यायाम को दिखाना चाहिए । अतः व्यायाम सेवी लोगों को सौष्ठव में प्रयत्न करना चाहिए ।८९।

(मूल) जिसमें गात्र न तो चञ्चल हो न कुब्ज हो और न सन्न हो माने स्तब्ध हो । तथा पैर जिसमें न तो अत्यन्त ऊँचे हो और न अत्यन्त हिलते हों ऐसे सौष्ठवाङ्ग का प्रयोग करना चाहिए ।९०।

(मूल) अब सौष्ठव किसे कहते हैं उसे बतलाते हैं कि जहाँ कमर नाभिकी समान कक्षा में कूर्पर (कोहनी) कटी प्रदेश में स्थित हो और छाती उभरी हुई हो वह सौष्ठव होता है ।९१।

(मूल) इस तरह वर्त्तना के क्रम से योजित सौष्ठव का लक्षण कहा । नाट्य की सम्पूर्ण शोभा सौष्ठव के ऊपर आश्रित है ।९२।

अथवा यह व्यवस्थित विकल्प है ।८८।

अङ्गों के विषय में जो सौष्ठव कहा है उसकी सिद्धि के लिए परिकर सामग्री कहते हैं कि व्यायामात् । यहाँ व्यायाम का अर्थ अङ्गविषक शिक्षा एवं अभ्यास के योग्य काल । जिसके फलस्वरूप द्रुत मध्य एवं विलम्बित आदि के एवं चञ्चत्पुटादि के अनुसंधान से स्वीकृत तालाख्य अङ्ग का पठन करते है ।८९।

सन्नं माने जिसका गात्र थक कर अपनी विश्रान्ति में परिणत हो गया है ।९१।

कूर्परांसशिरः । इसमें कूर्पर (कोहनी) अंस (कन्धे) एवं शिर ये बहुत अंग है अतः

नहि सौष्ठवहीनाङ्गः शोभते नाट्यनृत्तयोः ।
अत्र नित्यं प्रयत्नो हि विधेयो मध्यमोत्तमैः ॥ ९३ ॥
नाट्यं नृत्तं च सर्वं हि सौष्ठवे संप्रतिष्ठितम् ।
कटिनाभिचरौ हस्तौ वक्षश्चैव समुन्नतम् ॥ ९४ ॥
वैष्णवं स्थानमित्यङ्गं चतुरस्रमुदाहृतम् ।
परिमार्जनमादानं सन्धानं मोक्षणं तथा ॥ ९५ ॥
धनुषस्तु प्रयोक्तव्यं करणं तु चतुर्विधम् ।
संमार्जनं परामर्श आदानं ग्रहणं क्रिया ॥ ९६ ॥

## अभिनवभारती

तथेति साम्येनेत्यर्थः ।९२। अधमानामत्र स्वातन्त्र्यं दर्शयति मध्यमोत्तमैरिति ।९३। सौष्ठवं यदर्थं तत्सर्वसामान्यभूतं चातुरश्र्यमाह—कटिनाभिचराविति क्रमेण यौगपद्येन च ।९४। खड्गयुद्धे यथान्यायास्तथा धनुर्युद्धेऽपि कर्माणि सन्तीति दर्शयति प्रमार्जनमिति प्रथमं धनुषो मार्जनं ततोऽपि बाणस्य ग्रहस्ततोऽपि शरस्य सन्धानं

## बालक्रीड़ा

(मूल) क्योंकि नाट्य एवं नृत्य सभी कुछ सौष्ठव पर प्रतिष्ठित है । नाट्य और नृत्य में सौष्ठव से रहित कोई भी अंग सुशोभित नहीं होता है । इसलिए मध्यम और उत्तम श्रेणि के विद्वान् अभिनेताओं को सौष्ठव में अवश्य ही प्रयत्न करना चाहिए ।९३।

(मूल) हाथ जहाँ कटि और नाभि की कक्षा में रहे और वक्षः स्थल समुन्नत हो ऐसा चतुरस्र अङ्गो वाला यह कर्म वैष्णव स्थान कहलाता है ।९४।

(मूल) परिमार्जन १ आदान २ सन्धान ३ तथा मोक्षण ४ इन चार प्रकार के करणों को धनुष के विषय में करना चाहिए ।९५।

(मूल) इनमें सन्धान का अर्थ है धनुष की डोरी पर शर का विन्यास । मोक्षण का अर्थ है शर को फेंकना । संमार्जन या परिमार्जन का अर्थ है परामर्श अर्थात् धनुष को स्वच्छ करना । आदान तो ग्रहण क्रिया है ।९६।

बहु वचन होना चाहिए था किन्तु प्राणी के अंग है अतः एक वचन हुआ है । तथेति माने साम्य से ।९२

अधमानाम् । मध्यम एवं उत्तमों के साथ व्यवहार करने के प्रसङ्ग में अधमों के स्वातन्त्र्य को दिखाते हैं ।९३।

जिसके लिए सौष्ठव का विधान किया है उस सर्वसाधारण चतुरश्रता को कहते हैं कटि । कटिनाभिचरौ इसका अभिप्राय हैं कि कटि और नाभि में ये हाथ क्रमशः होते हैं युगपत् भी ।९४।

खड्गयुद्ध में जैसा तरीका है वैसा ही तरीका धनुर्युद्ध में भी है अतः धनुर्युद्ध में

सन्धानं शरविन्यासो विक्षेपो मोक्षणं भवेत् ।
तैलाभ्यक्तेन गात्रेण यवागूमृदितेन च ॥ ९७ ॥
व्यायामं कारयेत् श्रीमान् भित्तावाकाशिके तथा ।
योग्यायां मातृका भित्तिस्तस्माद्भित्तिं समाश्रयेत् ॥ ९८ ॥
भित्तौ प्रसारिताङ्गतु व्यायामं कारयेन्नरम् ।
बलार्थं च निषेवेत नस्यं बस्तिविधिं तथा ॥ ९९ ॥

## अभिनवभारती

ततो मोक्षः ।९६। व्यायामे प्रस्तुते तदुपयोगि सौष्ठवं तत्प्रसङ्गगतं च धनुः कर्माभिधाय प्रयोगमेव व्यायाममाह—तैलाभ्यक्तेनेति । तैलमत्र तिलतैलम् । यवागूर्यवान्नम् ।९७। योगाय विद्याविशेषसम्बन्धाय प्रभवतीति योग्या गुणनिका ।९८। नस्यं वस्तिविधिश्च तैलघृतादिभिः यथादेशकालप्रकृतीति मन्तव्यमायुर्वेदात् ।९९। रसक-

## बालक्रीड़ा

(मूल) बुद्धिमान् लोगों को शरीर में तैल की मालिश और उबटना लगाकर व्यायाम करना चाहिए यह व्यायाम दिवाल के सहारे पर या विना सहारा लिए भी किया जाता है ।९७।

(मूल) योग्या में यानी अभ्यास में दिवाल मातृका है उपकारिका है अतः दिवाल का सहारा लेना चाहिए । दिवाल का सहारा लेने में अंग फैलाये जा सकते हैं अतः बुध लोग दिवाल के सहारे व्यायाम करें ।९८।

(मूल) बल के संग्रह के लिए नस्य और वस्तिविधि यानी शौच शुद्धि के लिए रेचन लेना चाहिए । इसके लिए भिन्न-भिन्न प्रकार के स्नेह पदार्थ हैं तथा रस एवं उनका पानक हैं ।९९।

कर्त्तव्य कर्मों को दिखाते हैं प्रमार्जनमिति । यह तो धनुष का मार्जन शोधन फिर बाण का धनुष पर सन्धान अन्त मे उसका मोक्ष त्याग ।९६।

व्यायाम प्रस्तुत था अतः व्यायाम के उपयोगी सौष्ठव और उसके प्रसङ्ग से प्राप्त धनुष के कर्मों को कहा । अब प्रयोगभूत व्यायाम को कहते हैं तैलाभ्यङ्गेनेति । व्यायाम करने के समय शरीर में तैल की मालिश करनी आवश्यक है । तैल पद से यहां तिलों को पेर कर निकाला हुआ स्नेह है अर्थात् तिल का तैल है । यवागूमर्दन का अर्थ है जो के अन्न का उबटन लगाना ।९७।

प्रकृत में योग का शब्दार्थ है विद्याविशेष का सम्बन्ध । इसके लिए जो प्रभु होती समर्थ होती है वह योग्या माने गुणनिका अर्थात् विद्याविशेष की तैयारी के लिए की जाने वाली उद्धरणी है ।९८।

नस्य नासिका के द्वारा औषधि का सेवन । वस्ति विधिः वस्ति के शोधन की विधि इनको देश काल प्रकृति वय अवस्था एवं पात्र के अनुसार घृत या तैल के द्वारा करनी चाहिए इत्यादि विषयों को आयुर्वेद से समझिये ।९९।

स्निग्धान्यन्यानि च तथा रसकं पानकं तथा ।
आहारेऽधिष्ठिताः प्राणा प्राणे योग्याः प्रतिष्ठिताः ॥ १०० ॥
तस्माद्योग्याप्रसिध्यर्थमाहारे यत्नवान् भवेत् ।
अशुद्धकायं प्रक्लान्तमतीवक्षुत्पिपासितम् ॥ १०१ ॥
अतिपीतं तथा भुक्तं व्यायामं नैव कारयेत् ।
अचलैर्मधुरैर्गात्रैश्चतुरस्रेण वक्षसा ॥ १०२ ॥

## अभिनवभारती

मिति मांसरसं सेवेतेति संबन्धः । पानकानि च स्निग्धानीति संबन्धः । योग्या वा । किमनेनेत्याशङ्क्याह—आहाराधिष्ठिता इति ।१००। अशुद्धकायमित्यनेन वमनविरेचनविशुद्धगात्रस्य व्यायामेऽधिकार इति दर्शयति । अशुद्धगात्रत्वं चाजीर्णयोगेऽपि । प्रक्लान्तमिति अध्वश्रमादिना ।१०१। अचलैरिति यत्र यत्र क्रियायां योज्यते तत्र तत्रैव प्राप्तपरिणतिभिरित्यर्थः । मधुरैरिति ललितैः ।१०२। अङ्गक्रिया अङ्गसिद्धिः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) प्राण आहार के आश्रित हैं और प्राण के आश्रित योग्या है अभ्यास है । इस लिए योग्या की सिद्धि के लिए आहार के विषयय में पूरी सावधानी रखनी चाहिए ।१०९।

(मूल) जिसका शरीर शुद्ध नही हो, जो खूब थका हुआ हो, भूख प्यास से आकुल हो तथा जिसने खूब खा पी लिया हो ऐसे मनुष्य को व्यायाम नहीं करना चाहिए ।१०१।

(मूल) जिसका निश्चल एवं सुन्दर शरीर हो और जिसकी चतुरस्र छाती हो उससे बुद्धिमान् पुरुष उस अङ्ग क्रियात्मक व्यायाम करवावें ।१०२।

रसकमिति । मांस रसका सेवन करना चाहिए । यह सम्बन्ध है यानी पदार्थों का अन्वय है । पानकानि च पानक पीने के योग्य पेय स्निग्ध होने चाहिए । अथवा जो योग्य है । इस मांस रस एवं स्निग्ध पेय से क्या फायदा होगा ऐसी आशंका करके कहते हैं कि आहाराधिष्ठिताः । क्योंकि प्राण आहार के आश्रित हैं । अतः आहार पुष्ट होना चाहिए ।१००।

अशुद्धकायम् इससे बतलाते हैं कि वमन विरेचन से शुद्ध गात्र वाले का ही व्यायाम में अधिकार है । गात्र की अशुद्धि अन्न के अजीर्ण होने पर भी होती है । प्रक्लान्त माने अध्वश्रम से जो थक गया है ।१०१।

अचल माने स्थिर । अर्थात् जिस २ क्रिया में व्यायाम से दृढ़ हुए गात्र वाले पुरुष को लगाते हैं वहाँ वहाँ ही वह सफलता को प्राप्त करता है । यहां गात्रों में माधुर्य का अर्थ है सौन्दर्य ।१०२।

व्यायामं कारयेद्धीमान् वरमङ्गक्रियात्मकम् ।
एवं व्यायामसंयोगे कार्यश्चारीकृतो विधिः ॥ १०३ ॥
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि मण्डलानां विकल्पनम् ।

इति भरतीये नाट्यशास्त्रे चारीविधानो नाम
दशमोऽध्यायः ।

### अभिनवभारती

एवमित्युपसंहरन्नध्यायान्तरमासूत्रयति । विकल्पनं विचित्रतया कल्प्यन्ते येन प्रकारेण तं वक्ष्यामीति सूत्रयन्नङ्गानुसारायातचारीपरम्परात्मनां मण्डलात्मनामसङ्ख्येयत्वं सूत्रयन्नुदाहरणमात्रार्थमध्यायान्तरमिति निरूपयतीति शिवम् ।१०३।

इत्थं दशममध्यायं व्याचष्टे च समासतः ।
शिवस्मृतिकृतार्थोऽपि परार्थं दुखलात्मजः ॥

इति श्रीमहामाहेश्वराभिनवगुप्ताचार्यविरचितायां नाट्यवेदविवृतावभिनवभारत्यां चारीविकल्पो नाम दशमोऽध्यायः ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार व्यायाम के संयोग होने पर चारीकृत विधि को करना चाहिए । अब इसके बाद मण्डल के भेदों को कहूंगा ।१०३।

इस तरह भारतीय नाट्यशास्त्र में चारी विधान नामक दशम अध्याय की आचार्य श्रीमधुसूदनशास्त्री की कृति बालकीड़ा समाप्त हुई ।

अङ्ग क्रिया माने अङ्गसिद्धि । एवं से प्रकृत का उपसंहार करते हुए अगले अध्याय की वस्तु को सूत्रवद्ध करते हैं । विकल्पन यानी विचित्रता के साथ जिस प्रकार कल्पना करते हैं उसको कहूँगा इसको सूचित करते हुए अंगों के अनुसार प्राप्त चारी परम्परा स्वरूप मण्डलों के असंख्येयत्व का सूत्रण करके केवल उदाहरण के लिए अन्य अध्याय का आरम्भ करते हें । ऐसा निरूपण करते हैं । इति शिवम् ।१०३।

इत्थमिति । शिव के स्मरण से कृतार्व हुए भी दुःखलात्मज अभिनव गुप्त ने दूसरों कों सुख से ज्ञान हो जाय इसलिए इस प्रकार संक्षेप से दशम अध्याय का व्याख्यान किया है ।

इस प्रकार श्री महेश्वर के महान् भक्त अभिनव गुप्त की बनाई हुई नाटच वेद की विवृति अभिनव भारती में चारी विकल्पनामक दशम अध्याय समाप्त हुआ ।

इस प्रकार दशम अध्याय की अभिनव भारती की आचार्य श्री मधुसूदन की कृति हिन्दी टीका बालकीडा सम्पूर्ण हुई ।

---

## अथ एकादशोऽध्यायः ।

एताश्चार्यो मया प्रोक्ता यथावच्छस्त्रमोक्षणे ।
चारीसंयोगजानीह मण्डलानि निबोधत ॥ १ ॥
अतिक्रान्तं विचित्रं च तथा ललितसञ्चरम् ।
सूचीविद्धं दण्डपादं विहृतालातके तथा ॥ २ ॥
वामबन्धं सललितं क्रान्तश्चाकाशगामि च ।
मण्डलानि द्विजश्रेष्ठाः ! भूमिगानि निबोधत ॥ ३ ॥

### अभिनवभारती

गतिमण्डलवैचित्र्यमासूत्रयति या सदा ।
तथा नेदिष्ठनिर्मात्रीं शक्तिं वन्दे महेशितुः ॥
स्वल्पेऽपि पाठ्ये न त्याज्यः कोऽप्यध्यायो मया यतः ।
विभोर्विश्वात्मनः स्तोत्रं मुख्यमन्यत्प्रसङ्गतः ॥

शस्त्रमोक्षणे मण्लानीति सम्बन्धः । इहेत्यस्मिन्नध्याये श्रुते श्रुततद्दिशान्यान्यपि निबोधत, । एषामियत् सामान्यलक्षणं चारीसंयोगजानीति ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) यथावत् नाट्याचार्यों के विधान के अनुसार दशम अध्याय में इन चारियों को मैंने कहा । अब इस एकादश अध्याय में शस्त्र के मोक्षण के विषय में मण्डलों को समझें । ये मण्डल चारियों के संयोग से पैदा होते हैं ॥१॥

(मूल) अतिक्रान्त, विचित्र, ललितसञ्चर, सूचीविद्ध, दण्डपाद, विहृत, अलात, वामबन्ध, ललित और क्रान्त नाम वाले ये आकाशगामी मण्डल है । इसके बाद हे ब्राह्मणो ? इन भूमिगामी मण्डलों को समझें ॥२।३॥

गतिमण्डलेति । आकाशिकी गतियों एवं भौमी गतियों के आधार पर विचित्र२ मण्डलों का जो शक्ति आसूत्रण करती है । उस अतिशय समीप में निर्माण करने वाली भगवान् महेश की शक्ति की मैं वन्दना करता हूँ ।

पाठ्य पठनीय तत्त्व के स्वल्प होने पर भी किसी अध्याय को विवरण बिना किये छोड़ नहीं सकता हूँ । क्योंकि विश्वात्मा अखिल ब्रह्माण्डस्वरूप विभु परमात्मा का स्तोत्र करना मुख्य है अन्य सब का तो प्रसङ्ग से निरूपण होता है ।

शस्त्रों के मोक्षण के सन्दर्भ में मण्डलों को समझें यह सम्बन्ध है अन्वय है । इह इसका संकेत है कि इस अध्याय के सुनने पर सुनने एवं सुने हुए पदार्थों के अनुसार औरों को भी समझें । क्योंकि चारियों के संयोग से मण्डल बनते हैं इससे यह बतलाया कि इतना इनका सामान्य लक्षण है ।१।

भ्रमरास्कन्दिते स्यातामावर्तं च ततः परम् ।
समाक्रन्दितमप्याहुरेडकाक्रीडितं तथा ॥ ४ ॥
अड्डितं शकटास्यं च तथाऽध्यर्धकमेव च ।
पिष्टकुट्टं च विज्ञेयं तथा चाषगतं पुनः ॥ ५ ॥
एतान्यपि दशोक्तानि भूमिगानीह नामतः ।
आद्यपादं च जनितं कृत्वोद्वाहितमाचरेत् ॥ ६ ॥
अलातं वामकं चैव पार्श्वक्रान्तं च दक्षिणम् ।
सूचीवामं पुनश्चैव पार्श्वक्रान्तं च दक्षिणम् ॥ ७ ॥
सूचीं वामक्रमं दद्यादपक्रान्तं च दक्षिणम् ।
सूचीवामं पुनश्चैव त्रिकं च परिवर्तयेत् ॥ ८ ॥

## अभिनवभारती

आकाशगतानां युद्धपरिक्रमेषु प्राधान्यात्पूर्वमुद्देशः आकाशभूचारीप्राचुर्यान्मण्डलेषु तथात्वम् ।१।५। आद्यमिति दक्षिणम् । उद्वाहितमिति लक्षणैकदेशेन शकटास्यां सूचयति । एवमन्यत्र ।६। त्रिकमिति भ्रमरीमाह ।८।

## बालक्रीड़ा

(मूल) भ्रमर, आस्कन्दित, आवर्त्त, समोत्सरित, एडकाक्रीडित, अड्डित, शकटास्य, अध्यर्धक, पिष्टकुट्ट एवं चाषगत ये दश नाम भूमिगामी मण्डलों के हैं। अब इसके बाद क्रमशः इनके लक्षणों को कहूँगा ।।४।६।।

(मूल) पहले दक्षिण पाद को जनित करके उद्वाहित करे। फिर वाम पाद को अलात और दक्षिण को पार्श्वक्रान्त करे। फिर वाम को सूची और दक्षिण को पार्श्वक्रान्त

आकाशगतांनाम् । प्रश्न—पूर्वदशम अध्याय में पहले भौमी चारियों को बतलाया और पीछे आकाशिकी चारियों को किन्तु यहां ग्यारहवें अध्याय में पहले आकाशगामी मण्डलों को कहते हैं और पीछे भूमिगामियों को । ऐसा क्यों । उत्तर । युद्ध सम्बन्धी परिक्रमों में आकाशगतमण्डलों का प्राधान्य है अतः उनका प्रथम उद्देश किया है यानी नामतः गणना कर दी है ।

प्रश्न—आकाशगत मण्डलों की १० संख्या है और भूमिगत मण्डलों की १० संख्या है। इतनी अधिक संख्या इनकी बतलाने का क्या हेतु है। उत्तर। आकाशकी चारियों एवं भौमिकी चारियों के प्राचुर्य से मण्डलों में भी प्राचुर्य है अतः इतनी संख्याओं का निर्देश इनमें किया है ।२-६।

आद्य माने दाहिना पैर । उद्वाहितम् इससे नामैकदेशे नामग्रहणं के अनुसार शकटास्या को सूचित करते हैं ।७।८।

तथा दक्षिणमुद्वृत्त मलातश्चैव वामकम् ।
परिच्छिन्नं तु कर्त्तव्यं बाह्यभ्रमरकेण हि ॥ ६ ॥
अतिक्रान्तं पुनर्वामं दण्डपादश्च दक्षिणम् ।
विज्ञेयमेतद् व्यायामे त्वतिक्रान्तं तु मण्डलम् ॥१०॥
आद्यं तु जनितं कृत्वा तेनैव च निकुट्टकम् ।
आस्पन्दितं तु वामेन पार्श्वक्रान्तं च दक्षिणम् ॥११॥
वामं सूचीपदं दद्यादपक्रान्तश्च दक्षिणम् ।
भुजङ्गत्रासितं वाममतिक्रान्तं च दक्षिणम् ॥१२॥
उद्वृत्तं दक्षिणं चैवाऽलातं चैवात्र वामकम् ।
पार्श्वक्रान्तं पुनः सव्यं सूचीवामक्रमं तथा ॥१३॥
विक्षेपो दक्षिणस्य स्यादपक्रान्तं च वामकम् ।
बाह्यभ्रमरकश्चैव विक्षेपश्चैव योजयेत् ॥१४॥

## अभिनवभारती

बाह्यभ्रमरकेण वामपादेन ।९। आस्पन्दितमिति स्पन्दिताञ्चारीमाह, तामेवान्ये आस्कन्दितेत्याहुः ।११।

## बालक्रीड़ा

करे। फिर वाम को सूची और दक्षिण को अपक्रान्त करे। फिर वाम को सूची करके त्रिक का परिवर्त्तन करे। तथा दक्षिण को उद्वृत्त और वाम को अलात करे। उसके बाद वाम भ्रमरक के अनुसार परिच्छिन्न को करना चाहिए पुनः वाम को अतिक्रान्त और दक्षिण को दण्डपाद करे। इस तरह करने पर इसको अतिक्रान्त नामक मण्डल समझना चाहिए ॥७।१०॥

(मूल) आद्य पाद को जनित करके फिर उसको निकुट्टक करे। फिर वाम को आस्पन्दित करके दक्षिण को पार्श्वक्रान्त करे। फिर वाम को सूची करके दक्षिण को अपक्रान्त करे। फिर वाम को भुजङ्गत्रासित करके दक्षिण को अतिक्रान्त करे। फिर दक्षिण को उद्वृत्त करके वाम को अलात करे। फिर वाम को पार्श्वक्रान्त करके उसी क्रम से सूची करे। फिर दक्षिण का विक्षेप करके वाम को अपक्रान्त करे। उसके अनन्तर बाह्य-भ्रमरक और विक्षेप की योजना करनी चाहिए।

त्रिकस्तु इससे भ्रमरी चारी को कहा है ।८।

बाह्यभ्रमरक का वामपाद से अभिनय करे ।९।

आस्यन्दितम् इससे स्पन्दिता चारी को कहते हैं। इसी को अन्य लोग आस्कन्दिता कहते हैं ।१२।

विज्ञेयमेतद्व्यायामे विचित्रं नाम मण्डलम् ।
कृत्वोर्ध्वजानुचरणमाद्यं सूचीं प्रयोजयेत् ॥१५॥
अपक्रान्तः पुनर्वाम आद्यः पार्श्वगतो भवेत् ।
वामसूचीं पुनर्दद्यात् त्रिकश्च परिवर्तयेत् ॥१६॥
पार्श्वक्रान्तं पुनश्चाद्यमतिक्रान्तश्च वामकम् ।
सूचीवामक्रमं कृत्वा ह्यपक्रान्तश्च वामकम् ॥१७॥
पार्श्वक्रान्तं पुनश्चाद्यमतिक्रान्तं च वामकम् ।
परिच्छिन्नं च कर्त्तव्यं बाह्यभ्रमरकेण हि ॥१८॥
एष चारीप्रयोगस्तु कार्यो ललितसञ्चरैः ।
सूचीवामपदं दद्यात् त्रिकश्च परिवर्तयेत् ॥१९॥
पार्श्वक्रान्तः पुनश्चाद्यो वामोऽतिक्रान्त एव च ।
सूचीमाद्यं पुनर्दद्यात् अतिक्रान्तश्च वामकम् ॥२०॥
पार्श्वक्रान्तं पुनश्चाद्यं सूचीविद्धे तु मण्डले ।
आद्यस्तु जनितो भूत्वा स च दण्डक्रमो भवेत् ॥२१॥

अभिनवभारती

दण्डक्रम इति दण्डपादा चारी (लक्ष्यते) ।२१।

बालक्रीड़ा

इस तरह व्यायाम के विषय में इसको विचित्र मण्डल समझना चाहिए ॥११-१५॥

(मूल) दक्षिण चरण को ऊर्ध्व जानु करके सूची का प्रयोग करे। फिर वाम को अपक्रान्त करके दक्षिण को पार्श्वगत यानी पार्श्वक्रान्त करे। फिर वाम को सूची करके त्रिक का परिवर्त्तन करे। फिर दक्षिण को पार्श्वक्रान्त करके वाम को अतिक्रान्त करे। फिर दक्षिण को पार्श्वक्रान्त करके वाम को अतिक्रान्त करे। फिर दक्षिण को सूची के अनुसार वाम को अतिक्रान्त करे। फिर दक्षिण को पार्श्वक्रान्त करके वाम को अतिक्रान्त करे। इसके बाद बाह्यभ्रमरक के अनुसार परिच्छिन्न करना चाहिए। यह चारियों का प्रयोग ललितसञ्चर मण्डल में करना चाहिए ॥१६-१९॥

(मूल) वाम पाद को सूची के रूप में करके त्रिक का परिवर्त्तन करना चाहिए। फिर दक्षिण पाद को पार्श्वक्रान्त करके वाम को अतिक्रान्त करे। फिर दक्षिण को सूची के रूप में करके वाम को अपक्रान्त के रूप में करें। फिर दक्षिण को पार्श्वक्रान्त करे। यह चारियों की प्रक्रिया सूचीविद्ध मण्डल में करनी चाहिए ॥२०-२१॥

दण्डक्रम इससे दण्डपादा चारी का संकेत है। क्योंकि त्रिक के परिवर्त्तन आदि का अन्त में पाठ किया है अतः परिसमाप्ति स्थानगत भ्रमरी चारी का आश्रयण कर जो दण्ड-

वामसूचीं पुनर्दद्यात् त्रिकञ्च परिवर्त्तयेत् ।
उद्वृत्तो दक्षिणश्च स्यादलातश्चैव वामकः ॥२२॥
पार्श्वक्रान्तः पुनश्चाद्यो भुजङ्गत्रासितस्तथा ।
अतिक्रान्तः पुनर्वामो दण्डपादश्च दक्षिणः ॥२३॥
वामसूचीत्रिकावर्त्तो दण्डपादे तु मण्डले ।
आद्यं तु जनितं कृत्वा तेनैव च निकुट्टकम् ॥२४॥
आस्पन्दितं च वामेन ह्युद्वृत्तं दक्षिणेन च ।
अलातं वामकं पादं सूचीं दद्यात्तु दक्षिणम् ॥२५॥
पार्श्वक्रान्तः पुनर्वाम आक्षिप्तो दक्षिणस्तथा ।
समावर्त्य त्रिकं चैव दण्डपादं प्रसारयेत् ॥२६॥
सूचीवामपदं दद्यात् त्रिकं तु परिवर्त्तयेत् ।
भुजङ्गत्रासितश्चाद्यो वामोऽतिक्रान्त एव च ॥२७॥

## अभिनवभारती

त्रिकावर्तादिषु अन्ते पठितत्वात् परिसमाप्तिस्थानगतामेव भ्रमरीमाश्रित्य यन्मण्डलं-दण्डपादाख्यं तत्रेति संबन्धः ।२२। निकुट्टकमित्यनेन तलसञ्चरपादो लक्ष्यते ।२४। उद्वृत्त-मूरूद्वृत्तादिकां चारीम् ।२५। समावर्तनं सम्यगावर्तनं सव्यापसव्यभ्रमरकद्वयेन ।२६।

## बालक्रीड़ा

(मूल) दक्षिण चरण को जनित करके दण्ड पाद के रूप में करे। फिर वाम पाद को सूची के रूप मे करके त्रिक का परिवर्त्तन करे। फिर दक्षिण पाद को उद्वृत्त करके वाम को अलात करे। फिर दक्षिण पाद को पार्श्वक्रान्त करके वाम को भुजङ्गत्रासित करे। फिर बामको अतिक्रान्त करके दक्षिण को दण्डपाद करे। फिर वामको सूची के रूप में करके त्रिक का परिवर्त्तन करना चाहिए। यह चारियों का प्रयोग दण्डपाद मण्डल में करना चाहिए ॥२२-२४॥

(मूल) दक्षिण पाद को जनित करके निकुट्टक के रूप में करे। फिर वाम को आस्पन्दित करके दक्षिण चरण को उद्वृत्त करे। फिर वाम को अलात करके दक्षिण को सूची करे। फिर वाम को अलात करके दक्षिण को सूची के रूप में करे। फिर वाम को

पादाख्य मण्डल को बताया गया है उसी में इसका सम्बन्ध है अन्वय है ।२२।

निकुट्टकम् इससे तलसञ्चर पाद लक्षित होता है और उद्वृत्तं से अरूद्वृत्ता चारी का संकेत है ।२४।

समावर्त्य इससे समावर्त्तन अर्थात् सव्य एवं अपसव्य वाम एवं दक्षिण रूप दो भ्रमरों से सम्यक् आवर्तन करना चाहिए ।२७।

एष चारीप्रयोगस्तु विहृते मण्डले भवेत् ।
सूचीमाद्यक्रमं कृत्वा चाऽपक्रान्तं च वामकम् ॥२८॥
पार्श्वक्रान्तस्ततश्चाद्योऽप्यलातश्चैव वामकः ।
भ्रान्त्वा चारीभिरेताभिः पर्यायेणाथ मण्डलम् ॥२९॥
षट्सख्यं सप्तसंख्यं च ललितैः पादविक्रमैः ।
अधिकुर्यादपक्रान्तमतिक्रान्तं च वामकम् ॥३०॥
अपक्रान्तः पुनश्चाद्यो वामोऽतिक्रान्त एव च ।
पादभ्रमरकश्च स्यादलाते खलु मण्डले ॥३१॥
सूचीमाद्यक्रमं कृत्वा ह्यपक्रान्तं च वामकम् ।
आद्यो दण्डक्रमश्चैव सूचीपादस्तु वामकः ॥३२॥

अभिनवभारती

एताभिश्चारीभिः पर्यायेण षट्कृत्वः सप्तकृत्वो वा प्रयुक्ताभिः परिमण्डले चतुर्दिक्कं भ्रान्त्वान्तरालिकैः पादक्षेपैरिदमिदं कुर्यादिति सङ्गतिः । संख्याशब्देनाभ्यावृत्तिर्लक्ष्यते ।३०।

बालक्रीड़ा

पार्श्वक्रान्त करके दक्षिण को आक्षिप्त करे । इसके बाद त्रिक का समावर्त्तन या परिवर्त्तन करके दण्डपाद को फैलादें । फिर वाम पाद को सूची के रूप में करके त्रिक का परिवर्त्तन करे । फिर दक्षिण चरण को भुजङ्गत्रासित करके अतिक्रान्त करे । इस तरह यह चारियों का प्रयोग विहृत मण्डल में होता है ॥२५-२८॥

(मूल) दक्षपाद को सूची के रूप में करके वाम को अपक्रान्त क्रम में करे । फिर दक्षिण को पार्श्वक्रान्त रूप में करके वाम को अलात में करे । इस तरह पारी २ से ६ बार एवं सात वार इन चारियों के द्वारा घूम कर ललित २ पाद विक्षेपों से मण्डल को करे । फिर दक्षिण पाद को अपक्रान्त क्रम से करके वाम को अतिक्रम में करे । फिर दुबारा अपक्रान्त क्रम में करके वाम को अतिक्रान्त में करे और फिर भ्रमरक चारी से पाद करना चरना चाहिए । इसतर यह चारियों का प्रयोग अलात मण्डल में होता है ॥२९–३१॥

(मूल) दक्षिणपाद को सूची क्रम में करके वाम कोअपक्रान्त रूप में करे । फिर दक्षिण को दण्डपाद रूप में करके वाम को सूची चारी के अनुसार करे । फिर त्रिक का परिवर्तन दक्षिण के पार्श्वक्रान्त रूप में करे । फिर वाम को आक्षिप्त करे, दक्षिण को दण्डपाद करे । फिर उसी दक्षिण पाद से ऊरूद्वृत्त को करना चाहिए । वाम को सूची क्रम से करके त्रिक

भ्रान्त्वा । पारी २ से ६ वार एवं सात वार प्रयुक्त इन चारियों से परिमण्डल में चारों दिशाओं की तरफ भ्रमण करके आन्तरालिक पाद विक्षेपों के द्वारा इस गति का या इस गति का अभिनय करे ऐसी यहाँ की सङ्गति है । षट् संख्या एवं सप्तसंख्या में प्रोक्त इन संख्या शब्दों से इन मण्डलों की अभ्यावृत्ति लक्षित होती है ।३०।

कार्यस्त्रिकविवर्त्तश्च पार्श्वक्रान्तश्च दक्षिणः ।
आक्षिप्तं वामकं कुर्यात् दण्डपार्श्वं च दक्षिणम् ॥३३॥
ऊरूद्वृत्तं च तेनैव कर्त्तव्यं दक्षिणेन तु ।
सूचीवामक्रमं कृत्वा त्रिकं च परिवर्त्तयेत् ॥३४॥
अलातश्च भवेद्वामः पार्श्वक्रान्तश्च दक्षिणः ।
अतिक्रान्तः पुनर्वामो वामबन्धे तु मण्डले ॥३५॥
सूचीमाद्यक्रमं कृत्वा ह्यपक्रान्तं च वामकम् ।
पार्श्वक्रान्तः पुनश्चाद्यो भुजङ्गत्रासितः स च ॥३६॥
अतिक्रान्तः पुनर्वाम आक्षिप्तो दक्षिणस्तथा ।
अतिक्रान्तः पुनर्वाम ऊरूद्वृत्तस्तथैव च ॥३७॥
अलातश्च पुनर्वामः पार्श्वक्रान्तश्च दक्षिणः ।
सूचीवामं पुनर्दद्यादपक्रान्तस्तु दक्षिणः ॥३८॥
अतिक्रान्तः पुनर्वामः कार्यो ललितसंज्ञकः ।
एष पादप्रसारस्तु ललिते मण्डले भवेत् ॥३९॥
सूचीमाद्यक्रमं कृत्वा ह्यपक्रान्तश्च वामकम् ।
पार्श्वक्रान्तं पुनश्चाद्यं वामपार्श्वक्रमं तथा ॥४०॥

## अभिनवभारती

अतिक्रान्तस्यैव विशेषणं ललितं सञ्चरतीत्यत एव मण्डलस्येदमेव नाम ।३९।

## बालक्रीड़ा

का परिवर्त्तन करना चाहिए । इस तरह वामबन्ध मण्डल में वाम अलात होता है और दक्षिण पार्श्वक्रान्त होता हैं तथा फिर वाम अतिक्रान्त होता है ॥३२–३५॥

(मूल) दक्षिण पाद को सूची के रूप में कर के वाम को अपक्रान्त क्रम में करे । फिर दक्षिण को पार्श्वक्रान्त करके वाम को भुजङ्गत्रासित करे । फिर वाम को अतिक्रान्त करके दक्षिण को ऊरूद्वृत्त करे । फिर वाम को अलात के रूप में करके दक्षिण को वार्श्व-क्रान्त करे । फिर वाम को सूची के रूप में और दक्षिण को अपक्रान्त क्रम में करे । फिर वाम को अतिक्रान्त क्रम में करके दक्षिण को ललित सञ्चर क्रम में करना चाहिए । इस तरह यह पादों का प्रचार ललित मण्डल में होता है ॥३६–३९॥

(मूल) दक्षिण पाद को सूची के रूप में करके वाम को अपक्रान्त क्रम में करे । फिर दक्षिण को पार्श्वक्रान्त और वाम को भी पार्श्वक्रान्तक्रम में करे । इस तरह परिशीलमण्डल

ललित सञ्चार करता है यह अतिक्रान्ताख्य वाम पाद का विशेषण है अत एव यह ललित इस मण्डल का नाम है ।३९।४०।

भ्रान्त्वा चारीभिरेताभिः पर्यायेणाथ मण्डलम् ।
वामसूचीं ततो दद्यादपक्रान्तं च दक्षिणम् ॥४१॥
स्वभावगमने ह्येतन्मण्डलं संविधीयते ।
क्रान्तमेतत्तु विज्ञेयं नामतो नाट्ययोक्तृभिः ॥४२॥
एतान्याकाशगामीनि ज्ञेयान्येवं दशैव तु ।
अतः परं प्रवक्ष्यामि भौमानामिह लक्षणम् ॥४३॥
आद्यस्तु जनितः कार्यो वामश्चास्पन्दितो भवेत् ।
शकटास्यः पुनश्चाद्यो वामश्चापि प्रसारितः ॥४४॥
आद्यो भ्रमरकः कार्यस्त्रिकश्च परिवर्तयेत् ।
आस्कन्दितः पुनर्वामः शकटास्यश्च दक्षिणः ॥४५॥
वामः पृष्ठापसर्पी च दद्यात् भ्रमरकं तथा ।
स एवास्कन्दितः कार्यस्त्वेतद् भ्रमरमण्डलम् ॥४६॥
आद्यो भ्रमरकः कार्यो वामश्चैवाङ्कितो भवेत् ।
कार्यस्त्रिकविवर्त्तश्च शकटास्यश्च दक्षिणः ॥४७॥
उरूद्वृत्तः स एव स्याद्वामश्चैवापसर्पितः ।
कार्यस्त्रिकविवर्त्तश्च दक्षिणः स्पन्दितो भवेत् ॥४८॥
शकटास्यो भवेद्वामस्तदेवास्फोटनं भवेत् ।
एतदास्कन्दितं नाम व्यायामे युद्धे मण्डलम् ॥४९॥

बालक्रीड़ा के आकार में इन चारियों से भ्रमण करके वाम को सूची के रूप अें और दक्षिण को अपक्रान्त क्रम में करे। स्वाभाविक गति मे इस मण्डल का संविधान होता है। इसलिए नाटचाचार्यों को इसे क्रान्तनाम से समझना चाहिए। इन दशों को आकाशगामी मण्डल समझें। अब भौम मण्डलों के लक्षणों को कहूंगा ॥४०–४३॥

(मूल) दक्षिण को जनित और वाम को आस्पन्दित करना चाहिए। फिर दक्षिण को शकटास्य वाम को प्रसारित करे। फिर दक्षिण को भ्रमरक करके त्रिक का परिवर्त्तन करना चाहिए। फिर वाम को आस्पन्दित और दक्षिण को शकटास्य, फिर वाम को पृष्ठाप सर्पी और दक्षिण को भ्रमरक तथा आस्पन्दित करना चाहिए। इस तरह करने से वह भ्रमरक मण्डल होता है ॥४४–४६॥

(मूल) दक्षिण को भ्रमरक करना चाहिए जिसमे वाम स्वतः अड्ड़ित के रूप में हो जावे। फिर त्रिक का विवर्त्तन करके दक्षिण को शकटास्य करे फिर वही दक्षिणपाद उरूद्वृत्त होता है और वाम अपसर्पित होता है। फिर त्रिक का विवर्त्तन करना चाहिए जिससे

आद्यन्तु जनितं कृत्वा वामश्चैव निकुट्टकम् ।
शकटास्यः पुनश्चाद्य ऊरूद्वृत्तः स एव तु ॥५०॥
पृष्ठापसर्पी वामश्च स च चाषगतिर्भवेत् ।
आस्कन्दितः पुनर्दक्षः शकटास्यश्च वामकः ॥५१॥
आद्यो भ्रमरकश्चैव त्रिकञ्च परिवर्तयेत् ।
पृष्ठापसर्पी वामश्चेत्यावर्ते मण्डले भवेत् ॥५२॥
समपादं बुधः कृत्वा स्थानं हस्तौ प्रसारयेत् ।
निरन्तरावूर्ध्वतलावावेष्ट्योद्वेष्ट्य चैव हि ॥५३॥
कटीतटे विनिक्षिप्य आद्यमावर्त्तयेत् क्रमात् ।
यथाक्रमं पुनर्वाममावर्तेन प्रसारयेत् ॥५४॥
चारया चानया भ्रान्त्वा पर्यायेणाथ मण्डलम् ।
समोत्सरितमेतत्तु कार्यं व्यायाममण्डलम् ॥५५॥
पादैस्तु भूमिसंयुक्तैः सूचीविद्धैस्तथैव च ।
एलकाक्रीडितैश्चैव तूर्णं त्रिकविवर्तितैः ॥५६॥

### अभिनवभारती

स चेति । स एवेत्यर्थः ।५१।

### बालक्रीड़ा

दक्षिण चरण स्पन्दित हो जाता है इसके बाद वाम शकटास्य के रूप में होता है और दक्षिण आस्फोटन होता है । इस तरह यह आस्पन्दित नामक मण्डल होता है । इसका प्रयोग युद्ध व्यायाम में होता है ॥४७–४९॥

(मूल) दक्षिण चरण को जनित करके वाम को निकुट्टक करे । फिर दक्षिण को शकटास्य और वाम को ऊरूद्वृत्त फिर वाम को पृष्ठापसर्पी और दक्षिण को चाषगति फिर वाम को एक वार आस्पन्दित और दुवारा शकटास्य करे । इसके बाद दक्षिण को भ्रमरक के रूप में करके त्रिक का परिवर्त्तन करना चाहिए । इसके अनन्तर वाम पाद को पृष्ठापसर्पी के रूप में करे । यह चारियों की प्रक्रिया आवर्त्तमण्डल में होती है । ५०–५२ ॥

(मूल) आरम्भ में समपादस्थान को करके हाथों को फैला दे । बाद में तलुए जिनके ऊपर की तरफ रहें ऐसे निरन्तर यानी मध्य में स्थित हाथों को आवेष्टित एवं उद्वेष्ठित करके कटीतट पर रखे । उसके अनन्तर दक्षिण एवं वाम को क्रमशः आवर्त्तन करके फैला दे । फिर पारी-पारी से इस चारी की दिशा से घूमकर जो मण्डल बनता है उसे समोत्सरित नामक व्यायामोपयोगी मण्डल समझना चाहिए ॥५३-५४॥

(मूल) भूमि से संयुक्त यानी भूमि पर जिनमें पादों से घर्षण होता है ऐसे तथा सूचीविद्ध, एडकाक्रीडित चारियों और जल्दी किये गये त्रिक के परिवर्त्तनों एवं क्रम से सूचीविद्ध और

सूचीविद्धापविद्धैश्च क्रमेणावृत्य मण्डलम् ।
एलकाक्रीडितं दद्यात् खण्डमण्डलसंज्ञितम् ॥५७॥
सव्यमुद्घट्टितं कृत्वा तेनैवावर्तमाचरेत् ।
तेनैवास्कन्दितः कार्यः शकटास्यश्च वामकः ॥५८॥
आद्यः पृष्ठापसर्पी च स च चाषगतिर्भवेत् ।
अड्डितश्च पुनर्वाम आद्यश्चैवापसर्पितः ॥५९॥
वामो भ्रमरकः कार्य आद्य आस्कन्दितो भवेत् ।
तेनैवास्फोटनं कुर्यादेतदड्डितमण्डलम् ॥६०॥
आद्यं तु जनितं कृत्वा तेनैव च निकुट्टकम् ।
स एव शकटास्यश्च वामश्चास्कन्दितो भवेत् ॥६१॥
विज्ञेयं शकटास्यन्तु व्यायामे युद्धे मण्डलम् ।
पादैश्च शकटास्यस्थैः पर्यायेणाथ मण्डलम् ॥६२॥
आद्यस्तु जनितो भूत्वा स एवास्कन्दितो भवेत् ।
अपसर्पी पुनर्वामः शकटास्यश्च दक्षिणः ॥६३॥

अभिनवभारती

आस्फोटनमिति पादतलेन भूमिताडनं युद्धेष्वास्फालनमिति प्रसिद्धम् ।६०।

बालक्रीडा

आविद्धों से आवर्तित जो मण्डल है उसे एलकाक्रीडित संज्ञित खण्डमण्डल समझें ॥५५-५६॥

(मूल) सव्यपाद को उद्घट्टित करके उसीसे आवर्त्तन करे और उसीसे फिर आस्पन्दित एवं शकटास्य करना चाहिए। इसके अनन्तर दक्षिण चरण को पृष्ठापसर्पी एवं चाषगति से युक्त करे। फिर वाम को एकवार अड्डित और दक्षिण को अपसर्पित फिर दुवारा वाम को भ्रमरक और दक्षिण को आस्पन्दित तथा आस्फोटन करे। इस तरह करने से यह अड्डित नामक मण्डल होता है ॥५८-६०॥

(मूल) दक्षिण चरण को जनित करके निकुट्टक और शकटास्य करे। फिर वाम को आस्पन्दित करे। इस तरह पारी-पारी से शकटास्य पादों से जो मण्डल बनता है उसे युद्ध व्यायाम के उपयोगी शकटास्य मण्डल समझना चाहिए ॥६१-६२॥

(मूल) जहाँ आद्यचरण जनित होकर आस्पन्दित होता है फिर वाम अपसर्पी और दक्षिण शकटास्य होता है। इस तरह पारी-पारी से इन चारियों से भ्रमण करने पर जो

आस्फोटनम् यह पादतल से भूमी का ताडन है जो युद्धों में आस्फालन नाम से प्रसिद्ध है ।६१।

भ्रान्त्वा चारीभिरेताभिः पर्यायेणाथ मण्डलम् ।
अध्यर्धमेतद्विज्ञेयं नियुद्धे चापि मण्डलम् ॥६४॥
सूचीमाद्यक्रमं कृत्वा ह्यपक्रान्तश्च वामकम् ।
भुजङ्गत्रासितश्चाद्य एवमेव तु वामकः ॥६५॥
भुजङ्गत्रासितैर्भ्रान्त्वा पादैरपि च मण्डलम् ।
पिष्टकुट्टन्तु विज्ञेयं नियुद्धे चापि मण्डलम् ॥६६॥
सर्वैश्चाषगतैः पादैः परिभ्राम्य तु मण्डलम् ।
एतच्चाषगतं विद्यान्नियुद्धे चापि मण्डलम् ॥६७॥
नानाचारीसमुत्थानि मण्डलानि समासतः ।
उक्तान्यतः परं चैव समचारीणि योजयेत् ॥ ६८ ॥
समचारीप्रयोगो यस्तत्समं नाम मण्डलम् ।
आचार्यबुद्ध्या तानीह कर्तव्यानि प्रयोक्तृभिः ॥ ६९ ॥

## अभिनवभारती

चशब्दोऽप्यर्थे। अतः परमपि मण्डलानि योजयेत्। कथमित्याहुः। समाः परस्परं योजनोचिताश्चार्यो यत्र तत्रोहनेऽप्युदाहरणं दर्शयति समचारीप्रयोग इति समानां भौमत्वेनाकाशीयत्वेन च चारीणां प्रयोगो यत्र। एवमनया दिशा बहूनि कल्पयेदित्याह—आचार्यबुद्ध्योपलभ्यो भागः प्रयोगयोग्यो भवतीति।६९।

## बालक्रीड़ा

मण्डल बनता है उसे युद्धोपयोगी अध्यर्धमण्डल समझना चाहिए ।।६३-६४।।

(मूल) जहाँ दक्षिण पाद को सूची क्रम से करके वाम को अपक्रान्त करते हैं और फिर दक्षिण एवं वामको भुजंगत्रासित करते हैं। इस तरह भुजंगत्रासित पादों से भ्रमण करके जो मण्डल बनता है उसे विद्वान् लोग चारियों से युक्त पिष्टकुट्ट मण्डल समझें ।।६५।६६।।

(मूल) दक्षिण एवं वाम यानी सभी पादों से चाष की सी गति से घूमकर जो मण्डल बनता है उस युद्धोपयोगी चाषगत मण्डल समझना चाहिए ।।६७।।

(मूल) इस तरह मैंने संक्षेप में नाना चारियों से उत्पन्न होने वाले मण्डलों को कहा अब इसके बाद समचारी समुत्थ मण्डलों का प्रयोग करे ।।६८।।

इन श्लोकों में च शब्द अपि के अर्थ में है। इसका आशय है कि इसके बाद भी मण्डलों का प्रयोग करना चाहिए। कैसे करना चाहिए इसलिए कहते हैं कि समचारीम्। समा माने परस्पर में योजना से प्राप्त हुई चारियों का यहाँ वहाँ सर्वत्र प्रयोग करें।६८।

**एतानि खण्डानि समण्डलानि युद्धे नियुद्धे च परिक्रमे च ।**
**लीलाङ्गमाधुर्यपुरस्कृतानि कार्याणि वाद्यानुगतानि तज्ज्ञैः ॥ ७० ॥**

**इति भरतीये नाट्यशास्त्रे मण्डलविधानं नाम एकादशोऽध्यायः समाप्तः ।**

## अभिनवभारती

खण्डानां प्राधान्यमपि दर्शयति खण्डानीति । वाद्येनानुगतानीति "गत्या वाद्यानुसारिण्या" (अ ४–२८२) इति नृत्तविषयतुर्याध्यायाद्धि वैपरीत्येन नाट्ये गतौ प्राधान्यमाह इति शिवम् ।७१।

इति श्रीमहामाहेश्वराभिनवगुप्ताचार्यविरचितायां नाट्यवदेविवृतावभिनवभारत्यां मण्डलाध्याय एकादशः समाप्तः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) समचारियों से जो प्रयोग किया जाता है उसे सममण्डल समझना चाहिए । उनकी विधि को अभिनेता लोग नाटचाचार्यों की बुद्धि से समझकर करें ॥६९॥

(मूल) ये खण्ड प्रधान मण्डल युद्ध नियुद्ध एवं परिक्रम के उपयोगी हैं । इन मण्डलों का अभिनय जानकार अभिनेता लोगों को अंगों की मधुर लीला से पुरस्कृत करते हुए वाद्यों की ध्वनि ताल एवं लय के अनुसार करना चाहिए ॥७०॥

इस तरह भरत के नाटचशास्त्र में मण्डलविकल्पन अर्थात् मण्डलों के भेदों के निरूपण नाम वाला एकादशवां अध्याय समाप्त हुआ और उसकी आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति बालक्रीड़ा हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ।

यत्र तत्र सर्वत्र ऊहा करने के विषय में उदाहरण को दिखाते हैं कि समचारी प्रयोग इति । भौमत्वेन एवं आकाशीयत्वेन साम्य रखने वाली चारियों का प्रयोग जहाँ होता है इसका समचारी प्रयोग है ऐसा संकेत हैं । इस प्रकार मार्ग निर्देश किया है अतः इस दिशा से बहुत से मण्डलों की कल्पना करनी चाहिए । इसी बात को बतलाते हैं कि आचार्य की बुद्धि से प्राप्त हुआ भाग ही प्रयोग के योग्य होता है । अपनी ऊहा से समझे गये भाग का प्रयोग नहीं होता है ।६९।

खण्डों के प्राधान्य को दिखाते हैं खण्डानीति । वाद्येन अनुगतानि का भाव है कि वाद्य के अनुसार गति होती है अतः नृत्त के उपयोगी विषय का जिसमें प्रतिपादन किया है उस तुर्य अध्याय से विपरीत नाटकीय गति में मण्डलों के प्राधान्य को कहा है । इति शिवम् यह अध्याय की समाप्ति का सूचक है ।७०।

इति श्री महेश्वर के महान् भक्त या महामहेश्वर के भक्त अभिनव गुप्तपाद आचार्य की विरचित नाटचवेद की विवृति अभिनव भारती में यह ग्यारहवाँ मण्डलाध्याय समाप्त हुआ ।

इस प्रकार ग्यारहवें अध्याय की अभिनव भारती की हिन्दी टीका आचार्य मधुसूदनशास्त्री की कृति बालक्रीड़ा सम्पूर्ण हुई ।

## अथ द्वादशोऽध्यायः ।

एवं व्यायामसंयोगे कार्यं मण्डलकल्पनम् ।
अतः परं प्रवक्ष्यामि गतीस्तु प्रकृतिस्थिताः ॥ १ ॥

### अभिनवभारती

श्रुत्यन्तविश्रान्तविधिर्या गतिः परमात्मनः ।
तां महानन्दसन्दोहतत्त्वमूर्तिं स्तुमः सदा ॥

### मधुसूदनी

श्रीमहामाहेश्वर आचार्याभिनवगुप्तपादो द्वादशं गत्यध्यायं व्याचिख्यासुः परमात्मनः गतिं स्तौति श्रुत्यन्तेति । इदन्तु बोध्यम् ।

भरतः षट्त्रिंशदध्यायात्मकं नाट्यशास्त्रमासूत्रितवान् । तमनुसरन् अभिनवगुप्तोऽपि प्रत्यभिज्ञादर्शनप्रसिद्धषट्त्रिंशत्तत्त्वात्मकशिवस्तुतिपरायणः क्रमेण प्रथमाद्येकादशपर्यन्तेषु अध्यायेषु भूम्यादीन् स्तुवन् द्वादशे पायुं त्रयोदशे पादं न पर्यष्टौत्, पर्यस्तौत्तु गतिमर्कदृष्टिं वृषाङ्कम् । तत्र किमिति क्रमं बभञ्जेति विचार्याऽपि न विद्मः ।

परमात्मनस्तां गतिं सदा स्तुमः । यत्र गतौ श्रुत्यन्तानां वेदान्तानां विश्रान्तेर्विधिः । एतावदेवाहं परं ब्रह्म वेद । नातः परमस्ति इति । सा काष्ठा सा परा गतिः । इति चोक्तेः । तां महत आनन्दस्य सन्दोहभूतं समूहरूपं यत्तत्त्वं तन्मूर्तिम् आनन्दसमुद्रस्वरूपाम् । तथा चोक्तमनुभूतिप्रकाशे—

आत्मानन्दसमुद्रस्य विप्रुषो विषया स्थिताः ।
आत्मन्यन्तर्भवन्त्येते समुद्रे बिन्दवो यथा । इति

### बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार अर्थात् मण्डल विकल्पन नामक ग्यारहवें अध्याय में कही हुई प्रक्रिया के अनुसार व्यायाम के संयोग यानी नाना चारियों के संयोग से बनने वाले मण्डलों की कल्पना करनी चाहिए । अब इसके बाद प्रकृति याने पात्र, उसकी अवस्था, तदुपयोगी देश काल एवं रस में रहने वाली गतियों को कहूंगा ।१।

श्रीमान् महेश्वर के परम भक्त अभिनवगुप्त पादाचार्यजी ने नाटचशास्त्र की ३६ अध्यायों में प्रत्यभिज्ञादर्शन प्रसिद्ध षट्त्रिशत्तत्त्व स्वरूप शिव की स्तुति की है । ऐसा प्रथम अध्याय से एकादश अध्याय पर्यन्त की उनकी स्तुतियों के क्रम के देखने से प्रतीत होता है । किन्तु १२ वें एवं १३ वें अध्याय की स्तुतियों में क्रम प्राप्त पायु एवं पाद की स्तुति को नही करके गति एवं अर्कदृष्टि वृषाङ्क की स्तुति कर के उक्त क्रम को क्यों तोड़ दिया यह विमर्श करने पर भी समझ में नही आता है ।

## अभिनवभारती

प्रकरणसंगतये प्रकृतानुपूर्वकं निरूपयिष्यमाणं प्रतिजानीते एवमिति। व्ययामानामन्योन्यसंमीलनयोग्यानां चारीणां संहत्या योगे मिश्रीभावे सति मण्डलानां कल्पनमनुक्तमपि कर्तुं शक्यं बुद्ध्येति तत उपरम्यते। तत्राङ्गिकस्य रसभावयोर्विभागशो विनियोगस्य कृतत्वाद्यद्यपि क्वचित् तन्मिश्रणेऽपि पृथग्विनियोगो न वक्तव्यः तथापि शिष्यहितप्रतिपन्नो मुनिर्दिशं दर्शयितुं शिरः प्रभृतिपादान्तं (यानि) अङ्गसंधेयानि कर्माण्युक्तानि तन्मेलनबलेन यो देहसंनिवेशो गतावेव न स्थितौ प्रकाराभावात्तस्य विनियोगं प्रकटयिष्यन् चारीमण्डलप्रसंगस्याचित्तवृत्तित्वाद्गतिविनियोगमेव प्रतिजानीते। गतिश्च प्रकृतिं रसमवस्थां देशं कालं

## बालक्रीड़ा

परमात्मा की उस गति की सदा स्तुति करते हैं जिस गति में वेदान्तों के विश्रान्ति की विधि है। अर्थात् वेदान्तों का पर्यवसान या तात्पर्य परमात्मा के पास पहुंचने का है। जैसा कि कहा जाता है वही काष्ठा है पर्यवसान है वही परा गति है उसके बाद प्राप्तव्य कुछ नही है। मैं वहीं तक जानता हूँ। क्योंकि उसके बाद है भी तो कुछ नही। वह गति महान् आनन्द का सन्दोहभूत समूहरूप जो तत्त्व है तन्मूर्ति है अर्थात् उसके स्वरूप वाली है।

प्रकरण सङ्गति के लिए प्रकृत के अनुरूप जिसका निरूपण करेंगे उसके विषय में प्रतिज्ञा करते हैं एवम्। इस प्रकार व्यायाम अर्थात् परस्पर में सम्मीलन के योग्य चारियों की संहति यानी समुदाय रूप से योग मिश्रीभाव होने पर आचार्य के द्वारा नही बतलाने पर भी मण्डलों की कल्पना अपनी बुद्धि से की जा सकती है अतः उससे उपरत होते हैं। इसी को सूचित करने के लिए मूल में कहा कि (कार्यं मण्डलकल्पनम्) मण्डलों की कल्पना की जा सकती है या स्वतः कर लेनी चाहिए।

उसमें रस एवं भावों के सम्बन्ध में आङ्गिक विनियोग को विभाग करके यद्यपि बतला दिया है अतः कहीं पर उनके परस्पर में मिश्रित हो जाने पर भी पृथक् २ अलग २ करके उनके विनियोग के बतलाने की आवश्यकता नही है तद्यपि शिष्यों के हित करने की प्रतिपत्ति करने वाले मुनि ने मार्ग को दिखलाने के लिए शिरः प्रभृति पाद पर्यन्त जो अंगों के सन्धेय यानी अंगों के कर्त्तव्य कर्म को कह दिया है और उनके मिलान कर देने से तथा स्थिति के विषय में प्रकारों के नहीं होने से गति के विषय में जो देह का सन्निवेश है उसके विनियोग को स्पष्ट करेंगे अतः गति विनियोग को ही बतलाने की प्रतिज्ञा करते हैं।

यहां प्रश्न होता है कि पूर्व अध्याय में चारियों के संयोग से बनने वाले मण्डलों को बतलाया है ऐसी स्थिति में उन मण्डलों के विनियोग को क्यों नही बतलाते हैं। उत्तर। चारीमण्डल का प्रसङ्ग चित्तवृत्ति रूप नही है और रस एवं भाव के उपयोगी चित्तवृत्तियों को बतलाना आवश्यक है फलतः मण्डलों के विनियोग को न बतलाकर विभिन्न चित्तवृत्तियों के अनुसार की जाने वाली गतियों के विनियोग को कहते हैं। क्योंकि गति को प्रकृति (दिव्य अदिव्य एवं दिव्यादिव्य) और उसकी अवस्था एवं देश तथा काल की अपेक्षा

तत्रोपवहनं कृत्वा भाण्डवाद्यपुरस्कृतम् ।
यथामार्गरसोपेतं प्रकृतीनां प्रवेशने ॥ २ ॥

अभिनवभारती

चापेक्ष्य वक्तव्या प्रतिपुरुषमभिधानात्। तत्र प्रक्रिया पूर्वमुच्यते, तदेतत्तुशब्देन यावच्छब्दपर्यायवाचिना क्रमार्थेन काकाक्षिवदुभयतो धावता द्योतितम् ।१।

तत्र प्रविष्टस्य का गतिरिति प्रयोगोपक्रमं सूचयति तत्रोपवहनमिति । यद्रङ्गानुसारालाप इति प्रसिद्धं तमालापं कृत्वा ध्रुवायां सम्यक् प्रवृत्तायां, कथं ? भाण्डवाद्यपुरस्कृतत्वादिरूपत्रययुक्तं कृत्वेति, त्रीण्यपि क्रियाविशेषणानि । तन्त्रीभाण्डं वाद्यमानं पुष्करवाद्यम् । मार्गो देशः, रसः स्थायिचित्तवृत्तिः, । वीप्सायामव्ययीभावः यो यः कश्चिद्गृहोद्याननिर्देशः रत्यादिश्चित्तवृत्तिविशेषः, तेनोपेतं कृत्वा, या ध्रुवा तथा उत्तमादिप्रकृतीनां यस्यावेशनं बुद्धौ प्रवेशो यत्र तथा कृत्वा । एतदुक्तं भवति—

बालक्रीड़ा

(मूल) इन गतियों के प्रयोग के अवसर पर पात्रों के प्रवेश के समय मार्ग के तत्कालीन ऋतु की प्रवृत्ति के अनुसार प्राप्त हुए रस से युक्त और गाने एवं बजाने के साथ उपवहन करना आवश्य है । यहां उपवहन वह है जो अभिनय के अङ्गों के अनुकूल किये जाने वाले आलाप नाम से प्रसिद्ध है । ऐसा अभिनव भारती का उल्लेख है ।२।

है । अतः उनकी अपेक्षा करके गति को कहना आवश्यक है । यह गति प्रति पुरुष की भिन्न रहे ऐसा आगे कहा जा रहा है । अतः उस विषय में पहले प्रक्रिया करते हैं । इसकी सूचना कौए की आंख की तरह दौडने वाले यावच्छब्द के पर्यायवाची क्रमार्थक तुशब्द ने दी है ।१।

जो तो अभिनय के आरम्भ नही होने से रङ्गस्थल में प्रविष्ट नही है क्योंकि अभी नान्दी का उपक्रम है । तब उसकी कैसी गति होगी कौन सी गति होगी इसको बतलाने के लिए प्रयोग के उपक्रम की सूचना देते हैं कि तत्रोपवहनम् ।

उपवहन उसको कहते हैं जो अंगों के अनुसार किये जाने वाले आलाप के नाम से प्रसिद्ध है उसको करके अर्थात् स्टेज पर सूत्रधार आकर अपने साथियों नटी नट या मारिष के साथ अभिनेतव्य के विषय में जो आलाप करते हैं उसके करने के बाद । इस आलाप के पहले नान्दी हो चुकी रहती है । इसी का संकेत करते हैं कि ध्रुवागीति के हो ज ने पर ।

प्रश्न—कथम् । ध्रुवा कैसे की जाती है । उत्तर—भाण्डवाद्यपुरस्कृतत्वादि तीन रूपों से युक्त करके । यहाँ ये तीनों क्रियाविशेषण हैं । तन्त्री वीणा आदि भाण्ड हैं । प्रकृत में इन भाण्डों को ग्रहण करने वाले पात्रों को भी भाण्ड शब्द से कहा है अतः तन्त्री आदि भाण्डों को ग्रहण करने वाले पात्र, पुष्कर आदि वाद्य एवं उनका वादन ये तीन हैं । मार्ग का अर्थ है देश । रस सब्द से यहाँ स्थायी भावों का ग्रहण है ये स्थायी चित्तवृति स्वरूप है अतः स्थायी और उनके सहकारी निर्वेदादि का ग्रहण करना चाहिए । यथा

ध्रुवायां संप्रयुक्तायां पटे चैवापकर्षिते ।
कार्यः प्रवेशः पात्राणां नानार्थरससम्भवः ।। ३ ।।

### अभिनवभारती

हंसाद्युपमानमुखेन प्रकृतिविशेषः, चित्तवृत्तिविशेषः, उद्यानादिविशेषश्चावश्यं ध्रुवासूपनिबन्धनीयः ।२।

एवं ध्रुवायां प्रवृत्तायामेवं सत्यां । पटेऽपकर्षिते यवनिकायामपसारितायां तदा सामाजिकानां नेपथ्यगृहादयमागत इति नटी निवर्त्यते । चकारात्तत्काले पुनरुपोहनम् । ध्रुवाप्रवेशो लये मध्ये वलितया (वलितयेति कोहलेन प्रयोगवलनाद्युपदिष्टम्) शुष्काक्षरगानं कृत्वा, प्रवेश एव तथा समुचितस्थानकदृष्टिमुखरागादिभिर्युक्तः कर्तव्यो यथा सामाजिकानां झटित्येवान्विताभिधाननयेन मुख्यरसव्याप्तिरुदयते । प्रगीतं गीयमानग्रामरागाग्रगतैकगमकाकर्णने समग्रग्रामतत्त्वसंवेदनवशः ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) ध्रुव के सम्यक् प्रकार से प्रयोग किये जाने पर तथा परदे के हटा देने पर देशकाल के उपयोगी रस के अभिनय करने में प्रमुख पात्रों का प्रवेश कराना चाहिए ।३।

मार्गरसम् इस शब्द में मार्गो मार्गः इति यथामार्गम् रसो रस इति यथारसम् । इस तरह वीप्सा में यथाशब्द के अर्थ में अव्ययीभाव समास है । वीप्सा करने के फल को कहते हैं कि जिस किसी गृह या उद्यान का निर्देश है एवं जो २ चित्तवृत्तियाँ हैं उससे उपेत युक्त करके जो ध्रुवा और उत्तमादि अर्थात् उत्तम मध्यम एवं अधम या दिव्य अदिव्य एवं दिव्यादिव्य प्रकृतियाँ । इनमें से किसी का भी रंग मञ्च पर प्रवेश करा कर ।

यहाँ इतने व्याख्यान से यह कहते हैं कि हंसादि उपमान के द्वारा या उनके बहाने प्रकृतिविशेष चित्तवृत्तिविशेष एवं उद्यानादिविंशेष का अवश्य ही ध्रुवाओं में उपनिबन्धन करना चाहिए ।२।

ध्रुवा के हो चुकने पर परदे के हटा देने पर नेपथ्य गृह जहाँ पात्र लोग अभिनेतव्य रामादि की भूमिकाओं का ग्रहण करते हैं उस घर से यह (अङ्गल्या निर्दिश्यमान पात्र) आ गया ऐसा सामाजिकों के कहने पर नटी स्टेज पर से चली जाती है "परे च" इस चकार से संकेत किया कि उस समय पुनः उपोहन करना चाहिए ।

ध्रुवा प्रवेशः । इसका स्पष्टीकरण करते हैं कि स्थित मध्य एवं द्रुत नामक त्रिविध लयों में से मध्य लय के दौरान में नटी अपने अङ्गों को वलन करती हुई प्रवेश करे । प्रश्न— नटी स्त्री जाति की होने से स्वभाव से ही वलन करती हुई प्रवेश करेगी अतः इसको शब्द से कहने की क्या आवश्यकता थी । उत्तर । कोहल ने अङ्ग वलनात्मक प्रयोग होना चाहिए इस दृष्टि से वलितया ऐसा कहा है कोई विशेष अभिप्राय नही है ।

शुष्काक्षर गान करके समुचितस्थान समुचित दृष्टि एवं तत्कालोचित मुखरागादि से युक्त पात्र के प्रवेश को ऐसा ही करना चाहिए जिससे सामाजिकों को अन्विताभिधानसिद्धान्त

स्थानं तु वैष्णवं कृत्वा ह्युत्तमे मध्यमे तथा ।
समुन्नतं समं चैव चतुरस्रमुरस्तथा ॥ ४ ॥

## अभिनवभारती

अन्ये तु नानार्थरस सम्भव इत्यत्र यथामार्गकलोपेतमिति पठन्ति । उभयतः शेषत्वेन व्याचक्षते—मार्गेषु चित्रादिषु याः कला द्विमात्राचतुर्मात्राष्टमात्रेति ग्रामेषु उच्यन्ते चालिप्तकादिषु कलावाद्याक्षराणीति । यद्यपि पात्राणामध्रुवा अपि प्रवेशा वक्ष्यन्ते तथापि संभवमात्राभिधानमेतदुत्तममध्यमयोर्वा प्रस्तावादेवमुक्तम् तयोर्हि ता ध्रुवाः प्रवेशास्तेऽपि वा चकारेण संगृहीता एव ।३।

स्थानमिति त्र्यश्रेऽर्धद्विकतालभागिति वैष्णवं सममन्यत् समुन्नतम् ।४। स्वप्रवेश

## बालक्रीड़ा

(मूल) प्रवेश के समय उत्तम तथा मध्यम पात्र वैष्णव स्थान (इसका लक्षण आगे कहा जाजगा) करें । फिर वक्षः स्थल को समुन्नत सम एवं चतुरश्र तथा बाहू एवं शिर को प्रवेश के समय सन्न माने अचल करें किन्तु इनको अत्यन्त उत्क्षिप्त नही करें ।४।

के अनुसार शीघ्र ही इस प्रतीति का उदय होने लगे । इसमें प्रगीत यानी प्रकृष्ट गान होता है । गाने में प्रकृष्टत्व प्रकर्ष क्या है उसको बतलाते हैं कि ग्राम राग का गाना किया जा रहा है उस ग्राम राग में अग्रगत मुख्यभूत एक गमक के एक ध्वनिविशेष के सुनने पर सुनने वाला सामाजिक समग्र ग्राम के तत्त्व को जानने के लिए विवश हो गया इस तरह विवश होकर उत्सुक हो जाना ही है ।

दूसरे लोग तो यथामार्गरसोपेतं के स्थान में यथामार्गकलोपेतम् पढ़ते हैं । और दुतरफी इसकी व्याख्या करते हैं । एक व्याख्या तो बतला दी गई है अब दूसरी व्याख्या करते हैं कि मार्ग माने चित्र वगैरह में जो दो मात्रावाली चार मात्रावाली एवं आठ मात्राओं वाली कलाएँ ग्राम राग में कही जाती हैं और आलिप्तकादिकों में जो कलाएँ वाद्य अक्षर के रूप में कही जाती हैं । उनसे उपेत होना चाहिए ।

प्रश्न—अभी आप ने ऊपर में कहा है और आगे भी कहेंगे कि (शुष्काक्षरगानं कृत्वा प्रवेशः कर्त्तव्यः) शुष्काक्षरगान करके प्रवेश करना चाहिए (अध्रुवा अपि प्रवेशाः) विना ध्रुवा के भी प्रवेश हो सकता है । तब ग्राम राग में द्विमात्रा आदि का कथन कैसा । उत्तर । ठीक है, किन्तु सम्भावना करके ऐसा कहा है । अथवा उत्तम मध्यम पात्रों के प्रस्ताव के अनुसार ऐसा कहा । क्योंकि उनकी वे ध्रुवाएँ और वे प्रवेश चकार से ले ली गई हैं एवं ले लिये गये हैं ।३।

स्थानमिति । स्थान तीन तरह के होते हैं विकृष्ट त्र्यश्र एवं चतुरश्र । उनमें से त्र्यश्र में वैष्णव स्थान २॥ वित्ते वाला होता है । उसमें भी एक पक्ष एक हिस्सा समान बराबर होना चाहिए । अन्य दूसरा पक्ष समुन्नत ।४।

बाहुशीर्षे प्रसन्ने च नात्युत्क्षिप्ते च कारयेत् ।
ग्रीवाप्रदेशः कर्तव्यो मयूराञ्चितमस्तकः ॥ ५ ॥
कर्णादष्टाङ्गुलस्थे च बाहुशीर्षे प्रयोजयेत् ।
उरसश्चापि चिबुकं चतुरङ्गुलसंस्थितम् ॥६॥
हस्तौ तथैव कर्तव्यौ कटीनाभितटस्थितौ ।
दक्षिणो नाभिसंस्थस्तु वामः कटितटस्थितः ॥७॥
पादयोरन्तरं कार्यं द्वौ तालावर्धमेव च ।
पादोत्क्षेपस्तु कर्त्तव्यः स्वप्रमाणविनिर्मितः ॥८॥

## अभिनवभारती

एव सन्ने अचले प्रसन्ने, नात्युत्क्षिप्ते अधो वा उपरि वा । अधोगामित्वं यत्नेन परिहार्यमिति श्लोकार्थमेव शिक्षयितुं स्फुटमुपायमाह ग्रीवाप्रदेश इत्यादिना सार्धेन श्लोकद्वयेन । स्वस्थमयूरवदञ्चितं सुरूपं शिरो यत्र ।५। नाभिसंस्थ इति चातुरश्रयप्रस्तावः खटकामुखः, वाम इत्यर्धचन्द्रः ।६।७। न चेदमुपविष्टस्थानकमपि

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रसङ्ग में ग्रीवा प्रदेश को ऐसा करना चाहिए जिसमें शिर मयूर की तरह सुन्दर होवे । बाहू एवं शिर का अतीव उपक्षेप नही करे जो बतलाया था उसका स्पष्टीकरण करते हैं कि कान से आठ अंगुल की स्थिति में ऊपर की तरफ बाहू एवं शिर को करे ।५।

(मूल) और चिबुक माने ठुड्डी को भी छाती से चार अंगुल की स्थिति में ऊंचा रखना चाहिए । दोनों हाथों को कटि एवं नाभि की स्थिति में करना चाहिए ।६।

(मूल) उनमें दाहिने हाथ को नाभि पर रखे और बाये हाथ को कटि पर रखे । उस प्रसङ्ग में पैरों को ऐसा रखे जिस प्रक्रिया से उनमें ढाई ताल का अन्तर अवकाश रहे । यहाँ ताल शब्द का अर्थ एक वितस्ति वित्ता है यानी फैलाए हुए अँगूठे एवं तर्जनी के बीच का माप ।७।

उसके बाद पैरों का उत्क्षेपण करे । जो उत्क्षेपण पैरों के प्रमाण के अनुरूप चार ताल, दो ताल एवं एक ताल किया जाता है ।८।

प्रसन्ने इति । प्रसन्ने का अर्थ करते हैं कि प्रमाने अपने प्रवेश के समय में ही सन्न माने अचल । नात्युत्क्षिप्ते माने अधः या अधोगामित्व का यत्न पूर्वक परिहार करना चाहिए इस तरह के श्लोकार्थ को सिखाने के लिए स्पष्ट उपाय को ग्रीवा प्रदेश इत्यादि २।। श्लोक के द्वारा कहते है । स्वस्थ मयूर की तरह अञ्चित सुरूप सुन्दर शिर जिसमें हो ऐसा ५।

नाभिसंस्थः यह चतुरस्र का प्रस्ताव है अतः दक्षिणखटकामुख हस्त है और वाम से अर्धचन्द्र का संकेत है ।७।

चतुस्तालो द्वितालश्चाप्येकतालस्तथैव च।
चतुस्तालस्तु देवानां पार्थिवानां तथैव च॥ ९ ॥

## अभिनवभारती

तु गत्यानन्तर्यौचित्यात्तु स्थितस्थानकमेवेति दर्शयितुमाह पादयोरन्तरमिति। "द्वौ तालावर्धं तालश्च पादयोरन्तरं भवेदिति (१०-५२)। यत्स्थानकलक्षणं सूचितं तदेव कार्यं नान्यदुपवेशनादित्यर्थः। तत्र स्थानकानन्तरं गतिमुपक्षिपति पादोत्क्षेप इति स युक्तस्तेन भाविलक्षणेन देशकाल परिच्छेदेन च कर्तव्यः। स्वकरमानेन च तालः पात्रस्येत्यर्थः।८।

तत्र देशपरिच्छेदं तावदाह एकताल इति तालः प्रसारितमध्यमा ? (तर्जन्य)ङ्गुऽष्ठान्तरं "तालः स्मृतो मध्यमया ?" इति। संख्याक्रमेणाभिधाय स्थायिस्थानभूतोत्तमप्रकृतिविश्रान्तत्वात् प्रयोगजातस्य तदुपक्रमं विनियोगमाह चतुस्तालस्त्विति। तुशब्दोऽप्यर्थे कदाचिदन्यथापि भावात्। तथाशब्दो राज्ञां देवसदृशगत्यसंभवसंभावनापसारणद्योतकः।९।

## बालक्रीड़ा

(मूल) उनमें चार ताल देवताओं एवं राजाओं के लिए है। दो ताल मध्यम श्रेणी के लोगों के लिए है और एक-एक ताल स्त्रियों एवं साधारण जनों के लिए है। यह पाद के उत्क्षेपण के विषय में देश का माप दण्ड है।९।

पादयोरन्तरम्। यह बैठने वाले का स्थानक नहीं है अपितु गति के बाद उचित होने से स्थित स्थानक है इस अंश को दिखाने के लिए पादयोरन्तरम् कहा है। नाट्यशास्त्र के १० वें अध्याय के ५२ वें श्लोक में जो "द्वौ तालावर्धतालश्च पादयोरन्तरं भवेत्" स्थानक का लक्षण सूचित किया है उसे ही करना चाहिए। तदनुसार उपवेशन से भिन्न कुछ कार्य नहीं करना चाहिए। अब इसमें स्थानक के बाद गति का उपक्षेप करते हैं पादोत्क्षेपः वह युक्त है वह पादोत्क्षेप क्यों युक्त है। इसको बतलाते हैं कि देश एवं काल का परिच्छेद माप बतलाने वाले भावी लक्षण के अनुसार उसे करना चाहिए। ताल का स्पष्टीकरण करते हैं कि पात्र अभिनेता के अपने करके प्रमाण से ताल होता है।८।

उनमें पहले देश परिच्छेद को कहते हैं "एक ताल" फैलाई हुई मध्यमा ? (तर्जनी) एवं अंगुष्ठ के बीच का प्रदेश ताल है। इसी को लोक भाषा में एकताल माने एक वित्ता (भूमि कहते हैं कि जैसा, कहा भी है कि तालः स्मृतो मध्यमया ? संख्या के अक्रम से तालों को कहकर (अक्रम कहने का अर्थ है कि पहले चार ताल कहा फिर द्विताल कहा बीच में त्रिताल को छोड़ दिया तथा एक दो तीन एवं चार यह क्रम यहां नहीं रखा है) अब स्थायी इत्यादि के स्थान भूत उत्तम प्रकृति में प्रयोग जात की अभिनय समुदाय की विश्रान्ति है समाप्ति है अतः उत्तम प्रकृति से जिसका उपक्रम है आरम्भ हैं ऐसे विनियोग को कहते हैं कि देवताओं का चतुस्ताल होता है। यहां तुशब्द अपि के अर्थ में है अतः कभी अन्यथा भी हो

द्वितालश्चैव मध्यानां तालः स्त्रीनीचलिङ्गिनाम् ।
चतुष्कलोऽथ द्विकलस्तथा ह्येककलः स्मृतः ॥ १० ॥
चतुष्कलो ह्युत्तमानां मध्यानां द्विकलो भवेत् ।
तथा चैककलः पादो नीचानां संप्रकीर्तितः ॥ ११ ॥

## अभिनवभारती

स्त्रीणां नीचानां साहचर्यादधमानामिति मन्तव्यम्। तेषां हि लिङ्गित्वादधमत्वं किंचिन्न संभावयेत। यथाशोभमिति नाट्यधर्मीकाममित्यर्थः ।१०।

देशनियममुक्त्वा कालनियमप्यौत्सर्गिकं तावदाह चतुष्कलो हीति। तथा चेति तेनोत्क्षेपेण यत्पादस्य पतनं तदुत्तमानां चतसृभिः कलाभिः यस्मात्तदर्धार्धक्रमेण मध्यमाधमयोः परिभाषित इत्युत्सर्गतयेति भावः। तत्र गीतिचतुष्टयं मागध्यादि वक्ष्यते यत्तत्रार्धमागध्यादौ क्रमेण चित्रादित्रयविनियोगात्। 'निमेषाः पञ्च मात्रा स्यात्" इति कला सामान्यलक्षणलब्ध औत्सर्गिकः सर्वत्र ध्रुवकमार्गो मन्तव्यः। विशेषादभिधाने तेन ध्रुवकमानेन चतुष्कलः पादपातः तथा चोत्तमपरिग्रहे द्विपदी कोहलेनोक्ता—

## बालक्रीड़ा

(मूल) काल के माप के अनुसार यह पादोत्क्षेप चतुष्कल द्विकल एवं एककल होता है। जिनमें उत्तम पात्र देवता एवं राजाओं के लिए चतुष्कल मध्य श्रेणी के पात्रों के लिए द्विकल तथा स्त्री एवं साधारण जनता के लिए एककल बतलाया है ।१०।११।

सकता है। तथाशब्द राजाओं की देवताओं के सदृश गति के असंभव होने की संभावना का अपसारण करता है ।९।

स्त्रियों और नीचों को परस्पर के साहचर्य से अधम समझना चाहिए। क्योंकि नीचों के लिङ्गी होने के कारण अर्थात् सन्यासियों के चिह्न धारण करने के बदौलत उनमें अधमत्व की कुछ सम्भावना नहीं है। यहां यथाशोभमिति नाटचधर्मींकाममित्यर्थः यह पाठ यथामार्गरसोपेतं की छाया है ऐसा मालूम पड़ता है। जो भी समझा जाय मूल में इसका संकेत नहीं है ।१०।

इस तरह देश के नियम को कहकर स्वभावतः प्राप्त काल के नियम को भी कहते हैं चतुष्कलः। तथा च। पाद को उठाकर जो गिराना है उसमें उत्तम प्रकृतियों के लिए चार कलाऐं कही गई हैं। उनसे भी आधी-आधी कम मध्यम एवं अधमों के लिए कही गई हैं यह कलाओं का ह्रास उत्सर्गतः होता है।

इस प्रसङ्ग में मागधी आदि चार जातियों को आगे कहेंगे। क्योंकि अर्धमागधी आदि में क्रमशः चित्रादित्रय का विनियोग होता है। पाँच निमेषों की एक मात्रा होती है इस कला के सामान्य लक्षण से यह प्राप्त होता है कि सभी स्थलों में ध्रुवक मार्ग को औत्सर्गिक मानना चाहिए। विशेष रूप से कहने में ध्रुवक के प्रमाण के अनुसार पादके

## अभिनवभारती

"स्यादुत्तमानां द्विपदी चतुर्गुरुसमन्विता।
तत्रोत्क्षेपनिपाताभ्यां यस्मात्पादद्वयं भवेत्॥"

लक्ष्यश्च इत्थमेव धिक् डि धिं इति द्विपदीभागेन पादेन पादपातः। अत्र ध्रुवके चतस्रः कला भवन्ति। धिगडधिङ् इत्यस्य हि कालः कखगघङ, इत्यादिना संकेतितः। नहि व्यञ्जनकालः स्वरकालात्पृथक्, तत्र गुरोश्च प्रचलत्वं खडतल-चडस्तद्विद्भिस्त्रिपुटमेवावधार्यते। तत्र हि धिगडिधिं-इत्येवंरूपा लघु कला तस्यास्तिस्रो मात्राश्चतुर्थे गुर्वक्षरे द्वे मात्रे इति च मात्राः। सर्वत्र चैवं प्रकारः समनन्तरग्रहणे विश्रान्त्यभावेन दुष्करः प्रयोग इति स्थानचेष्टाविश्रान्ति प्रक्लृप्तये मध्यगता विरामरूपैका मात्रा लक्ष्यविद्भिः प्रकल्पिता; तद्वशादुक्ताः तादृशाः मात्राः चतुष्कलायां प्रतिभासन्त इत्यास्तां तावत्। इह चित्रमार्गेण चतुष्कलं पादपतन-मिति न्याय (?) (नायं) लक्ष्यलक्षणशोभाबाह्यत्वादपेक्ष्यते च।

## बालक्रीड़ा

गिराने में चार कलाएँ आवश्यक हैं। जैसा कि कोहल ने उत्तम पात्रों के विषय में द्विपदी कही है।

उत्तमों के प्रसङ्ग में चार गुरुओं वाली द्विपदी होनी चाहिए। क्योंकि उत्क्षेप एवं निपातों के द्वारा दो पाद होते हैं।

लक्ष्य भी इसी तरह का है। जैसे धिक् डि धिं इस तरह द्विपदी के भाग से पाद का पात होता है। इस ध्रुवक में चार कलाएँ होती है। धिग् डि धिक इसका समय उतना ही है जितना क ख ग घ एवं ङ मे लगता है। यह मत समझियेगा क ख ग घ ङ इन व्यञ्जनों को ही न कि स्वरों काल के प्रमाण के रूप में उपन्यास किया है अतः स्वरों के काल से व्यञ्जनों का काल पृथक् है।

प्रश्न—स्वरों के काल से व्यञ्जनों का काल पृथक् क्यों नही है। क्योंकि वे व्यञ्जन ह्रस्व ही है और स्वर ह्रस्व दीर्घ एवं लुप्त रूप वाले हैं। जिनमें व्यञ्जन अचल हैं एक रूप हैं स्वर कभी गुरु कभी ह्रस्व कभी प्लुत हैं अतः उनमें प्रचलत्व है। अतः जानकार लोग खड १ तल २ चट ३ इस तरह के त्रिपुट व्यञ्जनों में निश्चित करते हैं। यहां धिग् डि धिं इस रूप वाली कलाएँ हैं। जिनमें यह लघु लयों की तीन मात्राएँ हैं चतुर्थ गुरु अक्षर में दो मात्राएँ हैं। किन्तु सर्वत्र यदि यही प्रकार होगा तो समनन्तर ग्रहण में अर्थात् आगे भी इसी प्रकार मात्राओं का ग्रहण करेंगे तो कहीं भी विश्रान्ति नही होगी जिसके फल स्वरूप अभिनय करना ही कठिन हो जायगा। इसलिए मध्य २ में स्थान, फिर उनमें भिन्न २ चेष्टाएँ और उनमें भी विश्राम की कल्पना करने के लिए बीच २ में विराम स्वरूप एक मात्रा की लक्ष्य के जानकारों ने कल्पना की है इस कल्पना के आधार पर वैसी मात्राएँ चतुष्कला में प्रति भासित होती हैं अतः इस विषय को यहां ही तक रहने दिया जाय। यहां चित्रमार्ग से पाद के गिराने में चार कलाए हैं। इत्यादि विषय लक्ष्य और लक्षण की शोभा के बाहर है अतः अपेक्षित नहीं है।११।

स्थितं मध्यं द्रुतं चैव समवेक्ष्य लयत्रयम् ।
यथाप्रकृतिनाट्यज्ञो गतिमेवं प्रयोजयेत् ॥ १२ ॥
धैर्योपपन्ना गतिरुत्तमानां मध्या गतिर्मध्यमसम्मतानाम् ।
द्रुता गतिश्च प्रचुराधमानां लयत्रयं सत्त्ववशेन योज्यम् ॥ १३ ॥

अभिनवभारती

अथ लयकालनियमशेषमाह स्थितमिति विलम्बितम् । समवेक्ष्येति प्रकृत्यादि भेदविभागेनेत्याह तमेव दर्शयति यथाप्रकृतीति धैर्यस्थैर्यविलम्बितमध्यद्रुतलय संमतं संवेदनं यथार्थं मिथ्या गौण धैर्य गाम्भीर्यादिकृतं मन्तव्यं न तु जाति-कालादिकृतम् ।१२।

यथाप्रकृति । विदूषकस्य द्विजत्वेऽपि अविमलात्मत्वात् केवलमुत्तमघोषणायैव रचितं जात्यादि योजनीयम् । उत्तमस्याप्यन्यथाभावः क्वचिदनुत्तमत्वेऽपि समीचीन-

बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार नाटच कला के जानकार लोग स्थिर मध्य एवं द्रुत इन तीन प्रकार के लयों को समझकर पात्रों के अनुसार गति का प्रयोग करें ।१२।

(मूल) उत्तमों की यह गति धैर्य एवं स्थैर्य से उपपन्न युक्त है जनता के द्वारा मध्यम माने गये पात्रों की मध्या गति और स्त्री एवं साधारण पात्रों की द्रुता गति है अतः सत्त्व के अनुसार अर्थात् पात्रों की चित्तवृत्ति के अनुसार इन स्थिर मध्य एवं द्रुत रूप लयत्रय के वश से इनका प्रयोग करें ।१३।

अथ इसके बाद अवशिष्ट लयविषयक काल के नियम को कहते हैं स्थितम् । स्थित का पर्याय विलम्बित है । प्रकृति आदि में रहने वाले भेद के विभाग के अनुसार सम्यक् प्रकार से देखकर । यहां आदि पद से देश काल अवस्था एवं रस का ग्रहण है । उनको देखना चाहिए इस लिए कहा कि समवेक्ष्य । उसी कों दिखाते हैं कि धीरता एवं स्थिरता के कारण विलम्बित लय होता है । इनके अभाव में कभी मध्य लय और कभी द्रुत लय होता है । इन लयों के सम्मत जो संवेदन ज्ञान है उसको यथार्थ मिथ्या एवं गौण (जो न यथार्थ है न मिथ्या है अपि तु लाक्षणिक है अतः पदार्थ की जिश्म के अनुसार प्राप्त होने वाले) धैर्य गाम्भीर्य चाञ्चल्य से किया हुआ मानना चाहिए न कि जाति एवं काल आदि से किया हुआ मानना चाहिए । यथाप्रकृति । प्रश्न, जात्यादिकृत क्यों नही मानना चाहिए । उत्तर । विदूषक यद्यपि द्विज है तब भी विमलात्मा नही है उसका अन्तः करण ब्राह्मण की तरह पवित्र नही है । पुनः प्रश्न—तब इसको द्विज क्यों माना गया है । उत्तर । इसलिए कि विदूषक उत्तम पात्रों की श्रेणी में उठता है बैठता हैं अतः केवल उत्तम घोषणा करने के लिए जात्यादि की रचना की है ऐसी योजना सङ्गति यहां करनी चाहिए । क्योंकि देखा गया है कि उत्तम जाति होकर भी अन्यथा ही विकृत ही उसका भाव होता है । कहीं पर उत्तम जाति नही होने पर भी उत्तम भाव होते हैं ।१२।

प्रचुरेति । लोकप्रसिद्ध ही यह कहा है ऐसा अर्थ है । केवल दिव्य अदिव्य एवं

एष एव तु विज्ञेयः कलातालतये विधिः ।
पुनर्गतिप्रचारस्य प्रयोगं श्रृणुतानघाः ? ॥ १४ ॥

अभिनवभारती

भाव इति । प्रचुरेति लोकप्रसिद्धमेवेदमुक्तमित्यर्थः । न केवलं प्रकृतितोऽवयवभेदो यावच्चित्तवृत्ति भेदेनेत्यभिप्रेत्याह सत्त्वबलेन च लयत्रयं योज्यम् । सत्त्वं चित्तवृत्तिः तेन संग्रामादावुत्तमस्यापि द्रुतं शोकादावधमस्यापि विलम्बितम् ।१३।

अथैतदनुसारिण्यां गत्युपयोगिन्यां ध्रुवायां विधिरिति दर्शयति एष त्विति । अत्र गत्यनुसारी तालविधिः । अन्ये त्वन्यथेत्युक्तं ताले । यस्तालल्यः कलासहितः स कलातालल्यः इति मध्यमपदलोपी समासः । तेनायमर्थः—ध्रुवातालेऽपि गत्यनुसार्येव कलाविधिर्लयविधिश्च अत एवैतदनुसारेण भट्टलोल्लटगोपालादिभिर्भङ्गोपभङ्गविभङ्गविषये तालदीपिकादौ चिरन्तनसंमतो ध्रुवातालानां विनियोगः प्रपञ्चतो दूषितः । तत्तु ध्रुवाध्याये विचारयिष्याम इत्यास्ताम् ।

एवं देशकालनियममुक्तं प्रकृते योजयति पुनर्गतिप्रचारस्येति गतिषु । प्रचारो वैचित्र्यं तस्य प्रयोगं पुनः श्रृणुतेति संबन्धः । संघटना ह्यनुक्तेति भावः ।१४।

बालक्रीड़ा

(मूल) हो अनघाः ? हे निर्मल मनवाले श्रोताओ ? कला ताल एवं लय के बारे में इसी विधि को समझना चाहिए । अब आप गति के विषय के प्रयोग को सुन ।१४।

दिव्यादिव्य प्रकृतियों के बदौलत ही यह अवयवों का भेद है ऐसा नही मानना अपितु चित्तवृत्तियों की भिन्नता से भी उक्त भेद है इस अभिप्राय से कहते हैं कि सत्त्व के वश से लयत्रय का प्रयोग करना चाहिए । यहां सत्त्व का अर्थ है चित्तवृत्ति । अतः संग्राम वगैरह के समय में उत्तम का भी लय द्रुत होता है शोकादि के समय में अधम का भी लय विलम्बित देखा गया है ।१३।

अथ इसी के अनुसार गति के उपयोगिनी ध्रुवा में विधि होती है इसको दिखाते हैं एष एव तु । यहाँ गति के अनुसार ताल विधि होती है । अन्य लोग तो कहते हैं कि ताल के विषय में अन्यथा ही विधि है । जो ताल लय एवं कला के सहित है वह कलातालल्य है ऐसा इस पद में मध्यम (सहितपद) लोपी समास है । इससे इसका यह अर्थ है कि ध्रुवाताल में भी कलाओं की विधि और लय विधि गति के अनुसार ही होती है । इसीलिए इसका अनुसरण करने वाले भट्टलोल्लट एवं गोपाल वगैरह ने भङ्ग उपभङ्ग एवं विभङ्ग के विषय में तालदीपिका वगैरह ग्रन्थों में चिरन्तन सम्मत ध्रुवातालों के विनियोग को विस्तार के साथ दूषित किया है । इसका विचार हम ध्रुवाध्याय ३२ वें अध्याय में करेंगे अतः रहने दिया जाय । इस प्रकार पहले कहे हुए देश एवं काल के नियम की प्रकृत में योजना करते हैं पुनर्गतिप्रचारस्य । गतियों में प्रचार विचित्र प्रयोग को फिर से सुनिए । ऐसा यहाँ सम्बन्ध है अन्वय है । यहाँ का भाव यह है कि संघटना को पहले नहीं कहा है अतः उसी को अब कहता हूँ उसको सुनिए ॥१४॥

स्वभावात्तूत्तमगतौ कार्यं जानुकटीसमम् ।
युद्धचारीप्रयोगेषु जानुस्तनसमं न्यसेत् ॥ १५ ॥
पार्श्वक्रान्तैः सललितैः पादैर्वाद्यान्वितैरथ ।
रङ्गकोणोन्मुखो गच्छेत् सम्यक् पञ्चपदानि तु ॥ १६ ॥
वामवेधं ततः कुर्याद्विक्षेपं दक्षिणेन तु ।
परिवृत्य द्वितीयं तु गच्छेत् कोणं ततः परम् ॥ १७ ॥
तत्रापि वामवेधस्तु विक्षेपो दक्षिणेन च ।
ततो भाण्डोन्मुखो गच्छेत् तान्येव तु पदानि च ॥ १८ ॥

## अभिनवभारती

स्वभावात्त्विति । तुना विशेषद्योतकेन मन्थरगतौ चतुस्तालत्वमुक्तं, स्वभाव गतौ तु त्रितालत्वं, दीप्तगतौ तु पञ्चतालत्वमपि कार्यमिति दर्शयति ।

तां गतिप्रचार-घटनामाह पार्श्वक्रान्तैरित्यादि ।

"कुञ्चितं पादमुत्क्षिप्य पार्श्वोत्थानोत्थितं न्यसेत्
उद्घट्टितेन पादेन पार्श्वक्रान्ता विधीयते" (१०-३२)

इति पार्श्वक्रान्ता चारी । रङ्गकोणं पूर्वोत्तरम् ।१६। द्वितीयं कोणमित्युत्तर-पश्चिममिति । ततः परमिति । कोणद्वयेऽतिदिशति । पूर्वं रङ्गे चैषा पञ्चपदी व्याख्याता (अ ५-७३) । वेधः पार्ष्णिक्षेत्रे सूचीपादनिपातः । वामवेधमिति अन्तराविद्ध मुखं (तत्) प्राप्तिसिद्धौ कोणैर्गत्वा ब्रह्मस्थानस्यानुल्लंध्यतामाह । एतच्च

## बालक्रीड़ा

(मूल) उत्तमों की स्वाभाविक गति में जानु और कटी को समक्षेत्र में करना चाहिए और युद्धचारी प्रयोगों में जानु और स्तन को समक्षेत्र में रखे ।१५।

(मूल) वाद्यों की ध्वनि के अनुसार सुन्दरता से रखे जाने वाले पैरों से पार्श्वक्रान्ता चारी के अनुसार स्टेज के कोने के उन्मुख ठीक तौर से पांच पैर चलना चाहिए ।१६।

(मूल) इसके अनन्तर दायें पैर से वेध को अर्थात् पार्ष्णिक्षेत्र में (एडी में) सूची नामक पैर के पात को करें और दाये पैर से विक्षेप को करें । इस तरह परिवर्त्तन करके

स्वभावे तु । विशेष के द्योतक तुशब्द ने मन्थर गति में चार ताल कहे हैं किन्तु स्वभाव गति में तीन ताल और दीप्तगति में पाँच ताल भी कर सकते हैं ऐसा दिखाते हैं ॥१५॥

गतिप्रचार की घटना को कहते हैं पार्श्वक्रान्तैः ।

कुञ्चितं पादम् । यह पार्श्वक्रान्ता चारी का लक्षण है इसकी व्याख्या १० वें अध्याय ३२ वें श्लोक में कर दी है वहाँ देखें । रङ्गकोण का अर्थ है स्टेज का पूर्वोत्तर कोण ॥१६॥

द्वितीय कोण माने उत्तरपश्चिम कोण । ततः परम् अन्य दो कोणों में अतिदेश करते हैं ॥१७॥

एवं गतागतैः कृत्वा पदानामिह विंशतिम् ।
वामवेधं ततः कुर्यात् विक्षेपं दक्षिणस्य च ॥ १६ ॥
रङ्गे विकृष्टे भरतेन कार्यो गतागतैः पादगतिप्रचारः ।
त्र्यश्रस्त्रिकोणे चतुरस्ररङ्गे गतिप्रचारश्चतुरस्र एव ॥ २० ॥
यः समैः संहितो गच्छेत्तत्र कार्यो लयाश्रयः ।
चतुष्कलोऽथ द्विकलऽस्तथैवैककलः पुनः ॥ २१ ॥
अथ मध्यमनीचैस्तु गच्छेद्यः परिवारितः ।

### अभिनवभारती

पञ्चपदीगमनं सर्वत्रौत्सर्गिकम् ।१७।१८॥१९। विशेषमप्याह रङ्गे विकृष्ट इति । भरतशब्देन उपचारतस्तद्विद्या योनिसंबन्धः सूच्यते गतागतैरिति परिमितायां दिशि पञ्चपदी गतागतेन नियमः एकत्रैव स्थाने द्वौ पादविक्षेपाविति मन्तव्यम् । विकृष्टायां च भूयो भूयः पञ्चपदी ।२०।

अत्रैव विषये विविधप्रमाणा पातरीतिः, तद्द्विलयद्विभङ्गचतुर्भङ्गादयः प्राधान्येन । व्यामिश्रगतेरपि विशेषं व्याचिख्यासुः समगतिमुपसंहरति यः समैरिति

### बालक्रीड़ा

दूसरे कोने की तरफ जाना चाहिए। उसके बाद उसी प्रक्रिया से उतने ही पैर भाण्ड के उन्मुख जाना चाहिए। उसके पश्चात् फिर उसी पद्धति से उतने पैर स्टेज पर चलना चाहिए। इस तरह जाने आने में पैरो की संख्या बीस २० होती है। ऐसा जानो ।१७।१८।१९।

(मूल) सामान्यतः गति को बतलाकर अब स्टेज के हिसाब से गति को बतलाते हैं कि विकृष्ट यानी विस्तृत रंग मंच पर गतागत अर्थात् बारंवार आने जाने के प्रकार से गति प्रचार करना चाहिए। त्रिकोण रंग मंच में त्र्यश्र और चतुष्कोण में चतुरश्र ।२०।

(मूल) जहां तुल्य वय वेष भूषा अवस्था वाले पात्रों से मिलकर चलना हैं वहां स्थिर मध्य एवं द्रुत लयों के आधार पर चलना चाहिए जैसे कभी चतुष्कल एवं चतुस्ताल कभी द्विकल एवं द्विताल तथा कभी एककल एवं एकताल ।२१।

वामवेध के माने अन्तराविद्धमुख है। यह कहता है कि गति की सिद्धि होने पर कोणों से जाकर ब्रह्मस्थान का उल्लघन नहीं करना चाहिए। यह पञ्चपदी गमन सभी जगहों में स्वाभाविक है। वामवेधः का अर्थ पार्ष्णिक्षेत्र में माने एडी पर सूचीपाद का निपात करना चाहिए ॥१८॥ यहाँ मूल में पदानामेकविंशतिम् लिखा है वह गड़बड़ है क्योंकि चार कोनों मे पाँच २ पैर चलने पर पाँच चौके २० ही होते हैं। एक्कीस नहीं होते हैं ॥१९॥

अब गति के विषय में विशेष भी कहते हैं रङ्गे विकृष्टे। यहाँ भरत शब्द लाक्षणिक है अतः उपचार लक्षणा के द्वारा भरत की विद्या एवं भरत की सन्तति का सम्बन्ध सूचित

## मधुसूदनी

### १०१९ पृष्ठे अभिनवभारत्याम्

आचार्यबुद्धयेति । अयं भावः । यः कोऽपि लघुर्वा महान् वा पुरुषः स्वयं समुद्रतटे जलमानेतुं गच्छतु तस्य परिमितमेव पात्रं स्यात् तादृशे पात्रे जलमपि स्वल्पमेव परिमितमेव तदपि क्षारमेव नो मधुरं नो च यथेष्टम् अपर्याप्तमेवेत्यर्थः । तदेव सामुद्रं जलं जलदेभ्यो यदा प्राप्यते तदा अतीव मधुरं यथेष्टं पर्याप्तञ्च । एवमेव शिष्योऽपि गुरुमन्तरा स्वयं पुस्तकेभ्यो यज्ज्ञानमधिगच्छति तदपूर्णं विश्रृङ्खलं स्वल्पं नातिविश्वसनीयं स्यात् । तदेव ज्ञानं यदा गुरुभ्योऽधिगच्छति तदा पूर्णं विश्वसनीयं सुबद्धञ्च स्यादत एवोच्यते आचार्यबुद्धयोपलभ्यो भागः प्रयोगयोग्यो भवति नेतर इति ।

### १०२८ पृष्ठे अभिनवभारत्याम्

तद्वशादुक्तास्तादृशा मात्राः चतुष्कलायां प्रतिभासन्ते इति पाठः सुपाठः । तद्वशादुक्ता तादृशां चतुर्भिर्वा द्रुताः कलायां प्रतिभासन्ते इत्यपपाठः । तादृशां चतुर्भिर्वा द्रुताः कलायामित्यत्र कथमन्वयः स्यादिति सुधियो विमृशन्तु ।

### १०२९ पृष्ठे अभिनवभारत्याम्

विलम्बितमध्यद्रुतलयसम्मतं संवेदनं यथार्थमिथ्यागौणस्थैर्यधैर्यगाम्भीर्य-चाञ्चल्यकृतं मन्तव्यमिति पाठः सुपाठः । धैर्यस्थैर्यविलम्बित लयमध्यसम्मतं संवेदनं यथार्थमिथ्यागौणगतधैर्यगाम्भीर्यादिकृतं मन्तव्यमित्यपपाठोऽन्वयाभावादिति । अयं सुपाठे समन्वयः—विलम्बितलयसम्मतं संवेदनं यथार्थमिथ्यागौणस्थैर्यधैर्यकृतं मन्तव्यम् । मध्यलयसम्मतं संवेदनं यथार्थमिथ्यागौणगाम्भीर्य कृतं मन्तव्यम् । द्रुतलयसम्मतं संवेदनं यथार्थमिथ्यागौणचाञ्चल्यकृतं मन्तव्यम् । इति ।

यथा दिवा नक्तं वा स्फीतालोकमध्यवर्तिनं मृगेन्द्रं दृष्ट्वा सिंहोऽयमिति यत् प्रतिपद्यते सोऽयं यथार्थः सिंहः । तथा पर्वते, क्वचन महापुरुषे वा, पद्मिनीनायिकायां वा यत्स्थैर्यं यद् धैर्यं तद् यथार्थं मन्तव्यम् । यथा अरण्ये मन्दान्धकारे धावन्तं हरिणं दृष्ट्वा भ्रान्त्या सिंहोऽयमिति निश्चित्य यद् बिभेति सोऽयं मिथ्यासिंहः । तथा भयेन वञ्चनार्थं वा शिक्षावशाद्वा कश्चित् कृत्रिमया धीरतया स्थिरतया वा यद् व्यवहरति तद् धैर्यं तत्स्थैर्यं मिथ्या । यथा सिंहमाणवकयोर्भेदं पश्यन्नेव सिंहगत-क्रौर्यशौर्यगुणानां सद्भावमनुभाव्य सिंहोऽयमिति यद् व्यवहरति सोऽयं गौणः सिंहः । तथा कस्मिंश्चिन् महाकाये स्थूलाकारतया अज्ञानवशाद्धैर्यं स्थैर्यं निश्चित्य अयं धीर इति स्थिर इति यल् लोको व्यवहरति तद् धैर्यं स्थैर्यं गौणम् ।

बालक्रीड़ा

होता है । गतागतैः । परिमित दिशा में पञ्चपदी से जाने आने का नियम है अतः एक ही स्थान में पादों का दो विक्षेप होता है या किया जाता है ऐसा मानना चाहिए । विकृष्ट भूमि में तो वार २ पञ्चपदी हो सकती है इसी विषय में भिन्न २ प्रमाणों वाली गति की रीति है । उनमें द्वितीय द्विभङ्ग एवं चतुर्भङ्ग आदि की प्रधानता है ॥२०॥

चतुष्कलमथार्धश्च तथा चैककलं पुनः ॥ २२ ॥
दैत्यदानवयक्षाणां नृपपन्नगरक्षसाम् ।
चतुस्तालप्रमाणेन कर्तव्याथ गतिर्बुधैः ॥ २३ ॥
दिवौकसां तु सर्वेषां मध्यमा गतिरिष्यते ।
तत्रापि चोद्धता ये तु तेषां देवैः समा गतिः ॥ २४ ॥

ऋषय ऊचुः

यदा मनुष्या राजानस्तेषां देवगतिः कथम् ।
अत्रोच्यते कथं नैषा गती राज्ञां भविष्यति ॥ २५ ॥

## अभिनवभारती

रिति । तथैवेति साम्येनेत्यर्थः ।२१। मिश्रगतिमाह अथेति । परिवारित इत्युत्तमत्वेन विवक्षितः इत्यर्थ । तेन देवादिवत् साध्वाश्रीयमाणायामुत्तमप्रकृतावपि नायं विधिरन्यस्यैव तत्र प्राधान्यात् । तदोत्तमादिपादपाते मध्यमस्य द्वौ, नीचादे रेकः, उत्तमस्य चत्वारः ।२२। अत्रैव च चतुस्तालादिविभागे निश्चयार्थं प्रश्नमुत्थापयितुमुपसंहारमुक्तमविशेषाभिधानसहितमाह दैत्यदानवेत्यादि ।२३। सर्वेषामिति देवदूतादीनाम् । उद्धता ये त्विति मातलिप्रभृतयः ।२४।

## बालक्रीड़ा

(मूल) और जहां मध्यम वर्ग के तथा स्त्री एवं साधारण वर्ग के पात्रों से मिल जुलकर चलना है वहां चतुष्कल एककल तथा अर्धकल चलना चाहिए ।२२।

(मूल) दैत्य दानव यक्ष राक्षस पन्नग एवं राजाओं की गति विद्वान् लोगों को चतुस्ताल करनी चाहिए ।२३।

(मूल) आकाश वासियों की सबकी मध्यमा गति इष्ट है उनमें भी जो उद्धत है उनकी तो देवताओं के समान गति है ।२४।

अब व्यामिश्रगति के सम्बन्ध में विशेष व्याख्या करने की इच्छा से समगति का उसंहार करते हैं यः समैः । तथैव माने समानता से ।२१।

अब मिश्रगति को कहते है अथ । परिवारितः का अर्थ है जो उत्तमरूप से विवक्षित है। इसलिए देवादि की तरह साधु माने गये उत्तम प्रकृतियों में भी यह विधि नही है क्योंकि वहां अन्य की ही प्रधानता है । उस समय पादों के पात के विषय में मध्यम पात्र की दो, नीच की एक और उत्तम की चार कलाएँ हैं ।२२।

इसी कला के प्रसङ्ग में चतुस्तालादि के विभाग के वारे में निश्चय करने के लिए प्रश्न को उठाना आवश्यक है अतः उत्तम आदि के विषय में विशेष कहने के साथ २ उपसंहार को कहते हैं । दैत्यदानव ।२३।

सभी का अर्थ है देवदूत वगैरह । उद्धत मातलि प्रभृति ।२४।

इह प्रकृतयो दिव्या दिव्यमानुष्य एव च ।
मानुष्य इति विज्ञेया नाट्यनृत्तक्रियां प्रति ॥ २६ ॥
देवानां प्रकृतिर्दिव्या राज्ञां वै दिव्यमानुषी ।
या त्वन्या लोकविदिता मानुषी सा प्रकीर्तिता ॥ २७ ॥
देवांशजास्तु राजानो वेदाध्यात्मसु कीर्तिताः ।
एवं देवानुकरणे दोषो ह्यत्र न विद्यते ॥ २८ ॥
अयं विधिस्तु कर्तव्यः स्वच्छन्दगमनं प्रति ।
संभ्रमोत्पातरोषेषु प्रमाणं न विधीयते ॥ २९ ॥

### अभिनवभारती

देवांशजा इति लोकपालांशविनिर्माणा राजानः। वेदेषु तथाध्यात्मशास्त्रेषु वेदान्तेषु। तेषामनेन प्राधान्यमुक्तम्। अनुकरणं देवादीनां वर्णनात्, उक्तं च राजविद्या राजगुह्यमिति। देवानुकरणे नाल्पत्वमित्यर्थः।२८। अयमिति चतुष्कल इत्यादिः स्वच्छन्दगमनं स्वस्था गतिः। संभ्रम आवेगः। उत्पातोऽत्रोन्मादादिः। प्रमाणमिति उक्तरूपमित्यर्थः।२९।

### बालक्रीड़ा

(मूल) ऋषि लोग प्रश्न करते हैं कि जब मनुष्य ही राजा होता हैं तब उनकी देवताओं की जैसी गति क्यों होती है। उत्तर कहते हैं कि क्यों नहीं राजाओं की गति देवताओं के समान होगी।२५।

(मूल) क्योंकि प्रकृति नाटक के पात्र तीन प्रकार के होते हैं दिव्य अदिव्य (मानुष) दिव्यादिव्य (देवमानुष)।२६।

(मूल) उनमें देवताओं की प्रकृति दिव्य होती है। राजाओं की दिव्य मानुषी और जो अन्य लोकविदित प्रकृति हैं वे मानुषी कहलाती है।२७।

(मूल) राजा लोग देवताओं के अंश से पैदा होते है यह सिद्धान्त वेद एवं अध्यात्म शास्त्र वेदान्त का है अतः देवों के अनुकरण करने में इनका कोई दोष नहीं है।२८।

(मूल) यह विधि विधान स्वाभाविक गमन के वारे में कहा गया है। किन्तु संभ्रम घबराहट या घबड़ाकर उठने में एवं रोष में प्रमाण की विधि कोई नहीं है।२९।

राजा लोग देवों के अंश से पैदा होने वाले होते हैं। क्योंकि अष्टानां लोकपालानां मात्राभिर्निर्मितो नृपः इस स्मृति वाक्य के अनुसार राजाओं का निर्माण लोकपालो के अंश से होता है। यह बात चरों वेदों तथा अध्यात्मशास्त्र वेदान्तों में कही गई है। इससे उनका प्राधान्य कहा है। गीता में भी कहा है राजविद्या एवं राजगुह्यं। देवादि के अनुकरण का वर्णन किया है अतः देवताओं के अनुकरण करने में अल्पता रूप दोष नही है।२८।

अयं माने यह चतुष्कल इत्यादि। स्वच्छन्द गमन माने स्वस्थ गति। संभ्रम

सर्वासां प्रकृतीनां तु अवस्थान्तरसंश्रया ।
उत्तमाधममध्यानां गतिः कार्या प्रयोक्तृभिः ॥ ३० ॥
चतुरर्धकलं वा स्यात् तदर्धकलमेव च ।
अवस्थान्तरमासाद्य कुर्याद् गतिविचेष्टितम् ॥ ३१ ॥
ज्येष्ठे चतुष्कलं ह्यत्र मध्यमे द्विकलं भवेत् ।
द्विकलं चोत्तमे यत्र मध्ये त्वेककलं भवेत् ॥ ३२ ॥
कलिकं मध्यमे यत्र नीचेष्वर्धकलं भवेत् ।
एवमर्धार्धहीनं तु जडानां संप्रयोजयेत् ॥ ३३ ॥

## अभिनवभारती

सर्वासां प्रकृतीनां, गतिरिति कलालयतालाश्रिता । सर्वमेतदिति तु युक्तम् ।३०। एतदेवास्य दूषयति चतुरर्धमिति द्वे उत्तमस्य, एका मध्यमस्य, अर्धं नीचस्य; अवस्थान्तरबलात् ।३१।३२। नीचेष्वर्धकलं भवेदिति अनेन कलातुर्यभागो भरतमुनिना सूचितोयं लक्षणविदो वृत्ताकारं द्रुतमाहुः, यद्यथा पञ्चमांश उक्तनीत्या श्वासादि-विश्रान्तिपूर्वक इति चतुर्धा स एव द्रुतो युक्तः ।३३।

## बालक्रीड़ा

(मूल) सभी उत्तम मध्यम एवं अधम प्रकृतियों की गति का प्रयोग उनकी भिन्न भिन्न अवस्था के आधार पर प्रयोक्ताओं को करना चाहिए ।३०।

(मूल) जैसे—साढे चार कला का समय या अर्ध कला का ही समय इन उपयुक्त व्यक्तियों की गति में लग सकता है । इसलिए पृथक् २ अवस्थाओं के अनुसार गति-विचेष्टित करना चाहिए ।३१।

(मूल) जहा ज्येष्ठ पांत्र में चार कला का समय लगाते हैं वहाँ मध्यम पात्र में दो कलाओं का समय लगाना चाहिए । और जहाँ उत्तम पात्र में दो कलाओं का समय अपेक्षित है वहां मध्यम पात्र में एक कला का समय लगाना चाहिए ।३२।

(मूल) जहां मध्यम पात्र में एक कला लगती है वहां साधारण पात्रों में अर्ध कला का उपयोग होना चाहिए । इस क्रम से जड़ों के विषय में आधी-आधी कला को हीन करके प्रयोग में लाना चाहिए ।३३।

आवेग है । उत्पात का अर्थ यहां पर उन्माद आदि है । प्रमाण पहले कहा हुआ है ।२९।

इसके इसी अंश को दूषित करते हैं कि चार की आधी दो कलाएँ उत्तम की, एक मध्यम की और आधी अधम की । भिन्न २ अवस्थाओं के बल से ऐसी कलाएँ होती है । इससे भरत मुनि ने कला के चतुर्थ भाग को सूचित किया है । लय के जानकार लोग द्रुतलय को वृत्ताकार कहते हैं । जो इस प्रकार उक्तनीति से पञ्चमांश है । श्वासादि की विश्रान्ति के साथ यह होता है अतः यह चार प्रकार का है । यही द्रुत युक्त है ।३१।

ज्वरार्ते च क्षुधार्ते च तपःश्रान्ते भयान्विते ।
विस्मिते चावहित्थे च तथौत्सुक्यसमन्विते ॥ ३४ ॥
श्रृङ्गारे चैव शोके च स्वच्छन्दगमने तथा ।
गतिः स्थितलया कार्याधिकलान्तरपातिता ॥ ३५ ॥

## अभिनवभारती

चतुष्कलादप्याधिक्यमस्तीति दर्शयति । ज्वरार्त इत्यादि । भयेन योऽन्वितो जातोरुस्तम्भः, अन्यथा ह्यस्य त्वरिततरा गतिर्वक्ष्यते । विस्मय इति तत्कृतस्तम्भ इत्यर्थः । अवहित्थ इति कृतकधैर्याणाम् ; कृतकं हि नः सुश्लिष्टं कर्तुं पार्यत इति । तत्राधिक्यमेव भवति तत एव हि कुशलाः कृतकतां विदुः ।३४। अत्यादरवदौत्सुक्येन सम्यगन्वितो य एव श्रृंङ्गारभेदस्तत्रैव विप्रलम्भ इति यावत् । स्वच्छन्दगमन इति कार्येण विना क्रीडाचङ्क्रमणे । अधिकले इत्यधिशब्दोऽधिकार्थः । अधिकलामिति केचित् । आधिक्यं प्रकर्षेण चतुःस्वरूपेण संख्या चैतत् प्लुतस्य विरामस्य च स्वरूपाधिक्ये तालबोधः संख्याधिक्येन षडष्टकलादेर्विकृष्टमधिकृतं कलान्तरं परिमाणं यथा तथाभूतः पादपातो यस्याम् । अत एवैतत्पादपतनप्रसङ्गविचारणाद्वक्ष्यति—

## बालक्रीड़ा

(मूल) ज्वर से पीड़ित, क्षुधा से विकल, तप से श्रान्त, भय से त्रस्त, आश्चर्य से चकित, अपने आकार को छिपाने वाले, विषय विशेष में उत्सुकता से युक्त श्रृङ्गारी, शोकमग्न एवं स्वच्छन्द विहारी की गति में ऊपर में बतलाई हुई गतियों की अपेक्षा अधिक कलाओं का प्रयोग स्थिर लय के साथ करना चाहिए ।३४।३५।

चतुष्कल से भी अधिक यह होता है इस को दिखाते हैं ज्वरार्त्ते । भय से जो अन्वित है जिसका ऊरुस्तम्भ हो गया है । अन्यथा यानी इसका जब ऊरुस्तम्भन नही होता है उस अवस्था में इस की अत्यन्त शीघ्र गति को कहेंगे । विस्मय अर्थात् विस्मय के कारण जिसका ऊरुस्तम्भ हो गया है । अवहित्थ बनावटी धीरों का कार्य है । वे समझते हैं कि हमलोगों की कृत्रिमता सबको ठीक करने में समर्थ है । अत्यन्त आदर से विशिष्ट औत्सुक्य से समन्वित जो श्रृङ्गार का भेद विप्रलम्भ है उसी में ।३४।

स्वच्छन्द गमन माने विना किसी लक्ष्य के विना किसी कार्य के क्रीडा करते हुए चलना । अधिकालान्तर में अधि शब्द का अधिक अर्थ है । कोई लोग इस पाठ के स्थान पर अधिकलान्तर पाठ मानते है । कलाओं के चार होने रूप प्रकर्ष से आधिक्य है । संख्या भी यही बतलाती है । विराम के स्वरूपगत आधिक्य में ताल का बोध होता है । षट्कला एवं सप्तकला आदि संख्याओं के आधिक्य से बोध होता है कि इस अभिनय का विकृष्ट नामक रंगस्थल है । जिस गति में अधिकृत कलान्तर परिमाण जैसे हो वैसा पादपात हो । इसीलिए इस तरह के पाद पातन के प्रसंग के विचार में इसी अध्याय में आगे १८४-८५

पुनश्चिन्तान्विते चैव गतिः कार्या चतुष्कला ।
अस्वस्थकामिते चैव भये वित्रासिते तथा ॥ ३६ ॥
आवेगे चैव हर्षे च कार्ये यच्च त्वरान्वितम् ।
अनिष्टश्रवणे चैव क्षेपे चाद्भुतदर्शने ॥ ३७ ॥

## अभिनवभारती

षट्कलन्तु न कर्तव्यं तथाष्टकलमेव च ।
पादस्य पतनं तज्ज्ञैः खेदनं तद्भवेत् स्त्रियाः ॥१२।१८४।१८५।

अर्धैकद्विचतुष्कलमिति वचसा षडष्टकलयोर्निषेधेन च त्रिकलपञ्चकलादीनामभावं सूचयति विषमाणां सपरिमाणोत्क्षेपणनिपातनायोगात्तालविदां हि साम्यमुपनिषद्भूतं तच्चात्र स्फुटयति ।३५।

एवमेतेषु षट्कलादप्यधिकं मानं तथा च तपःशान्तानां परिक्रमे यत्तु उलसनाख्यो लयः कोहलादिभिरुक्तो यस्यातिविलम्बितः कालावधिः । एवं कलाधिक्यमभिधाय न्यूनत्वमप्यस्तीत्याह अस्वस्थकामित इत्यादि । अस्वस्थे प्रच्छन्नकामिते हि त्वरातिशयः ।३६। अनिष्टं यदा बान्धवादेः श्रुतं तदा तदन्तिकं द्रुतगमनं, अद्भुतदर्शनविषये यदा क्षेपः प्रक्षिप्तता, पुनरेतन्न दुष्यत इति । यन्नाभिरुचितमवश्यकर्तव्यं च तत्त्वरया क्रियते, त्वरयान्वितं सुकार्यं अभिरुचितमेवेति विशेषः त्वरान्वितमिति ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) इनके सिवाय चिन्तित व्यक्ति की गति को चतुष्कल करनी चाहिए। अस्वस्थकासित यानी प्रच्छन्नकामुक में, स्वतः भीत में, किसी के द्वारा डराये हुए में, आवेग के समय, हर्ष की वेला में, जहां जल्दी का कार्य हो उसमें, अनिष्ट वार्ता के सुनने में, किसी के द्वारा किये गये आक्षेप में यानी निन्दा में या क्षेप किसी वस्तु के फेंकने में, अद्भुत पदार्थ के

श्लोकों में कहेगें । अभिनय के विशेषज्ञों को छ कला एवं आठ कला तक पाद के पतन का अभिनय नही कराना चाहिए क्योंकि देरतक कराने में स्त्रियों को खेद होता है ।

इसके सिवाय इसी अध्याय में कहे हुए ३१ वें श्लोक में चतुरर्धकलम् इस वाक्य से और षट्कल एवं सप्तकल के निषेध से भी त्रिकल और पञ्चकल के अभाव को सूचित करते हैं । विषम संख्या में किसी खास परिमाण में पादों का उत्क्षेपण एवं निपातन का योग नही हो सकता है अतः ताल के जानकारों के लिए साम्य उपनिषद् भूत है उसी को यहां स्फुट करते हैं ।

इस प्रकार इन प्रसङ्गों में षट्कल से अधिक परिमाण को तथा और भी जो तपः शान्तों के परिक्रम में उल्लसनाख्य लय को कोहलादिने कहा है जिसकी कालावधि अतिविलम्बित है उसको भी समझना चाहिए ।३५।

इस तरह कलाओं की अधिकता को कहकर न्यूनत्व भी कलाओं में होता है इस बात को कहते हैं—अस्वस्थकामिते । अस्वस्थ यानी प्रच्छन्न । कामित माने कामुक ।३६।

अपि चात्ययिके कार्ये दुःखिते शत्रुमार्गणे ।
अपराद्धानुसरणे श्वापदानुगतौ तथा ॥ ३८ ॥
एतेष्वेवं गतिः प्राज्ञो विकलां सम्प्रयोजयेत् ।
उत्तमानां गतिर्या तु न तां मध्येषु योजयेत् ॥ ३९ ॥

## अभिनवभारती

इयता यद्यपि सर्वं लभ्यते तथापि कविनटव्युत्पादनाय प्रपञ्चः ।३७। अत्ययोऽतिक्रमणं शीघ्रसंपादनं प्रयोजनमस्य। अपराधोऽभिनेयः शत्रोरन्य एव, यद्वा यस्यापराधः कृतो गुर्वादेस्ततश्च रुषा गतः सोऽपराद्धः ।३८। तथापि एतेष्विति एवं प्रकारेष्वन्येषु मदादिष्वपीत्यर्थः विकलामिति विकलः कलापरिमाणो यस्याः सा कला अर्धकलारहिता तुर्या यद्यपि, तथापि नादरणीया, यतः त्रिभागषड्भागादिरपि तत्र भवति। अत एव संभ्रमोत्पातरोषेषु चतुरर्धकलमित्यनेन पौनरुक्त्यं तस्याविषयत्वादस्य तु विषमभागविषयत्वात्। तथाहि मत्तगतौ शेखरकस्य खण्डकप्रयोगे हि "गहिदुं धि" इत्येवं रूपे मात्रा

## बालक्रीड़ा

देखने की टाइम में, आत्यत्यिक कार्य में अर्थात् (अत्ययोऽतिक्रमे कृच्छेऽत्युन्पाते नाशदण्डयोः" इस वरणि कोष के आधार पर) कष्ट कर कार्य या उत्पात सूचक कार्य या नाशकारी कार्य या दण्डनीय कार्य में, दुःखी पुरुष में, शत्रुओं के खोजने में, अपराधी के पकड़ने में, तथा सिंह व्याघ्रादि हिंसक जन्तुओं के अनुसरण करने में विद्वानों को चाहिए कि विकला कलापरिणाम रहिता गति का प्रयोग करें ।३६।३९।

जब बान्धव वगैरह का अनिष्ट सुना तब उसके पास शीघ्र ही जाना चाहिए। अद्भुत विषय के देखने में और जब क्षेप है प्रक्षिप्तता है यानी उतावलापन है उसमें यह त्वरा दोष नही है ।३७।

उस आत्ययिक कार्य में अत्यय अतिक्रमण अथात् शीघ्र ही सम्पादन करना जिसका प्रयोजन है। जिसमें अभिरुचि नही है किन्तु अवश्य कर्त्तव्य है उस कार्य को जल्दी २ किया जाता है। जल्दबाजी से किया हुआ सुन्दर कार्य या सुखकर कार्य अभिरुचित ही है। यह विशेष है। यच्च त्वरान्वितम् इतने से ही अर्थात् जो भी जल्दबाजी से करने के योग्य है उनमें त्वरा करनी चाहिए इतने संकेत से ही यद्यपि सब कुछ मिल जाता है तब भी कवियों एवं नटों को व्युत्पन्न करने के लिए इतना प्रपञ्च किया। अपराध भी अभिनेय है। किन्तु वह शत्रु के द्वारा किये गये अपराध से भिन्न ही है अथवा जिसका अपराध किया है उस गुरु आदि से रुष्ट होकर जो चला गया है वह अपराद्ध है ।३८।

एतेषु। इस प्रकार की और भी चित्तवृत्तियाँ मदादि में होती है। यह एतेषु का अर्थ है। विकलाम् कला का परिमाण जिसका विकल है ऐसी वह अर्धकला रहित चतुर्थी कला यद्यपि होती है तब भी उसमें आदर नही करना चाहिए क्योंकि उसमें तीसरा हिस्सा एवं छठा हिस्सा भी तो होता है। अत एव सम्भ्रम उत्पात एवं रोष में चतुरर्धकल

### अभिनवभारती

तृतीये, तृतीयस्य नामात्र धं धग् इत्येकः पातः, त्सुक इति द्वितीयो, धि इति तृतीयो, नचैषां साम्यम्। एतेन च कलानां साम्यं न्यूनाधिकतानिरूपणेन समविषमकलाभागभङ्गाभिधानेन गुरुलघुद्रुतप्लुतानां स्वीकारात्तद्वैचित्र्यम्। इयमपि भङ्गोपभङ्गविभङ्गप्रकारप्रस्तार संगृहीता लक्ष्यसिद्धा। भङ्गलयव्यवस्था प्रतिपाद्याक्षरतदर्थादिरूपा च धाराबन्धादिविषया घातमार्गशब्देन प्रसिद्धा व्यवस्था स्फुटमेव दर्शिता। माभूदेवं कालप्रमाण (कलापरिमाण?) नियमाभिधानं गजस्नानीभूतमित्याह उत्तमानां गतिर्या त्विति। तुरेवार्थे अन्यक्रमेणैवेत्यर्थः। एतदुक्तं भवति—अनियमेन निदर्शितेन नियमो विप्लुतः, तथापि कलाधिक्ये षट्कलतोत्तमस्य तत्र मध्यमस्य चतुष्कलता, अधमस्य द्विकलता। यत्र न्यूनकलमुक्तं तत्राप्युत्तमस्यैका कला, मध्यमस्यार्धकला, अधमस्य कलातुर्यभाग इति कथं विप्लवः।३९।

### बालक्रीड़ा

कहा। इससे यह नही समझना कि यह तो विकला कहने से अर्थात् प्राप्त था अतः पुनरुक्ति हो गई है। क्योंकि यह अंश इस पुनरुक्ति का विषय नही है इसके तो विषय ३ कला ५ कला आदि विषम विभाग हैं। जैसे बतलाते हैं कि गहि दुं धि इस रूप वाले खण्डकाव्य के प्रयोग में शेखरक की मत्तगति में तीसरे दुं अक्षर में मात्रा है। यहां इस प्रसङ्ग में तृतीय का धं धग् यह एक पात है। उत्सुक यह द्वितीय पात है धि यह तृतीय है। किन्तु इनमें साम्य नही है। कलाओं के इस साम्य एवं न्यूनाधिकता के निरूपण तथा सम विषम कलाओं के भागों में भङ्गादि के अभिधान से और गुरु लघु एवं प्लुतों के द्रुत मान लेने से कलाओं में वैचित्र्य है।

भङ्गादि में आदि पद से उपभङ्ग एवं विभङ्गों का ग्रहण है। जिनमें भङ्ग चञ्चत्पुट चाचपुट षट्पितापुत्रक, संपक्वेष्टक, हेला, त्रिगत, नर्कुट, नर्कुटी, खञ्जक, खञ्जिका, आक्रीडिता एवं विलम्बिता ये १२ हैं। उपभङ्ग कुटिला आक्षिप्तिका, त्र्यश्रा, चतुरश्रा, चटुला, एवं संयुक्तिका ये छ हैं। विभङ्ग विशेष, माला, सुभद्र एवं सङ्कत ये चार है। इस तरह जोड़ने पर ये २२ होते है। यह भङ्ग उपभङ्ग एवं विभङ्ग के प्रकारों के प्रस्तार से संगृहीत लक्ष्यों में लय की व्यवस्था है। प्रस्तार के द्वारा लयों और तालों की अवधि नहीं है। उनमें कोहल के द्वारा बतलाये गये ध्रुवा तालों के नाम से प्रसिद्ध इन तालों का विनियोग गतिपरिक्रमण में या गति विचेष्टित में किया जाता है। जो तो धाराबन्धादिविषया आधातमार्ग शब्द से प्रसिद्धा अक्षर एवं तत्प्रतिपाद्य अर्थरूपा व्यवस्था है उसको तो स्फुट दिखा ही दिया है।

इसके बाद समझाते हैं कि कलाओं के परिमाण के विषय में यह नियम का कथन हाथी के स्नान के सदृश नही हो जाय इस लिए कहते है उत्तमानाम्। अर्थात् हाथी नहाता है किन्तु नहाने के बाद वह अपने शरीर पर धूलि फेंक लेता अतः उसका नहाना न नहाना दोनों बराबर है वैसे ही इस नियम का कहना भी न कहने के बराबर है ऐसी बात नही है क्योंकि उत्तम मध्यम एवं अघमों की गति में इस नियम का उपयोग है। यहां

**या गतिर्मध्यमानां तु न तां नीचेषु योजयेत् ।**
**गतिः शृङ्गारिणी कार्या स्वस्थकामितसम्भवा ॥ ४० ॥**
**दूती(दर्शन ?)र्शितमार्गस्तु प्रविशेद्रङ्गमण्डलम् ।**
**सूचया चाप्यभिनयं कुर्यादर्थसमाश्रयम् ॥ ४१ ॥**

### अभिनवभारती

**एवं प्रकृतिभेदेन गतिमभिधाय रसविषयेण दर्शयितुं प्रथमं पुरुषार्थोपयोगिरसविषयां निरूपयन् प्राधान्याच्च शृंगारे तावदाह गतिः शृङ्गारिणीत्यादि । स्वस्थकामितमप्रच्छन्नम् ।४०। अर्थसमाश्रये सिद्धे सूचायाः पुनर्वचनं हृद्यस्य पदार्थस्य पर्यालोचनं सातिशयं चमत्कारकारीति निरूपयितुं तत्र चर्वितचर्वणवत्पुनः पुनः कंचिदपि भागमत्यजन् सूचां शृंगारे कुर्यादिति दर्शयति । युद्धवीरादौ हि प्रधानानुसंधानमेवोचितं तन्मध्यपतितनां कार्यान्तराणामपर्यालोचनीयत्वात्, पर्यालोचने आचार्यं मातुलान् भ्रातॄन् स्वजनमित्याद्यापत्तेः, येऽपि चान्तरमार्गा इत्यत्रत्यान् नृत्ते**

### बालक्रीड़ा

(मूल) जो गति उत्तमों के विषय में बतलाई गई है उसका प्रयोग मध्यम पात्रों में नहीं करे । जो तो मध्यम पात्रों की गति है उसका योग साधारण पात्रों में नहीं करना चाहिए ।४०।

(मूल) स्वस्थकामुक अप्रच्छन्नकामुक यानी खुले रूप में कामिनी से प्रेम करने वाले कामी की गति शृङ्गारिणी करनी चाहिए । इस मार्ग से चलकर दूती आयेगी या आ रही है ऐसे दूती के देखने के उपयोगी मार्ग से रङ्गमञ्च में प्रवेश करे । किसी अर्थ विशेष का समाश्रयण करते हुए सूचा चारी के द्वारा भी अभिनय करे ।४१।

उत्तमानान्तु में उक्त तु शब्द एवं के अर्थ में है । नियम के क्रम में भेद है यह अंश भी इससे प्राप्त होता है । यहां यह कहा कि अनियम के दिखा देने से नियम को विप्लुत कर दिया तब भी कलाओं की अधिकता में उत्तम की षट्कलता, मध्यम की चतुष्कलता एवं अधम की द्विकलता सिद्ध है । और जहां तो न्यूनकलाओं वाले विषय का प्रतिपादन है वहां भी उत्तम की एक कला मध्यम की अर्धकला तथा अधम की चतुर्थभाग वाली कला होती है अतः विप्लव कैसे हो सकता है ।३९।

इस प्रकार प्रकृतियों के भेद से गति का अभिधान करके रस के विषय में गति को दिखाने के लिए पहले पुरुषार्थ के उपयोगी रसों के विषयों का निरूपण करते हुए रसों में शृंगार के प्रधान होने से उसके विषय की गति को कहते है गतिः शृङ्गारिणी । स्वस्थकामित माने अप्रच्छन्न कामुक ।४०।

अर्थों के समाश्रयण करने से सूचा के समाश्रयण की सिद्धि हो ही जाती है तब भी जो सूचया चाप्यभिनयम् के रूप में सूचा का पुनः कथन है यह आकर्षक पदार्थ का पर्यालोचन अतिशय चमत्कारी होता है इसका निरूपण करने के लिए है तथा चर्वित चर्वण की तरह पुनः

हृद्यैर्गन्धैस्तथा वस्त्रैरलङ्कारैश्च भूषितः ।
नानापुष्पसुगन्धाभिर्मालाभिः समलंकृतः ॥ ४२ ॥
गच्छेत् सललितैः पादैरतिक्रान्तस्थितैस्तथा ।
तथा सौष्ठवसंयुक्तैर्लयतालवशानुगैः ॥ ४३ ॥
पादयोरनुगौ हस्तौ नित्यं कार्यौ प्रयोक्तृभिः ।
उत्क्षिप्य हस्तं पातेन पादयोश्च विपर्ययात् ॥ ४४ ॥

## अभिनवभारती

सूच्यान् परिहर्तुमित्यर्थसमाश्रयणमित्यसत् ।४१। साऽपि हि निरर्थिका सूचैव हि कथं स्यात् सूचातोऽपि चान्तरङ्गामस्य प्रकृतां गतिमाह नानेति शोभनो गन्धः सुगन्धः । नानापुष्पैः सह सुगन्धः । अत्र समासान्ताभावः।४२। सललितैः सविलासैः । सौष्ठवेनाङ्ग चातुरश्र्येण युक्तः, लयो विलम्बितादि, तालं चतुरश्रादि, भूयः पुनः सामान्येन उक्ताप्यु-त्तमगतिः पुनर्विशेषतया निरूप्यत इति भावः ।४३। प्रच्छन्नं कृत्वा कामितं यत्र शृंगारे

## बालक्रीड़ा

(मूल) आकर्षक वस्त्रों से सुशोभित, अगर तगर केशर कस्तूरी कपूर एवं अम्बर वगैरह सुगन्धित द्रव्यों से सुगन्धित धूप एवं पाउडर से सुवासित, तथा सुन्दर गन्धवाले विभिन्न प्रकार के पुष्पों से बनी हुई मालाओं से अलंकृत हुए पात्र अभिनेता गण मार्ग में पड़ने वाले ऊवड खाबड प्रदेशों को अतिक्रमण करने में स्थिर, सौष्ठव से संयुक्त तथा कला ताल एवं लयों के अनुकूल अत एव सुन्दर पादों से चलें ।४२।४३।

(मूल) इन उपरि निर्दिष्ट पादों के अनुकूल हस्तो को प्रयोक्ता लोग करें । किन्तु एक हाथ को ऊपर में उठाकर पैरों के विपरीत दिशा में गिराकर अभिनेता गण अभिनय करें ।४४।

पुनः निरूपण में किसी भाग को नही छोड़ना है इसलिए शृङ्गार में सूचा को करना चाहिए इस बात को दिखाया है ।

युद्धवीरादि स्थलों में प्रधान का ही अनुसन्धान करना उचित है क्योंकि उसके प्रसंग में आनेवाली अन्य वातें अपर्यालोचनीय हैं । यदि अन्यवातों का पर्यालोचन करेंगे तो गीता में कहे हुए आचार्य, मातुल, भ्राता और स्वजन को कैसे मारूंगा इत्यादि की तरह उनका पर्यालोचन कर्त्तव्य हो जायगा ।

और भी जो अन्तर माने इस प्रसंग में प्राप्त नृत्त में सूचनीय पदार्थों का परिहार करने के लिए अर्थसमाश्रयण करणीय है ऐसा कहते हैं वह भी असत् है ।४१। :क्योंकि तब तो वह निरर्थक है । ऐसी हालत में सूचा ही कैसे कहलायेगी । इसलिए सूचा से भी अन्तरङ्ग इसकी प्रकृत गति को कहते है । दूतीदर्शनमार्गः ।४२। शोभन गन्ध सुगन्ध है । नाना प्रकार के पुष्पों के कारण शोभन गन्ध वाली मालायें । यहां गन्धस्येदुन्यूतिसुसुर भिम्यः इस सूत्र से समासान्त इत् प्रत्यय नहीं हुआ है ।४२। सुललित माने सवितास । सौष्ठव से अङ्गचातुरस्य से

प्रच्छन्नकामिते चैव गतिं भूयो निबोधत ।
बिसर्जितजनः त्रस्तस्तथा दूतीसहायवान् ॥ ४५ ॥
निर्वाणदीपो नात्यर्थं भूषणैश्च विभूषितः ।
वेलासदृशवस्त्रश्च सह दूत्या शनैस्तथा ॥ ४६ ॥
व्रजेत् प्रच्छन्नकामस्तु पादैर्निश्शब्दमन्दगैः ।
शब्दशंकत्युत्सुकश्च स्यादवलोकनतत्परः ॥ ४७ ॥

## अभिनवभारती

सागरिकादाविव वत्सराजादेः, तदन्यत्र सीतादाविव पौलस्त्यप्रभृतेस्तु ।४५। निर्वाणदीपः । वेलातुल्यवस्त्रः इति । तथाहि चन्द्रालोके सितवस्त्रावगुण्ठितो घनसारपरागपुञ्जमञ्जुगात्रो मुक्ताप्रायप्रचुराभरणो वस्त्राद्युपलक्षणम् ।४६। प्रच्छन्नकामस्तु । एवंविधकामिविषयमेव सुभद्राभिधानं ध्रुवातालमाहुः कोहलाद्याः । तस्य हि प्रस्तारो द्रुतलघुमिश्रः । शब्दशङ्कीत्यादिना खण्डितां कलां सूचयन्

## बालक्रीड़ा

(मूल) प्रच्छन्नकामी छिपे रुस्तम के विषय में गति को फिर से समझें । यह त्रस्त रहता है । क्योंकि मेरे क्रियाकलाप को कोई जान नही पावे देख नही सके अत एव वह सब संगी साथियों को अपने साथ से हटा देता है केवल दूती को सहायक बनाकर रखता है । प्रकाश के साधन को बन्द कर देता है । भूषणों को साधारण तौर पर धारण करता है । समय के अनुसार चाँदनी रात में श्वेत वस्त्र पहिनता है और अंधेरी रात में नीले वस्त्र पहिनता है । शनैः २ क्रियाओं में प्रवृत्ति करता है । पत्ते के हिलने पर भी किसी के शब्द की शंका करता है प्रतिक्षण कामिनी में उत्सुक बना रहता है । इधर उधर देखने में सावधान होता है । कम्पा रूप सात्त्विक भाव के व्याप्त होने से जिसकी काया कांपती रहती है शंकाओं से आकुल रहता है । वार २ ठोकर खाकर गिरता है अतः प्रच्छन्न कामी निः शब्द धीरे २ पैरो को रखता हुआ चले ।४५।४६।४७।

युक्त लय विलम्बित आदि । ताल चतुरश्र भूयः पुनः अर्थात् सामान्य रूप से उत्तमों की गति को यद्यपि कह दिया है तद्यपि पुनः विशेष रूप से कहते हैं ।४३।

छिपकर के कामिनी से शम्बन्ध जिस शृङ्गार में करते हैं जैसे सागरिका में बत्सराज का । उससे अन्य अप्रच्छन्नकामित स्पष्ट सर्वलोक समक्ष कामी में । जैसे पौलस्त्य वगैरह की सीता वगैरह में कामना ।४५।

निर्वाणदीपः जिसने दीपक को बुता दिया कि कोई देख नहीं लेवे । वेलातुल्यवस्त्रः समय के अनुकूल वस्त्र भूषण वगैरह को पहिर ने वाला । चन्द्रमा की चाँदनी में श्वेतवस्त्रों को धारण करने वाला । घनसार कपूर मिश्रित पराग पुञ्ज से शरीर को सुन्दर बनाने वाला । मोती वाले गहनों को पहिरने वाला । यहाँ वेला सदृश वस्त्र वस्त्र आभूषण वगैरह का उपलक्षण है ।४६।

वेपमानशरीरश्च शङ्कितः प्रस्खलन् मुहुः ।
रसे रौद्रे तु वक्ष्यामि दैत्यरक्षोगणान् प्रति ॥ ४८ ॥
एक एव रसस्तेषां स्थायी रौद्रो द्विजोत्तमाः ? ।
नेपथ्यरौद्रो विज्ञेयस्त्वङ्गरौद्रस्तथैव च ॥ ४६ ॥

अभिनवभारती

मिश्रप्रयोगां गतिमत्राह। उत्सुक इत्यादिना कार्ये ।४७। वेपमान देहः। प्रस्खलन्नित्यादिना कलातुर्यांशान्त् । विप्रलम्भे तु शृंङ्गारिण्येव करुणव्यामिश्रा गतिर्व्यभिचारिसंवादिन्यभिप्रेत्य पृथङ् नोक्ता एवं विषयाभिलाषप्राणे शृङ्गारेऽभिधाय तद्रूप एव रौद्रे गतिं निरूपयति रौद्रे रसे त्विति ।४८। दैत्यादिप्रयुक्तं यदुक्तं तत्केनाशयेनेति शङ्काशमनायाह एक एवेति। ननु किं तेषां क्रोधेन विनापि रौद्रता;

बालक्रीड़ा

(मूल) अब रोद्र रस के विषय में दैत्य दानव असुर एवं राक्षसों की गति को कहूँगा। हे उत्तम ब्राह्मणो ? उनके यहां रौद्र ही एक रस होता है ।४८।

(मूल) वह रौद्र रस भी नेपथ्य रौद्र, अङ्ग रौद्र एवं स्वभावरौद्र भेद से तीन प्रकार का है ।४९।

प्रच्छन्नकामस्तु । इसी प्रकार के कामी के विषय में कोहल आदि ने सुभद्र नामक ध्रुवा ताल का उपयोग करने के लिए कहा है। उसका प्रचार गुरु एवं लघु से मिश्रित है।

सुभद्र का लक्षण है—

नवमः पञ्चमश्चैव षष्ठः पुनरिहेष्यते। शेषास्तु गुरवः सप्त सुभद्रं रौद्रवीरयोः।
त्रिमात्रान्तं प्रभावत्यां ठक्करागस्य भाषया।

यहां पञ्चम षष्ठ एवं नवम लघु इष्ट है। अवशिष्ट सप्तम गुरु है अतः यह सुभद्र है इसका उपयोग रौद्र एवं वीर रस में होता है और तीन मात्रा के अन्त में प्रभावती छन्द में ठक्क राग की भाषा से होता है।

शब्दशङ्की इत्यादि खण्डित कला की सूचना देते हुए मिश्रित प्रयोग वाली गति को कहते हैं। उत्सुकः इससे बतलाया कि अपने कार्य में उत्कण्ठित है। वेपमानशरीरः का पर्याय वाचक शब्द लिखा कि वेपमानदेहः। प्रस्खलन् इससे कला के चतुर्थांश का संकेत किया है ।४६।४७।

विप्रलम्भ शङ्गार में तो सम्भोग शङ्गार की तरह करुण से मिश्रिता व्यभिचारी सम्वादिनी शृङ्गारिणी ही गति को मान लिया है अतः सम्भोग से पृथक् गति को नही कहा। इस तरह विषयों के प्रति अभिलाषा ही जिसमें प्राण है ऐसे शृङ्गार रस में गति को कहकर अब रसत्वेन समान रूप वाले रौद्र रस में गति का निरूपण करते हैं—रौद्रे रसे तु। रौद्र रस में तो ।४८।

तथा स्वभावजश्चैव त्रिधा रौद्रः प्रकीर्तितः ।
रुधिरक्लिन्नदेहो यो रुधिरार्द्रमुखस्तथा ॥ ५० ॥
तथा पिशितहस्तश्च रौद्रो नेपथ्यजस्तु सः ।
बहुबाहुर्बहुमुखो नानाप्रहरणाकुलः ॥ ५१ ॥
स्थूलकायस्तथा प्रांशुरङ्गरौद्रः प्रकीर्त्तितः ।
रक्ताक्षः पिङ्गकेशश्च असितो विकृतस्वरः ॥ ५२ ॥
रूक्षो निर्भत्सनपरो रौद्रः सोऽयं स्वभावजः ।
चतुस्तालान्तरोत्क्षिप्तैः पादैस्त्वन्तरपातितैः ॥ ५३ ॥

## अभिनवभारती

ओमिति ब्रूमः। कथमिति चेत् रसाध्यायोक्तन्यायेनानुरसयितुमाह नेपथ्यरौद्र इत्यादि स्वभाव इत्यन्तम्। एवमेक एव रसस्तेषामिति कथितं, रसाध्याये चैतत्प्रपञ्चितम् ।४९।५२। चतुस्तालान्तरोत्क्षिप्तैरिति तालान्तरपातित्वं द्वितीयतालान्तरालापेक्षयेति केचित्। उपाध्यायास्तु तालशब्देनात्र कालमानमुक्तं न तु देशमानं, तेन यावता कालेनोत्क्षेपस्ततो न्यूनेन पतनमिति। एतदनु प्रकृतिसन्धिसंरम्भत्वं

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिसमें समूचा शरीर खून से लथ पथ रहे और खून के पीने से मुंह खून में सना हुआ रहे। तथा जहाँ मांस से हाथ भरे रहें वह नेपथ्य रौद्र कहलाता है ।५०।

(मूल) बहुत से जिसके बाहु हैं बहुत से जिसके मुंह हैं और बहुत प्रकार के आयुधों के धारण करने के कारण जो आकुल है तथा जो स्थूल शरीर वाला है। एवं जो ऊँचे कद का है। वह अङ्ग रौद्र है ।५१।

(मूल) जिसकी लाल २ आँखे हैं। पीले जिसके केश हैं। काला जिसका वर्ण है। आवाज जिसकी विकृत है जो रूखे स्वभाव वाला है और डांटने डपटने में तत्पर रहता हैं वह स्वभाव रौद्र है ।५२।

(मूल) इसमें चार तालों के अन्तर से पैरों को उठाया जाता है और उससे कम तालों के अन्तर से गिराया जाता है। इस तरह की गति उन लोगों की करनी चाहिए जिन का कथन पहले कर दिया है और जो उन्हीं के जैसे है ।५३।

दैत्य दानव आदि में प्रयुक्त है इसलिए इनमें रौद्र रस है ऐसा जो कहा उसका क्या आशय है। इस शङ्का के शमन करने के लिए कहते हैं कि एक एव। प्रश्न-क्या उनमें क्रोध के विना भी रौद्रता है। उत्तर। हाँ कहते हैं। पुनः प्रश्न यह कैसे। उत्तर। रसाध्याय नाटचशास्त्र के छठे अध्याय में कहे हुए न्याय के अनुसार रसन करने के लिए नेपथ्यरौद्र यहां से लेकर स्वभावजः यहां तक कहा। इस तरह उन लोगों में एक ही रस है। रसाध्याय में इसका प्रपञ्चन कर दिया है ।४९।५२।

गतिरेवं प्रकर्त्तव्या तेषां, ये चापि तद्विधाः ।
अहृद्या तु मही यत्र श्मशानरणकश्मला ॥ ५४ ॥
गतिं तत्र प्रयुञ्जीत बीभत्साभिनयं प्रति ।
क्वचिदासन्नपतितैः विकृष्टपतितैः क्वचित् ॥ ५५ ॥
एलकाक्रीडितैः पादैरुपर्युपरि पातितैः ।
तेषामेवानुगैर्हस्तैर्बीभत्से गतिरिष्यते ॥ ५६ ॥

अभिनवभारती

चाभिदधता विषमगतित्वमेषामनुज्ञातम् । तथा च कोहलमुखाः कलातदर्थद्वयलक्षणेन नर्तनकोत्फुल्लकादिना रौद्रादौ परिक्रममाहुः ।५३। तद्विधा इति भीमसेनादयः । अनेन युद्धवीरेऽप्येषैव गतिरिति सूचयति ।

अथ रौद्रप्राणौग्र्यविवक्षामध्ये पुरुषार्थप्राणायातबीभत्साश्रयां गतिमाह अहृद्या त्विति श्मशानरूपा युद्धपतितकबन्धप्रभृतिविरचिता अत एव रणेन कश्मला जुगुप्सिता ।५४। आसन्नपतितत्वेन कलार्धतुर्यांशत्वादि, विकृष्टपतितत्वेन कलासार्धकलादि सूचयति ।५५।

बालक्रीड़ा

(मूल) श्मशान भूमि होनै से जहाँ रोना पीटना लगा हुआ है और युद्ध स्थल होने से जहां खून खच्चर से गन्दगी फैली हुई है इस तरह जो भूमि अहृद्य देखने एवं सुनने में अप्रिय है उस भूमि पर बीभत्स रस के अभिनय के उपर्युक्त गति का प्रयोग करना चाहिए ।५४।

(मूल) कहीं पर आसन्न पतित तथा कहीं पर दूर पतित अतः बकरी के जैसे ऊपर २ उछल २ कर फुदक २ कर चलाये जाने वाले पादों से एवं उन्हीं के अनुगामी हाथों से उपलक्षित गति बीभत्स रस में कही गई है ।५५।५६।

चतुस्तालान्तरोत्क्षिप्तैः । तालान्तर पातित्व द्वितीय ताल की अपेक्षा से होता है ऐसा कोई कहते हैं । उपाध्यायजी तो यहां ताल शब्द से काल के प्रमाण को कहते हैं न कि देश के प्रमाण को । इससे जितने काल तक उत्क्षेप होता है उससे न्यून काल तक पतन होता है । और इसी की अनुगत प्रकृति में स्वभाव में संरम्भ की घटाटोप की सन्धि का अभिधान करके इनमें विषम गति की ही अनुज्ञा की है । जैसा कि कोहल वगैरह ने यति एवं लय रूप अर्थ के लक्षण वाले नर्तनक एवं उत्फुल्लक आदि के द्वारा रौदादि में परिक्रम को कहा है । तद्विधा इससे भीमसेन वगैरह का ग्रहण है । इससे सूचित होता है कि युद्ध वीर में भी यही गति है ।५४।

रौद्र की प्राणभूत उग्रता के कहने की इच्छा थी कि बीच में ही पुरुषार्थ प्राण के अनुसार प्राप्त होने वाली बीभत्स सम्बधिनी गति को कहते हैं अहृद्या । श्मशान रूपा पृथ्वी । जो युद्ध में कट कट कर गिरे हुए कबन्ध वगैरह के कारण श्मशान बन गई है । इसीलिए कहते हैं रण के कारण कश्मला जुगुप्सिता है ।।५५।।

अथ वीरे चू कर्त्तव्या पादविक्षेपसंयुता ।
द्रुतप्रचाराधिष्ठाना नानाचारीसमाकुला ॥ ५७ ॥
पार्श्वक्रान्तैद्रुताविद्धैः सूचीविद्धैस्तथैव च ।
कलाकालगतैः पादैरावेगे योजयेद् गतिम् ॥ ५८ ॥

## अभिनवभारती

अथ वीरगतिमाह अथ वीरे चेति । विस्तारेण क्षेप इति स्यन्दितापस्यन्दितादेर्ग्रहणम् । तत्र च कलयार्धकलादि च प्रयोगः । तत एवोल्लासनिकाख्यं तालमत्राहुर्लक्ष्यविदः । द्रुतेन प्रचारेणाधिष्ठानं गन्तव्ये देशे यस्यामिति । मल्लघटीत्र्यश्रादि विकृष्टपतितत्वे कलासार्धलघुद्रुतप्रचारं सूचितमनेन वीरे रौद्रे वा प्रवेगस्य स्पर्शभावत्वात् ।'५७। तत्र गतिमाह कलाकालगतैरिति । पादैरिति बहुवचनेन त्रयः पादपाता गृह्यन्ते । तेन कलया कालेन च सन्निधानात् तालगतैव गतिरिति लघु पातनं येषाम् ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) अथ वीर रस में पैरों को फैला २ कर जिस तरह रखा जाय उस तरह की गति का अभिनय करना चाहिए ।५७।

(मूल) अधिष्ठान गन्तव्य देश में जाने के लिए जिसमें द्रुत प्रचार किया जाता है । जो नाना प्रकार की चारियों से समाकुल है । अत एव पार्श्वक्रान्त द्रुताविद्ध एवं सूचीविद्ध पादों से उपलक्षित गति का प्रयोग कला ताल एवं लय के अनुसार अभिनेताओं को आवेगाख्य भाव में करना चाहिए ।५८।

कबन्ध आदि नजदीक में पड़े हैं अतः आसन्नपतित होने से इस बीभत्स में कला की आधी गति है या कला के चतुर्थांश प्रमाण की गति है विकृष्ट अर्थात् कबन्ध आदि बड़ी दूर में पड़े हैं अतः विकृष्ट पतित होने से इस बीभत्स में कला या सार्धकला प्रमाण की गति होती हैं ॥५५।५६॥

अथ अव वीर रस की गति को कहते हैं अथ वीरे च । पादविक्षेप इस मूल के विक्षेपपद की व्याख्या करते हैं कि विस्तार से क्षेप इससे स्पन्दिता एवं अपस्पन्दिता चारी का ग्रहण है । इसमें एक कला या आधी कला के प्रमाण से प्रयोग होता है । इसीलिए इसमें लक्ष्य के जानकार उल्लासनिक नामक ताल को कहते हैं । इसमें गन्तव्य जहां पहुँचना है ऐसे देश में शीघ्रता से चलकर अधिष्ठान को प्राप्त करना होता है ॥५७॥

मल्ल एवं उनकी घटीयन्त्रादि वस्तुओं के विकृष्ट देश में पड़ जाने पर डेढ कला तक कभी धीरे और कभी द्रुत प्रचार को इससे सूचित किया । क्योंकि वीर अथवा रौद्र में आवेश का स्पर्श होता है । अब आवेग में गति को कहते हैं कलाकालगतैः । कलाप्रमाण वाले काल के अनुसार चलने वाले पैरों से । यहाँ पादैः इस बहुवचन से तीन पादपातों का ग्रहण है । इसमें कलारूप काल के सन्निधान से तालानुसारिणी ही गति है अतः इनमें लघुपात नही होता है । अथवा एक लघुपात, एक दूसरे के तरफ दो द्रुतपात और एक

उत्तमानामयं प्रायः प्रोक्तो गतिपरिक्रमः ।
मध्यानामधमानां च गतिं वक्ष्याम्यहं पुनः ॥ ५६ ॥
विस्मये चैव हर्षे च विक्षिप्तपदविक्रमान् ।
आसाद्य तु रसं हास्यमेतच्चान्यच्च योजयेत् ॥ ६० ॥

## अभिनवभारती

अथवैको लघुपातो द्वावन्योन्यद्रुतपातौ कलामात्रं च विराममित्येवम् ।५८। उत्फुल्लक-परिक्रमः स चोभयोर्वीररौद्रयोः क्रमः । उत्तमानामिति ननु बीभत्सस्यैवोत्तमविषयतैवं केनैतदुपदिष्टं भवतः ? पुरुषार्थसाधन। बीभत्सः उत्तमेष्वेवैतदभिहितरसविषय व्यभिचारियोगे तु ।५९। मध्यमानां गतिमाह विस्मये चेति । चकारादावेगादौ व्यभिचार्यन्तरेष्वपि । विक्षिप्तः इतस्ततो गतो व्याकुलप्रायो लघुद्रुतबहुलः परिक्रमो यस्य तथा विस्मय एव व्यभिचारिरूपे स्थायिनि अद्भुतरसरूपे मध्यमानाम्! पुनरिति

## बाबक्रीड़ा

(मूल) यह गति का क्रम जो कि परितः कहा गया है । वह प्रायः उत्तमों के सम्वन्ध में कहा गया है । अब आगे मध्यम एवं अधमों के सम्बन्ध की गति को कहूंगा ।५९।

(मूल) विस्मय एवं हर्ष में ऐसी गति का प्रयोग करना चाहिए जिसमे पैरों का क्रम इधर उधर में विक्षिप्त रहे ।६०।

कला मात्र विश्राम । गतिपरिक्रमः । यह गति का परिक्रम वीर एवं रौद्र दोनों में है । उत्तमानाम् । प्रश्न—आपके इस कहने के अनुसार बीभत्स भी उत्तम पात्रों में होता है । परन्तु बीभत्स की उत्तम विषयता का उपदेश आपको किसने दिया । उत्तर । बीभत्स भी पुरुषार्थं का साधन है । अतः रससें कहे हुए और रसके अनुकूल व्यभिचारियों का संयोग होने पर उत्तम पात्र में भी बीभत्स हो सकता है ॥५९॥

मध्यमों की गति को कहते हैं विस्मये च । चकार से यह बतलाया कि आवेगादि अन्य व्यभिचारियों में भी यह गति होती है । विक्षिप्तः इधर-उधर जाने आने में व्याकुल एवं द्रुत बहुल परिक्रम पादविक्षेप है जिसका ऐसा । व्यभिचारिरूप का अर्थ है । चित्त-वृत्तिरूप । अतः अद्भुत रस रूप को प्राप्त होने वाले चित्तवृत्तिरूप विस्मय स्थायी भाव में मध्यम पात्रों की गति । पुनः । पुनः शब्द के ग्रहण से उत्तमों की भी अद्भुत रस में स्वच्छन्द गति ही पहले बतलाई हुई है इस बात को दिखाते हैं । केवल भेद इतना है कि प्रकृत में विस्मय का तात्पर्य है कि वदन में मुख पर राग लालिमा उत्पन्न हो जाती है ।

एतच्च । स्मित से लेकर अतिहसित पर्यन्त पर उत्कृष्ट हास्य है । इसमें जब उत्तमों की स्वस्थ ही गति होतीं है । तब मध्यमों की तो अपहसित एवं अतिहसित में विक्षिप्त ही गति होती है । अन्यच्च का मतलब है कि जो विदूषक की गति के विषय में आगे कहेंगे ।

पुनश्च करुणे कार्या गतिः स्थिरपदैरथ।
वाष्पाम्बुरुद्धनयनः सन्नगात्रस्तथैव च ॥ ६१ ॥
उत्क्षिप्तपातितकरस्तथा सस्वनरोदनः।
गच्छेत्तथाध्यर्धिकया प्रत्यग्राप्रियसंश्रये ॥ ६२ ॥
एषा स्त्रीणां प्रयोक्तव्या नीचसत्त्वे तथैव च।
उत्तमानां तु कर्त्तव्या सधैर्या वाष्पसंगता ॥ ६३ ॥

### अभिनवभारती

पुनर्ग्रहणादुत्तमानामद्भुतेऽपि स्वच्छन्दगतिरेव पूर्वोक्तेति दर्शयति। केवलं तत्र विस्मयो वदन उत्पाद्यो मुखरागः। एतच्चेति परं हास्यं स्मिताद्यतिहसतिपर्यन्तं, यदोत्तमानां स्वस्थगतिरेव तदा मध्याधमानान्तु अपहसितातिहसितयोर्विक्षिप्तगतित्वमेव। अन्यच्चेति तावद्विदूषकगतौ वक्ष्यमाणम्, एवं प्रसङ्गाद् द्रुतहास्ययोग्या गतिरभिहिता। करुणे तूच्यते पुनश्च करुण इति। "ज्वरार्ते चे" त्यादिश्लोकेन यद्यपि स्तोकगतिरुक्ता तथापि यद्वक्ष्यत इति पुनः शब्दार्थः। स्थिरपदैः विलम्बितैः ६१।६२।६३।

### बालक्रीड़ा

(मूल) हास्य रस को प्राप्त करके तो इस प्रागुक्त गति को भी करे तथा अन्य भी करे। करुण रस में स्थिर पदों से उपलक्षिता गति का प्रयोय करे।६१।

(मूल) प्रत्यग्र एक दम नवीन अप्रिय कथा के संश्रव में या अप्रिय वस्तु के संश्रय में प्राप्ति में ऐसा अभिनय करना चाहिए कि जिसमें उसके नयन आसूओं से ढँपजाय, सन्नगात्र हो जाय, हाथों को उठावे और गिरावे चिल्ला २ कर रोवे तथा अध्यर्धिका चारी की प्रक्रिया से चलें।६२।

(मूल) इस उक्त प्रकार की गति का प्रयोग अभिनेताओं को स्त्रियों के विषय में तथा नीच सत्व यानी साधारण जन के विषय में करना चाहिए।

(मूल) उत्तमों की गति का अभिनय धैर्य से युक्त एवं अश्रुजल से परिप्लुत करना चाहिए।६३।

हाँ इस तरह प्रसङ्ग से द्रुतहास्य के योग्य गति को कहा।६०। अब करुण को कहते हैं कि पुनश्च करुणे। यद्यपि ज्वरार्त्ते इस श्लोक के द्वारा करुण में स्तोक गति का उल्लेख कर दिया है तब भी जिस गति को आगे कहेंगे ऐसा पुनः शब्द का अर्थ है। स्थिर पदैः माने विलम्बित पद ॥६१॥

आयत माने दीर्घ करके उत्सृष्ट छोड़े गये। अर्थात् लम्बे २ दीर्घश्वास। ऊर्ध्व निरीक्षण ऊपर की तरफ ताकना अर्थात् हाय देव ? तुमने यह क्या किया इत्यादि रूप से देवता के प्रति उपालम्भ बतलाने वाले। तथा विद्या प्रमाण नहीं है। इसका आशय है कि इस विषय में सर्वथा प्रमाण का अभाव है यह बात नहीं है अपि तु अनियन्त्रित

निःश्वासैरायतोत्सृष्टैस्तथैवोर्ध्वनिरीक्षितैः ।
न तत्र सौष्ठवं कार्यं न प्रमाणं तथाविधम् ॥ ६४ ॥
मध्यानामपि तत्त्वज्ञैर्गतिर्योज्या विधानतः ।
उरःपातहतोत्साहः शोकव्याकुलचेतनः ॥ ६५ ॥
नात्युत्क्षिप्तैः पदैर्गच्छेत् इष्टबन्धुनिपातने ।
गाढप्रहारे कार्या च शिथिलाङ्गभुजाश्रया ॥ ६६ ॥

## अभिनवभारती

आयतं दीर्घं कृत्वा उत्सृष्टैस्त्यक्तैः । उर्ध्वनिरीक्षणैः देवोपालम्भसूचकैः । न प्रमाणं तथाविधमिति नात्र सर्वथा प्रमाणाभावः अपि त्वनियन्त्रितमेव पातात्मकं प्रमाणम् । अत एवात्र विलम्बितलयेन लघुलयेन द्रुतलयेन गुरुप्लुतमात्रेण च विरामेण जम्भटिकाख्यो लयः कोहलेन दर्शितः ।६४। उरसः पात आभुग्नत्वात् करुणप्रसङ्गात्प्रहारे गतिमाह ।६५। चूर्णानि परिमितोत्क्षिप्तानि अधिकपतितानि पादानि तेनाध्यर्धिकातोऽ

## बालक्रीड़ा

(मूल) इसमें लम्बे २ दीर्घ श्वास निकलते हैं और ऊर्ध्व निरीक्षण यानी दैव को उपालम्भ दिया जाता है। इसमें सौष्ठव नहीं करना चाहिए और न वैसा कोई प्रमाण ही है कि जिसके वदौलत सौष्ठव की विधि प्राप्त हो ।६४।

(मूल) मध्यम वर्ग के पात्रों की गति का प्रयोग अभिप्राय के जानकार लोग विधान से करें। इष्ट बन्धु के निपातन में छाती को पीटना, उत्साहहीन होना चेतना का शोक से व्यामूढ होना स्वाभाविक है। अतः पैरों का उत्क्षेप किये विना ही चलना चाहिए ।६५।

(मूल) गाढ प्रहार लगने के समय की गति के अभिनय में शिथिल अंगों को भुजा का सहारा देना। शरीर का विघूर्णित होना आवश्यक है अतएव शरीर के विघूर्णित होने से पैर इतने जोर से पड़ रहे हैं कि चूर्ण २ हो रहे हैं ।६६।

पातात्मक प्रमाण है। इसलिए कोहल ने विलम्बित एवं द्रुत लय तथा लघु गुरु एवं प्लुत अक्षर पर विराम के द्वारा जम्भटिका को दिखाया है ॥६४॥

आभुग्न होने से झुक जाने से छाती के बल गिर जाता है ॥६५॥

करुण रस के प्रसङ्ग से प्रहार लगने पर कैसी गति होनी चाहिए उसको बतलाते हैं। पैरों को थोड़े ऊपर की तरफ उठाया परन्तु उनको गिराया बड़े जोर से इसी को चूर्ण पद कहते हैं। इस क्रिया के करने से चूर्ण पद में अध्यर्धिका से थोड़ा अन्तर थोड़ा फरक रह जाता है ॥६६॥

अभिभव शीत से हो रहा है। अभिद्रव वर्षा से। वर्षा होने पर छाया वाले स्थान में घुसने के लिए अभिद्रव करते हैं दौड़ते हैं। इसी को लिखते हैं कि अभिभव प्रकृत में शीतभव है। और अभिद्रव वर्षभव है। शीत एवं वर्ष से संभाव्य तद्भव माने शीतभव

विघूर्णितशरीरा च गतिश्चूर्णपदैरथ च ।
शीतेन चाभिभूतस्य वर्षेणाभिद्रुतस्य ॥ ६७ ॥
गतिः प्रयोक्तृभिः कार्या स्त्रीनीचप्रकृतावथ ।
पिण्डीकृत्य तु गात्राणि तेषां चैव प्रकम्पनम् ॥ ६८ ॥
करौ वक्षसि निक्षिप्य कुब्जीभूतस्तथैव च ।
दन्तोष्ठस्फुरणं चैव चिबुकस्य प्रकम्पनम् ॥ ६९ ॥

## अभिनवभारती

रूपान्तरं स्यात्। करुणे रसे दारिद्र्यमभिभवस्त्वत्र शीतः वर्षभवः संभाव्यत इति। तद्भवगतिमाह शीतेन चेति ।६७। अथेत्यनेन मध्यमोत्तमानामनुभावन्यूनभावेन शीतादिगतिं सूचयति। तेषामिति पिण्डीकृतानां गात्राणां, चकारेण कम्पनं सङ्कोचनं समुच्चीयते एवकारेण सौष्ठवचातुरश्र्यादि निरस्यते ।६८। कराविति कटिपात-रूपावित्यर्थः। गात्राणि पिण्डीकृत्य करौ वक्षसि च कृत्वा या गतिः लोके तस्याभिगमने योऽयं शीताभिनयस्तत्र कर्तव्यः प्रयोक्तृभिर्नटैर्गात्रकम्पनं कुब्जीभूतो देह इत्यादि कार्यमिति पदसङ्गतिः ।६९। एवं करुणे तत्प्रसङ्गेन चान्यत्रापि गतिमभिधाय भयानकं

## बालक्रीड़ा

(मूल) शीत से ठंड से अभिभूत की, वर्षा में दौड़ने वाले की गति का अभिनय स्त्रियों की गति की तरह या फिर साधारण जन की गति की तरह करना चाहिए ।६७।

(मूल) शीत के अभिनय के समय की गति में गात्र को पिण्डीकृत करना अर्थात् एक स्थान में सिकोड़ लेना, शरीर के अवयवों का ठंढ से काँपना, हाथों का छाती पर रखना कुब्ज हो जाना, दाँतों का कटकटाना, ओठों का हिलना, चिबुक ठुड्डी का प्रकम्पन, तथा शीत से अंगों के आहत होने से शनैः शनैः कार्य करना होता है ।६८।६९।

एवं वर्षभव गति को कहते हैं। शीतेन च। अथ इससे मध्यम एवं उत्तमों की शीतादि से होने वाली गति को अनुभावों से शून्य भाव के द्वारा सूचित करते हैं ॥६६॥

तेषाम्। उन पिण्डीकृत गात्रों की। तेषां चैव के चकारम् से कम्पन सङ्कोचन का समुच्चय होता है। एवकार से सौष्ठव एवं चातुरश्रच आदि का निरास करते हैं। करौ यहाँ प्रकृत में वे कर अपेक्षित हैं जो कटि के ऊपर गिराये गये हैं। गात्रों को सिकोड़ कर हाथों को वक्षः स्थल पर रखकर जो गति लोक में की जाती है उसके अभिगमन में जो शीत का अभिनय वहाँ कर्त्तव्य है। तथा चिबुक का कम्पन एवं देह का कुब्जीभाव वहाँ जो भी कर्त्तव्य है उसे प्रयोक्ता नटों को करना चाहिए ॥६७।६८॥

एवं इस प्रकार शृङ्गार में करुण में और उसके प्रसंग से शीत एवं वर्षा में गति का अभिधान करके भयानक में गति को बतलाते हैं। ये चान्ये। जिनमें कुलशील आदि के

कार्यं शनैश्च कर्त्तव्यं शीताभिनयने गतौ ।
तथा भयानके चैव गतिः कार्या विचक्षणैः ॥ ७० ॥
स्त्रीणां कापुरुषाणां च ये चान्ये सत्त्ववर्जिताः ।
विस्फारिते चले नेत्रे विधुतं च शिरस्तथा ॥ ७१ ॥
भयसंयुक्तया दृष्ट्या पार्श्वयोश्च विलोकनैः ।
द्रुतैश्चूर्णपदैश्चैव बद्ध्वा हस्तं कपोतकम् ॥ ७२ ॥
प्रवेपितशरीरश्च शुष्कोष्ठस्खलितं व्रजेत् ।
एषानुकरणे कार्या तर्जने त्रासने तथा ॥ ७३ ॥
सत्त्वं च विकृतं दृष्ट्वा श्रुत्वा च विकृतं स्वरम् ।
एषा स्त्रीणां प्रकर्त्तव्या नृणाञ्चाक्षिप्तविक्रमा ॥ ७४ ॥

## अभिनवभारती

कथयति ये चान्य इति । येषामुत्तमत्वं कुलाद्यौचित्यात् । अथ सत्वविहीनाः । तद्यथा—विराटपुत्र उत्तरः ।७१। द्रुतैरित्यनेन धारालयादिः कोहलोक्तः सूचितः ।७२। अनुसरण इति शत्रोः पृष्ठतः आगमनमित्यर्थः ।७३। नृणां पुनराक्षिप्तविक्रमं यत्तेनोपाहृतं

## बालक्रीड़ा

(मूल) भयानक रस के अभिनय में स्त्री, कापुरुष एवं अन्य जो सत्व से वर्जित हैं आत्मबल से रहित हैं उनकी गति का प्रदर्शन विचक्षण लोगों को उक्त प्रकार की गति के अनुसार करना चाहिए ।७०।

(मूल) भय के अभिनय में नेत्र विस्फारित एवं चंचल होते हैं । शिर काँपता है । भयभीत दृष्टि से अगल बगल में झांकना होता है । शरीर काँपता है । ओष्ठ सूखे होते हैं । हाथों को कबूतर की तरह बांधकर द्रुत एवं चूर्ण पदों से लड़खडाते हुए चलना होता है ।७१।७२।

(मूल) दुश्मन के द्वारा अनुसरण के समय, डाँटने डपटने तथा डराने में और विकृत सत्व को देखकर एवं विकृत रव को सुनकर पुरुषों का भी विक्रम दब जाता है अतः स्वभावतः अबला स्त्रियों के सम्बन्ध में इसी गति का अभिनय करना चाहिए ।७३।

(मूल) कहीं पर आसन्न पतित, कहीं पर विकृष्ट पतित तथा बकरी के जैसे उछल २ कर फुदक २ कर चलाये जाने वाले अत एव एक दूसरे पर पडने वाले पादों एवं इन्हीं के

बदौलत उत्तमत्व औचित्य प्राप्त है और जो सत्ववर्जित है प्राण रहित हैं जैसे—विराट का लड़का उत्तर ॥७१॥

द्रुतैः इससे कोहल के बतलाये हुए धारालयादि को सूचित किया है ॥७२॥

अनुसरण इसका अर्थ है शत्रु का पीछे से आगमन ॥७३॥

क्वचिदासन्नपतितैर्विकृष्टपतितैः क्वचित् ।
एलकाक्रीडितैः पादैरुपर्युपरि पातितैः ॥ ७५ ॥
एषामेवानुगैर्हस्तैर्गतिं भीतेषु योजयेत् ।
वणिजां सचिवानां च गतिः कार्या स्वभावजा ॥ ७६ ॥
कृत्वा नाभितटे हस्तमुत्तानखटकामुखम् ।
आद्यं चारालमुत्तानं कुर्यात्पार्श्वं स्तनान्तरे ॥ ७७ ॥
न निषण्णं न च स्तब्धं न चापि परिवाहितम् ।
कृत्वा गात्रं तथा गच्छेत्तने चैव क्रमेण तु ॥ ७८ ॥

## अभिनवभारती

मध्ये-मध्ये कृतधैर्यं यस्यामित्यर्थः । तेन मध्ये गुरु लघु पादपाता अपि । तदाह—क्वचिदासन्नपतितैरित्यादि ।७४।७५।

अथ शान्तरसे गतिर्वक्तव्या स च प्राधान्येन तथा प्रयोगसौन्दर्यमावहति अतोऽन्तस्संस्काररूपता येषां वणिक्प्रभृतीनामस्ति "धीरप्रशान्ता वाणिज" इति वचनात् । यति प्रभृतयोऽपि च शान्तरसप्रधानाः, ये नाटकादौ प्रसङ्गा भवन्ति तेषामुभयेषामपि

## बालक्रीड़ा

अनुगामी हाथों से उपलक्षित गति का प्रयोग भी व्यक्तियों में करना चाहिए । किन्तु बनिये एवं सचिवों की स्वाभाविक गति का अभिनय करना चाहिए ।७५।

(मूल) खटकामुख नामक हस्त को उत्तान (जिसकी हथेली ऊपर को होवें ऐसा) करके) नाभि पर रखे फिर एक अराल संज्ञक हस्त को भी उत्तान रूप में दोनों स्तनों के बीच में पार्श्वक्रान्ता चारी के विधान से करे । उसके बाद गात्र को शरीर को न तो निषण्ण न स्तब्ध और न परिवाहित करे यानी शरीर को विना हिलाये डुलाये उसी क्रम से अर्थात् अवाहित गति से ही चले ।७६।७७।७८:

नृणाम् । जिनमें विक्रम पुनः आक्षिप्त है अर्थात् उस उपाहृत विक्रम के द्वारा जिनमे धैर्य लाया जाता है । इसका फल है कि बीच २ में हलके और भारी पादपात भी होते हैं । इसी को कहते हैं आसन्नपतितैः इत्यादि ।।७४।।७५।।

अब शान्त रस में गति को बतलाना है । वह गति प्रधानतया "धीर प्रशान्त बनिये होते हैं" इस वचन के अनुसार बनिये वगैरह की है । यह गति प्रयोग में सौन्दर्य का आवहन करती है अतः अन्तः संस्कार रूपता इसमें है । वह शान्त रस जहाँ प्रधान होता है वहाँ उस प्रयोग में सौन्दर्य का आधान करता है । "धीर प्रशान्ता वणिजः" इस वचन के अनुसार जिन वणिक प्रभृति के अन्तः करण मे वह शान्तरस संस्कार रूप मे स्थित है और जो शान्त रस प्रधान यति प्रभृति हैं तथा जो नाटक वगैरह में शान्तरस प्रधान प्रसङ्ग होते हैं उन सब की गति को वणिजामित्यादि से कहते हैं । सचिव अमात्य है । इन वणिक्

अतिक्रान्तैः पदैर्विप्रा द्वितालान्तरगामिभिः ।
यतीनां श्रमणानाञ्च ये चान्ये तपसि स्थिताः ॥ ७६ ॥
तेषां कार्या गतिर्ये तु नैष्ठिकं व्रतमाश्रिताः ।
अलोलचक्षुश्च भवेद्युगमात्रनिरीक्षणः ॥ ८० ॥
उपस्थितस्मृतिश्चैव गात्रं सर्वं विधाय च ।
अचञ्चलमनाश्चैव यथावल्लिङ्गमाश्रितः ॥ ८१ ॥
विनीतवेषश्च भवेत् कषायवसनस्तथा ।
प्रथमं समपादेन स्थित्वा स्थानेन वै बुधः ॥ ८२ ॥

## अभिनवभारती

गतिमाह वणिजामित्यादिना । सचिवा अमात्याः । स्वभावशब्देन तत्र तत्रानाविष्टमेव रूपमाह।७६।७७।७८।७९। नैष्ठिकमिति ब्रह्मचर्य एव प्रवर्तित इत्यर्थः। युगं चतुरहस्तम् ।८०। उपस्थिता झटिति संस्कारप्रबोधप्रभवा स्मृतिर्यस्य। शान्तत्वादेव हि हृदयं नियम्यमेषां वणिगमात्ययतिप्रभृतीनां निर्जने विषय इति सन्धिबन्धमेव नित्यनिरूपणपरं यस्य ।लिङ्गं जपभस्म कौपीनादि ।१। अन्येष्विति नाममात्रवृत्तिषु तत्र तु विपर्या-

## बालक्रीड़ा

(मूल) हे विप्रो ? दो ताल की दो वितस्ति के अन्तर की चाल से अतिक्रमण करने वाले पैरों से यतियों की बौद्ध संन्यासी श्रमणों की और भी जो तपस्या में निरत है तथा नैष्ठिक ब्रह्मचर्य व्रत का पालन करते है उनकी गति का अभिनय करना चाहिए।७९।

(मूल) इस गति का अभिनय करते समय अभिनेता अलोलचक्षु रहे यानी चञ्चलनेत्र वाले न होवें। युगमात्र निरीक्षक होवे अर्थात् चार हाथ तक की ही जमीन पर दृष्टि डाले अधिक पर नहीं। अभिनेय सब वस्तुओं को स्मृति में उपस्थित रखे सम्पूर्ण गात्र को सन्नद्ध रखे। यानी अभिनय के लिए तैयार रहे मन को डाँवा डोल स्थिति में न रखें। अपनी

अमात्य वगैरह का हृदय शान्त होने से ही नियम्य है नियमन करने के योग्य है। निर्जन स्थल में सन्धिबन्ध सन्धापूर्वक आसन बन्ध होता है। सन्धा मर्यादा है। अत एव ऐसे विषयों के निरूपण करने में जिसका हृदय तत्पर होता है। स्वभावजा गतिः इसमें कथित स्वभाव शब्द इस गति के अनाविष्ट रूप को कहता है यानी आवेश रहित इनकी गति होती है।७९।

नैष्ठिकों की गति ब्रह्मचर्य से ही प्रवृत्त होती है। युग चतुरहस्त या चतुर्हस्त होता है। उपस्थित है अर्थात् संस्कार के जग जाने पर शीघ्र ही पैदा होती है स्मृति जिसकी वह उपस्थितस्मृति है।८०।

लिङ्ग जप भस्म एवं कौपीन आदि। कौपीनवन्तः खलु भाग्यवन्तः। इत्यादि में कौपीन शब्द का अर्थ है अकार्य माने अकर्त्तव्य। कौपीनवाले अकार्य वाले जिनको कोई

हस्तं च चतुरं कृत्वा तथा चैकं प्रसारयेत् ।
प्रसन्नं वदनं कृत्वा प्रयोगस्य वशानुगः ॥ ८३ ॥
अनिषण्णेन गात्रेण गतिं गच्छेद् व्यतिक्रमात् ।
उत्तमानां भवेदेषा लिङ्गिनां ये महाव्रताः ॥ ८४ ॥
एभिरेव विपर्यस्तैर्गुणैरन्येषु योजेयत् ।
तथा व्रतानुगावस्था ह्यन्येषां लिङ्गिनां गतिः ॥ ८५ ॥

## अभिनवभारती

सो यथोचितं द्रष्टव्यः । तद्यथा, लोलं चक्षुः, मनश्चञ्चलम् । लिङ्गं पुनर्जटादि भवति । एवमन्यदुत्प्रेक्ष्यम् ।८२।८३।८४। व्रतानुगत्वं स्फुटयति विभ्रान्वा चेति । उन्मत्तादिव्रतं हि श्रूयते । आगमेषु तत्तदुचितैरित्यवमेव गतिरित्यर्थः ।८५।

## बालक्रीड़ा

भूमिका को न भूलें । अर्थात् जिस नायकादि के जैसे चिह्न हैं उनसे लैश रहें । विनीत वेष वाले रहें । आवश्यकतानुसार काषायादि वस्त्रों को धारण करें । पहले समपाद नामक स्थान से खड़े होकर और एक हाथ को चतुरयुग परिमाण में फैलाकर दूसरे हाथ को फैला दे । प्रसन्न मुख रहे । प्रयोग के अनुसार अपने को नियन्त्रित रखे इस तरह सब विधानों का अनुसरण करता हुआ अनिषण्ण गात्र होकर व्यतिक्रम से चले ।८०-८३।

(मूल) उत्तम लिङ्गियों की यह गति है । हाँ और भी जो महाव्रतधारी है उनकी भी यही गति है । इन तपस्वियों से अन्य व्यक्तियों की गति का प्रयोग इन्हीं ऊपर कहे हुए गुणों से विपरीत गुणों के द्वारा करना चाहिए ।८४।

(मूल) इसके सिवाय अन्य तपस्वियों के व्रत की अवस्था के अनुरागी जो उन्मत्त (विभ्रान्त) होकर उदात्त हैं या विभ्रान्त होकर भी निभृत हैं चुप हैं शान्त है उद्धत नहीं हैं

कार्य कर्त्तव्य नहीं हैं । शालीनकौपीने अधृष्टाकार्ययोः ५।२।२० इस सूत्र से अकार्य अर्थ में कौपीन बनता है । कूपपतनमर्हति कौपीनं पापम् । पापसाधनत्वात् अथवा पापवत् गोप्यत्वात् पुरुषलिङ्गमपि कौपीनम् । पुरुषलिङ्ग सम्बन्धात् पुरुषलिङ्गाच्छादनमपि कौपीनम् । कूप में गिरने के योग्य कौपीन है पाप है उस पाप के साधन होने से अथवा पाप की तरह गोप्य होने से पुरुष का लिङ्ग भी कौपीन है । पुरुष के लिङ्ग के सम्बन्ध से पुरुष के लिङ्ग को ढाँपने वाली वस्तु भी कौपीन है । यह कौमुदीकार का लेख है । अन्येषाम् । जो नाम मात्र के लिङ्गी है उन में तो जपादिका विपर्यास भी है । जैसा उचित हो वैसा समझें । जैसे सच्चे लिङ्गियों का चक्षु अलोल होता है और मन अचञ्चल होता है लिङ्ग जपादि है किन्तु नाममात्र के लिङ्गियों का चक्षु लोल, मन चञ्चल और लिङ्ग जटा वगैरह है । इसी तरह और की भी उत्प्रेक्षा करलेनी चाहिए ।८४।

व्रतानुगत्व व्रतों के अनुकूलगामिता को स्पष्ट करते हैं विभ्रान्ता । या आगमों में उन्मत्तादि के जो व्रत सुनाई पड़ते हैं उन के योग्य पादों से इसी प्रकार की गति होती

विभ्रान्ता वाप्युदात्ता वा विभ्रान्ता निभृताऽपि वा।
शकटास्यस्थितैः पादैरतिक्रान्तैस्तथैव च ॥ ८६ ॥
कार्या पाशुपतानां च गतिरुत्क्रान्तगामिनी।
अन्धकारेऽन्धयाने च गतिः कार्या प्रयोक्तृभिः ॥ ८७ ॥

## अभिनवभारती

क्रमणादुत्क्रान्तं कृत्वा गतिः पाशुपतानां परमेश्वरव्रतधारिणां गतिरत्युदात्तेत्यर्थः। यदि वा परमयोग्यवस्थायां नाकुलदर्शनप्रतिपन्नानामुन्मत्तव्रतमप्यस्ति, तद्विषयमेवोद्भ्रान्तत्वं गतौ। एवं रसान्तरसङ्गतिरुक्ता। यच्चान्यै रौद्रानन्तरं शान्तरसाभिप्रायेण पठितं।

"रूपादित्वनिराशंसः परोपायविचिन्तकः।
चतुष्कलैर्द्विपातैश्च पादैर्भ्रान्तगतिं व्रजेत् ॥ इति

तदनर्थमेव, एतद्ग्रन्थे पुनरुक्तमपुष्कलार्थं, पुस्तके कथं दृष्टमिति स्वकल्पितमेवेत्युपेक्ष्यम्।८६।

एवं रसानुसारेण गतिमुक्त्वा देशानुसारेणाप्याह। अन्धकार इति अन्धत्वेन

## बालक्रीड़ा

और जो पाशुपत व्रतधारी हैं उन सब की गति शकटास्या चारी तथा अतिक्रान्ता चारी के अनुकूल पादों से उपलक्षिता उद्धता करनी चाहिए।८५।८६।

(मूल) अन्धकार में यान करने पर विसर्पित पादों से हाथों के सहारे मार्ग को टटोलते हुए अभिनेतागण मन्द गति का अभिनय करें।८७।

है यह इसका अर्थ है ।८५। भ्रमण के अनन्तर उत्क्रमण करके जो गति है वह पाशुपतों की परमेश्वर के व्रत को धारण करने वालों की गति उद्धता होती है। ऐसा इसका अर्थ है। अथवा यदि परम योगी की अवस्था में नाकुलदर्शन यानी नकुलीश पाशुपतदर्शन की प्रतिपत्ति स्वीकृति करने वालों का भी उन्मत्तव्रत होता है। उस व्रत के कारण ही उनकी गति में उद्धतत्व है। इसी प्रकार रसान्तरों की सङ्गति को कह दिया है। जो तो अन्य लोगों ने रौद्र के बाद शान्त रस के अभिप्राय से पढ़ा है कि

रूप आदि। आदि पद से रस गन्ध स्पर्श का ग्रहण है रूपादि विषयों की आशंसा का निराकरण कर के परमतत्त्व को प्राप्त करा देने वाले उपायों का चिन्तन करने वाला व्यक्ति चतुष्फल एवं द्विपात पादों से उद्भ्रान्त यानी उद्धत गति से चले।

वह सब अर्थशून्य है। क्योंकि जब इस ग्रन्थ में पुनरुक्त पदार्थ पुष्कल नहीं है। तब कैसे इस ग्रन्थ में देख लिया अतः यह सब अपनी मनमानी कल्पना है अतः उपेक्षणीय है।८६।

इस प्रकार रसों के अनुसार गति को कह कर अब देशों के अनुसार भी गति को कहते हैं—अन्धकार। अन्धकार में और अन्धा बनकर या अन्धे की तरह चलने में।

भूमौ विसर्पितैः पादैर्हस्तैर्मार्गप्रदर्शिभिः ।
रथस्थस्यापि कर्तव्या गतिश्चूर्णपदैरथ ॥ ८८ ॥
समपादं तथा स्थानं कृत्वा रथगतिं व्रजेत् ।
धनुर्गृहीत्वा चैकेन तथा चैकेन कूबरम् ॥ ८९ ॥
सूतश्चास्य भवेदेवं प्रतोदप्रग्रहाकुलः ।
वाहनानि विचित्राणि कर्तव्यानि विभागशः ॥ ९० ॥

अभिनवभारती

गमन इति ।८७। विसर्पितैरपक्षेपणशून्यैः मार्गप्रदर्शिभिः मार्गान्वेषणपरैरित्यर्थः । कर्तव्या गतिरिति च्छेदः तदाह चूर्णपदैः, चूर्णपदैरित्यनेन खण्डधारालयं द्रुतबहुलं गुर्वन्तं कोहलोक्तं सूचयति ।८८। समपादेन स्थानकेन रथेन गतिः यस्मिन् देशे तं व्रजेत् रथविशिष्टा वा गतिः । सामान्यके अकर्मकरभसात्मिका साऽत्र इति । कूबरं युगन्धरं, प्रतोदः प्रेषणकः, प्रग्रहो वल्गा ।८९। वाहनानि रथ्यानि तानि, प्रकृतिविभागौचित्येन विचित्राणि तुरगवलीवर्दखरौष्ट्रकानि चित्राणि लिखितानि । अस्य सूतस्यैव

बालक्रीड़ा

(मूल) रथ में बैठे हुओं की गति का प्रयोग चूर्णपदों से करना चाहिए । तथा समपाद स्थान को करके रथों की गति की तरह गति से गमन करें ।८८।

(मूल) उपर्युक्त रथी का सारथि एक हाथ में धनुष को पकड़े और एक हाथ से कूवर को रथ के जूड़ों को धरकर प्रतोद चाबुक एवं प्रग्रह घोड़ों की लगाम के सम्भालने में परेशान रहे ।८९।

(मूल) अलग-अलग विभागशः माने रथी महारथी एवं अतिरथी के अनुसार विचित्र वाहनों का अभिनय करे। द्रुत लय के आधार पर चूर्ण पदों से रङ्ग मण्डल में प्रवेश करें ।९०।

बिसर्पित अपक्षेपण शून्य यानी भूमि में पैर को घिसाते हुए चल कर (मार्गप्रदर्शिभिः) मार्ग के अन्वेषण में तत्पर यह इसका अर्थ है ।८७।

कर्त्तव्या गतिः इस तरह इसमें छेद है अलगाव है यानी अलग २ ये दो पद हैं। इसी लिए कहा कि चूर्णपदैः । चूर्णपदैः इससे कोहल के कहे हुए द्रुतबहुल एवं गुर्वन्त खण्डधारालय की सूचना देते हैं। चूर्णपाद या चूर्णप की व्याख्या आचार्य ने ६६ श्लोक की अभिनव भारती में की है जिज्ञासु लोग वहीं देखें । समपाद वाले स्थानक संज्ञक रथ से जिस देश में गति हो उस देश में जाना चाहिए । अथवा रथविशिष्ट गति । सामान्यतः विना कर्म के रभसात्मिका वह गति यहाँ है ।८८।

कूबर युगन्धर । प्रतोद चाबुक प्रेषणक प्रेरक । प्रग्रह वल्गा यानी लगाम ।८९। वाहन रथ्य यानी रथ में जोतने लायक । प्रकृतियों के विभाग के औचित्य से विचित्र घोड़ा बैल गदहा एवं उष्ट्र वगैरह चित्र में लिखित । इस सूत सारथि के ही ये कर्त्तव्य हैं। अतः

द्रुतैश्चूर्णपदैश्चैव गन्तव्यं रङ्गमण्डले ।
विमानस्थस्य कर्तव्या ह्येषैव स्यन्दिनी गतिः ॥ ६१ ॥
आरोढुमुद्वहेद् गात्रं किञ्चित् स्यादुन्मुखस्थितम् ।
अस्यैव वैपरीत्येन कुर्याच्चाप्यवरोहणम् ॥ ६२ ॥
अधोऽवलोकनैश्चैव मण्डलावर्तनेन च ।
आकाशगमने चैव कर्तव्या नाट्ययोक्तृभिः ॥ ६३ ॥

अभिनवभारती

कर्तव्यानि तच्चित्रपटं सूतस्यैव हस्ते आवर्जयेदिति यावत् ।९०। चूर्णपदानां लयविशेष-निरूपणाय पुनर्ग्रहणं द्रुतैरिति । रङ्गमण्डल इत्यनेनेदमाह—यथा वस्तुतोऽसौ रङ्गमण्डल एव गतिक्रियां करोति तथात्र सर्वम् । तच्चित्रं तद्रथाकृति कर्तव्यं तत्त्वनुगतपदमात्र-मेव, येन रथो यातीति प्रतीयते । एवं सर्वत्र । अत एवाह विमानस्थस्यापीति । दिव्यस्याकाशगामिनोऽपि पुष्पकादेरित्यर्थः ।९१। अथ रथप्रसङ्गादुद्धतं क्रियान्तरमप्याह आरोढुमिति । उद्वहेदूर्ध्वं प्रापयेत् । वैपरीत्येन अधोमुखत्वेन गात्राधोनयनेन चेत्यर्थः ।९२। अथाकाशगतिं विमानप्रसङ्गादाह—अधोऽवलोकनेनेति । मण्डलावर्तं परिवर्तुलगतिरिति केचित् ।

बीलक्रीड़ा

(मूल) आकाशयान में बैठने वाले यात्रियों की ऐसी ही स्यन्दिनी गति करनी चाहिए। चढ़ने के लिए आकाश यान के उन्मुख होकर गात्र का उद्वहन करे अर्थात् अपने शरीर की स्थिति को ऐसी करे कि जैसे आकाश यान में चढ़ने के लिए उन्नत हो रहे हैं ।९१।९२।

(मूल) इससे विपरीत अवस्था को बना कर विमान से अवरोहण करे । जब अभिनेताओं को आकाश में उड़ना होवे तब अधः अवलोकन करें और मण्डलाकार में आवर्त्तन करें ।९३।

इस चित्रपट को सूत के ही हाथों में आवर्जित करदे । चूर्णपादों से लय विशेष का निरूपण करने के लिए पुनः द्रुतैः इसका ग्रहण किया । रङ्गमण्डल इससे यह कहते हैं कि जैसे वस्तुतः यह रङ्गमण्डल में ही गति करता है वैसे ही यहाँ भी सब करता है । इस लिए रथ के आकार का चित्र बनाना चाहिए । वह भी केवल पदों में ही अनुकूल गमन वाला होना चाहिए जिससे मालूम हो कि रथ चल रहा है ।९०।

इस प्रकार सब जगह करना चाहिए इसलिए कहते हैं कि विमान में बैठे हुए की भी । अर्थात् आकाशगामी दिव्य पुष्पक विमान आदि की गति होनी चाहिए ।९१। अब रथ के प्रसङ्ग में की गई अन्य क्रिया को भी कहते हैं आरोढुम् । आरोहण करने के लिए । उद्वहेत् ऊपर को प्राप्त करावे ।

वैपरीत्येन अधोमुख रूप में गात्र को नीचे की तरफ लेजाकर आरोहण करे ।९२। अब विमान के प्रसङ्ग से आकाश गति को कहते हैं—अधोऽवलोकनेन । मण्डल के आकार

स्थानेन समपादेन तथा चूर्णपदैरपि ।
व्योम्नश्चावतरेद्यस्तु तस्यैतां कारयेत् गतिम् ॥ ६४ ॥
ऋज्वायतोन्नतनतैः कुटिलावर्तितैरथ ।
भ्रश्यतश्च तथाकाशादपविद्धभुजा गतिः ॥ ६५ ॥
विकीर्णवसना चैव तथा भूगतलोचना ।
प्रासादद्रुमशैलेषु नदीनिम्नोन्नतेषु च ॥ ६६ ॥

## अभिनवभारती

आकाशीयानां चारीमण्डलानां पुनः पुनरावर्तनेनेति तूपाध्यायाः ।९३। एतामिति वक्ष्यमाणां कारयेन्नाट्याचार्यो नटैः ।९४। ऋजुभिः सरलैः ललितजङ्घैः । अत एवायतैरुत्क्षिप्तपातितैः, कुटिलया गत्या आवर्तितैः भ्रमितैः उन्नतनतैरित्यन्ये पठन्ति, उत्क्षेपणकाले उन्नतैः पातनकाले तु नतैरिति व्याचक्षते ।

भ्रश्यत इत्यबुद्धिपूर्वकं पतत इत्यर्थः । अपविद्धौ त्वरितडोलाकारपातौ भुजौ

## बालक्रीडा

(मूल) और जो आकाश से अवतरण करे उसकी समपाद स्थान एवं चूर्णपदों से उपलक्षित गति को करे ।९४।

(मूल) जो आकाश से भ्रष्ट हो रहा है गिर रहा है उसकी अपविद्धभुजा गति होती है । उसमें गिरने वाला कभी ऋजु सरल होता है कभी आयत होता है फैल जाता है कभी ऊँचा और कभी नीचा होता है और कुटिल आवर्त्तन करता है भौरियां करता है यानी घुमावदार चक्कर लगाता है ।९५।

(मूल) अपविद्धभुजा गति का लक्षण है जिसमें वस्त्र इधर उधर बिखरे हुए रहे और नेत्र भूमि की तरफ लगे रहे अर्थात् उसी तरफ एक टक ताकता रहे ।

(मूल) अपने मतलब के अनुसार नदी जैसे निम्न स्थानों में अवतरण और प्रासाद पेड़ एवं पहाड़ जैसे ऊँचे स्थानों में आरोहण करना चाहिए ।९६।

में आवर्त्तन का अर्थ कोई आचार्य परितः वर्त्तुल गोलाकारा गति करते हैं । किन्तु उपाध्यायजी तो आकाशीयचारी मण्डलों को पुनः पुनः आवर्त्तन करना कहते हैं ।९३।

एताम् माने जिस गति को आगे चलकर बतलायेंगे उस गति को नाटचाचार्य नटों से करावे ।९४। ऋजु सरल एवं ललित जङ्घाओं से । अतएव आयत अर्थात् पादों को उठाया और गिराया । और कुटिल गति से आवर्त्तित घुमाया (भ्रमित) । अन्य लोग यहाँ उन्नतनतैः पाठ मानते हैं । उत्क्षेपण काल में उन्नत और पातन काल में नत ऐसी व्याख्या करते हैं ।

भ्रश्यतः माने अनजान में गिर रहा है । अपविद्ध माने दोला के आकार में जल्दी २ गिरने वाले भुजा जिसमें हो ।९५।

आरोहणावतरणं कार्यमर्थवशाद् बुधैः ।
प्रासादारोहणं कार्यमतिक्रान्तैः पदैरथ ॥ ९७ ॥
उद्वाह्य गात्रं पादश्च सोपाने निक्षिपेन्नरः ।
तथावतरणश्चैव गात्रमानम्य रेचयेत् ॥ ९८ ॥
प्रासादे यन्मया प्रोक्तः प्रतारः केवलो भवेत् ।
किञ्चिन्नताग्रकाया तु प्रतारे गतिरिष्यते ॥ ९९ ॥
जलप्रमाणापेक्षा तु जलमध्ये गतिर्भवेत् ।
तोयेऽल्पे वसनोत्कर्षैः प्राज्ये पाणिविकर्षणैः ॥ १०० ॥

अभिनवभारती

यस्याम् ।९५। अर्थवशादिति स्फुटयति अवतरणमिति । तटादवतीर्य ततः शरीरं प्रयोगेन रेचयेत् ।९७।९८। प्रतार इति एतत्प्रकारं व्याचष्टे । जलप्रमाणापेक्षा त्विति । एतत्स्फुटयति तोयेऽल्प इति । उत्कर्षः उर्ध्वं नयनं, प्राज्ये भूयसि जले यः प्रचारस्तत्र पाणिविचित्रकर्षणेन पताकसर्पशीर्षकादिनोपलक्षितगतिरिति संबन्धः ।९९।१००। अबुद्धि-

बालक्रीड़ा

(मूल) अतिकान्ता चारी के अनुकूल चाल वाले पैरों से प्रासाद पर आरोहण करे । आरोहण के समय गात्र का उद्वाहन करके सीढ़ियों पर पैर रखे ।९७।

(मूल) प्रासाद से नीचे उतरने के समय में भी गात्र को आनत करके रेचित करना चाहिए ।९८। प्रासाद के विषय में जो मैंने कहा है वह केवल प्रतार होना चाहिए । प्रतार के समय में शरीर का अग्रभाग जिसमें कुछ नत हो ऐसी गति इष्ट है ।९९।

(मूल) जल के मध्य में तो जल के प्रमाण की अपेक्षा से गति होनी चाहिए । यदि जल अल्प है तो वस्त्र का ऊपर की तरफ उत्कर्षण होना चाहिए । यदि जल प्राज्य है तो पाणियों से हाथों से उसका विकर्षण करना चाहिए ।१००।

अर्थवशात् । प्रश्न—अनजान में गिरना और दोलाकार भुजाओं को करना यह सब क्यों करते हैं । उत्तर—इसको स्पष्ट करते है कि अर्थ के वश से प्रयोजन के अनुकूल अवतरण करते हैं ।९६।

नदी के तीर से मानों उतर रहे हैं इस तरह के अभिनय से शरीर को उतार दे यानी अभिनय करते हुए ललित क्रिया से अपने उतरे ।९७।९८।

प्रतार इससे तैरने की प्रकिया की व्याख्या करते हैं कि जल के प्रमाण की अपेक्षा । इसको स्पष्ट करते हैं कि जब जल अल्प हो तब वसन का उत्कर्ष यानी ऊपर को ले जावे । प्राज्य अधिक जल में जब प्रचार हो तब पाणि के द्वारा विचित्र रूप से जल का कर्षण यानी हटाते हुए आगे चले । इसमें पताक एवं सर्प के शीर्षकादि से उपलक्षित गति होती है ।९९।

प्रसार्य बाहुमेकैकं मुहुर्वारिविकर्षणैः ।
तिर्यक् प्रसारिता चैव ह्रियमाणा च वारिणा ॥ १०१ ॥
अशेषाङ्गाकुलाधूतवदना गतिरिष्यते ।
नौस्थस्यापि प्रयोक्तव्या द्रुतैश्चूर्णपदैर्गतिः ॥ १०२ ॥
अतिक्रान्तेन पादेन द्वितीयेनाश्चितेन च ।
प्रासादारोहणे यत्तु तदेवाद्रिषु कारयेत् ॥ १०३ ॥

## अभिनवभारती

पूर्वकन्तु जलेन नीयमानस्य गतिमाह प्रसार्येति । एकैकमिति पर्यायेणेत्यर्थः ।१०१। अशेषेऽङ्गे आकुलत्वं यस्यां गतौ तथा आधूतमुच्यते तिर्यक् सकृदुद्वाहितं तुलयेत् । अस्वतंत्रत्वाच्चैवं भवति । कैश्चित्तु पर्यायशः पार्श्वत्वमुक्तं, तदसत् । परिवाहितं ह्येतत् बुद्धिपूर्वके च जलप्रतरणे तत्स्यात् , नत्विह ।१०१। जलप्रसङ्गात् नौगतिमाह— नौस्थस्येति ।१०२। एवं प्रसङ्गान्नौगतिमुक्त्वा प्रकृतमेवारोहणमनुसन्धत्ते । प्रासादा-

## बालक्रीड़ा

(मूल) एक एक बाहु को फैलाकर बार-बार जल के विकर्षण करने से तिरछी फैली हुई एवं जल के अनुसार बहने वाली गति इष्ट है । इसमें अशेष अङ्ग आकुल रहते है और मुँह काँपता रहता है ।१०१।

(मूल) नौका में स्थित व्यक्ति की गति का प्रयोग द्रुत एवं चूर्णपदों से करना चाहिए । इसमें एक पाद अतिक्रान्ता चारी के अनुसार होता है द्वितीयपाद अञ्चित होता हैं ।१०२।

(मूल) प्रासाद पर आरोहण के समय जो प्रक्रिया की जाती है वही प्राक्रिया अद्रि पर आरोहण के प्रसङ्ग में करनी चाहिए । अद्रि के आरोहण में केवल अंगों में ऊर्ध्व निक्षेप ऊर्ध्व क्रमण होना आवश्यक है ।१०३।

अपनी जानकारी में जल मे बहते मनुष्यादि जाते हैं किन्तु कभी २ ऐसा भी होता है प्रवाह तेज हैं इच्छा नहीं है कि जल में बहते हुए चलें किन्तु जल बहाकर ले जाता है ऐसी हालत में मनुष्य की अबुद्धिपूर्वक गति को कहते हैं प्रसार्य । एकैक माने पर्याय से ।१००।

अशेष सम्पूर्ण अंगों में आकुलता इस गति में होती है तथा इसमें वदन मुख को आधूत माने एक बार तिरछा घुमाकर संतुलित करते हैं क्योंकि जल की धारा तिरछी है जबरन् बहाकर ले जाती है ऐसी अवस्था में मनुष्य स्वतन्त्र नहीं होता है तब ऐसी दशा होती है । कोई कहते हैं कि पारी २ से पार्श्व का परिवर्त्तन करते हैं किन्तु यह सब गलत है क्योंकि परिवाहित है जल के द्वारा बहाकर ले जाना है । बुद्धिपूर्वक जल के तैरने में पार्श्व परिवर्त्तन होता है इसमें नही ।१०१।

जल के प्रसंग से नौका की गति को कहते हैं नौका में बैठे हुए की इत्यादि ।१०२।

इस प्रकार प्रसंग से नौका की गति को कहकर पुनः प्रकृत आरोहण का अनुसन्धान करते है प्रासाद के आरोहण में ।

केवल मूर्ध्वनिक्षेपमद्रिष्वङ्गं भवेदथ ।
द्रुमे चारोहणं कार्यमतिक्रान्तैः स्थितैः पदैः ॥ १०४ ॥
सूचीविद्धैरपक्रान्तैः पार्श्वक्रान्तैस्तथैव च ।
एतदेवावतरणं सरित्स्वपि नियोजयेत् ॥ १०५ ॥
अनेनैव विधानेन कर्तव्यं गतिचेष्टितम् ।
संज्ञामात्रेण कर्तव्यान्येतानि विधिपूर्वकम् ॥ १०६ ॥
तस्मान्मृत इति प्रोक्ते किं कर्तव्यं प्रयोक्तृभिः ।
अङ्कुशग्रहणान्नागं खलीनग्रहणाद्धयम् ॥ १०७ ॥
प्रग्रहग्रहणाद्यानमेवमेवापरेष्वपि ।
अश्वयाने गतिः कार्या वैशाखस्थानकेन तु ॥ १०८ ॥

## अभिनवभारती

रोहण इति ।१०३। ननु वृक्षप्रासादादि तत्र किं रङ्गमण्डले रथचित्रपटादिन्यायेन दर्शनीयं, नेत्याह संज्ञामात्रेणेति । संज्ञा उक्तरूपारोहणाद्यभिनयः ।४।५।६।

प्रसङ्गादन्यत्राप्यभिनयं दर्शयति । अङ्कुशग्रहणादित्यादि । तेन चित्रपटादि-वियोगेऽपि रथगमनाद्यभिनयनं न युक्तम् । सौकर्यात्तु तत्करणमपि भवत्विति

## बालक्रीड़ा

(मूल) अतिक्रान्ता, स्थितावर्त्ता, सूचीविद्धा, अपक्रान्ता तथा पार्श्वक्रान्ता चारी के अनुसार पैरों से द्रुम के ऊपर आरोहण करना चाहिए ।१०४।

(मूल) इसी आरोहण की तरह नदियों में अवतरण का नियोग करना चाहिए । इसी विधान के अनुसार गति एवं तत्सम्बन्धी चेष्टाओं को करना चाहिए ।१०५।

(मूल) केवल संज्ञा से ही केवल इशारे से ही इन सबको करना चाहिए । "क्यों मर गया" ऐसा कहने पर क्या कोई अभिनेता मर जाता है ।१०६।

(मूल) अङ्कुश के ग्रहण से जैसे हाथी का, लगाम के ग्रहण से जैसे घोड़े का एवं रस्सी के ग्रहण से जैसे यान का अभिनय किया जाता है उसी तरह अन्यों में भी करें ।१०७।

(मूल) अश्व के द्वारा यात्रा करने में वैशाख स्थानक तथा उपरि उपरि पातित अर्थात् एक दूसरे के संलग्न चित्र चूर्णपदों से गति का अभिनय करना चाहिए ।१०८।

प्रश्न—वहां रङ्गमण्डल में रथचित्रपट की तरह क्या वृक्ष एवं प्रासाद वगरह का भी चित्रपट दिखाना चाहिए । उत्तर । नही केवल संज्ञामात्र से । संज्ञा का अर्थ है पहले बतलायें हुए आरोहणादिका अभिनय ।१०३।

प्रसङ्ग से अन्यस्थलों में अभिनय दिखाते हैं । अङ्कुश के ग्रहण से । इस से यह बतलाया कि चित्रपटादि के विना रथ पर चढकर चलने का अभिनय करना ठीक नही है । **अतः सौकर्य से** रथादिका चित्रपट भी बना दिया जाय तो क्या हर्ज है ।१०७।

यया चूर्णपदैश्चित्रैरुपर्युपरि पातितैः ।
पन्नगानां गतिः कार्या पादैः स्वस्तिकसंज्ञितैः ॥ १०६ ॥
पार्श्वक्रान्तं पदं कुर्यात् स्वस्तिकं रेचयेदिह ।
विटस्यापि तु कर्तव्या गतिर्ललितविभ्रमा ॥ ११० ॥
पादैराकुञ्चितैः किञ्चित् तालाभ्यन्तरपातितैः ।
स्वसौष्ठवसमायुक्तौ तथा हस्तौ पदानुगौ ॥ १११ ॥
खटकावर्धमानौ तु कृत्वा विटगतिं व्रजेत् ।
कञ्चुकीयस्य कर्तव्या वयोवस्थाविशेषतः ॥ ११२ ॥

अभिनवभारती

भावः ।७। स्वस्तिकसंयुतैरित्युक्तमेव विभजति पार्श्वक्रान्तमिति । एवं देशापेक्षया गतिरुक्ता । नागादिप्रसङ्गात्तु सर्पगतिरपि ।९।

अथावस्थाभेदेन गतिं निरूपयन् विटावस्थायां तावदाह विटस्यापि चेति ।१०। स्वं प्रकृत्युचितं यत्सौष्ठवम् ।११। कञ्चुकमिति तन्नेपथ्योचिता वृत्तिः तदिच्छत्यात्मन इति "क्यचि च"। कञ्चुकीयः। वयोऽवस्थाविशेषत इति युक्तं तद्विभजत्येवमिति

बालक्रीड़ा

(मूल) स्वस्तिक संयुक्त पादों से सर्पो की गति का अभिनय करना चाहिए। इसमें पार्श्वकान्त चारी के अनुसार पद को करके स्वस्तिक का रेचन कर देना चाहिए ।१०९।

(मूल) कुछ २ थोड़े २ ताल के अन्तर से रखे गये आकुञ्चित पादों से विट की ललिता सुन्दरी एवं विभ्रम युक्ता श्रृंगार मयी गति का अभिनय करना चाहिए ।११०।

(मूल) अपने सौष्ठव से युक्त तथा पादों के अनुकूल सञ्चालित खटकावर्धमान नामक हस्तों को करके विट की गति का अभिनय करे ।१११।

(मूल) कञ्चुकीय दो प्रकार के होते हैं एक अवृद्ध दूसरा वृद्ध। उनमें अवृद्ध की गति का प्रयोग कैसे करना चाहिए उसको बतलाते हैं—वय (ऊमर) अवस्था (परिस्थिति) विशेष के अनुसार कर्त्तव्य करने के योग्य अवृद्ध कञ्चुकीय की गति का प्रयोग नाटचकला के जानकार इस तरह से करें ।११२।

स्वस्तिक संयुतैः जो कहा था उसका विभाग करते हैं पार्श्वक्रान्तपदम्। इस प्रकार देशापेक्षा से गति को कहा। नागादि के प्रसङ्ग से पन्नगों की सर्पो की भी गति को कहा ।१०९।

अवस्था भेद से गति का निरूपण करते हुए विटावस्था में भी गति को कहते हैं विट की भी ।११०।

स्व माने प्रकृति उसके उचित जो सौष्ठव है ।१११।

कञ्चुक माने उसके नेपथ्य के योग्य वृत्ति। उस वृत्ति को जो अपने लिए चाहता

अवृद्धस्य प्रयोगज्ञो गतिमेवं प्रयोजयेत् ।
अर्धतालोत्थितैः पादैर्विष्कम्भैः ऋजुभिस्तथा ॥ ११३ ॥
समुद्वहन्निवाङ्गानि पङ्कलग्न इव व्रजेत् ।
अथवृद्धस्य कर्तव्या गतिः कम्पितदेहिका ॥ ११४ ॥
विष्कम्भनकृतप्राणा मन्दोत्क्षिप्तपदक्रमा ।
कृशस्याप्यभिनेया वै गतिर्मन्दपदक्रमा ॥ ११५ ॥
व्याधिग्रस्ते ज्वरार्ते च तपःश्रान्ते क्षुधान्विते ।
विष्कम्भनकृतप्राणः कृशः क्षामोदरस्तथा ॥ ११६ ॥

## अभिनवभारती

वक्ष्यमाणक्रमेण ।१३। विष्कम्भः स्थैर्यं तद्येषामिति मत्वर्थीयोऽकारः । समुद्वहन्निति यत्नेनाकर्षन् ।

एतदेव दृष्टान्तेन शिक्षयति पङ्कलग्न इवेति । अत एव खञ्जकहेलाविलम्बितलघुमयस्य कोहलोक्तस्य सङ्ग्रहः ।१४। विष्कंभने यष्ट्यादिके कृतं समन्वितं प्राणो बलं येन।१६।

## बालक्रीड़ा

(मूल) वह प्रकार यह है कि इसमें पैरों को अर्धवितस्तिका के परिमाण से ऊँचा उठावे और कोमल यानी थोड़ा एवं विष्कम्भ विस्तार उनमें करे । इस तरह अंगों को सम्हाले हुए चले जिससे ऐसा मालूम पड़े कि मानों पैरों में कीचड लगा हुआ है । इसी तरीके से विट की चाल चलनी चाहिए ।११३।

(मूल) वृद्ध कञ्चुकीय की गति का अभिनय ऐसा करना चाहिए कि जिसमें उसकी देह काँप रही है । पैरों को थोड़ा फैला देने से प्राण जैसे आ गया हो अर्थात् कुछ साहस जैसा मिल गया हो । मन्द २ उठाकर पैरों का विन्यास करे ।११४।

(मूल) भूख से व्याकुल तथा व्याधिग्रस्त, ज्वरार्त्त, तपःश्रान्त एवं कृश क्षीणकाय की भी गति मन्द चाल वाली करनी चाहिए ।११५।

(मूल) कृश ऐसा, जिसका पेट पाताल में चिपक गया है । जिसको विष्कम्भन से प्राण मिल जाता है । जिसके गाल चिपक गये हैं और स्वर क्षीण हो गया है । जो

है इस विग्रह में "सुप आत्मनः क्यच्" इस सूत्र से क्यच् और "क्यचिच" से क के अकार को ईकार होने पर कञ्चुकीय बनता है । वय एवं अवस्थाविशेष से ऐसा जो कहा है उसका विभाग करते हैं कि एवं वक्ष्यमाण प्रकार से प्रयोग करना चाहिए ।११२।

विष्कम्भ माने स्थैर्य । वह जिनको है वे भी विष्कम्भ हैं । मत्वर्थीय अकार प्रत्यय है । समद्वहन् यानी यत्न से आकर्षण करते हुए । इसी को दृष्टान्त से सिखाते हैं कि पङ्क लगे हुए की तरह कि इसीलिए कोहल के कहे हुए खञ्जक हेला एवं लघुमय विलम्बित का संग्रह हो गया ।११३।११४।११५।

विष्कम्भन में यष्टि आदि में समन्वित किया है प्राण बल को जिसने ।११६।

क्षामस्वरकपोलश्च दीननेत्रस्तथैव च।
शनैरुत्क्षेपणं चैव कर्त्तव्यं हस्तपादयोः ॥ ११७ ॥
कम्पनं चैव गात्राणां क्लेशनं च तथैव च।
दूराध्वानं गतस्यापि गतिर्मन्दपदक्रमा ॥ ११८ ॥
विकूणनञ्च गात्रस्य जानुनोश्च विमर्दनम्।
स्थूलस्यापि तु कर्तव्या गतिर्देहानुकर्षिणी ॥ ११९ ॥
समुद्वहनभूयिष्ठा मन्दोत्क्षिप्तपदक्रमा।
विष्कम्भगामी च भवेन्निःश्वासबहुलस्तथा ॥ १२० ॥
श्रमस्वेदाभिभूतश्च व्रजेच्चूर्णपदैस्तथा।
मत्तानां तु गतिः कार्या मदे तरुणमध्यमे ॥ १२१ ॥
वामदक्षिणपादाभ्यां घूर्णमानापसर्पणैः।
अवकृष्टे मदे चैव ह्यनवस्थितपादिका ॥ १२२ ॥

## अभिनवभारती

विकूणनं सङ्कोचनं विमर्दनमिति मिश्रपरिहारार्थम्। स्थूलस्येति महाकायस्य श्रमकृत्स्वेदः।१९।

## बालक्रीड़ा

आर्त्तनेत्र है। उसके अभिनय में हस्त एवं पैरों का शनैः २ उत्क्षेपण करना चाहिए तथा शरीर के अवयवों में कम्पन और क्लेश दिखाना चाहिए।११६।११७।

(मूल) दूर अध्वा को चलने वाले की यानी लम्बा रास्ता चलने से थके हुए की गति मन्द चालवाली करनी चाहिए। इसके शरीर के अवययों में विकूणन यानी सङ्कोचन तथा जानुओं में विमर्दन दिखाना चाहिए।११८।

(मूल) स्थूल अर्थात् महाकाय पुरुष की गति का ऐसा अभिनय करना चाहिए जिसमें उसके देह का अनुकर्षण हो और सह्मालने की अधिक आवश्यकता हो। ऐसा व्यक्ति पैरों को मन्द २ उठाकर विन्यास करता है सहारा लेकर चलता है अधिक श्वास प्रश्वास लेता है और श्वास जनित पसीने से अभिभूत हुआ वह विखरे हुए पदों से गमन करना है।११९।

(मूल) मत्तों की गति का तरुण मद एवं मध्यम मद में वाम एवं दक्षिण पादों से घूर्णन एवं अपसर्पण के द्वारा अभिनय करना चाहिए।१२१।

(मूल) अधम मद में ऐसी गति का अभिनय करना चाहिए जिसमें पैर व्यवस्थित नहीं रहें। शरीर झूमता रहे और हाथों का बार २ उत्क्षेपण एवं विक्षेपण किया जाता रहे।१२२।

बिकूणन, सङ्कोचन विमर्दन इत्यादि मिश्रित क्रियाओं के परिहार के लिए है।
स्थूल माने महाकाय। उसको थोड़े से ही परिश्रम से पसीना होता है।११९।

विघूर्णितशरीरा च पदैः प्रस्खलितैरथ ।
उन्मत्तस्यापि कर्तव्या गतिस्त्वनियतक्रमा ॥ १२३ ॥
बहुचारीसमायुक्ता लोकानुकरणाश्रया ।
रूक्षस्फुटितकेशश्च रजोध्वस्ततनुस्तथा ॥ १२४ ॥
अनिमित्तप्रकथनो बहुभाषी विकारवान् ।
गायत्यकस्माद्धसति सङ्गे चापि न सज्जते ॥ १२५ ॥
नृत्यत्यपि च संहृष्टो वादयत्यपि वा पुनः ।
कदाचिद्धावति जवात् कदाचिदवतिष्ठते ॥ १२६ ॥
कदाचिदुपविष्टस्तु शयितः स्यात् कदाचन ।
नानाचीरधरश्चैव रथ्यास्वनियतालयः ॥ १२७ ॥
उन्मत्तो भवति ह्येवं तस्यैतां कारयेद् गतिम् ।
स्थित्वा नूपुरपादेन दण्डपादं प्रसारयेत् ॥ १२८ ॥
बद्धां चारीं तथा चैव कृत्वा स्वस्तिकमेव च ।
अनेन चारीयोगेन परिभ्रम्य तु मण्डलम् ॥ १२९ ॥
बाह्यभ्रमरकं चैव रङ्गकोणे प्रसारयेत् ।
त्रिकं सुललितं कृत्वा लताख्यं हस्तमेव च ॥ १३० ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) उन्मत्त की गति का प्रयोग ऐसा होना चाहिए। जिसमें उनके क्रम पादविक्षेप निश्चित नहीं रहें। बहुत सी चारियों का संयोग रहें। लोक में उन्मत्त जैसे करता है वैसे यह करता है। रूखे एवं विखरे हुए इसके बाल रहते हैं। धूलि में लोट-पोट करने से इसका शरीर धूलि से ध्वस्त रहता है। विना कारण के कुछ बकता है। बहुत बड़बड़ाता है और गन्दे आचरण करता है। अकस्मात् हँसता है। किसी के साथ मेल नहीं रखता है। कभी प्रसन्न होकर नाचता है बजाता है। कभी वेग से दौड़ता है। कभी खड़ा होता है। कभी बैठता है। कभी सोता है। नाना प्रकार के फटे पुराने चिथड़े पहनता है। गली में जहां चाहे वहां रहता है।१२३-१२७।

(मूल) नूपुर पाद चारी के अनुसार खड़ा होकर दण्ड पाद चारी की प्रक्रिया से पैर को फैलादे फिर बद्धाचारी को करके स्वस्तिक को करे। इस तरह चारियों के योग से मण्डलाकार परितः भ्रमण कर के रंग के कोने में बाह्यभ्रमरक को फैला दे।।१२८।१२९।

(मूल) त्रिक को सुन्दर रूप में वलित करके लता नामक हस्त को करे। इसके बाद पैरों के विपर्यय में हाथों का सञ्चालन करते हुए गति करनी चाहिए।१३०।

विपर्ययगतैर्हस्तैः पद्भ्यां सह गतिर्भवेत् ।
त्रिविधा तु गतिः कार्या खञ्जपङ्गुकवामनैः ॥ १३१ ॥
विकलाङ्गप्रयोगेण कुहकाभिनयं प्रति ।
एकः खञ्जगतौ नित्यं स्तब्धो वैं चरणो भवेत् ॥ १३२ ॥
तथा द्वितीयः कार्यस्तु पादोऽग्रतलसञ्चरः ।
स्तब्धेनोत्थापनं कार्यमङ्गस्य चरणेन तु ॥ १३३ ॥
गमनेन निषण्णः स्यादन्येन चरणेन तु ।
इतरेण निषीदेच्च क्रमेणानेन वै व्रजेत् ॥ १३४ ॥

### अभिनवभारती

पद्भ्यां सह विपर्ययगतैरिति पादचेष्टा तथा करकर्मण्यनुवर्तनीयेति ।३०। कुहकाः अधमा। लिङ्गिन इति केचित् कुहकशब्देन हास्यरस इत्येतत् ।३१। तले पादतले शल्या-

### बालक्रीड़ा

(मूल) (कुहना दम्भचर्यायामीर्ष्यालौ कुहनस्त्रिषु यह मेदिनी कोष है) दम्भमय चर्या के अभिनय के प्रसङ्ग में खञ्ज पङ्गु एवं वामन की विकल अङ्गों से की जानेवाली तीन प्रकार की गति करनी चाहिए ।१३१।

(मूल) खञ्ज की गति में निश्चय ही एक चरण स्तब्ध होना चाहिए । तथा द्वितीय चरण को अग्रतलसञ्चर करना चाहिए ।१३२।

(मूल) इनमें अभिनेता को स्तब्ध चरण से अपने अंग का उत्थापन करना चाहिए और द्वितीय चरण से गमन करके निषण्ण होना चाहिए ठहरना चाहिए ।

(मूल) इसी क्रम से एक चरण से ठहर जाय और द्वितीय चरण से गमन करे। पैर के तलुओं में किसी काँटे वगैरह से घाव लगने पर खञ्ज हुए व्यक्ति की गति उक्त प्रकार की करनी चाहिए ।१३३।

पैरों के विपर्य रूप में हिलने वाले हाथों के साथ की जाने वाली गति में पाद चेष्टा का हाथों के कर्ममें अनुवर्त्तन करना चाहिए । कुहक का अर्थ कोई लोग अधम लिङ्गी करते हैं। कुहक शब्द से हास्य रस का सङ्केत है ऐसा अन्य लोग कहते है । वस्तुतस्तु यहाँ कुहना पाठ है । उसका अर्थ है कुहना दम्भचर्यायामीर्ष्यालौ कुहनस्त्रिषु इस मेदिनी कोष के अनुसार दम्भचर्या है अर्थात् दम्भ से किये जाने वाले ध्यान मौन जप है ।१३१।

जिसके तल माने पाद तल में शल्यादि से क्षत हो गया है ऐसे खञ्ज की गति को कहते है । अग्रतलस्थ पाद से पंगु की गति का अभिनय करे । इस कारिका में अग्रतल स्थेन पंगोस्तु ऐसा पाठ है । परन्तु अभिनव भारती में अग्रतलस्थेन नर्कुटः लिखा है । यही नही टिप्पणीकार महाशय ने भी नर्कुट एवं नर्कुटी के लक्षणों को लिखकर इसका समर्थन भी किया है वह किस आधार पर किया है वे ही जाने । उनके लक्षण यें हैं—

एषा खञ्जगतिः कार्या तलशल्यक्षतेषु च ।
पादेनाग्रतलस्थेन ह्यञ्चितेन व्रजेत्तथा ॥ १३५ ॥
निषण्णदेहा पङ्गोस्तु नतजङ्घा तथैव च ।
सर्वसंकुचिताङ्गा च वामने गतिरिष्यते ॥ १३६ ॥
न तस्य विक्रमः कार्यो विक्षेपश्चरणस्य च ।
सोद्वाहिता चूर्णपदा सा कार्या कुहनात्मिका ॥ १३७ ॥
विदूषकस्यापि गतिर्हास्यत्रयसमन्विता ।
अङ्गवाक्यकृतं हास्यं हास्यं नेपथ्यजं स्मृतम् ॥ १३८ ॥
दन्तुरः खलतिः कुब्जः खञ्जश्च विकृताननः ।
य ईदृशः प्रवेशः स्यादङ्गहास्यं तु तद्भवेत् ॥ १३९ ॥

अभिनवभारती

दिक्षतमस्य तस्मिन् गतिमाह पादेनाग्रतलस्थेनेति नर्कुटः ।३५। प्रवेश इति यद्यस्मादीदृशः प्रवेश्यमानः पात्रविशेषः रङ्गे भवति ततोऽङ्गहास्यमिति । प्रवेशपदेन नाट्य

बालक्रीड़ा

(मूल) अग्रतलस्थ एवं अञ्चित पादों से पङ्गु की गति का अभिनय करना चाहिए । इसमें अभिनेता का शरीर निषण्ण एवं जङ्घा नत रहनी चाहिए ।१३५।

(मूल) सम्पूर्ण अंग जिसमें संकुचित रहे ऐसी वामन की गति का अभिनय करना चाहिए । उसके विक्रम एवं चरणों का विक्षेपण नही दिखाना चाहिए ।१३६

(मूल) तीन तरह के हास्यों से विभूषिता एवं उद्वाहन से युता दम्भ तथा ईर्ष्याबहुला विदूषक की गति का अभिनय चूर्णपदों के द्वारा करना चाहिए ।१३७।

(मूल) अङ्गकृत हास्य कार्यकृतहास्य एवं नेपथ्य जनित हास्य ये तीन तरह के हास्य माने हैं । दन्तुर ऊँचे दाँतो वाला, खलति जिसके शिर के बाल झड़ गये हों या गिर नये हों, कुब्ज, कुबड़ा, खञ्ज पैरों से लंगड़ा और विकृतानन भौंडे मुंह वाला । इनमें से जैसे पात्र का प्रवेश हो उसके अनुसार वैसा उसका अङ्गहास्य होता है ।१३८।

(मूल) जब बगुले की तरह ऊपर को ताकता हुआ तथा विलक्षण तरीके से ताकता हुआ चले और लम्बे लम्बे डग रखता हो तब वह अङ्गहास्य होता है ।१३९।

गुरुणी लघुनी गद्विद्विरभ्यस्ते प्रयोजयेत् ।
तद् ध्रुवा नर्कुटं प्रोक्तमेतदर्धेन नर्कुटी ।
शकारेण प्रयोक्तव्यं हास्ये विट विदूषकैः ।
नर्कुटं नर्कुटे वृत्ते हिन्दोलस्य तु भाषया । इति ।

तुम्बुरु ने भी वेश्याचेटविटप्रेष्यस्त्रीविधानां नियोजयेत् । इस प्रकार नर्कुटी और नर्कुट का विनियोग कहा है । इत्यादि ।१३५।

यदा तु वकवत् गच्छेदुल्लोकितविलोकितैः ।
अत्यायतपदत्वाच्च अङ्गहास्यो भवेत्स तु ॥ १४० ॥
कार्यहास्यं तु विज्ञेयमसंबद्धप्रभाषणात् ।
अनर्थकैर्विकारैश्च तथा चाश्लीलभाषितैः ॥ १४१ ॥
चीरचर्ममषीभस्मगैरिकाद्यैस्तु मण्डितः ।
यस्तादृशो भवेद्विप्रा ! हास्यो नेपथ्यजस्तु सः ॥ १४२ ॥
तस्मात्तु प्रकृतिं ज्ञात्वा भावः कार्यस्तु तत्त्वतः ।
गतिप्रचारं विभजेत् नानावस्थान्तरात्मकम् ॥ १४३ ॥

## अभिनवभारती

एव रसो न लोक इति दर्शयति ।३९। असंबद्धं निरर्थमनुचितं च, तद्व्याचष्टे अनर्थकैरश्लीलैश्चेति, अश्रियमशोभां रातीति रेफस्य लत्वम् ।४०।

तस्मादिति त्रिप्रकारं हास्यमाश्रित्य क्वचिदेकः प्रकारः, क्वचित् द्वौ, क्वचित्सर्वे इत्यनेन क्रमेण विदूषकः स्वामिनः प्रकृतिं राजामात्यश्रेष्ठिप्रकृतिं भावं चित्तवृत्तिं करणीयं ज्ञात्वा विभागः कार्यः । न च राजनि संनिवृत्तेऽश्लीलभाषणं समुचितम् । एवं सर्वत्रोह्यम् ।४२।४३।

## बालक्रीड़ा

(मूल) कार्यहास्य तो उसको समझना चाहिए। जिसमें असम्बद्ध भाषण, वे मतलब के अर्थ रहित विकृत एवं अश्लील बात चीत करते हों ।१४०।

(मूल) चीर (फटे पुराने चिथड़े) चर्म, मसी, भस्म एवं गैरिकादि से मण्डित गात्र जिनमें हो ऐसा हास्य हे विप्राः ? नेपथ्य वेषभूषा से जनित हास्य होता है ।१४१।

(मूल) इसलिए तत्व रूप से प्रकृति एवं भाव को जान कर गति का अभिनय करना चाहिए ।१४२।

(मूल) भिन्न-भिन्न अवस्था के हिसाब से गतिप्रचार का विभाग करना चाहिए ।

प्रवेशः । जब कि इस तरह से प्रवेश करने वाला पात्रविशेष रङ्ग में आता है तब अङ्ग हास्य होता है । प्रवेश पद से नाटय में ही रस है लोक में नही है । ऐसा दिखाते हैं ।१३९।

असम्बद्ध माने निरर्थक और अनुचित ।१४०।

असम्बद्ध कीं व्याख्या करते हैं अनर्थक एवं अश्लील । अश्री माने अशोभा का राति माने आदान करता है । यहाँ रेफ को लकार हो गया है ।१४१।

इस तरह तीन प्रकार के हास्य में से कहीं पर एक प्रकार का कहीं पर दो प्रकारों का कहीं पर सभी प्रकारों का आश्रयण करना चाहिए । इस क्रम से विदूषक को अपने स्वामी राजा अमात्य सेठ वगैरह की प्रकृति को और अभिनयनीय भाव चित्तवृत्ति को जानकर विभाग करना चाहिए । राजा के चले जाने पर अश्लील भाषण करना समुचित नही है ।१४२।

स्वभावजायां विन्यस्य कुटिलं वामके करे।
तदा दक्षिणहस्ते च कुर्याच्चतुरकं पुनः ॥ १४४ ॥
पार्श्वमेकं शिरश्चैव हस्तोऽथ चरणस्तथा ।
पर्यायशः सन्नमयेल्लयतालवशानुगः ॥ १४५ ॥
स्वभावजा तु तस्यैषा गतिरन्या विकारजा ।
अलाभलाभात् भक्ष्यस्य स्तब्धा तस्य गतिर्भवेत् ॥ १४६ ॥
कार्या चैव हि नीचानां चेटादीनां परिक्रमात् ।
अधमा इति ये ख्याता नानाशीलाश्च ते पुनः ॥ १४७ ॥

### अभिनवभारती

गत्युपयोगिनं वृत्तान्तमस्याभिधाय गतिमाह—स्वभावजायामिति । अनावेशे सति बकवद्गमनस्योक्तत्वात् । लयो विलम्बितः, तालः प्लुतलघुगुरुप्राय इह स्वीकृतः । अन्या द्रुतलयत्वेन प्लुतकालमानाद्बाहुल्येन शोकादि स्वभावजा ।४४।४५। गर्वात्मकोऽपि विकारो भवतीत्याशयेनाह अलाभलाभादिति । अलाभः लाभपूर्वकाल्ला-भात् । भुक्तं वस्त्राद्युपलक्षयति । भयादौ तु परित एवास्य क्रमः ।४६।

### बालक्रीड़ा

स्वाभाविक गति के अभिनय में वायें हाथ में कुटिल का विन्यास करे। तथा दाहिने हाथ में चतुरक का। इसके बाद फिर एक पार्श्व, शिर, हस्त तथा चरण को पारी २ से लय ताल एवं कला के अनुसार सम्यक् प्रकार से नत करे झुका दे। यह स्वाभाविक गति है इससे भिन्न गति विकारजा है ।१४३-१४५।

(मूल) लाभ दो प्रकार के होते हैं। एक लाभपूर्वक लाभ दूसरा विना पूर्व में लाभ के लाभ। प्रकृत में विना पूर्व में लाभ के होनेवाले लाभ से, उपभोग करने वाले की गति स्तब्धा होती है। जो "अधम" इस शब्द से कह जाते हैं जैसे नीच हैं एवं चेट हैं वे नाना शीलवाले हैं इनकी गति के समय में एक पार्श्व, शिर, कर एवं चरण को लय ताल एवं कला के अनुसार नत करे ।१४६-१४७।

गत्युपयोगी वृत्तान्त को कह कर अब इसकी गति को कहते हैं—स्वभावजायाम् । आवेश के अभाव में बगुले की तरह गति को कह चुके हैं ।१४३।

लय विलम्बित, ताल लघु गुरु एवं प्लुत इसमें स्वीकृत है। और जगहों में द्रुत लय के नही होने से तथा प्लुत काल के मान के बाहुल्य से शोकादि में स्वभावजा गति होता है ।१४५।

गतियों में गर्वात्मक विकार भी हो सकता है इस आशय से कहते हैं कि अलाभ-लाभात् । अलाभ माने लाभपूर्वक लाभ से अन्य भिन्न । भुक्त पद पहिने हुए उपभोग में प्रयुक्त किये हुए वस्त्र भूषा आदि को उपलक्षित करता है। परिक्रमात् भयादि में तो परित: ही क्रम होता है ।१४६।

पार्श्वसेकं शिरश्चैव करः सचरणस्तथा ।
शकारस्यापि कर्त्तव्या गतिश्चञ्चलदेहिका ।

## अभिनवभारती

शकारस्यापीति शकारबहुला यस्य भाषा स शकारः। शकारोपलक्षित-शकादिजनपदवासीत्यन्ये, यद्वक्ष्यते 'शकाराभीरचण्डाल' (अध्या १७–६०) इत्यादि। हीनाशय उत्तमपदेऽभिरोपितः शकार इत्यन्ये।

अध्वहारस्य श्लोकः—

प्राकृतेऽपि शकारस्य विभूतिर्न प्रसिद्धये
तद्विभूतिरपभ्रंशे तापस्येव प्रकाशिता।

ममापि चात्रार्थे श्लोकः—

लब्धापशब्दघटना विधुतश्च धर्मः
स्वार्थप्रतीतिकलनां प्रति का कथैव।
मूर्धन्यतां गमयता भवता शकारः
शक्नोति यत्र न विधे ! हृदि किं न्यधायि ॥

तथा

सकलजनतालभ्यः सोऽयं शकार इति स्फुटं
विरचयति यन्मूर्धन्यत्वं विमुह्यतलक्षणा।
हततनुरियं लोके जातापशब्दपरम्परा
परिचयमयी वार्ता कीर्तिं निकृत्य निकर्तनी ॥ इति

## बालक्रीड़ा

शकारस्यापि। जो पात्र अभिनेता शकार का अधिक प्रयोग करता है वह शकार कहलाता है। कोई लोग कहते हैं कि शकार से उपलक्षित शकादि जनपद में निवास करने वाले को शकार कहते हैं। जैसा कि आगे १७ वें अध्याय के ५० वें श्लोक में कहेंगे कि शक अभीर एवं चाण्डाल आदि। अन्य लोग कहते हैं कि शकार उसे कहते हैं जिसका आशय हीन हो तुच्छ हो और जिसको उत्तम पद पर बैठा दिया हो।

इस विषय में अध्वहार का एक श्लोक है—प्राकृतभाषाओं मागधी अर्धमागधी एवं शौरसेनी वगैरह में जो शकार की विभूति बहुलता प्रसिद्धि की हेतु नहीं होती है। वही शकार की बहुलता अपभ्रंश भाषा में ताप की तरह प्रकाशिका हो गई। भाव यह है कि यह शकार अपभ्रंश भाषा के ही योग्य है अतः अपभ्रष्ट है।

अभिनव गुप्त पादाचार्य कहते हैं कि इस विषय में मेरा भी एक श्लोक है—लब्धाप हे विधे आपने शकार को मूर्धन्य बनाकर अपशब्द की रचना के कलङ्क को मूर्धन्य बना लिया अर्थात् तालव्य शकार को मूर्धन्य षकार बना देने वाले आप ने अपशब्द की ही रचना की। दूसरी तरफ शकार को मस्तक पर चढ़ाकर उच्च पद पर आरोपित करके चूतिया चतुरानन चूकता चला गया इत्यादि अपशब्दों को गालियों को सुनने का अवसर भी पा लिया। धर्म यानी वर्णों के स्वभाव को भी विधुत कर दिया हिला दिया निश्चित नही रहने दिया।

गतौ नमेत चेटानां दृष्टिश्चार्धविचारिणी ॥ १४८ ॥

## अभिनवभारती

प्रतिज्ञाचाणक्ये तन्महाकविना भीमेन राजापि विन्ध्यकेतुः शकार इति भूयसा व्यवहृतः ।१४७। वस्त्राभरणसंस्पर्शालोकनगर्वयोगोऽत्र पक्षे क्लिष्टतरः । न चार्यदेश-जातिः शकार कश्चित्प्रसिद्धः । म्लेछजातयः पृथगेव निर्वक्ष्यन्ते "म्लेछानां जातयो यास्तु इत्यादिना, तस्मादिहायमीदृश एव शकार इति युक्तम् ।१४८।

## बालक्रीड़ा

(मूल) शकार की गति का अभिनय काँपते हुए शरीर से करना चाहिए । चेटों की गति के समय में दृष्टि अर्धनिमेष वाली करनी चाहिए । इसमें अभिनेता कभी वस्त्र का

"अतीत्य हि गुणान् सर्वान् स्वभावो मूर्ध्नि वर्त्तते ।' इस सिद्धान्त को प्रच्युत कर दिया । दूसरी तरफ जो योग्य समर्थ एवं विद्वान् होगा उसी को अधिकारी बनाया जायेगा । (योग्यः समर्थो विद्वान् अधिकारी) इस नियम को भगा दिया । स्व माने शकार घटित शब्द शकारि । उससे अर्थ को प्रतीति के विषय की तो कथा ही क्या है । अर्थात् शकार शब्द घटित शकारि का अर्थ है विक्रमादित्य सम्राट् । अब यदि इसको षकार घटित षकारि बना दें तो इससे उक्त अर्थ की प्रतीति कथमपि नही हो सकेगी अतः जहाँ कोई भी कुछ नहीं कर सकता है या जान सकता है उस अपने हृदय में आपने क्या रख लिया यानी ऐसे गन्दे लोगों को इतना ऊँचा पद देना आपको शोभा नही देता है तथा—

सभी तरह की साधारण जनता से ही जिसका हेल मेल था जो कभी उच्च श्रेणी के व्यक्तियों के सम्पर्क में नहीं था अर्थात् धन विद्या एवं बुद्धि वैभव से शून्य था वही यह शकार है यह स्फुट है ।

यह लक्षणों की जानकारी से रहित विभु जिसको मूर्धन्य बनाता है । जिसके कारण परिचयमयी वार्ता का निराकरण करके कीर्ति का अत्यन्त कर्त्तन करने वाली अतएव गन्दी अपशब्द परम्परा माने निन्दा लोक में फैल गई ।

दूसरी तरफ यह वही शकार है जिसका उच्चारण सर्व साधारण जनता नहीं कर सकती है यह स्पष्ट है । और जो विभु है यानी उस शकार का उच्चारण कर सकता है वह भी हत लक्षण अर्थात् इ चु य श का तालु स्थान है और ऋ टु र ष का मूर्धा स्थान है इस लक्षण के ज्ञान से दूरभ्रष्ट है वह विभु जिसको मूर्धन्य बनाता है अर्थात् बोलता है । जिससे उसकी परिचयमयी वार्ता थी अर्थात् जनता के हृदय में जिसके प्रति यह विद्वान् है ऐसी बात थी उस बात का निराकरण करके उसके कीर्ति को काटने वाली यह गन्दी निन्दा फैल गई ।

इस तरह प्रतिज्ञा चाणक्य में उसके निर्माण कर्त्ता महाकवि भीम ने राजा विन्ध्यकेतु को बहुत वार शकार कहा है ।

इस शकार को अपने वस्त्र एवं आभरणों के स्पर्श करने एवं आलोकन में बड़ा गर्व होता है यह भी इस पक्ष में क्लेशमय वातावरण है । क्योंकि आर्यों के देश की जाति वाला कोई शकार प्रसिद्ध नहीं है । म्लेच्छों की जिस जाति में वह हो सकता है उन जातियों का "म्लेच्छों की जो जातियाँ हैं" इत्यादि के द्वारा पृथक् निर्वचन आगे करेंगे ॥१४८॥

वस्त्राभरणसंस्पर्शैर्मुहुर्मुहुरवेक्षितैः ।
गात्रैर्विकारविक्षिप्तैर्लम्बवस्त्रस्रजा तथा ॥ १४९ ॥
सगर्विता चूर्णपदा शकारस्य गतिर्भवेत् ।
जात्या नीचेषु योक्तव्या विलोकनपरा गतिः ॥ १५० ॥
असंस्पर्शाच्च लोकस्य स्वाङ्गानि विनिगूह्य च ।
म्लेच्छानां जातयो यास्तु पुलिन्दशबरादयः ॥ १५१ ॥
तेषां देशानुसारेण कार्यं गतिविचेष्टितम् ।
पक्षिणां श्वापदानां च पशूनां च द्विजोत्तमाः ? ॥ १५२ ॥
स्वस्वजातिसमुत्थेन स्वभावेन गतिर्भवेत् ।
सिंहर्क्षवानराणां च गतिः कार्या प्रयोक्तृभिः ॥ १५३ ॥
या कृता नरसिंहेन विष्णुना प्रभविष्णुना ।
आलीढस्थानकं कृत्वा गात्रं तस्यैव चानुगम् ॥ १५४ ॥

## अभिनवभारती

प्रभविष्णुनेति वचनादिदं सूचयत्यसावतरणप्राधान्येन, ये ऋक्षवानरादयो जाम्बवत्सुग्रीवाङ्गदहनुमत्प्रायाः तेषामेवेयं गतिः। अन्येषां तु स्वजात्यानुरूप्येणैव। तस्यैवेत्यालीढस्यानुगतं गात्रं वामभागगमनमित्यर्थः ।१५४।

## बालक्रीड़ा

कभी आभरण का स्पर्श करे। वार वार इधर उधर अवलोकन करे। मद जनित विकार से शरीर के अवयवों को इधर उधर फेंके। लम्बे-लम्बे वस्त्र एवं मालाओं को धारण करे। इस तरह शकार की गति सगर्विता एवं चूर्णपदा होनी चाहिए। और जो जात्या नीच हैं उनकी गति का अभिनय इधर उधर ताकते हुए चलने पर होती है ।१४८-१५०।

(मूल) पुलिन्द एवं शवर आदि जो म्लेच्छों की जातियाँ हैं उनकी गति एवं चेष्टायें उनके देश काल अवस्था एवं ऊमर के अनुसार करनी चाहिए।

(मूल) हे द्विजाः ? पक्षी एवं क्रूर पशुओं की गति अपनी २ जाति के स्वभाव के अनुकूल होनी चाहिए। शेर रींछ भालू एवं वानरों की गति को प्रयोक्ता लोग ऐसी करें जिसको प्रभविष्णु विष्णु ने नृसिंह आकार धारण करके की थी ।१५१-१५३।

(मूल) आलीढ नामक स्थान को करके उसी के अनुकूल गात्र को करे। एक हाथ को जानु के ऊपर, दूसरे हाथ को वक्षःस्थल पर, चिबुक को बाहु के अग्रभाग पर रखे।

जो तो रीछ एवं वानर आदि जाम्ववान् सुग्रीव अङ्गद एवं हनुमान वगैरह हैं उनकी यही गति है औरों की तो अपनी जाति के अनुसार ही गति है ॥१५३॥

प्रभविष्णुना इस कथन से यह सूचित किया कि यह नरसिंह अवतार के प्राधान्य के

जानूपरि करं ह्येकमपरं वक्षसि स्थितम् ।
अवलोक्य दिशः कृत्वा चिबुकं बाहुमस्तके ॥ १५५ ॥
गन्तव्यं विक्रमैर्विप्राः ! पञ्चतालान्तरोत्थितैः ।
नियुद्धसमये चैव रङ्गावतरणे तथा ॥ १५६ ॥
सिंहादीनां प्रयोक्तव्या गतिरेषा प्रयोक्तृभिः ।
शेषाणामर्थयोगेन गतिं स्थानञ्च योजयेत् ॥ १५७ ॥
वाहनार्थप्रयोगेषु रङ्गावतरणेषु च ।
एवमेताः प्रयोक्तव्या नराणां गतयो बुधैः ॥ १५८ ॥
नोक्ता या या मया ह्यत्र ग्राह्यास्ता स्ताश्च लोकतः ।
अतः परं प्रवक्ष्यामि स्त्रीणां गतिविचेष्टितम् ॥ १५९ ॥
स्त्रीणां स्थानानि कार्याणि गतिष्वाभरणेषु च ।
आयतं चावहित्थं च अश्वक्रान्तमथापि च ॥ १६० ॥
स्थानान्येतानि नारीणामथ लक्षणमुच्यते ।
वामः स्वभावतो यत्र पादो विरचितः समः ॥ १६१ ॥

बालक्रीड़ा

इसके बाद हे विप्रलोगो ? चारों तरफ दिशाओं को देखते हुए पाँच ताल के अन्तर से उठा २ कर किये गये पाद विन्यासों से चलना चाहिए । यह प्रक्रिया रंगस्थल में उस समय करनी चाहिए जब युद्ध का अभिनय स्टेज पर दिखाना हो ।१५४-१५६।

(मूल) सिंह वगैरह की गति का प्रयोग इस कथित प्रकार से प्रयोक्ताओं को करना चाहिए । इनसे भिन्न पशुओं की गति एवं स्थिति का प्रयोग प्रयोजन के अनुसार करना चाहिए ।१५७।

(मूल) वाहनों के अभिनय के लिए स्टेज पर जब आना हो तब नरों की गति का विद्वान् लोग उक्त प्रकार से अभिनय करें ।१५८।

(मूल) जिन जिन गतियों को मैंने नही बतलाया उनको लोक से ग्रहण करना चाहिए । अब इसके बाद स्त्रियों की गति एवं चेष्टित को कहूंगा ।१५९।

(मूल) स्त्रियों की गति एवं आभरणों में आयत अवहित्थ एवं अश्वक्रान्त स्थानों को करना चाहिए ।१६०।

(मूल) ये नारियों के स्थान हैं अब इन स्थानों के लक्षणों को कहते हैं । जहां स्वभावतः वामपाद सम हो और तालमात्र के अन्तर में विन्यस्त हो । अपर दक्षिण पाद

अनुसार गति होती है । तस्यैव यह आलीढ के अनुगत शरीर के अवयवों का वाम भाग में गमन है ऐसा अर्थ है ॥१५४॥

तालमात्रान्तरे न्यस्तस्त्र्यश्रः पक्षस्थितोऽपरः ।
प्रसन्नमाननमुरः समं यत्र समुन्नतम् ॥ १६२ ॥
लतानितम्बगौ हस्तौ स्थानं ज्ञेयं तदायतम् ।
दक्षिणस्तु समः पादः त्र्यस्रः पक्षस्थितोऽपरः ॥ १६३ ॥
वामः समुन्नतकटिश्चायते स्थानके भवेत् ।
आवाहने विसर्गे च तथा निर्वर्णनेषु च ॥ १६४ ॥
चिन्तायां चावहित्थे च स्थानमेतत्प्रयोजयेत् ।
रङ्गावतरणारम्भः पुष्पाञ्जलिविसर्जनम् ॥ १६५ ॥
मन्मथेर्ष्योद्भवं कोपं तर्जन्यङ्गुलिमोटनम् ।
निषेधगर्वगाम्भीर्यमौनं मानावलम्बनम् ॥ १६६ ॥
स्थानेऽस्मिन् संविधातव्यं दिगन्तरनिरूपणम् ।
समो यत्र स्थितो वामस्त्र्यश्रः पक्षस्थितोऽपरः ॥ १६७ ॥
समुन्नतकटिर्वामस्त्ववहित्थन्तु तद्भवेत् ।
पुरो विचलितस्त्र्यश्रस्तदन्योपसृतः समः ॥ १६८ ॥
पादस्तालान्तरन्यस्तस्त्रिकमीषत्समुन्नतम् ।
पाणिर्लताख्यो यत्रैकस्तदन्यस्तु नितम्बगः ॥ १६९ ॥

बालक्रीडा

त्र्यश्र तथा पक्ष में स्थित हो मुख प्रसन्न और वक्षः स्थल सम एवं समुन्नत हो । हस्त जिममें लतानामक एवं नितम्ब नामक (नवम अध्यायोक्त) हों उसको आयत स्थान समझना चाहिए ।१६१।१६२।

(मूल) आयत स्थान में दक्षिण पाद सम और अपर वाम पाद त्र्यश्र तथा पक्ष में स्थित होता है और कटि समुन्नत की जाती है ।१६३।

(मूल) आवाहन, विसर्जन, निर्वर्णन, चिन्ता, एवं अवहित्थ में इस स्थान का प्रयोग करना चाहिए ।१६४।

(मूल) इस स्थान में स्टेज पर आने का प्रसङ्ग दिखाना चाहिए । पुष्पाञ्जलि का प्रक्षेपण, काम सम्बन्धी ईर्ष्या एवं तज्जनित कोप, तर्जनी अङ्गुलिका मोटन, निषेध, गर्व, गाम्भीर्य, मौन, मानावलम्बन एवं दिगन्तर का निरूपण, करना चाहिए ।१६५-१६७।

(मूल) जहां पाद आगे विचलित एवं त्र्यश्र हो और अपर उससे अन्य पाद अपसृत एवं सम हो । पृथक् तालान्तर में न्यस्त हो । त्रिक ईषत् समुन्नत हो । एक हाथ लताख्य हो दूसरा हाथ नितम्बाख्य हो उसे आगम को भूषित करने वाले विद्वानों ने अवहित्थ कहा है ।१६८।१६९।

अवहित्थं समाख्यातं स्थानमागमभूषणैः ।
स्त्रीणामेतत् स्मृतं स्थानं संलापे तु स्वभावजे ॥ १७० ॥
निश्चये परितोषे च वितर्के चिन्तने तथा ।
विवाहलीलालावण्ये शृङ्गारादिनिरूपणे ॥ ०७१ ॥
स्थानमेतन्प्रयोक्तव्यं भर्तुं र्मार्गावलोकने ।
पादः समस्थितश्चैक एकश्चाग्रतलाञ्चितः ॥ १७२ ॥
सूचीविद्धमविद्धं वा तदश्वक्रान्तमुच्यते ।
स्खलितं घूर्णितं चैव गलिताम्बरधारणम् ॥ १७३ ॥
कुसुमस्तबकादानं परिरक्षणमेव च ।
वित्रासनं सललितं तरुशाखावलम्बनम् ॥ १७४ ॥
स्थानेऽस्मिन् संविधानीयं स्त्रीणामेतत्प्रयोक्तृभिः ।
शाखावलम्बने कार्यं स्तबकग्रहणे तथा ॥ १७५ ॥
विश्रामेष्वथ देवानां नराणाश्चार्थयोगतः ।
स्थानकं तावदेव स्याद्यावच्चेष्टा प्रवर्त्तते ॥ १७६ ॥

## अभिनवभारती

स्खलितमिति पदम् । तथा विशेषेण च्युत इत्यर्थः ।१७३। प्रकृतिसंस्थितामित्य-

## बालक्रीड़ा

(मूल) लीला विलास एवं विव्वोक आदि शृङ्गार के निरूपण में एवं भर्त्ता के मार्ग के अवलोकन में इस स्थान का प्रयोग करना चाहिए ।१७०।

(मूल) स्त्रियों के स्वाभाविक संलाप, निश्चय, परितोष, वितर्क एवं लज्जा में इस स्थान का प्रयोग माना गया है ।१७१।

(मूल) जहां एक पाद समस्थित और एक पाद अग्रतलाञ्चित हो तथा जहां सूची-विद्ध एवं आविद्ध नामक मण्डल हो उसे अश्वक्रान्त स्थान कहते हैं ।१७२।

(मूल) इस स्थान में स्त्रियों के स्खलन, घूर्णन, गलित अम्बर का धारण, कुसुम स्तबक का आदान, परिरक्षण, वित्रासन एवं सललित (ललित नामक मण्डल के सहित या सुन्दरता के सहित) तरु की शाखा का अवलम्बन का प्रयोग अभिनेता लोग करें ।१७३।१७४।

(मूल) प्रयोजन के अनुसार साधारण नरों के द्वारा किये जाने वाले शाखावलम्बन एवं स्तबक के ग्रहण में एवं विश्राम में इस स्थान का प्रयोग होता है ।१७५।

(मूल) नृत्त में यह स्थान तभी तक होता है जब तक कोई भी चेष्टा की जाती है। अगर इसी प्रसङ्ग में चारी उपस्थित हो जाय तो स्थान भग्न हो जाता है ।१७६।

स्खलितम् यह पैर का लड़खड़ाना है। अर्थात् विशेष रूप से च्युति है ।।१७३।।

भग्नं च स्थानकं नृत्ते चारी चेत्समुपस्थिता ।
एवं स्थानविधिः कार्यः स्त्रीणां नृणामथापि च ॥ १७७ ॥
पुनश्च संप्रवक्ष्यामि गतिं प्रकृतिसंस्थिताम् ।
कृत्वाऽवहित्थं स्थानन्तु वामश्चाधोमुखं करम् ॥ १७८ ॥
नाभिप्रदेशे विन्यस्य सव्यश्च खटकामुखम् ।
ततः सललितं पादं तालमात्रसमुत्थितम् ॥ १७९ ॥
दक्षिणं वामपादस्य बाह्यपार्श्वे विनिक्षिपेत् ।
तेनैव समकालश्च लताख्यं वामकं भुजम् ॥ १८० ॥
दक्षिणं विनमेत्पार्श्वं न्यसेन्नाभितटे ततः ।
नितम्बे दक्षिणं कृत्वा हस्तश्चोद्वेष्टय वामकम् ॥ १८१ ॥
ततो वामपदं दद्याल्लताहस्तं च दक्षिणम् ।
लीलयोद्वाहितेनाथ शिरसाऽनुगतेन च ॥ १८२ ॥

## अभिनवभारती

विशेषोक्ता । प्राधान्यात्प्राथम्यात् तदस्ति गतिरित्युच्यते । कृत्वावहित्थमित्यादि । वामश्चेति ।१७८। लताख्यं बाह्यपार्श्वे कनिष्ठाङ्गुलिदेशे ।१८०।

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार स्त्रियों एवं पुरुषों की स्थान विधि करनी चाहिए । अब मैं इनकी प्रकृति के अनुसार स्थिति और गति को कहूंगा ।१७७।

(मूल) पहले अवहित्थ स्थान को करके वाम भुज को अधोमुख करे । फिर उसी वाम हाथ को खटकामुख के रूप में नाभिप्रदेश पर रखे । उसके बाद पाद को तालमात्र ऊपर में उठाकर ललित मण्डल की प्रक्रिया करे : फिर दक्षिण पाद को उद्वेष्टित करके पार्श्व की बाहरी दिशा में प्रक्षिप्त करे । उसी समय लताख्य वामभुज को नाभितट पर रख कर दक्षिण पार्श्व में वितत करे उसके बाद दक्षिण हस्तको नितम्ब पर रखकर वाम हस्त को उद्वेष्टित करे । फिर वामपाद को और लताख्य दक्षिण हस्तको रखे । लीला से उद्वाहित शिर के अनुगत गात्र को कुछ झुका कर पांच पैर चले ।१७८-१८२।

प्रकृतिसंस्थिताम् । यह सामान्य तौर से कहा किन्तु प्राथम्य रूप प्राधान्य से वहाँ भी गति है इसलिए कहते हैं कि अवहित्थ को करके और वामभुज को अधोमुख करे ॥१७८॥

बाहर की तरफ कनिष्ठिका अंगुलि के क्षेत्र में लताख्य वामभुजा को करना चाहिए ॥१८०॥

यो विधिः । उसके बाद वामवेध को करना चाहिए अर्थात् एडी पर सूचीपाद का निपात करना चाहिए । अतिदेश विधान से इसको दिखाते हैं कि जितनी भी कोई रस प्रकृति देश

किञ्चिन्नतेन गात्रेण गच्छेत्पञ्चपदीं ततः ।
यो विधिः पुरुषाणां तु रङ्गपीठपरिक्रमे ॥ १८३ ॥
स एव प्रमदानां वै कर्त्तव्यो नाट्ययोक्तृभिः ।
षट्कलं तु न कर्तव्यं तथाष्टकलमेव च ॥ १८४ ॥
पादस्य पतनं तज्ज्ञैः खेदनं तद्धवेत्स्त्रियाः ।
सयौवनानां नारीणामेवं कार्या गतिर्बुधैः ॥ १८५ ॥
स्थवीयसीनामेतासां सम्प्रवक्ष्याम्यहं गतिम् ।
कृत्वाऽपविद्धं स्थानन्तु वामं न्यस्य कटीतटे ॥ १८६ ॥

अभिनवभारती

यो विधिरिति वामवेधं ततः कुर्यादिति ।१८३। अतिदेशेन चेदं दर्शयति यावती काचिद्रसप्रकृतिदेशकालापेक्षा नृणां गतिरुक्ता सा सर्वैवोक्ता विलासरूपप्रकारानुविद्धा स्त्रीणामपि विवक्षिता । दिक्कालपरिमाणत्वं यत्र शोभोदात्तं तत्र विशेषमाह । एतत्प्रागेव व्याख्यातं चतुष्कलादभ्यधिको न स्त्रीणां मानविधिरिति । अष्टकलग्रहणं तदभ्यधिकं मानं पुरुषेष्वपि नास्तीति सूचयति । अन्यथा षट्कले निषिद्धे काष्टकलस्य संगतिस्तन्निषेधेन ।१८४।१८५। स्थानीया मध्यमवयसः, अत एव मध्यमप्रकृतित्व-

बालक्रीड़ा

(मूल) रंग पीठ के परितः क्रमण करने में या स्टेज के ऊपर घूमने में जो विधान पुरुषों के लिए बतलाया गया है उसी विधान का प्रयोग नाटचप्रयोक्ता अभिनेता लोग प्रमदाओं के सम्बन्ध में भीं करें ।१८३।

(मूल) नाटच के जानकार लोग छ कला तथा आठ कला तक पाद का पतन नही करें । क्योंकि इतने समय तक पाद का सञ्चालन स्त्रियों के लिए खेदावह होता है ।१८४।

(मूल) युवतियों की गति को विद्वान् लोग ऐसी करें । अब स्थवीयसी बुढ़ियाँओं की गति को मैं अच्छी प्रकार से बतलाऊंगा ।१८५।

(मूल) अवहित्य स्थान को करके कटि पर वाम हस्त को रखे । दक्षिण हस्त को

एवं काल की अपेक्षा से मनुष्यों की गति बतलाई है वह सब प्रागुक्त विलास रूप प्रकार से अनुस्यूता गति स्त्रियों की भी विवक्षित है ।।१८३।।

यहाँ देश एवं काल के परिमाण से उदात्तता एवं शोभा बनती है इसको पहिले ही कह दिया है कि पद के पात के विषय में चार कला से अधिक स्त्रियों का परिमाण नहीं होता है । अष्टकला का ग्रहण सूचित करता है कि उससे अधिक पुरुषों का भी परिमाण नहीं है अन्यथा षट् कलाएँ जब निषिद्ध हैं तब अष्ट कलाओं के परिमाण के निषेध करने में कौन सङ्गति है ।।१८४।।

आद्यश्चारालमुत्तानं कुर्यान्नाभिस्तनान्तरे ।
न निषण्णं न च स्तब्धं न चापि परिवाहितम् ॥ १८७ ॥
कृत्वा गात्रं ततो गच्छेत्तेनैवेह क्रमेण तु ।
प्रेष्याणामपि कर्तव्या गतिरुद्भ्रान्तगामिनी ॥ १८८ ॥
क्वचिदुन्नमितैर्गात्रैराविद्धभुजविक्रमा ।
स्थानं कृत्वाऽवहित्थश्च वामश्चाधोमुखं भुजम् ॥ १८९ ॥
नाभिप्रदेशे विन्यस्य सव्यश्च खटकामुखम् ।
अर्धनारीगतिः कार्या स्त्रीपुंसाभ्यां विमिश्रिता ॥ १९० ॥
उदात्तललितैर्गात्रैः पादैर्लीलासमन्वितैः ।
या पूर्वमेवाभिहिता ह्युत्तमानां गतिर्मया ॥ १९१ ॥

अभिनवभारती

मनूद्यम् ।१८६। आद्यं दक्षिणम् । परिवाहितमिति ।१८७। सविभागमधमानां गतिमाह प्रेष्याणामित्यादि । उद्भ्रान्तगामिनीति समदविकारा ।१८८। आविद्धो वर्तनाबहुलो बाहुजानां विक्रमस्य ।१८९। नार्या अर्धमिति नपुंसकलक्षणा तृतीया प्रकृतिरुच्यते, समप्रविभागविवक्षया चार्धं नपुंसकमिति समासः ।१९०। उदात्तत्वं पुरुषाणां, लालित्यं

बालक्रीड़ा

नाभि एवं स्तनों के बीच में अराल एवं उत्तान करे । फिर गात्रको न तो निषण्ण करे न स्तब्ध करे और न परिवाहित करें अपि तु उसी क्रम से गमन करे ।१८६।१८७।

(मूल) प्रेष्य सेवकों की गति को उद्भ्रान्त यानी मदजनित विकारों से युक्त करनी चाहिए । जिसमें गात्र कुछ उन्नत हो ऊपर की तरफ उठाये गये हों । भुजा का विक्रम आविद्ध हो अर्थात् भुजाका सञ्चालन आविद्धाख्य नृत्त हस्त के मुताविक होना चाहिए । अवहित्थ स्थान को करके वामभुजा को अधोमुख करना चाहिए । नाभि प्रदेश पर खटका-मुख नामक वाम हस्त को रखे । स्त्री एवं पुरुष की मिश्रित गति अर्ध नारीगति को उदात्त एवं ललित गात्रों तथा लीला समन्वित पादों से करनी चाहिए ।१८८।१९०।

स्थानीया से संकेत है कि मध्यम अवस्था वाली इसीलिए प्रकृत में मध्यम प्रकृति को उद्देश्य करके यह विधान है ॥१८६॥

आद्य का अर्थ है दक्षिण पाद । उसको परिवाहित भी नहीं करें ॥१८७॥

विभाग करते हुए अधमों की गति को कहते हैं कि प्रेष्याओं की उद्भ्रान्त गामिनी यानी मद विकार के सहित करनी चाहिए । आविद्ध माने बाहुओं का विक्रम वर्त्तनाबहुल होता है ॥१८८।१८९॥

नारी का आधा इससे नपुंसक नामवाली तृतीया प्रकृति को कहा है । समान आधे भाग की विवक्षा है अतः यहाँ अर्धं नपुंसकम् सूत्र से समास है ॥१९०॥

स्त्रीणां कापुरुषाणाञ्च ततोऽर्धार्धन्तु योजयेत् ।
मध्यमोत्तमनीचानां नृणां यद् गतिचेष्टितम् ॥ १६२ ॥
स्त्रीणां तदेव कर्तव्या ललितैः पदविक्रमैः ।
बालानामपि कर्तव्या स्वच्छन्दपदविक्रमा ॥ १६३ ॥
न तस्याः सौष्ठवं कार्यं न प्रमाणं प्रयोक्तृभिः ।
तृतीया प्रकृतिः कार्या नाम्ना चैव नपुंसका ॥ १६४ ॥

अभिनवभारती

योषितां गतौ । गतिरिति चतुस्ताला चतुष्कला च, अनुत्तमस्त्रीणां द्विताला द्विकलेति ततोऽप्यर्धा कापुरुषाणां, तत्कर्मकराणामेकताला एककला चेति । किमुत्तमानामेवेयं स्थाने दर्शयति मध्यमोत्तमानां नृणामुदारत्वं यद्गतिचेष्टितं तदेव उदात्तमध्यमोत्तमनीचानां स्त्रीणां तथा तत्कर्मकराणां कुर्यादित्युत्तमग्रहणम् ।१९१।१९२।

सर्वग्राहकं दर्शयितुं यत्रोत्तमादिविभागो नोद्भिन्नः तत्र गतिमाह बालानामपीति ।१९३।

बालक्रीड़ा

(मूल) पूर्व में मैंने जो उत्तमों की गति बतलाई है उसकी आधी स्त्रियों की उससे भी आधी पुरुषों की गति की योजना करनी चाहिए । उत्तम मध्यम एवं साधारण पुरुषों की जो गति और चेष्टित है उसीको ललित पद विक्रमों के द्वारा स्त्रियों के लिए कर्त्तव्य है १९१ १९२।

(मूल) बालकों की भी ऐसी गति करनी चाहिए जिसमें पदों के विक्षेपण स्वच्छन्द हो मनमाने हो । उसमें प्रयोक्ता लोगों को सौष्ठव लाने का प्रयत्न नही करना चाहिए और न प्रमाण की गवेषणा करना चाहिए कि इतनी या ऐसी गति होनी चाहिए ।१९३।

(मूल) तृतीया प्रकृति जो नाम से नपुंसक है उसमें मर्द के स्वभाव को हटाकर स्त्री समुचित गति का प्रयोग करनी चाहिए ।१९४।

पुरुषों की गति में उदात्तत्व एवं स्त्रियों की गति में लालित्य सौन्दर्य । इनमें गति का परिमाण है चार ताल और चार काल ॥१९१॥

अनुत्तम स्त्रियों की गति का मान द्विताला और द्विकला है । उससे भी आधा मान एक ताल और एक कला का पुरुषों की एवं कर्मकर भृत्यों की गति का है । जब अनुत्तमों की गति ऐसी है तब उत्तमों की कैसी है इसी फेर को दिखाते हैं कि मध्यम एवं उत्तम पुरुषों की जो गति चेष्टित है वही उत्तम मध्यम एवं नीच स्त्रियों का तथा उनके भृत्यों का भी करना चाहिए इस बात को दिखाने के लिए उत्तम पद का विन्यास किया है ॥१९२॥

सभी की गतियों का निरूपण यहाँ किया गया है इस तरह सर्वग्राहकत्व के दिखाने के लिए कहते हैं कि जहाँ गति में उत्तमादि का विभाग उद्भिन्न माने स्पष्ट नहीं हुआ है वहाँ के विषय में कहते हैं कि बालकों की भी ॥१९३॥

नरस्त्रभावमुत्सृज्य स्त्रीगतिं तत्र योजयेत् ।
विपर्ययः प्रयोक्तव्यः पुरुषस्त्रीनपुंसके ॥ १९५ ॥
स्वभावमात्मनस्त्यक्त्वा तद्भावगमनादिह ।
व्याजेन क्रीडया वाऽपि तथा भूयश्च वञ्चनात् ॥ १९६ ॥
स्त्री पुंसः प्रकृतिं कुर्यात् स्त्रीभावं पुरुषोऽपि च ।
धैर्योदार्येण सत्त्वेन बुद्ध्या तद्वच्च कर्मणा ॥ १९७ ॥

## अभिनवभारती

तद्भावगमनादिति । यदेव रूपं यो गृह्णाति तदीयैव तस्य गतिः । विपर्ययपरिग्रहे च विशिष्टार्थं कारणमाह व्याजेनेति । व्याजः कस्यचित्कार्यस्य साधनाय, यथा विदूषकस्य संकेतस्थाने चेटिकावस्त्रधारणम् । क्रीडा यथा इष्टजनस्याकृतौ नायिकानाम् । वञ्चनादिति यथा विदूषकं वञ्चयितुं चेटकस्य स्त्रीवेषकरणम् ।१९६।

अपिचेति ग्रहणात् स्त्रीपुंसयोर्नपुंसकेन सह तस्य च ताभ्यां सह विपर्ययं दर्शयति । अत्रैव विपर्यये गतिविपर्यये प्रसङ्गेन व्यभिचारिभावसात्त्विकोपाङ्गाद्यभिनयविपर्ययमप्याह धैर्यौदार्येणेति । धैर्यौदार्ये सामान्याभिनयोक्ते । ताभ्यां भावा

## बालक्रीड़ा

(मूल) अपने स्वभाव को छोड़कर दूसरे के स्वभाव का अनुसरण करने से स्त्री पुरुष एवं नपुंसक लोग विपर्यय प्रयोग करें ।१९५।

(मूल) किसी व्याजसे 'क्रीडासे' या वार २ वञ्चना से स्त्री पुरुष की प्रकृति को करे और पुरुष स्त्रीभाव को करे ।१९६।

(मूल) धैर्य, औदार्य, सत्व, बुद्धि एवं कर्म से स्त्री, वेष वाक्य एवं चेष्टाओं के द्वारा पुरुष का अभिनय करे ।१९७।

तद्भावगमनात् । जो पुरुष जिस रूप को ग्रहण करता है उसकी वैसी ही गति है । विपर्यय के ग्रहण करने में विशिष्ट कारण को बतलाते हैं व्याज से छल से । छल किसी कार्य को सिद्ध करने के लिए किया जाता है जैसे संकेत स्थान में विदूषक का चेटी के वस्त्रों को पहिरना । क्रीडा के समय छल जैसे—नायिकाओं का इष्टजन की आकृति का धारण कर लेना । वञ्चना से ठग लेने से जैसे—विदूषक को ठग लेने के लिए चेटक का स्त्रीवेष धारण कर लेना ॥१९६॥

अपि च के ग्रहण से दिखाते हैं कि स्त्री और पुरुष का नपुंसक के साथ और नपुंसक का स्त्री और पुरुष के साथ विपर्यय होता है । इसी विपर्य में गति के विपर्यय के प्रसङ्ग से व्यभिचारी एवं सात्विक भावों में तथा उपाङ्गादि के अभिनयों में विपर्यय को कहते हैं धैर्य एवं औदार्य से । यहाँ सामान्य अभिनय में कहे हुए धैर्य एवं औदार्य का ग्रहण है । इनसे अन्य भावों का उपलक्षण है । बुध्या इससे स्थायी भाव का । सत्व से सात्विक भाव का । कर्म से स्थानकादि विषयक अनुभावों का, वेष से आहार्य वेष भूषादि के प्रकार

स्त्री पुमांसं त्वभिनयेत् वेषवाक्यविचेष्टितैः ।
स्त्रीवेषभाषितैर्युक्तं प्रेषिताप्रेषितैस्तथा ॥ १९८ ॥
मृदुसन्नगतिश्चैव पुमान् स्त्रीभावमाचरेत् ।
विजातीयास्तु या नार्यः, पुलिन्दशबराङ्गनाः ॥ १९९ ॥
याश्चापि, तासां कर्तव्या तज्जातिसदृशी गतिः ।
व्रतस्थानां तपःस्थानां लिङ्गस्थानां तथैव च ॥ २०० ॥
खस्थानाश्चैव नारीणां समपादं प्रयोजयेत् ।
उद्धता येऽङ्गहाराः स्युर्याश्चार्यो मण्डलानि च ॥ २०१ ॥
तानि नाट्यप्रयोगज्ञैर्न कर्तव्यानि योषिताम् ।
तथासनविधिः कार्यो नृणां स्त्रीणां विशेषतः ॥ २०२ ॥

अभिनवभारती

उपलक्ष्यन्ते । बुद्ध्येति स्थायित्वम् । सत्त्वेनेति सात्त्विकाः, कर्मणेति स्थानकादिविषयः, वेषेति आहार्यप्रकाराः, वाक्येति वाचिकगतसंस्कृतादिप्रयोगः, चेष्टितैरिति अन्तरालस्थाने त्रिपताकादयः १९७।१९८।

यथास्थानकगतानां पूर्वपश्चाद्भावि तथोपवेशनात्मकमासनमपीति तद्विधमाह

बालक्रीड़ा

(मूल) स्त्री समुचित वेष एवं भाषण तथा प्रेक्षिताप्रेक्षित अर्थात् लज्जासे अर्धप्रेक्षित के द्वारा कोमल एवं प्रसन्न गति वाला पुरुष स्त्री भाव का आचरण करे ।१९८।

(मूल) जो विजातीय नारियाँ हैं और जो पुलिन्द एवं शवरों की अङ्गनाएँ हैं उनको अपनी जाति के सदृश गति करनी चाहिए ।१९९।

(मूल) व्रत में संलग्न तपस्विनी संन्यासिनी एवं आकाश में विचरण करने वाली नारियों के समपादका प्रयोग करे ।२००।

(मूल) जो उद्धत अङ्गहार हैं अथवा और जो मण्डल हैं उनका प्रयोग नाटच के के जानकार लोग स्त्रियों के विषय में नही करें ।२०१।

(मूल) जैसे स्त्रियों एवं पुरुषों की गति विधि बतलाई थी उसी प्रकार उनकी आसन विधि को भी करना चाहिए ।२०२।

(मूल) स्वस्थ स्त्री पुरुष के उपवेशन में पाद विष्कम्भित एवं अञ्चित होते हैं । त्रिक कुछ समुन्नत होता है । हाथों का कमर एवं जंघा पर विन्यास किया जाता है ।२०३।

का, वाक्य से बातचीत में संस्कृतादि भाषाओं के प्रयोग का, चेष्टित से अन्तराल स्थान में किये जाने वाले त्रिपताक आदि का उपलक्षण है ॥१९७॥

जैसे स्थानक माने और गमन आगे पीछे होता है वैसे उपवेशनात्मक आसन भी पूर्वपश्चाद् भावी है । अतः इसके प्रकार को कहते हैं तथा आसन विधिः ॥२०२॥

नानाभावसमायुक्तस्तथा च शयनाश्रयः ।
विष्कम्भिताञ्चितौ पादौ त्रिकं किञ्चित्समुन्नतम् ॥ २०३ ॥
हस्तौ कटयूरुविन्यस्तौ स्वस्थे स्यादुपवेशने ।
पादः प्रसारितः किञ्चिदेकश्चैवासनाश्रयः ॥ २०४ ॥
शिरः पार्श्वनतं चैव सचिन्त उपवेशने ।
चिबुकोपाश्रितौ हस्तौ बाहुशीर्षाश्रितं शिरः ॥ २०५ ॥

## अभिनवभारती

तथा सनविधिरिवि ॥२०२॥ तथैवेति गतौ हि शयनमपि पूर्वपश्चाद्भावि शयनाश्रय इति शेषः। विष्कम्भेन वैशाखस्थानकोचितेन विस्तारेणाञ्चितौ विस्तीर्णान्तरौ सुन्दरौ पादौ, न त्वत्राञ्चितपादलक्षणयोगः। स्वस्थे पुंसि यदुपवेशनमासनपीठिकादौ तत्र त्रिकमुन्नतं स्यादिति संबन्धः। "इति शब्देन वाक्यार्थः, स्यादित्यत्र कर्तव्याख्येय" इति स्यादिति। हस्ताविति कर्कटरूपौ समाहारद्वन्द्वे ।२०३।२०४। संप्रणष्टेन्द्रियमात्र इति पाठः

## बालक्रीड़ा

(मूल) चिन्तायुक्त के उपवेशन में एक पैर आसन पर कुछ फैलाया हुआ रहे और शिर पार्श्व मे नत रहे ।२०४।

(मूल) शोकाकुल के उपवेशन में हाथ चिबुक के सहारे रहे, शिर वाहुशीर्ष माने बाहु के कोने पर आश्रित रहे और विमनस्क होने से इन्द्रियाँ क्रिया शून्य रहें ।२०५।

(मूल) मूर्च्छा, मद, श्रम, ग्लानि एवं विषाद के समय बाहुओं का शिथिलता से प्रसारण करे और किसी के सहारे आसन पर बैठे ।२०६।

तथैव माने जैसे गति के विषय में पूर्वपश्चाद्भाव बतलाया है उसी तरह शयन और शयन के आश्रय में भी पूर्वपश्चाद्भाव है । विष्कम्भ माने वैशाख स्थानक के उचित विस्तार उससे अञ्चित अर्थात् विस्तीर्ण अन्तरवाले सुन्दर पादों का ही यहाँ ग्रहण है न कि अञ्चित पाद नामक कोई प्रयोग है । स्वस्थ का जब आसन पर या पीढे पर उपवेशन होगा तब त्रिक का उन्नत होना आवश्यक है । यह यहाँ सम्बन्ध है अन्वय है ॥२०३॥

(इति शब्द से वाक्यार्थ को और स्यात् इसमें कर्त्तव्य को आख्येय कहा है यही इति स्यात् का सम्वन्ध है अन्वय है) ।

हस्तौ । कटिश्च ऊरुश्च अनयोः समाहारः कटयूरु यह समाहार द्वन्द्व में बना है। यहाँ कर्कटरूपौ यह मुद्रित पाठ महान् अशुद्ध है । क्योंकि—

अङ्गुल्यो यस्य हस्तस्य ह्यन्योन्यान्तर निःसृताः स कर्कट इति ज्ञेय करः । ऐसे लक्षण वाले हाथों का यहाँ कोई प्रसङ्ग नहीं है ॥२०४॥

संप्रणष्ट विशेषण केवल इन्द्रिय में संलग्न होता है अतः सप्रणष्ट शब्द केवल इन्द्रिय को कहता है । इसलिए इन्द्रियमात्रः ऐसा पाठ है । यदि तो मात्र के स्थान पर मन

ये तु पूर्वं मया प्रोक्तास्त्रयो वै नाट्यमण्डपाः ।
तेषां विभागं विज्ञाय ततः कक्ष्यां प्रयोजयेत् ॥ १ ॥
ये नेपथ्यगृहद्वारे मया पूर्वं प्रकीर्तिते ।
तयोर्भाण्डस्य विन्यासो मध्ये कार्यः प्रयोक्तृभिः ॥ २ ॥

## अभिनवभारती

यान्त उक्तं परिक्रमे गतावुपयोगिनां स्थानविशेषाणां सम्यग्विभागं वक्ष्यामीति। सेयमध्यायसंगतिस्तां दर्शयितुमाह ये तु पूर्वमिति। तु शब्दाद् दूरत्वं पूर्वतायाः सूचयन् द्वितीयाध्यायार्थं स्मारयति। तेषामिति प्रत्येकमित्यभिप्रायः। मण्डपस्य यो विशिष्टो भागोऽन्तरङ्गपीठात्मकस्तं विज्ञाय विभागतो ज्ञात्वा कक्ष्यागत्युपयोगिनं स्थानविशेषं प्रयोजयेत्, विभागेन संबन्धं नयेत्। नाट्यदेशानुसारेण प्रकोष्ठे त्यक्ते यो देशोऽवशिष्यते तत्रैव चातुरश्रीयम्। अत एव वामदक्षिणभागयोः कुतपविन्यासः, शिष्टे कक्ष्याविभागः ।१।

रङ्गस्य को विभाग इत्याह—ये नेपथ्यगृहद्वार इत्यादि। पूर्वमिति द्वितीयाध्याये

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिन विकृष्ट त्र्यश्र एवं चतुरश्र रूप तीन प्रकार के नाटयमण्डपों को मैंने कहा था उनके प्रत्येक विशिष्ट भाग को पहले अलग-अलग समझना चाहिए। ततः उसके बाद कक्ष्या का प्रयोग करना चाहिए ।।१।।

(मूल) जिन नेपथ्यगृह एवं उसके दरवाजों को मैंने पहले द्वितीय अध्याय में बतलाया है उन दोनों के बीच में भाण्ड का विन्यास प्रयोक्ताओं को करना चाहिए ।।२।।

के भेदों वाले हैं। ये देश यद्यपि काव्य में काव्य के प्रतिपाद्य अर्थ के रूप में हो सकते हैं सम्भव है तद्यपि प्रयोग भूमि में इनका होना सम्भव बिलकुल नहीं है अतः इनके परिहार के लिए कक्ष्याओं का निरूपण अवश्य करना है। अत एव पूर्व में द्वादश अध्याय के अन्त में कहा है कि परिक्रम यानी गति के उपयोगी विशिष्ट स्थानों के विभाग को समीचीन रूप से कहूँगा। यह यहां अध्याय की सङ्गति है द्वादश अध्याय के कहने के बाद त्रयोदश अध्याय के कहने की अवसर सङ्गति है उसी को दिखाने के लिए कहते हैं कि जिनको पूर्व में। यहां तु शब्द से पूर्वता के दूरत्व की सूचना देते हुए २य अध्याय के अर्थ की याद दिलाते हैं। यहां तु शब्द के कहने का आशय है कि बहुत पहले की द्वितीय अध्याय की यह बात है। तेषाम्। यहाँ प्रत्येकम् का अध्याहार है। अतः उनमें प्रत्येक के। मण्डप का जो विशिष्ट भाग है जिसको रङ्गपीठ कहते हैं उसको अलग-२ जानकर कक्ष्या एवं गति के उपयोगी विशिष्ट स्थानों का उपयोग करना चाहिए। यानी अलग २ उनका सम्बन्ध करे। नाटकीय प्रदेश के अनुसार प्रकोष्ठ के छोड़ देने पर जो प्रदेश बचे उसी में इसकी चतुरश्र योजना करे। अतएव वामभाग एवं दक्षिण भाग में कुतपों का विन्यास करना चाहिए अवशिष्ट में कक्ष्या का विभाग ।१।

प्रश्न——रङ्गमण्डप का कौन विभाग है। उत्तर। जो नेपथ्यगृह और उसका द्वार

कक्ष्याविभागो निर्देश्यो रङ्गपीठपरिक्रमात् ।
परिक्रमेण रङ्गस्य कक्ष्या ह्यन्या विधीयते ॥ ३ ॥
कक्ष्याविभागे ज्ञेयानि गृहाणि नगराणि च ।
उद्यानारामसरितस्त्वाश्रमा अटवी तथा ॥ ४ ॥

## अभिनवभारती

प्रकीर्तिते भाण्डस्य ततातोद्यसहितस्य त्रिपुष्करस्य ।२। ततः किमित्याह कक्ष्याविभाग इति। तेन भाण्डेन यत्परित आक्रान्तं तद्विवर्ज्य शेषे रङ्गपीठदेशे निष्क्रमणप्रवेशगत्याद्युपयोगी स्थानविभागो निर्देश्यः प्रेक्षकावधिः संक्रमयितव्यः। ननु कः स्थानविभाग इत्याह—परिक्रमेणेति। परिक्रामन्त्यनेनेति परिक्रामः चार्यादिसंनिवेशः तद्वशादेकस्यापि रङ्गदेशस्य स्थानभेदेनापरित्यागः, यथा—'आरोढुमुद्वहेद्गात्रं', 'अतिक्रान्तेन पादेन' (१२-१०२) इत्यादिना विशेषे तु प्रासादपर्वतादिरूपत्वमस्यैव ।३।

ननु भाण्डवाद्यविनियुक्ते रङ्गपीठदेशे क्रमविशेषस्थानभेदक्लृप्तिः। तन्नेत्याह-कक्ष्याविभाग इत्यादि विशिष्टे शिष्टे देशे स्थानान्तराणि कल्पनीयानि तानि

## बालक्रीड़ा

(मूल) रङ्गपीठ पर परिक्रमण के अनुसार कक्ष्या विभाग का निर्देश करना चाहिए। क्योंकि परिक्रम से अन्य रंग की कक्ष्या यहाँ होनी चाहिए ॥३॥

(मूल) कक्ष्या के विभाग में गृह १ नगर २ उद्यान (पुष्प वाटिका) ३ आराम (क्रीड़ा एवं विहार का स्थल) ४ नदी ५ आश्रम ६ जङ्गल ७ पृथ्वी ८ समुद्र ९ चर एवं अचर जङ्गम एवं स्थावर त्रिलोकी १० वर्ष भारतवर्ष, किंपुरुष वर्ष, हरि वर्ष वगैरह ११

इत्यादि। पूर्व माने द्वितीय अध्याय में बतलाये हैं। तत एवं आतोद्य सहित त्रिपुष्कर भाण्ड का विन्यास। इससे क्या हुआ। इस पर कहते हैं कि कक्ष्या का विभाग हुआ। उस भाण्ड से जो चारों तरफ से आक्रान्त है उसको छोड़कर बचे हुए रंगपीठ प्रदेश में (निष्क्रमण एवं प्रवेश) निकलने एवं घुसने के लिए गति के उपयोगी स्थान के विभाग का निर्देश करना चाहिए। जहां तक दर्शकों के बैठने की अवधि है वहां तक स्थान विभाग को संक्रान्त कर देना आवश्यक है। पुनः प्रश्न करते हैं स्थान विभाग क्या है। उत्तर देते हैं परिक्रमेण। जिससे परिक्रमण करते हैं जिससे घुसते हैं निकलते हैं वह परिक्रम है। जहां चारी आदि का सन्निवेश है उसके अनुसार रङ्ग के एक भी हिस्से का परित्याग स्थान भेद से नहीं करना चाहिए। स्थान भेद को दिखाते हैं—ऊपर चढ़ने के लिए गात्र को सम्भाले। अतिक्रान्त पाद से चलना चाहिए इत्यादि के द्वारा जाने गये विशेष स्थल में तो इस आरोहणीय स्थान की प्रासाद रूपता एवं पर्वत रूपता है ही ।३।

प्रश्न भाण्डवाद्यों से विनिर्मुक्त रङ्गपीठ पर क्रम विशेष एवं स्थान भेद की कल्पना की ही जाती है। तब स्थान भेद क्यों नहीं करना चाहिए। यह बात नहीं है। ऐसा कहते हैं कि कक्ष्या विभाग इत्यादि। विशिष्ट देश में भिन्न-भिन्न स्थानों की रचना करनी

पृथिवी सागराश्चैव त्रैलोक्यं सचराचरम् ।
वर्षाणि सप्तद्वीपाश्च पर्वता विविधास्तथा ॥ ५ ॥
अलोकश्चैव लोकश्च रसातलमथापि च ।
दैत्यनागालयश्चैव गृहाणि च वनानि च ॥ ६ ॥
नगरे वा वने वापि वर्षे वा पर्वतेऽपि वा ।
यत्र वार्ता प्रवर्त्तेत तत्र कक्ष्यां प्रवर्तयेत् ॥ ७ ॥
बाह्यं वा मध्यमं वापि तथैवाभ्यन्तरं पुनः ।
दूरं वा सन्निकृष्टं वा देशं तु परिकल्पयेत् ॥ ८ ॥

अभिनवभारती

कविजनस्मरणार्थमुपलक्षणत्वेन पठन्ति । गृहादीनि पृथ्वीस्वर्गपातालभेदात्पुनरुदाहृतानि सर्वसंग्रहाय त्रैलोक्यमित्युक्तेऽपि स्मरणार्थं वर्णनोद्देशः ४।५।६।

ननु सर्वत्र प्रयोगे सर्वे त्रैलोक्यवर्तिनः स्थानभेदाद्(भिन्नाः गृहाः) किं संभाविनः। नेति दर्शयति नगरे वेत्यादि। निपातैरनुक्ता अटव्यादयः साक्षात् ग्राह्या इति वावीप्सया द्योत्यते। यत्र-यत्र वार्ता वृत्तान्त इतिवृत्तबलायातः प्रकर्षेण वर्तते तत्रमध्ये यो देशविभागस्तमेव प्रवर्तयेत् रङ्गपीठे दर्शयेत् न सर्वमित्यर्थः।७।
विशिष्टे देश इत्युक्तं तं रङ्गपीठस्य विशेषं दर्शयति बाह्यं वेत्यादि। भागत्रितये सति

बालक्रीड़ा

सातों द्वीप १२ विविध पर्वत १३ अलोक एवं लोक १४ रसातल १५ एवं नागों के आलयों १६ को समझना चाहिए। वे आलय गृह अल्परूप हों या भवन विशाल रूप में हों ।।४-६।।

(मूल) नगर में या जङ्गल में या वर्ष में या पर्वतों में जहाँ-जहाँ वार्त्ता फैल सकती है वहां-वहाँ कक्ष्या का प्रयोग करना चाहिए ।।७।।

(मूल) बाहर भीतर या मध्य में दूर या नजदीक में कहीं पर भी देश की कल्पना तो अवश्य ही करनी होगी ।।८।।

है उनका कवियों को स्मरण करने के लिए उपलक्षण रूप से पाठ लिखते हैं। यद्यपि पृथ्वी वगैरह सभी स्थानों का एक शब्द से संग्रह करने के लिए त्रैलोक्यम् ऐसा कह दिया है तब भी जो स्वर्ग पृथिवी एवं पाताल भेद से गृह एवं भवनों का पुनः कथन किया है वह कवियों को स्मरण कराने के लिए वर्णनोद्देश है। नामग्राहं पृथक् २ वर्णन किया है ।४।५।६।

प्रश्न—यदि नामग्राहं पृथक् २ वर्णन नहीं करते तो क्या त्रैलोक्यं सचराचरं कह देने से स्थान भेद के कारण भिन्न हुए गृहादि का जहां-जहां प्रयोग है वहां-बहां सभी प्रयोगों में उनका प्राप्त होना सम्भव है। उत्तर। नहीं। इसको दिखाते हैं नगरे वा इत्यादि। यहां—इस पद्य में जिन अटवी और आदि पद से ग्राह्य उद्यान आराम सरिता आश्रमों को साक्षात् अपने वाचक शब्दों से नहीं कहा है उनको निपातों से ग्रहण करना है। यह बात वाशब्द की वीप्सा से द्योत्य है।

पूर्वप्रविष्टा ये रङ्गं ज्ञेयास्तेऽभ्यन्तरा बुधैः ।
पश्चात्प्रविष्टा विज्ञेयाः कक्ष्याभागे तु बाह्यतः ॥ ९ ॥
तेषान्तु दर्शनेच्छुर्यः प्रविशेद्रङ्गमण्डलम् ।
दक्षिणाभिमुखं सोऽथ कुर्यादात्मनिवेदनम् ॥ १० ॥

अभिनवभारती

कस्मिंश्चिद्भागे देशादि कल्पयित्वा तत्रैव दूरादिभेदं परिकल्पेत, भूयस्त्वाल्पत्वादि-भिन्नेन परिक्रमेण कल्पयेदित्यर्थः ।८। बाह्यादिभेदं निरूपयति पूर्वप्रविष्टा इति । पूर्वभूताः प्रधानभूता सन्तः पूर्वं ये प्रविष्टास्ते अभ्यन्तरा इति तदधिष्ठितो देश-विशेषोऽभ्यन्तरकक्ष्या प्रधानभूतस्तु पूर्वप्रविष्टोऽपि प्रधाने प्रविशति स्वकक्ष्यान्त्य इत्येव। पश्चात्प्रविष्टानां तु स्थानं बाह्यकक्ष्या। ते तु येन स्थानविशेषेण प्राक प्रविष्टमुपसर्पन्ति स देशो मध्यमा कक्ष्या ।९।

एतदुक्तं भवति पूर्वप्रविष्टस्य स्वस्थान एवेतिवृत्तोचितगृहोद्यानादिविभागः

बालक्रीड़ा

(मूल) जो लोग रंगस्थल में पहले प्रवेश कर चुके हैं उनको विद्वान् लोग अभ्यन्तर समझें और जो तो पीछे प्रविष्ट हुए हैं उनको कक्ष्या के बाहर समझना चाहिए ॥९॥

(मूल) उनमें भी जो अभिनय के देखने की इच्छा से रङ्ग मण्डल में प्रवेश करते हैं

जहां जहां वार्ता यानी इतिवृत्त के बल से प्राप्त वृत्तान्त प्रकृष्ट रूप से होवे वहां वहां उसके मध्य में पड़ने वाले जो देश विशेष है उसी को प्रवर्तित करे रङ्गपीठ पर दिखावे न कि सब देशों को, अतः विशिष्ट देश ऐसा कहा इसलिए उस रङ्गपीठ के विशेष को बाह्यं वा से दिखाते हैं—

जब कि रङ्गपीठ के तीन भाग हैं एक नेपथ्यगृह जहां भूमिका का ग्रहण होता है दूसरा भाण्डादि विन्यास स्थान तीसरा अभिनेय का अभिनय स्थल। इन्हीं में से किसी भाग में देशादि की कल्पना करके उसी में दूरादि भेदों की कल्पना करे। अभिनय के भूयस्व एवं अल्पत्व के कारण भिन्न हुए परिक्रम से कल्पना करे यह इसका अर्थ है ।८।

बाह्यादि भेद का निरूपण करते हैं पूर्वप्रविष्टः। यहाँ पूर्व शब्द का दो तरह का अर्थ करते हैं। एक पूर्वभूत माने प्रधान भूत दूसरा पूर्व पहले। इनका क्रमशः समन्वय करते हैं। पूर्व माने पूर्वभूत पूर्व में होने वाले अर्थात् प्रधानभूत। अतः प्रधान होने के कारण जो पहले प्रविष्ट हैं वे आभ्यन्तर हैं इसलिए उनसे अधिष्ठित देश विशेष को अभ्य-न्तर कक्ष्या कहते हैं। और जो तो अप्रधानभूत है वह पूर्वप्रविष्ट हुआ भी प्रधान के प्रवेश के समय अपनी कक्ष्या के अन्त्य में ही रहेगा। पीछे प्रवेश करने वालों का तो स्थान वाह्य कक्ष्या हैं ही। वे तो जिस स्थान विशेष के जरिये पूर्व प्रविष्टों का उपसर्पण अनुगमन करते हैं वह स्थान विशेष मध्यमा कक्ष्या है ।९।

यहां यह कहा कि पूर्व प्रविष्ट का अपने स्थान में ही इतिवृत्त के योग्य गृह एवं

**यतोमुखः भवेद्भाण्डं द्वारं नेपथ्यकस्य च।**
**सा मन्तव्या तु दिक् पूर्वा नाट्ययोगे न नित्यशः॥ ११॥**

## अभिनवभारती

पश्चात्प्रविष्टस्यापि पूर्वप्रविष्टेन सह यावन्न संमिलनं, तावत्प्रेक्षायामेव। मध्यमकक्ष्यायां तु गतिपरिक्रमादिः तत्संमेलनार्थम्। संमिलितानां तु कक्ष्याविभागो विच्छिद्यत इति संमेलन इतिकर्तव्यतामाह तेषां त्विति। पूर्वप्रविष्टानां कर्मणि षष्ठी। पूर्वं प्रविष्टस्य यो दक्षिणो भागस्तं वीक्षमाणः स्थितो यथा प्रेक्षकस्य यः पराङ्मुखीभवतीत्यर्थः। एषां प्रवृत्तये दाक्षिणात्यादिके क्रमः एतद्विपरीतमन्यत्र। प्रवृत्त्यवयवोद्भाविनं क्रममथशब्देन सूचयति। तेनेदमाह प्राधान्येनोत्तराभिमुखं दक्षिणस्यामात्मनिवेदनं यथावदितिवृत्तवशात्तादृङ् निबध्यते। पूर्वप्रविष्टैः सह संमिलितस्य सर्वं बाह्यकक्ष्यायामेवेति तुशब्दस्यार्थः।१०। का खल्विह पूर्वा दिगित्याह यतोमुखमिति समस्तं पदम्। यदपेक्षं भाण्डस्य मुखं सा दिक् पूर्वा। ननु भाण्डस्य मुखं दुर्मान-

## बालक्रीड़ा

उन्हें दक्षिणाभिमुख होकर मैं अमुक हूँ या देव हूँ मनुष्य हूँ इस तरह आत्मनिवेदन करना चाहिए ॥१०॥

(मूल) जिसकी अपेक्षा करके यानी जिधर भाण्ड का मुख किया जाय और जिसकी

उद्यानादि का विभाग है। पीछे प्रवेश करने वालों का भी जब तक पूर्वप्रविष्ट के साथ सम्मिलन नहीं होता है तब तक प्रेक्षागृह में ही उक्त विभाग है। किन्तु मध्यम कक्ष्या में उनके साथ सम्मेलन के लिए गतिपरिक्रमादि करना चाहिए। क्योंकि सम्मेलन हो जाने के बाद तो उन सम्मिलितों का कक्ष्याविभाग विच्छिन्न हो जाता है अतः सम्मेलन के विषय मे इतिकर्त्तव्यता को कर्त्तव्यता की शैली को प्रकार को कहते हैं। तेषां तु पूर्वप्रविष्टानां यह कर्म में षष्ठी है। पूर्वप्रविष्ट का जो दक्षिण भाग है उसको देखता हुआ ऐसा खड़ा होवे जैसे वह प्रेक्षक के पराङ्मुख हो जाय। यह उसका अर्थ है। इन पूर्वप्रविष्टों की प्रवृत्ति के लिए दाक्षिणात्यादिक में क्रम है और अन्यत्र अर्थात् पीछे प्रविष्टों की प्रवृत्ति के लिए उनमें विपरीत क्रम को अथ शब्द से सूचित करते हैं। इससे यह कहते हैं कि प्रधानता के कारण उत्तराभिमुख होकर आत्मनिवेदन करना केवल इतिवृत्त के वश से—(यथावत्) उचित है ठीक है।

"दक्षिणाभिमुखः सोऽपि कुर्यादात्मनिवेदनम्" ऐसा लिखते हैं। पूर्व में जो प्रविष्ट हो गये हैं और उनके साथ जो सम्मिलित हो गये हैं उनका सब कुछ क्रिया-कलाप बाह्य कक्ष्या में ही होता है यह तुशब्द का अर्थ है।१०।

अच्छा यह तो बतलाइये कि यहां पूर्व दिशा कौन सी है। उत्तर। कहते हैं यतोमुखम्। यह समस्त पद है। जिसकी अपेक्षा से भाण्ड का मुख है वही पूर्व दिशा है। प्रश्न—भाण्ड के मुख को प्रमाण मानना कठिन है इस पर कहते है द्वारम्। द्वार को प्रमाण

निष्क्रामेद्यश्च तस्माद्वै स तेनैव तथा व्रजेत् ।
यतस्तस्य कृतं तेन पुरुषेण निवेदनम् ॥ १२ ॥
निष्क्रान्तोऽर्थवशाच्चापि प्रविशेद्यदि तद् गृहम् ।
यतः प्राप्तः स पुरुषस्तेन मार्गेण निष्क्रमेत् ॥ १३ ॥
अथवार्थवशाच्चापि तेनैव सह गच्छति ।
तथैव प्रविशेत् गेहमेकाकी सहितोऽपि वा ॥ १४ ॥
तयोश्चापि प्रविशतोः कक्ष्यामन्यां विनिर्दिशेत् ।
परिक्रमेण रङ्गस्य त्वन्या कक्ष्या विधीयते ॥ १५ ॥

### अभिनवभारती

मित्याह द्वारमिति । नेपथ्यग्रहणेन गृहस्य पूर्वमुखं द्वारम् भाण्डोपादानं तु तस्य प्रतियोजने पूर्वतां प्रकटयति प्राधान्यज्ञापनेन ।११। तेनैवेति पूर्वप्रविष्टपात्रान्तरयोगेनेत्यर्थः ।१२।

एवं बाह्यं वा मध्यमं वापि तथैवाभ्यन्तरमिति दूरं वा सन्निकृष्टं वेत्यादि विभजति

### बालक्रीड़ा

अपेक्षा से यानी जिस तरफ नेपथ्यगृह का द्वार किया जाय उसको नाटचप्रयोग में अवश्य ही पूर्व दिशा मानना चाहिए ॥११॥

(मूल) जो उस दिशा से निष्क्रमण करे उसको उसी दिशा से वैसे ही प्रवेश करना चाहिए । क्योंकि उस पुरुष ने उस दिशा का निवेदन किया है ॥१२॥

(मूल) किसी प्रयोजन के लिए निष्क्रमण करनेवाला व्यक्ति यदि पुनः उस घर में प्रवेश करे तो जिस मार्ग से उसने प्रवेश किया है उसी मार्ग से उसको निकलना चाहिए ।१३।

(मूल) अथवा किसी मतलब के वास्ते कोई व्यक्ति किसी के साथ जिस मार्ग से निष्क्रमण करता है तो उसको उसके साथ या एकाकी उसी मार्ग से रंग में प्रवेश करना चाहिए ॥१४॥

(मूल) प्रवेश करनेवालों की कक्ष्या को अलग कहना चाहिए और निष्क्रमण करने वालों के विषय में रंग की कक्ष्या का अलग से विधान होना चाहिए ॥१५॥

मानिये । क्योंकि द्वार विधिपूर्वक ही बनाया जाता है । नेपथ्य शब्द के ग्रहण से मालूम पड़ता है कि नेपथ्यगृह का द्वार पूर्वमुख ही होता है । भाण्डपद का उपादान तो उसकी प्रतियोजना करने पर प्रधानता के ज्ञापन से पूर्वता को प्रकट करता है ।११।

तेनैव का अर्थ है पूर्व में प्रविष्ट दूसरे पात्र के सम्बन्ध से ।१२।

अब पहले कहे हुए बाह्य मध्य एवं आभ्यन्तर का तथा दूर मध्य एवं सन्निकृष्ट का विभाग करते हैं सैव भूमिः वही भूमि है ।१७।

समैश्च सहितो गच्छेन्नीचैश्च परिवाहितः ।
अथ प्रेषणिकाश्चापि विज्ञेया ह्यग्रतो गतौ ॥ १६ ॥
सैव भूमिस्तु बहुभिर्विकृष्टा स्यात्परिक्रमैः ।
मध्या वा सन्निकृष्टा वा तेषामेवं विकल्पयेत् ॥ १७ ॥
नगरे वा वने वापि सागरे पर्वतेऽपि वा ।
दिव्यानां गमनं कार्यं द्वीपे वर्षेषु वा पुनः ॥ १८ ॥
आकाशेन विमानेन माययाप्यथ वा पुनः ।
विविधाभिः क्रियाभिर्वा नानार्थाभिः प्रयोगतः ॥ १९ ॥

### अभिनवभारती

सैव भूमिरिति।१७। (विकल्पानां मध्याल्पत्वरचनादिश्च न केवलमल्पत्वबहुत्वकृतमेव ?) परिक्रमवैचित्र्यं यावदन्यदपीति दर्शयति नगरे वेत्यादिना प्रयोगत इत्यन्तेन। प्रयोगो नाट्यम्। दिव्यानां देवयोनीनां पिशाचादिब्रह्मान्तानां यन्नगरादिद्वीपादिविषयाऽऽगमनं तदाकाशेनैव आकाशगामिना विमानेन, मायया वा अदर्शनरूपया, अन्याभिर्वा बलादा-

### बालक्रीड़ा

(मूल) समान श्रेणि वाले लोगों के तो साथ चलना चाहिए किन्तु साधारण जनता से तो घिरे हुए (परिवारित होकर) चलना चाहिए। और चलने के समय प्रेषणिकाओं को आगे भेज देना चाहिए ॥१६॥

(मूल) भूमि वही है यदि उसमें बहुत परिक्रम करने पड़ें तो वह विकृष्टा, मध्य परिक्रम करने पड़ें तो मध्या और निकृष्ट यानी थोड़े परिक्रम करने पड़ें तो सन्निकृष्टा कहलाती है अतः उन परिक्रमों के कारण उस भूमिका विकल्प (भेद) इस प्रकार यानी विकृष्ट मध्यम एवं संनिकृष्ट करना चाहिए ।१७॥

(मूल) दिव्य महापुरुषों को नगर वन पर्वत समुद्र वर्ष एवं द्वीपों मे सभी स्थानों में गमन करना चाहिए ॥१८॥

(मूल) उसमें भी आकाश में विमान के जरिये अथवा माया के प्रयोग से अथवा नाना प्रयोजनों वाली विविध क्रियाओं के द्वारा गमन करना चाहिए ॥१९॥

विकल्पानां मध्याल्पत्वरचनादिश्च न केवलमल्पत्व बहुत्वकृतमेव यह पाठ नितान्त अशुद्ध है। यहां का पाठ ऐसा है–भूमेर्विकृष्टत्वादिरचना न केवलं बहुत्वाल्पत्वकृता एव। इसका अर्थ यह है। भूमि वही है उसकी भी विकृष्टत्व मध्यत्व एवं सन्निकृष्टत्व की कल्पना की है वह केवल उसके बहुत्व एवं अल्पत्व के कारण ही नहीं है परिक्रम वैचित्र्य नामक दूसरा भी कारण है। उसको "नगरे वा यहां से प्रयोगतः यहां तक के" श्लोको के द्वारा दिखाते हैं। प्रयोग जो नाट्य में किया जाता है। दिव्यों का माने पिशाचादि ब्रह्मान्त देवयोनियों का जो नगरादि एवं द्वीपादि स्थानों में गमन हैं उसको आकाश से ही यानी आकाशगामी विमान में या अदर्शनरूप अन्तर्हित कर देने वाली माया से अथवा विविध

नाटके च्छन्नवेषाणां दिव्यानां भूमिसञ्चरः ।
मानुषे कारणादेषां यथा भवति दर्शनम् ॥ २० ॥
भारते त्वथ हैमे वा हरिवर्षे इलावृते ।
रम्ये किंपुरुषे वापि कुरुषूत्तरकेषु वा ॥ २१ ॥
दिव्यानां छन्दगमनं सर्ववर्षेषु कीर्त्तितम् ।
भारते मानुषाणाञ्च गमनं संविधीयते ॥ २२ ॥
गच्छेद्यदि विकृष्टस्तु देशकालवशान्नरः ।
अङ्कच्छेदे तमन्यस्मिन् निर्दिशेद्धि प्रवेशके ॥ २३ ॥

### अभिनवभारती

हरणादिक्रियाभिर्विविधप्रयोजनाभिः कार्यमिति संबन्धः ।१९। न च द्विव्यानामेष एव प्रकारः किं तु अन्योऽप्यस्तीत्याह नाटक इति । वेषशब्देन चापादतलं वपुर्लक्ष्यते। तेन वरप्रदानाद्यनुग्रहनिमित्ताच्छन्नस्वरूपाणां देवानां मानुषे दर्शनं भवति, तदा नाटके प्रयोगे तेषामपि भूमिसंचरः, संचरत्यस्मिन्निति सञ्चरः भूमिरेव ।२०। अयं तु देवेषु सामान्यकल्प इत्याह दिव्यानामिति । पुराणेषु त्वयं सामान्यविधिरित्याह भारत

### बालक्रीड़ा

(मूल) नाटक में अभिनय के समय दिव्य पुरुषों का छिपे हुए वेष से भूमि पर संचार होना चाहिए। क्योंकि कारण विशेष से ही मनुष्यों को इन दिव्य विभूतियों का दर्शन होता है ।।२०।।

(मूल) भारतवर्ष हरिवर्ष इलावृतवर्ष, रम्यकवर्ष किंपुरुष वर्ष अथवा उत्तर कुरुओं में यानी सभी वर्षों में सभी स्थानों में दिव्यमहापुरुषों के स्वच्छन्द गमन को कहा है । भारत में तो मनुष्यों के गमन का संविधान होता ही है ।२१।२२।।

(मूल) अगर कोई मनुष्य यदि कार्यवश विकृष्ट देश में जावे तो उसके गमन को अङ्कच्छेद होने की अवस्था में प्रवेशक में दिखावे ।।२३।।

प्रयोजनों वाली बलात् आहरणादि रूप अन्य क्रियाओं से करना चाहिए। यह यहां अन्वय है सम्बन्ध है ।१९।

यह बात नहीं है कि दिव्यों का यही एक उपर्युक्त ही प्रकार है और भी उनका प्रकार है इसको कहते है नाटक में। यहां छन्नवेषाणां में उक्त वेष शब्द से पादतल तक का शरीर लक्षित होता है। इससे यह प्राप्त है कि वरदान आदि अनुग्रह के कारण अपने स्वरूप को छिपा लेने वाले देवताओं का मनुष्य रूप में दर्शन होता है । ऐसी स्थिति में नाटकीय अभिनय के समय उन लोगों का भी भूमि में सञ्चार होता है। क्योंकि जिसमें घूमते हैं वह सञ्चर स्थान भूमि है ।२०।

यह तो देवताओं में साधारण प्रकार है इसको कहते हैं—दिव्यों का। पुराणों में तो

अह्नः प्रमाणं गत्वा तु कार्यलाभं विनिर्दिशेद् ।
तथालाभे तु कार्यस्य अङ्कच्छेदो विधीयते ॥ २४ ॥
क्षणो मुहूर्तो यामो वा दिवसो वापि नाटके ।
एकाङ्के संविधातव्यो बीजस्यार्थवशानुगः ॥ २५ ॥
अङ्कच्छेदे तु निर्वृत्तं मासं वा वर्षमेव वा ।
नाध्वं वर्षात्तु कर्तव्यं कार्यमङ्कसमाश्रयम् ॥ २६ ॥
एवन्तु भारते वर्षे कक्ष्या कार्या प्रयोगतः ।
मानुषाणां गतिर्या तु दिव्यानान्तु निबोधत ॥ २७ ॥
हिमवत्पृष्ठसंस्थे तु कैलासे पर्वतोत्तमे ।
यक्षाश्च गुह्यकाश्चैव धनदानुचराश्च ये ॥ २८ ॥

अभिनवभारती

इति न त्विलावृतादावित्यर्थः ।२२। वर्षे प्रचारादाह हैमवता इति । हिमवति बाहुल्ये-

बालक्रीड़ा

(मूल) दिन का जितने समय का प्रमाण है जैसे १२ घंटे का दिन होता है या इससे कम अथवा बेशी का होता है उस दिन के समय के मान के अनुसार किसी देश एवं विदेश मे जाकर यह कहना चाहिए कि कार्य का लाभ हो गया कार्य की सिद्धि हो गई। और यदि उतने काल में कार्य का वैसा लाभ नहीं है जैसा होना चाहिए तब ऐसी स्थिति में अङ्कच्छेद का विधान है ॥२४॥

(मूल) नाटक में क्षण मुहूर्त्त प्रहर एवं दिवस का विधान बीज की वस्तु के अनुसार या बीज के लिए आवश्यक किसी प्रयोजन के अनुसार एक ही अङ्क में करना चाहिए ॥२५॥

(मूल) मास या वर्ष को अङ्कच्छेद में निवर्त्तन करना चाहिए। अतः अङ्क सम्बन्धी कार्य को वर्ष के ऊपर नहीं करना चाहिए ॥२६॥

(मूल) इस प्रकार भारतवर्ष में प्रयोग की सुविधा से कक्ष्याओं को करना चाहिए। इस तरह मनुष्यों की गति को समझना चाहिए। अब देवताओं की गति को समझें ॥२७॥

(मूल) हिमवान् पर्वत के पृष्ठ भाग पर स्थित पर्वत श्रेष्ठ कैलास पर रहनेवाले यक्ष गुह्यक और जो धनद के अनुचर है तथा राक्षस भूत एवं पिशाच हैं वे सब हिमवान्

इनका सामान्य रूप से विधान है। इसको बतलाते हैं भारत में ही न कि इलावृत आदि में भी। यह इसका अर्थ है ।२२।

वर्षो में हरिवर्ष इलावृत्तवर्ष किंपुरुष वर्ष वगैरह वर्षो में प्रचार करने से इन देवताओं को हैमवत कहते हैं। अर्थात् हिमवान् में इनकी अधिक गति है प्रचार है। इसी तरह सभी जगहों में समझें ।२८।

रक्षःपिशाचभूताश्च सर्वे हैमवताः स्मृताः ।
हेमकूटे च गन्धर्वा विज्ञेयाः साप्सरोगणाः ॥ २९ ॥
सर्वे नागाश्च निषधे शेषवासुकितक्षकाः ।
महामेरौ त्रयस्त्रिंशद् ज्ञेया देवगणा बुधैः ॥ ३० ॥
नीले तु वैडूर्यमये सिद्धा ब्रह्मर्षयस्तथा ।
दैत्यानां दानवानाञ्च श्वेतपर्वत इष्यते ॥ ३१ ॥
पितरश्चापि विज्ञेया शृङ्गवन्तं समाश्रिताः ।
इत्येते पर्वताः श्रेष्ठा दिव्यावासाः प्रकीर्तिताः ॥ ३२ ॥
तेषां कक्ष्याविभागश्च जम्बूद्वीपे भवेदयम् ।
तेषां न चेष्टितं कार्यं स्वैः स्वैः कर्मपराक्रमैः ॥ ३३ ॥

### अभिनवभारती

नैषां गतिरित्यर्थः. एवं सर्वत्र ।२८।३०। नील इति अद्रिविशेषे, तस्यैव विशेषणं वैडूर्यमये, एतच्च कवेः शिक्षार्थम् ।३१। दिव्यानां पिशाचादिब्रह्मान्तानामावासः ।३२। ननु वर्षान्तरेषु दिव्यपर्वतेषु यदुचितं गमनं तत्कत्तुं शक्यमित्याह तेषामिति । चकार इवार्थे । जम्बूद्वीप इव दिव्यपर्वतेष्वपि । दिव्यानामपि कक्ष्याविभागः स्थानविशेषो-

### बालक्रीड़ा

(मूल) पर्वत के निवासी माने गये है । विद्वान् लोग अप्सराओं के सहित गन्धर्वों को हेमकूट निवासी समझें । शेष वासुकी एवं तक्षक वगैरह नागों को सर्पों को निषध पर्वत के निवासी जाने । और तैंतीस देवताओं को महामेरु पर्वत के निवासी समझें ॥२८-३०॥

(मूल) वैंदूर्यमणि के उद्गम स्थल नील पर्वत को सिद्ध एवं ब्रह्मर्षियों का निवास स्थान कहते हैं । श्वेतपर्वत को दैत्य एवं दानवों का निवास स्थान कहते हैं ॥३१॥

(मूल) पितर लोग शृङ्गवान् पर्वत के सम.श्रयण में रहते हैं ऐसा समझना चाहिए । ऊपर में वतलाये हुए ये श्रेष्ठ पर्वत दिव्य महापुरुषों के निवास स्थान हैं ॥३२॥

(मूल) उन लोगों का यह कक्ष्या विभाग जम्बूद्वीप में होता है । और उनके चेष्टित एवं परिच्छद उपकरण या परिच्छेद का ज्ञान का अभिनय देवताओं के अपने कर्म एवं अपने पराक्रम के अनुसार नहीं दिखाना चाहिए । प्रश्न-दवेताओं के अपने कर्म एवं पराक्रम के केनुसार परिच्छद या परिच्छेद को दिखाना उचित नहीं है तब उन दवेताओं

नील यह अद्रि विशेष का नाम है । इसी नील का विशेषण वैडूर्यमय है । यह कवि की शिक्षा के लिए कहा गया है ।३१।

दिव्यों का पिशाचादि ब्रह्मान्तों का आवास दिव्यावास कहलाता है ।३२।

वर्षान्तरों में होने वाले दिव्य पर्वतों पर जो गमन उचित है उसको कर सकते हैं इसको कहते हैं कि उनका । यहां कक्ष्या विभागश्च में उपात्त चकार इव शब्द के अर्थ में

परिच्छ(च्छे)दविशेषस्तु तेषां मानुषलोकवत् ।
सर्वे भावाश्च दिव्यानां कार्या मानुषसंश्रयाः ॥ ३४ ॥
तेषान्त्वनिमिषत्वं यत्तन्न कार्यं प्रयोक्तृभिः ।
इह भावा रसाश्चैव दृष्टावेव प्रतिष्ठिताः ॥ ३५ ॥

## अभिनवभारती

पलक्षिता गतिरित्यर्थः। एतत् स्फुटयति न तेषामिति ।३३। परिच्छदविशेषश्च तदीयः परिचारः स्वाभितो न कार्य इत्यर्थः। परिच्छेदो वा ज्ञानं तद् दूरव्यवहितादिविषयं न प्रदर्शनीयम्। कथं तर्हि, इत्याह मानुषेति मानुषगत एवैषां सर्वो भावः कार्यः, कथं, मानुषलोकवत् यथा मानुषे लोके अंशावतरणे नायकानां रामादीनां किंचिदुत्कृष्टं सातिशयं मनुष्योचितमेव चरितं तथैव दिव्यभावबहुवृत्तीनामपीत्यर्थः।३४। न निमषतीत्यनिमिषं रूपं तेषां नैव कार्यम्। तुरवधारणे अत्र हेतुरिहेति। भावा व्यभि-

## बालक्रीड़ा

(मूल) की चेष्टा एवं परिच्छद (उपकरण) या परिच्छेद (ज्ञान) का अभिनय रङ्गमञ्च पर कैसे दिखाना चाहिए। उत्तर। उन के चेष्टित वगैरह का अभिनय मनुष्यलोक की तरह करना चाहिए। क्योंकि नाटकीय सिद्धान्त है कि देवताओं के सभी भावों को मनुष्यों की तरह दिखाना चाहिए।३३।३४।

(मूल) प्रश्न-मनुष्य सोते हैं मनुष्यों को निमेष होता है उन की आँख झपती है तो क्या देवताओं की भी सुषुप्ति एवं निमेषों को दिखाना चहिए। उत्तर। नहीं। देवताओं का जो निर्निमैषत्व है उसका अभिनय अभिनेताओं को नहीं करना चाहिए। क्यों कि यहां अभिनय में भाव एवं रस ये सभी अभिनेताओं की दृष्टि में ही प्रतिष्ठित है। अतः पहले भावों की सूचना दृष्टि से की जाती है पीछे उनका अभिनय अङ्गों से किया जाता है।३५।

है। जम्बूद्वीप की तरह दिव्य पर्वतों में कक्ष्या विभाग है अतः दिव्यों की भी स्थान विशेष से उपलक्षित गति होती है। इसको स्पष्ट करते हैं कि न तेषाम्।३३।

परिच्छद विशेष यानी उन देवताओं के उपकरण परिवार को उनके चारों तरफ साथ में नही करना चाहिए। कोई कहते हैं परिच्छद पाठ नहीं है परिच्छेद पाठ है तब कहते हैं अथवा परिच्छेद माने ज्ञान

दूरस्थ पदार्थ को जान लेना और व्यवहित किसी के व्यवधान में रखे हुए पदार्थ को जो जान लेना आदि है उसको नही दिखाना चाहिए।३३।

प्रश्न—यदि देवों के उक्तरूप को नहीं दिखाना चाहिए तब कैसे बात बनेगी। उत्तर—कहते हैं कि मनुष्यों में जो भाव है वे ही सब भाव इनके भी करने चाहिए यानी दिखाने चाहिए। प्रश्न—उन भावों को कैसे दिखावे। उत्तर। मानुष लोकवत् मनुष्यों की तरह। जैसे मनुष्य लोक में अंशावतारभूत रामादि नायकों का जो भी उत्कृष्ट एवं अतिशय विशिष्ट चरित है वह सब मनुष्योचित ही चरित हैं। उसी प्रकार जिन पूर्णावतारों

दृष्ट्या हि सूचितो भावः पुनरङ्गैर्विभाव्यते ।
एवं कक्ष्याविभागस्तु मया प्रोक्तो द्विजोत्तमाः ! ॥ ३६ ॥

अभिनवभारती

चारिणो, रसाः स्थायिनो दृष्टावेवेति दृष्ट्यामिति स्पष्टयति। दृष्ट्येति सूचितः सूचाभिनय एव विभाव्यते विभावादिशेषयुक्तत्वे स्फुटो भवतीत्यर्थः। अत एव न तेषां चेष्टितमित्यनेन साध्योऽप्ययमर्थः पुनरुपात्तः प्राधान्यात् ।३६।

बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार हे उत्तम द्विजो ! मैंने कक्ष्या का विभाग कहा। अब मैं आप लोगों को प्रवृत्ति का लक्षण कहूँगा ।३६।

में दिव्य भाव की बाहुल्येन वृत्ति है स्थिति है उनके भी चरित को मनुष्योचित ही दिखाना चाहिए ।३४। न निमिषति यत्क्षणः स्पन्दनं न भवति तदनिमिषं रूपम्। जिसमें आखों का स्पन्दन नहीं होता है वह अनिमिष्य रूप है ऐसा अनिमिष रूप उनका नहीं करना चाहिए। तेषां तु मे तु का अर्थ अवधारण है और उसका अन्वय नकार से है अतः नैव कार्यं नहीं ही करना यह अर्थ है। अनिमिषरूप देवों का नहीं दिखाना चाहिए इसमें हेतु देते हैं इह। इस लोक में भाव व्यभिचारी भाव। रस स्थायी। ये सब दृष्टि में ही है इसको स्पष्ट करते हैं दृष्ट्याम् ।३५ सूचितः का अर्थ है सूचा चारी के द्वारा किया जाने वाला अभिनय ही (विभाव्यते) भाव विशेष के (युक्तत्त्वे) योग में सम्बन्ध में स्फुट होता है। (युक्तत्व युक्ति है योजना है) अत एव (न तेषां चेष्टितं कार्यम) उनके चेष्टित को नहीं करना चाहिए इस कारिका से सिद्ध किये हुए भी अर्थ का पुनः जो उपादान किया है वह उसकी प्रधानता के हेतु से किया है।

नाम मात्र से वस्तु का संकीर्त्तन पदार्थ का कथन उद्देश है वह उद्देश सर्वोपकारी है। अतः उस सर्वोपकारी उद्देश का संग्रह में अर्थात् (जिसमें संक्षेप से उद्देश लक्षण एवं परीक्षा का निरूपण किया है वह ग्रन्थ संग्रह है) संग्रह ग्रन्थ में जो अभिधान है। इस अभिधान से यद्यपि कक्ष्या विभाग की सूचना नहीं मिलती है तद्यपि चारियों एवं परिक्रम के प्रसङ्ग से गत्यध्याय नामक बारहवें अध्याय के अनन्तर यानी समाप्ति के समय में वक्ष्यामि कक्ष्यान्तर संविभागम् के द्वारा कक्ष्याविभाग को दिखा दिया है। इस समय तो जो आङ्गिक अभिनय के उपयोगी धर्मी एवं आदि शब्द ग्राह्य वृत्ति और प्रवृत्ति इन तीनों का उद्देश नाममात्र से संकीर्त्तन पूर्व षष्ठाध्याय की

रसा भावा अभिनया धर्मी वृत्ति प्रवृत्तयः
सिद्धिः स्वरास्तथातोद्यं गानं रङ्गश्च संग्रहः।

इस संग्रह कारिका में किया था। उनमें यद्यपि धर्मी का उद्देश संग्रह में पहले किया है तद्यपि सबके पीछे यानी वृत्ति एवं प्रवृत्तियों के पश्चात् जो उसका अभिधान किया है उसके हेतु को धर्मियों के निरूपण के प्रसंग में कहेंगे ।३६।

पुनश्चैव प्रवक्ष्यामि प्रवृत्तीनान्तु लक्षणम् ।
चतुर्विधा प्रवृत्तिश्च प्रोक्ता नाट्यप्रयोगतः ॥
आवन्ती दाक्षिणात्या च पाञ्चाली चोड्रमागधी ॥ ३७ ॥

अत्राह–प्रवृत्तिरिति कस्मात् । उच्यते–पृथिव्यां नानादेशवेष-भाषाचारवार्ताः प्रख्यापयतीति वृत्तिः । प्रवृत्तिश्च निवेदने । अत्राह–यथा

## अभिनवभारती

एवं सर्वोपकारित्वादुद्देशस्य संग्रहे सर्वं पश्चादभिधानं तेनैवं न यद्यपि कक्ष्या-विभागः सूचितस्तथापि चारीपरिक्रमप्रसङ्गेन गत्यध्यायानन्तरं दर्शितः । इदानीं त्वाङ्गिकोपयोगिधर्म्यादित्रयमुद्दिष्टं, तत्र वृत्तीनामग्रतो निरूपणं भविष्यति, तत्र च हेतुं वृत्त्यध्याय (अ–२०) एव वक्ष्यामः । यद्यपि धर्मी पूर्वमुद्दिष्टा तथापि 'यत्र वार्ता प्रवर्तेत' (१३-७) इत्यनेन कक्ष्याविभागकल्पितदेशभेदाभिधानप्रसङ्गेन च देशविभाग-प्रतिपन्नाः प्रवृत्ताय आक्षिप्ताः । किं च पात्रस्य सति प्रवेशे कक्ष्याविभाग उत्तरद्वारेण दाक्षिणात्यावन्त्योः प्रवेशः; अन्ययोस्तु सव्येनेत्येवं प्रवृत्तिविभागः प्रवेशकभेदमाक्षिपति । सोऽपि तत्स्थानेनेदमिति तदुपयोगित्वेनापि समनन्तरं प्रवृत्तयो वक्तव्या इति मनसि कृत्वाह चतुर्विधेति । प्रवृत्तिः कस्मादिति प्रश्नाः । कस्मादिति चतुष्कप्रश्नः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाटच के प्रयोक्ता अभिनेताओं ने चार प्रकार की प्रवृत्तियों को कहा है । आवन्ती १ दाक्षिणात्या २ पाञ्चाली ३ एवं उढ्रमागधी ४ ।

(मूल) यहाँ पर प्रश्न करते हैं कि आवन्ती वगैरह को जो प्रवृत्ति कहते हैं वह कैसे । इनको प्रवृत्ति कहने का क्या कारण है । उत्तर । कहते हैं पृथिवी पर नाना देश हैं उन देशों में

धर्मी के बाद निरूपणीयत्वेन प्राप्त वृत्तियों का निरूपण आगे २० वें वृत्त्यध्याय में होगा । उसके बाद "यत्र वार्ता प्रवर्तेत" इससे प्रवृत्तियों का आक्षेप है जो प्रवृत्तियां कक्ष्या विभाग के लिए कल्पना किये गये देश भेद के कहने के प्रसङ्ग से विभक्त किये गये देशों के अनुसार प्रतिपन्न हैं स्वीकृत की गई हैं । इसके सिवाय एक बात और है कि पात्र के प्रवेश करने पर जो कक्ष्याओं का विभाग होता है वह कक्ष्याविभाग दाक्षिणात्य एवं आवन्ती में उत्तर द्वार से प्रवेश करना चाहिए औरों में तो पाञ्चाली एवं ऊढ्रमागधी में सव्यद्वार से वाम द्वार से प्रवेश करना चाहिए इस प्रकार प्रवृत्तिविभाग प्रवेशक भेद का आक्षेप करता है । वह प्रवेशक भेद भी उस स्थान से यह करना और ऐसा करना इस तरह वृत्ति के उपयोगी है अतः वृत्तियों के समनन्तर प्रवृत्तियों को कहना चाहिए इस बात को मन में रखकर कहते हैं कि चतुर्विधा ।३७।

प्रश्न—इनको प्रवृत्ति क्यों कहते हैं या प्रवृत्तियों के मानने में हेतु क्या है या किस आधार पर ये प्रवृत्तियां हैं या किससे ये प्रवृत्तियां उद्भूत हुई हैं ये चार प्रश्न होते हैं । इस लिए आचार्य लिखते हैं कि कस्मात् इसमें चार प्रश्न हैं ।

पृथिव्यां बहवो देशाः सन्ति, कथमासाश्चतुर्विधत्वमुपपन्नं, समानलक्षण-श्चासां प्रयोग उच्यते, सत्यमेतत्। समानलक्षण आसां प्रयोगः। किन्तु

## अभिनवभारती

अर्थं तावदाह पृथिव्यामिति। प्रवृत्तिः देशविशेषगता वेषभाषासमाचारवैचित्र्यप्रसिद्धि रुच्यते। तत्रैवं योजना देशे देशे येष्वेव वेषादयो नेपथ्यं, भाषा वा, आचारो लोक-शास्त्रव्यवहारः, वार्ता कृषिपाशुपाल्यादिजीविका इति तान् प्रख्यापयति पृथिव्या-दिसर्वलोकविद्याप्रसिद्धिं करोति। प्रवृत्तिर्बाह्यार्थे यस्मान्निवेदने निःशेषेण वेदने ज्ञाने प्रवृत्तिशब्दः। "अस्त्येषा भुवने प्रवृत्तिरभवद्रामेण रामस्य यत्" इत्यादौ।

अथ संख्याप्रश्ने स्वाभिप्रायमाह यथेति देशा इति। तत्कृत्वापि चतुष्टयी प्रवृत्तिरित्युक्तं न चत्वार एव देशाः। स्यादेतदेव तावत्यस्तावदुक्ता अभ्यधिकास्तु त्यक्ता इत्याशङ्कयाह समानलक्षणश्चासां प्रयोग इत्युच्यते महद्भिरिति शेषः। प्रयोग

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाना वेष है नाना भूषा है नाना भाषा है नाना आचार हैं एवं नाना वार्त्ता हैं कृषि तथा पशुपालनादि जीविकाएँ हैं इनको प्रख्यापन करती है अतः वृत्ति है और निःशेष रूप से जानने

अब पहले अर्थ को कहते हैं। तावत् माने पहले। अर्थ के माने यहाँ विषय है। अतः प्रवृत्ति के विषय को कहते हैं। कैसे प्रवृत्ति हुई इसको कहते हैं। पृथिव्याम्। प्रवृत्ति देश विशेष के वेष भाषा समाचार एवं वार्ता के वैचित्र्य की प्रसिद्धि को कहते हैं। इसमें ऐसी योजना है—जिन २ देशों में जो वेष है आदि शब्द से जो भूषा है जो भाषा वाक् प्रवाह है जो आचार लौकिक व्यवहार एवं शास्त्रीय व्यवहार है और जो वार्ता कृषि पशुपालन एवं वाणिज्यादि जीविका है उनका प्रख्यापन करती है अर्थात् पृथिवी वगैरह सब लोकों में विद्या की प्रसिद्धि को करती है वह प्रवृत्ति है। क्योंकि बाह्य अर्थ के विषय में निवेदन अर्थात् निःशेष वेदन ज्ञानरूप अर्थ में प्रवृत्ति शब्द है। भुवन में यह एक प्रवृत्ति है कि जो राम के द्वारा राम का हुआ। इत्यादि स्थलों में प्रवृत्ति शब्द का प्रयोग है। अथ अब इन प्रवृतियों में चतुर्विधत्व कैसे है इस संख्या विषयक प्रश्न के बारे में ग्रन्थकार अपने अभिप्राय को कहते हैं यथा। देशाः। देशों को नाना मानकर भी चार ही प्रवृत्तियाँ हैं ऐसा ही कहा देश भी चार ही है ऐसा नहीं कहा। शायद यह भी हो सकता है कि उतनी ही कही और जो अधिक थी उनको नहीं कहा छोड़ दिया। ऐसी आशङ्का करके कहा कि इनके प्रयोगों में लक्षणों की समानता है ऐसा महान् लोग कहते हैं। प्रयोग माने नाट्य। इन चारों के लक्षण समान हैं अतः (साधारण) समान स्वभाव वाला प्रयोग होता है यही व्यवहार सर्वत्र दिखाया है। तुम्हारे मत में भी अन्य कोई व्यवहार नहीं दिखाया है। जैसे जहाँ जाने से जगत् की चिन्तादि साधारण की जाती है अर्थात् हलकी की जाती है ऐसे भी प्रदेश को ऋषि मुनियों के आश्रम को काम क्रोध लोभ एवं मोह के कारण मनुष्य शीघ्र ही छोड़ देता है उसी तरह चार ही प्रवृत्तियों को कहा अन्यों को छोड़ दिया। आचार्य जी का यह समर्थक अंश जमा नहीं मालूम देता है। यदि जभा मालूम पड़ता है आपको तब सुन्दरम् अतिसुन्दरम्।

**नाना देशवेषभाषाचारो लोक इति कृत्वा लोकानुमतेन वृत्तिसंश्रितस्य नाट्यस्य वृत्तीनां मया चतुर्विधत्वमभिहितं भारती सात्त्वतो कैशिक्यारभटी**

अभिनवभारती

इति नाट्यम् । चतसृणामेवासां समानलक्षणानामेतत्साधारणस्वभावः सर्वप्र प्रयोग इत्येव व्यवहार; युष्मन्मते न त्वन्यो व्यवहारः कश्चिद्दर्शितः। यथा च कामक्रोधलोभमोहैस्तु साधारणीकृतजगच्चिन्तादिः प्रदेशः आशु पराक्रियते तथा प्रकृतेऽपि ।

ननु चतुरसाधारणप्रयोग इत्येव नत्वन्योऽत्र प्रविशति व्यवहार इत्येतदुक्तम्। विस्मरणशीलो भवान् न स्मार्यते। उक्तं पूर्वरङ्गान्ते (अध्या ५वां) इत्येवाऽवन्ति-पाञ्चालदाक्षिणात्योढ्रमागधैः। कर्तव्यः पूर्वरङ्गस्तु ।१८१। इति पूर्वरङ्गस्य प्रयोगस्य

बालक्रीड़ा

(मूल) के लिए प्रवृत्ति है। पुनः प्रश्न करते हैं कि जब पृथिवी पर अनेक देश हैं तब इन प्रवृत्तियों में चतुर्विधत्व कैसे उपपन्न हुआ अर्थात् प्रवृत्तियाँ चार ही हैं इसकी क्या उपपत्ति है। क्योंकि इनके प्रयोग का लक्षण समान है अर्थात् इन प्रवृत्तियों के अभिनय में लक्षण की समान

प्रश्न—चारों प्रवृत्तियों के प्रयोग साधारण हैं यही व्यवहार यहाँ प्रवेश करता है न कि दूसरा व्यवहार। यही न, आपने कहा। क्यों ठीक है। उत्तर। आप भूलने स्वभाव वाले हैं मैं नहीं स्मरण कराता हूँ। खैर। सुनिये। पाँचवें अध्याय में पूर्वरंग के विधान के निरूपण करने के बाद जो इत्येवादि पूर्वरङ्गः पर्यन्त जो कहा वह कहना इस वर्त्तमान प्रयोग के कहने के लिए गर्भाधानस्थानीय है

यहाँ भी यह उत्तर फिट नहीं हो रहा है। अतः मालूम पड़ता है कि व्यवहार इत्येतदुक्तम् और विस्मरणशीलो भवान् के बीच का आवश्यक पाठ त्रुटित है। परन्तु क्या किया जाय बहुत प्राचीन यह पूज्य अभिनवगुप्त की भारती है। अस्तु।

"कैसे ये चार हैं" इस प्रश्न के विषय में अभ्युगम पूर्वक स्वीकृतिपुरः सर आपने जो कहा वह तो सत्य ही है यहाँ से नाना देश वेश भाषा एवं आचार वाला यह लोक है यहाँ तक के अभ्युपगम में उक्त देशादि शब्द से प्रवृत्ति को कहते हुए उत्तर देते हैं। आसाम् इसकी व्याख्या कर दी गई है।

किन्तु इत्यादि उत्तर से यह कहा कि वृत्तियों के संश्रित यानी वृत्तियों के आश्रित ये प्रवृत्तियों के चार प्रकार हैं। प्रश्न—अच्छा यह तो बतलाइये कि प्रवृत्ति क्या है। क्या जैसा कहा वैसा मान लेना ही प्रवृत्ति है। उत्तर। नहीं। लोकके अनुगुण जनता के अनुकूल अनुसरण ही प्रवृत्ति है। क्योंकि लोक का दक्षिणापथ, पूर्वदेश, पश्चिमदेश एवं उत्तर भूमि इस प्रकार चतुर्धा विभाग हैं। यह विभाग निर्निबन्धन विना कारण के नहीं है। क्योंकि विभिन्न चित्तवृत्तियों के सादृश्य की संभावना है।

तथाहि से उक्त सादृश्य को दिखाते हैं कि दाक्षिणात्यों में शृङ्गार की प्रचुरता होने से कैशिकी का होना सम्भव है। पश्चिम में आवन्तीका संग्रह तो है कैशिकी भी है इसके

**चेति। वृत्तिसंश्रितैश्च प्रयोगैरभिहिता देशाः। यतः प्रवृत्तिचतुष्टयमभिनिर्वृत्तं प्रयोगश्चोत्पादितः। तत्र दाक्षिणात्यास्तावत् बहुनृत्तगीतवाद्या कैशिकी-प्रायाः चतुरमधुरललिताङ्गाभिनयाश्च। तद्यथा—**

## अभिनवभारती

गर्भाधानीयस्थानीय इत्युक्तम्। तत्रैवाभ्युपगमपूर्वकमुत्तरमाह। तत्तु सत्यमित्यादिना नानादेशवेषेत्यन्तेन अभ्युपगमोक्तदेशादिशब्देन प्रवृत्तिमभिदधता। आसामिति व्याख्यातम्। किंत्वित्यादिनोत्तरे एतदुक्तं भवति वृत्तिसंश्रितं वृत्तीराश्रितमेतच्चतुर्विधम्। ननु का प्रवृत्तिः किं तथैवाभ्युपगमः प्रवृत्तिः। नेत्याह लोकानुगुणानुसारेण। लोकस्य हि दक्षिणापथः पूर्वदेशः, पश्चिमदेशः उत्तरभूमिरिति चतुर्धा विभागोऽस्ति, न चैष निर्निबन्धनः (चित्तवृत्तिभेद) सादृश्यसंभवात्। तथाहि दाक्षिणात्येषु श्रृंगारप्रचुरतया कैशिक्याः संभवः। पश्चिमेष्वावन्त्येव संगृहीता एषु सापि, सति धर्मप्राधान्ये सात्त्वत्यस्ति। प्राच्येषु तु घटाटोपवाक्याडम्बरप्राधान्याद भारत्यारभट्योः योगः। उत्तरभूम्यां यद्यपि प्राधान्याद् भारत्यारभटीयोगस्तथापि कैशिकीलेशात्तु शृङ्गारमयप्रयोगसहिष्णवो जनाः। यद्वक्ष्यते "प्रयोगस्त्वल्पगीतार्थ" (१३-५१) इति। अर्थशब्देन तत्प्रयोजनं नृत्तवाद्यादि। इत्येवं चित्तवृतिभेदसादृश्याल्लोकस्य यश्चतुर्धा-विभागः स एवास्मिन्नुक्तः।

## बालक्रीड़ा

(मूल) रूपता है। उत्तर। कहते हैं कि यह सत्य है कि इनके अभिनय में लक्षण की समानता है किन्तु नाना देशों में नाना वेष भाषा एवं आचार वाले लोग हैं इस लिए लोक के अनुमनन पर लोक के अनुमोदन पर संश्रित नाटच में भारती आरभटी सात्वती एवं कैशिकी इन चार प्रकार की वृत्तियों को मैंने कहा।

सिवाय धर्म की प्रधानता में सात्त्वती है। प्राच्योमें घटाटोप विशिष्ट वाक्याडम्बर का प्राधान्य होने से भारती एवं आरभटी का योग है। उत्तरभूमि में यद्यपि प्राधान्यतः भारती एवं आरभटी का योग है तब भी कैशिकी के लेश सम्बन्ध से शृङ्गारमय प्रयोग की सहिष्णु जनता है। जैसा कि इसीं में आगे ५१ में कहेंगे कि अल्प गीत और अल्प अर्थ वाला प्रयोग यहां होता है। यहां अर्थ शब्द से गीत के प्रयोजन की वस्तु नाचना एवं बजाना होना चाहिए। इस तरह विभिन्न चित्तवृत्तियों के सादृश्य से जो लोक चार प्रकारों में विभक्त है वही यहां प्रवृत्ति के रूप मे कहा गया है।

प्रश्न—यह संक्षेप क्यों किया गया है। उत्तर कहते हैं। क्योंकि यह लोक बहुत प्रकार के वेष भाषा एवं आचारादि से युक्त है। तब ऐसी हालत में कौन उनको प्रतिपद कहने या सिखाने या अभ्यास कराने प्रयोग करने या देखने या दिखाने के लिए समर्थ है। हां एक बात है कि इस नाटच में चित्तवृत्तियां प्रधान हैं अतः चित्तवृत्तियों के अनुगुण ही इसको कहना न्याय्य है उचित है। इसीको स्पष्ट करते हुए भारतीत्यादि ग्रन्थ को कहते हैं। प्रयोग माने वाणी एवं अङ्गचेष्टाओं में अभिनिवृत्ति यानी लोक प्रसिद्धि है (यह अर्थ

महेन्द्रो मलयः सह्यो मेकलः पालमञ्जरः ।
एतेषु ये श्रिता देशाः स ज्ञेयो दक्षिणापथः ॥ ३८ ॥

## अभिनवभारती

ननु किमित्ययं संक्षेप आदृतः । आह । यस्माल्लोको बहुविधवेषभाषाचारादि युक्तः कस्ते प्रतिपदं वक्तुं शक्नुयात् शिक्षितुमभ्यसितुं वा प्रयोक्तुं द्रष्टुं वा, चित्त-वृत्तिप्रधानं चेदं नाट्यमिति तदेव वक्तुं न्याय्यम् । एतदेव स्पष्टीकुर्वन्नाह भार-तीत्यादिना । प्रयोगे वागङ्गचेष्टासु अभिनिर्वृत्तं लोकप्रसिद्धमित्यर्थः । चकारेण तत इत्याकृष्यते । तल्लोकप्रसिद्धचतुष्टयमवलम्ब्य ब्रह्मणा प्रयोग उत्पादितः । अयं ग्रन्थश्चिरन्तनैर्वृत्तीनां चतुर्ष्वेव दृष्टान्ततामाश्रित्य व्याख्यातः, तत्र च वैषम्येण दूषणमुक्तम्, वृत्तीनां हि सनिमित्तं चतुर्धात्वं प्रवृत्तीनां तस्माच्चतुष्ट्वमात्रेण दृष्टान्तो-ऽयमिति व्याख्यानेषु गजस्नानीयताया आनयनेनालूनविशीर्णः कृत इत्यास्तां तावत् ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) इसका स्पष्टीकरण करते हैं कि वृत्ति संश्रित यानी वृत्तियों के आधार पर किये जाने वाले प्रयोगों के कारण दक्षिणापथ पूर्वदेश पश्चिमदेश एवं उत्तरभूमि के नाम से चार देश कहे जाते हैं । क्योंकि इन्हीं चार देशों के बदौलत चार प्रवृत्तियाँ हुई और प्रयोग भी किया जाने लगा । उनमें दक्षिणात्य लोगों में बहुत प्रकार से नाचना गाना एवं बजाना होता है । प्रायः उनमें कैशिकी वृत्ति होती है और उनका आङ्गिक अभिनय चातुर्यपूर्ण होता है । अत-एव वह मधुर एवं सुन्दर होता है ।

यहाँ है) प्रयोगश्च में उपात्त चकार से तत इसका आकर्षण करते हैं क्योंकि पूर्व में यतः पद उपात्त है । लोक प्रसिद्ध प्रवृत्ति चतुष्टय एवं वृत्ति चतुष्टय का अवलम्बन करके ब्रह्माजी ने इस प्रयोग का उत्पादन किया है । चिरन्तनों के द्वारा यह ग्रन्थ वृत्तियों की चतुरस्रता में दृष्टान्त बनाकर व्याख्यात है । किन्तु वहां दृष्टान्त एवं दार्ष्टान्तिक की विषमता दूषण है । यहां वैषम्येण में तृतीया प्रकृत्या चारु की तरह अभेद अर्थ व ली है ।

वृत्तियों में सनिमित्त चतुर्धात्व है । और प्रवृत्तियों में भी चतुष्ट्व है बस इसीसे प्रवृत्तियों के चार मानने में यह दृष्टान्त है । ऐसे व्याख्यानों में गजस्नानीयता के आनयन से यह ग्रन्थ आलून यानी नोच लिया गया अतएव विशीर्ण तितर वितर कर दिया गया है अतः रहने दिया जाय । कैशिकीप्रायाः । यह दक्षिणात्याः का विशेषण है अतः बहुवचन है । यहां शंका होती है कि चित्रा गावो यस्य स चित्रगुः 'जरती महिषी यस्य स जरन्महिषीकः' इत्यादि स्थलों में सर्वत्र चित्रा में जरती में पुंवद्भाव होता है उसी तरह कैशिकी प्रायेण एषु ते कैशिकीप्रायाः इसमें भी कैशिकी में पुंवद्भाव होना चाहिए । इसके दो उत्तर आचार्य लिखते हैं कि असामानाधिकरण्यात् । सामानाधिकरण्य नहीं है । यहां का निष्कर्ष यह है कि जैसे चित्रा गावो यस्य एवं जरती महिषी यस्य में चित्रा भी स्त्रीलिङ्ग है और गावः भी और जरती महिषी यस्य में जरती भी स्त्रीलिङ्ग है और महिषी भी । अतः दोनों का

कोसला तोशलाश्चैव मोसला यवनाः खसाः ।
द्रविडान्ध्रमहाराष्ट्रा वैण्णा वै वानवासजाः ॥ ३९ ॥
दक्षिणस्य समुद्रस्य तथा विन्ध्यस्य चान्तरे ।
ये देशास्तेषु युञ्जीत दाक्षिणात्यां तु नित्यशः ॥ ४० ॥
आवन्तिका वैदिशिका सौराष्ट्रा मालवास्तथा ।
सैन्धवास्त्वथ सौवीरा आवर्ताः सार्बुदेयकाः ॥ ४१ ॥

अभिनवभारती

कैशिकी प्रायेण एषु इति बहुव्रीहिः । असामानाधिकरण्यात्सामानाधिकरण्येऽपि वा समानायामाकृतौ भाषितपुंस्त्वाभावान्न पुंवद्भावः । केशैर्निर्वृत्तास्तेषु भवा वेत्यादिव्युत्पत्तिर्निमित्तमात्रम् । एतच्च वक्ष्यामः संक्षेपेण (अध्या=२०) । दक्षिणसमुद्रस्य विंध्यपर्वतस्य च मध्ये ये देशास्तेषु दाक्षिणात्या ।३९। एतेनैव सिद्धे सति देशभेदानां प्रतिपदपाठस्तदन्तरालानां पर्वतकच्छादिम्लेच्छानां निषेधेन, प्रसिद्ध्या

बालक्रीड़ा

(मूल) अब दाक्षिणात्या को बतलाने के लिए उसके आश्रय को दिखाते हैं वह जैसे—महेन्द्र मलय सह्य मेकल एवं पालञ्जर ये पर्वत हैं । इनके आश्रय पर जो देश बसे हैं उनको दक्षिणापथ समझना चाहिए ।३९।

(मूल) कोसल, तोसल, मौसल, (यहाँ मौसल के स्थान पर कलिङ्ग पाठ अशुद्ध है क्योंकि कलिङ्ग उड़ीसा अङ्ग एवं वङ्ग के पास है) यवन, खस, द्रविड़, आन्ध्र (तैलङ्ग) महाराष्ट्र, वैण्ण (जो कृष्णा नदी के तीर पर बस गये हैं) एवं वानवासिक ये देश दक्षिण समुद्र एवं विन्ध्य पर्वत के अन्तराल में वसे हैं । इनमें नियमतः दाक्षिणात्या प्रवृत्ति का प्रयोग करना चाहिए ।४०।४१।

सामानाधिकरण्य है । यहां प्रकृत में कैशिकी प्रायेण एषु में जैसे कैशिकी स्त्रीलिङ्ग है वैसे प्रायेण स्त्रीलिङ्ग नहीं है । अतः सामानाधिकरण्य नहीं है और सामानाधिकरण्य के होने पर ही पुंवद्भाव भाव होता है । यह एक उत्तर हुआ ।

दूसरा उत्तर है कि कैशिकी वृत्तिः प्रायः एषु ऐसा विग्रह करने पर कैशिकी का और वृत्ति का सामानाधिकरण्य होने पर भी जैसे चित्र इस आकृति में चित्रः चित्रा चित्रम् एवं जरत् इस आकृति में जरन् जरती जरत् ये तीनों रूप होते हैं अतः चित्र शब्द और जरच्छब्द भाषितपुंस्क है वैसे वृत्ति इस आकृति में वृत्ति शब्द भाषितपुंस्क नहीं है । अतः भाषित पुंस्त्व के अभाव में पुंवद्भाव नहीं हुआ । यह उत्तर तो हुआ परन्तु दूसरा उत्तर आचार्य का जमा नहीं क्योंकि इसमें कैशिकी वृत्तिः प्रायेण एषु में त्रिपद बहुव्रीहि करना पड़ेगा । ऐसी हालत में वृत्तिपद का लोप कौन करेगा । इसके सिवाय वृत्तिपद मध्यम पद है उत्तर पद नहीं है । इत्यादि विप्रतिपत्तियाँ हैं ।

दाशार्णास्त्रैपुराश्चैव तथा वै मार्तिकावताः ।
कुर्वन्त्यावन्तिकीमेते प्रवृत्तिं नित्यमेव तु ॥ ४२ ॥
सात्त्वतीं कैशिकीं चैव वृत्तिमेषां समाश्रिता ।
भवेत् प्रयोगो नाट्येऽत्र स तु कार्यः प्रयोक्तृभिः ॥ ४३ ॥
अङ्गा वङ्गाः कलिङ्गाश्च वत्साश्चैवोढ्रमागधाः ।
पौण्ड्रा नेपालकाश्चैव अन्तर्गिरबहिर्गिराः ॥ ४४ ॥
तथा प्लवङ्गमाहेन्द्रमलदा मल्लवर्तकाः ।
ब्रह्मोत्तरप्रभृतयो भार्गवा मार्गवास्तथा ॥ ४५ ॥

अभिनवभारती

देशोपसंग्रहणार्थः कवीनाम् । एवमुत्तरत्र ।४१। नित्यमेव त्विति अनादिरयं देश-भेदेन चित्तवृत्तिक्रमः । दृष्टो हि वस्त्राभरणात्मना देशभेदोचितः स्वभावभेदः ।४३। बाहुल्येन नात्र प्रमाणाभावादित्यादिना शुष्कतर्केण असूयितव्यमिति भावः ।४४। तत्र प्राग्देशानां सीमात्वेन दक्षिणत ऊढ्राः समुद्रनिकटे उत्तरतो मागधाः तदुभयमध्य-

बालक्रीड़ा

(मूल) आवन्तिक (उजैन निवासी) वैदेशिक (विदिशा निवासी) सौराष्ट्र, मालव, सैन्धव, सौवीर, आनर्त्त, सार्बुदेयक, दाशार्ण, त्रैपुर तथा मार्तिकावत ये देश नियमतः आवन्तिकी प्रवृत्ति को करते हैं ।४२।

(मूल) नाटच में इनका प्रयोग सात्त्वती एवं कैशिकी के समाश्रित है अतः अभिनेताओं को उसी प्रयोग को करना चाहिए ।४३।

(मूल) अङ्ग, वङ्ग, कलिङ्ग, वत्स, ऊढ्र मगध, पौंड्र, नेपाल, अन्तर्गिरि निवासी

केशैंर्निवृत्ता कैशिकी या केशे भवा इत्यादि व्युत्पत्तियाँ साधुत्व बोधन में निमित्त मात्र है उनका कोई समन्वित अर्थ नहीं है । इस विषय को हम २०वें वृत्त्यध्याय में संक्षेप से कहेंगें । दक्षिण समुद्र और विन्ध्य पर्वत के बीच के जो देश हैं उनमें दाक्षिणात्या प्रवृत्ति है । ऐसे प्रतिपादन करने से और यहाँ ४०वें श्लोक में नान्यत्र कह कर दक्षिणसमुद्र और विन्ध्यपर्वत के मध्य के पर्वत एवं कच्छ जलप्राय प्रदेश तथा म्लेच्छों के निवास स्थल के निषेध अथ च प्रसिद्धि से जब सिद्ध है तब भी जो भिन्न देशों का प्रतिपद पाठ किया है वह कवियों को देशविषयक ज्ञान कराने के लिए है इसी तरह आगे भी समझना । ४१ ।

नित्यमेव तु । यह देश भेद से होने वाला चित्तवृत्तियों का क्रम अनादि है । देश भेद के औचित्य से प्राप्त स्वभावभेद वेष भूषाओं के पहिरने से स्पष्ट देखा गया है । जैसे सरस्वती भगवती देवी एक ही है किन्तु उसके शृङ्गार की प्रक्रिया देश भेद से भिन्न २ है उसका कारण है स्वभाव भेद । ४३ ।

बाहुल्येन । यहाँ ऐसा कहने में कोई प्रमाण नही है इस तरह के शुष्क तर्क करके असूया नहीं करना चाहिए । ४४ ।

प्राज्योतिषाः पुलिन्दाश्च वैदेहास्ताम्रलिप्तकाः ।
प्राङ्गाः प्रावृतयश्चैव युञ्जन्तीहोढ्मागधीम् ॥ ४६ ॥
अन्येऽपि देशाः प्राच्यां ये पुराणे सम्प्रकीर्तिताः ।
तेषु प्रयुज्यते ह्येषा प्रवृत्तिश्चोढ्मागधी ॥ ४७ ॥
पाञ्चाला सौरसेनाश्च काश्मोरा हास्तिनापुराः ।
बाह्लीका शल्यकाश्चैव मद्रकौशीनरास्तथा ॥ ४८ ॥
हिमवतसंश्रिता ये तु गङ्गायाश्चोत्तरां दिशम् ।
ये श्रिता वै जनपदास्तेषु पाञ्चालमध्यमाः ॥ ४९ ॥

## अभिनवभारती

वर्तित्वादूढ्मागधा, अत एवोढ्कलिङ्गानामुभयोपजीवित्वाभिप्रायेण वृत्तिद्वयमध्ये गणनम् । गिरीणामन्तर्ये भवास्तेऽन्तर्गिराः गिरीणां बहिर्भवा बहिर्गिरा 'गिरेश्च सेनकस्य इति समासान्ते अचि रूपम् ।४५। पुराण इत्यागमपूर्वकत्वमाह । एषेति आवन्तिकी प्राग्ज्योतिषकामरूपीया ।४८। तुरूष्काश्चारट्टकखसदरदप्रभृतयः मध्य-

## बालक्रीड़ा

बहिर्गिरि निवासी, प्लवङ्गम, मलद, मल्लवर्त्तक, ब्रह्मोत्तरप्रभृति, भार्गव, मार्गव, प्राग्ज्योतिष (आसाम या असम) पुलिन्द, वैदेह, ताम्रलिप्ती नदी के तीर निवासी ताम्रलिप्तक, प्राङ्ग एवं प्रावृति देश वासी लोग ऊढ्मागधी प्रवृत्ति का प्रयोग करते हैं ४४।।४५।४६।

(मूल) और भी जो देश पूर्व दिशा में हैं पुराणों में जिनका कथन किया है उनमें इस ऊढ्मागधी प्रवृत्ति का प्रयोग होता है ।४७।

(मूल) पाञ्चाल शौरसेन काश्मीर हास्तिनापुर बाल्हीक शाकल मद्र कौशीनर तथा जो गंगा के उत्तर दिशा में हिमवान् पर्वत के आश्रय में निवास करते हैं तथा इनके आश्रित जिले हैं उनमें पाञ्चाल मध्यमा प्रवृत्ति का प्रयोग होता हे ४८।४९।

पूर्व के देश सीमा होने से दक्षिण में ऊढ् है और समुद्र के निकट उत्तर में मागधी है अतः इन दोनों के मध्यवर्ती देश में ऊढ्मागधी प्रवृत्ति है । इसीलिए अङ्ग बङ्ग एवं कलिङ्गों में उभयोपजीवित्व होने के अभिप्राय से इनका दो वृत्तियों के मध्य में परिगणन किया है । गिरियों के भीतर होने वाले देश अन्तर्गिर हैं गिरियों के बाहर होने वाले देश बहिर्गिर हैं यहाँ गिरेश्च सेनकस्य सूत्र से समासान्त अच् प्रत्यय होने पर यह रूप बना है । ४५ ।

पुराणे ऐसा कहने से सिद्ध है कि यह सब विषय आगम पूर्वक है आगम सिद्ध है । यह आवन्तिकी प्रवृत्ति प्राग्ज्योतिष एवं कामरूप जो आसाम में स्थान है उनमें होती है । ४८ ।

यवनाः खसा इति । तुरुष्क आरट्टक एवं दरद प्रभृति देश भी मध्यमा में ही प्रविष्ट हैं, वे व्यवहार से बहिष्कृत है अतः मुनि ने अपने कण्ठ से उनका पाठ नहीं किया है । ४९ ।

पाञ्चालमध्यमायान्तु सात्त्वत्यारभटी स्मृता ।
प्रयोगस्त्वल्पगीतार्थ आविद्धगतिविक्रमः ॥ ५० ॥
द्विधा क्रिया भवत्यासां रङ्गपीठपरिक्रमे ।
प्रदक्षिणप्रदेशा च तथा चाप्यप्रदक्षिणा ॥ ५१ ॥
आवन्ती दाक्षिणात्या च प्रदक्षिणपरिक्रमे ।
अपसव्यप्रदेशास्तु पाञ्चाली चोढ्रमागधी ॥ ५२ ॥
आवन्त्यां दाक्षिणात्यायां योज्यं द्वारमथोत्तरम् ।
पाञ्चाल्यामूढ्रमागध्यां योज्यं द्वारन्तु दक्षिणम् ॥ ५३ ॥

## अभिनवभारती

मायामेव ये प्रविष्टाः, ते तु व्यवहारबहिष्कृतत्वात् स्वकण्ठेन न पठिताः ।५०। अल्पगीतार्थ इति लेशतः कैशिकीमनुजानाति ।५१।

दक्षिणोत्तरव्यतिरेकेण परिक्रमणस्थानाभावात् नैकटयाद् द्वे प्रवृत्ती एकीकृत्य प्रयोगाभिधानम् । तत्र दाक्षिणात्य उत्तरेण द्वारेण प्रविश्य पश्चिमायां दिशि परिक्रम्य ततोऽपि दक्षिणस्यां ततः पूर्वस्यां ततः उत्तरस्यां परिक्रमेत । परिक्रम्य च तस्यामेव दिश्यात्मनिवेदनं कुर्यात् । तदुक्तं दक्षिणाभिमुख इति । तत उत्तरस्याः पूर्वां ततोऽपि

## बालक्रीड़ा

(मूल) पाञ्चाल मध्यमा प्रवृत्ति के अनुसार किये जाने वाले प्रयोग में सात्वती एवं आरभटी वृत्ति होती है । इसमें अल्प गीतार्थ वाला एवं जिसमें आविद्ध उत्कट गति युक्त विक्रम होता है ऐसा प्रयोग होना चाहिए ।५०।

(मूल) इनसे रङ्गपीठ के परिक्रम में दो प्रकार की क्रिया होती है । एक क्रिया है जिससे प्रदक्षिण प्रवेश होता है दूसरी है जिससे अप्रदक्षिण यानी वाम पद्धति से प्रवेश होता है ।५१।

(मूल) प्रदक्षिण परिक्रमा में आवन्ती और दाक्षिणात्या प्रवृत्ति होनी चाहिए । अपसव्य माने अप्रदक्षिण परिक्रमा में पाञ्चाली एवं ऊढ्रमागधी होनी चाहिए ।५२।

(मूल) आवन्ती एवं दाक्षिणात्या में पार्श्व द्वार की योजना उत्तर की तरफ और पाञ्चाली एवं ऊढ्रमागधी में द्वार की योजना दक्षिण की तरफ करनी चाहिए ।५३।

अल्पगीतार्थः । यह कथन लेशतः कैशिकी की अनुज्ञा देता है । ५० ।

दक्षिण एवं उत्तर के सिवाय और तरफ परिक्रमण का अभाव है इसलिए निकट की दो वृत्तियों को एक करके प्रयोग को कहा । उस प्रयोग के समय दाक्षिणात्य उत्तर द्वार से प्रवेश करके पश्चिम दिशा में परिक्रमण करे फिर दक्षिण में उसके बाद पूर्व में फिर उत्तर में परिक्रमण करे । इस तरह घूम कर उसी दिशा में आत्मनिवेदन करे । जैसा कि कहा है कि दक्षिणाभिमुख होकर आत्म निवेदन करे इति ।

एकीभूताः पुनश्चैताः प्रयोक्तव्याः प्रयोक्तृभिः ।
पार्षदं देशकालौ चाप्यर्थयुक्तिमवेक्ष्य च ॥ ५४ ॥
येषु देशेषु या पूर्वं प्रवृत्तिः परिकीर्तिता ।
तद्वृत्तिकानि रूपाणि तेषु तज्ज्ञः प्रयोजयेत् ॥ ५५ ॥
एकीभूताः पुनस्त्वेता नाटकादौ भवन्ति हि ।
अवेक्ष्य वृत्तिबाहुल्यं तत्तत्कर्म समाचरेत् ॥ ५६ ॥

अभिनवभारती

दक्षिणां ततः पश्चिमां प्राप्योत्तरद्वारेणैव निष्क्रामेत् । एवं सात्त्वत्यादौ, तद्विपर्ययेण पाञ्चाल्यां । तदस्यां दक्षिणद्वारेण प्रवेशो निष्क्रमणं च प्रदक्षिणेन दक्षिणदिशा प्रवेशोऽभ्यन्तरकक्ष्याव्यवस्थितपात्रनिकट एवेति स्यात् । एवमपसव्यप्रवेश इति ।५४।

विशेषान्तरमाह एकीभूता इति । पार्षदमिति । परिषदि स्वामित्वकृतं वा प्राधान्यं देशकृतं कालकृतं प्रयोजनकृतं बहुतरपात्रपरीक्षायातोचितं यद्वैचित्र्यं तत्कृत मिदमवेक्ष्य सङ्करोऽपि कर्तव्यः. तदाह एकीभूता इति प्रधानानुयायिन्य एवेत्यर्थः ।५५।

एवं प्रयोक्तरि परिक्रमोपयोगः । प्रवृत्तीनां प्रत्येकविषयेऽपि तं दर्शयन्नाह येषु देशेष्वित्यादि या प्रवृत्तिरित्यर्थः, सा वृत्तिर्येषु रूपकेषु तेषु । तेन काश्मीर

बालक्रीड़ा

(मूल) इस तरह पृथक् २ स्वतन्त्ररूप से एक २ का प्रयोग करके पुनः इनका एकीकरण कर के प्रयोक्ता लोगों को प्रयोग करना चाहिए । पर्षत् (सभा) देश काल एवं प्रयोजन की युक्ति को समझकर ।५४।

(मूल) जिन २ देशों में जिन २ प्रवृत्तियों को करने के लिए कहा है उन २ देशों में उन २ प्रवृत्तियों का अनुसरण करने वाली वृत्तियों से युक्त नाटक का अभिनय नाट्य के विशेषज्ञ लोग करें ।५५।

(मूल) ये एकीभूत प्रवृत्तियों दशरूपकों में होती हैं अतः वृत्तियों के बाहुल्य का पर्यवेक्षण कर के उनके उपयोगी कर्मों को करे ।५६।

फिर उत्तर से पूर्व को पूर्व से दक्षिण को वहाँ से पश्चिम को प्राप्त कर अर्थात् उन२ में जाकर उत्तर द्वार से निकला जाय । इसी प्रकार सात्त्वती आदि में इनसे विपरीत पाञ्चाली में । इसलिए इसमें दक्षिण द्वार से प्रवेश भी अभ्यन्तर कक्ष्या स्थित पात्र के निकट में ही होना चाहिए । इसी तरह अपसव्य प्रवेश भी करना चाहिए । ५४ ।

अन्य विशेष बातों को कहते हैं कि एकीभूता इति । पार्षदम् । परिषत् सभा में स्वामित्व के कारण यानी अध्यक्ष बनने के या देश के कारण या काल के कारण या किसी मतलब को हासिल करने के कारण या बहुत से पात्रों की परीक्षा करने से प्राप्त एवं उचित जो वैचित्र्य कृत प्राधान्य है इसको देखकर सङ्कर भी कर सकते हैं । इसलिए कहा कि एकीभूता इति एकता हुई परन्तु स्वतन्त्रता नहीं हुई । अपि तु प्रधान के अनुयायी ही रहे । ५५ ।

सार्थे बाहुल्यमेकस्य शेषाणामथ बुद्धिमान्।
येषामन्यस्य बाहुल्यं प्रवृत्तिं पूरयेत्तदा ॥ ५७ ॥

अभिनवभारती

देशगत नायक नाटिकानुचिता तस्यां कैशिकीप्राधान्ये दाक्षिणात्योचितत्वात्। देशादौचित्ये तच्चेष्टितव्यावर्तनेन प्रतीतिविघाताद्रसमयत्वाभावः। रसाश्च नाट्यस्य प्राणाः व्युत्पत्तिरपि वा परेव भवेत् असत्यताशङ्का च समूलघातं विहन्यादेव प्रयोगमित्यनेनाभिप्रायेणाह तद्वृत्तिकानीति। येषु देशेषु यो वृत्तिप्रकार उक्तः स येषु रूपकेषु नाटकादीनामन्यतमेषु भवति, तानि रूपकाणि तेष्विति तद्देशगतनायकप्राधान्येन कर्तव्यानि कविना नटेन च ।५६।

नाट्यशब्दवाच्यस्य प्रयोगस्याश्रयो नाटकशब्दोऽत्र न रूपकविशेषे, अपि तु नाट्य एव यथा—

"हास्यस्थानानि यानि स्युः कार्योत्पन्नानि नाटके" (अ २२) इत्यत्र नाटक मुन्नयति प्रेक्षकान् (स्वावेशेन) संवेशेन ? व्युत्पत्त्या च तथा तद्भावानुप्रवेशेन प्रयोक्तॄनिति। नाटके कृताविति पाठे गात्राणि विक्षिप्यन्ते अभिनयप्रयोगायाऽस्मादिति

बालक्रीड़ा

(मूल) सार्थ में समुदाय में एक का प्राधान्य होता है और बाकी वस्तुओं का हे बुधो ! अङ्गत्व होता है। जहाँ तो अप्रकृत की प्रधानता है वहाँ प्रवृत्ति को पूर्ण करे ।५७।

इस प्रकार प्रयोक्ता में परिक्रम का उपयोग दिखलाया। अब प्रत्येक प्रवृत्तियों के भी उपयोग को दिखलाते हुए "जिन देशो में" इत्यादि कहते हैं। अर्थात् जिन देशों में जो प्रवृत्ति है। इसी के अनुसार जिन रूपकों में वह वृत्ति है। इससे काश्मीर देशगत नायक के प्राधान्य में नाटिका अनुचित है क्योंकि नाटिका में कैशिकी की प्रधानता होने से दाक्षिणात्य प्रवृति का होना उचित है। किन्तु काश्मीर में पाञ्चालमध्यमा प्रवृति होती है जैसा कि

श्रिता ये वै जनपदास्तेषु पाञ्चालमध्यमा।
पाञ्चालमध्यमायां तु सात्त्वत्यारभटी स्मृता १२।५०

कहा है। एक बात और भी है कि देश के अनुसार प्राप्त हुए औचित्य में उस देश के चेष्टित के व्यावर्त्तन कर देने से प्रतीति का ही विघात हो जायगा जिससे रसमयत्व का अभाव हो जायगा। रस तो नाट्य के प्राण हैं। हाँ व्युत्पत्ति भी है परन्तु वह उसके बाद की चीज है। यदि रस का आश्रय छोड़कर व्युत्पत्ति के अनुसार चलेंगे तो असत्यता की आशङ्का हो जायगी जो प्रयोग का समूलघात ही विनाश कर देगी। इस अभिप्राय से कहा कि तद्वृत्तिकानि। जिन देशों में जो वृत्ति का प्रकार कहा है और जिन नाटकादि में किसी एक रूपक में वह प्रकार होता है उन देशों में रूपक होते हैं। अर्थात् उस देश के नायक के प्राधान्य से वे ही रूपक कवि और नट के लिए कर्त्तव्य है। ५६।

नाट्यशब्द के वाच्य प्रयोग के आधार पर प्रयुक्त नाटक शब्द यहां रूपक विशेष में नही है अपितु नाट्य में ही है जैसे—

प्रयोगो द्विविधश्चैव विज्ञेयो नाटकाश्रयः ।
सुकुमारस्तथाऽविद्धो नाट्ययुक्तिसमाश्रयः ॥ ५८ ॥
यत्त्वाविद्धाङ्गहारन्तु च्छेद्यभेद्याहवात्मकम् ।
मायेन्द्रजालबहुलं पुस्तनेपथ्यसंयुतम् ॥ ५६ ॥
पुरुषैर्बहुभिर्युक्तमल्पस्त्रीकं तथैव च ।
सात्त्वत्यारभटीयुक्तं नाट्यमाविद्धसंज्ञितम् ॥ ६० ॥

अभिनवभारती

संज्ञाकाले। अन्ये तु नटशब्दात् काठकादिवच्चरणार्थे वुञ् इच्छन्तो नटानां कर्म श्लाध्यमिति गोत्रचरणयोश्च श्लाघादिविशेषणत्वाद् वुञित्याहुः (पा—५-१-१३४) लौकिकं च लिङ्गमिति नैवं शङ्कितव्यमेतस्यैकान्तिकं स्त्रीत्वमिति ।५८। आविद्ध उत्कटः, अङ्गानां हारो हरणं यत्र। छेदेन भेदेन प्रधानः आहवः संग्रामः, आह्वयन्ते परस्परं वीरा यत्रेति। माया मंत्रौषधादिकृतं रूपपरिवर्तनादि, इन्द्रजालं हस्त लाघवसादृश्यादिकृतं, पुस्तं द्रुमृण्मयमाकृत्यादि ।५९। आविद्धं स्त्रीकर्मरूपाणां स्वरूपं स्वक्षेत्रे एव वक्ष्यामः ।६०।६१।

बालक्रीड़ा

(मूल) नाट्य की युक्ति के योजना के अनुसार सुकुमार एवं उत्कट (आविद्ध) रूप में दो प्रकार के प्रयोग को नाट्यकारों को जानना चाहिए ।५८।

(मूल) जो तो आविद्ध उत्कट अङ्गहारों से युक्त है तोड़ फोड़ एवं मारकाट मय है। माया एवं इन्द्रजाल से बहुल है परिपूर्ण है। पुस्त स्वरूप नेपथ्य से नाटकीय भूमिकाओं से संयुत है। बहुत पुरुष पात्रों से युक्त है। अल्प स्त्रियों वाला है एवं सात्वती और आरभटी वृत्तियाँ प्रायः जहाँ है ऐसा नाट्य आविद्ध होता है ।५९ ६०।

हस्य के जो भी स्थान हैं वे नाटक में कार्योत्पन्न हैं। अर्थात् नाटक में त्रिविध हास्यों में से कार्यहास्य होता है। इसमें नाटक स्वावेश से या व्युत्पत्ति से प्रेक्षकों का उन्नयन करता है तथा अपने भावानुप्रवेश से प्रयोक्ताओं का उन्नयन करता है। एकीभूताः पुनस्त्वेता नाटकादौ भवन्ति हि के स्थान में एकीभूताः पुस्त्वेता भवन्ति नाटके कृतौ ऐसा पाठ मानते है तब ऐसे पाठ में अभिनय के प्रयोग के लिए जिस से गात्रों का विक्षेप करते हैं। यह सब संज्ञाकाल में कर्तव्य है प्रयोग के सङ्केत करने के लिए है।

अन्य लोग तो नटशब्द से काठक की तरह चरण अर्थ में वुञ् चाहते है अतः नटों का श्लाध्य कर्म नाटक है। गोत्र और चरण श्लाधा के विशेषण है। यह शंका नही करना कि ऐकान्तिक स्त्रीत्व ही इस वुञ् प्रत्यय का द्योत्य है अत एव गार्गिकया श्लाघते। गार्गिकया अत्याकुरुते। गार्गिकामवेतः इत्यादि प्रयोग सभी स्त्रीलिङ्ग में होते है। उत्तर। क्योंकि शास्त्र का सिद्धान्त है कि (लिङ्गमशिष्यं लोकाश्रयत्वाल्लिङ्गस्य) शास्त्र लिङ्ग का अनुशासन नहीं करता है लिङ्ग तो लोक के अधीन है। अत एव स्त्री का वाचक दार शब्द पुंल्लिग ही है और

डिमः समवकारश्च व्यायोगेहामृगौ तथा।
एतान्याविद्धसंज्ञानि विज्ञेयानि प्रयोक्तृभिः ॥ ६१ ॥
एषां प्रयोगः कर्तव्यो दैत्यदानवराक्षसैः ।
उद्धता ये च पुरुषाः शौर्यवीर्यबलान्विताः ॥ ६२ ॥
नाटकं सप्रकरणं भाणो वीथ्यङ्कनाटिके ।
सुकुमारप्रयोगाश्चि मानुषेष्वाश्रितास्तु ये ॥ ६३ ॥
अथ बाह्यप्रयोगेषु प्रेक्षागृहविवर्जिते ।
विदिक्ष्वपि भवेद्रङ्गः कदाचिद्भर्तुराज्ञया ॥ ६४ ॥

### अभिनवभारती

शौर्यमभीरुत्वं वीर्यमुत्साहः, बलं कायधर्मः पराक्रमः ।६२। मानुषेष्विति बाहुल्यापेक्षमेतत्। एवं चत्वारि भिन्नानि डिमादीति उद्धतानि, वर्गसुकुमाराणि नाटकादीनि ।६३।

### बालक्रीड़ा

(मूल) दश प्रकार के रूपकों में से डिम १ समवकार २ व्यायोग ३ ईहामृग ४ इन चार रूपकों को प्रयोक्ता लोग आविद्ध समझें ।६१।

(मूल) इनका प्रयोग देवता दानव एवं राक्षसों में जो उद्धत हों और जो शौर्य वीर्य एवं बल से युक्त हों उनके नायकत्व में करना चाहिए ।६२।

(मूल) नाटक प्रकरण भाण वीथी एवं अङ्क ये रूपक सुकुमार हैं और ये सब मनुष्यों के आश्रित हैं। अर्थात् इनमें नायक मनुष्य होते हैं ।६३।

(मूल) प्रेक्षागृह से रहित बाह्य प्रयोग में कदाचित् प्रेक्षाधिकारी की आज्ञा से विदिशाओं में भी रङ्गस्थली हो सकती है ।६४।

कलत्र शब्द नपुंसक ही हैं लोक की इच्छा ही इसमें प्रमाण है। इसलिए प्रकृत में वुञ् प्रत्यय से स्त्रीत्व का द्योतन नही होता है ।५९।

आविद्ध का अर्थ उत्कट है। अंगों का हार मने हरण जहां हों वह अङ्गहार है। छेद्यभेद्याहवात्मकम् की व्याख्या करते हैं छेद माने छेदन क्रिया भेद माने भेदन क्रिया। उस छेदन-भेदन क्रिया प्रधान (प्रधान शब्द पुंल्लिग भी होता है। अमर कोष में क्लीबे प्रधानम् तथा मेदिनी में भी प्रधानं क्लीबम् लिखा है किन्तु पुंस्काण्ड में वोपालित ने महामात्रः प्रधानः स्यात् ऐसा लिखा है) आहव संग्राम है। जहां वीर लोग परस्पर में एक दूसरे को ललकारते है। आह्वयन्ते का अर्थ है ललकारना। आङि युद्धे युद्ध अर्थ में आङ्पूर्वक ह्वेञ् धातु से यह रूप बना है। मणि मन्त्र एवं औषध वगैरह से जहां रूपपरिवर्त्तनादि किया जाता है वह माया है। इन्द्रजाल हस्तलाघव या सादृश्य के बदौलत किये गये परिवर्त्तन का नाम है। पुस्त कहते हैं लकड़ी की या मट्टी की सूरत आकृति। आविद्ध स्त्रियों के कर्म एवं रूपों का स्वरूप हैं। इनको अपने क्षेत्र में ही कहेंगे। शौर्य नही डरना है। वीर्य उत्साह है। बल काय का

पृष्ठे कृत्वा कुतपं नाट्ये युक्ता यतो मुखं भरताः ।
सा पूर्वा मन्तव्या प्रयोगकाले तु नाट्यज्ञैः ॥ ६५ ॥
द्वाराणि षट् चैव भवन्ति चास्य रङ्गस्य दिग्भागविनिश्चितानि ।
नाट्यप्रयोगेण खलु प्रवेशे प्राच्यां प्रतीच्यां च दिशि प्रवेशः ॥ ६६ ॥
विधानमुत्क्रम्य यथा च रङ्गे विना प्रमाणाद्विदिशः प्रयोगे ।
द्वारन्तु यस्मात्समृदङ्गभाण्डं प्राचीं दिशं तां मनसाऽध्यवस्येत् ॥ ६७॥

अभिनवभारती

एवमन्तरङ्गोपकारित्वात्कक्ष्यामाधारमुक्त्वा तदाक्षिप्तं च वृत्तिभेदमभिधाय धर्म्यौ निरूप्यन्ते । तथा हि लोकस्वभावमेवानुवर्तमानं धर्मीद्वयम् । लोको नाम जनपदवासी जनः, जनपदश्च देश एव, स च प्रवृत्तिक्रमेण प्रपञ्चितः, तत्प्रसङ्गेनैव तावद्धर्म्यायाता । सा चाङ्गिकशेषतया वक्तव्या । प्रसङ्गाच्च वाचिकाहार्यादि विषयाप्युच्यते तुल्यलक्षणत्वादिति । सा च द्वेधा । यद्यपि लौकिकधर्मव्यतिरेकेण

बालक्रीड़ा

(मूल) नाटच पृष्ठ पर स्टेज पर (यतः) जहाँ कुतप को वाद्य भाण्ड को रख कर भरत लोग नट लोग युक्त हैं प्रयोग करते हैं वह मुख है प्रधान है अतः प्रयोग काल के अनुसार नाटच के जानकार लोग उसको पूर्व दिशा समझें ।६५।

(मूल) नाटच के प्रयोग के अनुसार यहां रङ्गस्थल में प्रवेश करने के लिए प्रयोक्ताओं के उपयोगी दिक् माने मार्ग एवं भाण्डों के विन्यास से निश्चित किये गये ६ द्वार होते हैं ।६६।

(मूल) जहाँ रङ्गस्थल में विधान का उत्क्रमण करके विना प्रमाण के ही विदिशाओं में प्रयोग होता है वहाँ मृदङ्ग आदि वाद्य भाण्डों से युक्त द्वार को देख कर सामाजिकों को उसे मन से ही समझ लेना चाहिए कि यह प्राची दिशा है ।६७।

धर्म पराक्रम है । मानुषेषु यह बहुवचन मनुष्यों की बहुलता की अपेक्षा से कहा है ।६३।

इस प्रकार डिमादि चार उद्धत हैं नाटकादि छ सुकुमार हैं । ये भिन्न २ हैं । इनका एक एक वर्ग है ।६४।

इस प्रकार नाटच के अन्तरङ्ग उपकारी होने के कारण कक्ष्याओं को कहा और कक्ष्याओं के आधार पर डिमादि चारों को उद्धत प्रयोग नाटकादि छहों को सुकुमार प्रयोग कहा । उसके बाद उन से आक्षिप्त वृत्तियों के भेद को कहा । अब धर्मियों का निरूपण करते हैं । तथाहि लोक के स्वभाव का अनुवर्तन करने वाली दो धर्मियाँ हैं । लोक का अर्थ है जनपद मात्र के वासी जन । जनपद राष्ट्र का उपलक्षण है अतः राष्टवासी जन। अथवा जनपदत्वेन यावज्जनपदों का ग्रहण हो गया और जनपदों का समूह ही राष्ट्र होता है । जनपद भी देश है । देश का तो प्रवृत्ति के क्रम से प्रपञ्चन कर दिया है । उनके प्रसङ्ग से ही धर्मी प्राप्त हो गई । उसका प्रतिपादन आङ्गिक अभिनय के अङ्ग के रूप में कर्त्तव्य है । इस अभिनय के प्रसङ्ग से वाचिक आहार्यिक एवं सात्त्विक विषयक धर्मी

**वयोऽनुरूपः प्रथमन्तु वेषो वेषानुरूपश्च गतिप्रचारः ।**
**गतिप्रचारानुगतश्च पाठ्यं पाठ्यानुरूपोऽभिनयश्च कार्यः ॥ ६८ ॥**
**धर्मी या द्विविधा प्रोक्ता मया पूर्वं द्विजोत्तमाः? ।**
**लौकिकी नाट्यधर्मी च तयोर्वक्ष्यामि लक्षणम् ॥ ६९ ॥**
**स्वभावभावोपगतं शुद्धं त्वविकृतं तथा ।**
**लोकवार्ताक्रियोपेतमङ्गलीलाविवर्जितम् ॥ ७० ॥**

अभिनवभारती

**नाटये न कश्चिद्धर्मोऽस्ति, तथापि स यत्र लोकागतप्रक्रियाक्रमो रञ्जनाधिक्य-प्राधान्यमधिरोहयितुं कविनटव्यापारे वैचित्र्यं स्वीकुर्वन् नाट्यधर्मीत्युच्यते ।**

**तदेतदाह धर्मी या द्विविधेति । प्रोक्ता उद्दिष्टेत्यर्थः । पूर्वमिति रसा भावा' इत्यादिसंग्रहविभागावसरे (अ ६-१०) ६९। लौकिकस्य धर्मस्य मूलभूतत्वान्नाटयधर्मं वैचित्र्योल्लेख्यभित्तिस्थानीयत्वेन लोकधर्मीमेव लक्षयति स्वभावभावोपगतमित्यादि । काचित्तद्विषया धर्मी, काचिन्नाट्यविषया । यो यस्य स्वभावतो भावः स्यात् स्थायिव्यभिचार्यादिः तेनोपेतम् कथमधिकृतत्वादित्याह शुद्धमिति ।**

बालक्रीड़ा

(मूल) पहले तो वय के अनुरूप वेष भूषा होनी चाहिए । दूसरे वेष के अनुसार गति प्रचार तीसरे गति प्रचार के अनुगत पठन पाठन फिर पाठ्य के अनुकूल अभिनय करना चाहिए।६८।

(मूल) हे श्रेष्ठ ब्राह्मणो ! पहले जो मैंने दो प्रकार की धर्मी बतलाई थी उन लोक-धर्मी एवं नाट्यधर्मी के लक्षणों को कहूँगा ।६९।

को भी कहते हैं । क्योंकि लक्षण तो उनका समान ही है । वह धर्मी दो प्रकार की है । यद्यपि लौकिक धर्म से अतिरिक्त कोई धर्म नाट्य में नही है तद्यपि जहां वह लोक की प्रक्रिया का क्रम रञ्जनाधिक्य रूप प्राधान्य के आधार पर वा रञ्जन की अधिकता से प्रधानता के आधार पर आरोहण करने के लिए अगर कवि एवं नट के व्यापार में वैचित्र्य को स्वीकार करता है तो वह नाट्य धर्मी कहलाता है ।

इसी को कहते हैं कि धर्मी या द्विविधा प्रोक्ता माने उद्दिष्टा पूर्व माने छठे अध्याय में १० वे श्लोक में रसा भावा इत्यादि रूप से संग्रह के विभाग करने के अवसर में अर्थात् उद्देशक्रम से कही है ६९ लौकिकधर्म नाट्यगतधर्म सम्बन्धी वैचित्र्य के उल्लेख के योग्य भित्ति स्थानीय होने से मूलभूत है अतः लोकधर्मी के लक्षण को कहते हैं स्वभावभावोपगतम् । कोई धर्मी लोकविषया और कोई धर्मी नाट्यविषया होती है ।

जो जिसका स्वाभाविक भाव है स्थायी एवं व्यभिचारी आदि । उससे उपेत युक्त । स्त्री और पुरुष नाना है अतः स्त्री जब प्रयोज्य होगी तब उसकी प्रयोजिका स्त्री होगी और पुरुषो में पुरुष इस प्रकार का अभ्यास एवं चेष्टित जहां होगा वह लोकधर्मी है क्योंकि लोक के धर्मों का व्यपदेश उसमें है ।

स्वभावाभिनयोपेतं नानास्त्रीपुरुषाश्रयम् ।
यदीदृशं भवेन्नाट्यं लोकधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७१ ॥
अतिवाक्याक्रियोपेतमतिसत्त्वातिभावकम् ।
लीलाङ्गहाराभिनयं नाट्यलक्षणलक्षितम् ॥ ७२ ॥

अभिनवभारती

शुद्धत्वात् स्वविकल्पितेनाव्याभिश्रत्वात् । तथा, इति कृत्वा । लोकवार्ता लोकप्रसिद्धिः तस्यां या क्रिया व्यवहारो वृत्तान्तस्तया शुद्धमेव कृत्वा युक्तं यन्नाटयं नटनीयं कार्यं सा लोकधर्मी धर्म्यास्तद्वतश्चाभेदोपचारात्सामानाधिकरण्यम् । अङ्गलीलया वर्तनादिकया वर्जितं कृत्वा ।७०। स्वभावबलपतनप्रहारनादावसरविवादादाविव पताकादिना योऽभिनयस्तेनोपेतम् । नानात्वेन च स्त्रीपुंसादेः स्त्रियां प्रयोज्यायां योषिदेव प्रयोक्त्री पुरुषे पुरुष इत्येवंभूतं यत्राभ्यस्तचेष्टितं सा लोकधर्मी तद्धर्मव्यपदेशात् । यदि वा समुदायरूपं काव्यं तदा मनस एकदेशभूता धर्मी ।

एतदुक्तं भवति—यदा कविर्यथावृत्तं वस्तुमात्रं वर्णयति नटश्च प्रयुङ्क्ते, न तु स्वबुद्धिकृतं रञ्जनावैचित्र्यं, तत्रानुप्रवेशयंस्तदा तावान् स काव्यभागः प्रयोगभागश्च लोकधर्माश्रयः अतोत्र धर्मी । अर्थाभिनये सहकारिरूपा इतिकर्तव्यतारूपा वेति दशशततमादितरत्र प्रवेशानाह शून्यतायाम् । काव्यनाट्ययोर्हि लोकानुसारित्वं

बालक्रीडा

(मूल) स्वाभाविक निसर्गसिद्ध रत्यादि स्थायी भावों और निर्वेदादि व्यभिचारी भावों से उपगत शुद्ध तथा विकृत, लोक प्रसिद्धि के उपयोगी क्रियाओं से उपेत, अङ्ग लीलाओं से रहित अपने भावों के अनुसार किये गये अभिनयों से युक्त और नाना स्त्री एवं पुरुषों का समाश्रयण करने वाला ऐसा जो नाटच है वह नाटच लोकधर्मी माना गया है ।७०।७१।

(मूल) इतिहास वगैरह में प्रयुक्त वाक्यों का अतिक्रमण करने वाली कल्पनात्मिका क्रियाओं से उपेत, स्वाभाविक सत्त्वों को प्राणियों को एवं भावों को अतिक्रमण करने वाला

प्रश्न—वह उससे उपेत कैसे है । उत्तर । क्योंकि वह वहां अधिकृत है अधिकारी है । शुद्धम् । प्रश्न-शुद्धता नाटच में क्या है । उत्तर । शुद्ध होने से अर्थात् स्वगत विकल्पों से व्यामिश्र नही होने से शुद्ध है । तथा स्वभावभावोपगत होकर भी जो अशुद्ध है । इति कृत्वा । इसलिए विकृत है । लोकवार्त्ता लोकप्रसिद्धिः । उसमें जो क्रिया व्यवहार वृत्तान्त उससे शुद्ध करके युक्त युक्तिसम्पन्न जो नाटच है नटनीय कार्य है प्रयोज्य है यह लोकधर्मी है । प्रश्न—नाट्य तो धर्म है और नाट्यधर्मी यह धर्मवती है ऐसी स्थिति में धर्म को धर्मी आपने कहा । यह कैसे । उत्तर । धर्म एवं धर्मवान् में अभेदोपचार करके सामानाधिकरण्य कहा । वर्त्तनादिरूपा अङ्गलीला से वर्जित रहित करके ।७०।

स्वभावतः किये गये वलन पतन प्रहरण नदन (गर्जन) एवं सामयिक विवाद उनमें जैसे पताकादि के द्वारा जो अभिनय किया जाता है उससे उपेत युक्त । यदि तो समुदायरूप स्त्री एवं पुरुष का प्रयोज्य काव्य है तब उनके मन की एकदेशभूता धर्मी है ।

स्वरालङ्कारसंयुक्तमस्वस्थपुरुषाश्रयम् ।
यदीदृशं भवेन्नाट्यं नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७३ ॥

## अभिनवभारती

वा वैचित्र्ययोगित्वं वा धर्मः। तत्र किमेतद्भावमुद्भावमुच्यते तदास्तामेतत् ।७१।

अथ नाट्यधर्मीं लक्षयति अतिवाक्यक्रियोपेतमिति। इतिहासादिवाक्यमतिक्रम्य या उचितरञ्जकेतिवृतकल्पनात्मिका क्रिया। यथा राजशेखरेण रामनिर्वासनार्थं दशरथवेषराक्षसविरचिततत्त्वकल्पना, तया यदुपेतम्। भावं सत्त्वं स्वभावं चित्तवृत्तिञ्चातिक्रम्य यत्स्थितं कविकल्पितचित्तवृत्त्यन्तरयुक्तमित्यर्थः। यथा स्वभावचपलविदूषकचित्तवृत्त्यतिक्रमात् वत्सराजेन मन्त्रिसमुचितगाम्भीर्यावहित्थयोजनं वसन्तकस्य तथा स्वभावभाषितमतिक्रम्य यत्स्थितं यथा राज्ञ्याः संस्कृतम्। एवंभूतमभिनेयं तद्गतनाट्यधर्मीं नटगता तु नाट्यलक्षणलक्षितं कृत्वा लीलायाः शोभाप्रधानतया मनो-

## बालक्रीड़ा

(मूल) लीलापूर्वक किये गये अङ्गहारों से विशिष्ट अभिनयों से उपयुक्त, नाटच के लक्षणो से लक्षित स्वर और अलंकारों से संयुक्त और अपने स्वरूप में स्थित नहीं रहने वाले पुरुषों के आश्रित ऐसा जो नाटच है वह नाटचधर्मी माना गया है ।७२।७३।

इसका निष्कर्ष यह हुआ कि जब तो कवि जैसी हुई जो हुई जहां हुई जिस तरह से हुई वैसी स्त्री एवं पुरुषों की क्रिया का केवल वर्णन करता है और तदनुसार नट उसका प्रयोग करता है किन्तु अपनी बुद्धि के द्वारा किये गये रञ्जना वैचित्र्य का उसमें अनुप्रवेश नही करता है तब तो उतना काव्य का भाग एवं प्रयोग का भाग लोक धर्म के आश्रय पर है अतः वह लोक धर्मी है।

किसी अर्थ विशेष के लिए किये जाने वाले अभिनय में सहकारी रूप अथवा इति कर्त्तव्यता रूप का जो इतर स्थानों में प्रवेश कहते हैं वह प्रवेश शून्यता में है। काव्य और नाट्य में जो लोकानुसारित्त्व है या वैचित्र्यों का योग है वही धर्म है। अतः क्या यह भाव उद्भाव इत्यादि कहते हैं। वस रहने दिया जाय ।७१।

अथ अव नाट्यधर्मी के लक्षण को लिखते हैं अतिवाक्य। इस अतिवाक्यक्रियोपेतम् पद में उपात्त क्रिया पद के अर्थ को बतलाते हैं—इतिहासादि के प्रतिपादक वाक्य का अतिक्रमण करके जनता के मनोरञ्जन के लिए जो उचित इतिवृत्त की कल्पना है वह कल्पना ही क्रिया है। जैसे राजशेखर के द्वारा विरचित यानी की गई जो राम के निर्वासन के लिए दशरथ वेषधारी राक्षस की कल्पना उस कल्पनात्मक क्रिया से उपेत युक्त। स्वत्व माने स्वभाव और भाव माने चित्तवृत्ति। उसको अतिक्रमण करके स्थित जो कवि कल्पित भिन्न-भिन्न चित्तवृत्तियाँ उनसे युक्त। जैसे वत्सराज के द्वारा स्वभाव से चपल विदूषक की चित्तवृत्ति का अतिक्रमण करके वसन्तक में मन्त्री के समुचित गाम्भीर्य एवं अवहित्थ की योजना है। और भी जैसे स्वभाव भाषित का अतिक्रमण करके स्थित जो रानी का संस्कृत भाषण। (यह स्थिति तापस वत्सराज नाटक में है) ऐसा अभिनेय है। क्योंकि अभिनेय में नाट्यधर्मी होती है। नट में तो लीला रहती है यानी अभिनय रहता है। उस लीला

लोकप्रसिद्धं द्रव्यन्तु यदा नाट्ये प्रयुज्यते ।
मूर्तिमत् साभिलाषञ्च नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७४ ॥
आसन्नोक्तन्तु यद्वाक्यं न शृण्वन्ति परस्परम् ।
अनुक्तं श्रूयते वाक्यं नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७५ ॥

अभिनवभारती

हरा ये अङ्गहारा तत्प्रधानैरभिनयैः उपेतं तथापाठे ।७२। स्वरालङ्कारसंयोजनया युक्तं यत्र च पुरुषो न स्वरूपे तिष्ठति, अपि तु स्त्रीबलमाश्रयति प्रयोज्यः पुरुषो यत्र न स्वरूपस्थः अपितु स्त्रिया प्रयुज्यते तन्नाट्यधर्मी । भवेदित्यनेन संभावनामाचक्षाण इदमाह नैवेदं समयमात्रनिष्ठमिति वक्तव्यं अपि तु संभाव्यमानमेव सद्रञ्जनोपयोगि वस्तूपयोगि च ।७३। न ह्यासन्नवचनस्यापि अश्रवणमन्यैरप्यश्रूयमाणस्य च श्रवणं लोकेऽपि कदाचन न भवति । केवलं तन्त्रे तत्सौन्दर्यार्थमानीयते यथोक्तमुपाध्यायैः—

तदत्रास्ति न तत्रास्य कवेर्वर्णनमर्हति ।
यन्नासंभवि यत्र स्यात्सम्भव्यत्र तु धर्मतः ॥

यत्र नियमहेतुः सौमनस्यं तत्र नाट्यधर्मी व्यापकत्वमिति बहुतरोदाहरणनिदर्शन दिशा दर्शयितुमाह लोकेति अभियोज्यं क्रियासु पदं मूर्तत्वात् केवलं साभिलाषं

बालक्रीडा

(मूल) लोक में जिस पद का उपयोग होता है उसी का उपयोग रूपकों में भी होता है किन्तु यहाँ रूपकों में उन पदों का ऐसा उपयोग होता है जिससे नायक एवं नायिकाओं की अभिलाषाएँ साकार प्रतीत होती हों वह वस्तु नाटचधर्मी मानी गई है ।७४।

(मूल) आसन्न व्यक्तियों के समीपस्थ व्यक्तियों के परस्पर में कहे हुए वाक्य एक दूसरे को जहाँ न सुनाई पड़े किन्तु विना कहे हुए वाक्य सुनाई पड़े वह नाटच धर्मी मानी गई है ।७५।

के शोभा प्रधान होने से जो मनोहर अङ्गहार हैं वे अङ्गहार जिनमें प्रधान हैं ऐसे अभिनयों से उपेत एवं नाट्य के लक्षणों से लक्षित ।७२। स्वर एवं अलंकारों की योजना से युक्त । जहाँ पुरुष अपने रूप में नहीं रहता है अपि तु स्त्री के बल का आश्रयण करता है । अत एव प्रयोज्य नियोज्य पुरुष जहाँ अपने रूप में स्थित नहीं है अपि तु स्त्री के द्वारा प्रयुक्त किया जाता है वहां नाट्यधर्मी हो सकती है । यहाँ भवेत् इस क्रिया से संभावना को कहता हुआ ग्रन्थकार यह कहता है कि यह केवल समयनिष्ठ है ऐसा नहीं कहना चाहिए अपि तु सम्भाव्यमान होता हुआ रञ्जन के उपयोगी है और वस्तु के उपयोगी है ।७३।७४।

आसन्न वचन का अश्रवण नहीं हो सकता है और दूसरों के अश्रूयमाण का श्रवण लोक में कभी संभव नहीं है । उसका तो केवल सौंदर्य के वास्ते तन्त्र में आनयन किया जाता है । जैसा कि उपाध्याय जी ने कहा है ।

यहाँ वह है अतः वह कवि के वर्णन के योग्य है । और जो यहाँ सम्भवी नहीं है वह यहाँ धर्मतः सम्भवी हो सकता है ।

शैलयानविमानानि चर्मवर्मायुधध्वजाः ।
मूर्तिमन्तः प्रयुज्यन्ते नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७६ ॥
य एकां भूमिकां कृत्वा कुर्वीतैकान्तेरऽपराम् ।
कौशल्यादेककत्वाद्वा नाटयधर्मीति सा स्मृता ॥ ७७ ॥
या गम्या प्रमदा भूत्वा गम्या भूमिषु युज्यते ।
गम्या भूमिष्वगम्या चा नाटयधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७८ ॥

अभिनवभारती

लोकेऽपि कलाशिल्पिकल्पनाकलितमतस्तदपि मूर्तिसंपादनेन प्रयुज्यते प्रयोगः क्रियते। यथा मायापुष्पके "ततः प्रविशति ब्रह्मशाप" इति ।७४। न श्रृण्वन्ति जनान्तिकापवारितकयोः। अनुक्तं श्रूयते, आकाशभाषितं, गतादावाकाशादौ ७५। मूर्तिमन्त इति प्रक्रियासु कर्मणायतत्वात्प्रयुज्यन्त इत्यर्थः। तद्यथा—'अग्रे पर्वत एष कथमत्र गन्तव्यम्" इत्यादि। चर्म खेटकं वसुनन्दादि अपूर्णरूपं दारुवस्त्रचित्रादिरूपतया

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ शैल पर यान या शैल की तरफ गमन और विमान तथा चमड़े का कवच, आयुध एवं ध्वजाओं का साकार प्रयोग करते हैं वह नाटचधर्मी मानी गई है ।७६।

(मूल) जहाँ एक व्यक्ति एक भूमिका सम्पादन करके थोड़े ही समय के बाद अपनी कुशलता से अथवा उन भूमिकाओं के सम्पादन करने वाले अन्य व्यक्ति का अभाव है अतः उसके अकेले होने के कारण अपर भूमिका को करता है वह नाटचधर्मी मानी गई है ।७७।

(मूल) जो प्रमदा अगम्य है उसको नाटच की भूमिका में गम्या के रूप में जब उपयोग करते हैं या जो गम्या है उसको नाटच की भूमिका में अगम्या के रूप में जब उपयोग करते हैं तब नह नाटचधर्मी मानी गई है ।७८।

जहां नियम का हेतु सौमनस्य है वहाँ नाट्यधर्मी की व्यापकता है इसको वहुत उदाहरणों के द्वारा दिखाने के लिए कहते हैं फिर (लोकेति) लोक में जो क्रियाओं में कर्मों में अभियोज्य पद है व्यवसाय है और अभिलाषा का विषय है यानी कला के शिल्पी जानकार विद्वानों की कल्पना से कलित है निर्मित है। अत एव मूर्त है साकार है उसकी भी मूर्ति बनाकर प्रयोग करते है। जैसे मायापुष्पक में ("ततः प्रविशति ब्रह्मशापः) उसके बाद ब्रह्मशाप प्रवेश करता है । ७४ ।

जनान्तिक एवं अपवारितक रूप नियतं श्राव्य को जनता नहीं सुन पाती है। अनुक्त को आकाशभाषित के रूप से अभिनेता लोग अभिनय में सुनते हैं ।७५ ।

शैलादि पदार्थों का मूर्तिमान् रूप में अभिनेता लोग प्रयोग करते हैं। क्योंकि प्रक्रियाओं में वे कर्मणा कर्तव्यरूप से आयत हैं विस्तृत हैं। (इत्यर्थः यह इसका अर्थ है) जैसे— आगे यह पर्वत है कैसे यहाँ पर जाँय। इत्यादि। चर्म, खेटक, वसुनन्दादि का अपूर्ण ही अधूरा ही लकड़ी कपड़ा एवं फोटो के रूप में प्रयोग किया जाता है । ७६ ।

ललितैरङ्गविन्यासैस्तथोत्क्षिप्तपदक्रमैः ।
नृत्यते गम्यते यच्च नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ७६ ।
योऽयं स्वभावो लोकस्य सुखदुःखक्रियात्मकः ।
सोऽङ्गाभिनसंयुक्तो नाट्यधर्मी तु सा स्मृता ॥ ८० ॥
यश्चेतिहासवेदार्थो ब्रह्मणा समुदाहृतः ।
दिव्यमानुष्यरत्यर्थं नाटयधर्मी तु सा स्मृता ॥ ८१ ॥

अभिनवभारती

प्रयुज्यते।७६। ललितैरिति आवेष्टितादिचतुर्विधकरणोपगृहीतवर्तनाप्रवर्तितैः। उत्क्षिप्तानि यानि पदानि तेषां चतुस्तालादिना (अ ९-२७३-२८९) क्रमात्कालविभागाश्चतुष्कलत्वादयः। च शब्द इवशब्दार्थः। नृत्यत इव यद् गम्यते नृत्तसदृशी या विशाखा सा गतिरित्यर्थः। तद्भावे लटौ।७९। एतत्प्राणितमेव नाट्यमित्याह योऽयं स्वभाव इति। अङ्गैरातोद्यादिभिरभिनयैश्च-संयुक्तत्वं लोकस्वभावानुभावविलासोपेतत्वं विधायकस्य नाट्यधर्मीत्वं विधानमिति प्रथमाध्याये (१-११८) श्लोकाद्भिन्नार्थ एवायं तत्र नाट्यलक्षणपरो वाक्यार्थ इति विवृतं चैतत्तत्रैवाध्याये।८०। प्रसङ्गोपयोगेन सर्वाभि-

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ ललित अङ्गविन्यासों तथा उत्क्षिप्त पदक्रमों से नाँचते हुए की तरह चलते हैं वह नाटयधर्मी मानी गई है।७९।

(मूल) लोगों का जो सुखस्वरूप या दुःखस्वरूप स्वभाव है वह यदि आङ्गिक आदि अभिनयों से संयुक्त हो जाता है तो वहाँ नाटयधर्मी मानी जाती है या मानी गई है।८०।

(मूल) ब्रह्माजी ने दिव्य पुरुष, मर्त्यलोकीय पुरुष एवं दिव्य मानुष की रति के लिए मनोरञ्जन के लिए इतिहास पुराण एवं वेदादि शास्त्रों के जिस अर्थ को उदाहरण के रूप में विन्यास किया है वह अर्थ नाटयधर्मी माना गया है।८१।

ललित जो आवेष्टितादि चतुर्विधकरणों से उपगृहीत वर्तनाएँ हैं उनसे प्रवर्तित। उत्क्षिप्त जो पद है उनका चतुस्तालादि के द्वारा क्रमशः कालविभाग है और वे चतुष्कल रूप है। यहाँ नृत्यते गम्यते च में उपात्त च शब्द इव के अर्थ में हैं। अतः नृत्यते इव नाचते हुए की तरह चलते हैं अर्थात् नृत्त की सदृश जो विशाखा है वह गति है ऐसा अर्थ है। यहाँ नृत्यते एवं गम्यते में नृति और गति विवक्षित है अतः भाव में ये दोनों लट् हैं।७९।

इसी से अनुप्राणित यह नाट्य है इसको कहते हैं योऽयं स्वभावः। अङ्ग आतोद्यादि और अभिनयो से जो संयुक्त है अर्थात् लोक के स्वभाव रूप स्थायी भाव एवं अनुभाव रूप विलासों से उपेत विधायक का नाट्यधर्मीत्व विधान है ऐसा प्रथमाध्याय में उल्लेख है। किन्तु यह उल्लेख श्लोकार्थ की अपेक्षा भिन्न अर्थ वाला है। यह नाट्यलक्षण परक वाक्यार्थ है ऐसा विवरण वहीं प्रथमाध्याय में कर दिया है। ८०।

यश्च कक्ष्याविभागोऽयं नानाविधिसमाश्रितः ।
रङ्गपीठगतः प्रोक्तो नाट्यधर्मी तु सा भवेत् ॥ ८२ ॥
नाट्यधर्मीप्रवृत्तं हि सदा नाट्यं प्रयोजयेत् ।
न ह्यङ्गाभिनयात्किञ्चिद्दते रागः प्रवर्तते ॥ ८३ ॥
सर्वस्य सहजो भावः सर्वो ह्यभिनयोऽर्थतः ।
अङ्गालङ्कारचेष्टाभिर्नाट्यधर्मी प्रकीर्तिता ॥ ८४ ॥
एवं कक्ष्याविभागस्तु धर्मी युक्त्य एव च ।
विज्ञेया नाट्यतत्त्वज्ञैः प्रयोक्तव्याश्च तत्त्वतः ॥ ८५ ॥

## अभिनवभारती

नयप्रकारसारा नाट्यधर्म्यभिहिता, तां दर्शयति यश्चेति । चकारः प्रसङ्गं द्योतयति । प्रोक्त इति समनन्तरमेव ।८२। व्यापकत्वमेव नाट्यधर्म्या उपसंहरति नाट्यधर्मीत्यादिना उपदेशद्वारेण नाट्यधर्मीप्रवृत्ता गतिः । हेतुः न ह्यङ्गाभिनयादिति । अङ्गानि च गीतातोद्यादीन्यभिनयश्चेति द्वन्द्वः समाहारः । राग इति सामाजिकप्रीतिः ।८३। नाट्यधर्म्या यदि व्यापकत्वाल्लोकस्वभावभाविन्या न प्रयोजनमुक्तयेत्याशंक्याह सर्वस्य सहज इति । हि शब्दो हेतुमद्भावं द्योतयति । तदयमर्थः यस्मात्कविगता नाट्यगता वागङ्गालङ्कारचेष्टा नाट्यधर्मीरूपा सर्वप्राणवती । अर्थत इति अर्थमपेक्ष्य

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाना विधियों का समाश्रय करके जिस कक्ष्या विभाग का रङ्गस्थल में कथन किया है वह कथन नाटचधर्मी माना गया है ।८२।

(मूल) नाटचधर्मी से प्रवृत्त हुए ही नाटच का सदा प्रयोग करना चहिए । क्योंकि आङ्गिकादि अभिनयों के विना जनता का कुछ भी राग नहीं होता है ।८३।

(मूल) सब प्राणिमात्र का जो सहज भाव है अर्थ की अपेक्षा से किया गया जो भी अभिनय है और नाटकीय अङ्ग, उपमादि अलंकार या करकङ्कण कर्णभूषण ताटङ्क आदि शरीर शोभा विघायक अलंकार एवं चेष्टाएँ वे सब नाटचधर्मी मानी गई हैं ।८४।

(मूल) इस प्रकार कक्ष्याओं के विभाग के धर्मियों को एवं युक्तियों को जानना चाहिए । जानने के बाद नाटच के तत्त्व को जानने वाले विद्वानों को तात्विक रूप से प्रयोग करना चाहिए।८५।

प्रसङ्ग प्राप्त उपयोग के द्वारा सम्पूर्ण अभिनयों के प्रकार यानी भेद ही सार जिसमें है ऐसी नाटचधर्मी को जो कहा है उसको दिखाते हैं । यश्च । यहाँ यह चकार प्रसङ्ग का द्योतन करता है । प्रोक्त इति । अर्थात् इसके बाद ही कहा है ।८२।

नाटचधर्मी के व्यापकत्व का नाटचधर्मीत्यादि से उपसंहार करते हैं। उपदेश के द्वारा नाटचधर्मी से गति प्रवृत्त हुई है इसमें हेतु है न हि अङ्गाभिनयात् अङ्ग माने गीतातोद्यादि यानी गाना बजाना वगैरह । तथा अभिनय । यहां अङ्गाभिनयात् में समाहार द्वन्द्व है अतः एक वचन है । राग माने सामाजिकों की प्रीति ।८३।

उक्तो मयोहाभिनयो यथावत् शाखाकृतो यश्च कृतोऽङ्गहारैः ।
पुनश्च वाक्याभिनयं यथावद्वक्ष्ये स्वरव्यञ्जनवर्णयुक्तम् ॥ ८६ ॥

अभिनवभारती

प्रवर्तते अभिनयश्च सर्वाभिनेयमर्थमपेक्ष्य प्रवर्तते, तस्मात्सर्वस्य संबन्धी सहजो भावो लोकधर्मलक्षण उक्तो भित्तिस्थानीयत्वेन नाट्यधर्म्या सहजसंवादिकर्मणः । अङ्गं गुणाः लक्षणानि च चेष्टा वर्तनारूपा अलङ्कार उपमादिः ।८४।

अध्यायार्थमुपसंहरति एवं कक्ष्याविभागस्त्विति । धर्मी हयेकवचनं नाट्यधर्म्या अत्र प्राधान्यादन्यस्यास्तत्रैव मग्नत्वात् । युक्तय इति प्रवृत्तयः ।८५।

अथोपसंहारे च प्रयोजनं धर्म्यादयो उपकरणभूताः, तेषामल्पबाहुल्यविरचित क्रमाभिधानं योजयित्वा प्रतिपादनमित्यध्यायार्थो प्रकरणप्रस्तावे च प्रथमेन योजयति अन्येन च भाविप्रकरणार्थमासूत्रयति उक्तो मयेहाभिनय इति स मयेत्यात्मज्ञानोत्कर्षणीं व्युत्पत्तिं शिष्याणामुपपादयति यद्यप्यस्य शाखानृत्तं (करवर्तना) चाङ्गहारश्च वस्तुनीत्युक्तं, तथापि, भावाध्याये सात्त्विकप्रसङ्गेन (७-१४३) अङ्कुरस्याभिहितत्वात्,

बालक्रीड़ा

(मूल) यहाँ नाट्यशास्त्र में मैंने विधि के अनुसार शाखाकृत एवं वस्तुकृत अभिनय को अङ्गहारों के अनुसार कह दिया है। अब मैं विधिवत् स्वर एवं व्यञ्जन वर्णों से युक्त वाक्याभिनय को कहूँगा ।८६।

नाटयधर्मी यदि व्यापक है अर्थात् नाटयधर्मी से कोई अङ्ग उपाङ्ग एवं प्रत्यङ्ग छूटा नही है तब लोकस्वभाववाली लोकधर्मी के कहने का क्या प्रयोजन है। ऐसी आशंका करके कहते हैं कि सबका यह सहज है। हि शब्द हेतुहेतुमद्भाव को बतलाता है। इस लिए इसका यह अर्थ है कि सर्व प्राणवती और सबको आप्यायित सरस करने वाली नाटयधर्मी रूपा जो कवि एवं नट के शब्द अङ्ग अलंकार एवं चेष्टा है वह अर्थतः माने अर्थ की अपेक्षा करके प्रवृत्त होते हैं और अभिनय भी सम्पूर्ण अभिनेय अर्थ को लेकर ही प्रवृत्त होता है। अतः सहज का संवाद करने वाली क्रियाओं से ओत प्रोत नाटयधर्मी की भित्ति स्थानीय के रूप से लोकधर्मी को कहा है यह लोकधर्मी सबका सहज भाव है। अङ्ग गुण है और लक्षण है। अलंकार उपमादि है। चेष्टा वर्त्तनारूप है ।८४।

अध्याय के अर्थ का उपसंहार करते हैं एवं कक्ष्या। धर्मियाँ दो हैं अतः यहाँ धर्म्यौ ऐसा द्विवचन न कहकर धर्मी एक वचन कहने का यह अभिप्राय है कि नाटयधर्मी की ही यहां अभिनय में प्रधानता है क्योंकि अन्य लोकधर्मी तो उसी में निमग्न है। युक्तयः माने प्रवृत्तियां हैं।८५।

अथ इस उपसंहार में प्रयोजन है कि धर्मी वगैरह जो उपकरणभूत हैं उनका अल्पत्व एवं बहुलत्व से बने हुए क्रम के अभिधान की योजना करके प्रतिपादन। इसकी अध्यायार्थ के उपकरण के प्रस्ताव में योजना श्लोक के प्रथमपाद से करते हैं। अन्य द्वितीय पाद से भावी

इति भरतीये नाट्यशास्त्रे कक्ष्याप्रवृत्तिधर्मीव्यञ्जको नाम त्रयोदशोऽध्यायः ।
अङ्गाभिनयः समाप्तः ।

## अभिनवभारती

सामान्याभिनये च (अ २२-४१) तदुक्तम् वक्तव्यशेषस्य वक्ष्यमाणत्वादाङ्गिकाभिनयोपसंहारादेवोपसंहरति । वाक्यमेवाभिनयः तत्त्वतश्च धर्मी, अभिनयो वाक्यं हास्यादौ एवं यद्यपि वाक्याभिनय उक्तस्तथापि सति उक्तस्वरूपमभिनेयमिति तदाह यथावदिति, अत एव पुनरुक्तम् । स्वराः अचः । व्यञ्जनानि हलः । वर्णा अज्झल्समुदाया इति शिवम् '८६।

शीतांशुमण्डलकशेखरपादपद्मकिञ्जल्कपूगपरिपूतशिरोरुहेण ।
वृत्तिः कृताभिनवगुप्तपदाभिधेन कक्ष्याङ्कचित्रतललक्षणवर्णनेऽस्मिन् ।।

इति श्रीमन्महामाहेश्वराचार्याभिनवगुप्तविरचितायां नाट्यवेदविवृतावभिनवभारत्यां कक्ष्याप्रवृत्तिधर्म्यभिधानं (धर्मीव्यञ्जको) नाम त्रयोदशोऽध्यायः ।

## बालक्रीड़ा

इस प्रकार नाट्यशास्त्र के तेरहवें अध्याय की श्रीमधुसूदनशास्त्री की
कृति बालक्रीड़ा सम्पूर्ण हुई ।

प्रकरण के अर्थ का आसूत्रण करते हैं—उक्तो मया । स मया इससे आत्मज्ञान का उत्कर्ष करने वाली व्युत्पत्ति का शिष्यों में उत्पादन करते हैं । यद्यपि इस अध्यायार्थ की शाखानृत्त (यानी करवर्त्तना) और अङ्गहार ये दो वस्तु हैं । ऐसा कह दिया गया है । तब भी भावाध्याय में सात्विक भावों के निरूपण के प्रसङ्ग से अङ्कुर को कहा और सामान्य अभिनय में उसको कहा । अब जो कुछ कहना अवशिष्ट है उसको आगे कहेंगे । अतः उस अवशिष्ट वक्तव्य को आङ्गिक अभिनय के उपसंहार से ही समाप्त करते हैं । वाक्य ही अभिनय है । तत्वतः धर्मी भी है । हास्यादि रसो में अभिनय वाक्यात्मक है इस प्रकार हास्यादि रसों के प्रतिपादन कर देने से यद्यपि वाक्याभिनय को कह दिया है तब भी जैसा कि हमने कहा है वह उक्त स्वरूप ही अभिनय है इसलिए कहा कि यथावत् । विधि पूर्वक उसको कहेंगे । इसी लिए यह विषय पुनरुक्त नहीं हुआ । स्वर माने अच् । व्यञ्जन माने हल् । वर्ण माने अचों एवं हलों का समुदाय ।८६। इति शिवम् अध्याय की समाप्ति में मङ्गल है ।

शीतांशु । शीतांशु मण्डल है शेखर शिरोभूषण जिसका उस चन्द्रशेखर शम्भु के चरण कमल के किंजल्क से परिपूत बालों वाले अभिनव गुप्त नामक आचार्य ने कक्ष्या अङ्क, चित्र के लक्षणों के वर्णन से युक्त इस तेरहवें अध्याय में वृत्ति की है ।

इस प्रकार महान् महेश्वर के भक्त आचार्य अभिनव गुप्त की बनाई हुई नाटचवेद की विवृति अभिनव भारती में कक्ष्या प्रवृत्ति एवं धर्मी का अभिधान करने वाला यह तेरहवां अध्याय समाप्त हुआ । इस तरह नाटचशास्त्र के तेरहवें अध्याय की अभिनव भारती की हिन्दी टीका आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति बालक्रीड़ा परिपूर्ण हुई ।

## अथ चतुर्दशोऽध्यायः ।

**यो वागभिनयः प्रोक्तो मया पूर्वं द्विजोत्तमाः ! ।**
**लक्षणं तस्य वक्ष्यामि स्वरव्यञ्जनसम्भवम् ॥ १ ॥**

### अभिनवभारती

द्विधास्थितं सद्म (कर्म) सदाविभक्तं विश्वान्पदार्थान् समुपाददानम् ।
पाणीन्द्रियं संव्यवहारहेतुं यस्येश्वरं तं वरदं नमामः ॥

आङ्गिकाभिनयानन्तरं वाचिकस्य भेदं नाट्यानुप्राणकतया पूर्वोद्दिष्टाङ्गिकस्य विषयसमर्पणप्राणत्वाच्च वाचिको लक्षणीय इत्येवंभूतामध्यायसङ्गतिं करोति यो वागभिनय इति । वागेवाभिनयः वाचिकाभिनयः । पूर्वमिति षष्ठेऽध्याये स निरूप्यते तत्त्वेन चास्याभिधानप्राधान्यात् ।१।

### बालक्रीड़ा

(मूल) हे उत्तम ब्राह्मणो ! जिस वाणीरूप अभिनय को मैंने कहा हैं । उसके लक्षण को कहता हूं यह वाचिक अभिनय स्वर एवं व्यञ्जन से निष्पन्न होता है ।१।

द्विधा । जिस परमेश्वर की पाणि इन्द्रिय वाम एवं दक्षिण रूप दो प्रकारो में स्थित है । वह कर्म अर्थात् कर्मकर है कर्म क्रिया करने वाली है । (यहां प्राचीन मुद्रित पाठ सद्म था वह अशुद्ध है । पाणि माने हाथ किसी का भी सद्म घर नही होता है ।) या वह कर्म करने वाली इन्द्रिय है । वह सदा अविभक्त हुई अर्थात् दोनों हाथ मिलकर सम्पूर्ण पदार्थो का आदान करते हैं । अथवा सदा विभक्त ही रहते हैं । किन्तु पदार्थों के आदान में अविभक्त भी रहते हैं । और विभक्त रहकर भी आदान एवं प्रदान करते हैं । सम्यक् व्यवहार के हेतु है । हाथ रहते हैं तभी व्यवहार समीचीन रूप से होता है । हाथ के अभाव में व्यवहार नही हो सकता है । ऐसे उस वरद ईश्वर को हम प्रणाम करते हैं ।

आङ्गिक अभिनयों के निरूपण करने के अनन्तर वाचिक अभिनय के भेद को विशेष को कहना चाहिए । क्योंकि वह नाट्य का अनुप्राणक है और पूर्व में उद्दिष्ट आङ्गिक के विषयों को समर्पण करने में आधार है अतः वाचिक अभिनय का लक्षण निरूपणीय है ऐसी अध्यायों की त्रयोदश एवं चतुर्दश अध्यायों की सङ्गति ग्रन्थकार करते हैं यो वाक् । वाणी ही अभिनय है । अर्थात् अभिनेता रङ्गस्थल पर आकर जो बोलता है वही अभिनय है अतः कर्मधारय समास है वाचामभिनयः ऐसा षष्ठी तत्पुरुष नही है । पूर्व याने षष्ठ अध्याय में (यो निरूपितः स लक्ष्यते ऐसा पाठ है) जिसका निरूपण कर दिया है उसका लक्षण कहते हैं । तत्त्वेन लक्षणीयत्वेन इसका अभिधान में प्राधान्य है ।१।

**वाचि यत्नस्तु कर्तव्यो नाट्यस्येयं तनुः स्मृता ।**
**अङ्गनेपथ्यतत्त्वानि वाक्यार्थं व्यञ्जयन्ति हि ॥ २ ॥**

### अभिनवभारती

अत्र हेतुमाह वाचि यत्नस्तु कर्तव्य इति कविना निर्माणकाले नटेन प्रयोगकाले । कुत इत्याह नाट्यस्यैषेति एषा हि तनुर्नाट्यस्य सकलप्रयोगभित्तिभूतत्वेनातोद्यगीताभिनयानुग्राहकत्वात् स्वयमभिनयरूपत्वाच्च । प्रदर्शितं चैतदस्माभिरुपाङ्गाभिनयारम्भ एव (अध्या—८) ।

यत्तु कैश्चिदभिधीयते चित्तवृत्तिं प्रति शब्दानां बहिरङ्गत्वम् । तदसत् । तथा हि यदुच्यते व्यतिरेकाभावान्न रसादयः शब्दवाच्या इति, तत्र सर्वैः शब्दैर्व्यतिरेकाभावोऽसिद्धः, अभिनयचतुष्टयसामान्यं बहिः सर्वत्र प्रतीतिस्फुटतायां व्याप्रियत इत्यवोचाम सप्तमेऽध्याये ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) वाणी के विषय में अभिनेताओं को प्रयत्न करना चाहिए। क्योंकि यह वाणी अभिनय की नाटचप्रयोग की तनू है शरीर है। और अङ्ग नेपथ्य एवं सत्त्व अर्थात् आङ्गिक अभिनय आहार्यिक अभिनय एवं सात्त्विक अभिनय भी वाक्यार्थ को ही व्यक्त करते हैं ।२।

लक्षण के कहने में हेतु को बतलाते हैं वाचि । कवि को निर्माण करने के समय और नट को प्रयोग करने के समय वाणी में यत्न करना चाहिए । प्रश्न–क्यों वाणी में यत्न करना चाहिए । उत्तर । क्योंकि यह वाणी नाट्य की प्रयोग की अभिनय की तनू है । अर्थात् सकल प्रयोगों की भित्तिस्थानीय है आधारभूत है और गाने बजाने के लिए अनुग्राहक है तथा स्वयं यह वाणी अभिनय रूप है । इस विषय को हमने उपाङ्गों के अभिनयों के प्रारम्भ में अष्टम अध्याय में दिखा दिया है ।

जो तो कोई कहते हैं कि चित्तवृत्ति के प्रति शब्द बहिरङ्ग है। चित्तवृत्तियां आन्तर पदार्थ हैं और उच्चार्यमाण तद्बोधक शब्द बाहिरी पदार्थ हैं। इस पर कहते हैं कि यह आपका कथन असत् है । क्योंकि आप जो कहते हैं कि व्यतिरेक के अभाव होने के कारण शब्दों के वाच्य यानी अभिधेय रसादि नही है । यहां का भाव यह है कि (तदभावे तदभावः) उसके अभाव में उसका अभाव रहे यह व्यतिरेक है । जैसे विभावादि के प्रयोग के अभाव में रसकी प्रतिपत्ति का अभाव होता है वैसे रसादि सामान्यशब्दों एवं शृङ्गारादि विशेष शब्दों के अभाव में रसकी प्रत्तिपत्ति का अभाव रहे ऐसी बात नही है क्योंकि रसादि सामान्य शब्दों के और शृङ्गारादि विशेष शब्दों के अभाव में भी विभावादि के प्रयोग रहने पर रस की प्रतिपत्ति हो जाती है। अतः व्यतिरेक का अभाव है अर्थात् व्यतिरेक व्यभिचार है इस व्यतिरेक के अभाव के कारण रसादि स्वशब्द वाच्य नही है। इस पर कहते हैं कि सब जगहों में यह व्यतिरेकाभाव सिद्ध नही है अर्थात् बनता नही है जैसे "नयननलिनीनालानीतं

## अभिनवभारती

अथ शृङ्गारादिशब्दानां वाचकानामभावेऽपि तत्प्रतिपत्तिः

परिणतशरकाण्डापाण्डुरा गण्डपाली
हिमसमयनिमीलत्पुण्डरीकायमाणम् ।
नयनमधरबिम्बं श्वासविश्रान्तितान्तं
तव सुतनु ! तनोति प्राणितं मन्मथस्य ॥

इत्यादावयमेव च व्यतिरेकाभावः । तदप्यसत् । एतावतापि हि वृश्चिकादिवत् निमित्तान्तरमपि तत्प्रतीतौ सुवचम् । वृश्चिकोऽन्यो गोमयजोऽन्य एव वृश्चिकप्रभव इति चेदिहापि तत्समानम् । न हि शृङ्गारशब्दात् यादृशी प्रतीतिस्तादृश्येवान्यतः, न च न भवति शृङ्गारशब्दात्तत्प्रतीतिः शृङ्गारहास्येति (६–१६) श्लोकस्य काकवाशित देशीयतापत्तेः । यथासंकेतं हि शब्दात्प्रवर्तमानासिद्धं साध्यं चाभिधातुं केन प्रति-

## बालक्रीड़ा

पिबन्ति रसं प्रियाः" "शृङ्गारस्योपनतमधुना राज्यमेकातपत्रम्" । यहां रस शब्द एवं शृङ्गार शब्द के अभाव में वक्ता के अभिप्राय की प्रतिपत्ति नही होगी अर्थात् आनन्दानुभूति जो उन शब्दों के कहने से होती है वह उनके अभाव में नही होगी । अतः रसादि शब्दों के अभाव में रसादिप्रतिपत्ति का अभाव ही सिद्ध हो गया । अतः व्यतिरेक बनगया व्यतिरेक का अभाव सिद्ध नही है । इस बात को पहले सप्तम अध्याय में कह चुके है कि सामान्यतः चारों अभिनय बहिरङ्ग होते हुए भी सभी स्थलों में रसप्रतीति को स्फुट करने में व्यापृत होते ही है ।

अथ अब बतलाते हैं कि रस के वाचक शृङ्गारादि शब्दों के अभाव में भी रस की प्रतिपत्ति होती है—परिणत । हे सुतनु ! परिपक्व शरकण्डों की तरह आपाण्डुर यह तुम्हारी गण्डपाली, हेमन्त ऋतु में संकुचित होने वाले कमल की तरह संकुचित यह तुम्हारा नयन, और श्वास की विश्रान्ति से तान्त मुर्झाया हुआ यह तुम्हारा अधरबिम्ब मन्मथ के प्राणित को विस्तृत कर रहे हैं । अर्थात् मन्मथ जीवित है काम का उद्रेक है इसको स्पष्ट कर रहे हैं । श्वास की विश्रान्ति का अभिप्राय हैं कि श्वास विरहाग्नि से गरम हुआ है और वार-वार वह अधरोष्ठ पर विश्राम लेता है अर्थात् उस पर आकर लगता है अतः सुकुमार अधरोष्ठ म्लान हो गया है ।

इत्यादि में यही व्यतिरेकाभाव है । अर्थात् रसादि शब्द के प्रयोग के अभाव में रसादि की प्रतिपत्ति के अभाव का अभाव है । अर्थात् शृङ्गारादि या रसादि शब्दों के प्रयोग के अभाव में शृङ्गार रस की प्रतिपत्ति हो रही है ।

इस पर कहते हैं कि यह भी असत् है । क्योंकि इससे भी यही कहना ठीक है कि वृश्चिकादि की तरह रस प्रतीति में शृङ्गारादि शब्द या रसादि शब्द रूप निमित्तों से भिन्न और भी कोई निमित्त है । जैसे गोबर से पैदा होने वाला वृश्चिक भिन्न है और वृश्चिक से पैदा होने वाला वृश्चिक भिन्न है । इसी प्रकार यहां भी है । शृङ्गारादि शब्दों के प्रयोग से होने वाली रस प्रतिपत्ति अन्य है और विभावादि के प्रयोग से होने वाली रस प्रतिपत्ति

## अभिनवभारती

हन्यत इति साध्यमानता कापि विभीषिका। किंचेदमपि शृङ्गारायते हसति करुणायते इत्यादि साध्यशब्दशब्दनीयत्वं प्रति किं वक्तव्यं स्यात्, अवश्यं चैतत्, अन्यथा "याते द्वारवतीं" इत्यादौ सोत्कण्ठयेति, उत्कमिति चानुवादो विफल एव स्यात्, तद्रूपास्पर्शे तदनुभावसमाकर्षणस्याप्ययोगात्। स्थायिव्यभिचारिणां च भेदाप्रतीतौ—

## बालक्रीड़ा

अन्य है। अर्थात् रस प्रतिपत्ति के लिए कभी कोई निमित्त है कभी कोई निमित्त है। क्योंकि शृङ्गार शब्द के प्रयोग में जैसी प्रतीति होती है वैसी प्रतीति अन्य से नहीं होती है। यह नहीं कह सकते हैं कि शृङ्गार शब्द से शृङ्गार की प्रतिपत्ति नहीं होती है यदि ऐसा कहेंगे तो षष्ठ अध्याय के शृङ्गार हास्यकरुण इस श्लोक में कौओं के टर्टाने की जैसी आपत्ति लग जायगी। क्योंकि संकेत के अनुसार चलने वाले शब्द से सिद्ध होने वाले साध्य का अभिधान किस से प्रतिहत हो सकता है अर्थात् शब्द के द्वारा किये जाने वाले अभिधान को यानी अधिधा वृत्तिसे बोधन को कौन रोक सकता है। इस लिए शब्द से रस की साध्यमानता अर्थात् रस का प्रत्यायन नहीं होना कोई विभीषिका ही है।

किञ्च। यह भी एक बात है कि शृङ्गारायते शृङ्गार के तरह मालूम पड़ता है। हँसता है। करुण के जैसा हैं इत्यादि साध्य शब्दों से शब्दनीय कहे जाने वाले शृङ्गारादि रसों के विषय में क्या कहना चाहिए आपही बतलाइये। किन्तु यह बतलाना आवश्यक है। अन्यथा यदि नहीं बतलायेंगे तो—

याते द्वारवतीं तदा मधुरिपौ तद्दत्तझम्पानतां
कालिन्दीतटरूढवञ्जुललतामालिङ्ग्य सोत्कण्ठया
तद्गीतं गुरुवाष्पगद्गद गलत्तारस्वरं राधया
येनान्तर्जलचारिभिर्जलचरैरप्युत्कमुत्कूजितम्।

मागधों को परास्त करके मथुरा से होते हुए द्वारिका को जब कृष्ण जा रहे थे तब राधा को यह आशा थी कि लौटते समय कृष्ण हमारे यहां आयेंगे किन्तु नही आये इस हालत में प्रत्यागमन की प्रत्याशा से शून्य राधा ने यह गाया।

जब भगवान् मधुसूदन द्वारिका चले गये तब राधा के द्वारा दी गई झम्पा से उछाल से झुकी हुई कालिन्दी के तट पर उत्पन्न वञ्जुल लता का आलिङ्गन करके उत्कण्ठित राधा ने गुरु वाष्प से भर्राये हुए कण्ठ से बड़े तारस्वर से वह गान गाया कि जिससे जल के भीतर चलने वाले जलचरों ने भी बड़ी भारी उत्कण्ठा से कूजन किया।

इत्यादि स्थलों में सोत्कण्ठया एवं उत्कम् ऐसा अनुवाद विफल ही हो जायगा। क्योंकि उत्कण्ठा एवं उत्कता के रूप के स्पर्श नहीं होने पर यानी व्यभिचारियों का शब्दतः उपादान नहीं करने पर तो उनके अनुकूल अनुभावों का समाकर्षण के आक्षेप के योग का सम्बन्ध का अभाव हो जायगा अर्थात् नियत अनुभावों का आक्षेप नहीं कर सकेंगे।

## अभिनवभारती

यान्त्या तया वलितकन्धरमाननं त—
दावृत्तवृन्तशतपत्रनिभं वहन्त्या ।
दिग्धोऽमृतेन च विषेण च पक्ष्मलाक्ष्या
गाढं निखात इव मे हृदये कटाक्षः ॥

### बालक्रीड़ा

यहां का भाव यह है कि इसमें आलम्बन विभाव मधुसूदन है। कालिन्दी तटादि उद्दीपन विभाव है लतालिङ्गनादि अनुभाव है। इस तरह विभाव एवं अनुभाव वाच्य हैं। और अनुभाव लतालिङ्गादि से राधा की उत्कण्ठा व्यक्त होती है चर्वणा का विषय होती है फिर भी जो सोत्कष्ठा शब्द का उपादान किया है वह केवल सिद्ध का साधक है अतः अनुवादक है। किन्तु यह अनुवाद अनर्थक नहीं है क्योंकि उत्कम् यह अनुभावों का आक्षेप करता है इस लिए सोत्कण्ठा शब्द का अनुवाद किया है।

स्थायी भाव और व्यभिचारी भावों की जहां भेद से प्रतीति नही होती है वहां यान्त्या जाती हुई भी मुझे देखने के लिए वार २ ग्रीवा को घुमाती है अतएव आवर्त्तित वृन्तवाले कमल के सदृश आनन वाली नायिका ने देखने में सुखद है इसलिए अमृत में सराबोर है और बिछुडने पर दुखद है अतः विष से सना हुआ है। इस तरह अमृत एवं विष से दिग्ध कटाक्ष को बडी गहराई से मेरे हृदय में धँसा दिया है गाड दिया है। (मालती माधव १ अङ्क ३२ श्लोक)

यहां जाती हुई नायिका का वार २ ग्रीवा के घुमाने से प्रेम करणक निरीक्षण प्रतीत होता है। इसमें प्रेम स्थायी भाव है। और निरीक्षण व्यभिचारी भाव है। यहां निरीक्षण के मूल में प्रेम है अर्थात् प्रेम नही होता तो क्यों देखती अतः मूलभूत प्रेम है। या इस प्रकार देखती है इसलिए देखने रूप हेतु से धूमरूप हेतु से वह्नि की तरह प्रेम की प्रतीति होती है। ऐसी स्थिति में जब स्थायी एवं व्यभिचारी की भेद से प्रतीति नही हो रही है और अनुभावों की प्रतीति भी दुर्लभ ही है। तब रस प्रतीति होगी इसकी तो कथा ही क्या है। प्रश्न—अनुभावों की प्रतीति दुर्लभ क्यों है। उत्तर। अनुभाव क्रियात्मक होते हैं। किन्तु कटाक्ष में जीवभूत वलित आवृत्त दिग्ध एवं निखातदि की विशेषण रूप से प्रतीति होने से क्रिया रूप में प्रतिपत्ति नही हो रही है। अतः कहा कि अनुभावों की प्रतीति दुर्लभ ही है।

लीनेव प्रतिबिम्बितेव लिखितेवोत्कीर्णरूपेव च ।
प्रत्युप्तेव च वज्रलेप घटितेवान्तर्निखातेव च ।
सा नश्चेतसि कीलितेव विशिखैश्चेतोभुवः पञ्चभि
श्चिन्तासन्ततितन्तुजालनिबिडस्यूतेव लग्ना प्रिया ।

यहां भी यही वार्त्ता है। वह प्रिया हमारे चित्त में लग गई। वह कौन प्रिया जो मदनोद्यान में मुझसे पहिले ही मेरे विषय में अनुराग करती है। स्त्रीरत्न होकर भी अपने

## अभिनवभारती

इत्यादावनुभावप्रत्ययोऽपि दुर्लभीभवेत् का कथा रसस्य, वलितावृत्तदिग्धनिखातादीनां कटाक्षशब्दे जीवभूतानां क्रियासु प्रतिपत्तेरभावात्। "लीनेव प्रतिबिम्बितेव लिखितेव" इत्यादावेषैव वार्ता।

## बालक्रीड़ा

आप स्वतः मेरे में प्रेम करती है अहो मैं बडा आदमी हूं इस तरह अपने में गौरव सूचन करने के लिए हमारे यह बहुवचन का उपादान किया। कैसे लग गई इस जिज्ञासा में लगने के विशेष प्रकारों की उत्प्रेक्षा करते हैं—लीन हो गई मानों धूली के ढेर में गिरे हुए जलकण की तरह विलाय गई हो। अगर विलीन हो गई होगी तो उसका स्फुरण भी अब सम्भव नही है इस पर कहते हैं कि मानों प्रतिबिम्बित हो गई है। विमल जलाशय में जैसे चन्द्र मण्डल प्रतिबिम्वित हो जाता है उसी तरह मेरे चित्त में वह प्रतिबिम्बित है। अतः मेरे अन्तः करण में उसका स्फुरण हो रहा है। अच्छा ठीक है। किन्तु बिम्ब के असन्निधान में प्रतिबिम्बित होना कैसा ? इस पर कहते हैं कि मानों लिखी हुई सी है अर्थात् मेरे मनरूपी दिवाल पर कामदेव ने चिन्तारूपी कूंची से अनुरागरूपी रंग से लिख दी है अतः प्रत्यक्ष चमक रही है। फिर प्रश्न होता है कि चित्र तो रेखा एवं उपरेखा का संस्थान विशेषरूप होने से मालती स्वरूप नही हुआ इस तरह तुम्हारे मन में चित्र ही लगा मालती नही लगी। इस पर कहते हैं मानो खोद दी गई है। जैसे पाषाण के ऊपर शिल्पी लोग टाँकी से किसीं की मूर्ति को खोद देते हैं उसी तरह मदन रूपी शिल्पी ने अपने पांच शर रूपी टाँकी से खोद दी है अतः मेरा मन ही प्रिया के रूप प्रिया के आकार से उत्कीर्ण है। प्रश्न—मन तो अणु रूप है अतः निरवयव है उस पर खुदाई कैसे हो सकती है उस पर कहते हैं कि मानों जड़ दी गई। जैसे सुवर्ण भूषण में मणि को जड़ देते हैं उसी तरह विरहानल से सन्दीपित होने से उज्ज्वल सुवर्ण पिण्ड के सदृश पिघले हुए मेरे मन में मदन रूपी जड़िये ने मालती को जड़ दिया है। यदि ऐसी बात है यानी किसी मणि को सोने में जड़ दिया माने उससे उसको संयुक्त कर दिया। अतः जब संयोग हुआ तब वियोग भी हो सकता है। इस पर उस संयोग की दृढ़ता के लिए कहते हैं कि वज्रलेप से घड दी गई है (गुड़ उड़द गन्धक एवं पारद के मेल से वज्रलेप बनता है) वज्रलेप से घटित वस्तु जैसे दृढ़ होती है उसी तरह प्रिया भी मन में दृढ़ है। फिर प्रश्न करते हैं कि इसका तो यह अर्थ हुआ कि प्रिया का और मन का स्पर्श नहीं हुआ। क्योंकि मन के ऊपर वज्र लेप है उस पर प्रिया है। इस पर कहते है कि मानों अन्तःकरण में गाड़ दी गई है। यदि गाड़ दी है धसां दी गई है तो वह कभी दिखाई नहीं देगी इस पर कहते हैं मानों कील दी है। जैसे लकड़ियों में कील को ठोंक कर उसको मिला देते हैं ऐसे ही मेरे चित्त से उसको मिला दिया है। फिर भी कहते हैं कि ठीक नहीं हुआ क्योंकि तुह्मारा चित्त कठिन हो सकता है और कील के ठोकने को सह सकता है किन्तु नायिका तो अत्यन्त सुकुमार है वह कील कैसे बन सकती है और कील बन कर मुद्गर के आघात को कैसे सह सकती है इस पर कहते है कि मानो चिन्तासन्तति रूप तन्तु जाल से निबिड़ रूप में सी दी गई है।

## अभिनवभारती

"तथा सहासरभसव्यावृत्तकण्ठग्रहः", "वपुरलसलसद्बाहु लक्ष्म्याः" "कतिचिदहानि वपुरभूत्केवलमलसेक्षणं तस्याः" ॥

## बालक्रीड़ा

तथा उसी तरह 'सहास' इस पद्य में। इसका पूरा स्वरूप यह है—

एकस्मिन् शयने पराङमुखतया वीतोत्तरं ताम्यतो
रन्योन्यं हृदयस्थितेप्यनुनये संरक्षतोर्गौरवम् ।
दम्पत्योः शनकैरपाङ्गवलनान्मिश्रीभवच्चक्षुषो:
भग्नो मानकलिः सहासरभसव्यावृत्तकण्ठग्रहः ।

एक ही शयन में खटिया पर लेटे हुए हैं तथा परस्पर में वार्तालाप हो रही है उस समय प्रश्नोत्तर होने लगा कि "तुमने ऐसा क्यों किया" नायक ने कहा कि मैंने ऐसा नहीं किया मुझसे हो गया क्षमा करिये। इसी तरह प्रश्नोत्तर में रोष का उद्गम हो गया नायिका रूठ गई मुंह उसने घुमा लिया और दोनों एक दूसरे से पराङमुख हो गये यानी ३६ हो गये उत्तर प्रत्युत्तर सभी बन्द हो गये किन्तु वे दोनों भीतर ही भीतर संतप्त हो रहे हैं कि कैसे अनुकूल वातावरण किया जाय इस तरह हृदय में अनुनय एक दूसरे के प्रति प्रेम बना हुआ है फिर भी अपनी-अपनी आन पर शान पर दोनों डटे हुए हैं इसी अवसर में धीरे से कटाक्ष के पात से दोनों की आखें मिली। जब आँखें चार होती हैं तब मुहब्बत आही जाती है इसके अनुसार आँखें मिली कि दोनों ने हँसते-हंसते बड़े वेग से पुनः कण्ठालिङ्गन कर लिया और ईर्ष्या रोष जनित मान कलह भग्न हो गया। यह अमरुक शतक का २३ वाँ पद्य है। इसी तरह "वपुरल" इस पद्य में है। इसका पूरा स्वरूप यह है—

उत्तिष्ठन्त्या रतान्ते भरमुरगपतौ पाणिनैकेन कृत्वा
धृत्वा चान्येन वासो विगलितकवरीभारमंसे वहन्त्याः ।
भूयस्तत्कालकान्ति द्विगुणितसुरतप्रीतिना शौरिणा वः
शय्यामालिङ्ग्य नीतं वपुरलसलसद्बाहु लक्ष्म्याः पुनातु ।

रति के अन्त में अर्थात् दिव्यक्रिया करने के बाद अपने शरीर के भार को एक हाथ से उरगपति शेषनाग के ऊपर करके दूसरे हाथ से वस्त्र को धर कर रति के वेग से खुले हुए कवरीभार केशपाश को कन्धे पर वहन करती हुई जब लक्ष्मी उठने लगी तब उस समय की छवि को देख कर द्विगुणित सुरत प्रीति वाले कृष्ण से जबरन् आलिङ्गन करके पुनः शय्या पर ले जाया गया किन्तु शिथिलता से सुन्दर नायिका लक्ष्मी का शरीर तुह्मारे हमारे उनके सबके कल्मषों को दूर करके पवित्र करे। यह वेणीसंहार नाटक का मङ्गलाचरण का पद्य है।

तथा उसी तरह कतिचिदहानि इस पद्य में है। इसका पूरा स्वरूप यह है।

आविलपयोधराग्रं लवलीदलपाण्डुराननच्छायम् ।
कतिचिदहानि वपुरभूत् केवलमलसेक्षणं तस्याः ।

अभिनवभारती

रम्याणि वीक्ष्य मधुराँश्च निशम्य शब्दान्
पर्युत्सुकीभवति यत्सुखितोऽपि जन्तुः।
तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं
भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि ॥

"निद्रानिमीलितदृशो मदमन्थरायाः" "विवृण्वती शैलसुतापि भावमङ्गैः" इत्यादि काव्येषु सहृदयहृदयसागरसमुच्चलद्राकामृगाङ्कप्रतिबिम्बेषु जीवितभूतानां हासालस्यौत्सुक्यनिद्रामदागमाभिलाषागमादीनां शब्दस्पृष्टत्वेन विभावाद्यनुत्साध्यस्वभावेषु वीतरागतेव बककाकक्रीडाकल्पनैव स्यात्। सिद्धस्वभावानामेव पदैरभि-

बालक्रीड़ा

कुछ दिनों के लिए उस नायिका का शरीर ऐसा हो गया जिसमें कुचों का अगला हिस्सा आविल हो गया, आनन की छाया कान्ति लवली के पत्ते की जैसी पीली पड़ गई और ईक्षण नयन अलस हो गये। यह विक्रमोर्वशी के ५ का ७ वां है।

तथा इसी तरह रम्याणि में भी है—

रमणीय वस्तुओं को देखकर एवं श्रुति मधुर शब्दों को सुनकर जब सुखी जन्तु भी परिनितान्त उत्सुक हो सकता है तब भाव अर्थात् भावनाख्य संस्कार से स्थिर जन्म जन्मान्तर के सौहार्द को अबोधपूर्वक यानी ज्ञान के विषय होने के अभाव में चित्त से स्मरण कर ही सकता हैं। शाकुन्तल के ५ का २ रा है। तथा इसी तरह निद्रानिमीलित इस पद्य में भी है। इसका पूरा स्वरूप यों है—

निद्रानिमीलितदृशोर्मदमन्थराया
नाप्यर्थवन्ति न च यानि निरर्थकानि।
अद्यापि मे मृगदृशोर्मधुराणि तस्या
स्तान्यक्षाणि हृदये किमपि ध्वनन्ति।

निद्रा से जिसकी आंखे निमीलित हो रही हैं और यौवनमद से या मदिरापान जनित मद से शिथिल उस मृग नयना के जो न तो सार्थक हैं और न निरर्थक ही है वे मधुर अक्षर मेरे हृदय में कुछ ध्वनन कर रहे हैं। यह चौर पञ्चाशिका का ३६ वाँ उद्धृत पद्य हैं।

तथा इसी तरह विवृण्वती में है इसका पूर्ण स्वरूप यह है—

विवृण्वती शैलसुतापि भावमङ्गैः स्फुरद्बालकदम्बकल्पैः
साचीकृता चारुतरेण तस्थौ मुखेन पर्यस्तविलोचनेन। कुमार ३।६८।

शैलसुता भी खिलते हुए नवीन कदम्ब के सदृश अङ्गों से रत्यादि भाव को प्रकाशित करती हुई विक्षिप्त नेत्रों वाले अतीव सुन्दर मुख को तिरछा घुमाकर खड़ी हो गई लज्जा से मुख को टेढ़ा कर लिया।

इत्यादि काव्यों में जिनमें सहृदयों के हृदय रूपी सागर में पूर्णिमा के चन्द्र का प्रतिबिम्ब तैर रहा है तथा जिनमें जीवभूत यानी सरस काव्य है ऐसा कहने के लिए आधारभूत

## अभिनवभारती

धानम् । तत्र भवनमिति तदनुभवतीतिवत्साध्यस्वभावतेति चेत्, अन्यतरधर्ममुखेन क्रियाख्यस्य धर्मिणो द्वाभ्यामपि यथासङ्केतस्पर्शाद् द्वितीयधर्मास्पर्शस्योभयोरपि तुल्यत्वात् । साध्यतार्थं क्रियाया जीवितमिति चेत्, धर्मद्वयवति धर्मिणि क एषोऽन्यतरधर्मपक्षपातः । न च सिद्धताधर्मोऽस्या नास्ति; तथात्वे वा कदाचिदपि कूलदर्शनं न स्यात् । भवनमिति वारोपितगौणीप्रतिपत्तिः स्यात् ।

## बालक्रीड़ा

(उक्त श्लोकों के क्रम से) हास १ आलस्य २ आलस्य ३ औत्सुक्य ४ निद्रामदागम ५ अभिलाष (भाव) ६ आदि कों का शब्द से स्पर्श कर देने से अर्थात् हास रूप स्थायी भाव और आलस्यादि व्यभिचारी भावों को शब्द से वाच्य कर देने से रसका स्वभाव रसका अपना स्वरूप विभावादि द्वारा उत्तम रूप में साध्य नहीं है ।

उन काव्यों में भावुककी वीतरागता ही होगी और होगी बगुलों एवं कौवों के क्रीडा की कल्पना ।

प्रश्न—ऐसी स्थिति क्यों होगी । उत्तर । क्योंकि पद सिद्ध स्वभाव वाले पदार्थों को ही कहते हैं किन्तु जो साध्य स्वभाव वाले भी पदार्थ हैं वहां तो ठीक है । जैसे भवनम् यह अनुभवति की तरह साध्यस्वभाव वाला भी है । अगर ऐसा है तो सुनो । एक क्रिया रूपी धर्मी है वह दो धर्मों वाला है । उन में से अन्यतर धर्ममुखेन यानी कभी किसी एक धर्म के द्वारा कभी किसी एक धर्म के द्वारा यथासंकेतम् संकेत के अनुसार यदि स्पर्श करता है तब द्वितीयधर्म के स्पर्श का नही होना दोनों में तुल्य है । नही । ऐसी बात नही है । क्योंकि साध्यता क्रिया का जीवन है । तब तो दो धर्मों वाले धर्मी का अन्यतर धर्म में पक्षपात है परन्तु यह एक धर्म में पक्षपात क्यों है और सिद्धता धर्म नही है ऐसी बात नही है वह भी है । तथात्वे वा—अगर कहें कि यहां साध्यता ही धर्म है सिद्धता धर्म नही है तब तो कभी भी कूल का दर्शन नही होगा । अर्थात् कभी भी तीर पर नही पहुंच सकेंगे सर्वदा जल में उतराते रहेंगे । अथवा भवनम् इसमें आरोपित क्रिया की प्रतिपत्ति होगी ।

यहां का भाव यह है कि कृदभिहितो भावो द्रव्यवत् प्रकाशते ऐसा यह एक सिद्धान्त है । उसके अनुसार भवनम् में कृत् प्रत्यय ल्युट है । उससे भाव का साध्यता का प्रकाशन होता है किन्तु वह भाव द्रव्य के तुल्य है अतः सिद्धता भी उसमें है । इस तरह यह भवनम् क्रिया सिद्धत्व एव साध्यत्व धर्मद्वयवती है । अतः दोनों की प्रतीति होगी । इसके सिवाय यह भी एक सिद्धान्त है कि घट पटादि पदों में भी घटन पटनादि क्रिया हैं अतः वे घटपटादि क्रियापद हैं सुबन्ततो वे हैं ही । अतः सिद्ध से भी साध्यता की प्रतीति होती है । पक्षान्तर यह भी है कि वहां गौणी प्रतिपत्ति होती है । क्योंकि अन्वयानुपपत्ति या तात्पर्यानुपपत्ति से प्रसरण करने वाली लक्षणा भी अन्वय के योग्य या तात्पर्य के अनुकूल अर्थ को उपस्थापित करती है ।

वह गौणी प्रतिपत्ति भी—बलात् जिसको आरोप का स्थान यानी आरोप का विषय बनाया गया है और जो आनीत है आरोपित है अर्थात् आरोप्यमाण है—उसकी होती है ।

## अभिनवभारती

सापि बलादारोपस्थानस्य चानीतस्यैव केनापि शब्देनास्पृष्टत्वात्, तस्मात्सिद्धाभिधायिना वा शृङ्गारादिशब्देन स्पृश्यत एव तदर्थः। न तु सर्वो वक्ता कविरित्यतिप्रसङ्गिलक्षणप्रबन्धबन्धुरकाव्यनिर्मातृत्वं हि कवित्वं, न चित्तवृत्ति प्रतिपादकत्वम्।

यत्तु शृङ्गारादिशब्दाद्यवधिर्न प्रतीतिरित्युच्यते, तत्र सङ्केतस्मृतिं मुक्त्वा नान्यद्व्यवधानं विद्मः। विततलक्षणपौर्वापर्यविपाकोऽयमिति सङ्केतग्रहणे किं तथा प्रतीतिः। एतेनान्वयाभावः प्रत्युक्तः। विभावादिभ्योऽपि पूर्णकाव्यप्रक्रियापरिगतमन्तरेण न रसादयः। (यथा)

## बालक्रीड़ा

क्योंकि उस आरोप्यमाण अर्थ का शब्द से स्पर्श नही है। इसलिए सिद्धाभिधायी भी शृङ्गारादि शब्दों से उस अर्थ का स्पर्श होता ही है अर्थात् साध्यता का प्रतिपादन होता ही है।

प्रश्न—यदि शृङ्गारादि विशेष शब्द या रसादि सामान्य शब्दों के अभिधान करने पर भी इनकी प्रतिपत्ति होने लगेगी तो "त्वामुद्वीक्ष्य कुरङ्गाक्षि! रसो नः कोऽप्यजायत।" अथवा "तां निभाल्य सरोजाक्षीं शृङ्गारे मग्नमन्तरम्"। इन वाक्यों से भी शृङ्गार रस की अनुभूति होनी चाहिए। ऐसे वाक्य को सभी बोल सकते हैं अतः ऐसे २ वाक्यों के निर्माता भी कवि कहलाने लगेंगे। ऐसी हालत में सभी कवि हो जायेंगे और ऐसा कोई नियम नहीं रहेगा कि "त्वं मुग्धाक्षि? विनैव काञ्चुलिकया धत्से मनोहारिणीं लक्ष्मीम्" ऐसे विभावादि प्रतिपादन मुखेन रसव्यञ्जक वाक्यों के निर्माता ही कवि होंगे। उत्तर। इन उपरि निर्दिष्ट शृंगारे मग्नमन्तरम् इत्यादि वाक्यों में चित्तवृत्तियों का अभिधान किया है किन्तु वे विभावादि रूप से रस के व्यञ्जक नही हैं। अतः ये अव्याप्तिप्रभृति दोषों से ग्रस्त होने से विभावानुभावव्यभिचारिसंयोगाद्रसनिष्पत्तिः इस रस लक्षण के लक्ष्य नही होते हैं। फलतः सभी वक्ता कवि हो गये ऐसी स्थिति नही आई। क्योंकि अतिप्रसङ्गी अतिव्याप्तियुक्त लक्षण वाले सबन्धों से बन्धुर रहित काव्यों के निर्माता ही कवि होता है न कि चित्तवृत्तियों का प्रतिपादन करने वाला कवि होता है।

जो तो कहते है कि जहां शृंङ्गारादि शब्दों की अवधि है अर्थात् जहां शृङ्गरादि शब्दों का अभिधान है वहां रस की प्रतीति नही होती है। इसमें हम तो समझते हैं कि सङ्केत स्मृति को छोडकर कोई व्यवधान नही है। इस का यह आशय है कि जिस अर्थ में जिस शब्द का सङ्केत है इस अर्थ को वह शब्द कहता है अतः सङ्केत सहाय शब्द अर्थ का प्रतिपादक है। प्रकृत में शृङ्गारे मग्नमन्तरम् इत्यादि में पहले शृङ्गार शब्द की श्रुति फिर शृंङ्गार रूप अर्थ इन दोनों के सम्बन्ध की याददास्त फिर उससे अर्थ की उपस्थिति होती है उसके बाद शृङ्गार विषयक शाब्दबोध होता है।

शृङ्गार शब्द के उपादान करने में इस क्रम के अनुसार बीच में शृङ्गार विषयक संकेत स्मृति का होना आवश्यक है और जहां तो विभावादि के संयोग से शृङ्गार की प्रतीति होती

अभिनवभारती

उद्याने तु स्थितावेतावन्योन्यं ददतौ दृशम्
मध्येभुवं लिखन्तौ च प्राप्य सङ्गमसङ्गतौ । ॥इति॥

तस्मादपूर्णत्वे तुल्योऽन्वयाभावः । यत्तूपाध्यायैः काव्यकौतुके रसोद्देशपरश्लोके—"तासां तु परि (पूर्णत्वे) सिद्ध एव रसो मतः" इत्यादिनिरूपितं तदुक्तान्यार्थतयैव न गृहीतव्यम् ।२।

बालक्रीड़ा

है वहां शृङ्गारादि की स्मृति आवश्यक नही होती है। अतः शब्दोपादानस्थल में तच्छब्दविषयक सङ्केतस्मृति उस अर्थ की प्रतीति में व्यवधायक है किन्तु यह सब प्रसिद्ध रस लक्षण के पौर्वापर्य का विपाक है फल है। क्या सङ्केत ग्रहण के होने पर सङ्केतस्मृति के होने पर रस की प्रतीति नही होगी। क्यों नही होगी। अवश्य होगी इससे यह जो कहते थे कि जहां जहां शृङ्गार शब्द है वहां वहां शृङ्गार रस प्रतीत होता है इस अन्वय का अभाव है क्योंकि जहां विभावादि के संयोग से रस की प्रतीति होती है वहां शृङ्गार शब्द नही है तब भी शृङ्गार शब्द के विना भी रस की प्रतीति होती है अतः उक्त अन्वय का व्यभिचार है यह कथन प्रत्युक्त हो गया इस कथन का प्रत्याख्यान हो गया। क्योंकि विभावादि संयोग स्थल में शृङ्गार शब्द का उपादान विना किये भी रस प्रतीति होती है हुआ करे किन्तु शृङ्गार शब्द के उपादान स्थल में विभावादि के संयोग के द्वारा रस की प्रतीति नही होती है यह कहां से आया। हमतो कहते हैं कि विभावादि से भी जहां रस की प्रतीनि होती है वहां पर भी जबतक काव्य की पूर्ण प्रक्रिया को नही जानेंगे तब तक विभावादि से रस की प्रतीति नही होगी जैसे—

दोनों उद्यान में भी स्थित हैं दोनों आलम्बन विभाव है और एकान्त स्थल उद्दीपन विभाव है। एक दूसरे ने एक दूसरे के ऊपर आखें लगा रखी है यानी परस्पर में वह उसको यह इसको देख रहा है और दोनों के मध्यपाती भूमि पर दोनों लिख रहे है। यह देखना अनुभाव है और भूलेखन चिन्ता की स्थिति को व्यक्त करता है अतः चिन्ता व्यभिचारी भाव है। इस तरह सङ्ग को प्राप्त करके भी दोनों परस्पर में सङ्गत नही हुए।

यहां विभावादि के रहते हुए भी रस की प्रतीति में प्रधानता नही है। कवि का तात्पर्य विशेषोक्ति के प्रतिपादन में हैं। विशेषोक्तिरखण्डेषु कारणेषु फलावचः। कारणों के सद्भाव में भी कार्य का नही होना विशेषोक्ति है। प्रकृत में सङ्ग के कारणों के रहते हुए भी सङ्ग नही हुआ अतः विशेषोक्ति है।

इसलिए प्रक्रिया की अपूर्णता में विभावादि से भी रस की प्रतीति नही होती है इस अवस्था में अन्वय का अभाव दोनो जगहों में तुल्य है।

जो तो उपाध्यायजी ने काव्यकौतुक में रसोद्देश परक श्लोक में (तासां तु परिपूर्णत्वे सिद्ध एव रसो मतः) उन प्रक्रियाओं की परिपूर्णता में तो रसको सिद्ध ही हुआ मानना चाहिए। इत्यादि जो कहा, उसको; कहे हुए से भिन्न अर्थ के रूप में कभी ग्रहण नही करना चाहिए।२।

वाङ्मयानीह शास्त्राणि वाङ्निष्ठानि तथैव च ।
तस्माद्वाचः परं नास्ति वाग् हि सर्वस्य कारणम् ॥ ३ ॥

## अभिनवभारती

नन्वेवं रससूत्रे शब्दोऽप्युपादातव्यः ? तदिदमायातं—उत्सङ्गसङ्गिनि बालके तदन्वेषणमिति । अत्र भावोपादाने हि किं न संगृहीतम् । यदयमाह—अनुभाव्यतेऽनेन वागङ्गसत्त्वकृतः" इति (७-५) । आवृत्याचान्वयः वागित्यादिष्वेव छेदः । तद्यदि वाग्भवति तदैतान्यर्थं व्यञ्जयन्ति, वाक्सहितानि स्वार्थं व्यञ्जयन्ति एकतस्त्र्यात्मकतश्च वागिति समासयोगेनाह । सैवेयमुपयोगिनी किन्तु चतुर्थगोपायभूता परमपुरुषार्थस्वभावा विश्वकारणभूता भगवती भारतीत्याह वाङ्मयानीति । वाचि फलरूपायां निष्ठा येषाम् । कुत इत्याह वागिति । इह भावानां सत्तासंबन्धनिज-

## बालक्रीड़ा

(मूल) शास्त्र माने वेदादिशास्त्र अर्थात् चौदह विद्यायें या अठारह विद्यायें सब वाङ्मय है । वाणी पर ही निर्भर करते है । इसलिए वाणी से बढकर इस समस्त ब्रह्माण्ड में दूसरा ओर कुछ भी नही है । क्योंकि वाणी सम्पूर्ण विश्व का कारण है ।३।

प्रश्न––अगर यही बात है कि शृङ्गारादि शब्दों के एवं रसादि शब्दौं के उपादान करने पर भी रस की प्रतीति हो सकती है तब तो रस सूत्र में शब्द का भी उपादान करना चाहिए था क्यों नही किया । उत्तर । इसका तो यही मतलब हुआ कि गोद में बालक है वह कहां है ऐसा खोजना चाहिए । क्या भावों के उपादान करने पर उसका संग्रह नही हुआ । जो इन्होंने कहा कि वाचक आङ्गिक सात्विक एवं आहार्यिक अभिनयों का अनुभावन जिससे होता है वह अनुभाव है । यहां वाक् अङ्ग सत्त्व एवं कृत इनमें छेद है यानी इनकी प्रत्येक की अलग स्थिति है और फिर आवृत्ति से इनका अन्वय है । जैसे पहले वाक् अङ्ग सत्त्व एवं कृत ऐसे चार छेद हैं खण्ड हैं। फिर इनकी आवृत्ति करके पहले एक एक करके फिर तीनों को मिलाकर अन्वय करें । यहां का भाव यह है कि वाक् माने वाणी से अभिनय होता है इसी तरह अङ्गों से सत्त्व से एवं कृत माने कृत्रिमता से अभिनय होता है । किन्तु वाणी से अभिनय करने में जैसे अन्य तीनों का सहयोग अपेक्षित है वैसे अन्य तीनों की व्यवस्था है । अतः कहते हैं कि एकतः एवं त्र्यात्मकतश्च । बागङ्गादि को समास के द्वारा योग करके कहां है । इसलिए जब वाक् होती है यानी वाणी से अभिनय होता है तब (एतानि अङ्गादीनि) ये अङ्गादि भी अर्थ को व्यक्त करते है अर्थात् (वाक्सहितानि) वाक् को साथ लेकर अपने २ अर्थ को व्यक्त करते हैं ।

वह यह भगवती वाणी उपयोगिनी है ही किन्तु यह चतुर्थगोपाय है यानी चौथे भाग में रहने वाले मोक्ष की उपायभूत है अत एव परम पुरुषार्थ मोक्ष स्वभाव है । (यहां कार्य कारण में अभेद मानने से उपाय एवं उपेय दोनों का बोध होता है) और विश्व की कारण है (वाग्वै विश्वा भूतानि जज्ञे) इसको बतलाते हैं कि वाङ्मयानि । वाणी में अर्थात् फलरूपा वाणी में जिसकी निष्ठा है स्थिति है । क्यों ऐसा है इस पर कहते हैं कि वागिति ।

## अभिनवभारती

लक्षणार्थक्रियाकारित्वादिकृतं यत्सत्त्वं तत्प्रधानकबोध(त्व)भूतं श(त)पथशरणं, तस्य बोधस्य पारमैश्वर्यं स्वातन्त्र्यं प्रत्यवमर्शात्मकमेव जडवैलक्षण्यदायीति विभक्तमस्मत्परमगुरुपादैः प्रत्यभिज्ञादौ, अस्माभिश्च तद्विवरणे भेदवादविदारणादौ च। एवं वागेवावभासिका सैव च निर्वाहिकी, अवभासनैव हि परमार्थतो निर्वाणम्। तदाह वाग्घि सर्वस्येति। वागेव विश्वाभुवनानीति श्रुतेः शब्दविवर्तादिरूपत्वं च प्रसाधित्तं तत्र भवद्भिर्भर्तृहरिप्रभृतिभिरिति तदिहानुसरणीयम्। सर्वाकरत्वे च वाचः इतिवृत्तं तु नाट्यस्य शरीरं परिकीर्तितमिति (अ १९।१) यद्वक्ष्यते तन्न विरुद्धं, तस्यापि वाङ्मयत्वादिति तत्रैव निर्णेष्यते।३।

## बालक्रीड़ा

यहां भावों का सत्ता का सम्बन्ध जिसमें है ऐसा निज लक्षण स्वस्वरूप जो अर्थ क्रियाकारित्व है तत्कृत जो सत्त्व वह सत्त्व है प्रधान जिसमें ऐसा सैकड़ों मार्गों वाला बोध है (यहां का निष्कर्ष यह है कि जाता है खाता है पीता है उठता है बैठता है चलता है इत्यादि यावत् क्रियाओं को सम्पादन करने वाला सत्ता का निजस्वरूप जाना खाना पीना उठना बैठना चलना आदि सर्वत्र क्रियाओं में प्रधान है। अर्थात् सत्ता के आधार पर ही इनका बोध होता है इसलिए शतपथ शरण बोध को कहा है उस बोध का पारमैश्चर्य स्वातन्त्र्य प्रत्यवमर्शात्मक ही है। यह जड़ों से विलक्षणता को देने वाला है इसलिए हमारे परम गुरुजी ने इसको प्रत्यभिज्ञा का एक विभाग माना है। हमने भी उसके विवरण में और भेद वाद के खण्डन करने में बतलाया है। इस प्रकार वाणी ही संसार की अवभासिका है (वाग्वै तेजः) और वही निर्वाहिका भी है। वस्तुतः देखा जाय तो अवभासना ही निर्वाण है मोक्ष है। इसी को कहते हैं कि वाणी ही सम्पूर्ण भूत है इस श्रुति के अनुसार वाणी ही सम्पूर्ण जगत् का कारण है। यह विश्व शब्द का विवर्त्त है अर्थात् यह वाणी ही अर्थ के रूप में विवर्त्तित होती है। समवायी कारण से विलक्षण कार्य के रूप में उत्पन्न होती है। इसी सिद्धान्त का प्रसाधन माननीय भर्तहरि प्रभृति आचार्यों ने किया है।

शब्दस्य परिणामोऽयमित्याम्नायविदो विदुः।
छन्दोभ्य एव प्रथममेतद् विश्वं व्यवर्तत ॥१॥
इतिकर्तव्यता लोके सर्वा शब्दव्यापाश्रया।
यां पूर्वाहितसंस्कारो कालोऽपि प्रतिपद्यते ॥२॥
आद्यः करणविन्यासः प्राणस्योर्ध्वं समीरणम्।
स्थानानामभिघातश्च न विना शब्दभावनाम् ॥३॥
न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दानुगमादृते।
अनुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं शब्देन भासते ॥४॥
वाग्रूपता चेदुत्क्रामेदवबोधस्य शाश्वती।
न प्रकाशः प्रकाशेत सा हि प्रत्यवमर्शिनी ॥५॥
सा सर्वविद्या शिल्पानां कलानां चोपबन्धनी।
तद्वशादभिनिष्पन्नं सर्वं वस्तु विभज्यते ॥६॥

**आगमनामाख्यातनिपातोपसर्गसमासतद्धितैर्युक्तः ।**
**सन्धिवचनविभक्त्युपग्रहनियुक्तो वाचिकाभिनयः ॥ ४ ॥**

## अभिनवभारती

तत्र शास्त्रान्तरप्रसिद्धानपि रसाङ्गत्वेन कविशिक्षार्थं नटस्य च तत्र तत्राभिनेये विश्रान्तिकरानितिकर्तव्यतयोपदेशार्थमागमान् निर्दिशति आगमेत्यादि । अर्थद्वारेण रूपसौन्दर्येण चैषामुभयथा च योगः, क्षुभितं मह्यमिदं मे, क्षुब्धमिति मन्थेः प्रतीतिः स्यात् । अर्थभेदेऽपि स्वरूपसौन्दर्यं सार्वत्रिकं, विषयभेदेन च 'अस्यन्दिष्यन्त सिन्धवः' इति हि कर्तव्ये 'अस्यन्दिष्यन् सर्वे सिन्धवः' इति दुर्भणम् , अश्रवम् च 'भक्ष्यं भक्षति वक्षसः क्षतमहो यद् वेपते क्लीवितम्' इति—अत्र रौद्रे

## बालक्रीड़ा

(मूल) इसीलिए यह सिद्धान्त है कि वाचिक अभिनय ही मुख्य है । अतः आगम १ नाम २ आख्यात ३ उपसर्ग ४ निपात ५ तद्धित ६ समास ७ सन्धि ८ वचन ९ विभक्ति १० उपग्रह लिङ्ग ११ एवं धातु से वाचिक अभिनय सम्पन्न होता है ऐसा विद्वानों को समझना चाहिए ।४।

वाणी सर्वाकार में है तभी इतिवृत्त को नाट्य का शरीर कहा है ऐसा जो कहेंगे वह विरुद्ध नही है । क्योंकि इतिवृत्त भी वाङमय है । इसका निर्णय उसी समय करेंगे ।३।

भिन्न २ शास्त्रों में प्रसिद्ध आगमों का भी इसके अङ्ग होने के कारण कवियों को शिक्षा के लिए और नटों को इतिकर्त्तव्य के रूप में उपदेश के लिए निर्देश करते हैं आगमेत्यादि । अर्थों के द्वारा और रूपों के सौन्दर्य दोनों प्रकारों से इनका योग है । मेरे लिए यह क्षुभित है, मेरा यह सक्तु क्षुब्ध है । यहां क्षुभित और क्षुब्ध दोनों प्रयोग होते हैं किन्तु क्षुब्ध कहने पर मन्थन की प्रतीति होती है । क्षुब्धस्वान्तध्वान्त सूत्र से मन्थ अर्थ में निपातन किया है । इन दोनों में अर्थ भेद है किन्तु स्वरूप सौन्दर्य तो सार्वत्रिक है । अतः विषय भेद से भी है । अस्यन्दिष्यन्त सिन्धवः ऐसा कहने की जगह में अस्यन्दिष्यन् सिन्धवः कहना मुश्किल है । क्योंकि न वृद्भ्यश्चतुर्भ्यः यह सूत्र सकारादि आर्धधातुक को परस्मैपद में इट् का निषेध कर देता है अतः अस्यन्त्स्यत् अस्यन्त्स्याताम् अस्यन्त्स्यन् बनेगा । अस्यन्दिष्यन् कथमपि नहीं बनेगा अतः कहा कि दुर्भण है भणितुमशक्य है ।

अश्रव भी है वक्षः स्थल के क्षत होने पर भक्ष्य को खाता है अहो धन्य है किन्तु जो वेपते काँपता है वह क्लीबपना हैं नपुंसकता है । यहां ऐसा तो ठीक है किन्तु मक्ष्यं मक्षति वक्षसः क्षतभवान् वेपक्षते क्लीवितम् यह तो सुनने लायक भी नहीं है बोलने की तो कौन कहे ! यहाँ रौद्र रस में भोक्ष्यति यह ठीक है । आँखों का सम्मार्जन कब करेंगें, इस अर्थ में संमार्जिष्यति यह कहना तो हृद्य है । सम्माक्ष्र्यति कहना तो कभी भी ठीक नहीं है ।

प्रश्न—क्यों नहीं ठीक है । जब कि मृजू शुद्धौ धातु ऊदित है तब ऊदित्त्वात् विकल्प से इट् होगा । इट् पक्ष में सम्मार्जिष्यति और इडभाव पक्ष में सम्माक्ष्र्यति बनेगा क्या हर्ज

अभिनवभारती

भोक्ष्यतीति हृद्यम्। अत्र 'लोचने कदा संमार्जिष्यति' इति, न तु कदा संमार्क्ष्यतीति, एवं वैकल्पिकेऽपि आगमे सौन्दर्यात्। अभावपक्षे वा "आच्छिद्य प्रियतः इति सुव्यक्तमेव। एकान्त्संप्रतीतिनश्चेति धुटोऽसत्त्वपक्ष एव। आगमेनादेशोऽप्युपलक्ष्यते। मुग्धाशब्दस्थाने न मूढाशब्दः प्रयोगार्हः।

नाम यथा मदनरिपुरिति भगवत्पर्यायश्चेति तदीयशृङ्गारवर्णने न प्रयोज्यम्। आख्यातमपि, किन्तु यद्वैचित्र्यमावहति ( तत्प्रयोज्यम् यथा ) "स्मरसि स्मर मेखला-गुणैः" इति वर्तमानप्रत्ययेन तत्साक्षात्करणमुपालम्भविषयता, त्वमेवात्र साक्षी

बालक्रीड़ा

है। उत्तर। हाँ इडागम वैकल्पिक है तब भी सौन्दर्य के अनुसार ही प्रयोग होना चाहिए, अथवा अभाव पक्ष में सम्माक्ष्यति वनता है।

आच्छिद्य प्रियतः कदम्बकुसुमं यस्यारिदारैर्नवं
यात्राभङ्गविधायिनो जलमुचां कालस्य चिन्हं महत्।
हृष्यद्भिः परिचुम्बितं नयनयोर्न्यस्तं हृदि स्थापितं
सीमन्ते निहितं कथञ्चन ततः कर्णावतंसीकृतम्।

इसमें तो क्तप्रत्ययान्त सभी शब्द हृद्य हैं और आङ पूर्वक छिद् धातु से क्त्वा को ल्यप् भी हृद्य है। यह सब सुव्यक्त है अतीव स्पष्ट है। एकान्त्संप्रतीतिनः। एके मुख्यान्यकेवलाः इस कोष के अनुसार एकान् मुख्यान् अन्यान् अथवा केवलान् इतने अर्थों में यह एकान् बनेगा। और संप्रतीतं येषां तान् संप्रतीतिनः ऐसा उक्त विग्रह में बनेगा। अब यहाँ पर जब एकान् को और संप्रतीतिनः को मिलाकर बोलेंगे तब डः सि घुट् से स को घुट् हो जायगा अतः एकान्त्संप्रतीतिनः बनेगा। इस पर आचार्य कहते हैं कि यह प्रयोग सुवाच्य नहीं है सूच्चार्य नहीं है अतः सुट् का असत्व पक्ष ही हृद्य है, आगम शब्द आदेश का उपलक्षण है अतः मुग्ध शब्द के स्थान में मूढ शब्द का प्रयोग योग्य नहीं है। यद्यपि मुग्धः सुन्दरमूढयोः इस कोष के अनुसार मुग्धा सुन्दरी और मूढा दोनों हो सकती है तब भी औचित्य का अनुसरण और सौन्दर्य का आधान करना अत्यावश्यक है।

अब नाम को बतलाते हैं कि नाम जैसे—मदनरिपु यह नाम है संज्ञावाचक शब्द है और भगवान् शम्भु का पर्याय भी है। अतएव उनके शृंगार वर्णन के प्रसंग में इस शब्द का प्रयोग नहीं करना चाहिए। क्योंकि जो मदन का काम का रिपु है वह कामी शृंगारी कैसे हो सकता है। व्यावहारिक दृष्टि से अनौचित्य हो जाता है और अनौचित्य से बढ़कर रस भङ्ग का कोई हेतु ही नहीं है। नाम की तरह आख्यात भी क्रिया पद भी प्रयोज्य नहीं हैं किन्तु जो वैचित्र्य का आधान करता है वह प्रयोज्य है जैसे—

स्मरसि स्मर! मैखलागुणैरुत गोत्रस्खलितेषु बन्धनम्।
च्युतकेसरदूषितेक्षणान्यवतंसोत्पलताडनानि वा।

यह कुमार सम्भव का ८ वां पद्य है। इसमें स्मरति यह आख्यात वैचित्र्य का आधान करता है। गोत्रस्खलन करने पर मैंने तुमको अपनी करधनी से बाँधा था हे स्मर?

## अभिनवभारती

अनृतं न प्रकटितं, अन्यथा स्मृतवानिति मेखलागुणैरिति स्यात्। उपसर्गोऽपि-प्रकृतार्थयोगी यथा—विधिना तव निर्मितिः कृता इत्यर्थे न मितिः। अधिक-द्योतको यथा—मुहुरुपचितैर्दृष्टिरालुप्यते"। इति। उपसर्गैः कर्मप्रवचनीया अप्युप-लक्ष्यन्ते (यथा) "कः स्यादर्जुनात् प्रति", "विचितो नास्तीति पुनरेव स्यात्, अर्जुनकृते विचितमिति।

मीमांसते हृदयमात्मन एव बाला
नाम्नापि मानकलनां सहते न जातु।

## बालक्रीड़ा

उसको तुम याद करते हो। यहाँ स्मरसि इस वर्त्तमान कालिक लट् प्रत्यय से उक्त प्रकार के बन्धन का साक्षात्करण प्रत्यक्ष अनुभव कर रहे हो क्या। इसलिए तुम छिप गये हो। ऐसे उपालम्भ की विषयता स्मृत प्रतीत होती है। इस बन्धन में यानी निरपराध बन्धन में नहीं किन्तु सापराध बन्धन में तुम ही साक्षी हो मैंने कोई झूठ तो नहीं कहा। अन्यथा यदि इतनी विलक्षणता इसमें विवक्षित नहीं होती तो यहाँ "स्मृतवानिति मेखलागुणैः" ऐसा पाठ होता।

उससर्ग भी प्रकृत अर्थ से योग सम्बन्ध करने वाला है अतः प्रयोज्य है। अन्यथा नहीं। जैसे ब्रह्मा जी नें इस काम के करने के लिए तुम्हारी ही निर्मिति की है। यहाँ निर यह उपसर्ग विधि की सृष्टि से सम्बन्ध रखता है अतः विधि कर्तृक निर्माण का प्रकाशक होने से उपयोगी है। इस अर्थ में मितिः यह पद बिलकुल अनुपयुक्त है। अधिक अर्थ का द्योतक उपसर्ग जैसे—त्वामालिख्य प्रणयकुपितां धातुरागैः शिलायामात्मानं ते चरणपतितं यावदिच्छामि कर्त्तुम्। अस्त्रैस्तावन्मुहुरुपचितैर्दृष्टिरालुप्यते मे क्रूरस्तस्मिन्नपि न सहते सङ्गमं नौ कृतान्तः।

यह मेघदूत का पद्य है। इसमें उप चितैः यहाँ उप उपसर्ग है। इसके वदौलत इस पद का अर्थ वृद्धिगत होता हैं। अतः अधिक अर्थ द्योतित होता है।

उपसर्गों से कर्मप्रवचनीय भी उपलक्षित होते हैं—जैसे—कः स्यादर्जुनात् प्रति, विचितो नास्तीति। कौन अर्जुन का प्रतिनिधि हो सकता है अन्वेषण किया कोई नहीं है। यहाँ पर प्रतिः प्रतिनिधिप्रतिदानयोः इस सूत्र से प्रति शब्द की प्रतिनिधिरूप अर्थ में कर्मप्रवचनीय संज्ञा होती है और प्रतिनिधिप्रतिदाने च यस्मात् इस सूत्र से प्रति के योग में पञ्चमी विभक्ति होती है तदनुसार प्रति के योग में अर्जुन शब्द से पञ्चमी विभक्ति हुई है। इसीलिए आचार्य लिखते हैं कि यही उक्त प्रतीति यहां होनी चाहिए अन्यथा अर्जुन के लिए अन्वेषण किया ऐसी प्रतीति होगी।

बाला अपने ही हृदय से मीमांसा करती है यानी अपने हृदय को समझाती है क्योंकि मानकी कलना मान के स्वीकार करने यानी रूठने को तो नाम लेने के लिए भी सहन नहीं करती है।

## अभिनवभारती

न तु चित्तं विचारयत्यात्मन एवेति। एवं सुब्धातुप्रत्ययपदं न तल्सु कृत्सु वाच्यं गौरवभयात्तु नोदाहृतम्।

स्त्रीप्रत्ययो यथा—'अध्यासीनः स वैदग्धीं कृतीति न तु वैदग्ध्यं कृतीति; स्त्रीप्रत्ययेन सौभाग्यातिशयप्रतीतेः।

तद्धितपदं तद्धितप्रत्ययोपलक्षणम् तद् यथा—"शात्रवं व पपुर्यशः" इति न तु शत्रूणां वेति; तद्धितवृत्त्या ह्येकार्थीभावान्वयात् तद्ग्रासीकृतमपि यशस्ते स्वयंग्राही-चक्रुरित्यर्थः। निपातो यथा—"ह हा हा देवि धीरा भव"। सूचकः—आः ?

## बालक्रीड़ा

यहां हृदयं मीमांसते कहा न कि चित्तं विचारयति कहा। यहां का भाव यह है कि हृञ् हरणे से हृदय शब्द वनता है अतः (ह्रियते विषयैः) हृदय का स्वभाव है कि वह विषयों से अपहृत हो जाता है विषयों के वश में हो जाता है या स्वयं वह विषयों में सम्पृक्त हो जाता है अतः नादान बालक को जैसे समझाते है कि अपने आपको सुरक्षित रखो। सावधान रहो उधर इधर भटकना नही। हम को तुम्हारी ये गन्दी आदतें सहन नही होती हैं। इत्यादि। वैसे ही हृदय की ही मीमांसा करती है। चित्त की नही। क्योंकि चित्त शब्द चिती संज्ञा ने से बनता है अतः चित्त जानकार है वह किसी के फन्दे में नही आसकता है इसलिये उसको समझाने की आवश्यकता नही है। मीमांसते यह सुब्धातु है। अतः कहते है कि इस प्रकार सुब्धातु से प्रत्यय करने पर बने हुए पद का "तस्य भावस्त्वतलौ" इस सूत्र से किये गये तल् रूप तद्धित प्रत्यय में एवं कृत् प्रत्यय में प्रयोग नही करना चाहिए या कहना चाहिये। इन प्रत्ययों के उदाहरणों को गौरव के भय से नही दिखाया है। जैसे शृङ्गार यह सुबन्त है इससे शृङ्गार इव आचरति इस विग्रह में शृङ्गारायते बनता है। यहां शृङ्गार से आय प्रत्यय किया उसके बाद "सनाद्यन्ता धातवः" इससे धातु संज्ञा होने से यह शृङ्गाराय सुब्धातु बन गया अब इससे तद्धित प्रत्यय तल् करके शृङ्गारायता नही बनाना क्योंकि (तस्मै हितम्) जो प्रातिपदिक के लिए हित हो यह तद्धित होता है अतः धातु से वह प्रत्यय नही होता है। कृत्यतप्रत्यय धातु से होते हैं। किन्तु प्रकृतोपयोगी यदि नही हो तो उसका प्रयोग नही करना चाहिए।

स्त्री प्रत्ययान्त का उदाहरण जैसे—यह व्यक्ति; पद पर आसीन होकर विदग्ध के कर्म को करके कृती है। इस अर्थ के बोधक अध्यासीनः स वैदग्ध्यं कृती ऐसे प्रयोगों में सौन्दर्य नही है अतः एसे प्रयोगों को व्यवहार में नही लाना चाहिए अपि तु अध्यासीनः स वैदग्धीं कृती सर्वत्र विश्रुतः" ऐसे प्रयोगों का व्यवहार करना चाहिए। क्योंकि स्त्रीप्रत्यय के द्वारा सौन्दर्यातिशय की प्रतीति होती है। तद्धितपद तद्धितप्रत्यय का उपलक्षण है। तद्धित प्रत्यय का उदाहरण जैसे—शात्रवं व पपुर्यशः। ताम्बूलीनां दलैस्तत्र रचिता पानभूमयः। नारिकेला-सवं योधाः शात्रवं व पपुर्यशः। यह रघुवंश के ४ र्थ सर्ग का ४२ वां श्लोक है। यहां वं प्रचेतसि जानीयादिवार्थे च तदव्ययम्। इसकी मान्यता के अनुसार इवार्थक व शब्द है अतः "शात्रवं व" यह पाठ है शात्रवञ्च नही है। शत्रुओं के यश की तरह नारियल के आसव को योधाओं ने पी लिया। इसमें शत्रूणामिदम् इस अर्थ में अण् प्रत्यय होकर शात्रव

## अभिनवभारती

**किमत्र किरातैर्यत्र वान्ति वर्षानिला विशेषेण निरङ्कुशा इति। समासेन एकार्थीभावे यत्र सति वृत्तम्……यथा—मध्येगङ्गायमुनमनु (नेति ?) न तु मध्ये गङ्गायमुनयोरिति। एवं समासान्तरेषु वाच्यम्। शुद्धेषु संकीर्णेषु चागमादयो निवृत्यन्ता विद्यन्ते यत्रेति मत्वर्थीये च।**

**सन्धिर्द्विधा नैरन्तर्यरूपः श्लेषश्च—भवतोयेति। विपर्ययेण नैरन्तर्ये असिद्धता तत्रास्थिरा इति श्लेषे बीभत्साश्लीलने। सूत्रं ब्राह्ममिति पृथगपि द्विश्रुतिः, सङ्गः**

## बालक्रीड़ा

बना है। यह प्रयोग तो उचित है किन्तु शत्रूणां व यह प्रयोग प्रकृतोपयोगी नही है। क्योंकि जो स्वारस्य तद्धितान्त पद में हैं वह इस में नही है। इसका हेतु है कि तद्धितवृत्ति के द्वारा एकार्थीभाव होकर पदार्थ के साथ उसका अन्वय होता है इससे तद्धित वृत्ति से ग्रासीकृत गुणीकृत किये हुए भी यश को उन्होंने स्वयं ग्रहण किया।

निपात जैसे ह हा हा देवि ! स्निग्धश्यामलकान्तिलिप्तवियतो वेल्लद्बलाका घनाः; वाताः शीकरिणः, पयोदसुहृदामानन्दकेकाः कलाः। कामं सन्तु कठोरहृदयो रामोऽस्मि सर्वं सहे, वैदेही तु कथं भविष्यति ह हा हा देवि ! धीरा भव।

यहां ह हा हा यह निपात समुदाय तीव्र खेद को व्यक्त करता है। प्रकृत में भावना से उपनीत की हुई सीता को सम्बोधन करके ह हा हा देवि ! सीते ! धीरा होवो धैर्य धारण करो।

सूचक कहता है आः ! यहां किरातों से क्या होना जाना है। जहां वर्षा ऋतु के वायु निरङ्कुश होकर विशेष रूप से वह रहे हैं।

जहां समास के कारण एकार्थीभाव होने पर वृत्त बन जाता है। जैसे—मध्येगङ्गायमुनमनु यह छन्द बन गया। यह ठीक है न कि गङ्गा एवं यमुना के मध्य में ऐसा विना समास का पद ठीक है। इसी तरह अन्य समासों में भी कहना चाहिए। कृत् १ तद्धित २ समास ३ एकशेष ४ सनाद्यन्तधातु यानी सुब्धातु ५ इन शुद्ध असङ्कीर्ण पञ्च वृत्तियों में या सङ्कीर्ण अशुद्ध पञ्चवृत्तियों में जहाँ विविध आगमादि होते हैं और जहाँ उनकी निवृत्ति होती है तत्पर्यन्त अर्थात् आगमादि निवृत्त्यन्तो में तथा मत्त्वर्थीय प्रत्ययों में भी समझना चाहिए या कहना चाहिए। यहाँ निवृत्यन्ताः यह नया पाठ है। निवृत्तान्ताः अनिच्छन्ता ये पुराने पाठ हैं जो उचित हो उसे ग्रहण करें।

सन्धि दो प्रकार की होती है एक नैरन्तर्यरूप दूसरी श्लेष। नैरन्तर्य जैसे भवतोया इसका विपर्यय करने पर यानी इसको उलटे देने पर यातो भव अथवा या भवतः ऐसा बनता है। इससे नैरन्तर्य में असिद्धता है। अर्थात् नैरन्तर्यरूप सन्धि नहीं हुई। क्योंकि एक पद जैसी प्रतीति होनी चाहिए जैसे भवतोया में एकपदवद्भाव मालूम पड़ता है। भवतो या माया आपकी जो माया है। श्लेष रूप सन्धि में अत्र अस्थिरा अत्रास्थिरा। बीभत्सा अश्लीलने बीभत्साश्लीलने ये बनसे हैं। ब्रह्मसूत्रम् यहाँ दो पदों का सङ्ग है एकश्रुति है

## अभिनवभारती

पदयोः, नैकपदवत्ता, ब्रह्मसूत्रमित्यनुस्वानस्योत्तरसंक्रान्तिव्यतिरेकेण चात्मनि विश्रावयितुमशक्यत्वादेकपदवद्भावः।

विभक्तयः सुप्तिङः, तैः कारकशक्तयो लिङ्गाद्युपग्रहाश्चोपलक्ष्यन्ते। यथा "पाण्डिम्नि मग्नं वपुः" इति वपुष्येव मज्जनकर्तृकत्वं तदायत्तां पाण्डिम्नश्चाधारतां द्योतयन्नतीव रञ्जयति, न तु पाण्डुस्वभावं वपुरिति। एवं कारकान्तरेषु वाच्यम्।

वचनं यथा—"पाण्डवा यस्य दासाः" सर्वे च पृथक् चेत्यर्थः। तथा वैचित्र्येण "त्वं हि रामस्य दाराः किम्" "मैथिली तस्य दाराः"। लिङ्गाद्युपग्रहः, यथा—

## बालक्रीड़ा

एकपदवत्ता है। इसे ब्राह्मं सूत्रम् इस प्रकार पृथक् भी अलग-अलग भी कह सकते हैं दो पदों का सङ्ग है और अलग-अलग दो पदों की श्रुति होती है अतः एकपदवद्भाव नहीं है। इसका स्पष्टीकरण करते हैं कि सूत्रं ब्राह्मम् में ब्रह्मण इदम् या ब्रह्मणि भवम् या ब्रह्मणा प्रोक्तभ् या ब्रह्मणा दृष्टम् इत्यादि बहुत से अर्थ हो सकते हैं। ब्रह्मसूत्रम् इसमें अनुस्वान उच्चारण किये गये ब्रह्म पद को उत्तर सूत्र पद में संक्रान्त किये विना आत्मा परमात्मा के विषय में विश्रावण प्रख्याति करना ही अशक्य है इसलिए एकपदवद्भाव यहाँ है: आत्मविषयक सिद्धान्तों के प्रतिपादक सूत्र जिसमें है वह ब्रह्मसूत्र ग्रन्थ है।

विभक्तियां सुप् और तिङ है। इन से कारक शक्तियां और लिङ्गादिका उपग्रह भी उपलक्षित होता है
जैसे—

दाहोऽम्भः प्रसृतिपचः, प्रचयवान् वाष्पः प्रणालोचितः
श्वासाः कम्पितदीपवर्तिलतिकाः, पाण्डिम्नि मग्नं वपुः :
किञ्चान्यत्कथयामि रात्रिमखिलां त्वन्मार्गवातायने
हस्तच्छत्रनिरुद्धचन्द्रमहसस्तस्याः स्थितिर्वर्तते।

यह पद्य विद्धशालभञ्जिका के ६ अङ्क का २१ वां है। इसमें उस नायिका का शरीर विरह के कारण चिन्ता से पीला पड़ गया है। उसी को कवि ने लिखा कि शरीर पाण्डिमा में डूब गया है। यहां शरीर को मज्जन क्रिया का कर्त्ता बनाया है: अतः उसमें कर्त्तृत्व है और उस कर्त्तृत्व के अधीन वह शरीर पाण्डु गद का रोग का आधार स्थान है ऐसा द्योतन करता है जिससे वह अतीव रञ्जनकारी हो गया है। यहां शरीर पाण्डिमा में डूब गया है ऐसा ही कहा न कि शरीर पीला पड़ मया है। इसी तरह अन्य कारकों में कहना चाहिए।

वचन जैसे—

कर्त्ता द्यूतच्छलानां, जतुमयशरणोद्दीपनः सोऽभिमानी।
कृष्णाकेशोत्तरीयव्यपनयनपटुः पाण्डवा यस्य दासाः।
राजा दुःशासनादेर्गुरुरनुजशतस्याङ्गराजस्य मित्रम्।
क्वास्ते दुर्योधनोऽसौ कथयत न रुषा द्रष्टुमभ्यागतौ स्वः।

अभिनवभारती

कीर्तिस्तव श्वेतेति न तु श्वेतं यशस्तवेति। (कुर्वाणो?) कुरुते भुजशालिनः श्रयम्। न तु कुर्वते। भुजशालि (नि पुंस्वं) लिङ्गम्। परिमृदितमृणालीकोमलान्यङ्गकानि। आसमन्ताद् वैचित्र्यं यथा—आपातेऽपि विकारकारणमहो वक्त्राम्बुजन्माऽऽसवः"। नियुज्यते क्रियायामिति नियुक्तो धातुः तस्य वैचित्र्यं यथा "ग्रस्तं कुलान्तं जगत्" न तु भुक्तम्। ग्रसतेरदनमात्रे परिभाषितेऽपि ग्रासातिशय-

बालक्रीड़ा

यह वेणीसंहार नाटक का पद्य है। इस में भीम और अर्जुन दोनों दुर्योधन को खोजते हुए आये हैं। यहां पाण्डव शब्द में उपात्त बहुवचन से यह प्रकट होता है कि सभी पाण्डव और पृथक् २ भी एक २ भी दास हैं।

वैचित्र्य से भी जैसे—तुम क्या राम की दारा हो। यहां तुम एक वचन दाराः बहुवचन है। यह वैचित्र्य है। त्वं रामस्य कलत्रम् ऐसा नही कहा। अर्थात् ऐसा एक वचन भी कह सकते थे।

लिङ्ग स्त्रीत्व पुंस्त्व एवं नपुंसकत्व का उपग्रह जैसे—तुम्हारी कीर्ति श्वेता है। यहां कीर्ति स्त्रीलिङ्ग शब्द का उपादान किया न कि यश तुम्हारा श्वेत है इस तरह नपुंसक यश का उपादान किया है। दानादिप्रभवा कीर्तिः शौर्यादिप्रभवं यशः। यहां दानमान खानपान का प्रसङ्ग है अतः कीर्ति को ही कहना उचित है। और जैसे—भुजशालिनः श्रयं कुरुते कहा न कि कुर्वते कहा। यहां भुजशालित्व पुरुष का लिङ्ग है।

अलसवलितमुग्धान्यध्वसंपातखेदादशिथिलपरिरम्भैर्दत्तसंवाहनानि।
परिमृदितमृणालीकोमलान्यङ्गकानि त्वमुरसि मम कृत्वा यत्र निद्रामवाप्ता।

यह उत्तररामचरित के प्रथम अङ्क का २४ वां पद्य है यहां अङ्गकानि नपुंसक है। आशय यह है कि पुंल्लिङ्ग एवं स्त्रीलिङ्ग का उपन्यास नही करके नपुंसक लिंग का उपन्यास बतलाता है कि तुम्हारे अङ्ग न तो उपमर्दक्षम है और न उपभोगक्षम है अपितु बहुत ही अल्प एवं कोमल हैं।

जहां आसमन्तात् माने हर तरफ वैचित्र्य हो वह जैसे—

केलीकन्दलितस्य विभ्रममधोर्धुर्यं वपुस्ते दृशौ
भङ्गीभङ्गुर कामकार्मुकमिदं भ्रूनर्मकर्मक्रमः।
आपातेऽपि विकारकारणमहो वक्त्राम्बुजन्मासवः
सत्यं सुन्दरि! वेधसस्त्रिजगतीसारं त्वमेकाकृतिः।

यह उद्भट श्लोक है। सचमुच हे सुन्दरि! तुम विधाता की सृष्टि की सारभूत एकमात्र आकृति हो। इस तरह कहने का आशय है कि यह नायिका हर तरह से एवं हर तरफ में विलक्षणताओं से सम्पन्न है।

क्रिया में पचति पठति वगैरह आख्यात में जिसका नियोग करता है वह नियुक्त है धातु है उसका वैचित्र्य जैसे—ग्रस्तं कुलान्तं जगत्। यहां ग्रस्तं पद का उपन्यास किया न कि

द्विविधं हि स्मृतं पाठ्यं संस्कृतं प्राकृतं तथा ।
तयोर्विभागं वक्ष्यामि यथावदनुपूर्वशः ॥ ५ ॥
व्यञ्जनानि स्वराश्चैव सन्धयोऽथ विभक्तयः ।
नामाख्यातोपसर्गाश्च निपातास्तद्धितास्तथा ॥ ६ ॥
एतैरङ्गैः समासैश्च नानाधातुसमाश्रयम् ।
विज्ञेयं संस्कृतं पाठ्यं, प्रयोगश्च निबोधत ॥ ७ ॥

### अभिनवभारती

संरम्भः कुलान्तेऽत्र वर्त्तते । पूर्ववदत्रापि द्वन्द्वान्मत्वर्थीयः । एतदेवोपजीव्यानन्दवर्धनाचार्येणोक्तं "सुप्तिङ् वचने" त्यादि । अन्यत्रापि सुबादिवक्रतेति ।४।

इत्येवं दशभिरङ्गैर्विभज्य कविताबाचकशब्दनिष्ठो व्यवहार उक्तः । स्थान (प्रयत्ना) (करणा ?) दिज्ञानञ्च कवेर्गाढशिथिलमसृणपरुषादिगुम्फविशेषविभागायोपदिष्टं न च तस्य सम्यगुच्चारणोपदेशाय । वर्गश उपादानं सावर्ण्येन प्रबन्धसौन्दर्यज्ञानार्थं यथा—दत्तानन्दं धनिनमनुसरन् वृतिधनः । घोष इति अनुप्रदान विशेषः । नासिका तद्व्यापारोऽन्ते यस्य तथाभूतो धर्मोऽनुस्वारः ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) पाठ्य दो तरह का माना गया है । एक संस्कृत दूसरा प्राकृत । उन दोनों के विभाग को विधि पूर्वक कहूंगा ।५।

(मूल) व्यञ्जन (हल्) स्वर (अच्) इनकी सन्धि, विभक्ति, वचन, नाम, अख्यात, उपसर्ग, निपात, तद्धित, समास, एवं नानाधातु इन बारह अङ्गों से सम्पन्न होने वाले सस्कृत पाठय को समझना चाहिए और प्रयोग को भी समझें ।६।७।

भुक्तम् पद का । यद्यपि ग्रसति का अदनमात्र में परिभाषण किया है तद्यपि यहां कुलान्त के विषय में ग्रासातिशय है । इकस्तिपौ धातुनिर्देशे एक नियम है कि जहां धातु का निर्देश करना हो वहां इक् से (जैसे ग्रसि) या श्तिप् से (जैसे ग्रसति से) उसको कहे । तदनुसार प्रकृत में ग्रसतेः यह ग्रसति के षष्ठयन्त पद का उपादान किया है । ग्रस अदने धातु है सामान्यतः खाना इसका अर्थ है । यहां कुलान्तं मे पहले द्वन्द्व समास है कुलञ्च अन्तश्चेति । फिर इस द्वन्द्व के बाद कुलान्तमस्मिन्नस्ति इस विग्रह में मत्वर्थीय अच् है ।

इसी नाटचशास्त्र की कारिका का उपजीवन आश्रयण करके आचार्य आनन्दवर्द्धन ने सुप्तिङ वचनसम्वन्धैस्तथा कारकशक्तिभिः । कृत्तद्धितसमासैश्च द्योत्यो लक्ष्यक्रमः क्वचित् । ऐसा कहा है । अन्य स्थलों में सुवादिवक्रता को समझना या देखना या कहना चाहिए ।४।

इस प्रकार आगम १ नाम २ आख्यात ३ उपसर्ग ४ तद्धित ५ निपात ५ सन्धि ७ सवचन विभक्ति ८ उपग्रह ९ नियुक्त १० इन दश अङ्गों से कविता का वाचक जो शब्द काव्यरूप शब्द है उसमें रहने वाले व्यवहार को विभक्त करके कहा है । अच् एवं हलों के स्थान

अकाराद्याः स्वरा ज्ञेया औकारान्ताश्चतुर्दश ।
हकारान्तानि कादीनि व्यञ्जनानि विदुर्बुधाः ॥ ८ ॥

तत्र स्वराश्चतुर्दश–अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ इति स्वरा ज्ञेयाः ॥

कादीनि व्यञ्जनानि यथा–क ख ग घ ङ च छ ज झ ञ ट ठ ड ढ ण त थ द ध न प फ ब भ म य र ल व श ष स ह इति व्यञ्जनवर्गः ।

वर्गे वर्गे समाख्यातौ द्वौ वर्णौ प्रागवस्थितौ ।
अघोषा इति ये त्वन्ये सघोषाः संप्रकीर्तिता ॥ ९ ॥
अष्टौ स्थानानि वर्णानामुरः कण्ठः शिरस्तथा ।
जिह्वामूलञ्च दन्ताश्च नासिकोष्ठौ च तालु च ॥ १० ॥

अ कु ह विसर्जनीयाः कण्ठ्याः । इ चु य शास्तालव्याः । ऋ टु र षा मूर्धन्याः । ऌ तु ल सा दन्त्याः । उ पूपध्मानीया ओष्ठ्याः । ᳵप ᳵ फ इति प फा भ्यां प्राक् अर्धविसर्गसदृशः उपध्मानीयः । ᳵक ᳵ ख इति

## अभिनवभारती

तत्र घोषबाहुल्याद् गाढता यथा—

"अङ्गं दधन्निबिडचन्दनमङ्गनानां
नैदाघवातसदनं न तु मन्मथस्य ।"

अत्र चकारतकारावेव अघोषौ । एतदर्थस्य च स्थानादिविभाग उपन्यस्तः । एतद् (भाषा) स्वर ? लक्षणाध्याये (१७) स्फुटयिष्यामः । ᳵक ᳵ खयोरुच्चारणाय ककारखकारौ । जिह्वाशब्देन (जिह्वमूलं) स्थानम् । करणञ्च ।७।

## बालक्रीडा

(मूल) अकारादि औकारान्त १४ स्वरों को और ककारादि हकारान्त ३३ व्यञ्जनों को विद्वान् लोग समझें। इन १४=३३ मिलकर ४७ बनने वाले अज्झल् समुदाय को वर्ण जाने ।८।

(मूल) यहां अ आ इत्यादि १४ स्वर हैं और क ख ग आदि ३३ व्यञ्जन हैं ।९।

(मूल) उर (वक्षः स्थल) १ कण्ठ २ शिर ३ जिह्वामूल ४ दन्त ५ नासिका ६ ओष्ठ ७ एवं तालु ८ ये आठ वर्णों के स्थान हैं अर्थात् इन्हीं आठ स्थानों से वर्णो का उद्गम होता है ।१०।

एवं करणादि विषयक ज्ञान का भी जो वर्गशः उपादान किया है वह काव्यसम्बन्धी गाढ शिशिल ममृण एवं परुषादि गुम्फ विशेष के विभाग के लिए कवि को उपदेश दिया है न कि उसको सम्यक् उच्चारण सिखाने के लिए और वर्णो की समानता से होने वाले प्रबन्ध के सौन्दर्य के ज्ञान के लिए। जैसे—दत्तानन्दं धनिनमनुसरन् वृतिघनः। इत्यादि में न न न का सावर्ण्य

कखाभ्यां प्राक् अर्धविसर्गसदृशो जिह्वामूलीयः। ए ऐ कण्ठ्यतालव्यौ। ओ औ कण्ठोष्ठ्यौ। वकारो दन्त्योष्ठ्यः। ङ ञ ण न मा अनुनासिकाः विसर्जनीय औरस्य इत्येके। सर्ववर्णानां मुखं स्थानमित्यपरे।

द्वौ द्वौ वर्णौ तु वर्गाद्यौ शषसाश्च त्रयोऽपरे।
अघोषा घोषवन्तस्तु ततोऽन्ये परिकीर्तिताः ॥ ११ ॥
एते घोषाघोषाः कण्ठ्योष्ठ्या दन्त्यजिह्वानुनासिक्याः।
ऊष्माणस्तालव्याः विसर्जनीयाश्च बोद्धव्याः ॥ १२ ॥
गघङ जझञ डढण दधन बभम तथैव यरलवा मता घोषाः।
कख चछ टठ तथ पफ इति वर्गेष्वघोषाः स्युः ॥ १३ ॥
कखगघङाः कण्ठस्थास्तालुस्थानास्तु चछजझञाः।
टठडढणा मूर्धन्यास्तथदधनाश्चैव दन्तस्थाः ॥ १४ ॥
पफबभमास्त्वोष्ठ्याः स्युः दन्त्या लृलसा अहौ च कण्ठस्थौ।
तालव्या इचुयशा स्युर्ऋटुरषा मूर्धस्थिताः ज्ञेयाः ॥ १५ ॥
लृलॄ दन्त्यौ ओऔ कण्ठोष्ठ्यौ एऐकारौ च कण्ठतालव्यौ।
कण्ठ्यो विसर्जनीयो जिव्हामूलमुद्भवः कखयोः ॥ १६ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) उनमें अकार कवर्ग हकार एवं विसर्जनीय कण्ठय हैं। इकार चवर्ग यकार और शकार तालव्य है। ऋकार टवर्ग रेफ एवं षकार मूर्धन्य हैं। लृकार तवर्ग लकार और सकार दन्त्य हैं। उकार पवर्ग और उपध्मानीय ओष्ठय हैं। प और फ के पूर्व में अर्ध विसर्ग के सदृश चिह्न उपध्मानीय है और क और ख के पूर्व में आधे विसर्ग के जैसा संकेत जिह्वामूलीय है। ए तथा ऐ कण्ठय और तालव्य हैं ओ तथा औ कण्ठय और ओष्ठय हैं। वकार दन्त्य और ओष्ठय है। ङ ञ ण न और म नासिक्य है। विसर्जनीय औरस्य है। ऐसा एक आचार्य कहते हैं। सभी वर्णों का मुख ही स्थान है ऐसा अपर आचार्य कहते हैं।

(मूल) वर्गो के पहले के दो दो वर्ण (कख, चछ, टठ, तथ, और पफ, तथा) श ष स ये तीन और वर्ण इनको अघोष मानते हैं। इनसे अन्य वर्णों को घोष कहते हैं।११।१२।

(मूल) इन वर्णों को घोष अघोष इत्यादि समझो।१३।

(मूल) गघ इत्यादि वर्ण घोष हैं और कख इत्यादि वर्ण अघोष हैं।१४।

(मूल) कवर्ग का कण्ठ स्थान है। चवर्ग का तालु स्थान है। टवर्ग का मूर्धा स्थान है। तवर्ग का दन्त्य स्थान है। पवर्ग का ओष्ठ स्थान है। इत्यादि सब कहा जा चुका हैं।✕क और ✕ख का उद्भव स्थान जिह्वामूल है।१५।१६।

है। घोष यह वर्णो का अनुप्रदान विशेष हैं प्रयत्न विशेष है। नासिका और उसका व्यापार जिसके अन्त में यानी समीप हो वह धर्म अनुस्वार है।

पफयोरोष्ठस्थानं भवेदुकारः स्वरो विवृतः ।
स्पृष्टाः काद्या मान्ताः शषसहकारास्तथा विवृताः ॥ १७ ॥
अन्तस्थाः संवृतजाः ङञणनमा नासिकोद्भवा ज्ञेयाः ।
ऊष्माणश्च शषसहाः यरलववर्णास्तथैव चान्तःस्थाः ॥ १८ ॥
जिह्वामूलीयः ᳵकः ᳵ, प उपध्मानीयसञ्ज्ञया ज्ञेयः ।
कचटतपा स्वरिताः स्युः खछठथफा स्युः सदा कम्प्याः ॥ १९ ॥
कण्ठ्योरस्यान् विद्यात् घझढधभान् पाठ्यसंप्रयोगे तु ।
वेद्यो विसर्जनीयो जिह्वास्थाने स्थितो वर्णः ॥ २० ॥
एते व्यञ्जनवर्णाः समासतः सञ्ज्ञया मया कथिताः ।
शब्दविषयप्रयोगे स्वराँस्तु भूयः प्रवक्ष्यामि ॥ २१ ॥
यस्मिन् स्थाने स समो विज्ञेयो यः सवर्णसंज्ञोऽसौ ।
य इमे स्वराश्चतुर्दश निर्दिष्टास्तत्र वै दश समानाः ।
पूर्वो ह्रस्वस्तेषां परश्च दीर्घोऽवगतव्यः ॥ २२ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) उकार प और फ का ओष्ठ स्थान है। स्वर विवृत है। कादि मान्त वर्ण स्पृष्ट हैं। श ष स ह विवृत है।१७।

(मूल) य र ल व ये अन्तः स्थ हैं इनको संवृत भी कहा है। ङकारादि का उद्भव नासिका से होता है। श ष स ह उष्माण हैं।१८।

(मूल) क जिह्वामूलीय है। प उपध्मानीय है। क च ट त प ये स्वरित हैं। ख फ छ ठ थ ये कम्प्य हैं ग ज ड द ब एक पाठ के अनुसार घ झ ट ध भ द्वितीय पाठ के अनुसार कण्ठयोरस्य है। यह व्यवस्था पाठय के संप्रयोग काल की है। विसर्जनीय वर्ण को जिह्वास्थान पर स्थित समझें।१९।२०।

(मूल) जो वर्ण जिस स्थान में सम है उस को सवर्ण समझें। ये जो चौदह स्वर कहे हैं इनको समान कहो। तान् वै समानान् दश कथय ऐसा पाठ है अतः ऐसा अर्थ है।२१।

इन रचनाओं की गाढता घोषवर्णों के बाहुल्य से होती है। जैसे—निबिड माने सघन चन्दन को धारण करने वाला अङ्गनाओं का अङ्ग ग्रीष्मर्त्तु की वायु का सदन नही है अपितु मन्मथ का सदन है। यहां चकार और तकार अघोष है। वर्णो के लिए ही स्थान और प्रयत्न के विभाग का उपन्यास किया है। इस विषय को हम आगे भाषालक्षणाध्याय १७ वें में स्फुट रूप से कहेंगे। क और ख के पूर्व में अर्ध विसर्ग के सदृश के आकार के उच्चारण के लिए क और ख हैं यहां जिह्वा शब्द से जिह्वामूल स्थान है। करणं साधकतमं क्षेत्रगात्रेन्द्रियेष्वपि इस अमर के अनुसार इन्द्रिय है।

सवर्णसंज्ञ माने जो वर्ण जिस वर्ण के साथ तुल्य हों वे उसके सवर्ण भूमि हैं।२२।

इत्थं व्यञ्जनयोगै स्वरैश्च साख्यातनामपदविहितैः ।
काव्य निबन्धाश्च स्युर्धातुनिपातोपसर्गैस्तु ॥ २३ ॥
एभिर्व्यञ्जनवर्गैर्नामाख्यातोपसर्गनिपातैः ।
तद्धितसन्धिविभक्तिभिरधिष्ठितः शब्द इत्युक्तः ॥ २४ ॥
पूर्वाचार्यैरुक्तं शब्दानां लक्षणं समासयोगेन ।
विस्तरशः पुनरेव प्रकरणवशात् संप्रवक्ष्यामि ॥ २५ ॥
अर्थप्रधानं नाम स्यादाख्यातं तु क्रियाकृतम् ।
द्योतयन्त्युसर्गास्तु विशेषं भावसंश्रयम् ॥ २६ ॥

अभिनवभारती

सवर्णसंज्ञ इति । ये येन तुल्यास्ते तत्सवर्णभूमयः ।२२। पूर्वापरीभूतह्रस्वदीर्घरूपतया स्वरा (भिन्ना अपि अभिन्ना, एकवद्) भावात् । करिष्यमाणं क्रियमाणं कृतमिति भूतादिकालयुक्तं गमनागमनाभ्यामध्यक्षपरोक्षभूताभ्यां क्रियाभ्यां युक्तमाख्यातम् । एकत्वादिवचनलिङ्गयुक्तं नाम ।२३।

प्रथितः साध्योऽर्थो वाच्यत्वेन यस्य ।२५।२६।

बालक्रीड़ा

(मूल) इनमें अ आ इ ई उ ऊ । ऋ ॠ ऌ ॡ इनमें पूर्व को ह्रस्व और पर को दीर्घ विधान से समझें ।२२।

(मूल) इन स्वरसंयुक्त व्यञ्जनों के योग से विहित आख्यात सहित नाम पद, निपात और उपसर्गों से काव्यों का निबन्धन होता हैं ।२३।

(मूल) इन नामादि से अधिष्ठित शब्द कहा जाता है ।२४।

(मूल) इस तरह संक्षेप से शब्दों के लक्षण को कहा अब प्रकरण के अनुसार विस्तार से कहूंगा ।२५।

(मूल) नाम प्रातिपदिक अर्थ प्रधान होते हैं और आख्यात क्रियाओं से बनते है । उपसर्ग क्रिया के विषय की विशेषताओं को कहते हैं ।२६।

(मूल) वह शब्द सात प्रकार का होता है यह छ कारकों से संयुक्त है और इससे साध्य की प्रसिद्धि होती है ।

पूर्वापरह्रस्वदीर्घरूपतया भिन्ना अपि स्वराः अभिन्नाः एकवद्भावात् । पूर्व ह्रस्व पर दीर्घ इस रूप से भिन्न हुए भी स्वर अभिन्न है एकपदभाव से । कृत करिष्यमाण एवं क्रियमाण रूप भूतादिकाल से युक्त तथा गमनरूप अध्यक्ष, प्रत्यक्ष भूत अगमनरूप परोक्षभूत क्रियाओं से युक्त आख्यात है एकत्व वचन पुंस्त्वादि लिङ्गों से युक्त नाम है ।२३।

वाच्यत्व रूपसे प्रथित है साध्य अर्थ जिसका ।२५।२६।

तत्प्राहुः सप्तविधं षट्कारकसंयुतं प्रथितसाध्यम् ।
निर्देशसम्प्रदानापादानप्रभृतिसञ्ज्ञाभिः ॥ २७ ॥
नामाख्यातार्थविषयं विशेषं द्योतयन्ति ते ।
पृथक्तत्रोपसर्गेभ्यो निपाता नियमेऽच्युते ॥ २८ ॥
संप्रत्यतीतकालक्रियादिसंयोजितं प्रथितसाध्यम् ।
वचनं विभक्तियुक्तं सदृशसंयोजनविभक्तम् ॥ २९ ॥
पञ्चशतधातुयुक्तं पञ्चगुणं पञ्चविधमिदं वापि ।
स्वाद्यधिकारगुणैरर्थविशेषैर्विभूषितन्यासम् ।
प्रातिपदिकार्थलिङ्गैर्युक्तं पञ्चविधमिदं ज्ञेयम् ॥ ३० ॥

## अभिनवभारती

पुरुषैरुत्तममध्यमप्रथमैर्विभक्तम् ।२९।

धात्वर्थानुपसृजन्ति उपरागेण अन्यादृशान् कुर्वन्ति तेनोपकारेण प्रादिपादिकार्थस्य युक्तसम्बन्धेन प्रकरोतीति । हि शब्दः प्रकर्षे । प्रातिपदिकार्थोपरागेण वा धात्वर्थं विचित्रं करोति । यद्वा तु स्वार्थैः धात्वर्थानुपसृजन्ति अतः उपसर्जनात् प्रातिपदिकार्थे च युक्ता उपसर्गाः यथा प्राचायः प्रान्तेवासी ।३०। प्रातिपदिकार्थयोगात्

## बालक्रीड़ा

(मूल) करण संप्रदान अपादान एव अधिकरण प्रभृति संज्ञाओं वाले कारको से एवं भूत आदि काल वृत्ति धातुओं के संयोग में साध्य क्रिया जिसकी प्रथित होती है ।२७।

(मूल) नाम एवं आख्यात के अर्थों के विषय में जो विशेष का द्योतन करे वे उपसर्गों से पृथक् उपसर्ग होते हैं । यह नियम कभी च्युत नहीं होता है ।२८।

(मूल) वचन माने संख्या एवं लिङ्गों से युक्त विभक्तियों के सुन्दर संयोजन से सम्पन्न पञ्चशत धातुओं से युक्त अत एव पञ्चगुणित यह पञ्च विध है ।२९।

(मूल) स्वादि वगैरह अधिकार युक्त गुणों से एवं अर्थ विशेषों से जिसका विन्यास विभूषित है और प्रतिपादिकार्थ एवं लिङ्ग से युक्त है अतः इसको पञ्चविध समझना चाहिए ।३०।

(मूल) नाना प्रकार के अर्थ विशेष का आश्रयीभूत इस आख्यात को पाठय समझो । वचन एवं कारकों से जो समेत है और प्रथम मध्यम एवं उत्तम पुरुषों से जो विभक्त है वह आख्यात है ।३१।

प्रथम मध्यम एवं उत्तम पुरुषों से विभक्त ।२९। धात्वर्थ को उपसृष्ट करते है माने अपने उपराग से अन्य के जैसे करते हैं । उस उपराग से प्रातिपदिकार्थ को युक्त करते हैं सम्बन्ध से प्रकृष्ट करते हैं : यहां हि शब्द का अर्थ प्रकर्ष है । अथवा प्रातिपदिकार्थ के उपराग से धात्वर्थ को विचित्र करते हैं : यद्वा स्वार्थ में अपने अर्थ में धात्वर्थों को उपसृष्ट कर लेते हैं अतः उपसर्जन करने के कारण प्रातिपदिकार्थ में भी उपसर्ग युक्त होते है जैसे प्राचार्य प्रान्तेवासी ।३०।

आख्यातं पाठ्यकृतं ज्ञेयं नानार्थाश्रयविशेषम् ।
वचनं नामसमेतं पुरुषविभक्तं तदाख्यातम् ॥ ३१ ॥
प्रातिपदिकार्थयुक्तान्धात्वर्थानुपसृजन्ति ये स्वार्थैः ॥
उपसर्गा ह्युपदिष्टास्तस्मात् संस्कारशास्त्रेऽस्मिन् ॥ ३२ ॥

## अभिनवभारती

वृद्धश्च वटुश्च, धातुयुक्त्या पचति पठति च पाक (पाठ) योरेव हि समुच्चयार्थकौ चशब्दौ युक्तौ। अयुक्त्याश्रयात्तु पादपूरणार्थमुच्यते। यत्र द्योतनेन विना न मण्डना, द्योतने च सति वाक्यमलंकृतं भवति। तद्यथा—"मिलति न खलु यस्या" इति खलुशब्दः प्रयासस्याकृतार्थत्वं द्योतयति। तच्च येनापि विना स्फुटमेव वाक्यार्थत एव लाभात्। "अहरहरनुरागात्" इति निर्भज्य वचनं द्योतितस्यापि स्फुटीकरणम्, तद्युक्त्या। "अहो बतासि स्पृहणीयवीर्यः" इत्यत्र प्रातिपदिकार्थानेतैरर्थैरुपनिपतितैर्ज्ञापयति ।३१। तद्धितः—तस्मै प्रातिपदिकार्थाय हितस्सः। प्रातिपदिकार्थं यश्च वा स्वात्मीकुरुते। प्रकृतिप्रत्ययोर्विभागोऽवयवः। काव्ये तन्मतं सं(प्र ?)योग-

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो अपने अर्थों से धात्वर्थों को उपसृष्ट करते हैं यानी प्रातिपादिकार्थ के उपराग से धात्वर्थ को विचित्र कहते हैं वे इस संस्कारशास्त्र में उपसर्ग कहे जाते हैं ।३२।

(मूल) प्रतिपादिकार्थ के योग एवं धातु के आशय के अनुसार की गयी निर्वचन की युक्ति से पद में जो निपतन करते हैं अत एव वे निपात कहे जाते हैं ।३३।

प्रातिपदिकार्थ के साथ योग से वृद्धश्च वटुश्च धातु के साथ युक्ति से पचति च पठति च, यहाँ पाक एवं पाठ में ही समुच्चयार्थक च शब्द युक्त है। इनमें युक्ति का आश्रयण नहीं है यहां ये पादपूरण के लिए कहे जाते हैं। जहां अर्थ विशेष के द्योतन के विना मण्डना नहीं है और द्योतन होने पर वाक्य अलंकृत होता हैं। जैसे—"मिलति न खलु यस्याः" इसमें खलुशब्द प्रयास के करने की आवश्यकता नही है इस अर्थ को द्योतित करता है। वह प्रयास का अकृतार्थत्व खलु के विना भी वाक्यार्थ से स्पष्ट मिल जाता है। अहरहः प्रतिदिन के बढ़ते हुए अनुराग से। यहां अनुराग से कहने में स्पष्टीकरण नहीं हुआ अतः अहरहः से निर्भज्य कथन किया इसमें द्योतितका स्फुटीकरण किया है। यहाँ प्रातिपादक से एवं धातु से युक्ति है। अहो बतासि स्पृहणीयवीर्यः। यहां पर उपनिपतित उपन्यस्त होने वाले अहो एवं बत प्रातिपदिकार्थों को ज्ञापित करते हैं अहो आश्चर्य है और बत हर्ष है कि तुम्हारा पराक्रम स्पृहणीय है। ३१।

प्रकृति और प्रत्यय का विभाग यानी अवयव। प्रकृति एवं प्रत्यय के संयोग का प्रयोजन जिसका अभिधान ऐन्द्र एवं चान्द्र आदि व्याकरणों में कहा है वह काव्य में मत है। संयोग का अर्थ सम्बन्ध है। जैसे चन्द्र की सम्बन्धिनी चान्द्री चांदनी माने ज्योत्स्ना। सत्त्व सत् का भाव। जैसे सूक्त है उसका भाव सौक्त्य है। काठकवचन यानी कठप्रोक्त

प्रातिपदिकार्थयोगाद्धातुच्छन्दोनिरुक्तयुक्त्या च। प्राति
यस्मान्निपतन्ति पदे तस्मात्प्रोक्ता निपातास्तु ॥ ३३ ॥
प्रत्ययविभागजनिताः प्रकर्षसंयोगसत्त्ववचनैश्च।
यस्मात्पूरयतेऽर्थान् प्रत्यय उक्तस्ततस्तस्मात् ॥ ३४ ॥
लोके प्रकृतिप्रत्ययविभागसंयोगसत्त्ववचनैश्च।
तांस्तान् पूरयतेऽर्थांस्तेषु यत्तद्धितस्तस्मात् ॥ ३५ ॥

## अभिनवभारती

प्रयोजनमैन्द्रेऽभिहितं, संयोगः संबन्धः। चान्द्री ज्योत्स्ना। सत्त्वं तद्भावः यथा सूक्तस्य स्वभावः सौक्त्यं, वचनं प्रवचनं काठकमादित्यश्रुत्या, तुर्यपञ्चामाध्यायविहिता निर्देक्ष्यन्ते ।३३।

एकस्य पदस्य बहूनां वा पदानां समाप्तिं प्राप्तानाम्। वाशब्दाद् द्वयोरपि। येनार्थो विभज्यते विभक्त्याख्यः प्रत्ययः, तेषां च पदानां द्वैविध्यं धातोर्वा संबन्धि यदुत्पन्नं, लिङ्गस्य वा संबन्धि अर्थवल्लिङ्गमिति संज्ञायां अव्युत्पन्नम्। यदि वा लिङ्गस्य संबन्धिन्यो विभक्तयः प्रातिपदिकात् सुपः, धातोस्तिङः ।३४। पद इत्येकपदे

## बालक्रीड़ा

(मूल) क्योंकि ज्ञान के विभाग से जनित प्रकर्ष के संयोग की सत्ता के कहने के द्वारा अर्थो को पूरण करते हैं अतः प्रत्यय कहे गये हैं।३४।

(मूल) लोक में प्रकृति एवं प्रत्ययों के विभाग से जनित संयोग की सत्ता के कथन के द्वारा उन उन अर्थों का जो पूरण करता है इसलिए वह तद्धित है ।३५।

(मूल) एक या अनेक नामों के धातु के लिङ्ग सम्बन्धी अर्थों को विभक्त करते हैं इसलिए विभक्ति कही जाती हैं ।३६।

(मूल) विशिष्ट स्वर एवं विशिष्ट व्यञ्जनों के सम्बन्ध के कारण सन्धान को प्राप्त करते हैं इस लिए इनकी सन्धि होती है ।३७।

प्रवचन। जो आदित्यश्रुति से युक्त है। तुर्य एवं पञ्चम अध्यायों में उसका अभिधान किया है ऐसा निर्देश करेंगे। तद्धित तत् माने प्रातिपदिकार्थ के लिए जो हित हो वह तद्धित है। अथवा जो प्रातिपदिकार्थ को अपना लेता है आत्मसात् कर लेता है वह तद्धित है।

एक पद अथवा अर्थ की समाप्ति को प्राप्त करने वाले बहुत पद अर्थात् वाक्यं स्यादर्थसमाप्तितः इस सिद्धान्त के अनुसार वाक्य। एकस्य बहूनां वा में उपात्त वाशब्द से एक पद एवं बहुत दोनों का संग्रह है। जिससे अर्थ का विभाग होता है वह विभक्ति संज्ञक प्रत्यय। वे तदन्त विभक्त्यन्त पद दो प्रकार के हैं एक धातु से उत्पन्न होने वाला धातु का सम्बन्धी व्युत्पन्न दूसरा अर्थवान् लिङ्ग होता है अतः संज्ञा नाम में लिङ्ग का सम्बन्धी अत्युत्पन्न अथवा लिङ्ग की सम्वन्वी विभक्तियाँ सुप् है और धातु की सम्बन्धी विभक्तियां

एकस्य बहूनां वा धातोर्लिङ्गस्य वा पदानां वा ।
विभजन्त्यर्थं यस्मात् विभक्तयस्तेन ताः प्रोक्ताः ॥ ३६ ॥
विशिष्टास्तु स्वरा यत्र व्यञ्जनं वापि योगतः ।
सन्धीयते पदे यस्मात्तस्मात्सन्धिः प्रकीर्तितः ॥ ३७ ॥
वर्णपदक्रमसिद्धः पदैकयोगाऽच्च वर्णयोगाच्च ।
सन्धीयते च यस्मात्तस्मात् सन्धिः समुद्दिष्टः ॥ ३८ ॥
लुप्तविभक्तिर्नाम्नामेकार्थं संहरत्समासोऽपि ।
तत्पुरुषादिकसंज्ञैर्निर्दिष्टः षड्विधो विप्राः ! ॥ ३९ ॥

## अभिनवभारती

नित्या संहितेत्याह ।३५। निबद्धो भाविछन्दोविधिना बद्धः संघट्टनायुतः । पदबन्धा इत्युक्तम् ।३८। पदं निरूपयति तत्रेति परिमितवक्तव्यत्वादित्यत्राशयः ।३९। च्छन्दो-

## बालक्रीड़ा

(मूल) पदों के योग एवं वर्णों के योग से जो सन्धान को प्राप्त करते हैं और जिसमें वर्णों का क्रम एवं पदों का क्रम सिद्ध है उसको सन्धि कहते हैं ।३८।

(मूल) जहाँ प्रातिपदिकों की विभक्तियाँ लुप्त हो जाती हैं अत एव जो प्रतिपदिकार्थों का एक अर्थ में उपसंहार करता है वह एकार्थीभाव रूप समास भी विद्वानों के द्वारा तत्पुरुषादि नामों से ६ प्रकार का निर्दिष्ट है ।३९।

(मूल) इन विस्तृत स्वर एवं व्यञ्जनों वाले तथा अर्थों से संयुक्त शब्दों के निर्माण से पदों की रचना करनी चाहिए। उसके बाद छन्दों में बद्ध निबन्धों को अथवा छन्द के बन्धन से रहित चूर्णों की रचना करनी चाहिए ।४०।

(मूल) विभक्त्यन्त यानी सुवन्त एवं तिङन्त पद कभी छन्द की प्रक्रिया से निबद्ध होते हैं या कभी उस प्रक्रिया से रहित चूर्ण होते हैं। उन में चूर्ण पद के लक्षण को आप यहां समझें ।४१।

तिङ है। विभक्तिश्च सूत्र सुप्तिङौ विभक्तिसंज्ञौ स्तः वृत्ति एवं से सुप् और तिङ की विभक्ति संज्ञा होती है। तथा सुप्तिङन्तं पदम् से सुवन्त और तिङन्त की पद संज्ञा होती है ।३४।

पद माने एकपद में संहिता का अतिक्रमण नहीं है। अर्थात् संहितैकपदे नित्या के अनुसार एक पद में संहिता अवश्य रहती है। संहिता का अर्थ है सन्धि ।३५।

निबद्ध है भावी छन्दोविधि से बद्ध है संघटना रचना से युत है रच्चित है। भावी का अर्थ है अभी आगे भविष्य में छन्दों का निरूपण करेंगे। उन छन्दों की विधि नियतरूप से गुरु एवं लघु का विन्यास। पदों से बद्ध समस्त पद है ।३८।

तत्रेति से पद का निरूपण करते हैं। परिमित वक्तव्य है। यह इसका आशय है ।३९।

एभिः शब्दविधानैर्विस्तारव्यञ्जनार्थसंयुक्तैः ।
पदबन्धाः कर्तव्या निबद्धबन्धास्तु चूर्णा वा ॥ ४० ॥
विभक्त्यन्तं पदं ज्ञेयं निबद्धं चूर्णमेव च ।
तत्र चूर्णपदस्येह सन्निबोधत लक्षणम् ॥ ४१ ॥
अनिबद्धपदं छन्दोविधानानियताक्षरम् ।
अर्थापेक्ष्यक्षरस्यूतं ज्ञेयं चूर्णपदं बुधैः ॥ ४२ ॥
निबद्धाक्षरसंयुक्तं यतिच्छेदसमन्वितम् ।
निबद्धं तु पदं ज्ञेयं प्रमाणनियतात्मकम् ॥ ४३ ॥

अभिनवभारती

नियताक्षरम् । अक्षरसंख्यानियमः अक्षरनियमो गुरुलघुनिवेशनियमः (संख्यानियमः एकाक्षरः पादो द्व्यक्षरः पाद इत्यादिः ।) एतद्विहीनं चूर्णपदम् । अर्थः श्रृङ्गारवीरादिस्तदपेक्ष्यक्षराणि परिमितानि भूयांसि वा स्यूतानि यत्रेति असमाससंघट्टनात्मकमुक्तमिति । इदं तु केवलं पठनकर्मत्वाद् गद्यमित्युच्यते ।४२। यतिर्विरामः । (छेदस्तत्कृतः पदविभागः) पादसंख्यया सामान्यलक्षणमाह प्रमाणेन श्रोत्रेन्द्रियेण नियत आत्मा यत्र श्रव्यमित्यर्थः ।४३।

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसमें छन्द की प्रक्रिया के अनुसार पद निबद्ध नहीं हों और न छन्द की विधि की युक्ति से अक्षरों का नियमन हो तथा जो अर्थों की अपेक्षा करने वाले अक्षरों से अनुस्यूत हो विद्वान् लोग उसको चूर्ण पद समझें ।४२।

(मूल) छन्द की प्रक्रिया के अनुसार निबद्ध रचित कियें गये अक्षरों का जिसमें संयोग हो और जहां यति के अनुसार छेद विभाग हो तथा श्रोत्रेन्द्रिय प्रमाण से जहां छन्द के नियत अक्षर हों उसे निबद्ध पद समझना चाहिए ।४३।

छन्द नियत अक्षरों वाला होता है। यहाँ अक्षरों का और संख्या का नियम रहता है। अक्षर नियम का अर्थ है गुरु एवं लघु अक्षरों के निवेश का नियम है। इतने गुरु अक्षर और इतने लघु अक्षर रहेंगे। संख्या का नियम एकाक्षर पाद एवं द्व्यक्षर पाद इत्यादि। इससे विहीन यानी अक्षर एवं संख्या के नियम से रहित चूर्ण पद होता है। अर्थ माने शृङ्गार एवं वीरादि। उसकी अपेक्षा करने वाले थोड़े या बहुत अक्षर जहाँ स्यूत हों निबद्ध हो। यहाँ असमास होता है अतः समास रहित संघटनात्मक चूर्ण है। यह तो पहले कह चुके हैं। यह चूर्ण पठन का कर्म है पढ़ने लायक है अतः इसे गद्य कहते हैं ।४२।

यति विराम है। छेद यतिकृत पदविभाग। निबद्ध पद का पाद की संख्या के अनुसार सामान्य लक्षण कहते हैं प्रमाण से श्रोत्रेन्द्रिय से नियत है आत्मा स्वरूप जिसमें वह निबद्ध पद है अर्थात् श्रव्य है ।४३।

एवं नानार्थसंयुक्तैः पादैर्वर्णविभूषितैः ।
चतुर्भिस्तु भवेद्युक्तं छन्दोवृत्ताभिधानवत् ॥ ४४ ॥
षड्विंशतिः स्मृतान्येभिः पादैश्छन्दांसि संख्यया ।
समश्चार्धसमश्चैव तथा विषममेव च ॥ ४५ ॥
छन्दोयुक्तं समासेन त्रिविधं वृत्तमिष्यते ।
नानावृत्तविनिष्पन्ना शब्दस्यैषा तनूस्स्मृता ॥ ४६ ॥
छन्दोहीनो न शब्दोऽस्ति न च्छन्दश्शब्दवर्जितम् ।
तस्मात्तूभयसंयोगो नाट्यस्योद्योतकः स्मृतः ॥ ४७ ॥
एकाक्षरा भवेदुक्ता ह्यत्युक्ता द्व्यक्षरा भवेत् ।
मध्या तु त्र्यक्षरेत्याहुः, प्रतिष्ठा चतुरक्षरा ॥ ४८ ॥

अभिनवभारती

अथ छन्दोलक्षणं कर्तुं तस्य स्वरूपं तावदाह एवमित्यादि । वर्णा गुरुत्व-लघुत्वाद्यवच्छिन्नाः । विविधैर्भूषणैः सालंकारैः पादैश्चतुर्भिरिति संबन्धः इदं तत्पद्य पादेषु भवति, गद्यमिति निगदनीयत्वेऽपि विशेषसंज्ञया व्यपदेशः ।४४। षड्विंशतिरिति तावत्परिमाणान्येकाक्षरात्प्रभृति षड्विंशत्यक्षराणि यावदुक्तादीन्युत्कृत्यन्तानि छन्दांसीत्यर्थः । पादचतुष्टये तुल्यलक्षणं समं, अतुल्यलक्षणं विषमम् अर्धसमं प्रथमतृतीययोर्द्वितीयचतुर्थयोः । संज्ञाभिश्छन्दोभेदा आश्रिता ।४५।

बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार वर्णों से विभूषित एवं नाना अर्थों से संयुक्त चार पदों वाला यह छन्द है। इसका अभिधान इसका नाम पद्य है वृत्त हैं चतुष्पदी है। इस प्रकार के पादों से बने हुए ये छन्द संख्या में २६ माने हैं ।४४।

(मूल) यह छन्द जिसका नाम वृत्त है वह सम अर्धसम एवं विषम भेद से तीन प्रकार का इष्ट है ।४५।

(मूल) यह शब्द का शरीर नानावृत्तों से निष्पन्न हुआ माना है। क्योंकि न कोई शब्द छन्दों से हीन है और न कोई छन्द शब्दों से रहित है। किन्तु उभय का संयोग नाट्य का उद्योतक माना गया है ।४६।४७।

(मूल) उनमें एक अक्षर वाले छन्द की जाति का नाम उक्ता है। दो अक्षरों वाली अत्युक्ता है। त्र्यक्षरा मध्या है। चतुरक्षरों वाली प्रतिष्ठा हैं ।४८।

अथ अब छन्द का लक्षण कहने के लिए उसके स्वरूप को पहले कहते हैं एवमित्यादि। वर्ण गुरुत्व एवं लघुत्व से अवच्छिन्न विशिष्ट वर्णरूप विविध भूषणों से युक्त अर्थात् सालंकार चार पादों से युक्त यह सम्बन्ध है ऐसा अन्वय है। यह पद्य है। क्योंकि पादों में होता है पादों से बनता है। पद्य एवं गद्य दोनों निगदनीय है उच्चारणीय हैं अतः निगदनीयता में समान होने पर भी गद्य ऐसे विशेष नाम से व्यपदेश्य है व्यवहार्य है ।४४।

सुप्रतिष्ठा भवेत् पञ्च, गायत्री षट् भवेदिह ।
सप्ताक्षरा भवेदुष्णिगष्टा-क्षरानुष्टुबुच्यते ॥ ४९ ॥
नवाक्षरा तु बृहती पङ्क्तिश्चैव दशाक्षरा ।
एकादशाक्षरा त्रिष्टुब् जगती द्वादशाक्षरा ॥ ५० ॥
त्रयोदशाऽतिजगती शक्वरी तु चतुर्दशा ।
अतिशक्वरी पञ्चदशा षोडशाष्टिः प्रकीर्तिता ॥ ५१ ॥
अत्यष्टिः स्यात्सप्तदशा धृतिरष्टादशाक्षरा ।
एकोनविंशतिर्धृतिः कृतिर्विंशतिरेव च ॥ ५२ ॥
प्रकृतिश्चैकविंशत्या द्वाविंशत्याकृतिस्तथा ।
विकृतिश्च त्रयोविंशा चतुर्विंशा च संकृतिः ॥ ५३ ॥
पञ्चविंशत्यतिकृतिः षड्विंशत्युत्कृतिर्भवेत् ।
अतोऽधिकाक्षरं छन्दो मालावृत्तं तदिष्यते ॥ ५४ ॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) पञ्चाक्षरा सुप्रतिष्ठा है। षडक्षरा गायत्री है। सप्ताक्षरा उष्णिक् है। अष्टाक्षरा अनुष्टुप् है।४९।

(मूल) नवाक्षरा वृहती है। दशाक्षरा पंक्ति है। एकादशाक्षरा त्रिष्टुप् है। द्वादशाक्षरा जगती है।५०।

(मूल) त्रयोदशाक्षरा अतिजगती है। चतुर्दशाक्षरा शक्वरी है। पञ्चादशाक्षरा अतिशक्वरी है एवं षोडशाक्षरा अष्टि है।५१।

(मूल) सतरह अक्षरों वाली अत्यष्टि है। अठारह अक्षरों वाली धृति है। उन्नीस अक्षरों वाली अतिधृति है। बीस अक्षरों वाली कृति होती है।५२।

(मूल) इक्कीस अक्षरों वाली प्रकृति एवं बाईस अक्षरों वाली आकृति होती है। तेईस अक्षरों वाली विकृति तथा चौबीस अक्षरों वाली संकृति होती है।५३।

(मूल) पच्चीस अक्षरों वाली अभिकृति है। और छबीस अक्षरों वाली उत्कृति होती है। इन से अधिक अक्षरों वाले छन्द मालावृत्त एवं दण्डक माने गये हैं। कालिदास महाकवि का श्यामला दण्डक बहुत प्रसिद्ध हैं। बम्बई निर्णय सागर प्रेस से काव्यमाला में वह छपा है।५४।

षड्विशतिः : उतने परिमाणवाला एक अक्षर से आरम्भ करके २६ अक्षरों तक उक्ता से उत्कृति पर्यन्त छन्द हैं। चारों पादों में तुल्यलक्षणवाला सम है। जो प्रथम एवं तृतीय तथा द्वितीय एवं चतुर्थ पादों मे सम हो वह अर्धसम है। चारों पादों में अतुल्यलक्षण वाला भिन्नलक्षणों वाला जो है वह विषम हैं ४५। ये छन्द हैं इनके ये भेद हैं। प्रश्न— इनके इतनें भेद कैसे है। उत्तर। प्रस्तारयोगतः। प्रस्तार में जो योग है युक्ति है उससे इतने भेद हैं। उसमे युक्ति को आगे कहेंगे।

छन्दसां तु तथा ह्येते भेदाः प्रस्तारयोगतः ।
असंख्येप्रमाणानि वृत्तान्याहुरतो बुधाः ॥ ५५ ॥
गायत्रीप्रभृतिस्त्वेषां प्रमाणं संविधीयते ।
प्रयोगजानि सर्वाणि प्रायशो न भवन्ति हि ॥ ५६ ॥

## अभिनवभारती

तथा ह्येते भेदा इत्याह प्रस्तारयोगत इति प्रस्तारे योगो युक्तिः तेन तत्र युक्तिर्वक्ष्यते—

"प्रकीर्य सर्वं गुरु, तत्र पूर्वगुरोरधो लं परिपूर्य तत्त्वम् ।
स्यात्पूर्वपूर्वं गुरुणेति यावत्सर्वत्र लं प्रस्तरणे तदेव ॥

एते यथा भेदाः । षडक्षराणि गायत्र्यां तत एवारभ्य प्रयोगार्हतेति सूचयति उक्त्यादीनामश्रवत्वात् । तदाह प्रयोगजानीति लक्ष्यतो न स्थितानि, अपि तु वेदवद् दृश्यन्त इति भावः । वृत्तानि च चतुःषष्टिरित्यादिना स्वकण्ठेन संख्यां पठति यावत् ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) छन्दों के ये इतने भेद प्रस्तार के योग से होते हैं । इसलिए बुधलोग वृत्तों के प्रमाण को असंख्येय मानते हैं ।५५।

(मूल) इन में गायत्री प्रभृति छन्दों के प्रमाण को मैं कहता हूँ । इन छन्दों के सम्पूर्ण भेद प्रायशः प्रयोग मे नहीं आते हैं ।५६।

पहले सम्पूर्ण गुरु वाले पाद को रखे फिर पूर्वगुरु माने आदि गुरु के नीचे लघु को रखे । इस तरह प्रथम प्रथम को पूर्व पूर्व को गुरु से परि पूर्ण करे । यह विधि तब तक करे जब तक सर्वलघु न आ जाय ।

एते ये प्रस्तार छन्दों के भेदों के अनुसार समझे जाने चाहिए ।५३। यद्यपि एकाक्षर छन्द उक्ता है किन्तु प्रस्तार के अनुसार उसके दो भेद हैं । उन सब को छोडकर ६ अक्षरों वाली गायत्री से ही आरम्भ करके लिखते है । ऐसा क्यों करते हैं ? इसके समाधान में कहते हैं काव्यों में तथा अन्यत्र भिन्न२ शास्त्रीय ग्रन्थों में भी इन्हीं का प्रयोग किया गया है । क्योंकि प्रयोग की योग्यता इन्हीं में है अतः यहीं से आरम्भ किया है । एक यह भी कारण है । कहीं भी उक्तादि छन्दों का नाम नही सुनाई पड़ता है यह भी सूचित करना जरूरी है । इसी बात के लिए कहते हैं कि यद्यपि इनके प्रयोग लक्ष्य में उदाहरणों में नही हैं तद्यपि वेद की तरह इनको जानना चाहिए ।५४।

दोनों ग्रन्थकारों ने भरत मुनि ने एवं आचार्य अभिनव गुप्त ने भी एकाक्षर से आरम्भ करके पञ्चाक्षर पर्यन्त छन्दों के प्रस्तार से प्राप्त भेंदो को नही लिखा है तब भी पाठकों की जानकारी के लिए मैं लिख रहा हूं ।

वृत्तानि हि चतुष्षष्टिर्गायत्र्यां कीर्तितानि तु । (६४)
शतं विंशतिरष्टौ च वृत्तान्युष्णिह्यथोच्यते ॥ ५७ ॥ (१२८)
षट्पञ्चाशच्छते द्वे च वृत्तानामप्यनुष्टुभि । (२५६)
शतानि पञ्च वृत्तानां बृहत्यां द्वादशैव च ॥ ५८ ॥ (५१२)
पङ्क्त्यां सहस्रं वृत्तानां चतुर्विंशतिरेव च । (१०२४)
त्रैष्टुभे द्वे सहस्रे च चत्वारिंशत्तथाष्ट च ॥ ५९ ॥ (२०४८)
सहस्राण्यपि चत्वारि नवतिश्च षडुत्तरा ।
जगत्यां समवर्णानां वृत्तानामिह सर्वशः ॥ ६० ॥ (४०९६)
अष्टौ सहस्राणि शतं द्व्यधिका नवतिः पुनः ।
जगत्यामतिपूर्वायां वृत्तानां परिमाणतः ॥ ६१ ॥ (८१९२)
शतानि त्रीण्यशीतिश्च सहस्राण्यपि षोडश ।
वृत्तानि चैव चत्वारि शक्वर्याः परिसंख्यया ॥६२॥ (१६३८४)
द्वात्रिंशच्च सहस्राणि सप्त चैव शतानि च ।
अष्टौ षष्टिश्च वृत्तानि ह्याश्रयन्त्यतिशक्वरीम् ॥६३॥ (३२७६८)

बालक्रीड़ा

(मूल) गायत्री में ६४ प्रकार के छन्द कहे जाते हैं। एकसौ अट्ठाइस भेद उष्णिक् में कहे जाते हैं ।५७।

(मूल) दो सो छप्पन छन्दों के भेद अनुष्टुप् में होते हैं। पांच सो बारह भेद वृहती में होते हैं ।५८।

(मूल) एक हजार चौवीस भेद पंक्ति में और दो हजार अडतालीस भेद त्रिष्टुप् में होते हैं ।५९।

(मूल) चार हजार छियानवे भेद जगती में होते हैं ।६०।

(मूल) आठ हजार एक सौ बयानवे भेद अतिजगती में होते हैं ।६१।

(मूल) सोलह हजार तीन सो चौरासी भेद शक्वरी मे हैं ।६२।

(मूल) बत्तीस हजार सातसो अडसठ भेद अतिशक्वरी में होते हैं ।६३।

---

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| एक | अक्षर | वाली | उक्ता | में | वृत्तों के | दो | भेद |
| दो | ,, | ,, | अत्युक्ता | ,, | ,, | चार | ,, |
| तीन | ,, | ,, | मध्यमा | ,, | ,, | आठ | ,, |
| चार | ,, | ,, | प्रतिष्ठा | ,, | ,, | सोलह | ,, |
| पांच | ,, | ,, | सुप्रतिष्ठा | ,, | ,, | बत्तीस | ,, |
| छ | ,, | ,, | गायत्री | ,, | ,, | चौसठ | ,, |

वृत्त हैं' इत्यादि संख्या को भरतमुनि अपने कण्ठ से पढ़ते हैं ।५५।

त्वं दुर्निरीक्ष्या दुरतिप्रसादा दुःखैकसाध्या कठिनैकभावा ।
सर्वास्ववस्थासु च कामतन्त्रे योग्यासि किं ? वा बहुनेन्द्रवज्रा ।।४३।।
एभिरेव तु संयुक्ता लघुभिस्त्रैष्टुभी यदा ।
उपेन्द्रवज्रा विज्ञया लघ्वादाविह केवलम् ।। ४४ ।।
प्रिये ! श्रिया वर्णविशेषणेन स्मितेन कान्त्या सुकुमारभावैः ।
अमी गुणा रूपगुणानुरूपा भवन्ति ते किं ? त्वमुपेन्द्रवज्रा ।।४५।।
आद्यं तृतीयमन्त्यं च सप्तमं नवमं तथा ।
गुरूण्येकादशे पादे यत्र सा तु रथोद्धता ।। ४६ ।।

अभिनवभारती

उपेन्द्रवज्रा अस्या उपमानत्वेन सा तथा। मत्वर्थीय उपेन्द्रवज्रन्तु इन्द्रधनुष उपमितमुपेन्द्रवज्रमित्युपमितसमासः। द्विगुप्राप्ते परवल्लिङ्गनिषेधः। स्मितेन कान्त्या च। इन्द्रधनुषोऽपि वर्णवैचित्र्यं भवति ।।४५।।

बालक्रीडा

(मूल) हे कामतन्त्रे ! काम माने इच्छापूर्वक जिसका तंत्र इतिकर्त्तव्य है ऐसी हे नायिके ! तुम सभी अवस्थाओं में दुर्निरीक्ष्य हो अतः तुमको प्रसन्न करना मुश्किल है और तुम कठिन स्वभाव वाली हो अतः तुमको अनुकूल करना दुःख से साध्य है। इस लिए ज्यादह क्या कहें तुम्हारा इन्द्रवज्रा यह नाम योग्य है। तन्त्रं कुटुम्बकृत्ये स्यात् सिद्धान्ते चौषधोत्तमे। प्रधाने तन्तुवाये च शास्त्रभेदे परिच्छदे। श्रुतिशाखान्तरे हेतावुभयार्थ-प्रयोजके। इतिकर्त्तव्यतायां च तन्त्री वीणागुणे तथा। अमृतादेहशिरयोः। यह मेदिनी-कोश है यहाँ अमृता तो गुडूची है। देहशिरयोः क्या है ।।४३।।

(मूल) इसीं इन्द्रवज्रा में कहे हुए लघु अक्षरों से युक्त जब त्रिष्टुप् जाति हो जाय और आदि में केवल पहला अक्षर लघु हो तब उसे उपेन्द्रवज्रा समझें ।।४४।।

(मूल) हे प्रिये ! श्री शोभा, वर्ण विशेष अर्थात् गौरवर्ण, स्मित, कान्ति एवं सुकुमार भाव से युक्त तुम दिखाई पड़ रही हो अतः ये गुण तुम्हारे रूप के अनुरूप ही हैं इसलिये क्या ? तुम उपेन्द्रवज्रा हो ।।४५।।

(मूल) जहां ग्यारह अक्षर के पाद में प्रथम तृतीय सप्तम नवम एवं अन्तिम एकादश अक्षर गुरु हों बाकी अक्षर लघु हों वह तो रथोद्धता है ।।४६।।

यह हाथी मुरज नगारे में आघात करने पर जो ध्वनि होती है उसके तुल्य धन के गर्जित को सुनकर वृक्षों को तोड़ता है ।।४१।।

उपेन्द्र का वज्र जिसमें उपमान के रूप में हो वह उपेन्द्रवज्रा है। मत्वर्थीय अर्शादिगणोक्त अच् प्रत्यय करने पर जो उपेन्द्रवज्रम् बनता है उसमें इन्द्रधनुष से उपमा की गई है। अतः उपेन्द्रवज्रम् में उपमित समास है। नायिका के स्मित एवं कान्ति से इन्द्रधनुष के भी वर्णो का वैचित्र्य यहाँ हो जाता है ।।४५।।

किं ? त्वया सुभट ! दूरवर्जितं नात्मनो न सुहृदां प्रियं कृतम् ।
यत्पलायनपराणस्य ते याति धूलिरधुना रथोद्धता ॥ ४७ ॥
यथा—किं ? त्वया कुमतिसङ्गया सदा नाज्ञयेव सुहृदां प्रियं कृतम् ।
यद् गृहाद्वचनरोषकम्पिता याति तूर्णमबला रथोद्धता ॥ ४८ ॥
आद्यं तृतीयमन्त्यं च सप्तमं दशमं गुरु ।
यस्यास्तु त्रैष्टुभे पादे विज्ञेया स्वागता हि सा ॥ ४९ ॥
यथा—अद्य मे सफलमायतनेत्रे ! जीवितं मदनसंश्रयभावम् ।
आगतासि भवनं मम यस्मात्स्वागतं तव वरोरु ! निषीद ॥ ५० ॥
षष्ठं च नवमं चैव लघुनी त्रैष्टुभे यदि ।
गुरूण्यन्यानि पादे तु सा ज्ञेया शालिनी, यथा ॥ ५१ ॥

### अभिनवभारती

दूरवर्जितं प्रियं न कृतम् । हे सुभट । किं त्वया कृतम् (दूरत्यक्तमित्यर्थः ?) कुत इत्याह यत्पलायनेति ॥४७॥ मदनसंश्रयो भावो यस्य कामफलमिति यावत् ॥५०॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) हे सुभट ! आप जो युद्ध से हट गये यह क्या किया । यह न तो अपना प्रिय किया और न मित्रों का ही प्रिय किया । क्योंकि युद्ध से पलायन करने में तत्पर हुए तुम्हारे रथ से उद्धत यह धूलि उड़ रही है ॥४७॥

(मूल) हे प्रमदे ! अज्ञा मूर्खा की तरह कुमति का सङ्ग करने वाली तुम से क्या है अर्थात् क्या फायदा है । सदा अर्थात् कभी भी तुमने मित्रों का प्रिय नही किया । जो तुम अबला होकर भी निःसहाया होकर भी थोड़े से कहने पर रोष से काँपती हुई रथोद्धता अर्थात् रथ पर उद्धत चढ़ कर झटपट घर से बाहर निकलकर जाती हो ॥४८॥

(मूल) जिस त्रिष्टुप् जाति के पाद में पहला तीसरा सातवाँ दसवाँ और ग्यारहवाँ अक्षर गुरु हो और बाकी सब ह्रस्व हों उसे स्वागता जानना चाहिए ॥४९॥

(मूल) जैसे—हे विशाल नेत्रों वाली ! मेरा मदन संश्रय जीवित आज सफल हुआ । क्योंकि जो तुम मेरे भवन में पधारी हो । हे वरोरु ! तुम्हारा स्वागत है तुम यहाँ बैठो ॥५०॥

(मूल) त्रिष्टुप् जाति के पाद में अगर षष्ठ एवं नवम अक्षर लघु हों और अन्य अक्षर गुरु हों तब उसे शालिनी समझना चाहिए ॥५१॥

हे सुभट ! तुमने जो युद्ध का दूर से ही वर्जन त्याग कर दिया है यह तुमने क्या किया । क्योंकि यह अपने लिए एवं मित्र के लिए भी प्रिय नहीं किया । यह कैसे ! क्योंकि डरकर भागने में परायण तुम्हारे रथ से उठी हुई धूलि उड़ रही है ॥४७॥

जिसका भाव मदन के संश्रय है आधीन है यानी कामफल है ॥५०॥

दुःशीलं वा निर्गुणं वापरं वा लोके धैर्यादप्रियं न ब्रवीषि ।
तस्माच्छीलं साधुहेतोः सुवृत्तं माधुर्यात्स्यात्सर्वथा शालिनी त्वम् ॥५२॥

तृतीयं चैव षष्ठं च नवमं द्वादशं तथा ।
गुरूणि जागते पादे यत्र तत्तोटकं भवेत् ॥ ५३ ॥

यदि सोऽत्र भवेत्तु समुद्रसमस्त्रिषु चापि तथा नियमेन यतिः ।
सततं जगतीविहितं हि ततं गदितं खलु तोटकवृत्तमिदम् ॥५४॥

यथा—किमिदं कपटाश्रयदुर्विषहं बहुशाठ्यमथोल्वणरूक्षकथम् ।
स्वजनप्रियसज्जनभेदकरं ननु तोटकवृत्तमिदं कुरुषे ॥ ५५ ॥

आद्यं तृतीयमन्त्यं च पञ्चमं षष्ठमेव च ।
तथोपान्त्यं जगत्यां च गुरु चेत्कुमुदप्रभा ॥ ५६ ॥

र्यौ त्रिकौ तथा न्यौ यदि खलु पादे षड्भिरेव वर्णैर्यदि च यतिः स्यात् ।
नित्यसंनिविष्टा जगतिविधाने नामतः प्रसिद्धा कुमुदनिभा सा ॥५७॥

### अभिनवभारती

किमिदमिति तोटकस्य छेदकस्य वृत्तं चेष्टितम् ॥५५॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) हे नायिके ! दुःशील या निर्गुण या अपर अनुत्कृष्ट लोक को धैर्य के कारण अप्रिय नही कहती हो अतः साधुता के हेतु तुम्हारा शील सुवृत्त है और माधुर्य के वदौलत तुम सर्वथा शालिनी हो ॥५२॥

(मूल) जहां जागत पाद में यानी बारह अक्षर की जगती जाति में तृतीय षष्ठ नवम एवं द्वादश अक्षर गुरु हों और बाकी के अक्षर लघु हों वह तोटक वृत्त है ॥५३॥

(मूल) यदि चार सगण हो और तीन अक्षरों पर नियम से यति हो तो जगती से विहित यह तोटक वृत्त सतत कहा गया है। इह तोटकमम्बुधिसैः कथितम् ऐसा वृत्त रत्नाकर कार का लक्षण है ॥५४॥

(मूल) कपट के आश्रय से दुर्विषह, शठता बहुल, उल्वण रूप से यानी स्पष्ट रूप से रूक्ष कथाओं से युक्त एवं स्वजनों के प्रिय जनों के भेद को करने वाले इस तोटक कलह कर्मवाले वृत्त आचरण को तुम क्यों करते हो ॥५५॥

(मूल) जगती जाति के पाद में आद्य तृतीय पञ्चम षष्ठ उपान्त्य एकादश एवं अन्तिम द्वादश अक्षर गुरु हों अन्य लघु हों तो वह कुमुदप्रभा है ॥५६॥

(मूल) यदि जगती के विधान से बने हुए पाद में रगण यगण नगण तथा यगण त्रिक हों और छ वर्णों पर यति हो तो जगति विधान में नित्यसन्निविष्ट रहने वाली वह कुमुदप्रभा नाम से प्रसिद्ध है ॥५७॥

यह क्या है। यह तोटक माने छेदक का वृत्त है चेष्टित है ॥५५॥

यथा—मन्मथेन विद्धा सललितभावा नृत्तगीतयोगा प्रविकसिताक्षी ।
निन्द्यमद्य किं ? त्वं विगलितशोभा चन्द्रपादयुक्ता कुमुदवती च ॥५८॥
मतान्तरे—यदि खलु पादे न्यौ त्रिकौ यथा यौं यतिरपि वर्णैः षड्भिरेव चेत्स्यात् ।
जगति विधाने नित्यसंनिविष्टा कुमुदनिभा सा नामतः प्रसिद्धा ॥५६॥
यथा—कुमुदनिभा त्वं कामबाणविद्धा किमसि ? नतभ्रूः शीतवातदग्धा ।
मृदुनलिनीवापाण्डुवक्त्रशोभा कथमपि जाता ह्यग्रतः सखीनाम् ॥६०॥
द्वादशाक्षरके पादे सप्तमं दशमं लघु ।
आदौ पञ्चाक्षरच्छेदश्चन्द्रलेखा सा यथा ॥ ६१ ॥
वक्त्रं सौम्यं ते पद्मपत्रायताक्षं कामस्यावासं सुनासोच्चप्रहासम् ।
कामस्यापीदं काममाहर्तुकामं कान्ते! कान्त्या त्वं चन्द्रलेखेव भासि ॥६२॥

अभिनवभारती

मन्मथेनेति नृत्तगीतयुक्ता न भवसीति संबन्धः ॥५८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) हे नायिके ! तुम मन्मथ से विद्ध हो आर्त हो, ललित माने सुन्दर भावों वाली हो, नृत्त एवं गीत से युक्त हो तथा प्रसन्नता से तुह्मारी आंखे विकसित है यह सब कुछ होते हुए भी चन्द्रमा की किरणों से योग होते ही क्यों तुम शोभा रहित हो जाती हो और तुम्हारा मुद आनन्द भी क्यों कुत्सित हो जाता है अतः अद्य इस समय यह निन्दनीय है ॥५८॥

(मूल) मन्तान्तर में—यदि द्वादशाक्षर पाद में रगण एवं यगण के स्थान में नगण एवं यगण और नगण एवं यगण के स्थान में रगण एवं यगण हों तथा छ २ वर्णों पर यति हो तो जगति के विधान में सन्निविष्ट रहने वाली वह कुमुदनिभा नाम से प्रसिद्ध होती है ॥५९॥

(मूल) जैसे—कुमुद जैसे चन्द्र किरणों से विद्ध हो जाता है उसी तरह तुम काम बाण से विद्ध हो अतः क्या तुम कुमुदनिभा हो । तुम्हारी भ्रुकुटियां नत हैं झुकी हुई हैं—अर्थात् म्लाना हो अतः क्या तुम शीत एवं वात से दग्ध हो पीड़ित हो तथा कमलिनी की तरह ईषत् पाण्डु मुख की शोभा वाली तुम किसी प्रकार लज्जा के कारण नहीं आ सकती हुई भी सखियों के सामने आई हो ॥६०॥

(मूल) द्वादश अक्षर वाले पाद में सप्तम एवं दशम अर्थात् लघु हो और आरम्भ में पाँच अक्षर पर विच्छेद हो यति हो तो वह चन्द्रलेखा है ॥६१॥

(मूल) हे कान्त ! तुम्हारा मुख सौम्य है इसमें आँखें पद्म दल के सदृश आयत हैं अर्थात् विशाल है और सुन्दर नासा एवं उत्तम हास है । यह काम का आवास है अथवा कहना चाहिए कि काम की भी कामना को आकृष्ट करना चाहता है अतः तुम चन्द्रकी लेखा जैसी मालूम पड़ती हो ।६२।

मन्मथ काम के उद्रेक से नाँचने एवं गाने में तत्पर हो जाती हो ॥५८॥

तृतीयमन्त्यं नवमं पञ्चमं च यदा गुरु ।
द्वादशाक्षरके पादे यत्र सा प्रमिताक्षरा ॥ ६३ ॥
यथा–स्मितभाषिणी ह्यचपलापरुषा निभृतापवादविमुखी सततम् ।
अपि कस्यचिद्युवतिरस्ति सुखा प्रमिताक्षरा स हि पुमाञ्जयति ॥६४॥
द्वितीयमन्त्यं दशमं चतुर्थं पञ्चमाष्टमे ।
गुरूणि द्वादशे पादे वंशस्था जगती तु सा ॥ ६५ ॥
यदि त्रिकौ ज्तौ भवतस्तु पादतस्तथैव च ज्राववसानसंस्थितौ ।
तदा हि वृत्तं जगतीप्रतिष्ठितं वदन्ति वंशस्थमितीह नामतः ॥ ६६ ॥
न मे प्रिया त्वं बहुमानवर्जितं प्रियं प्रिया ते परुषाभिभाषिणी ।
तथा च पश्याम्यहमद्य विग्रहं ध्रुवं हि वंशस्थगतिं करिष्यति ॥६७॥

## अभिनवभारती

स्मितेति । प्रमिताक्षरा भण्यते, सा स्मितभाषित्वादिगुणयुक्ता सा तादृशी सुमुखी युवतिरपि कस्यचिद्भवेदिति शेषः ॥६४॥

## बालक्रीड़ा

(मल) जहाँ बारह अक्षर के पाद में जब तृतीय पञ्चम नवम एवं अन्त्य द्वादश अक्षर गुरु ही और अवशिष्ट अक्षर लघु हों तब वह प्रमिताक्षरा होती है ॥६३॥

(मूल) स्मितभाषिणी हँस कर बातें करने वाली पारुष्य रूक्षता से रहिता, चपला, निभृता यानी दूसरों से अपने को छिपाने वाली या स्वयं छिपने वाली, तथा सतत अपवाद से विमुख रहने वाली माने कभी भी निन्दा या विरोध नहीं करने वाली अपितु सर्वदा सुख देने वाली और थोड़ा बोलने वाली जिसकी युवति है वह पुरुष सबसे उत्कृष्ट है ॥६४॥

(मूल) बारह अक्षर वाले पाद में दूसरा, चौथा, पाँचवाँ, आठवाँ, दशवाँ एवं बारहवाँ अक्षर गुरु हो और अवशिष्ट अक्षर लघु हों वह जगती जाति में वंशस्थ वृत्त है ॥६५॥

(मूल) अगर जिसके पाद में पहले जगण और तगण त्रिक हों तथा अन्त में जगण और रगण त्रिक हों तब उसको जगती के विधान से प्रतिष्ठित वंशस्थ नामक वृत्त कहते हैं ॥६६॥

(मूल) हे प्रिये ! तुमने जो अतिपरुष भाषणों द्वारा बहु मान.से रहित कार्य किया वह मुझे प्रिय नहीं है । क्योंकि आज जो मैं यह विग्रह देख रहा हूँ उससे उत्प्रेक्षा होती है कि यह वंशस्थ गति को करेगा ॥६७॥

वह प्रमिताक्षरा कही जाती है जो हँसकर बातचीत करती है अतः स्मितभाषित्वादि गुण जिसमें होते हैं ऐसी सुमुखी युवति किसी की भी हो वे अर्थात् सब की होवे ॥६४॥

चतुर्थमन्त्यं दशमं सप्तमं च यदा गुरु।
भवेद्धि जागते पादे तदा स्याद्धरिणप्लुता ॥ ६८ ॥
परुषवाक्यकशाभिहता त्वया भयविलोकनपार्श्वनिरीक्षणा।
वरतनुः प्रततप्लुतसर्पणैरनुकरोति गतैर्हरिणप्लुतम् ॥ ६९ ॥
सप्तमं नवमं चान्त्यमुपान्त्यं च यदा गुरु।
द्वादशाक्षरके पादे कामदत्तेति सा यथा ॥ ७० ॥
करजपदविभूषिता यथा त्वं सुदति! दशनविक्षताधरा च।
गतिरपि चरणावलग्नमन्दा त्वमसि मृगनिभाक्षि! कामदत्ता ॥ ७१ ॥
आद्यं चतुर्थं दशमं सप्तमं च यदा लघु।
पादे तु जागते यस्या अप्रमेया तु सा यथा ॥ ७२ ॥

## अभिनवभारती

परुषेत्यादि। भवत्परुषवाक्यरूपया कशया अभिहता वरतनुर्हरिणप्लुतमिव करोति ॥६९॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जब जागत पाद में चौथा सातवाँ, दशवाँ एवं बारहवाँ अक्षर गुरु होगा और अवशिष्ट अक्षर लघु होंगे तब हरिणप्लुता होगी ॥६८॥

(मूल) तुम्हारी वाणीरूप वशा से ताडित हुई अत एव भय से कम्पित एवं अगल बगल ताकने वाली यह वरतनु विस्तृत तथा प्लुत सर्पणाख्यगति से हरिण की प्लुति का अनुकरण करती है ॥६९॥

(मूल) सतवाँ नववाँ ग्यारहवाँ और बारहवाँ अक्षर जब गुरु हो तब बारह अक्षर के पाद में वह कामदत्ता होती है ॥७०॥

(मूल) हे सुदति! हे सुन्दर दाँतों वाली जैसे तुम करजों (नखों) के पदों से चिह्नों से विभूषित हो तथा दशन दाँतों से विक्षत अधर वाली हो और चरणों में भी मन्दता से अवलग्न गति से युक्त हो इससे प्रतीत होता है कि हे मृग के सदृश आँखों वाली ! तुम कामदत्ता हो ॥७१॥

(मूल) जब जगती जाति के पाद में जिसके आद्य चतुर्थ सप्तम एवं दशम अक्षर लघु हों तब वह अप्रमेया होती है ॥७२॥

आपके कठोर वाक्य रूपी कशा से अभ्याहत हुई वरतनु हरिण की प्लुति की तरह प्लुति कर रही है, उछल रही है ॥६९॥

न ते काचिदन्या समा दृश्यते स्त्री नृलोके विशिष्टा गुणैरद्वितीयैः ।
त्रिलोक्यां गुणाढ्यान् समाहृत्य सर्वान् जगत्यप्रमेयाऽसि सृष्टा विधात्रा ।७३।

द्वितीयं पञ्चमं चैव ह्यष्टमैकादशे तथा ।
पादे यत्र लघूनि स्युः पद्मिनी नाम सा यथा ॥ ७४ ॥

रात्रिकाः सागराख्या निविष्टा यदा स्यात् त्रिके च त्रिके युक्तरूपा यतिः ।
सन्निविष्टा जगत्यास्ततस्सा बुधैर्नामतश्चापि संकीर्त्यते पद्मिनी ॥७५॥

देहतोयाशया वक्त्रपद्मोज्ज्वला नेत्रभृङ्गाकुला दन्तहंसस्मिता ।
केशपाशच्छदा चक्रवाकस्तनी पद्मिनीव प्रिये भासि मे सर्वदा ॥ ७६ ॥

फुल्लपद्मानना त्वं द्विरेफेक्षणा केशपत्रच्छदा चक्रवाकस्तनी ।
पीततोयावली बद्धकाञ्चीगुणा पद्मिनीव प्रिये ! भासि नीरे स्थिता ॥७७॥

आदौ षट्दशमं चैव पादे यत्र लघून्यथ ।
शेषाणि तु गुरूणि स्युर्जागते पुटसंज्ञिता ॥ ७८ ॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) मनुष्य लोक में तुम्हारे जैसी अद्वितीय गुणों से विशिष्ट अन्य कोई भी नहीं दिखाई देती है। क्योंकि विधाता ने तीनों लोकों के अग्र्य श्रेष्ठ सम्पूर्ण गुणों को इकट्ठा करके जगत् में अप्रमेया तुमको बनाया है ।।७३।।

(मूल) जहाँ पाद में द्वितीय पञ्चम अष्टम एवं एकादश अक्षर लघु हों वह पद्मिनी नाम वाली है ।।७४।।

(मूल) सागर जिसकी आख्या है नाम है अर्थात् चार रगण त्रिक जब जहाँ निविष्ट हों और तीन तीन अक्षरों पर यति हो तब बुध लोग जगती में सन्निविष्ट होने वाली उसका पद्मिनी नाम से संकीर्त्तन करते हैं ।।७५।।

(मूल) हे प्रिये ! तुम्हारा देह जलाशय है तालाब है जिसमे वक्त्र ही उज्वल विकसित पद्म है; नेत्र भृङ्गों से जो आकुल है, स्मित में हास में दिखाई पड़ने वाले दाँत जहाँ हंस हैं, केशपाश उत्तम कच जिसमें छद है पंख है और जिसके स्तन चक्रवाक के सदृश है ऐसी तुम सर्वदा पद्मिनी के समान मालूम पड़ती हो ।।७६।।

(मूल) खिला हुआ कमल ही आनन है। मँडराने वाले भौंरे नेत्र है। केशपाश छद है। चक्रवाक स्तन है। बाँधी हुई करधनी स्वच्छ जल है इस तरह नीर में स्थित हुई तुम पद्मिनी के समान मालूम पड़ती हो ।।७७।।

(मूल) जहाँ जगत पाद में आदि का तथा छठा एवं दशयाँ अक्षर लघु हो और अवशिष्ट अक्षर गुरु हों वह पुट संज्ञा वाला वृत्त है ।।७८।।

यदि चरणनिविष्टौ नौ तथा म्यौ यतिविधिरपि युक्त्याष्टाभिरिष्टः ।
भवति च जगतीस्थः सर्वदासौ य इह हि पुटवृत्तं नामतस्तु ॥ ७९ ॥
उपवनसलिलानां बालपद्मैर्भ्रमरपरभृतानां कण्ठनादैः ।
मदनमदविलासैः कामिनीनां कथयति पुटवृत्तं पुष्पमासः ॥ ८० ॥
द्वितीयान्त्ये चतुर्थं च नवमैकादशे गुरु ।
विच्छेदोऽतिजगत्यां तु चतुर्भिः सा प्रभावती ॥ ८१ ॥
कथं न्विदं कमलविशाललोचने ! गृहं घनैः पिहितकरे दिवाकरे ।
अचिन्तयन्त्यभिनववर्षविद्युत-स्त्वमागता सुतनु ! यथा प्रभावती ॥८२॥
त्रीण्यादावष्टमं चैव दशमं नैधनद्वयम् ।
गुरूण्यतिजगत्यां तु त्रिभिश्छेदैः प्रहर्षिणी ॥ ८३ ॥

## अभिनवभारती

उपवनेति । पुटस्य युगलस्य वृत्तं तथा चोपवनं सलिलं चेति युग्मं, एवमन्यत् ॥७९।८०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) अगर जगती जाति के पाद में दो नगण तथा मगण एवं यगण हो और युक्ति के साथ अष्ट अक्षरों पर यति विधि भी इष्ट हो तब यह पुट नामक वृत्त है ॥७९॥

(मूल) जैसे—उपवन के जलाशयों में पैदा होने वाले बाल (नूतन) कमलों, भौरों और कोकिलों के कण्ठ नादों एवं कामिनियों के मदन जनित मद के विलासों से यह पुष्पमास पुट वृत्त को कहता है ॥८०॥

(मूल) अतिजगती में जहाँ द्वितीय चतुर्थ नवम एकादश और अन्तिम द्वादश अक्षर गुरु हों तथा चार चार पर यति हो वह प्रभावती है ॥८१॥

(मूल) जैसे— हे कमल के सदृश विशाल खिले हुए नेत्रों वाली सुतनु ! मेघों से सूर्य के आच्छन्न होने पर अर्थात् अँधेरा होने पर भी नूतन वर्षा की विजली के दमक की परवाह नहीं करती हुई तुम घर में कैसे आ गई । मालूम पड़ता है तुम प्रभावती हो अपनी प्रभा से कान्ति से सम्पन्न हो ॥८२॥

(मूल) अतिजगती जाति में पहिले तीन एवं अष्टम दशम तथा अन्त के दो गुरु हों और तीन २ पर छेद यानी रति रहे तब प्रहर्षिणी वृत्त होता है ॥८३॥

पुट माने युगल का वृत्त तथा उपवन और सलिल ये युग्म है इसी तरह और भी है भ्रमर और परभृत युग्म है तथा मदन और मदविलास युगल है ॥७९।८०॥

भावस्थैर्मधुरकथैः सुभाषितैस्त्वं साटोपस्खलितविलम्बितैर्गतैश्च ।
शोभाढ्यैर्हरसि मनांसि कामुकानां सुव्यक्तं ह्यतिजगती प्रहर्षिणी च ॥८४॥

षष्ठं च सप्तमं चैव दशमैकादशे लघु ।
त्रयोदशाक्षरे पादे ज्ञेयं मत्तमयूरकम् ॥ ८५ ॥

विद्युन्नद्धाः सेन्द्रधनूरञ्जितदेहा वातोद्धूताः श्वेतबलाकाकृतशोभाः ।
एते मेघा गर्जितनादोज्ज्वलचिह्नाः प्रावृट्कालं मत्तमयूराः कथयन्ति ॥८६॥

आदौ द्वे चतुर्थं चाष्टमैकादशे गुरु ।
अन्त्योपान्त्ये च शक्वर्यां वसन्ततिलका यथा ॥ ८७ ॥

चित्रैर्वसन्तकुसुमैः कृतकेशहस्त
स्रग्दाममाल्यरचनासुविभूषिताङ्गी ।
नानावतंसकविभूषितकर्णपाशा
साक्षाद्वसन्ततिलकेव विभाति नारी ॥ ८८ ॥

## अभिनवभारती

चित्रैरिति । वसन्तस्य यस्तिलकस्तस्यास्ति उपमानं त्वनेनेति । साक्षादिति । छन्दानुवर्तिनीत्यर्थः ॥८८॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) भाव विभोर मधुर कथाओं वाले सुभाषितों एवं आटोप अथ च गर्व के साथ लड़खड़ाती हुई अत एव विलम्बित तथा शोभाढ्य गति से कामुकों के मन को हरण करने वाली तुम अतिजगती में प्रहर्षिणी हो यह सुव्यक्त है ॥८४॥

(मूल) तेरह अक्षर के पाद में जहाँ षष्ठ सप्तम दशम एवं एकादश लघु हों अवशिष्ट गुरु हों उसे मत्तमयूर समझें ॥८५॥

(मूल) जैसे—विद्युन्नद्ध यानी बिजलियाँ जहाँ चमक रही हैं, इन्द्रधनुष से जो रंग विरंग हो गये हैं, वायु के द्वारा जो इधर उधर दौड़ाये जा रहे हैं, श्वेत बलाकाओं से जो सुशोभित हैं एवं गर्जनामय नाद ही जिनके उज्वल चिह्न हैं ऐसे ये मेघ मयूरों को मत्तकर देनेवाले प्रावृट् काल को बतलाते हैं । यहाँ मत्तमयूर वृत्त का नाम भी अनुस्यूत है ॥८६॥

(मूल) आदि में दो और चतुर्थ अष्टम एकादश, उपान्त्य तेरहवां एवं अन्त्य चौदहवां अक्षर जहाँ गुरु हो वह चतुर्दशाक्षरा शक्वरी जाति में वसन्नतिलका वृत्त है । इस वसन्ततिलका को सैतवाचार्य उद्धर्षिणी, काश्यप सिंहोन्नता, गोमानस मधुमाधवी और रामकीर्ति चेतोहिता कहते हैं । "उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ ग:" ऐसा लक्षण वृत्तरत्नाकर में लिखा है ॥८७॥

(मूल) नाना प्रकार के वासन्तिक पुष्पों से वृत अर्थात् गूंथने से केशहस्त केशसमह जिसका घिरा हुआ है । यहाँ "पाश: पक्षश्च हस्तश्च कलापार्था: कचात्परे" इस कोश के अनुसार हस्त शब्द का समूह अर्थ है । स्रग्दाम माल्य पद में स्रक् शब्द का लक्षणया पुष्प अर्थ है

पञ्चादौ शक्करी पादे गुरूणि त्रीणि नैधने ।
पञ्चाक्षरादौ च यतिरसंबाधा तु सा यथा ॥ ८९ ॥
यथा—मानी लोकज्ञः श्रुतबलकुलशीलाढ्यो
यस्मिन्सम्मानं न सदृशमनु पश्येद्धि ।
गच्छेत्तं त्यक्त्वात्तं द्रुतगतिरपरं देशं
कीर्णा नानार्थैरवनिरियमसंबाधा ॥ ९० ॥
चत्वार्यादौ गुरूणि स्युर्दशमैकादशे तथा ।
अन्त्योपान्त्ये च शक्वर्याः पादे तु शरभा यथा ॥ ९१ ॥

## बालक्रीड़ा

क्योंकि "माल्यं मालास्रजौ" इस कोश के अनुसार माल्य और स्रक् दोनों एकार्थक हैं और यहाँ ये दोनों उपात्त हैं जिससे पुनरुक्ति हो रही है। जिसको हटाना आवश्यक है। इसके सिवाय बाँधने के अर्थ में प्रयुक्त होनेवाला दाम शब्द भी यहाँ प्रयुक्त है इसलिए भी लक्षणा से स्रक् का उक्त अर्थ करना आवश्यक है। अतः ऐसा इसका अर्थ है। पुष्पों से गूंथी हुई माल्य से जिसके अंग विभूषित है। अनेक तरह के अवतंसों से कर्णपाश माने स्वभावतः सुन्दर कर्ण विभूषित हैं।

यहाँ पाशशब्द "पाशस्तु, मृगादिपशुबन्धना, कर्णान्ते शोभनार्थः स्यात्कचान्ते निकरार्थकः। छात्राद्यन्ते च निन्दार्थः" इस हैम कोश के अनुसार शोभार्थक है। पाणिनि महर्षि के अनुसार (प्रयुक्तानामन्वाख्यानम्) लोक एवं वेद में प्रयोग किये गये या किये जाने वाले शब्दों का अनुशासन करने वाले (याप्ये पाशप्) सूत्र से पाशप् प्रत्यय करने पर कर्णपाश एवं केशपाश बनता है।

ऐसी यह नारी साक्षात् वसन्ततिलका जसी मालूम पड़ती है ॥८८॥

(मूल) जहाँ चतुर्दश अक्षरों वाली शक्वरी के पाद में आदि के पाँच और अन्त के तीन अक्षर गुरु हों तथा पांच अक्षरों के आरम्भ में यति हो वह असम्बाधा वृत्त है ॥८९॥

(मूल) लोक माने जनता एवं लोकवृत्त का जानकार, श्रुत माने शास्त्र, बल माने शारीर बल, कुल माने खान दान, और शील माने सद्वृत्त सच्चरित्र से आढ्य पुरुष जहाँ या जिस देश में अपने श्रुतादि के सदृश सम्मान को नहीं देखता है वह उस देश को तत्काल छोड़ देता है और अपर देश में चला जाता है। क्योंकि नाना पदार्थों से व्याप्त हुई भी यह अवनि अभी भी असम्बाध है संकीर्ण नहीं है। इसमें असम्बाध नामक वृत्त का भी संकेत है ॥९०॥

(मूल) चौदह अक्षरों वाली शक्वरी के पाद में जब आदि के चार दशवां ग्यारहवां उपान्त्य तेरहवां और अन्त्य चौदहवां अक्षर गुरु हो बाकी के अक्षर ह्रस्व हों तब वह शरभा कहलाती है ॥९१॥

बसन्त का जो तिलक है उसका इसके साथ उपमानत्व है। साक्षात् अभिप्राय के अनुसार चलने वाली है ॥८८॥

यथा–एषा कान्ता व्रजति ललितं वेपमाना
गुल्मैश्छन्नं वनमभिनवैः संप्रविद्धम् ।
हा हा कष्टं किमिदमिति नो वेद्मि मूढो
व्यक्तं कान्ते! शरभललितात्वं करोषि ॥ ९२ ॥

आदौ षट् दशमं चैव लघु चैव त्रयोदशम् ।
यत्रातिशाक्करे पादे ज्ञेया नान्दीमुखी तु सा ॥ ९३ ॥

यथा–न खलु तव कदाचित्क्रोधताम्रायताक्षं
भ्रुकुटिवलितभङ्गं दृष्टपूर्वं मयास्यम् ।
किमिह बहुभिरुक्तैर्या ममेच्छा हृदिस्था
त्वमसि मधुरवाक्या देवि! नान्दीमुखीव ॥ ९४ ॥

आद्यं चतुर्थं षष्ठं च नैधनं च यदा गुरु ।
षोडशाक्षरके पादे यत्रेभललितं तु तत् ॥ ९५ ॥

अभिनवभारती

नान्दीमुखीति नान्द्यां मङ्गलदुन्दुभेरिव मुखं यस्याः ॥९४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) यह कान्ता अभिनव गुल्मों से झुरमुट के रूप में छन्न वन में काँपती हुई किन्तु ललित गति से जा रही हैं। हा हा कष्ट है मैं नहीं समझ पा रहा हूँ कि यह क्या है। अच्छा व्यक्त हो गया हे कान्ते! तुम शरभललितात्व को करती हो ॥९२॥

(मूल) जहाँ पन्द्रह अक्षर वाली अतिशक्वरी के पाद में आदि के षष्ठ दशम एवं त्रयोदश अक्षर लघु और अन्य अक्षर गुरु हों वह नान्दी मुखी वृत्त है ॥९३॥

(मूल) हे मधुरे! मैंने तुम्हारे मुख को क्रोध से लाल आँखों वाला एवं भ्रुकुटियों के वलन से भङ्गुर कभी नहीं देखा है। किन्तु आज यह सब क्या हो रहा है। अधिक कहने से यहाँ क्या लाभ है। मेरे मन में एक इच्छा है कि हे देवि! तुम नान्दी मुखी की तरह मधुरवाक् हो ॥९४॥

(मूल) जहाँ सोलह अक्षर वाली अष्टि के पाद में आद्य चतुर्थ षष्ठ एवं अन्तिम खोलहवाँ अक्षर गुरु हो वहाँ इभललित वृत्त होता है ॥९५॥

नान्दीमुखी माने नान्दी में बजाये जाने वाले मङ्गल दुन्दुभि की तरह जिसका मुख है ॥९४॥

भौ यदि नाश्च नित्यमिह विरचितचरणः
गश्च तथा च वै भवति निधनमुपगतः ।
स्यादपि चाष्टिमेव यदि सततमनुगतं
तत्खलु वृत्तमग्र्यवृषभगजविलसितम् ॥ ९६ ॥
यथा–तोयधरैः सुधीरघनपटुपटहरवैः
सर्जकदम्बनीपकुटजकुसुमसुरभिः ।
कन्दलसेन्द्रगोपकरचितमवनितलं
वीक्ष्य करोत्यसौ वृषभगजविलसितम् ॥ ९७ ॥
आद्यात्पराणि वै पञ्च द्वादशं सत्रयोदशम् ।
अन्त्योपान्त्ये च दीर्घाणि ललितप्रवरं हि तत् ॥ ९८ ॥
यदा यमौ पादस्थौ भवत इह चेत्स्तौ तथा गौं
तथा षड्भिश्चान्यैर्यतिरपि च वर्णैर्यथा स्यात् ।
तदप्यष्टौ नित्यं समनुगतमेवोक्तमन्यैः
प्रयोगज्ञैर्वृत्तं प्रवरललितं नामतस्तु ॥ ९९ ॥

अभिनवभारती

तोयधरैरिति गज एव, वा गजोचितं विलासं करोति । इदमिदं वीक्ष्य ॥९७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसके चरण भगण रगण एवं तीन नगणों से रचित है और अन्त में एक गुरु हो । ऐसा यह अष्टि का निरन्तर अनुगमन करने वाला वृषभगज विलसित वृत्त है ॥९६॥

(मूल) जैसे—पटह की तरह सुधीर घन एवं पटु ध्वनि वाले मेघों से व्याप्त आकाश को, सर्ज, कदम्ब, नीप एवं कुटज गिरि मल्लिका के पुष्पों से सुगन्धित बगीचे के कन्द माने कदलिकाओं से एवं इन्द्रगोपक लालरंग वाले कीड़ों से रञ्जित अतः लस माने शोभायमान अवनितल को देखकर यह वृषभगज के सदृश विलास को करता है। वृषभगज विलास छन्द का भी संकेत इसमें हो गया है ॥९७॥

(मूल) प्रथम अक्षर के बाद के पाँच अक्षर तथा बारहवां तेरहवां पन्द्रहवां और सोलहवां अक्षर जहाँ दीर्घ हो और अवशिष्ट लघु हों वह प्रवरललित वृत्त है ॥९८॥

(मूल) जहाँ अष्टि के पाद में यगण मगण तगण सगण रगण और गुरु हों छ २ अक्षरों पर विराम हो तथा अपने स्वरूप के नित्य अनुगत हो उसे प्रयोग के जानकार अन्य आचार्यों ने प्रवर ललित नाम से वृत्त को कहा है ॥९९॥

हाथी ही है अथवा हाथी के सदृश विलास करता है इसको देखकर यह भी ऐसा करता है ॥९७॥

यथा—नखालीढं गात्रं दशनखचितं चोष्ठगण्डं
शिरः पुष्पोन्मिश्रं प्रविलुलितकेशालकान्तम्।
गतिः खिन्ना चेयं वदनमपि संभ्रान्तनेत्रं
अहो श्लाघ्यं वृत्तं प्रवरललितं कामचेष्टम् ॥ १०० ॥

आद्यात्पराणि पञ्चाथ द्वादशं सत्रयोदशम् ।
अन्त्यं सप्तदशे पादे शिखरिण्यां गुरूणि च ॥ १०१ ॥

चतुर्भिस्तस्यैव प्रवरललितस्य त्रिकगणै
र्यदा लौ गश्चान्ते भवति चरणेऽत्यष्टिगदिते ।
यदा षड्भिश्छेदो भवति यदि मार्गेण विहित
स्तदा वृत्तेष्वेषा खलु शिखरिणी नाम गदिता ॥ १०२ ॥

यथा—महानद्या भोगं पुलिनमिव ते भाति जघनं
तथास्यं नेत्राढ्यं भ्रमरसहितं पङ्कजमिव ।
गतिर्मन्दा चेयं सुतनु ! तव चेष्टा सुललिता
स्तनाभ्यां ताभ्यां त्वं शिखरिणि सुपीनासि वनिते ॥ १०३ ॥

यत्र पञ्च लघून्यादौ त्रयोदशचतुर्दशे ।
षोडशैकादशे चैव तत्स्याद् वृषभचेष्टितम् ॥ १०४ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जैसे—जहाँ गात्र में नखों के क्षत हैं ओष्ठ एवं कपोलों पर दन्त क्षत हैं। शिर पुष्पोन्मिश्र है पुष्प ग्रन्थन से मिश्रित है और जुलफियों के केश विखरे हुए हैं। मन खिन्ना है। इधर उधर भ्रान्त नेत्रों वाला वदन है अहो यह श्लाघ्य काम चेष्टाओं से युक्त प्रवरललित वृत्त है ॥१००॥

(मूल) जहाँ सत्तरह अक्षर के पाद में आदिम पञ्च और द्वादश त्रयोदश तथा सप्तदश अक्षर गुरु हों शेष अक्षर लघु हों वह शिखरिणी वृत्त है ॥१०१॥

(मूल) जब अत्यष्टि जाति के पाद में उसी प्रवरललित के चार त्रिकगण, दो लघु और अन्त में एक गुरु हों तथा छन्द के मार्ग के अनुसार छ २ पर यति हो तब इसको शिखरिणी वृत्त कहते हैं ॥१०२॥

(मूल) हे वनिते ? तुम्हारा जघन महानदी के भोग माने विस्तार में पुलिन के सदृश मालूम पड़ता है। नेत्रों के सहित तुम्हारा मुख भ्रमर के सहित कमल के सदृश प्रतीत हो रहा है। हे सुतनु ! तुम्हारी यह मन्द गति और यह अतीव सुन्दर चेष्टायें तथा पीन स्तन इनसे तुम मेरे को शिखरिणी जँचती हो ॥१०३॥

(मूल) जहाँ आदि में पाँच तथा ग्यारहवाँ तेरहवाँ चौदहवाँ एवं सोलहवाँ अक्षर लघु हों शेष अक्षर गुरु हो वह वृत्त वृषभचेष्टित है ॥१०४॥

यदि हि चरणे न्सौ म्रौ स्लौ गः क्रमाद्विनिवेशिताः
यदि खलु यतिः षड्भिर्वर्णैस्तथा दशभिः पुनः ।
यदि च विहितं स्यादत्यष्टि प्रयोगसुखाश्रयं
वृषभललितं वृत्तं ज्ञेयं तथा हरिणीति वा ॥ १०५ ॥
यथा–जलधररवं श्रुत्वा श्रुत्वा मदोच्छ्रयदर्पितो ।
विलिखति महीं शृङ्गाक्षेपैर्वृषः प्रतिनर्द्य च ॥
स्वयुवतिवृतो गोष्ठाद्गोष्ठं प्रयाति च निर्भयो ।
वृषभललितं चित्रं वृत्तं करोति च शाद्वले ॥ १०६ ॥
चत्वार्यादौ च दशमं गुरु यत्र त्रयोदशम् ।
चतुर्दशं तथान्त्ये द्वे चैकादशमथापि च ॥ १०७ ॥
यदा सप्तदशे पादे शेषाणि च लघून्यथ ।
भवन्ति यस्मिन्सा ज्ञेया श्रीधरी नामतो यथा ॥ १०८ ॥
मो भ्नौ च स्युश्चरणरचितास्तौ गुरू च प्रविष्टा
श्छेदः श्लिष्टो यदि च दशभिः स्यात्तथान्यैश्चतुर्भिः ।
अत्यष्टौ च प्रतिनियमिता वर्णतः स्पष्टरूपा
सा विज्ञेया द्विजमुनिगणैः श्रीधरी नामतस्तु ॥ १०९ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अगर एक चरण में नगण सगण मगण रगण सगण एवं एक गुरु का क्रमशः निवेश किया जाय और पहले छ पर फिर दश अक्षरों पर यति हो तो वह अत्यष्टि के प्रयोग से विहित सुख का आश्रय वृषभ ललित है या अथवा वह हरिणी वृत्त है ॥१०५॥

(मूल) जैसे––मेघ के गर्जन को सुन सुन कर पद के उत्सेध से दर्प वाला यह धर्मसांड वृष प्रतिगर्जन करके सींगों के टक्कर से पृथ्वी को खोदता है। और अपनी युवति गायों से घिरा हुआ निर्भय होकर इस गोष्ठ से उस गोष्ठ में जाता है तथा शाद्वल घास पर आश्चर्य जनक वृषभ के सदृश ललित सुन्दर वृत्त आचरण करता है। यहाँ वृषभललित यह वृत्त छन्द का भी सङ्केत है ॥१०६॥

(मूल) जब सप्तदश अक्षर के पाद में आरम्भ के चार,तथा दशम, एकादश, त्रयोदश, चतुर्दश, और अन्त के दो षोडश तथा सप्तदश अक्षर गुरु हों और शेष अक्षर लघु हों वह वृत्त नाम से श्रीधरी होती है ॥१०७।१०८॥

(मूल) जहाँ एक चरण में मगण भगण रगण दो तगण एवं दो गुरु निविष्ट हो और दश तथा चार पर यति हो जिसके कारण अत्यष्टि के प्रतिनियत स्पष्ट रूप वाले वर्ण रहते हैं उसे द्विज एवं मुनि लोग श्रीधरी नामक वृत्त को समझें ॥१०९॥

स्नानैश्चूर्णैः सुखसुरभिभिर्गन्धवासैश्च धूपैः
पुष्पैश्चान्यैः शिरसि रचितैर्वस्त्रयोगैश्च तैस्तैः ।
नानारत्नैः कनकखचितैरङ्गसंभोगसंस्थै
र्व्यक्तं कान्ते ! कमलनिलया श्रीधरीवातिभासि ॥ ११० ॥
आद्यं चतुर्थं षष्ठं च दशमं नैधनं गुरु ।
तद्वंशपत्रपतितं दशभिः सप्तभिर्यतिः ॥ १११ ॥
यथा एष गजोऽद्रिमस्तकतटे कलभपरिवृतः
क्रीडति वृक्षगुल्मगहने कुसुमभरनते ।
मेघरवं निशम्य मुदितः पवनजवसमः
सुन्दरि ! वंशपत्रपतितं पुनरपि कुरुते ॥ ११२ ॥
द्वितीयमन्त्यं षष्ठं चाप्यष्टमं द्वादशं तथा ।
चतुर्दशं पञ्चदशं पादे सप्तदशाक्षरे ॥ ११३ ॥
भवन्ति यत्र दीर्घाणि शेषाणि च लघून्यथ ।
विलम्बितगतिः सा तु विज्ञेया नामतो यथा ॥ ११४ ॥
यदा द्विरुदितौ हि पादमभिसंश्रितौ ज्सौ त्रिकौ
तथैव च पुनस्तयोर्निधनमाश्रितो यो लगौ ।

बालक्रीड़ा

(मूल) सुख देनेवाले एवं सुरभि चूर्ण से युक्त जल से स्नान, सुगन्धित धूप, शिर में गूंथे हुए पुष्प तथा भिन्न रंग वाले वसन, एवं अङ्गों में पहिरने के लायक सोने में जड़े हुए हीरे पन्ने जवाहिरातों से यह स्पष्ट हो रहा है कि हे कान्ते ! तुम श्रीधरी जैसी मालूम पड़ती हो ॥११०॥

(मूल) जहाँ पहला, चौथा, छठा, दशवाँ एवं अन्तिम सतरहवाँ अक्षर गुरु हो और शेष अक्षर लघु हो तथा दश एवं सात अक्षरों पर यति हो वह वंशपत्रपतित वृत्त है ॥१११॥

(मूल) जैसे––यह पहाड़ की चोटी पर कलभों हस्तिशावकों से परिवेष्टित गज कुसुमों के भार से नत वृक्ष एवं गुल्मों के वन में क्रीड़ा करता है। हे सुन्दरि ! मेघ के गर्जन को सुनकर प्रसन्न अत एव पवन के समान वेग से सम्पन्न हुआ फिर भी वंशपत्रपतित को करता है ॥११२॥

(मूल) जहाँ सप्तदश अक्षरों वाले पाद में द्वितीय षष्ठ अष्टम द्वादश चतुर्दश पञ्चदश एवं अन्त्य सप्तदश अक्षर दीर्घ हों वे अथ शेष अक्षर लघु हो उसे बिलम्बित गति नाम वाला वृत्त समझें ॥११३।११४॥

तदाष्टिरतिपूर्विका यतिरपि स्वभावाद्यथा
विलम्बितगतिस्तदा निगदिता द्विजैर्नामतः ॥ ११५ ॥

यथा विघूर्णितविलोचना पृथुविकीर्णहारा पुनः
प्रलम्बरशना चलत्स्खलितपादमन्दक्लमा ।
न मे प्रियमिदं जनस्य बहुमानरागेण य
न्मदेन विवशा विलम्बितगतिः कृता त्वं प्रिये! ॥ ११६ ॥

पञ्चादौ पञ्चदशकं द्वादशैकादशे गुरु ।
चतुर्दशं तथान्त्ये द्वे चित्रलेखा धृतौ स्मृता ॥ ११७ ॥

यथा नानारत्नाढ्यैर्बहुभिरधिकं भूषणैरङ्गसंस्थै
र्नाना गन्धाढ्यैर्मदनजननैरङ्गरागैश्च हृद्यैः ।
केशैः स्नानाढ्यैः कुसुमभरितैर्वस्त्ररागैश्च तैस्तैः
कान्ते! संक्षेपात् किमिह बहुना चित्रलेखेव भासि ॥११८॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जब दो बार कहे हुए जगण और सगण त्रिक एक पाद में आश्रित हों तथा उन्हीं के अन्त में यगण लघु और गुरु भी हो अथ च अपने स्वभाव के अनुसार यति हो उसको द्विजों ने नाम से विलम्बित गति कहा है ॥११५॥

(मूल) हे प्रिये ! बहुत अधिक मान एवं राग से जनित मद ने तुमको विवश कर दिया है और तुम्हारी गति को भी विलम्बित कर दिया है। यह आप कैसे जाने कि मदन ने मुझे विवश कर दिया है। इस पर कहते हैं कि क्योंकि तुम्हारे नेत्र घूर्णित चञ्चल हो गये हैं। तुम्हारा यह पृथु स्थूल हार विकीर्ण हो गया है टूट कर बिखर गया है। रशना करधनी लम्बी होकर झूल रही है अत एवं चलने में पादों में सवलन से मन्द २ क्लम यानी म्लानि हो गई है। अतः हे प्रिये ! यह मुझे प्रिय नहीं है ॥११६॥

(मूल) जहाँ धृति नामक अष्टादश अक्षर वाले वृत्त में आदिम पञ्च अक्षर और एकादश द्वादश चतुर्दश पञ्चदश तथा अन्तिम दो सप्तदश एवं अष्टादश अक्षर गुरु हो और शेष अक्षर लघु हो वह वृत्त चित्रलेखा है ॥११७॥

(मूल) अङ्गों में पहिरे हुए नाना रत्नों से आढ्य अत्यधिक भूषणों से, अनेक प्रकार के गन्ध वाले काम का उल्लेख करने में समर्थ एवं हृद्य अङ्ग रागों से, स्नान करने से स्वच्छ एवं भिन्न २ प्रकार के पुष्पों से भरित तथा अलग २ तरीके के वस्त्रों के योग परिधान से अधिक क्या कहें संक्षेप में ही कहते हैं कि हे कान्ते ! तुम चित्रलेखा सी मालूम पड़ती हो ॥११८॥

अन्त्यं सप्तदशं चैव षोडशं सचतुर्दशम् ।
त्रयोदशं द्वादशं च षष्ठमष्टममेव च ॥ ११९ ॥
त्रीण्यादौ च गुरूणि स्युर्यस्मिंस्त्वेकोनविंशके ।
पादे लघूनि शेषाणि शार्दूलक्रीडितं तु तत् ॥ १२० ॥
म्सौ ज्सौ तौ गुरु च प्रयोगनियता यस्मिन्निविष्टास्त्रिका
आद्या चान्त्ययतिश्चतुस्त्रिकयुता ज्ञेया परा सप्तभिः ।
नित्यं यत्पदमाश्रिता ह्यतिधृतिर्नित्यं कवीनां प्रियं
तज्ज्ञेयं खलु वृत्तजातिनिपुणः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१२१॥
यथा—नानाशस्त्रशतघ्नितोमरहताः प्रभ्रष्टसर्वायुधाः
निर्भिन्नोदरपादबाहुवदना निर्णाशिताः शत्रवः ।
धैर्योत्साहपराक्रमप्रभृतिभिस्तैस्तैर्विचित्रैर्गुणै
र्वृत्तं ते रिपुघाति भाति समरे शार्दूलविक्रीडितम् ॥१२२॥
तावत्त्वं विजितेन्द्रियः शुभमते सर्वात्मना प्रत्यहं
दाने शीलविधौ च योजय मनः स्वर्गापवर्गावहम् ।
यावद् व्याधिजराप्रचण्डनखरो व्यायत्सटाभिर्भृशं
मृत्युस्ते न करोति जीवितमृगैः शार्दूलविक्रीडितम् ॥१२३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जिस १९ अक्षर वाले पाद मे आदिम तीन तथा षष्ठ, अष्टम, द्वादश, त्रयोदश, चतुर्दश, षोडश, सप्तदश एवं अन्त्य अष्टादश अक्षर गुरु हों और शेष अक्षर लघु हों वह शार्दूलविक्रीडित वृत्त है ॥१२०॥

(मूल) जिसमें प्रयोग के नियम के अनुसार मगण, सगण, नगण, सगण, दो तगण त्रिक और एक गुरु हों और जानने लायक पहली यति १२ अक्षर पर और अन्तिम यति ७ अक्षर पर जिसके पद में नित्य रहती है उसे वृत्ताजाति में निपुण लोग अतिधृति जाति में कवियों के प्रिय शार्दूलविक्रीडित वृत्ता को समझें ॥१२१॥

(मूल) हे राजन् ! धैर्य उत्साह, एवं पराक्रम प्रभृति समस्त विचित्र गुणों के कारण रिपुघाती तुम्हारा चरित शार्दूल का विक्रीडित मालूम पड़ता है। अत एव नाना शस्त्र, शतघ्नी एवं तोमर की मार से शत्रुओं के हाथों से सम्पूर्ण आयुध गिर गये और उदर पाद एवं वदन के कट जाने से वे नष्ट हो गये ॥१२२॥

(मूल) हे शुभमते : तब तक तुम जितेन्द्रिय होकर सर्वतो भावेन प्रतिदिन स्वर्ग एवं अपवर्ग का आवहन करने वाले दान एवं शील में अपने मन को लगा दों। जब तक व्याधि एवं जरा रूपी प्रचण्ड नखरों वाला और व्यायत विकीर्ण जटाओं से युक्त मृत्यु तुम्हारे जीवित रूपी मृगों से शार्दूलविक्रीडित नहीं करता है ॥१२३॥

चत्वार्यादौ च षष्ठं च सप्तमं सचतुर्दशम् ।
तथा पञ्चदशं चैव षोडशं नैधनं तथा ॥ १२४ ॥
एतानि च गुरूणि स्युः शेषाणि तु लघून्यथ ।
पादे यत्र कृतौ ज्ञेया नाम्ना सुवदना तु सा ॥ १२५ ॥
म्रौ म्नौ य्भौ ल्गौ च सम्यग्यदि च विरचिताः पादे क्रमवशात्
विच्छेदः सप्तभिः स्यात्पुनरपि च यतिः सप्ताक्षरकृता ।
यद्येषा संश्रिता स्यात्कृतिमपि च पुनः श्लिष्टाक्षरपदा
विद्वद्भिर्वृत्तजातौ तत इह गदिता नाम्ना सुवदना ॥१२६॥
यथा—नेत्रे लीलालसान्ते कमलदलनिभे भ्रूचापविनते
रक्तोष्ठं पीनमध्यं समसहितघनाः स्निग्धाश्च दशनाः ।
कर्णावंसप्रलम्बौ चिबुकमपि नतं घोणा सुरुचिरा
व्यक्तं त्वं मर्त्यलोके वरतनु ! विहितास्येका सुवदना ॥१२७॥
चत्वार्यादौ तथा षष्ठं सप्तमं च चतुर्दशम् ।
अष्टादशं सप्तदशं तथा पञ्चदशं पुनः ॥ १२८ ॥
अन्त्योपान्त्ये गुरूण्यत्र लघून्यन्यानि सर्वदा ।
एकविंशतिके पादे स्रग्धरा नाम सा यथा ॥ १२९ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ कृति जाति के पाद में आदि के चार फिर षष्ठ, सप्तम, चतुर्दश, पञ्चदश षोडश एवं अन्तिम माने विंश अक्षर गुरु हो और शेष अक्षर लघु हो उस छन्द का नाम सुवदना है ॥१२४।१२५॥

(मूल) जिसके पाद में क्रम के अनुसार मगण रगण भगण नगण यगण भगण त्रिक तथा लघु एवं गुरु अक्षर यदि सम्यक् रीति से रचकर रखे गये हों और सात सात अक्षरों पर यति हो। इसके बाद जिसके पाद में अक्षर सुश्लिष्ट हों फिट हों ऐसी यह यदि कृति जाति का आश्रयण करे तब विद्वानों ने इसे वृत्तजाति में सुवदना नाम वाला कहा है ॥१२६॥

(मूल) कमल के दल के समान कोमल एवं भ्रू रूपी चाप से विनत तुम्हारे नेत्र लीला से अलस एवं अन्त माने रमणीय हैं। ओष्ठ रक्त हैं। मध्य कटि क्षीण है। और वक्षः स्थल पीन है। दाँत सम बराबर एवं सहित साथ में रहने से घन माने गहरे हैं। कर्ण अंश कन्धे पर प्रलम्ब हैं लटके हुए हैं। चिबुक ठुड्डी नत है। घोणा नासिका सुन्दर है। इससे यह व्यक्त है स्पष्ट है कि हे वरतनु ! इस सम्पूर्ण मर्त्यलोक में तुम ही को एक सुवदना विधाता ने बनाया है ॥१२७॥

(मूल) इक्कीश अक्षर वाले पाद मे जहाँ पहले वाले चार अक्षर तथा षष्ठ सप्तम,

म्रौ म्नौ यौ यश्च सम्यग्यदि हि विरचिताः स्युस्त्रिकाः पादयोगे
वर्णैः पूर्वोपदिष्टैर्यतिरपि च पुनः सप्तभिः सप्तभिः स्यात् ।
वृत्तं सम्यग्यदि स्यात्प्रकृतिमनुगतं तत्त्वविद्भिः प्रदिष्टं
विज्ञेयं वृत्तजातौ कविजनदयिता स्त्रग्धरा नामतस्तु ॥१३०॥
यथा—चूताशोकारविन्दैः कुरवकतिलकैः कर्णिकारैः शिरीषैः
पुन्नागैः पारिजातैर्वकुलकुवलयैः किंशुकैः सातिमुक्तैः ।
एतैर्नानाप्रकारैः बहुलसुरभिभिर्विप्रकीर्णैश्च तैस्तै
र्वासन्तैः पुष्पवृन्दैर्नरवर ! वसुधा स्रग्धरेवाद्य भाति ॥१३१॥
चतुर्थमाद्यं षष्ठं च दशमं द्वादशं तथा ।
षोडशाष्टादशे चैव नैधनं च गुरुण्यथ ॥ १३२ ॥
द्वाविंशत्यक्षरे पादे शेषाणि च लघून्यथ ।
भवन्ति यत्र तज्ज्ञेयं भद्रकं नामतो यथा ॥ १३३ ॥
भ्रौ चरणे यदा विनियतौ त्रिकौ क्रमवशादथाकृतिविधौ
न्रौ च ततः परं च रुचिरावनन्तरकृतौ नगावपि पुनः ।
तच्च दशाष्टवर्णरचिता चतुर्ष्वपि तथा यतिश्च सततं
भद्रकवृत्तमेव खलु नाट्ययोगकुशलैर्बुधैर्निगदितम् ॥१३४॥

बालक्रीड़ा

चतुर्दश, पञ्चदश, सप्तदश, अष्टादश उपान्त्य माने विंश अन्त्य माने एकविंश अक्षर गुरु हों और शेष अक्षर लघु हों वह स्रग्धरा वृत्त है ॥१२८।१२९॥

(मूल) इक्कीश अक्षर वाले पाद में यदि मगण रगण भगण नगण और तीन यगणों की अच्छी प्रकार से रचना की गई हो और पूर्वोपदिष्ट सात सात वर्णों पर यदि यति हो तथा इस तरह के तत्त्व के जानकार लोगों के द्वारा प्रदिष्ट यह वृत्त यदि सम्यक् रूप से प्रकृति के अनुगत हो तो उसको वृत्तों की जाति में कविजनों की दयिता स्रग्धरा समझें ॥१३०॥

(मूल) हे नरवर ! चूत (आम्र) अशोक, अरविन्द, कुरवक, तिलक, कर्णिकार, शिरीष, पुन्नाग, पारिजात, कुलय, किंशुक, एवं अतिमुक्त इस प्रकार के विप्रकीर्ण और बहुल सुरभिवाले वासन्तिक पुष्पों से यह वसुधा आज स्रग्धरा माला को धारण करने वाली जैसी मालूम पड़ती है। म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम् यह वृत्तरत्नाकरोक्त लक्षण है ॥१३१॥

(मूल) जहाँ बाईस अक्षर वाले पाद में आद्य, चतुर्थ, षष्ठ, दशम, द्वादश, षोडश, अष्टादश एवं द्वाविंश अक्षर गुरु हों और शेष अक्षर लघु हों उसको भद्रक नामक वृत्त समझना चाहिए ॥१३२।१३३॥

(मूल) आकृति जाति के बाईस अक्षर वाले चरण में भगण रगण नगण रगण फिर

उत्प्लुतमेकहस्तचरणं द्वितीयकररेचितं सुविनतं
वंशमृदङ्गवाद्यमधुरं विचित्रकरणानुगं बहुविधम् ।
मद्रकमेतदद्य सुभगे ! विदग्धगतिचेष्टितैः सुललितै
नृत्यसि विभ्रमाकुलपदं विविक्तरसभावितं शशिमुखि ! ॥१३५॥
अन्त्यमेकोनविंशं च सप्तमं सत्रयोदशम् ।
एकादशं सप्तदशं पञ्चमं च गुरुण्यथ ॥ १३६ ॥
शेषाणि च लघूनि स्युर्विकृत्याश्चरणे बुधैः ।
वृत्तं तदश्वललितं विज्ञेयं नामतो यथा ॥ १३७ ॥
यदि च नकार आदिरचितः पदे विरचितोन्त एव च लगौ
यदि च जभौ त्रिधा च निहितौ क्रमेण खलु मध्यमावपि तथा ।
यदि च समाश्रितं हि विकृतिं यतिश्च दशभिस्तथैक सहितै
स्तत इह कीर्तितं मुनिगणैर्विशुद्धचरितैस्तदश्वललितम् ॥१३८॥
विविधतुरङ्गनागरथयोधसंकुलमलं बलं समुदितं
शरशतशक्तिकुन्तपरिघासियष्टिविततं बहुप्रहरणम् ।

### बालक्रीड़ा

नगण एवं गुरु हों तथा दश और आठ वर्ण पर यति हो उसको वृत्तयोग कुशल एवं नाट्य प्रयोग कुशल आचार्यों ने मद्रक वृत्त कहा है ।१३४॥

(मूल) हे सुभगे ! आज तुम विदग्ध गति के अनुसार सुललित चेष्टाओं के साथ बहुत प्रकार का मद्रक नृत्य कर रही हो। जिस नृत्य में हे शशिमुखि ! एक हस्त एवं एक चरण उत्प्लुत है ऊर्ध्वस्थ हैं और द्वितीय कर एवं पाद सुन्दर रीति से झुके हुए हैं (सुविनत हैं) और जो वंशी एवं मृदङ्ग की मधुरध्वनि के लहजे में विचित्र नाट्योक्त करणों से अनुगत है अत एव विभ्रमाकुल पद है अथ च विभिन्न रस एव भावों से ओतप्रोत है ॥१३५॥

(मूल) २३ अक्षर की विकृति के चरण में पञ्चम, सप्तम, एकादश, त्रयोदश सप्तदश, एकोनविंश एवं अन्त्य त्रयोविंश अक्षर गुरु हो और शेष अक्षर लघु हो उसको बुध लोग अश्वललित नाम से समझें ॥१३६।१३७॥

(मूल) यदि तेईस अक्षर वाले पाद के आदि में नगण हो और अन्त में एक लघु तथा एक गुरु हो इसी तरह मध्य में तीन जभ हो अर्थात् जगण एवं भगण त्रिक का तीन वार विन्यास हो अथ च एकादश अक्षर पर यति हो तो उसको विशुद्ध चरित वाले मुनियों ने विकृति समाश्रित अश्वललित वृत्त कहा है ।।१३८॥

(मूल) विविध घोड़े हाथी रथ और योद्धाओं से संकुल अतएव पूर्ण रूप में समुदित तथा सैकड़ों शर, शक्ति, कुन्त (भाले) परिघ, असि एवं यष्टियों से वितत एवं बहुत से

रिपुशतमुक्तशस्त्ररवभीतशङ्कितभटं भयाकुलदिशं
कृतमभिवीक्ष्य संयुगमुखे समर्पितगुणं त्वयाश्वललितम् ॥१३६॥
षडादावष्टमं चैव ह्येकादश,चतुर्दशे ।
विंशं सप्तदशं चैव त्रयोविंशं तथैव च ॥ १४० ॥
एतानि च लघूनि स्युः शेषाण्यथ गुरूणि च ।
चतुर्विंशतिके पादे मेघमालेति सा यथा ॥ १४१ ॥
यदि खलु चरणस्थितौ नौ त्रिकौ कृत्तिकाख्यास्तथा राः स्युः क्रमाद्
भवति यदि यतिस्तथा सप्तभिः सप्तभिस्त्रिष्वतोऽन्या यतिः पञ्च विद्यात्तथा ।
पवनबलसमाहृता तीव्रगम्भीरनादा बलाकावलीमेखला
क्षितिधरसदृशोच्चरूपा महानीलधूमाञ्जनाभाम्बुगर्भोद्भवा ।
सुरपतिधनुरुज्ज्वलाबद्धकक्ष्या तडिद्द्योतसन्नाहपट्टोज्ज्वला
गगनतलविसारिणी प्रावृषेण्या दृढं मेघमालाधिकं शोभते ॥ १४३ ॥
आद्यं चैव चतुर्थं च पञ्चमं षष्ठमेव च ।
नवमं दशमं चैव नैधनं च भवेद् गुरु ॥१४४॥

### बालक्रीड़ा

आयुधों से युक्त इस बल को और, शत्रुओं के द्वारा छोड़े गये सैंकड़ों शस्त्रों की ध्वनि से शङ्कित हुए भटों के कारण भय से आकुल हुई दिशाओं को देखकर हम कह सकते है कि तुमने संयुग के आरम्भ में अश्वललित किया है ॥१३९॥

(मूल) जहाँ २४ अक्षर के पाद में आदि के षडक्षर तथा अष्टम, एकादश, चतुर्दश सप्तदश, विंश, त्रयोविंश अक्षर लघु हों और शेष अक्षर गुरु हों वह मेघमाला है ॥१४०।१४१॥

(मूल) जिसके चरण में आरम्भ में दो नगण त्रिक रहें फिर बाद में क्रमशः ६ रगण रहें (कृत्तिका नक्षत्र ६ नक्षत्रों का पुञ्ज होता है अतः कृत्तिकाख्या का मतलव यही है ) यदि आरम्भ में सात २ अक्षर पर बाद में पाँच पाँच पर यति होगी (दो वार सात १४ अक्षर हुए फिर दो वार पाँच १० हुए दोनों मिलकर २४ अक्षर हो गये) इस तरह संस्कृति में निरन्तर निविष्ट होनेवाली इसको सूरी लोग सर्वदा देखते हैं अतः शास्त्र वित् लोग इसको मेघमाला दण्डक कहते हैं ॥१४२॥

(मूल) पवन के बल से समाहृता इकट्ठी कर दी गई। तीव्र और गम्भीर नाद करने वाली बलाकावली जिसकी मेखला में हैं। पर्वत के सदृश ऊँची धूम एवं काजल की तरह महानीली, जल से भरी हुई। इन्द्र धनुष से उज्वल। आबद्ध कक्ष्या माने एक श्रेणी में नियन्त्रित। बिजली की चमक से सन्नद्ध बने हुए पट्ट के रूप में उज्वल। गगन में फैली हुई वर्षर्तु की यह मेघमाला दृढ़ता के साथ अधिक शोभायमान है ॥१४३॥

पञ्चविंशतिके पादे शेषाणि च लघून्यथ ।
वृत्तज्ञैः सा तु विज्ञेया क्रौञ्चपादीति नामतः ॥ १४५ ॥

भ्मौ यदि पादे स्भावपि चेष्टावभिकृतिरपि च हि यदि खलु विहिता
नाश्च समुद्राः स्युर्विनिविष्टा यदि च खलु गुरु भवति निधनगतम् ।
पञ्चभिरादौ छेदमुपेता पुनरपि यतिरिह यदि खलु दशभिः
क्रौञ्चपदेयं वृत्तविधाने सुरगणपितृगणमुनिगणविहिता ॥ १४६ ॥

यः किल दाक्षं विद्रुतसोमं क्रतुवरमचमसमपगतकलशं ।
पातितयूपं क्षिप्तचषालं विचयनमसमिधमपशुकचरुकम् ॥
कार्मुकमुक्तेनाशु चकार व्यपगतसुरगणपितृगणमिषुणा ।
नित्यमसौ ते दैत्यगणारिः प्रदहतु मखमिव रिपुगणमखिलम् ॥ १४७ ॥

या कपिलाक्षी पिङ्गलकेशी
कलिरुचिरनुदिनमननुनयकठिना
दीर्घतराभिः स्थूलसिराभिः
परिवृत्तवपुरतिशयकुटिलगतिः ।
आयतजङ्घा निम्नकपोला
लघुतरकुचयुगपरिगतहृदया

बालक्रीड़ा

(मूल) २५ अक्षर वाले पाद में आद्य, चतुर्थ, पञ्चम, षष्ठ, नवम, दशम, एवं नैधन अन्तिम अर्थात् पञ्चविंश अक्षर गुरु और बाकी के अक्षर लघु हो उसे वृत्त के जानकार लोग क्रौञ्चपादी नाम से जाने ॥१४४।१४५॥

(मूल) पच्चीस अक्षर के पाद में भगण मगण सगण और भगण इष्ट हों और यदि चार नगण निविष्ट हों तथा निधन में अन्त में एक गुरु हो । आदि में ५ अक्षर पर यति पुनः १० अक्षर पर यति हो तो अभिकृति जाति के वृत्त विधान में इसी को सुरगण पितृगण एवं मुनिगण क्रौञ्चपदा कहते हैं ॥१४६॥

(मूल ) जिस दैत्यगण के अरि भगवान् शम्भु ने पिनाक धनुष से छोड़े गये बाण के द्वारा शीघ्र ही दक्ष के यज्ञ को विध्वस्त कर दिया । सतएव सोम को भगा दिया और सुरगण एवं पितृगण को छिपा दिया । चमस कलश यूप चषाल (पान पात्र) समिधाओं को तोड़ दिया फोड़ दिया नष्ट भ्रष्ट कर दिया पशु को भगा दिया । चयन तथा चरु को नहीं करने दिया । वह दैत्यगणारि भगवान् शम्भु मख की तरह आपके अखिल रिपुगण का दहन कर दे ॥१४७॥

(मूल) जिसकी आँखें कपिल हों और केश पिङ्गल हों । जो प्रतिदिन कलह में रुचि रखती हो और अनुनय न ही मानती हो । जिसका शरीर लम्बी लम्बी स्थूल नाड़ियों से

सा परिहार्या क्रौञ्चपदा स्त्री
ध्रुवमिह निरवधि सुखमभिलषता ।। १४८ ।।
अष्टावादौ गुरूणि स्युस्तथा चैकोनविंशकम्
एकविंशं च विज्ञेयं चतुर्विंशं सनैधनम् ।। १४९ ।।
एतानि गुरु संख्यानि शेषाणि च लघुन्यथ ।
षड्विंशत्यक्षरे पादे तद्भुजङ्गविजृम्भितम् ।। १५० ।।
यस्यां मौ तो नाः स्नौ नित्यं प्रतिचरणमथ
गदितकास्त्रिका ह्यनुपूर्वशः ।
षड्विंशत्यामेकोनायां च यदि हि
खलु यतिरभिधा चतुर्भिरथाष्टभिः
पश्चादन्त्यौ ल्गौ संयोज्यौ यदि भवति
मनुजदयितां समाश्रितमुत्कृतिं
नाम्ना वृत्तं लोके ख्यातं कविवदन-
विकसनपरं भुजङ्गविजृम्भितम् ।। १५१ ।।
यथा— रूपोपेतां देवैः सृष्टां समदगज-
विलसितगतिं निरीक्ष्य तिलोत्तमां

### अभिनवभारती

रूपोपेतामिति । भुजङ्गविजृम्भितं कृत्वा भगवतो हस्ते न्यस्तम् ।।१५०।१५२।।

### बालक्रीड़ा

परिवृत हो । जिसकी गति चाल कुटिल हो जंघा आयत हो । कपोलों में जिसके गढा पड़ता हो । जिसकी छाती लघुतर कुचयुग से परिगत हो ऐसी स्त्री क्रौञ्चपदा कहलाती है । निरवधि सुख चाहने वाला पुरुष ऐसी स्त्री का निश्चय ही परिहार करें ।।१४८।।

(मूल) छव्वीस अक्षर वाले पाद में आदि के आठ अक्षर गुरु हों तथा एकोनविंश (उन्नीसवां) एकविंश, चतुर्विंश षड्विंश अक्षर गुरु हो और शेष अक्षर लघु हों वह वृत्त भुजङ्ग विजृम्भित है ।।१४९।१५०।।

(मूल) जिस छव्वीस अक्षरवाली उत्कृति के प्रत्येक चरण में दो मगण एक तगण, तीन नगण, रूपी त्रिकों को क्रमशः कहा गया हो और चार एवं आठ पर यति की अभिधा हो और फिर अन्त में लघु एवं गुरु का संयोग यदि हो तो मनुष्यों को प्रिय लगने वाली उत्कृति के आश्रित रहने वाला यह भुजङ्गविजृम्भित वृत्त लोक में ख्यात है । इससे कवियों का वदन विकसन में तत्पर होता है ।।१५१।।

प्रादक्षिण्यात्प्राप्तां द्रष्टुं बहुवदन—
मचलनयनं शिरः कृतवान् हरिः ।
दीर्घं निश्वस्यान्तर्गूढं स्तनवदन-
जघनरुचिरां निरीक्ष्य तथा पुनः
पृष्ठे न्यस्तं देवेन्द्रेण प्रवरमणि-
कनकवलयं भुजङ्गविजृम्भितम् ॥ १५२ ॥

दण्डकं नामविज्ञेयमुत्कृतेरधिकतरम्
मेघमालादिकं तत्स्यान्नौ चादौ कागुहा त्रिकाः

यथा— मुदितजनपदाकुला स्फीतसस्याकरा
भूतधात्री भवन्तं समभ्यर्चति
द्विरदकरविलुप्तहिन्तालतालीवनास्त्वां
नमस्यन्ति विन्ध्यादयः पर्वताः
स्फुटित कलशशुक्तिनिर्गीर्णमुक्ता-
फलैरुर्मिहस्तैर्नमस्यन्ति वः सागराः

### बालक्रीड़ा

(मूल) जैसे—रूप से उपेत अर्थात् सुन्दरी, देवताओं के द्वारा निर्माण की गई, मस्त हाथी की चाल वाली, प्रदक्षिण क्रम से प्राप्त हुई दर्शनीय तिलोत्तमा को देखने के लिए हरि इन्द्र ने अपने शिर को बहुमुख एवं स्थिर नयन से युक्त बनाया और फिर इसके बाद देवेन्द्र ने सुन्दर वदन नयन स्तन एवं जवन वाली तिलोत्तमा को देखकर अन्तर्निगूढ दीर्घ श्वास छोड़ा और भुजङ्ग विजृम्भित माने सर्प के मस्तक से विजृम्भित उत्पन्न हुई प्रवर मणि से युक्त सुवर्ण कटक को पृष्ठ पर रख दिया ॥१५२॥

(मूल) इस उत्कृति से अधिक अक्षरों वाला वृत्त मेघमालादि नामों से युक्त दण्डक होता है। इसमें आरम्भ में दो नगण और बाद में छ रगण होते हैं। रगण का स्वरूप है "कागुहा" अर्थात् र ल मध्य। इसमें पहला गुरु मध्य में लघु अन्त में गुरु होना चाहिए। यही "कागुहा" से आचार्य ने संकेत किया है ॥१५३॥

(मूल) जहाँ जनपद वासी जन परस्पर के व्यवहार से मुदित है और खलिहान जहां निस्तुष किये गये अतएव स्फीत सस्यों से धान्यों से भरे हुए हैं ऐसी भूत धात्री भगवती आपका अर्चन करती है। जहाँ हाथियों के सूड़ों से हिन्ताल एवं ताली के पेड़ विलुप्त कर दिये गये हैं ऐसे विन्ध्यादि पर्वत आपको नमस्कार करते हैं। स्फुटित एवं कलश के सदृश विशाल शुक्तियों

रूप से उपेत है सुन्दरी है। भुजङ्ग के सदृश विजृम्भण करके भगवान् के हाथ में रख दिया है ॥१५१।१५२॥

मुदितजलचराकुलाः संप्रकीर्णामलाः
कीर्तयन्तीव कीर्तिं महानिम्नगाः ॥ १५४ ॥
एतानि समवृत्तानि मयोक्तानि द्विजोत्तमाः !
विषमार्धसमानां तु पुनर्वक्ष्याभि लक्षणम् ॥ १५५ ॥
यत्र पादास्तु विषमा नानावृत्तसमुद्भवाः ।
ग्रथिताः पादयोगेन तद् वृत्तं विषमं स्मृतम् ॥ १५६ ॥
द्वौ समौ द्वौ च विषमौ वृत्तेऽर्धविषमे तथा ।
सर्वपादैश्च विषमैर्वृत्तं विषममुच्यते ॥ १५७ ॥
ह्रस्वाद्यमथ दीर्घाद्यं दीर्घं ह्रस्वमथापि वा ।
युग्मोजविषमैः पादैर्वृत्तमर्धसमं भवेत् ॥ १५८ ॥

### अभिनवभारती

नानावृत्तसमुद्भवा इत्यनेन तुल्यच्छन्दसां वृत्तानां लक्षणं पृथक् पृथक् पादे विरचय्य स्वयं विषमता उह्या इत्याह ॥१५६॥

द्वौ समाविति प्रथमतृतीयौ द्वितीयचतुर्थौ। द्वौ विषमाविति प्रथमद्वितीयौ तृतीयचतुर्थौ, वीप्सागर्भमेतत् द्वाविति ॥१५७॥

### बालक्रीड़ा

से निकले हुए मोतियों को ग्रहण करके गङ्गारूपी हाथों से सागर आपको नमस्कार करते हैं। प्रसन्न जलचरों से आकुल तथा परस्पर में संप्रकीर्ण निर्मल जलों वाली महानदियां आपकी कीर्ति का गान करती हैं ॥१५४॥

(मूल) हे द्विजोत्तमाः ! ये समवृत्त मैंने आप लोगों को बतलाये हैं। अब इसके बाद विषम एवं अर्धसम वृत्तों के लक्षणों को कहूँगा ॥१५५॥

(मूल) नाना वृत्तों से समुद्भूत होने पर भी पाद की युक्ति से रचे गये पाद जहां विषम हों वह वृत्त विषम है ॥१५६॥

(मूल) जहां दो पाद सम हों और दो पाद विषम हो वह वृत्त अर्ध विषम है। किन्तु जहाँ तो सभी पाद विषम हों वह विषम वृत्त है ॥१५७॥

(मूल) जहाँ आरम्भ में ह्रस्व पाद हो यानी छोटे पाद हो या दीर्घ पाद हों यानी लम्बे २ पाद हों। ऐसे युग्म पादों और ओज पादों अत एव विषम पादों से निर्मित होने वाले वृत्त अर्धसम होते हैं ॥१५८॥

नानावृत्त समुद्भवा कहने का आशय है कि समान छन्दों वाले पद्यों के लक्षण की पृथक् पाद में पृथक् पृथक् करके विषमता की विद्वान् लोग स्वयं ऊहा करें ॥१५४॥

प्रथम और तृतीय तथा द्वितीय और चतुर्थ ये दो पाद सम हैं। प्रथम और द्वितीय तथा तृतीय और चतुर्थ ये दो विषम हैं : यहाँ द्वौ यह पद वीप्सा गर्भ है यानी दो दो बार कहना है ॥१५७॥

पादे सिद्धे समं सिद्धं विषमं सार्वपादिकम् ।
द्वयोरर्धसमं विद्यादेष छेदस्तु पादशः ॥ १५६ ॥
छेदतस्तु मया प्रोक्तं समवृत्तविकल्पनम् ।
त्रिकैर्विषमवृत्तानां संप्रवक्ष्यामि लक्षणम् ॥ १६० ॥
नैधनेऽन्यतरस्यां वै प्रथमे पाद इष्यते ।
द्वितीये चरणे च स्यादित्यनुष्टुप् समासतः ॥ १६१ ॥
सौ गौ तु प्रथमे पादे स्रौ ल्गौ चापि द्वितीयके ।
युग्मेऽर्धविषमे पादे ज्ञेया पथ्या तु सा त्रिकैः ॥ १६२ ॥

## अभिनवभारती

सिद्ध इति लक्षिते। सर्वपादिकमिति लक्षणीयमिति शेषः द्वयोरित्यत्रापि। छेद इति पादेषु विभाग इत्यर्थः ॥१५९॥ समवृत्तविकल्पनं समवृत्तेषु विकल्पिता ये चित्राश्छेदाः ते प्रोक्ताः ॥१६०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) समपादों में समता होने पर सम वृत्त होता है। सभी पादों में विषमता होने पर विषम वृत्त होता है। आधे पादों में समता या विषमता होने पर अर्धसम वृत्त होता है। और इन्ही पादों में क्रमानुसार छेद यति होती है ॥१५९॥

(मूल) छेद के आधार पर यति के सहारे समवृत्तों के विकल्पन भेद मैंने कहे। अब त्रिकों के द्वारा विषम वृत्तों के लक्षण को कहूँगा। आपाततः देखने पर यही अन्वय होता है। वस्तुतस्तु यति एवं त्रिकों के अधार ही पर समवृत्तों को मैंने कहा है। अब भी उन्ही के आधार पर विषम वृत्तों को कहूँगा ॥१६०॥

(मूल) प्रथम पाद में अन्तिम अक्षर में और द्वितीय पाद में भी अन्तिम अक्षर में जहाँ वैकल्पिक स्थिति होती है वह संक्षेप में अनुष्टुप् है। यह कारिका स्पष्ट नहीं है। इसीलिए किन्हीं प्रतियों में यह नहीं है ॥१६१॥

(मूल) जहाँ प्रथम पाद में दो सगण और दो गुरु हों और द्वितीय पाद में सगण रगण और लघु गुरु हों तो इन त्रिकों के आधार पर यह पथ्या है ॥१६२॥

सिद्ध का अर्थ है लक्षित अर्थात् जिसका लक्षण कर दिया गया है। सार्वपादिक माने सम्पूर्ण पादों में यह लक्षण करना चाहिए। दो पादों में भी यह लक्षण हैं। छेद का अर्थ है पादों में विभाग ॥१५९॥

समवृत्तविकल्पन माने समवृत्तों में जो विकल्प किये गये हैं उन्हीं को चित्राः छेदाः कहा हैं ॥१६०॥

प्रियदैवतमित्राऽसि प्रियसंबन्धिवान्धवा ।
प्रियदानरता पथ्या दयिते ! त्वं प्रियासि मे ॥ १६३ ॥
म्रौ गौ तु प्रथमे पादे यसौ ल्गौ च द्वितीयके ।
पादे भौं ल्गौ तृतीये च चतुर्थे तु तसौ लगौ ॥ १६४ ॥
नैवाचारो न ते मित्रं न संबन्धिगुणप्रिया ।
सर्वथा सर्वविषमा पथ्या न भवसि प्रिये ! ॥ १६५ ॥
अयुजोर्लक्षणं ह्येतद्विपरीतं तु यत्र च ।
पथ्या हि विपरीता सा विज्ञेया नामतो यथा ॥ १६६ ॥
कृतेन रमणस्य किं सखि ! रोषेण तेऽप्यर्थम् ।
विपरीता न पथ्यासि त्वं जडे ! केन मोहिता ॥ १६७ ॥
चतुर्थादक्षराद्यत्र त्रिलघु स्यादयुक्ततः ।
अनुष्टुप्चपला सा तु विज्ञेया नामतो यथा ॥ १६८ ॥
न खल्वस्याः प्रियतमः श्रोतव्यं व्याहृतं सख्या ।
नारदस्य प्रतिकृतिः कथ्यते चपला हीयम् ॥ १६९ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जैसे—हे दयिते ? तुम्हारे प्रिय मित्र देवता है और प्रिय सम्बन्धी ही बान्धव हैं। तथा प्रिय को दान देने में रत हो अतः तुम मेरी प्रिया हो पथ्या हो ॥१६३॥

(मूल) जहाँ प्रथम पाद में मगण रगण और दो गुरु हों। तथा द्वितीय पाद में यगण सगण और लघु गुरु हो, तृतीय पाद में रगण भगण और लघु गुरु हों तथा चतुर्थ पाद में तगण सगण और लघु गुरु हो वह भी पथ्या है ॥१६४॥

(मूल) जैसे—न कोई आचार है न कोई तुम्हारा मित्र है और न कोई सम्बन्धी प्रिय है तथा न कोई गुण ही प्रिय है किन्तु सर्वथा सबके लिए विषमा हो अतः तुम पथ्या नहीं हो, और न प्रिया हो ॥१६५॥

(मूल) इसमें कहे हुए लक्षण से विपरीत जहां विषम पाद में लक्षण हो विपरीता पथ्या उसे समझो ॥१६६॥

(मूल) हे सखि ! रमण के प्रति रोष करने से तुम्हे कौन फायदा होगा। इस तरह विपरीत आचरण करने से तुम प्रिया नहीं होगी और न पथ्या ही होगी अतः हे जड़े ! तुमको किसने मुग्धा बना दिया है ॥१६६।१६७॥

(मूल) अगर विषम पादों में चतुर्थ अक्षर के वाद तीन अक्षर लघु हों तो उसको अनुष्टुप् चपला नाम से मानो ॥१६८॥

(मूल) जैसे—इसका कोई भी प्रियतम नहीं है अतः सखियों को इसका व्याहृत नहीं सुनना चाहिए। यह नारद की प्रतिकृति है अतः इसको चपला कहते हैं ॥१६९॥

विपुला तु युजि ज्ञेया लघुत्वात्सप्तमस्य तु ।
सर्वत्र सप्तमस्यैव केषांचिद्विपुला यथा ॥ १७० ॥
संक्षिप्ता वज्रवन्मध्ये हेमकुम्भनिभस्तनी ।
विपुलाऽसि प्रिये ! श्रोण्यां पूर्णचन्द्रनिभानने ! ॥ १७१ ॥
गङ्गेव मेघोपगमे आप्लावितवसुन्धरा ।
कूलवृक्षानारुजन्ती स्रवन्ती विपुलाचलात् ॥ १७२ ॥
आगता मेघसमये भीरु भीरुकुलोद्गते ! ।
एकरात्रौ परगृहं चोरी बन्धनमर्हसि ॥ १७३ ॥
एवं विविधयोगास्तु पथ्यापादा भवन्ति हि ।
युग्मोजविषयैः पादैः शेषैरन्यैस्त्रिकैरथ ॥ १७४ ॥
सगुर्वन्तः सर्वलघुस्त्रिको नित्यं हि नेष्यते ।
प्रथमादक्षराद्यत्र चतुर्थात्प्राग्लघुः स्मृतः ॥ १७५ ॥

### अभिनवभारती

स गुर्वन्त इति गुर्वन्तः सः, सर्वलघुः नः, त्रिकौ नेष्येते । प्रथमादक्षरादनन्तरः चतुर्थादक्षरादूर्ध्वं तु प्राक्लघुः यकारस्तु नेष्यते । एतानि न प्रयोज्यानि इत्यर्थः ॥१७५॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) सम पादों में जब लघु अक्षर हों तो उसको विपुला समझो । यह एक मत है । सभी पादों में सप्तम ही लघु हो तो विपुला समझो यह किसी का मत है ॥१७०॥

(मूल) हे प्रिये तुम मध्य में कटिभाग में वज्र की तरह संक्षिप्त यानी क्षीण हो, तुम्हारे वक्षःस्थल में सुवर्ण कलश के सदृश स्तन है और जघनस्थल तुम्हारा विपुल है अतः हे पूर्णचन्द्र के समान आनन वाली तुम विपुला हो ॥१७१॥

(मूल) हे प्रिये ! मेघों के आने पर अर्थात् वर्षर्तु में विपुल अचल से बहती हुई किनारे के वृक्ष को तोड़कर सम्पूर्ण वसुधा को आप्लावित करने वाली गङ्गा के समान तुम हो ॥१७२॥

(मूल) हे नायिके ! अत्यन्त डरपोक कुल में पैदा होने वाली तुम इन मेघों के समय में एक रात्रि के लिए पराये घर में आई हो अतः चोरी में बाँधने के योग्य हो ॥१७३॥

(मूल) इस प्रकार विविध योगवाले पथ्या के पाद होते हैं । युग्म पाद एवं ओज अयुग्म पाद में कभी भी अन्तगुरु वाला सगण और सर्व लघु वाला नगण इष्ट नहीं है । शेष त्रिक माने सगण एवं नगण त्रिकों को छोड़कर बाकी के सभी त्रिकों से उपलक्षित पथ्या हो सकती है ॥१७३।१७४॥

(मूल) पथ्या के पाद के समान जिसके पाद में प्रथम अक्षर के बाद और चतुर्थ अक्षर

पथ्यापादं समास्थाय त्रीण्यन्ते तु गुरूण्यथ ।
भवन्ति पादे सततं बुधैस्तद्वक्त्रमुच्यते ॥ १७६ ॥
दन्तक्षताधरं सुभ्रु ! जागरग्लाननेत्रान्तम् ।
रतिसंभोगखिन्नं ते दर्शनीयतरं वक्त्रम् ॥ १७७ ॥
इत्येषा सर्वविषमा नामतोऽनुष्टुबुच्यते ।
तद्विदां मतवैषम्यं त्रिकादक्षरतस्तथा ॥ १७८ ॥
पादे षोडशमात्रास्तु गाथांशकविकल्पिताः ।
चतुर्भिरंशकैर्ज्ञेया वृत्तज्ञैर्वानवासिका ॥ १७९ ॥
असंस्थितपदा सुविह्वलाङ्गी मदस्खलितचेष्टितैर्मनोज्ञा ।
क्व यास्यसि वरोरु ! सुरतकाले विषमा किं ? वानवासिका त्वम् ॥१८०॥
स्जौ स्गौ च प्रथमे पादे तथा चैव तृतीयके ।
केतुमत्यां गणाः प्रोक्ता भ्रौ न्गौ गश्च सदा बुधैः ॥ १८१ ॥
स्फुरिताधरं चकितनेत्रं रक्तकपोलमम्बुजदलाक्षम् ।
किमिदं रुषापहृतशोभं केतुमतीसमं वद मुखं ते ॥ १८२ ॥

बालक्रीड़ा

के पहले दूसरा एवं तीसरा अक्षर लघु हो और अन्त में तीन गुरु हों तो उसको बुध लोग वक्त्र छन्द कहते हैं ॥१७५।१७६॥

(मूल) जैसे—हे सुभ्रु ! अधर में दन्तक्षत है और नेत्रान्त जागरण से ग्लान है अतः रति सम्भोग से खिन्न तुम्हारा वक्त्र दर्शनीयतर है ॥१७७॥

(मूल) इस प्रकार सब तरह में यानी अक्षर त्रिक एवं पाद में विषम स्वरूप वाली यह अनुष्टुप् नाम से कही जाती है। इसमें त्रिकात्मक गण के कारण तथा अक्षर एवं पाद के कारण वृत्त के जानकारों का मत वैषम्य है ॥१७८॥

(मूल) गाथा के अंशों से विकल्पित सोलह मात्राएँ जहाँ एक पाद में हों उसे वृत्त के जानकार लोग वानवासिका समझें। इसमें जो विकल्प होते हैं वे चार अंशों से होते हैं ॥१७९।

(मूल) मद से संवलित तुम्हारी चेष्टाओं के बदौलत पद सम्यक् स्थित नहीं होरहे हैं और अंग भी विह्वल हो रहे हैं। फिर भी तुम मनोज्ञ हो। अतः हे वरोरु ! सुरत करने के समय में कहाँ जा रही हो। क्या तुम विषमा वानवासिका हो ॥१८०॥

(मूल) बुध लोग केतुमती के प्रथम तथा तृतीय पाद में सगण जगण सगण एवं गुरु कहते है और अन्य द्वितीय एवं चतुर्थ पाद में सर्वदा भगण, रगण एवं दो गुरु कहते हैं॥१८१॥

(मूल) जैसे—हे प्रमदे : अधर फुरक रहे हैं नेत्र चकित हैं त्रस्त है कपोल लाल हो गये हैं। आंखें कमल के दल की सी विखरी हुई हैं। गुस्से से शोभा गायब हो गई है। यह क्या है। कहिये। तुम्हारा मुख केतुमती के समान प्रतीत हो रहा है ॥१८२॥

वक्त्रस्यापरपूर्वस्य चादौ नौ रो लगौ त्रिकाः ।
नजौ जरौ द्वितीये च शेषाग्रं पुनरेव तु ॥ १८३ ॥
प्रथमे च तृतीये नौ रलौ गश्च प्रकीर्तितः ।
गणाश्चापरवक्त्रे तु नजौ ज्रौ द्विचतुर्थयोः ॥ १८४ ॥
सुतनु ! जलपरीतलोचनं जलदनिरुद्धमिवेन्दुमण्डलम् ।
किमिदमपरवक्त्रमेव ते शशिवदनेऽद्य मुखं पराङ्मुखम् ॥ १८५ ॥
नौ र्यौ तु प्रथमे पादे न्जौ ज्रौ गश्च तथापरे ।
यत्र तत्पुष्पिताग्रा स्याद्यदि शेषं तु पूर्ववत् ॥ १८६ ॥
पवनबलविधूतचारुशाखं
प्रमुदितकोकिलकण्ठनादरम्यम्
मधुकरपरिगीयमानशब्दं
वरतनु ! पश्य वनं सुपुष्पिताग्रम् ॥ १८७ ॥
स्जौ स्लौ चादौ यथा न्सौ ज्गौ भ्नौ ज्लौ गश्च तथा पुनः ।
स्जौ स्जौ गश्च त्रिका ह्येते उद्गतायाः प्रकीर्तिताः ॥ १८८ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अपरवक्र के प्रथम पाद में दो नगण एक रगण त्रिक और बाद में लघु एवं गुरु। तथा द्वितीय पाद में नगण जगण और जगण रगण त्रिक । शेष तृतीय एवं चतुर्थ पाद में फिर इसी प्रकार यानी तृतीय को प्रथम की तरह चतुर्थ को द्वितीय की तरह करना चाहिए ॥१८३॥

(मूल) अपरवक्र के प्रथम और तृतीय पाद में दो नगण एवं रगण लघु और गुरु कहा है और द्वितीय और चतुर्थ में नगण और दो जगण एवं एक रगण कहा है ॥१८४॥

(मूल) जैसे—हे सुतनु ! आज ये तुम्हारे नेत्र जल से भरे हुए हैं अतः तुम्हारा मुख जलद निरुद्ध इन्द्र मण्डल के सदृश है। हे शशिवदने ! यह क्या है। तुम्हारे पराङ्मुख हो जाने से यह मुख आज अपर ही मालूम पड़ता है ॥१८५॥

(मूल) जहाँ प्रथम पाद में दो नगण एवं रगण यगण हों तथा द्वितीय पाद में नगण दो जगण एवं रगण हो तो वह पुष्पिताग्रा है। यदि शेष तृतीय एवं चतुर्थ पहले की तरह हो ॥१८६॥

(मूल) जैसे—वरतनु ! इस सुपुष्पिताग्र उद्यान को देखो। इसमें पेड़ों की शाखायें पवन के बल से हिल रही हैं। प्रमुदित कोकिलों का मधुर कलनाद सुनाई पड़ रहा है। भौरों के गुञ्जार से शोभा बढ़ रही है ॥१८७॥

(मूल) जैसे आदि पाद में सगण जगण सगण और लघु, द्वितीय पाद में नगण सगण जगण और गुरु, तृतीय पाद में भगण नगण जगण लघु और गुरु हैं वैसे ही चतुर्थ पाद में सगण जगण सगण जगण एवं गुरु हों तो ये त्रिक उद्गता के कहे हैं ॥१८८॥

तव रोमराजिरतिभाति सुतनु ! मदनस्य मञ्जरी
नाभिकमल विवरोत्पतिता भ्रमरावलीव कुसुमात्समुद्गता ॥ १८६ ॥
स्जौ स्लौ च ततो न्सौ ज्गौ नौ सौ चेति तृतीयके
स्जौ स्जौ गश्च चतुर्थे तु ललिताया गणाः स्मृता ॥ १९० ॥
ललिताकुलभ्रमितचारु वसन कर चारुपल्लवा ।
प्रविकसितकमलकान्तिनुखी प्रविभासि देवी सुरतश्रमातुरा ॥१६१॥
सवमेतानि वृत्तानि समानि विषमाणि च ।
नाटकाद्येषु काभ्येषु प्रयोक्तव्यानि सूरिभिः ॥१६२॥
सन्त्यन्यान्यपि वृत्तानि यान्यक्तानीह पिण्डशः ।
न च तानि प्रयोज्यानि हतशोभानि तानि हि ॥१६३॥

## अभिनवभारती

ननु हतशोभानीति चेत् कथं प्रयोज्यानीत्याह्-यान्यत्र प्रतिषिद्धानीति । गीतं

## बालक्रीड़ा

(मूल) हे सुतनु ! नाभि कमल रूपी विवर से निकली हुई मदन मञ्जरी स्वरूपा यह तुम्हारी रोमराजि सुमनों से उद्गत हुई भ्रमरावली की तरह सुन्दर सुशोभित हो रही है ॥१८९॥

(मूल) जहाँ प्रथम पाद में सगण जगण सगण और लघु एवं द्वितीय पाद में नगण सगण जगण और गुरु और तृतीय पाद में दो नगण और दो सगण तथा चतुर्थ पाद में सगण जगण सगण जगण एवं गुरु ये ललिता के गण माने गये हैं ॥१९०॥

(मूल) जैसे—ललित रीति से आकुल अर्थात् बिखरे हुएं हैं केश जिस पर ऐसा तुम्हारा वदन है। पल्लव के सदृश हिलते हुए तुम्हारे कर हैं। कमल की तरह खिला हुआ अत एव कान्त तुम्हारा मुख है इससे मालूम पड़ता है कि हे देवि ! तुम सुरतश्रम से आतुर हो थकी हुई हो ॥१९१॥

(मूल) सूरियों को इस प्रकार के इन सम एवं विषम वृत्तों का प्रयोग नाटकादि काव्यों में करना चाहिए ॥१९२॥

(मूल) और भी कुछ वृत्त हैं जिनको पिण्डशः माने प्रस्तार विधि के अनुसार समूह रूप से कहा है उनका प्रयोग नहीं करना चाहिए क्योंकि वे हत शोभ हैं अर्थात् उनसे काव्य की शोभा हत नष्ट हो जाती है ॥१९३॥

और भी एसे वृत्त हैं जिनको प्रस्तार विधि में पिण्डशः समूह रूप में कहा हैं उनका प्रयोग नाटकादि काव्यों में नहीं करना चाहिए। क्योंकि वे हतशोभ हैं यानी काव्यों में वे प्रयुक्त हुए दिखाई नहीं पड़ते हैं ॥१९३॥

यान्यत्र प्रतिषिद्धानि गीतके तानि योजयेत ।
ध्रुवायोगे तु वक्ष्यामि तेषामेव विकल्पनम् ॥१९४॥
वृत्तलक्षणमेवं तु समासेन मयोदितम् ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि ह्यार्याणामपि लक्षणम् ॥१९५॥
पथ्या च विपुला चैव चपला मुखतोऽपरा ।
जघने चपला चैव आर्याः पञ्च प्रकीर्तिताः ॥१९६॥
आसां तु संप्रवक्ष्यामि यतिमात्राविकल्पनम् ।
लक्षणं नियमं चैव विकल्पगुण संश्रयम् ॥१९७॥
यतिश्छेदस्तु विज्ञेयश्चतुर्मात्रो गणः स्मृतः ।
द्वितीयान्त्यौ युजौ पादावयुजौ त्वपरौ स्मृतौ ॥१९८॥

### अभिनवभारती

पठ्यमानत्वाभावात् न वृत्तगता श्रव्यतापेक्ष्येते केवलं तालयोजनार्थं साम्यमवश्यं कर्तव्यमिति मात्राणां वर्णानां नियमस्तत्राश्रीयते ॥१९३।१९४॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जिनका यहां प्रतिषेध किया है उनका प्रयोग गीत में करना चाहिए। ध्रुवाओं के प्रयोग के समय इनके भेदों को कहूंगा ॥१९४॥

(मूल) इस तरह संक्षेप से मैंने वृत्तों के लक्षण कह दिये हैं। अब इसके बाद आर्याओं के लक्षण कहूंगा ॥१९५॥

(मूल) पथ्या १ विपुला २ चपला ३ मुखचपला ४ एवं जघनचपला ऐसी पाँच आर्याएँ कही जाती हैं ॥१९६॥

(मूल) अब इनके यतियों के निश्चित भेद, लक्षण, एवं विकल्प के गुणन से बनने वाले नियमों को कहूंगा ॥१९७॥

(मूल) छेद को यति समझना चाहिए। यहाँ चार मात्राओं का गण माना गया है। द्वितीय और अन्तिम माने चतुर्थ पाद को समपाद यूक् पाद और प्रथम एवं तृतीय को अयुक् माने विषम पाद माने गये हैं ॥१९८॥

प्रश्न ? यदि ये वृत्त हतशोभ हैं तब उन का प्रयोग कैंसे करना चाहिए। इस पर कहते हैं कि जो यहाँ काव्यों में प्रतिषिद्ध हैं। जैसे—जो गीत हैं उनका रघुवंशादि पठ्य काव्यों में प्रयोग नहीं करना चाहिए। क्योंकि गीतों में पठ्यमानता का अभाव है अर्थात् रघुवंशादि पठ्य काव्य पढ़ने की वस्तु है और गीत गाने की चीज है अतः पठ्यमान नहीं हैं वृत्तों में श्रव्यता की अपेक्षा नहीं है। केवल लय एवं तालों की योजना के लिए अर्थ साम्य को अवश्य करना चाहिए इस लिए यहाँ गीतों में मात्रा एवं वर्णों के नियम का आश्रयण किया जाता है अतः उन प्रतिषिद्धों की गीतों में योजना करनी चाहिए ॥१९४॥

गुरुमध्यविहीनस्तु चतुर्गणसमन्वितः ।
अयुग्गणो विधातव्यो युग्गणस्तु यथेप्सितः ॥१६६॥
षष्ठो वै द्विविकल्पस्तु नैधनो ह्येकसंस्थितः ।
पश्चादर्धे तु षष्ठः स्यादेकमात्रस्तु केवलः ॥२००॥
द्विविकल्पस्तु षष्ठो यो गुरुमध्यो भवेत्तु सः ।
तथा सर्वलघुश्चैव यतिः संज्ञाख्यासमाश्रित(।) ॥२०१॥
द्वितीयादिलघुर्ज्ञेयः सप्तमे पञ्चमे यतिः ।
प्रथमादिरथान्त्ये च पञ्चमे वा विधीयते ॥२०२॥
गणेषु त्रिषु पादस्य यस्याः पथ्या तु सा भवेत् ।
अतश्च विपुलान्या तु विज्ञेया यतिलक्षणा ॥२०३॥
अयुजः सर्वगुरवो गुरुमध्या गणा युजः ।
यस्याः स्युः पादयोगे तु विज्ञेया चपला हि सा ॥२०४॥
त्रिंशदाद्ये तु विज्ञेयाः सप्तविंशतिः चापरे ।
उभयोरर्धयोर्ज्ञेयो मात्रापिण्डो विभागशः ॥२०५॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) मध्य में गुरु से रहित चार गणों वाले अयुक् गण का विधान करना चाहिए और युक् गण का तो इच्छानुसार विधान होता है ॥१९९॥

(मूल) षष्ठ गण दो विकल्पों वाला यानी भेदों वाला और अन्तिम गण एक भेद वाला होता है। द्वितीय अर्ध में षष्ठ गण केवल एक मात्रा वाला होता है ॥२००॥

(मूल) जो षष्ठ गण दो विकल्पों वाला होता है वह मध्य गुरु होता है। और यति के अनुसार सर्व लघु भी होता है ॥२०१॥

(मूल) जहाँ पञ्चम एवं सप्तम अक्षर पर यति होती है वे द्वितीय चतुर्थ आदि अक्षर लघु होते हैं और जहाँ अन्तिम एवं पञ्चम अक्षर पर यति होती है वहाँ प्रथम एवं तृतीय अक्षर में लघु का विधान होता है ॥२०२॥

(मूल) जिसके पाद की तीन गणों पर स्थिति हैं वह पथ्या होती है। इसलिए यति के लक्षण वाली विपुला को अन्य प्रकार की समझो ॥२०३॥

(मूल) जिसके पादों में विषम पाद सर्वगुरु वाले गण संयुक्त हों और समपाद मध्य-गुरु वाले गण से युक्त हों उसे चपला समझना चाहिए ॥२०४॥

(मूल) पहले को तीस मात्राओं वाला समझें और अन्यों को २७।२७ मात्राओं वाला समझें। इस तरह दोनों अर्धो के विभाग के अनुसार मात्राओं के पिण्ड को मात्राओं के योग को समझो ॥२०५॥

त्रिंशत्तस्याश्च यदि स्युरेतानि द्विगुणानि तु ।
त्रीण्यक्षराणि चान्यानि न्यस्य संख्याविभागशः ॥२०६॥
एतानि लघुसंज्ञानि निर्दिष्टानि समासतः ।
सर्वेषां चैवमार्याणामक्षराणां यथाक्रमम् ॥२०७॥
अर्धाष्टमगणार्धा च सर्वार्या प्रकीर्तिता ।
षष्ठश्च द्विविकल्पस्तु नैधने ह्येकसंस्थितः ॥२०८॥
पश्चाद्वा यो गणः षष्ठ एकमात्रः स उच्यते ।
द्विविकल्पस्तु यः षष्ठो गुरुमध्यो भवेत्तु सः ॥२०९॥
यथा सर्वलघुश्चैव यतिः संख्यासमाश्रिता ।
सा द्वितीया द्विलघुका सप्तमे प्रथमे यतिः ॥२१०॥

अभिनवभारती

अर्धोऽष्टमो गणः । अतः सार्धाः सप्त गणाश्च । चतुर्मात्रा यस्मात्तादृगर्धः यः स्यात् ॥२०८॥ षष्ठो गणो द्विभेदः । तस्य एकभेदमाह पश्चादर्धो यः षष्ठो गणस्तस्मिन् कर्तव्ये लघुरेकः कर्तव्यस्तस्य स्थाने गुरुमध्यो जः इत्यर्थः ॥२०९॥ सर्वलघुः चतुर्लघुस्तत्र च द्वितीयादारभ्य लघोर्यतिरर्धे तदनन्तरं पादारम्भः कर्तव्यः, अन्ते च प्रथमादिर्यतिः, पञ्चमे च गणे समाप्ते यतिः ॥२१०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) यदि उसके तीस अक्षर हों तो उनको द्विगुणित कर दें तथा संख्याओं के विभाग के अनुसार तीन अक्षरों को और रख दें। इनकी संक्षेप में लघु संज्ञा कही है। इस क्रम के अनुसार आर्याओं के सभी अक्षरों को समझें। सभी आर्याएँ पूर्वार्ध में साढ़े सात गण वाली कही गई है ॥२०६।२०७॥

(मूल) इन कारिकाओं की व्याख्या पहले कर दी गई है तद्यपि अभिनव भारती के

आठवें गण को आधा करते हैं अतः साढे सात गण आर्या में होते हैं। आठवाँ आधा कैसे होता हैं इसपर कहते हैं कि क्योंकि आर्या में चार मात्राओं का एक गण होता हैं। अतः वहाँ आधा गण हो सकता है ॥२०८॥

षष्ठ गण के दो भेद होते हैं। उनमें एक भेद को कहते हैं। आधा जो षष्ठ गण है उसके करने के समय में एक लघु को करना चाहिए। यानी उसके स्थान में एक लघु को करना चाहिए या उसके स्थान में गुरु मध्य जगण करना चाहिए ॥२०९॥

सभी लघु माने चारों अक्षर लघु जहाँ रहें वहां द्वितीय लघु से आरम्भ करके आधे में यति करे। उसके बाद पाद का आरम्भ करना चाहिए। अन्त गण में प्रथम लघु पर यति करना चाहिए। पञ्चम गण में समाप्ति पर यति करनी चाहिए ॥२१०॥

गुरुमध्यविहीनस्तु चतुर्गणसमन्वितः ।
अयुग्गणो विधातव्यः युग्गणस्तु स एव च ॥२११॥
प्रथम तृतीयौ पादौ द्वादशमात्रौ भवेत्तु सा पथ्या ।
विपुलान्या खलु गदिता पूर्वोदितलक्षणोपेता ॥२१२॥

पथ्या यथा—रक्तमृदुपद्मनेत्रा सितदीर्घबहुलमृदुकेशी ।
कस्य तु पृथुमृदुजघना तनुबाह्वंसोदरी पथ्या ॥२१३॥

विपुला यथा—
विपुलजघनवदनस्तननयनैस्ताम्राऽधरोष्ठकरचरणैः ।
आयतनासागण्डैर्ललाटकर्णैः शुभा कन्या ॥२१४॥

### अभिनवभारती

अयुग्गण इति विषमः प्रथमतृतीयपञ्चमसप्तमरूपः । युग्गणः समः । स एव चेति जगणस्तत्र न वर्ज्य इति यावत् ॥२११॥

अर्धद्वयेऽपि गणत्रये छेदः कर्तव्यः सैव पाद उच्यते तदाह प्रथमतृतीयौ पादौ द्वादशमात्राविति । प्रथमेऽर्धे गणत्रयं प्रथमः पादः । द्वितीयेऽर्धे चान्यद् गणत्रयं तृतीयपादः ॥२१२॥ पथ्येति पथिसाध्वित्यर्थः ॥२१३॥

### बालक्रीड़ा

अनुसार इनका उल्लेख मूल में कर दिया है ॥२०८।२११॥

(मूल) जहाँ प्रथम तृतीय पाद बारह मात्रा वाले हों वह पथ्या होती है । पहले कहे लक्षण से युक्ता विपुला अन्या कही गई है ॥२१२॥

(मूल) पथ्या जैसे—कमल के सदृश रक्त एवं मृदु जिसके नेत्र हों काले लम्बे एवं अत्यन्त कोमल जिसके केश जो पृथु एवं मृदु जघनों से युक्ता हो और जिसके बाहु अंस एवं उदर तनु हों ऐसी पथ्या आर्या किसी भाग्यवान् की होती है ॥२१३॥

(मूल) जिसके जघन वदन स्तन एवं नयन विपुल हों और अधरोष्ठ कर एवं चरण लाल हों तथा नासिका कपोल ललाट एवं कर्ण आयत हों वह कन्या शुभ है ॥२१४॥

अयुग्गण इसका अर्थ है विषम अर्थात् प्रथम तृतीय पञ्चम एवं सप्तम गण । युग्गण माने सम । स एव माने वही जगण वहां वर्ज्य नहीं है ॥२११॥

दोनों आधों में यानी पूर्वाध और उत्तरार्ध मे तीन गणों पर छेद विश्राम यति करना चाहिए । वही पाद कहलाता हैं । इसी को कहते हैं कि प्रथम और तृतीय पाद बारह मात्रा के होते हैं । यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि । ऐसा श्रुतबोध में कालिदास ने इसी का आश्रयण किया है । प्रथम अर्ध में तीन गणों का प्रथम पाद हैं । द्वितीय अर्ध में तीन गणों का तृतीय पाद है ॥२१२॥

पथ्या माने मार्ग में साधु है अर्थात् व्यवहार में सुन्दर होती है वह पथ्या है ॥२१३॥

द्वितीयश्च चतुर्थश्च गुरुमध्यगतो भवेत् ।
उभयोरर्धयोर्यत्र विज्ञेया चपला यथा ॥२१५॥

यथा—उद्भटगामिनी परुषभाषिणी कामचिह्नकृतवेषा ।
जानाति मांसयुक्ता सुराप्रिया सर्वतश्चपला ॥२१६॥
पूर्वार्धे लक्षणं ह्येतदस्याः सा च मुखेन तु ।
पश्चिमार्धे तु चपला यस्याः सा जघनेन तु ॥२१७॥

मुखचपला यथा—
आर्या मुखे तु चपला तथापि चार्या न मे यतः सा किम् ।
दक्षा गृहकृत्येषु तथा दुःखे भवति दुःखार्ता ॥२१८॥

जघनचपला यथा—
वरमृगनयने! चपलासि वरोरु! शशाङ्कदर्पणनिभास्ये! ।
कामस्य सारभूते! न पूर्वमदचारुजघनेन ॥२१९॥
उभयोरर्धयोरेतल्लक्षणं दृश्यते यदि ।
वृत्तज्ञैः सा तु विज्ञेया सर्वतश्चपला सखि! ॥२२०॥
कार्यौ द्वादशमात्रौ च पादावाद्यौ तृतीयकौ ।
अष्टादश द्वितीयं च तथा पञ्चदशोत्तमा ॥२२१॥
चतुःपञ्चप्रकाराणां चतुष्काणां विशेषतः ।
प्रस्तारयोगमासाद्य बाहुल्यं संप्रदर्शयेत् ॥२२२॥

अभिनवभारती

आर्याणां भेदं दर्शयितुं तत्प्रस्तारमाह ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ दो अर्धभागों में द्वितीय गण एवं चतुर्थ गण गुरु मध्यगत हो अर्थात् जगण हो उसे चपला समझना चाहिए ॥२१५॥

(मूल) उद्भट चाल वाली परुष भाषण स्वभावा, काम को उद्रिक्त करने वाले वेष से युक्ता, जिसकी जानु एवं जंघा समासक्त है और मदिरा जिसको प्रिय है उसे हर फन मौला चपला समझो ॥२१६॥

(मूल) जहाँ प्रथम एवं तृतीय पाद में १२ मात्राएं हों। द्वितीय पाद में अट्ठारह मात्राएँ और चतुर्थ में पञ्चदश हों वह उत्तमा आर्या है। इसी को कालिदास ने श्रुतबोध में हूबहू लिख दिया है। जैसे—

(मूल) यस्याः पादे प्रथमे पादे द्वादशमात्रास्तथा तृतीयेऽपि ।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश सार्या ॥२२१॥

पञ्चपञ्चाशदन्त्या तु त्रिंशदाद्या तथैव च।
आर्या त्वक्षरपिण्डेन विज्ञेयात्र प्रयोक्तृभिः ॥२२३॥
(त्रिंशतस्त्वथ वर्णेभ्यो ?) अष्टसु त्वथ गणेषु लघुवर्णत्रयं भवेत्।
शेषाणि गुरुसंख्यानि ह्येवं सर्वत्र निर्दिशेत् ॥२२४॥

अभिनवभारती

चतुः पञ्चप्रकाराणां चतुष्काणां विशेषतः।
प्रस्तारयोगमासाद्य बाहुल्यं संप्रदर्शयेत् ॥इति॥

अयुक्स्थानगतानां चतुष्प्रकाराश्चतुर्गणाः। समस्थानगताः पञ्चप्रकारास्तेषां यो विशेषः परस्परसंकीर्णता तत्कृतमार्याणां प्रस्तारबाहुल्यं निरूपयेत् ॥२२२॥ अन्त्या सर्वलघुः कार्या तत्र पञ्चपञ्चाशदक्षराणि, प्रथमार्धे एकात्रिंशत्, द्वितीये षड्विंशतिः।

शिशिरतरकिरणपरिकरसकलकलविरचितकपिशकचनिचय !।
समहृदयतनुविनिहितधरणिधरवरसुत ! जय जय शिव ! ॥२२३॥

लघुद्वयं द्वितीये षष्ठे स्थाने, चतुर्थेऽपि च लघुः तथा च लघुवर्णत्रयमिति ॥२२४॥

बालक्रीड़ा

(मूल) चतुः पञ्चप्रकाराणां की व्याख्या अभिनव भारती में देखिये ॥२२२॥

(मूल) अन्त्य आर्या जैसे ५५ प्रकार की है वैसे ही प्रथम आर्या तीस प्रकार की है इस तथ्य को प्रयोक्ता लोग अक्षर पिण्ड के जरिये समझें ॥२२३॥

(मूल) म्यरस्तजम्नगैलान्तै रेभिर्दशभिरक्षरैः। समस्तं वाङ्मयं व्याप्तम्। इसके अनुसार आठ गण है। उनमें तीन गण में तीन लघु वर्णों वाले हैं और तीन गुरु वर्णों वाले हैं ऐसा सर्वत्र निर्देश करना चाहिए ॥२२४॥

आर्याओं के भेद दिखाने के लिए उनका प्रस्तार कहते हैं—चतुः पञ्च। विषम स्थान में चार भेदों वाले चार गण हैं। समस्थान में पांच भेदों वाले चार गण हैं। उनमें जो परस्पर संकीर्णता रूप विशेषता है उसके कारण आर्याओं में प्रस्तार के बाहुल्य का निरूपण करना चाहिए ॥२२२॥

अन्तिम सम्पूर्ण लघु अक्षरों वाली आर्या को करना चाहिए। यानी ५५ अक्षर उसमें रहने चाहिए प्रथम अर्ध में २९ अक्षर ऊौर द्वितीय अर्ध में २६ अक्षर होने चाहिए।

इस २९ अक्षर वाले प्रथमार्थ का औऱ २६ अक्षर वाले द्वितीयार्ध का उदाहरण दिखाते हैं - शिशिर ! भगवान् शिव चन्द्रमौलि हैं अतः शिशिरता अत्यन्त शीतल किरणों वाले चन्द्र की परिकर भूत सकल कलाओं से सोलह कलाओं से जिनके कचनिचय केश समूह विरचित है सुन्दर हैं और समहृदय वाली तनु में धरणिधर हिमालय की वरसुता पार्वती को विनिहित धारण कर रखा है उस शिव की जय हो जय हो ॥२२३॥

द्वितीय और षष्ठ स्थान में दो लघु तथा चतुर्थ में भी लघु रहना चाहिए। इस तरह तीन वर्ण लघु होने चाहिए ॥२२४॥

सर्वेषामेव चार्याणामक्षराणां यथाक्रमम् ।
सर्वेषां जातिवृत्तानां पूर्वमुत्तर संख्यया ॥२२५॥
विकल्पगणनां कृत्वा संख्यां पिण्डेन निर्दिशेत् ।
आर्यागीतिरथार्धे च केवलं चाष्टभिर्गणैः ॥२२६॥

अभिनवभारती

अत्र मात्रावृत्तानां संख्याज्ञानार्थमाह । सर्वेषामेवेति । पूर्वं कृतो यो विकल्पसंख्याभेदः तस्योत्तरसंख्यया सह गुणसंहननं कृत्वा यो भवति पिण्डस्तेन संख्यां वदेत् ॥२२५॥

तत्र समस्तासां पञ्चभेदः विषमश्चतुर्भेदः षष्ठो द्विभेदः द्वितीयेऽर्धे त्वेकभेदः, अष्टममेकभेदम् । तदत्र पूर्वाङ्केनोत्तराङ्कस्य गुणनं तेनान्याङ्कस्य षोडश स्थानानि । संख्यालाभः तत्र चतुर्भिः पञ्चानां गुणने विंशतिस्तया चतुर्णां गुणने अशीतिस्तया च चतुर्णां गुणने विंशत्युत्तरत्रिंशदित्यादि मन्तव्यम् । तदाह—

आर्याः शतसहस्राणि ज्ञेया ह्येकान्नविंशतिः ।
अष्टौ कोट्यः सहस्राणि विंशतिश्च प्रमाणतः ॥

न लघुरिति । अपि तु प्रथमार्धवदपरार्धेऽपि षष्ठो द्विभेदो गणः आर्यागीता-वित्यर्थः ॥२२६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) सब जाति के विकल्पों की भेदों की गणना को पूर्व में उत्तर संख्या से करके फिर पिण्ड बना कर संख्या का निर्देश करे ॥२२५॥

(मूल) आर्या एवं आर्यागीति के पूर्व अर्ध भागों को साढ़े आठ गणों से युक्त समझें । और उत्तरार्ध में षष्ठ नगण या एक लघु इष्ट है । वृत्तरत्नाकर में साढ़े सात गण लिखे हैं

परन्तु अभिनव भारतीकार लिखते हैं कि आठ ८ करोड़ १९ लाख २० हजार संख्या आर्या का प्रमाण है ।

आर्यागीति में षष्ठ लघु नही होता है अपि तु प्रथमार्ध की तरह अपरार्ध में भी दो भेदों वाला षष्ठगण होता है ॥२२६॥

मात्रा वृत्तों की संख्या के ज्ञान के लिए कहते हैं सर्वेषामेव । पहले जो विकल्प के द्वारा संख्या का भेद किया है उसका उत्तर की संख्या के साथ गुणन करने से जो पिण्ड होता हैं उससे संख्या को कहे । उनमें जो सम संख्या है उसके पाँच भेद हैं और जो विषम है उसके चार भेद हैं । षष्ठ के दो भेद हैं द्वितीय अर्ध में तो एक ही भेद होता है । और अष्टम मे भी एक भेद है । इस लिए यहाँ पूर्वाङ्क से उत्तराङ्क का गुणन करे उससे अन्य अंक का गुणन करे इस तरह सोलह स्थान होते हैं सोलह भेद होते हैं । इस प्रक्रिया से संख्याओं का लाभ होता है । उनमें चार से पाँच के गुणन करनें पर (पांच चौके) २० बीस होते हैं । विंशति से चार का गुणा करने पर (बीस चौके) ८० होते हैं। अशीति मे चार का गुणा करने पर ३२० होते हैं । इस तरह ३२ लाख ८ हजार २० होते हैं ।

इतरार्धे जः षष्ठस्तु नलघुगण इष्यते ।
वृत्तैरेवं तु विविधैर्नानाछन्दस्समुद्भवैः ॥
काव्यबन्धास्तु कर्त्तव्याः षट्त्रिंशल्लक्षणान्विताः ॥२२७॥

## अभिनवभारती

अध्यायार्थमुपसंहरन् भाविनं विषयमासूत्रयति वृत्तैरित्यादि । काव्यबन्धा यनेनेदमाह यथा प्रासादकुड्यादिके कर्तव्ये प्रथमं भूमिः, तद्वत्काव्ये निर्मातव्ये भूमिकल्पः शब्दच्छन्दोविधिः क्षेत्रपरिग्रहं वृत्तसमाश्रयमित्यादि विरचयन् भित्तिस्थानीयं लक्षणयोजनं चित्रकर्मप्रतिममलङ्कारगुणनिवेशनं गवाक्षवातायनादिदेशीयो दशरूपकविभागः, उपयोगनिरूपणाप्रख्या काक्वादिप्लुतिः, एवंभूतवाचिकाभिनयस्वरूपं चतुर्दशादिभिः षडभिरध्यायैरुच्यते । तत्राध्यायद्वयं वृत्तलक्षणविधानं तु भविष्यति ।

यद्यपि रूपकविरचनकाले परिपक्वप्रज्ञस्य न क्रमप्रतिभासस्तथाप्यपोद्धारधिया कल्प्यत इत्याहुः । प्रबन्धस्य यो युक्तोऽभ्यासः तन्निष्पत्तिः प्रबन्धाभ्यासः तत्संपत्तिः अभिनेयार्थनिर्वर्तनं तदभिनयोपारोहणमिति स एव क्रम इत्युपाध्यायाः यदाहुः—

महाकवीनां पदवीमुपात्तामारुरुक्षताम् ।
नासंस्मृत्य पदस्पर्शान्संपत्सोपानपद्धतिः ॥इत्यादि॥

क्रमोल्लङ्घने हि सति नाटकादिविरचयतां महान्तः प्रमादापभ्रंशा भवन्ति । न हि सर्वो वाल्मीकिर्व्यासः कालिदासो भट्टेन्दुराजो वा, तेषामपि प्राग्जन्मार्जितक्रमाभ्याससमुदितसंस्कारपाटवोत्पादितः कुलप्रतिभङ्गज्ञानातिशय इति शिवम् ॥२२७॥

## बालक्रीड़ा

और उत्तरार्ध वही है । जैसे—लक्ष्मैतत्सप्तगणाः गोपेता भवति नेह विषमे जः ।
षष्ठोऽयं नलघुर्वा प्रथमेर्धे नियतमार्यायाः ॥२२६॥

(मूल) इस प्रकार नाना छन्दों से निष्पन्न हुए विविध वृत्तों वाले काव्यप्रबन्धों को छत्तीस लक्षणों से युक्त करना चाहिए ॥२२७॥

१५ अध्याय के अर्थ का उपसंहार करते हुए भावी १६ वें अध्याय के विषय का वृत्तैः इत्यादि के द्वारा आसूत्रण करते हैं । काव्यबन्धाः कहने का आशय है कि प्रासाद की महल की कुड्यादि को दिवाल को बनाना है तब उसमें पहले भूमि की अपेक्षा है । उसी तरह काव्य का जब निर्माण करना है तब भूमि कल्प यानी भूमि के तौर पर शब्दों में छन्दों की विधि होती है । इस तरह क्षेत्र के परिग्रहण के रूप में वृत्त विशेष का समाश्रयण आदि करते हुए भित्ति स्थानीय लक्षण की योजना, चित्र कर्म के सदृश अलङ्कार एवं गुणों का निवेश, गवाक्ष झरोखों के स्थान में दशरूपकों का विभाग, प्रयोग के निरूपण के तुल्य काकु आदि की प्लुति इस प्रकार वाचिक अभिनय के स्वरूप को चौदहवें अध्याय से आरम्भ कर उन्नीसवें अध्याय तक अर्थात् छ अध्यायों में कहते हैं । उनमें दो अध्यायों में यानी १४ वें एवं १५ वें अध्यायों में तो वृत्तों के लक्षण विधान कहे हैं ।

इति भरतीये नाट्यशास्त्रे छन्दोविचितिर्नाम पञ्चदशोऽध्यायः ।

## अभिनवभारती

इति पञ्चदशाध्याये ध्यायिना परमेश्वरम् ।
कृताभिनवगुप्तेन गुप्तार्थ—प्रकटीक्रिया ॥
इति श्रीमहामाहेश्वराभिनवगुप्ताचार्यविरचितायां नाट्यवेद
विवृतावभिनवभारत्यां वृत्तविधिर्नाम
पञ्चदशोऽध्यायः ।

## बालक्रीड़ा

इस प्रकार भरतीय नाटचशास्त्र में छन्दोविचिति नामक पन्द्रहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ।

इस प्रकार मूल नाटचशास्त्र के पन्द्रहवें अध्याय की आचार्य मधुसूदन शास्त्री की बनाई हुई हिन्दो टीका बालक्रीड़ा सम्पूर्ण हुई । मङ्गलम् ।

यद्यपि रूपक के निर्माण के समय परिपक्व प्रज्ञा वाले सहृदय को क्रम प्रतिभास नही होता है तद्यपि अपोद्धार बुद्धि से कल्पना की जाती है ऐसा कोविद लोग कहते हैं । प्रबन्ध के निर्माण के लिए जो युक्त उचित अभ्यास है उसकी निष्पत्ति का नाम प्रबन्धाभ्यास है । उसकी सम्पत्ति से मतलव है अभिनय करने के योग्य अर्थ का निर्वर्त्तन माने अभिनय के लिए उपारोहण तैयार होना । उसी का नाम क्रम है ऐसा उपाध्याय जी का मत है ।

जैसा कि कहते हैं—कविता के निर्माण करते २ उपात्त प्राप्त हुई महाकवियों की पदवी पर आरोहण करने की इच्छा रखने वाले व्यक्ति जब तक (सुवन्त एवं तिङन्त रूप) पदों के स्पर्श का स्मरण नहीं करेंगे तब तक सोपान पद्धति सम्पन्न नहीं होगो । इत्यादि ।

क्रम का उल्लंघन करके नाटकादि के निर्माण करने वालों के प्रमाद जनित महान् अपभ्रंश हो जाते हैं हो सकते हैं । क्योंकि सभी वाल्मीकि व्यास कालिदास अथवा भट्टेन्दुराज नहों हो सकते हैं । इसके सिवाय उनके भी कुल परम्पराप्राप्त प्रतिभा के अङ्गभूत ज्ञान का अतिशय रहा है और जो ज्ञानातिशय है वह भी पूर्व जन्म में किये हुए क्रम पूर्वक अभ्यास से उद्बुद्ध संस्कार के पाटव से उपन्न हुआ है ।

इति शिवम् यह समाप्ति में किया गया मङ्गल है । क्योंकि आदि में मंगल मध्य में मङ्गल और अन्त में मङ्गल करने से शास्त्र की समृद्धि होती है ।

इस प्रकार परमेश्वर का ध्यान करने वाले अभिनव गुप्त ने १५ वें अध्याय के गुप्त अर्थों का प्रकटन करने वाली क्रिया को कर दिया ।

श्री महामाहेश्वर आचार्य अभिनवगुप्त विरचित नाटचवेद की विवृति अभिनव भारती में वृत्तविधान नामक पन्द्रहवां अध्याय समाप्त हुआ ।

इस तरह आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति पन्द्रहवें अध्याय की अभिनवभारती की हिन्दी टीका बालक्रीड़ा समाप्त हुई ।

---

# अथ षोडशोऽध्यायः

## अभिनवभारती

विचित्रं रूपकभुवां लक्षणं भूषणं भुवः।
भास्यते येन तं वन्दे प्राच्यधीसाधितं शिवम्॥

## मधुसूदनी

विचित्रमिति। अत्र "भूः स्थानमात्रे कथिता धरण्यामपि योषिति" इति मेदिनीकोषाधीनतया सुलभाभिनवगुप्ताचार्याभिप्रायायानुसारं "रूपकभुवः" इत्यत्र भूपदस्यार्थः स्थानमाधारभूतम्। तथा भूषणं भुव इत्यत्र भूपदस्यार्थः योषित् नायिका। रूपकपदञ्च साहित्यशास्त्रे रूपकालंकारे निरूढम्। तेन रूपकभुव इत्यस्यार्थः रूपकालङ्कारस्थानम् तादृशं स्थानञ्च काव्यमेव। किन्तु काव्यं न केवलं रूपकालङ्कारस्यैव स्थानमपि तु सर्वेषामलङ्कारशास्त्रे समुद्दिष्टानामलङ्काराणाम्। अथ च "प्रोक्तानि वै भूषणसम्मितानि" इति मूलोक्तेः भूषणैः सम्मितं तुल्यमिति व्याख्यानम्। ततश्च रूपकाद्यलङ्काराणां वर्णनीयत्वेन स्थानभूतकाव्याभिन्ननायिकाया भूषणतुल्यं विचित्रलक्षणं येन भास्यते प्रकाश्यते। तस्य भासा विश्वमिदं विभातीति श्रुतेः। तं प्राच्य-धी-साधितं शिवमहमभिनवगुप्तो वन्दे स्तौमि नमस्करोमि।

अत्र प्राच्यपदार्थः प्राच्यां दिशि वेलायाञ्च भवा भारतीया विदुष्मन्त एव। ज्ञानस्य सूर्यस्य च उदयदिक उदयवेला च भारते एव स्तः। तैः धिया मेधया

## बालक्रीड़ा

विचित्रम्। यहाँ "भूः स्थानमात्रे कथिता धरण्यामपि योषिति" इस मेदिनी कोष से सुलभ होने वाले आचार्य अभिनवगुप्त के अभिप्राय के अनुसार "रूपकभुवः" इसमें भू पद का अर्थ स्थान है। और भूषण भुवः में भूपद का अर्थ है योषित् नायिका। रूपक पद तो साहित्यशास्त्र में रूपकालङ्कार के अर्थ में प्रसिद्ध है। अतः रूपक भुवः का अर्थ हुआ रूपक अलङ्कार का स्थान। ऐसा स्थान काव्य ही है, किन्तु काव्य केवल रूपक अलङ्कार के ही वर्णन का स्थान नहीं है अपि तु सभी अलङ्कारों के वर्णन का स्थान है और "प्रोक्तानि वै भूषणसम्मितानि" इस मूल नाट्यशास्त्र की उक्ति के अनुसार भूषणं भुवः के भूषण पद का अर्थ भी भूषण के सम्मित तुल्य है। इस तरह पूरे वाक्य का अर्थ है—रूपकादि अलङ्कारों के वर्णन की स्थान काव्यरूपी नायिका के भूषण सदृश विचित्र लक्षण (तस्य भासा विश्वमिदं विभाति इस श्रुति के आधार पर) जिससे प्रकाशित होते हैं उस प्राच्यों के द्वारा मेधा से सिद्ध किये गये शिव की मैं अभिनव गुप्त वन्दना करता हूँ स्तुति एवं नति करता हूँ।

यहाँ प्राच्यपद का अर्थ प्राची दिशा एवं प्राची वेला में पैदा होने वाले भारतीय विदुष्मान् ही है। क्योंकि ज्ञान एवं सूर्य की उदयदिशा एवं उदयवेला भारत में ही है। उन्हीं विदुष्मानों ने अपनी मेधा से नास्तिक वगैरह के मद का उपमर्दन करके ईश्वर को सिद्ध

## मधुसूदनी

नास्तिकादिमदमुपमर्द्य शिव ईश्वरः साधितः सिद्धिमापितः। यथोच्यते प्राच्यधीभिः न्यायकुसुमाञ्जल्याम्।

कार्यायोजनधृत्यादेः पदात् प्रत्ययतः श्रुतेः
वाक्यात्संख्याविशेषाच्च साध्यो विश्वविदव्ययः इति।

अत्र विश्वविदव्ययः इति न्यायकुसुमाञ्जलिपद्ये विश्वविदिति पदं प्रकृतार्थपोषकं नास्ति। यतो विश्ववित् सर्वज्ञः ऋषिरपि बहुरभूत्। यथा कपिलो यदि सर्वज्ञः कणादो नेति का प्रमा। इत्येवं कपिलकणादादीनामपि सर्वज्ञत्वं विश्वविर्त्त्वं यः सर्वज्ञः स सर्ववित् यस्य ज्ञानमयं तप इति श्रूयते स्मर्यते च। अथ च प्रकृते विश्वस्य कर्त्ता भुवनस्य गोप्ता इति श्रुतिमनुसरन्नुदयनाचार्यः विश्वकर्त्तृत्वेन हेतुना ईश्वरं साधयितुं प्रवृत्तः। अतो विश्वकृदव्यय इत्येवं पाठः साधीयान्।

अग्रेऽपि पञ्चमस्तवके एकोनविंशे "इत्येवं श्रुतिनीति" इति पद्ये "ते शैलसाराशयाः" इति पाठोऽसमञ्जसः। यतः जलैराक्षालिते शैलसारे पाषाणे लोहे वा पदस्य आधानं कुतो न कार्यम्। सर्वैरपि आक्षालिते पवित्रीकृते लोहे पाषाणे वा पदमाधीयत एव। यदि तु भूयोभिर्जलैराक्षालनेऽपि पाषाणं वा लोहं वा पवित्रं न मनुते कश्चित्तदि तत्र पदमाधातुं तस्य मनो न प्रवर्त्तते अतः "तान्नोऽमलान् मन्यसे" तान् पाषाणादीन् अमलान् पवित्रान् नो मन्यसे इत्यर्थकः पाठः साधीयान्।

## बालक्रीड़ा

किया है। जैसा कि न्यायकुसुमाञ्जलिकार कहते हैं—कार्यायोजनधृत्यादेः पदात् प्रत्ययतः श्रुतेः। वाक्यात् संख्याविशेषाच्च साध्यो विश्वविदव्ययः इसका अर्थ है। कार्य, आयोजन माने कर्म जिससे आयोजन माने संयोग होता है वह संयोग का जनक कर्म है क्रिया है। इसीलिए लिखा भी है "संयोग एवैष विना क्रियां नो"। परमाणुद्वय संयोग या विभुद्वय संयोग विना क्रिया के नहीं होता है। धृति पतन का प्रतिबन्धक गुणविशेष। धृत्यादि में आदि पद से ग्राह्य विनाश ४। पद व्यवहार ५। प्रत्यय प्रामाण्य ६ श्रुति वेद ७। वाक्य ८ एवं संख्याविशेष ९ इन नो हेतुओं से विश्ववित् अव्यय विश्व को जानने वाला अविनाशी ईश्वर साध्य है सिद्ध किया जाता है। यहाँ विश्वकृत् विश्व का बनाने वाला यह पाठ ठीक है क्योंकि विश्व के कर्त्ता को सिद्ध करने के लिए आचार्य का उद्यम है।

प्रश्न—इनसे ईश्वर कैसे सिद्ध किया जाता है। उत्तर। पृथिवी वगैरह का करने वाला कोई है क्योंकि ये कार्य हैं जैसे घडा कार्य है। इसका कोई करने वाला है क्योंकि विना कर्त्ता के घडा बनता नहीं है वैसे ही पृथिवी वगैरह भी विना कर्त्ता के नही बन सकती है अतः जो इनका बनाने वाला है वह ईश्वर है। क्योंकि पृथिव्यादि कार्य को बनाने वाला वही हो सकता है जिस को पृथिव्यादि कार्य के उपादान कारणों का ज्ञान हो, जिसको उसके बनाने की इच्छा हो और जिसका उसको बनाने के लिए प्रयत्न होता हो। ऐसा ज्ञान ऐसी इच्छा और ऐसा प्रयत्न ईश्वर के सिवाय अन्य किसी का भी सम्भव नही है अतः ईश्वर ने जगत् को बनाया है। यह कार्य के द्वारा ईश्वर की सिद्धि की गई है।

## मधुसूदनी

एवमेव "कृपया ते तारणीया नराः" इत्यत्रापि। अत्र हे कारुणिक! हे करुणावन्। कृपया ते तारणीया इति का सङ्गतिः। करुणावान् प्रार्थ्यते न तु कृपावान्। यस्य पार्श्वे यद्वस्तु अस्ति तेनैव स साधयितुं शक्तः। अन्यच्च कृपू सामर्थ्ये इत्यस्मात् "षिद्भिदादिभ्योऽङ्" इति अङा कृपापदं सिध्यति। तेन कृपया सामर्थ्येन बलेन तारणीयाः इति का सङ्गतिः। एवं तर्हि हे समर्थ! इत्येवं सम्बोधयतुमुचितम्। अत्र तु तेषां तारणे करुणां हेतुत्वेन मनुतेऽतः "करुणाभावेन तार्या पि ते"। अवाप्योरुपसर्गयोरकारस्य लोपो भवति। तस्मादयं साधुः पाठः। नरा इति कथने नरा एव तारणीयाः स्युः किन्तु भगवता बलिप्रभृतयोऽसुरा अपि तारिताः। अतोऽपि स एव पाठः साधीयान्।

एवमेव अस्माकन्तु इति तत्रैव विंशे पद्ये अस्माकमिति बहुवचनमसङ्गतम्। यतः प्रार्थनीये गुरौ प्रभौ वान्यतमे पूजनीये विनयेन वृतेलिमम्। तेन तस्मिन् बहुत्वं स्वस्मिन्नेकत्वं परमत्र विपरीतं, प्रार्थनीये भगवति "त्वयि" इत्येकत्वं प्रार्थयितरि स्वस्मिन् अस्माकमिति बहुत्वमतो "विद्वन्मे" इति पाठः साधीयान्। मे चेतः आनन्दविधौ निमग्नं तथापि निमग्नत्वेऽपि तरलं, तेन किमित्याह—अद्यापि तेन न सन्तृप्यते। अतः हे नाथ! करुणां विधेहि येन तत्तृप्नुयात्। तस्य तृप्तिर्भवेत्। तथा पुनस्तरलां 'वृत्तिं' माप्नुयाच् चेतः। इति करणे भावसामञ्जस्यं स्यात् एकप्रसरताऽपि स्यात्। यथारब्धं तथा पद्यार्थस्य पूर्तिः सङ्गतिश्च स्यादन्यथा न। यतः आरम्भस्तु चेतस्तरलमतोऽतृप्तम्। उपसंहारः याम्यां यातनां वयं नाप्नुयामः। ननु चेतस्तरलं चेत्तर्हि एव तु अकार्यमाचरिष्यति। अकार्यस्यानुष्ठानेन याम्ययातनानां सम्पातः प्राणिभिर्लम्यते। अतरले चेतसि न। इति चेत्तथापि चेतसोऽतरलत्वमेव वाञ्छनीयं तेन ता नाप्तव्याः स्युरतः "तृप्तियान्नु तरलां वृत्तिं पुनर्नाप्नुयात्" इति पाठः साधीयान्।

## बालक्रीड़ा

प्रश्न—यहाँ मूल कारिका "कार्यायोजन" में कार्यपद का उपन्यास किया है किन्तु हरिदासी में क्षित्यादिकं सकर्त्तृकं कार्यत्वात् इस अनुमान में कार्यात् हेतु को नही लिखकर कार्यत्वात् को लिखते हैं। ऐसा क्यों। उत्तर। यहां कार्यत्वात् यह धर्मप्रधान निर्देश है। इसका कारण है कि यदि क्षित्यादिकं सकर्त्तृकं कार्यात् इस रूप से अनुमान करते हैं तब कार्य हेतु होगा और क्षित्यादि रूप पक्ष भी कार्य है। ऐसी हालत में अनुमान का आकार क्षित्यादिकं कार्यं सकर्त्तृकं कार्यात् ऐसा हुआ।

एक नियम है कि पक्ष में हेतु रहता है वह भी किसी सम्बन्ध से रहता है। किन्तु प्रकृत में पक्ष रूप कार्य में हेतुरूप कार्य के रहने का मतलव हुआ कि अपने में अपने का रहना मानना अर्थात् तादात्म्य सम्बन्ध से अभेद सम्बन्ध से पक्ष में हेतु रहा। किन्तु तादात्म्येन हेतुता में विवाद है अतः धर्म परक निर्देश किया यानी कार्यत्त्वात् कहा।

विभूषणं चाक्षरसंहतिश्च शोभाभिमानौ गुणकीर्तनं च ।
प्रोत्साहनोदाहरणे निरुक्तं गुणानुवादोऽतिशयश्च हेतुः ॥ १ ॥

अभिनवभारती

ननु काव्यबन्धास्तु कर्तव्याः इत्युक्तं, तत्र गुणालंकारादिरिति वृत्तयश्चेति काव्येषु प्रसिद्धो मार्गो, लक्षणानि तु न प्रसिद्धानि । किं च पुरुषस्येव काव्यस्य लक्षणगुणालङ्कारव्यवहारो न युक्तः, पुरुषस्य शरीरचैतन्यभेदात् कटकादीनां ततोऽपि भेदात् । काव्यस्य पुनर्विरचनकाले प्रतिपत्तिकाले प्रापकसत्तायां तेषामगणितत्वाच्च । दण्डिनापि

"काव्यशोभाकरान्धर्मानलङ्कारान्प्रचक्षते"

इति ब्रुवता, गुणमध्य एव तत्र प्रसादादीनभिदधता च गुणालङ्कारविभागोऽप्यसंभवीति सूचितं भवति । सत्यमेतत् , किं तु कवीनां काव्यविरचनविवेचनसामर्थ्यसमर्थनायावश्यं काल्पनिकोऽपि विभाग आश्रयणीयः । तत्र कल्पनायां विप्रतिपत्तयः केचिदाहुः—इह गुणास्तावदात्मनि चिन्मये शृङ्गारादौ वर्त्तन्ते, शृङ्गारे चावश्यं लक्ष्यत इति पृथक्सिद्धत्वादलङ्कारः, शरीरनिष्ठमेव यत्पदं पृथक्सिद्धं तल्लक्षणम् , येन शरीरस्य सौन्दर्यं जायते । तच्च सिद्धरूपं साध्यरूपं वा यथा श्यामेति, 'मदमन्थरगामिनी' इति च । एतदेव लक्षणं, तच्चालंक्रियते । अलङ्कारैर्युक्तं काव्यं लक्षणैर्विना न शोभते । उपमानोपमेयगतक्रियाक्रियरूपधर्मभेदेन तदेतल्लक्षणं द्विधेति यथा 'श्यामा विशालाक्षी', मत्तमातङ्गगामिनी इति च ।

बालक्रीड़ा

(मूल) विभूषण १ अक्षरसंहति २ शोभा ३ अभिमान ४ गुणकीर्त्तन ५ प्रोत्साहन ६ उदाहरण ७ निरुक्त ८ गुणानुवाद ९ अतिशय १० सहेतुः ११ सारूप्य १२ मिथ्माध्यवसाय

पन्द्रहवें अध्याय के अन्तिम श्लोक में कहा है कि काव्यों की रचना ऐसी करनी चाहिए जिसमें छत्तीस ३६ लक्षणों का समन्वय रहे । इस विषय में प्रश्न होता है कि गुण अलंकार एवं रीतियां काव्यों में होती हैं यह तो प्रसिद्ध है किन्तु लक्षण भी काव्य में होते हैं यह प्रसिद्ध नहीं है । इसके सिवाय एक और भी है कि "सर्वलक्षणसम्पन्नो लक्ष्मीवान् पुरुषो भवेत्" "लक्षणानुगतो यश्च सर्वभूतहिते रतः" इत्यादि और "गुणाः पूजास्थानं गुणिषु न च लिङ्गं न च वयः" "गुणिनि गुणज्ञो रमते नागुणशीलस्य गुणिनि परितोषः" "गुणा गुणज्ञेषु गुणा भवन्ति ते निर्गुणं प्राप्य भवन्ति दोषाः" इत्यादि तथा स्रग्वी रुचिरकुण्डलः राजसम्मानसम्प्राप्तकटको मणि-भूषणः" इत्यादि व्यवहारों से यह उपयुक्त है कि पुरुष को लक्षण गुण एवं अलङ्कारों से सुसम्पन्न होना चाहिए । किन्तु पुरुष की तरह काव्य में लक्षण गुण एवं अलंकारों का व्यवहार युक्त नहीं हैं । क्योंकि पुरुष शरीर वाला होता है शरीर में शुभ या अशुभ लक्षण होते हैं तथा अलंकारों से उसकी शोभा होती है । पुरुष स्वरूपी चेतन आत्मा होती है उसमें गुण होते है । किन्तु कटक कुण्डल वगैरह का इससे भेद है । किन्तु काव्य के निर्माण काल में या उसकी अनुभूति के समय में या उसकी प्रापक

## अभिनवभारती

अन्ये मन्यन्ते--इतिवृत्तखण्ड [ल] कान्येव सन्ध्यङ्गकानि वृत्त्यङ्गकानि लक्षणानीति च व्यपदिश्यन्ते। निमित्तभेदात् पूर्वापरसंबन्धेन बीजरूपेणो पक्षिप्तेऽर्थे निर्वहणे फलतां गते परस्परसन्धायकत्वात् सन्ध्यङ्गतया व्यपदेशः, रस-विशेषोपयोगितया वृत्त्यङ्गवाचोयुक्तिः, काव्यगतख्यातिप्राशस्त्योपयोगितया महापुरुष-गतपाशध्वजादिपादरेखावल्लक्षणशब्दवाच्यता। तदुक्तं तत्रैव--

लक्षणान्येव बीजार्थक्रमनिर्वाहकानि च। इति,
प्रतिसन्धितदङ्गानि फलसिद्ध्युपपत्तितः॥ इति।

काव्ये धीरोदात्तादिगुणाधानं वस्तुवर्णनाभङ्गिर्वेति केचित्।

## बालक्रीड़ा

सत्ता में प्राप्ति की अवस्था में उन लक्षणादि की गणना नहीं की गई है। दण्डी ने भी काव्य की शोभा बढ़ाने वाले धर्मों को अलङ्कार कहते हैं ऐसा कहते हुए और गुणों के मध्य में ही प्रसादादिकों का अभिधान करते हुए यह सूचित किया है कि गुण एवं अलंकारों का विभाग असम्भव है। उत्तर। यह सच है किन्तु कवियों में काव्य के निर्माण करने की और भावुकों में उसके विवेचन करने की सामर्थ्य के समर्थन के लिए काल्पनिक विभाग का अवश्य आश्रयण करना है।

इस कल्पना में कई आचार्य विप्रतिपत्तियों को कहते हैं कि गुण चिन्मय आत्मस्वरूप शृङ्गारादि रसों में रहते हैं। अतः शृङ्गार में उनको लक्षित करना आवश्यक है। इससे यह अर्थात् सिद्ध होता हैं कि अलङ्कार पृथक् है और काव्य शरीर शब्द एवं अर्थ में ही जो पद पृथक् सिद्ध है वह लक्षण है। जिससे शरीर का सौन्दर्य हो जाता है वह सिद्ध रूप है और साध्यरूप है। जैसे श्यामा षोडश वार्षिकी यह सिद्ध रूप अवस्था विशेष धर्मी है। और मस्ती से मन्थर शनैः २ गमन करती है यह क्रियारूप होने से साध्य है। ये ही लक्षण है ये युवति के चिह्न हैं। इसके बाद भी वह अलंकारों को धारण करती है।

प्रकृत में अलंकारों से युक्त हुआ भी काव्य, लक्षणों के विना सुशोभित नहीं होता है। यहां भी यह लक्षण उपमानोपमेय गत क्रियारूप एवं अक्रियारूप धर्म भेद से दो प्रकार का है। जैसे श्यामा विशालाक्षी यहां श्यामा में षोडश संवत्सरावच्छेदेन रविकिरणसम्बन्ध, एवं अक्षि-गत विशालत्व अक्रिया रूप धर्म है जैसे मत्तमातङ्गगामिनी, यहां मत्तमातङ्ग सदृश गमन क्रियारूप धर्म है।

अन्यों का मत है कि इतिवृत्त के अंशों को ही सन्धियों के अङ्ग, वृत्तियों के अङ्ग और लक्षण कहते हैं। इसमें हेतु है निमित्त का भेद।

इसका आशय है कि इतिवृत्त कथावस्तु के अंशों को ही निमित्त भेद से मुखादि पञ्च सन्धियों के अङ्ग, भारती कैशिकी सात्वती एवं आरभटी वृत्तियों के अङ्ग एवं लक्षण कहते हैं। इनको ऐसा क्यों कहते हैं इसको स्पष्ट करते हैं कि पूर्व में बीज रूप से उपक्षिप्त और अन्त में निर्वहण में फलरूप को प्राप्त होने वाले अर्थ में पूर्वापर के सम्बन्ध मानें सहयोग के कारण पाठ्य के सन्धायक मेलापक होने से सन्धि के अंगों का व्यपदेश होता है। अर्थात् वह

अभिनवभारती

तदत्र प्रथमपक्षे वर्णनीयप्रधानभूताधिकारिपुरुषगतगुणादिविभाग एव काव्ये पर्यवसीयते। द्वितीयपक्षे तु वर्णनीयः सकल एवेति। वृत्तिलक्षणोऽर्थः काव्य भेदात् त्रेधा विभज्यते। एकेषां तु दर्शनं—कवेर्यः प्रतिभात्मा प्रथमपरिस्पन्दः तद्व्यापारबलोपनता गुणाः, प्रतिभावत एव हि रसाभिव्यञ्जनसामर्थ्यं माधुर्यादेरुपनिबन्धनसामर्थ्यं, न सामान्यकवेः। अनेन शब्देनेदं वस्तु वर्णयामीत्येवंभूतवर्णनापरपर्यायद्वितीयव्यापारसंपाद्यास्त्वलङ्काराः।

शब्दानमीभिः शब्दैरर्थानमीभिरर्थैः संघटयामीत्येवमात्मकस्तु यस्तृतीयः कवेः परिस्पन्दः तदधीनात्मलाभादिशब्दात्मार्थात्मककाव्यशरीरसंश्रितानि वक्ष्यमाणश्लेषादिगुणदशकसमभिव्यञ्जनव्यापाराणि शब्दार्थोपसंस्कारकल्पानि क्रियारूपाणि लक्षणानीति, तदुक्तं तत्रैव—

बालक्रीड़ा

अर्थ ही चौषठ अंगों के नाम से कहा जाता है। वही अर्थ पूर्वापर सहकारी होने एवं रस विशेष के उपयोगी होने से वृत्तियों का अङ्ग कहलाता है। वही अर्थ पूर्वापर की सहायता के बदौलत काव्य में बर्णनीय महापुरुष की ख्याति एवं प्रशस्ति के उपयोगी होने से पाश ध्वज चक्र आदि कर पादादि गत रेखा की तरह लक्षण कहलाता है। जैसा कि कहा है।

बीजभूत अर्थ का क्रम से निर्वाह करने वाला लक्षण ही हैं। फल की सिद्धि की उपपत्ति के कारण वही अर्थ प्रत्येक सन्धि का अंग कहा जाता है। काव्य गत धीरोदात्तादि नायकों में गुणों का आधान जिससे हो ऐसी वस्तु के वर्णन करने की भङ्गी यानी शैली ही लक्षण है। यहाँ वा शब्द एवकार के अर्थ में हैं। ऐसा भी किसी की मत हैं।

इनमें से प्रथम पक्ष में प्रधान अत एव अधिकारी जो पुरुष है उसमें गुणादि का विभाग विश्लेषण ही काव्य में वर्णनीय है यही पर्यवसित होता है। द्वितीय पक्ष में सभी वर्णनीय है। काव्यों के भेद से वृत्तिस्वरूप अर्थ का तीन प्रकार से विभाग होता है। एकेषां माने अन्यों [एके मुख्यान्यकेवलाः यह कोष है] का तो दर्शन है कि कवि का जो प्रतिभा स्वरूप प्रथम परिष्पन्द है व्यापार है उस प्रतिभाख्य व्यापार के बल से गुणों की उपनति होती है। क्योंकि काव्य में रसों के अभिव्यञ्जन में समर्थ माधुर्यादि गुणों का उपनिबन्धन करना प्रतिभावान् कवि का ही सामर्थ्य है न कि सामान्य कवि का। इस शब्द से इस वस्तु का वर्णन करूँगा इस तरह का जो वर्णनापर पर्याय द्वितीय व्यापार है उससे अलङ्कारों का सम्पादन किया जाता है। इन शब्दों के साथ इन शब्दों की और इन अर्थों के साथ इन अर्थों की संघटना करूँगा ऐसा इस प्रकार का जो कवि का तृतीय परिस्पन्दन है व्यापार है इसी की अधीनता में काव्य को शब्दात्मक एवं अर्थात्मक शरीर का लाभादि होता है [यहाँ लाभादि में आदि पद का अर्थ है शब्दरूप शरीर का सौष्ठव और अर्थरूप शरीर का औदार्य] इसी काव्य शरीर के संश्रित लक्षण होते हैं। ये लक्षण क्रिया रूप हैं अतएव शब्द एवं अर्थ के संस्कार करने में अर्थात् सजाने में कल्प हैं समर्थ हैं और वक्ष्यमाण श्लेषादि दश गुणों का अभिव्यञ्जन करना इनका व्यापार है।

## अभिनवभारती

इति शब्दार्थयोर्येयं संश्रितिर्देहभूतयोः ।
काव्ये तया दर्शितानि लक्षणानि विदुर्बुधाः ।। इति
काव्येऽप्यस्ति तथा कश्चित् स्निग्धः स्पर्शोऽर्थशब्दयोः ।
यः श्लेषादिगुणव्यक्तिदक्षः स्याल्लक्षणस्थितः ।। इति,
चेष्टालङ्कारदृष्टान्तचिह्न ............... ।। इति च

अत्र पक्षे कविव्यापारभेदाद् गुणालंकारलक्षणविभागः ।

अपरे संगिरन्ते—अभिनेयानां काव्यबन्धानां वक्ष्यमाणस्वरूपं च रूपकं समभिदध्यात्, कवेः स्वसामर्थ्याधानाय तावदभ्यासो निर्माणविधेयो लक्षणं, यस्तथाऽसंपूर्णश्चादौ, क्रमेण तु तथाभूतोऽभिनेयार्थः काव्यबन्धो लक्षणोन्नीतः तेन च लोकोत्तरहृद्यवर्णनयोगात्, तथा हि किञ्चित् प्रबन्धजातं गुणालङ्कारनिकरप्रधानं, यथा मेघदूताख्यं तद्विभूषणम्, एवमन्यदपि, इति ।

'प्रबन्धधर्मा लक्षणानि' इति केचित्तु ब्रुवते । कवेरभिप्रायविशेषो लक्षणमितीतरे पुनर्मन्यन्ते । केचिद् यथास्थानविशेषं यद् गुणालङ्कारयोजनं तल्लक्षणमिति ।

## बालक्रीड़ा

जैसा कि कहा है कि इस तरह जो काव्य की देहभूत शब्द एवं अर्थ में संश्रिति है संश्रयण है [भाव में क्तिन् प्रत्यय है] उस संश्रिति ने लक्षणों को दिखाया है ऐसा विद्वान् जानते हैं ।

काव्य में शब्दों एवं अर्थों का ऐसा कोई स्निग्ध आकर्षक स्पर्श हैं स्वानुभव है जो श्लेषादि गुणों की अभिव्यक्ति कराने में दक्ष है कुशल है । यही तत्त्व लक्षण रूप में स्थित है । यह चेष्टा काव्यगत रीति वृत्ति या मार्ग एवं अलंकारों में अन्तरूप में माने रमणीय रूप में दिखाई पड़ने वाला चिह्न है लक्षण है [ अन्तन्तु रमणीयं स्यात् यह कोष है] इस पक्ष में कवि के व्यापारों के भेद से गुण अलंकार एवं लक्षण का विभाग है ।

अपर लोग संगिरण करते हैं कहते हैं कि अभिनेय काव्य शाकुन्तल नाटकादि प्रबन्धों के वक्ष्यमाण स्वरूप रूपक को जो कह दे ऐसा जो कवि का रूपक के निर्माण के उपयोगी सामर्थ्य के आधान करने के लिए विधेय कर्त्तव्य अभ्यास है वही लक्षण है [यहाँ अभ्यासो लक्षणम् कहा है] जो अभ्यास, आदि में असम्पूर्ण है अर्थात् काव्य प्रबन्ध के योग के विना असम्पूर्ण है अधूरा है । किन्तु क्रमशः उस अभ्यास के द्वारा लोकोत्तर चमत्कारपूर्ण वर्णन में योग हो जाने से मनोयोग के बढ़ जाने से तथाभूत यानी सम्पूर्ण अभिनेय अर्थ लक्षणों से उन्नत (स्पष्ट) काव्य प्रबन्ध हो जाता है ।

तथा हि से इस क्रम को दिखाते हैं कुछ प्रवन्धों में गुण एवं अलंकारों का निकर समूह प्रधान होता है जैसे मेघदूत; यह काव्यों में विभूषण है । इसी प्रकार और भी हैं ।

प्रबन्ध के धर्म लक्षण हैं । ऐसा कोई कहते हैं । कवि का अभिप्राय विशेष लक्षण है ऐसा तो इतर लोग मानते हैं । कोई तो कहते है कि जैसा जिसका स्थान है वैसे ही स्थान विशेष में जो गुण एवं अलंकारों की योजना है वही लक्षण है ।

## अभिनवभारती

परे त्वभाषन्त—अलङ्कारादिनिरपेक्षेणैव निसर्गसुन्दरो योऽभिनेयविशेषः काव्येषु दृश्यते, अमरुकश्लोकेष्वपि, तत्सौन्दर्यहेतुर्यो धर्मः सुलक्षणः स एव चार्थः काव्यशरीरविशेषरूपो लक्षणम्। उपमादीपकरूपकाणामानन्त्याद् भेदमाहुः। अन्ये तु शब्देन अर्थेन चित्रत्वं लक्षणमिति।

इतरेषां तु मतं यथा तन्त्रप्रसङ्गबाधातिदेशादि मीमांसाप्रसिद्धं वाक्यविशेषव्यवच्छेदलक्षणं तथा काव्यविशेषव्यवच्छेदकं भूषणादिलक्षणजातमिति त्वयं पक्षो द्वितीयपक्षान्न भिद्यते। एतेषु तु पक्षेष्वन्यतमग्रहे विशेषणानि न संगच्छन्ते स्पष्टेन पथा। इदं तु दशपक्ष्यां वस्तु।

## मधुसूदनी

अनेकोद्देशेन सकृदनुष्ठाने तन्त्रम्।

मीमांसादर्शनस्य एकादशाध्यायस्य विषयः।

प्रसङ्गो नाम अन्यत उपकारलाभप्रयुक्तमङ्गाननुष्ठानम्।

मी० द० द्वादशाध्यायस्य विषयः।

बाधो नाम प्रकृतिसम्बन्धिनः पदार्थस्य विकृत्यङ्गत्वग्राहकप्रमाणाभावः।

मी० द० दशमाध्यायस्य विषयः।

अतिदेशो नाम यः पदार्थः यादृशोपकारद्वारा यदङ्गत्वेन अवधारितः तस्य पदार्थस्य तत्सम्बन्धित्वेन रूपेण तादृशोपकारद्वारैव अन्याङ्गताबोधकं प्रमाणम्।

मी० द० सप्तमाध्यायस्य विषयः।

भाट्टदीपिकायामपि इदं वस्तु निरूपितम्।

## बालक्रीड़ा

परों ने दूसरों ने तो कहा कि अलंकारादिनिरपेक्ष यानी अलङ्कार गुण रीति एवं वृत्ति की अपेक्षा किये बिना ही स्वभाव से ही जो अभिनेय विशेष काव्यों में दिखाई पड़ते हैं; जैसा कि अमरुक कवि के श्लोकों में है। वही सौन्दर्य का हेतु धर्म जो सुलक्षित होता है। वही काव्य शरीर विशेषरूप अर्थ लक्षण है। अन्य तो कहते हैं (अनन्ता वै अलंकाराः कस्तान् कार्त्स्न्येन वक्ष्यति) अलंकार अनन्त हैं सम्पूर्णरूप से उनको कौन कह सकता है अतः उपमा दीपक आदि का ही भेद यह है ऐसा तु शब्द ने अर्थ से होने वाले चित्रत्व को लक्षण कहा है।

औरों का तो मत है कि जैसे मीमांसा में तन्त्र प्रसङ्ग बाध एवं अतिदेश आदि वाक्य विशेष के व्यवच्छेदक लक्षण प्रसिद्ध हैं वैसे ही काव्यविशेष के व्यवच्छेदक भूषणादि लक्षण समूह हैं। किन्तु यह पक्ष ऊपर कहे हुए दश पक्षों में से द्वितीय पक्ष से भिन्न नहीं है। अगर इनमें से किसी एक पक्ष का ग्रहण करते हैं तो विशेषणों की सङ्गति नही होगी। अतः यथास्थित पक्ष ही ठीक है यह दश पक्षों की वस्तु है।

## अभिनवभारती

इह काव्यार्था रसा इत्युक्तं प्राक्। उक्तं च वर्णनीयं शब्दनीयं कवेः कर्मेति च व्युत्पत्तित्रयं कावमिति काव्यमिति च। अनेनाभिधेयम्, अभिधानम्, अभिधाञ्च स्वीकृत्यावस्थीयते, अपि च शब्दव्यापारोऽभिधातृव्यापारः प्रतिपाद्यव्यारश्चेति त्रिगतः। तत्र शब्दस्य रसाभिव्यक्तिक्षमार्थप्रतिपादकत्वं स्वतः च श्रोत्रे च संक्रान्ति मात्रं नान्तरीयकतया, तद्रसदर्शनयोग्यतापादनसामर्थ्याद् गुणवाच्यम्, आवर्तमानो द्वितीयो वर्णः पदं वा प्राक्तनवर्णपदशोभाहेतुरलङ्कारः। एवमर्थस्यापि, यद्रसाभिव्यक्तिहेतुत्वं सोऽर्थगुणः। यस्तु वस्त्वन्तरं वदनस्येव चन्द्रः सोऽलङ्कारः, यस्तु त्रिविधोऽप्यभिधाव्यापारः स लक्षणानां विषयः। तथाहि—इदमनेन शब्देनानयेतिकर्तव्यतयाऽमुनाशयेनेत्थंभूतबुद्धिजननाय ब्रुवे इति कविः प्रवर्तते, स तथाभूतः रसवत्काव्यं विधत्ते। तत्र चित्तवृत्त्यात्मकं रसं लक्षयंस्तत्तद्रसोचितविभावादिवैचित्र्यसम्पादकस्त्रिविधोऽभिधाव्यापारो लक्षणशब्देनोच्यते। इत्येषां सामान्य-

## बालक्रीड़ा

यहाँ पहले यह कहा गया है कि काव्यार्थ यानी काव्यपदजन्यप्रतीतिविषय रस है। और यह भी कहा है कि कबृ वर्णे धातु से निष्पन्न वस्तु एवं वर्णनीय अर्थ वाला काव्य है? और कुशब्दे धातु से ओरावश्यके से कोतुमावश्यकं इस विग्रह में निष्पन्न शब्दनीय काव्य है। तथा कवेः कर्म इस विग्रह में इगन्ताच्च लघुपूर्वात् ५।१।१३१ सूत्र से अण् प्रत्यय होने पर काव बनता है। यह पहला सिद्धान्त है किन्तु त्रयी काव्यं छन्दः इस शतपथ ब्राह्मण की श्रुति एवं यजुर्वेद के १५ वें अध्याय का ४र्थ मन्त्र के पाठ के बदौलत ब्राह्मणादि गण में पाठ नहीं रहने पर भी आकृतिगण के सहारे ष्यञ् प्रत्यय करके काव्य बनाया जाता है। कवेरपत्यं इस अर्थ में भी काव्य बनता है जहाँ कुर्वादिभ्यो ण्यः इस सूत्र से ण्य प्रत्यय होता है यह चतुर्थ व्युत्पत्ति भी है जो प्रकृत के अनुपयोगी है। यहाँ तीन ही व्युत्पत्तियाँ बतलाई हैं। चौथी नहीं बतलाई है। किन्तु कबृ वर्णे धातु पवर्गोपध है। अतः उससे नहीं बनकर कु या कुङ धातु से ही सर्वधातुभ्य इन् इस सूत्र से इन् होने पर कवि बनता है। इन धातुओं में कवते कौति पहले की व्युत्पत्ति है कुवति दूसरे की है। व बयोः नणयोः शसयोः की रीति से एक मान कर व और ब को जो बनाता हैं वह श्लेष एवं यमकादि अलङ्कारों में ही बनता हैं अन्यत्र नहीं। ऐसा ही कवि समय है। उच्छृंखल गुरुशापदग्ध की कथा व्यर्थ हैं।

यह अधिधेय अर्थ, अभिधान शब्द और अभिधा को स्वीकार करके अवस्थित होता है। और भी बात है कि शब्द का व्यापार शब्द में है अभिधाता का व्यापार अभिधाता में और प्रतिपाद्य का व्यापार अर्थ में है इस तरह ये तीन व्यापार हैं तीन में रहते हैं।

उनमें शब्द रस की अभिव्यक्ति की क्षमता रखने वाले अर्थ का प्रतिपादन करता है और स्वभावतः अवश्य ही कानो में संक्रमण करता है वह रस के जानने की योग्यता को करा देने वाले सामर्थ्य से गुण शब्द का वाच्य है। वही आवर्त्तमान अत एव द्वितीय वर्णरूप या पदरूप शब्द अपने से पहले वाले वर्ण की या पद की शोभा का हेतु है अतः वह शब्द का अलंकार है। इसी प्रकार अर्थ में भी जो रसाभिव्यक्तिहेतुत्व है वह अर्थ गुण है। जो

## अभिनवभारती

लक्षणम्। यथा च पीवरत्वं स्तनयोर्लक्षणं, मध्यस्य तु कुलक्षणं, एवं किञ्चिदभिधीयमानं केनचिद्रूपेण रसोचितेन विभावादिरूपेण तमेव पदार्थक्रमं लक्षयल्लक्षणम्, अन्यत्र तु तत्कुलक्षणं, तेन सर्वेऽलङ्कारा गुणाश्च तत्समुदायाद्विलक्षणा भवन्ति। तथा कचिदर्थमात्रं क्वचिदलङ्कारोऽर्थतः क्वापि चित्रतः। क्वचिदलङ्कारादिप्रक्रियाविहीनोऽपि स्वयं सुन्दरस्वभावोऽर्थः कुत्रचिच्छन्द, इति त्रिविधव्यापारगामी, तद्द्वारेणाभिधानाभिधेयतद्गुणालङ्काराद्यनुग्रहः शब्दानां शब्दैरर्थानामर्थैः शब्दानामर्थैस्तथापरैः संघटनां विचित्रां कारयमाणाभिधाव्यपारवती ह्युक्तिर्निर्वाणप्रधानधुराधिरोही लक्षणाख्य एव। अत एव पूर्वं "काव्यबन्धास्तु कर्तव्याः षट्त्रिंशल्लक्षणान्विताः" इति लक्षणान्येव हि प्रधानं तत्प्रसङ्गेन गुणालङ्कारा इति तात्पर्यम्। विशेषलक्षणव्याख्याने चैतत्स्फोटयिष्यामः।

## बालक्रीड़ा

तो एक दूसरी वस्तु को सजाता है जैसे वदन को वह अलंकार है। और जो तो तीन तरह का अभिधा व्यापार है वह लक्षण का विषय है यानी वह लक्षण है।

तथा हि से दिखाते हैं कि इस शब्द से इस इतिकर्त्तव्यता से इस आशय से इस प्रकार की बुद्धि को पैदा करने के लिए इस अर्थ को कहूँ इसलिए जो कवि प्रवृत्त होता है वह इस तरह की प्रवृत्तिवाला कवि रस विशिष्ट रसयुक्त काव्य को बनाता है। वहाँ पर चित्तवृत्यात्मक रस को लक्षित करता हुआ जो भिन्न-भिन्न रस के योग्य विभावादि वैचित्र्य का सम्पादन करता है उस त्रिविध अभिधाव्यापार को लक्षण शब्द से कहते हैं। यह इनका सामान्य लक्षण है। जैसे पीनता स्तनों का तो लक्षण है किन्तु मध्यभाग कटिका वह कुलक्षण है।

इसी प्रकार किसी रूप से कही जाने वाली वस्तु यदि रसके उचित विभावादि रूप से पदार्थ के क्रम को लक्षित करती है तो वह वहां लक्षण है किन्तु अन्यत्र तो वह कुलक्षण है। इसलिए सभी अलङ्कार एवं सभी गुण उस समुदाय से विलक्षण ही होते हैं। तथा स्वार्थ भी कहीं पर अर्थतः वस्तुतः केवल अर्थ रूप ही है और कहीं पर वह चित्रतः अलङ्कार है। कहीं पर अलङ्कार एवं गुण वगैरह की प्रक्रिया से रहित अर्थ स्वयं अपने स्वभाव से सुन्दर है। कहीं पर छन्द है इस तरह त्रिविध व्यापारगामी है। उसी के द्वारा यह अभिधान शब्द और उसके गुण एवं अलङ्कारों का तथा अभिधेय अर्थ और उसके गुण एवं अलंकारों का अनुग्रहण होता है।

शब्दों का शब्दों के साथ अर्थों का अर्थो के साथ और शब्दों का अपरों यानी अर्थों के साथ विचित्र संघटना को करा देने वाली अभिधा विशिष्टा उक्ति ही निर्माण प्रधान धुरा पर आरोहण करने पर लक्षण नाम धारी है। इसीलिए पूर्व में कही हुई "काव्यबन्धास्तु षट्त्रिंशल्लक्षणान्विताः" इस अर्धाली का तात्पर्य है कि लक्षण ही प्रधान है गुण और अलंकार तो उसी के प्रसङ्ग से प्राप्त होते हैं। विशेष लक्षणों के व्याख्यान के अवसर पर इस तात्पर्य का स्फुटीकरण करेंगे।

अब पहले लक्षणों को उद्देश यानी नामतः संकीर्तन करने के लिए विभूषणमित्यादि यथारसं पर्यन्त ४ श्लोकों से कहते हैं।

सारूप्यमिथ्याध्यवसायसिद्धिपदोच्चयाक्रन्दमनोरथाश्च ।
आख्यानयाच्ञाप्रतिषेधपृच्छादृष्टान्तनिर्भासनसंशयाश्च ॥ २ ॥
आशीः प्रियोक्तिः कपटः क्षमा च प्राप्तिश्च पश्चात्तपनं तथैव ।
अर्थानुवृत्तिर्ह्युपपत्तियुक्ती कार्योऽनुनीतिः परिदेवनं च ॥ ३ ॥

## अभिनवभारती

तत्र लक्षणान्युद्देष्टुं तावदाह विभूषणमित्यादि यथारसं त्वित्यन्तेन श्लोकचतुष्टयेन । यथारसं ये भावा विभावानुभावव्यभिचारिणः, तेषां योऽर्थः तं स्थायिभावरसीकरणात्मकं प्रयोजनान्तरं गतानि प्राप्तानि, यदभिधाव्यापारोपसंक्रान्ता उद्यानादयोऽर्थास्तद्रसविशेषविभावादिभावं प्रतिपद्यन्ते तानि लक्षणानीति सामान्य लक्षणम् । अत एव काव्ये सम्यक्प्रयोज्यानीति विषयस्तेषामुक्तः ।

भट्टनायकेनापि तानेव शिक्षित्वा अभिधाव्यापारप्रधानं काव्यमित्युक्तं—

शब्दप्रधान्यमाश्रित्य तत्र शास्त्रं पृथग्विदुः ।
अर्थे तत्त्वेन युक्ते तु वदन्त्याख्यानमेतयोः ।
द्वयोर्गुणत्वे व्यापारप्राधान्ये काव्यगीर्भवेत् ॥ इति ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) १३ सिद्धिः १४ पदोच्चय १५ आक्रन्द १६ मनोरथ १७ आख्यान १८ याच्ञा १९ प्रतिषेध २० पृच्छा २१ दृष्टान्त २२ निर्भासन २३ संशयः २४ आशीः २५ प्रियोक्ति २६ कपट २७ क्षमा २८ प्राप्ति २९ पश्चात्ताप ३० अर्थानुवृत्ति ३१ उपपत्ति ३२ युक्ति ३३ कार्य ३४ अनुनीति ३५ परिदेवन ३६ ये छत्तीस लक्षण हमने कहे हैं। जैसे काव्य में अलंकार

इसके अनुसार जो विभाव अनुभाव और व्यभिचारियों के वाचक शब्द हैं और जो उनके अर्थ हैं वे स्थायी भाव को रस रूप में परिणत करने रूप प्रयोजनान्तर को प्राप्त होते हैं और अभिधाव्यापार से उपसंक्रान्त होने वाले उद्यानादि अर्थ हैं जो रस विशेष के विभावादि भाव को प्राप्त होते हैं वे लक्षण हैं यह सामान्य लक्षण है। इसलिए उनका काव्य में सम्यक् प्रयोग करना चाहिए। इस तरह उनके विषय को कह दिया है।

भट्टनायक ने भी उन्हीं को शिक्षा देकर कहा कि व्यापार प्रधान काव्य होता है—

जहां शब्द की प्रधानता है उसको औरों से पृथक् शास्त्र समझते हैं। और जो तो अर्थ की प्रधानता से युक्त होता है उसको आख्यान कहते हैं। जहां शब्द एवं अर्थ ये दोनो जहाँ गुणीभूत हो और व्यापार प्रधान हो उसे काव्य कहते हैं।

भामह ने भी कहा है कि यह सब वक्रोक्ति ही है इसी के जरिये अर्थ की विशिष्ट या विलक्षण या विविध प्रकार से भावना की जाती है।

इस तरह परमार्थ में व्यापार ही लक्षण है किन्तु विषयों के द्वारा पदार्थों के जरिये विशेष स्वरूप के निरखने पर ही उसका निरूपण किया जाता है ऐसा सिद्धान्त स्वीकृत है अतः अर्थ भी लक्षण हैं। व्यापार तो है ही। जो तो इसके जानकार हैं और जो उसकी भावना

षड्त्रिंशदेतानि हि लक्षणानि प्रोक्तानि वै भूषणसंमितानि ।
काव्येषु भावार्थगतानि तज्ज्ञैः सम्यग् प्रयोज्यानि यथारसं तु ॥ ४ ॥

अभिनवभारती

भामहेनापि

"सैषा सर्वैव वक्रोक्तिरनयार्थो विभाव्यते" (२–७५) इत्यादि । तेन च परमार्थ व्यापार एव लक्षणं, स तु विषयद्वारेण विशेषलक्षणे तु निरूप्यत इति तत्स्वीकृतत्वादर्थोऽपि लक्षणं, व्यापारोऽपि च तद्विदां तु तदभ्यासपराणां च तथाभूतकाव्यात्मकविषयावलोकने झटित्येव प्रतिभाति । तदन्यत्रानुमानेन प्रतिभया स्वसंवेदना इत्यनेन प्रयोजनम् । कुशलशिक्षितव्यापारो हि तत्काव्यज्ञदृशि भात्येव । १।२।३ ।

षट्त्रिंशदिति च नान्यदिति वारणपरं कविहृदयवर्तिनामपराणामपरिसंख्येयत्वात् । किं तु बाहुल्येन तावदियता लक्ष्यं व्याप्तम्, इयति च कविनावधातव्यमिति संख्यानिरूपणम् ।

तथा च मतान्तरेण भरतमुनिरेवान्यथाप्युद्देशलक्षणेन नामान्तरैरपि च व्यवहारं करोति; तत एव पुस्तकेषु भेदो दृश्यते तं च दर्शयिष्यामः । पठितोद्देशक्रमस्त्वस्मदुपाध्यायपरम्परागतः ॥ १।२।३।४ ।

बालक्रीड़ा

(मूल) होते हैं वैसे ही ये लक्षण होते हैं । इनका रसों के अनुसार काव्यों में सम्यक् प्रकार से प्रयोग करना चाहिये । इनके प्रयोग के लिए समीचीनता का स्वरूप है कि काव्यों में जो भाव है कवि के कथनीय अर्थ है उनके अनुगामी इनको करना चाहिए ॥ ४ ॥

करने में तत्पर हैं उनको इस तरह के काव्यों को देखने सुनने समझने पर झट पट मालूम पड़ जाता है । काव्य से अन्यत्र स्थलों में अनुमान से प्रतिभा से स्वयं अपने आप वे लोग समझ जाते हैं । १।२।३ ।

यहाँ समझने के द्वारा इसके प्रयोजन को बतला दिया क्योंकि कुशल विद्वान् के द्वारा सिखलाया हुआ व्यापार काव्यज्ञ की दृष्टि में प्रतिभात हो ही जाता है ।

षट् त्रिंशत् । ३६ लक्षण हैं ऐसा कहना वारण परक है अर्थात् छत्तीस से अन्य लक्षण नहीं है ऐसा निषेध करने में तात्पर्य है । क्यों कि कवियों के हृदय में रहने वाले अन्य लक्षण अपरिसंख्येय हैं । किन्तु अधिकतर देखा गया है कि इतने से ही लक्ष्य व्याप्त है अतः इतने में ही कवि को सावधान रहना चाहिए । इसलिये संख्या का निरूपण किया ।

एक बात और भी है कि स्वयं भरत मुनि ही भिन्न २ मतों के आधार से लक्षणों का नाम से कीर्तन करते हैं और नामान्तरों से भी व्यवहार करते हैं । इसीलिए पुस्तकों में पाठभेद दिखाई पड़ता है । उसको दिखायेंगे । प्रकृत पाठ में जो लक्षणों के नाम संकीर्तन का क्रम है वह हमारी उपाध्याय परम्परा से हमें प्राप्त हुआ है ।४।

अलङ्कारैर्गुणैश्चैव बहुभिः समलङ्कृतम् ॥
भूषणैरिव विन्यस्तैस्तद् भूषणमिति स्मृतम् ॥ ५ ॥

अभिनवभारती

तत्र विभूषणं लक्षयितुमाह अलङ्कारैरिति। भूषणैः कटकादिभिः विभज्य स्थानदेशकालदशापुरुषादिविभागं विचार्य न्यस्तैरिव गुणालङ्कारैर्यदलङ्करणं तद् भूषणं नाम लक्षणं, कविव्यापारः, तद्द्वारेण शब्दार्थव्यापारावपि।

एतदुक्तं भवति—इह गुणा अलङ्काराश्च विषया इत्यनेन निबद्धाः काव्यार्थी कृतानामभिधेयानां रसविशेषविषयं विभावादिभावं विवरीतुं समर्था। तथा हि हास्यरसप्रधाने प्रहसनादौ शुष्कश्रोत्रिये वक्तरि प्रयोक्तरि श्रोतरि वा गुणविनिवेशितं तु लक्षणं भजत्यलङ्कारश्च। तथा हि पादताडितके श्रोत्रियं श्रोतारमभिप्रेत्य विटस्यापि निर्गुणपुरुषस्यैवोक्तिः "मा मुसलेनापकार्षीः, मा कुसूलाग्निना धाक्षीः "इति शोभां पुष्णाति। अनौचित्यनिबन्धस्तु करुणविप्रलम्भादौ यमकस्य, यथा—

विना प्रियतमेनाद्य विरहानलतापिता।
दह्येच्चूतस्य विच्छेदं किंतु हाऽनलतापिता॥

बालक्रीड़ा

(मूल) लौकिक भूषणों की तरह देश काल पात्र अवस्था एवं पुरुष के स्वरूप का विचार करके रखे गये बहुत से गुण एवं अलंकारों से जो अलंकरण है सौन्दर्य का आधान है उसे भूषण माना गया है ॥ ५ ॥

उन लक्षणों में से विभूषण का लक्षण करने के लिए कहते हैं अलंकारैः। कंकण वगैरह को पृथक् करके किस स्थान में, कहाँ पर, किस समय में, कैसी दशा में, कौन से पुरुष को ये आभूषण पहिरने चाहिए ऐसा विचार करके धारण किये गये गुण एवं अलंकारादि के द्वारा जो अलंकरण है वह भूषण नामक लक्षण है। इसके विन्यास करने में कवि का व्यापार है और कवि के द्वारा शब्द और अर्थ का भी व्यापार है।

यहाँ यह कहा कि इसमें इतने प्रतिपादन से गुण एवं अलंकाररूपी विषयों का निबन्धन किया है। ये निबद्ध विषय "काव्यार्थीकृत अभिधेय अर्थ, रस विशेष के अनुबन्धी विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारी होते हैं" इस भाव के विवरण करने में समर्थ हैं।

जैसे हास्य रस प्रधान प्रहसन में जहाँ नीरस श्रोत्रिय वक्ता है या प्रयोक्ता है या श्रोता है वहाँ निविष्ट किया गया लक्षण गुण बन जाता है और अलंकार भी बन जाता है। पादताडित अभिनय में भी श्रोत्रिय को श्रोता मानकर "मुसल से मत मारो, कूसल की अग्नि में मत जलावो" इत्यादि निर्गुण पुरुष की सी विट की उक्ति शोभा को बनाती है। यहां यह अनौचित्य का उपनिबन्धन है ऐसा नहीं कहना, क्योंकि अनौचित्य का उपनिबन्धन तो करुण विप्रलम्भादि विशिष्ट काव्यों में यमक का उपनिबन्धन है। जैसे—

प्रियतम के विना विरहरूपी अग्नि से तप्त की गई नायिका चूत (आम) के विच्छेद

अभिनवभारती

स्थाने निवेशस्तु यथा –

लीनेव प्रतिबिम्बितेव लिखितेवान्तर्निखातेव च
प्रोत्कीर्णेव च वज्रलेपघटितेव" इति। (मालतीमाधवात्)

अत्रापि लोके उत्प्रेक्षापरम्परैव हीयं सातिशयकामावेशावस्थासमुद्द्योतितप्रियतमाविषयविचित्र संकल्पगर्भसंभावानामुख्यप्राणत्वाद् विप्रलम्भस्य कामावस्थानां च माधुर्यप्रसादोपेते च काव्ये श्रोत्रपथमवतरत्येवेति प्रतिपाद्यते। सुकुमारचित्तवृत्तिसुभगोऽयमुत्तमश्चेत्येवं समस्तस्य गुणालङ्कारवर्गस्यानुग्राहकमिदं कविव्यापाररूपं तद्वशाच्च शब्दार्थतद्व्यापाराद्यपि स्पृशद्विभूषणाख्यं लक्षणम्। एतमेवार्थं सम्यगानन्दवर्धनाचार्योऽपि विविच्य न्यरूपयत्

ध्वन्यात्मभूते शृङ्गारे समीक्ष्य विनिवेशितः।
रूपकादिरलङ्कारवर्ग एति यथार्थताम्॥

इत्युक्त्वा क्रमेण –

विवक्षातत्परत्वेन नाङ्गित्वेन कदाचन।
काले च ग्रहणत्यागौ नातिनिर्वहणैषिता॥ (ध्वन्यालोके २)

बालक्रीड़ा

को जला सकती है अर्थात् आम जैसे मधुर भोज्य पदार्थों के अभाव को भुला दे सकती है तु परन्तु हा अनल के ताप से तप्त हुई क्या करे।

यहां करुण विप्रलम्भ वाले काव्य में यमक का निबन्धन अनुचित हैं।

स्थान में निवेश तो जैसे—लीनेव इत्यादि। यहां लोक में भी यह उत्प्रेक्षा परम्परा विप्रलम्भ की कामावस्थाओं के माधुर्य एवं प्रसाद गुण से उपेत काव्य में सुनाई पड़ रही है ऐसा प्रतिपादन करते हैं। क्योंकि विप्रलम्भ सम्बन्धी कामावस्थायें सातिशय काम के उद्रेक को प्रकाशित करने वाली प्रियतमा के विचित्र संकल्पों से मिश्रित सम्भावनाओं का मुख्यरूप से प्राणन करती हैं। यह विप्रलम्भ सुकुमार चित्तवृत्तियों से सुन्दर है और उत्तम है अतः यह समस्त अलंकार वर्ग का अनुग्राहक कविव्यापाररूप है और उसके कारण शब्द एवं अर्थ के व्यापारादि को स्पर्श करने वाला विभूषण नामक लक्षण है। इसी का निरूपण आनन्द वर्द्धनाचार्य ने भी यह रूपकादि अलङ्कार वर्ग बड़ी समीक्षा के द्वारा ध्वनि स्वरूप शृङ्गार में विन्यस्त करने पर यथार्थता को प्राप्त होता है। अर्थात् अलंकार्य को अलङ्कृत करने वाला ही अलंकार कहलाता है अन्यथा नहीं यही अनुरूपता यहां होनी चाहिए। ऐसा कह कर फिर क्रम से –

काव्य में अलंकारों का निरूपण शृङ्गारादि रस परत्वनैव करना चाहिए यानी रसों के अङ्ग बना कर ही अलङ्कारों को कहना चाहिए अङ्गी बना कर कभी भी नहीं कहना चाहिए। ऐसा कहा इसके सिवाय एक बात यह भी कही कि इन अलंकारों के विषय में अत्यन्त निर्वाह करनें की इच्छा नहीं करनी चाहिए। क्योंकि समय के अनुसार इनका ग्रहण एवं त्याग किया जाता है।

यत्राल्पैरक्षरैः श्लिष्टैर्विचित्रमुपवर्ण्यते ।
तमप्यक्षरसङ्घातं विद्याल्लक्षणसंज्ञितम् ॥ ६ ॥

## अभिनवभारती

इत्यादिना ग्रन्थसन्दर्भेण सोदाहरणेन । तच्चास्माभिः सहृदयालोकलोचने तद्विवरणे विस्तरतो व्याख्यातमिति तत्कुतूहलस्तत्रैव गृह्णीयात् । इह तु प्रसक्त्या ग्रन्थभूयस्त्वादुद्विजते लोक इति न विस्तारितम् ॥ ५ ॥

अथाक्षरसंहतिमाह यत्राल्पैरिति । अक्षरशब्देन यदृच्छाशब्दप्राधान्यं, यदृच्छाशब्देषु स्वरूपस्यैव प्रवृत्तिनिमित्तत्वात् । तेनाल्पैरेवाक्षरैः श्लिष्टैः प्रवृत्तिनिमित्तभूतस्वस्वरूपलक्षितत्वेनैव विचित्रं तद्रसोचितविभावादिभावं प्राप्यमाणोऽर्थ उपवर्ण्यते श्रोतृणां हृदयमुपसंक्रामयितुं यत्तस्मिन् कविव्यापारोऽक्षरसङ्घातस्तत्कारणत्वात् ।

तथाहि मानिनीत्यक्षराणि ईर्ष्याविप्रलम्भे, तरुणीत्याभिलाषिके, वरतनुरिति संभोगे विभावतां तामेव प्रापयन्ति । अस्तीतिव्युत्पत्तिस्तथापि पर्यन्ते मानादिशब्दानामन्ततो वा धातुप्रत्ययमात्रादेरवश्यं यदृच्छात्वमित्यक्षराणामेव संघातः प्रधानं यदृच्छाशब्दप्राधान्ये उदाहरणं यथा—

## बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ श्लेष युक्त अल्प अक्षरों के द्वारा विचित्र अर्थ का उपवर्णन हो उसे अक्षरसंहति नामक लक्षण समझो ॥ ६ ॥

इत्यादि ग्रन्थ सन्दर्भ के द्वारा उदाहरणों को दिखाते हुए सम्यक् विवेचन किया है । उसको हमने सहृदयालोक के लोचन नामक उसके विवरण में विस्तार के साथ व्याख्यान किया है । अतः इस कुतूहल का ग्रहण जिज्ञासु जन उसी में करें । यहां तो प्रसक्ति के साथ लिखने पर ग्रन्थ के बढ़ जाने से पढ़ने वाली जनता ऊब जायगी इसलिए उसका विस्तार के साथ उल्लेख नहीं किया है ।५।

अक्षरसंहति को कहते हैं यत्र अल्पैः । यहां अक्षर शब्द से यदृच्छा शब्दों का प्राधान्य बतलाया है । यदृच्छा शब्दों में स्वरूप को ही प्रवृत्तिनिमित्त माना है । अतः श्लेषयुक्त अल्प अक्षरों के द्वारा प्रवृत्तिनिमितभूत स्वरूप से उपलक्षित होने से विचित्र अत एव प्रकृत रस के योग्य विभावादि भाव को प्राप्त होने वाले अर्थ का उपवर्णन किया जाता है । जिस अर्थ के विषय में श्रोताओं के हृदयों में उपसंक्रान्त करने के लिए कवियों का व्यापार होता है वह अक्षर संघात ही उस व्यापार के करने में कारण है ।

जैसे—मानिनी ऐसे अक्षर ईर्ष्या हेतुक विप्रलम्भ में, तरुणी इत्यादि अक्षर अभिलाष में, "वरतनुः" इत्यादि अक्षर सम्भोग में विभावता को प्राप्त करा देते हैं । यद्यपि इन मानादि अक्षरों के संघात में व्युत्पत्तियां हैं तद्यपि पर्यन्त में अथवा आखीर में धातु एवं प्रत्यय वगैरह में अवश्य ही यदृच्छा शब्दत्व है । अतः अक्षरों का संघात ही इसमें प्रधान है । यदृच्छा शब्द की प्रधानता में उदाहरण जैसे—

## अभिनवभारती

विस्रम्भादुत्तमाङ्गं प्लवगबलपतेः पादमक्षस्य हन्तुः ।
कृत्वोत्सङ्गे सलीलं त्वचि कनकमृगस्याङ्गमाधाय शेषम् ॥
बाणं रक्षः कुलघ्नं प्रगुणितमनुजेनादरात्तीक्ष्णमक्ष्णोः ।
कोणेनोद्वीक्षमाणस्त्वदनुजवदने दत्तकर्णोऽयमास्ते ॥

अत्र विस्रम्भादित्यादिना मैत्रीप्राधान्याद् वालिहननपूर्वकसाम्राज्यदातृत्वबलाच्चेत्युक्तम् । अक्षस्य यो हन्तेत्येकाकिनापि येनाशोकवनिकाविप्लोषणं राक्षसबलक्षपणं च कृतं, स यत्र प्रधानप्रकृतिर्भवतीत्युक्तम् । त्वचीति प्रहतमारीचवृत्तान्तः इत्युक्तम् । बाणमित्यादिना तत्रैवास्य बहुमान इत्युक्तम् । राक्षसविषये दैववैगुण्यमित्युक्तम् । अत्र च यत्र यस्य यद्व्यापारस्तत्र प्राधान्यस्य का कथेति । प्रगुणितमिति बहुतररणसंमर्दधुरन्धरतया कुटिलीकृतस्यापि क्षेत्रबहुमाने पुनर्योजनमित्युक्तम् । त्वदनुजवदन इति भेदोपायकृता नीतिसंपत् परपक्षे च विपर्ययम् । दत्तकर्ण इति तदाकर्णनमात्रमेतत्, न तु हृदये निर्व्याजं तेजोजाज्वल्यमानौजसि भेदं प्रति कोऽप्यस्य बहुमानः । अयमिति गम्भीरधीराकृतिः प्रसन्नश्च आस्त इति । यद्यपि प्रकृते नापि कश्चित्क्षोभोऽत एवोक्तं सलीलमिति । अत्र चार्थस्यालङ्कारघटनाप्रयासमन्तरेणैव सुन्दरत्वं लक्षणकृतमेव ।

### बालक्रीडा

बानरी सेना के पति सुग्रीव के उत्सङ्ग में विश्वास पूर्वक उत्तमाङ्ग को, अक्षहन्ता हनुमान् के उत्सङ्ग में पाद को और कनक मृग की त्वचा पर शेष अङ्ग को रख कर राक्षसों के समूह को विनाश करने के लिए अपने छोटें भाई लक्ष्मण के द्वारा प्रगुणित एकत्रित किये गये तीक्ष्ण वाण को आँखों के कोण से देखते हुए और हे रावण, तुम्हारे भाई के मुख की तरफ कान को लगाकर यह रामचन्द्र विराजमान हैं ।

यहां मैत्री की प्रधानता है और वाली को मार कर साम्राज्य प्रदान करने की शक्ति के होने से विस्रम्भादित्यादि कहा। अक्ष को जो मारने वाला है इससे अकेले ने जिसने अशोक वनिका को जलादिया और राक्षस बल का विनाश किया वह जहां प्रधान प्रकृति है। ऐसा कहा है। त्वचि यह मारीच के मारने के वृत्तान्त को बतलाता है। वाणमित्यादि से सूचित होता है कि राघवेन्द्र राम को वाण पर ही अधिक विश्वास है अतः उसी की तरफ ताक रहे हैं इससे उसका बहुमान प्रतीत होता है। और राक्षसों के ऊपर दैव प्रतिकूल है। यहां जिसमें जिसका जो व्यापार है उसमें उसकी वह प्रधानता है इसको क्यों कहना है वह तो स्पष्ट ही है। प्रगुणितं यह बहुत से युद्धों के संमर्दन करने में धुरन्धर होने के कारण कुटिलीकृत का भी फिर से युद्धक्षेत्र विषयक बहुमान के उपलक्ष में योजना को कहता है। तुम्हारे अनुज के वदन की तरफ यह भेदरूप उपाय के लिए की गई नीति सम्पत्ति है और दुश्मन के विषय में अनीति है इसको कहता है।

दत्तकर्ण यह केवल उसकी बात को सुनना भर है न कि निर्व्याज तेज से जाज्वल्यमान ओज से युक्त हृदय में भेद के प्रति इसका कोई बहुमान है, इसको प्रकट करता है। अयं

सिद्धैरर्थैः समं कृत्वा ह्यसिद्धोर्थः प्रसाध्यते ।
यत्र श्लक्ष्णविचित्रार्था सा शोभेत्यभिधीयते ॥ ७ ॥

## अभिनवभारती

ननु साभिप्रायमात्रत्वं नामार्थस्य तु गुण ओज इत्युक्तम् । भोःभोः सहृदयाः अर्थो जडस्तस्याभिप्राय इति कथं भाषाक्वक्तृश्रोत्रोः स इति चेत् तद्गतोऽर्थस्य गुण इति कथम् ।

अथ वस्त्वन्तराक्षेपकत्वमेव तस्य स गुण इत्युच्यते तद्वस्त्वन्तरमाक्षिप्यं वक्त्रभिप्रायरूपमेव; आक्षेपकत्वमपि कविमनीषाव्यापारबलादेव तथाविनिवेशनात् प्रकारान्तरयोगे तथाभावात् । अत एव प्रौढिर्वस्तुतो वक्तृगतैव नत्वर्थे, काममुपचर्यतामित्यलं बहुना ।

एतेषां च लक्षणानां संकीर्णत्वेन लक्ष्यं दृश्यते बाहुल्यापेक्षया तूदाहरणं मन्तव्यम् ॥६॥

अथ शोभा सिद्धैरर्थैरिति । यथा—

मेदश्छेदकृशोदरं लघुभवत्युत्थानयोग्यं वपुः ।
सत्त्वानामपि लक्ष्यते विकृतिमच्चितं भयक्रोधयोः ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ सिद्ध पदार्थों से तुलना करके असिद्ध पदार्थों को सिद्ध करते हैं उस कमनीय एवं विचित्र अर्थ से युक्त लक्षण की शोभा यह संज्ञा है ॥ ७ ॥

यह भगवान् राम की आकृति गम्भीर एवं धीर हैं अत एव वे प्रसन्न होकर आसन्न में बैठे हैं । इससे यह वतलाया कि प्रकृत में कोई क्षोभ नहीं है अत एव सलीलं कहा है ।

यहां अलंकारों की योजना के विना ही जो अर्थों की सुन्दरता है वह लक्षण से की गई है ।

प्रश्न—अर्थ का साभिप्रायत्व तो ओज नामक गुण है । यह अर्थ में रहता है ऐसा आचार्यों ने कहा है किन्तु हे सहृदय लोगो ! अर्थ तो जड़ है उसका अभिप्राय यह कैसी भाषा है । अगर कहें कि वक्ता और श्रोता का वह अभिप्राय हैं तब भी उन वक्ता एवं श्रोता में रहने वाला धर्म अर्थ का गुण कैसे ।

अथ अगर कहें कि अर्थ वस्त्वन्तर का आक्षेपक है अतः वह आक्षेपकत्व ही गुण है क्योंकि आक्षिप्तवस्त्वन्तर वक्ता का अभिप्रायरूप ही है । तब भी सुनिये । यह आक्षेपकत्व भी कवि की मनीषा से किये जाने वाले व्यापार के बदौलत ही होता है क्योंकि वैसा ही इसका विनिवेश है, इसमें यदि प्रकारान्तर का योग करते हैं तो वैसा निवेश नहीं हो सकेगा । इसीलिए प्रौढ़ि वस्तुतः वक्ता का ही गुण है अर्थ का गुण नहीं है किन्तु उपचार से वैसा मान लिया गया है । बस बहुत हो गया ।

इन लक्षणों के लक्ष्य उदाहरण संकीर्ण ही दिखाई देते हैं किन्तु बाहुल्य की अपेक्षा से उदाहरण समझना चाहिए ।६।

धार्यमाणस्तु बहुभिर्वचनैः कार्ययुक्तिभिः ।
न यः पर्यवतिष्ठेत सोऽभिमानस्तु संज्ञितः ॥ ८ ॥

अभिनवभारती

उत्कर्षः स च धन्विनां यदिषवः सिध्यन्ति लक्ष्ये चले ।
मिथ्या हि व्यसनं वदन्ति मृगयामीदृग्विनोदः कुतः ॥

अत्र पादत्रयेण प्रसिद्धा एवार्था अभ्यसनीयत्वेन शोभमानास्तैः समविकलं मृगयालक्षणमर्थं कृत्वा अप्रसिद्धोऽनुचितोऽपि सोऽर्थ उचितो विचित्रश्च निरूपितः । न चात्रालङ्कारः कश्चिदपि तु कविव्यापारेण यः शब्दार्थव्यापारादेवार्थघटनात्मा तत्कृतं हृद्यं लक्षणमेव । अशोभनोऽप्यर्थोऽमुना नयेन शोभेत इति शोभेयमुक्ता ॥७॥

अथाभिमानः—धार्यमाणस्तु बहुभिरिति । यथा ममैव—

शीतांशोरमृतच्छटा यदि कराः कस्मान्मनो मे भृशं
संप्लुष्यन्त्यथ कालकूटपटलीसंवाससंधुक्षिताः ।
किं प्राणान् न हरन्त्युत प्रियतमासंजल्पमन्त्राक्षरै
र्वार्यन्ते किमु यद्विमोहविवशात्सन्तापतन्त्रा स्थितिः ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) कार्य के अनुकूल कही गई बहुत सी युक्तियों के द्वारा निर्धारित किया गया भी अर्थ हृदय में पर्यवस्थित नहीं होता है वह लक्षण अभिमान संज्ञक है ॥ ८ ॥

अथ शोभा को कहते हैं सिद्ध अर्थ । मेद के कम हो जाने से उदर कृश हो जाता है अतः शरीर लघु शीघ्रता से उठने के योग्य हो जाता है । लघु क्षिप्रमरं द्रुतम् यह कोष है । प्राणियों के भी भय एवं क्रोध की अवस्थाओं में चित्त के विकार दिखाई पड़ते हैं । यह धनुर्धारियों का उत्कर्ष है जो चल लक्ष्य में उनके निशाने ठीक बैठ जाते हैं । अतः कुछ लोग मृगया को जो व्यसन कहते हैं वह झूठ है । क्योंकि ऐसा विनोद अन्यत्र कहां ।

यहाँ तीनों पादों से प्रसिद्ध ही अर्थों का शोभनीय रीति से अभ्यास किया है । अथवा तीन पादों से प्रसिद्ध ही अर्थ अभ्यसनीय रूप से सुशोभित किये गये हैं । इनसे सजाये गये हैं । क्योंकि इनके द्वारा मृगया रूप अर्थ का सम्यक् एवं अविकल करके निरूपण किया है । यहां पर जो अर्थ अप्रसिद्ध एवं अनुचित है वही अर्थ उचित एवं विचित्र मालूम होता है यहाँ कोई अलङ्कार नही है अपितु कवि के प्रयत्न से जो शब्दार्थ घटना का अर्थ है तत्कृत हृद्यत्व ही लक्षण है । यहां अशोभन भी अर्थ इस नीति से सुशोभित होता है इसलिए इसको शोभा कहा है ।७।

अथ अभिमान को कहते हैं जो बहुतों से धार्यमाण है इत्यादि । जैसे मेरा ही श्लोक यहां उदाहरण है —

यदि चन्द्रमा की किरण अमृतमयी हैं तब क्यों ये मेरे मन को अत्यन्त जला रही हैं । अगर कहें कि ये किरणें अमृतमयी होकर भी कालकूट जहर के साथ संवास करने से सन्धुक्षित

कीर्त्यमानैर्गुणैर्यत्र विविधार्थसमुद्भवैः
दोषा न परिकथ्यन्ते तज्ज्ञेयं गुणकीर्तनम् ।
लोके गुणातिरिक्तानां बहूनां यत्र नामभिः
एकोऽभिशब्द्यते यस्तु विज्ञेयं गुणकीर्तनम् ॥ ९ ॥

अभिनवभारती

अत्र हि तादृश्यर्थस्यार्थेन घटना कृता यस्यां कार्ययुक्तिभिः फलयोजनाभिर्धार्यमाणो हृदये स्थाप्यमानो नावतिष्ठत इति । वार्यमाणोऽपि वा न निवर्तते । तत्रैवायं बद्धः । तथाभूतोऽर्थोऽलौकिकत्वात्तावानुपायः । कविनालङ्कारे उपमानोपमेयभावस्य कथंचिदप्यस्वीकारात्केवलं वक्तुरभिमतं वदता किमिव मयाप्येवं तदपि नैवेत्यभिधानमभिधानाख्यलक्षणम् । एतदेव सादृश्यनाम्नाप्यन्यैरुक्तम् ।

दृष्टश्रुतानुभूतार्थकथनादिसमुद्भवम् ।
सादृश्यं क्षोभजननं सारूप्यमिति संज्ञितम् ॥इति॥

अमृतकरत्वं हि चन्द्रस्य श्रुतं कालकूट सहोदरत्वं च, मन्त्राणां विषशमनं दृष्टं, स्वयमनुभूतं मोहादि च तत्समुद्भवं, वृत्तान्तेन यत्प्रकृते सादृश्यं तुल्यं तेन लोकदृष्टश्रुतानुभूतत्वं तत्क्षोभं हृदयेऽनवस्थानं जनयति—यद्यमृतसदृशश्चन्द्रपादाः तत्किमेवमङ्गं विदध्युरिति । एवमन्यत् ॥८॥

बालक्रीड़ा

है अर्थात् विषाक्त हैं । तब प्राणों को क्यों नही हरण कर लेती हैं । हां भाई प्राणों को हरण कर लेतीं किन्तु प्रियतम के संजल्पनरूप मंत्र के अक्षरों से इस विष के प्रभाव का निवारण कर दिया जाता है । यदि विष के प्रभाव का निवारण कर दिया जाता है तब विषप्रभूत मोह के कारण सन्तापमयी स्थिति क्यों हैं ।

यहां एक अर्थ के साथ दूसरे अर्थ की ऐसी घटना कर दी गई है जिसमें फल की योजनाओं से धारण किया जाने वाला अर्थ हृदय में अवस्थित नहीं होता है । अथवा निवारण किया गया भी निवृत्त नही होता है । वहीं पर यह बँध गया है । इस तरह का अर्थ अलौकिक होने से विलक्षण होने से उपेय है । उपमानोयमेय भाव को अलंकार के स्वरूप में किसी प्रकार स्वीकार नही करके केवल वक्ता के अभिप्राय को कहते हुए कवि का जो क्या ऐसा हुआ या ऐसा है अथवा यह भी नहीं है ऐसा भी नहीं है यह अभिधान संज्ञक लक्षण है और लोगों ने इसको सादृश्य नाम से भी कहा है । देखे सुने एवं समझे हुए अर्थ के करने से उत्पन्न हुए क्षोभ जनक सादृश्य की सारूप्य संज्ञा है । इति ।

चन्द्र की किरणें अमृतमयी हैं और कालकूट सहोदर हैं यह सुना है । मंत्रों से विष के शमन का होना देखा है । विष से मोहादि के होने का अनुभव भी स्वयं ने किया है । इस लोक में दृष्ट श्रुत एवं अनुभूत वृत्तान्त के साथ जो सादृश्य है तुलना है वह हृदय में क्षोभ को अनवस्थिति को पैदा करता है । यदि चन्द्र की किरणें अमृत के सदृश हैं तब क्यों ये अङ्गों को ऐसा विह्वल कर देती हैं इत्यादि । इसी प्रकार अन्य बातें भी समझें ॥८॥

अभिनवभारती

अथ गुणकीर्तनं—कीर्त्यमानैर्गुणैरित्यादि। यथा

पृथुरसि गुणैर्मूर्त्या रामो नलो भरतो भवान्
महति समरे शत्रुघ्नस्त्वं तथा जनकः स्थितौ।
इति सुचरितैर्मूर्तिं बिभ्रच्चिरन्तनभूभृतां
कथमसि न मान्धाता देवस्त्रिलोकविजय्यपि॥

अत्र हि विविधा येऽर्थाः पृथुरामप्रभृतयस्तत्समुद्भवैर्गुणैः कीर्त्यमानैस्तद्गता दोषा न परिकल्प्यन्ते। तथा हि पृथुरसीत्युक्ते तथा दोषा अपि केचिद् बलाद् भूमि-दोहनप्रभृतयः प्रतीयेरन्, नलोऽसीति द्यूतव्यसनितापि। एवमन्यत्र। अत एव न दोषोऽत्र प्रधानम्। गुणैरिति सुचरितैरिति निरूपिते तु चारुत्वमिति गुणकीर्तनं नाम लक्षणम्। श्लेषानुग्राहित्वे स्थिते लक्षणानि ह्यलङ्कारानपि चित्रयन्ति। तदग्र एव वक्ष्यामः। अन्यत्र पाठः—

लोके गुणातिरिक्तानां बहूनां यत्र नामभिः।
एको हि शब्द्यते तत्तु विज्ञेयं गुणकीर्तनम्॥ इति

अयं स्पष्टार्थः॥ ९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) विविध अर्थों से यानी अनेक कार्यों के करने से विकसित हुए गुणों के कीर्त्तन के प्रसङ्ग में दोषों की कल्पना ही नहीं की जा सके या दोषों का परिकथन नहीं किया जा सके उस लक्षण को गुणकीर्तन कहते हैं॥ ९॥

अथ अब गुणकीर्त्तन का निर्माण करते हैं - कीर्त्यमान गुणों के द्वारा इत्यादि।

जैसे—गुणों से पृथु हैं अर्थात् विशाल गुण वाले आप पृथु राजा हैं। मूर्ति से आकार से आप राम हैं नल हैं एवं भरत हैं। अर्थात् मूर्तिमान् साक्षात् राम नल एवं भरत हैं। महान् युद्ध में शत्रुओं को मारने वाले आप शत्रुघ्न हैं। स्थिति में पालन करने में आप जनक पिता हैं अर्थात् जनक मिथिलेश हैं। इस तरह उत्तम आचरणों में चिरन्तन राजाओं के स्वरूप को धारण करने वाले आप त्रिलोक विजयी मान्धाता राजा क्यों नहीं है अर्थात् आप मान्धाता राजा ही है।

यहां पृथु राम प्रभृति विविध अर्थ हैं। इनके गुणों का ही कीर्त्तन प्रकृत में किया है इनके दोषों का कीर्त्तन नहीं किया है। किन्तु पृथु राजा आप हैं ऐसा कहने पर भूमि दोहन प्रभृति कुछ दोष भी प्रतीत होते हैं इसी तरह नल आप हैं ऐसा कहने पर जूवा खेलने के व्यसनी आप हैं यह भी मालूम पड़ता है। इस प्रकार अन्यत्र भी ऐसा समझना है। इसीलिए माने यहां गुणों का ही कीर्त्तन करने से दोष प्रधान नहीं हैं। गुणों के बदौलत सुन्दर आचरणों के कारण आप ऐसे हैं आप अमुक हैं इत्यादि निरूपण करने पर प्रकृत की चारुता का उल्लेख करना गुण कीर्तन नामक लक्षण है। यहां पृथु विशाल हैं और पृथुराजा है इस तरह श्लेष अलंकार भी अनुग्राहक के रूप में मौजूद है तब भी उक्त लक्षण अलङ्कारों को भी विचित्र करते हैं। इस बात को हम आगे कहेंगे।

उत्साहजननैः स्पष्टैरर्थैरौपम्यसंश्रयैः ।
प्रसिद्धैरुपगूढश्च ज्ञेयं प्रोत्साहनं बुधैः ॥१०॥
यत्रैकस्यापि शब्दस्य दर्शनात्सुबहून्यपि ।
यान्ति सिद्धिमनुक्तानि तदुदाहरणं स्मृतम् ॥११॥

## अभिनवभारती

अथ प्रोत्साहनं—उत्साहजननैरिति । औपम्यस्य संश्रयणमन्वेषणं यत्रेति अनेन यत्नान्वेषणेऽपि तस्य भाव इति दर्शितम् । यथा भट्टेन्दुराजस्य—

हरवृषभ ! तवेव तस्य माता जयति जगत्यसमानसूतिरेका ।
निवसति परमेश्वरोऽपि यस्मिन् सहतनयः सगणः सहावरोधः ॥

अप्रस्तुतप्रशंसाप्यत्र, तद्वैचित्र्यं प्रोत्साहनत्वलक्षणकृतमेव, केवलं त्वियं यथा लक्ष्मीरिति, स च भवान् मुरारिरित्यादि । इदमन्यत्र प्रियवचनमिति पठितम्

यत्प्रसन्नेन मनसा पूज्यान्पूजयितुं वचः ।
हर्षप्रकाशनार्थं तु सा प्रियोक्तिरुदाहृता ॥ इति ॥ १० ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) उत्साह को उत्पन्न करने वाले प्रसिद्ध एवं स्पष्ट अर्थों के जरिये उपमा का संश्रयण करके जहाँ अर्थ का उपगूहन किया जा सके उसे बुध लोग प्रोत्साहन समझें ॥ १० ॥

(मूल) एक ही शब्द के दर्शन यानी ज्ञान के हो जाने से जहाँ बहुत से अनुक्त अर्थ सिद्धि को प्राप्त हो जायं उसे उदाहरण माना है ॥ ११ ॥

इसी वस्तु के विषय में अन्यत्र पाठ ऐसा है अतिरिक्त गुणशाली बहुत से राजाओं के नाम से किसी एक का कीर्त्तन करते हैं उसे गुणकीर्तन समझना चाहिए । यह स्पष्टार्थ है ॥९॥

अथ अब प्रोत्साहन को कहते हैं—उत्साह को पैदा करके इत्यादि । जहाँ औपम्य का उपमा का [ यहां चातुर्वण्र्यादित्वात् स्वार्थ में ष्यञ् है ] संश्रयण अन्वेषण करते हैं। इससे यह दिखाया कि यत्नपूर्वक अन्वेषण करने में उसका भाव है । इसका उदाहरण भट्टेन्दुराजकृत जैसे—

हे हरवृषभ ! हे नन्दीश्वर ! जगत् में एकमात्र वेजोड़ तुह्मारा प्रसव करने वाली तुह्मारे ही जैसी तुम्हारी माता की जय हो । जिसका अन्वेषण करके परमेश्वर भी अपने पुत्रों को अपने गणों को साथ में लिए हुए अपनी सहधर्मिणी के सहित निवास करते हैं ।

यहाँ अप्रस्तुतप्रशंसाऽलंकार भी है किन्तु उसमें वैचित्र्य प्रोत्साहन लक्षण का ही किया हुआ है । केवल तो यह जैसे—यह लक्ष्मी है वह भगवान् मुरारि हैं इत्यादि ।

इसको और जगह में यह प्रियवचन ऐसा पढ़ा है । जैसे—प्रसन्न मन से हर्ष प्रकाशन करते हुए पूज्यों के पूजन के लिए जो बोलते है वह प्रियोक्ति है ॥१०॥

अभिनवभारती

अथोदाहरणं—यत्रैकस्यापीति। यथा—

वल्मीकात् किमुतोद्धृतो गिरिरयं कस्य स्पृशेदाशयं
त्रैलोक्यं तपसा जितं यदि सखे ! दोष्णां किमेतावता
सर्वं साध्वथवा रुणत्सि विरहक्षामस्य रामस्य चेत्
त्वद्दन्ताङ्कितवालिकक्षरुधिरक्लिन्नाग्रपुङ्खं शरम् ॥

अत्र उदाहृते हि रावणीयदशनपरिघट्टितवालिकक्षपाटनेन स्वावमानने ऽथऽवगते सति तदपजयः तत्कक्षाक्षय्यपरिग्रहस्तथैव चतुर्णवभ्रमणं पुनः कृपामात्रेण त्यागः तत्राप्रतीकारः पुनरभिमानो दर्प इत्यादि गम्यते। अक्षरसंहतेश्च विशेषः— तत्रावमोपादातव्यशब्दान्तरस्थाने शब्दान्तरोपादानं यथा– हनूमत इति वक्तव्येऽक्षस्य हन्तुरिति, इह तु त्वद्दन्तेति तदीयधिक्कारोदाहरणम्। अन्ये पठन्ति—

यत्र तुल्यार्थयुक्तेन वाक्येनाभिप्रदर्शनात्।
साध्यन्ते निपुणैरर्थास्तदुदाहरणं स्मृतम्। इति

तुल्यैरथैंस्तत्समयभाविभिर्यदुक्तं तद्वाक्यमिति स एव फलितोऽर्थः ॥ ११ ॥

बालक्रीड़ा

अथ उदाहरण जैसे—जहाँ एक का भी। यह वल्मीक है क्या ! अर्थात् कीडियों के चीटियों के द्वारा इकट्ठा किया गया मट्टी का ढेर है क्या। क्योंकि यह वल्मीक से उखाड़ा हुआ पहाड़ है अर्थात् तुमने वल्मीक से पहाड़ को उखाड़ा है यह बात किसके आशय को स्पर्श करेगी यानी इस बात को कौन मानेगा। अगर हे सखे ! तुमने तपस्या करके भुजाओं के द्वारा त्रिलोकी को जीत लिया है तो इससे क्या हुआ। हाँ ये सब बातें तभी साधु हो सकती हैं जब कि तुम हे रावण ! विरह से क्षीण हुए भी राम के उस शर को सह सको उस शर का सामना कर सको जिस शर का पुखाग्र तुम्हारे दाँतों के घाव से अङ्कित वाली के कक्ष के रुधिर से आर्द्र हो गया है। अर्थात् जिस शर से राम ने वाली को मारा है।

यहाँ इस उदाहृत पद्य में रावण के द्वारा दाँतों से काँटने पर वाली के कक्ष के कट जाने से रावण का अपने अपमान के जान लेने पर अपजय पराजय, वाली के द्वारा कक्ष में अक्षय परिग्रह और उसी परिग्रह अवस्था में चारों समुद्रों में भ्रमण फिर कृपा करके छोड़ना, तथा उस विषय में किसी भी तरह का प्रतीकर करने में असमर्थता इस पर भी अभिमान करना घमण्ड रखना इत्यादि ध्वतित होता है। यहाँ अक्षर संहति से यह विशेष है विलक्षणता है—उसमें अवम नवम रूप से उपादातव्य शब्दान्तर के स्थान में शब्दान्तर का उपादान करना। जैसे—हनूमान् कहना चाहिए वहाँ पर अक्ष यानी नवम प्रकार से रावण के पुत्र को मारने वाला कहना। और यहाँ तो "तुम्हारे दाँतों से" इस रूप में उसके धिक्कार का कथन है अतः उदाहरण है।

और लोग इसको ऐसा पढ़ते हैं—

जहाँ निपुण लोग तुल्यार्थक वाक्यों के प्रदर्शन से अर्थों को सिद्ध करते हैं वह उदाहरण है। तुल्य अर्थो से अर्थात् उस समय के उस सिद्धान्त के होने वाले पदार्थों से जो कहा गया है वह वाक्य उदाहरण है यही अर्थ फलित होता है ॥११॥

**निरुक्तं द्विविधं प्रोक्तं तथ्यं चाऽतथ्यमेव वा ।**
**सिद्धिप्रसाधितं तथ्यमतथ्यं चाप्रसाधितम् ॥१२॥**

## अभिनवभारती

अथ निरुक्तं—निरुक्तं द्विविधमिति । सिद्धिर्लक्षणेन स्वीकारः । तया प्रसाधितं तथ्यं, ततोऽन्यदतथ्यम् । उदाहरणं यथा ममैव—

वीरोत्सवे सङ्गरसीम्नि मूढं यः प्रापयत् सत्यपथं कथञ्चित् ।
स चार्जुनः सोऽपि च नाम कृष्णः प्रसिद्धिरित्थं वितथैव सर्वा ॥

परस्परं नाम्नोरन्यत्र तथ्यत्वं स्वविषये त्वतथ्यतेति । न चायमर्थश्लेषः, स हि तुल्यसंख्ययोः । यथा "गावो वः पावनानां" इति गोशब्दस्य रश्मिषु सुरभिषु चानादित्वेन प्रसिद्धेः । इह त्वेकत्रान्यत्वे कृतः समय इति । एवं पृथक् तथ्यातथ्ययोरुदाहार्यम् । अन्यत्र पाठः :—

निरवद्यस्य वाक्यस्य पूर्वोक्तार्थप्रसिद्धये ।
यदुच्यते तु वचनं निरुक्तं तदुदाहृतम् ॥

पूर्वं यत्प्रोक्तो बाह्यस्य संबन्धी कश्चिदर्थस्तस्य प्रसिद्धयेऽनवद्यभावस्य वाचकं यदुच्यते तेन निरुक्तमितोऽन्यथा निरर्थकमेवात्र वाच्यं स्यात् । यथा सत्यं स राजा मतिषु रञ्जनादिति ॥ १२ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) निरुक्त दो प्रकार का कहा गया है एक तथ्य दूसरा अतथ्य । जिसका सिद्धि से प्रसाधन है वह तथ्य है और जो अप्रसाधित है वह अतथ्य है ॥ १२ ॥

अथ निरुक्त को कहते हैं । निरुक्त दो प्रकार का है । एक सिद्धि माने लक्षण की स्वीकृति उससे जो सिद्ध किया गया है वह तथ्य है । दूसरा अतथ्य है जो लक्षण से स्वीकृत किये गये के द्वारा सिद्ध नहीं होता है ।

इसका उदाहरण मेरा ही बनाया हुआ पद्य है । जैसे—वीरों के लिए उत्सव स्वरूप युद्ध स्थल में मूढ़ हुए व्यक्ति को जिसने किसी प्रकार सत्य पथ पर पहुँचा दिया वह पहुँचाने वाला कृष्ण है काला है तथा पहुँचने वाला वह अर्जुन है शुक्ल है । यह सब प्रसिद्धि वितथ है ।

यहाँ अर्जुन और कृष्ण के आपुस के नामों से अन्यत्र अर्थात् स्वातिरिक्त स्थल में सत्यता है और अपने विषय में उनमें असत्यता है । यह भी नहीं कह सकते कि यहां अर्थश्लेष है । क्योंकि वह अर्थश्लेष समान संख्यक पदार्थों में होता है जैसे—"गावो वः पावनानाम्" यहाँ गोशब्द की किरण रूप अर्थ और सुरभि रूप अर्थ में अनादि काल से प्रसिद्धि है । और यहाँ तो एक का दूसरे में संकेत है । अर्थात् जो मूढ़ है उसे कृष्ण काला होना चाहिए और किन्तु यहाँ वह अर्जुन है शुक्ल है और जिसने सत्पथ पर पहुँचाया उसे अर्जुन शुक्ल होना चाहिए किन्तु यहां वह कृष्ण काला है । इस तरह एक ही में दोनों का व्यवहार हो रहा है । इस दिखाये हुए मार्ग के अनुसार तथ्य और अतथ्य का अलग-अलग उदाहरण देना चाहिए । दूसरी जगह में यह पाठ है ।

गुणानुवादो हीनानामुत्तमैरुपमाकृतः ।
उत्तमार्थविशेषो यः स चाप्यतिशयः स्मृतः ॥१३॥

अभिनवभारती

अथगुणानुवादः—गुणानुवाद इति परिमितस्यापादितोत्कृष्टगुणनयोपमा, तत्कृतो गुणानामुत्सेकः । यथा—

पालिता द्यौरिवेन्द्रेण त्वया राजन्वसुन्धरा ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ हीनों की उत्तमों के साथ उपमा कर दी जाती है उसे गुणानुवाद कहते हैं । और जो अर्थ उत्तम अर्थ से भी विशिष्ट या विलक्षण हो जाता है उसे अतिशय माना गया है ॥१३॥

जहाँ पहले कहे हुए अर्थ की सिद्धि के लिए निरवद्य वाक्य को कहा जाय वह तथ्य है ।

पहले जो किसी बाह्य अर्थ का सम्बन्धी कोई अर्थ कह दिया गया है उसकी प्रसिद्धि के लिए अनवद्यभाव का वाचक जो शब्द कहा जाय वह निरुक्त हैं अतः इससे अन्यथा करने पर अर्थ निरर्थक ही हो जायगा । जैसे—सचमुच में वह राजा है क्योंकि उसने मति का रञ्जन किया है अतः इसके कार्यों के मनन करने पर प्रसन्नता होती है ॥१२॥

अथ गुणानुवाद है । गुणों का अनुवाद अनुकथन । परिमित की परिच्छिन्न वस्तु की आपादित तर्कित उत्कृष्ट गुण से उपमा है उसके द्वारा जो गुणों का उत्सेक है वह गुणानुवाद है । जैसे—हे राजन् ! जैसे इन्द्र ने दिव का पालन किया वैसे आपने वसुन्धरा का पालन किया । यहाँ एक मनुष्य राजा की देवराज से तुलना करके उसमें गुणों का उत्सेक सिद्ध किया है ।

अजी साहब ! लक्षणों का निरूपण आप कर रहे हैं यह तो उपमा अलङ्कार है । इससे क्या हुआ । पहले ही कह चुके हैं कि अलंकारों में जो वैचित्र्य है वह लक्षणों के द्वारा ही किया जाता है । दण्डिप्रभृति शिक्षितों ने भी जो उपमा के भेदों का निरूपण किया है वे ये ही हैं । उनमें जो भेदक अंश कहीं पर आचिख्यासा रूप है । कहीं पर संश्रयरूप है और कहीं पर निर्णयरूप अर्थ है उसी की अलंकारों से पृथक् रूप में लक्षणों में गणना की है अथवा गणना करने पर भी अलंकारों के साथ उनमें संसृष्टि एवं सङ्कर की आपत्ति होती है। अगर कहें कि वह तो केवल अर्थ ही है 'अस्तु' तर्हि वही लक्षण है ।

जैसे—राजता का यानी राजा के स्वरूप का विभाग करके विचार किया जाय तो इस प्रकार की अवस्था होती है । मुकुट वगैरह अलङ्कार हैं । शौर्यादि गुण हैं । व्युढोरस्कत्व आदि लक्षण है । इस तरह जैसे राजा वर्णनीय पुरुष अलंकार्य है सजाने लायक है गुणी है एवं लक्षणसम्पन्न है वैसे काव्य भी अलङ्करणीय है गुणवत् है एवं लक्षणों से युक्त है । इससे सिद्ध है कि जो गुण एवं अलंकारादि से अतिरिक्त है वह सव लक्षण है ऐसा मानना चाहिए ।

"अस्त्युत्तरस्याम्" इसमें पूर्वार्द्ध में आख्यान नामक लक्षण है ।

## अभिनवभारती

ननूपमेयमलङ्कारः, किमतः, उक्तं ह्यलङ्काराणां वैचित्र्यं लक्षणकृतमेव। एत एव शिक्षितैरपि दण्डिप्रभृतिभिर्ये निरूपिता उपमाभेदाः, तत्र यो भेदकोंऽशः आचिख्यासासंश्रयनिर्णयादिरर्थः, स तादृक् पृथगलङ्कारतया गणितः। गणनेऽपि वा संसृष्टिसङ्करापत्तिः। अर्थमात्रं तदिति चेत् तर्हि तदेव लक्षणम्। यथा हि राजता विभज्य विचार्यमाणा इत्थमवतिष्ठते—मकुटाद्यलङ्कारः, शौर्यादिगुणो, व्यूढोरस्कत्वादिलक्षणसमुदायो राजालङ्कार्यश्च गुणवांश्च लक्षणीयश्च, तथा काव्यमपि। तेन गुणालङ्कारव्यतिरिक्ताः सर्वे लक्षणमिति मन्तव्यम्। "अस्त्युत्तरस्यां" इति हि पूर्वार्धे आख्यानं नाम लक्षणम्। नन्वेवं सर्वत्र लक्षणयोगः, क आक्षेपार्थः, प्रियमेवास्माकमदः तत्सर्वमलङ्कारयुक्तं काव्यम्। ननु गौर्वाहीक इति रूपकयोगेऽपि, किं न काव्यं, दोषपरिवर्जन गुणवत्त्वरसवत्त्वादि वैकल्यादिति चेत् अस्मास्वापादितो दोषस्त्वयैवोन्मूलित इत्यास्ताम्।

अन्यत्र तु पाठः—

गुणाभिधानैर्विविधैर्विविधार्थप्रयोजितैः।
गुणातिपातो मधुरैर्निष्ठुरैर्वा भवेदिह॥

मधुरैर्गीतैः (गुणैः) निष्ठुरैर्वा विविधैरुपमानभूतैरर्थैर्ये प्रयोजिता गुणास्तदभिधानैरुपलक्षितो गुणातिपात इत्यर्थः ॥१२॥

गुणानुवादः स ज्ञेयो यत्राभेदोपचारतः
गौणी वृत्तिमुपाश्रित्य वस्तुनो रूपमुच्यते।

## बालक्रीड़ा

प्रश्न—इस प्रकार तो सभी जगहों में लक्षण का सम्बन्ध है। उत्तर। रहे सम्बन्ध रहना ही चाहिए। आक्षेप करने का क्या आशय है। हमारा तो यह प्रिय ही विषय है वह सब काव्य है जो अलङ्कारों से युक्त हैं।

प्रश्न—इस तरह अलङ्कार से युक्त जो भी है उस सबको काव्य मानेंगे तो वाहीको गौः" यहाँ रूपकालंकार भी है अतः इसको काव्य क्यों नहीं मानते हो।

उत्तर। इसमें दोष का परिवर्जन गुण एवं अलंकारों का वैकल्य है अतः काव्य नही है। तब तो जो दोष हमारे ऊपर लगाया जा रहा था या आरहाथा उसका तुमने ही उन्मूलन कर दिया। बस रहने दिया जाय।

और जगह में तो यह पाठ है—विविध नाना प्रकार के अर्थो से प्रयुक्त किये जाने वाले मधुर या निष्ठुर जो विविध गुणाभिधान है उससे उपलक्षित गुणातिपात यहाँ हो सकता है।

इसका अर्थ है कि मधुर अथवा निष्ठुर गीत एवं विविध उपमानभूत अर्थो से प्रयोजित जो गुण है उनके अभिधान से उपलक्षित गुणातिपात है।१२।

गुणानुवाद उसे समझना चाहिए जहाँ अभेदोपचार से गौणी वृत्ति का आश्रयण करके वस्तु के स्वरूप को कहते हैं। ऐसा भी गुणानुवाद का लक्षण अन्य आचार्यों ने कहा है। उसका उदाहरण भी शाकुन्तल के "अनाघ्रातं पुष्पाम्" पद्य को लिखा है।

बहूनां भाषमाणानामेकस्यार्थविनिर्णयात् ।
सिद्धोपमानवचनं हेतुरित्यभिसंज्ञितः ॥१४॥

अभिनवभारती

अथातिशयः—उत्तमार्थाद्विशिष्ट इति उक्तादप्यर्थाद्विशेषो । यथा भट्टेन्दुराजस्य ।

यावन्त्येव पदान्यलीकपिशुनैरालीजनैः शिक्षिता
तावन्त्येव कृतागसो द्रुततरं व्याहृत्य पत्युः पुरः ।
प्रारब्धं परतो यथा मनसिजस्येच्छा तथा वर्तितुं
प्रेम्णो मौग्ध्यविभूषितस्य सहजः कोऽप्येष कान्तः क्रमः ॥

अत्रेर्ष्यात्मा यः प्रेमण्युत्तमेऽर्थस्ततोऽपि विशेष उक्तः प्रतिपदं चाभिप्रायोऽस्ति स विवेचनीयः । न चेयमतिशयोक्तिः संभाव्यमानत्वात् । सोऽपि वा लक्षणंनालङ्कार इति वक्ष्यामः समनन्तरमेव । अन्यत्र तु पठ्यते—

बहून् गुणान् कीर्तयित्वा सामान्यजनसंभवान् ।
विशेषः कीर्त्यते यत्र ज्ञेयः सोऽतिशयो बुधैः ॥इति॥१३॥

अथ सहेतुः—बहूनां भाषभाणानामिति । बहून् भाषमाणाननादृत्यैकस्यासाधारणस्यार्थस्य निर्णयं कर्तव्यत्वेनावलम्ब्य सिद्धस्य प्रमितस्योपमानवचनं प्रक्षेपवचनं मम तावदेवं प्रतिभासते इति सहेतुः । यथा भट्टेन्दुराजस्य—

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ बहुत से भाषण करने वालों के भाषण से एक असाधारण अर्थ का विनिर्णय हो और जिससे सिद्ध पदार्थ के प्रक्षेपण का कथन हो अर्थात् जो सिद्ध पदार्थ के प्रक्षेप को कहता हो वह हेतु कहलाता है ॥१४॥

अथ अतिशय को कहते हैं—उत्तम अर्थ से जो विशिष्ट है अर्थात् कहे हुए अर्थ से जो विशेष है । जैसे भट्टेन्दुराज के पद्य में—

झूठी चुगली करने वाली सखियों ने जितने अक्षर उस भोली को सिखाये उतने ही अक्षरों को उसने अपराधी पति के सामने कह दिये, फिर काम की इच्छा के अनुसार व्यवहार किया । यानी संभोग किया । इस पर कवि कहता है कि भोलापन से सुन्दर हुए प्रेम का यह कोई विलक्षण सहज मनोहर क्रम है ।

उत्तम प्रेम में जो ईर्ष्यात्मा अर्थ हो सकता है उससे विशेष यहाँ कहा है । प्रत्येक पद में जो अभिप्राय है वह विवेचनीय है । यह अतिशयोक्ति नहीं है । क्योंकि संभाव्यमान अर्थ है । वह संभाव्यमान अर्थ भी लक्षण ही है अलङ्कार नहीं है । इस बात को हम आगे अभी कहेंगे । दूसरी जगह में तो ऐसा पढ़ते हैं—

साधारण जनों में होने वाले बहुत से गुणों का कीर्त्तन करके जहां कुछ विशेष कहा जाता है उसको बुध लोग अतिशय समझें ॥१३॥

**अपदेशस्तु परोक्षो यस्मादुत्पद्यतेऽनुकरणेन ।**
**लक्षणसमानकरणात् सारूप्यं तत्तु निर्देश्यम् ॥१५॥**

अभिनवभारती

एके वारिनिधिप्रवेशमपरे लोकान्तरालोकनं
केचित्पावकयोगिनं निजगदुः क्षीणेऽह्नि चन्द्रार्चिषाम् ।
मिथ्या चैतदसाक्षिकं प्रियसखि ! प्रत्यक्षतीव्रातपो
मन्येऽहं पुनरध्वनीनरमणीचेतोऽधिशेते रविः ॥

एकस्येति । एकमसाधारणम् । सिद्धोपमानेति । डुमिञ् प्रक्षेपणे इत्यस्योपमानम् । अन्यत्र पाठः—

यत्प्रयोजनसामर्थ्याद्वाक्यं शिष्टार्थसाधनम् ।
समासोक्तं मनोग्राहि स हेतुरिति संज्ञितः ॥ इति ।

सम्यगस्यते हृदि क्षिप्यते येन स समासः उपपत्तिस्तयोक्तम् ॥१४॥

अथ सारूप्यं—अपदेशस्तु परोक्षो यस्मादुत्पद्यतेऽनुकरणेनेति । यथा ममैव—

बालक्रीड़ा

(मूल) अनुकरण करने से जिससे परोक्ष का अन्य का अपदेश बहाना उत्पन्न होता है यानी किया जाता है उसे लक्षणों के सदृश कर देने से सारूप्य समझे ॥१५॥

अथ अब सहेतु को कहते हैं बहुत से बोलने वालों का अनादर करके किसी एक असाधारण अर्थ के निर्णय का कर्त्तव्यत्वेन अवलम्बन करके सिद्ध के प्रमाणभूत उपमान का प्रक्षेप का कहना कि मुझे तो ऐसा प्रतिभात होता है उसे सहेतु कहते हैं । जैसे भट्टेन्दुराज का पद्य । दिन के क्षीण होने पर एक कहते हैं कि चन्द्रमा की किरणों का वारिनिधि में प्रवेश हो जाता है । अपर कहते हैं कि लोकान्तर में उनका आलोकन होता है । कोई कहते हैं कि अग्नि से योग हो गया है किन्तु हे प्रियसखि ! यह सब मिथ्या है । क्योंकि इसमें कोई साक्षी नही है । अतः जैसा इसका तीव्र आतप प्रत्यक्ष में अनुभूत हो रहा है इससे मैं मानती हूं कि मुसाफिरों के विरह से धधकते हुए मेहरारुओं के चित्त में सोया हुआ यह रवि है । चन्द्रमा नहीं है ।

एकस्य इसमें एक माने असाधारण है । सिद्धोपमान का अर्थ है सिद्ध का प्रमित का उपमान प्रक्षेपण । क्योंकि डुमिञ् प्रक्षेपणे धातु से ल्युट् किया और मीनातिमिनोतिदीङां ल्यपि च ६।१।५०। इस सूत्र से मि के इकार को आत्व किया तब उपमान बना है ।

दूसरी जगह में ऐसा पाठ है—

जो वाक्य प्रयोजन के सामर्थ्य से शिष्ट अर्थ का साधक हो और उपपत्ति से कहा गया हो अत एव मनोग्राही हो वह हेतु इस संज्ञा वाला है । यहां समास का अर्थ उपपत्ति है । क्योंकि जिसके द्वारा कोई पदार्थ हृदय में सम्यक् प्रकार से क्षिप्त हो जाय यानी बैठ जाय वह समास है । उससे उक्त कहा हुआ समासोक्त है ।१४।

अभूतपूर्वैर्यत्रार्थैस्तुल्यस्यार्थस्य निर्णयः ।
स मिथ्याध्यवसायस्तु प्रोच्यते काव्यलक्षणे ॥१६॥

अभिनवभारती

सैन्दूरीकृतसान्द्रकुङ्कुमरसप्रच्छायमालोच्यते
यत्प्राच्यां दिशि वक्रिमास्पदमिदं दृग्द्वन्द्वलेह्यं महः
तत्तेजो जरठांशुतां कलयता भाविप्रवासावधि
सन्ध्यामुग्धवधूकपोलफलके कीर्णो नखाग्राङ्कुरः

अत्र यदिति निर्देश्यं परोक्षवस्तु तत्त्वस्यापरिज्ञानात् । अनुकरणेन प्रच्छाय—मात्रेण अपदेश्यमालोच्यमिति लक्षणेन सैन्दूरीकृतेत्यादिना समानं सप्रमाणकं करणं दर्शनक्रिया यस्य तादृशे वस्तुनि सारूप्यं लक्षणम् । पौर्णमास्यामपि वक्ररेखेवेन्दो-र्भागो लक्ष्यते उदयाचलान्तरितत्वात् सन्ध्यासमये । न चेयमुपमा उपमेयस्याभावा दुपमेयमेव हि पूर्वार्धेन लिंग्यते । पुस्तकान्तरेषु तु पाठः—

यथादेशं यथाकालं यथारूपं च वर्ण्यते ।
यत्प्रत्यक्षं परोक्षं वा दृष्टं तद्वर्णतोऽपि च ॥ इति

प्रत्यक्षं वस्तु परोक्षमिव देशकालरूपानुसारेण वर्ण्यते ॥ १५ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) अभूतपूर्व यानी अद्भुत अर्थों से जहाँ अद्भुत अर्थ के तुल्य अर्थ का निर्णय किया जाता है उस काव्यलक्षण को मिथ्याध्यवसाय कहते हैं ॥१६॥

अथ अब सारूप्य को कहते हैं—अपदेश तो परोक्ष है क्योंकि अनुकरण से उत्पन्न है । जैसे मेरा ही पद्य है—

पूर्व दिशा में वक्रता का आस्पद अर्थात् टेढ़ा और दोनों आखों से आलेहन के योग्य जो सिन्दूर स्वरूप गाढ़े कुङ्कुम रस के सदृश यह दिखाई पड़ रहा है । उस तेज की जरठांशुता को प्रवास की भावी अवधि को सूचित करने वाले विधाता ने सन्ध्यारूपी मुग्धवधू के कपोल फलक पर नखाग्राङ्कुर को लगा दिया ।

यहां यत् इससे निर्देश्य जो वस्तु है वह परोक्ष है क्योंकि अभी तत्त्व का परिज्ञान नहीं हुआ है । अनुकरण से प्रच्छायमात्र से अपदेश्य है आलोच्य है । सिन्दूरी कृत इत्यादि लक्षण से जिसका करण माने दर्शनक्रिया समान है यानी प्रमाण सहित है उस वस्तु में सारूप्य नामक लक्षण है । पूर्णिमासी में भी संध्या के समय मे उदयाचल से अन्तरित हो जाने से इन्दु का हिस्सा टेढ़ी रेखा के सदृश दिखाई पड़ता है । यह उपमा नहीं हैं क्योंकि उपमेय शब्दोपात्त नहीं है । हां पूर्वार्ध से उपमेय को सूचित करते हैं ।

दूसरी पुस्तक में तो यह पाठ है—

देश काल एवं रूप के अनुसार जिसको वर्णतः रङ्ग से देखा भी है ऐसी प्रत्यक्ष वस्तु का परोक्ष की तरह जो वर्णन करते हैं वह अपदेश है इस को दृष्ट भी आगे लिखा है ।१५।

**बहूनां तु प्रधानानां मध्ये यन्नाम कीर्त्यते ।**
**एकार्थसाधनकृतं सा सिद्धिरिति कीर्त्यते ॥१७॥**

अभिनवभारती

अथ मिथ्याध्यवसायः—अभूतपूर्वैर्यत्रार्थैरिति । अपारमार्थिकैरेवार्थैस्तत्तुल्यस्यावस्तुभूतस्यार्थान्तरस्य यस्य वक्तृव्यापारे सति निश्चयः सोऽयम् । यथा ममैव—
यो दुर्जनाद्वाञ्छितसिद्धिमीहते स नूनमुत्क्रामति तं सुखैधिनम् ।
जुह्वज्वलाग्नौ विगतार्थमण्डलं प्रसह्य षष्ठं विषयं प्रसाधयेत् ।

काव्यलक्षणमित्यनेन काव्येषु लोकविपर्यासबाहुल्यमवश्यं भवतीति दर्शयति । अन्ये तु पठन्ति—

विचारस्यान्यथाभावस्तथा दृष्टापदृष्टयोः ।
सन्देहात्कल्प्यते यत्र सविक्षेपो विपर्ययः ॥

विचार्यत इति विचारोऽर्थः अदृष्टमित्यर्थः । संदेहोऽत्र भ्रमः, अन्यथाभावो विपर्ययः । अथवा संशयोऽपि हि वस्तुतो विषयतत्त्वमन्यथाकारं दर्शयन् विपर्यय एव ॥१६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ बहुत से प्रधानों के मध्य में एक अर्थ को सिद्ध करने वाले किसी के नाम का कीर्त्तन करते हैं उसे सिद्धि कहते हैं ॥१७॥

अथ अब मिथ्याध्यवसाय को कहते हैं जहां अपूर्व अर्थों से । अपारमार्थिक वास्तविकता से रहित अर्थों के द्वारा तत्तुल्य अवस्तुभूत जिस अर्थान्तर का वक्ता के व्यापार करने पर बोलने पर निश्चय होता है वह यह मिथ्याध्यवसाय है । जैसे मेरा अभिनव गुप्त का पद्य—

जो व्यक्ति दुर्जन से वाञ्छित अर्थ की सिद्धि चाहता है वह अवश्य ही उस बढ़ते हुए सुख का उत्क्रमण करता है और अग्नि में हवन करता हुआ (प्रसह्य) जबरन् अर्थ रहित षष्ठ विषय को सिद्ध करता है । यहां का भाव यह है जिनसे विषयों का ज्ञान किया जाता है वे आंख कान मुख नासिका एवं त्वक् ज्ञानेन्द्रियाँ पांच ही हैं छठी ज्ञानेन्द्रिय कोई नही है । ऐसी अवस्था में षष्ठ विषय भी कोई नही है । इस लिए ठीक ही कहा कि जो दुर्जन से समीहित अर्थ की सिद्धि करना चाहता है वह षष्ठ विषय को सिद्ध करना चाहता है ।

यह काव्य लक्षण है ऐसा कहने का आशय है कि काव्यों में लोक का विपर्यास अवश्य ही होता है वह थोड़ा भी नही अपि तु अधिक होता है और लोग तो इसको ऐसा पढ़ते हैं — जहां विचार का अन्यथा भाव है तथा दृष्ट एवं श्रुत अर्थों में सन्देह के कारण विक्षेप की कल्पना करते है वह विपर्यय है ।

विचार अर्थ का किया जाता है इसलिए विचार माने अर्थ है जो अदृष्ट चक्षुरिन्द्रिय का विषय नही है अर्थात् श्रुत है । सन्देह यहाँ भ्रम है और अन्यथाभाव विपर्यय है । अथवा संशय ही विपर्यय है । क्योंकि वह विषय तत्त्व को अन्यथा दिखाता है ।१६।

गुणैर्बहुभिरेकार्थैः पदैर्यः सम्प्रशस्यते ।
पदोच्चयं तु तं विद्यान्नानार्थग्रथनात्मकम् ॥१८॥

अभिनवभारती

अथ सिद्धिः—बहूनां च प्रधानानामिति । प्रसिद्धानां मध्ये एकमित्यप्रसिद्धं यन्नाम कीर्त्यते तस्यासाधारणत्वस्य प्रयोजनस्य संपत्तये करणं तत्र निवेशनं यस्य तादृक् तत्कीर्त्तनं सिद्धिहेतुत्वात्सिद्धिः । यथा—

भद्रेश्वरः सुरसरित्स भवानहं च
त्रैलोक्यसारमिह संप्रति जीवलोके ।
भद्रेश्वरः सुरवरेषु सरित्सु गङ्गा
त्वं पार्थिवेष्वहमतीव सुदुःखितेषु ॥

अत्र भवानहं चेत्यप्रसिद्धं प्रसिद्धमध्ये उपात्तमसाधारण्यसिद्धिं विधत्ते ॥१७॥

अथ पदोच्चयः—गुणैर्बहुभिरेकार्थैरिति । एकता एकतात्पर्यार्थनिष्ठैर्बहुभिः शब्दैर्ये वाच्यत्वेन स्वीकृता धर्मास्तदुपलक्षितत्वेनैव यद्वस्तुनः प्रशंसनम् । कथं, नानार्थैग्रथितात्मकमुपलम्भितरूपं कृत्वा तत्पदानामुच्चय उत्कर्षेण चयः बाहुल्यं यत्रेति पदोच्चयः ।

असारं संसारं परिमुषितरत्नं त्रिभुवनं
निरालोकं लोकं जननयननिर्माणमफलम् ।
अदर्पं कन्दर्पं मरणशरणं बान्धवजनं
जगज्जीर्णारण्यं कथमसि विधातुं व्यवसितः ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) बहुत गुणों के कारण जो एक अर्थ वाले पदों से प्रशंसित होता है उस अनेक अर्थों के ग्रन्थन करनेवाले को पदोच्चय समझो ॥१८॥

अथ सिद्धि का निरूपण करते हैं बहुत से प्रधानों के मध्य में । । बहुत से प्रसिद्ध पदार्थों में से किस एक को यानी किसी अप्रसिद्ध नाम को जो कहते है वह उस अप्रसिद्ध की असाधारणता की सम्पत्ति के लिए कहना है अतः उसमें जिसका निवेश करते हैं उसका वैंसा कीर्तन करते हैं वह सिद्धि का हेतु होने से सिद्धि है । जैसे—

यहां आप और मैं इन अप्रसिद्धों का प्रसिद्धों के मध्य में उपादान करना आसाधारण्य की सिद्धि का विधान करता है ।१७।

अथ अब पदोच्चय को कहते है—एक प्रयोजन वाले बहुत से गुणों से । एक तात्पर्य के विषयीभूत अर्थों के प्रतिपादक शब्दों के वाच्यत्वेन स्वीकृत जो धर्म है उनका उपलक्षण करके जो वस्तु का प्रशंसन है वह कैसे—इसका उत्तर देते हैं कि किसी एक ऐसे रूप की उपलब्धि करिये जिसकी आत्मा जिसका स्वरूप ज्ञान अर्थों से ग्रथित हो । वहां अर्थो की उपलब्धि उपस्थिति काव्य में पदों से ही होती है । अतः इन पदों का उच्चय उत्कर्षक बाहुल्य जहां होता है वह पदोच्चय है ।

आत्मभावमुपन्यस्य परसादृश्ययुक्तिभिः ।
तीव्रार्थभाषणं यत् स्यादाक्रन्दः स तु कीर्तितः ॥१९॥

अभिनवभारती

अत्र ह्यवान्तरावगमकारिणामवान्तरवाक्यरूपाणां पदानां तात्पर्यमभिन्नं स्वार्थस्तु भिन्नः । पदोच्चये पदशब्दार्थस्तु पादो भाग इति । अन्ये पठन्ति—

पूर्वत एवार्थः ॥१८॥

अथाक्रन्दना—आत्मभावमुपन्यस्येति । तीव्रः साक्षादवाच्यो योऽर्थस्तस्य परं प्रति सादृश्ययोजनप्रकारैरात्माभिप्रायं प्रमुखे दत्त्वा तत्समन्ततः भाषणं स्फुटकथनं तन्निजभावाविष्करणप्रधानत्वादाक्रन्दो नाम लक्षणम् । यथा ममैव—

किं पान्थ ! त्वरसे विलोकय निशां या ह्युन्मुखी पाण्डुरा
चन्द्रं चुम्बितुमीहते प्रकटयन्त्यग्रे सरागां स्थितिम् ।
यद्वा नागरभोगदुर्ललितकैर्न्यस्तापि न ज्ञायते
ग्रामेऽग्राम्यजनोपभोगसुभगं निर्व्याजरम्यं सुखम् ।

बालक्रीड़ा

(मूल) दूसरे के साथ सादृश्य करनेवाली युक्तियों से आत्मभाव का अपने स्वरूप का उपन्यास करके जो तीव्र अर्थ कहना है उसको आक्रन्द कहते हैं ॥१९॥

संसार को असार, त्रिभुवन को रत्न रहित, लोक को प्रकाश शून्य, जनता के नयनों के निर्माण को निष्फल, कन्दर्प को दर्प से विकल, बान्धवों को मरण शरण और जगत् को जीर्ण अरण्य बनाने के लिए ऐसा व्यवसाय क्यों कर रहे हो जो तुम मालती को माधव की प्रिया को अग्नि में भस्मसात् करना चाहते हो ।

यहां अन्तरालभूत अर्थों के अवगम कराने वाले अवान्तर वाक्य रूप पदों का तात्पर्य एक है अभिन्न है । किन्तु उन पदों का अपना वाच्य अर्थ भिन्न २ है । पदोच्चय में पदशब्द का अर्थ है पाद यानी भाग । अन्य तो पढ़ते हैं कि पूर्व ही से जो अर्थ आरब्ध है वही अर्थ पर्यन्त तक है अतः एकार्थतात्पर्यक है ॥१८॥

अथ अब आक्रन्दना को कहते हैं—अपने आशय का उपन्यास करके । एक अर्थ तीव्र है इतना कटु है कि जो साक्षात् अवाच्य है सीधे कहा नही जा सकता है अतः सादृश्य के योजन की शैली से अपने अभिप्राय को आरम्भ में दूसरे के प्रति रखकर फिर उस अर्थ का जो समन्ततः स्फुट कथन है उसमें अपने भाव के आविष्करण की प्रधानता होती है अतः उसे आक्रन्द नामक लक्षण कहते हैं । जैसे मेरा ही पद्य है—

हे पान्थ ! हे मुसाफिर ! क्यों इतनी जल्दी करते हो । इस निशा को तो देखो जो वेचारी उन्मुखी है अर्थात् यह अपने पति चन्द्र की ताक में ऊपर को मुह किये हुए है । और विरह से पाण्डुर हो गई है पीली पड़ गई है । आदौ वाच्यः स्त्रिया रागः के अनुसार रागमयो स्थिति को पहले ही प्रकट करती हुई यह चन्द्र का चुम्बन करना चाहती है अथवा नागरिक

हृदयस्थस्य भावस्य सुस्पष्टार्थप्रदर्शनम् ।
अन्यापदेशकथनैर्मनोरथ इति स्मृतः ॥२०॥

अभिनवभारती

अत्रोत्तरेणार्धेन ग्रामीणो रम्यतमो भोजनशयनादिसंभोग इति कत्र्या मोह-प्रायोऽवाच्य आत्माभिप्रायः। तदरोचकरोचकत्वमुभयं प्रमुखे निधाय निशाकर-वृत्तान्तसादृश्येन तीव्रः स्वात्मानुराग आविष्कृतः । अन्ये पठन्ति—

रूपकैरुपमाभिर्वा तुल्यार्थैः सुप्रयोजितैः ।
अप्रत्यक्षार्थसंस्पर्शस्तुल्यतर्कः प्रकीर्तितः ॥

प्रथमार्धेन परसादृश्यमुक्तम् । अप्रत्यक्षस्यात्मभावस्य संस्पर्शना ज्ञाप-नेत्यर्थः ॥१९॥

अथ मनोरथः—हृदयस्थस्य भावस्येति । यथा—

णिग्गंध दुरारोहिं पुत्तअ (मा) पाडलिं समारूढ ।
आरूढणिपडिआ के इमि ए ण कआ इह ग्गामो ।
(निर्गन्धदुरारोहां पुत्रक ! पाटलीं मा समारोह ।
आरूढनिपतिताः केऽनया न कृता इह ग्रामे ॥ इति छाया)

बालक्रीड़ा

(मूल) अन्य के बहाने से कुछ कहकर अपने हृदय के भावों का बड़ी मजी हुई युक्तियों से जो प्रदर्शन है वह मनोरथ है ॥२०॥

पदार्थों के भोग के दुलारों के द्वारा उपेक्षित (न्यस्ता नितराम् अस्तापि) कर दी गई है ऐसा वह नही जानती है। किन्तु दोस्त ! ग्राम में भी नागर लोगों के उपभोग के सुभग निश्छल रमणीय सुख है ।

यहाँ उत्तरार्ध में ग्रामीण भोजनशयनादि सम्भोग अतीव रमणीय है मोहक है आकर्षक है ऐसे अपने अभिप्राय को नायिका नहीं कह सकती है। अतः उसने "नागर भोग अरोचक एवं दुर्ललितक" के कथन से अरोचक और रोचक अग्राम्य जनोपभोग्य निर्व्याज रम्य सुख के उपन्यास से उभय विध तत्त्वों को प्रमुख में रखकर निशाकर वृत्तान्त के सादृश्य से तीव्र अपने अभिप्राय का आविष्करण किया। अन्य लोग ऐसा पढ़ते हैं—

उपयुक्त किये गए तुल्यार्थक रूपक एवं उपमाओं के द्वारा अप्रत्यक्ष गोपनीय अपने अभिप्राय का जहाँ संस्पर्श रहता है उसे तुल्यतर्क कहते हैं। यहाँ प्रथम अर्ध से परसादृश्य को कहा है। और उत्तर अर्ध से अप्रत्यक्ष गोपनीय अपने भाव की संस्पर्शना माने ज्ञापना की है। ऐसा यहाँ अर्थ है ॥१९॥

अथ अव मनोरथ को कहते हैं—हृदय के भाव को। जैसे—हे पुत्रक ! हे नासमझ बालक ! गन्ध शून्य एवं कण्टकाकीर्ण होने से दुरारोह इस पाटली पर मत आरोहण कर। क्योंकि इस ग्राम में इसने किसको ऊपर नहीं उठाया और किस को नीचे नहीं गिराया ।

अपृष्टैरथवा पृष्टैर्निर्णयः क्रियते तु यः।
आख्यानमिति तज्ज्ञेयं लक्षणं नाटकाश्रयम् ॥२१॥

### अभिनवभारती

अत्र पादपमारोहन्नेव कश्चिद् दुराशयपुंश्चलीसंगमोत्सुकः वृद्धविदग्धया स्वाभिप्रायद्योतनेन प्रबोध्यते, तत्प्र‌तमेवान्यदपदिश्य। अत एवाप्रस्तुतप्रशंसा, सापि चात्रैवान्तर्भूता। नन्वलंकारे ह्यलंकार्यत्वं ह्यसत् इति केयं युक्तिः, लक्षणं तु भवति लक्षणत्वादेव ॥२०॥

अथाख्यानं पृष्टैरपृष्टैरपि चेत्यादि। 'प्रश्नपूर्वका यत्र बहवो निर्णीयन्ते यथा—बाले! नाथ! विमुञ्च मानिनि! इत्यादावुक्तिप्रत्युक्तौ, प्रश्नसदृशैर्वा शक्याशक्यवस्त्वभिधानैर्यत्र निर्णयः। यथा—

रामोऽसौ भुवनेषु विक्रमगुणैर्यातः प्रसिद्धिं परां।

इत्युक्ते यदि प्रसिद्धः कथं मया न ज्ञायत इत्याशंक्याख्यातं—

अस्मद्भाग्यविपर्ययाद्यदि परं देवो न जानाति तम्।

### बालक्रीडा

(मूल) पृष्ट अथवा अपृष्ट अर्थो से जो निर्णय करते हैं उसको नाटक सम्बन्धी आख्यान लक्षण समझें ॥२१॥

यहाँ पादप पर चढ़ने वाले के मिस से दुष्टाशय वाली पुंश्चली के संभोग में समुत्सुक किसी नादान को कोई विदग्ध बुढ़िया अपने अभिप्राय का प्रकाशन करके समझा रही है। यह सब अप्रस्तुतप्रशंसा है। वह भी इसी अन्यापदेश के अन्तर्गत है। अजी साहब! अलङ्कार में अलङ्कार्यत्व तो असत् ही है यह कौन युक्ति है। यहाँ तो लक्षणीय होने कारण लक्षण है ॥२०॥

अथ अब आख्यान को कहते हैं—किसी ने पूछा हो या नहीं पूछा हो। जहाँ प्रश्नों के द्वारा बहुत पदार्थों का निर्णय होता है। जैसे—हे बाले! हाँ नाथ! हे मानिनि! गुस्से को दूर करो इत्यादि उक्ति प्रत्युक्तियों में। अथवा विना ही प्रश्न किये प्रश्न जैसे वाक्यों से शक्य एवं अशक्य वस्तुओं के कथन से जहाँ निर्णय होता है।

जैसे—यह राम है। जो अपने पराक्रम से विश्व में अत्यन्त प्रख्यात हो गया है। ऐसा किसी ने कहा। उस पर दूसरा कहता है कि यदि वह इतना प्रसिद्ध है तो मैंने उसे कैसे नहीं जाना। उस पर पुनः कहता है कि हमलोग भाग्यशाली हैं किन्तु आज भाग्य का विपर्यय हो गया है इसीलिए आप उसे नहीं जानते हैं।

अच्छा वह राम प्रसिद्ध है इसे आपलोग कैसे जानते हैं इसका क्या कारण है उस पर पुनः कहता है कि यह वायु वन्दी की तरह उसके यश का गान कर रहा है। इससे हम लोभ जान रहे हैं। इत्यादि।

आदौ यत् क्रोधजननमन्ते हर्षप्रवर्धनम् ।
यत्तु प्रियं पुनर्वाक्यं सा याच्ञा परिकीर्तिता ॥२२॥

अभिनवभारती

किं तस्य प्रसिद्धौ निदानमित्याशंक्य पुनराख्यातं—
वन्दीवैष यशांसि इत्यादिना

नाटकाश्रयमित्यनेन भूयो लक्ष्यमाणस्येत्याह। अन्ये पठन्ति—
वाक्यैः सातिशयैर्युक्ता वाक्यार्थस्य प्रसाधकैः ।
लोकप्रसिद्धैर्बहुभिः प्रसिद्धिरिति कीर्तिता ॥ स्पष्टम् ॥२१॥

अथ याच्ञा आदौ यत्क्रोधजननमिति। प्रथमार्धेन हितं व्याख्यातम्। तेन प्रथमं यत्तदात्वे परुषमायत्यां च सत्फलं वस्तूच्यते, ततश्च प्रियम्। पुनः शब्दात्ततो हितं पुनः प्रियमित्येवं प्रबोध्यस्य प्रबोधनधिया याचनाद्याच्ञा। यथा ममैव—

भूमिः कण्टकिनी, पुरो विटपिनः प्रायो बहूपद्रवाः ।
भूयश्चैष दिवाकरो मृगयते सन्ध्याङ्गनासङ्गमम् ।
तद्विश्रम्य जनोऽयमत्र सदने ग्राम्योचितं सेवतां ।
प्रातः पान्थ ! विचार्य चेतसि चिरं स्थातासि गन्तासि वा ।

पाठान्तरं तु—

हितैः प्रसन्नवचनैर्यत्परस्यानुवर्तनम् ।
क्रियते वाक्यचेष्टाभिस्तद्दाक्षिण्यमुदाहृतम् ॥ इति ॥२२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) आरम्भ में क्रोध को उत्पन्न करना यानी क्रुद्ध कर देना अन्त में हर्ष का बढाना यानी प्रसन्न कर देना और फिर प्रिय वाक्य को कहना उसे याच्ञा कहते हैं ॥२२॥

यह नाटकाश्रय है इससे कहते हैं कि यह भूयो भूयः लक्षण करने के योग्य है।

दूसरे लोगों का पाठ ऐसा है—वाक्यार्थ के प्रसाधक लोकप्रसिद्ध बहुत से अतिशय वाक्यों से जो युक्त है उसे प्रसिद्धि कहते हैं। स्पष्ट हैं।२१।

अथ अब याच्ञा को कहते हैं आरम्भ में जो क्रोध का उत्पादन। इस पद्य के प्रम-मार्ध से हित का व्याख्यान किया है। इससे यह प्राप्त होता हैं कि प्रथम, में माने उस काल में वह परुष है कटु है किन्तु परिणाम में वह वस्तु समीचीन फल वाली है ऐसा लगता है अतः वह प्रिय है। फिर ऐसा कहा कि हितकारी है अतः प्रिय है इस तरह समझाने की बुद्धि से प्रबोधनीय की याच्ञा करने से यह याच्ञा है। जैसे मेरा ही पद्य है।

यह भूमि कण्टकाकीर्ण है। सामने में प्रायः इन पेड़ों में बहुत उपद्रव है। इधर यह दिवाकर सन्ध्यावधू के साथ सङ्गम को खोज रहा है। अतः यहाँ इस समय इस घर में विश्राम करके हे पान्थ। आपको ग्राम्योचित क्रिया का उपभोग करना चाहिए। फिर प्रातः काल होने पर चित्त में विचार करियेगा कि जाना है या ठहरना है।

कार्येषु विपरीतेषु यदि किञ्चित् प्रवर्तते ।
निवार्यते च कार्यज्ञैः प्रतिषेधः प्रकीर्तितः ॥२३॥

अभिनवभारती

अथ प्रतिषेधः—कार्येषु विपरीतेष्विति । यथा अमरुकस्य ।

लग्ना नांशुकपल्लवे, भुजलता न द्वारदेशेऽर्पिता ।
नो वा पादयुगे तया निपतितं तिष्ठेति नोक्तं वचः ।
काले केवलमम्बुदालिमलिने गन्तुं प्रवृत्तः शठः ।
तन्व्या वाष्पजलोपकल्पितनदीपूरेण रुद्धः प्रियः ।

अत्र तृतीयपादेन विपरीतकार्यप्रवृत्तिरुक्ता । आद्यार्धेन कार्याज्ञत्वं नायिकायाः । तथापि निवारणं तुर्यपादेनोक्तम् । अन्ये त्वधीयते—

यद्वाक्यं वाक्यकुशलैरुपायेनाभिधीयते ।
सदृशार्थाभिनिष्पत्त्याः स लेश इति कीर्तितः ॥ इति ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) यदि कोई विपरीत कामों में प्रवृत्त होता है उसका जो कार्य के विशेषज्ञ लोग निवारण करते हैं उस निवारण को प्रतिषेध करते हैं ॥२३॥

पाठान्तर तो ऐसा है कि—प्रसन्नता कर देने वाले हितकारी वाक्यों और वाक्यानुसारी चेष्टाओं से जो पर का अनुवर्त्तन करता है उसे दाक्षिण्य कहते हैं । इति ।२२॥

अथ अब प्रतिषेध का निरूपण करते हैं—विपरीत कार्यो में । जैसे अमरुक का पद्य है ।

कः सन्नद्धे विरहविधुरां त्वयि उपेक्षेत जायाम् । इस कालिदास की उक्ति के प्रतिकूल आचरण करने वाला यह पुरुष जिस समय आकाश अम्बुराशि से मलिन है उस समय सब लोग दूरदेशों से आकर अपने घरों में सन्निहित रहते हैं ऐसे समय में अपनी प्रिया को छोड़कर दूर देश में जाने के लिए प्रवृत्त है अत एव जो शठ नायक है इस को रोकने के लिए नायिका ने न तो उसके कपड़े को पकड़ा कि तुम मत जावो, न दरवाजे में अर्गला की तरह भुजलता को फैलाया, न उसके चरणों में गिरी और न यह कहा कि ठहरो मत जावो किन्तु उसका उस नायक पर इतना प्रेम था कि उसके विरह में वह रोने लगी । उस रोने में आंसुओं के जल से नदी बहने लगी जिसके प्रवाह से उस शठ का मार्ग अवरुद्ध हो गया अतः वह नहीं जा सका ।

यहाँ इस श्लोक के तृतीय पाद से नायक की विपरीत कार्य में प्रवृत्ति कही है । और श्लोक के आधे भाग से यद्यपि पहले नायिका की कार्याज्ञता कि कर्त्तव्य विमूढ़ता प्रतीत होती है तद्यपि अन्त में उसकी सूझ जम गई जिसने वल्लभ की यात्रा का निवारण कर दिया इस बात को कवि ने चतुर्थ पाद से कहा ।

और लोग तो कहते हैं कि वाक्य के कहने में कुशल लोग जहाँ वाक्य को सदृश अर्थ की निष्पत्ति के रूप में अनुकूल फल के सम्पादक उपाय के रूप में कहते हैं वह लेश है ।

यत्राकारोद्भवैर्वाक्यैरात्मानमथवा परम् ।
पृच्छन्निवाभिधत्तेऽर्थं सा पृच्छेत्यभिसंज्ञिता ॥२४॥
विद्वान् पूर्वोपलब्धौ यत्समत्वमुपपादयेत् ।
निदर्शनकृतस्तज्ज्ञैः स दृष्टान्त इति स्मृतः ॥२५॥

अभिनवभारती

वाक्यमिति वाक्यार्थो विधिर्वा निषेधो वा । नदीपूरश्च वर्षासु रोधको दृष्ट इति सदृशाभिधानेनोपायेन निषेधः कृतः ॥२३॥

अथ पृच्छा यत्राकारोद्भवैर्वाक्यैरिति । यथा—

किं भीमाद् गुरुदक्षिणां गुरुगदाद्भीमप्रियः प्राप्तवान् । इत्यादि

अत्राकारेणाभिप्रायसूचकेन काक्वादिनोद्भूतानि द्योतितशक्तिकानि वाक्यानीति भावः । यत्र भावरसोपेतैरित्यन्ये प्राच्यं पादमधीयते ॥२४॥

अथ दृष्टान्तः—विद्वान्पूर्वोपलब्धौ यत्समत्वमिति । यथा ममैव—

हा हालाहललेहने हतमतिः सोयं समुत्कण्ठितो
गाढाङ्गारगरिम्णि चैष जडधीर्देहं निविक्षेप्स्यति ।
ग्राम्योऽप्याजगरीं गुरुं गलगुहां मोहादयं धावति
व्याधूयेतरसङ्गतानि यदयं सार्धं खलैः खेलति ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) आकारोद्भव यानी अभिप्राय विशेष के सूचक विकारों से उद्भूत होने वाले वाक्यों से अपने को या पर को पूछता हुआ किसी अर्थ को जहाँ कहा जाता है उसकी पृच्छा संज्ञा है ॥२४॥

(मूल) जहाँ विद्वान् लोग निदर्शनों के जरिये पूर्वोपलब्ध के विषय में समता का उपपादन करें उसे दृष्टान्त मानना चाहिए ॥२५॥

यहाँ वाक्य का आशय है वाक्यार्थ । वह वाक्यार्थ निषेध रूप हो वा विधि रूप हो । प्रकृत में नदी का प्रवाह वर्षा ऋतु में रुकावट डालने वाला देखा गया है अतः नायक के गमनावरोध के सदृश के कथन रूप उपाय से निषेध कर दिया ॥ २३ ॥

अथ अब पृच्छा को कहते हैं—आकार एवं काक्वादि से जिनका उद्भव है ऐसे वाक्यों से । जैसे—उस भीमप्रिय ने जबर्दस्त गदावाले भीम से गुरुदक्षिणा को प्राप्त कर लिया क्या ? यहां आकार एवं अभिप्रायसूचक काक्वादि से उद्धृत शक्ति के द्योतक वाक्य है । यह यहाँ भाव है । अन्य लोग तो यहां इस श्लोक के प्राच्य प्रथम पाद में "यत्र भावरसोपेतम्:" ऐसा पाठ पढते हैं ॥२४॥

अब यह दृष्टान्त है । विद्वान् पूर्वकी उपलब्धि में समत्व का उपपादन करता है । जैसे मेरा ही पद्य है —हाय ? यह बड़ा दुर्बुद्धि है । क्योंकि यह महाभयंङ्कर विष के चाटने

**अनेकयुक्तिमद्वाक्यमनेकार्थप्रसाधकम् ।**
**अनेकवाक्यसंयुक्तं तन्निर्भासनमुच्यते ॥२६॥**

## अभिनवभारती

यदयमित्यादि कस्य हेतोः। हालाहलकालकूटकवलनादिना येन साम्यं कृतं स दृष्टान्तः। न चेयमुपमा, यतो निदर्शनेन प्रत्यक्षीकरणाय साम्यं कृतं, इतोऽयमेवं कर्तुमुद्यत इति, न च रूपकं यदेतत्करोति तत इदमस्य भविष्यतीति भिन्नकालत्वात्, तदाह पूर्वोपलब्धौ सत्यामिति ॥२५॥

अथ भासनं अनेकयुक्तिमद्वाक्यमिति। यथा "कर्ता द्यूतच्छलानां जतुमय शरणोद्दीपनः सोऽभिमानी" (वेणी)—इत्यादि। भास्यते प्रकृतः क्रोधादिर्येन। पाठान्तरं—

ईप्सितार्थप्रसिद्ध्यर्थं कोर्त्यन्ते यत्र सूरिभिः।
प्रयोजनान्यनेकानि सा मालेत्यभिसंज्ञिता ॥इति २६॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) अनेक अर्थों का साधक एवं अनेक वाक्यों से संयुक्त जो अनेक युक्तियों से विशिष्ट वाक्य है उसको निर्भासन कहते हैं ॥२६॥

के लिए उत्कण्ठित हो रहा हैं। धधकते हुए अङ्गारों वाली अग्नि में यह जड़बुद्धि अपने देह को फेकना चाहता है। यह ग्रामीण मनुष्य मोह से अजगर की जबर्दस्त गलरूपी गुफा में घुसने के लिए दौड़ लगा रहा है। क्योंकि जो यह खल अन्य मधुर उत्कृष्ट फल दायक सत्सङ्गति को छोड़कर खलों के साथ खेल खेलता है।

यहां यदयमित्यादि को किस हेतु से कहा है। जिस हालाहल कालकूट के साथ साम्य किया है वह दृष्टान्त है। यहां साम्य किया गया है अतः यह उपमा है। उत्तर। नही। यह उपमा नहीं है। क्योंकि निदर्शन की प्रक्रिया से दृष्टान्त की शैली से वस्तु का प्रत्यक्ष करने के लिए साम्य किया है कि इसलिए यह ऐसा करने के लिए उद्यत हुआ है या हो गया है। इस पर पुनः शङ्का करता है कि दूसरे की क्रिया को दूसरे ने किया तब तो यह रूपक है। उत्तर। नही। यह रूपक नहीं है। क्योंकि जब यह ऐसा करता है तब इसका ऐसा होगा इस तरह क्रिया और फल में काल भेद है। रूपक में तो जिस काल में क्रिया है उसी काल मे फल है जैसे मुखं चन्द्रः में इधर मुख को चन्द्र बना रहे है उधर आनन्द भी लेते हैं। इसीलिए कहते है कि पूर्व की उपलब्धि होने पर। इति।२५।

अथ अब भासन है। अनेक युक्तियों वाला वाक्य। जैसे—द्यूत के द्वारा छल को करने वाला लाही के घर में आग लगाने वाला वह अभिमानी। इत्यादि। जिससे प्रकृत क्रोधादि का भास होता है। पाठान्तर यहां यह है जहां सूरी लोग ईसित अर्थ की सिद्धि के लिए अनेक प्रयोजनों को कहते हैं उसकी माला यह संज्ञा है। इति।२६।

अपरिज्ञाततत्त्वार्थं यत्र वाक्यं समाप्यते ।
सोऽनेकत्वाद्विचाराणां संशयः परिकीर्तितः ॥२७॥
यत्र शास्त्रार्थसम्पन्नां मनोरथसमुद्भवाम् ।
अप्रार्थनीयामन्यां वा विदुस्तामाशिषं बुधाः ॥२८॥

### अभिनवभारती

अथ संशयः—अपरिज्ञाततत्त्वार्थमित्यादि । यथा—

तिष्ठेत्कोपवशात्प्रभावपिहिता दीर्घं न सा कुप्यति
स्वर्गायोत्पतिता भवेन्मयि पुनर्भावार्द्रमस्या मनः ।
तां हर्तुं विबुधद्विषोऽपि न च मे शक्तः पुरोवर्तिनीं
सा चात्यन्तमगोचरं नयनयोर्यातेति कोऽयं विधिः (विक्रमो ४-२)

अत्राद्यो भागः संशयोदाहरणं अनन्तरस्तूपपत्त्युदाहरणम् ॥२७॥

अथाशीः—यथाशास्त्रार्थसंपन्नामित्यादि । यथा—

'पादाग्रस्थितया' (रत्ना-१-१) इत्यादि । सर्वं वचनं न चाशीः, अलङ्कारः ? लक्षणं स्तुत्या एव वर्णनीयत्वात् ॥२८॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ किसी वाक्य का उच्चारण तो किया किन्तु तत्वभूत अर्थ के परिज्ञान हुए विना ही वह वाक्य समाप्त हो गया हो वहाँ विचारों की अनेकता के कारण उसे संशय कहते हैं ॥२७॥

(मुल) जो शास्त्र की विधि के अनुसार विहित अर्थ से सम्पन्न है एवं जो मनौती मानने से प्राप्त हुई है उसे बुध लोग आशीः समझते हैं। वह आशी अप्रार्थनीय एवं प्रार्थनीय रूप से दो प्रकार की है ॥२८॥

अथ अब यह संशय है जिसमें तात्विक अर्थ अपरिज्ञात रहे। जैसे—कोप के प्रभाव से कहीं पर छिप कर बैठी होगी। हां ऐसा भी हो सकता है। किन्तु वह दीर्घ काल तक कुपित नहीं होती है। शायद स्वर्ग के लिए उड गई होगीं। नही ऐसा नही कर सकती है क्योंकि उसका मन मेरे ऊपर जो प्रेम है उससे अतीव आर्द्र है। सम्भव है कोई दुश्मन उडा ले गया हो। नही। मेरे सामने मैं साधारण दुश्मन तो क्या बिबुधों के समझदारों देवताओं के दुश्मन भी राक्षस भी नही हरण कर सकते हैं। फिर भी वह आखों से एकदम ओझल हो गई यह कौन तरीका है। यहां आद्य भाग संशय का उदाहरण है और वाकी का उपपत्ति का है ।२७।

अथ अव आशी है। शास्त्रानुकूल अर्थ से सम्पन्न। पैर के अग्र भाग में खड़ी होकर। इत्यादि सव वचन है। आशीः (अलङ्कार) लक्षण नहीं है। क्योंकि स्तुति ही वर्णनीय है ।२८।

**आदौ यत् क्रोधजननमन्ते हर्षप्रवर्धनम् ।**
**तत् प्रियं वचनं ज्ञेयमाशीर्वादसमन्वितम् ॥२९॥**

## अभिनवभारती

अथ प्रियं—आदौ यत्क्रोधजननमिति । यथा—

किं वृत्तान्तैः परगृहगतैः किं तु नाहं समर्थः
तूष्णीं स्थातुं प्रकृतिमुखरो दाक्षिणात्यस्वभावः ।
गेहे गेहे विपणिषु तथा चत्वरे पानगोष्ठ्यां
उन्मत्तेव भ्रमति भवतो वल्लभा हन्त कीर्तिः ॥

अत्र भ्रमति वल्लभेत्यादौ क्रोधजननं हन्त कीर्तिरिति हर्षकृत् । अन्ये पठन्ति—

वाच्यमर्थं परित्यज्य दृष्ट्यादिभिरनेकधा ।
अन्यस्मिन्नेव पतनादाशु भ्रंशः स उच्यते ॥इति॥

दृष्टिर्दर्शनं, प्रकृतिमुखरादिवाक्यमिति पूर्वोक्तमित्यर्थः । न चेयं व्याजस्तुतिः निन्दाभागे स्तुतेरभावात् । पूर्णायास्तु निन्दाया अभावात् । यथा वा—

"प्रद्योतस्य सुता" इत्युक्त्वा वसन्तकं विप्रतारयितुं राजा वसन्तशब्दमाचष्टे । मधोश्च समयः इत्याकर्णने प्रसूनसमय इत्यनादृत्य निवृत्त्यङ्कुरेण हृष्यति विदूषके,

## बालक्रीड़ा

(मूल) आरम्भ में जो क्रोध का जनक हो और अन्त में हर्ष को बढ़ानेवाला हो तथा जो आशीर्वाद समन्वित हो ऐसे वचन को प्रिय समझना चाहिए ॥२९॥

अथ अब प्रिय को कहते हैं। आरम्भ में जो क्रोध का जनक हो इत्यादि । जैसे—

दूसरे के घर की बातों से मुझे क्या मतलब है किन्तु मैं चुप नही रह सकता । क्योंकि दाक्षिणात्यों का स्वभाव है कि वे स्वभावतः मुखर होते हैं। अच्छा। वह परघर का वृत्तान्त क्या है। तब कहते हैं कि घरों में, बाजारों में, चौराहों पर एवं मद्यशालाओं में आपकी वल्लभा उन्मत्त हुई घूम रही है। हैं क्या बोलते हो। अजी हां आपकी प्यारी कीर्ति सर्वत्र व्याप्त हो गई है।

यहां आपकी प्रिया घूमती है ऐसा कहना आरम्भ में क्रोध का जनक है। किन्तु उसके बाद ही हन्त कीर्तिः ऐसा कहना हर्ष जनक है और लोग तो ऐसा पढ़ते हैं वाच्यमर्थम् । इसकी व्याख्या आगे मिलेगी। यहां दृष्ट्यादिभिः में दृष्टि का अर्थ है दर्शन। प्रकृति-मुखरादि वाक्य जो पहले कहा जा चुका है। यह व्याजस्तुति नही है क्योंकि जहां निन्दा का अंश है उसमें स्तुति नही है। व्याजस्तुति वह होती है जहां स्तुति के बहाने निन्दा हो या निन्दा के बहाने स्तुति हो। अस्तु। निन्दा में स्तुति नही है ठीक है किन्तु ऐसा ही मानिये कि स्तुति में निन्दा है। उस पर कहते हैं कि नही निन्दा है किन्तु पूरे तौर पर नही है। और भी जैसे—'प्रद्योत की सुता"

यह "राज्यं निर्जित शत्रु" इस श्लोक का तृतीय पाद है जो रत्नावली के प्रथम अङ्क में राजा का वचन है।

छलयुक्त्या त्वन्येषामभिसन्धानाभिभावकंकपटम् ।
द्वित्रिप्रयोगयुक्तौ विज्ञेयः कपटसङ्घातः ॥३०॥

अभिनवभारती

समय इतिशब्देनान्यत्र पतनात्प्रणयक्रोधत्वं चेति प्रियवचनम् । प्रियङ्कर इति लोक एतत्सिद्धम् ॥२९॥

अथ कपटं—छलयुक्त्येति । व्याजप्रयोगेण अभिसन्धानं वञ्चना । अभिभावकं तिरस्कारकं । छलोक्त्या कथितस्यार्थस्यान्यथाग्रहणं अपलापो वा कपटं, तस्य सङ्घातो लक्षणम् । कपटो वस्तुक्रमाद्दैवाच्छत्रोर्वा समुद्भूतः । वस्तुक्रमोद्भवस्य मालतीमाधवे मकरन्दस्य मालतीवेषधारणं, दैविकस्य नागानन्दे जीमूतवाहनस्य शङ्खचूडच्छलनं, शत्रुकृतस्य तु छलितरामे लवणासुरप्रयुक्तयो राक्षसयोर्मन्थराकैकेय्योर्वेषधारणं, सीताया अन्तर्वत्न्याः निर्वासनं च कृतम् । यथा वा कृत्यारावणे प्रथमेऽङ्के सीतावेषधारिण्या शूर्पणखया लक्ष्मणो वञ्चितोऽभिभूतश्च "ता सव्वहा अण्ण एव्व दे अणिद्धं अभिप्पाअं लक्खेमि" इत्यादिना वचनेन । अन्ये पठन्ति—

यत्र संकीर्तयन्दोषं गुणमर्थेन योजयेत् ।
गुणातिपाताद्दोषं वा गर्हणं नाम तद्भवेत् ॥इति॥

तन्निविधमपि वागुपचारसामान्याच्छलमत्र स्वीकृतम् ॥३०॥

बालक्रीड़ा

(मूल) छल करके यानी किसी व्याज से दूसरे को ठगकर तिरस्कृत करनेवाले भाव को कपट कहते हैं उसी में यदि दो तीन प्रयोगों की युक्ति कर दी जाय तो उसे कपट संघात समझना चाहिए ॥३०॥

ऐसा कहकर राजा ने विदूषक को ठगने के लिए वसन्त इस शब्द को कहा । यहां मधु का यह समय है ऐसा सुनने पर भी प्रसून का समय है उस अर्थ का अनादर करके (निवृत्य) हटकर छोडकर अङ्कुरों के उद्गम को समझ कर प्रसन्न हो रहे विदूषक का समय इस शब्द से किसी अन्य अर्थ में अर्थात् दूसरी तरफ में भाव के चले जाने पर प्रणयक्रोध प्रधान प्रियवचन है । जो लोक में प्रियकारी ऐसा प्रसिद्ध है ।२९।

अथ अब कपट को कहते हैं । छल की युक्ति से यानी बहाना करके अभिसन्धान वञ्चना या अभिभावक यानी तिरस्कार करने वाला अथवा छलमयी उक्ति से कहे हुए अर्थ को अन्यथा ग्रहण करना अपलापाप करना कपट है उसका संघात लक्षण है । यह कपट वस्तुक्रम से या दैव से या शत्रु के प्रयोग से समुद्भूत होता है । वस्तुक्रमोद्भूत जैसे—मालतीमाधव प्रकरण में मकरन्द का मालती के वेष को धारण करना । दैवोद्भूत जैसे नागानन्द नाटक में जीमूतवाहन का शंखचूड को छलना । शत्रु के प्रयोग से समुद्भूत जैसे—छलितराम नाटक में लवणासुर के द्वारा भेजे गये राक्षसों का मन्थरा और कैकेयी के वेष को धारण करना और गर्भवती सीता का निर्वासन करना ।

दुर्जनोदाहृतै रूक्षैः सभामध्येऽतिताडितः ।
अक्रोधः क्रोधजननैर्वाक्यैर्यः सा क्षमा भवेत् ॥३१॥

## अभिनवभारती

अथ क्षमा—दुर्जनोदाहृतैरिति । दुर्जनोक्तैर्वचनैः क्रोधजननैः सभायां ताडितोऽपि यः पुरुषोऽक्रोधनः क्रोधहीनः स एव क्षमावान् । तद्वर्णनोचितः कविव्यापारः क्षमेत्यर्थः । अनेन च यथोचिताभिन्नवृत्तिसंचयः सर्वो विभावाद्युचितो निर्वर्त्यमानः काव्यलक्षणत्वेन सूचितः । क्षमा यथा ममैव—

श्रोत्राय दुष्टवचनं प्रति किं न कोपः
क्षोभं करोति हृदये ननु कोप एव ।
मित्रं ममैष तु निजात्मनि योऽपकारं
कृत्वा ममाशुभकलङ्कविघातहेतुः ।

अन्येषां पाठः—

सिद्धान् बहून् प्रधानार्थांस्त्यक्त्वा यत्र प्रयुज्यते ।
विशेषयुक्तं वचनं विज्ञेयं तद्विशेषणम् ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) दुष्ट पुरुष के कहे हुए रुक्ष एवं क्रोधजनक वाक्यों से सभा के मध्य में अभिताडित हुआ भी जो क्रोध नहीं करता है वह क्रोध का नहीं करना क्षमा होती है ।।३१।।

और भी जैसे—कृत्यारावण नाटक के प्रथम अङ्क में सीता के वेष को धारण करने वाली शूर्पणखा के द्वारा लक्ष्मण को वञ्चित करना और तिरस्कृत करना । तत् सर्वथा अन्यमेव ते अनिर्बन्धममिप्रायं लक्षयामि । दूसरे तो ऐसा पढते हैं—

यत्र इसकी व्याख्या आगे मिलेगी । ऊपर में कहे तीनों प्रकारों को वाणी के उपचार मात्र से हुए समझ कर छल ही यहां माना गया है ।३०।

अथ अब क्षमा को कहते हैं—दुर्जनों के द्वारा उदाहृत । दुर्जन के क्रोधोत्पादक वचनों से सभा में सबके समक्ष ताडित हुआ भी तिरस्कृत हुआ भी जो पुरुष अक्रोधन है क्रोध नही करता है वह क्षमावान् है । उस पुरुष के वर्णन के योग्य कवि का व्यापार क्षमा है । इससे यह सूचित हुआ कि औचित्य के अनुसार भिन्न २ वृत्तियों का विभावादि के उपयोगी सभी प्रकार का सञ्चय काव्य लक्षण के रूप में निर्वर्त्यमान है सङ्ग्राह्य है । क्षमा का उदाहरण मेरा ही पद्य है जैसे—

कानों को बुरा मालूम पड़ने वाले वचन के विषय में क्या कोप नही होता है अवश्य कोप होता है । क्योंकि जो हृदय में क्षोभ को पैदा करता है वह कोप ही है । जो अपना अपकार करके मेरे अशुभ कलङ्क के विघात का हेतु होता है वह मेरा मित्र ही है । औरो का ऐसा पाठ है ।

दृष्ट्वैवावयवं कश्चिद्भावो यत्रानुमीयते ।
प्राप्तिं तामभिजानीयाल्लक्षणं नाटकाश्रयम् ॥३२॥
अकार्यं सहसा कृत्वाऽकृत्वा कार्यमथापि वा ।
सन्तापो मनसो यस्तु पश्चात्तापः प्रकीर्तितः ॥३३॥

अभिनवभारती

सिद्धानिति लोकप्रसिद्धान्प्रधानभूतानशक्यापजयांस्त्यक्त्वानादृत्य क्रोधाद्यद्वचनं विशेषेण युक्तं, यथा 'ममायं' परिवादः सुहृत्प्रत्ययः इति स्वात्मनि क्षोभः पुण्यादिकमुररीकृत्यापि ममापुण्यसंचयं दुःखोपभोगदानेन शमयति ॥इति॥३१॥

अथ प्राप्तिः—दृष्ट्वैवावयवं कंचिदिति । यथा

अभ्युन्नता पुरस्तादवगाढ़ा जघनगौरवात्पश्चात् ।
द्वारेऽस्य पाण्डुसिकते पदपङ्क्तिर्दृश्यतेऽभिनवा ॥

अत्र पदपङ्क्तिलक्षणमंशं दृष्ट्वाऽनयात्र भवितव्यमिति शकुन्तलायाः सद्भावोऽनुमीयत इति ॥३२॥

अथ पश्चात्तापः—अकार्यं सहसा कृत्वेति । सहसेत्यविचार्य अकार्यं कृत्वा यथा—अंगुलिशुकाहमिस इदोसल उप्पन्ना । जस्सकबलजो भूतभूहि भुव ओहिण्णो । कार्यमकृत्वा यथा—

बालक्रीड़ा

(मूल) किसी एक अवयव को देखकर यानी एक अंश को देखकर जहाँ किसी के भाव का अनुमान किया जाय वहाँ उस नाटक सम्बन्धी लक्षण को प्राप्ति समझना चाहिए ॥३२॥

(मूल) सहसा अनजान में किसी नही करने लायक कार्य को करके अथवा करने के योग्य कर्त्तव्य को नहीं करके जो मन का सन्ताप है उसे पश्चात्ताप कहते हैं ॥३३॥

सिद्धान् इसकी व्याख्या आगे मिलेगी । लोक में प्रसिद्ध प्रधानभूत जिनको दवाना अशक्य है ऐसे अर्थों को छोड़कर अनादृत करके जो किसी विशेषता से युक्त वचन को कहना है वह विशेषण है । जैसे मेरा यह परिवाद है कलङ्क है कि मेरा और इन का परस्पर में सुहृत्प्रत्यय है मित्र है ऐसा समझना है और इससे अपने आप में जो क्षोभ है वह मेरा पुण्य है ऐसा मानकर भी दुःख के उपभोग को करा कर मेरे अपुण्यसञ्चय का शमन करता है ।३१।

अथ अब प्राप्ति को कहते है—किसी अवयव को देखकर । जैसे—आगे में ऊंची पीछे में जघनभाग के भारी होने से गहरी यह अभिनव पद पंक्ति पीली २ बालुका वाले द्वार पर है । इस पद पंक्ति रूप (लक्षण) अंश को देखकर वह यहां होगी इस प्रकार शकुन्तला के सद्भाव का अनुमान करते हैं ।३२।

अथ अब पश्चात्तापका निरूपण करते हैं । सहसा अकार्य को करके । सहसा का तमलव है कि विना विचारे किसी नही करने लायक कार्य को करके "अंगुलिशुका" यह गाथा

प्रश्रयेणार्थसंयुक्तं यत्परस्यानुवर्तनम् ।
स्नेहाद्दाक्षिण्ययोगाद्वा सानुवृत्तिस्तु संज्ञिता ॥३४॥

अभिनवभारती

मुखमंसविवर्ति पक्ष्मलाक्ष्याः कथमप्युन्नमितं न चुम्बितं तु इति । शाकुन्तले ।

अन्ये पठन्ति—

अनेकार्थविचारस्तु विचारः परिकीर्तितः ।इति। अनेकस्य कार्यरूपस्यार्थस्य कृताकृतस्य विचारः किमेतत्कृतमिति ॥३३॥

अथानुवृत्तिः—प्रश्रयेणार्थसंयुक्तमिति । यथा भट्टेन्दुराजस्य—

राज्ञा यद्यनुरुध्यसे यदि भवेद्वाच्यं पुरो मादृशां
तत्संक्रन्दनगोप ! किंचन मनाक् पृच्छत्यधीरो जनः ।
अग्रे रोहणचारिणां सरभसं संचूर्यमाणश्चिरं
कं प्रत्याययितुं प्रयासरसिको यत्नेन रत्नायसे ॥

अप्रस्तुतप्रशंसात्वेऽपि हि यदप्रस्तुतस्य शरीरवैचित्र्यं तल्लक्षणकृतमेव, लक्षणं हि शरीरमित्युक्तम् । कटकाद्यैरपि हि यद्वैचित्र्यं कुशलसुवर्णकारोत्प्रेक्षितं तल्लक्षणमहिम्नैव । तत्तेनोपमानशरीरस्योपमेयशरीरस्य वा वैचित्र्यं लक्षणानामेव व्यापारः

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रश्रय से माने प्रणय से अथवा स्नेह से अथवा दाक्षिण्य से माने सरलता एवं उदारता से अर्थ को संयुक्त करके यानी किसी वस्तु विशेष को लेकर जो पर का अनुवर्त्तन है उसकी संज्ञा अनुवृत्ति है ।३४।

अस्पष्ट अर्थ वाली है । कार्य नही करके पश्चाताप जैसे—पक्ष्मलाक्षी के अंसविवर्त्ति मुख को किसी प्रकार उन्नत किया किन्तु उसका चुम्बन नही किया । और लोग ऐसा पढते है कि अनेक अर्थो के विषय में जो विमर्श है उसे विचार कहते हैं । अनेक कर्त्तव्य रूप अर्थ के विषय में किये या नही किये जाने का विचार है क्या मैंने यह किया इत्यादि ।३३।

अथ अब अनुवृत्ति का निरूपण करते हैं प्रश्रयेणार्थसंयुक्तम् इति । जैसे भट्टेन्दुराज का पद्य है—

राजा अगर अनुरोध करते हों पूछ ताछ करते हों सिफारिश करते हों और वह भी मेरे जैसे व्यक्तियों के समक्ष कथनीय हो । उसको हे संक्रन्दनगोप । हे इन्द्रकीट । यह अधीरजन कुछ थोड़ा सा पूछता है कि रोहण पर्वत पर सञ्चार करते समय आगे में जवर्दस्ती से चूर २ किया जाने पर भी प्रयास करने में रसिक तुम किसको समझाने के लिए बड़े यत्न से रत्न के सदृश अपने को मान रहे हो ।

यहां अप्रस्तुतप्रशंसा को मान लेने पर भी जो अप्रस्तुत का शरीर वैचित्र्य है वह लक्षण कृत ही है । क्योंकि लक्षण शरीर है यह पहले कहा जा चुका है । कटकादि अलंकारों के बदौलत कुशल सुवर्णकारों के द्वारा उत्प्रेक्षित जो वैचित्र्य मालूम पड़ता है वह भी

प्राप्तानां यत्र दोषाणां क्रियते शमनं पुनः ।
सा ज्ञेया ह्युपपत्तिस्तु लक्षणं नाटकाश्रयम् ॥३५॥

अभिनवभारती

इत्येवमुपमारूपकदीपकानां त्रयाणामलङ्कारत्वेन वक्ष्यमाणानां प्रत्येकं षट्त्रिंशल्लक्षण-योगात् लक्षणानामपि चैकद्वित्र्याद्यवान्तरविभागभेदादानन्त्यं केन गणयितुं शक्यम् इदानीं शतसहस्राणि वैचित्र्याणि सहृदयैरुत्प्रेक्ष्यन्ताम्। परे त्वधीयते —

उभयोः प्रीतिजननो विरुद्धाभिनिवेशयोः ।
अर्थं प्रसादजनको ज्ञेयस्त्वनुनयो बुधैः ॥इति॥

उभयोरत्र वक्तृवाच्ययोस्तयोश्च विरुद्धाभिनिवेशः। एकस्य तत्त्वविश्रान्तता अपरस्य त्विषा रत्नवदाचरितमिति ॥३४॥

अथोपपत्तिः—प्राप्तानां यत्र दोषाणामिति । प्राप्तानामिति वीप्सागर्भो निर्देशः दोषाणामित्युपपत्त्ययोगदृष्टत्वेनावस्तुभूतानामित्यर्थः । यथा—

"तिष्ठेत्कोपवशा" दित्यादि । यथा वा—

काकार्यं शशलक्ष्मणः क्व च कुलं भूयोऽपि दृश्येत सा
दोषाणां प्रशमाय मे श्रुतमहो कोपेऽपि कान्तं मुखम् ।
किं वक्ष्यन्त्यपकल्मषाः कृतधियः स्वप्नेऽपि सा दुर्लभा
चेतः स्वास्थ्यमुपेहि कः खलु युवा धन्योऽधरं धास्यति । इति । (विक्रमो)

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां प्राप्त दोषों का शमन करते हैं उस को उपपत्ति नामक नाटकसम्बन्धी लक्षण समझो ।३५।

लक्षण की प्रतिभा से ही होता है । अतः इस प्रकार जो उपमान शरीर का या उपमेय शरीर का वैचित्र्य है उसमें लक्षणों का व्यापार है । इस तरह अलंकार के रूप में जिनको आगे कहेंगे उन उपमा रूपक दीपक इन तीनों में से प्रत्येक का ३६ लक्षणों से योग करने पर लक्षणों के भी एक दो एवं तीन रूप से अवान्तर भेदों के साथ योग करने पर जो अवान्तर भेद हैं उसकी कौन गणना कर सकता है । अब भी शत सहस्र अर्थात् लाखों प्रकार के वैचित्र्यों की सहृदय लोग उत्प्रेक्षा कर सकते हैं ।

दूसरे तो ऐसा अध्ययन करते हैं—उभयोः । इसकी व्याख्या आगे मिलेगी । यहां उभयोः पद का अर्थ है वक्ता और प्रतिपाद्य, क्योंकि उन्हीं दोनों में विरुद्ध अभिनिवेश होता है उनमें से एक की तत्व में विश्रान्ति है दूसरे का कान्ति द्वारा रत्न के सदृश आचरण है ।३४।

अथ उपपत्तिः । प्राप्तानाम् । प्राप्तानां यह वीप्सागर्भ निर्देशः है अर्थात् जो २ प्राप्त हों । दोषाणां का अर्थ है अवस्तुभूत । क्योंकि उन अर्थों में उपपत्ति का कोई योग सम्बन्ध दिखाई नहीं पड़ता है जैसे—तिष्ठेत् कोपवशात् इत्यादि । और भी जैसे—यह भावशबलता का उदाहरण है । विक्रमोर्वशी में उर्वशी को देखकर पुरूरवा की उक्ति है ।

**साध्यते योऽर्थसम्बन्धो महद्भिः समवायतः ।**
**परस्परानुकूल्येन सा युक्तिः परिकीर्तिता ॥३६॥**

## अभिनवभारती

अन्ये त्वधीयते—

परिगृह्य तु शास्त्रार्थं यद्वाक्यमभिधीयते ।
विद्वन्मनोहरं स्वन्तमुपदिष्टं तदुच्यते । इति ।

शास्त्रार्थशब्दः प्रमाणोपलक्षणम् । स्वन्तमिति शोभनोऽन्तो निश्चयो यत्र ॥३५॥

अथ युक्तिः—साध्यते योऽर्थसंबन्धः इति । यथा—

लावण्यसिन्धुरपरैव हि केयमत्र
यत्रोत्पलानि शशिना सह संप्लवन्ते ।
उन्मज्जति द्विरदकुम्भतटी च यत्र
यत्रापरे कदलकाण्डमृणालदण्डाः ॥

अत्र महद्भिरुत्कृष्टैर्नेत्रवदनादिभिः परस्परशोभात्मकानुकूल्योपलक्षितेन समवायेनैकविश्रान्त्यार्थः संबध्यमान उपपद्यमानो ऽपूर्वतरङ्गिणीलक्षणः साधित इति

## बालक्रीड़ा

(मूल) बड़े लोग परस्पर की अनुकूल भावना से समूह बनाकर जो अर्थ के सम्बन्ध को सिद्ध करते हैं उसको युक्ति कहते हैं ।३६।

मुनिकन्या में आसक्ति करना यह अकार्य कहां और चन्द्र का वंश कहां । अपने कुलकी मर्यादा के विरुद्ध यह कार्य है । क्या यह अद्भुत सौन्दर्यशालिनी युवति फिर भी कभी दिखाई पड़ेगी । अरे क्या कर रहे हो । यह अपराध हो रहा है । अजी हां सुनो । दोषों की शान्ति के लिए हमारे शास्त्र पर्याप्त हैं । अहो कोप में भी कैसा कान्त मुख है । किन्तु सदाचार का परित्याग कर दोगे तो निर्दोष महानुभाव क्या कहेंगे । हां भाई ठीक है । किन्तु यदि चली गई तो स्वप्न में भी फिर इसका समागम होना दुर्लभ है । अरे ! चित्त ! तुम स्वस्थ रहो प्रतीक्षा करो कि कौन धन्य युवक उसके अधर का आस्वादन करेगा । अन्य लोग तो अध्ययन करते हैं—

परिगृह्य । इसकी व्याख्या आगे मिलेगी । शास्त्रार्थ शब्द प्रमाण का उपलक्षण है । स्वन्तं का अर्थ है शोभन अन्त निश्चय जहां हो ॥३५॥

अथ युक्तिः साध्यते इति । यह कोई दूसरी ही लावण्य सिन्धु है जहां चन्द्रमा के साथ २ कमल तैर रहे हैं । द्विरदों की हाथियों की कुम्भतटी उन्मग्न हो रही है और कदल काण्ड एवं मृणालदण्ड भी बह रहे हैं ।

यहां महान् यानी स्पृहणीय [ मह पूजायां से महान् बनता है प्रकृत में नेत्रादिकी पूजा स्पृहणीयत्व ही है ] एवं उत्कृष्ट नेत्र वदनादि का परस्परशोभात्मक आनुकूल्य से उपलक्षित जो समवाय है यानी एकत्र विश्रान्ति है उससे सम्बध्यमान यानी उपपन्न होने वाले अपूर्व नदी

यत्रापसारयन् दोषं गुणमर्थेन योजयेत् ।
गुणाभिवादं दोषान् वा कार्यं तदिह संज्ञितम् ॥३७॥

अभिनवभारती

योजनादियं युक्तिः । प्रतीयमानं रूपकमत्रेति चेत्, किं ततः; शरीरं लक्षणमयमेवेत्युक्तमसकृत् । एकीयः पाठः—

अभूतपूर्वो ह्यर्थो यः साद्दश्यात्परिकल्पितः ।
लोकस्य हृदयग्राही सोऽभिप्राय इतीरितः ॥ इति ॥३६॥

अथ कार्यं यत्रापसारयन् दोषमिति । दोषमपसार्य गुणं यदात्वेऽर्थनीये नियोजयति गुणाभिवादं वापसार्य दोषानर्थे योजयति आश्रित्य तेनार्थं योजयतीत्यर्थः । प्रथम उदाहरणं—

"तावत्स्वात्मनि संश्रितद्रुमलताश्लेषोऽध्वगैर्वर्जनम्" । इत्यादि द्वितीये ममैव—

विश्वप्रभो ! वितरतां कमलां किमन्यद्
भूयात्स कोऽपि घटितो भवतोपकारः ।
दूराध्वगेषु पुनरम्बु तथा विकीर्ण
मन्ते यथा त्रिभुवने प्रसृतं यशस्ते ।

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां किसी अर्थ के साथ सम्बन्ध करने वाले दोष का अपसारण करके गुण की योजना कर दी जाय अथवा गुणाभिवाद का गुण कथन का अपसार करके दोषों की योजना कर दी जाय उसे कार्य नामक लक्षण को समझना चाहिए ।३७।

रूप अर्थ को सिद्ध किया हैं इस तरह की योजना से यह युक्ति है । अगर कहें कि यहां तो रूपक ही प्रतीत हो रहा है तो इससे क्या क्षति है शरीर लक्षणमय होता है इसको तो कई वार कह चुके हैं । एक यह भी पाठ है—

अभूत पूर्वः इसकी व्याख्या आगे मिलेगी इसी अध्याय में ।३६।

अथ अब कार्य है । जहां दोष को हटाते हुए । इत्यादि । दोष को हटाकर गुण का जब तात्कालिक अर्थनीय पदार्थ में नियोग करते हैं अथवा गुण को हटाकर दो दोषों की किसी प्रकृत अर्थ में योजना करते हैं अर्थात् दोष का आश्रयण करके उसके साथ अर्थ की की योजना करते हैं। ऐसा इस कारिका अर्थ है । उनमें प्रथम का उदाहरण जैसे—

मुसाफिर लोग संश्रित मार्गस्थ द्रुम के साथ लता के आश्लेष को कामोद्रेजक होने से देखना नही चाहते हैं अतः वर्ज देते हैं त्याग देते है क्योंकि कामोत्तेजक होने से स्वात्मनि अपने विषय में उपयुक्त नही है । देखना दोष है अतः नही देखते हैं यह गुण है । दूसरे का उदाहरण मेरा ही पद्य—हे विश्व के प्रभो ! कमला को हमें दीजिए औरों से हमें क्या मतलब है । कमला के देने से आपके द्वारा वह कोई महान् उपकार भी घटित हो जाएगा । दूर के मुसाफिरों के वास्ते ऐसा जल का वितरण करिये जिससे त्रिभुन में आपका यश फैल जाय ।

अपूर्वक्रोधजनितमपराधं प्रमृज्य यत् ।
सेवार्थं मधुरं वाक्यमनुनीतिः प्रकीर्तिता ॥३८॥
दोषैर्यदन्यनामोक्तैः प्रसिद्धार्थैः प्रयोजयेत् ।
अन्यत्रार्थेन सम्बद्धं ज्ञेयं तत् परिदेवनम् ॥३९॥

## अभिनवभारती

एतत्कैश्चिद्गहनमित्युक्तम् । अन्ये त्वधीयते—

अर्थान्तरस्य कथने यत्रान्योऽर्थः प्रतीयते ।
वाक्यमाधुर्यसंपन्ना सार्थापत्तिरिति स्मृता । इति

अत्र हि महाँस्त्वयास्योपकारः कृतः, अध्वगानां च महदम्बु दत्तमित्युक्ते विश्वप्रभो ! इति पुनरिति पर्यालोचनादर्थान्तरस्यापत्तिः ॥३७॥

अथानुनीतिः—अपूर्वक्रोधजनितमिति । अपूर्वस्य सातिशयस्य क्रोधस्य जननाय योऽपराधस्तम् । यथा—

प्रसीदेति ब्रूयामिदमसति कोपे, न घटते । (रत्ना २-१९) अन्ये पठन्ति—

वाक्यैः सातिशयैर्युक्तो वाक्यार्थः सप्रसाधकैः ।
लोकप्रसिद्धैर्बहुभिः प्रसिद्धिरिति कीर्तिता ॥इति ३८॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) अपूर्व माने सातिशय क्रोध से जनित अपराध का परिमार्जन करके सेवा के लिए मधुर वाक्यों का जहां उपयोग किया जाय वह अनुनीति कहलाती है ।३८।

(मूल) अन्य के नाम से कहे गये लोक प्रसिद्ध दोषों के साथ किसी मतलव से अन्य में सम्बन्ध कर दिया जाय उसको परिदेवन समझना चाहिए ।३९।

अन्त में यही करना चाहिए । अन्त मता सो मता । इसको कोई गहन कहते है । अन्य लोग तो ऐसा अध्ययन करते हैं ।

अर्थान्तरस्य इसकी व्याख्या आगे इसी अध्याय में देखिये ।

यहाँ आपने इसका महान् उपकार किया । मुसाफिरों के लिए बहुत जल दिया ऐसा कहने के बाद विश्वप्रभो ! और पुनः इन दोनों के पर्यालोचन करने से अर्थान्तिर की आपत्ति है ॥३७॥

अथ अनुनीति को कहते हैं । अपूर्व इत्यादि । अपूर्व यानी सातिशय तीव्र क्रोध को उत्पन्न करने के लिए जो अपराध है उसको दूर करना है । जैसे ।

रत्नावली नाटिका का श्लोक है । आप प्रसन्न होवें ऐसा कहना विना कोप के बनता नहीं । यह तो तभी कहा जा सकता है जब आप कुपित हों । आपके कुपित होने का कोई अँदेशा नहीं । अन्य लोग ऐसा पढ़ते हैं ॥।३८॥

## अभिनवभारती

अथ परिदेवनं—दोषैर्यदन्यनामोक्तैरिति। यथा बालरामायणे दशरथनाम्ना ये दोषा उक्ता रामनिर्वासनादयस्तैरेव प्रसिद्धार्थैः सद्भिर्यत्प्रयोजितं वचनं तस्य परमार्थेन सम्बन्धो राक्षस एव युक्तो न तु दशरथे। तत्परिदेवितं, नरेन्द्रे वृद्धे स्त्रीवशः न्यस्तमयशः। इत्यादिना। अर्थेन प्रयोजनेन। येऽन्यनामोक्ता प्रसिद्धार्थाः दोषाः यत्प्रयोजितं संवादितमन्यहृदये संबद्धं संबन्धनं तच्चार्थेन परमार्थत उचितं तत्परिदेवितम्। यथा –

एनां पश्य पुरस्तटीमिह किल क्रीडाकिरातो हरो
गाण्डीवेन किरीटिना सरभसं चूडान्तरे ताडितः।
इत्याकर्ण्य कथाद्भुतं हिमनिधावद्रौ सुभद्रापतेर्मन्दं
मन्दमकारि येन निजयोर्दोर्दण्डयोमण्डनम्॥

तटावलोकनेन प्रयोजनेनात्र धनञ्जयव्यापारो य उक्तस्तेन राजनि कस्मिंश्चिद्दोषसंबन्धो हृदये जनितः "किं तुल्ये मानुषत्वेऽर्जुनपराक्रमन्यूनता मम तत्किं मण्डनया अधिकारस्थानां मद" इति तत्र परमौचित्यख्यापनं प्रयोजनम्। अन्ये पठन्ति—

परदोषैर्विचित्रार्थैर्यत्रात्मा परिकीर्त्यते।
अनुक्तोऽन्योऽपि वा कश्चित्स तु क्षोभ इतीरितः॥इति॥

## बालक्रीड़ा

वाक्यैः इसका समन्वय आगे इसी अध्याय में देखेंगे।

अथ परिदेवन को बतलाते हैं। दोषैः इत्यादि। जैसे बलरामायण में दशरथ के नाम से जो रामनिर्वासादि दोष कहे गये हैं उन प्रसिद्ध हुए दोषों का परमार्थतः राक्षस के ही साथ सम्बन्ध करना युक्त है दशरथ के साथ नहीं ऐसे वाक्यों का जो उपयोग करना है वह परिदेवित है। जैसे—

वृद्ध नरेन्द्र में स्त्री के वश में हो जाने के कारण अयश को रख दिया है। इत्यादि।

किसी प्रयोजन से अन्य के नाम में कहे गये जो अर्थ हैं उनका जो प्रसिद्ध अर्थों दोषोंके साथ किया गया सम्वाद अर्थात् अन्य के हृदय में स्थित दोषों का सम्बन्ध यानी सम्यक् बन्धन कर देना है उसका वस्तुतः अन्य अर्थ के साथ होना उचित है ऐसे वाक्यों का कहना परिदेवित है। जैसे—

इस सामने में तटी को देखो। यहाँ क्रीड़ा के बहाने किरात् वेष बनानें वाले भगवान् हर के चूड़ान्तर में मस्तक में किरीटी अर्जुन ने गाण्डीव का जबरदस्त प्रहार किया। ऐसी सुभद्रापति अर्जुन की अद्भुत कथा को सुन कर जिसने मन्द मन्द अपने भुजाओं को मण्डलाकार किया। अथवा अपनी भुजाओं में मण्डन किया।

यहाँ तट के अवलोकन के प्रयोजन से जो धनञ्जय का व्यापार कहा है उसने किसी राजा के हृदय में दोषों का सम्बन्ध पैदा कर दिया है। अर्थात् किसी राजा के हृदय में ईर्ष्या हो गई कि मैं भी मनुष्य वह भी मनुष्य इस तरह बराबरी होने पर भी मेरी अर्जुन के

उपमा रूपकं चैव दीपकं यमकं तथा ।
अलङ्कारास्तु विज्ञेयाश्चत्वारो नाटकाश्रयाः ॥४०॥

### अभिनवभारती

परस्य दोषो येभ्यस्तादृशा ये विचित्रा अर्थाः परगुणास्तैर्हेतुभूतैरदृष्टोऽप्यथ आत्मा अन्य इति दृष्टत्वेन कीर्त्यते, अन्यो वा कश्चिदात्मव्यतिरिक्त इति क्षोभो हृदयसंचलनात् । इयमेवानुक्तसिद्धिः—

प्रस्तावेनैव शेषोऽर्थः कृत्स्नो यत्र प्रतीयते ।
वचनेन विना जातु सिद्धिः सा परिकीर्तिता ॥इति॥

दोर्दण्डमण्डनाकरणप्रस्तावादेव गम्यते पौरुषातिशयदर्पादि सर्वम् । एष चोत्कृष्टानामेवाभिप्रायो भवतीति प्राप्यत्वादन्ते लक्षणमिदमुक्तम् ॥३९॥

एवं कविव्यापारबलाद्यदर्थजातं लौकिकात्स्वभावाद्विद्यमानं तदेव लक्षणमित्युक्तम् । तत्र शरीरकल्पस्यालङ्कारा अधुना वक्तव्याः । तन्निरूपयितुमुद्दिशति उपमेत्यादि । काव्ये तावल्लक्षणं शरीरं, तस्योपमादयस्त्रयोऽर्थभागे यथा हि पृथग्भूतेन हारेण रमणी विभूष्यते तथोपमानेन शशिना तत्सादृश्येन वा कविबुद्धौ

### बालक्रीड़ा

(मूल) उपमा दीपक रूपक एवं यमक ये चार काव्य के अलङ्कार कहे गये हैं ।४०।

पराक्रम से न्यूनता है तब इस मण्डन से अधिकारस्थ लोगों को क्या मद है । इस तरह उस विषय में परम औचित्य का ख्यापन ही प्रयोजन हैं ।

अन्य पढ़ते हैं कि पर दोषैः । इसका अर्थ इसी अध्याय में आगे देखें ।

जिनसे दूसरों के दोष मालूम पड़े जो विचित्र परगुण रूप अर्थ हैं उनके बदौलत अदृष्ट भी आत्म रूप अर्थ का दृष्टत्वेन कीर्तन है अथवा आत्मा से अतिरिक्त कोई अन्य अर्थ है इस तरह मन की विसंष्ठुलता से जो क्षोभ है यही परिदेवित है । यही अनुक्तसिद्धि भी है ।

प्रस्तावेनैव इसका अर्थ आगे मिलेगा इसी अध्याय में देखें। दोर्दण्डों की मण्डना करने में पौरुष के अतिशय से प्राप्त हुए दर्पादि सभी पदार्थ प्रस्ताव से ही व्यक्त हो जाते हैं । यह उत्कृष्ट पुरुषों का अभिप्राय होता है इस लिये प्राप्त करने की योग्यता से इस लक्षण को सबके अन्त में कहा ॥३९॥

इस प्रकार कवि के व्यापार के बल से प्राप्त होने वाला अर्थ जो लौकिक स्वाभाविक हेतुओं से भी विद्यमान है वही लक्षण है ऐसा इस व्याख्यान से कहा ।

अब शरीर कल्प लक्षण भूत शब्द एवं अर्थ के अलङ्कारों को कहना है इसलिए अलङ्कारों का निरूपण करने के लिए नामतः उनका संकीर्तन करते हैं उपमा इत्यादि । काव्य में लक्षण शरीर है । उपमादि तीन उसके अर्थ भाग में रहने वाले अलङ्कार है । जैसे पृथग्भूत

अभिनवभारती

चञ्चलतया परिवर्तमानत्वात्पृथक्सिद्धेनैव प्रकृतं वर्णनीयं वनितावदनादि सुन्दरीक्रियत इति तदेवालङ्कारः। तस्य च त्रिधा स्थितिः संपूर्णेन स्फुटेन उपमानोपमेयत्वेन, यतोऽत्र वर्ण्यानां संनिधिरुपमानोपमेयद्योतकसाधारणधर्माणां तत्र उपमा। क्वचिदन्तर्लीनेन तेनोपमानोपमेयमेकीक्रियते तत्र रूपकव्यवहारः। तत्र हि पदार्थे प्रयुज्यमानः शब्द इवार्थं गर्भीकरोतीति न्यायः। क्वचित्तु एकप्रघट्टकावस्थानबलादुपमागतिः, यथा दीपके। उपलक्षणं चैतद्वैचित्र्यान्तराणाम्।

उपाध्यायमतं तु—लक्षणबलादलङ्काराणां वैचित्र्यमागच्छति तथा हि—गुणानुवादनाम्ना लक्षणेन योगात्प्रशंसोपमा, अतिशयनाम्नातिशयोक्तिः, मनोरथाख्येनाप्रस्तुतप्रशंसा, मिथ्याध्यवसायेनापह्नुतिः, सिद्ध्या तुल्ययोगितेति, एवमन्यदुत्प्रेक्ष्यम्। लक्षणानां च परस्परवैचित्र्यादप्यनन्तो विचित्रभावः, यथा प्रतिषेध-

बालक्रीड़ा

हार से रमणी विभूषित होती है उसी तरह पृथक् सिद्ध उपमान भूत शशी से अथवा उस शशी की बराबरी से जो प्रकृत वर्णनीय वनितावदनादि सुन्दर किये जाते हैं वही अलङ्कार हैं।

प्रश्न जिस हार से रमणी की सुन्दरता होती है वह हार रमणी से पृथक् सिद्ध है और रमणी भी उससे पृथक् सिद्ध है। किन्तु प्रकृत काव्यगत उपमादि अलङ्कार तो काव्य से पृथक् सिद्ध नहीं है। क्योंकि उसमें शब्द और अर्थ जो काव्य के शरीर है उन्हीं को किसी तरीके से कहने पर वे अलंकार हो जाते हैं ।उत्तर। ठीक है। किन्तु ये शब्द और अर्थ कवि की बुद्धि में चञ्चलता से परिर्वात्तित होते रहते है। अतः यह परिवर्त्तन पृथक् है और शरीर पृथक् है। इसी को आचार्य ने लिखा कि कविबुद्धौ चञ्चलतया परिवर्त्तमानत्वात्।

इस अलङ्कार की स्थिति तीन प्रकार की है एक स्थिति वह है जहां उपमानोपमेयभाव सम्पूर्ण है अर्थात् स्फुट है। क्योंकि वहां वर्णनीय उपमान उपमेय द्योतक (इवादि) एवं साधारण धर्म की सन्निधि रहती है। दूसरी स्थिति वह है जहाँ उपमानोपमेयभाव अन्तर्लीन रहता है जिसके कारण उपमानोपमेय एक कर दिये जाते हैं। अर्थात् उनमें अभेद हो जाता है। वहाँ आलंकारिकों का रूपक व्यवहार होता है। ऐसे स्थल में पदार्थ को बतलाने के लिए प्रयुज्यमान शब्द इवाद्यर्थ को गर्भ में रख लेता है ऐसा प्रतीत होता है यह एक न्याय है सिद्धान्त है।

कहीं पर तो दो धर्मियों के एक प्रघट्टक में रहने के बल से उपमा की गति होती है उपमा का बोध होता है जैसे दीपक में। यह सब भिन्न-भिन्न विचित्रताओं का उपलक्षण है यानी इस तरह और और विचित्रताएँ भी होती हैं।

हमारे उपाध्याय जी का तो मत है कि लक्षण के बल से अलंकारों में विलक्षणता आती है। ऊपर बतलाये हुए लक्षणों में से गुणानुवाद नामक लक्षण के योग से प्रशंसोपमा होती है। अतिशय नामक लक्षण के योग से अतिशयोक्ति, मनोरथ के योग से अप्रस्तुत प्रशंसा, मिथ्याध्यावसाय के योग से अपह्नुति, सिद्धि के योग से तुल्य योगिता। इसी तरह की अन्य विलक्षणताओं की उत्प्रेक्षा कर लेनी चाहिए। इसके सिवाय लक्षणों की परस्पर

यत्किञ्चित् काव्यबन्धेषु सादृश्येनोपमीयते ।
उपमा नाम सा ज्ञेया गुणाकृतिसमाश्रया ॥४१॥
एकस्यैकेन सा कार्या ह्यनेकेनाथवा पुनः ।
अनेकस्य तथैकेन बहूनां बहुभिस्तथा ॥४२॥

अभिनवभारती

मनोरथयोः संमेलनादाक्षेप इति । उपमाप्रपचश्च सर्वोऽलंङ्कार इति विद्वद्भिः प्रतिपन्नमेव ॥४०॥

तत्रोपमां लक्षयति यत्किंचिदिति । काव्यबन्धेषु काव्यलक्षणेषु सत्स्वित्यनेन गौरिव गवय इति नायमलङ्कार इति दर्शितम् । बन्धो, गुम्फो, फणितिर्वक्रोक्तिः, कविव्यापार इति हि पर्यायाः । लक्षणं त्वलङ्कारशून्यमपि न निरर्थकम् । भूयांश्चात्रोदाहरणमार्गो दर्शितः ।

गुणशून्यं तु न काव्यं किंचिदपीयति च महापुरुषो दृष्टान्तः अहेयत्वप्रदर्शनार्थम् एवं हि प्रसादादीनां गुणवाचोयुक्तया व्यवहारः, तद्विना काव्यरूपत्वाभावात् । सुन्दरास्पदं तु शरीरमुपलक्षणम् । उपमाद्यन्तरेण तु भवत्येव काव्यमिति प्रकटीकर्तुमुप-

बालक्रीड़ा

(मूल) काव्यों में या काव्यप्रबन्धों में गुण एवं क्रिया (आकृति का अर्थ यहां क्रिया है अतः क्रिया लिखा है) रूप समान धर्म के सहारे किसी की उपमा तुलना की जाय उसे उपमा समझना चाहिए । यहां सादृश्येन का अर्थ है समान धर्म के सहारे क्योंकि सदृशयोर्धर्मः सादृश्यं होता है और आश्रय का अर्थ है सहारा इसलिए ऐसा अर्थ लिखा है ।४१।

(मूल) कहीं पर एक के साथ एक की, कहीं पर अनेक के साथ एक की, कहीं पर बहुतों के साथ बहुतों की उपमा को तुलना को कहना चाहिए ।४२।

विचित्रता से भी अनन्त प्रकार का वैचित्र्य होता है । जैसे प्रतिषेध एवं मनोरथ के सम्मेलन से आक्षेप बनता है । यह समूचा अलंकार वर्ग सब उपमा का ही प्रपञ्च है ऐसा तो विद्वानों ने मान ही लिया है ॥४०॥

अब उपमा का लक्षण लिखते हैं यत्किञ्चिदिति । काव्य प्रबन्धों में । काव्य लक्षणों के रहते ऐसा कहने से यह दिखाया कि गौरिव गवयः गौ के सदृश गवय है इसमें उपमा अलंकार नहीं है । यहां बन्ध शब्द का अर्थ हैं गुम्फ, फणिति वक्रोक्ति एवं कविव्यापार। अतः ये सब पर्याय हैं । लक्षण तो अलंकार शून्य भी है किन्तु निरर्थक नहीं है । यहां उदाहरणों का मार्ग बहुत दिखा दिया है । किन्तु गुण शून्य कोई भी काव्य नहीं होता है इतने अंश में महापुरुष दृष्टान्त है ।

काव्य में अहेयत्व के बतलाने के लिए ही प्रसादादि में गुण शब्द की योजना करके व्यवहार किया है क्योंकि उनके विना काव्यरूपता ही नहीं है । सुन्दरास्पद तो लक्षण रूप

तुल्यं ते शशिना वक्त्रमित्येकेनैकसंश्रया ।
शशाङ्कवत् प्रकाशन्ते ज्योतिंषीति भवेत्तु या ॥४३॥
एकस्यानेकविषया सोपमा परिकीर्तिता ।
श्येनबर्हिणभासानां तुल्यार्थ इति या भवेत् ॥४४॥
एकस्य बहुभिः साम्यादुपमा नाटकाश्रया ।
बहूनां बहुभिर्ज्ञेया घना इव गजा इति ॥४५॥

## अभिनवभारती

मादीनामलङ्कारत्वेन व्यवहारः, न तु लोक इव स्फुटात्र पृथक् सिद्धिरस्ति । तथा हि दण्डिना काव्यशोभावहा धर्मा अलङ्कारा सर्व उक्ता इति केचित् । यत्किंचिदित्यनेनोपमीयत इति क्रियार्थः संबध्यते न कर्म । उप समीपे मानं प्रक्षेपणं निमित्तान्तरैरपि संभवतीत्यत आह सादृश्येनेति । उपमीयत इत्यनेनेति उपमानोपमेये उक्ते सादृश्येनेति साधारणो धर्मः, गुणः संबन्धः आक्रियते अनेनेति गुणाकृतिः इवादिः शब्दः आश्रीयमाणो यस्यामिति गुणाकृतिसमाश्रया ॥४१।४२॥

अत्रोदाहरणानि क्रमेण दर्शयति, तेषु लक्षणयोजनं तुल्यं ते इत्यादिना ॥४३॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) तुम्हारा मुख चन्द्र के तुल्य है यह एक के साथ एक की उपमा है । चन्द्र कीं तरह ज्योतियां चमकती हैं यह एक चन्द्र की अनेक ज्योतियों के साथ उपमा है यह अर्थ पदार्थ श्येन बर्हिण (मयूर) भास के समान हैं । यह एक की बहुतों के साथ उपमा नाटको में होती हैं ।

(मूल) बहुतों के साथ बहुतों की उपमा जैसे—मेघों के सदृश हाथी हैं । ४३।४४।४५ ।

शरीर है ही । "काव्ये तावल्लक्षणं शरीरम्" इस अंश को अभी कतिपय पक्तियों के पहले ही अभिनव भारती में कहा है ।

उपमादि के विना भी काव्य होता है इसको प्रकट करने के लिए उपमादि में अलंकारत्व का व्यवहार है । एक बात यह स्पष्ट है कि लोक की तरह काव्य में अलंकारों की पृथक् सिद्धि नहीं है ।

दण्डी ने काव्य की शोभा करने वाले सभी धर्मों को जलंकार कहा है ऐसा कोई कहते हैं ।

यत्किञ्चित्सादृश्येन उपमीयते इसमें सादृश्य के जरिये जो कुछ भी उपमित किया जाता है इस तरह उपमिति क्रिया के अर्थ में यत्किञ्चित् का अन्वय है न कि [ उपमीयते यत्किञ्चित् इस तरह कर्म में प्रत्यय है । अत: ] यत्किञ्चित् यह कर्म है । उप समीप में मान प्रक्षेपण निमित्तान्तरों से भी हो सकता है [ यहां डुमिञ् प्रक्षेपणे धातु से उपमीयते बना है इस आशय से प्रक्षेपण अर्थ लिखा है ] इस लिए सादृश्य से कहा है । उपमीयते

प्रशंसा चैव निन्दा च कल्पिता सदृशी तथा ।
या किञ्चिऽत्सदृशी ज्ञेया सोपमा पञ्चधा बुधैः ॥४६॥

प्रशंसा यथा—

दृष्ट्वा तु तां विशालाक्षीं तुतोष मनुजाधिपः ।
मुनिभिः साधितां कृच्छ्रात् सिद्धिं मूर्तिमतीमिव ॥४७॥

निन्दा यथा—

सा तं सर्वगुणैर्हीनं सस्वजे कर्कशच्छविम् ।
वने कण्टकिनं वल्ली दावदग्धमिव द्रुमम् ॥ ४८ ॥

## अभिनवभारती

एवमुपमानोपमेयसंख्याभेदेन तद्भेदानुक्त्वा तद्गतशरीरभेदेन शरीरभेदानाह प्रशंसा चैवेत्यादिना । उपमानस्य प्राशस्त्यात्प्रशंसोपमा । एवं सर्वत्र ॥४३॥४६॥

एवमत्र सदृशेन कल्पितः सः । असदृशीत्यन्ये पठन्ति, व्याचक्षते च सदृश इहोपमेय उच्यते, तथा च व्युत्पत्तिः समान इव दृश्यमानस्तमिवात्मानं पश्यतीति । यत्रोपमेयस्यैवोपमानता । सेयं सदृशी । किंचित्सदृशमित्थमुपमानं भवति ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) प्रशंसा निन्दा कल्पिता सदृशी एवं किञ्चित्सदृशी भेद से इस उपमा को फिर पांच प्रकार की समझना चाहिए ।४६।

(मूल) उनमें प्रशंसा जैसे—मुनियों के द्वारा बड़े कष्टकारी साधनाओं से प्राप्त की गई मूर्तिमती सिद्धि की तरह उस विशालाक्षी को देखकर वह राजा बड़ा प्रसन्न हुआ ।४७।

(मूल) निन्दा जैसे–जो सभी प्रकार के गुणों से रहित अतएव कर्कश कान्ति वाले उस पुरुष को उस नायिका ने इस तरह आलिङ्गन किया जिस तरह जङ्गल में कांटेदार एवं वनवह्नि से दग्ध वृक्ष को कोई लता आलिङ्गन करलेती है ।४८।

इससे उपमेय को कहा । अनेन इससे उपमान को कहा सादृश्येन इससे सादृश्य प्रयोजक गुणाकृति साधारण धर्म को कहा । गुण का माने सम्बन्ध का आकरण द्योतन जिससे होता है वह इवादि शब्द है । उसका आश्रयण जिसमें हो वह उपमा गुणाकृतिसमाश्रया है । इसमें उदाहरणों को क्रमशः दिखाते हैं एकस्येति । इसमें उपमा के लक्षण की योजना को "तुल्यं ते" इत्यादि से दिखाते हैं ॥४१॥४५॥

इस प्रकार उपमान एवं उपमेय की संख्या के भेद से उपमा के भेदों को कह कर अब तद्गत शरीर के भेदों को प्रशंसा चैव इत्यादि से कहते हैं । उपमान के प्राशस्त्य से प्रशंसोपमा होती है । उपमान की निन्दनीयता से निन्दोपमा होती है इसो तरह सब जगहों में है ।४६।४८॥

कल्पिता यथा--

क्षरन्तो दानसलिलं लीलामन्थरगामिनः ।
मतङ्गजा विराजन्ते जङ्गमा इव पर्वताः ॥ ४९ ॥

सदृशी यथा—

यत्त्वयाऽद्य कृतं कर्म परचित्तानुरोधिना ।
सदृशं तत्तवैव स्यादतिमानुषकर्मणः ॥ ५० ॥

किञ्चित्सदृशी यथा—

संपूर्णचन्द्रवदना नीलोत्पलदलेक्षणा ।
मत्तमातङ्गगमना संप्राप्तेयं सखी मम ॥ ५१ ॥

अभिनवभारती

यत्र सादृश्यगमकं स्फुटं पदं नास्ति । न च सर्वात्मना रूपक इव वस्तुद्वयमीलनं तेन समासव्यंग्या किंचित्सदृशीत्युक्ता ॥५०॥

तदुदाहरति संपूर्णेति । सप्तम्युपमानपूर्वपदस्येति समासबलादुपमानताप्रतिपत्तिः । तत्र ह्युत्तरपदलोपः सन्नियोगशिष्टत्वात् । क्यङि सलोप इव मत्तमातङ्गगमनमिव गमनमस्या इत्युत्तरपदलोपोऽपि ॥५१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) कल्पिता जैसे—जिनके कुम्भ स्थल से मदजल चूरहा है और मस्ती के कारण जिनकी गति मन्थर है ऐसे मतङ्गज, जङ्गम चलने वाले पर्वतों की तरह सुन्दर मालूम दे रहे हैं ।४९।

(मूल) सदृशी जैसे—पर के चित्तका अनुरोध करने वाले तुमने जो कर्म किया वह कर्म तुम्हारे ही जैसा है । क्योंकि तुम अतिमानुष कर्म करने वाले हो ।५०।

(मूल) किञ्चित्सदृशी जैसे—पूर्णमासी के चन्द्र की तरह बदन वाली । नील कमल के दल की तरह खिली हुई आखों वाली एवं मस्त हाथी के चालकी तरह चालवाली यह मेरी सखी आ गई ।५१।

यहां जङ्गम पर्वतों की उपमानत्वेन कल्पना की है क्योंकि अन्य के साथ सादृश्य यहां बनता नहीं है । इस तरह सदृश के साथ सदृश कल्पित है ॥४९॥

कोई लोग सदृशी के स्थान पर कल्पितासदृशी में अकार का प्रश्लेष करके असदृशी ऐसा पाठ मानते हैं और व्याख्या भी करते हैं कि यहां सदृश पद उपमेय को कहता है। जैसी की व्युत्पत्ति है जो समान दिखाई पड़ता है उसकी तरह अपने को देखता है ॥५०॥

जहां उपमेय की ही उपमानता है वह यह सदृशी है । इस प्रकार किञ्चित् सदृश उपमान होता है । जहां सादृश्य का गमक कोई स्फुट पद नहीं है और न सर्वात्मना रूपक की

**उपमाया बुधैरेते भेदा ज्ञेयाः समासतः ।**
**शेषा ये लक्षणैर्नोक्तास्ते ग्राह्याः काव्यलोकतः ॥ ५२ ॥**
**नानाधिकरणार्थानां शब्दानां संप्रदीपकम् ।**
**एकवाक्येन संयुक्तं तद्दीपकमुच्यते ॥ ५३ ॥**

### अभिनवभारती

शेषाः लोके काव्ये च ये तद्भेदाः दृश्यन्ते। ते लक्षणद्वारेणोक्ता इति ग्राह्याः स्वयं स्वीकर्तुं शक्याः। अस्मिन्ये नोक्तास्ते लोकात्काव्याच्च ग्राह्या इत्यन्ये, शेषा इत्यत्र पुनरुक्तम् ॥५२॥

अथ दीपकं नानाधिकरणार्थानामिति। नाना ये शब्दान्तरवाक्यपदात्मानस्तेषां, अधिकरणार्थानामाश्रये अर्थोऽर्थता येषां तथाभूतानां साकांक्षाणामिति तेषां यत्सम्यक् प्रकर्षेण दीपकमाकांक्षापूरकं क्रियागुणजात्यादि तद्दीपकं यत एकेनावान्तरवाक्येनासंयुक्तं सत्तथा करोति ततो दीपकृत्वात्तथोक्तमित्यर्थः ॥५३॥५३॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) इस तरह संक्षेप से कहे हुए उपमा के भेदों को बुध लोग समझें। बाकी जिन भेदों को लक्षण एवं उदाहरणों के द्वारा नहीं कहा है उनको लौकिक काव्यों से समझें ॥५२॥

(मूल) भिन्न-भिन्न अधिकरण के कारण स्थान के कारण भिन्न-भिन्न अर्थो वाले शब्दों का जो सम्प्रदीपक यानी आकांक्षा पूरक हो और एक वाक्यता से जो संयुक्त हो वह दीपक है ॥ ५३ ॥

तरह वस्तुद्वय मीलन है। इसलिए समास से व्यक्त होने वाली उपमा को किञ्चित्सदृशी कहा। उसका उदाहरण लिखते हैं सम्पूर्णेति। "सप्तम्युपमानपूर्वपदस्य बहुव्रीहिरुत्तरपदलोपश्च" यह पूरा वार्तिक है। इसके द्वारा समास करने पर उपमानता की प्रतिपत्ति होती है। इस समास में उत्तर पद का लोप होता है। जैसे मत्तमातङ्ग के गमन की तरह मन्थर गमन जिसका हो उसमें मन्थर गमन एवं इव शब्द इन तीनों का अनुपादान है। गमन रूप उपमान के लोप हो जाने से उपमानोत्तर प्रयुज्यमान इव का भी अभाव हो गया है। शेष लोक एवं काव्य में जो उपमा के भेद दिखाई पड़ते हैं जिनको लक्षणों के जरिये कहा है उनको भी ग्रहण करना है यानी स्वयं स्वीकार करना हैं। यहां तसिल् प्रत्यय सप्तमी के अर्थ में है।

अन्य लोग इसकी व्याख्या करते हैं कि इस ग्रन्थ में जिनको नहीं कहा है उनको लोक से एवं काव्य से ग्रहण करना किन्तु ऐसी व्याख्या में उक्तादन्यः शेषः इस सिद्धान्त के अनुसार शेषाः यह पुनरुक्त हो जाता है ॥५१॥५२॥

अथ दीपक को कहते हैं—नानाधिकरणार्थानाम् इत्यादि। नाना जो वाक्य रूप पदरूप भिन्न२ शब्द हैं उनके अधिकरण में। अर्थ यानी अर्थता जिनकी वे तथाभूत नानाधिकरणार्थ माने साकांक्ष शब्द उनका सम्यक् अच्छी तरह प्रकर्ष के साथ जो दीपक है यानी आकांक्षा

प्रसृतं मधुरं चापि गुणैः सर्वैरलंकृतम् ।
काव्ये यन्नाटके विप्रास्तद्दीपकमिति स्मृतम् ॥ ५४ ॥

यथा—

सरांसि हंसैः कुसुमैश्च वृक्षा मत्तैर्द्विरेफैश्च सरोरुहाणि ।
गोष्ठीभिरुद्यानवनानि चैव तस्मिन्नशून्यानि सदा क्रियन्ते ॥५५॥
स्वविकल्पेन रचितं तुल्यावयवलक्षणम् ।
किञ्चित्सादृश्यसम्पन्नं यद्रूपं रूपकं तु तत् ॥५६॥

अभिनवभारती

अथ रूपकं—स्वविकल्पेन रचितमिति । स्वविकल्पेन यद्रूपं वदनस्य रचितं चन्द्रात्मकं तद्रूपयति परमिति रूपकम् । तस्य द्वौ भेदौ तुल्यैरवयवैः सर्वैरेवान्यरूपीकृतैर्युक्तं, यदि वा किंचित्सादृश्ययुक्तं रूपितम् । अत्रापि किंचिदन्यरूपसादृश्यायुक्तं रूपान्तररूपितं यत्रैकदेशविवर्ति प्रसिद्धं द्रव्याद्यस्ति । या इति युक्तः पाठः ततो हि समासोपमात्वं पद्मानना इत्यादेर्निवार्यते । हंसकुलानां नर्मसचिवत्वमरूपितमपि गम्यत इत्ययमंशो द्वितीयस्योदाहरणम् । अन्योन्यमिहेति पाठः, इव शब्दे तूपमाशक्योत्प्रेक्षा वा । सा त्विह कल्पितोपमा । उपमांशस्यास्फुरणादाभिमानाख्यं लक्षणं सैवं यस्यालङ्कारकारैरलङ्कारतयोक्ता तत्रोपमोद्भेदश्च तद्युक्तालङ्कारता भूष्यभूषकयोः पृथग्भावात् । नो चेत्तल्लक्षणमेव । तत्केचित्पठन्ति—

बालक्रीड़ा

(मूल) हे विप्राः ! जो पठय श्रव्य एवं चित्र काव्यों और नाटकों में बड़े मधुर प्रकार से प्रसृत हो तथा सर्व गुणों से एवं अलङ्कारों से अलंकृत हो वह दीपक है ॥ ५४ ॥

(मूल) जैसे—उस नगर में तालाव हंसों से, वृक्ष कुसुमों से, सरोरुह मस्त भ्रमरों से एवं उद्यान गोष्ठियों से कभी शून्य नहीं रहते हैं सदा सब कालों में अशून्य किये जाते हैं॥५५॥

(मूल) जो रूप अपने विकल्प माने भेदों से युक्त हो, जिसमें समान रूप से अवयवों के लक्षण हो तथा जो किञ्चित् सादृश्य से सम्पन्न हो यह रूपक होता है ॥ ५६ ॥

पूरक क्रिया गुण एवं जात्यादि चहां हैं वह दीपक अलंकार है । क्योंकि एक अवान्तर वाक्य के द्वारा असंयुक्त वाक्य भी संयुक्त वाक्य की तरह कर दिया जाता है अतः देहली में जलाया हुआ दीपक जैसे बाहर एवं भीतर दोनों जगहों में प्रकाश करता है उस तरह दीपक प्रकृति होने से इस अलंकार को भी दीपक कह दिया है ।५३।५४।५५।

अथ रूपक को बतलाते हैं—स्वविकल्पेन इत्यादि । अपने विकल्प से अपनी विशिष्ट कल्पना से वदन को चन्द्र का रूप दे दिया इस तरह दूसरे को अपने रूप से युक्त करु देना जहां हैं वह रूपक है । उसके दो भेद हैं । एक वह हैं जहां तुल्य अवयव वाले सभी अवयवियों को अन्यों के रूप से युक्त करना अथवा किञ्चित् सादृश्य से युक्त रूप बाले

नानाद्रव्यानुरागाद्यैर्यदौपम्यगुणाश्रयम् ।
रूपनिर्वर्णनायुक्तं तद्रूपकमिति स्मृतम् ॥ ५७ ॥

यथा—

पद्माननास्ताः कुमुदप्रहासा विकासिनीलोत्पलचारुनेत्राः ।
वापीस्त्रियो हंसकुलैर्नः स्वनद्भिर्विरेजुरन्योन्यमिवाह्वयन्त्यः ॥५८॥

## अभिनवभारती

नानाद्रव्यानुरागाद्यैर्यदौपम्यगुणाश्रयम् ।
रूपनिवर्णना युक्तं तद्रूपकमिति स्मृतम् ॥

व्याकुर्वते च—रूपकशब्दस्यान्वर्थाख्यायकमेतत्, औपम्यस्य गुणत्वेनाप्रधानतया संश्रयो यत्र तथा कृत्वा रूपस्य यान्यरूपेण निश्चित्य वर्णना तद्रूपकम्। कथं तन्निश्चय इत्याह नानाभूतेन पृथग्भूतेनापि द्रव्येण योऽनुरागः स्फटिकस्येव लाक्षया तत आदि ग्रहणाद् भ्रान्तिगौणलाक्षणिकादिभेदानां ग्रहणम् इति ॥५८॥

## बालक्रीडा

(मूल) नाना द्रव्यों के अनुराग सम्पर्क आदि के बदौलत औपम्य के प्रयोजक गुणक्रिया एवं जाति का आश्रय और रूप की निर्वर्णना से युक्त है वह रूपक माना गया है ॥ ५७ ॥

(मूल) जैसे—जहाँ पद्म ही आनन है कुमुद ही हास है खिले हुए नालोत्पल ही सुन्दर नेत्र हैं ऐसी वापीरूपी स्त्रियाँ हंसों के कूजन रूपी वाणी से परस्पर में वार्त्तालाप करती हुई सुशोभित हो रही है ॥ ५८ ॥

करना । यहां भी कुछ-कुछ दूसरे के रूप के सदृश रूप से युक्त अर्थात् रूपान्तर के द्वारा रूपित करना है । जहां एकदेश विवर्ति नाम वाला प्रसिद्ध द्रव्यादि रूपक है ॥५६॥

यहां ताः की जगह में याः ऐसा पाठ है । इससे पद्माना इत्यादि में समासोपमा का निवारण करते हैं । हंसकुलैः इसमें अरूपित भी नर्मसचिवत्व व्यक्त होता है । इतना यह अंश "यदि वा किञ्चित् सादृश्ययुक्तं रूपितम्" इस द्वितीय भेद का उदाहरण है । अन्योन्यमिवालपन्त्यः ऐसा पाठ नहीं है अपितु अन्योन्यमिह ऐसा पाठ है । क्योंकि यदि इवघटित पाठ मानेंगे तो उपमा या उत्प्रेक्षा की आशंका होने लगेगी । यहां तो वह कल्पितोपमा है । यहां कल्पितोपमा कैसे है । उत्तर । यहां जो उपमांश की अस्फुरणा है अप्रतीति है वह अभिमानाख्य लक्षण के बदौलत है अर्थात् अभिमानाख्य लक्षण यहां है । इसलिए यहां आलङ्कारिकों ने उसको अलङ्कार के रूप में कहा । वहां उपमा का उद्भेद है व्यञ्जन है अतः अलङ्कारत्व युक्त ही है । क्योंकि भूष्य अलङ्कार्य और भूषक अलङ्कार दोनों का पृथक्त्व नहीं है । यदि पृथक्त्व होता तो वह उपमालंकार वाच्य होता किन्तु पृथक्त्व नहीं है अत एव उपमोद्भेद कहा । जब पृथक् भाव नहीं है तब वह लक्षण ही है ।

कोई लोग नाना ऐसा पढ़ते है और उसकी व्याख्या भी कहते हैं कि यह पठन रूपक शब्द के अनुगतार्थत्व का आख्यान करता है । इसमें औपम्य का गुण रूप से अर्थात् अप्रधान

शब्दाभ्यासस्तु यमकं पादादिषु विकल्पितम् ।
विशेषदर्शनश्चास्य गदतो मे निबोधत ॥ ५९ ॥

अभिनवभारती

एवमर्थविषयलक्षणप्रसङ्गेनार्थालङ्कारान् प्रदर्श्य शब्दालङ्कारस्वरूपमाह शब्दाभ्यासस्तु यमकमिति तुरर्थालङ्कारेभ्यो व्यतिरेकमाह । शब्दशब्देन वाक्यं पदं तदेक देश वर्ण इति सर्वं गृह्यते तेनानुप्रासस्य लाटीयादेरनेनैवोपसंग्रहः । यमौ द्वौ समजातावुच्येते तत्प्रकृतित्वाद्यमकम् । तेनैकस्याक्षरस्य पदस्य वा द्वितीयं सदृशं निरन्तरं सान्तरं वा शोभाजनकमलङ्कारः । यथा मुक्ताफलस्योचितमुक्ताफलान्तरं पद्मरागादेर्वोपाश्रयविशेषः समुचितसहासीनसत्पुरुषमध्यपतनं वा सत्पुरुषान्तरस्य । पादादिषु आदिग्रहणं तदा मध्यान्तरादिषु विकल्पितवचनान्नास्त्यपि स्थापननियमोऽनुप्रासलाटीयादिसंग्रहायेत्याह । विशेषदर्शनमिति विशेषाणामुद्देशलक्षणानामित्यर्थः ॥५९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) शब्द का अभ्यास शब्द की आवृत्ति यमक है जो पाद के आदि पाद के मध्य एवं पाद के अन्त में विकल्पों से युक्त है इसकी विशेष जानकारी यदि करना हो तो मैं जो कह रहा हूँ उससे समझें ॥ ५९ ॥

रूप से संश्रयण है । इसके कारण रूप की जो किसी अन्य के रूप से निश्चय पूर्वक वर्णना है वह रूपक है । प्रश्न—वह निश्चय कैसे होता है । उत्तर । नानाभूत यानी पृथग्भूत द्रव्य के द्वारा जो अनुराग है माने अनुरक्तीकरण या अन्यरूपीकरण है जैसे लाक्षा से श्वेतस्फटिक को लाल कर देना है ।

यहां अनुरागाद्यैः में जो आदि पद का ग्रहण है उससे भ्रान्ति या गौणी या लक्षणा से बनने वाले भेदों को समझना है ।।५७।।५८।।

इस प्रकार अर्थ लक्षण विषय प्रतिपाद्य के प्रसङ्ग से अर्थालङ्कारों के स्वरूप को कहते हैं—शब्दों का अभ्यास तो शब्दों की आवृत्ति तो यमक है । यहां तुशब्द अर्थालङ्कारों से शब्दालङ्कारों का व्यतिरेक भेद बतलाता है । यहां शब्दाभ्यास में कहे हुए शब्द से वाक्य पद एंवं पद का एक देश वर्ण इन सबका ग्रहण होता है । इसका फल है कि लाटानु प्रासादिका भी ग्रहण इसी से समझ लिया जाता है ।

यम उसे कहते हैं जहाँ दो बच्चे एक साथ पैदा होते हैं । तत्प्रकृतिक होने से उसी स्वभाव के होने से इस अलङ्कार को भी यमक कहते हैं । अतः एव वाक्य पद एवं वर्ण के सदृश सान्तर में या निरन्तर में प्रयुक्त हुआ द्वितीय वाक्य पद एवं वर्ण शोभा जनक होता है अतः अलङ्कार कहलाता है । जैसे मोती के सजातीय द्वितीय मोती या पद्मरागादि का उपाश्रय विशेष अलंकार होते हैं । और भी जैसे सत्पुरुषों के मध्य में योग्यता के साथ बैठे हुए द्वितीय सत्पुरुष से शोभा होती है । पादादि में विकल्प कहने से मध्य एवं अन्त में भी स्थापन का नियम नहीं है इसका मतलव है कि इस विकल्प से लाटानुप्रास का भी संग्रह हो जाता है ।

पादान्तयमकं चैव काञ्चीयमकमेव च ।
समुद्गयमकं चैव विक्रान्तयमकं तथा ॥ ६० ॥
यमकं चक्रवालं च सन्दष्टयमकं तथा ।
पदादियमकञ्चैव ह्याम्रेडितमथापि च ॥ ६१ ॥
चतुर्व्यवसितञ्चैव मालायमकमेव च ।
एतादशविधं ज्ञेयं यमकं नाटकाश्रयम् ॥ ६२ ॥
चतुर्णां यत्र पादानामन्ते स्यात्सममक्षरम् ।
तद्वै पादान्तयमकं विज्ञेयं नामतो यथा ॥ ६३ ॥

यथा—

दिनक्षयात् संहृतरश्मिमण्डलं
दिवीव लग्नं तपनीयमण्डलम् ।
विभाति ताम्रं दिवि सूर्यमण्डलं
यथा तरुण्याः स्तनभारमण्डलम् ॥ ६४ ॥

## अभिनवभारती

अक्षरमिति एकमनेकं च संहृतम् ॥६३॥

रश्मीनां मण्डलमोघो यस्य । तपनीयमण्डलं सौवर्णं चक्रम् ॥६४॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) यह यमक काव्यों में पादान्तयमक, काञ्चीयमक, समुद्रयमक, विक्रान्तयमक, चक्रवालयमक, संदष्टयमक, पादादियमक, आम्रेडितयमक, चतुर्व्यवसित यमक एवं माला यमक नाम से दस प्रकार का है ॥ ६० । ६१ । ६२ ॥

(मूल) जहाँ चारों पादों के अन्त में समान अक्षर हों उसे पादान्तयमक, नाम से जानें ॥ ६३ ॥

(मूल) दिन के क्षीण हो जाने पर माने सायंकाल में जिसका रश्मिमण्डल किरण-समूह उपसंहृत हो गया है ऐसा लाल-लाल सूर्य का मण्डल सूर्य का बिम्ब ऐसा मालूम दे रहा है कि मानो आकाश में तपनीय मण्डल सोने का गोला लग गया है । अथवा तरुणी के स्तन भार के सदृश है ॥ ६४ ॥

विशेष दर्शन का यर्थ है उद्देश्य एवं लक्षण का दर्शन ॥५९॥

अक्षर पद से एक अक्षर या अनेक अक्षरों को लेते हैं ॥६३॥

संहृत है रश्मियों का मण्डल ओघ जिसका। तपनीय मण्डल का अर्थ है सौवर्ण चक्र ॥६४॥

लोकानां प्रभविष्णुर्दैत्येन्द्रगदानिपातनसहिष्णुः ।
जयति सुरदैत्यजिष्णुर्भगवानसुरवरमथनकारी विष्णुः ॥ ६५ ॥
पादस्यान्ते तथा चादौ स्यातां तत्र समे पदे ।
तत्काञ्चीयमकं चैव विज्ञेयं सूरिभिर्यथा ॥ ६६ ॥
यामं यामं चन्द्रवतीनां द्रवतीनां
व्यक्ताव्यक्ता सारजनीनां रजनीनाम् ।
फुल्ले फुल्ले सभ्रमरे वाभ्रमरे वा
रामा रामा विस्मयते च स्मयते च ॥ ६७ ॥
अर्धेनैकेन यद्वृत्तं सर्वमेव समाप्यते ।
समुद्गयमकं नाम तज्ज्ञेयं पण्डितैर्यथा ॥ ६८ ॥

अभिनवभारती

सारभूतानां जनीनां वधूनां युवतीनां संबन्धिनी। परिवारत्वेन स्थिता रामारामा सर्वैव स्त्री। व्यक्ता ईषत् स्फुटाकारा। चन्द्रवतीनां रजनीनां रात्रीणां संबन्धिनी। यामंयामं सर्वप्रहरम्। स्मयते यतः पुष्पे विकसिते सभ्रमरके। तद्विना वा विस्मयते ॥६७॥

बालक्रीड़ा

(मूल) लोगों को प्रभावित करने वाला, दैत्येन्द्र हिरण्यकशिपु एवं हिरण्याक्ष के गदाओं के निपातन को सहने वाला और सुरों एवं दैत्यों को जीतने वाला भगवान् असुर मथनकारी विष्णु सबसे उत्कृष्ट है ॥ ६५ ॥

(मूल) जहाँ पाद के आदि में तथा पाद के अन्त में समान पद हों उसको सूरि लोग काञ्चीयमक समझें ॥ ६६ ॥

(मूल) चन्द्रवती अर्थात् चाँदनी वाली रात्रियों के प्रत्येक प्रहर में इधर-उधर दौड़ने वाली सारभूत अतीव सुन्दर जनी वधू युवतियों के मध्य में अतिशय व्यक्त होकर क्रीड़ा करने वाली रामा नायिका खिले हुए अतएव भ्रमर युक्त पुष्प के ऊपर स्मय गर्व गरती है और अभ्रमर के विषय में विस्मय आश्चर्य करती है ॥ ६७ ॥

(मूल) एक ही अर्ध से माने पूर्वार्ध से ही सम्पूर्ण समाप्त हो जाता है अर्थात् पूर्वार्ध में जो पाठ है वही पाठ उत्तरार्ध में भी जहाँ रहे उसको समुद्रयमक नाम बाला जानो ॥६८॥

सारभूत श्रेष्ठ। जनीनां का अर्थ है वहुओं की युवतियों की सम्बन्धिनी। परिवार रूप से स्थित सभी रामा स्त्रियां रामा पद से संगृहीत हैं। व्यक्ता माने जिसका आकार ईषत् स्फुट है। चद्रवती माने चांदनी वाली। रजनी माने रातें। यामयामं इस वीप्सा से सभी प्रहरों का ग्रहण है। पुष्प विकसित हो गये हैं अत एव उन पर भौंरे मँडरा रहे हैं। अतः स्मय करती है हँसती है। पुष्पों के खिलने पर भी जब भौंरे नही आते हैं अर्थात् भ्रमर रहित पुष्प हैं तब विस्मय करती है आश्चर्य करती है ॥६७॥

केतकीकुसुमपाण्डुरदन्तः
शोभते प्रवरकाननहस्ती ।
केतकीकुसुमपाण्डुरदन्तः
शोभते प्रवरकाननहस्ती ॥ ६९ ॥

एकैकं पादमुत्क्रम्य द्वौ पादौ सदृशौ यदि ।
विक्रान्तयमकं नाम तद्विज्ञेयमिदं यथा ॥ ७० ॥
स पूर्वं वारणो भूत्वा द्विशृङ्ग इव पर्वतः ।
अभवद्दन्तवैकल्याद्विशृङ्ग इव पर्वतः ॥ ७१ ॥

अभिनवभारती

केतकीकुसुमवद्भासुरौ दन्तावस्य सोऽयं । प्रकारकमाननं यस्य तादृक् शोभते हस्ती। तथा केतकीकुसुमात्मकौ पाण्डुरौ दन्तौ यस्य तत्प्रवरकाननं हस्तिरूपं शोभते। "अत्र चार्थभेदो मुनिना नादृत" इति तदप्रसिद्धम्। व्युत्पत्त्यादिना परहृदयं वेदितमस्माभिः ॥६९॥

द्वे शृङ्गे यस्य तथा विगतं शृङ्गं यस्य ॥७१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) केतकी के पुष्प के जैसे श्वेत दाँतों वाला उत्तम जङ्गली हाथी सुशोभित हो रहा है। केतकी के पुष्प रूप सुन्दर दाँतों से सम्पन्न हस्ति स्वरूप उत्तम कानन है ॥६९॥

(मूल) एक-एक पाद का उत्क्रमण करके जहाँ दो-दो पाद समान हों अर्थात् प्रथम पाद को छोड़कर द्वितीय पाद और तृतीय पाद को छोड़कर चतुर्थ पाद समान हों उसको विक्रान्तयमक समझना चाहिए ॥ ७० ॥

(मूल) वह पहले जब दन्तुरगज था उस अवस्था में शृङ्गद्वय विशिष्ट पर्वत जैसा मालूम पड़ता था। इस समय जब दन्त विकल हो गया तब शृङ्गरहित पर्वत जैसा मालूम पड़ता है ॥ ७१ ॥

केतकी के पुष्प की तरह चमकते हैं दाँत जिसके वह यह। प्रवरक है श्रेष्ठ है आनन मुख जिसका ऐसा हाथी शोभित हो रहा है। तथा केतकी के पुष्प ही है पीले दाँत जिसके ऐसे हस्तियुक्त प्रवर श्रेष्ठ कानन शोभायमान है।

यहां पर किसी ने कहा कि शब्द भेद तो है किन्तु अर्थ भेद का मुनि ने आदर नहीं किया है अर्थात् अर्थ उन शब्दों का एक ही है। इस पर आचार्य कहते हैं कि यह सिद्धान्त अप्रसिद्ध है सर्व सम्मत नहीं है। व्युत्पत्ति एवं समास वगैरह के द्वारा हमने दूसरे के हृदय को ससझा दिया ॥६९॥

दाँतों की विशिष्ट कला से युक्त होने से दो शिखरों वाले जैसा है। या दाँतों की विकलता से विगत हो गये हैं शिखर जिसके ऐसा है ॥७१॥

दिव्यभावपरीतं यच्छृङ्गाराद्भुतयोजितम् ।
अनेकभावसंयुक्तमुदारत्वं प्रकीर्तितम् ॥ ११० ॥

## अभिनवभारती

पृष्ठेषु शङ्खशकलच्छविषु च्छदानां
राजीभिरञ्जितमलक्तकलोहिनीभिः ।
गोरोचनाहरितबभ्रुवहिः पलाश-
मामोदते कुमुदमम्भसि पल्वलस्य ॥१०८।१०९॥

उदारतामाह—दिव्यभावपरीतं यदिति। यत्र मानुषोचितमपि दिव्यतया, करुणादियुक्तमपि शृङ्गारेण, वीरतास्थानमप्यद्भुतेन युक्तं वर्ण्यते। तद्गतैर्वा विभावानुभावादिभिः यदुदीरितं तत्रौदार्यमर्थगुणः। एतदेवाग्राम्यत्वमित्यन्यैरुक्तम्। ग्राम्यं हि वस्तु यथास्थितमयोजितरचनाविशेषं प्रसिद्धिमात्रप्रमाणमुच्यते, ततोऽन्यदग्राम्यम्। यथा—

त्वमेवं सौन्दर्या स च रुचिरतायाः परिचितः
कलानां सीमानं परमिह युवामेव भजथः ।
अपि द्वन्द्वं दिष्टया तदिति सुभगे ! संवदति वां
अतः शेषं चेत्स्याज्जितमथ तदानीं गुणितया ॥ इति ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो दिव्य भावों से परीत हो व्याप्त हो शृंगार एवं अद्भुत रस की योजना से सुन्दर हो तथा अनेकविध भावों से सम्पन्न हो उसको उदार कहते हैं ॥ ११० ॥

तो किरातादि निदर्शन है दृष्टान्त है। किरातार्जुनीय महाकाव्य में जिस अर्थ का वर्णन करते हैं वह अर्थ उसी तरह लोक में प्रसिद्ध है। इसलिए अर्थव्यक्ति अर्थ का गुण है। जैसे—

पृष्ठेषु। शंख के खण्ड की तरह शुभ्र छवि वाले पत्तों के पृष्ठ पर महावर की तरह लाल रंग वाली राजियों से रेखाओं से अञ्जित तथा बाहर के भाग में जिसके पत्ते गोरोचना से रंगे हुए हरे एवं पिङ्गल वर्ण वाले हैं ऐसा यह कुमुदपुष्प पल्वल के जल में आमोद कर रहा है। १०८। १०९।

उदारता को कहते हैं—जो दिव्यभाव से परीत है। जहाँ मनुष्य के योग्य होकर भी दिव्यता से युक्त है। करुणामय होकर भी शृङ्गार से युक्त है। वीरता प्रधान होकर भी विस्मय का स्थान है इस तरह अद्भुतता के साथ वर्णित पदार्थ है अथवा उन-उन रसों के विभानुभावादि से उनका उद्गार किया गया है वहाँ अर्थगुण औदार्य है। इसी को और लोगों ने अग्राम्यत्व कहा है। वह वस्तु ग्राम्य होती है जो यथास्थित हो तथा जिसमें पूर्व नियोजित रचना विशेष नहीं हो एवं जहाँ केवल प्रसिद्धि ही प्रमाण हो। इससे भिन्न पदार्थ अग्राम्य है जैसे—

अनेकार्थविशेषैर्यत् सूक्तैः सौष्ठवसंयुतैः ।
उपेतमतिचित्रार्थैः उदात्तं तच्च कीर्त्यते ॥ १११ ॥

## अभिनवभारती

यत्राद्भुतत्वेन चमत्कृतोऽर्थः। अनेकभावसंयुक्तमिति। शब्दगुणस्य लक्षणम्। एकभाषाचित्रत्वस्यानेकताचित्रत्वं पदस्यैकस्यानेकपदव्यक्तिरक्षरसंख्यावैचित्र्यं सन्धान साजात्यं च पिण्डीबन्धनृत्तसादृश्येन, तत्र हि गुल्मजातशृङ्खलिकादिभेदेनेत्थंभूतो नर्तकीसंनिवेशो भरते तदुक्तं विकटत्वं नरीनृत्यमानत्वमिति पदानामौदार्यमिति। यथा

स्वचरणविनिविष्टैर्नूपुरैर्नर्तकीनां
झटिति रणितमासीत्तत्र चित्रं कलं च ॥

अत्र प्रथमपादे एकाक्षरत्र्यक्षरचतुरक्षरमिति विचित्राणि पदानि, रेफे तद्द्वितीयपदाक्रमणाद्व्याप्तिः तकारयोः सन्धानात्सन्धिसाजात्यं, तकारसकारयोः संस्थाननैकट्यं च। विपर्ययस्तु—

"चरणकमललग्नैर्नूपुरैर्नर्तकीनां झटिति रणितमासीन्मञ्जु चित्रं च तत्र" अत्र द्वे अपि पदे त्र्यक्षरे। तावेव पादौ। इदं भाषितविचित्रत्वम्। यथा—

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो अनेकविध अर्थ विशेष के प्रतिपादन करने वाले एवं सुन्दरता से युक्त उत्तम शब्दों से तथा अतिविचित्र अर्थों से उपेत हो उसे उदार कहते हैं ॥ १११ ॥

त्वमेवम् : तुम इस प्रकार की सुन्दर हो इधर वह सौन्दर्य का प्रेमी है। तुम कलाओं की पारगामी हो इधर वह कलाओं का पारखी है। इस तरह हे सुभगे ! आप लोगों की यह जोड़ी भाग्य से मिलान को पारही हैं। इस पर जो अवशिष्ट कार्य है तुम्हारा और इसका सम्मिलन, वह यदि हो जाय तो समझना चाहिए कि गुणों की विजय हो गई।

जहाँ अद्भुत प्रकार से जिस किसी अर्थ का वर्णन किया है जिसमें अनेक भावों का का संयोग है वह उदारत्व शब्दगुण का लक्षण है। जैसे—एक भाषा में चित्रित अर्थ का अनेकता में चित्रण। एक पद में अनेक पदों की योजना की प्रतीति अक्षरों की संख्या का वैचित्र्य सन्धियों का साजात्य। इनमें पिण्डीबन्ध नृत्य का सादृश्य है। उसमें गुल्मजात माने संघात बने हुए के रूप में शृंखलिकादि के भेद से जिस प्रकार से नर्त्तकी लोगों का एक सन्निवेश स्थितिविशेष रहता है। भरत ने इस सन्निवेश को विकट एवं अतिशय नृत्य का प्रयोग बतलाया है। इस तरह का विकटत्व एवं नरीनृत्यमानत्व पदों का औदार्य गुण है। जैसे—

वहाँ पर नर्त्तकियों के पदों में निविष्ट पहिरे हुए नूपुरों की झटिति आश्चर्यजनक एवं कलामय ध्वनि हुई।

यहाँ प्रथमपाद में स्व यह एकाक्षर, चरण यह त्र्यक्षर, विनिविष्ट यह चतुरक्षर इस तरह विचित्र पद है उनमें रेफों से और भी शोभा हो गयी है। उसी तरह द्वितीय पाद

यन्मनः श्रोत्रविषयमाह्लादयति हीन्दुवत् ।
लीलाद्यर्थोपपन्नां वा तां कान्तिं कवयो विदुः ॥ ११२ ॥

## अभिनवभारती

"अथ यदि तव वक्त्रं चण्डि ! भूयोऽपि नाम"
इति न हृद्यं "क्वणित रणितमासीन्मञ्जु चित्रं च तत्र" इति

तकारमकारयोरसाजात्यं सकारमकारयोश्च संस्थानमिति ॥१११॥

कान्तिमाह—यन्मनः श्रोत्रविषयमिति । यन्मनोविषयमाह्लादयति यथा शृङ्गारविभावरूपं लीलादिचेष्टालङ्कारसुन्दरं काव्यार्थरूपं तत्कान्तिगुणयुक्तं तदेव दीप्तरसत्वमित्युक्तमन्यैः । विभावादीनां दीप्तत्वमिति यावत् । यथा –

प्रेयान् सोयमपाकृतः सशपथं पादानतः कान्तया
द्वित्राण्येव पदानि वासभवनाद्यावन्न यात्मात्मना
तावत्प्रत्युत पाणिसंपुटगलन्नीवीनिबन्धं धृतो
धावित्वैव कृतप्रणामकमहो प्रेम्णो विचित्रा गतिः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो श्रोत्र के द्वारा मन का विषय हो तथा जो अर्थ विशेष के संयोग से इन्दु की तरह आह्लादित करता हो ऐसे शब्द प्रबन्ध को कवि लोग कान्ति समझते हैं ॥ ११२ ॥

में भी आक्रमण से व्याप्ति हो गई है । तत्र में तकारों के सन्धान से सन्धि में साजात्य है । सीत्त में सकारतकार का संस्थान नैकटच है । विपर्यय तो यहाँ पर नर्त्तकियों के चरणकमल में लग्ननूपुरों का मञ्जु एवं चित्र रणन बहुत शीघ्र हो गया ।

यहाँ चरण और कमल ये दो पद तीन अक्षरों वाले हैं । ये दो ही पाद हैं । दूसरे में भी झटिति, रणितं यह दो पद त्र्यक्षर हैं । यह भाषित की विचित्रता है । और भी जैसे—

हे चण्डि ! हे कोपने ! यदि तुम्हारा वक्त्र फिर भी ऐसा होगा ।

यह हृद्य नहीं है । 'रणितक्वणितमासीन्मञ्जु चित्रं च तत्र' इसमें "तमा" में त कार मकार का असाजात्य है । "सीन्म" में सकार मकार का संस्थान नैकटच है ।११०।१११।

कान्ति को कहते हैं । जो मन एवं कर्णों का विषय है । जो मनः स्थली को आह्लादित करता है । जैसे शृङ्गार का नायिका स्वरूप विभाव लीलाचेष्टा रूप एवं अनुभाव अलंकार सुन्दर काव्य का अर्थ वह कान्ति गुण से युक्त हैं । इसी को दूसरे लोग दीप्तरसत्व कहते हैं ।

अर्थात् विभावादि की दीप्ति ।

जैसे—प्रेयान् । यह वही प्रिय है । जिसने कहा था कि मैं आपके चरणों की शपथ खाता हूँ । आइन्दा कभी ऐसी गलती नहीं करूँगा । इस प्रकार शपथ पूर्वक जो चरणों में झुका हुआ था । उसको कान्ता ने फटकार दिया था । अतः उदास होकर चल

योगे मनश्श्रोत्रविषयः प्रसादजनको भवेत् ।
शब्दबन्धो प्रयोगेण स कान्त इति भण्यते ॥ ११३ ॥
एवमेते ह्यलङ्कारा गुणा दोषाश्च कीर्तिताः ।
प्रयोगमेषां च पुनः वक्ष्यामि रससंश्रयम् ॥ ११४ ॥

## अभिनवभारती

अत्र हीर्ष्यारुयस्य रत्यनुभावस्य, औत्सुक्य स्यभावस्य च दीप्तत्वमित्यर्थगुणः । श्रोत्रविषयीभूतमिव यदाह्लादि काव्यं तत्कान्तिर्नाम शब्दगुणः ।

कुरङ्गीनेत्रालीस्तबकितवनालीपरिसरः—

अत्र हि समासवत्यपि रचना श्रोत्रेन्द्रियैकतानतामावहति । तदेतल्लोके मधुरकाव्यमिति प्रसिद्धम् । माधुर्यमभ्यस्तपदत्वमुक्तम् । अन्ये त्वौदार्यकान्त्यो-र्लक्षणद्वयं विपर्यासेन पठन्ति ॥ ११२ ॥

एतदुपसंहरति—एवमेत इति । चकाराच्छन्दांसि वृत्तानि जातयश्च । एषा-मिति । वृत्तच्छन्दःप्रभृतीनां दोषान्तानाम् । अनित्यदोषा हि विनियुज्यन्तेऽपी-त्युक्तम् ॥११४॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार इन दोष गुण एवं अलङ्कारों को मैंने कहा । अब इनके रस के अधीन प्रयोग को मैं कहूँगा ॥ ११४ ॥

दिया था । किन्तु वास गृह से दो या तीन पैर जब तक चला था कि बीच ही में प्रणाम करती हुई नायिका ने दौड़ कर उसको पकड़ लिया । इस प्रक्रिया में पकड़ा हुआ भी नीवी का बन्धन सम्भोग की अत्युत्कट अभिलाषा के कारण हाथों से गिर गया । अहो आश्चर्य है प्रेम की बड़ी विचित्र गति है दशा है ।

यहाँ रति के अनुभाव ईर्ष्या सहन नहीं करने की और व्यभिचारिभाव औत्सुक्य की दीप्ति है यह अर्थ का गुण कान्ति है ।

जो कर्णस्थली का आह्लादि काव्य हैं वहां कान्तिनामक शब्द का गुण है । कुरङ्गी की नेत्राली से वनालीका परिसर स्तबकित है । यहाँ रचना समास घटिता है तब भी श्रोत्रेन्द्रिय की एकतानता का आवहन करती है ।

ये सब काव्य लोक में मधुर हैं । ऐसी प्रसिद्धि है । माधुर्य में पदों का अभ्यास रहता है । और लोग तो औदार्य और कान्ति दोनों के लक्षणों का विपर्यय पढ़ते हैं माने कान्ति का जो लक्षण बतलाया है उसको औदार्य का लक्षण मानते हैं और औदार्य का जो लक्षण हैं उसको कान्ति का लक्षण मानते हैं ॥११२॥

इसका उपसंहार करते हैं एवमेते इस प्रकार ये हैं । दोषाश्च में कहे हुए चकार से छन्द माने वर्ण वृत्त और उनकी जाति या मात्रिक छन्द । एषाम् । छन्द प्रभृति दोष पर्यन्त का । दोष अनित्य होते हैं इसका भी इसमें विनियोग हैं ॥११४॥

लघ्वक्षरप्रायकृतमुपमारूपकाश्रयम् ।
काव्यं कार्यं तु नाट्यज्ञैः वीररौद्राद्भुताश्रयम् ॥ ११५ ॥
गुर्वक्षरप्रायकृतं बीभत्से करुणे तथा ।
कदाचिद्रौद्रवीराभ्यां यदाधर्षणजं भवेत् ॥ ११६ ॥
रूपदीपकसंयुक्तमार्यावृत्तसमाश्रयम् ।
शृङ्गारे च रसे वीरे काव्यं स्यान्नाटकाश्रयम् ॥ ११७ ॥
उत्तरोत्तरसंयुक्तं वीरे काव्यं तु यद्भवेत् ।
जगत्यतिजगत्यां वा संकृत्यां वापि तद्भवेत् ॥ ११८ ॥

## अभिनवभारती

लघ्वक्षरप्रायेति । यत्र अतनुवाही चित्तवृत्तिपरिस्पन्दः, तत्र लघ्वक्षरप्रधानं वृत्तं वीरादावुपमारूपके ॥११५॥

मसृणवाहिनि तु हृदयस्पन्दे गुर्वक्षरप्रायं करुणादौ । रौद्रादावपि कदाचित्तद्भवति । यदा विलम्ब्य परखलीकारं स्मृत्वा ब्रवीति 'कर्ता द्यूतच्छलानां' इति

## बालक्रीड़ा

(मूल) लघु अर्थात् अकठोर अक्षरों से युक्त उपमा एवं रूपकादि का आश्रय एवं वीर, रौद्र एवं अद्भुत रसों से आश्रित काव्य का निर्माण नाट्य के जानकारों को करना चाहिए ॥ ११५ ॥

(मूल) बीभत्स तथा करुण रस में प्रायः कठोर शब्दों से काव्य की रचना करनी चाहिए। कभी-कभी वीर एवं रौद्र रस वाले काव्यों की भी रचना कठोर शब्दों से करनी चाहिए जब कि किसी का आधर्षण करना हो ॥ ११६ ॥

(मूल) श्रृंगार रस में तो रूपक एवं दीपक अलङ्कारों से युक्त आर्यादि छन्दों के आश्रित तथा मृदु इतिवृत्त वाले काव्य को करना चाहिए ॥ ११७ ॥

(मूल) जो तो वीर रसमय पठ्य काव्य हो उसे उत्तरोत्तर से यानी उत्तर प्रत्युत्तर से संयुक्त करे तथा जगती अतिजगती और संकृति छन्दों में उसकी योजना करनी चाहिए ॥ ११८ ॥

जहाँ प्रायः लघु अक्षर रहें। जहां तनुवाही सूक्ष्मवाही चित्त का परिस्पन्द नही रहे वहाँ वीरादि में उपमा एवं रूपकादि में लघु अक्षरों वाले वृत्त रहते हैं ॥११५॥

जहाँ तो मसृणवाही हृदय का परिस्पन्द होता है वहाँ करुणादि में गुरु अक्षर बहुल वृत्त होता है। रौद्रादि में भी कभी कभी ऐसा होता है।

जहाँ ठहर ठहर कर दुश्मन के खलीकार को आधर्षण को याद कर कर के कहता है। जैसा कि द्यूतादि छलों का करने वाला। तथा जो जो शस्त्र को धारण करता है इत्यादि ॥११६॥

तथैव युद्धसम्फेटा उत्कृत्यां सम्प्रकीर्तितौ ।
करुणे शक्करी ज्ञेया तथैवातिधृतिर्भवेत् ॥ ११९ ॥
यद्वीरे कीर्तितं च्छन्दः तद्रौद्रेऽपि प्रयोजयेत् ।
शेषाणामर्थयोगेन च्छन्दः कार्यं प्रयोक्तृभिः ॥ १२० ॥
यच्छन्दः पूर्वमुद्दिष्टं विषमार्धसमे समम् ।
उदारमधुरैः शब्दैस्तत्कार्यं तु रसानुगम् ॥ १२१ ॥
शब्दानुदारमधुरान् प्रमदाभिधेयान्
नाट्याश्रयेषु कृतिषु प्रययेत कर्त्तुम् ।

## अभिनवभारती

तथा 'यो यः शस्त्रं बिभर्ति' इत्यादौ । अत एव भयानके हास्ये शान्ते वा यथायोगं संवेदनस्पन्दता-चर्व्यमाणता-स्वाद्यताश्चर्यकृतो विभागो वृत्तानां मन्तव्यः ॥११९॥१२०॥

उदारमधुरैरिति । औदार्यं शब्दगुणो दीप्तेषु प्राधान्येन तदनुयायि च गुणान्तरं माधुर्यं, स्वानुयायि गुणसंहितमसृणेषु रसेषु ॥१२१॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) अभिनय के जानकार लोग कहते हैं कि युद्ध एवं सम्फेट प्रधान काव्यों में उत्कृति छन्द में रचना करनी चाहिए। करुण रसमय काव्य की रचना शक्वरी एवं अतिधृति छन्दों में करनी चाहिए ॥ ११९ ॥

(मूल) वीर में जिस छन्द की योजना की गई है उसी छन्द की योजना रौद्र में भी करनी चाहिए। बाकी रसों में अर्थ के अनुसार प्रयोक्ताओं को छन्द की योजना करनी चाहिए ॥ १२० ॥

(मूल) जिन विषम अर्धसम एवं सम छन्दों को बतलाया है। इन्हीं छन्दों में उदार अर्थ एवं मधुर शब्दों के द्वारा रसों के अनुकूल रचना करनी चाहिए ॥ १२१ ॥

(मूल) प्रमद प्रकृष्ट मद जिनसे हो सकता है ऐसे हर्ष जनक अर्थ वाले उदार एवं मधुर शब्दों का नाट्योपयोगी कृतियों में विन्यास करने के लिए प्रयत्न करना चाहिए। ऐसे

इसी तरह भयानक हास्य एवं शान्त में संवेदन की स्पन्दताकृत, चर्व्यमाणता के कारण, आस्वाद्यता से होने वाले आश्चर्य के बदौलत वृत्तों के विभाग को मानना चाहिए ॥१२०॥

उदार एवं मधुर शब्दों से। औदार्य अर्थ गुण है जो प्रधानतया दीप्त रसों में रहता है। यह शब्द गुण भी है अतः दीप्तत्व के प्रकाशक वर्णों में रहता है। उसी का अनुयायी माधुर्य दूसरा गुण है। ये गुण अपने अनुयायी गुणों से संहित अनुस्यूत मसृण रसों में रहते हैं ॥१२१॥

तैर्भूषिता बहु विभान्ति हि काव्यबन्धाः
पद्माकरा विकसिता इव राजहंसैः ॥ १२२ ॥

त्रिविधं ह्यक्षरं कार्यं कविभिर्नाटकाश्रयम् ।
ह्रस्वं दीर्घं प्लुतश्चैव रसभावविभावकम् ॥ १२३ ॥

एकमात्रं भवेद् ह्रस्वं द्विमात्रं दीर्घमिष्यते ।
प्लुतं चैव त्रिमात्रं स्यादक्षरं स्वरयोजनात् ॥ १२४ ॥

स्मृते चासूयिते चैव तथा च परिदेविते ।
पठतां ब्राह्मणानाञ्च प्लुतमक्षरमिष्यते ॥ १२५ ॥

अकारस्तु स्मृते कार्य ऊकारश्चाप्यसूयिते ।
परिदेविते तु हाकार ओङ्कारोऽध्ययने तथा ॥ १२६ ॥

## अभिनवभारती

अर्थगुणास्तु यथायोगं सर्वत्र, तदाह प्रमदाभिधेयानिति । प्रमदो हर्षः हर्षजनको गुणसाकल्यवानभिधेयोऽर्थो येषाम् ॥१२२॥

भावार्थो हृदयगतोऽभिप्रायः क्रियाविशेषश्च तं दर्शयति स्मृते चेत्यादि ॥१२५॥

## बालक्रीड़ा

शब्द एवं अर्थों से भूषित काव्य रचनाएँ पृथ्वी पर इस प्रकार सुशोभित होती हैं जिस प्रकार हंसों से तथा पुष्पों के विकास से सम्पन्न तालाब शोभायमान होते हैं ॥ १२२ ॥

(मूल) कवि लोग नाटकों में पद रचना करते समय ह्रस्व दीर्घ एवं प्लुत संज्ञक तीन तरह के अक्षरों का विन्यास करें ॥ १२३ ॥

(मूल) उनमें एकमात्र वर्ण ह्रस्व है दो मात्राओं वाला दीर्घ है और तीन मात्राओं वाला वर्ण प्लुत हैं ॥ १२४ ॥

(मूल) किसी वस्तु के स्मरण करने में या दूसरों के साथ ईर्ष्या करने में, परिदेवित रोने पीटने में तथा वेदपाठी ब्राह्मणों के अध्ययन करते समय प्लुत अक्षर इष्ट हैं ॥ १२५ ॥

(मूल) स्मरण में आकार का, असूया में ईर्ष्या में अकार का, परिदेवन में हाकार का, अध्ययन में ओंकार का प्रयोग करना चाहिए ॥ १२६ ॥

अर्थ गुण तो योग्यता का अतिक्रमण किये विना सभी स्थानों में रहते हैं । इसी को कहते हैं प्रमदाभिधेयान् । प्रमद माने हर्ष अर्थात् हर्ष को पैदा करने वाला सकल गुणों से सम्पन्न अभिधेय अर्थ जिन शब्दों का हो वे उदार एवं मधुर शब्द है ॥१२१।

भावार्थ माने हृदयगत अभिप्राय और क्रियायें । उसी को दिखाते हैं कि स्मृते च । उसी का क्रमशः विभाग करते हैं आकार इत्यादि । इन दोनों को अनुस्वार एवं अनुनासिक से युक्त करना चाहिए । जैसे - आण्ड दण्ड अण्ड वण्ड फण्ड ॥१२५॥

ह्रस्वदीर्घप्लुतानीह यथाभावं यथारसम् ।
काव्ययोगेषु सर्वेषु ह्यक्षराणि प्रयोजयेत् ॥ १२७ ॥
चेक्रीडितप्रभृतिभिर्विकृतैस्तु शब्दै-
र्युक्ता न भान्ति ललिता भरतप्रयोगाः ।
यज्ञक्रियेव रुरुचर्मधुरैः घृताक्तै-
र्वेश्या द्विजैरिव कमण्डलुदण्डहस्तैः ॥ १२८ ॥

## अभिनवभारती

एतदेव च क्रमेण विभजति आकार इत्यादि। द्वावेतावनुस्वारेणानुनासिक्येन वा युक्तौ कार्यौ आण्डदण्डादि ॥१२६॥

ह्रस्वदीर्घप्लुतानीह यथाभावं यथारसम् काव्यबन्धष्वेषेशेष्विति वचनादन्यत्र विषये दूराहूत्यादिषु प्लुप्त उक्तः यत्रासौ प्रयोज्य एवेति दर्शितम् ॥१२७॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) यहाँ नाटकों में भावों के अनुसार तथा रसों के आश्रय पर सभी तरह की काव्य रचनाओं में ह्रस्व दीर्घ एवं प्लुत अक्षरों का प्रयोग करना चाहिए ॥ १२७ ॥

(मूल) चेक्रीडित प्रभृति यङन्त या यङलुगन्त से बने हुए विकृत प्रयोगों वाले पदों से युक्त भरतप्रयोग यानी अभिनय ऐसे ललित नहीं मालूम देते हैं। जैसे मृगचर्मधारी घृताक्त ब्राह्मणों से जैसी यज्ञक्रिया अच्छी लगती है वैसी वेश्याओं से अच्छी नहीं लगती है ॥ १२८ ॥

ह्रस्व दीर्घ एवं लुप्त अक्षरों का भावों के अनुसार और रसों के अनुकूल अशेष काव्यों में प्रयोग करना चाहिए। इस वचन के अनुसार दूर से बुलाने वगैरह में लुप्त अक्षरों को कहा है। वहाँ पर तो इसका प्रयोग करना चाहिए ऐसा बतलाया है ॥१२७॥

चेक्रीडित। यह यङलुगन्त का प्रयोग है। प्रभृति ग्रहण से ण्यन्त पदों का एवं सन्नन्त पदों का ग्रहण है। ये नट के योग्य प्रयोग नहीं है। क्योंकि नटों के प्रयोग ललित होते हैं। जैसे वेश्या के परिग्रहण में वेश्या के प्रसङ्ग में मृगाजिन मृगचर्म, दण्ड, कमण्डलु एवं घृताभ्यङ्ग के करने वाले द्विजों के द्वारा की जाने वाली यज्ञ क्रिया संभव होने पर भी अच्छी नहीं लगती है। इस प्रकार इसकी व्याख्या करने पर रौद्रादि के विषय में जिन पुरुषों को अभ्यनुज्ञान है आदेश है वह सब छूट जायगा। इसलिए इसकी ऐसी व्याख्या करनी चाहिए—ललित सुकुमार जो प्रयोग हैं वे परुष कठोर पदों के प्रयोग से अच्छे नही लगते हैं। इस तरह विशेष का निषेध शेष का अभ्यनुज्ञापक होता है इस न्याय से अन्य जगहों में उसका प्रयोग होता है ऐसा कथन यहाँ हुआ। तथाहि से उक्त न्याय के स्थल को दिखाते हैं कि पौष्करसादि आचार्य के मत में शर् से अव्यहितपूर्व चयों को द्वितीय अक्षर होते हैं। इत्यादि विधियाँ प्रयोज्य ही हैं।

[यहाँ इस वार्तिक को इस आख्यातामर्षतर्ष्य उदाहरण मैं व्यर्थ समझें। कोई उपयोग नहीं है।]

मृदुललितपदार्थं गूढशब्दार्थहीनं
बुधजनसुखभोग्यं युक्तिमन्नृत्तयोग्यम् ।
बहुरसकृतमार्गं सन्धिसन्धानयुक्तं
भवति जगति योग्यं नाटकं प्रेक्षकाणाम् ॥ १२६॥

## अभिनवभारती

चेक्रीडितं यङन्तम्। आदिग्रहणेन ण्यन्ताः सन्नन्ता एते नटोचिताः प्रयोगाः न भान्ति ॥१२८॥

ते यतो ललिता। यथा वेश्यापरिग्रहे द्विजैर्मृगाजिनदण्डकमण्डलुघृताभ्यङ्गादि धरैः संभवद्भिरपि यज्ञक्रिया न भाति। एवं तद्व्याख्याने रौद्रादिस्वविषये यत्पुरुषस्याभ्यनुज्ञानं तद्वियुक्तं स्यादितीत्थं व्याख्या—ललिताः सुकुमारप्रयोगास्ते परुषैः पदैर्न भान्तीति विशेषनिषेधः शेषाभ्यनुज्ञापक इति न्यायादन्यत्र तत्प्रयोग इत्युक्तं भवति। तथाहि—"चयोद्वितीयाः शरि पौष्करसादेरिति वाच्यम् इत्येवमादिरपि विधिः प्रयोज्य एव, (आख्यातामर्ष तर्ष्य" इत्यादौ (?) एतदेव साधर्म्यवैधर्म्यद्वारेणोपपादयति यथा तैरेव यज्ञक्रिया भाति न तैस्तथा वेश्या, तदनङ्गत्वात्। बहुव्रीहेर्वा यज्ञक्रिया पत्न्यप्युच्यते। इति शिवम् ॥१२९॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जगत् में वही नाटक दर्शकों के देखने के योग्य होता है जिसमें कोमल एवं ललित पदार्थ हों जो शब्द के गूढ़ अर्थों से हीन हो, जिले के प्रान्त के राष्ट्र के निवासियों के सुख से भोग्य हो। युक्तियों के साथ जिसमें नृत्त की योजना की गई हो। तथा रस के मार्ग जिसमें बहुत हों जो सन्धियों के सन्धान से युक्त हो ॥ १२९ ॥

अभिनवभारतीकार ने इसी अध्याय की टीका में कई स्थानों में लिखा है कि स्वयं भरतमुनि ने दो तरह के पाठ को माना है उसी के अनुसार हम भी सोलहवें अध्याय की वैसे ही पाठभेदानुसारिणी व्याख्या को लिखेंगे। वह पाठभेद यह है।

इस उपर्युक्त अनुशासन से सिद्ध का साधर्म्य एवं वैधर्म्य के द्वारा उपपादन करते हैं। वेश्या जैसे मृगचर्म घृताभ्यङ्ग दण्ड कमण्डलुधारी ब्राह्मणों से शोभा को नहीं पाती है। मृगचर्मादि के धारण करने वाले द्विजों से यज्ञक्रिया जैसी अच्छी लगती है क्योंकि वे उसके अङ्ग हैं। वैधर्म्य से दृष्टान्त देते हैं वैसे उन द्विजों से वेश्या अच्छी नहीं लगती है क्योंकि वे उसके अङ्ग नहीं हैं।

यज्ञक्रिया शब्द में बहुव्रीहिसमास कर दें तो यज्ञसम्बन्धिनी क्रियायें होती हैं जिनसे ये यज्ञियक्रिया धर्मपत्नी के सहचार से होती हैं अतः यहां यज्ञक्रिया माने उन द्विजों की पत्नियाँ ॥ १२९ ॥

भूषणाक्षरसङ्घातौ शोभोदाहरणे तथा ।
हेतुसंशयदृष्टान्ताः प्राप्ताभिप्राय एव च ॥ १३० ॥
निदर्शनं निरुक्तं च सिद्धिश्चाथ विशेषणम् ।
गुणातिपातातिशयौ तुल्यतर्कः पदोच्चयः ॥ १३१ ॥
दृष्टं चैवोपदिष्टं च विचारस्तद्विपर्ययः ।
भ्रंशश्चानुनयो माला दाक्षिण्यं गर्हणं तथा ॥ १३२ ॥

## अभिनवभारती

समस्तार्थालङ्कारवर्गस्य बीजभूताश्चमत्काराः कथाशरीरवैचित्र्यदायिनो वक्रोक्तिरूपा लक्षणशब्देन व्यवह्रियन्ते । लक्षणानि गुणालङ्कारमहिमानमनपेक्ष्य स्वसौभाग्येनैव शोभन्ते । लक्षणं महापुरुषस्य पद्मादिरेखादिवत्काव्यशरीरस्य सौन्दर्यदायि । अलंकारस्तु रत्नाभरणादिवदेव, येन विनापि स्वसौन्दर्येणैव पुरुषः प्रविभासते ॥१३०॥

गुणस्तु प्रवृत्तिद्योतितो धैर्यादिवत्काव्यस्य शब्दार्थरचनामाश्रयति । यथा लक्षणरहितः पुरुषो न सुन्दरशब्दवाच्यस्तथा लक्षणवर्जं कथाशरीरं गुणालङ्कारोज्ज्वलमपि नीरसत्वं भजत्प्रौढकाव्याभिधानं नार्हति कथाशरीरसंपन्नेषु काव्येष्वेव लक्षणानि निर्वर्त्यन्ते न तु मुक्तकादिषु खण्डकाव्येषु । अतएव 'काव्यबन्धास्तु कर्तव्या' इति मुनिनैव मुक्तकादिवारणपरमुक्तम् ॥१३१॥

लक्षणान्यसंख्येयानि, तेषां चमत्कृतिविशेषगरिष्ठानि षट्त्रिंशदेव मुनिना संगृहीतानि । कोहलादिभिस्तच्छिष्यैः प्रकीर्तितान्यपराणि कानिचिल्लक्षणत्वेन

## बालक्रीड़ा

(मूल) भूषण, अक्षरसंघात, शोभा, उदाहरण, हेतु, संशय, दृष्टान्त, प्राप्ति, अभिप्राय, निदर्शन, निरुक्त, सिद्धि, विशेषण, गुणातिपात, अतिशय, तुल्यतर्क, पदोच्चय, दृष्ट या दिष्ट, उपदिष्ट, विचार, विपर्यय, भ्रंश, अनुनय, माला, दाक्षिण्य, गर्हण, अर्थापत्ति, प्रसिद्धि, पृच्छा,

समस्त अर्थालंकारों के बीज भूत एवं कथाशरीर में विचित्रता को ला देने वाले वक्रोक्तिरूप चमत्कारों का लक्षण शब्द से व्यवहार होता है लक्षण गुण एवं अलंकारों की महिमा की परवाह नहीं करके अपने सौभाग्य से सुशोभित होते हैं । महापुरुष की पद्मादि रेखाओं की तरह लक्षण काव्य में सौन्दर्य का आधान करते हैं । अलंकार तो रत्ननिर्मित आभरणादि की तरह है जिनके विना पुरुष एवं नायिका अपने सौन्दर्य से सुशोभित नहीं होते हैं । गुण तो धैर्यादि की तरह प्रवृत्ति से द्योतित हुआ काव्य गत शब्द और अर्थ की रचना के आश्रय से रहता है जैसे लक्षणों से रहित पुरुष को सुन्दर शब्द से नहीं कह सकते हैं उसी तरह कथाशरीर गुण एवं अलङ्कारों से उज्ज्वल हुआ भी नीरसता को प्राप्त करने के कारण प्रौढ़ काव्य शब्द से अभिधान के योग्य नहीं है । कथाशरीर सम्पन्न काव्यों में ही न कि मुक्तकादि खण्डकाव्यों में लक्षणों का सम्पादन होता है ।

अर्थापत्तिः प्रसिद्धिश्च पृच्छा सारूप्यमेव च ।
मनोरथश्च लेशश्च क्षोभोऽथ गुणकीर्तनम् ॥ १३३ ॥
ज्ञेयान्यनुक्तसिद्धिश्च प्रियं वचनमेव च ।
षट्त्रिंशल्लक्षणान्येव काव्यबन्धेषु निर्दिशेत् ॥ १३४ ॥
अलङ्कारैर्गुणैश्चैव बहुभिः समलंकृतम् ।
भूषणैरिव चित्रार्थैस्तद् भूषणमिति स्मृतम् ॥ १३५ ॥

अभिनवभारती

प्रसिद्धिमुपगतानि कालप्रवाहेन भरतग्रन्थ एव पाठान्तरनिबन्धरूपेण प्रक्षिप्तानि स्युः । सौन्दर्यजनकत्वकारणेन भोजादिभिरुभयपाठगतान्यपि लक्षणानि स्वीकृत्यान्यैरपि कैश्चिच्चमत्कृतिभूतैर्लक्षणैः सह चतुःषष्टित्वेन प्रकटितानि ॥१३२॥

यद्विवेचितमतिगम्भीरप्रौढवाचा भगवता वृत्तिकारेण लक्षणान्यसंख्यानीति तदुपष्टभ्यैव भिन्नपाठोऽपि बालानां समुपवेद्य इत्यभ्यूह्य तन्मध्य एव संक्षेपेण प्रकाशितः ॥१३३।१३४॥

भूषणं लक्षयति—अलंकारैरिति भरतोक्तैरुपमादिभिर्गुणैश्च यत्र कथाशरीररचना समुल्लासिता तद् भूषणं नाम लक्षणम् । चित्रार्थैरिति विभावादिसामग्री-

बालक्रीड़ा

सारूप्य, मनोरथ, लेश, संक्षोभ, गुणकीर्त्तन, अनुक्तसिद्धि, और प्रियवचन इन ३६ लक्षणों का काव्यप्रबन्धों में निर्देश करना चाहिए ॥ १२९ । १३४ ॥

(मूल) भूषणों की तरह चित्रार्थ विलक्षण अर्थवाले बहुत से गुण एवं अलङ्कारों से समलङ्कृत जो हो वह विभूषण नामक लक्षण माना गया है ॥ १३५ ॥

अत एव मुनि ने भी मुक्तकादिकों के वारण करने के लिए काव्यबन्धास्तु कर्त्तव्याः ऐसा वाक्य कहा । लक्षण तो असंख्येय है उनकी संख्या गिनती नहीं की जा सकती है किन्तु मुनि ने उनमें से चमत्कार विशेष से गरिष्ठ ३६ ही लक्षणों का सङ्ग्रह किया है । मुनि के शिष्य कोहलादि ने इनके अतिरिक्त कुछ बातों का कीर्त्तन किया जो लक्षण के रूप में प्रसिद्धि को प्राप्त हो गये तथा कालप्रवाह से जो भरत के ग्रन्थ में ही पाठान्तर निबन्ध के रूप में प्रक्षिप्त कर दिये गये । सुन्दरता के जनकत्व रूप कारण से भोजादि महाग्रन्थकारों ने दोनों प्रकार के मूलपाठ एवं प्रक्षिप्त पाठ में प्राप्त होने वाले लक्षणों को स्वीकार किया है एवं भोजादि से अन्य आचार्यों ने भी चमत्कृति के मूलभूत लक्षणों को ६४ प्रकार से लिखा हैं ।

इसीलिए भगवान् वृत्तिकार ने अतिगम्भीर प्रौढ़वाणी से असंख्य लक्षणों का विवेचन किया । उसी का उपष्टम्भन करके भिन्न पाठ भी बालकों को जानना चाहिए ऐसा स्वीकार करके मूल पाठ के बीच में ही संक्षेप में प्रकाशित कर दिया । १२९।३०।३१।३२।३३।३४।

अभिनवभारती

प्रत्यायकतया रसोद्योतकैरर्थविशेषैः मन्तातरे वक्रोक्तिरूपैः। यथा कृत्यारावणे सप्तमेऽङ्के कञ्चुकिनं दृष्ट्वा लक्ष्मणविभीषणौ—आर्य, कथय कथय।

काञ्चु—का गतिः श्रूयतां—आर्या खलु सीता रावणाज्ञया किङ्करोपनीतं भर्तुर्मायाशिरोऽवलोक्य सखीभिराश्वास्यमानापि निवृत्तप्रयोजना नाहमात्मानं क्लेशयामि। इति (इत्यर्धोक्तौ तिष्ठति)।

सर्वे—किं कृतवती।

काञ्चु—यन्न शक्यते वक्तुम्।

शशिन इव कला दिनावसाने कमलवनोदरमुत्सुकेव हंसी
पतिमरणरसेन राजपुत्री स्फुरितकरालशिखं विवेश वह्निम्।

यथा वा रत्नावल्यां प्रथमेऽङ्के यौगन्धरायणस्य वचनं विश्रान्तविग्रहेति श्लोकः भूषणाख्यलक्षणेन काव्यं सामान्यवचसो भिद्यते,

बालक्रीड़ा

भूषण का लक्षण लिखते हैं—अलङ्कारैः। जहाँ भरतोक्त उपमादि अलंकार तथा श्लेषादि गुणों से कथाशरीर की रचना समुल्लसित होती है उस लक्षण का नाम भूषण है। चित्रार्थैः इस से बतलाया कि विभावादि रूप सामग्री के प्रत्यायक होने से इसके उद्योतक अर्थ विशेषों से मतान्तर में वक्रोक्तियों से कथाशरीर का समुल्लास किया जाता है। जैसे—

कृत्यारावण के सप्तम अङ्क में कञ्चुकी को देखकर लक्ष्मण एवं विभीषण ने कहा कि आर्य! कहिये कहिये।

कञ्चुकी—क्या उपाय है कहना ही पड़ेगा। अच्छा सुनिये—आर्या सीता ने रावण की आज्ञा से किङ्कर के द्वारा लाये गये भर्ता राम के मायामय शिर को देखकर सखियों के द्वारा सान्त्वना पाकर भी संसार से मुझे कोई मतलब नहीं है अब मैं अधिक दिन अपने आपको क्लेश में नहीं रखूंगी ऐसा कहा—

इतना आधा कहकर कञ्चुकी रुक जाता है। सब लोग—हैं हैं आर्या ने क्या किया? कञ्चुकी—ऐसा किया जिसे कहा नहीं जा सकता है।

पति के अनुगमन में मरने के आवेश में शशी की कला के सदृश, वह राजपुत्री दिन के अवसान में कमलोदर में जाने के लिए उत्सुक हंसी की तरह चमकती हुई ज्वालाओं से कराल हुताशन में प्रवेश कर गई।

यथा वा रत्नावली में प्रथम अंक में यौगन्धरायण का "विश्रान्त विग्रह" ऐसा श्लोकात्मक वचन। भूषण लक्षण का ही यह अतिशय है कि जो कि लौकिक सामान्य वाक्यों से काव्य का भेद मालूम पड़ता है। वचनों में तो तात्पर्य ही रहता है किन्तु काव्य में तो व्यञ्जना के बदौलत ध्वनि ही प्रधान है। जहाँ यह सम्पूर्ण अलंकार वर्ग अन्तर्भूत होता है। वाग्देवी के दो मार्ग हैं एक शास्त्र दूसरा कवि का कर्म काव्य उनमें पहला प्रज्ञोपज्ञ है और अन्तिम प्रतिभा से समुद्भूत है

यत्राल्पैरक्षरैः श्लिष्टैर्विचित्रमुपवर्ण्यते ।
तमप्यक्षरसङ्घातं विद्याल्लक्षणसंज्ञितम् ॥ १३६ ॥

अभिनवभारती

"तात्पर्यमेव वचसि ध्वनिरेव काव्ये,"
"यत्रालङ्कारवर्गोऽयं सर्वोऽप्यन्तर्भविष्यति"
शब्दप्राधान्यमाश्रित्य तत्र शास्त्रं पृथग्विदुः"
"अर्थे तत्त्वेन युक्ते तु वदन्त्याख्यानमेतयोः ।
द्वयोर्गुणत्वे व्यापारप्राधान्ये काव्यगीर्भवेत्"
"द्वे वर्त्मनी गिरो देव्याः शास्त्रं च कविकर्म च ।
प्रज्ञोपज्ञन्तयोराद्यं प्रतिभोद्भवमन्तिमम्"

इत्यादिना भोजकुन्तलकभट्टनायकतोतादिभिरुक्तरीत्या गुणालङ्कारवर्गः सर्व एव लक्षणशब्देन परिगृहीतः । गुणालङ्कारैरेव यत्र कथारूपा वक्रोक्तिरतिशयिता तत्र भूषणम् ॥१३५॥

अक्षरसंघातो—विविधश्लेषोक्त्या वा अक्षरविपर्यासेन वोक्तिप्रत्युक्तिवैचित्र्यं यथा उभयाभिसारिकायां ।

विटः—भगवति ! वैशिकाचलोऽहमभिवादये ।

परिव्राजिका—न वैशिकाचलेन प्रयोजनं न च वैशेषिकाचलेन ।

विटः—अस्त्येतत्कारणं······

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ श्लेष युक्त अल्पअक्षरों से विचित्र वर्णन किया जाता है उसको अक्षर सङ्घात नामक लक्षण समझना चाहिए ॥ १३६ ॥

उनमें शब्द की प्रधानता का आश्रय करने वाले शास्त्र को बुध लोग पृथक् समझते हैं। जहाँ शब्द और अर्थ दोनों अप्रधान होवें गुण होवें तथा व्यञ्जना व्यापार प्रधान हो वहाँ काव्य है काव्य है ऐसी वाणी का व्यवहार होता है ।

इत्यादि भोज कुन्तलक भट्टनायक भट्टतोत आदि की कही हुई रीति के अनुसार सभी गुण एवं अलंकारों के वर्ग का लक्षण शब्द से परिग्रह हो जाता है। अतः जहाँ गुण एवं अलंकारों के द्वारा कथारूप वक्रोक्ति अतिशयित हो जाती है या की जाती है वहाँ भूषण नामक लक्षण होता है ॥१३५॥

जहाँ विविध श्लेषमयी उक्तियों से या अक्षरों के विपर्यास से उक्ति प्रत्युक्ति में वैचित्र्य है वह अक्षर संघात है। जैसे उभयाभिसारिका में विट कहता है भगवति ! मैं वैशिकाचल आपका अभिवादन करता हूँ ।

परिव्राजिका—मुझे न वैशिकाचल से कुछ प्रयोजन है और न वैशेषिकाचल से ।

विट—इसमें कोई कारण है ।

**सिद्धैरर्थैः समं कृत्वा ह्यसिद्धोऽर्थः प्रयुज्यते ।**
**यत्र श्लिष्टा विशिष्टार्था सा शोभेत्यभिधीयते ॥ १३७ ॥**

अभिनवभारती

परि—षट्पदार्थबहिष्कृतैः सह संभाषणमस्मद्गुरुभिर्निरुद्धम् ।

विटः—युक्तमेवैतत् । कुतः—

द्रव्यं ते तनुरायताक्षि ! दयिता रूपादयस्ते गुणाः
सामान्यं तव यौवनं युवजनः संस्तौति कर्माणि ते ।
त्वय्यर्थे समवायमिच्छति जनो यस्माद्विशेषोऽस्ति ते
योगस्ते तरुणैर्मनोऽभिलषितैर्मोक्षोऽप्यनिष्टाज्जनात् ॥

परि—सांख्यमस्माभिर्ज्ञायते अलेपको निर्गुणः क्षेत्रज्ञः पुरुषः ।

विटः—हन्त निरुत्तराः स्मः ।

यथा वा शाकुन्तले सप्तमेऽङ्के "तापसी—सर्वदमन ! शकुन्तलावण्यं पश्य" इत्यत्र शकुन्तलाशब्दः सूचितः ॥१३६॥

शोभा—सिद्धैः प्रयोजनैरसिद्धस्य शुभसंघटनं यत्र निर्णीयते सूच्यते वा श्लेषवक्रोक्तिध्वनिविशेषमहिम्ना चमत्कृतोऽर्थः । केचित्स्वभावस्य प्रकटनमित्याहुः,

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां सिद्ध अर्थों से तुलना करके असिद्ध अर्थ का प्रयोग करते हैं वहाँ श्लेषादि के बदौलत चमत्कृत अर्थों वाली शोभा का विधान किया जाता है ॥ १३७ ॥

परि—षट् पदार्थों का बहिष्कार करने वालों (सात पदार्थों को मानने वालों) के साथ सम्भाषण करना हमारे गुरुओं ने रोक दिया है ।

बिट—ठीक ही यह किया । क्योंकि हे आयताक्षि ! तुह्मारे लिए द्रव्य तनु है तुच्छ है । तुम्हारे तो रूपादि गुण दयित हैं तु अर्थात् तुम रूपादि से युक्त पुरुष को प्रेमी मानती हो । तुम्हारा यौवन सामान्य है किन्तु युवजन तुम्हारे कर्मों की स्तुति करते हैं । हे आर्य ! यह जन तुम्हारे साथ समवाय चाहता है क्योंकि तुम्हारे में विशेष है । मनोऽभिलषित तरुणों के साथ तुम्हारा योग है और अनिष्ट जनों से तुम्हारा मोक्ष है छुटकारा है ।

परि—हम भी सांख्य शास्त्र को जानते हैं । वहाँ पुरुष को निर्लेप निर्गुण एवं क्षेत्रज्ञ माना है । किन्तु प्रकृति ही पुरुष के लिए सव कुछ करती है ।

विट—हन्त ! हम निरुत्तर हो गये ।

यथा शाकुन्तल नाटक में सप्तम अङ्क में—तापसी—सर्वदमन ! शकुन्तलावण्य को देखो । यहाँ शकुन्तलावण्य के शकुन्तला शब्द ने शकुन्तला को सूचित कर दिया ॥१३६॥

शोभा—जहाँ सिद्ध प्रयोजनों से असिद्ध का शुभ संघटन श्लेष वक्रोक्ति एवं ध्वनि विशेष की महिमा से चमत्कारी अर्थ का निर्णय करता है या सूचना देता है वहाँ शोभा होती है । कोई लोग स्वभाव के प्रकटन को शोभा कहते हैं । अपर लोग युवक एवं युवतियों के

यत्र तुल्यार्थयुक्तेन वाक्येनाभिप्रदर्शनात् ।
साध्यन्ते निपुणैरर्थास्तदुदाहरणं स्मृतम् ॥ १३८ ॥

अभिनवभारती

अपरे तु यूनोः प्रभावप्रकटनमित्याचक्षते । अर्थप्रधाने वस्तुन्येषा परं शोभते । यथा रत्नावल्यां प्रथमेऽङ्के यौगन्धरायणः—(द्वीपादित्यादि पठित्वा) कः सन्देहः ।

प्रारम्भेऽस्मिन् स्वामिनो वृद्धिहेतौ दैवेनेत्थं दत्तहस्तावलम्बे ।
सिद्धेर्भ्रान्तिर्नास्ति सत्यं तथापि स्वेच्छाचारी भीत एवास्मि भर्तुः ॥

यथा वा कथाशरीरसंघटनवैचित्र्यरूपशोभया अभिज्ञानशकुन्तलायां मधुररसप्रसक्तिः ॥१३७॥

उदाहरणम्—

परेषां दुर्भेद्यपरमार्थेन तुल्यार्थप्रयुक्तेन वाक्येन निगूढाशयः कस्मैचिन्निपुणैर्यः प्रकाश्यते तदुदाहरणं, यथा देवीचन्द्रगुप्ते प्रावेशिकी ध्रुवा कुमारचन्द्रगुप्तस्य संशयाकुलमानसस्य प्रवेशावसरसूचकमर्थमुद्योतयति—

एसो सिअकरवित्थरपणासिआसेसवेरितिमिरोहो ।
निअविहवरोणचन्दो मअणगिहं लंधिऊं विसई ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ निपुण लोग तुल्यार्थक वाक्यों से अपने आशय के प्रदर्शन से अर्थ को सिद्ध करते हैं वह उदाहरण माना गया है ॥ १३८ ॥

मनोभाव का प्रकटन शोभा है ऐसा आख्यान करते हैं । अर्थ प्रधान वस्तु में यह परम शोभा को पाती है । जैसे रत्नावली में प्रथम अङ्क में यौगन्धरायण द्वीपात् इत्यादि पढ़कर कहता है कि क्या सन्देह है ।

स्वामी की वृद्धि के हेतु इस कार्य के प्रारम्भ में दैव ने हस्त का अवलम्बन दे दिया है अतः इसके सिद्ध होने में कोई भ्रान्ति नही है तब भी स्वेच्छा से आचरण करने में मालिक से डरता हूँ ।

यथा वा कथाशरीर की संघटनरूप शोभा के आधार पर ही अभिज्ञान शकुन्तला में मधुर रस की प्रसक्ति है ॥१३७॥

जहां परम अर्थ क्या है या परम अर्थ का भेदन करना कठिन है ऐसे तुल्य अर्थ के लिए प्रयुक्त किए गये वाक्य से दूसरों के निगूढ़ आशय को निपुण लोग किसी के लिए प्रकाशित करते हैं वह उदाहरण है । जैसे देवीचन्द्रगुप्त नामक नाटक में प्रावेशिकी ध्रुवा संशय से आकुल मन वाले कुमार चन्द्र के प्रवेशावसर सूचक अर्थ को द्योतित करती है ।

एष शीतकरविस्तरापनाशितवैरितिमिरौघः ।

निजविभवबरश्चन्द्रो गगनगृहं लंघितुं विशति । यह छाया है ।

**यत् प्रयोजनसामर्थ्यात् वाक्यमिष्टार्थसाधकम् ।**
**समासोक्तं मनोग्राहि स हेतुरिति संज्ञितः ॥ १३९ ॥**

### अभिनवभारती

यथा वा प्रद्युम्नाभ्युदये तृतीयेऽङ्केऽन्तर्नाटिकायां सूत्रधारवचनम्—

देव ! दनुजाधिप ! त्वां त्रिभुवनलक्ष्मीरिव स्वयं रागात् ।
अभिरूपमभिसृतवती नलकूवरमत्र नाटके रम्भा ॥

सामाजिकीभूतयोः सखीप्रभावत्योः सखी "पिअसहि एसो एव्व मग्गो मअणपरवसाणं इत्थिआणं" इत्युपदिशति । अत्राभिसरणमेव प्रद्युम्नसङ्गमोपाय इत्यर्थः साध्यते ॥१३८॥

हेतुः–फलसाधनशक्तियुक्तं मितशब्दार्थं विचित्रभङ्ग्युक्तं वचनम् । यथा तापसवत्सराजे षष्ठेऽङ्के कृतमरणनिश्चयां वासवदत्तां परिबोधयन् यौगन्धरायण आह—देवि ! प्रसीद,

आसृष्टेः प्रतिपार्थिवं युवतयो जाता मनोवल्लभाः
मग्नास्ते व्यसनार्णवे च बहवस्ताभिः सहैवेश्वराः ।
देव्या यत्तु कृतं तदाविकलतामुत्सृज्य लोकोत्तरं
तस्यैषा कृपणोचितेन विधिना किं ग्लानिरुत्पद्यते ॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) प्रयोजन विशेष के सामर्थ्य से इष्ट को सिद्ध करने वाला और संक्षिप्त शब्दों से युक्त जो आकर्षक वाक्य है उसकी हेतु संज्ञा है ॥ १३९ ॥

यथा वा—

प्रद्युम्नाभ्युदय के तृतीय अङ्क अन्तर्नाटिका में विष्कम्भ में सूत्रधार का वचन है—

देव ! राक्षसों के स्वामी ! यहाँ नाटक में त्रिभुवन लक्ष्मी ने जैसे अपने अनुराग से स्वयं आपका अभिसरण किया वैसे ही इस रम्भा ने अपने प्रेम से अभिरूप विद्वान् आप नलकूवर को अभिसरण किया ।

सामाजिकीभूत माने दर्शक की गेलरी में बैठी हुई सखी एवं प्रभावती दोनों को वह सखी उपदेश मात्र देती है कि हे प्रियसखि ! मदनपरवश स्त्रियों का यही मार्ग है । यहाँ प्रद्युम्न के साथ सङ्गम के लिए एक मात्र अभिसरण ही उपाय है । ऐसा यहाँ सिद्ध करते हैं ॥ १३८ ॥

हेतुः । फल को सिद्ध करने की शक्ति से युक्त हो जिसमें शब्द और अर्थ परिमित हो तथा जो विचित्र शैली से कहा गया हो वह वचन हेतु है । जैसे—तापसवत्सराज के षष्ठ अङ्क में मरने का निश्चय करने वाली वासवदत्ता को समझाने के उद्देश्य से यौगन्धरायण कहता है—

आसृष्टेः । जब से सृष्टि की शुरुवात हुई है तबसे हर एक राजा को मन के मुताविक रहन-सहन करने वाली युवतियाँ प्रेयसी हुई हैं । वे वल्लभाएँ घोर शङ्का में डूबी

**अपरिज्ञाततत्त्वार्थं वाक्यं यत्र समाप्यते ।**
**अनेकत्वाद्विचाराणां स संशय इति स्मृतः ॥ १४० ॥**

### अभिनवभारती

देव्या यत्कृतं तदिष्टार्थसाधनमेव अचिरेणैव शुभफलमनुभवसीति ॥१३९॥

संशयोऽसमाप्तवाक्यत्वात्साधनीयविषयस्वरूपे सन्दिग्धावस्था । एषोऽर्थकामप्रधानेषु रूपकेषु निपुणं प्रयुज्यते । कुन्दमालायां षष्ठेऽङ्के रामयणकथावाचकौ कुशलवौ सीतावृत्तान्तं पठन्तौ—

सीतां निर्जनसंपाते चण्डश्वापदसङ्कुले ।
परित्यज्य महारण्ये लक्ष्मणोऽपि न्यवर्तत ।
ततः प्राणैः परित्यक्ता निराशा जनकात्मजा ।

इति तूष्णींभवतः ।

अप्रियाख्यानभीतेन कविना संहृता कथा ।

किमितः कल्याणमावेदयति । एवं तावदनुयोक्ष्ये इति पृच्छतः । संशयालङ्कारस्तु संशयाख्यलक्षणाद् भिन्नचमत्कारतया भिद्यते ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) अपरिज्ञात इस श्लोक की व्याख्या पहले हो चुकी है इसी अध्याय के २७ श्लोक में देखिए ॥ १४० ॥

और उनके साथ उनके ईश्वर पति भी डूब गए । किन्तु देवी ने जो उस समय विकलता को छोड़कर लोकोत्तर कार्य किया । उसके सम्बन्ध में यह कृपणोचित विधि से अर्थात् दीनता से ग्लानि क्यों उत्पन्न हो रही है ।

देवी ने जो किया उससे इष्ट अर्थ का साधन ही है । बहुत शीघ्र ही शुभ फल का अनुभव आप करेंगी ॥ १३९ ॥

वाक्य के समाप्त नहीं होने से साधनीय विषय के स्वरूप में सन्दिग्ध अवस्था संशय है । इसका अर्थ एवं काम प्रधान रूपकों में निपुणता के साथ प्रयोग किया जाता है । जैसे कुन्दमाला में षष्ठ अङ्क में रामायण की कथा के वाचक कुश और लव पाठ करते हैं ।

जहाँ जनता का आवागमन बिलकुल नहीं होता है ऐसे भयंकर हिंसक जीवों से संकुल महारण्य में सीता का परित्याग करके लक्ष्मण भी वापिस चले गये । तब प्राणों से यानी प्राणों के समान प्रिय जनों के द्वारा परित्यक्त अतः एव निराश हुई जनक पुत्री ने इतना पढ़कर कुश और लव चुप हो जाते हैं । तब राम और लक्ष्मण कहते हैं कि संभव है अप्रिय सत्य के कहने के डर से कवि ने कथा का उपसंहार कर दिया होगा ।

इससे बढ़कर कल्याण का क्या आवेदन करेंगे । अच्छा इससे पूछेंगे । ऐसा कह करपूछ ते हैं ।

सर्वलोकमनोग्राहि यस्तु पक्षार्थसाधकः ।
हेतोर्निदर्शनकृतः स दृष्टान्त इति स्मृतः ॥ १४१ ॥

अभिनवभारती

संक्रुद्धस्य ललाटलोचनभुवा सप्तार्चिषा धूर्जटे
र्निर्दग्धे मकरध्वजे रतिरसौ किं स्याद् गृहीतव्रता ।
संवादाद्वनदेवता मुनिवधूवेषप्रपञ्चे मनः
कृत्वेत्थं रमतेऽत्र विग्रहवती किं वा तपश्श्रीरियम् ॥
इत्यादिषु संशयोऽलङ्कार एव न तु संशयाख्यलक्षणम् ॥१४०॥

दृष्टान्तः—

धर्माविरुद्धतया सर्वलोकमनोग्राहि वचनं निदर्शनोपष्टम्भं दृष्टान्तसंज्ञकं लक्षणम् । यथा धूर्तविटे "स्त्रीषु प्रसङ्गो न कर्तव्यः" इत्यत्र "भावः किं पश्य तीत्युक्ते "विटः—भोः उपदेशमात्रं खल्वेतत् । तमहं न पश्यामि यः स्त्रीषु प्रसङ्गं न गच्छेत्, श्रूयन्ते हि महेन्द्रादयोऽप्यहल्याद्यासु विकृतिमापन्नाः" इति ।

यथा वा पद्मप्राभृतके स्वसोदरीप्रेयसोऽनुयोगे संदिग्धमानसां देवसेनामाह शशः—

बालक्रीड़ा

(मूल) सभी लोगों के मन को आकृष्ट करने वाला, पक्षभूत अर्थ का साधक और हेतु का निदर्शनकारी जो लक्षण है उसे दृष्टान्त मानों ॥ १४१ ॥

संशयालङ्कार तो संशयाख्य लक्षण की अपेक्षा से भिन्न चमत्कारी होने से भिन्न है । जैसे

संक्रुद्ध धूर्जटि के ललाटस्थ लोचन से पैदा होने वाले हुताशन के द्वारा जब मकरध्वज काम जलादिया गया तब क्या इस ने व्रत ग्रहण कर लिया । अथवा परस्पर के सम्बाद से मेल-जोल हो जाने से मुनिवधू के वेष को बनाने में मन लगाकर क्या यह वनदेवता यहां रमण करती है या साक्षात् शरीर धारिणी तपःश्री यह है ।

इत्यादि में संशय अलङ्कार ही है न कि संशयात्मक लक्षण है ॥१४०॥

धर्म विरुद्ध नहीं होने के कारण सभी प्रकार की जनता के मत का आकर्षण करने वाला निदर्शन सहित वचन दृष्टान्त नामक लक्षण है । जैसे धूर्त विट में—स्त्रियों में प्रसङ्ग नही करना चाहिए इस विषय में भाव का क्या मत है । ऐसा पूछने पर विट कहता है कि अजी साहब यह सब केवल उपदेश ही है मुझे तो ऐसा कोई नहीं दिखाई देता है जो स्त्रियों के प्रसङ्ग में नहीं जाता हो । सुनते हैं कि महेन्द्रादि देवता भी अहल्या वगैरह के विषय में विकृत हो गये थे । यथा वा पद्मप्राभृतक में अपनी बहिन के प्रेमी के पूछने पर संदिग्धमानसा देवसेना को शश ने कहा—

दृष्ट्वैवावयवान् कांश्चिद् भावो यत्रानुमीयते ।
प्राप्तिं तामपि जानीयाल्लक्षणं नाटकाश्रयम् ॥ १४२ ॥

अभिनवभारती

दक्षात्मजाः सुन्दरि ! योगताराः किं नैकजाताः शशिनं भजन्ते ।
आरुह्यते वा सहकारवृक्षः किं नैकमूलेन लताद्वयेन ॥१४१॥

प्राप्तिर्यथा—कुन्दमालायां तृतीयेऽङ्के लक्ष्मणः कानिचित्पदचिन्हानि सैकते दृष्ट्वा राममाह—

विलासयोगेन परिश्रमेण वा स्वभावतो वा निभृतानि मन्थरम् ।
पदानि कस्याश्चिदिमानि सैकते प्रयान्ति तुल्यं कलहंसविभ्रमम् ॥

रामः—(निर्वर्ण्य सहर्षं) किमुच्यते कस्याश्चिदिति, ननु वक्तव्यं सीतायाः पदानीति । पश्य—

समानं संस्थानं निभृतललिता सैव रचना
तदेवैतद्रेखा कमलरचितं चारुतिलकम् ।
यथा चेयं दृष्ट्वा हरति हृदयं शोकविधुरं
तथा ह्यस्मिन् देव्या सपदि पदपङ्क्तिर्विनिहिता ॥ इति ॥ १४२ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) दृष्ट्वा इसकी व्याख्या इसी अध्याय में पहले कर दी है ॥ १४२ ॥

शश। हे सुन्दरि ! मदक्षप्रजापति से पैदा होने वाली अनेक लड़कियों ने क्या योगताराओं के रूप में शशी का आश्रयण नहीं किया । और भिन्न मूल वाली दो लताएँ क्या सहकार वृक्ष पर आरोहण नहीं करती हैं ।१४१।

प्राप्ति जैसे—कुन्द माला के तृतीय अङ्क में बालुका पर किन्हीं पदचिन्हों को देखकर लक्ष्मण ने राम से कहा—

विलास। क्रीड़ा करते हुए परिश्रम से याने दौड़ते हुए या स्वभावतः मन्थरता से बालू में निभृत धँसे हुए ये किसी के पैर कलहंस के विभ्रम की शृङ्गार मयी चेष्टाओं की तुलना करते हैं ।

राम :—खूब ध्यान से देखकर बड़े हर्ष के साथ कहते हैं कि किसी के ये पैर हैं ऐसा क्या कहते हो अरे भाई कहना चाहियें कि ये पैर सीता ही के हैं । देखो—

समानम्। संस्थान पैरों का विन्यास समान है एक रूप है । निभृत यानी विनीत एवं ललित वही रचना है । वही यह रेखा है जिनसे तिलक एवं कमल बड़े चारु रूप से सुन्दरता से बन गये हैं जिस प्रकार देखने पर यह पदपंक्ति शोकसे विधुर विकल हृदय को आकृष्ट कर रही है इससे मालूम पड़ता है कि यहां देवी ने अपने पैरों को अभी तत्काल में ही रखा है ॥१४२॥

अभूतपूर्वो योऽप्यर्थः सादृश्यात्परिकल्पितः ।
लोकस्य हृदयग्राही सोऽभिप्राय इति स्मृतः ॥ १४३ ॥
यत्रार्थानां प्रसिद्धानां क्रियते परिकीर्तनम् ।
परापेक्षाप्युदासार्थं तन्निदर्शनमुच्यते ॥ १४४ ॥

अभिनवभारती

अभिप्रायः—

अभूतपूर्व इत्यसत्पदार्थः केवलकल्पितः । केचित्स्वाद्यवस्तुन्यभिमान इत्याहुः तद्वैचित्र्यरहितत्वादुपेक्ष्यम् । यथा तापसवत्सराजे चतुर्थेऽङ्के सांकृत्यायनी यौगन्धरायणोद्योगं विमृश्य प्रणिधिं प्राह—

दूरमुदीर्णे रिपावेवमकिञ्चित्करे च विजिगीषौ ।
भवता तु नयगुणशतैः सोऽयमसूत्रः पटः क्रियते ॥

यथा वा वत्सराजचरिते द्वितीयेऽङ्के चोरः—

भूमिः कराग्रेण विवर्तिताद्य श्वासेन भग्नो हिमवान्महाद्रिः
आसारवृष्ट्या शमितोऽग्निरौर्वो विनिर्हतः कीटशतैरनन्तः ॥ १४३ ॥

निदर्शनं—प्रसिद्धानां देवतादीनां, तत्सम्पत्त्या परापेक्षा साध्याकांक्षा, तस्माद् व्युदासः । अत एव दृष्टान्तादस्य भेदः यथा उभयाभिसारिकायां—

बालक्रीड़ा

(मूव) अभूतपूर्व यानी अद्भुत अर्थ जो किसी की तुलना से परिकल्पित है और जनता के हृदय का आकर्षक है उसे अभिप्राय माना गया है ॥ १४३ ॥

(मूल) जहाँ पर अपेक्षा के व्युदास के लिए प्रसिद्ध अर्थों का परिकीर्त्तन किया जाय उसे निदर्शन कहते हैं ॥ १४४ ॥

अभिप्राय । अभूतपूर्व यह है अर्थात् असत् पदार्थ है केवल कल्पित है । कोई तो कहते है कि अभूतपूर्व का अर्थ है कि आस्वाद्य वस्तु में अपूर्वता का अभिमान । इस पर आचार्य कहते हैं कि यह भाव विलक्षणता से शून्य है अतः उपेक्षणीय है ।

जैसे—तापसवत्सराज के चतुर्थ अङ्क में यौगन्धरायण के उद्योग को देखकर सांकृत्यायनी प्रणिधि को चर को कहती है ।

दूरम् । रिपु दूर उदीर्ण है अर्थात् जवरदस्त शक्ति के साथ उठा हुआ है विजिगीषु अपने महाराजा अकिंचित्कर है कुछ नही कर रहे हैं और आप तो सैकडों नीति रूपी उपायों से विना सूत्र के कपड़ा बुन रहे हैं ।

यथा वा वत्सराज के द्वितीय अङ्क में चोर कहता है—भूमिः । कराग्र माने अङ्गुलियों से भूमि का सञ्चालन कर दिया है । महान् हिमाद्रि को श्वांस से भग्न कर दिया है । आसारवृष्टि ने समुद्र की बडवाग्नि को शान्त कर दिया है और सैकड़ों कीडों से चीटियों से अनन्त शेषनाग का विनिर्हनन कर दिया है ॥१४३॥

निरवद्यस्य वाक्यस्य पूर्वोक्ताऽर्थप्रसिद्धये ।
यदुच्यते तु वचनं निरुक्तं तदुदाहृतम् ॥ १४५ ॥

अभिनवभारती

शान्तिं याति शनैर्महौषधिबलादाशीविषाणां विषं
शक्यो मोचयितुं मदोत्कटकटादात्मा गजेन्द्राद्वने ।
ग्राहस्यापि मुखान्महार्णवजले मोक्षः कदाचिद्भवेद्
वेशस्त्रीबडवामुखानलगतो नैवोत्थितो दृश्यते ॥ १४४ ॥

निरुक्तं—यथा वत्सराजचरिते प्रथमेऽङ्के भरतरोहकः
राजानमाह—प्रसह्य हरणे केवलं प्रमादिताख्यातिः ।
राजा—किमेतत् ।
भर—सदोषेषु कार्येषु यदल्पदोषं तत्प्रारब्धव्यम् ।
वसुवर्मा—स्वामिन् ! तत्राप्यहं वाच्यदोषं न पश्यामि । कुतः

नीता बलात्प्रकृतिभद्रतरा सुभद्रा
यद्वासुभद्रभगिनी कपिकेतनेन ।
देवस्य तेन समभूद्वचनीयता किं
तेजःप्रकाशयशसां यदुदन्तिनां वा ॥

शालं—साधु, निरुक्तमभिहितं वसुवर्मणा ॥ १४५ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) पूर्व में कहे हुए अर्थ की सिद्धि के लिए निरवद्य वाक्य का जो वचन है कथन है वह निरुक्त है ॥ १४५ ॥

निदर्शन जैसे उभयाभिसारिका में औषधियों के प्रभाव से सर्पों का विष शान्त हो जाता है। जङ्गल में मदोन्मत्त गजेन्द्र से अपने आपको छुडाया जा सकता है। [मद से उत्कट है कट माने कपोल अर्थात् कुम्भस्थल जिसका] ग्राह के भी मुख से महान् समुद्र में कदाचित् मोक्ष हो सकता है किन्तु वेशस्त्री गणिका रूपी वडवा के मुखाग्नि में पडा हुआ कभी भी नही उठ सकता है किसी ने भी आज तक किमी को भी उठा हुआ कहीं देखा है ॥१४४॥

निरुक्त जैसे—तापस वत्सराज के प्रथम अङ्क में भरतरोहक राजा को कहता हैं—बलात् हरण करने में प्रमादी है ऐसी केवल ख्याति हो जाती है।

राजा—यह क्या कहते हो ।

भा। सदोष कार्यों में से जिसमें अल्प दोष हो उसकी शुरुवात करनी चाहिए ।

वसुवर्मा—स्वामिन् ! उनमें भी मैं कहने लायक दोष को नहीं देखता हूँ। क्योंकि स्वभावतः कल्याणमयी वासुदेव की भगिनी सुभद्रा को अर्जुन बलात् ले गया। उससे क्या अर्जुन की निन्दा हुई या तेज की तरह चमकते हुए यश वाले यदुहस्तियों की निन्दा हुई।

शालं—बहुत ठीक। वसुवर्मा ने तो निरुक्त को कहा अर्थात् वेद वाक्य को कहा ॥१४५॥

बहूनां च प्रधानानां नाम यत्राभिकीर्त्यते ।
अभिप्रेतार्थसिद्ध्यर्थं सा सिद्धिरभिधीयते ॥ १४६ ॥
सिद्धान् बहून् प्रधानार्थान् उक्त्वा यत्र प्रयुज्यते ।
विशेषयुक्तं वचनं विज्ञेयं तद्विशेषणम् ॥ १४७ ॥
गुणाभिधानैर्विविधैर्विपरीतार्थयोजितैः ।
गुणातिपातो मधुरैर्निष्ठुरार्थैर्भवेदथ ॥ १४८ ॥

अभिनवभारती

सिद्धिः—प्रधानानां स्पृहणीयानां प्रयोजनान्तराणामतर्कितोपलब्धानां परिकीर्तनम् । यथा कौमुदी महोत्सवे चतुर्थेऽङ्के मन्त्रगुप्तवचनं—

सङ्गतिश्चिरमचिन्तितपूर्वा निर्वृतप्रणयिनी मिथुनानाम् ।
आधिराज्यमधिरोहति तस्याः षोडशीमपि कलां न मघोनः ॥ १४६ ॥

विशेषणं—यथा तापसवत्सराजे तृतीयेऽङ्के राजा विदूषकमाह–अयि मूढ !—

वृत्तिर्मूलफलादिभिः क्षितितले शय्या जटाधारणं
वासो वल्कलमीदृशं कृतमिदं सामान्यमन्यैरपि ।
संवेगाभिभवे विमूढमनसा यन्नानुयाता प्रिया
तन्मिथ्यापरिबोधितेन न कृतं स्नेहानुरूपं मया ॥ इति ॥ १४७ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) बहूनां इसकी व्याख्या इसी अध्याय में पहले हो चुकी है ॥ १४६ ।

(मूल) जहाँ बहुत से सिद्ध किए गए प्रधान अर्थों को कह कर कुछ विलक्षणताओं से युक्त वचन का प्रयोग किया जाता है उसे विशेषण समझें ॥ १४७ ॥

(मूल) विविध प्रकार के गुणों के कथन की जहाँ विपरीत अर्थ में योजना की जाय ऐसे मधुर एवं निष्ठुर अर्थों से उपलक्षित लक्षण गुणातिपात होता है ॥ १४८ ॥

सिद्धि :—अर्तकितोपलब्ध यानी काकतालीय न्याय से प्राप्त प्रधान एवं स्पृहणीय प्रयत्नों का परिकीर्तन सिद्धि है । जैसे—कौमुदी महोत्सव के चतुर्थ अङ्क में मन्त्र गुप्त का वचन—

पहले कभी जिसका चिन्तन नहीं किया था ऐसा इन दोनों का या हम दोनों का मिलान होगा ऐसी आनन्द दायिनी मिथुनों की संगति होती है । जिसकी सोलहवीं कला को भी इन्द्र का परमैश्वर्य प्राप्त नहीं कर सकता ॥१४६॥

विशेषण जैसे—तापस वत्सराज के तृतीय अंक में राजा विदूषक को कहता है अयि मूढ :

वृत्ति :—कन्दमूल फल वगैरह से वृत्ति जीवनयात्रा का निर्वाह । भूमि पर शयन । जटाओं का धारणा वल्कल को वस्त्र रूप में पहिरना । ऐसा आचरण तो सामान्य लोगों ने

बहून् गुणान् कीर्तयित्वा सामान्यजनसम्भवान् ।
विशेषः कीर्त्यते यस्तु ज्ञेयः सोऽतिशयो बुधैः ॥ १४६ ॥

अभिनवभारती

गुणातिपातो—यथा धूर्तविटे विटः—

जात्यन्धां सुरतेषु दीनवदनामन्तर्मुखाभाषिणीं
हृष्टस्यापि जनस्य शोकजननीं लज्जापटेनावृताम् ।
निर्व्याजं स्वयमप्यदृष्टजघनां स्त्रीरूपबद्धां पशुं
कर्तव्यं खलु नैव भोः कुलवधूकारां प्रवेष्टुं मनः ॥

अत्र कुलस्त्रीसमुचिता विनयलज्जादयो गुणा विपरीतार्थयोजिताः ॥१४८॥

अतिशयो विलक्षकुरुपतौ धृतराष्ट्रं प्रति भीष्मः—

एतत्ते हृदयं स्पृशामि यदि वा साक्षी तवैवात्मजः
संप्रत्येव तु गोग्रहे यदभवत्तत्तावदाकर्ण्यताम् ।
एकः पूर्वमुदायुधैः स बहुभिर्दृष्टस्ततोऽनन्तरं
यावन्तो वयमाहवप्रणयिनस्तावन्त एवार्जुनाः ॥इति १४९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) सामान्य लोगों में जो हो सकते हैं ऐसे बहुत से गुणों को कह कर जो विशेष गुण को कहते हैं वह अनिवार्य है ॥ १४९ ॥

भी किया है । किन्तु संवेगों के अभिभव करने में विमूढ़ हुए मैंने जो प्रिया का अनुनय नहीं किया वह मिथ्या ज्ञानी मैंने स्नेह के अनुरूप कार्य नहीं किया ॥१४७॥

गुणातिपात जैसे—धूर्तविट में विट-जाति । जन्म से ही अन्धी । सुरत के विषय में दीनमुखी यानी परमुखापेक्षा कारिणी मुख के भीतर ही भीतर बोलने वाली, लज्जारूपी पट से आवृत होने के कारण प्रसन्नजन को भी शोकाकुल करने वाली ने किसी बहाने से भी (यानी सव्याजम्) अथवा निर्व्याज काम की वासना के विना भी कभी अपने जघन प्रदेश को जिसने नहीं देखा है ऐसे कुल वधू के आकार में स्त्री के रूप में बँधे हुए पशु के समीप जाने के लिए कभी मन को नहीं करना चाहिए ।

यहाँ कुलाङ्गनाओं के योग्य विनय लज्जा आदि गुणों की विपरीत अर्थ में योजना की है अतः गुणातिपात यह है ॥१४८॥

अतिशय जैसे—कुरुपति दुर्योधन के लज्जित हो जाने पर धृतराष्ट्र के प्रति भीष्म पितामह कहते हैं—

एतत्ते । यह मैं तुम्हारे हृदय को स्पर्श करता हूँ अर्थात् तुम्हारे हृदय को छूकर कहता हूँ अथवा तुम्हारा लड़का ही साक्षी है । अभी-अभी कोई ज्यादा दिन नहीं हुए हैं गो ग्रह के समय में जो हुआ था उसको सुनो । पहले तो उदायुध शस्त्रों अस्त्रों को उठाये हुए बहु-संख्यक हम लोगों ने एक अर्जुन को देखा किन्तु युद्ध के समय में तो जितने युद्धार्थी हम लोग थे उतने ही अर्जुन दिखाई पड़े ॥१४९॥

रूपकैरुपमाभिर्वा तुल्यार्थैः सुप्रयोजितैः ।
अप्रत्यक्षार्थसंस्पर्शस्तुल्यतर्कः प्रकीर्तितः ॥ १५० ॥
बहूनां च प्रयुक्तानां पादानां बहुभिः पदैः ।
उच्चयः सदृशार्थो यः स विज्ञेयः पदोच्चयः ॥ १५१ ॥

अभिनवभारती

तुल्यतर्को - यथा वत्सराजचरितेऽष्टमेऽङ्के राजा—

नवार्कभापल्लवितामलोदरे सुगन्धिरेणूत्करकेसरोज्ज्वले
रसामृतज्ञो भ्रमरः सरोरुहे किमर्कपुष्पे प्रणयं करिष्यति ॥ इति १५०॥

पदोच्चयो यथा वत्सराजचरिते षष्ठेऽङ्के राजोत्तमसचिवं वर्णयति—

खड्गो रक्षान्धकारे रविररितिमिरे कार्यभारेषु धुर्यः
दीपो मन्त्रान्धकारे सुरगुरुरनये सङ्क्रमो व्यापदोघे ।
उत्कण्ठायां सभागी गतिरनवसरे चन्दनं शोकतापे
संक्षेपान्मानुषाभो हितशिवसुखदो भव्यचिन्तामणिर्मे ॥१५१॥

बालक्रीड़ा

(मूल) तुल्य अर्थ वाले रूपक एवं उपमाओं के द्वारा जो प्रयुक्त किया गया है और जिसमें अप्रत्यक्ष अर्थ का संस्पर्श है उसे तुल्यतर्क कहते हैं ॥ १५० ॥

(मूल) बहूनां इसकी व्याख्या पहले कर दी गई है ॥ १५१ ॥

तुल्यतर्क जैसे—वत्सराज चरित में अष्टम अंक में राजा कहते हैं कि—

नव । जिसका विमल उदर सूर्य की नूतन किरणों से पल्लवित है और जो सुगन्धित रेणूत्कर से सम्पन्न केशर से उज्जवल है ऐसे सरोरुह के रसामृत का मर्मज्ञ अनुभवरसिक भ्रमर क्या मदार के पुष्प में प्रणय करेगा ॥१५०॥

पदोच्चय जैसे—वत्सराज के षष्ठ अङ्क में राजा सचिव की उत्तमता का वर्णन करते हैं—

खड्ग :। रक्षाविषयक अन्धकार में खड्ग है अर्थात् शत्रुओं से बचाव के प्रसङ्ग में सन्धि विग्रहादि में कौन उपाय करें इस चिन्ता के समय यह खड्ग है शक्ति है। अरिरूपी तिमिर को नष्ट करने में सूर्य है। कार्य के भार को ढोने में धैर्य है। धरा के वहन करने में समर्थ है। मन्त्रणा के समय में होने वाले ऊलझनों से उत्थित चिन्ताग्रस्तता रूपी अन्धेरे को दूर करने वाला दीप है प्रकाशक है। उत्कण्ठा के समय साझीदार है हिस्सा बटाने वाला है। अनवसर में गति है सभी मौकों के हाथ से निकल जाने पर रास्ता है। शोक रूपी ताप को दूर करने में चन्दन है शीतलता का आधान करने वाला है संक्षेप में यही कहना है कि मनुष्य के रूप में हितकारी एवं शिवमय सुख को देने वाला यह उत्तम चिन्तामणि है ॥१५१॥

यथादेशं यथाकालं यथारूपं च वर्ण्यते ।
यत्प्रत्यक्षं परोक्षं वा दृष्टं तद्वर्णतोऽपि वा ॥ १५२ ॥
परिगृह्य तु शास्त्रार्थं यद्वाक्यमभिधीयते ।
विद्वन्मनोहरं स्वन्तमुपदिष्टं तदुच्यते ॥ १५३ ॥

अभिनवभारती

दृष्टं प्रत्यक्षं यथा मालविकाग्निमित्रे—

वामं सन्धिस्तिमितवलयं न्यस्य हस्तं नितम्बे
कृत्वा श्यामाविटपसदृशं स्रस्तमुक्तं द्वितीयम् ।
पादाङ्गुष्ठालुलितकुसुमे कुट्टिमे पातिताक्षं
नृत्तादस्याः स्थितमतितरां कान्तमृज्वायताक्षम् ॥ इति

परोक्षं यथा पादताडितके मदनसेनाया वर्णनं—

उत्क्षिप्तालकमीक्षणान्तगलितं कोपाञ्चितान्तभ्रुवा
दष्टार्धोष्ठमधीरदन्तकिरणं प्रोत्कम्पयन्त्या मुखम् ।
शिञ्जन्नूपुरया विकृष्य विगलद्रक्तांशुकं पाणिना
मूर्धन्यस्य सनूपुरः स मदया पादोऽर्पितः कान्तया ॥इति १५२॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ देश काल रूप एवं पात्र की अवस्था तथा वर्ण के अनुसार प्रत्यक्ष अर्थ का अथवा परोक्ष अर्थ का वर्णन करते हैं वह दृष्ट नामक लक्षण है ॥ १५२ ॥

(मूल) किसी शास्त्र के अर्थ को लेकर जो विद्वानों के मनका आहरण करने वाला तथा परिणाम सुखद वाक्य कहा जाय उसे उपदिष्ट कहते हैं ॥ १५३ ॥

दृष्ट प्रत्यक्ष जैसे—मालविकाग्निमित्र में वामम् । जिसका वलय कङ्कण सन्धियों में स्तिमित है हिलता नहीं है ऐसे वायें हाथ को नितम्ब पर रखा है । और दूसरे दायें हाथ को श्यामाविटप महिलाह्वया लता के सदृश खुला छोड़ दिया है तथा पैर के अँगूठे से जिस पर कुसुम को लुलित करते हैं ठुकराते हैं उस फर्श पर जिसने आखें गिरा रखी हैं ऐसी इस नायिका के कान्तसुन्दर ऋजु एवं आयत अक्ष इन्द्रियगण नृत्त के बाद अतितरां स्थिर है ।

परोक्ष दृष्ट जैसे—पादताडितक में मदनसेना का वर्णन उत्क्षिप्त। कोप से भृकुटियां जिसमें अञ्चित हैं तनी हुई हैं। ईक्षणों के नेत्रों के समीप में गिरे हुए अलक जुल्फियां जिसमें ऊपर को उठाई हुई हैं। आधा ओष्ठ दांतों से दबाया हुआ है और स्वच्छ दांतों की किरणें जिसमें अधीर हैं ऐसे मुख का प्रकम्पित करने वाली। जिसके विछुए शिञ्जन कर रहे हैं ध्वनि कर रहे हैं ऐसी मस्त कान्ता ने विगलत् नीचे की तरफ खिसके हुए रक्तांशुक को पाणि से ऊपर की ओर विकर्षण करके इसके मस्तक पर सनूपुर पैर को रख दिया ॥१५२॥

पूर्वाशयसमानार्थैरप्रत्यक्षार्थसाधनैः ।
अनेकोपाधिसंयुक्तो विचारः परिकीर्तितः ॥ १५४ ॥

अभिनवभारती

उपदिष्टं--यथाविमारके प्रथमेऽङ्के राजा--

धर्मः प्रागेष चिन्त्यः सचिवमतिगतिः प्रेक्षितव्या स्वबुध्या
प्रच्छाद्यौ रागरोषौ मृदुपरुषगुणौ कालयोगेन कार्यौ ।
ज्ञेयं लोकानुवृत्तं परचरनयनैर्मण्डलं प्रेक्षितव्यं
रक्ष्यो यत्नादिहात्मा रणशिरसि पुनः सोऽपि नावेक्षितव्यः ॥

यथा वा तन्त्रान्तरविषये धूर्तविटे--

शून्ये वासं प्रमर्द्य द्विरद इव लतां यो हरत्याशु नारीं
वामां वा यो विदित्वा ह्यभिभवति शनै रञ्जयन्वाक्यलेशैः ।
अन्यं कृत्वोपधिं वा छलयति कुरुते भावसङ्गूहनं वा ।
तस्यैतच्चेष्टितं भो न भवति विफलं वामशीला हि नार्यः ॥ १५३ ॥

प्रवृत्तार्थानुसारि परोक्षार्थसाधकं बहूपायोपाधिदर्शनं वाक्यं विचारः—
यथा मुद्राराक्षसे पञ्चमेऽङ्के राक्षसवाक्यं –

साध्ये निश्चितमन्वयेन घटितं बिभ्रत्सपक्षे स्थितिं
व्यावृत्तं च विपक्षतो भवति यत्तत्साधनं सिद्धये ।
यत्साध्यं स्वयमेव तुल्यमुभयोः पक्षे विरुद्धं च य
त्तस्याङ्गीकरणेन वादिन इव स्यात्स्वामिनो निग्रहः

बालक्रीड़ा

(मूल) पूर्व में प्रवृत्त अर्थ के समान अर्थ वाला परोक्ष भूत अर्थ का साधक तथा अनेक उपाधियों से संयुक्त जो लक्षण है उसे विचार कहते हैं ॥ १५४ ॥

उपदिष्ट जैसे आविमारक के प्रथम अक में राजा कहते हैं। धर्मः। धर्म की चिन्ता सर्वप्रथम करनी है। सचिवों की मति की गति को अपनी बुद्धि से ईक्षण करना है। राग एवं द्वेष को छिपाना है। समय-समय पर मार्दव एवं पारुष्य को करना है। उत्तम चरों के नेत्रों से लोकनुवृत्त को समझना है और मण्डलों को प्रान्तों को भी देखना है। यत्नपूर्वक आत्मा की रक्षा करना है। परन्तु युद्ध स्थल में तो उसकी भी परवाह नही करनी है।

यथा वा तन्त्रान्तर के विषय में धूर्त विट में शून्ये। हाथी जैसे लता को तोड़ मरोड़ कर उखाड़ लेता है उसी तरह शून्य यानी घर में जब कोई नही रहता है तब आवास पर आक्रमण करके नारी को बलात् हर ले जाता है। और जो यह मानिती है रूठ गई है ऐसा समझकर धीरे-धीरे मधुर वाक्यों से खुश करके अपने वश में कर लेता है। फिर और किसी बहाने को उपधि को करके उसको छलता है तथा भावों को छिपाता है। उस की ये सब चेष्टाएँ विफल नहीं होती हैं क्योंकि औरतों का स्वभाव उलटा होता है ॥१५३॥

विचारस्यान्यथाभावस्तथा दृष्टोपदिष्टयो।
सन्देहात्कल्प्यते यस्तु स विज्ञेयो विपर्ययः ॥ १५५ ॥

अभिनवभारती

अथवा विज्ञातापरागहेतुभिः प्राक्परिगृहीतोपजापैरापूर्णमिति न विकल्पितुमर्हामि ॥ इति ॥ १५४ ॥

विपर्ययो—यथा रावणं प्रति सचिव :—

उदर्कसिद्धिमिच्छद्भिः सद्भिर्न खलु दृश्यते।
चतुर्थीचन्द्रलेखेव परस्त्रीफालपट्टिका।

रावण :—

परस्त्रीकुचकुम्भेषु कुम्भेषु वरदन्तिनाम्।
निपतन्ति न भीरूणां दृष्टयः शरवृष्टयः।

यथा वा मत्तविलासे शाक्यभिक्षुः परमकारुणिएण भअवदा तहागएण पासादेसु बासो पज्जंकेसु सअणं पुव्वण्हे भोअणं एदेहिं उवदेसेहिं भिक्खुसङ्घस्स अणुग्गहं करन्तेण कि ण हु इत्थिआपरिग्गहो सुरापाणविहाणं अणादिहं। अहवा

बालक्रीड़ा

(मूल) दृष्ट एवं उपदिष्ट लक्षणों में जहाँ सन्देह के बदौलत विचार का अन्यथाभाव होता है उसे विपर्यय समझें ॥ १५५ ॥

विचार—प्रवृत्त अर्थ का अनुसरण करने वाले परोक्ष अर्थ का साधक एवं बहुत से उपाय घटित उपाधियों का दर्शक वाक्य विचार है।

जैसे मुद्राराक्षस के पञ्चम अंक में राक्षस का वाक्य है—साध्ये। जो साधन अन्वय व्याप्ति एवं व्यतिरेक व्याप्ति से घटित है तथा साध्य में निश्चित है। सपक्ष में भी जिसकी स्थिति है और जो विपक्ष से व्यावृत्त है ऐसा साधन हेतु साध्य की सिद्धि करने के लिए समर्थ होता है। किन्तु जो स्वयं साध्य है अनुकूल और प्रतिकूल दोनों में तुल्य है प्रत्युत पक्ष में विरुद्ध है उसके अङ्गीकार करने में जैसे वादी का निग्रह हो जाता है उसी प्रकार उक्त साधन के सदृश साधन वाले स्वामी का भी निग्रह हो जाता है।

अथवा अपराग हेतुओं से जिनको जान लिया है कि ये लोग दुश्मन से मिल गये हैं और पहले से ही जिन्होंने उपजाप शत्रुकृत भेद का परिग्रह कर लिया है ऐसे पुरुषों से यह मण्डल आपूर्ण हो गया है अतः अब विकल्प करना मेरे लिये योग्य नहीं है ॥१५४॥

विपर्यय जैसे—रावण के प्रति उसका सचिव कहता है—उदर्क। उदर्क की सिद्धि को (परिणतिरवधार्या यत्नतः पण्डितेन के अनुसार) परिणाम में उत्तम फल को चाहने वाले सज्जन लोग भादों के चतुर्थी चन्द्र की तरह परस्त्री के फालपट्टिका को नहीं देखते हैं।

रावण—परस्त्रियों के कुचों पर भीरुओं की दृष्टि नहीं पड़ती है और न उत्तम हाथियों के कुम्भस्थल पर डरपोकों की शरवृष्टियां हो सकती हैं।

वाच्यमर्थं परित्यज्य दृष्टादिभिरनेकधा ।
अन्यस्मिन्नेव पतनादिह भ्रंशः स इष्यते ॥ १५६ ॥
उभयोः प्रीतिजननो विरुद्धाभिनिविष्टयोः ।
अर्थस्य साधकश्चैव विज्ञेयोऽनुनयो बुधैः ॥ १५७ ॥

## अभिनवभारती

सव्वज्ञो एदंउणपेक्खदि। अवस्सं एदेहि दुट्ठबुद्धत्थविरेहि णिरूच्छा अह्माणं तरूणजणाणं मच्छरेण पिऽअपुत्थएसु इत्थिआसुरापाणविहाणाणि पव्ठामुहाणि इति तक्केमि ॥ १५५ ॥

भ्रंशो—यथा वेणीसंहारे द्वितीयऽङ्के कञ्चुकिनमाह—दुर्योधनः
सहभृत्यगणं सबान्धवं सहमित्रं ससुतं सहानुजम्।
स्वबलेन निहन्ति संयुगे न चिरात्पाण्डुसुतः सुयोधनम्
कञ्चु—कर्णौ पिधाय सभयं शान्तं पापं प्रतिहतममङ्गलम् ॥ १५६ ॥

अनुनयो—यथा रामाभ्युदये द्वितीयेऽङ्के रामपराक्रमस्तुतिव्यग्रं मारीचमाह रावणः—आः प्रतिपक्षपक्षपातिन्! क्षुद्र! राक्षसापशद; किं बहुना—

## बालक्रीड़ा

(मूल) दृष्ट एवं उपदिष्ट आदि के द्वारा अनेक प्रकर से प्राप्त हुए वाच्य अर्थ का परित्याग करके अन्य अर्थ में जो आशु पतन है वह भ्रंश माना गया है ॥ १५६ ॥ ?

(मूल) परस्पर विरुद्ध अर्थों में अभिनिवेश रखने वाले दोनों वादि एवं प्रति-वादियों की प्रीति का जनक होता हुआ जो अर्थ साधक लक्षण है उसे बुध लोग अनुनय समझें ॥ १५७ ॥

अथ वा मत्तविलास में शाक्यभिक्षु कहता है—परमकारुणिकेन भगवता तथागतेन प्रासादेषु वासः। पर्यङ्केषु शयनं। पूर्वाह्णे भोजनमित्यादि न कर्त्तव्यम्; एतैरुपदेशैः भिक्षुसंघस्य अनुग्रहं कुर्वता किन्तु खलु स्त्रीपरिग्रहः सुरापानविहारः अनादिष्टः। अथ वा सर्वज्ञ एतदुपेक्षते स्म। अवश्यमेतैः दुष्टबुद्धस्थविरैः निरुत्साहैरस्माकं तरुणजनानां मत्सरेण पठनपुस्तकेषु स्त्रीसुरापानविहाराः परामृष्टा इति तर्कयामि। यह प्राकृत की छाया है जो कि सरल है अतः हिन्दीभाषान्तर नहीं किया है ॥१५५॥

भ्रंश जैसे वेणीसंहार में द्वितीय अंक में दुर्योधन कञ्कुकी को कहता है कि भाई बन्धु पुत्र मित्र एवं भृत्यगण के सहित सुयोधन को यह पाण्डुसुत अपनी सेना के द्वारा शीघ्र ही मार देता है।

कञ्चुकी—कानों को ढाँप कर पाप शान्त हो जायँ। अमङ्गल नष्ट हो जायँ ॥१५६॥

अनुनय जैसे—रामाभ्युदय में द्वितीय अङ्क में राम के पराक्रम की स्तुति करने में व्यग्र मारीच को रावण कहता है आः दुश्मनों का पक्षपात करने वाले क्षुद्र दुष्ट अधम राक्षस! ज्यादह क्या कहें—

ईप्सितार्थप्रसिध्यर्थं कीर्त्यते यत्र सूरिभिः ।
प्रयोजनान्यनेकानि सा मालेत्यभिसंज्ञिता ॥ १५८ ॥
हृष्टैः प्रसन्नवदनैर्यत्परस्यानुवर्तनम् ।
क्रियते वाक्यचेष्टाभिस्तद्दाक्षिण्यमिति स्मृतम् ॥ १५६ ॥

अभिनवभारती

तवैव रुधिराम्बुभिः क्षतकठोरकण्ठस्तुतैः
रिपुस्तुतिभवो मम प्रशममेतु कोपानलः ।
सुरद्विपशिरस्स्थलीदलनदष्टमुक्ताफलः
स्वसुः परिभवोचितं पुनरसौ विधास्यत्यसिः ॥

इति खड्गमाकर्षति । तदा प्रहस्तः (उभयोर्मध्ये निपत्य)—प्रसीदतु प्रसीदतु महाराजः, नेदमनुरूपं स्वामिनः । देव—

लोकत्रयक्षयोद्वृत्तप्रकोपाग्रेसरस्य ते ।
ईदृशश्चन्द्रहासस्य भृत्येष्वनुचितः क्रमः ॥ इति ॥ १५७ ॥

माला यथा तापसवत्सराजे राजा—
दृष्टा यूयं निर्जिता विद्विषन्तः प्राप्ता देवी भूतधात्री च भूयः
संबन्धोऽभूद्दर्शकेनापि सार्थं किं दुष्प्रापं यन्न लब्धं भवद्भयः ॥१५८॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ सूरि लोग अभीष्ट अर्थ की सिद्धि के लिए अनेक प्रयोजनों को कहते हैं उसका नाम माला है ॥ १५८ ॥

(मूल) जहाँ हृष्ट एवं विकसित मुख वाले लोग वाणी और चेष्टाओं से पर का अनुवर्त्तन करते हैं उसे दाक्षिण्य कहते हैं ॥ १५९ ॥

तवैव । तुह्मारे द्वारा की गई रिपुओं की स्तुतियों से पैदा होने वाला मेरा कोपानल तुह्मारे ही कण्ठ के कठोर घाव से चूने वाले रुधिराम्बु से पहले शान्त होगा । फिर इन्द्र के ऐरावत हाथी के शिरस्थली के मोती को खण्डित करने वाला मेरा यह तलवार बहिन के तिरस्कार के निराकरण के योग्य कार्य को करेगा ।

इस पर खड्ग को निकालता है उस समय प्रहस्त उन दोनों के बीच में पड़कर महाराज प्रसन्न होवें प्रसन्न होवें । यह कार्य आप के अनुरूप नही है ।

देव ! लोकत्रय का नाश करने के लिए उद्वृत्त उद्वेलित हुए कोप का अग्रेसर अग्रगामी तुम्हारे चन्द्रहास का भृत्यों पर ऐसा क्रम करना अनुचित है ॥१५७॥

माला-जैसे तापस वत्सराज में राजा कहते हैं—दृष्टा। आप लोगों से शत्रुओं को परास्त होते हुए देखा । देवी को प्राप्त किया और फिर भूतधात्री पृथ्वी को पाया। इससे बढ़कर दर्शक दशार्णव के राजा के साथ सम्बन्ध हो गया । अतः अब कौन सी दुष्प्राप वस्तु है जिसको आप लोगों से नही पाया ॥१५८॥

यत्र संकीर्तयन् दोषं गुणमर्थेन दर्शयेत्।
गुणातिपाताद् दोषाद्वा गर्हणं नाम तद्भवेत् ॥ १६० ॥

### अभिनवभारती

दाक्षिण्यं यथा रत्नावल्यां द्वितीयेऽङ्के शीर्षवेदनाव्याजेन गन्तुमुद्यतां वासवदत्तां पटान्तेन गृहीत्वा निरुन्धन् वत्सराजः "प्रिये, प्रसीदेति ब्रूयाम्" इत्यादि वदन्निष्क्रान्तायां प्रेयस्यां "अलमरण्यरुदितेन" इति ब्रुवन्तं विदूषकमाह—"मूढ ! न लक्षितस्त्वया देव्याः कोपः तत्सर्वथा देवीप्रसादनं मुक्त्वा नान्यमत्रोपायमाकलयामि। तदेहि देवीं प्रसादयितुमभ्यन्तरमेव प्रविशावः" इति।

अत्र राज्ञोऽनुवर्तनं दाक्षिण्यम् ॥ १५९ ॥

गर्हणं—दोषस्य गुणीकृतत्वं यथा धूर्तविटे—

प्रणष्टा न व्यक्तिर्भवति वचसा सैव मृदुता
न रागो नेत्राब्जे त्यजति न च लज्जा व्यपगता।
स्मृतिः प्रत्यायाता परिहृषितमद्यापि च मुखं
मदो दोषांस्त्यक्त्वा त्वयि परिणतस्तिष्ठति गुणैः ॥

गुणातिपाते दोषा यथा वत्सराजचरिते द्वितीयेऽङ्के विष्णुत्रातः

### बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ दोष का कीर्त्तन करते-करते किसी प्रयोजन से गुणों का प्रदर्शन कर दे अथवा गुणों का अतिपात करके दोषों का प्रदर्शन कर दें तो वह गर्हण नामक लक्षण होता है ॥ १६० ॥

दाक्षिण्य जैसे रत्नावली में द्वितीय अङ्क में शिर की वेदना के बहाने जाने के लिए उद्यत हुई वासवदत्ता को आञ्चल में पकड़कर वत्सराज रोकता है और हे प्रिये ! तुम प्रसन्न हो जावो ऐसा कहता है इस पर भी जब प्रेयसी रानी निकल जाती है तब "अरण्य रोदन करना व्यर्थ है" ऐसा कहने वाले विदूषक को राजा फिर कहता है कि अरे मूढ़ ! देवी के कोप को तुमने नही लखा। अतः सर्वथा देवी के प्रसन्न करने के सिवाय अन्य किसी उपाय को इस विषय में मैं नही समझ पा रहा हूँ। इसलिए आवो देवी को प्रसन्न करने के लिए हम लोग भीतर चले। यहाँ विदूषक के द्वारा राजा का अनुवर्त्तन करना दाक्षिण्य है ॥१५९॥

गर्हण— दोष को गुण कर लेना है अन्य लोग तो कहते हैं कि क्रोध से अभिमान से अथवा मात्सर्य से किसी की कुत्सा करना गर्हण है। जैसे धूर्तविट में—

प्रणष्टा। मदिरा के पान से उत्पन्न हुए मद की अवस्था में वचन की व्यक्ति सफाई नष्ट नही हुई प्रत्युत उसमें मृदुता बढ़ गई है। राग आखों को नहीं छोड़ता है आखें लाल हो गई हैं। लज्जा भी दूर नहीं हुई है। स्मृति पुनः लौट आई है। मुख आज भी प्रसन्न है इस तरह यह मद आपके रहने से दोषों को छोड़कर गुणों में परिणत हो गया।

अर्थान्तरस्य कथने यत्रान्योऽर्थः प्रतीयते ।
वाक्यमाधुर्यसम्पन्ना सार्थापत्तिरुदाहृता ॥ १६१ ॥

अभिनवभारती

नृपाः प्रभुत्वात्प्रतिषेधवामा जिह्मो विधिस्तद्वशवर्ति कार्यम् ।
साचिव्यतो नापरमस्ति पुंसां विषाददुःखायशसां निदानम् ॥

यथा वा तापसवत्सराजे तृतीयेऽङ्के लामकायनः—

पूर्वाह्णे कृतभोजनव्यतिकरान्नित्यैव नीरोगिता
कण्डूतिर्वपनादपैति शिरसः स्नानं यदा रोचते ।
जात्याचारकदर्थनाविरहितं ब्राह्मण्यमात्मेच्छया
धूर्तैः सत्त्वहिताय कैरपि कृतं साधुव्रतं सौगतम् ॥ १६० ॥

अर्थापत्तिर्यथा धूर्तविटे—

आदष्टस्फुरिताधरे भवति यो वक्त्रारविन्दे रसः
प्रीतिर्या च हृतांशुके च जघने काञ्चीप्रभोद्द्योतिते ।
लक्ष्मीर्या च नखक्षताङ्कुरधरे पीने कपोले स्त्रियो ।
रक्तं तेन विरज्यते न हृदयं जात्यन्तरेऽपि ध्रुवम् ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां अर्थान्तर के कहने पर अन्य अर्थ की प्रतीति हो वह वाक्य के माधुर्य से युक्त अर्थापत्ति है ॥ १६१ ॥

गुणों के अतिपात में दोष जैसे वत्सराज चरित के द्वितीय अंक में विष्णुत्रात कहते हैं ।

नृपाः । राजा लोग प्रभुता के कारण वामस्वभाव से प्रतिषेध करते हैं । विधि भी कुटिल हैं । सभी कार्य उसके वश में हैं । इसलिए पुरुषों के लिए राजा का साचिव्य करने के सिवाय विषाद दुःख एवं अयश के निवारण करने का अन्य कोई निदान नहीं है ।

अथवा तापसवत्सराज के तृतीय अंक में लामकायन कहता है—पूर्वाह्णे । पूर्वाह्ण में दश बजे तक भोजन का व्यतिकर सम्बन्ध कर लेने से निश्चय ही नीरोगिता होती है : मुण्डन करालेने से शिर की खुजलाहट दूर हो जाती है । स्नान के लिए कोई नियत समय नहीं पूर्वाह्ण मध्याह्न अपराह्ण सायं अर्द्ध रात्र या उषः काल जब अच्छा लगे । या जब इच्छा हो । जाति एवं आचार की कदर्थना से रहित अपनी इच्छा से ब्राह्मणत्व है । चमार ब्राह्मण नाऊ ब्राह्मण बढई ब्राह्मण जिसकी इच्छा हो वही ब्राह्मण । इस तरह के साधु समीचीन सौगतव्रत को किन्ही धूर्त्तों ने सत्वहित अपना व्यवसाय चलाने के लिए बनाया है । सत्व का अर्थ यहाँ व्यवसाय है द्रव्यासुव्यवसायेषु सत्त्वमस्त्री तु जन्तुषु यह अमर कोष हैं ॥१६०॥

अर्थापत्ति जैसे धूर्तविट में—आदष्ट । सुरत के समय दंशन कर लेने से जिसमें अधर फुरकने लगता है ऐसे मुख कमल में जो रस है । वस्त्र के अपहरण कर लेने पर कर्धनी की

**वाक्यैः सातिशयैरुक्ता वाक्यार्थस्य प्रसाधकैः ।**
**लोकप्रसिद्धैर्बहुभिः प्रसिद्धिरिति कीर्तिता ॥ १६२ ॥**

## अभिनवभारती

अत्र जन्मान्तरेऽपि तस्या अनुरक्तिरनुवर्तेत एवेत्युक्ते जन्मान्तरेष्वपि विरागो न प्रभवति तस्माद्भवबन्धविमुक्तिर्न स्यादित्यर्थापत्तिर्नाम लक्षणम् ॥ १६१ ॥

प्रसिद्धिः—प्रसाधकैः प्रकृष्टसाधकैः, प्रसिद्धैः पूर्वमेव सिद्धैः । यथा गदा युद्धे बलदेवः दुर्योधनमाह—भीमसेन इदानीं तव युद्धवञ्चनामुत्पाद्य स्थास्यति ।

दुर्यो—न चाहं भीमसेनेन वञ्चितः ।

बल—अथ केन भवानेवंविधः कृतः ।

दुर्यो—श्रूयतां,

येनेन्द्रस्य च पारिजातकतरुर्मानेन तुल्यं हृतो
दिव्यं वर्षसहस्रमर्णवजले सुप्तश्च यो लीलया ।
दीप्त्या भीमगदां प्रविश्य सहसा निर्व्याजयुद्धप्रियः
तेनाहं जगतां प्रियेण हरिणा मृत्योः प्रतिग्राहितः ॥

अत्र वाक्यार्थस्य साधका एव भगवतो विष्णोः पारिजाताहरणलीलावटपत्रशयनादयः । अन्ये तु प्रसाधकैरलङ्कारैरिति गृह्णन्ति ॥ १६२ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) वाक्यार्थ के प्रसाधक तथा लोक प्रसिद्ध बहुत से सातिशय वाक्यों के द्वारा कहे गये लक्षण को प्रसिद्धि कहते हैं ॥ १६२ ॥

प्रभा से आकर्षक जघन में जो प्रीति है । नख क्षत के अंकुर को धारण करने वाले स्त्रियों के पीन पयोधर में जो शोभा है ऐसी भावना से रंगा हृदय जन्मान्तर में भी विरक्त नहीं हो सकता है । यह ध्रुव है ।

यहाँ जन्मान्तर में भी उन रस प्रीति एवं लक्ष्मी के अनुराग का अनुवर्त्तन होता है ऐसा कहने पर जन्मान्तर में भी वैराग्य का पैदा होना सम्भव नहीं है अतः संसार के बन्धन से छुटकारा नहीं हो सकता है इस अर्थ के ज्ञान के हो जाने से यह अर्थापत्ति नामक लक्षण है ॥१६१॥

प्रसिद्धि—प्रसाधक यानी प्रकृष्ट साधक प्रसिद्ध माने पहले से ही सिद्ध है । जैसे—गदायुद्ध में बलदेव जी दुर्योधन को कहते हैं कि हे दुर्योधन ! अब भीमसेन तुमको युद्ध में वञ्चित करके स्थिर हो गया है ।

दुर्योधन—क्या ? मुझे भीमसेन ने वञ्चित कर दिया ठग लिया ।

बल—तब किसने तुमको ऐसा किया ?

दुर्योधन—सुनिये —

येन । जिसने इन्द्र के अभिमान के साथ पारिजात का हरण किया । जिसने दिव्य सहस्र वर्षों तक लीला पूर्वक अर्णव जल में शयन किया । उस जगत के प्यारे निर्व्याज नितरां

यत्राकारोद्भवैर्वाक्यैरात्मानमथवा परम् ।
पृच्छ्यते चाभिधत्तेऽर्थं सा पृच्छेत्यभिसंज्ञिता ॥ १६३ ॥
दृष्टश्रुतानुभूतार्थकथनादिसमुद्भवम् ।
सादृश्यं क्षोभजननं सारूप्यमिति संज्ञितम् ॥ १६४ ॥

अभिनवभारती

पृच्छा=शोकादिपरवशतयात्मानं वा परं वा परोक्षे संबोध्य पृच्छन्निवाभिधानम् । तन्नोत्तरमपेक्षते तस्यैव प्रत्यायकत्वात् ।

यथा रामचरिते हनुमान् सीतां दृष्ट्वाह—

स्थानेऽवसीदसि रघूद्वह ! किं विधातः !
अस्यास्त्वयेक्षितमलक्षणमङ्गकेषु ।
अद्यापि जीवसि दशानन ! हे हनुमन् !
केयं तवाभिमुखवर्तिरिपोः प्रतीक्षा ॥ इति ॥ १६३ ॥

सारूप्यं—आदिशब्देन दर्शनश्रवणानुभवनान्युपलक्षितानि । अत्र रूपविभ्रान्त्या न क्षोभजननमेव लक्षणस्य चमत्कृतिः । यथा छलितरामे लक्ष्मणेन बध्वानीतो

बालक्रीड़ा

(मूल) यत्राकारो इसकी व्याख्या पहले हो चुकी है ॥ १६३ ॥

(मूल) जहां दृष्ट श्रुत एवं अनुभूत के अर्थ कथन दर्शन एव अनुभव से होने वाले क्षोभ के जनक सादृश्य की सारूप्य संज्ञा है ॥ १६४ ॥

छल करने वाले युद्धप्रिय हरि ने सहसा अकस्मात् दीप्ति के द्वारा गदा में प्रवेश करके दुर्योधन को मृत्यु के लिए प्रतिगृहीत करा दिया ।

यहाँ भगवान विष्णु के परिजात हरण, लीलापुरःसर वटपत्र शयनादि ही वाक्यार्थ के साधक हैं । और तो मानते हैं कि अलंकारयुक्त ही पदार्थ वाक्यार्थ के प्रसाधक हैं ॥१६२॥

पृच्छा—शोक मोह आदि के पराधीन हो जाने से अपने को या दूसरे को सम्बोधन करके पूछते हुए की तरह कहता है । जहाँ उत्तर की अपेक्षा नहीं होती है वहाँ तो यही पूछना एवं कहना ही प्रत्यायक है । जैसे रामचरित में हनुमान् जी सीता जी को देखकर कहते हैं कि—

हे रघूद्वह ! आप जो दुःखी होते हैं वह युक्त है । विधातः ! तुमने इस सीता के अङ्गों में कौन से अलक्षण दुर्लक्षण देखे । जिनको देखकर इसके ललाट में विधायक विधि लेख लिखा । हे दशानन ! आज भी इस तपस्विनी को इतना कष्ट भुगता कर भी जी रहे हो । अथ हे हनुमन् ! सामने में रिपु को पाकर यह तुम्हारी कौन सी या कैसी प्रतीक्षा है ॥१६३॥

सारूप्य यहाँ मूल श्लोक के कथनादि में आदि शब्द से दर्शन श्रवण एवं अनुभवन का उपलक्षण है । यहाँ रूप की विशिष्ट या विलक्षण या विविध प्रकारक भ्रान्ति से क्षोभ को

हृदयस्थस्य वाक्यस्य गूढार्थस्य विभावकम् ।
अन्यापदेशैः कथनं मनोरथ इति स्मृतः ॥ १६५ ॥

### अभिनवभारती

लवो रामयज्ञशालायां हिरण्मयीं सीतां दृष्ट्वाह—"अये कथमियमम्बा राजद्वारमागता" इति सहसोत्थाय प्रणम्य तदनन्तरं काञ्चनमयीति निर्वर्ण्योपसृत्योपविशति ॥

यथा वा वेणीसंहारे—दुर्योधनं हत्वागच्छन्तं भीमसेनं दुर्योधनमिति चार्वाक-वार्तयैव भ्रान्त्वा धर्मसूनुस्तं गाढं गृहीत्वाह……

आशैशवादनुदिनं जनितापराधो
मत्तो बलेन भुजयोर्हतराजपुत्रः ।
आसाद्य मेऽन्तरमिदं भुजपञ्जरस्य
जीवन् प्रयासि न पदात्पदमद्य पापः ॥ इति ॥ १६४ ॥

मनोरथो-यथा विकटनितम्बाप्रहसने विकटनितम्बाह

अन्यासु तावदुपमर्दसहासु भृङ्ग !
लोलं विनोदय मनः सुमनोलतासु ।
मुग्धामजातरजसं कलिकामकाले
बालां कदर्थयसि किं नवमालिकायाः ॥
अत्रात्मानमेव सुमनोलतात्वेनापदिशति ॥ १६५ ॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) हृदयस्थस्य इसकी भी व्याख्या हो चुकी है ॥ १६५ ॥

पैदा कर देने में ही लक्षण का चमत्कार नहीं है । जैसे छलित राम में लक्ष्मण के द्वारा बाँध कर लाये हुए लव ने राम की यज्ञशाला में हिरण्मयी सीता को देखकर कहा अये ! यह अम्बा राजद्वार में कैसे आ गई । और सहसा खड़ा होकर प्रणाम किया उसके बाद अरे यह तो काञ्चनमयी है ऐसा अनुभव करके देखा सुना ताका फिर दूर हट कर बैठ गया ।

यथा वा वेणीसंहार में—दुर्योधन का हनन करके आते हुए भीमसेन को चार्वाक की बात से भ्रान्त हो कर धर्मसूनु युधिष्ठिर ने बड़ी दृढ़ता के साथ उसको पकड़ा और कहा ।

आशै । बचपन से ही प्रतिदिन अपराध करने वाले भुजों के बल से मत्त हुए तुम ने राजपुत्र भीम को मार डाला ।

आज इस मेरे भुज पञ्जर में पहुँच कर जीते हुए एक पैर भी इधर उधर टस से मस नही हो सकते हो ॥१६४॥

मनोरथ—जैसे विकट लितम्बा के प्रहसन में विकटनितम्बा कहती है कि अरे हे भृङ्ग ! रति कालीन उपमर्दन का सहन करने वाली अन्य सुमनोलताओं में अपने चञ्चल मन को वहलावो । नग्निका अनर्त्तवा मुग्धा बाला नवमालिका की कलिका को क्यों कदर्थित करते हो ।

यद्वाक्यं वाक्यकुशलैरुपायेनाभिधीयते ।
सदृशार्थाभिनिष्पत्त्याः स लेश इति कीर्तितः ॥ १६६ ॥
परदोषैर्विचित्रार्थैर्यत्रात्मा परिकीर्त्यते ।
अदृष्टोऽन्योऽपि वा कश्चित् स तु क्षोभ इति स्मृतः ॥ १६७ ॥

अभिनवभारती

लेशो यथाविमारके द्वितीयेऽङ्के धात्री नायकमाह—अय्य किं चिंतीअदि । अविमारकः--भवति ! शास्त्रं चिन्त्यते ।

धात्री—किं णाम एदं रमणिज्जं सत्थं चिंतीअदि

अवि—भवति ! योगशास्त्रं चिन्त्यते ।

धात्री—(सस्मितं) पडिग्गहीदं मंगलवअणं ओअसत्थं एव होदु ।

अवि—को नु खलु वाक्यार्थः । अन्यदप्यभिलाषवशादन्यथा संकल्पयामि । इत्यादि ।

अन्ये तु लेख इति पठन्निङ्गितज्ञानाभिधानमिति च लक्षयन्ति ॥ १६६ ॥

क्षोभो-यथा रत्नावल्यां तृतीयेऽङ्के सागरिकैवेति मत्वा वासवदत्तामुपलालयतो राज्ञः सा स्वावगुण्ठनमपनीय वैलक्ष्यमुत्पादितवती ।

राजा (अञ्जलिं बध्वा)—प्रिये ! वासवदत्ते ! प्रसीद प्रसीद ।

बालक्रीड़ा

(मूल) वाक्य प्रयोग में कुशल लोग किसी ऐसे उपाय से सदृश अर्थ की निष्पत्ति करते हुए जिस वाक्य को कहते हैं वह लेश नामक लक्षण है ॥ १६६ ॥

(मूल) विचित्र अर्थ वाले दूसरे के दोषों के द्वारा जहाँ अपने को कहें अथवा किसी अन्य अनजान को कहें वह क्षोभ नामक लक्षण है ॥ १६७ ॥

यहाँ विकटनितम्बा अपने को ही सुमनोलता के रूप में अपदेश करती है ॥१६५॥

लेश जैसे —आविमारक में द्वितीय अङ्क में धात्री नायक को कहती है – अर्य ! किं चिन्त्यते ।

अविमारकः—भवति ! शास्त्र की चिन्ता करता हूँ ।

धात्री –किंनाम एतत् रमणीयं शास्त्रं चिन्त्यते ।

अवि । भवति ! योग शास्त्र की चिन्ता करता हूँ ।

धात्ती । (सस्मितम्) प्रतिगृहीतं मङ्गलबचनम् । यत् शास्त्रमेव भवतु । अवि–वाक्यार्थ क्या है । और भी कुछ चिन्तन करना है । अभिलाष के बस से अन्यथा भी संकल्प करता हूँ । और लोग तो लेश की जगह पर लेख ऐसा पढ़ते हैं और इङ्गितज्ञान इंगित को समझ लेना । इसका लक्षण करते हैं ॥१६६॥

**लोके गुणातिरिक्तानां गुणानां यत्र नामभिः ।**
**एकोऽपि शब्द्यते तत्तु विज्ञेयं गुणकीर्त्तनम् ॥ १६८ ॥**

## अभिनवभारती

वास (अश्रु निपातयन्ती) मा एव्वं भण । अण्णगदाइ एदाइ अक्खराइ ।

विदू—भोदि, महाणुभावा खु तुमं ता क्खमीअदु दाव एक्को अवराहो पिअवअस्सस्स ।

वास—णं पुढमसंगमे विग्धं करन्तीए मए जेव्व एदस्स अवरद्धं ण अज्जपुत्तस्स ।

अन्ये तु "आत्मन्यभूततद्भावभावन" मिति, परे तु "अन्यगते हेतावन्यस्मिन् कार्यकल्पनम्" इति च लक्षयन्ति ॥ १६७ ॥

गुणकीर्तनं—यथा वत्सराजचरिते चतुर्थेऽङ्के शालङ्कायनः—नीलनागव्यपदेशेन समन्ततः शस्त्रप्रभाभासुरैरस्मद्योधैः परीतेन महति भयस्थाने विगतसंभ्रमं—

तेन प्रोक्तं धैर्यगाम्भीर्यशौर्यप्रज्ञातेजोनीतिदाक्षिण्यगर्भम् ।
वाक्यं सामाद्यं सोर्जितं श्रोत्ररम्यं शास्त्रीकर्तव्यं तद् बुधैः स्वार्थकामैः ॥

भरतरोहकः—एसो संक्षिप्तविस्तरो नाम ।

राजा—ततस्ततः—

## बालक्रीड़ा

(मूल) लोके इसकी व्याख्या पहले कर दी गई है ॥ १६८ ॥

क्षोभ जैसे—रत्नावली में तृतीय अङ्क में सागरिका समझकर वासवदत्ता का उपलालन करने वाले राजा को वासवदत्ता ने अपने घूँघट पट को हटाकर लज्जित कर दिया । राजा (अञ्जलि बाँधकर) प्रिये ! वासवदत्ते ! प्रसन्न हो जावो प्रसन्न हो जावो ।

वास—(आसुओं को गिराती हूई) मा एवं भाण । अन्यगतानि एतानि अक्षराणि । विदू—भवति ! महानुभावा खलु त्वम्, ततः क्षम्यतामेकोऽपराधः प्रियवयस्यस्य ।

वास – ननु प्रथमसङ्गमे विघ्नं कुर्वत्या मया एव एतस्य अपराद्धं न प्रियवयस्येन ।

और लोग तो—लक्षण करते हैं अपने में अभूत की जैसी भावना । पर तो लक्षण करते हैं अन्यगत हेतु से अन्य में कार्य की कल्पना करना ॥१६७॥

गुण कीर्तन जैसे—वत्सराज चरित में चतुर्थ अङ्क में शालङ्कायन कहते हैं कि काले काले सर्प के व्यपदेश से समन्ततः शस्त्र की प्रभा से चमकने वाले हमारे योधाओं से घिरे हुए उसने बड़े भारी भय के स्थान में भी सम्भ्रम को छोड़ कर धैर्य गाम्भीर्य शौर्य प्रज्ञा तेज नीति और दाक्षिण्य से युक्त सामप्रधान ऊर्जस्वी एवं कर्णसुखद वाक्य को कहा । बुध लोग अपने प्रयोजन के लिए उसको शास्त्र के रूप ग्रहण करें ।

भर—यह संक्षिप्त भी है और विस्तृत भी है । राजा—फिर

प्रस्तावेनैव शेषोऽर्थः कृत्स्नो यत्र प्रतीयते ।
वचनेन विनानुक्तसिद्धिः सा परिकीर्तिता ॥ १६६ ॥

अभिनवभारती

शाल--देव, यस्तस्य युद्धे महति प्रवृत्ते पराक्रमः साहसलाञ्छनः सः ।
प्रद्युम्नरामार्जुनभीमकर्णसाम्बाभिमन्युष्वविचिन्त्य एव ॥ इत्यादि

राजा--अहो नु खलु स्वभावसिद्धानां गुणानामव्यभिचारिता । कुतः--
अविदित इति नैकधा प्रयत्नाद् बहुदिवसं बहुधापरीक्षमाणः ।
द्विगुणमभिविराजते गुणैः स्वैर्मणिरिव जातिविशेषवान्महार्हः ॥१६८॥

अनुक्तसिद्धिर्यथा तापसवत्सराजे यौगन्धरायणो डोलायितचित्तां वासवदत्तामाह--
कौशाम्बीं परिभूय नः कृपणकैर्विद्वेषिभिः स्वीकृतां
जानास्येव तथा प्रमादपरतां पत्युर्नयद्वेषिणः ।
स्त्रीणां च प्रियविप्रयोगविधुरं चेतः सदैवात्र मे
वक्तुं नोत्सहते मनः परमतो जानातु देवीं स्वयम् ॥

यथा वा तत्रैव द्वितीयेऽङ्के विनीतभद्रो देवीप्रस्थानं वर्णयन्नाह--
मामुद्दिश्य तथा देव्या वाष्पसंरुद्धकण्ठया ।
आर्यपुत्रं प्रतीत्युक्तं वक्तव्यं न समाहितम् ॥ १६९ ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ विना ही कहे प्रस्ताव से ही अवशिष्ट सम्पूर्ण अर्थ प्रतीत हो जाय वह अनुक्तसिद्धि है ॥ १६९ ॥

शाल--देव ! महान् युद्ध के प्रवृत्त होने पर उसने जो पराक्रम किया; कहना चाहिए वह साहस लाञ्छन था । अर्थात् ऐसी भीषण परिस्थिति में उसने जो किया उसे उसका साहस ही कहना चाहिए क्योंकि प्रद्युम्न राम (बलदेव जी) अर्जुन, भीम, कर्ण, साम्ब और अभिमन्यु के वारे में ऐसा चिन्तन नहीं कर सकते हैं ।

राजा--अहो ! स्वभावसिद्ध गुण अव्यभिचारी होते हैं । क्योंकि--

अविदित है जाना पहिचाना नहीं है नवसिखुआ है ऐसा कहकर या ऐसा समझकर एक वार नहीं बहुत बार बहुत दिनों तक प्रयत्न पूर्वक परीक्षा लेने पर यह जातिविशेष वाले बहुमूल्य मणि की तरह अपने गुणों से दूने रूप में विराजमान हो रहा है ॥१६८॥

सिद्धि जैसे--तापसवत्सराज में यौगन्धरायण ने जिसका चित्त दोला की झूला की तरह कभी इधर कभी उधर जाता आता है ऐसी वासवदत्ता को कहा--

इन कृपणक अत्यन्त तुच्छ दुश्मनों ने हम लोगों को दबाकर कौशाम्बी को ले लिया इस तरह से नीति के अनुसार चलन में द्वेष रखने वाले मालिक की प्रमादपरता को आप जानती ही हैं । और स्त्रियों का चित्त सदा ही प्रिय के वियोग में विधुर रहता है अतः

यत्प्रसन्नेन मनसा पूज्यं पूजयितुं वचः ।
हर्षप्रकाशनार्थं तु सा प्रियोक्तिरुदाहृता ॥ १७० ॥

एतानि काव्यस्य च लक्षणानि
षट्त्रिंशदुद्देशनिदर्शनानि ।
प्रबन्धशोभाकरणानि तज्ज्ञैः
सम्यक् प्रयोज्यानि रसायनानि ॥ १७१ ॥

इति भरतीये नाट्यशास्त्रे वागभिमये काव्यलक्षणो नाम षोडशोऽध्यायः ।

## अभिनवभारती

प्रियोक्तिर्यथा वत्सराजचरिते सप्तमेऽङ्के भरतरोहको वत्सराजाय वासवदत्तां वीणाभ्यासार्थमर्पयितुकामस्तं दृष्ट्वाह—

या शेते कौस्तुभस्य द्युतिकिसलयिते शारदव्योमनीले
विष्णोर्वक्षस्युदारे रजनिकरकराकारहारोपहारे ।
साभ्येत्यालिङ्गतु त्वां प्रशिथिलगलितेनोत्तरीयेण लक्ष्मी
हर्षादापीडयन्ती नवकमलरजोरोचनाभ्यां स्तनाभ्याम् ॥इति॥ १७० ॥
एवमेव श्रव्यप्रबन्धेष्वपि कथाशरीरसंविधानसंभा
षणवैदग्ध्यरूपः कविव्यापारो लक्षणाख्यो द्रष्टव्यः ॥ १७१ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) यत्प्रसन्नेन इसकी व्याख्या कर दी गई है ॥ १७० ॥

(मूल) उद्देशक्रम से काव्य के इन ३६ लक्षणों को कह दिया है । ये प्रवन्ध की शोभा के विधायक हैं अतः पण्डितों को रसों के अनुसार इनका सम्यक् तरीके से प्रयोग करना चाहिए ॥ १७१ ॥

इस विषय में मेरा मन कुछ भी कहने को उत्साह नहीं करता है इसके बाद की कथा को या कर्त्तव्य को देवी स्वयं समझें ।

और भी जैसे—उसीमें द्वितीय अङ्क में विनीतभद्र देवी के प्रस्थान का वर्णन करते हुए कहते हैं— वाष्प से गद्गद अत एव संरुद्ध कण्ठ से देवी ने मेरे को लक्ष्य करके आर्यपुत्र के प्रति जो कहा उसका समाधान नहीं किया जा सकता है ॥१६९॥

प्रियोक्ति जैसे—तापसवत्सराज में सप्तम अङ्क में भरतरोहक वत्सराज को वासवदत्ता को वीणा का अभ्यास कराने के लिए अर्पण करने की इच्छा से देखकर कहता है—

या । कौस्तुभ की कान्ति जिसमें किसलय के सदृश है । शरदृतु के आकाश के सदृश जो नील है एवं चन्द्र की किरणों के तुल्य हार से जो विभूषित है ऐसे उदार विष्णु के वक्षः स्थल पर जो सोती है । वह प्रशिथिल अतएव गलित उत्तरीय वाली लक्ष्मी प्रसन्न होकर नूतनकमल के पराग से सुशोभित स्तनों से आपीडित करने के लिए स्वयं आकर तुम्हारा आलिङ्गन करे ॥१७०॥

## अभिनवभारती

इति षोडशमध्यायं ग्रन्थनिर्ग्रन्थिकं व्याधात् ।
यशोराशेर्यशोरागनाम्नो दौहित्र—देहजः ।

इति श्रीमहामाहेश्वराभिनवगुप्ताचार्यविरचितायां नाटयवेदविवृतावभिनयभारत्यां लक्षणालङ्कारदोषगुणाध्यायः षोडशः समाप्तः ।

## मधुसूदनी

एवमेव पठ्यदृश्यनिरूपितप्रक्रिययैव श्रव्यप्रबन्धेस्वपि ठक्करागेण विचित्रवर्णनीये राघवविजये गीतिकाव्ये ककुभग्रामरागेण विचित्रवर्णनीये मारीचवधे गीतिकाव्ये मालवादिरागेण विचित्रर्णनीये गीतिगोविन्दे गीतिकाव्ये । एवं बहुषु श्रव्य काव्येषु । तदुक्तमभिनवभारत्याम् चतुर्थोध्याये २७१ तम श्लोके अभिनवगुप्तैः "गीतप्रयोगमाश्रित्येति" प्रतीकमुद्घृत्य—

गीयत इति गीतं काव्यम् । एष एव च प्रकारः कलाविधिना निबध्यमानो राघवविजयमारीचवधादिकं रागकाव्यमुद्भावयतीति यथोक्तं कोहलेन ।

लयान्तरप्रयोगेण रागैश्चापि विवेचितम् ।

नानारसं सुनिर्वाह्यकथं काव्यमिति स्मृतम् । लयतश्चात्र गीत्याधारत्वेनाप्राधान्ये गीतेरेव प्राधान्यमिति न काव्यार्थविपर्यासवशेन रागभाषादिविपर्यासो नाट्य इव ।

राघवविजयस्य हि ठक्करागेणैव मारीचवधस्य ककुभग्रामरागेणैव विचित्रवर्णनीयत्वेऽपि निर्वाहः । अतएव रागकाव्यानीत्युच्यन्त एतानि । रागो गीत्यात्मकत्वात्स्वरः तस्याधारभूतं काव्यमिति ।

कथाशरीरस्य संविधानम् । संभाषणस्य वैदग्धी । तद्रूपः कविव्यापारो लक्षणाख्यः भूषणाक्षरसंघात इत्यादिरूपो द्रष्टव्यः अनुभवनीय इति ।

प्रासूत रामो विदुषां वरेण्यो वक्तावरी मा मधुसूदनं यम् ।
षड् युग्दशाध्यायगता व्यरंसीद् विज्ञाद्धि तस्मान्मधुसूदनीयम् ।

इति श्रीमधुसूदनशास्त्रिणः कृतौ अभिनवभारत्या मधुसूदनीविवृतौ षोडशाध्यायः सम्पूर्णतमियात् ।

## बालक्रीड़ा

इस प्रकार भरत के सोलहव अध्याय की मूल नाट्य शास्त्र की आचार्य मधुसूदन शास्त्री की कृति बालक्रीडा हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ।

इसी प्रकार दृश्य पठ्य काव्यों की तरह श्रव्यप्रबन्धों में भी कथा शरीर का संविधान संभाषण एवं वैदग्ध्यरूप (लक्षण नामक) कवि के व्यापार को देखें ।। १७१ ।।

इति नाट्यशास्त्र के सोलहवें अध्याय की अभिनवभारती की आचार्य श्रीमधुसूदन शास्त्री की कृति हिन्दी टीका बालक्रीड़ा सम्पूर्ण हुई ।

---

# सप्तदशोऽध्यायः

**एवं तु संस्कृतं पाठ्यं मया प्रोक्तं द्विजोत्तमाः ! ।**
**प्राकृतस्यापि पाठ्यस्य संप्रवक्ष्यामि लक्षणम् ॥ १ ॥**

### अभिनवभारती

यदान्तररसास्वादकाकुविश्रान्ति सुन्दरम् ।
रसाक्षपक्षगं वन्दे तद्वपुः पारमेश्वरम् ॥

### मधुसूदनी

यदान्तरेति । अत्रेदं बोध्यम् । भरतमुनिना षट्त्रिंशदध्यायात्मकं नाट्यशास्त्रं विरचितम् । तदनुसरता अभिनवगुप्ताचार्येण प्रत्यभिज्ञादर्शनप्रसिद्धो भूम्यादिशिवान्तषट्त्रिंशत्तत्वात्मकः शिवः प्रत्यध्यायारम्भे स्तूयते । तत्रेदानीं सप्तदशोऽध्यायो व्याख्यानीयः । अत्र भूमिः १ जलं २ वह्नि ३ रित्येवं गणनया प्राप्तं सप्तदशं तत्त्वं जिह्वारूपम् । तदेवं जिह्वात्मकं पारमेश्वरं वपुर्वन्यते । यदान्तरेति । अत्र अ अन्तरेति प्रश्लेषः । तत्र अ इति अ मा नो ना प्रतिषेधे इति कोषानुसारं निषेधार्थकः । अन्तरमिति ।

अन्तरमवकाशावधिपरिधानान्तर्धिभेदतादर्थ्ये ।
छिद्रात्मीयविनाबहिरवसरमध्येऽन्तरात्मनि च ।

इत्यमरानुरोधात् विनार्थकः । तेन अ नास्ति अन्तरं विना रसस्यास्वादो येन । तदान्तररसास्वादम् । अ नास्ति अन्तरं विना काकादेविश्रान्तिर्येन तत् आन्तरकाकुविश्रान्ति । अत्र पूर्वं रसास्वादं च काकुविश्रान्ति चानयोः समाहारः रसास्वादकाकुविश्रान्ति । आन्तरं रसास्वादकाकुविश्रान्ति इति तथा । अत्र द्वन्द्वान्ते श्रूयमाणमान्तरं पदं रसास्वादकाकुविश्रान्तिपदाभ्यां सम्बध्यते । अतस्तथैवाहं व्याख्यम् । अत्र काकुपदमुच्चारणीयध्वन्युपलक्षकम् ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार पूर्व में चौदहवें अध्याय में मैंने संक्षेप से संस्कृत पाठ्य को कहा । अब प्राकृत पाठ्य के लक्षण को कहूँगा । यानी कौन किस प्राकृत को पढ़े इत्यादि कहूँगा ॥१॥

यदान्तर । यहां यह समझना चाहिए कि भरतमुनिने ३६ अध्यायों में नाटयशास्त्र का निर्माण किया । उसी के अनुसार अभिनव गुप्ताचार्य ने प्रत्येक अध्याय के आरम्भ में प्रत्यभिज्ञादर्शन प्रसिद्ध भूम्यादि शिवान्त षट्त्रिशत्रत्वात्मक शिव की वन्दना की है इस समय प्रकृत में सत्तरहवें अध्याय की व्याख्या करना है । इसमें भूमि १ जल २ वह्नि ३ इस क्रम से १७ वाँ तत्त्व जिह्वा है । अतः जिह्वात्मक परमेश्वर के वपु की शरीर की वन्दना करते हैं कि—

## अभिनवभारती

चतुर्दशाध्याये वाचिकोक्तक्रमे संस्कृतं प्राकृतं च वाक्यमित्युक्तम्। तत्र संस्कृतप्रसङ्गेन छन्दोवृत्तलक्षणादि निरूपितम्। अनेन त्वध्यायेन प्राकृतस्य स्वरूपं निरूप्यते । शास्त्रप्रसिद्धसंस्कृतविपरीतप्राकृतप्रसङ्गेन नामधेयिभागरूपरूपणं

## मधुसूदनी

सु उचितं यथा स्यात्तथा उन्दं क्लेदनं राति गृह्णाति इति सुन्दरम् क्लिन्नम्। पृषोदरादित्वाच् शकन्ध्वादित्वात्साधुपदम् । जिह्वया वागिन्द्रियरूपकर्मेन्द्रियस्य कार्यमुच्चारणं काकादेः, रसनेन्द्रियस्य ज्ञानेन्द्रियस्य कार्यं रसस्वादो भवति। अत इमे द्वे विशेषणे अत्र स्तः। जिह्वाख्यं वपुः लालाभिः क्लिन्नं वर्त्तते एव।

रसाक्षपक्षगम्। अत्र रसशब्दः षट् संख्यावाचकः। अक्षशब्दः इन्द्रियार्थकः। अत्र द्वौ पक्षौ वर्त्तते। तत्र पञ्च वागादीनि पञ्च कर्मेन्द्रियाणि। रसनादीनि पञ्च ज्ञानेन्द्रियाणि। एकं मनः। एवमेकादशेन्द्रियाणि। इत्येकः पक्षः सर्वेषाम्। मनः सहितानि चक्षुरादीनि षडिन्द्रियाणि ज्ञानेन्द्रियाणीति पक्षो नैयायिकानाम्। एवं रसेन्द्रियपक्षगं तत्पारमेश्वरं शैवं षट्त्रिंशात्मकतत्वेष्वन्यतमं वपुः प्रत्यभिज्ञादर्शनानुसृतं शरीरं वन्देऽहमभिनवगुप्तः।

चतुरिति। चतुर्दशाध्याये एतदध्यायप्रारम्भे। वाचिकस्य वागभिनयस्य "यो वागभिनयः। तस्य लक्षणम्" इति। वाचि यत्नस्तु कर्त्तव्यो नाट्यस्यैषा तनुः स्मृता। इति। वाङ्मयानीह शास्त्राणि वाङ्निष्ठानि तथैव च। तस्माद्वाचः परं नास्ति वाग्घि सर्वस्य कारणमित्येवम्। उक्तक्रमे कथनक्रमे। द्विविधं हि स्मृतं पाठ्यं संस्कृतं प्राकृतं तथेति पाठ्यमुक्तम्।

## बालक्रीड़ा

जिसके विना रसास्वाद नहीं हो सकता है और जिसके विना ध्वनियों की उद्गम पुरःसर विश्रान्ति नहीं हो सकती है तथा जो उचित मात्रा में आर्द्र रहता है। उसे षड्ज्ञानेन्द्रिय पक्ष में प्राप्त होने वाले पारमेश्वर वपु की मैं अभिनवगुप्त वन्दना करता हूं।

पहले चौदहवें अध्याय में वाचिक अभिनव के कहने के क्रम में संस्कृत और प्राकृत रूप दो तरह का पाठ्य कहा हैं।

"यो वागभिनयः·········। तस्य लक्षणम्"
"वाचि यत्नस्तु कर्त्तव्यो नाट्यस्यैषा तनुः स्मृताः"

जो वाचिक अभिनय है उसका लक्षण वहाँ कहेंगे। क्योंकि वाणी में यत्न करना यह वाणी नाट्य की तनु है। ये सभी शास्त्र वाङमय हैं और वाणी पर निर्भर करते हैं। इस लिए वाणी से उत्कृष्ट कुछ नहीं है। वाणी सम्पूर्ण विश्व का कारण है। भगवती श्रुति ने भी कहा है कि वाग्वै विश्वा भूतानि। इत्यादि।

उसी अध्याय में संस्कृत पाठ्य के प्रसङ्ग से छन्दात्मक वृत्तों के लक्षणों का निरूपण किया अब इस अध्याय में प्राकृत के स्वरूप का निरूपण करते हैं। शास्त्रों में प्रसिद्ध संस्कृत

## अभिनवभारती

शास्त्रविहितानां विपरीतरूपत्वात्, नाट्यसमयपातिनो भावमारिषादिनामसमूहस्य पठनधर्मोश्च प्राकृतेऽपि किमन्यथा संस्कृतवद्वेति चिन्तायां प्रसङ्गेन कार्यस्वरूपं निरूपितम्। दशरूपकनिर्णयानन्तरं समुचितनिर्णयमपि तथा—

अलङ्कारा विरामाश्च ये पाठ्ये संस्कृते मताः।
त एव यत्नतः कार्याः स्त्रीपाठ्येऽपि च संस्कृते ॥१७।१४७॥

इत्यध्यायोपान्ते प्राकृतपाठ्यमेवोपसंहरिष्यामीत्यध्यायसङ्गतिः, एतामेव दर्शयति एवं तु संस्कृतमित्यादि। पाठविशेषमर्हति, यत्नेन वा पठनीयं, विशिष्टेन रूपेण वा पठनार्हं आन्तरचित्तवृत्तिवशादेव वा तथा पठितुं शक्यम्, आचार्ययत्नेन वा पठनीय

## मधुसूदनी

छन्द इति। छन्दः वृत्तमिति पृथक् नास्ति। छन्द एव वृत्तं गोवलीवर्दन्यायेन अभेदबुध्योच्यते।

नामधेयी नामीत्यनर्थान्तरम्। नामधेयिनां भागरूपस्य विभक्तरूपस्य रूपणं निरूपणम्।

कार्यस्वरूपम् कर्त्तव्यस्य प्राकृते पाठयस्य स्वरूपं निरूपितमित्यस्य निरूपणीयमित्यर्थः। भूतकाले प्रत्ययो नास्ति प्रागध्यायेषु अनिरूपणात्। समुचितनिर्णयमपि करिष्यते इति शेषः। तथेति प्रमाणमुपन्यस्ते।

कगादयो लुप्यन्ते क ग च त द प य वां प्रायो लोप इति प्राकृतप्रकाशीय सूत्रेष्वपीति बोध्यम्।

सत्वं च भवति शषयोरिति मूले शषोः सः इति सूत्रे बोध्यम्।

नकारोऽपि णकारो भवति नो ण इति प्राकृतसूत्रे।

## बालक्रीड़ा

भाषा के विपरीत प्राकृत के प्रसङ्ग से संस्कृत के विपरीत रूप होने से शास्त्र के द्वारा जिनका विधान नही किया है ऐसे नामधेयी यानी नामी (शब्दों) के भाग रूप का निरूपण और नाटच के सिद्धान्त के अनुसार व्यवहार में आने वाले भाव एवं मारिष आदि नामी समूह के पठन धर्म क्या प्राकृत में भी संस्कृत के तरह होने चाहिए या अन्यथा होने चाहिए इस चिन्ता में प्रसङ्गतः कर्तव्य दशरूपकों के स्वरूप का निरूपण किया जायगा।

दशरूपकों के निरूपण के बाद अन्य समुचित निर्णय भी किया जायगा। वैसे ही

अलंकार और विराम जो संस्कृत पाठ्य में माने गये हैं उन्हीं को स्त्रियों के पठनीय संस्कृत में भी यत्न पूर्वक करना चाहिए। ऐसा कहा

इस प्रकार अध्याय के उपान्त में प्राकृत पाठ्य का उपसंहार करूँगा ऐसी अध्याय की संङ्गति भी की है।

एतदेव विपर्यस्तं संस्कारगुणवर्जितम् ।
विज्ञेयं प्राकृतं पाठ्यं नानावस्थान्तरात्मकम् ॥ २ ॥

### अभिनवभारती

मिति पाठ्यम् । तत्र प्राकृतस्य सामान्यलक्षणमाह-संस्कारेति । संस्कृतमेव संस्कार-गुणेन यत्नेन परिरक्षण रूपेण वर्जितं प्राकृतं, प्रकृतेरसंस्काररूपाया आगतम् ।

नन्वपभ्रंशानां को नियम इत्याह नानानि यान्यवस्थान्तराणि देशविशेषास्ते-ष्वात्मा नियतस्वभावो यस्यां, देशविशेषेषु प्रसिद्ध्या नियमितमित्येवं संस्कृता एव वाचकाः अनुमानात्त्वन्ये ते त्वन्यत्वेन प्रसिद्धिं गता इत्युक्तम् । अवतिष्ठन्तेऽन्य-स्मिन्नित्यवस्थाः देशाः ॥२॥

### मधुसूदनी

स्वराणां यद्रक्ति प्रधानत्वम् । अनुरणनमयं गुञ्जनमिति यावत् । असौ रक्तिः गानक्रिया । श्रव्येषु काव्येषु । पाठ्ययोगे काव्ये स्वस्य रक्तिभागमया वर्णा एव प्रयोक्तव्याः । रक्तिभागाभिनिवेशे तु गानयोगो न पाठ्ययोगः ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) इस विपर्यस्त विपरीत अर्थात् संस्कारगुण से आन्तरचित्तवृत्तिसम्पाद्य परि-रक्षणरूप यत्न से रहित संस्कृत पाठ्य को ही प्राकृत पाठ्य समझो । यह प्राकृत देश काल पात्र एवं उनकी अवस्थादि के भेद से भिन्न-भिन्न है ॥२॥

इसी को दिखाते हैं "एवं तु" इत्यादि । जो पाठ विशेष के योग्य है अथवा यत्न से पठनीय है विशिष्ट रूप से पठनार्ह हैं । कहना चाहिए कि आन्तर चित्त की वृत्तियों के वश से परिरक्षण रूप यत्न से जिसको पढ़ सकते हैं अथवा आचार्य के यत्न से पठनीय है वह संस्कृत पाठ्य है ॥१॥

प्राकृत के सामान्य लक्षण को कहते हैं संस्कार। संस्कारगुण यानी परिरक्षण रूप यत्न से वर्जित संस्कृत ही प्राकृत है । क्योंकि वह प्राकृत संस्कार रहित प्रकृति संस्कृत से आ गई है ।

प्रश्न— अपभ्रंश भाषाओं के विषय में क्या नियम है । उत्तर । नाना जो भिन्न २ अवस्थाएँ हैं 'देशविशेष हैं' । उनमें जो आत्मा माने नियत स्वभाव हैं वह नियत स्वभाव जिसमें हो देश विशेष में प्रसिद्धि के कारण जो नियत की गई हैं । इस प्रकार यह प्राप्त है कि संस्कृत भाषा के शब्द ही वाचक है अन्य तो अर्थात् प्राकृतभाषा के शब्द तो अनुमान से वाचक है । इसी लिए कहा कि वे अन्यत्वेन प्रसिद्धि को प्राप्त हुए हैं । प्रश्न—अवस्था शब्द का देश विशेष अर्थ कैसे है । उत्तर ! उसकी व्युत्पत्ति ही ऐसी है । जिसमें लोग रहते हैं अतः अवस्था देश विशेष है । रहना तो देशविशेष में ही होता है ॥२॥

त्रिविधं तच्च विज्ञेयं नाट्ययोगे समासतः ।
समानशब्दं विभ्रष्टं देशीगतमथापि च ॥ ३ ॥
कमलामलरेणुतरङ्गलोलसलिलादिवाक्यसम्पन्नम् ।
प्राकृतबन्धेष्वेवं संस्कृतेष्वपि योगमुपयाति ॥ ४ ॥
ये वर्णाः संयोगात् स्वरवर्णान्यत्वं न्यूनतां वापि ।
गच्छन्ति पदन्यस्तास्ते विभ्रष्टा इति ज्ञेयाः ॥ ५ ॥

## अभिनवभारती

संस्कृते समेऽपि प्रातिपदिके विभक्तौ भवितव्यं विपर्यासेन स्वरे वा। देशीपदमपि स्वरस्यैव प्रयोगावसरे प्रयुज्यत इति तदपि प्राकृतमेव, अव्युत्पादितप्रकृतेस्तज्जनप्रयोज्यत्वात् प्राकृतमिति केचित् ॥३॥

संस्कृतेन समानशब्दानुदाहरति कमलामलेति। विभक्तौ लिङ्गस्य प्राकृते स्वातन्त्र्यादवश्यं भेदेन भाव्यमित्याह वाक्ये समासोपपन्नं योजितम् ॥४॥

एतत्परिज्ञानस्य फलमाह एवं संस्कृतमपि योगमिति। भाषाश्लेषे पताकास्थानकादौ चास्य प्रयोग उक्तः। अपिशब्देनदेमाह प्राकृतप्रयोगे समासेऽपि न संस्कृतसमतेति कमल अमल इन्दु इत्यादौ ॥५॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्राकृत को संक्षेप से अभिनय में तीन प्रकार की समझें। वे तीन प्रकार हैं संस्कृत के समान शब्दों वाली तत्सम १ विभ्रष्ट तद्भव २ एवं देशी ३ ॥३॥

(मूल) कमल, अमल, रेणु, तरङ्ग, लोल एवं सलिल आदि शब्दों से बने हुए वाक्य से सम्पन्न होने वाला एक ऐसा पाठ्य है जो संस्कृत भी है और प्राकृत भी है।

(मूल) इस प्रकार प्राकृतमयी रचनाओं में संस्कृत का भी उपयोग जहाँ होता है वह समान शब्द वाला प्राकृत है ॥४॥

संस्कृत और प्राकृत में प्रातिपदिक शब्द समान होने पर भी विभक्ति में स्वर के कारण विपर्यास होना आवश्यक है। देशी पद का भी प्रयोग के अवसर में स्वर के सम्बन्ध से ही उपयोग होता है अतः वह भी प्राकृत ही है। कोई तो कहते हैं कि व्युत्पन्न नहीं की गई प्रकृति से प्राप्त है तथा अव्युत्पन्न जनों से प्रयोज्य है अतः यह भाषा प्राकृत है जो शब्द संस्कृत एवं प्राकृत में समान हैं उनका उदाहरण देते हैं। कमल अमल रेणु जिसमें तैर रहे हैं ऐसे तरङ्गों वाले चञ्चल जल।

प्राकृत में विभक्तियों में लिङ्ग का स्वातन्त्र्य है अतः संस्कृत एवं प्राकृत में उनका भेद होना आवश्यक है। इसलिए कहते हैं कि वाक्य की समास से सम्पन्न करके योजना की है। इस परिज्ञान का फल कहते हैं कि इस प्रकार संस्कृत भाषा भी योग को प्राप्त करती है। भाषा श्लेष में और पताका स्थानक वगैरह में इसके प्रयोग को कहते हैं। संस्कृत-

ये वर्णा वर्णगता व्यञ्जनप्रयुक्ताश्च ये स्वरा नियताः ।
तानपरस्परवृत्ते प्राकृतयुक्त्या प्रवक्ष्यामि ॥६॥

यथा—

एओआरपराणिअ अं आरपरं अ पाअए णत्थि ।
वसआरमज्झिमाइ अ कच वग्गतवगाणिहणाइं ॥७॥
वच्चंति कगतदयवा लोपं अत्थं च से वहंति सरा ।
खघथधभा उण हत्तं उवेंति अत्थं अ मुंचंता ॥८॥

## अभिनवभारती

विभ्रष्टमाह ये वर्णा इत्यादि ॥ ६ ॥ एतदेव प्रपञ्चयते 'एओआरपराणि अ' इत्यादिना । एकारात्परः ऐ, ओकारात्पराः औ, ऐकारैकारौ च, येभ्यस्तानि च । कियन्ति आह पाअए पादसंख्यया चत्वारीत्यर्थः ऋ ॠ ऌ ॡ । अंकारपरो विसर्जनीयः । वसकारयोर्मध्ये शषौ । कचवग्गेति—कचतवर्गाणां अन्त्यवर्णाः ङ ञ न इति । द्वादशवर्णा न सन्ति ॥ ७ ॥ कगेति—कगादयो लुप्यन्ते तदीयश्चार्थः, स्वराणामेव । खवेति—खादीनां हत्वं, खेट, परिघ, अथ, धान्य भाव्यादीनां व्यञ्जनस्य न भवति ॥८॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो वर्ण पदन्यस्त हैं और संयुक्त हैं अत एव स्वरों के सम्बन्ध से भिन्न एवं न्यून मालूम देते हैं । उन वर्णों को विद्वान् लोग प्रायः विभ्रष्ट समझें ॥५॥

(मूल) जो वर्ण दूसरे वर्ण में गत है दूसरे वर्ण से संयुक्त है और जो व्यञ्जनयुक्त नियत स्वरवाले हैं उन परस्पर वृत्ति से रहित वर्णों को प्राकृत की युक्ति से कहूँगा ॥६॥

(मूल) एकार से परे ऐ और ओकार से परे औ तथा अंकार से अः विसर्ग तथा वकार और सकार के बीच के श ष वर्ण एवं क वर्ग च वर्ग त वर्ग के निधन अन्तिम अक्षर ङ ञ् और ण् ये १२ वारह वर्ण प्राकृत में नहीं होते हैं ॥ ॥

मपि में उक्त अपि शब्द ने यह कहा कि प्राकृत में प्रयुक्त शब्दों में समास होने पर उन शब्दों में संस्कृत शब्दों की समानता नहीं है । जैसे कमल अमल इन्द्र इत्यादि में ॥४।५॥

एकार से परे ऐ और ओकार से परे औ इस तरह ऐकार और औकार वर्ण । जिनसे परे ये ऐ औ हैं वे किनसे परे हैं और वे संख्या से कितने हैं उस पर कहते हैं कि वे चार हैं ऋ ॠ ऌ ॡ इसके सिवाय अंकार से परे अः ऐसा विसर्जनीय । व और सकार के मध्य के श और ष । तथा क वर्ग च वर्ग और त वर्ग के अन्तिम वर्ण ङ ञ और न । अब इनके कहने का फल कहते हैं ये वर्ण प्राकृत में नहीं होते हैं ।

ए ओकारपराणि च अंकारपरं च प्राकृते नास्ति ।
वसकारमध्ये च क वर्ग च वर्ग त वर्ग निधनानि ॥६।७॥

उप्परहुत्तरआरो हेटाहुत्तौ अ पाअए णत्थि ।
मोत्तूण भद्रचोद्रह पद्रहदचन्द्रजाई स ॥९॥
खघथधभाण हआरो मुहमेहकहावहूपहुएसु ।
कगतदयवाण णिच्चं वीयम्मि ठिओ सरो होई ॥१०॥
छ इति षकारो नित्यं बोद्धव्यः षटपदादियोगेषु ।
किलशब्दान्त्यो रेफो भवति तथा खु त्ति खलुशब्दः ॥

## अभिनवभारती

भद्रादिषु न भवति। अपि च चोद्रहह्लददुःखादोनामिति अत्रोदाहरणानि मुखं मुहं इत्यादिकानि ॥ ९ ॥ अनादौ स्थाने टकारो डकारश्च अस्पष्टो लघुप्रयत्न

## बालक्रीड़ा

(मूल) क ग त द य और व ये लोप को प्राप्त करते हैं। उनके अर्ध भाग को स्वर वहन करते हैं। ख घ थ ध और भ ये हत्व को प्राप्त करते हैं और अर्ध भाग का त्याग करते हैं ॥८॥

(मूल) भद्र चोद्रह ह्रद द्रह धात्री इन शब्दों को छोड़कर किसी भी शब्द में ऊपर या नीचे रेफ प्राकृत में नहीं होता है। क्योंकि सर्वत्र "लवराम्" इस प्राकृत सूत्र से र का लोप हो जाता है ॥९॥

(मूल) ख घ थ ध फ और भ इनको प्राकृत में हकार होता है जैसे मुख को मुह मेघ में मेह, कथा में कहा बधू में बहू होता है। क ग त द य एवं व में नित्य ही द्वितीय स्वर स्थित है ॥१०॥

(मूल) षट्पद आदि में षकार को नित्य छ होता है। इसको समझना चाहिए। किस शब्द के अन्तिम अक्षर को रेफ होता है। और खलु शब्द को खु ऐसा होता है ॥११॥

कगेति। कगादि लुप्त हो जाते हैं। उनका आधा भाग स्वर ही है। खघेति। ख घ थ ध एवं भ हत्व को प्राप्त करते हैं। किन्तु खेट में ख, को परिघ में घ, को अथ में थ को धान्य में ध को भाव्य में भ व्यञ्जन को ह नही होता है।

प्राप्नुवन्ति क ग त द य वा लोपमर्धं च तेषां वहन्ति स्वराः।
ख घ थ ध भाः पुनः हत्वमुपयन्ति अर्धञ्च मुञ्चमानाः ॥८॥

प्राकृत में किसी शब्द के ऊपर में या अधो भाग में रेफ नहीं रहता है। किन्तु भद्र चोद्रह ह्रद द्रहं चन्द्र एवं धात्री शब्दों को छोड़कर यानी इन में रेफ रहता है इनमें लोप नहीं होता है उपरिस्थाऽधः स्थो वा र कारः प्राकृते नास्ति मुक्त्वा भद्रचोद्रह ह्रद चन्द्र धात्री शब्देषु ॥९॥

ख घ थ ध भानां हकारो मुख मेध कथा वधू प्रभृतेषु। क ग त द यवानां नित्यं द्वितीये स्थितः स्वरो भवति। इसमें उदाहरण हैं मुखं का मुहं इत्यादि है ॥१०॥

ड इति च भवति टकारो भटकटककुटीतटाद्येषु ।
सत्वं च भवति शषयोः सर्वत्र यथा विसं संका ॥१२॥
अस्पष्टश्च दकारो भवत्यनादौ तकार इतराद्यः ।
बडवातडागतुल्यो भवति डकारोऽपि च लकारः ॥१३॥
वर्धनगते च भावे धकारवर्णोऽपि ढत्वमुपयाति ।
सर्वत्र च प्रयोगे भवति नकारोऽपि च णकारः ॥१४॥
आपानं आवाणं भवति पकारेण वत्वयुक्तेन ।
अयथातथादिकेषु तु थकारवर्णो व्रजति हत्वम् ॥१५॥
परुषं फरुसं विद्यात्पकारवर्णोऽपि फत्वमुपयाति ।
यस्तु मृतः सोऽपि मओ यश्च मृगः सोऽपि हि तथैव ॥

## अभिनवभारती

उच्चार्यः । येन क्रमाद्दकारश्च लकाराच्छायौ भवतः । यथा उदरं उदलं ॥ १ ॥
तथैवेति ॥ १६ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) भट कटक कुटी एवं तट आदि में टकार को ड होता है । सभी स्थलों में श और ष को स होता है जैसे विष को विस और शङ्का को संका ॥१२॥

(मूल) किसी शब्द के आदि में नहीं रहने वाले अस्पष्ट यानी लघु प्रयत्न से उच्चार्यमाण रेफ को लकार होता है । और जगहों में यानी अलध प्रयत्न से उच्चार्यमाण दकार को लकार होता है जैसे उदर का उदल होता है । बड़वा एवं तडाग के तुल्य शब्दों में डकार को लकार होता है जैसे बडवा बलओ । तडाग तलाओ ॥१३॥

(मूल) भाव में विहित वर्धन शब्द में धकार को ढकार होता है । जैसे बाढ । सभी प्रयोगों में श और ष को स होता हैं तथा नकार को णकार होता है ॥१४॥

(मूल) आपान में पकार को वकार होकर आवाण होता है । अयथा तथा आदि में थकार को विकल्प से हकार होता है जह जहा । आदेर्योंजः से आदि य को जकार हो गया और थकार को खथ इस सूत्र से ह हो गया । तह तहा ॥१५॥

(मूल) परुष में पकार को फ होता है अतः फरुष बनता है । जो मृत है वह भी मओ बनता है और जो मृग है वह भी तथैव उसी प्रकार मओ बनता है ॥१६॥

अनादि स्थान में रेफ और ड कार अस्पष्ट लघु प्रयत्न से उच्चार्य वर्ण और द कार जिससे क्रमशः लकार छायावाले हो जाते हैं । उदरं उदलं होता है ॥१३॥

तथैव । उसी प्रकार ॥१६॥

ओकारत्वं गच्छेदौकारश्चौषधादिषु नियुक्तः ।
प्रचलाचिराचलादिषु भवति चकारोऽपि तु यकारः ॥
अपरस्परनिष्पन्ना ह्येवं प्राकृतसमाश्रया वर्णाः ।
संयुक्तानां तु पुनर्वक्ष्ये परिवृत्तिसंयोगम् ॥१८॥
श्चप्सत्सथ्याः छ इति तथाभ्यह्यध्या
भवन्ति तु झकाराः ।
ष्टः ट्ठः, स्तः स्थः, ष्मो म्ह,
ह्णो ह्ल:, ष्णो ण्हः, क्षः खकाररूपोऽपि ॥१९॥
आश्चर्यं अच्छरियं निश्चयमिच्छन्ति णिच्छयं च यथा ।
वत्सं वच्छं च यथा अप्सरसं तद्वदच्छरअं ॥

## अभिनवभारती

अपरस्परनिष्पन्ना इत्यन्योन्यमश्लिष्टा असंयोगरूपा इत्यर्थः । यत्र संयुक्तास्तेषामिति षष्ठीबहुवचनम् ॥ १८ ॥ क्रमेण स्वयमुदाहरति वच्छं च इत्यादि ॥ २० ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) औषध आदि में प्रयुक्त औकार ओत्व को प्राप्त होता है । प्रचल अचिर एवं अचल आदि शब्दों में चकार को यकार होता है ॥१७॥

(मूल) जो शब्द परस्पर में मिलकर निष्पन्न नहीं होते है अर्थात् असंयुक्त है उन प्राकृत समाश्रित वर्णों के विषय में यह उपर्युक्त निर्देश किया है । अब संयुक्त वर्णों के विषय में संयोग जनित परिवर्तन को कहूँगा ॥१८॥

(मूल) श्च प्स थ्य और त्स को छ होता है । निश्चय णिच्छओ । पश्चिमः पच्छिमो । लिप्सा लिच्छा । जुगुप्सा जुउच्छा । वत्स वच्छो उत्साह—उत्साहो । रथ्या रच्छा मिथ्या मिच्छा । पथ्या पच्छो । नेपथ्य ठोपच्छो । भ्य ह्य एवं ध्य को झ होता है । स्त को ष्ट त्थ को ट्ठ, ष्म को म्ह, क्ष्म को ल्ह, स्ण को ण्ह, क्ष को ख होता है ॥१९॥

(मूल) आश्चर्य को अच्छरियं, निश्चय को निच्छय, वत्स को वच्छ, अप्सरस को अच्छरअ, उत्साह को उच्छाह, पथ्य का पच्छ तुभ्यं को तुज्झं, मह्यं मज्झं, एवं विन्ध्य को विंझ समझें ॥२०॥२१॥

अपरस्परनिष्पन्ना । एक दूसरे से संश्लिष्ट नहीं होनेवाले अर्थात् असंयोगरूप वर्ण । जहाँ वर्णसंयुक्त हैं उन वर्णों के विषय में कहेंगे । यहाँ संयुक्तानां षष्ठी का बहुवचन है ॥१८॥

अव क्रमशः संयुक्त वर्णों का उदाहरण देते हैं वच्छो इत्यादि । इसमें वत्स के त्सको छ हो गया है ॥१८॥

विपरीतम् । ब्रह्मा इसमें वम्हा की तरह म पहले और ह बाद में हो गया है । और ब्रह्म के ब्रका रेफ लुप्त हो गया है ॥२०॥

उत्साहो उच्छाहो पथ्यं च पच्छं विज्ञेयम् ।
तुभ्यं तुज्झं मह्यं मज्झं विन्ध्यश्च भवति विंज्झोत्ति ।
दष्टो दट्ठोत्ति तहा हस्तोऽपि च भवति हत्थोत्ति ।
ग्रीष्मो गिम्होत्ति तथा श्लक्ष्णं सह्लं सदा तु विज्ञेयम् ॥
उष्णं उह्लं यक्षो जक्खो पर्यङ्को भवति पल्लंकु ।
विपरीतं हमयोगे ब्रह्मादौ स्याद् बृहस्पतौ फत्वम् ॥
यज्ञो भवति च जन्नो भीष्मो भिम्होत्ति विज्ञेयः
उपरिगतोऽधस्ताद्वा भवेत्ककारादिकस्तु यो वर्णः ॥२४॥
स हि संयोगविहीनः शुद्धः कार्यः प्रयोगेऽस्मिन्
एवमेतत्तु विज्ञेयं प्राकृतं संस्कृतं तथा ॥२५॥
अत उर्ध्वं प्रवक्ष्यामि देशभाषाविकल्पनम् ।
भाषा चतुर्विधा ज्ञेया दशरूपे प्रयोगतः ॥२६॥

### अभिनवभारती

विपरीत इति । ब्रह्मा बम्हावत् हत्वमिति, उपरिगतोऽधस्तादिति शक्र अर्कः इति ॥२३॥ द्वितीयं सयुज्यमानमपास्य स उपरिगत एव चादेशः क्रियते सक्को अक्को । मुनिना च दिग्दर्शिता, विस्तारविजिज्ञासुः प्राकृतदीपिकादिकमवलोकयेत् । उत्पलविरचितायां च सूत्रवृत्तौ पद्धतौ च स्फुटं पूर्णं च सर्वमस्तीति तत्रादरः कार्यः ॥ २४ ॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) दष्ट को दट्ठ, हस्त को हत्थ, ग्रीष्म को गिम्ह, श्लक्ष्ण को सह्ल समझें ॥२२॥

(मूल) उष्ण को उह्ल, यक्ष को जक्ख, पर्यङ्क को पल्लंकु, ब्रह्मादि में विपरीत ह के स्थान में म और म के स्थान में ह बम्ह बृहस्पति में फ होता है बीफे बनता है ॥२३॥

(मूल) यज्ञ का जन्नो, भीष्म का भिम्हो समझें । ककार आदि में जो वर्ण उपर में होता है वह अधः हो जाता है । अतः नाटकीय प्रयोग में उसको संयोग से रहित शुद्ध कर देना इस प्रकार प्राकृत और संस्कृत के शब्दों को समझें ॥२४॥२५॥

उपरिगतोऽधस्तात् । रेफ का सभी स्थानों में लोप होता है वह चाहे शब्द के ऊपर में हो जैसे अर्क में या नीचे में हो जैसे शक्र में या दोनों में जैसे निर्ह्राद में ॥२४॥

पहला संयोगरूप है और दूसरा संयुज्यमान है उसको छोड़कर । जिस शब्द में ऊपर के रेफ का लोप हुआ है उसमें जो शेष रह गया है उसी का आदेश करते हैं जैसे शक्र एवं अर्क में रेफ के लोप कर देने पर अवशिष्ट क का ही आदेश हो गया जैसे शक्क अक्व बना । मुनि ने यह एक मार्ग दिखा दिया । विस्तृत वस्तु की जानकारी करनेवाले लोग प्राकृत दीपिका आदि ग्रन्थों को देखें । तथा उत्पलविरचित सूत्रवुत्ति एवं पद्धति में भी स्पष्ट एवं पूरी-पूरी सभी बाते हैं । उसीमें आदर करना चाहिए ॥२५॥

संस्कृतं प्राकृतं चैव यत्र पाठ्यं प्रयुज्यते ।
अतिभाषार्यभाषा च जातिभाषा तथैव च ॥२७॥
तथा योन्यन्तरी चैव भाषा नाट्ये प्रकीर्तिता ।
अतिभाषा तु देवानामार्यभाषा तु भूभूजाम् ॥
संस्कारपाठ्यसंयुक्ता सम्यङ्न्याय्यप्रतिष्ठिता ।
विविधा जातिभाषा च प्रयोगे समुदाहृता ॥२६॥
म्लेच्छशब्दोपचारा च भारतं वर्षमाश्रिता ।
अथ योन्यन्तरी भाषा ग्राम्यारण्यपशूद्भवा ॥३०॥
नानाविहङ्गजा चैव नाट्यधर्मीप्रतिष्ठिता ॥३१॥
आर्यभाषाश्रयं पाठ्यं द्विविधं समुदाहृतम् ।

## अभिनवभारती

संस्कृतप्राकृतरूपैव भाषा वक्तृभेदाच्चतुर्धा संपन्नेवि दर्शयति संस्कृतं प्राकृतं च पाठ्यमिति । संस्कृतैव भाषा स्वरभेदादिपूर्णसंस्कारोपेता संस्कृतभाषा भाषाभेदानां (मध्ये) उक्ता । वैदिकशब्दबाहुल्यादार्यभाषातो विलक्षणत्वमस्या इति ॥ २७ ॥

उपचारो व्यवहारः ॥ ३० ॥ पशुपक्षिप्रभृतीनां यद्रुतं तत् नाट्य प्रयोगे कुत्राप्यवसरे संभाव्यमित्याह नाट्यधर्मीति ॥ ३१ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) अब इसके बाद देशी भाषाओं के विकल्प को कहूँगा । दशरूपकों में प्रयोग के अनुसार भाषा को चार प्रकार की समझें । जहाँ संस्कृत एवं प्राकृत के पाठ्य का प्रयोग होता है ॥२६॥

(मूल) अतिभाषा, आर्यभाषा जातिभाषा एवं योन्यन्तरी भाषाएँ नाट्य में कही गई हैं । इनमें अतिभाषा देवताओं की और आर्यभाषा राजाओं की होती है ॥२८॥

(मूल) यह आर्यभाषा संस्कार सम्पन्न पाठ्य से संयुक्त और समीचीन न्यायों से राज्य में प्रतिष्ठित है । जातिभाषा विविध है जिसका प्रयोग में उदाहरण मिलता है ॥२९॥

(मूल) योन्यन्तरी भाषा वह होती है जिसका भारतवर्ष में म्लेच्छ शब्द से उपचार करते हैं व्यवहार करते हैं यह भाषा ग्रामीणो एवं जङ्गली लोगों में बोली जाती है ।३०॥

(मूल) नाना पशु एवं पक्षियों में समुद्भूत होने वाली यह भाषा है । जिसमें नाटय धर्मी प्रतिष्ठित है ॥३१॥

संस्कृत एवं प्राकृत भाषा ही वक्ताओं के भेद से चार प्रकार की है इसको दिखाते हैं—संस्कृतम् । संस्कृता भाषा ही संस्कृत भाषा है यहाँ कर्मधारय समास है । स्वर भेद वगैरह सम्पूर्ण संस्कारों से उपेत संस्कृत हैं । भाषाओं के भेद में इसको कहने का आशय हैं यह भाषा है इसमें वैदिक शब्दों का बाहुल्य है अतः यह आर्यभाषा से विलक्षण है ॥२६।२७॥

प्राकृतं संस्कृतं चैव चातुर्वर्ण्यसमाश्रयम् ।
धीरोद्धते सललिते धीरोदात्ते तथैव च ॥ ३२ ॥
धीरप्रशान्ते च तथा पाठ्यं योज्यं तु संस्कृतम् ।
एतेषामपि सर्वेषां नायकानां प्रयोगजम् ॥ ३३ ॥
कारणव्यपदेशेन प्राकृतं संप्रयोजयेत् ।
दारिद्र्याध्ययनाभावयदृच्छादिभिरेव च ॥ ३४ ॥
ऐश्वर्येण प्रमत्तानां दारिद्र्येण प्लुतात्मनाम् ।
अनधीतोत्तमानां च संस्कृतं न प्रयोजयेत् ॥ ३५ ॥

## अभिनवभारती

कारणव्यपदेशेनेति अवस्थादिवशात् यथा अर्जुनस्य बृहन्नलारूपेण प्रच्छन्नस्य कारणान्याहरते ॥ ३४ ॥

ऐश्वर्येणेति श्रुताध्ययनशून्यत्वमनेन लक्ष्यते । क्रीडापीत्यन्ये ॥ ३५ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) आर्य भाषाश्रय पाठ्य संस्कृत एवं प्राकृत के भेद से दो प्रकार का है । यह भाषा चारों वर्णों के समाश्रित है ॥३२॥

(मूल) धीरोद्धत धीरललित धारोदात्त एवं धीर प्रशान्त नायकों में संस्कृत पाठ्य का प्रयोग करना चाहिए ॥३३॥

(मूल) इन उपयुक्त नामों वाले तथा अन्य नायकों को कारण के व्यपदेश से यानी किसी कारण वश प्राकृत का सम्यक् प्रयोग करना चाहिए ॥३४॥

(मूल) जो ऐश्वर्य से प्रमत्त हैं अत एव जिनमें अध्ययन का अभाव है जो दारिद्र्य से व्याप्त हैं युत हैं अथ च जो स्वेच्छा विहारी हैं अत एव उच्च श्रेणी के होकर भी जिन्होंने अध्ययन नहीं किया है उन लोगों में या उन लोगों को संस्कृत का प्रयोग नहीं करना चाहिए ॥३५॥

म्लेच्छशब्दोपचारा में उपचार शब्द का अर्थ है व्यवहार ॥३०॥

पशु पक्षी वगैरह का जो रुत है शब्द है उसकी भी नाटच में किसी प्रयोग के अवसर पर सुनाने की संभावना है इसलिए कहते हैं कि नाटचधर्मी ॥३१॥

किसी कारण के व्यपदेश बहाने से । अवस्था आदि के वश से जैसे—बृहन्नला के रूप से प्रच्छन्न होना अर्जुन के लिए प्राकृत पढ़ने मे कारण हो गया ॥३४॥

ऐश्वर्येण । ऐश्वर्य से श्रुत वेदशास्त्र के अध्ययन से शून्य लक्षित होता है । अन्य लोग क्रीड़ा भी इसका अर्थ करते हैं ॥३५॥

व्याजलिङ्गप्रविष्टानां श्रमणानां तपस्विनाम् ।
भिक्षुचक्रचराणां च प्राकृतं संप्रयोजयेत् ॥ ३६ ॥
भागवततापसोन्मत्तबालनीचग्रहोपसृष्टेषु ।
स्त्रीनीचजातिषु तथा नपुंसके प्राकृतं योज्यम् ॥ ३७ ॥
परिव्राण्मुनिशाक्येषु चोक्षेषु श्रोत्रियेषु च ।
शिष्टा ये चैव लिङ्गस्थाः संस्कृतं तेषु योजयेत् ॥ ३८ ॥
राज्याश्च, गणिकायाश्च शिल्पकार्यास्तथैव च ।
कलावस्थान्तरकृतं योज्यं पाठ्यं तु संस्कृतम् ॥ ३९ ॥

## अभिनवभारती

व्याजलिङ्गं ये प्रविष्टा जीविकाद्यर्थम् चक्रचरा चक्रेण जीवन्ति ॥ ३६ ॥ भागवता इह देवलकाः । उत्तमग्रहैः देवगन्धर्वादिभिराक्रान्तानां संस्कृतभाषेत्यभिप्रायेणाह नीचग्रहेति । नीचग्रहैः पिशाचादिभिरुपसृष्टेषु स्वीकृतेष्विति । नीचजातयश्च-ण्डालाद्याः । लिङ्गस्था यतिप्रभृतयः ॥ ३८ ॥ शिल्पकारिकाः कलासु विदग्धाः । राज्ञः स्त्री महादेवीरूपा उपचाराद्राजशब्द वाच्येति "अन उपधा लोपिन" इति

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो जीविका के निर्वाह के लिए बहाने से किन्ही साधुओं के गोल में प्रविष्ट हो गये हैं। श्रमण हैं बौद्ध सन्यासी हैं, तपस्वी हैं, भिक्षुक हैं, और जो चक्र यानी चर्खी लिए हुए घूमते हैं वे लोग प्राकृत का प्रयोग करें ॥३६॥

(मूल) भागवत पूजारि लोग हैं तापस-उन्मत्त और जो बाल ग्रहों एवं नीच ग्रहों से आक्रान्त है तथा जो स्त्री एवं नीच जातीय है तथा जो नपुंसक हैं उनमें प्राकृत का प्रयोग करना चाहिए ॥३७॥

(मूल) जो परिव्राट् हैं यानी दण्डी सन्यासी हैं मुनि है एवं बौद्धसंन्यासी हैं और जो चोक्ष क्षत्रिय हैं यानी उत्तम जाति के ठाकुर लोग हैं। अन्य भी जो शिष्ट हैं शास्त्र के अनुसार व्यवस्थित हैं तथा जो लिङ्गस्थ हैं यति हैं उनमें संस्कृत की योजना करनी चाहिए ॥३८॥

(मूल) रानी राजा की पत्नी, गणिका, शिल्प कारिणी यानी कला में विदग्ध है उनमें कला एवं अवस्था के कारण संस्कृत पाठ्य की योजना करनी चाहिए ॥३९॥

जीविका के लिए बहाने से लिङ्ग संन्यासादि आश्रम में जो प्रविष्ट हैं। चक्र के आश्रय से जीविका को चलाते हैं ॥३६॥

भागवत का अथ यहाँ देवल है। उत्तम ग्रह देव एवं गन्धर्व आदि से आक्रान्त लोगों की भाषा संस्कृत भाषा होती है इस अभिप्राय से कहते है कि नीच ग्रह। नीचग्रह माने पिशाचादि उनसे उपसृष्ट माने स्वीकृत। नीच जाति माने चाण्डाल वगैरह ॥३७॥

चोक्ष भागवत विशेष हैं यानी खास पूजारी है। जो एकायन नाम से प्रसिद्ध हैं। लिङ्गस्थ माने यति वगैरह ॥३८॥

सन्धिविग्रहसंबन्धं तथा च प्राप्तवाग्गतिम् ।
ग्रहनक्षत्रचरितं खगानां रुतमेव च ॥ ४० ॥
सर्वमेतत्तु विज्ञयं काव्यबन्धे शुभाशुभम् ॥ ४१ ॥
क्रीडार्थं सर्वलोकस्य प्रयोगे च सुखाश्रयम् ।
कलाभ्यासाश्रयं चैव पाठ्यं वेश्यासु संस्कृतम् ॥ ४२ ॥

अभिनवभारती

ङीपि राज्ञी । यदि पुंयोगादित्यत्र अत इति वर्तते ॥ ३९ ॥ राज्ञ्याः संस्कृते निमित्तं दर्शयति सन्धिविग्रहेति यस्माद्राज्ञः सन्धिविग्रहसंबन्धं षाड्गुण्यादि तथाग्रह नक्षत्रचेष्टितं, शुभाशुभरूपं पक्षिरुतं च शुभाशुभमितीयत्सर्वं नृपपत्न्या ज्ञेयं, तस्माद्राज्ञः सा प्रतिशरीरकल्पा कदाचित्संस्कृतयोग्यापि भवति ॥ ४० । ४१ ॥

सुखाश्रयमिति । अनेन विशेषलक्षप्रयोगादि निरस्यति ॥ ४२ ॥ आम्नायः

बालक्रीड़ा

(मूल) राजपत्नी का संस्कृत में पाठ्य क्यों होना चाहिए इसके लिए हेतुओं का निर्देश करते हैं कि रानी के साथ सन्धि एवं विग्रह का सम्बन्ध रहता है । वाणी की गति को भी वह प्राप्त कर चुकी रहती हैं यानी पढ़ी लिखी होती हैं । तथा रानी को ग्रह एवं नक्षत्रों की शुभाशुभ गति का ज्ञान होता है और पक्षियों के भी शुभ एवं अशुभ शब्दों की जानकारी उन्हें करनी चाहिए । इसलिए समय आने पर राजा की पत्नी को संस्कृत में पाठ्य करना चाहिए ॥४०॥४१॥

(मूल) जनता की क्रीड़ा के लिए यानी मनोविनोद के वास्ते, प्रयोग से जनता को सुख की अनुभूति कराने के लिए वेश्याओं में भी कला के अभ्यास के आधार पर संस्कृत पाठ्य कराना चाहिए ॥४२॥

शिल्प कारिका जो कलाओं में विदग्ध हैं । राजा की स्त्री भी लक्षणया राज शब्द से कही जाती है । अन उपधाक्लेषितः इस सूत्र से ङीप् करने पर राज्ञी बना किन्तु यदि "पुंयोगादाख्यायाम्" इस सूत्र में अतः इसका अनुवर्तन करते हैं तभी उक्त सूत्र का अवसर यहाँ है अन्यथा नहीं । यहाँ आचार्य का आशय ऐसा मालूम पड़ता है कि पुंयोगादाख्यायां सूत्र में अत् की अनुवृत्ति नहीं है । क्योकि अन उपधालोपिनः इस सूत्र में बहुब्रीहि की अनुवृत्ति है अतः बहुराज्ञी मे तो ङीप् होगा और बहुब्रीहि के अभाव में राज्ञी में ङीप् नहीं होगा ।

राज्ञी राणी के लिए संस्कृत बोलने के निमित्त को दिखाते हैं । सन्धि विग्रह । सन्धि एवं विग्रह का सम्बन्ध है जिसमें ऐसे षाड्गुण्य यानी षड्गुणों का समूह । तथा ग्रह और नक्षत्रों का शुभाशुभरूप चरित चेष्टित । और शुभाशुभ पक्षियों का रुत । इन सबको जानना राजपत्नी के लिए उचित है । क्योंकि वह राजा के बरावर का शरीर है अतः अभिनय में कभी २ संस्कृत बोलने के योग्य भी वह होती है ॥४०।४१॥

कलोपचारज्ञानार्थं क्रीडार्थं पार्थिवस्य च ।
निर्दिष्टं शिल्पकार्यास्तु नाटके संस्कृतं वचः ॥ ४३ ॥
आम्नायसिद्धं सर्वासां शुभमप्सरसां वचः ।
संसर्गाद्देवतानां च तद्धि लोकोऽनुवर्तते ॥ ४४ ॥
छन्दतः प्राकृतं पाठ्यं स्मृतमप्सरसां भुवि ।
मानुषाणां च कर्तव्यं कारणार्थव्यपेक्षया ॥ ४५ ॥
सर्वास्वेह हि शुद्धासु जातिषु द्विजसत्तमाः !
शौरसेनीं समाश्रित्य भाषां काव्येषु योजयेत् ॥ ४६ ॥
अथवा छन्दतः कार्या देशभाषा प्रयोक्तृभिः ।
नानादेशसमुत्थं हि काव्यं भवति नाटके ॥ ४७ ॥

## अभिनवभारती

पुराणादिः लोकोऽनुवर्तते अनुमन्यत इति यावत् ॥ ४४ ॥ भुवीति अवतीर्णानामिति शेषः ॥ ४५ ॥ शुद्धास्विति अनुलोमवशेन संस्कारवत्सु जातिष्वपीति पाठः ॥ ४६ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) कलाओं के विशिष्ट ज्ञान का उपचार करने के लिए पार्थिव को प्रसन्न करने के वास्ते शिल्पकारिणी के लिए भी नाटक में संस्कृत वचन का निर्देश है ॥४३॥

(मूल) देवताओं के संसर्ग से सभी अप्सराओं के बचन शुभ हैं यह तथ्य आम्नाय से सिद्ध है। पुराणों के अनुसार माना हुआ है। अतः लोक भी उसी का अनुवर्त्तन करता है ॥४४॥

(मूल) स्वभावतः पृथ्वी पर अप्सराओं का पाठ्य प्राकृत ही है। किसी कारण वश प्रयोजन की अपेक्षा से उत्तम मनुष्यों का भी पाठ्य प्राकृत होता है ॥४५॥

( मूल ) हे उत्तम ब्राह्मणो ! सभी शुद्ध जातियां शौरसेनी का समाश्रयण करके काव्यों में भाषा का प्रयोग करें ॥४६॥

(मूल) अथवा नाट्य में नाना देश के विद्वानों के द्वारा काव्य का निर्माण होता है अतः अपने अभिप्राय के अनुसार वे देशभाषा का प्रयोग करें ॥४७॥

सुखाश्रयम् ! सुखजनक सुखाश्रय संस्कृत को वेश्या पढ़ सकती है। ऐसा कहने से विशेष लक्षणों से सम्पन्न प्रयोग वगैरह का निरास हो गया ॥४२॥

आम्नायसिद्धम् ! यहाँ इस पद में आम्नाय पद का अर्थ है आम्नाय (वेद) का अनुसरण करने वाला पुराण। क्योंकि अनुसार्य एवं अनुसारक में अभेदोपचार है। अतः आम्नायः पुराणादिः लिखा है। लोक उस पुराणादि का अनुवर्त्तन करता है अर्थात् अनुमनन करता है ॥४४॥

भुवि ! यहां भुवि पद में अन्वय के योग्य अवतीर्णानां पद शेष अपेक्षित है ॥४५॥

मागध्यवन्तिजा प्राच्या शौरसेन्यर्धमागधी ।
बाहीका दाक्षिणात्या च सप्त भाषाः प्रकीर्तिताः ॥ ४८ ॥
शकाराभीरचण्डाल शवरद्रमिलान्ध्रजाः ।
हीना वनेचराणां च विभाषा नाटके स्मृता ॥ ४९ ॥
मागधी तु नरेन्द्राणामन्तः पुरसमाश्रया ।
चेटानां राजपुत्राणां श्रेष्ठिनां चार्धमागधी ॥ ५० ॥
प्राच्या विदूषकादीनां धूर्तानामप्यवन्तिजा ।
नायिकानां सखीनां च शूरसेन्यविरोधिनी ॥ ५१ ॥
यौधनागरकादीनां दक्षिणात्याथ दीव्यताम् ।
बाह्लीकभाषोदीच्यानां खसानां च स्वदेशजा ॥ ५२ ॥

अभिनवभारती

देशभाषां संक्षिप्याह मागधीत्यादि । भाषा संस्कृतापभ्रंशः ॥ ४९ ॥ भाषापभ्रंशस्तु विभाषा सा तत्तद्देश एव गह्वरवासिनां प्राकृतवासिनां च, एता एव नाट्ये तु । अन्ये तु निदर्शनार्थत्वादस्य पैशाच्याद्योऽपि प्रयोज्या इत्याहुः ॥ ५० ॥ नरेन्द्राणां यदन्तःपुरं तन्निवासिनामिति संबन्धः ॥५१॥ दीव्यतामिति कितवानाम् ॥५३॥

बालक्रीड़ा

(मूल) मागधी, आवन्ती, प्राच्या, शौरसेनी, अर्धमागधी, बाह्लीका एवं दक्षिणात्या ये सात भाषायें कही जाती हैं ॥४८॥

(मूल) शकार आभीर चण्डाल शवर द्रमिल आन्ध्र एवं वनेचरों की भाषा को नाट्य में हीन माना है ॥४९॥

(मूल) मागधी तो राजाओं के अन्तःपुर की भाषा है। चेट, राजपुत्र एवं श्रेष्ठि लोगों की भाषा अर्धमागधी है ॥५०॥

(मूल) विदूषक वगैरह की प्राच्या भाषा होती है। धूर्तों की आवन्ती भाषा होती है। नायिका एवं उनकी सखियों की अविरोधिनी भाषा शूरसेनी है ॥५१॥

शुद्धासु माने अनुलोम उत्पत्ति के कारण शास्त्रीय संस्कारवाली जातियों में भी संस्कृत पाठ्य है। यहाँ अपि पद का पाठ अनुस्यूत है ॥४६॥

देश भाषाओं को संक्षेप में कहते हैं मागधी इत्यादि। सप्त भाषाः में भाषा पद का अर्थ है संस्कृत की अपभ्रंश भाषाएँ। भाषा की अपभ्रंश भाषाएं विभाषा होती हैं। वह अपभ्रंश उन देशों में गह्वर में गुफा में या गहन वनों में रहने वाले साधारण लोगों की भाषा है। ये भी भाषायें नाट्य में प्रयुक्त होती हैं। और लोग तो कहते हैं कि यह केवल निदर्शन के लिए है। नाट्य में पैशाची वगैरह का भी प्रयोग करना चाहिए ॥५०॥

नरेन्द्रों का जो अन्तः पुर है उसमें रहने वालों की यह भाषा है ऐसा यहाँ अन्वयः ॥५१॥

शकारघोषकादीनां तत्स्वभावश्च यो गणः ।
शकारभाषा योक्तव्या चाण्डाली पुल्कसादिषु ॥ ५३ ॥
अङ्गारकारकव्याध काष्ठयन्त्रोपजीविनाम् ।
योज्या शकारभाषा तु किंचिद्वानौकसी तथा ॥ ५४ ॥
गजाश्वाजाविकोष्ट्रादिघोषस्थाननिवासिनाम् ।
आभीरोक्तिः शाबरी वा द्रामिड़ी वनचारिषु ॥ ५५ ॥
सुरङ्गाखनकादीनां सन्धिकाराश्वरक्षताम् ।
व्यसने नायकानां चाप्यात्मरक्षासु मागधी ॥ ५६ ॥

अभिनवभारती

शकारा नीचाभिजनाः अर्थयुक्तत्वेन सदर्पाः। शकारबहुला भाषा शकारभाषा। पुल्कसो डोम्बः मृतप इत्यन्ये ॥ ५४ ॥ वनौकसामियं वनेचरीत्यर्थः ॥ ५५ ॥ सुरङ्गाखनकाः सन्धिच्छेदकृतः। कारा बन्धनगृहम्। व्यसनं कस्यांचिदापदि

बालक्रीड़ा

(मूल) द्यूत करने वाले कितवों की या विजिगीषा में लगे हुए युद्धवीरों की और नागरकों की दक्षिणात्या भाषा है। उदीच्यों की बाह्लीक भाषा है और खसों की अपने देश की भाषा होती है ॥५२॥

(मूल) शकार एवं घोष वगैरह तथा उन्हीं के समान स्वभाव वाला जो गण है समूह है उनमें शकार भाषा का प्रयोग करना चाहिए। और पुल्कस माने डोंम मृतप आदि में चाण्डाली भाषा का प्रयोग करें ॥५३॥

(मूल) अङ्गार कारक लुहार, व्याध, काष्ठ के सहारे जीविका चलाने वाले बढ़ई एवं यन्त्रों से उपजीवन करने वाले व्यक्तियों की भाषा शकारभाषा होनी चाहिए तथा कुछ-कुछ वनौकसी होनी चाहिए ॥५४॥

(मूल) हाथी घोड़े भेड़ बकरी ऊँट आदि जानवरों की बस्ती में निवास करने वाले व्यक्तियों की भाषा आभीरी या शावरी है और वन चारियों में द्रामिड़ी है ॥५५॥

(मूल) सुरङ्ग खोदने वालों की सेन्ध लगाने वालों की घुड़शाल के रक्षकों की तथा व्यसन में पड़े हुए नायकों की भाषा मागधी होता है और अपनी रक्षा के प्रसङ्ग में भी मागधी का प्रयोग करना चाहिए ॥५६॥

दीव्यताम्। जूआ खेलने वाले कितव धूर्तों के शिरोमणि ॥५२॥

शकार का अर्थ है नीच अभिजन वाले। ये लोग अर्थ से युक्त सम्पन्न होने पर सदर्प हो जाते है घमण्डी हो जाते है। शकार जिसमें बहुत हों वह भाषा शकार भाषा है। पुल्कस माने डोम्ब। अन्य कहते हैं कि पुल्कस माने मृतप मुर्दो के सेवने वाले ॥५३॥

वन ही जिनका ओक स्थान है ऐसे जङ्गली लोगों की भाषा वनौकसी है यानी वनेचरी है ॥५४॥

न बर्बरकिरातान्ध्र द्रमिलाद्यासु जातिषु ।
नाट्यप्रयोगे कर्तव्यं काव्यं भाषासमाश्रितम् ॥ ५७ ॥
गङ्गासागरमध्ये तु ये देशाः संप्रकीर्तिताः ।
एकारबहुलां भाषां तेषु तज्ज्ञः प्रयोजयेत् ॥ ५८ ॥
विन्ध्यसागरमध्ये तु ये देशाः श्रुतिमागताः ।
नकारबहुलां तेषु भाषां तज्ज्ञः प्रयोजयेत् ॥ ५९ ॥
सुराष्ट्रावन्तिदेशेषु वेत्रवत्युत्तरेषु च ।
ये देशास्तेषु कुर्वीत चकारप्रायसंश्रयाम् ॥६०॥

### अभिनवभारती

जातायां मा मां लोको ज्ञास्यतीतित्यभिप्रायेणात्मनो रक्षार्थं नायकोऽपि मागध्या व्यवहरेत् ॥ ५७ ॥ द्रमिडकादि पूर्वविधानादिनिषेधो विशिष्टेष्विति पर्यन्तवासिषु द्रमिडेषु द्रष्टव्यो, बर्बरान्ध्रादिसाहचर्याद् जाङ्गलदेशादिगतेषु ॥ ५८ ॥ गङ्गासागरमध्य इति पूर्वदेश उपलक्षितः ॥ ५८ ॥

विन्ध्यसागरमध्य इति दक्षिणसौराष्ट्राः । सुराष्ट्रावन्तिदेशेष्विति पश्चिमः वेत्रवत्यादिनोत्तरः ॥ ५९ ॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) वर्वर किरात आन्ध्र द्रविड़ आदि जातियों में नाट्य के अभिनय के समय उनकी भाषाओं के सहारे पाठ्य करना चाहिए ॥५७॥

(मूल) गङ्गा एवं सागर के मध्य में जिन देशों को कहा है उनमें विद्वान् लोग एकार बहुला भाषा का प्रयोग करें ॥५८॥

(मूल) विन्ध्य और सागर के बीच में जो देश सुनाई पड़ते हैं उनमें विद्वान् लोग नकार बहुला भाषा का प्रयोग करें ॥५९॥

(मूल) सौराष्ट्र एवं उज्जयनी के देश तथा वेत्रवती नदी के उत्तर में जो देश है उनमें चकार बहुला भाषा का प्रयोग करें ॥६०॥

सुरङ्गा के खनक खोदने वालों की। अर्थात् सन्धि स्थलों में छेद करने वालों की। कारागार कैदियों के बन्धन का घर अर्थात् जेल। व्यसन में अर्थात् किसी आपत्ति में पड़ जाने पर दुनियों के लोग मुझे न जान जायँ इस अभिप्राय से अपनी रक्षा के लिए नायक भी मागधी भाषा में व्यवहार करे ॥५६॥

द्रमिडकादि में जो पूर्व में भाषा के विषय में कहे गये विधान का निषेध है उसे पर्यन्त वासी विशिष्ट लोगों में समझना चाहिए। वर्वर एवं आन्ध्रादि के साहचर्य से जङ्गली देशों में रहने वाले लोगों के बारे में भी समझना चाहिए ॥५७॥

हिमवत्सिन्धुसौवीरान्ये जनाः समुपाश्रिताः ।
उकारबहुला तज्ज्ञस्तेषु भाषां प्रयोजयेत् ।।६१।।
चर्मण्वतीनदीतीरे ये चार्बुदसमाश्रयाः ।
ओकारबहुलां नित्यं तेषु भाषां प्रयोजयेत् ।।६२।।
एवं भाषाविधानं तु कर्तव्यं नाटकाश्रयम् ।
अत्र नोक्तं मया यत्तु लोकाद् ग्राह्यं बुधैस्तु तत् ।।६३।।
एवं भाषाविधानं तु मया प्रोक्तं द्विजोत्तमाः !
पुनर्वाक्यविधानं तु लौकिकं संनिबोधत ।।६४।।
उत्तमैर्मध्यमैर्नीचैर्ये संभाष्या यथा नराः ।
समनोत्कृष्टहीनाश्च नाटके तान्निबोधत ।।६५।।

अभिनवभारती

वाक्यविधानमित्येकेनापि पदेन सकलो वाक्यार्थः स्फुटीक्रियते, अन्योन्यरूपताऽऽनीयत

बालक्रीड़ा

(मूल) जो लोग हिमवान् सिन्धु एवं सौवीर के आश्रय में रहते हैं उनमें विद्वान् लोग उकार बहुला भाषा का प्रयोग करें ।।६१।।

(मूल) चर्मण्वती नदी के तीर पर और अबुर्दाली पहाड़ियों में जो निवास करते हैं उनमें ओकार बहुला भाषा का प्रयोग करें ।।६२।।

(मूल) नाटकों में इस तरह की भाषाओं का विधान करना चाहिए । इसके सिवाय यहां जिनको मैंने नहीं कहा उनका ज्ञान विद्वान् लोग लोक से करें ।।६३।।

(मूल) हे उत्तम द्विजो ! इस प्रकार से मैंने भाषाओं का विधान कहा है । अब मैं वाक्यों के विधान को कहता हूँ उसे आप लोग समझें ।।६४।।

(मूल) उत्तम मध्यम एवं हीन लोग अपने समान जनों से या अपने से बड़ों से या अपने से छोटों के साथ बात चीत करने में किस प्रकार बोलना चाहिए यानी किसको किस सम्बोधन से पुकारना चाहिए उस भाषण की प्रक्रिया को आप लोग मुझसे समझें ।।६५।।

गङ्गासागरमध्य पूर्व दिशा के देशों के निवासी लोगों का उपलक्षण है ।।५८।।

विन्ध्यसागर शब्द से दक्षिण सौराष्ट्र का ग्रहण करना चाहिए ।।५९।।

सुराष्ट्रावन्तिदेशेषु इससे पश्चिम सौराष्ट्र और वेत्रवती से उत्तर सौराष्ट्र लेना चाहिए ।।६१।।

वाक्यविधानम् । पुनर्वाक्य विधानं तु इसमें यहाँ पद से भाषा को लेना चाहिए एक पद से सकल वाक्यार्थ का स्फुटीकरण होता है । क्योंकि भाषा वाक्य के आश्रित है और वाक्य का प्रयोग किसी भाषण के लिए किया जाता है इस तरह वाक्य एवं भाषा में अन्योन्यरूपता का आनयन किया जाता है इस अभिप्राय से वाक्य का ग्रहण पद विधान ही होगा ।।६५।।

देवानामपि ये देवा महात्मानो महर्षयः ।
भगवन्निति ते वाच्या यास्तेषां योषितस्तथा ॥६६॥
देवाश्च लिङ्गिनश्चैव नानाश्रुतधराश्च ये ।
भगवन्निति ते वाच्याः पुरुषैः स्त्रीभिरेव च ॥६८॥
आर्येति ब्राह्मणं ब्रूयान्महाराजेति पार्थिवम् ।
उपाध्यायेति चाचार्यं वृद्धं तातेति चैव हि ॥६९॥
नाम्ना राजेति वा वाच्या ब्राह्मणैस्तु नराधिपाः ।
तत्क्षाम्यं हि महीपालैर्यस्मात्पूज्या द्विजाः स्मृताः ॥७०॥

### अभिनवभारती

इत्यभिप्रायेण वाक्यग्रहणं पदविधानं हि भविष्यति ॥ ६५ ॥ देवानां देवाः स्तुत्याः । तथेति स्त्रीत्वेन भगवतीति ॥ ६७ ॥ नानाश्रुतधराः बहुश्रुताः ॥ ६८ ॥ क्षाम्यमित्यङ्गीकर्तव्यम् ॥ ७० ॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जो देवताओं के भी देवता महात्मा लोग एवं महर्षि लोग हैं उनको "हे भगवन्" इस शब्द से कहना चाहिए। और उनकी जो धर्मपत्नियाँ हैं उनको "भगवति" इस शब्द से सम्बोधन करना चाहिए ॥६६॥

(मूल) देवता, यति, एवं नानाशास्त्रों के विद्वानों को सभी पुरुष एवं स्त्रियाँ "भगवन्" इस सम्बोधन से कहें ॥६७॥

(मूल) ब्राह्मण को "हे आर्य" पृथिवीपति को हे महाराज, आचार्य को उपाध्याय एवं वृद्ध को तात कहना चाहिए ॥६८॥

(मूल) ब्राह्मण लोग राजा को उसके नाम से या राजन् इस शब्द से पुकारें। इस विषय में समझौवल करते हैं राजाओं को जो उनका नाम लेकर ब्राह्मण यदि पुकारें तो राजा लोग उसको सहन करें क्यों कि ब्राह्मण छोग सर्वदा पूज्य होते हैं ॥६९॥

(मूल) ब्राह्मण लोग राजा के मन्त्री को अमात्य शब्द से या सचिव शब्द से पुकारें। शेष अन्य जन उसको आर्य शब्द से सम्बोधन करें ॥७०॥

देवानां देवाः देवताओं के भी देवता का अर्थ स्तुत्य प्रशंसनीय। तथा पद से यदि स्त्री हों तो भगवति सम्बोधन करना चाहिए ॥६६॥

नानाश्रुतधरा का अर्थ है बहुश्रुत ॥६७॥ क्षाम्यं माने ब्राह्मणो के कथन का अङ्गीकार करना चाहिए ॥६९॥ सचिव माने राजा का मंत्री आज कल जिसको पी० ए० परसनल अशिष्टेण्ट कह सकते हैं ॥७०॥

ब्राह्मणैः साचिवो वाच्यो ह्यमात्य सचिवेति वा ।
शेषैरन्यैर्जनैर्वाच्यो हीनैरार्येति नित्यशः ॥७१॥
समैः संभाषणं कार्यं येन नाम्ना स संज्ञितः ।
हीनैः सपरिवारं तु नाम्ना संभाष्य उत्तमः ॥ ७२ ॥
नियोगाधिकृताश्चैव पुरुषा योषितस्तथा ।
कारुकाः शिल्पिनश्चैव संभाष्यास्ते तथैव हि ॥ ७३ ॥

## अभिनवभारती

सचिव इति राज्ञो मन्त्री ॥ ७१ ॥

सपरिवारं नाम्नेति उत्तमो राजा हीनैः स्वनाम परिगृह्य, यद्यन्नाम वत्सराज सोमवंश मौक्तिकमणे इत्यादि तेन भाष्यः। सपरिहासमिति वा पाठः परिहासः परितोषोपलक्षणं तेन चाटुकाराभिः परितोषावसरे हीनैरपि राजा नाम्ना संभाष्यः। "उदयने महीं शासति को विपदामवकाशः" इत्यादौ ॥ ७२ ॥ कारुकाः स्तूप-

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिस नाम से वह राजा संज्ञित है यानी जो राजा का नाम है अर्थात् जिससे उसका सम्यक् ज्ञान हो जाता है उस नाम से बराबर के दोस्त लोग राजा से सम्भाषण करें। अन्य हीन लोग सपरिवार यानी अपने नाम को कहते हुए राजा का वंश के नाम से सम्बोधन करें। जैसे सोमवंश शुक्तामणे वत्सराज ! मैं वीरभद्र सेवा में उपस्थित हूँ ॥७१॥

(मूल) कारुक मिस्त्री चेजारों या कारीगरों एवं शिल्पियों को जो भवन निर्माणादि कार्यों में अधिकृत पुरुष या स्त्री हैं इनको उनके पेशे के उनके कार्य के नाम से पुकारें ॥७२॥

(मूल) सूत्रधार को भावशब्द से पुकारना चाहिए सूत्रधार अपने से छोटे अपने साथी को मार्ष या मारिष नाम से पुकारे। समान अवस्था वाले अपने साथी को वयस्य शब्द से पुकारें। अधम लोग अपने साथियों को हं हो हण्ड इत्यादि से पुकारें ॥७३॥

सपरिवारं नाम्ना उत्तमः कहने का आशय है कि हीन लोग उतम को राजा को जब सम्बोधन करें तब उस समय अपना नाम लेकर। जो भी नाम हो। मैं चैत्र। या मैत्र आपकी वन्दना करता हूँ इत्यादि और इसी तरह उत्तम का नाम ग्रहण करें जैसे हे सोमवंश के मुक्तामणि वत्सराजः। इत्यादि जो नाम है उससे व्यवहार करना चाहिए अथवा परिवारं की जगह सपरिहासं पाठ हो तो परिहास परितोष का उपलक्षण है इससे चाटुकार लोग भी हीन लोग भी परितोष के अवसर में राजा का नाम लेकर संभाषण करें। जैसे उदयन के शासन में विपत्तियों को अवकाश कहाँ। इत्यादि ॥७१॥

कारुका का अर्थ है स्तूपकार। शिल्पी का अर्थ है दिवाल पर चित्र बनाने वाला ॥७२॥

भावेति। यहाँ भाव पद से आमन्त्रण विवक्षित है अतः अन्य विभक्त्यन्त पद का प्रयोग नहीं करना चाहिए यह तो अयुक्त है। वयस्येति। वयस्य इत्यादि में भी प्रसङ्ग

मार्षो भावेति वक्तव्यः किंचिदूनस्तु मार्षकः ।
समानोऽथ वयस्येति हं हो हण्डेति चाधमः ॥ ७४ ॥
आयुष्मन्निति वाच्यस्तु रथी सूतेन सर्वदा ।
तपस्वीति प्रशान्तस्तु साधो इति च शब्द्यते ॥ ७५ ॥
स्वामीति युवराजस्तु कुमारो भर्तृदारकः ।
सौम्य ! भद्रमुखेत्येवं हे पूर्वं चाधमं वदेत् ॥ ७६ ॥
यद्यस्य कर्म शिल्पं वा विद्या वा जातिरेव वा ।
स तेन नाम्ना भाष्यो हि नाटकादौ प्रयोक्तृभिः ॥ ७७ ॥

## अभिनवभारती

कारादयः शिल्पिनश्चित्रकारादयः ॥ ७३ ॥ भावेत्यामन्त्रणं विवक्षितमित्यन्यविभक्त्यन्तो न प्रयोज्य इत्येतत्त्वयुक्तम् वयस्येत्येवमादावपि प्रसङ्गात्संभाषणोपक्रमकृताद्यामन्त्रणविभक्तिः सर्वत्र विवक्षितैव । अधमैर्जनैः समानोऽधम एव, हंहो हण्डे इति वा संभाष्यः ॥ ७४ ॥ चकाराद् विनापि हेशब्देन ॥ ७६ ॥ कर्म पाकादि, विद्या त्रय्यादि । जातिर्गोत्रं देशो वा ॥ ७७ ॥ शाक्याः सौगताः । निर्ग्रन्थाः

## बालक्रीड़ा

(मूल) सूत सारथ्य करने वाला व्यक्ति रथी को सर्वदा "आयुष्मन्" इस शब्द से पुकारे । और जो तो प्रशान्त हैं विरक्त हैं उसको सभी लोग तपस्विन् या साधो इस शब्द से पुकारें ॥७४॥

(मूल) युवराज को स्वामी, राजा के लड़के को कुमार शब्द से भर्तृदारक शब्द से पुकारें । अधम पात्र को हे सोम्य ! हे भद्रमुख इन नामों से पुकारे ॥७५॥

(मूल) नाटको में अभिनय करने वाले लोग बातचीत के प्रसङ्ग में यदि किसी को पुकारें तो जिसका जो कर्म है या शिल्प है या विद्या है या जाति है उसको उसी कर्म या शिल्प या विद्या या जाति के नाम से पुकारें ॥७६॥

(मूल) पिता अपने पुत्र को और गुरु अपने शिष्य को वत्स पुत्रक अथवा सुत अथवा गोत्र नाम से पुकारें ॥७७॥

से संभाषण के उपक्रमण से की गई जो विभक्ति है वही सर्वत्र विवक्षित है । अधमों के समान अधम ही होंगे । अतः हंहो हण्डे इत्यादि से सम्भाष करना चाहिए । ७३ ॥

इति च शब्दयते में उक्त चकार का आशय है कि हे शब्द के विना भी सम्भाषण करना चाहिए । ७४ । कर्म से यहाँ पाकशास्त्र आदि लेना है । विद्या त्रयी आदि है । जाति गोत्र है अथवा देश है । ७६ ॥ शाक्य माने सौगत बौद्ध । निर्ग्रन्थ माने क्षपणक । शेष पाषण्ड माने पाशुपत आदि है । स्वसमय जैसे पाशुपतों का भापूषन् भासर्वज्ञ

वत्स ! पुत्रक ! तातेति नाम्ना गोत्रेण वा पुनः ।
वाच्यः शिष्यः सुतो वापि पित्रा वा गुरुणापि वा ॥ ७८ ॥
संभाष्या शाक्यनिर्ग्रन्था भदन्तेति प्रयोक्तृभिः ।
आमंत्रणैस्तु पाषण्डाः शेषाः स्वसमयाश्रितैः ॥ ७९ ॥
देवेति नृपतिर्वाच्यो भृत्यैः प्रकृतिभिस्तथा ।
भट्टेति सार्वभौमस्तु नित्यंपरिजनेन तु ॥ ८० ॥
राजन्नित्यृषिभिर्वाच्यो ह्यपत्यप्रत्ययेन वा ।
वयस्य ! राजन्निति वा भवेद्वाच्यो महीपतिः ॥ ८१ ॥
विदूषकेण राज्ञी च चेटी च भवतीत्यपि ।
नाम्ना वयस्येत्यपि वा राज्ञा वाच्यो विदूषकः ॥ ८२ ॥

## अभिनवभारती

क्षपणकाः। शेषाः पाषण्डाति पाशुपतादयः। स्वसमयो यथा पाशुपतानां भापूषन्, भासर्वज्ञ, इत्यादि संभाषणम् तथा क्वचिद्वाक्यादिशब्देन ॥ ७९ ॥ अपत्यप्रत्ययेनेति कौरवेत्यादिना महाराजेति ॥ ८१ ॥ यौवनादन्यत्रार्यपुत्रेति श्वशुरेण

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाटक में प्रयोक्ता अभिनेता लोग शाक्य बुद्ध मतावलम्बी निर्ग्रन्थ सन्यासियों पूंगी लोगों को भदन्त शब्द से कहना चाहिए। वाकी पाषण्डी लोगों को उनके आचार के अनुसार सम्बोधन से पुकारना चाहिए ।।७८।।

(मूल) भृत्य लोग एवं प्रजाजन नृपति का देव शब्द से सम्बोधन करें। और सार्वभौम राजा के लिए सम्बोधन परिजन लोग भट्ट शब्द से करें ।।७९।।

(मूल) ऋषि लोग राजा को हे राजन् शब्द से या फिर अपत्यार्थक तद्धित प्रत्यय को लगाकर कौरव या पाण्डव मागध आदि शब्दों से पुकारें। विदूषक नृपति को राजा को वयस्य शब्द से या राजन् शब्द से और चेटी रानी को भवति! इस सम्बोधन से पुकारे। तथा विदूषक को उसके नाम से पुकारे या फिर वयस्य शब्द से पुकारे ।।८०।८१।।

(मूल) युवा अवस्था में सभी स्त्रियां अपने पति को आर्यपुत्र इस सम्बोधन से पुकारें अन्य अवस्थाओं में आर्य अथवा महाराज शब्द से पुकारें ।।८२।।

इत्यादि सम्भाषण। अथबा कहीं पर सम्पूर्ण वाक्य बोलना चाहिए। ७८। अपत्यप्रत्यय। में प्रत्यय का प्रत्ययोऽधीन शपथ ज्ञान विश्वास हेतुषु इस कोण के अनुसार ज्ञान अर्थ हैं। अतः किसका अपत्य है ऐसा प्रत्यय करके समझ करके सम्बोधन करना चाहिए जैसे हे कौरव। इस तरह महाराज का सम्बोधन करे। ८०।

यौवन में स्त्रियाँ अपने पति को आर्यपुत्र कहकर सम्भाषण करें। यौवन से अन्य अवस्था में श्वसुर का व्यपदेश करें। हे आर्य। हे महाराज। इत्यादि। वहाँ यौवन

सर्वस्त्रीभिः पतिर्वाच्य आर्यपुत्रेति यौवने ।
अन्यदा पुनरार्येति महाराजेति भूपतिः ॥ ८३ ॥
आर्येति पूर्वजो भ्राता वाच्यः पुत्र इवानुजः ।
योषिद्भिरथ काम्येति राजपुत्रेति योधनैः ॥ ८४ ॥
पुरुषाभाषणं ह्येव कार्यं नाट्ये प्रयोक्तृभिः ।
पुनः स्त्रीणां प्रवक्ष्यामि यथाभाष्यास्तु नाटके ॥ ८५ ॥
तपस्विन्यो देवताश्च वाच्या भगवतीति च ।
गुरुभार्या तु वक्तव्या स्थानीया भवतीति च ॥ ८६ ॥

## अभिनवभारती

व्यपदेशः, तस्य यौवनं शृङ्गारोचितमुक्तं भवति ॥ ८३ ॥

अनुजो ज्येष्ठेन पुत्रवत् वत्स तात पुत्रकेति संभाष्यः ॥८४॥ पुरुषाभाषणमिति भूयस्त्वाक्षेप उपसंहारः ॥८५॥ स्त्रीसंभाषणं त्वपि मध्ये निरूपितं तपस्विन्य इति पूर्वं तेषां योषित इति अत्र स्वयमतपस्विन्योऽपीत्युक्तमिति न पुनरुक्तम् । गुरुभार्या मान्या अन्या वा स्त्री, स्थानीया पूज्या ईषद्वृद्धा ॥८६॥ पत्नीति सहधर्मचारिणी,

## बालक्रीड़ा

(मूल) छोटा भाई बड़े भाई को आर्य शब्द से बोलें। बड़ा भाई छोटे भाई को पुत्र की तरह तात इत्यादि शब्दों से पुकारें। स्त्रियाँ अपनी कामना के अनुसार इसको पुकारें। योद्धा लोग राजपुत्र राजकुमार शब्द से बोलें ॥८३॥

(मूल) इस प्रकार के संभाषण पुरुषों के योग्य होते हैं यानी नाटक में अभिनेता लोग पुरुषों को सम्बोधित करने के लिए उक्त प्रकार के भिन्न २ शब्दों का प्रयोग करें। अब स्त्रियों को अभिनेता लोग किस नाम में कैसे सम्बोधित करें इसको मैं कहता हूँ ॥८४॥

(मूल) तपस्विनी एवं देवता को भगवति शब्द से पुकारें। और गुरु भार्या एवं मान्या स्त्रियों तथा स्थानीया स्थान की अधिकारिणी कुछ वृद्धाओं को भवति सम्बोधन से बुलावें ॥८५॥

(मूल) नाटक में अभिनेता लोग ग्राम्या स्त्री को भद्रे सम्बोधन से बुढ़ियाओ को

का आशय है शृंगार के योग्य अवस्था। ८२॥ बड़ा भाई अनुज छोटे भाई को पुत्र की तरह वत्स! तात! पुत्रक इत्यादि से सम्भाषण करे। ८३। पुरुषाभाषणम्। यहाँ भूयस्त्व का बहुवचन का आक्षेप है अर्थात् पुरुषों की बातचीत में ऐसा भाषण करना चाहिए और पुरुषों के आभाषण विषयक प्रकरण का उपसंहार यहाँ कर दिया है। तपस्विन्य इत्यादि रूप से। स्त्रियों के साथ बातचीत करने के प्रकरण का भी मध्य में निरूपण कर दिया है पहले उनके साथ बातचीत के प्रसङ्ग में योषित इत्यादि कहा है। यहाँ स्वयं अतपस्विनियाँ भी दूसरी स्त्रियों को तपस्विनी ऐसा बोलें। अतः पुनरुक्त नही है। गुरु

गम्या भद्रेति वाच्या वै वृद्धाम्बेति च नाटके ।
राजपत्न्यस्तु संभाष्याः सर्वाः परिजनेन वै ॥ ८७ ॥
भट्टिनी स्वामिनी देवीत्येवं वै नाटके बुधैः ।
देवीति महिषी वाच्या राज्ञा परिजनेन वा ॥ ८८ ॥
भोगिन्यः परिशिष्टास्तु स्वामिन्य इति वा पुनः ।
कुमार्यश्चैव वक्तव्याः प्रेष्याभिर्भर्तृदारिकाः ॥ ८९ ॥
स्वसेति भगिनी वाच्या वत्सेति च यवीयसी ।
ब्राह्मण्यार्येति वक्तव्या लिङ्गस्था व्रतिनी च या ॥ ९० ॥
पत्नी चार्येति संभाष्या पितृनाम्ना सुतस्य वा ।
समानाभिस्तथा सख्यः हलेति स्यात्परस्परम् ॥ ९१ ॥

अभिनवभारती

अत एव नटी नाट्यवेदमहासत्रदीक्षितेन सूत्रधारेणार्येणार्ये इत्यामन्त्र्यते । पितृनाम्नेति माठरपुत्री । सुतस्येति सोमशर्मजननी ॥९१॥

बालक्रीड़ा

अम्बे सम्बोधन से पुकारें । और सभी राजपत्नियों को परिजन लोग भट्टिनी स्वामिनी देवी इन शब्दों से पुकारें । राजा लोग महिषी का देवी शब्द से आवाहन करें ॥८६।८७॥

(मूल) बाकी औरतों को भोगिनी शब्द से अथवा स्वामिनी शब्द से आवाहन करें । और नौकरानियां राजपुत्रियों को कुमारी शब्द से या भर्तृदारिका शब्द से आवाहन करें ॥८८॥

(मूल) बड़ी बहिन को स्वसा शब्द से और छोटी को वत्सा शब्द से पुकारें । ब्राह्मणी को लिङ्गस्था संन्यासिनी को व्रतिनी को आर्या शब्द से आवाहन करना चाहिए ॥८९॥

(मूल) पत्नी का आर्या शब्द से या पिता के नाम से या पुत्र एवं पुत्री के नाम से आवाहन करें । समान वय वाली सखियां परस्पर में हला शब्द से पुकारें ॥९०॥

(मूल) अच्छे चाल चलन वाली उत्तम प्रेष्या का स्त्रियाँ हञ्जा शब्द से अवाहन करें । उत्तमा वेश्या का परिजन लोग अज्जुका शब्द से आवाहन करें ॥९१॥

भार्या मानें गुरु की पत्नी तथा और भी जो मान्य स्त्रियाँ हैं । स्थानीया का अर्थ है पूज्या ईषद्वृद्धा । ८५ ।

पत्नीति में पत्नी का अर्थ हे सहधर्मचारिणी सहधर्मिमी । इसीलिए नाट्यवेद के महासत्र में दीक्षित आर्य सूत्रधार नटी का "आर्ये" इस तरह से आमन्त्रण करे । अथवा पिता के नाम से हे माठरपुत्रि ! इत्यादि । अथवा पुत्र के नाम से जैसे हे सोमशर्मजननि ।९०। वेश्या को उसके अपने परिजन लोग हे अज्जुके ! इस तरह बोलें । ९१ ।

प्रेष्या हञ्जेति वक्तव्या स्त्रिया या तूत्तमा भवेत् ।
अज्जुकेति च वक्तव्या वेश्या परिजनेन च ॥ ९२ ॥
अत्तेति गणिकामाता वाच्या परिजनेन हि ।
प्रियेति भार्या शृङ्गारे वाच्या परिजनेन हि ॥ ९३ ॥
पुरोधः सार्थवाहानां भार्यास्त्वार्येति सर्वदा ।
तल्लिङ्गार्थानि नामानि कार्याणि कविभिः सदा ॥ ९४ ॥
औत्पत्तिकानि यानि स्युरप्रख्यातानि नाटके ।
ब्रह्मक्षत्रस्य नामानि गोत्रकर्मानुरूपतः ॥ ९५ ॥
काव्ये कार्याणि कविभिः शर्मवर्मकृतानि हि ।
दत्तप्रायाणि नामानि वणिजां संप्रयोजयत् ॥ ९६ ॥

अभिनवभारती

वेश्या स्वेन परिजनेन अज्जुके इति संभाष्या ॥९२॥

सर्वदेति यौवनेऽपि पुरोहितादिभिरार्येति भार्या वाच्या ॥९४॥ औत्पत्तिकानीति स्वयं वा येन कल्प्यन्ते, अत एवाख्यातानि तल्लिङ्गार्थानि प्रकृतार्थसूचकाभिधेययुक्तानि कार्याणि । एतदेव निदर्शनेन स्फुटयति ब्रह्मक्षत्रस्येत्यादिना ॥९५॥

बालक्रीड़ा

(मूल) गणिका की माता को परिजन लोग अत्ता शब्द से पुकारें। शृङ्गार की बेला में राजा एवं इतर लोग भी अपनी स्त्री को प्रिये इस सम्बोधन से आवाहन करें ॥९२॥

(मूल) कवि लोग नाटकों में अभिनेताओं के द्वारा पुरोहितों की एवं धनिकों की स्त्रियों का आवाहन सर्वदा आर्या शब्द से करावें। इसके सिवाय जिस अवस्था की या जिस परिस्थिति की जो स्त्रियां हों उनको कार्यों के अनुसार सम्बोधित करावें ॥९३॥

(मूल) जो अप्रख्यात स्त्रियां हैं उनकों नाटकों में औत्पतिक नाम से पुकारें ॥९४॥

(मूल) काव्यों में नाटकों में कवि लोग ब्राह्मणों का उनके गोत्र एवं कर्म के अनुसार शर्मान्त नाम से और क्षत्रियों का वर्मान्त नाम से अभिनेताओं के द्वारा व्यवहार करावें। और वणिओं को दत्तान्त नामों से पुकारने की योजना करें ॥९५।९६॥

सर्वदेति। पुरोहित वगैरह यौवन में भी भार्या को हे आर्ये इस तरह बोलें। ९२।

औत्पत्तिकानि। स्वयं जिसकी कल्पना की हैं। अत एव जो अप्रख्यात हैं। तल्लिङ्गार्थानि माने प्रकृत अर्थ की सूचना करने वाले नामों से युक्त सम्बोधन सम्भाषण के समय में करने चाहिए।

इसी का निदर्शन के द्वारा स्पष्ट करते है—ब्राह्मण एवं क्षत्रियों के नामों की।९४।

कापालिकास्तु घण्टान्तनामानः समुदाहृताः ।
शौर्योदात्तानि नामानि तथा शूरेषु योजयेत् ॥ ९७ ॥
विजयार्थानि नामानि राजस्त्रीणां तु नित्यशः ।
दत्ता मित्रा च सेना च वेश्या नामानि योजयेत् ॥ ९८ ॥
नानाकुसुमनामानः प्रेष्याः कार्यास्तु नाटके ।
मङ्गलार्थानि नामानि चेटानामपि योजयेत् ॥ ९९ ॥

## अभिनवभारती

शौर्योदात्तानीति भीमपराक्रम इति यथा ॥९७॥ विजयार्थानीति शुभलक्षणविजयवतीत्यादीनि । देवदत्तावसन्तसेनाविदग्धमित्रेत्यादि वेश्यानाम् ॥९८॥ नानाकुसुम नामानीति मालतीमल्लिकेत्यादि कुसुमग्रहणं तन्मञ्जर्याद्युपलक्षणं चूतलतिकेत्याद्यपि हि दृश्यते नाम । मङ्गलार्थानीति सिद्धार्थका इत्यादीनि ॥९९॥ गम्भीरार्थानि अक्षोभ्य इत्यादीनि । नास्ति संकेतको भार इत्याशयेन पृच्छति अत्रोत्तरं नामा-

## बालक्रीड़ा

(मूल) कापालिक वेषधारी पुरुषों या स्त्रियों की घण्टान्त नाम से योजना करावें । और शूरवीरों की शौर्य प्रयुक्त उदात्त नामों से योजना करें ॥९७॥

(मूल) राज पत्नियों के व्यवहार में उनके नाम के साथ विजय अर्थ वाले शब्दों की योजना करें । और वेश्याओं के नामों में दत्ता मित्रा एवं सेना शब्दों की योजना करें ॥९८॥

(मूल) नौकरानियों के नामों में भिन्न २ पुष्पों की योजना करनी चाहिए । और नौकरों के नामों में मङ्गल वाचक शब्दों की योजना करनी चाहिए ॥९९॥

शौर्य से उदात्त नाम जैसे भीमपराक्रम ।९६। विजय के लिए शुभलक्षणों वाली विजयवती इत्यादि । देवदत्ता, वसन्तसेना, विदग्धमित्रा इत्यादि वेश्याओं के नाम करने चाहिए ।९७।

नाना कुसुमों के नाम । मालती, मल्लिका इत्यादि प्रेष्याओं के नाम करने चाहिए । कुसुम का ग्रहण कुसुमों की मञ्जरी आदि का उपलक्षण है । क्योंकि चूतलतिका चूतकलिका इत्यादि नाम भी दिखाई पड़ते हैं । मङ्गलार्थक नाम भी होते हैं जैसे चेट का सिद्धार्थक ।९८।

उत्तम पुरुषों के नाम गम्भीर अर्थ वाले होते हैं । जैसे अक्षोभ्य । प्रश्न—संकेत करने में कौन सा भार है । नाम तो संज्ञा है । उसको जैसा चाहें वैसा कह सकते हैं । इस आशय से पूछते हैं कि नाम क्या करना चाहिए ।

उत्तर । नाम के सदृश नाम के अनुरूप कर्म होने चाहिए । अतः नाम रखते समय कर्मों का ध्यान अवश्य रखना चाहिए । क्योंकि ईश्वर की इच्छा के वश से स्वरूप को मध्येनजर कर के ही नाम किया जाता है या रक्खा जाता है । तथाहि से दिखाते हैं कि नाम का अक्षर ग्रहों के अभिचार से एवं यन्त्र तन्त्र के अनुसार किये गये कर्मादि से पीड़ित

गम्भीरार्थानि नामानि ह्युत्तमानां प्रयोजयेत् ।
यस्मान्नामानुसदृशं कर्म तेषां भविष्यति ॥ १०० ॥
जातिचेष्टानुरूपाणि शेषाणामपि योजयेत् ।
नामानि पुरुषाणां तु स्त्रीणां चोक्तानि तत्त्वतः ॥ १०१ ॥
एवं नामविधानं तु कर्तव्यं कविभिः सदा ।
एवं भाषाविधानं तु ज्ञात्वा कर्माण्यशेषतः ॥ १०२ ॥

## अभिनवभारती

नुरूपमिति । नाम किलेश्वरेच्छावशात्स्वरूपक्रोडीकारेणैव जायते । तथा हि नामाक्षरे ग्रहाभिचारयन्त्रकर्मादिपीडिते शान्तिकपौष्टिकाद्युपचारभाजि वा तथैव पुरुषस्य फलोदय इत्यभिप्रायः ॥१००॥ कवित्वयुक्तो नट इत्यभिप्रायेणाह भाषाविधानं ज्ञात्वा, तत इति, तत्परिज्ञातपूर्वकं काव्यं कृत्वा प्रयोगे पाठ्यं प्रयुञ्जीतेत्यर्थः । यदि त्वन्यः कविस्तदा पाठ्यस्य संज्ञा च मूलभूतत्वात् प्रयोक्तृत्वेनोक्तो द्रष्टव्यः । षडलङ्कारसंयुतमिति स्वरस्थानवर्णकाकलङ्काराङ्गानि षट् अत्रालङ्कारशब्देन विवक्षितानि, एतैर्हि भूषितं काव्यं पाठ्यमुच्यते ॥१०२॥

## मधुसूदनी

अङ्गानां भेदे इति । अङ्गानि षट् विच्छेदादीनि अनुपदमेवाग्रे वक्ष्यन्ते । अलमिति पर्याप्त्यर्थः न भूषणार्थः ॥१०२॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) उत्तम पुरुषों के नामों में गम्भीर अर्थ वाले शब्दों की योजना करनी चाहिए । क्योंकि उनके कर्म उनके नामों से अभिव्यक्त हो जाने चाहिए ॥१००॥

(मूल) बाकी अवशिष्ट स्त्री एवं पुरुषों के नाम उनकी जाति एवं चेष्टाओं के अनुरूप होने चाहिए । इस प्रकार नामों का विधान कवियों को सर्वदा करना चाहिए ॥१०१॥

(मूल) इस प्रकार सम्पूर्ण रूपक के पात्रों के कर्मों को समझ कर भाषा का विधान किया गया है । अब इसके बाद षट अलंकारों से सम्पन्न पाठ्य का प्रयोग नाटकों में करना चाहिए ॥१०२॥

हो जाते हैं अतः शान्तिक पौष्टिक कर्मादि से उपचार किया जाता है क्योंकि इसी के अनुसार पुरुष को फल का उदय होता है । ऐसा ग्रन्थकार भरत का अभिमत है ।९९।

नट कवि भी होता है कवित्व से युक्त होता है । इस अभिप्राय से कहते हैं कि भाषा विधान को समझ कर फिर पाठ्य का प्रयोग करें । अर्थात् परिज्ञान पूर्वक काव्य का निर्माण कर के अवसर आने पर पाठ्य का प्रयोग करे । यदि तो कवि कोई दूसरा है तब पाठ्य की संज्ञा प्रयोग की मूल भूत है अतः उसी के अनुसार प्रयोक्ताओं को व्यवहार देखना चाहिए । छ अलङ्कारों से संयुत पाठ्य होता है । यहाँ अलङ्कार शब्द से स्वर १ स्थान २

पाठ्यगुणानिदानीं वक्ष्यामः । तद्यथा सप्तस्वराः, त्रीणि स्थानानि, चत्वारो वर्णाः, द्विविधा काकुः, षडलङ्काराः, षडङ्गानीति । एषामिदानीं लक्षणमभिव्याख्यास्यामः । तत्र सप्तस्वरा नाम—षडजर्षभगान्धारमध्यमधैवतनिषादाः त एते रसेषूपपाद्याः । यथा—

अभिनवभारती

एवं हि वक्तव्यमुपादानस्य यदि सकलस्वविवक्षाविशिष्टार्थप्रतिपादकत्वं पठनार्हं च पाठ्यं तत्स्वराद्यायत्तं सर्वमिति । अत एवाह पाठ्यगुणानिति गुणाः उपकारकाः यदुपकृत काव्यं पाठ्यं भवतीत्यर्थः ।

उद्देशक्रमेण व्याचष्टे तत्रेत्यादि । स्वरगतं वितत्य गेयाधिकारे प्रकटयिष्यामः । इह काकुषु स्वरा एव वस्तुत उपकारिणः । तत्परिकरभूतं तु स्थानादि । स्वरेषु प्रकृतिभूतेषु काकुरूपता जन्यते । तत्र स्थानशब्देनैषां स्वरूपनिष्पत्तेराश्रयो दर्शितः । उदात्तानुदात्तस्वरितकम्पितरूपतया स्वराणां यद्रक्तिप्रधानत्वमनुरणनमयं तत्त्यागेनोच्चनीचमध्यमस्थानस्पर्शित्वमात्रं पाठ्योपयोगीति दर्शितम् । यदि

बालक्रीड़ा

(मूल) अब हम पाठ्य के गुणों को कहेंगे । वे जैसे—सात स्वर हैं । तीन स्थान हैं । चार वर्ण हैं । दो प्रकार को काकु है । छः अलङ्कार हैं और छः अङ्ग हैं ।

अब इनके लक्षणों की व्याख्या करेंगे । उनमें सात स्वरों के नाम ये हैं—षड्ज १ ऋषभ २ गान्धार ३ मध्यम ४ पञ्चम ५ धैवत ६ निषाद ७ । ये रसों में उपपाद्य हैं । रसों में इनका विन्यास करना आवश्यक है । जैसे—

वर्ण ३ काकु ४ अलङ्कार ५ एवं अङ्क ६ ये छः विवक्षित हैं । इनसे भूषित हुआ ही काव्य पाठ्य होता है ।१०२।

उपादान यानी उपादेय वस्तु के विषय में इस प्रकार वक्तव्य है कि सभी प्रकार की अपनी विवक्षाओं से युक्त विशिष्ट अर्थ का जो प्रतिपादन करता है और जो पठनार्ह है पाठ्य है वह सब स्वरादि गुणों के छः अलंकारों के अधीन है । इसीलिए कहा कि पाठ्य के गुणों को कहूँगा । गुणाः माने जो उपकारक है अर्थात् जिससे उपकृत काव्य पाठ्य होता है ।

अब इन गुणों का उद्देश के क्रम से व्याख्यान करते हैं । तत्र इत्यादि । स्वर के विषय में जो भी वक्तव्य है उसको विस्तार के साथ गेयाधिकार में प्रकट करेंगे । वस्तुतः देखा जाय तो यहां काकुओं में ये स्वर ही उपकारी हैं । स्थानादि तो उसके परिकर है । प्रकृति भूत एवं मूल भूत स्वरों में ही काकुरूपता उत्पन्न होती है । इन छओं में यहां स्थान शब्द से काकुओं के लिए अपने रूप की निष्पति के लिए आश्रय को दिखाया है । स्वर उदात्त अनुदात्त स्वरित एवं कम्पित नाम से प्रख्यात है । इनमें जो अनुरणनमय रक्ति की प्रधानता है । अनुरञ्जना की खुश करने की प्रक्रिया है उसका त्याग कर देना आवश्यक है । अतः उसे छोड़ देने से जो केवल ऊँच नीच एवं मध्यवर्त्ती स्थान का स्पर्श है वह पाठ्य का उपयोगी है यह दिखा दिया

## अभिनवभारती

हि स्वरगता रक्तिः पाठ्ये प्राधान्येनावलम्ब्येत तदा गानक्रियासौ स्यात्, न पाठः। पूर्णस्वरत्वाभावादङ्गानां भेद इति चेत्, न, अपूर्णस्वरत्वेऽपि गानत्वप्रतिज्ञानात्, षाडवौडुवितयोः त्रिचतुरस्वरत्वेऽपि गानप्रतीतिर्भवत्येव, यथा कृत्रिमवंशिकायां त्रैस्वर्ये, भिन्नषड्जभाषायां च कालिन्द्यां चातुस्वर्ये। तस्माद् गानवैलक्षण्याय रक्तिलक्षणं धर्ममनादृत्योच्चादिस्थानस्पर्श एवात्र प्रधानमिति वक्तुं वर्णोपादानम्। अन्यथा स्वरसप्तकातिरिक्तस्योदात्तादेर्भावादनर्थकं तदुपादानम्।

यत्तु किंचिदुदात्तादिधर्माणां गात्रस्य निग्रहः कण्ठविवरस्य संवृतेत्यादि शिक्षापठितोदात्तादि धर्मप्राप्तेरुच्चाद्यलङ्कारेषु यथा स्यादिति प्रयोजनमुक्तं, तत्राप्यस्मदुक्तं चेन्न प्रयोजनं कि तद्धर्मप्राप्त्या कृतमिति न विद्मः॥

नन्वेवं स्वराभिधाने किं प्रयोजनं, उच्यते—प्राणभूतं तावद् ध्रुवागानं प्रयोगस्य, तत्र जात्यंशकविनियोगो भविष्यति तदिदानों पाठावसरे किं सर्वथैव त्यक्तव्यमित्याशङ्काशमनाय तत्स्थायिस्वराश्रयणं प्रमुखीकृत्य पाठः कर्तव्य इत्येतत्स्वराभिधानस्येह प्रयोजनम्।

## बालक्रीड़ा

है। यदि तो, पाठ्य में स्वरगत रक्ति का प्रधानता से आलम्बन करेंगे तब यह गान क्रिया ही होगी पाठ्य नहीं होगा। प्रश्न—यदि कहें कि यहां स्वरों कि पूर्णता का अभाव होगा अतः इसके अङ्गों में भेद होगा? उत्तर—नहीं। अङ्गों में भेद होने से भी गान क्रिया में कोई भेद नहीं होगा क्योंकि स्वरों की अपूर्णता में भी गान को स्वीकार किया गया है। जैसे षाडव में तीन स्वर हैं औडुवित में चार स्वर हैं तब भी गान की प्रतीति होती ही है। जैसे कृत्रिम वांसुरी में तीन स्वर हैं और भिन्न षड्ज की भाषा कालिन्दी में चार स्वर हैं तब भी गान है। इसलिए गान की विलक्षणता के लिए रक्ति रूप धर्म की आवश्यकता नहीं है। यहां गान में उच्चादि स्थानों का स्पर्श ही प्रधान है। इसी बात को बतलाने के लिए प्रकृत में वर्णों का उपादान किया है। अन्यथा अगर ऐसी बात नहीं मानेंगे तो सात स्वरों के अतिरिक्त उदात्तादि के सद्भाव में उन वर्णो का उपादान अर्थ हीन हो जायगा। जो तो किसी ने कुछ कहा कि स्वरादि षट् अलंकारों में उदात्तादि धर्मों के धर्मी का अर्थात् गात्र का निग्रह कण्ठविवर की संवृतता इत्यादि शिक्षापठित उदात्तादि उच्च धर्म की प्राप्ति जैसे भी हो जाय यही प्रयोजन है। उसमें यदि हमारा कहा हुआ प्रयोजन नहीं है तब उस धर्म की प्राप्ति से क्या कृत्य होगा इसको हम नहीं जानते हैं।

प्रश्न—यदि उक्त धर्म की प्राप्ति को लक्ष्य नहीं मानेंगे तो इस प्रकार स्वरादि के कथन का क्या प्रयोजन होगा? उत्तर—कहते हैं कि प्रयोग का प्राण ध्रुवा गान है अथवा ध्रुवागान प्रयोग का प्राण हैं उसमें स्वरों की जाति के अंशों एवं अङ्गों का विनियोग होगा उसको क्या इस समय पाठ्य के अवसर में अवश्य ही कहना है कि इस आशङ्का के शमन के लिए उसमें स्थायी स्वरों के आश्रयण को प्रमुख करके पाठ को करना चाहिए यही स्वरों के अभिधान का यहां प्रयोजन है।

## अभिनवभारती

एवमुपगानवैलक्षण्ये संपन्ने बाह्यार्थसमर्पणेन चित्तवृत्तिसमर्पणया वाभिनयानुभावरूपतालाभाय काकुरर्थरसभेदेनाभिधीयते। तत एव काकुरूपत्वमेव सर्वत्रानुयायि अतिशायित्वे मुख्योपयोगात्। तथा चोच्चदीप्ताद्यलङ्कारेष्वप्युत्तरत्र काकुशब्देनैव मुनिर्व्यवहरिष्यति। काकोरेवोपकारसंपादकाः परिपूर्णतायायिनोऽलङ्काराः, अलमिति पर्याप्त्यर्थः, इह न भूषणार्थः। अङ्गानि तु विच्छेदादीनि रसमर्थम् शोभादि कर्म च पोषयितुं काकोरेवोपकारीणीति, एवं परमार्थतः काकुरेवायं पञ्चमी रूपान्तरैः पूर्णीक्रियते। काका च पठ्यमानस्य स्वोचितचिज्जडस्वरूपार्थाभिमुख्येन नयनेनाभिनयता नीयत इति काकुरेवात्र प्रधानम्। तथा चैतदध्यायान्ते चोपसंहरिष्यति "उक्तं काकुविधान" मिति। अन्यथाङ्गषट्कमध्यपतितस्योपसंहारोऽन्याङ्गनिरूपणं चाभिधानमिति सर्वमसमञ्जसं स्यात्। तस्मात्काकुरेवात्र प्रधानमिति उपाध्याया हि वचनस्य संङ्केतितमर्थमन्यथाकारं समर्थयन्ति।

ननु श्रुतमर्थमनादृत्य कथं काकुरेवं कुर्यात्। तत्रोक्तमन्यैः वस्तुस्वभावोऽत्र द्रष्टव्यो न हि दृष्टेऽनुपपन्नं नामेति। वयं तु ब्रूमः—इह येयं प्रथमेन संवित्स्पन्देन प्राणोल्लासनया वर्णादिरूपविशेषहीना वाग् जन्यते सा नादरूपा सती हर्षशोकादिचित्तवृत्तिं विधिनिषेधाद्यभिप्रायं वा तत्कार्यलिङ्गतया वा तादात्म्येन वा श्रुत्यन्तादि गमयतीति तावत्स्थितम्। यथा च प्राण्यन्तरस्य मृगसारमेयादेरपि नादमाकर्ण्य

## बालक्रीड़ा

इस प्रकार ध्रुवागान की विलक्षणता के सम्पन्न होने पर बाह्यार्थ के समर्पण अथवा चित्तवृत्ति के समर्पण के द्वारा अभिनयों की अनुभावरूपता के लाभ के लिए रसों के भेद से काकु का अभिधान करते हैं।

इसी लिए काकुओं का रूप सर्वत्र अनुगत है जिसका कि स्वर की अतिशायिता में मुख्य उपयोग है। इस प्रकार आगे इसका मुनि उच्च दीप्तादि अलङ्कारों में काकु शब्द से ही व्यवहार करेंगे। क्योंकि परिपूर्णता को प्राप्त करने वाले अलङ्कार काकुओं के ही उपकार के सम्पादक हैं। यहाँ प्रकृत में अलङ्कार शब्द में अलं शब्द का अर्थ पर्याप्ति है भूषण अर्थ नही है। और विच्छेदादि अंग रस रूप को तथा शोभादि कर्मों को पुष्ट करने के लिए काकु के ही उपकारी हैं। इस प्रकार वस्तुतः भिन्न २ रूप वाले इन विच्छेदादि पांचों से इस काकु की ही पूर्णता की जाती है। काकु के द्वारा पठयभाग के उचित चित् एवं जड़स्वरूप अर्थों का आभिमुख्य कर देने से उनमें अभिनयता लाई जाती है अर्थात् काकु के द्वारा जड़ एवं चेतन अर्थों में अभिनयता आती है। इस लिए काकु ही यहां प्रधान है।

इसीलिए इस प्रकृत अध्याय के अन्त में उपसंहार भी करेंगे कि "मैंने काकु विधान को कह दिया है।" अन्यथा यदि काकु प्रधान नहीं होता तो जिसका अंगों के मध्य में पाठ किया गया है उस मध्यगत अंग का उपसंहार और अन्य अङ्गों का निरूपण यह सब असमञ्जस ही हो जायेगा। इस लिए काकु ही यहां प्रकृत में प्रधान है ऐसा उपाध्याय जी अपने वचन के संकेतित अर्थ को अन्यथा करके समर्थन करते हैं।

ततः पाठ्यं प्रयुञ्जीत षडलङ्कारसंयुतम् ।
हास्यशृङ्गारयोः कार्यौ स्वरौ मध्यमपञ्चमौ ॥ १०३ ॥

अभिनवभारती

भयरोषशोकादि प्रतिपद्यते, तदयं नादाच्चित्तवृत्त्याद्यवगमोऽनुमानं तावत्। ये त्वेते वर्णविशेषास्ते तन्नादरूपसामान्यात्मकपदतन्तुग्रन्थिमया इव प्राच्यप्रयत्नातिरिक्तनिमित्तान्तरापेक्षाः, तत एवान्यत्रानभिप्रेतेऽन्यथापि प्रयोक्तुं शक्याः, अत एव दृष्टव्यभिचाराः। नादस्तु झटित्युद्भिन्नमुखरागपुलकस्थानीयो नान्यथासिद्धोऽन्यथासिद्धं शब्दार्थं बाधत एव वा। यथोक्तं "भीरु न मे भयं" इति ब्रुवन्नाशयते भयमित्यन्यप्रकारतां वा वाक्यार्थस्य विशेषार्पणेन विधत्ते। एतच्च वक्ष्यामोऽग्र इत्यास्तां तावत्। सर्वथा पाठ्ये काकुः प्रधानमिति स्थितम्। अत्र हास्यशृङ्गार

बालक्रीड़ा

(मूल) हास्य एवं शृङ्गार में मध्यम एवं पञ्चम स्वरों को करना चाहिए। यहाँ इनमें क्रम की विवक्षा नहीं है। दोनों में दोनों को कर सकते हैं या दोनों में एक २ को

प्रश्न—श्रुत अर्थ का अनादर करके क्यों काकु ही को ऐसा यानी प्रधान करें। इसका उत्तर अन्य लोग देते हैं कि वस्तु के स्वभाव को ही यहाँ देखना चाहिए समझना चाहिए क्योंकि प्रत्यक्ष दृष्ट वस्तु में अनुपपत्ति नाम का कोई तत्व नहीं है। हमारा तो कहना है कि यहाँ जो प्रथम संवित्स्पन्दाख्य प्राणोल्लासन के द्वारा वर्णादि स्वरूप विशेष से रहित वाणी पैदा होती है वह नादरूप ध्वनि रूप होती हुई भी हर्ष शोकादि चित्तवृत्ति को अथवा विधि एवं निषेधादि अभिप्राय को भिन्न कार्यों के लिङ्गों के द्वारा अथवा तादात्म्य के द्वारा श्रुति पर्यन्त पहुंचा देती है। अर्थात् वह वाणी भिन्न २ अभिप्रायों को एवं विधि निषेध को लिए हुए अन्त में सुनाई पड़ती है। यह सिद्धान्त है।

तथा च मृग या कुत्ते वगैरह अनेक प्राणियों के नाद को सुनकर जो व्यक्तियों को भय रोष एवं शोकादि होते हैं वहाँ नाद से ध्वनि से भौंकने वगैरह से उन चित्तवृत्तियों का अनुमान होता है।

जो तो ये वर्ण विशेष हैं वे नादरूप सामान्य पद तन्तुओं की ग्रन्थियों की तरह है अतः प्राचीन प्रयत्न से अतिरिक्त निमित्त की अपेक्षा करते है अत एव इतना अन्य अनभिप्रेत विषय में अन्यथा भी प्रयोग किया जा सकता है। फलतः इनमें व्यभिचार भी दिखाई पड़ता है। किन्तु नाद तो मुख पर झटिति उद्भिन्न हुए राग एवं रोमाञ्च स्थानीय हैं अतः अन्यथा सिद्ध नहीं हो सकता है प्रत्युत अन्यथा होने वाले शब्द के अर्थ को बाधित कर देता है। जैसा कि कहते हैं हे भीरु! मुझे किसी का कोई भी भय नहीं है ऐसा कहता हुआ भय को नष्ट कर देता है इस प्रकार विशेष पदार्थ का अर्पण करके वाक्यार्थ के प्रकार को ही भिन्न कर देता है। इसको आगे चलकर कहेंगे अतः रहने दिया जाय। सिद्धान्त यही हुआ कि पाठ्य में काकु ही प्रधान है ॥१०२॥

षड्जर्षभौ तथा चैव वीररौद्राद्भुतेष्वथ ।
गान्धारश्च निषादश्च कर्तव्यौ करुणे रसे ॥ १०४ ॥
धैवतश्चैव कर्तव्यो बीभत्से सभयानके ।
त्रीणिस्थानानि—उरः कण्ठः शिर इति । भवत्यपि च
शारीर्यामथ वीणायां त्रिभ्यः स्थानेभ्य एव तु ।
उरसः शिरसः कण्ठात्स्वरः काकुः प्रवर्तते ॥ १०५ ॥

अभिनवभारती

योरित्यादिना जात्यंशकविनियोगं भविष्यन्तमनुवदंस्तद्ध्रुतस्थायिस्वरानुसारेण काकोः प्रयोग इति दर्शयति ॥१०३॥१०४॥

अथैषां स्वराणामाश्रयान् दर्शयति त्रीणि स्थानानीति। ननु पाठावसरे वर्णा यत्र मूर्धन्यास्तत्र कथमुरः स्थानस्वरनिष्पत्तिः एवमन्यत्र वाच्यम। उक्तं मन्द्रनादात्मिकाया वाचः स्वरसप्तकं रूपं; सा चोरःस्थाननिष्पन्ना सती मूर्धानमभिघ्नन्ती मूर्धन्यं वर्णं तद्रूपं मन्द्रस्वरानुविद्धं दर्शयति। न च मूर्धस्थानत्वेऽपि तस्योच्चताकृतं तारत्वमापद्यते। अन्यदेव हि वर्णनिष्पत्तिस्थानं, मूर्धान्तर्वर्त्यनुविवरमात्रं स्थानान्तरम्। स्वरनिष्पत्तिस्तु विततवितते मूर्धकाये निष्पद्यमाना तारत्वं संपादयन्ती एवं तारमन्द्रमध्यता सवर्णानां सर्वं स्वरस्थानभेदसंपाद्यमानवपुषामप्युपपद्यते तत्र स्वरग्रहणादेवाक्षिप्ते स्थानभेदे पुनः स्थानोपादानं

बालक्रीड़ा

कर सकते हैं या दोनों में एक ही को कर सकते हैं। विशेष नियम को छोड़कर सभी रसों में गान्धार और निषाद को तथा भयानक एवं बीभत्स में धैवत को करना चाहिए।१०४॥

(मूल) तीन स्थान हैं उरः स्थल कण्ठस्थल एवं शिरः स्थल (मूर्धा)। होता भी है : जैसे—

(मूल) शारीरी वीणा में उरः कण्ठ एव शिर इन तीन स्थानों से ही काकु स्वर प्रवृत्त होता है ॥१०५॥

यहाँ मूल नाट्यशास्त्र में हास्य शृङ्गारयोः इत्यादि से भविष्य के जात्यंशकों के विनियोग का अनुवाद करते हुए यही दिखाते हैं कि स्थायी के स्वर ध्रुवा स्वर के अनुसार ही काकु का प्रयोग होता है ॥१०३।१०४॥

अब इन स्वरों के आश्रयों को दिखाते हैं कि तीन स्थान है। प्रश्न—जहाँ पाठ के समय में मूधन्य वर्ण हैं वहाँ उरःस्थानीय स्वर की निष्पत्ति कैसे होगी इसी तरह अन्यत्र भी यही कथा कहनी चाहिए। उत्तर। कह दिया गया है कि मन्द्रनाद रूपा वाणी के सात स्वर हैं। वह वाणी उरः स्थान से निष्पन्न होती हुई मूर्धा में टकराती है अतः तद्रूप मूर्धन्य वर्ण को मन्द्रस्वर से अनुविद्ध दिखाती है। यह ठीक है किन्तु मूर्धा स्थान होने पर भी उसके उच्चतारूप तारत्व को प्राप्त नहीं होती है। क्योंकि वर्णों की निष्पत्ति का स्थान अन्य ही

आभाषणं च दूरस्थे शिरसा संप्रयोजयेत् ।
नातिदूरे च कण्ठेन ह्युरसा चैव पार्श्वतः ॥ १०६ ॥

अभिनवभारती

षट्षष्टिस्थानभेदनिवृत्त्यर्थम् । तथा ह्युरःस्थाने द्वाविंशति स्थानानि यत्र श्रुतयः स्वराश्च । एवं कण्ठे मूर्ध्नि च । तावतां च स्पर्शे स्फुटं गानमेव स्यात्, न पाठ्यमित्यवोचाम । अत एव गुणशब्दो न धर्मवचनः पाठ्यगुणानिति, किं तु, उपकरणवचनः । स्थानं च तद् यदेवोपकरणं भवति ॥१०५॥ अपि च शारीर्यामथ वीणायामित्यादि केचिद् व्याचक्षते—इहार्थकाकुस्तावद्विधिनिषेधाद्यर्थावगमिका, स्वरकाकुस्तु चित्तवृत्तिसूचिका । एतद् व्यापारद्वयशून्या नेपथ्यपाठवैतालीयपाठादिविषया दूरस्थाभाषणादिविषया च शोभासंपादनदूरश्रवणादिप्रयोजना स्वरकाकुः सा तेन वक्ष्यत इति । एवं प्रष्टव्यास्तावत्—योऽयं स्वरकाकोर्विषय उक्तस्तत्र यद्यर्थरूपं किंचिदभिधेयं तत्रावश्यमर्थकाकोर्वा पृथक् स्वरकाकुः । तथा हि नेपथ्यपाठेऽपि कञ्चुकी पठति "वीरोऽयमङ्गदः पठति", यौगन्धरायणः पठति इति, एवंभूतवृत्तचित्तवृत्त्यादि विशेषप्रतिपादकेनैव पाठेन भवितव्यम् । वैतालीयपाठेऽपि समुचितावसरावेदनप्रधानेऽवश्यमर्थ आदातव्य एव । उक्तं चैतत्—अर्थानपेक्षया

बालक्रीड़ा

है वह अन्य स्थान मूर्धा के अन्तर्वर्ती अनुविवर है । किन्तु स्वरों की निष्पत्ति तो अत्यन्त वितत मूर्धकाय में निष्पन्न होती हुई तारत्व को सम्पादन करती है इस प्रकार जिनका स्वरूप सर्व स्वर एवं स्थानों के भेद से निष्पन्न होता है उन सभी समान वर्णों की तारता मन्द्रता एवं मध्यता भी उपपन्न हो जाती है । इसमें यह भी समझना है कि स्वर किसी स्थान से ही उद्धृत होते हैं अतः स्वर के ग्रहण कर देने से ही स्थान का भेद प्राप्त हो जायगा फिर भी जो स्थान पद का उपादान किया है उसका आशय है कि ६६ प्रकार के स्थान भेदों की निवृत्ति करना है । वे ६६ प्रकार कौन-कौन हैं उनको दिखाते हैं उरः में २२ स्थान हैं। जहाँ श्रुतियां है और स्वर हैं । इस प्रकार कण्ठ में २२ हैं और मूर्धा में भी २२ हैं इस प्रकार २२×३=६६ होता है । इन स्थानों के स्पर्श होने पर स्पष्ट गान ही होता है पाठ्य नहीं होता है । इस बात को तो हम पहले ही कह चुके हैं । इसीलिए पाठ्य गुणान् इसमें गुण शब्द धर्म का वाचक नहीं है । किन्तु उपकरणों का वाचक है स्थान वही है जो उपकरण होता है ।१०५।

और भी जो कोई शारीर्यामथ वीणायाम् इत्यादि की व्याक्या करते हैं । वह यहाँ जो अर्थ काकु है वह विधि और निषेधादि रूप अर्थो को अवगत करा देने वाली है और स्वर काकु चित्त वृत्ति की सूचिका है तथा नेपथ्य पाठ विषया जो नेपथ्य के पाठ्य में की जाती है और वैतालीय पाठ्य विषया जो वेताल लोगों के पाठ्य में की जाती है तथा दूरस्थ व्यक्ति के साथ आभाषण के समय की जाती है जिसका शोभा सम्पादन करना एवं दूर की बात को सुनना ही प्रयोजन है ऐसी स्वर काकु विधि निषेध रूप व्यापारों से शून्य है उस काकु को

## अभिनवभारती

किमभिनयनमन्यचिन्तया, पुस्तकवाचकपाठो ह्यनुक्रियमाणोऽभिनयतामवलम्बते। अन्यथाभिनयरूपत्वाभावे तदुपकरणधर्म्यादितत्फलरसादिव्यतिरिक्तत्वे स्वरातोद्यगानादिवैलक्षण्ये च चिन्तयैव किं प्रयोजनमिति। न स्यात्काकुसामान्यलक्षणमेतेन किं घटत इत्यन्ये। एवमपि भवतीत्यसमर्थितं स्यात् तद्धि पूर्वप्रकान्तवस्तु समर्थनेन प्रयुज्यत इति मुनेः शैली। तस्मात्पूर्वोक्तस्थानत्रयसमर्थनार्थोऽयं श्लोकः। तदयमर्थः—शारार्यां वीणायां केवलमुरःशिरःकण्ठलक्षणेभ्यः त्रिभ्य एव स्थानेभ्यो, न तु षट्षष्टिस्वरपरिव्यक्तरञ्जनात्मकगानोपयोगिव्यापारः काकुभूतः सूचकरूपः संप्रवर्तते।

अथ शब्दोऽवधारणे। बाह्ययां हि प्रतिविम्बितायां वीणायां रञ्जनात्मकस्वरस्वरूपव्यतिरेकेण न काकुसंपत्तिः। वीणाग्रहणं शरीरगतविवृतमध्याकाशदेश-

## बालक्रीड़ा

अब कहेंगे। उनसे यह पूछना है कि। यह जो स्वर काकु का विषय आप लोगों ने कहा है उसमें यदि कुछ अब अभिधेय है कहने के योग्य है तब तो कहना होगा कि अर्थ काकु से पृथक् स्वर काकु है।

जैसा कि दिखाते हैं नेपथ्य पाठ में भी कञ्चुकी पढ़ता है कि "यह वीर अङ्गद पढ़ता है" "यह यौगन्धरायण पढ़ता है" ऐसे स्थलों में पाठच को इस प्रकार की चित्तवृत्ति विशेष का प्रतिपादक ही होना चाहिए। और वैतालीय पाठ में भी जिसमें समुचित अवसर का आवेदन करना ही प्रधान है—अर्थ का अवश्य ही आदान करना चाहिए। कहा भी है यह है कि अर्थ की अपेक्षा किये विना अन्य विषयों की चिन्ता करने से क्या अभिनय होगा। और पुस्तक को वाचने वाले किसी व्यक्ति के पाठ का अनुकरण करना क्या अभिनय का अवलम्बन कर सकेगा। अभिनय रूपता के अभाव में अभिनय के उपकरण धर्म्यादि एवं अभिनय के फल रसादि से भिन्न होने और स्वरसम्पृक्त गाने एवं बजाने से विलक्षण होने पर अन्य विषयों की चिन्ता से कौन प्रयोजन सिद्ध होगा। यह सब चिन्तन व्यर्थ है। इसमें काकु का सामान्य लक्षण भी नहीं होगा। तथा इससे क्या बनेगा ऐसा भी अन्य लोग कहते हैं। अगर कहें कि ऐसा भी होता है तब तो वह सर्मथित नहीं हुआ। वह तो पूर्व प्रक्रान्त वस्तु के समर्थन से प्रयुक्त होता है ऐसी मुनि की शैली है। यही सिद्ध हुआ। इसलिए पूर्व में कहे हुए स्थान त्रय के समर्थन के लिए यह श्लोक है इसलिए यह इसका अर्थ है कि शारीरी वीणा में केवल उरः शिर एवं कण्ठ रूप तीन ही स्थानों न कि षट्षष्टि ६६ स्थानों से यह सूचक काकु प्रवृत्त होता है जो स्वरों से परितः व्यक्त होने वाले रञ्जनात्मक गान का उपयोगी व्यापार है।

यहाँ अथ शब्द अवधारणार्थक है।

वीणा दो प्रकार की है। एक शरीर रूपी वीणा जिसमें उरः, शिर एवं कण्ठ ये स्थान हैं। यह बिम्बस्थानीया वीणा है। दूसरी अलाबूघटिता तुम्बी घटिता है। लिखा भी है नहि तुम्बीफलविकलो वीणादण्डः प्रयाति महिमानम् तुम्बी के विना अकेले वीणादण्ड

उरसोदाहृतं वाक्यं शिरसा दीपयेद् बुधः ।
कण्ठेन शमनं कुर्यात्पाठ्ययोगेषु सर्वदा ॥ १०७ ॥

## अभिनवभारती

परिग्रहार्थं, न शरीरमात्रे स्वरनिष्पत्तिः अपि तु तत्रैव । येयं बाह्यवीणादण्डस्थानीया उत्तरोत्तरस्थानपरम्पराविशिष्टा, सा स्थानसोपानपंक्तिस्वरनिष्पत्तिस्थानम्, अत एव काकुस्वरमपि लक्षितम्—कक लौल्ये, लौल्यं च साकांक्षे यया स्वरवैचित्र्यं लक्ष्यते ईषद्यतो वाच्यभूमिः संपद्यते सा काकुः ईषदर्थे कुशब्दस्य कादेशः । काकुर्वा जिह्वा तव्द्यापारसंपाद्यत्वात् काकुः ॥ १०६ ॥

एवं स्थानस्वरूपं विभज्य तस्य विषयभेदमादर्शयितुमाह आभाषणं च दूरस्थ इत्यादि । शिरसेति शिरोनिष्पन्नेन तारेण नादेनेत्यर्थः । नातिदूरे कण्ठेनेति मध्येन, उरसा समीपे मन्द्रेणेति यावत् ॥ १०७ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) दूरस्थ किसी व्यक्ति को बुलाने में या उस दूरस्थ व्यक्ति से आभाषण करना हो तो शिर से इशारा करना चाहिए यानी शिर को हिलाना चाहिए । अधिक दूर नहीं हो तो कण्ठ से बुलाना चाहिए और पार्श्व में तो उरः स्थल से संकेत करना चाहिए ।१०७।

की कोई महिमा नहीं है । दण्डरूपा वीणा बाह्य वीणा है यह प्रतिबिम्ब स्थानीया हैं । इसमें भी उक्त तीन स्थान कल्पना से बनाये गये हैं । उसी को यहां बाह्यायां प्रतिबिम्बितायां वीणायाम् लिखा है ।

अस्तु । इस बाह्य वीणा में भी काकु की सम्पत्ति है । जो रञ्जनात्मक स्वर स्वरूप के सिवाय कुछ नहीं है । शारीर्यां वीणायां में शारीर्यां कहने से ही कामचल सकता था फिर भी वीणा शब्द का जो ग्रहण है यह शरीर के मध्य में विवृत हृदयाकाश के परिग्रहण के लिए है । क्योंकि विना आकाश के शरीर मात्र में स्वर की निष्पत्ति नहीं हो सकती है । वह यदि हो सकती है तो उस आकाश में ही हो सकती है ।

यह जो दण्डस्थानीया दण्डकारा (न हि तुम्बीफल विकलो वीणा दण्डः प्रयाति महिमानम्) के अनुसार जिसमें तुम्बी लगी रहती है और उत्तरोत्तर चिह्नित स्थान परम्पराओं से विशिष्ट युक्त बाह्य वीणा हैं वहाँ भी स्वरों की निष्पत्ति का स्थान है । शारीरी वीणा में उरः स्थान कण्ठ स्थान एवं शिरः स्थान हैं उसी तरह इस बाह्य वीणा में भी तारों के स्थान बने हैं वे स्थान उसमें सीढ़ी की पंक्ति के सदृश हैं । अत एव इनसे काकु स्वर लक्षित होता इसी के नाम के आधार पर इसका लक्षण है । कक लौल्ये धातु है । इसका अर्थ लौल्य जो सांकाक्ष स्थल में होता है । अथवा जिससे ईषत् स्वर वैचित्र्य मालूम पड़ता है जो वाच्य माने वक्तव्य भूमि बन जाती है वह काकु है । यहां ईषत् अर्थ में कु शब्द को का आदेश हो गया है । अथवा काकु जिह्वा है अत एव जिह्वा के व्यापार से सम्पाद्य होने से यह काकु है ॥१०६॥

उदात्तश्चानुदात्तश्च स्वरितः कम्पितस्तथा ।
वर्णाश्चत्वार एव स्युः पाठ्ययोगे तपोधनाः ॥ १०८ ॥

अभिनवभारती

एवं स्थानत्रयस्य पृथगुपयोगमभिधाय युगपद्दर्शयति उरसोदाहृतं वाक्यमित्यादिना। मन्द्रस्वरेण वा पाठमारभ्य क्रमेण तारं गत्वा मध्येन परिसमाप्नुयादिति श्लोकार्थः। यदा हि न दीप्तेन क्रोधादिना नापि मन्द्ररूपेण शोकादिना आविष्टहृदयो भवति तदा क्रमेण वक्तव्यवस्तुविषयोत्साहविस्फारणात् तारान्तं गच्छन्नुपसंहारे मध्य एव विश्राम्यतीत्यनवशिष्टस्यायं सामान्येन पाठधर्मः। अत एव शान्ते व्यभिचारिबलावेशशून्यतायामयमेव पाठधर्मः। वैतालीयपाठे चायमपि सामान्यधर्मोऽस्तु। न तद्विषये स्वरकाकुः। कस्तर्हि तस्या विषयः उच्यते—कदाचिदर्थस्य धर्मपुपुञ्जवाच्यस्य धर्मान्तराधानं काकुरुच्यते, कदाचित्स्वरजनकचित्तवृत्त्यर्पणं करोति। यत्र रसस्वरजनक काकुव्यवहारः कदाचिद्वा नादात्मनि स्वात्मसूत्रे सुगुम्फितस्य स्वग्रन्थ्यात्मनो वर्णराशेर्दश्रवणं किंचिच्छ्रवणमश्रवणं वेत्यस्मिन्नर्थे

बालक्रीड़ा

(मूल) सभी पाठ्यों में या पाठ्य प्रयोगों में सभी समय में उरः स्थल से उदाहृत वाक्य को शिर से दीप्त करे तथा कण्ठ से शमन करे इसका आशय है कि मन्द स्वर से पाठ का आरम्भ करके क्रमशः तारस्वर को करते हुए मध्यम स्वर से समाप्त कर दे ॥१०८॥

इस प्रकार तीनों स्थानों के रूपों का विभाग करके अब उनके विषय भेद को दिखाने के लिए कहते हैं कि आभाषणञ्च दूरस्थ इत्यादि। शिरसा अर्थात् शिरो निष्पन्न तार नाद से। इसका उपयोग दूरस्थ से सम्भाषण में होता है। कण्ठेन अर्थात् मध्य नाद से इसका उपयोग नातिदूरस्थल में होता है उरसा अर्थात् मन्द्र नाद से इसका उपयोग समीप में होता है ॥१०७॥

इस प्रकार स्थान त्रय का पृथक्-पृथक् उपयोग कहकर अब तीनों का एक साथ उपयोग दिखाते हैं उरसोदाहृतं वाक्यमित्यादि।

मन्द्र स्वर से पाठ का आरम्भ करके तार स्वर में ले जाकर मध्य स्वर पर उसको समाप्त कर दे ऐसा इस श्लोक का अर्थ है। जब न तो दीप्त रूप क्रोधादि से और न मन्द्र-रूप शोकादि से आविष्ट हृदय होता है तब क्रमशः वक्तव्य वस्तु विषयक उत्साह के विस्फारण से स्वर को तार तक ले जाकर उपसंहार के समय मध्य में विश्राम लेता है। सामान्यतः अनवशिष्ट पाठ का यही धर्म है। इसीलिए शान्त में भी व्यभिचारी भावों के आवेश से शून्य अवस्था होने पर यही पाठ धर्म है। और वैतालीय पाठ में भी यही सामान्य धर्म है। उस विषय में स्वर काकु नहीं होती है। प्रश्न—जब स्वर काकु उसमें नहीं होती है तब उसका स्थल क्या है उसका विषय प्रदेश कौन है? उत्तर। कहते हैं कि कभी धर्म-पुञ्ज के वाच्य अर्थ में धर्मान्तर का आधार करने वाली काकु कहाती है। कभी रस की जनक चित्तवृत्तियों का अर्पण वह काकु करती है। जहां रस जनक स्वर काकु का व्यवहार

**तत्र हास्यशृङ्गारयोः स्वरितोदात्तैर्वर्णैः पाठ्यमुपपाद्यं, वीररौद्राद्भुतेषु-उदात्तकम्पितैः करुणबीभत्सभयानकेष्वनुदात्तस्वरितकम्पितैरिति। द्विविधा काकुः साकांक्षा निराकांक्षा चेति वाक्यस्य साकांक्षनिराकांक्षत्वात्।**

## अभिनवभारती

व्याप्रियते। तत्रापि स्वरकाकुरुच्यते। तत्रोक्तमाभाषणं दूरस्थमित्यादि तदेवं व्यतिरिक्ते स्वसेवाव्यापाराद् व्यतिरिक्तजडचिद्भेदेन भेदात् तदर्थरसस्वरभेदात् त्रिधैव काकुः॥ १०८॥

एवं स्थानभेदमुक्त्वा क्रमप्राप्तं वर्णस्वरूपमाह उदात्तश्चेति। उच्चता नीचता मध्यमता उच्चनीचोभयडोलावलम्बनमिति चत्वारः स्वरधर्माः। वर्णा गुणा यदि वा पाठक्रियाविस्तारका विवृण्वते प्रकटयन्ति स्वार्थविशेषमिति वा।

## बालक्रीड़ा

(मूल) हे तपोधनो ! पाठ्य के प्रयोग में उदात्त अनुदात्त स्वरित एवं कम्पित ये चार ही वर्ण हैं ॥१०९॥

(मूल) उनमें शृङ्गार एवं हास्य में स्वरित एवं उदात्त वर्णों से पाठ्य का उपपादन करना चाहिए। वीर रौद्र एवं अद्भुत में उदात्त और कम्पित वर्णों से एवं करुण बीभत्स और भयानक मे अनुदात्त स्वरित तथा कम्पित वर्णों से पाठ्य का उपपादन करना चाहिए।

होता है और कभी नादात्मक स्वात्मसूत्र में सुगुम्फित पद एवं वाक्य रूप ग्रन्थियों वाली वर्ण राशि का दूर से श्रवण होता है या किञ्चित् श्रवण होता है या कुछ भी श्रवण नहीं होता है इसी में वह काकु व्यापृत रहती है। वहां भी वह स्वर काकु कहलाती है। जहां दूरस्थ आभाषण कहा है। इस प्रकार स्वसेवा व्यापार से व्यतिरिक्त स्थल में, जड एवं चित् के भेद से व्यतिरिक्त स्थल में, अर्थ से व्यक्त होने वाले रस के स्वर के भेद की अपेक्षा व्यतिरिक्त स्थल में रहने से तीन तरह की काकु होती है।१०८।

इस प्रकार स्थान भेद को कह कर क्रम से प्राप्त होने वाले वर्णों के स्वरूप को कहते हैं उदात्तश्च। उच्चता नीचता मध्यमता एवं उच्च नीचरूप दोनों के अवलम्बन रूप ये चार स्वरों के धर्म हैं। पाठ विशेष की क्रिया का विस्तार करने वाले वर्ण गुण होते हैं अथवा स्वार्थ विशेष का विवरण करने वाले प्रकटन करने वाले वर्ण गुण होते हैं।

पाठ्य के उपयुक्त काव्य में स्वर के रक्तिभाग को छोड़कर वर्णों को कहना ही चाहिए। क्योंकि रक्तिभाग का अभिनिवेश उसमें करेंगे तो वह काव्य गान के उपयोगी होगा पाठ्य के उपयोगी नहीं होगा। इस तथ्य को तो हम पहिले ही कह चुके हैं। उसमें अन्वय एवं व्यतिरेक से यह सिद्ध है कि रक्ति भाग के अभिनिवेश में कादि रूप अनुदात्तादि वर्णभाग का उपयोग होता है। उसकी स्फुटता एवं अस्फुटता होती है उसको कहते हैं—

जो धर्म अनुरणन प्रधान तन्त्री में आरक्तकण्ठ वाले गायन कर्त्ता के किसी प्रकार गाने के लिए प्रवृत्त होने पर पृथक् लक्षित होता है वह स्फुट है। इस प्रकार किसी की

## अभिनवभारती

पाठ्ययोगे काव्ये स्वरस्य रक्तिभागमपहाय वर्णा एव वक्तव्याः। रक्तिभागाभिनिवेशे तु गानयोगो, न पाठ्ययोगः स्यादित्यवादिषुः। तत्रान्वयव्यतिरेकाभ्यां रक्तिभागेऽनुदात्तादिवर्णभागः कादिवर्णभागः। तस्य स्फुटत्वास्फुटत्वमित्याह यो धर्मस्तन्त्र्यामनुरणनप्रधानायामरक्तकण्ठे गातरि यथाकथंचिद्वक्तुं प्रवृत्ते हुडुक्कामुरजादौ च पृथग्लक्ष्यत एव। एवं प्रधानतया धर्मान्तराणि मग्नत्वेन तत्रापि सत्येव अत एवाह तपोधनाः सूक्ष्मवेदिनो यूयमत्राधिकृता विचार इत्याशयः। एषां वर्णानां विषयमाह—हास्यशृङ्गारयोरित्यादि। मध्यमपञ्चमावित्यादौ प्रकरणे यथासंख्यं न विवक्षितमित्येवं हास्ये मध्यमायाः पञ्चम्या वा जातेः स्थायिस्वरत्वं गृहीत्वा तत्रैवोच्चमध्यमस्थानस्पर्शेन पठेत् एवं शृङ्गारवीरादिषु त्रिषु षाड्ज्या आर्षभ्या वा स्वांशं गृहीत्वा तत्रैवोदात्तकम्पितैः पाठः, करुणे निषादवत्या गान्धार्या वा स्थायिनमालम्ब्यानुदात्तेन पाठः, बीभत्से धैवत्यंशस्वराश्रयेण स्वरितकृतः पाठः। भयानके तत्स्वरावलम्बनेनैव धैवतांशकम्पितप्रधानः पाठः—इत्येवं भविष्यत् (अ-२९) जातिविनियोगानुसारिस्वरानुवादेन वर्णेषूदात्तादिषु तात्पर्यं, न तु स्वरेषु। तेषां तु पृथगुद्देशप्रयोजनं षष्ठे दर्शितमन्तरालापपरिग्रहमिति।

एवं काकोः स्वरूपोत्पत्तिं प्रतिपाद्य तस्या अर्थविषये व्यापारं दर्शयन्नुद्देशक्रममप्यनुसर्तुमाह—द्विविधा काकुरिति। वाक्यस्येति—साकांक्षं यत्र वाक्यं तत्र साकांक्षा काकुः, तथा वक्तृगता वाकांक्षा वाक्य उपचयते। सा च प्रकरणादिबलान्निश्चीयते।

## बालक्रीड़ा

प्रधानता के कारण अन्य धर्म वहां मग्न होकर प्रतीत होते हैं। ये मग्नत्वेन प्रतीत होने वाले धर्म अस्फुट हैं। अत एव हे तपोधनाः ! कहा। इस कहने का यह आशय है कि आप लोग सूक्ष्मवेदी हैं और यहाँ इस विषय के विचार में जानकार अधिकारी हैं ।।१०९।।

इन वर्णों के विषय को कहते हैं – हास्यशृङ्गारयोरित्यादि। हास्य एवं शृङ्गार में मध्यम एवं पञ्चम स्वरों को करना चाहिए इत्यादि प्रकरण में यथासंख्यत्व विवक्षित नहीं है। अर्थात् हास्य में मध्यम और शृङ्गार में पञ्चम इत्यादि रूप में जिस क्रम से पाठ किया है उसी रूप से योजना नहीं करनी है। इसलिए हास्य में मध्यमा या पञ्चमी जाति के स्थायी स्वरों का ग्रहण करके उसी अवसर में उच्च मध्यम स्थान का स्पर्श करके पाठ करे। इसी प्रकार शृङ्गार हास्य वीर इन तीनों में षड्ज्या या आर्षभी के अपने अंश को लेकर उसी में उदात्त एवं कम्पित वर्णों से पाठ करे।

बीभत्स में धैवती के अंशों के स्वर का आश्रय करके स्वरित वर्ण से पाठ करे। भयानक में उसी धैवतांशीय स्वर का आलम्बन करके कम्पित वर्णों से पाठ करे। इस प्रकार आगे की जातियों के विनियोग के अनुसारी स्वरों के अनुवाद से उदात्तादि वर्णो में तात्पर्य है न कि स्वरों में तात्पर्य है। उन स्वरों के अन्तरालापग्रहण रूप उद्देशानुसारी प्रयोजन को षष्ठ में पृथक् दिखा ही दिया है।

अनियुक्तार्थकं वाक्यं साकांक्षमिति संज्ञितम् ।
नियुक्तार्थं तु यद्वाक्यं निराकांक्षं तदुच्यते ॥ १११ ॥

तत्र साकांक्षं नाम तारादिमन्द्रान्तमनियुक्तार्थमनिर्यातितवर्णालङ्कारं कण्ठोरः स्थानगतम् । निराकांक्षं नाम नियुक्तार्थं निर्यातितवर्णालङ्कारं शिरःस्थानगतं मन्द्रादितारान्तमिति ।

### अभिनवभारती

विशिष्टविषयत्वं चाकांक्षायास्तत एवावगम्यते । तदाह—अनियुक्तार्थकं वाक्यमिति । यादृशो वाक्यात्सङ्केतबलेनार्थः प्रतीयते तादृश एव यत्र न्यूनाधिकः प्रमाणबलेन निर्णययोग्यस्तद्वाक्यं निराकांक्षं, तद्विपरीतं साकाङ्क्षम् ।१११।

एवं वाक्यस्य स्वरूपं प्रतिपाद्य तन्निष्ठां काकुमभिधातुमाह तत्र साकाङ्क्षमित्यादि । अनियुक्तार्थं यत्साकांक्षमुक्तं तन्मन्द्रोपक्रमं तारसमाप्तिकं पठनीयमिति । सर्वाणि क्रियाविशेषणानि कियन्ति यत्र तारतेत्याह कण्ठोरःस्थान गतानीति । तथा वर्णा उदात्तादयोऽलङ्काराश्चोच्चनीचदीप्तादयो परिसमाप्ता अर्धस्पृष्टतयैव त्यक्ता यत्रेति क्रियाविशेषणम् । एवंभूतो यः क्रियाविशेषणत्वेन वाक्ये पठ्यमाने ध्वनिधर्मविशेषः सा काकुः । यदि वा सामाधिकरण्येनैव व्याख्येयम् । धर्मो हि न स्वतन्त्रो भाति अपि तु धर्मिनिष्ठ एवेति, तत्राकांक्षा अर्थान्तर एवातदर्थगत एव विशेषे तदर्थाभावे वा । तथा च—यद्रामेण कृतं तदेव कुरुते द्रोणात्मज क्रोधनः ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) दो तरह की काकु है—साकांक्ष और निराकांक्ष । क्योंकि वाक्य साकांक्ष एवं निराकांक्ष दो ही प्रकार का होता है । जो वाक्य अनियुक्तार्थक होता है अर्थात् जिसमें अर्थ अनियुक्त रहे यानी नियोग का विषय नहीं बने । वह साकांक्षा काकु है और जो वाक्य नियुक्तार्थक हो वह निराकांक्ष है ॥१११॥

(मूल) इनमें साकांक्ष काकु तारादि मन्द्रान्त है और अनियुक्तार्थ माने कण्ठ एवं उरः स्थान गत वर्ण एवं अलंकार अनिर्यातित है । निराकांक्ष काकु शिरः स्थान में रहता है मन्द्रादि तारान्त उसमें स्वर होते ह और वर्णगत अलङ्कार अनियुक्तार्थ है अनिर्यातित है ।

इस तरह काकु के स्वरूप की उत्पत्ति का प्रतिपादन करके उसका अर्थ के विषय में व्यापार दिखाते हुए उद्देशोक्त क्रम का अनुसरण करने के लिए कहते हैं कि काकु दो प्रकार की है । वाक्यस्येति । जहां वाक्य साकांक्ष है वहां साकांक्षा काकु होती है । वक्तृगत आकांक्षा का वाक्य में उपचार करते हैं । उस आकांक्षा का प्रकरणादि के बल से निश्चय होता है । आकांक्षा की विशिष्ट विषयता का अवगमन प्रकरण के बल से ही होता है ॥११०॥ इसी अंश को कहते हैं कि अनियुक्तार्थकं वाक्यम् । वाक्य से सङ्केतबल के आधार पर जैसा न्यून या अधिक अर्थ प्रतीत होता है वैसा ही न्यून या अधिक अर्थ जहाँ प्रमाण के बल से निर्णय के योग्य है वह वाक्य निराकाङ्क्ष है । उसके विपरीत अर्थ बाला वाक्य साकांक्ष है ॥ १११ ॥

**अथ षडलङ्कारा नाम—**

**उच्चो दीप्तश्च मन्द्रश्च नीचो द्रुतविलम्बितौ ।**
**पाठ्यस्यैते ह्यलङ्कारा लक्षणं च निबोधत ॥११३॥**

### अभिनवभारती

अत्र काकुः । कृतमित्युदात्तकम्पितवर्णस्योच्चदीप्तालङ्कारस्य चासमाप्त्या अतोऽप्यधिकं कुरुत इति काकुप्रभावादर्थान्तरे गतिः । 'स एष दशकन्धर' मिति

### मधुसूदनी

अलं पर्याप्तं रसादिव्यञ्जनोपयोगि शब्दार्थयोः स्वरूपं यः करोति सोऽलङ्कारः ॥११३॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) अब षट् अलंकार जैसे—-उच्च दीप्त मन्द्र नीच द्रुत एवं विलम्बित ये पाठ्य के अलङ्कार हैं । अब इसके बाद इनके लक्षणों को समझें ।११३।

इस तरह वाक्य के स्वरूप का प्रतिपादन करके अब वाक्य में रहने वाली काकु का अभिधान करते हैं—तत्र साकांक्षमिति । जिसका अर्थ नियुक्त नहीं होता है वह अनियुक्तार्थक है । इस तरह जिस अनियुक्तार्थ को साकांक्ष कहा है उसकी मन्द्र स्वर से उपक्रम करके तारस्वर से समाप्ति करते हुए पढ़ना चाहिए । यहाँ सब क्रिया विशेषण कितने हैं जिन पर तारता है उसको बतलाते हैं कि कण्ठ एवं उरः स्थान में है । उदात्तादि वर्ण उच्च नीच दीप्तादि अलङ्कार अपरिसमाप्ति अवस्था में ही अर्ध स्पष्ट रूप से जहाँ छोड़ दिये हैं वे क्रिया विशेषण है । इस तरह जो क्रिया विशेषण के रूप में पठ्यमान वाक्य में ध्वनि का धर्म विशष है विकार विशेष है वह काकु है । अथवा ध्वनिरूप है इस प्रकार सामानाधिकरण्य से ही व्याख्येय है । यद्यपि धर्म स्वतन्त्र भी मालूम पड़ सकता है तद्यपि धर्मी में ही रहता है स्वतन्त्र उसकी सता नहीं है । वहाँ आकांक्षा अर्थ के अन्त में है यानी अर्थ की परिसमाप्ति में है अथवा उस अर्थ में नहीं रहती है अथवा विशेष अर्थ में रहती है अथवा विशेष अर्थ के न रहने पर भी होती है । एक निश्चय नहीं है । बहुत से स्थल उस काकु के हैं । जैसे—जो राम ने किया था उसी को क्रुद्ध द्रोणपुत्र अश्वत्थामा करता है ।

यहाँ काकु है । किया यह उदात्त एवं कम्पित वर्णों की उच्च दीप्त अलङ्कार की समाप्ति नहीं है फलतः राम से भी अधिक द्रोण पुत्र करता है ऐसे अर्थ की प्रतीति इस काकु के प्रभाव से होती है ।

वेणीसंहार के

स एष दशकन्धरं कृतवतोऽपि कक्षान्तरे
गतः स्फुटमवन्ध्यतामधिपयोधि सान्ध्यो विधिः ।
तदात्मज इहाङ्गदः प्रहित एष सौमित्रिणा
क्व स क्व स दशाननो ननु निवेद्यतां राक्षसाः ! ।

उच्चो नाम शिरःस्थानगतस्तारस्वरः, स च दूरस्थाभाषणविस्मयोत्तरोत्तरसंजल्पदूराह्वानत्रासनाबाधाद्येषु । दीप्तो नाम शिरःस्थानगत-

अभिनवभारती

श्लोके 'तदात्मज इहाङ्गद' इत्यत्र साकांक्षा काकुः स्वगतान् वालिपुत्रोचितान्विशेषानर्पयति । 'स्वस्था भवन्ति मयि जीवति' इत्यत्र साकांक्षा काकुर्भावनारूपं स्वभावमाह, वचनोच्चारणं त्वर्थे संभावनां विदधतावश्यं निषेधात्मनो विषयमर्पयति । तदियमर्थाभिप्रायसमर्पकाभिनयरूपार्थकाकुः साकांक्षा । एतद्विपरीता निराकांक्षा, तस्याः शिरस्थान एव मन्द्रत्वं तारताप्रतिस्थानं, ह्युत्तरोत्तरतारत्वमधराधरमन्द्रत्वं च वक्ष्यामः । अलं पर्याप्तं काकोः स्वरूपं येन संपाद्यते सोऽलङ्कारः । तत्स्वरूपं च स्थानत्रयस्य प्रत्येकमूर्ध्वाधोमध्यकल्पनया उदात्तानुदात्तस्वरितकम्पितनिर्वाहात् । तत्र मध्यो भागस्तावदनावेशे सर्वत्र स्थित एव । इत्यावेशेनोर्ध्वमधरं वा स्थानत्रयस्य प्रत्येकमवलम्ब्यत इति षडलङ्कारा भवन्ति ॥ ११३ ॥

तत्र शिरस्यधोभागे तार उच्यते दूरस्थाभाषणादौ, स विषयोऽत्र स्वरकाकोरित्युक्तम् । विस्मयावगतौ तु सैव रसकाकुः, परस्य त्रासनाभिप्रायेण तु सैव विभावकाकुः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) उच्च माने शिरः स्थान गत तारस्वर । उसका उपयोग दूरस्थ पुरुष से बातचीत करने में, विस्यय में उत्तर प्रत्युत्त मय संजल्प में, दूर से बुलाने में, डराने धमकाने में एवं बाधा पीड़ा आदि में होता है । दीप्त माने शिर स्थान गत अत्यन्त तार । इसका

इस श्लोक में "बाली के लड़के अङ्गद को" इस अंश में साकांक्षा काकु है । (जिसकी काख में हे रावण ! तुम दबे पड़े रहे उस बाली के लड़के अङ्गद को सौमित्रि ने भेजा है ।) जो स्वगत बाली पुत्र के उचित विलक्षणताओं का अर्पण करती है । मेरे जीते जी कौरव स्वस्थ होंवें यह कैसे हो सकता है । यहाँ साकांक्षा काकु है जो भीम के भावनारूप अपने भाव को कहती है । प्रश्न—यह भावना तो भीम के हृदय में है ही उसके कहने की क्या आवश्यकता है । उत्तर – कहने का तो अर्थ है कि उस वक्तव्य में कहे गये अर्थ के विषय में संभावना करते हुए निषेध के विषय का अर्पण करना है । इस तरह यह अर्थ के अभिप्राय का समर्पण करने वाली अभिनय रूपा साकांक्षा अर्थ काकु है । इसके जो विपरीत काकु है वह निराकांक्षा है । इसके शिरः स्थान में ही तारता का प्रतिष्ठापक मन्द्रत्व है । इसमें उत्तरोत्तर तारत्व है और अधराधर मन्द्रत्व है । इसको आगे चल कर कहेंगे । जो अलं माने पर्याप्त रूप में काकु के स्वरूप का सम्पादन करता है वह अलङ्कार है । तीनों स्थानों में प्रत्येक की ऊर्ध्व अधः एवं मध्य की कल्पना के द्वारा उदात्त अनुदात्त स्वरित एवं कम्पित के निर्वाह से उसका स्वरूप निष्पन्न होता है । उनमें मध्य भाग आवेश के अभाव में सभी जगहों में वर्तमान है । किन्तु ऊर्ध्व तथा अधर भाग तो आवेश के भाव में होता है । इस तरह तीनों स्थानों में प्रत्येक के अवलम्बन करने से छः अलङ्कार होते हैं ।११३।

स्तारतरः, स चाक्षेपकलहविवादामर्षक्रुष्टाधर्षणक्रोधशौर्यदर्पतीक्ष्णरूक्षाभिधाननिर्भर्त्सनाक्रन्दितादिषु। मन्द्रो नाम उरःस्थानगतो निर्वेदग्लानि चिन्तौत्सुक्यदैन्यव्याधिक्रीडागाढशस्त्रक्षतमूर्छामदगुह्यार्थवचनादिषु। नीचो नाम उरःस्थानस्थो मन्द्रतरः, स च स्वभावाभाषण व्याधिशमश्रमार्तत्रस्तपतितमूर्छितादिषु। द्रुतो नाम कण्ठगतः स च त्वरितः, लल्लनमन्मन-

अभिनवभारती

स्वरकाकोरेव श्रुतिकाकुश्चेति भेदेन शिरस्येव ऊर्ध्वस्तारतम आक्षेपादौ, तारशब्दः प्रकर्षोपलक्षणम्। अत्र ह्याक्षेपादौ यथावस्थं श्रुतिविभावरसकाकुभेदत्रयं विभजनीयम्। उरस्यूर्ध्वभागे स मन्द्रः, उरस्येव नीचभागे मन्द्रतमो नीचः। दैन्ये काकुर्द्विरूपतामेति—स्वचित्तवृत्त्यर्पणाद्रसकाकुः परस्य रूपोत्पादनाद्विभावकाकुः। उभयस्यापि तत्र प्राधान्येनादरणात्, अन्यत्र तूभयस्यानादरणात्प्रधानांशेनैव व्यपदेशः। स्वभावाभाषणं यत्र कश्चिदावृत्तकण्ठस्वर एव वक्ता भवति, त्रासेन पतितः त्रस्तपतितः, त्रासावसरे तु दीप्तैव काकुर्भवति। कण्ठगत इति कण्ठस्थाने ऊर्ध्वभागे

बालक्रीड़ा

उपयोग आक्षेप, कलह, विवाद, अमर्ष (रोष) आक्रोश आधर्षण, क्रोध, शौर्य, दर्प, रूक्ष एवं तीक्ष्ण कथन, निर्भत्सन (डांट झपट) एवं आक्रन्दन आदि में होता है। मन्द्र माने जो उरः स्थान माने मध्य में है इसका उपयोग निर्वेद, ग्लानि, चिन्ता, औत्सुक्य, दैन्य, व्याधि, क्रीड़ा, गाढ़ शस्त्र क्षत से होने वाली मूर्छा, मद एवं गुह्य अर्थ के कहने में होता है। नीच माने उरः स्थानस्थ मन्द्रतर। इसका उपयोग स्वाभाविक भाषण। व्याधि, शान्ति, श्रम, आर्त्त

उनमें शिर के अधोभाग में दूरस्थ व्यक्ति के साथ भाषण करने में तार कहा जाता है। यह स्वर काकु का विषय होता है ऐसा कहा जा चुका है। विस्मय के ज्ञान होने पर तो वही रस काकु है। दूसरे को डराने के अभिनय से तो वही विभाव काकु है।

स्वर काकु से ही श्रुति काकु होता है जो कि भिन्न है। यह श्रुति काकु आक्षेप के समय में ऊर्ध्व होता है तारतम होता है जिसका स्थान शिर ही है। यहाँ तार शब्द प्रकर्ष का उपलक्षण है। इन आक्षेप वगैरह में अवस्थाओं के अनुसार श्रुति विभाव एवं रस के भेद से तीन रूप में काकुओं का विभाग करना चाहिए। जो उर के ऊर्ध्व भाग में हैं वह मन्द्र है उसी उर के नीच भाग में अत्यन्त मन्द्र नीच काकु है। दीनता की अवस्था में वह काकु दो रूपों को प्राप्त करता है। अपनी चित्तवृत्ति के अर्पण करने से रसकाकु है और पर के रूप का उत्पादन करने से विभाव काकु है। इन दोनों का यहाँ प्रधानतया आदर किया गया है। ओर स्थानों से इन दोनों का आदर नहीं किया गया है अतः जो वहाँ प्रधान है उसी के अंश से व्यपदेश होता है। स्वाभाविक भाषण वहाँ होता है जहाँ आवृत्तकण्ठस्वर वाला वक्ता होता है। आवृत्त है कण्ठ का स्वर जिसका ऐसा संवृत स्वर से युक्त कण्ठ वाला व्यक्ति। त्रास से भय से जो गिर गया है वह त्रस्त पतित है। त्रास के अवसर में

भयशीतज्वरत्रासायस्तात्ययिककार्यावेदनादिषु। विलम्बितो नाम कण्ठस्थानगतस्तनुमन्द्रः, स च शृङ्गारकरुणवितर्कितविचारामर्षासूयिताव्यक्तार्थप्रवादलज्जाचिन्तातर्जनविस्मयदोषानुकीर्तनदीर्घरोगनिपीडनादिषु। अत्रानुवंश्या श्लोका भवन्ति—॥११४॥

अभिनवभारती

निष्पन्नः, तेन स्थानभेद एवालङ्कारत्वे प्रयोजकः। अत एव त्वरित इत्यनेन पुनर्लयविधानम्।

ललं सविलासं, लडं विलासं लातीति क्विबन्ते कर्मण्युपपदे लडयोरैक्यमिति। मन्मनमव्यक्तं अहमेव मनो मन्ता यत्रेति, अनेनाश्रूयमाणानुनासिकोपलक्षितमित्यपरे। "ललमन्मनौ नायिकागतौ बालविनोदनसान्त्वनादौ, मुञ्चेत्येवं प्रायपराभियोगानङ्गीकरणादौ च" इत्युपाध्यायाः। मन्द्रापि काकुश्चात्र भवतीति संग्रहश्लोके वक्ष्यते।

आयस्तमावेगः। आत्ययिकं शीघ्रसंपाद्यं यत्कार्यम्। कण्ठस्थाने तु नीचभागे निष्पन्नो विलम्बितः। मन्द्रत्वमविवक्षितमेव। अव्यक्तार्थः प्रवादः—अन्तरङ्गत

बालक्रीड़ा

त्रस्त, पतित एवं मूर्छित आदि में होता है। द्रुत माने कण्ठगत त्वरित इसका उपयोग ललन बच्चे को खिलाने, मन्मन मनाने में, भय, शीतज्वर त्रास, आत्ययिक कार्यों के आवेदन आदि में होता है। विलम्बित माने कण्ठ स्थान गत तनु मन्द्र। इसका उपयोग शृङ्गार, करुण, वितर्कित, विचार, अमर्ष, असूयित, अव्यक्त अर्थ के प्रवाद, लज्जा चिन्ता, तर्जन, विस्मय, दोषों के कीर्त्तन, दीर्घ रोग की अवस्था एवं निपीडन आदि में होता है। यहाँ इसी के अनुवंश्य यानी इसी के बतलाने वाले श्लोक से यानी इसी अर्थ को बतलाने वाले श्लोक हैं।

दीप्त ही काकु होती है। कण्ठ स्थान में ऊर्ध्व भाग में निष्पन्न है। इससे सिद्ध है कि स्थान भेद ही अलङ्कारता का प्रयोजक होता है। अत एव त्वरित इससे पुनः लय का विधान किया है।

लल्ल माने विलास से युक्त हैं। लड को विलास को जो लाता है। इस अर्थ में क्विबन्त कर्म के उपपद होने पर लल्ल बनता है इसमें ल और ड में एकता हो गई हैं अतः लड का लल्ल बना। मन्मन माने अव्यक्त। मैं ही जहाँ मानता हूँ। कोई कहते हैं यह अश्रूयमाण अनुनासिक से उपलक्षित है। यानी मैं मैं इस तरह का उच्चारण इसमें स्पष्ट लक्षित नही होता है। उपाध्याय जी कहते हैं कि लल्ल और मन्मन ये शब्द नायिका के व्यवहार के योग्य हैं। कभी बालकों के मन को बहलाने में उनकी सान्त्वना करने में उपयोगी है। कभी प्रिय के जबरन् व्यवहार को रोकने में छोड़िए छोड़िए इस तरह से कहने में उपयोग में आते हैं। यहाँ काकु मन्द्रा भी होती है ऐसा संग्रह श्लोक में कहेंगे।

उत्तरोत्तरसंजल्प परुषाक्षेपणेषु च ।
तीक्ष्णरूक्षाभिनयने आवेगे क्रन्दिते तथा ॥ ११५ ॥
परोक्षस्य समाह्वाने तर्जने त्रासने तथा ।
दूरस्थाभाषणे चैव तथा निर्भर्त्सनेषु च ॥ ११६ ॥
भावेष्वेतेषु नित्यं हि नानारससमाश्रया ।
उच्चा दीप्ता द्रुता चैव काकुः कार्या प्रयोक्तृभिः
व्याधिते च ज्वरार्ते च भयार्ते शीतविप्लुते ।
नियमस्थे वितर्के च गाढ़शस्त्रक्षतेषु च ॥ ११८ ॥
गुह्यार्थवचने चैव चिन्तायां तपसि स्थिते ।
मन्द्रा नीचा च कर्तव्या काकुर्नाट्यप्रयोक्तृभिः ॥ ११६ ॥
लल्ले च मन्मने चैव भयार्ते शीतविप्लुते ।
मन्द्रा द्रुता च कर्तव्या काकुर्नाट्यप्रयोक्तृभिः ॥ १२० ॥
दृष्टनष्टानुसरणे इष्टानिष्टश्रुते तथा ।
इष्टार्थख्यापने चैव चिन्ताध्याने तथैव च ॥ १२१ ॥

## अभिनवभारती

इति लोके प्रसिद्धो यत्र । परे बुध्यतां वा न बुध्यतां वेति वक्तुरभिप्रायो भवति यन्न स्वगतं न परगतमत्रेति ॥११४॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) उत्तरोत्तर संजल्प अर्थात् कथोपकथन, परुष आक्षेपों, तीक्ष्ण एवं रूक्ष-विषय के अभिनय, आवेग, क्रन्दन, परोक्ष व्यक्ति के बुलाने, तर्जन, त्रासन, दूरस्थ से बात चीत करने डांट डपट करने रूप भावों में नानारसों के आश्रय से उच्चा दीप्ता एवं द्रुता काकु का अभिनेता लोग प्रयोग करें ॥११५।११६।११७॥

(मूल) व्याधित, ज्वरार्त्त, भयार्त्त, शीतविप्लुत, नियमस्थ, वितर्क, शस्त्र के द्वारा किये गये गाढ क्षत, गुह्य वस्तु के कथन, चिन्ता, एवं तपः स्थिति में अभिनेता लोगों को मन्द्रा एवं नीचा काकु को करना चाहिए ॥११८।११९॥

(मूल) लल्ल बाल विनोद, मन्मन सान्त्वना, भयार्त्त, एवं शीत विप्लुत में अभिनेताओं को मन्द्रा एवं द्रुता काकु को करना चाहिए ॥१२०॥

आयस्त माने आवेग। आत्ययिक शब्द का अर्थ है जो कार्य शीघ्र सम्पाद्य हो। कण्ठ स्थान में बीच भाग में निष्पन्न होने वाला विलम्बित स्वर हैं। यहाँ लल्लत्व अविवक्षित है अव्यक्तार्थ मन्मन है यह केवल प्रवाद है। यह अन्तरङ्ग है ऐसा लोक में प्रसिद्ध है। दूसरे लोग समझें या न समझें। वक्ता का अभिप्राय है जो न तो स्वगत है और न परगत है।११४।

उन्मादेऽसूयिते चैव उपालम्भे तथैव हि ।
अव्यक्तार्थप्रवादे च कथायोगे तथैव च ॥ १२२ ॥
उत्तरोत्तरसंजल्पे कार्येऽतिशयसंयुते ।
विकृते व्याधिते क्रोधे दुःखे शोके तथैव च ॥ १२३ ॥
विस्मयामर्षयोश्चैव प्रहर्षे परिदेविते ।
विलम्बिता च दीप्ता च काकुर्मन्द्रा च वै भवेत् ॥ १२४ ॥
लघ्वक्षरप्रायकृते गुर्वक्षरकृते तथा ।
उच्चा दीप्ता च कर्तव्या काकुस्तत्र प्रयोक्तृभिः ॥ १२५ ॥
यानि सौम्यार्थयुक्तानि सुखभावकृतानि च ।
मन्द्रा विलम्बिता चैव तत्र काकुर्विधीयते ॥ १२६ ॥
यानि स्युस्तीक्ष्णरूक्षाणि दीप्ता चोच्चा च तेष्वपि ।
एवं नानाश्रयोपेतं पाठ्यं योज्यं प्रयोक्तृभिः ॥ १२७ ॥

अभिनवभारती

अलङ्कारेषूच्चा दीप्ता द्रुता चेति यथायोगं स्थानत्रयमत्र स्वीकृतमित्यर्थः ॥१२५॥

अथ सर्वसंग्रहार्थमाह यानि सौम्यार्थयुक्तानीति। सोम इव ह्लादकः सौम्यः, शाखादित्वाद्यः। सुखस्य हेतवः कार्यश्चेति सुखभावकृतशब्देन सुखस्य भावैः हेतुभिः कृतो जन्यः। स येषु तानीति समासभेदात्संगृहीतम् ॥१२६॥

बालक्रीड़ा

(मूल) दृष्ट नष्ट के अनुसरण में इष्ट एवं अनिष्ट के सुनने पर, इष्ट अर्थ के ख्यापन करने में, चिन्ता पूर्वक ध्यान करने में, उन्माद में, असूयित में, उपालम्भ में, अव्यक्त अस्पष्ट अर्थ के कहने में, कथा के प्रसङ्ग में, उत्तर प्रत्युत्तर रूप कथन में, अतिशय युक्त कार्य में, विकृत में, व्याधित में, क्रोध की अवस्था में, दुःख में, शोक में, विस्मय में, अमर्ष में, प्रहर्ष में, परिदेवित में, विलम्बिता दीप्ता एवं मन्द्रा काकु होनी चाहिए ॥१२०।१२४॥

(मूल) जहाँ प्रायः लघु अक्षर एवं दीर्घ अक्षर हैं वहाँ प्रयोक्ता लोग उच्चा एवं दीप्ता काकु को करें ॥१२५॥

(मूल) जो सोम की तरह आल्हादक वस्तुओं से युक्त तथा सुख भाव के हेतुभूत कार्य हैं उनमें मन्द्रा एवं विलम्बिता काकु का विधान होता है ॥१२६॥

अलङ्कारो में उच्चा दीप्ता एवं द्रुता काकु होती है जिसके लिए योग्यता के अनुसार तीन स्थानों को स्वीकृत किया है।१२४।१२५।

अब सर्वसंग्रह के लिए कहते हैं—यानि। जो सौम्य अर्थ से युक्त हैं। सौम्य का अर्थ है जो सोम की तरह आह्लादक है। यहाँ शाखादि होने के कारण यत् हो गया है। सुख के हेतु और कार्य दोनों का सुख भावकृत शब्द से समास भेद से संग्रह हो गया है ॥१२६॥

हास्यशृंगारकरुणेष्विष्टा काकुर्विलम्बिता ।
वीररौद्राद्भुतषूच्चा दीप्ता वापि प्रशस्यते ॥ १२८ ॥
भयानके सबीभत्से द्रुता नीचा च कीर्तिता ।
एवं भावरसोपेता काकुः कार्या प्रयोक्तृभिः ॥ १२९ ॥

## अभिनवभारती

नानाश्रयोपेतमिति नानास्थाननिविष्टं कृत्वेत्यर्थः, स्थानभेदः काकूनां पर्याप्तताकारीत्युक्तम् ॥१२८॥१२९॥ अतः काकोरेव प्राधान्यात्तामेवोपसंहरति । अथाङ्गानीत्यादिना ।

प्रस्तावान्तरं दर्शयति तत्र वर्णोच्चरणे वर्णध्वनिशून्यो यः कालस्तदाश्रयोऽङ्ग-व्यवहार इति वृद्धाः, स हि षोढा कालः "ततश्च भूयान् पुनरादिमध्यौ" भूयान् पुनरित्यय हि विच्छेदः । आदौ मध्यः स्वल्पो मध्यान्ते चार्पणं वाक्ये पूर्वं भूयान्मध्ये द्रुतश्च विपरीतको यः स विसर्गः । बहुषु द्रुतोऽथ मध्यो मनाग् द्रुतोऽन्तेऽनुबन्धः स्यात् । त्रिस्थाने द्रुतमध्यविलम्बितयुग् दीपन सदारोहि विपरीतं प्रशमनं स्यात्, लयत्रयं चैकरूपनिवाहादिति संग्रहकारः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) और जो तीक्ष्ण एवं रूक्ष भाव है उनमें भी दीप्ता एवं उच्चा काकु को करना चाहिए । इस प्रकार नाना भाव एवं रसों से उपेत पाठ्य की योजना अभिनेताओं को करनी चाहिए ॥१२७॥

(मूल) शृङ्गार हास्य एवं करुण में बिलम्बिता काकु इष्ट है । भयानक के सहित बीभत्स म द्रुता एव नीचा काकु कही गई है । वीर रौद्र एवं अद्भुत में दीप्ता काकु प्रशंस-

नाना । नाना आश्रयों से उपेत का नाना स्थानों में निवेश करके पाठ्य का प्रयोग करना चाहिए । काकुओं को पर्याप्त कर देने में हेतु है उनके आश्रयों का स्थानों का भेद ॥१२७॥ इनमें काकु की ही प्रधानता है अतः अथाङ्गानि इत्यादि से उसी का उपसहार करते हैं । दूसरे प्रस्ताव को दिखाते हैं कि वहाँ वर्णों के उच्चारण में जो वर्णों की ध्वनि स शून्य काल है । उसका आश्रय उसका स्थान अङ्ग है ऐसा वृद्धों का व्यवहार है । वह काल छः प्रकार का है । इसी लिए कहा कि पुनः भूयान् काल है । अर्थात् "पुनरित्य-प्रथमे विशेषे च'' इस गणरत्नकोश के आधार पर पुनः का अर्थ विशेष है । अतः यह भूयान् महान् काल विशेष है विलक्षण है । यहाँ भूयान् पुनः यह विच्छेद है आरम्भ में वर्ण मध्य हैं स्वल्प हैं और मध्य के बाद अन्त में फिर उनका अर्पण है । वाक्य में पहले भूयान् वर्ण हैं मध्य में द्रुत हैं । और जो विपरीत है वर्णों से भिन्न है वह विसर्ग हैं । जहाँ बहुतों में (वर्णों में) पहले द्रुत है बाद में मध्य है बीच का है यानी मनाक् द्रुत है वहाँ अन्त में अनुबन्ध होना चाहिए । तीनों स्थानों में द्रुत मध्य एवं विलम्बित के साथ दीपन माने सदा आरोही ध्वनि होनी चाहिए किन्तु इसके विपरीत प्रशमन होना चाहिए । इस तरह तीनों लयों का

अथाङ्गानि षट्—विच्छेदोऽर्पणं विसर्गोऽनुबन्धो दीपनं प्रशमनमिति। तत्र विच्छेदो नाम विरामकृतः। अर्पणं नाम लीलायमानमधुरवल्गुना स्वरेण पूरयतेव रङ्गं यत्पठ्यते तदर्पणम्। विसर्गो नाम वाक्यन्यासः। अनुबन्धो नाम पदान्तरेष्वपि विच्छेदः, अनुच्छ्वसनं वा। दीपनं नाम त्रिस्थानशोभि वर्धमानस्वरं चेति। प्रशमनं नाम तारगतानां

अभिनवभारती

एतन्मतेनैव लक्षणानि व्याचक्षते। एतच्चासत्। द्रुतमध्यादिलयैरेवास्यार्थस्य न तत्त्वान्न च लयव्यवहारसाम्ये कालस्येति नियमकारणमस्ति। किं च लयवैषम्यस्य वाक्यचैतन्यापेक्षया न भागत्रयकल्पनयैव भेदा उक्ताः, भुजङ्गविजृम्भितादिवाक्येऽनन्तभागसंभावनात्। भागत्रये च द्रुतमध्यविलम्बितानां द्विभेदत्रिभेदत्वानन्त्ये षट्संख्यानियमविप्लवः। "क्वाकार्यं" इति हि श्लोकप्रथमखण्डेषु मध्यमलयो भूयोऽपि दृश्यते। सेत्यादिषु पाश्चात्यखण्डेषु तत्स्मरणजनितसुखविश्रान्तिदायिषु विलम्बित इति द्विलयभेदः प्रयोगः। भागत्रयकलनायामपि साम्येन वैषम्येण चानन्तप्रकारता भवतीति कथं स्यात्। कस्मादेतत्सर्वं लयाभिधानेनैव न संगृहीतम्। तस्मात्सूत्रस्थानीय-

बालक्रीड़ा

नीय मानी है। इस प्रकार भाव एवं रस से युक्त काकु का प्रयोग अभिनेता लोग करें ॥१२८।१२९॥

(मूल) अङ्ग ६ होते हैं। वे विच्छेद, अर्पण, विसर्ग, अनुबन्ध, दीपन एवं प्रशमन हैं। विच्छेद, विराम के लिए किया जाता है। लीलायमान मधुर एवं वल्गु स्वर से रंगस्थल को आपूरण करते हुए जो पाठ करते हैं वह अर्पण है। विसर्ग के माने है वाक्य का न्यास। अनुबन्ध के माने हैं पदान्तर में विच्छेद अथवा उच्छ्वसन। तीन स्थानों में जो शोभायमान है और वर्धमान स्वर है वह दीपन है। तार में उच्च ध्वनि में पहुंच कर

एक रूप से निर्वाह होना चाहिए ऐसा संग्रहकार का कहना है। अतः इन्हीं के मत से लक्षणों की व्याख्या करते हैं।

इस पर आचार्य कहते हैं कि नहीं, यह कहना ठीक नहीं है। क्योंकि द्रुत मध्य आदि लयों से ही न कि तत्त्व से यानी अर्थत्व से भी अर्थ का ही न कि लय एवं व्यहार के साम्य होने पर काल का भी अङ्गत्वेन व्यवहार होता है ऐसा नियम में कारण है। एक बात और भी है कि लय वैषम्य के जो भेद कहे हैं वे वाक्य चैतन्य की अपेक्षा से ही कहे हैं न कि द्रुत मध्य एवं विलम्बित रूप तीन भागों की कल्पना से कहे हैं। क्योंकि भुजङ्ग विभृम्भितादि वाक्यों में अनन्त भाग हो सकते हैं। इसके सिवाय यह भी उपद्रव है कि इनके तीन भाग मानने पर भी द्रुत मध्य एवं विलम्बित प्रत्येक के कभी दो भेद हुए और कभी तीन भेद हुए तो अनन्तता होने लगेगी तब इस अवस्था में छ ही संख्या होती है इस नियम में विप्लव हो जायगा। क्वाकार्यम् इस श्लोक के प्रथम खण्ड में मध्य लय ही अधिकतर दिखाई पड़ता है। और सा 'बाला वयमप्रगल्भमनसः' इस पाश्चात्य खण्ड में (जहाँ उसके स्मरण से होने

स्वराणां प्रशाम्यतामवैस्वर्येणावतारणमिति । एषां च रसगतः प्रयोगः—तत्र हास्यशृङ्गारयोराकांक्षायामर्पणविच्छेददीपनप्रशमनयुक्तं पाठ्यं कार्यम् । दीपनप्रशमनयुक्तं करुणे । विच्छेदप्रशमनदीपनानुबन्धबहुलं वीररौद्राद्भुतेषु, विसर्गविच्छेदयुक्तं बीभत्सभयानकयोरिति । सर्वेषामप्येषां मन्द्रमध्य

## अभिनवभारती

पदरत्नानां पाठकाले त्वादावुक्तद्धर्मषट्कमङ्गषट्कमुच्यते । तथा च मध्ये त्रुटितत्व-मत्रुटितत्वं वा तावन्तौ विच्छेदानुबन्धौ वा, पीवरत्वमपीवरत्वं वा, इमावर्पणविसर्गौ वा, आरोहणमवरोहणं वा, एते दीपनप्रशमने । एवं भावाभावतः, उपचयापचयतः, आरोहावरोहतश्च षड्भेदो नादः । वाक्यस्य न्यासं त्यजनमनादरणं तन्नादस्येति यावत् । वैस्वर्यं स्वरत्वेन विहितेषु अन्तरालश्रुतिविशेषेषु ध्वनिविसंवादना-द्भवतीति सर्वत्राभ्यूह्यम् । हास्यादयः शब्दास्तद्व्यभिचारिणोऽपि स्वीकुर्वते । ततश्च तद्व्यभिचारिणोऽन्यरसान्, रसान्तरेऽपि तदा व्यभिचार्याश्रये वा काकुरिति मन्तव्यम् । सर्वेषामित्यादिनाङ्गानां मूलभूतं स्थानभेदं स्मारयति । तत्र दूरस्थ इत्यादिना विनियोगवाक्यानां लक्ष्ये एकवाक्यतां सूचयति । तथा हि शृङ्गारे यदुदात्तस्वरितमुक्तमर्पणविच्छेदाद्यङ्गजातं विलम्बितं चालङ्कारः तद् दूरस्थाभाषणे

## बालक्रीड़ा

(मूल) प्रशान्त होने की अवस्था में आये हुए स्वरों को विना विस्वर किये उतार लेना प्रशमन है । इनका रसो में प्रयोग होता है । उनमें हास्य एवं शृङ्गार सम्बन्धी आकांक्षा में अर्पण, विच्छेद, दीपन, एवं प्रशमन से युक्त पाठ्य करना चाहिए । करुण में दीपन और प्रशमन से युक्त पाठ्य, वीर रौद्र एवं अद्भुत में विच्छेद, प्रशमन, दीपन, एवं अनुबन्ध बहुल पाठ्य होना चाहिए । बीभत्स एवं भयानक में विसर्ग एवं विच्छेद से युक्त पाठ्य होना चाहिए । इन सभी भावों का मन्द मध्य एवं तार कृत तीन स्थानों में प्रयोग होता है ।

वाले सुख में विश्रान्ति है उस खण्ड में) विलम्बित लय है इस तरह द्विलय के भेद वाला यह प्रयोग है । और इन तीन भागों की भी साम्य एवं वैषम्य से यदि कल्पना गणना करेंगे तो इनमें अनन्त प्रकारता हो जायगी तब कैसे क्या होगा । क्यों नहीं इन सब का लय के कथन से ही संग्रह किया । तस्मात् सूत्र स्थानीय पद रत्नों के पाठकाल में आरम्भ में कहे हुए धर्म षट्क को अङ्गषट्क कहते हैं । तथा मध्य में जो त्रुटितत्व वा अत्रुटितत्व हैं और जो उतने ही विच्छेद एवं अनुबन्ध हैं या पीवरत्व एवं अपीवरत्व हैं या ये अर्पण एवं विसर्ग हैं या आरोहण एवं अवरोहण हैं । वे सब दीपन एव प्रशमन हैं । इस प्रकार भाव एवं अभाव, उपचय एवं अपचय और आरोह एवं अवरोह के कारण छः प्रकार का नाद है । फलतः वाक्य का जो न्यास त्यजन एवं अनादरण है वह नाद का ही न्यास त्यजन एवं अनादरण है । स्वर के रूप में विहित अन्तराल विशिष्ट श्रुतियों में जो वैस्वर्य है वह ध्वनियों के विसंवाद से होता है ऐसा सभी जगहों में समझना चाहिए ।

तारकृतः प्रयोगस्त्रिस्थानगतः। तत्र दूरस्थाभाषणे तारं शिरसा, नातिदूरे मध्यं कण्ठेन, पार्श्वतो मन्द्रमुरसा प्रयोजयेत्पाठ्यमिति। मन्द्रात्तारं न गच्छेत्, ताराद्वा मन्द्रमिति ॥ १३० ॥

एषां च द्रुतमध्यविलम्बितास्त्रयो लया रसेषूपपाद्याः। तत्र हास्यश्रृङ्गारयोर्मध्यलयः, करुणे विलम्बितो, वीररौद्राद्भुतबीभत्सभयानकेषु द्रुत इति।

अभिनवभारती

कर्तव्ये शिरस्थाने षड्पञ्चमयोरन्यतरस्थायिस्वराश्रयेणांशस्वरविभागचतुश्चतुष्कसम्मिश्रं कर्तव्यमित्येवं तात्पर्येणेदं व्याख्येयम्। अन्यथा भाषणं दूरस्थे शिरसेत्यादिना पौनरुक्त्य स्यात्!

अथ दीपनप्रशमनयोर्वक्तव्यशेषमाह मन्द्रात्तारं न गच्छेदित्यादि। मन्द्रतरात्तारं तारतमान्मन्द्रं चेत्यर्थः।

उद्देशग्रन्थ एव केचिल्लया विरामाश्चेत्यभिधीयन्ते।

बालक्रीड़ा

(मूल) उनमें दूरस्थ के भाषण में शिर से तारस्वरीय पाठ्य होता है। नातिदूर में कण्ठ से मध्य स्वरीय पाठ्य होता है। बगल में मन्द्रस्वरीय पाठ्य उरःस्थल से होता है। किन्तु इतनी इसमें विशेषता है कि मन्द्र से तार में नहीं जाना चाहिए और तार से मन्द्र में नहीं जाना चाहिए ॥१३०॥

(मूल) द्रुत मध्य एवं विलम्बित इन तीन लयों का रसों में उपपादन करना चाहिए। उनमें हास्य एवं श्रृङ्गार में मध्य लय, करुण में विलम्बित और वीर रौद्र अद्भुत बीभत्स एवं भयानक में द्रुत का उपपादन करना चाहिए ॥१३१॥

हास्यादि शब्दों से हास्यादि रसों एवं उनके व्यभिचारियों का भी स्वीकार करते हैं। उससे भी उनके व्यभिचारी अन्य रसों को, और रसान्तर में भी अथवा व्यभिचारियों के आश्रय में काकु होते हैं ऐसा मानना चाहिए। सर्वेषाम् इत्यादि से अङ्गों के मूलभूत स्थान भेद की याद दिलाते हैं। तत्र इत्यादि से विनियोजक वाक्यों की लक्ष्य में एक रूपता की सूचना देते हैं।

जैसा दिखाते हैं श्रृङ्गार में जो उदात्त एवं स्वरित, को अर्पण एवं विच्छेद आदि अङ्ग जात को और विलम्बित तथा अलङ्कार को कहा वह दूरस्थ पुरुष के साथ आभाषण में कर्त्तव्य शिरः स्थान में षड्ज एवं पञ्चम में से किसी एक के स्थायी स्वर के आश्रयण से अंश स्वर के विभाग से चार चार को मिला कर करना चाहिए इस प्रकार के तात्पर्य से इसकी व्याख्या करनी चाहिए। अन्यथा यदि ऐसा नहीं मानेंगे तो दूरस्थ के साथ आभाषण को शिर से करना चाहिए इत्यादि के द्वारा सब पुनरुक्त हो जायगा। अब दीपन और प्रशमन के विषय में जो अवशिष्ट वक्तव्य है उसको कहते हैं मन्द्र करने के बाद तार को नहीं करना चाहिए। मन्द्रतर से तार को और तारतर से मन्द्र को भी कभी नहीं करना चाहिए ॥१३०॥

**अथ विरामः अर्थसमाप्तौ कार्यवशान्न छन्दोवशात्। कस्मात्, दृश्यन्ते ह्येकद्वित्रिचतुरक्षरा विरामाः। यथा—**

## अभिनवभारती

अन्ये त्वाहुः—कालस्य सर्वस्यापरिभाव्यत्वान्नोद्देशेन प्रयोजनं मतिमन्तस्तु मन्यन्ते। विच्छेदेनैव च एष लय एतत्स्वीकृतः। विच्छेदो विरामः, स च कियन्तं कालं यावदिति लयोऽपि तेनैव स्वीकृतः। तेन विच्छेदस्य परीक्षेयं कथितेति। तत्रेति विच्छेदे. अर्थसमाप्तिनिमित्तं विरामो वास्य कार्यः। अर्थोऽवान्तरवाक्यार्थः। न च्छन्दोवशादित्यनेन कविना प्रयोगपरतन्त्रेण भाव्यम्। तदा तेन स तदवसरोचितविरामवति वृत्ते ग्रहणप्रयत्नः कार्यः। प्रयोगेन कविपरतन्त्रेण न भाव्यमित्यत्रापि तेनार्थवशाद्विरामः कार्य इत्याख्यातम्। संख्यात्र नियमोपलक्षणं एकद्वित्रीति। किमित्येतावत्यवान्तरवाक्यार्थे विच्छेदः। किं गच्छेति।

## बालक्रीड़ा

(मूल) अर्थ की समाप्ति में किया जाने वाला विराम कार्य के अनुसार ही होता है न कि अपने अभिप्राय के अनुसार होता है। प्रश्न–ऐसा क्यों होता है। उत्तर। देखते हैं कि एक दो या तीन या चार अक्षरों पर विराम होता है। जैसे—

कोई तो उद्देश ग्रन्थ से ही लय और विरामों को कहते हैं। और लोग तो कहते हैं कि मतिमान् लोग मानते हैं कि काल एक ऐसा तत्व है जिसकी सम्पूर्ण रूप से भावना नहीं की जा सकती है अतः उसका उद्देश से कोई प्रयोजन सही है। विच्छेद से ही इस लय को मान लिया है। विच्छेद का अर्थ है विराम। वह विराम कितने समय तक का होता है इस प्रश्न से लय को भी मान लिया है। इससे विच्छेद की यह परीक्षा कह दी ॥१३.१॥

अर्थ की समाप्ति के लिए कार्य के वश से यानी कार्य के अधीन विराम करना चाहिए न कि छन्द के वश से। प्रकृत में अर्थ की समाप्ति इसमें अर्थ शब्द का मतलव है अवान्तर वाक्यार्थ। न च्छन्दोवशात् इससे यह कहा कि कवि को प्रयोग के परतन्त्र होना चाहिए। जब कवि प्रयोग परतन्त्र है तब उसे उस प्रयोगीय अवसर के उचित विराम वाले वृत्त में विराम के ग्रहण के लिए उस प्रयत्न को करना चाहिए। कवि प्रयोग के अधीन है प्रयोग कवि के अधीन नही है इसलिए कहा कि अर्थ के अधीन विराम होना चाहिए। एक दो एवं तीन इत्यादि संख्याओं का यहाँ निर्देश नियम का उपलक्षण है। किं गच्छ। इस पद्य में किम् इतने अवान्तर वाक्य के अर्थ में विच्छेद है।

प्रश्न—अवान्तर वाक्य के अर्थ में विराम कहते हैं यह कथन कैसा ? क्योंकि (वाक्य भेदो हि दूषणम्) एक वाक्यता नहीं करना वाक्य भेद करना तो दूषण है। ऐसी आशंका करके उत्तर कहते हैं कि एकवाक्यत्वाभाव दूषण नहीं है प्रत्युत भूषण हैं। भूषण कैसे है अव इसका उपपादन करते हुए कहते हैं कि किसी वस्तु की सूचना देने में या अंकुरगत यानी मूलभूत अर्थ के कहने में तथा उपचार करने में अल्प अक्षरों वाले ही पद काव्य में होते हैं। बहुत तरह के सूचाभिनय और अंकुर प्रकारों से युक्त काव्य होता है। यदि स्वल्प अक्षर

**किं ! गच्छ, मा विश सुदुर्जन ! वारितोऽऽसि कार्यं त्वया न मम सर्व-जनोपयुक्तम् । सूचासु चाङ्कुरगते च तथोपचारेष्वल्पाक्षराणि हि पदानि भवन्ति काव्ये ॥ १३२ ॥**

## अभिनवभारती

नन्वेवमेकवाक्यत्वाभावो दूषणमित्याशंक्य प्रत्युत भूषणमेतदित्युपपादयन्नाह– "सूचासु चाङ्कुरगते च तथोपचारेष्वल्पाक्षराणि हि पदानि भवन्ति काव्ये" इति । बहुप्रकारैः सूचाभिनयैः अङ्कुरप्रकारैश्च युक्तमित्थं काव्यं भवति यदि स्वल्पाक्षराणि पदान्यसमस्तानि भवन्ति । बह्वक्षरपदे, दरिद्राश्च कियन्तस्ते इत्यादौ न मध्ये सूचाङ्कुरयोरुपपत्तिः ॥१३२॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) क्या है । जाओ । भीतर प्रवेश मत करो । हे सुदुर्जन ! तुम्हारे ऊपर रोक लगा दी है । क्योंकि सर्वजनों के उपयोगी मेरा कार्य तुम से नहीं हो सकेगा । यह सिद्धान्त है कि काव्य में सूचनीय पदार्थों में अङ्कुरस्थ वस्तुओं में तथा व्यवहरणीय तत्वों में स्वल्प अक्षरों वाले पद होते हैं ॥१३२॥

वाले पद असमस्त होते हों तो । वह्वक्षर वाले दरिद्रश्च कियन्तस्ते इत्यादि पदों के मध्य में सूचा एवं अंकुर की उपपत्ति नहीं होती है ।

तस्यास्तन्मुखमस्ति सौम्यसुभगं किं पार्वणेनेन्दुना ।
सौन्दर्यस्य पदं दृशौ च यदि ते किं नाम नीलोत्पलैः ।
किं वा कोमलकान्तिभिः किसलयैः सत्येव तत्राधरे ।
ही धातुः पुनरुक्तवस्तुरचनारम्भेष्वपूर्वो ग्रहः ।

सौम्य सोम की तरह आह्लादि एवं सुभग सुन्दर अगर उसका मुख है तो पूर्णिमासी के चन्द्र की क्या जरूरत है । इत्यादि में तो तस्याः ऐसा कह कर मध्य में सूचना के द्वारा तत् इस असाधारण विशेष का स्मरण करना अपने आप में उस अवलोकन तथा आकर्णन में प्रच्छन्न स्थित नायिका के निवृत्यंकुर में वैचित्र्य है । पुनः परिचुम्बन के अभिलाष की सूचना देने वाले मुखं इस शब्द का पाठ और उसके कारण नायिका के विषय में औत्सुक्य के साथ आदर को दिखाने वाला निवृत्यंकुर है इत्यादि वैचित्र्य की उत्प्रेक्षा करनी चाहिए ।

प्रश्न—मूल में सूचासु चाङ्कुरगते इत्यादि के द्वारा आपने पुनः अंकुर का उपादान किया इसमें प्रश्न है कि आप यहाँ दोनों बार निवृत्यंकुर है ऐसा क्यों कहते हैं । उत्तर । इसका हेतु है कि अंकुर अनिर्वचनीय ही है कि यत् किंचित्पदार्थारम्भार्थक अंकुर है या बीजस्फुटन रूप अंकुर है या नानुपमृघ घटो भवेत् की तरह पदार्थ की सत्ता को खतम करके निकलने वाला अङ्कुर है इत्यादि बहुत से विकल्प हैं । यही अङ्कुर है इसका कोई विनिगमक नहीं है अतः निवृत्यंकुर को ही यहाँ मान लेना चाहिए । जहाँ अङ्कुर उत्पन्न होगा उसी अर्थ को कहने वाला यह अंकुर पद है ऐसा कहना तो ठीक नहीं है । क्योंकि जब पुष्पों के अवचयन का अभिनय करना होगा तब उसके उचित परिक्रमण वगैरह में पहले

एवं विरामे प्रयत्नोऽनुष्ठेयः । कस्मात्, विरामो ह्यर्थानुदर्शकः, सः
अत्र श्लोकौ—

विरामेषु प्रयत्नो हि नित्यं कार्यः प्रयोक्तृभिः ।
कस्मादभिनयो ह्यस्मिन्नर्थापेक्षी यतः स्मृतः ॥
यत्र व्यग्रावुभौ हस्तौ तत्र दृष्टिसमन्वितः ।
वाचिकाभिनयः कार्यो विरामैरर्थदर्शकैः ॥ १३४ ॥

अभिनवभारती

"तस्यास्तन्मुखमस्ति सौम्यसुभगं किं पार्वणेनेन्दुना" इत्यादौ तु तस्या इत्युक्त्या मध्ये सूचया तदित्यसाधारणविशेषस्मरणं स्वात्मनि तच्चावलोकने तथाकर्णने च प्रच्छन्नस्थिताया नायिकाया निवृत्त्यङ्कुरे वैचित्र्यं पुनः परिचुम्बनाभिलाषसूचायोगपूर्वकं मुखमिति पाठस्तत्कृतो नायिकाया रणरणकादरदर्शको निवृत्त्यङ्कुर इत्यादिवैचित्र्ये उत्प्रेक्षणीयम्। अङ्कुरस्त्वनिर्वचन एवेति निवृत्त्यङ्कुर एवात्र मन्तव्यः। यत्राङ्कुरो भविष्यति तद्विषयमेतदिति त्वसत्, पुष्पापचयनाटने यदोचितपरिक्रमणादौ पूर्वभाविना स्वल्पाक्षरेण पदयोगेन वैचित्र्याभावात् ।

अथास्य विच्छेदस्याङ्गस्य प्राधान्यं दर्शयति - एवं विराम इत्यादि । अस्मिन्निति विरामे सत्यभिनयस्थितो यथाविषयं प्रयोक्तुं शक्यः। स च विरामाद् गम्यते। विरामे सत्यर्थं दर्शयति अभिनयेऽन्यथा असमञ्जसत्वं स्यादिति तात्पर्यम् ॥१३३॥ यदि वाभिनयो विरामे स्थित इत्यभिनयकार्यं विराम एवोद्ध

बालक्रीड़ा

(मूल) इसलिए विराम में प्रयत्न करना चाहिए। प्रश्न—क्यों। उत्तर। क्योंकि वह विराम अर्थ का दर्शक है। यहां इस विषय में श्लोक है।

(मूल) प्रयोक्ता लोगों को विराम में नित्य अवश्य ही प्रयत्न करना चाहिए। प्रश्न—ऐसा क्यों। उत्तर। क्योंकि अभिनय अर्थ की अपेक्षा से होता है ॥१३३॥

(मूल) जहाँ हाथ व्यग्र हों वहाँ अर्थदर्शक विरामों के जरिये वस्तु तत्त्व पर दृष्टि को जमाए हुए वाचिक अभिनय को करना चाहिए ॥१३४॥

कहे जाने वाले स्वल्पाक्षर वाले पद प्रयोग में कुछ वैचित्र्य का अनुभव नहीं होगा। अतः उक्त अंकुर अग्राह्य है ॥१३२॥

अब इस विच्छेद के अङ्ग की प्रधानता को दिखाते हैं—एवं विराम इत्यादि। विराम के होने पर अभिनयस्थ पदार्थ को विषय के अनुरूप प्रयोग में दिखाया जा सकता है वह पदार्थ विराम से अवगत होता है विराम किसी कार्य की अवधि में होता है समाप्ति में होता है। तब समापनीय पदार्थ का स्वरूप उसकी विरामावस्था में प्रतीत होता है। इसलिए कहा कि स च विरामाद् गम्यते इति। विराम होने पर अभिनय अर्थ को दिखाता है। अन्यथा विराम के अभाव में असमञ्जस हो जायगा यह तात्पर्य है। अथवा अभिनय

प्रायो वीरे च रौद्रे च करौ प्रहरणाकुलौ ।
बीभत्से कुत्सितत्वाच्च भवतः कुञ्चितौ करौ ॥
हास्ये चोद्देशमात्रेण करुणे च प्रलम्बितौ ।
अद्भुते विस्मयात्स्तब्धौ भयाच्चैव भयानके ॥ १३६ ॥
एवमादिषु चान्येषु प्रविचारेऽथ हस्तयोः ।
अलङ्कारविरामाभ्यां साध्यते ह्यर्थनिश्चयः ॥
ये विरामाः स्मृता वृत्ते तेष्वलङ्कार इष्यते ।
समाप्तेऽर्थे पदे वापि तथा प्राणवशेन वा ॥

अभिनवभारती

हतीति तात्पर्यम् । तदाह तत्र व्यग्राविति । पूर्वं दृष्टिप्राधान्यतात्पर्येणेत्यपौनरुक्त्यम् ॥१३४॥ व्यापकत्वमस्या दर्शयति-प्रायो वीरे च रौद्रे चेति । कुञ्चिताविति संकोचवन्तावित्यर्थः ॥१३५॥

भयाच्चेति श्लथावेव ॥१३६॥ स च वृत्तविरामेषु यथा "यो यः शस्त्रं बिभर्ति" इत्यत्रोच्चदीप्तकाकुः पदान्तेन, वीररौद्रयोरपि स्रग्धरादिवृत्ते अर्धादौ

बालक्रीड़ा

(मूल) प्रायः वीर एवं रौद्र में कर आयुधों के सम्हालने में लग्न रहते हैं। और बीभत्स कुत्सित होता है अतः कर कुञ्चित होते हैं ॥१३५॥

(मूल) हास्य एवं करुण के केवल कहने भर से ही हाथ प्रलम्बित करने पड़ते हैं। अद्भुत में आश्चर्य से और भयानक में भय से हाथ प्रलम्बित किये जाते हैं ॥१३६॥

(मूल) इस तरह के तथा अन्य प्रकार के कार्यों में अथ च हाथों के फैलाने में अलङ्कार एवं विरामों से अर्थ का निश्चय सिद्ध किया जाता है ॥१३७॥

(मूल) जिन वृत्तों में विराम का स्मरण किया जाता है उनमें अलङ्कार इष्ट है। ताकत के अनुसार अर्थ की समाप्ति में तथा पद में भी अलङ्कार इष्ट हैं ॥१३८॥

विराम में ठहरता है। इसलिए अभिनय के कार्य को विराम ही वहन करता है। ऐसा यहाँ तात्पर्य है ॥१३३॥

इसी को कहते हैं कि जहाँ हस्त व्यग्र हैं। इसको पहले दृष्टि के प्राधान्य के तात्पर्य से कहा था अब दृष्टि समन्वित हाथों की प्रधानता में तात्पर्य है अतः पुनरुक्ति नहीं हुई ॥१३४॥

इसकी व्यापकता को दिखाते हैं कि इन करों को प्रायः वीर एवं रौद्र में करना चाहिए। कुञ्चितौ का अर्थ है संकोच वाले ॥१३५॥

भय से शिथिल हो जाते हैं या हो गऐ हैं ॥१३६॥

अलङ्कार प्रकृत में उच्च दीप्तादि हैं। उसको वृत्त के विराम स्थल में करना चाहिए। जैसे यो यः शस्त्रं बिभर्त्ति, इसमें किया गया हैं ॥१३७॥

पदवर्णसमासे च द्रुते बह्वर्थसंकटे ।
कार्यो विरामः पादान्ते तथा प्राणवशेन वा ॥ १३९ ॥
शेषमर्थवशेनैव विरामं संप्रयोजत् ।

अत्र च भावगतानि रसगतानि च कृष्याक्षराणि बोद्धव्यानि, तद्यथा—

आकारैकारसंयुक्त मैकारौकारसंयुतम् ।
व्यञ्जनं यद्भवेद्दीर्घं कृष्यं तत्तु विधीयते ॥ १४० ॥

### अभिनवभारती

विरामो न कार्यः, अपि तु पादान्ते पठितस्तावत् प्राणसंवेदाभावात्। प्राणवशेन वेत्य-गतिका गतिरिति वृद्धाः। तच्चासत्। शिक्षावशेनाहरणीयो हि तत्राविच्छेदः॥१३८॥ तस्मादयमर्थः—पदान्ते विच्छेदः कार्यो, यदि वा प्राणवशेन प्राणा रसभावाद्याः, तदौचित्येन छेदः। पादादावपि तावदनेनानुबन्धोऽपि विच्छेद उपयोगीति

### बालक्रीड़ा

(मूल) पद वर्ण एवं समास में जल्द वाजी में अथवा अर्थ के संकट के समय में पाद के अन्त में विराम करना चाहिए या फिर प्राण वायु के आधार पर विराम करना चाहिए ॥१३९॥

(मूल) बाकी जगहों में अर्थ के अनुसार विराम करना चाहिए। रस में एवं भाव में कृष्य अक्षरों को समझें।

(मूल) अब कृष्य किसे कहते है इसको समझाते है—कि जो व्यञ्जन आकार तथा एकार से योग तथा एकार एवं औकार के संयोग से दीर्घ हो जाते हैं उन्हें कृष्य अक्षर कहते हैं ॥१४०॥

उच्च दीप्त काकु को पद के अन्त में नहीं करना चाहिम। वीर और रौद्र सें भी स्रग्धरा प्रभृति वृत्तों में अर्ध में या आदि में विराम नहों करना चाहिए। अपि तु पद के अन्त में। जैसा कि पाठ है प्राणवशेन वा। अर्थात् आरम्भ में या आधे में प्रायः वायु का संवेग नहीं होता है। वृद्ध लोग तो यहाँ कहते हैं कि "प्राणवशेन वा यह कहना अगतिक गति है। इस पर आचार्य कहते हैं कि यह ठीक नहीं है। यह तो असत् है। वहाँ पर शिक्षा के बदौलत विच्छेद या अविच्छेद होता हैं। जैसी शिक्षा मिली हुई रहेगी वैसा ही कार्य किया जाता है। इसलिए यहाँ इसका यह अर्थ है कि पद के अन्त में विच्छेद करना चाहिए। अथवा प्राणवशेन वा में प्राण का अर्थ है रस भावादि। अतः रस एवं भावादि के औचित्य से छेद करना चाहिए। अतः पाद के आदि में भी हो सकता है। इससे अनुबन्ध भी आरम्भ भी विच्छेद में उपयोगी होता है ऐसा दिखा दिया ॥१३८।१३९॥

विषादे च वितर्के च प्रश्नेऽथामर्षं एव च ।
कलाकालप्रमाणेन पाठ्यं कार्यं प्रयोक्तृभिः ॥ १४१ ॥
शेषाणामर्थयोगेन विरामे विरमेदिह ।
एकद्वित्रिचतुःपञ्चषट्कलं च विलम्बितम् ॥ १४२ ॥
विलम्बिते विरामे हि सदा गुर्वक्षरं भवेत् ।
षण्णां कलानां परतो विलम्बो न विधीयते ॥ १४३ ॥

## अभिनवभारती

दर्शितम् ॥१३९॥ शेषमिति न यत्र चित्तवृत्तेः प्राधान्यं अपि तु विभावादेः, तत्रार्थवशेनैव विरामः ॥१४०॥

कृष्याक्षराणीतिं कृषतीति कृषो विलम्बितो लयः तत्र साधूनि कृष्याणि सन्ध्यक्षराणि, यथा आ, ई, ऊ इति दीर्घाः । कलालक्षणो यः कालः तत्प्रमाणेन विलम्बितेन पाठ्यं कार्यमिति विच्छेदस्यैव प्रमाणं दर्शितम् ॥१४१॥ शेषाणामिति ह्रस्वानाम् । अर्थयोगेनेति यथा स्फुटा प्रतीतिर्भवति तथा विच्छेदः कार्यो न त्वतिविलम्बितं पठेदित्यर्थः ॥१४२॥

ननु कियत्कलाप्रमाणमित्याह विलम्बितमिति । गुर्वक्षरमिति कृष्यं । वा

## बालक्रीड़ा

(मूल) विषाद, वितर्क, प्रश्न, एवं अमर्ष में प्रयोक्ता लोग कलालक्षण माने कलात्मक काल के प्रमाण के अनुसार पाठ्य को करें ॥१४१॥

(मूल) अवशिष्ट भावों में अर्थ के योग से पाठ्य का प्रयोग करें । विराम के अवसर में विराम करें । विलम्बित काकु में एक या दो या तीन या चार या पांच या छ कलाएँ हो सकती है ॥१४२॥

(मूल) विलम्बित काकु में विराम के लिए सदा गुरु अक्षर होना चाहिए । ६ कलाओं के बाद में विलम्ब नहीं होता है ॥१४३॥

शेषमिति । जहाँ चित्तवृत्ति की प्रधानता नहीं हैं अपितु विभावादि की है वहाँ अर्थ के अनुरोध से ही विराम करना चाहिए । कृष्याक्षराणि । जो कर्षण करताँ है वह कृष कहलाता हैं अतः कृष माने विलम्बित लय । उसमें जो साधु अक्षर हैं वे सन्ध्यक्षर कृष्य है । जैसे आ ई ऊ में दीर्घ अक्षर । कला के प्रमाण वाला जो काल है उसके अनुसार विलम्बित लय से पढ़ना चाहिए । इससे विच्छेद ही प्रमाण है ऐसा दिखलाया ॥१४०।१४१॥

शेषाणाम् । यहाँ शेषाणां का ह्रस्व अक्षर ऐसा अर्थ है । अर्थयोगेन का मतलव है जिस प्रकार स्फुट प्रतीति होवे उसी प्रकार विच्छेद करना चाहिए न कि अतिविलम्बित लय से पाठ करें । प्रश्न—कला का प्रमाण क्या है । इस पर उत्तर देते हैं कि विलम्बित एक दो तीन चार पाञ्च छ कलाओं तक होता है ॥१४२॥

अथवा कारणोपेतं प्रयोगं कार्यमेव च ।
समीक्ष्य वृत्ते कर्तव्यो विरामो रसभावतः ॥ १४४ ॥
ये विरामाः स्मृताः पाठ्ये वृत्तपादसमुद्भवाः ।
उत्क्रम्यापि क्रमं तज्ज्ञैः कार्यास्तेऽर्थवशानुगाः ॥ १४५ ॥
नापशब्दं पठेत्तज्ज्ञो भिन्नवृत्तं तथैव हि ।
विश्रमेन्नाविरामेषु दैन्ये काकुं न दीपयेत् ॥ १४६ ॥

## अभिनवभारती

शब्दादधिकमनुजानाति कारणोपेतमिति कारणं दीर्घकालं स्मरणमिति चिन्तनादिभिः, व्याध्यपस्मारादिभिर्वा कारणैरुपेतं, स्पष्टास्पष्टादिभिरित्यन्ये ॥१४४॥ वृत्तविरामादर्थविरामः प्रथममिति दर्शयितुमाह ये विरामा इति। तज्ज्ञैस्तद्विरामात्मकं वृत्तगतं वस्तु। उत्क्रम्यापीति विशेषोपक्रमेऽपीति सामान्योपसंहारः। तादृशा विरामेण पठेत्, येनावगतो विवक्षितः शब्दो भवति 'वरदं ध्यायति' इत्यत्र वरद शब्दे यदा विच्छेदः क्रियते तदा मध्य इतिशब्दान्तरप्रतिभया ध्यायति शब्दोऽवगतो भवतीति ॥१४५॥ भिन्नवृत्तं च कृत्वा न पठेत् तथा विच्छेदं न कुर्याद्ये-

## बालक्रीड़ा

(मूल) अथवा कारण के अनुसार प्रयोग करना चाहिए। और रस एवं भाव की समीक्षा करके वृत्त में विराम करना चाहिए।१४४।

(मूल) पाठ्य में वृत्त के पादों के अनुसार जो विराम माने गये हैं उनको वृत्त के जानकार लोग क्रम का उल्लंघन करके भी अर्थ के अनुकूल करना चाहिए ॥१४५।

(मूल) नाट्य के जानकार लोग न अपशब्दों को पढ़े और न वृत्त भेद को करें तथा जो विराम स्थल नहीं है वहां विराम न करे। अथ च दीनता में काकु को उद्दीप्त न करे।१४६।

गुर्वक्षर का अर्थ है कृष्य ॥१४३॥ अथवा में वा शब्द से अधिक के लिए अनुज्ञा देते हैं। कारणोपेतम् में कारण माने चिन्तनादि द्वारा दीर्घ काल स्मरण। अथवा अपस्मारादि व्याधि रूप कारणों से। और लोग कहते हैं कि कुछ ऐसा कारण हैं जो स्पष्ट हैं और अस्पष्ट हैं ॥१४४॥

वृत्त विराम से अर्थ विराम प्रथम है इसको दिखाने के लिए कहते हैं कि जो विराम हैं। त ज् ज्ञैः में तत् पद का अर्थ है विरामात्मक वृत्तगत वस्तु। उत्क्रम्यापि का अर्थ है कि यद्यपि विशेष का उपक्रम है तद्यपि सामान्य में उपसंहार है। इस तरह से विराम को पढ़ना चाहिए जिससे विवक्षित शब्द अवगत हो जाय। "वरदं ध्यायति, इसमें यदि वर शब्द से विच्छेद करते हैं तब मध्य में शब्दान्तर के प्रतिभान के बाद ध्यायति का ज्ञान होगा। अतः विवक्षित शब्द वरद की प्रतीति नहीं होगी ॥१४५॥

वर्जितं काव्यदोषैस्तु लक्षणाढ्यं गुणान्वितम् ।
स्वरालङ्कारसंयुक्तं पठेत्पाठ्यं यथाविधि ॥ १४७ ॥

## अभिनवभारती

नान्यवृत्तभ्रान्तिर्भवति । तथा हि—भव शंकर भाजनं ये जगतीह भवन्ति केचन इत्यत्र ये इति शब्दस्य पूर्वपादेन सह पाठे उपवेद उपजातिवृत्तभेदो यद्यपि भवति तथापि द्वितीयपादे वृत्तभङ्गः । तेन भिन्नवृत्तं न पठेदिति विच्छेदस्यैव प्राधान्यज्ञापनार्थमेतद्युक्तमिति । शब्दच्युतभिन्नवृत्तदोषाभिधाने न पौनरुक्त्यम् । इह वस्तुतस्तदभावेऽपि विच्छेदवशेन तत्प्रतिभोदयात् ।

एतदेव तात्पर्येणाह—विश्रमेष्वाविरामेष्विति । एवं विच्छेदस्य भूयो विषयव्यापकत्वमभिधाय तन्यूनां दीप्तां दर्शयितुमाह दैन्ये काकुं न दीपयेदिति शोकादिमग्नचित्तवृत्तिं विमुच्यान्यत्र दीपनं सर्वत्र शोभावहमिति भावः ॥१४६॥

एवं स्वराः क्रमो मर्यादा स्थानत्रयमाश्रयः उदात्तादयः स्वरूपं अलङ्काराः

## बालक्रीड़ा

(मूल) काव्य के दोषों से वर्जित, लक्षणों से सम्पन्न, गुणों से युक्त तथा स्वर और अलङ्कारों से सुमोभित पाठ्य को विधि के अनुसार पढ़ना चाहिए ।१४७।

भिन्नवृत्तम् । वृत्त को तोड़कर पठन नहीं करना चाहिए । ऐसा विच्छेद नहीं करे जिससे प्रकृत में कोई दूसरा वृत्त मालूम पड़ता है ऐसी भ्रान्ति नहीं होने पावे । जैसे "भव" इस पद्य में ये इसका पूर्व पाद के साथ पाठ करने में यद्यपि उपजाति वृत्त का भेद बन जाता है परन्तु द्वितीय पाद में वृत्तभङ्ग हो जाता है । इसलिए "भिन्नवृत्तं न पठेत्" इसको वृत्त की प्रधानता को जाहिर करने के लिए कहा । अपशब्द एवं भिन्नवृत्त दोषों के कहने में पुनरुक्ति नहीं समझना । यहाँ वस्तुतः उसके अभाव में भी विच्छेद के वश से उसकीं प्रतीति हो जाती है । इसी तात्पर्य से कहते हैं कि जहाँ विराम का स्थल नहीं है वहाँ पर विश्राम नहीं करना चाहिए । इस प्रकार पुनः पुनः विराम की व्यापकता को कह कर न्यूना दीप्ता को दिखाने के लिए कहते हैं कि दीन अवस्था में काकु को दीप्त नहीं करे । इससे यह बतलाया कि शोकादि में मग्न चित्तवृत्ति को छोड़कर अन्य प्रसङ्गों में सर्वत्र काकु का दीपन शोभावह है ।

इस प्रकार स्वर (उनका क्रम मर्यादा) उनके तीन स्थान माने आश्रय, उनके उपयोगी उदात्तादि वर्ण एवं उनके स्वरूप, स्वरूप के परिपूरक अलंकार और इतिकर्त्तव्यरूप अङ्गों को कह दिया । स्वर के भेद से काकु का भेद होता है । स्वरभेद तब होता है जब उसी काकु की विवक्षा होगी जब उसी काकु की विवक्षा करेंगे तब रस भाव आदि धर्मान्तरों का उदय होता है । स्वरों के स्थानों का भेद अलंकार एवं अङ्गों के कारण नहीं होता है ॥१४६॥

अलङ्कारा विरामाश्च ये पाठ्ये संस्कृते स्मृताः ।
त एव सर्वे कर्तव्या स्त्रीणां पाठ्ये त्वसंस्कृते ॥ १४८ ॥
एवमेतत्स्वरकृतं कलाताललयान्वितम् ।
दशरूपविधाने तु पाठ्यं योज्यं प्रयोक्तृभिः ॥ १४९ ॥
उक्तं काकुविधानं तु यथावदनुपूर्वशः ।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि दशरूपविकल्पनम् ॥ १५० ॥

## अभिनवभारती

स्वरूपपरिपूरकाः इति कर्तव्यतारूपाण्यङ्गानि। स्वरभेदाच्च काकोर्विशेषः स्वरभेदो हि तस्यामेव काकौ विवक्षितायां रसभावादिधर्मान्तरोदयो, न हि स्वराणां स्थानभेदोऽलङ्कारोऽङ्गादिकृतः। वर्जितं काव्यदोषैरित्यादिना प्राक्तनाध्यायार्थेन सह सङ्गतिमस्याध्यायस्य दर्शयति ॥१४७॥

एवं संस्कृते काकुविधानं प्राकृताध्यायप्रमेयभूते प्राकृतेऽप्यतिदिशति अलङ्कारा विरामाश्चेत्यादिना। अध्यायार्थमुपसंहरन् भाविनोऽध्यायस्यार्थमासूत्रयति दश-रूपेति दशरूपविधाने यत्पाठ्यं तदनेन त्रिप्रकारेण योज्यमित्युपसंहारः। तु शब्दो व्युत्क्रमं सूचयति। प्रसङ्गादक्रमप्राप्तमपि काकुविधानमुक्तम्। अनुपूर्वश इत्यादि। यत्तु क्रमापन्नं तद्दशरूपं विकल्प्यमानं वदयामीति शिवम् ॥१४८॥१५०॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार स्वरों से युक्त और कलात्मक काल से समन्वित पाठच को प्रयोक्ता लोग दशरूप को में प्रयोग करे।१४९।

(मूल) मैंने यथावत् क्रम पूर्वक काकु विधान को कहा। अब इसके बाद दश-रूपकों के भेद को कहूँगा।

वर्जितं काव्यदोषैः इससे यह दिखाते हैं कि प्राक्तन अध्याय के अर्थ के साथ इस अध्याय के अर्थ की संगति है ॥१४७॥

इस प्रकार संस्कृत में बतलाये हुए काकु विधान का प्रकृत अध्याय के प्रमेयभूत प्राकृत में भी अतिदेश करते हैं। अलंकाराः ॥१४८॥

प्रकृत अध्याय के अर्थ का उपसंहार करते हुए अगले अध्याय के अर्थ का आसूत्रण करते हैं दशरूपेति। वक्ष्यमाण दशरूपकों के विधान में जो पढ़न के योग्य पाठच हैं उसकी योजना इन्हीं तीन प्रकारों से करनी चाहिए ॥१४९॥

तु शब्द व्युत्क्रम को सूचित करता है। प्रसङ्ग से जो क्रम प्राप्त नहीं था उस काकु विधान को भी कह दिया। अनुपूर्वशः का आशय है जों तो क्रम प्राप्त दशरूप है उसके विकल्पों को कहूँगा। इति शिवम् यह समाप्ति कालिक मङ्गल है।

इति भरतीये नाट्यशास्त्रे वागभिनये काकुस्वरव्यञ्जनो नाम सप्तदशोऽध्यायः

## अभिनवभारती

इति काकुविकल्पलक्षणेऽस्मिन्नध्याये मुनिदिक्समर्थितेऽर्थम् ।
प्रकटीकुरुते स्म चन्द्रमौळेरभिनवगुप्तसमाख्य एकदेशम् ।

इति श्रीमन्महामाहेश्वराभिनवगुप्ताचार्यविरचितायां नाट्यवेद-
विवृतावभिनवभारत्यां काकुविधानं नाम
सप्तदशोऽध्यायः ॥

## मधुसूदनी

प्रासूत ग्रामो विदुषां वरेण्यो वक्तावरी मा मधुसूदनं यम्
अध्यायसप्तादिदशेऽत्र तस्य कृतौ व्यरंसीन्मधुसूदनीयम्

इति श्रीमदभिनवगुप्ताचार्यविचरचिताभिनवभारत्याः सप्तदशाध्याये आचार्य-श्रीमधुसूदनशास्त्रिणः कृतिः मधुसूदनी विवृतिः परिपूर्णतामगात् ।

## बालक्रीड़ा

इति भरतीय नाटचशास्त्र के सतरहवें अध्याय की मूल की श्रीमधुसूदनशास्त्री की कृति हिन्दी टीका बालक्रीड़ा समाप्त हुई ।

इस तरह भरत मुनि की दिशा से समर्थित काकु विकल्प नामक इस अध्याय में चन्द्रमौलि शिव के एकदेशभूत जिह्वारूप अर्थ का प्रकटीकरण अभिनवगुप्त नामक पण्डित ने कर दिया ।

इस प्रकार आचार्य श्रीमधुसूदनशास्त्री की कृति सतरहवें अध्याय की अभिनव भारती की हिन्दी टीका बालक्रीड़ा सम्पूर्ण हुई ।

————

# अष्टादशोऽध्यायः

वर्त्तयिष्याम्यहं विप्रा ! दशरूपविकल्पनम् ।
नामतः कर्मतश्चैव तथा चैव प्रयोगतः ॥ १ ॥

## अभिनवभारती

रूपं यदेतद्बहुधा चकास्ति तद्येन भावी भविता न जातु
तच्चक्षुरकोत्मकमीश्वरस्य वन्दे वपुस्तैजससारधाम्नः ।

दशरूपोपकारिकाक्वादियोजनमिति तत्स्वरूपं वक्तव्यमिति सङ्गतिरुक्तैव तद्वर्तयिष्यामीति किमनेनोच्यते, तदस्य प्रयोजनं प्रदर्श्यते । कश्चिदेवमाशङ्कते, "रसा भावा" (अ–६–१०) इत्यादि सूत्रसारसङ्ग्रहे दशरूपशब्दस्य नामापि न श्रुतं, तत्कथमुक्तं दशरूपविधाने पाठ्यमिति तं प्रत्याह वर्तयिष्यामीति । रूप्यते प्रत्यक्षीक्रियते योऽर्थः तद्वाचकत्वात्काव्यानि रूपाणि दशानां रूपाणां विभागः कल्प्यते अस्मादिति दशरूपविकल्पनं सूत्रं तेनायं षष्ठी समासः दशरूपमिति । तेन बहुव्रीहौ

## बालक्रीड़ा

(मूल) हे ब्राह्मणो ! नामतः माने उद्देश्य के अनुसार, कर्मतः अर्थात् लक्षणों के द्वारा और प्रयोगतः यानी परस्पर में उचित सम्बन्ध दिखाते हुए दश रूपकों के भेदों का निरूपण करूँगा ॥१॥

रूपम् । जिस अकात्मिक चक्षु से जो यह रूप बहुधा बहुत प्रकार से प्रकाशित होता है वह रूप कभी भी भावी नहीं है अर्थात् सामान्य भविष्यत् कालिक नहीं होकर वर्तमान कालिक ही है । और न भविता है न अनद्यतन कालिक है । क्योंकि देखने वाला कर्त्ता और उसका करण चक्षु दोनों वर्तमान हैं । भाष्यकार पतञ्जलि ने लिखा है कि कर्त्तुर्विद्यमानत्वात् । कर्त्ता अत्र विद्यते । कथं पुनर्ज्ञायते कर्त्ता अत्र विद्यते । रूपमनेन दृश्यते न चास्य कदाचिदपायं पश्यति । स तु तत्र बुद्ध्या नित्यां सत्तामध्यवस्यति रूपमस्तीति । इसके कहने का मतलव है कि अस्त्यर्थानां भवन्त्यर्थे सर्वा विभक्तयः शासितव्याः तदनुसार यहां भी भावी और भविता का प्रयोग किया है । ईश्वर के उस अकात्मिक चक्षु की मैं अभिनव गुप्त वन्दना करता हूँ । यह तेज स्वरूप ईश्वर का वपु है ।

काकु दशरूपकों का उपकारी है अतः उसकी योजना इनमें करना चाहिए के अनुसार उसके स्वरूप को कहना है इस तरह की संगति को जब आपने कह ही दिया है तब "वर्त्तयिष्यामि" इससे क्या कहना चाहते हैं । उसी के प्रयोजन को दिखाते हैं ।

कोई यहां यह आशङ्का करते हैं "रसा भावाः" इत्यादि सूत्रसारसंग्रह में जब "दशरूप" इस शब्द का नाम भी कभी नहीं सुना तब आपने कैसे कहा कि दशरूपकों के उपयोगी

नाटकं सप्रकरणमङ्को व्यायोग एव च।
भाणः समवकारश्च वीथी प्रहसनं डिमः ॥ २ ॥

## अभिनवभारती

दशरूपं काव्यमिति भेदान्तरापाकरणं स्यादित्याशंक्य द्विगुः, पात्रादिप्रक्षेपश्च यो व्याख्यातस्तत्प्रयासमात्रमेव। तदयमर्थः—यतः सूत्रादाङ्गिको वाचिकशब्दे प्रकृति-प्रत्ययार्थविभागः कल्प्यते तत्र वाग्भाग एवायं वितत्य वर्ण्यते, तेन तदेव सूत्रं वर्णितम्। विवरणेन प्रपञ्चितं भवतीति नानिर्दिष्टं निरूप्यते किञ्चिदिति। नामत इत्युद्देशेन, कर्मत इति लक्षणेन, क्रियते, तेन विजातीयाद्व्यावृत्तिः, कर्मलक्षणं, प्रकृष्ट उचितो योगः परस्परसंबन्धो यथा प्रकरणनाटकलक्षणयोगात् नाटिकेतिवृत्तिविभागस्तु लक्षण एवानुप्रविष्ट इति। नासौ प्रयोगः। तथा चेति तेनैव प्रयोगप्रकारेणान्योऽपि परस्परसंबन्धवैचित्र्यकृतो भेदः उत्प्रेक्ष्य इत्यर्थः। प्रयोगाय प्रयोगत इति व्याख्याने प्रयोगत इति विफलमेव। उक्तव्याख्याने तु कोहलादिलक्षिततोटकसट्टकरासकादिसंग्रहः फलं, नाटिकायाः उदाहरणत्वादिति ॥१॥ तत्रोद्देशं तावदाह नाटक-

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाटक, प्रकरण, अङ्क, व्यायोग, भाण, समवकार, वीथी, प्रहसन, डिम एवं,

पाठ्य को कहता हूँ। उसके प्रति कहते हैं कि वर्त्तयिष्यामि। जिस अर्थ का रूपण करते हैं प्रत्यक्ष करते हैं उस अर्थ के वाचक होने से काव्य भी रूप है। इस लिए दशरूपों का विभाग जिससे किया जाता है वह दश रूप विकल्पन है यह सूत्र है। इस तरह यहां षष्ठी समास हैं। इससे दश हैं रूप जिसके ऐसे बहुव्रीहि के करने से जो एक अन्य भेद होता है उसका अपाकरण हो सकता हैं ऐसी आशङ्का करके जो द्विगु और पात्रादि का प्रक्षेप यहां है ऐसी व्याख्या करते हैं वह केवल प्रयास ही है बुद्धि का व्यायाम ही है।

इसलिए यहां यह अर्थ है कि जिस सूत्र से वाचिक शब्द में आङ्गिक प्रकृति प्रत्यय एवं अर्थ के विभाग की कल्पना करते हैं वहां वाणी का ही यह विस्तृत वर्णन है। इससे उसी वर्णित सूत्र का विवरण करके प्रपञ्च किया है या प्रपञ्चन होता हैं अतः किसी अनिर्दिष्ट का पूर्व में अवर्णित का निरूपण किया है। नामतः इससे उद्देश को कहते हैं। कर्मतः इससे लक्षण को करते हैं। इससे विजातीय से व्यावृत्तिरूप लक्षण कर्म है। प्रयोगतः का अर्थ है प्रकृष्ट उचित योग माने परस्पर सम्बन्ध। जैसे प्रकरण और नाटक के लक्षणों के योग से नाटिका बनती है। इतिवृत्त विभाग तो लक्षण में ही अनुप्रविष्ट है। प्रश्न—यह परस्पर का उचित सम्बन्ध तो प्रयोग नहीं है। तब कैसे आप प्रयोगतः की व्याख्या के द्वारा नाटिका का ग्रहण करते हैं क्योंकि नाटिका तो प्रयोग हैं। उत्तर। तथा च इन दो पदों का यह आशय है कि उक्त प्रयोगों के प्रकारों से तरीकों से परस्पर के सम्बन्ध के वैचित्र्य के द्वारा अन्य भेद की भी उत्प्रेक्षा कर लेनी चाहिए। ऐसा इसका अर्थ है। यदि प्रयोगतः इसका प्रयोग के लिए ऐसा व्याख्यान करते हैं तब तो प्रयोगतः कहना विफल ही है। क्योंकि उक्त व्याख्यान का तो

**ईहामृगश्च विज्ञेया दशेमे नाट्यलक्षणे ।**
**एतेषां लक्षणमहं व्याख्यास्याम्यनुपूर्वशः ॥ ३ ॥**

## अभिनवभारती

मित्यादि । सप्रकरणमिति सहशब्देनाङ्कप्रवेशकसन्ध्यादिसाम्यं नाटकेन प्रकरणस्याह । नाम्नामर्थो लक्षण एव व्याख्यास्यते । सत्यपि च पुराणादावुपदेशदायिनि कर्मफलसंबन्धप्रदर्शके तत्रोच्चावचमनियतकविकथाप्रायमिह तु किञ्चित्प्रयोज्यं किञ्चित् सूच्यं किञ्चिदूह्यं किञ्चिदुपेक्ष्यमित्येवं वैचित्र्ययोगः । "सन्ध्यादिव्यवस्थे"ति "दशरूपं सप्रोजन"मिति—एतत्तु फल्गुप्रायं, फलं तत्पूर्वमेवोक्तम् । प्रत्यक्षभावनोदितरसावेशजनितनिर्वृतिसारत्वादस्येतिहासादेर्विशेष इत्यूह्यम् । सूच्यादिविभागस्त्वितिहासादावप्यस्त्येवेति न च पाठफलं दशरूपकमपि तु प्रयोगपर्यन्तमेतदित्युक्तप्रायम् । तत्र महासामान्यरूपं काव्यलक्षणेऽध्याये कृतमित्यवान्तरसामान्यलक्षणमुद्देशानन्तरं वक्तव्यमिति दर्शयति । प्राक् च सामान्यलक्षणं ततो विशेषलक्षणानि उद्देशक्रमेणेति चानुपूर्व्यार्थः ॥२॥३॥

## बालक्रीड़ा

ईहामृग इन दशों को नाटच लक्षण में समझो । इनके लक्षणों की व्याख्या आनुपूर्वी से करूँगा ॥२।३॥

कोहलादि के द्वारा लक्षित तोटक सट्टक एवं रासक आदि का सङ्ग्रह ही फल है । नाटिका इसमें उदांहरण है ॥१॥

अब उद्देश को कहते हैं यानी नामतः दशरूपकों को कहते हैं—"नाटकम् सप्रकरणं" में सह शब्द ने यह बतलाया कि प्रकरण का नाटक के साथ अङ्क प्रवेशक सन्ध्यादि में साम्य है । लक्षण बतलाने के समय में ही नाटक प्रकरण आदि नामों के अर्थ की व्याख्या करेंगे । कर्म के फलों के प्रदर्शक एवं उपदेश के देने वाले पुराणों के रहते हुए वहां पर कवियों की कथा प्रायः अनियत ही है तथा उच्चावच है और यहां तो कुछ प्रयोज्य है प्रयोग करने के योग्य है कुछ सूच्य हैं, कुछ ऊह्य है एवं कुछ उत्प्रेक्षणीय है । इस तरह बहुत सी विचित्रताओं का योग है । "सन्ध्यादि की व्यवस्था" इत्यादि और दशरूपक सप्रयोजन हैं इत्यादि तो फल्गु है क्योंकि जो फल है उसको तो हम पहले ही कह चुके हैं । प्रत्यक्ष में भावना से अनुभूयमान रस के आवेश से होने वाला आनन्द इन नाटकों में सार है प्राण हैं । यही इसमें इतिहास की अपेक्षा वैलक्षण्य है । ऐसा समझना चाहिए । कुछ वस्तु सूच्य है कुछ उह्य है इत्यादि विभाग तो इतिहास वगैरह में भी है अतः वह इसका फल नहीं है । दशरूपक की भी स्थिति प्रयोग पर्यन्त ही है । इसको तो कह ही चुके हैं । महासामान्यरूप काव्यलक्षण को उक्त अध्याय में कह चुके हैं अब अवान्तर सामान्य लक्षण को उद्देश के अनन्तर कहना है इसको दिखाते हैं । उद्देश क्रम के अनुसार पहले सामान्य लक्षण के पीछे विशेष लक्षण को कहना चाहिए यही अनुपूर्वशः से बतलाई हुई आनुपूर्वी का अर्थ है ॥२॥३॥

**सर्वेषामेव काव्यानां मातृका वृत्तयः स्मृताः ।**
**आभ्यो विनिसृतं ह्येतद्दशरूपं प्रयोगतः ॥ ४ ॥**

## अभिनवभारती

तत्र सामान्यलक्षणमाह सर्वेषामेव काव्यानां मातृका इति ।

तत्र केचिदाहुः—वृत्तिप्रभवत्वं दशरूपकस्य सामान्यलक्षणं, वृत्तीनां तदङ्गानां चाभिनयो न, काव्येष्वसंभवात् । एतच्चासत् । आस्तां काव्यार्थः । सर्वो हि संसारो वृत्तिचतुष्केण व्याप्त इत्युक्तं प्रथम एवाध्यायेऽस्माभि. । यदि चाभिनेयविषय एव वृत्तिव्यवहारस्तदा वृत्त्यध्याये यद्वृत्तीनां समुत्थाननिरूपणं "यां यां वृत्तिषु संश्रिता" (२०-१५) मित्यादि तत्सर्वमसङ्गतं, भगवतो हि नाभिनेतृता, किन्तु स्वचेष्टावेशमात्रम् । सर्वशब्दे च प्रकृतनाटकादिविषये वर्ण्यमाने प्रथमश्लोकार्धं पुनरुक्तार्थमेव । यत्तु "स्वनामधेयैर्भरतैः" (२०-१५) इति "बहुगीतनृत्तवाद्ये" ति (२०-४७) "वागङ्गाभिनयवतीति (२०-३९) च भरतव्यवहारो गीताभिनयाभियोगश्च नानाभिनेय इति तदप्यकिञ्चित्करम् । तावद्धि वृत्तीनां लक्षणं "या वाक्प्रधाना" (अ-२०) इत्येतावदेव भारत्या लक्षणम् । अन्यत्तु प्रयोगप्रदर्शनमिति तत्रैव व्याख्यास्यामः । वृत्त्यङ्गान्यपि सर्वकाव्येषु सन्त्येव ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) सभी काव्यों की माताएं वृत्तियाँ मानी हैं । इन्हीं वृत्तियों से प्रयोग के रूप में दश रूपों का उद्गम हुआ है ॥४॥

उनमें सामान्य लक्षण को कहते हैं—वृत्तियाँ सभी काव्यों की माताएँ हैं । यहाँ कोई कहते हैं कि वृत्तिप्रभवत्व काव्यों का सामान्य लक्षण है । वृत्तियां और उनके अङ्ग अभिनय में होते हैं काव्यों में उनका होना असम्भव हैं । इस पर कहते हैं कि यह असत् है । काव्यार्थ को रहने दीजिए । सम्पूर्ण संसार ही चारों वृत्तियों से व्याप्त है । इस तथ्य को हम पहले अध्याय ही में कह चुके हैं । यदि अभिनेयों में ही वृत्तियां होती हैं यानी यह वृत्ति व्यवहार सर्वथा अभिनेय विषयक "याँ याँ देवः समाचष्टे क्रियां वृत्तिषु संस्थिताम्" २०।१५ इत्यादि के रूप में होता है ऐसा मानेंगे तो वींसवें वृत्त्यध्याव में जो कहेगें वह सब असङ्गत हो जायगा । अभिनेता व्यक्ति नहीं होता है किन्तु व्यक्ति की चेष्टाएं क्रियायें अभिनेय होती हैं अतः भगवान् अभिनेता नहीं है किन्तु उनमें केवल अपनी चेष्टाओं का अभिनिवेश आवेश होता है ।

सर्व शब्द से जहां प्रकृत नाटकादि का विषय वर्ण्यमात्र हैं वहां प्रथम श्लोक का आधा भाग पुनरुक्त ही है । जो तो "स्वनामधेयैर्भरतैः" यह "बहुगीतनृतवाद्ये,' यह और "वागङ्गाभिनयवति" यह जो भरत का व्यवहार है, गीत एवं अभिनयों का अभियोग है और नाना अभिनेय है वह सब भी अकिञ्चित्कर है । उतना ही वृत्तियों का लक्षण है बाकी सब कुछ तो प्रयोगों को दिखाना है । इन सब की व्याख्या वहीं पर करेंगे । वृत्तियां एवं उनके अङ्ग सभी काव्यों में होते हैं ।

## अभिनवभारती

नन्वेवं वृत्तिजत्वं कथं दशरूपकलक्षणम्, उच्यते, प्रयोगत इत्येतदर्थकमेव। तदयमर्थः—यद्यपि सर्वेषामभिनेयानभिनेयानां च काव्यानां वृत्तय इष्टा मातर इव, ताभ्योऽपि वाच्यरूपत्वेन कविहृदये व्यवस्थिताभ्यः काव्यमुत्पद्यते। तथापि प्रयोगं प्रयुज्यमानत्वात्प्रयोगयोग्यत्वमभिसन्धाय वृत्तिभ्यो विनिस्सृतमभिनेयकाव्यं प्रत्यक्षभावनायोग्यवृत्तिचतुष्टयाभिधायकस्त्वं दशरूपसामान्यलक्षणमित्यर्थः। दशानां नाटकादीनां रूपमिति षष्ठीसमासः।

अन्ये त्वाहुः। एकैकस्य रूपकस्य दश दश रूपाणि संभवन्ति। तथा च वीथ्यङ्गानां सर्वत्र संभवः। परगतवचनानुरूपभाषणरूपभाणयोगश्च किं ब्रवीषीत्याकाशभाषिते। एवमन्यदपि। तेन दश रूपाणि यस्य तादृशरूपं काव्यमित्यर्थः। अत एव न सकलः प्रबन्धो नाटकम्, अपितु प्रबन्धस्य किञ्चिद्रूपं, तल्लक्षणांशबाहुल्यात्तु तव्द्यपदेशयोगः। अत एव न दशसंख्याविभागार्थो येन सट्टकादीनां त्यागः स्यात्। तत्रापि हि दशरूपलक्षणयोगोऽस्त्येव। एतच्च स्वावसरेषु वितनिष्यामः ॥४॥

## बालक्रीड़ा

प्रश्न—यदि वृत्तियां और उनके अङ्ग सभी काव्यों में होते हैं तब वृत्तिजन्यत्व वृत्तिप्रभवत्व यह दशरूपकों का लक्षण है वह कैसे। क्योंकि वृत्तिजन्यत्व तो सभी काव्यों में है अर्थात् दृश्य श्रव्य पठ्य सभी काव्यों में है। उत्तर। कहते है कि प्रयोगतः माने प्रयुज्यमान अर्थ के लिए ही यह है। अतः इसका यह अर्थ है कि यद्यपि वृत्तियां माने चेष्टाएँ अभिनेय एवं अनभिनेय सभी काव्यों की माता के सदृश हैं। वाच्यार्थ के रूप में कवियों के हृदयों में व्यवस्थित होने वाली इन वृत्तियों से भी काव्य उत्पन्न होते हैं तद्यपि प्रयुज्यमान होने के कारण प्रयोग की योग्यता का अभिसंधान करके वृत्तियों से विनिःसृत प्रयोग है अर्थात् अभिनेय काव्य है अतः प्रत्यक्षभावना के योग्य चारों वृत्तियों का अभिधान करने वाला दशरूपक है यही इसका सामान्य लक्षण हैं। नाटकादि दश का रूप ऐसा षष्ठी समास यहां है।

अन्य लोग तो कहते है कि एक एक रूपक के दश दश रूप हो सकते हैं इस प्रकार वीथी के अङ्गों की सभी जगहों में सम्भावना है। दूसरे के वचन के अनुरूप भाषण का नाम भाण है इसका सम्बन्ध योग भी "किं ब्रवीषि" इस आकाश भाषित में हैं। इसी तरह और भी है। इसमें दश हैं रूप जिसके वह दशरूप काव्य है। ऐसा दशरूप शब्द का अर्थ समझना चाहिए। इसी लिए सकल प्रबन्ध सभी रचनाएँ नाटक नहीं हैं अपि तु प्रबन्ध का कुछ रूप है उसके लक्षणों का आंशिक बाहुल्य है अतः उसका ऐसा नामकरण है दश रूप है। अतएव इन काव्यों का दश संख्या में विभाग है ऐसा अर्थ नहीं है जिस अर्थ के मान लेने से सट्टकों का त्याग हो जाय। उन सट्टकादि में भी दशरूपकों के लक्षण का योग है ही इस तथ्य का निरूपण अपने अवसर में करेंगे ॥४॥

जातिभिः श्रुतिभिश्चैव स्वरा ग्रामत्वमागताः ।
यथा तथा वृत्तिभेदैः काव्यबन्धा भवन्ति हि ॥ ५ ॥

अभिनवभारती

ननु प्रयोगयोग्यचेष्टाप्रतिपादकत्वं चेत् सामान्यलक्षणं, तर्हि चेष्टातिरिक्तस्य कस्यचिदसंभाव्यत्वान्नास्त्येव विशेषलक्षणमेषामित्याशङ्काशमनं विशेषलक्षणावकाशं दर्शयितुमाह जातिभिः श्रुतिभिश्चेत्यादि। दृष्टान्तेन प्रकृतं घटयन् व्युत्पादनीयमपि व्युत्पादयतीति समानतन्त्रसिद्धमेव दृष्टान्तमदीदृशत्। स्वरेषु ग्रहादिदशकविभाग-नियता जातिः। रक्तोऽरक्तो वा ध्वनि। ध्वनिः स्थानं तदन्तरालं च श्रुतिः, कर्माधिकरणकरणव्युत्पत्त्याश्रयात्। स्त्रियाः खलनाविति हि नादृतं लक्ष्ये। तत्र षाड्जीप्रभृतयो जातयः सप्त, पञ्चमस्य चतस्रः श्रुतयो, धैवतस्य तिस्रः, इति षड्जग्रामः। गान्धार्याद्या एकादश जातयः, पञ्चमस्त्रिश्रुतिः धैवतस्तु चतुः श्रुतिरिति मध्यमग्रामः।

वस्तुतस्तु षड्जादिस्वरसमुदायो ग्रामः। तत्र स्वरा इति श्रुतिपक्षे बहुवचनं लक्ष्यविदः समर्थयन्ति—मध्यमग्रामे पञ्चमपरित्यक्तां श्रुतिं धैवत एवोपभुङ्क्त इत्यत्र प्रमाणाभावात् सर्व एव द्वित्रिश्रुतिकाः (श्रुत्युत्कृष्टत) या समधिकश्रुतयः

बालक्रीड़ा

(मूल) जैसे जाति एवं श्रुतियों से स्वर एक समूह रूप में आ गये हैं उसी तरह काव्य की रचना भी विभिन्न वृत्तियों के अनुसार होती है ॥५॥

प्रश्न—प्रयोग के योग्य चेष्टाओं का ही प्रतिपादन अगर सामान्य लक्षण है और चेष्टा से अतिरिक्त कोई क्रिया असंभाव्य है तब इसका क्या मतलव हुआ ? क्या इनका विशेष लक्षण नहीं है ? उत्तर। ऐसी आशंका नहीं करनी चाहिए ऐसा कहते हुए आशङ्का का शमन और विशेष लक्षण को दिखाने के लिए कहते हैं कि जातियों और श्रुतियों से। दृष्टान्त के द्वारा प्रकृत की घटना कहते हुए व्युत्पादनीय का व्युत्पादन करना आवश्यक है अतः समान तन्त्र सिद्ध दृष्टान्त को दिखाया स्वरों में जाति रहती है जो ग्रहादि दशक के विभाग से नियत है। ध्वनि रक्त और अरक्त दो प्रकार की होती है। ध्वनि, स्थान और उसका अन्तराल श्रुति होती है। क्योंकि कर्म माने क्रिया है। अतः क्रिया और क्रिया के अधि-करण देश एवं काल तथा क्रिया के साधन इनकी व्युत्पत्ति के आश्रय से ये निष्पन्न होते हैं "स्त्रियाः खलनौ" यह पाठ प्रकृत में सङ्गत नहीं होता है। स्त्रीखलना ऐसा भाष्यकार पतञ्जलिका वार्तिक हैं उसका अर्थ है अच् और अप् प्रत्ययों को बाधकर स्त्रीप्रत्यय, खल् प्रत्यय और अन प्रत्यय होते हैं। अतः स्त्रियाः खलनौ ऐसा अशुद्ध भी है असङ्गत तो है ही।

षाड्जी प्रभृति सात जातियां हैं। पंचम की चार श्रुतियाँ हैं धैवत की तीन इस तरह यह षड्ज ग्राम है। गान्धारी आदि एकादश जातियां है। पंचम की तीन श्रुतियां है। धैवत की चार श्रुतियां हैं इस तरह यह मध्यम ग्राम है। वस्तुतस्तु षड्जाति स्वर समुदाय ही ग्राम

**ग्रामौ पूर्णस्वरौ द्वौ तु यथा वै षड्जमध्यमौ ।**
**सर्ववृत्तिविनिष्पन्नौ काव्यबन्धौ तथा त्विमौ ॥ ६ ॥**

## अभिनवभारती

क्रियन्ते, काकल्यन्तराभ्यां च चतुस्त्रिश्रुतयो न्यूनश्रुतय इति सर्वस्वराणां श्रुतिकृतं वैचित्र्यमस्तीति । एतच्च स्वावसरे वक्ष्याम इत्यास्ताम् । इह त्वनेन दृष्टान्तेनै तदुक्तं भवति—स्वरसमुदायरूपत्वाविशेषेऽपि स्वराणां पर्यायतः प्राथम्यप्राधान्याल्पत्वभूयस्त्वपूर्णत्वापूर्णत्वारोहत्वारोहत्वान्त्यत्वमध्यत्वादिप्रविभागभेदैः, यथान्यः षड्जग्रामोऽन्यो मध्यमग्रामः, तथैव वृत्तीनां स्वरस्थानीयानां प्राथम्यप्राधान्यादिना दशकेन रूपकं रूपकान्तराद्भिद्यते । यथा चतुश्रुतिः पञ्चमस्त्रिश्रुतिश्च भवन् ग्रामान्यत्वं करोति तथा सैव वृत्तिः श्रुतिस्थानीयैरङ्गैः क्वचित्संपूर्णा क्वचिन्न्यूनेत्येवमपि रूपकविभाग इत्येतज्जातिभिः श्रुतिभिरिति द्वयेन दर्शितम् ॥५॥

अथ वृत्तिविभागं संक्षेपतोऽभिधत्ते ग्रामौ पूर्णस्वराविति । जात्याश्रययोर्जातिद्वारेण षाडवौडुविकांशयोगे न्यूनस्वरताप्यस्तीति षडजग्रामरागो मध्यमग्रामरागश्चेह ग्रामशब्देन व्यपदिष्ट इति केचित् । तदसत् । इह हि ग्रामशब्देन जातिसमुदायोऽभिधीयते । तत्र यद्यप्यंशके न्यूनस्वरतापि भवति, तथापि समुदायस्य पूर्णतायाः

## बालक्रीड़ा

(मूल) जैसे षड्ज एवं मध्यम ये दो ग्राम मार्ग पूर्ण होते हैं । तथा वैसे ही ये काव्यबन्ध भी सम्पूर्ण वृतियों से निष्पन्न होते हैं ॥६॥

है । यहां श्रुतियों के प्रसङ्ग में स्वराः इस बहुवचन का लक्ष्यवेत्ता लोग समर्थन करते हैं । मध्यम ग्राम में पञ्चम रहित श्रुति का उपभोग धैवत ही करता है इसमें कोई प्रमाण नहीं है । सभी दो एवं तीन श्रुतियों वाले हैं । कोई कोई अधिक श्रुति वाले भी हैं । काकली एवं अन्तरा के बदौलत सभी स्वरों में कभी चार श्रुतियां और कभी तीन श्रुतियां कभी न्यून श्रुतियां होती हैं । इस तरह श्रुतिकृत वैचित्र्य स्वरों में देखा जाता है । इसको इसीके प्रसङ्ग में कहेंगे । यहां पर तो इस दृष्टान्त से यही कहा गया कि स्वरों में समुदाय रूप से किसी वैलक्षण्य के नहीं लाने पर भी पर्याय से तथा प्राथम्य, प्राधान्य, अल्पत्व, भूयस्त्व, पूर्णत्व, अपूर्णत्व, आरोहत्व, अवरोहत्व अन्त्यत्व, एवं मध्यत्व, आदि विभाग प्राप्त भेदों से जैसे षड्ज ग्राम अन्य है और मध्यम ग्राम अन्य है उसी तरह स्वरस्थानीय वृत्तियों के प्राथम्य एवं प्राधान्यादि दशक के कारण एक रूपक दूसरे रूपक से भिन्न है । जैसे चार श्रुतियों वाला पञ्चम त्रिश्रुति होकर ग्राम भेद को करता है उसी तरह वही वृत्ति भीं श्रुतिस्थानीय अङ्कों से भेद को करती है । कहीं पर वह सम्पूर्ण है और कहीं पर न्यून है इस तरह भी रूपकों का विभाग होता है इस तथ्य को जाति और श्रुति इन दो भागों से दिखाया है ॥५॥

अथ अब वृत्तियों के विभाग को संक्षेप में कहते हैं—ग्रामौ । जात्याश्रय यानी जातिमान् में षाडव षड्ज एवं औडुविक धैवत के अंशों के यानी अवयवां के योग करन पर स्वरों

ज्ञेयं प्रकरणं चैव तथा नाटकमेव च।
सर्ववृत्तिविनिष्पन्नं नानाबन्धसमाश्रयम् ॥ ७ ॥
वीथी समवकारश्च तथेहामृग एव च।
उत्सृष्टिकाङ्को व्यायोगो भाणः प्रहसनं डिमः ॥ ८ ॥

अभिनवभारती

का हानिः। तस्मादयमत्रार्थः—यथा विचित्रसन्निवेशतालम्बनसुन्दरतमसंपूर्णस्वरसमुदायरूपात् ग्रामद्वयाद्विभागकल्पनया जात्यंशकानां पूर्णापूर्णादिस्वरभेदभाजां प्रसवः, एवं नाटकप्रकरणाभ्यां पूर्णवृत्तिवृत्त्यङ्गाभ्यां वृत्तिन्यूनानां च रूपकभेदानां परिकल्पनम् ॥७॥ तत्र वृत्तिन्यूनानि रूपकाण्याह वीथीत्यादि। शेषाणि रूपाणीति वक्तव्ये प्रतिपदं नामग्रहणं ज्ञापयति। एतदनुक्तान्यपि रूपकाणि संभवन्ति, अत एव रूपकविशेषगणनमाभ्यो विनिस्सृतमिति लक्षणस्योदाहरणमात्रम्। तेन वृत्तीनां विनियोगविकल्पसमुच्चयैः वृत्त्यङ्गानां च बहवो रूपकभेदा भवन्ति। तेषां परं कोहलादिभिर्नाममात्रं प्रणीतम्। लक्षणेन त्विह संगृहीता एव ते। तत्र नाटकप्रकरणे एव सर्ववृत्तिपूर्णे इति नियमः, न तु विपर्ययः। मुद्राराक्षसस्य कैशिकीहीनस्य कृत्यारावणस्य च नाटकस्य दर्शनात्, वेणीसंहारे च सात्त्वत्यारभटीमात्रं दृश्यत इति केचित्।

बालक्रीड़ा

(मूल) सम्पूर्ण वृत्तियों से निष्पन्न होने वाले प्रकरण और नाटक को नाना बन्धों के आश्रय में समझो ॥७॥

(मूल) वीथी समवकार ईहामृग उत्सृष्टिकाङ्क व्यायोग भाण महसन एवं डिम नामक

की न्यूनता भी है अतएव उसको षड्ज ग्राम राग एवं मध्यम ग्राम राग का ग्राम शब्द से व्यपदेश किया ऐसा जो कोई कहते हैं; वह असत् है। क्योंकि यहां ग्राम शब्द राग जाति समुदाय को कहता है। वहां यद्यपि स्वरों की न्यूनता भी होती है तद्यपि समुदाय को पूर्ण मानने में क्या हानि है। इस लिऐ यहां यह अर्थ है—जैसे विचित्र रूप से सन्निवेश के आलम्बन से अत्यन्त सुन्दर सम्पूर्ण स्वर समुदाय रूप दो ग्रामों से विभाग की कल्पना करके पूर्ण स्वर एवं अपूर्ण स्वर वाले जात्यंशकों का प्रसव होता है उसी प्रकार पूर्ण वृत्तियों एवं पूर्णवृत्यङ्गों से न्यून वृत्तियों वाले रूपकों के भेदों की कल्पना की गई है ॥६॥७॥

उनमें न्यून वृत्ति वाले रूपकों को कहते हैं वीथी इत्यादि। अवशिष्ट रूपकों को कहते है ऐसा जहां कहना चाहिए था वहां प्रतिपद नाम ग्रहण इस बात को सूचित करता है कि इनसे अन्य भी रूपक हो सकते हैं अत एव कहते हैं कि इन वृत्तियों से रूपक विशेषका विनिर्गम हुआ है। फलतः लक्षण कथन एक उदाहरण मात्र है। इससे वृत्तियों के विनियोग विकल्प एवं समुच्चय से वृत्यङ्गों के बहुत से रूपकों के भेद होते हैं। परन्तु कोहलादि ने उनके केवल नाम ही बतलाये हैं जिनका यहां सामान्य लक्षण से संग्रह कर लिया गया है।

**कैशिकीवृत्तिहीनानि रूपाण्येतानि कारयेत् ।**
**अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि काव्यबन्धविकल्पनम् ॥ ९ ॥**

## अभिनवभारती

अन्ये तु तत्राप्यवश्यं वृत्त्यन्तरानुप्रवेशोऽस्ति । यदि परिमितवृत्तिव्यापकत्वात् लक्ष्यते, अपूर्णवृत्तित्वेऽपि विरूपकतैव स्यात् । सकलाङ्गप्रक्रियापरिपूर्णत्वादेव नाटकात्प्रकरणं च प्रधानम् । तथा हि कश्चिद्विनेयः प्रसिद्धिमनुरुध्यमानो दृष्ट इति सप्रसिद्धेतिवृत्ते नाटके विनेयः । कश्चित्तु किमेतदपूर्वमिति प्रसिद्धे वस्तुनि रूपकान्तरमेव तु तदाभासं तत्सर्वविनेयोऽभिनववस्तुवृत्तकौतुकपरतन्त्र इति समुत्पाद्यवस्तुना प्रकरणेन विनीयते । विनयश्चास्य धर्मार्थकामेषु सर्वपुरुषार्थेष्वपवर्गेऽपि च तथाभवति, यदि सकलं तदुपयोगिव्यापाराश्रयणं सर्वव्यापाराक्षिप्तं पूर्णवृत्तिकत्वमिति । द्विवृत्तित्रिवृत्त्यादिकं न नाटकं भवति । रूपान्तरमेव तु तदाभासं, तत्कैशिकीविहीनत्वेऽपि यथा श्रृङ्गारयोगस्तथा समवकारे तथा तल्लक्षणं वर्णयिष्यामः ॥८॥

## बालक्रीड़ा

रूपकों को कैंशकी वृत्ति से रहित करना चाहिए । अब इन काव्य बन्धों के भेदों को कहूँगा ॥८।९॥

उनमें नाटक एवं प्रकरण में ही सम्पूर्ण वृत्तियाँ होती हैं यही नियम है । न कि विपर्यय । क्योंकि मुद्राराक्षस नाटक एवं कैशिकी रहित कृत्यारावण नाटक इसी तरह के वृत्तियों वाले मिलते हैं । कोई तो यह भी कहते हैं वेणीसंहार में सात्वती एवं आरभटी ही केवल दिखाई पड़ती है ।

अन्य लोग तो उनमें भी वृत्यन्तरों का अनुप्रवेश हैं ऐसा मानते हैं और कहते हैं कि यदि परिमित यानी वृत्ति न्यूनता में भी रूपकों के लक्षण लिखेंगे तो अपूर्णवृत्ति वाले रूपक नहीं होकर विरूपक ही होंगे । इसलिए यह सिद्धान्त है कि सकल अङ्गों की प्रक्रिया से पूर्ण होने के कारण ही नाटक से प्रकरण प्रधान है । जैसे देखा भी जाता है कि कोई विनेय प्रसिद्धि का अनुरोध करता है अतः उसका सुप्रसिद्ध इतिवृत्ति वाले नाटक में ही मनोरञ्जन होता है उसीसे उसको शिक्षित किया जाता है । कोई तो ऐसा मानता है कि इसमें अपूर्व क्या है नई बात क्या है यहाँ तो पुरानी लकीर पीटी गई हैं अतः ये रूपक नहीं है ये सब रूपकाभास हैं ऐसा कहने वाला विनेय अभिनववस्तु के कौतुक में परतन्त्र है इसलिए समुत्पाद्यवस्तु वाले प्रकरण से वह विनेय होता है । यानी उसको शिक्षा दी जाती है । शिक्षणीय पदार्थ हैं धर्म अर्थ काम एवं मोक्ष रूप सम्पूर्ण पुरुषार्थ, इनमें भी शिक्षा तभी मिल सकती है जब वे सभी नाटक या प्रकरण उनके उपयोगी व्यापारों के आश्रय से निबद्ध हों तथा उन उपयोगी व्यापारों से सम्पूर्ण वृत्तियाँ आक्षिप्त की गई हों । फलतः दो वृत्ति वाले या तीन वृत्ति वाले भी नाटक होते हैं और इनसे जो भिन्न रूपक होंगे वे रूपकाभास ही होंगे । इसलिए कैशिकी वृत्ति के अभाव में भी श्रृङ्गार का योग जैसे होता है वैसा समवकार में दिखायेंगे और वैसा ही लक्षण भी उनका कहेंगे ॥८॥

प्रख्यातवस्तुविषयं प्रख्यातोदात्तनायकं चैव ।
राजर्षिवंश्यचरितं तथैव दिव्याश्रयोपेतम् ॥ १० ॥

अभिनवभारती

ननु पूर्णवृत्तिकत्वाविशेषे नाटकप्रकरणयोः को भेदः, कैशिकीहीनत्वे चाविशिष्टे वीथ्यादेः मिथः को विशेष इत्याशङ्कां वारयन् कर्म (श्लो १) शब्दाक्षिप्तविशेष-लक्षणार्थं दर्शयति अत उर्ध्वमित्यादिना काव्यस्य बन्धनं परस्पराश्रयसंबन्धेनैव एक वाक्यताकरणसंबन्धः स विकल्प्यते येन तद्विशेषलक्षणं वक्ष्यामीति ॥९॥

नाटकं प्रकरणादपि प्रधानं प्रसिद्ध्युपजीविनी हि कल्पना वस्तुसंभावना, अनु-भवमूलत्वात् तस्या, उत्प्रेक्षा अपि हि प्रमाणागतेष्वेव वस्तुषु स्वातन्त्र्येण योजनामात्रेण व्याप्रियन्ते, षड्दन्तो हस्ती खे धावतीति तेनेतिहासादिप्रमाणवस्तुसिद्धप्रदर्शकं नाटकं तावल्लक्षयितुमाह प्रख्यातवस्तुविषयमित्यादि । प्रख्याते भारतादौ यद्वस्तु तद्विषयोऽस्य, तत्रापि किञ्चिदप्रसिद्धं भवति, तन्निराकरणाय प्रख्यातोदात्तेति श्रीशङ्कुकः । एतत्तु प्रख्यातं वस्तु विषयोऽस्येति इयता गतार्थमित्युपाध्याया इत्थमाहुः । इह त्रिविधया प्रसिद्ध्या प्रसिद्धत्वं भवति, अमुक एवंकारी अमुत्र देश इति । तत्र प्रकर्षेण ख्यातं

बालक्रीड़ा

(मूल) जिसमें प्रतिपाद्य वस्तु प्रख्यात हो । तथा प्रख्यात एवं उदात्त नायक हो । जहाँ राजर्षियों के वंश के अनुकूल साधु आचरण हो । और जो दिव्य देवताओं के आश्रय

प्रश्न—जैसे सम्पूर्ण वृत्तियाँ नाटक म होंती है वैसे ही सम्पूर्ण वृत्तियाँ प्रकरण में भी होती है कोई विशेष बात नहीं है । ऐसी हालत में विशेष के अभाव में इन दोनों में परस्पर में क्या भेद है । अगर कहें कि कैशिकी वृत्ति से ये हीन है रहित है यही विशेष है तब तो वीथी वगैरह से इनका क्या भेद है उनसे इनमें क्या वैलक्षण्य है इस आशङ्का का निवारण करते हुए अध्यायारम्भ के प्रथम श्लोक में कथित कर्म शब्द से आक्षिप्त विशेष लक्षण को अत ऊर्ध्वं इत्यादि से दिखाते हैं काव्य का बन्धन काव्य की रचना अङ्गों का परस्पर में आश्रय करके जो सम्बन्ध हो जाता है उस सम्बन्ध से उनमें एक वाक्यता की जाती है । ऐसा करने से प्राप्त होने वाले सम्बन्धों में विकल्प होता है जिससे उनके विशेष लक्षणों को कहूंगा ऐसा कहा । नाटक प्रकरण से प्रधान होता है क्योंकि उसमें प्रसिद्धि का उपजीवन करने वाली कल्पना प्रसूत वस्तुओं की सम्भावना रूप उत्प्रेक्षाएँ हैं जो प्रमाण प्राप्त वस्तुओं में स्वतन्त्ररूप से योजना करनें में व्याप्त रहती हैं। जसे छ दातों वाला हाथी आकाश में दौड़ता है ॥९॥

इस तरह इतिहासादि प्रमाणों से सिद्ध वस्तु के प्रदर्शक नाटक का लक्षण करने के लिए कहते हैं—प्रख्यात वस्तु । महाभारतादि प्रसिद्ध ग्रन्थों में जो वस्तु है वही वस्तु जिसका विषय है प्रतिपाद्य है । कदाचित् उसमें भी कोई अप्रसिद्ध हो सकता है उसका वारण करने के लिऐ कहते है प्रख्यातोदात्तनायकः । ऐसा श्रीशङ्कुक का मत है । इस

**अभिनवभारती**

**वस्तु तथा विषयी मालवपाञ्चालादिदेशो यस्मिन् चक्रवर्तिनोऽपि हि वत्सराजस्य कौशाम्बीव्यतिरिक्ते विषये कार्यान्तरोपक्षेपेण विना यन्निरन्तरं निर्वर्णनं तद्वैरस्याय भवति, तत्र प्रसिद्धिखण्डनेन प्रतीतिविघातात्, का कथा रसचर्वणायाः। एवं तावद् द्वे प्रसिद्धी उक्ते, प्रख्यातोदात्तेत्यनेन तृतीया प्रसिद्धिरुक्ता। उदात्त इति वीररसयोग्य उक्तः। तेन धीरललितधीरप्रशान्तधीरोद्धतधीरोदात्ताः चत्वारोऽपि गृह्यन्ते। राजर्षिवंश्येत्यनेन प्रख्यातमपि यद्वस्तु ऋषितुल्यानां राज्ञां वंशेन साधुनोचितं, तथा प्रख्यातत्वेऽपि देवचरितं वरप्रभावादिबहुलतयोपायोपदेशायायोग्यमिति नैतदुभयं निबन्धनीयमिति फलतः प्रतिषेधो दर्शितः। राजानः ऋषय इवेत्युपमितसमासः। तद्वंशे साधु चरितं यस्मिन्निति बहुव्रीहिः। न च सर्वथा**

**बालक्रीड़ा**

पर उपाध्याय जी तो ऐसा कहते हैं कि यह तो जिसका प्रतिपाद्य प्रख्यात वस्तु होता है उसमें नायक उदात्त होता ही है इसीसे गतार्थ हो गया अतः इसके लिए इस विशेषण की आवश्यकता नहीं है। यहाँ तीन तरह की प्रसिद्धियों से प्रसिद्धि मानी गई है। उनमें पहली है कि अमुक प्रदेश में अमुक व्यक्ति ने ऐसा २ किया। इसमें वस्तु प्रतिपाद्य पदार्थ प्रकर्ष से यानी खास तौर से ख्यात होता है तथा विषय स्थल मालव एवं पाञ्चाल आदि देश हैं। जहाँ वत्सराज आदि चक्रवर्त्ती राजा भी अपना सम्बन्ध रखते हैं। अतः कार्यान्तर के उपक्षेप के बिना कौशाम्बी से अतिरिक्त प्रदेशों में जो उस चक्रवर्त्ती का निरन्तर निर्वर्णन है वह वैरस्यप्रद होता है क्योंकि ऐसे स्थलों मे प्रसिद्धि के खण्डन करने से प्रतीति का ही विघात हो जाता है रसचर्वणा की तो फिर कथा ही क्या है। इस तरह वस्तु एवं विषय से सम्बन्ध रखने वाली दो प्रसिद्धियों को कहा और तृतीय प्रसिद्धि को प्रख्यातोदात्तनायक इससे कहा। उदात्त यह विशेषण वीररस के योग्य कहा। जिसके फलस्वरूप धीरललित धीरशान्त धीरोद्धत एवं धीरोदात्त इन चारों ही नायको का ग्रहण होता है। राजर्षिवंश्य इससे जो वस्तु प्रख्यात है वह ऋषि तुल्य राजाओं के साधु बंश के उचित हैं योग्य हैं। यद्यपि देवताओं के चरित प्रख्यात हैं तब भी वर लब्ध प्रभावादि की बहुलता से उपाय के रूप मे उपदेश के योग्य नहीं है इसलिए प्रख्यात वस्तु विषयत्व एवं प्रख्यातोदात्तत्व इन दो विशेषणों का उपनिबन्धन प्रकृत में नहीं करना चाहिए। इस तरह फलमुखेन इसका निषेध ही दिखलाया है। राजा लोग ऋषियों के सदृश है यह उपमित समास है। उसके वंश के प्राणियों में जहाँ साधु चरित हो यह बहुब्रीहि समास है। यह बात भी नहीं हैं कि देव चरित सर्वथा उस रूप में अवर्णनीय हैं। किन्तु जहाँ दिव्य कथाओं का आश्रय होता है वहाँ प्रकरी या पताका के नायक के रूप में उनसे उपेत उनका उपगम अङ्गीकरण होता है। जैसा कि नागानन्द नाटक में परिपूर्ण करुणा से निर्भर ओत-प्रोत भगवती के साक्षात्कार करने में व्युत्पत्ति होती है। इसमें बतलाया गया है कि निरन्तर भक्ति भावना से भावित प्राणियों पर देवता इस प्रकार प्रसन्न हो जाते हैं अतः देवाराधन पुरःसर उपायों का अनुष्ठान करना चाहिए।

नानाविभूतिभिर्युतमृद्धिविलासादिभिर्गुणैश्चैव ।
अङ्कप्रवेशकाढ्यं भवति हि तन्नाटकं नाम ॥ ११ ॥

अभिनवभारती

देवचरितं तथाऽवर्णनीयम् । किन्तु दिव्यानामाश्रयत्वेन प्रकरीपताकानायकादिरूपेण, उपेतमुपगमोऽङ्गीकरणं यत्र । तथा हि नागानन्दे भगवत्याः पूर्णकरुणानिर्भरायाः साक्षात्करणे व्युत्पत्तिर्जायते । निरन्तरभक्तिभावितानामेतन्नाम देवताः प्रसीदन्ति, तस्माद्देवताराधनपुरस्सरमुपायानुष्ठानं कार्यमिति । यदि तु मुख्यत्वेनैव देवचरितं वर्ण्यते तत्तावद्विप्रलम्भकरुणाद्भुतभयानकरसोचितं चेन्निबध्यते तन्मानुषचरितमेव संपद्यते, प्रत्युत देवानामधियाधानं प्रसिद्धिविघातकम् । तत्र चोक्तो दोषः, विप्रलंभाद्यभावे तु का तत्र विचित्रता रञ्जनाया एतत्प्रमाणत्वात् । अत एव हृदयसंवादोऽपि देवचरिते दुर्लभः, न च तेषां दुःखमस्ति । यत्प्रतीकारोपाये व्युत्पादनं स्यात् । नायिका तु दिव्याप्यविरोधिनी यथोर्वशी नायकचरितेनैव तद्वृत्तस्याक्षेपात् ॥१०॥

डिमादौ तु दिव्यानां नायकत्वेऽभिप्रायमावेदयिष्याम इति प्रसिद्धित्रययुक्तमपि वस्तु न निष्फलं व्युत्पत्तये भवतीत्यत आह नानाविभूतिभिर्युतं धर्मार्थकाममोक्षविभवैः फलभूतैर्विचित्ररूपैर्युक्तम् । तत्राप्यर्थकामौ सर्वजनाभिलषणीया-

बालक्रीडा

(मूल) से उपेत हो । जो नाना विभूतियों तथा समृद्धि विलासादि नाना गुणों से युत हो एवं जो अङ्क और प्रवेशकों से आढ्य हो वह नाटक होता है ॥१०।११॥

यदि तो मुख्य रूप से देवताओं के चरित का वर्णन करते हैं और विप्रलम्भ करुण अद्भुत भयानक एवं रौद्र रस के उचित अगर वह हुआ तो उसे "मनुष्य चरित ही सम्पन्न हुआ" ऐसा मानना होगा । प्रत्युत अबुद्धि पूर्वक देवताओं के चरित का आधान प्रसिद्धि का विघातक ही होगा । उस वियय के दोष को कह ही चुके हैं यदि तो उनमें विप्रलम्भ वगैरह का अभाव मानेंगे तब तो उनमें क्या विचित्रता होगी । क्योंकि रञ्जना ही उनका प्राण है । इसीलिए देवताओं के चरित में हृदय का सम्वाद होना भी दुर्लभ है । उनमें दुःख भी तो नहीं है जिसके प्रतीकार के उपायों के विषय में व्युत्पादन किया जा सके । हाँ नायिका दिव्या हो सकती है उसके चरित में कोई विरोध नहीं है क्योंकि नायक के चरित के अनुसार उसके भी चरित का आक्षेप कर लिया जायगा जैसे उर्वशी के चरित का पुरूरवा के चरित से ।

प्रश्न—यदि दिव्य पुरुष देवता को नायक नही बनाना चाहिए ऐसा नियम कायम करेंगे तो डिम वगैरह रूपकों की परिस्थिति क्या होगी । उत्तर । डिमादि में दिव्य नायकों के मानने में अभिप्राय विशेष है उसको हम आगे कहेंगे ॥१०॥

## अभिनवभारती

विति तद्वाहुरन्ये दर्शनीयमिति कथयति ऋद्धिविलासादिभिरिति ऋद्धिरर्थस्य राज्यादिसमृद्धिः विलासेन कामो लक्ष्यते, आदिशब्दः प्रधानवाची, तत्प्रधानाभिः फलसंपत्तिभिः युक्तमित्यर्थः। तेन राज्ञा सर्वं राज्यं ब्राह्मणेभ्यो दत्त्वा वानप्रस्थं गृहीतव्यमित्येवंप्रायं फलं नोपनिबन्धनीयम्। तत्फलमपि दृष्टसुखार्थी हि लोको बाहुल्येनेति तत्रास्य प्रतीतिर्विरसीभवेत्। गुणैरित्यप्रधानभूतानि चेष्टितानि हेयानि प्रतिनायकगतानि अपायप्रधानानि तैर्युक्तम्। तेषां पूर्वपक्षस्थानीयानां प्रतिक्षेपेण सिद्धान्तकल्पस्य नायकचरितस्य निर्वाहाज्जनपदकोशादिसंपत्तिसमृद्धिः कौमुदीमहोत्सवादयो विलासाः सन्धिविग्रहादयो गुणा इति व्याख्यानं चाणक्य शास्त्रपरिचयवेदनमात्रफलं, वस्तुशब्देन राजर्षिवंश्यचरितशब्देन च सर्वस्यार्थराशेः संग्रहात्। अवान्तरवस्तुसमाप्तौ विश्रान्तये ये विच्छेदा अङ्काः, ये च निमित्तबलात् अप्रत्यक्षदृष्टानां चेष्टितानामावेदकाः प्रवेशकाः तैराढ्यं नाटकं नाम रूपकम् ॥११॥

## बालक्रीड़ा

इस प्रकार प्रसिद्ध वस्तु प्रसिद्ध विषय एवं प्रसिद्ध नायक इनमें जो तीन प्रसिद्धियाँ अनुस्यूत हैं इनसे युक्त रूपक निष्फल नहीं होता है उससे भी व्युत्पत्ति होती है इसलिए कहते हैं कि नानाविभूतिभिः। धर्म अर्थ काम एवं मोक्ष जिनके विभाव है ऐसे विचित्र रूप वाले फलों से युक्त नाटकादि को करना चाहिए। उनमें भी अर्थ और काम सभी के अभिलषणीय हैं इसलिए उनको ही अधिक तरह दिखलाना चाहिए इसको कहते हैं ऋद्धिविलासादिभिः। ऋद्धि से अर्थ यानी राज्यादि की समद्धि और विलास से लाभ लक्षित होता है। आदि शब्द प्रधान अर्थ का वाचक है। इसलिए इसका अर्थ हुआ अर्थप्रधान फल सम्पत्ति एवं कामप्रधान फलसम्पति। इससे यह बतलाया कि सम्पूर्ण राज्य का ब्राह्मणों के लिए दान करके राजा को वानप्रस्थ आश्रम का ग्रहण कर लेना चाहिए ऐसे फल का उपनिबन्धन नाटकादि में कभी नहीं करना चाहिए। क्योंकि लोक प्रायः यही जानता है कि दृष्ट सुख ही उस नाटकादि का फल होता है इसमें यदि इस फल की जगह में वानप्रस्थादि का उपनिबन्धन करेंगे तो वे नाटक विरस हो जायेंगे। लोक उनको देखने में प्रवृत्त नहीं होगा अतः सब रचना आदि प्रयास व्यर्थ हो जायेंगे। यहाँ मूल में गुणैः पद से यह बतलाया कि अप्रधानभूत चेष्टित हेय हैं क्योंकि ऐसे चेष्टित अपाय प्रधान होते हैं नुकसानदेह होते हैं उनका सम्बन्ध प्रतिनायक में दिखलाना चाहिए। क्योंकि वे पूर्वपक्ष स्थानीय हैं अतः उनका प्रतिक्षेप करना है और सिद्धान्तकल्प नायक के चरित का निर्वाह करना है। इसलिए गुणैः शब्द का व्याख्यान ऐसा करना चाहिए कि जनपदों की और उनके द्वारा कोश की समृद्धि; कौमुदीमहोत्मव आदि विलास क्रीडा, सन्धि विग्रह आदि गुण। चाणक्यादि निर्मितशास्त्रों के परिचय से नीति का परिज्ञान आदि फल है। वस्तु शब्द से और राजर्षिवंश्य चरित शब्द से सम्पूर्ण अर्थराशि का संग्रह है। अवान्तर वस्तु की समाप्ति में जो विच्छेद हैं विराम हैं वे अङ्क हैं और जो निमित्तबल से प्राप्त है प्रत्यक्षरूप से देखे नहीं जाते हैं ऐसे चेष्टितों के जो आवेदक है वे प्रवेशक हैं उनसे आढ्य नाटक नामक रूपक है ॥११॥

नृपतीनां यच्चरितं नानारसभावचेष्टितं बहुधा ।
सुखदुःखोत्पत्तिकृतं भवति हि तन्नाटकं नाम ॥ १२ ॥

### अभिनवभारती

तस्मादस्य तन्नामेत्याह नृपतीनां यच्चरितिमिति यद्यस्मान्नृपतीनां संबन्धि व्युत्पाद्यानां सामर्थ्यात् नृपतीनामेव नाटकन्नाम तच्चेष्टितं प्रह्वीभावदायकं भवति, तथा हृदयानुप्रवेशरञ्जनोल्लासनया हृदयं शरीरं चोपायव्युत्पत्तिपरिघट्टितया चेष्टया नर्त्तयति । नट नृतौ नृत्ते इत्युभयथा हि स्मरन्ति । तदिति तस्माद्धेतोः नामास्य नाटकमिति ।

ननु पुराणाद्युपनिबद्धोऽपि तदर्थः कस्मान्नटानेवेदं भावयतीत्याह नानेति । बहुप्रकाराः । अत्र संभावयन्ति संपादयन्ति यानि चेष्टितानि नटव्यापारात्मानोऽभिनयाः तैरेतत्प्रह्वीभावदायकं हृद्यतमरसास्वादसूचीद्वारप्रवेशितं तत्कर्तव्यसूत्रं हृदयारोहणरूढ-शौर्यादिधर्मरत्नग्रथनकारि भवतीति ह्युक्तमसकृत् ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) राजाओं का चरित जो नाना प्रकार के रस एवं भावों के अनुसार बहुत तरह की चेष्टाओं से युत हो और सुख एवं दुःखों की उत्पत्ति जिससे होती हो वह नाटक होता है ॥१२॥

इसीलिए उसका यह नाम है इसको कहते हैं—नृपतीनाम् । क्योंकि व्युत्पाद्य विनेय युवकों के सामर्थ्य को बढ़ाने के लिए राजाओं के सम्बन्धी इतिवृत्त विशिष्ट रूपक ही नाटक होते हैं । विनय को देनेवाले राजाओं के ही चेष्टित है अतः इन्हीं का नाम नाटक है । जो हृदय में प्रवेश करके रञ्जना के उल्लासन से और उपाय विषयक व्युत्पत्ति से परिघटित चेष्टा के द्वारा हृदय कों तथा शरीर को नचा देता है वह नाटक है । यहाँ नट धातु है । उसके दो अर्थ है नृती और नृत्य । उनमें नृती के माने गात्रविक्षेप हैं और नृत्य के माने नाट्य है अभिनय है । इन दोनों अर्थो में आचार्यों ने इसका स्मरण किया है माना है । तत् इस हेतु से इस नाम नाटक है ॥१२॥

प्रश्न – नाटक का इतिवृत्तभूत अर्थ पुराणादि में उपनिबद्ध है जिसका उपयोग सभी लोग कर सकते हैं तब यह अर्थ नटों को ही क्यों प्रभावित करता है उन्हीं कों उसकी भावना क्यों होती है । इसका उत्तर कहते हैं नाना । इनमें जो चेष्टित हैं वे यहाँ बहुत प्रकार के नट व्यापार रूप अभिनयों का सम्भावन सम्पादन करते हैं उन्हीं के द्वारा यह प्रह्वीभाव के विनय के प्रदायक है जो हृद्यतम रसास्वादरूपी सूई के द्वारा घुसाया गया कर्त्तव्य सूत्र है वह हृदय पर आरोहण करके रूप स्थिर होकर शौर्यादि धर्मरत्नों का ग्रन्थन करता है इस तथ्य को वार २ हम कह चुके हैं ।

प्रश्न—राजाओं के चरित में ही ऐसा आस्वाद क्यों है देवताओं के चरित में क्यों नहीं इसके उत्तर में कहते हैं बहुधा । बहुत प्रकार के उपायों के वैचित्र्य से सुख और दुःख की उत्पत्ति होती है उनका सम्पादन इनमें होता है देवचरित में तो वह नहीं होता है इसको भी

## अभिनवभारती

ननु नृपतिचरित एव किमित्ययमास्वादो न देवचरित इत्याह बहुधेति। बहुप्रकाराः उपायवैचित्र्याद्याः सुखदुःखोत्पत्तयस्तासां कृतं संपादनं यत्र, देवचरिते तु तन्नास्तीत्युक्तम्। अत एव प्रतीतिविघातस्य वैरस्यदायिनः संभवो यत्र यत्र तन्नाटके नोपनिबद्धव्यम्। तेन वर्तमानराजचरितं चावर्णनीयमेव, तत्र विपरीत-प्रसिद्धिबाधया अध्यारोपस्याकिञ्चित्करत्वात्, योगानन्दरावणादिविषयचरिताध्यारोपवत्। एतदर्थमेव प्रख्यातग्रहणं प्रकर्षद्योतकं पुनः पुनरुपात्तम्। अत एव वेद शास्त्रं न नाटकं, नियोगेन हि तत्र पुमान् प्रवर्त्तते, न फलोत्पत्त्या। फलप्राधान्य-पक्षेऽपि तत्र सन्देहः। एवं पुराणादावपि। इह तु बाधोदयासहिष्णुप्रत्यक्षायमाणा चिरविलम्बितप्रतीतिसिद्धा सुखदुःखोत्पत्तिरिति। अनेन वाक्येनैतदुक्तं भवति—यद्यपि सर्वरूपकाणामर्थो हृदये प्रविष्टो विनेयांश्च विनीतान् करोति। तत एव नाटक-शब्दः सामान्यवचन इति "कार्योत्पन्नानि नाटके" इत्यादिषु स्थानेषु दर्शितः। तथापि ह्यवश्यव्युत्पाद्या राजानो यद्व्युत्पत्तिद्वारेण विश्वं व्युत्पन्नं, तेन तदीय-हृदयसंवादयोग्यनृपतिचरितप्रदर्शनेन प्रधानतया प्रधानेऽर्थे व्युत्पाद्यन्ते, अमात्यादयः तदङ्गत्वेनैव प्रयोगस्य च यथोचितं समुद्गकस्थगनवद्व्युत्पादकव्युत्पाद्यभावात्तेन प्रधानपुरुषार्थे प्रधानविनेयानामन्यत्रान्येषां वेदयतोऽवनतिं व्युत्पत्तिं ददाति तत एव नाटकमुच्यते।

## बालक्रीड़ा

हम पहले कह चुके हैं। अतएव कहा गया है कि प्रतीति के विघातक वैरस्य को देनेवाले पदार्थों का जहाँ जहाँ सम्भव है उनका उपनिबन्धन नाटक में नहीं करना चाहिए।

वर्तमान कालिक राजा का चरित अवर्णनीय ही है उसमें विपरीत प्रसिद्धि के बाध करने के लिए अध्यारोप करना अकिञ्चित्कर होगा। जैसे योगानन्द एवं रावणादि के चरित में अध्यारोप करते हैं वैसे वह अध्यारोप व्यर्थ है। इसी के वास्ते प्रकर्ष के द्योतक प्रख्यात शब्द का ग्रहण बार बार किया है। अत एव कहते हैं कि यह वेद शास्त्र नहीं है यह तो नाटक है। वेद शास्त्र में नियोग होता है उसी नियोग से न कि फलोत्पत्ति से लोक कर्मकाण्ड में प्रवृत्त होता है। अगर वेद में भी फल को प्रधान मानेंगे तो वहां भी सन्देह को अवसर मिल जायगा कि प्रवृत्ति करें या नहीं। यही स्थिति पुराणादि में भी है। यहाँ नाटक में तो बाध के उदय को नहीं सहन करने वाली प्रत्यक्षायमाण अनुभूययान दुःख की उत्पत्ति अचिर शीघ्र विलम्बित देरी से होने वाली प्रतीतियों से सिद्ध है।

इस वाक्य से यद्यपि यह कहा गया है कि सम्पूर्ण रूपकों का अर्थ हृदय में प्रविष्ट होकर ही विनेयों को विनीत करना है इसीलिए नाटक यह सामान्य शब्द ऐसा कार्योत्पन्नानि नाटके इत्यादि में दिखाया गया है। किन्तु तब भी उन राजा लोगों को अवश्य व्युत्पन्न करना है जिनकी व्युत्पत्ति के द्वारा विश्व व्युत्पन्न होता है। अतः व्युत्पाद्यों के हृदय के संवाद के योग्य राजाओं के चरित को प्रधानतया दिखाकर प्रधानीभूत अर्थ के विषय में विनेयों को व्युत्पन्न करते हैं राजाओं के सहकारी के रूप में तदङ्ग अमात्यादि को व्युत्पन्न

## अभिनवभारती

श्री शङ्कुकस्तु व्याचष्टे विजिगीषुररिर्मध्यमोदासीनौ मित्रं मित्रमित्रमिति। एषां चरितमिति बहुवचनेन लभ्यते। अन्ये त्वाहुः—पूर्वं राजर्षिवंशप्रभवा नायका उक्ता अनया त्वार्यया चन्द्रगुप्तबिन्दुसारादयोऽपि संगृह्यन्त इति। व्याख्यात-मर्थद्वयमेतत्पूर्वयार्ययैवं सङ्गृहीतमिति प्रथमव्याख्यात एव युक्तोऽर्थः।

यत्तु कैश्चिदभिधीयते—

देवा धीरोद्धता ज्ञेयाः स्युर्धीरललिता नृपाः।
सेनापतिरमात्यश्च धीरोदात्तौ प्रकीर्तितौ।
धीरप्रशान्ता विज्ञेयाः ब्राह्मणा वणिजस्तथा॥

इति वचने पर्यालोच्यमाने देवादीनां नाटकनायकत्वानुपपत्तेः, धीरललित एक एव नायक इति। तदसन्, न हि जनकप्रभृतीनां रामादीनामपि वा धीरललितत्वम्, यदाह—"धीरोदात्तं जयति चरितं रामनाम्नश्च विष्णोः" इति।

यत्तु पठित तत्र धीरललितत्वं राज्ञ एव वर्णनीयं नान्यस्य, सेनापत्यमात्य-योर्धीरोदात्तत्वमेव, देवानां धीरोद्धतत्वमेव, द्विजातीनां धीरप्रशान्तत्वमेवेति, एवं परं द्रष्टव्यं—अत एव प्रख्यातोदात्तेत्यत्र चत्वारोऽपि नायकाः स्वीकृता इति व्याख्येयम्।

## बालक्रीड़ा

करते हैं प्रयोग में तो औचित्य के अनुसार कभी समुद्गक यानी उत्थान और कभी स्थगन माने तिरोधान जैसे किया जाता है वैसे व्युत्पाद्य व्युत्पादक भाव होता है। इससे प्रधान पुरुष सम्बन्धी अर्थ में प्रधान विनेयों को और अन्यत्र अप्रधान अर्थ के बारे में अन्य अप्रधानों को विनीत करता हुआ अवनति एवं उन्नति के विषय की व्युत्पत्ति देता है। इसीलिए इसको नाटक कहते हैं।

श्री शङ्कुक तो व्याख्या करते हैं कि नृपतीनाम् इसमें बहुबचनान्त पद का प्रयोग किया है उसका आशय है विजिगिषु राजा, उसका अरि, इन दोनों के बीच काम करने वाला मध्यस्थ या मध्यम, इन दोनों से अलग उदासीन, मित्र और मित्र का मित्र इन छ का उक्त पद से लाभ होता है। अन्य तो कहते हैं कि पहले राजर्षि वंश में उत्पन्न होने वाले नायकों को कहा किन्तु इस आर्या से तो चन्द्रगुप्त बिन्दु सारादि का संग्रह होता है व्याख्यात इन दोनों अर्थों का पहली आर्या से ही संग्रह हो गया है अतः हमारे व्याख्यान का प्रथम अर्थ ही युक्त है।

जो तो कोई कहते हैं कि देवताओं को धीराद्धत समझना चाहिए और राजा लोग धीरललित होते हैं। सेनापति और अमात्य धीरोदात्त कहे जाते हैं। ब्राह्मण तथा वैश्य को धीरप्रशान्त जानना चाहिए॥२४–१८॥१९॥

यदि इस वचन का पर्यालोचन करें तो देवता तो नाटक के नायक ही नहीं बन सकते हैं बस केवल धीरललित ही नायक हो सकता है। किन्तु यह सब असत् है। क्योंकि कोई भी नहीं कह सकता है कि जनक वगैरह एवं रामचन्द्र वगैरह राजा लोग धीरललित थे। जैसा

**अस्यावस्थोपेतं कार्यं प्रसमीक्ष्य बिन्दुविस्तारात् ।**
**कर्तव्योऽङ्कः सोऽपि तु गुणान्वितं नाट्यतत्त्वज्ञैः ॥ १३ ॥**

## अभिनवभारती

एवं निर्वचनमनयार्यया दर्शितं, प्रख्यातवस्तुप्रभृतिरर्थोऽन्यत्र सुप्रसिद्धः अङ्क-प्रवेशकौ त्वप्रसिद्धौ इत्यङ्कस्वरूपं तावद्वितत्य कथयति अस्यावस्थोपेतमिति । अस्य नाटकस्य यत्कार्यं बिन्दुकृतया विस्तारणया विततीकरणरूपया अननुसन्धानजननबलादेकावस्थानुरूपमाधिकारिकमितिवृत्तं सम्पाद्यम्, तदवस्थया प्रारम्भादिकयोपेतं परिपूर्णं प्रकर्षेण संबन्धं प्रेक्ष्य अङ्कः कर्तव्यः । एतदुक्तम्—इतिवृत्तस्य बिन्दुसूत्रस्यूतस्य प्रारम्भाद्यवस्थापञ्चकचारिणो यदा प्रारम्भावस्थापूर्णत्वमेति तदा अङ्कछेदो बिन्दुद्वारानुसन्धीयमानद्वितीयाङ्काभिधेयरूपो विधेयः । एवं प्रयत्नाद्यवस्थाचतुष्टयेऽपि वाच्यमिति पञ्च तावदङ्का इति मुख्यः कल्पः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस नाटक का जो कार्य है जो विन्दु के द्वारा किये गये विस्तार के अनुसार सम्पाद्य अवस्थाओं से युक्त है उपेत है ऐसा समझ कर गुणों से अन्वित अंक को नाटच के तत्त्व के जानकार लोगों को करना चाहिए ॥१३॥

कि कहा है "रामाभिधान विष्णुका धीरोदात्त चरित सर्वोत्कृष्ट है। जो तो किसी ने पढ़ा है कि सभी वाक्य सावधारण होते हैं अतः राजा का ही धीरललित नायक के रूप में वर्णन करना चाहिए अन्य का नहीं। इसी तरह सेनापति और अमात्य का धारोदात्तत्व ही, देवताओं का धीरोद्धतत्व और द्विजातियों का धीरप्रशान्तत्व ही है किन्तु इसको ऐसा समझना चाहिए कि इस प्रकृत पाठ का और अग्रिम २४ वें अध्याय में वक्ष्यमाण पाठ की समस्या का समन्वय यह है कि इस प्रसङ्ग में कहे जा रहे "प्रख्यातोदात्त" इस वाक्य से यह प्राप्त होता है कि चारों को देवता, राजा, सेनापति एवं द्विजाति को उदात्त नायक मानना चाहिए। ऐसी व्याख्या उचित है ॥१२॥

इस प्रकार का निर्वचन इस आर्या के द्वारा दिखा दिया प्रख्यावस्तु प्रभृति अर्थ और ग्रन्थों में सुप्रसिद्ध है किन्तु अङ्ग और प्रवेशक अप्रसिद्ध है अतः अङ्क के स्वरूप को विस्तार से कहते हैं अस्यावस्थोपतम्। इत्यादि। इस नाटक का जो कार्य है वह बिन्दु के द्वारा की गई वितती करण रूप विस्तारण से सम्पाद्य इतिवृत्ति है जो विन्दु के अनुसन्धान के बल से अवस्था के अनुरूप आधिकारिक है। इसलिए प्रारम्भादिक पांचों अवस्थाओं से उपेत माने परिपूर्ण इतिवृत्ति का प्रकर्ष के साथ सम्यक् देखकर अङ्क को करना चाहिए। यहाँ यह कहा कि बिन्दु रूपी सूत्र से अनुस्यूत होकर प्रारम्भादिक पांच अवस्थाओं में सञ्चारकरने वाले इतिवृत्त की प्रारम्भावस्था जब पूर्णता को प्राप्त कर लेती है तब अङ्कच्छेद होता है अतः इसी के अनुसार विन्दु के द्वारा अनुसन्धीयमान द्वितीय अङ्क के अभिधेय का विधान करना चाहिए। यही प्रकार प्रयत्नादि चार अवस्थाओं में कहना चाहिए। इसलिए नाटकादि में पाँच ही अङ्क होते हैं यह मुख्य कल्प है।

अङ्क इति रूढिशब्दो भावैश्च रसैश्च रोहयत्यर्थान् ।
नानाविधानयुक्तो यस्मात्तस्माद्भवेदङ्कः ॥ १४ ॥

अभिनवभारती

नन्वेवं न्यूनत्वे आधिक्ये वाङ्कानां कथं निर्बन्ध इत्याह नाट्यतत्त्वज्ञैरनयैव दिशा सोऽङ्कः, अपिशब्दादन्यथा कर्तव्यः । तुर्विशेषं द्योतयति । यदा प्रारम्भावधिप्रधानं भवतीति तदा तस्या एवोपक्रमोपसंहारावस्थाद्वयापेक्षया द्वावङ्कौ, अन्यासामेकैकाङ्कतेति यावत् सर्वासामवस्थाद्वययोगेन संपादनमिति षडङ्कात् प्रभृति सप्ताष्टप्राप्तौ दशाङ्कत्वम् । काञ्चिदवस्थां प्रधानीकृत्य यदा अवस्थान्तरेण मिश्रीकृत्य बध्नाति तदा नाटिकाया न्यूनाङ्कत्वमिति । एतत्तुशब्देन तत्त्वज्ञशब्देन च दर्शितम् । तत्रावस्थाः "प्रारम्भश्च प्रयत्न" श्चेत्यादिना वक्ष्यन्ते (अ–१९) "प्रयोजनानां विच्छेदे यदविच्छेदकारण" मिति बिन्दुः वक्ष्यते, "यदाधिकारिकं व॰ सम्य" गिति (अ–१९) कार्यम् ॥१३॥

अथ कस्मादङ्क इत्याह अङ्क इति रूढिशब्द इति । भावैः रसैश्च गूढश्छन्नः व्याप्तोऽर्थोऽङ्कशब्देन यादृच्छिककेनोच्यत इति भट्टलोल्लटाद्याः गूढ इति पाठं

बालक्रीड़ा

(मूल) अङ्क यह एक रूढि शब्द है। यहाँ रूढि का अर्थ है जो भाव एवं रसों के द्वारा अर्थों का रोहण करे उत्पादन बढ़ावे। क्योंकि यह नाना प्रकार के विधान से युक्त होता है इसीलिए यह अङ्क होता है ॥१४॥

प्रश्न—जब इन अवस्थाओं के अनुसार ही अङ्कों का निर्माण करना है तब इन अङ्कों का न्यूनत्व एवं आधिक्य में निबन्धन कैसा। इस पर उतर कहते हैं कि नाट्य के तत्त्व के जानकार इस बतलाये हुए मार्ग को विचार कर समझ कर उन्हीं अङ्कों को अन्यथा भी कर सकते हैं यह बात यह तथ्य मूल में कहे हुए सोऽपि तु के अपि शब्द से प्राप्त हुआ है और इसमें जो तु शब्द है वह कुछ वैलक्षण्य का द्योतन करता है। वह यह है कि जब प्रारम्भ की अवधि प्रधान होती है तब उसी की उपक्रम और उपसंहार रूप दो अवस्थाओं की अपेक्षा से दो अङ्क होते हैं तथा औरों के एक-एक अङ्क होते हें इसी तरह सभी में उक्त उन अवस्थाओं का सम्पादन करना चाहिए अतः षट् अङ्क से लेकर सात आठ एवं दश अङ्क तक हो सकते हैं।

इन अवस्थाओं में से किसी अवस्था को प्रधान करके जब अन्य अवस्था मे मिलाकर लिखेंगे यानी उसका रचना के रूप में निबन्धन करेंगे तब नाटिका में न्यून अङ्क होंगे। इस तथ्य को तुशब्द ने और तत्त्वज्ञशब्द ने दिखाया। उनमें अवस्थाओं को "प्रारम्भश्च प्रयत्नश्च" इत्यादि से कहेंगे। (अ० १९) इसी तरह "प्रयोजनानां विच्छेदे यदविच्छेदकारणम्" (१९) इत्यादि से बिन्दु को और "यदाधिकारिकं वस्तु सम्यक्" (१९) इत्यादि से कार्य को कहेंगे ॥१३॥

**अङ्कसमाप्तिः कार्या काव्यच्छेदेन बीजसंहारः ।**
**वस्तुव्यापी बिन्दुः काव्यसमुत्थोऽत्र नित्यं स्यात् ॥ १५ ॥**

### अभिनवभारती

व्याचक्षिरे। अन्ये रोहयत्यर्थानिति पठन्ति, व्याचक्षते च रूढी रोहणं तेनोत्सङ्ग उच्यते यो नाटकांशः शृङ्गारादिरसैर्विभावव्यभिचारिणोऽर्थान् तथा भावैर्विभावाद्यैः यथास्वं भावादीनर्थान् हृदयमारोपयति अर्थात् वहति, नानाप्रकारैश्च वक्ष्यमाणैः 'ये नायका निगदिता' इत्यादिभिः विधानैरुपेतः तस्मादुत्सङ्गवदारोहण संबन्धादङ्क इत्युच्यते। एतत्पुष्कलमिव अजावि ना रूढैरत्रार्थैर्वृत्त्यदर्शनात्। तस्मादयमत्रार्थः—अङ्क इत्ययं लक्षणे रूढः शब्दः; अन्यतो व्यवच्छेदकं लक्षणम्। एतदपि च नाट्यरूपकस्य नानात्वमन्यतो भेदं विधत्ते अनभिनेयात्, अभिनेये हि य एकदेशः स रसभावैरुपलक्षितानप्यर्थान् रोहयति हृदयसंवादसाधारणताकरणेन प्रत्यक्षीभावनया रसाध्यायोक्तयाभिरोहणं बीजस्येवाङ्कुराकारतया रसाकारोदयप्ररोहो भवति। स चानभिनेयरूपकांशैरेव संपाद्यत इत्यनभिनेयात् भेदमादधानोऽभिनेयस्य रूपकस्य लक्षणं भवत्येव। एवमङ्कशब्दस्यान्वर्थो व्याख्यातः ॥१४॥

स्वरूपन्तु वक्तव्यं तद्दर्शयति—यत्रार्थस्य समाप्तिरिति। प्रारम्भाद्यवस्थालक्षणोऽर्थो यत्र समाप्यते सोऽङ्कः। अङ्कसमाप्तायामपि वा अवस्थायां यदा

### बालक्रीड़ा

(मूल) काव्य गत मूल कथानक के विच्छेद से बीज का संहार जहाँ हो वहाँ अङ्क की समाप्ति करनी चाहिए। और काव्य का उत्थापन करने वाला विन्दु, निर्देश्य वस्तु की व्यापकता को करने वाला नित्य होवे ॥१५॥

अब प्रश्न होता है कि इसको अङ्क क्यों कहते हैं। उत्तर। अङ्क यह रूढ़ि शब्द है। यहाँ रूढ़ि शब्दः के स्थान पर भट्ट लोल्लट वगैरह गूढ़शब्दः ऐसे पाठ का व्याख्यान करते हैं वे कहते हैं कि रसों भावों से जो गूढ़ है छन्न है व्याप्त है यह अर्थ यादृच्छिक अङ्कशब्द से मिलता है। अन्य लोग तो इसी आर्या के द्वितीय पाद में रोहयत्यर्थान् ऐसा पाठ पढ़ते हैं और व्याख्या भी करते हैं कि रूढ़ि के माने रोहण है और रोहण से लेते हैं उत्सङ्ग को अतः रोहण उत्सङ्ग को कहते हैं। अतः जो नाटक का अंश जो आगे कहे जाने वाले "ये नायका निगदिता" इत्यादि नाना प्रकार के विधानों से उपेत है परिपूर्ण है वह शृङ्गारादि रसों के द्वारा विभाव अनुभाव एवं व्यभिचारी रूप अर्थो को और भावों के द्वारा यानी इन्हीं विभावादि के द्वारा यथास्वं योग्यता के अनुसार भावादि अर्थो का सामाजिकों के हृदय पर आरोपण कर देता है या स्वयं वहन करता है अतः उत्सङ्ग की तरह आरोहण सम्बन्ध से इस अंश को अङ्क ऐसा कहते हैं।

यह तथ्य अजा एवं अवि के जैसे रूढ़ है क्योंकि न जायते ऽसौ अजा ऐसा अर्थ करते हैं तब बकरी उसका अर्थ कैसे हो सकता है। इसी तरह अवति रक्षति जो रक्षा करती है

## अभिनवभारती

बीजस्य संहरणं यथास्वं सन्धिभेदेनोचितं भवति तदाप्यङ्कच्छेदः। तत्रोत्पत्तिरुद्घाटनमुद्भेदो गर्भनिर्भेदः फलसमानयनमिति मुखादिषु यथाक्रमं बीजस्य दशाविशेषाः संहारशब्दवाच्याः। अङ्कविच्छेदे चार्थविच्छेदो माभूदित्यवलग्नः संबन्धो बिन्दुर्यत्र तादृगङ्कः कर्तव्यः। यथा तापसवत्सराजे तृतीयाङ्कसमाप्तौ—

आदौ मानपरिग्रहेण गुरुणा दूरं समारोपितां
पश्चात्तापभरेण तानवकृता नीतां परं लाघवम्।
उत्सङ्गान्तरवर्तिनीमनुगमात्संपिण्डिताङ्गीमिमां
सर्वाङ्गप्रणयप्रियामिव तरुच्छायां समालम्बते।

इति राज्ञ उक्त्या पद्मावत्याः परिणयाभ्युपगममनुसन्दधत्या प्राप्तिसंभवाख्य तृतीयावस्थाप्रदर्शिनि भाविनि चतुर्थेऽङ्के बिन्दुर्योजितः।

एवमङ्कस्वरूपमनेन निरूपितमिति चिरन्तनाः। तच्चैतत्पुनरुक्तं "अस्यावस्थोपेतं कार्यं प्रसमीक्ष्ये" त्येतेन हि कियन्नोक्तं यदनेन लक्षणेनाभिधीयते। तस्मादिदमत्रार्थतत्त्वं—अङ्कस्वरूपं तावदस्यावस्थोपेतमित्यनेनैवोक्तं नामनिर्वचनं च "अङ्क इति रूढिशब्द" इत्यनेन दर्शितम्। अनया त्वार्यया अङ्कस्य त्रैविध्यमुच्यते तथा चोक्तं कोहलेन—

त्रिधाङ्कोऽङ्कावतारेण चूडयाङ्कमुखेन वा।
अर्थोपक्षेपणं चूडा बह्वर्थैः सूतवन्दिभिः।
अङ्कस्याङ्कान्तरे योगस्त्ववतारः प्रकीर्तितः।
विश्लिष्टमुखमङ्कस्य स्त्रिया वा पुरुषेण वा।
यदुपक्षिप्यते पूर्वं तदङ्कमुखमिष्यते॥

## बालक्रीड़ा

वह अवि है ऐसा अर्थ करते हैं तब रजस्वला स्त्री उसका अर्थ कैसे हो सकता है अतः कहते हैं वे शब्द रूढ़ हैं और अर्थ भी रूढ़ है क्योंकि सङग्रहकार की वृत्ति में यह अर्थ दिखाई नहीं पड़ता है तथापि पुष्कलमिव है अर्थात् खूब प्रसिद्ध है इसलिए यहाँ इसका यह अर्थ है। अङ्क यह शब्द लक्षण में रूढ़ है। और लक्षण वही होता है जो दूसरों से प्रकृत अर्थ का व्यवच्छेदक होता है। ऐसी स्थिति में यह अङ्क भी दृश्य नाटच रूपक एवं रूप के नानात्व को कहता है और दूसरे अनभिनेय श्रव्य एवं पठय काव्यों से उनका भेद भी बतलाता है।

अभिनेय में जो एक देश है वह रस एवं भावों से उपलक्षित अर्थों का रोहण करता है अर्थात् रसाध्याय नाट्यशास्त्र के षष्ठ अध्याय में कहे हुए हृदयसंवाद के द्वारा साधारणीकरण रूप प्रत्यक्षभावना से अभिरोहण होता है अर्थात् बीज की अङ्कुराकारता की तरह रसाकारता में रत्यादि भावों का उदय एवं प्ररोह होता है। वह अङ्क अभिनेय रूपक के अंशों में ही होता है। अतः अनभिनेयों से भेद करने वाला यह अङ्क अभिनेय रूपक का लक्षण हो सकता है। इस प्रकार अङ्क शब्द के अनुगत अर्थ की भी व्याख्या कर दी गई॥ १४॥ १५।

**यत्रार्थस्य समाप्तिर्यत्र च बीजस्य भवति संहारः ।**
**किञ्चिदवलग्नबिन्दुः सोऽङ्क इति सदावगन्तव्यः ॥ १६ ॥**

### अभिनवभारती

अत्रार्थस्य कस्यचित् सम्यगन्यत एवानभिसन्धानपूर्विकाप्तिः प्राप्तिरिति चूडा दर्शिता। तद्यथा रत्नावल्यां वैतालिकपाठाद् 'दृशामुदनयनस्य' इत्यन्तः उपयोगी सम्यगर्थः प्राप्त तत्प्रत्यभिज्ञामूलत्वात् सागरिकानुरागस्य, तथा चाह 'अअं सो राआ उदअणो (अयं स राजा उदयनः) (१-२३) इत्यादि। तदर्थमेव च वसन्त क्रीडादिसर्वमुपक्षिप्तम्। तदेव च राजानुरागस्य शय्याफलकादिकृतस्य मूलमिति चूलिकेत्युक्तम्। तेन प्रथमः चूलिकाङ्कः। यत्र त्वङ्के सर्वेषामङ्कानां योऽर्थो बीजलक्षण-स्तस्य संहारः संमिलितत्वेन प्राप्तिर्भवति सोऽवताराङ्कः, यथा रत्नावल्यां द्वितीयोऽङ्कः।

### बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ अर्थ की समाप्ति हो और बीज का संहार हो तथा जहाँ कुछ २ विन्दु का अवलगन हो सम्बन्ध हो उसे सदा अङ्क समझना चाहिए ॥१६॥

अब अङ्क के स्वरूप को दिखाते हैं यत्रार्थस्य। जहाँ अर्थ की समाप्ति होती है। जहाँ प्रारम्भादि अवस्थालक्षण अर्थ समाप्त होता है वह अङ्क है। यह अङ्क का स्वरूप है। अवस्था की समाप्ति होने पर भी सन्धियों के भेद से उचित बीज का संहरण परिस्थिति के अनुसार जब होता है तब भी अङ्कच्छेद होता है। यहाँ संहार शब्द के अर्थ को कहते हैं कि मुखादि सन्धियों में क्रमशः उत्पत्ति उद्घाटन उद्भेद गर्भनिर्भेद एवं फल का समापन रूप जो बीज की दशा विशेष है उसे संहार कहते हैं। अङ्क के विच्छेद होने पर भी अर्थ का विच्छेद नहीं होने पावे इसलिए जहाँ बिन्दु का अवलग्न सम्बन्ध बना रह ऐसे अङ्क को बनाना चाहिए। जैसे तापसवत्सराज में तृतीय अङ्क की समाप्ति में—

आरम्भ में गुरु बहुत बड़े लम्बे मान के परिग्रह से बहुत दूर तक पहुँच गई। यह छाया का स्वभाव है कि सूर्योदय काल में पेड़ों आदि कीं छाया बहुत लम्बी हो जाती है इसीलिए कहा जाता है कि आरम्भ गुर्वी। बाद में क्षीण कर देने वाले अर्थात् छाया की लम्बाई को छोटी कर देने वाले मध्याह्न कालिक सूर्य के लय से लघुता को प्राप्त करा दी गई। इस तरह अनुगमाद् याने क्रमशः अपने स्वरूप को संपिण्डित करके संक्षित करके उत्सङ्ग में पहुँची यानी छाया सिकुड़ कर पेड़ के तह में पहुँच गई। अपने मूल में पहुँची हुई छाया का यह पेड़ सर्वाङ्ग में प्रणय करने वाली प्रिया की तरह समालम्बन करता है।

इस तरह तरु और छाया का सादृश्य तापसवत्सराज और पद्मावती में किया गया है। इस प्रसङ्ग में मान का अर्थ है प्रणयकोप। गुरु का अर्थ है दुर्भर अपरिहार्य। समा-रोपिता में प्रेरणार्थक णिच् है दूर कर दी गई। तरु के प्रसङ्ग में स्वार्थ में णिच् है अतः दूर हो गई। यहाँ ताप का अर्थ है बियोग जनित कष्ट उसके विना काम नहीं चला तब दुःखी हो गई प्रार्थनोन्मुखी होने से तुच्छता उसमें आगई। अनुगम मेल जोल कर लेने से यहाँ उत्सङ्ग गोद में पहुँच गई। बाकी सब समान हैं।

## अभिनवभारती

तत्र हि 'ईरिसस्स कण्णआजणस्स ईरिस एव वरे अहिलासेण होदव्वम् । (ईदृशस्य कन्यकाजनस्येदृश एव वरे अभिलाषेण भवितव्यम् ।) इत्यादि प्रकृतमेव सर्वं वर्ण्यते। यत्र त्वनुसन्धानमात्रप्राणत्वेन तदुपयोगितया वृत्तान्तमुच्यते तदुपश्लिष्टमङ्कमुखम् । स एवेह किञ्चिदवलग्नबिन्दुरित्यनेन तृतीयो भेद उक्तः । यथा रत्नावल्यां तृतीयेऽङ्के ऐन्द्रजालवृत्तान्तनिरूपणं चूलिका तस्याश्च भेदः, चूलिकाङ्कस्यापि तदभिसन्धानाभावात् । इह त्वभिसन्धानं यौगन्धरायणादीनामस्त्येव । तेनायं संक्षेपः—अङ्के यद्वर्णनीयं वस्तु तत्तावत् द्विधा, प्रधानं तदुपयोगि च; तदुपयोग्यपि किञ्चिद्दैववशादुपयोगं याति किञ्चिदभिसन्धिबलादिति त्रिविधोऽङ्कार्थः ।

## बालक्रीड़ा

यहाँ पद्मावती के परिणय की स्वीकृति का अनुसन्धान करने वाली राजा की उक्ति में प्राप्ति सम्भवाख्य तृतीय अवस्था को दिखा देने वाले चतुर्थ अंक में बिन्दु की योजना की है ।

इस तरह इस आर्या ने अङ्क के स्वरूप का निरूपण कर दिया ऐसा चिरन्तनों का मत है । किन्तु यह पुनरुक्त है। क्योंकि "अस्थावस्थोपेतं कार्यं प्रसमीक्ष्य" इस कथन में कितना अंश छूट गया किस अंश को इसने नहीं कहा था जिसको यत्रार्थस्य इस लक्षण ने बतलाया हो । अर्थात् कुछ नहीं छूटा और न इसने असाधारण तौर से कुछ नया बतलाया । अतः इसका यहाँ यह अर्थ है कि स्वरूप लक्षण एवं तटस्थ लक्षण इस तरह दो तरह के लक्षण होते हैं उनमें "अस्यावस्थोपेतम्" से अङ्क का स्वरूप लक्षण कहा गया है और अङ्क इति रूढशब्दः इससे नाम निर्वचनविधया तटस्थ लक्षण कह दिया गया है । ऐसी स्थिति में इस आर्या ने तो अङ्क तीन प्रकार का होता है ऐसा कहा । जैसा कि कोहल ने कहा है—

अङ्कावतार चूड़ा एवं अङ्कमुख इन भेदों से अङ्क तीन प्रकार का होता है । उनमें अङ्कावतार उसे कहते हैं जहाँ एक अङ्क में दूसरे अङ्क का योग हो । चूड़ा उसे कहते है जहाँ सूत एवं बन्दियों के द्वारा बहुत प्रकार के अर्थों से विलक्षण अर्थ का उपक्षेपण होता हो। आचार्य लोग अङ्कमुख उसको कहना चाहते हैं जहाँ अङ्क के उपश्लिष्ट मुख का स्त्री अथवा पुरुष के द्वारा उपक्षेप किया जाता है । यहाँ विश्लिष्ट मुखत्व अङ्क में क्या इसकी व्याख्या पहले आचार्य कर चुके है कि नाटकों में एक अङ्क के अर्थ का दूसरे अङ्क के अर्थ के साथ सम्बन्ध होता है ।

यहाँ किसी वर्थ की प्रकारान्तर से ही यानी अनुसन्धान किये बिना ही प्राप्ति होती है इस प्रकार चूड़ा को दिखाया । रत्नावली में वैतालिक के पाठ से "दृशामुदयनस्थ" यहाँ तक सम्यक् उपयोग में आने वाला अर्थ प्राप्त हो गया । क्योंकि सागरिका के अनुराग में उस अर्थ की प्रत्यभिज्ञा ही मूल है । इसीलिए कहते हैं यह वह राजा उदयन है । उसी वास्ते वसन्तक्रीड़ादि सभी अर्थो का उपक्षेप यहाँ किया है । शय्या एवं चित्रफलक के देखने से होने वाले राजविषयक अनुराग में वही सब मूल है । इसलिए यह चूलिका है इससे यह प्रथम चूलिकाङ्क कह दिया है ।

ये नायका निगदितास्तेषां प्रत्यक्षचरितसम्भोगः।
नानावस्थोपेतः कार्यस्त्वङ्कोऽविप्रकृष्टस्तु ॥ १७ ॥

अभिनवभारती

स कदाचिदेकस्मिन्नङ्के मिश्रभावेनापि निबध्यत इति चूलिकाङ्कमुखयोरङ्कभेदयोः प्रधानार्थस्पर्शो नैवास्तीति ॥१५॥१६॥

तथा प्रवेशकद्वारेण मुख्यचरितमपि शङ्कां वारयितुमाह ये नायका इति। धीरोदात्तादयो विजिगीषुतन्मित्रप्रभृतयो वा ये नायकाः प्रतिनायकाश्च तेषां चरितं, तदुपायानुष्ठानं तथा संभोगः प्रत्यक्षः सन्निहितः साक्षाद् दृश्यमानो, न तु सूच्यमानो, यत्र तादृगङ्कः। नयति प्राप्नोतीतिवृत्तं फलं वेति नायकचरितप्रत्यक्षतया व्युत्पत्तिः प्रेक्षकाणां संभोगाप्रत्यक्षत्वे च तद्गतकेवलक्लेशदर्शनात् वैरस्यं सामाजि-

बालक्रीड़ा

(मूल) नाटकों में जिन नायकों को कहा है उनके चरित तथा संभोग प्रत्यक्ष दृश्यमान हो ऐसे नाना अवस्था वाले अविप्रकृष्ट संक्षिप्त अंकों को करना चाहिए ॥१७॥

जहाँ तो अङ्क में सभी अङ्कों का बीजलक्षण जो अर्थ है उसका संहार यानी सम्मिलितत्वेन प्राप्ति होती है वह अवताराङ्क है। जैसे रत्नावली में द्वितीय अङ्क है। वहाँ "इस तरह की कन्या का इसी तरह के वर में अभिलाष होना चाहिए" इत्यादि सब प्रकृत का ही वर्णन है।

जहाँ तो केवल अनुसन्धान ही प्राण है अतः उसी के सहारे तदुपयोगी वृत्तान्त को कहते हैं वह उससे उपश्लिष्ट अङ्क मुख है। उसी को यहाँ किञ्चिदवलग्न बिन्दु इस शब्द से तृतीय भेद को कहा है। जैसे रत्नावली में तृतीय अङ्क में ऐन्द्रजालिक के वृत्तान्त का निरूपण या ऐन्द्रजालिक के द्वारा उसके वृत्तान्त का निरूपण है। उसीका भेद चूलिका है। क्योंकि चूलिका के अङ्क का उसमें अभिसन्धान नहीं है। और यहाँ तो यौगन्धरायण आदि का अभिसन्धान है और यहाँ तत्कर्त्तृक अभिसन्धान तत्सम्बन्धी अभिसन्धान ये दोनों अर्थ यहाँ इष्ट हैं। इससे यह यहाँ संक्षिप्त अर्थ है अङ्क में जो वर्णनीय वस्तु है। वह दो प्रकार का है एक प्रधान दूसरा उसके उपयोगी उसका अङ्ग। उपयोगी दो प्रकार का है एक दैव के बल से या वश से उपयोगी हो गया है उपयोग में आ गया है। दूसरा अभिसन्धि के बल से उपयोग में आया है। इस तरह तीन प्रकार का अङ्कार्थ है। उसका कभी एक अङ्क में मिश्र भाव से भी उपनिबन्धन किया जाता है। अतः चूलिका एवं अङ्कमुख नामक अङ्क के भेदों में प्रधान अर्थ का स्पर्श नहीं ही होता है ॥१६॥

प्रवेशकों के द्वारा आने वाली शंका का निवारण करने के लिए मुख्य चरित को भी कहते हैं ये नायकाः। धीरोदात्तादि एवं विनिगीषु अथवा उसके मित्रप्रभृति जो नायक और प्रतिनायक हैं उनके चरित एवं उनके लिए कर्त्तव्य अनुष्ठेय उपाय। तथा सम्भोग जो कि प्रत्यक्ष सन्निहित साक्षाद् दृश्यमान न कि सूच्यमान जहां हो वह अङ्क वृत्त अथवा फल की और दर्शकों को नायक के चरित की प्रत्यक्षतया व्युत्पत्ति को प्राप्त कराता है। क्योंकि

नायकदेवीगुरुजनपुरोहितामात्यसार्थवाहानाम् ।
नैकरसान्तरविहितो ह्यङ्क इति स वेदितव्यस्तु ॥ १८ ॥
पञ्चापरा दशपरा ह्यङ्काः स्युर्नाटके प्रकरणे च ।
निष्क्रामः सर्वेषां यस्मिन्नङ्कः स विज्ञेयः ॥ १९ ॥

अभिनवभारती

कस्य स्यात् । किमनेन महता कष्टेनेति तत एवोक्तं न निस्सुखः स्यादिति । नानाप्रकारावस्थौ प्रतिनायकगतौ चरितसंभोगावनुपादेयाववियये चेति हेयावस्थौ, नायकगतौ तु तद्विपरीत्यादुपादेयावस्थाविति तुशब्दस्यार्थः । अविप्रकृष्ट इत्यदीर्घः । दीर्घो हि प्रयोक्तृप्रेक्षकाणां खेदाय स्यात् ॥१७॥

एवं प्रधानवर्णनीयस्य वृत्तमुक्त्वा तदुपयोगि वृत्तस्य दिशं दर्शयितुमाह—नायकदेवीत्यादि । नायका मुख्याः नायिकाः देव्यो महादेवीभोगिनीप्रभृतयः । गुरुजनो मातृपितृभ्रात्राचार्यादिः । सार्थवाहोऽत्र सेनापतिः । इतिवृत्तवशाद्वणिगेव वा, एषां संबन्धी अङ्क एतदर्थाभिधायक इति यावत् । अत एव नैकेन विचित्रेण रसविशेषेण युक्तस्तथा हि देवीयोगे शृङ्गारः, नायके वीर इत्येवमन्यदुत्प्रेक्ष्यम् । नायकानां देव्यादय इत्यन्ये । अङ्क इति । अनेकरसाङ्कितत्वादपि अङ्क इति नामेत्यर्थः ॥१८॥१९॥

बालक्रीड़ा

(मूल) नायक, देवी, गुरुजन, पुरोहित अमात्य एवं सार्थवाहों के भिन्न २ अनेक रसों से जिसका विधान किया हो उसे अङ्क समझना चाहिए ॥१८॥

(मूल) नाटक एवं प्रकरण में पाँच से आरम्भ करके दश तक अङ्कों को करने चाहिए । जिसमें सभी पात्रों का निष्क्रमण होता है उसे अङ्क समझना चाहिए ॥१९॥

संभोग का प्रत्यक्ष नहीं होगा किन्तु नायक के क्लेश बाहुल्य का दर्शन होगा तो सामाजिक को वैरस्य हो जायगा कि इस महान् कष्ट के सहने से क्या फायदा है इत्यादि । इसीलिए कहा कि निःसुख हो जायगा । प्रतिनायक में नाना प्रकार की अवस्था वाले चरित संभोग अनुपादेय हैं और अविषय है अतः हेय हैं और नायक में तो उसके विपरीत उपादेय हैं ऐसा तुशब्द का अर्थ है । अविप्रकृष्ट का अर्थ है अदीर्घ जो लम्बा नहीं हो । जो दीर्घ अभिनेय होता है वह प्रयोग करने वाले अभिनेताओं और दर्शकों को खेदजनक होता है ॥१७॥

इस प्रकार प्रधान वर्णनीय वृत्त को कह कर तदुपयोगी वृत्त की दिशा को दिखाने के लिए कहते हैं नायक देवी । नायक मुख्य एवं पताकानायक अमुख्य तथा देवी महादेवी एवं भोगिनी वगैरह । गुरुजन माता पिता ज्येष्ठ भ्राता एवं आचार्य आदि । सार्थवाह पद से यहाँ सेनापति का ग्रहण है अथवा इतिवृत्त के आधार पर वणिक् ही है । इनका सम्बन्धी अङ्क इसके माने है कि इसी अभिप्राय वाला अङ्क है । अत एव एक किसी विचित्र रस विशेष से युक्त नहीं है जैसे देवी के सम्बन्ध में शृंगार है नायक के सम्बन्ध में वीर है इत्यादि की स्वयं उत्प्रेक्षा कर लें । अन्य लोग कहते हैं कि देवी वगैरह नायकों की होती हैं । अङ्क का मतलब है कि यह अनेक रसों से अङ्कित है अतः अङ्क यह नाम है ।१८।१९।

क्रोधप्रसादशोकाः शापोत्सर्गोऽथ विद्रवोद्वाहौ ।
अद्भुतसंभवदर्शनमङ्के प्रत्यक्षजानि स्युः ॥ २० ॥
एकदिवसप्रवृत्तं कार्यस्त्वङ्कोऽर्थबीजमधिकृत्य ।
आवश्यक कार्याणामविरोधेन प्रयोगेषु ॥ २१ ॥

## अभिनवभारती

न केवलं चरितसंभोगावेव प्रत्यक्षौ किन्त्वन्यदपि यत्र रञ्जनातिशयोऽस्तीति दर्शयन्नाह क्रोधप्रसादशोका इति । शापोत्सर्गः शापकृतस्यानर्थस्य नाशः, यथोक्तस्यानर्थकाभावस्य शङ्काभयत्रासकृतो विद्रव इति गर्भसन्धौ वक्ष्यते । उद्वाहो विवाहः । अद्भुतस्य संभवोऽभ्युपगमः । उपक्रमो दर्शनं न निर्वाह इत्येतच्चान्यस्यापि रञ्जकवर्गस्योपलक्षणम् । अक्षजं ज्ञानं प्रति गतानीति प्रत्यक्षजानि । प्रत्यक्षशब्देन तदेकदेश उच्यते तत्र जातानीत्यन्येन्द्रियवर्गस्य प्रत्यक्षता तावद्भवति, कदाचित्त्वप्रत्यक्षमपि ॥२०॥

अथाङ्कस्य प्रयोगकालपरिमाणमियदिति दर्शयति एकदिवसप्रवृत्तमिति । तादृशमवान्तरेणार्थेन प्रयोजनेन युक्तं बीजमुपायानुष्ठानं वर्णनीयताया अधिकृत्याङ्कः कर्तव्यो यस्य प्रकृष्टं च यद्वर्तनं प्रयोगरूपं तदेकदिवसेनेनि मुहूर्तपञ्चदशकेनैव,

## बालक्रीड़ा

(मूल) क्रोध, प्रसाद,शोक, शापका उत्सर्ग, विद्रव, विवाह एवं सम्भाव्य अद्भुत वस्तु का दिखाना ये सब अङ्क में प्रत्यक्ष होने चाहिए ॥२०॥

(मूल) प्रयोगों में आवश्यक कार्यों का विना विरोध किये एक दिन में वर्तनीय समापनीय बीजरूप अर्थ का आश्रय कर के अङ्क को करना चाहिए ॥२१॥

यहाँ केवल चरित और सम्भोग ही प्रत्यक्ष करणीय नही है अपितु अन्य वस्तु भी प्रत्यक्ष करनी हैं। जहाँ रञ्जनातिशय हो इसको दिखाते हुए कहते हैं कि क्रोधप्रभाव। शापोत्सर्ग माने शाप से होने वाले या शाप से किये जाने वाले अनर्थ के अभाव को कह चुके हैं। शंका भय एवं त्रास के कारण होने वाले विद्रव को गर्भसन्धि में कहेंगे। उद्वाह का अर्थ है विवाह। अद्भुत रस का होना सम्भव है। उसका अभ्युपगम है उपक्रम है दर्शन है और निर्वाह है इत्यादि रञ्जक वर्ग के उपलक्षण हैं। अक्ष माने इन्द्रियों से ज माने होने वाले ज्ञान के जो प्रतिगत हैं यह प्रत्यक्षज हैं। यहाँ प्रत्यक्ष शब्द से उसके एक देश को कहते हैं उसमें होने वाले कहने का आशय है कि अन्य इन्द्रिय वर्ग की प्रत्यक्षता होती है। कभी कभी तत्त्व प्रत्यक्ष भी होता है ॥२०॥

अब अंक के प्रयोग के उपयोगी काल के परिणाम को कहते हैं कि इतना काल इसमें अपेक्षित है। एक दिवस प्रवृत्तम्। उस प्रकार के अवान्तर प्रयोजन से युक्त बीज यानी अनुष्ठान के उपाय की वर्णनीयता को स्वीकार करके अंक को करना चाहिए। जिसका प्रकृष्ट जो प्रयोग रूप वर्त्तन है उसका सम्पादन एक दिवस में १५ मुहूर्त्त में ही करना

एकाङ्केन कदाचिद्बहूनि कार्याणि योजयेद्धीमान् ।
आवश्यकाविरोधेन तत्र कार्याणि कार्याणि ॥ २२ ॥
रङ्गं तु ये प्रविष्टाः सर्वेषां भवति तत्र निष्क्रामः ।
बीजार्थयुक्तियुक्तं कृत्वा कार्यं यथार्थरसम् ॥ २३ ॥

## अभिनवभारती

यतस्तावन्तं कालमावश्यकानि भोजनादीनि अशक्यनिरोधनानि। ततः परन्तु प्रयोगकालश्चेत् तत्प्रेक्षकप्रयोक्तृणां तदाप्यावश्यकस्य सन्ध्यावन्दनभोजनादेरविरोधेनेत्येवं कार्यानेकत्वमेकत्राङ्के निषिद्धम्। क्वचित्त्वभ्युपगतमपि। अन्ये तु सर्वामेवार्या निषेधपरत्वेनाहुः। अन्ये त्वेकाङ्केनेति तृतीयां मन्यमानाः सर्वेयमार्या विधिपरेत्याहुः ॥२१॥२२॥

यान्यवश्यंभावेन कार्याणि भोजनादीनि तानि किं प्रत्यक्षेणैव दर्शनीयानीति यः शङ्कते तं प्रत्याह रङ्गन्त्विति। तत्रेत्यावश्यके कर्तव्ये न चासमाप्तावुपक्षिप्तावान्तरकार्ये पात्रनिष्क्रमणमिति दर्शयति। बीजार्थेति उपक्षेपात्मनो बीजस्य यत्प्रयोजनं तेन या युक्तिः संबन्धस्तत्र युक्तमुपायभूतं कार्यं प्रयोजनानुसारि विशिष्टरससम्पदोपेतं विधाय तत्परिसमाप्तौ यवनिकया तिरोधानरूपं निष्क्रमणं दर्शनीयम्। बीजार्थयुक्तिरुत्पत्त्युद्घाटनोद्भेदगर्भनिर्भेदफलसमानयनात्मेत्यन्ये ॥२३॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) कभी आवश्यकता पड़ने पर एक ही अंक के द्वारा बुद्धिमान् को बहुत से कार्यों की योजना करनी चाहिए। किन्तु वहाँ पर किये जाने वाले प्रयोगों को अवश्य प्रतिपाद्य वस्तु के साथ विरोध किये विना करना चाहिए ॥२२॥

(मूल) बीजभूत अर्थ की योजना से सम्पन्न प्रतिपाद्य रस के अनुकूल कार्य करने के वाद रंग में प्रवेश करने वाले सभी पात्रों का निष्क्रमण होता है ॥२३॥

चाहिए। क्योंकि उतने काल तक जिनका निरोध नहीं किया जा सकता है ऐसे आवश्यक भोजनादि है। इसके बाद भी अगर प्रयोग करना हो तो दर्शक सामाजिक और प्रयोक्ता अभिनेताओं के आवश्यक सन्ध्यावन्दनादि क्रिया कलापों के अविरोधी को करना चाहिए इस प्रकार अनेक कार्यों का एक अङ्क में करने का निषेध किया है कहीं तो स्वीकार भी किया है कि एक अङ्क में अनेक कार्य हो सकते हैं। अन्य लोग तो कहते हैं यह सम्पूर्ण आर्या निषेध परक ही है। कुछ ऐसे भी लोग हैं जो मानते हैं कि यहां अङ्केन यह तृतीया है उनका मत है कि यह सम्पूर्ण आर्या विधिपरक है। जो तो अत्यन्त आवश्यक भोजनादि हैं उनको क्या प्रत्यक्ष अभिनय पर दिखाना चाहिए ऐसी जो शङ्का करते हैं उनके प्रति कहते हैं रङ्गन्तु। यहाँ अवश्य कर्त्तव्य कार्य के समाप्त हुए विना उपक्षिप्त अवान्तर कार्य के प्राप्त किये विना निष्क्रमण नहीं होता है अतः अवश्य कर्त्तव्य की समाप्ति में ही पात्र का निष्क्रमण होना चाहिए इसको दिखाते हैं बीजार्थेति। उपक्षेपात्मा बीज का जो प्रयोजन है उसकी जो

न बहूनीह कार्याणि त्वेकाङ्के विनियोजयेत् ।
आवश्यकानां कार्याणां विरोधो हि तथा भवेत् ॥ २४ ॥
ज्ञात्वा दिवसावस्थां क्षणयाममुहूर्तलक्षणोपेताम् ।
विभजेत्सर्वमशेषं पृथक्पृथक्कार्यमङ्केषु ॥ २५ ॥
दिवसावसानकार्यं यद्यङ्के नोपपद्येत सर्वम् ।
अङ्कच्छेदं कृत्वा प्रवेशकैस्तद्विधातव्यम् ॥ २६ ॥

अभिनवभारती

एवमितिवृत्तनियममङ्के प्रदर्श्य तदितिवृत्तकालनियमं दर्शयति, क्षणयाम मुहूर्तानां यानि लक्षणानि कर्तव्यान्यस्मिन् क्षणे सन्ध्यानुष्ठेयेत्यादीनि तैरुपेतां दिवसस्यावस्थां ज्ञात्वा सर्वं कार्यं प्रत्येकं सर्वात्मना परिपूर्णरूपमत एवाशेषं विभजेत् विभागेन दर्शयेत् । नाडिकाभिरष्टधा दिनं रात्रिं विभज्य छायाप्रमाणेन वेति तेन एकदिवससंपादितमुपयोगि चेष्टितमङ्के बध्नीयादिति तात्पर्यम् ॥ २५ ॥

ननु तन्मध्ये तत्कार्यं मध्याह्नस्नानभोजनादि तद्दिवसमध्य एव वा यद्वृत्तं दूरस्थं दशरथमरणादि तत्कथं वाच्यमित्याह—दिवसावसानकार्यमिति । दिवसेऽ-

बालक्रीड़ा

(मूल) नियमतः एक अङ्क में बहुत से कार्यों का विनियोग नहीं करना चाहिए, क्योंकि ऐसा करने से आवश्यक कार्यों में विरोध हो सकता है ॥२४॥

(मूल) क्षण याम एवं मुहूर्त के लक्षणों से उपेत दिवस की अवस्था को समझ कर अवशिष्ट सम्पूर्ण कार्य का अङ्कों में पृथक् पृथक् विभाग करना चाहिए ॥२५॥

(मूल) जब कार्य दिवस के अवसान में पूरा नहीं हो सके तब अङ्कच्छेद करके प्रवेशकों के द्वारा उसका विधान करना चाहिए ॥२६॥

युक्ति है सम्बन्ध है उसमें जो युक्त उपायभूत कर्त्तव्य है उसको प्रयोजन के अनुसार रस सम्पत्तियों से उपेत पूर्ण करके यानी जब उसकी समाप्ति हो जाय तब यवनिका के द्वारा तिरोधान रूप निष्क्रमण को दिखाना चाहिए। अन्य लोग कहते हैं कि बीजभूत अर्थ की युक्ति माने उत्पत्ति उद्घाटन उद्भेद गर्भ निर्भेद एवं फल का समानयन है ॥२३॥२४॥

इस प्रकार इतिवृत्त के विषय के नियम को अङ्क में दिखाकर अब उस इतिवृत्त के काल के विषय में नियम को दिखाते हैं—क्षणयाममुहूर्त्तानाम् । जिन लक्षणों को करना है कि इस क्षण में सन्ध्या करनी चाहिए इत्यादि । उनसे उपेत दिवस की अवस्था को समझकर सबको करना चाहिए जो कि प्रत्येक सर्वात्मना परिपूर्ण होवे अतः अशेष का विभाग करे यानी विभाग करके उनको दिखावे । नाडिकाओं से समय की कलिकाओं से दिन और रात्रि को अष्ट प्रकार से विभक्त करके अथवा छाया के प्रमाण से विभाग करके उस विभाग के अनुसार एक दिवस सम्पाद्य उपयोगी अभिनय का अंक में निबन्धन करे । ऐसा तात्पर्य है ॥२५॥

विप्रकृष्टं तु यो देशं गच्छेत्कार्यवशानुगः ।
अङ्कच्छेदेऽथ संक्षेपान्निर्दिशेत्तं प्रवेशकैः ॥ २७ ॥
सन्निहितनायकोऽङ्कः कर्तव्यो नाटके प्रकरणे वा ।
परिजनकथानुबन्धः प्रवेशको नाम विज्ञेयः ॥ २८ ॥

## अभिनवभारती

वसानं समाप्तिर्यस्य तत् सर्वं कार्यं यद्यङ्के प्रत्यक्षेण प्रदर्शयितुं न युज्यते तदाङ्कच्छेदं कृत्वा प्रवेशकैः चूलिकाङ्कावताराङ्कमुखप्रवेशकविष्कंभका इहाभिप्रेताः। तथा च कोहलोऽर्थोपक्षेपपञ्चकमुक्तवान् ॥२६॥२७॥

एवमङ्कलक्षणं वितत्याभिहितमर्धेनोपसंहरन्नर्धान्तरेणाङ्कसन्धानरूपस्य प्रवेशकस्य सामान्यलक्षणं दर्शयन्नार्यां पठति सन्निहितनायक इत्यादि। नायकशब्देन तच्चरितसंभोगौ तौ सन्निहितौ प्रत्यक्षौ यत्रैकाङ्केऽपि रूपकेऽङ्को नायकचरितप्रत्यक्षताशून्यः कार्यः, किंपुनरन्यत्रेति प्रकरणे नाटके वेत्युक्तम्।

अन्ये त्वेतदुत्तरार्धेन संबन्धयन्तो रूपकान्तराणि प्रवेशकशून्यानि भवन्तीत्याचक्षते। परिजनकथानुबन्ध इति चतुर्णां लक्षणं सूतमागधादेश्चूलिकाङ्कस्य स्त्रीपुरुषादेर्वाङ्कमखोपकरणस्य चेटीकञ्चुकादेर्वा प्रवेशकविष्कम्भोपयोगिनः परिजनस्याकथयैव परस्परश्लिष्टयानुबद्धोऽङ्कावतारः। यथोक्तम्।

अङ्कान्तर एवाङ्को निपतति यस्मिन्प्रयोगमासाद्य ।
नाट्यार्थकथायोगाद् विज्ञेयोऽङ्कावतरोऽसौ ॥ इति । २८ ॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो कार्य अपनी अवस्था के अनुसार लम्बे समय में और दूर तक जाता हो उसको अङ्क छेद में प्रक्षेप से दिखाना चाहिए ॥२७॥

(मूल) जिस नाटक एवं प्रकरण में अङ्क में नायक सन्निहित हो तथा जहाँ परिजन की कथा का अनुबन्ध हो उसको प्रवेशक समझना चाहिए ॥२८॥

प्रश्न—अच्छा यह बतलाइये कि जो कार्य मध्याह्न स्नान. संध्या एवं भोजनादि हैं उनको दिन के मध्य भाग में ही करना चाहिए। अथवा जो कार्य हो चुका है किन्तु जो दूर में है जैसे दशरथ मरण वगैरह उसको कैसे कहना चाहिए इसके उत्तर में कहते हैं दिवसावसान कार्यम्। दिन भर में जिसका अवसान समाप्ति हो सकती है ऐसे सब कार्य को यदि अङ्क में प्रत्यक्ष दिखाना युक्त नहीं है तब अङ्कच्छेद करके प्रवेशकों के जरिये दिखाना चाहिए। क्योंकि प्रवेशक का अर्थ है जो अदृष्ट अर्थ को भी हृदय में घुसा दें निविष्ट कर दें। यहाँ प्रवेशक शब्द से चूलिका अङ्कावतार अङ्कमुख प्रवेशक एवं विष्कम्भक अभिप्रेत हैं। इसीलिए कोहल ने अर्थ का उपक्षेप करने वाले पांचों को कहा ॥२६॥२७॥

इस प्रकार अङ्क के लक्षण का बिस्तार करके कहे हुए अर्थ का आधे से उपसंहार करके दूसरे आधे से अङ्कानुसन्धानरूप प्रवेशक के सामान्य लक्षण को दिखाते हुए आर्या को पढ़ते हैं

प्रकरणनाटकविषये पञ्चाद्या दशपरा भवन्त्यङ्काः ।
अङ्कान्तरसन्धिषु च प्रवेशकास्तेषु तावन्तः ॥ २९ ॥

## अभिनवभारती

तत्रायं प्रवेशकोऽङ्कार्थसन्धानाय भवतीति पूर्वोपक्षिप्तमङ्कं संख्यानुवादद्वारेण दर्शयति प्रकरणनाटकविषय इति। सन्ध्यवस्थानपरिपूर्णोपनिबद्धा एवाङ्का उपक्रमोपसंहारवैतत्ये दश, कस्यचित्संक्षेपेण षडित्येवम्, अन्यतो न्यूनाधिकत्वमनुचितमित्यर्थः। अङ्कमध्येषु तु सन्धानानि षट् चित्राणि संपादयितुं पञ्चविधः प्रवेशकः कार्यः। अङ्कान्तरसन्धिष्विति निमित्तात् कर्मसंयोगे सप्तमी। अपिशब्देन प्रवेशक शब्दस्यावृत्तिः सूच्यते। चो हेतौ। प्रवेशकशब्दश्च महासामान्यवचनः पञ्चसु वृत्तः, इह तु मध्यमसामान्ये प्रवेशकविष्कम्भकद्वये वर्तते ॥२९॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) प्रकरण एवं नाटक में पाँच से लेकर दश तक अङ्क होते हैं और अङ्कान्तर सन्धियों में उतने ही प्रवेशक होते हैं ॥२९॥

सन्निहितनायक इत्यादि नायक शब्द से उसके चरित और सम्भोग जहाँ वे दोनों सन्निहित हैं प्रत्यक्ष हैं ऐसे एकाङ्क यहां रूपक में भी अङ्क में नायक के चरित को प्रत्यक्ष दिखाना चाहिए यानी उससे शून्य अंक को नहीं करना चाहिए। जब एकाङ्की की ऐसी स्थिति है तब और जगहों प्रकरण एवं नाटक में तो कहना ही क्या है। अन्य लोग तो इस अंश को उत्तरार्ध से जोड़ते हुए रूपकान्तर प्रवेशकों से शून्य होते हैं ऐसा कहते हैं। परिजन कथानुबन्ध यह चारों का लक्षण है। अतः चूलिका के अङ्ग सूत मागधादि, अङ्कमुख के उपकरण स्त्री एवं पुरुषादि, अथवा प्रवेशक एवं निष्कम्भक के उपयोगी चेटी कञ्चुकी आदि परिजन की परस्पर श्लिष्ट कथा से अनुवन्ध ही अङ्कावतार है। जैसा कि कहा है—

जहाँ नाटक से अभिनेय अर्थ सम्बन्धी कथा के योग से प्रयोग के अनुसार अङ्क के मध्य में ही अङ्क का निपतन होता है वह अङ्कावतार हैं ॥२८॥

उसमें प्रवेशक अर्थ का अनुसंधान करने के लिए होता है। इसलिए पूर्व में उपक्षिप्त अङ्क को संख्या के अनुवाद के द्वारा दिखाते हैं—प्रकरण नाटक विषयः।

सन्धि एवं अवस्थाओं का जिसमें परिपूर्ण रूप से निबन्धन है ऐसे रूपकों मे होनेवाले अङ्क उपक्रम एवं उपसंहार के वैतत्य यानी विस्तार के कारण दश होते हैं किसी रूपक में छः ही अङ्क होते हैं यही प्रकार है। इससे न्यून यानी पांच से न्यून एवं अधिक यानी दश से अधिक अङ्क नहीं करने चाहिए। अङ्कों के मध्य में ६ प्रकार के अनुसन्धानात्मक चित्रों को सम्पादन करने के लिए पाँच प्रकार के प्रवेशकों को करना चाहिए। सङ्कान्तरसन्धिषु इसमें निमित्त से कर्म के योग में द्वितीया है। प्रवेशकों को करने के लिए सन्धियां निमित्त हैं। अपि शब्द से प्रवेशक शब्द की आवृत्ति सूचित होती है। सन्धिषु च में उपात्त च शब्द हेतु में है। प्रवेशक महासामान्य का वाची हैं अतः पाँचों को कहता है। पाँचों में

अनयोरन्तरविहितः प्रवेशकोऽर्थक्रियां समभिवीक्ष्य ।
संक्षेपार्थः सन्धिष्वर्थानां संविधातव्यः ॥ ३० ॥

अभिनवभारती

तदयमर्थः—यस्मान्मासकृतं वर्षसञ्चितं वा यच्च तत्कार्यं सामाजिकानां हृदयगतं तस्मात् प्रवेशकविष्कम्भकौ कर्तव्यौ। परिमितन्तु यदनुसन्धेयं तत्राङ्कमुखमल्पानुसन्धेये चूलिका, अल्पतमे अङ्कावतारः। तत्र केचित् वनवासादयोध्याप्रवेशानन्तरं रामानुसन्धानमनुसन्धानीयं मा भूदित्याशयेन व्याचक्षते मासेन मासाभ्यां मासैर्वर्षेण वर्षाभ्यां वर्षैः इति। कदाचित्तु वर्षादूर्ध्वन्तु ये महाप्रभावाश्चिरातीतमप्यनुसन्दधते रामादेस्तेषां बहुतरो हि कालः प्रवेशकैर्वर्णनीयः। ये तु पुरुषप्रायास्तेषां वर्षादूर्ध्वमनुसन्धानं नैवास्ति तथा च मार्गशीर्षी तैषीं चान्तरेण दीर्घकालयात्रा आवर्षारात्रान्मासाष्टकमुक्तेति संगिरन्ते।

एतच्चासत्, मासवर्षादीनां स्वीकृतनियतपरिमाणानां द्विवचनबहुवचनान्तत्वे वृत्त्ययोगस्य दर्शितत्वात्।

सौर्यके मासजाते च परिमाणं स्वभावतः।
उपाधिभूतमाश्रित्य संख्याभेदेन वर्तते।
वयस्त्विति परिच्छेदः क्रियतेऽपि न गम्यते।
इष्टो भेदादृते तत्र परिमाणमनर्थकम्।

बालक्रीड़ा

(मूल) अर्थ की क्रिया को देखकर इन दोनों के अन्तराल में सन्धिगत अर्थो के संक्षेप के लिए प्रवेशक का विधान होता है ॥३०॥

वृत्त है यानी पाँचों में उपयुक्त है। यहाँ यह शब्द मध्यम विष्कम्भक के अर्थ में और सामान्य प्रवेशक के अर्थ में दोनों मे है।

इस लिए यहाँ यह अर्थ है। क्योंकि जो मास से कृत है सम्पाद्य है वा वर्ष से सञ्चित सञ्चयनीय है वह कार्य सामाजिकों के हृदय में है इसलिए प्रवेशक एवं विष्कम्भकों को करना चाहिए। किन्तु जो तो अनुसन्धेय परिमित है वहां अङ्कमुख होता है। अल्प अनुसन्धेय में चूलिका होती है और अल्पतम में अङ्कावतार।

यहाँ कोई तो ऐसी व्याख्या करते हैं कि वनवास से अयोध्या में प्रवेश करने के अनन्तर श्री राम जी का अनुसन्धानीय कुछ मत रहे यानी नाटक की पूर्णता वहीं पर कर दी जाय। इसलिए एक मास से दो मासों से या बहुत से मासों से तथा एक वर्ष से दो वर्षों से या बहुत से वर्षों से करणीय है। जो तो रामादि के महाप्रभाव वाले कार्यो के सम्बन्ध से बहुत काल से बीती हुई बातों का अनुसन्धान करते हैं उनके बहुत काल का वर्णन प्रवेशकों से करना चाहिए। जो साधारण पुरुष हैं उनकी बातों का वर्ष के ऊपर अनुसन्धान नहीं है उनके विषय में कहते हैं कि मार्गशीष एवं पौष के विना अर्थात् इन दो महीनों को छोड़कर वर्षा की रात्रियों तक आठ महीनों की दीर्घकाल यात्रा कही है। इस पर आचार्य कहते हैं

**अङ्कच्छेदं कृत्वा मासकृतं वर्षसंचितं वापि।**
**तत्सर्वं कर्तव्यं वर्षादूर्ध्वं न तु कदाचित्॥ ३१ ॥**

### अभिनवभारती

इत्यादिबहु च वर्षादूर्ध्वमिति च निषेधः फल्गुफल एव स्यात्। तस्मादेकवचनान्तेनैव समासः। न च रामायणभारतादिचरितत्यागः सङ्गः। कार्यग्रहणं ह्येतदर्थं मुनिना कृतं, यत्र हि यत्ननिष्पाद्यं सञ्चितं तदेव वर्षं गण्यते वर्षान्तराणि तु तत्र विद्यमानान्यपि अविद्यमानकल्पानि। रामचरिते हि चतुर्दशवर्षाण्यरण्यनिवासो यद्यपि कार्यः, वर्षाणि त्रिचतुराणि भवन्ति यत्र मारीचवधसुग्रीवराज्यदानाद्यवान्तरकार्यं संभवति। तस्माद्वर्षादूर्ध्वमित्यनेन कार्यं वर्षद्वयादि निषिध्यत इत्येवं वर्षसहस्रायुषोऽपि वर्षशतान्तरालवृत्तचरितव्याख्यानेऽपि न किञ्चिद् दुष्यति। तेन पञ्चाङ्के नाटके पञ्च कार्यदिनानीति संक्षेपः, दशाङ्के तु दशेति विस्तरः॥ ३१ ॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जो मास भर में करने लायक हो या जिसे वर्ष भर के लिए संचित किया हो। उस कर्त्तव्य अभिनय को अङ्कछेद के द्वारा करना चाहिए। वर्ष के ऊपर का समय तो कभी नहीं होना चाहिए ॥३१॥

कि यह सब असत् है। मास एवं वर्ष आदि के रूप में जिनका नियत परिणाम स्वीकृत है उनके द्विवचनान्तत्व एवं बहुवचनान्तता में वृत्तियों का सम्बन्ध नहीं दिखाई देता है सूर्य के सम्बन्ध से नियत मास में जो परिमाण स्वभावतः होता है। वह उपाधियों के सहारे संख्या की विलक्षणता से होता हैं। इतना वह है इतनी अवस्था है ऐसा इष्ट परिच्छेद करते हैं किन्तु वहां पर भेद के सिवाय परिमाण अनर्थक है।

इत्यादि और वर्ष के ऊपर इत्यादि जो बहुत सा निषेध है उसका फल फल्गु है अतः मासाभ्यां मासैः वर्षाभ्यां वर्षैः इत्यादि द्विवचनान्त एवं बहुवचनान्तों से समास नहीं करना अपितु एक एकवचनान्त से ही समास करना उचित है। ऐसी शंका नहीं करना कि एक वचनान्त से समास करने पर बहुकाल साध्य रामायण एवं महाभारत के चरितों के त्याग करने का प्रसङ्ग उपस्थित हो जायगा। क्योंकि इसी दोष को निवृत्त करने के लिए सामने कारिका में कार्य शब्द का ग्रहण किया है। यहाँ कार्य शब्द उपलक्षण है पृथक् पृथक् कार्यमङ्केषु। विधातव्यम्। कर्तव्यम् इत्यादि शब्दों का।

जहाँ जो सञ्चित कार्य यत्न से सम्पाद्य है उसी की वर्ष के रूप में गणना करते हैं क्योंकि अन्य वर्ष रहते हुए भी नहीं रहने के बराबर हैं। जैसे रामचरित में राम जी का वनवास चौदह वर्ष का यद्यपि है तद्यपि जहाँ मारीच का वध सुग्रीव के लिए राज्य का दान आदि अवान्तर कार्य की संभावना है वहाँ तीन या चार ही वर्ष होते हैं इसलिए वर्ष के ऊपर नहीं करना चाहिए। इससे वर्ष द्वय का निषेध करते हैं। इसलिए हजार वर्ष की आयु वाले के चरित को सौ वर्षों के अन्तराल में हुआ कहने में कोई दोष नहीं है। इसलिए पांच

य: कश्चित्कार्यवशाद्गच्छति पुरुषः प्रकृष्टमध्वानम् ।
तत्राप्यङ्कच्छेदः कर्तव्यः पूर्ववत्तज्ज्ञैः ॥ ३२ ॥

## अभिनवभारती

अङ्कच्छेदे निमित्तान्तरमप्याह—यः कश्चित्कार्यवशादिति। कार्यवशात्कार्यस्य तत्रायतत्वात् यः पुरुषो नायकः सोऽनेकयोजनव्यहितमध्वानं यदा गच्छति तदा प्रतिदिनं गमनं विश्रान्तिः शय्येत्येवमादि कथं रङ्गे प्रदर्श्याः, तदन्तेनाङ्कच्छेदः कार्यः। डिमादिनायकस्य तु दिव्यस्याकाशयानकादिना सर्वं युज्यते। अनायकपुरुषस्त्वविच्छिन्न एवाङ्के निष्क्रामति। ननु दिवसावसानकार्यं केनोपपद्यत इति आवश्यकाविरोधेनेत्यादिना यदुक्तं ततस्तिलमात्रेणाप्यधिकं वाच्यमस्य न लभ्यते वाक्यस्य। अत एवैतत् भट्टलोल्लटाद्यैर्न पठितमेव।

उपाध्यायास्त्वाहुः—नेदं निमित्तान्तरं अपि तु पूर्वं तावत्कथितं यदङ्केनोपपद्यत इति तस्यैवोदाहरणमनयैवार्यया दर्शितम्। यथा नायकस्य प्रकृष्टाध्वगमनमिति पूर्ववदिति तदर्हमिति भवति पूर्वलक्षणार्होऽङ्कच्छेदोऽयमिति यावत्। अपि शब्द उदाहरणान्तरमपि सूचयति। अङ्कार्थसन्धानप्रयोजनस्य प्रवेशकस्य स्थानं वाच्यम्। विषयं चाह अङ्कान्तरानुसारीति अङ्कमध्ये भवतीति यावत्। अङ्कान्तरं

## बालक्रीड़ा

(मूल) यदि कोई पुरुष किसी कार्य वश लम्बे रास्ते पर जा रहा हो तो वहाँ पर भी जानकारों का पूर्ववत् अङ्कच्छेद करना जरूरी है ॥३२॥

अङ्क वाले नाटक में कार्य करने के लिए पाँच दिन है यह संक्षेप है और दश अंक वाले में दश दिन है यह विस्तार है ॥३१॥

अङ्कच्छेद करने में अन्य निमित्तों को भी कहते हैं यः कश्चित्। कार्य जहाँ आयत है विस्तृत है जहाँ पुरुषनायक है कार्य के वश से अनेक योजनों में लम्बायमान मार्ग में जाता है तब प्रतिदिन का गमन, मध्य में विश्राम एवं शयन आदि कार्य को रङ्ग के बीच में कैसे दिखाना चाहिए इसलिए अन्त मे अङ्क का च्छेद करना चाहिए। डिमादि नाट्यों में तो दिव्य नायक के विषय में आकाश यानादि के द्वारा ये सब युक्ति से संङ्गत है। जैसे नायक का प्रकृष्ट अध्व में गमन, पूर्ववत् तत् इत्यादि। इसलिए होता है कि यह अङ्कच्छेद पूर्व में कथित लक्षण के योग्य है। अपि शब्द अन्य उदाहरण की भी सूचना देता है। अङ्कार्थ के सन्धान के प्रयोजन के लिए किये गये प्रवेशक का स्थान कहना चाहिए। विषय को कहते हैं अङ्कान्तर के अनुसारी। इसका आशय है कि यह अङ्क के मध्य में होता है। आगे वाला अङ्क पूर्व के अङ्क का अनुसरण करता है अर्थात् वह उसके पीछे चलता है।

प्रत्येक अङ्क के अन्त में जो बिन्दु है और जो अनुसन्धान को कहने वाले वाक्य के प्रयोजन का संक्षेप किया है उसके विषय में कहना चाहिए कि वह अधिकताकरण रूप विस्तार के उद्देश्य से कहा है। अतः नाटक में और प्रकरण में अवश्य ही प्रवेशक होता है

अङ्कान्तरानुसारी संक्षेपार्थमधिकृत्य बिन्दूनाम् ।
प्रकरणनाटक विषये प्रवेशकः संविधातव्यः ॥ ३३ ॥
नोत्तममध्यमपुरुषैराचरितो नाप्युदात्तवचनकृतः ।
प्राकृतभाषाचारः प्रयोगमाश्रित्य कर्तव्यः ॥ ३४ ॥

## अभिनवभारती

पूर्वाङ्कान्तरमनुसरति तस्य पश्चाद्भवतीत्यर्थः । प्रत्यङ्कान्तं यो बिन्दुः अनुसन्धानाभिधायिवाक्यं यत्संक्षिप्तं प्रयोजनं तदधिकताकरणं विस्तारमुद्दिश्येति वाच्यमुक्तं, प्रकरणे नाटके चावश्यं प्रवेशकस्तस्यावश्यमुत्तमप्रकृतिविषये उपदेशाय प्रवृत्तोऽपरिमितेनोपायेन भूयस्तरावान्तरकार्ये प्रत्युत्पत्तिबहूनां चामात्यादीनामपि स्वकार्यनिरूपणाय प्रवेशकः, अन्यत्र रूपके परिमितकार्योपदेशात् न तथा प्रवेशकोपयोग इति वितनिष्यामः ॥ ३२ ॥

अथ विष्कम्भकाद्भेदमस्य दर्शयन् प्रवेशकशब्दोऽतिविशेषशब्दवाच्यपि भवतीति दर्शयति नोत्तममध्यमपुरुषैरिति । उत्तमादयोऽपि भवन्ति परिजनास्तन्नि-

## बालक्रीड़ा

(मूल) पूर्व अंक के अनुसार बिन्दु के विस्तृत अर्थ को संक्षेप में करके प्रकरण एवं नाटक में प्रवेशक का विधान करना है ॥३३॥

(मूल) अभिनय प्रयोग का आश्रयण करके न तो जिसमें उत्तम पुरुषों का आचार हो और न जिसमें उदात्त वचन हो ऐसे उस अभिनेय में प्राकृत भाषा का उच्चारण करना चाहिए ॥३४॥

क्योंकि अपरिमित उपाय के द्वारा वह उत्तम प्रकृति के विषय में उपदेश के लिए प्रवृत्त होता है। फलतः भूयस्तर अवान्तर कार्य के बारे में प्रत्युत्पन्नमति वाले बहुत से अमात्यादि जहाँ कोई नायक नहीं हैं वहाँ अङ्क के अविच्छेद में ही पात्र का निष्क्रमण होता है।

प्रश्न—यदि अविच्छिन्न अंक में ही अर्थात् चालू अंक में ही यदि पात्र का निष्क्रमण हो जाता है तब विना पात्र के दिवस के अवसान में करने लायक कार्य की उत्पत्ति किससे होगी इसी के उत्तर में २१ एवं २२ वीं कारिकाओं में आवश्यकाविरोधेन इत्यादि कहा है। अर्थात् यदि किसी अवश्य कर्त्तव्य अंश का विरोध नहीं होता है तभी पात्र का निष्क्रमण होता है। अन्यथा नहीं। इत्यादि जो नहीं मिलता है अतएव भट्टलोल्लट वगैरह ने अपनी टीका में इसको नहीं पढ़ा।

उपाध्याय जी तो कहते हैं कि यह कोई निमित नहीं है अपितु निमित तो वह है जिसको पूर्व की २६वीं कारिका में कहा है कि यदि कोई कार्य अङ्क में उपपन्न नहीं हो सकता है इत्यादि। उसी को उदाहरण के रूप में इस आर्या में दिखाया है। क्या दिखाया है उसको बतलाते हैं कि रूपकों में अपने कार्य के निरूपण करने के लिए प्रवेशक होता है। किन्तु प्रकरण एवं नाटक से अतिरिक्त रूपकों में परिमित कार्यों का उपदेश होता है अतः वहाँ उस तरह के प्रवेशकों का कोई उपयोग नहीं है। इसको आगे विस्तार से कहेंगे ॥३२।३३॥

**कालोत्थानगतिरसौ व्याख्यासंरम्भकार्यविषयाणाम् ।**
**अर्थाभिधानयुक्तः प्रवेशकः स्यादनेकार्थः ॥ ३५ ॥**

## अभिनवभारती

वृत्त्यर्थमेतत् । उदातं संस्कृतवचनं तस्य निषेधः । अन्ये त्वाहुः—उदात्तं स्वात्म कार्यविश्रान्तं वचनं निषिध्यते, "आणत्तंमि भट्टिदारि आए" इत्यादिना हि स्वकृत्यं प्रधानोपयोग्येव दृश्यते, न स्वतन्त्रं । तत्र प्राकृती भाषा आचारश्च व्यवहारः प्राकृत एव । प्रयोगमाश्रित्येति क्वचित्तु प्रयोगवशात्संस्कृतभाषाचारो विष्कम्भकेऽपि कर्तव्य इति दर्शयति ॥ ३४ ॥

संक्षेपार्थमधिकृत्येति यदुक्तं तदेव विभजति कालोत्थानगतिरसाविति । कालोदयस्य गतिरवगमो यतः कालोदयसूचकः कश्चित् प्रवेशकः । यथा—"अज्ज वसन्दमहूसवे सबहुमाणमाहूय" इत्यादि (रत्नाः १) । अर्थाभिधानेति प्रत्येकं संबध्यते, तेन व्याख्यादीनां विषयान्तानां चतुर्णां योऽर्थस्तदभिधाने युक्तस्तदुद्देशेन-प्रवृत्त इति पञ्चप्रकारः प्रवेशक इति यावत् । व्याख्यायत इति व्याख्या । तथाहि—केनचित्प्रवेशकेन गूढो व्याख्यायत इत्यर्थः । यथा तापसवत्सराजे अमात्य प्रणिधिः "मामिज्जई असवासएहि हालाहलस्स पमादसंकिदा (भ्राम्यते पार्श्वकैः प्रमादश-

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिसमें काल के उदय का ज्ञान हो तथा जिसमें व्याख्या, संरम्भ, कार्य एवं विषय इन चारों का अभिधान किया गया हो ऐसे अनेक अर्थों वाला यह प्रवेशक होता है संक्षेप में ॥३५॥

अथ अब विष्कम्भक से प्रवेशक का भेद दिखाते हुए प्रवेशक शब्द अतिशय विशेष का भी वाची होता है । इसको दिखाते हैं नोत्तम । परिजन भी उत्तम होते हैं अथवा उत्तम भी किसी के परिजन होते हैं इस आशंका की निवृत्ति के लिए यह कथन है । उदात्त माने जो संस्कृत वचन है उसका निषेध है । अन्य लोग तो कहते हैं कि उदात्त माने अपने कार्य में विश्रान्त होने वाले वचन का निषेध करते हैं । "आज्ञप्ताऽस्मि भर्तृदारिकया" इत्यादि से उसका अपना कृत्य प्रधान का उपयोगी ही दिखाई पड़ता है । वहाँ स्वतन्त्र रूप से प्राकृती भाषा का उपयोग नहीं होता है । आचार व्यवहार तो प्राकृत ही है । प्रयोग का आश्रयण करके । कहीं तो प्रयोग के वश से संस्कृत भाषा का आचार विष्कम्भक में भी करना चाहिए इसको दिखाते हैं ॥३४॥

संक्षेपार्थमधिकृत्य यह जो कहा था उसी का विभाग करते हैं । कालोत्थानगतिः । काल के उत्थान की काल के उदय की गति ज्ञान जिससे होता है ऐसा कालोदय का सूचक कोई प्रवेशक है । जैसे रत्नावली में आज वसन्तमहोत्सव में बड़े आदर के साथ बुलाकर इत्यादि । अर्थाभिधान इसका प्रत्येक के साथ सम्बन्ध है । इससे व्याख्या से आरम्भ करके विषय पर्यन्त चारों का जो अर्थ है उसके अभिधान में युक्त है उसके उद्देश्य से प्रवृत्त

## अभिनवभारती

ङ्कितैः।)" तापस-अ-४ (इत्यादि), अनेन हि नातिव्यवधानोक्तं पद्मावतीगृहे च यद्वासवदत्तास्थापनं तस्य गूढं प्रयोजनं व्याख्यातम्। संरम्भः कार्यविशेष विषयः अभिप्रायस्तस्यार्थ उपायान्वेषणादि तदभिधानयुक्तः प्रवेशको, यथा नृत्तपा(वा)रे गति·········उपस्थितमिदं तत्प्रयोजन" मित्यादि। अनेन वासवदत्तामपहृत्योज्जीयनीं निनीषोर्वत्सराजस्य प्रयोजकत्वं प्राप्तानाममात्यानां संरम्भः शालङ्कायनेनोक्तः।

कार्यं तु यदाधिकारिकमित्यादि (१९-३), तस्यार्थः पञ्चाङ्गस्यानुष्ठानम्। तद्यथा—कर्मणामारम्भोपायः, पुरुषद्रव्यसंपद्, देशकालविभागः, विनिपातप्रतीकारः, कार्यसिद्धिरिति। तथाभूताभिधानयुक्तश्च प्रवेशको बाहुल्येन तापसवत्सराजप्रतिभाचाणक्यमुद्राराक्षसादिषु। विषयस्तु भाविनोऽङ्कावतारस्येतिवृत्तं तस्यार्थो, विशेषरूपः, तदभिधानेन युक्तः प्रवेशको यथा नागानन्दे द्वितीयेऽङ्के चेटिकाद्वयेन मदनावस्थेतिवृत्तस्य विशेषवर्णनं चन्दनलतागृहादि दर्शितम्। अन्यान्यपि प्रवेशकस्य प्रयोजनानि सन्ति। न त्वेतत्परिगणनमित्याह—अनेकार्थ इति ॥३५॥

## बालक्रीड़ा

है इस तरह पाँच प्रकार का प्रवेशक है ऐसा प्राप्त हुआ। व्याख्यान करती है वह व्याख्या है। जैसे—किसी प्रवेशक के द्वारा गूढ़ अर्थ का व्याख्यान किया जाता है। जैसे तापसवत्सराज में अमात्य का प्रणिधि गुप्तचर "प्रमाद से शङ्कित हुए पार्श्वक लोग भ्रमण करते हैं" इत्यादि व्याख्या करते हैं अतिव्यवधान रहित समय में कहे हुए इस वाक्य ने पद्मावती के घर में जो वासवदत्ता का स्थापन किया गया है उस गूढ़ प्रयोजन का व्याख्यान कर दिया।

संरम्भ प्रकृत में अभिप्राय विशेष है उसका अर्थ है उपायान्वेषणादि। उस नाम वाला प्रवेशक होता है। जैसे नृत्तं के पार में नृत्त की समाप्ति में "गति वशादुपस्थितमिदं तत्प्रयोजनम्" गति के हिसाब से यह उसका प्रयोजन उपस्थित हो गया है। इत्यादि। इससे शालङ्कायन ने वासवदत्ता का अपहरण करके उज्जयिनी को ले जाने की इच्छा करने वाले वत्सराज को प्रेरणा देने वाले अमात्यों का संरम्भ कह दिया अभिप्राय बतला दिया। कार्य तो फल तो जो आधिकारिक है इत्यादि। उसका अर्थ है पञ्चाङ्ग का अनुष्ठान। वे जैसे—कर्मों के आरम्भ का उपाय यानी किस उपाय का आश्रयण करके कर्मों का अनुष्ठान किया जाय १। पुरुष और द्रव्य की सम्पत्ति परिपूर्णता २। देश और काल का विभाग ३ विनिपात का प्रतीकार ४ और कार्य सिद्धि ५ इस तरह के अभिधानों से युक्त प्रवेशक बाहुल्येन अधिकतर तापसवत्सराज प्रतिभाचाणक्य एवं मुद्राराक्षस आदि में है। विषय तो भावी अङ्कावतार का इतिवृत्त है। उसका अर्थ विशेष रूप है। उसके अभिधान से युक्त प्रवेशक जैसे नागानन्द में द्वितीय अङ्क में दो चेटियों ने मदन सम्बन्धी अवस्था रूप इतिवृति के विशेष वर्णनीय चन्दनलता गृह को दिखा दिया। इसके सिवाय और भी प्रवेशक के प्रयोजन हैं यह केवल परिगणन नहीं है। इसको कहते हैं अनेकार्थः ॥३५॥

बह्वाश्रयमपि कार्यं प्रवेशकैः संक्षिपेच्च सन्धिषु वा ।
बहुचूर्णपदैर्युक्तं जनयति खेदं प्रयोगस्य ॥ ३६ ॥
यत्रार्थस्य समाप्तिर्न भवत्यङ्के प्रयोगबाहुल्यात् ।
वृत्तान्तस्वल्पकथैः प्रवेशकैः सोऽभिधातव्यः ॥ ३७ ॥

अभिनवभारती

नन्वेवंभूतोऽर्थो यः प्रवेशके प्रदर्श्यते समासेन विस्तरेण वेत्याशंक्याह बह्वाश्रयमपीति । सन्धिं चिकीर्षव इति अङ्कार्थसन्निवेशनिमित्तं ये प्रवेशकाः पञ्चाप्युक्ताः चूलिकादयस्तैर्वाङ्काश्रयं बहुवक्तव्यं विततमपि कार्यं संक्षिपेत् यावत्सन्धानोपयोगि तावत्तत्र ब्रूयात् । यतो, बहुभिर्गद्यगतैरसमस्तैः पदैरसंस्कृतप्रायैः खेदो भवति । अनेन प्रवेशकादौ उत्कलिकाप्रायं बहुतरसमाससङ्कीर्णमभिनयशाखाङ्गत्रोटनकारित्वात् समाससंशयेनार्थानिश्चायकत्वाच्च न कर्तव्यमित्यपि दर्शयति ।

दिवसावसानकार्यं यद्यङ्के नोपपद्यते सर्वम् ।
अङ्कच्छेदं कृत्वा प्रवेशकैस्तद्विधातव्यम् ॥१८।२६॥

इति यदुक्तं तत्रानुपपत्तिर्बहुप्रकारा भवतीति दर्शयितुमाह—यत्रार्थस्य समाप्तिरिति । यत्प्रत्यक्षप्रयोज्यमपि प्रयोगवशादङ्केऽसमाप्तं भवति तत्प्रवेशकेन कर्तव्यम्, बहुतरत्वं प्रयोगस्य बहुमानास्पदत्वम् ॥३६॥

तदयमत्रार्थः—यत्र दिवसकार्याण्यनेकानि तत्र तन्मध्ये यत्सुन्दरप्रयोगकमुपदेशोपयोगि च तत्प्रत्यक्षेण दर्शनीयम् । अन्यत्सर्वं प्रवेशकेन वृत्तान्तार्था तदवशिष्टेनेति

बालक्रीड़ा

(मूल) बहुतों के आश्रय से होने वाले कार्य को भी सन्धियों में बहु चूर्ण पद वाले प्रवेशकों के द्वारा संक्षेप में करना चाहिए । क्योंकि प्रयोग को अधिक विस्तार युक्त कर देने से सामाजिकों के लिए खेद जनक हो जाता हैं ॥३६॥

(मूल) जहाँ अङ्क में प्रयोग की बहुलता से अर्थ की समाप्ति नहीं होती है उसको वृत्तान्त घटित स्वल्प कथा वाले प्रवेशकों से सम्पन्न करना चाहिए ॥३७॥

प्रश्न—ऐसा कौन सा वह अर्थ है जो प्रवेशक में संक्षेप से या विस्तार से दिखाया जाता है ऐसी आशङ्का करके कहते हैं बह्वाश्रयम् । सन्धि को करने वाला अर्थात् जो नाटक एवं प्रकरण आदि में मुखादि पाँचों सन्धियों की योजना करने की इच्छा करता है उसके लिए अङ्कीय अर्थों के सन्निवेश के लिए चूलिकादि पाँच प्रवेशकों को कहा है उनके द्वारा अकों में जो बहुत कहना है और जो विस्तृत कार्य है उसकी संक्षेप में योजना करे । जितना वहाँ सन्धान के उपयोगी है उतना कहे । क्योंकि गद्य में विना समास के असंस्कृत बहुत से पदों के कहने से सामाजिकों को खेद होता है । इससे यह भी दिखाते हैं कि उत्कलिकाप्राय गद्य को नहीं करना चाहिए क्योंकि बहुतर समास से संकीर्ण होने से वह अभिनय की शाखा के अंगों का त्रोटनकारी है और कहीं पर समास में संशय हो जाने से अर्थ का अनिश्चायक भी वह है ।

युद्धं राज्यभ्रंशो मरणं नगरोपरोधनं चैव ।
प्रत्यक्षाणि तु नाङ्के प्रवेशकैः संविधेयानि ॥ ३८ ॥

## अभिनवभारती

वृत्तनिर्वाहफला अल्पा संक्षिप्ता कथा यस्य प्रवेशकस्य ॥३७॥ एवं प्रत्यक्षप्रयोज्यप्रवेशकोपयोगो दर्शितः, अन्यत्रापि तं दर्शयति युद्धं राज्यभ्रंश इत्यादि। युद्धे शस्त्रसंपातस्य बाहुल्यं, राज्यभ्रंशेऽपि पतनमरणादेः, नगरोपरोधे बलस्य यन्त्रसुरङ्गादिदानस्य। इह केचिदाहुः मरणं द्विविधम्। किञ्चिदन्यसंबन्धिन्या क्रियया संपाद्यं यथा चक्रेण दैत्यस्य शिरश्छेदं, किञ्चिदन्यसंबन्धिक्रियानैरपेक्ष्येणैव व्याध्यभिघातादिप्रभवम्। तत्राद्यस्यैव निषेधः क्रियते। एतदर्थमेव कृतग्रहणं तद्धयन्यक्रियावाचकम्। न च तद्युद्धेन संगृहीतम्। अयुद्धे पूर्वस्याप्यशङ्कितशिरश्छेदस्य दर्शितत्वादिति। त एवं प्रष्टव्याः—इदं मरणं प्रयोज्यमिदमप्रयोज्यमिति न तावदत्र विषयविभागे निदानमुत्पश्यामः। मृतस्य कथं निष्क्रमणं कथं वावस्थानं, ततो नाट्योपयोगिसमस्तध्रुवागानादिप्रक्रियाविलोपः सामाजिकानां विरसताप्रतिपत्तिरिति तु सर्वत्र मरणं समानं तस्मादङ्के मरणमप्रयोज्यमेव। ननु मरणानुभाववर्णनेनेदानीं किं कृत्यं, युद्धवीररौद्रादावप्येतदनुभाववर्णने किं प्रयोजनं तदनुभावापरिज्ञाने प्रवेशकैरपि कथं वर्णनं स्यादिति चेन्मरणेऽपि समः समाधिः।

## बालक्रीड़ा

(मूल) युद्ध, राज्यभ्रंश, मरण, नगर का उपरोध इनको अङ्क में प्रत्यक्ष नहीं दिखाना चाहिए। किन्तु प्रवेशकों के द्वारा सम्पन्न करना चाहिए ॥३८॥

दिवसानकार्यम् इत्यादि जो कहा है उसमें बहुत तरह की अनुपपत्तियाँ होनी हैं उनको दिखाने के लिए कहता है कि जहाँ अर्थ की समाप्ति है यानी जो प्रत्यक्ष में प्रयोज्य होकर भी अङ्क में समाप्त नहीं होता है उसको प्रवेशकों से करना चाहिए। प्रयोग की विशालता बहुमान की आस्पद है। इसलिए यहाँ यह अर्थ है कि जहां दिन भर में पूरे होने वाले अनेक कार्य हैं वहां बीच में जो सुन्दर प्रयोग वाले और उपदेश के उपयोगी हैं उनको प्रत्यक्ष में दिखा दे और अवशिष्ट को प्रवेशकों से। क्योंकि अवशिष्ट अर्थ का फल है केवल इतिवृत्त का निर्वाह करना अतः प्रवेशकों में अल्प वृत्तार्थ और संक्षप्ति कथा रहती है। इस प्रकार प्रत्यक्ष प्रयोग के योग्य प्रवेशकों का उपयोग दिखा दिया ॥३७॥

अन्यत्र भी उसको दिखाते हैं युद्ध एवं राज्यभ्रंश इति। युद्ध में शस्त्रों के सम्पात का, राज्यभ्रंश में पतन एवं मरण का, नगर के चारों तरफ घेरा डालने में सेना का और सुरंग आदि खोदने का बाहुल्य होता है। इस विषय में कोई कहते हैं कि मरण दो प्रकार का होता है। उनमें एक वह है जो अन्य सम्बन्धी क्रिया से सम्पाद्य होता है जैसे चक्र से दैत्य के शिर का छेदन। दूसरा वह है जो व्याधि एवं चोट के लगने से अकस्मात् होता है। इसमें अन्य सम्बन्धी क्रिया की अपेक्षा नहीं है। उनमें पहले वाले मरण का ही

## अभिनवभारती

किञ्च यत्र प्रत्यापत्तिशून्यं मरणं तत्प्रक्रियाविलोपकत्वान्न प्रयोज्यम्। यत्तु कचित्तत्प्रत्यापत्तिः यथा जीमूतवाहनस्य तदेव क्षणमात्रानिश्चितचेष्टात्मकं प्रयोज्यमेवेति सोऽपि मरणानुभावसाक्षात्करणस्य विषयः। यद्वाहिनीनामपि साटोपपरिक्रमणं शस्त्रवर्णनादिप्रारम्भरूपमदः प्रयोज्यमपि तु तन्निर्वाहो न प्रदर्शनीयः। एतदेव कारणे स्फुटीकृतं युद्धमेव यन्निर्वाहपर्यन्तं यावन्मरणमेव यदचिरप्रत्यापत्तिर्न भवति तन्न प्रत्यक्षेण प्रयोज्यं, प्रवेशकैरिति उपक्षेपपञ्चकमध्यादन्यतमेनोपक्षेपेणेत्यर्थः। अन्ये त्वाहुः—व्याधिजमभिघातजं च मरणं रङ्गे प्रयोज्यं, अपुनर्जनिनिष्क्रान्तिरहितप्रकृतिर्विधेयेति ॥३८॥

## बालक्रीड़ा

निषेध करते हैं। इसी लिए कृत का ग्रहण किया। क्योंकि वह अन्य क्रिया का वाचक है अतः युद्ध से उसका संग्रह नहीं किया। युद्ध के अभाव में अपूर्व एवं आशङ्का युक्त शिरच्छेद को दिखाया गया है। उनसे यह पूछना है कि यह मरण प्रयोज्य है नाटक में दिखाने लायक है और यह मरण अप्रयोज्य है दिखाने लायक नहीं है इसको हम विषय विभाग में कारण नहीं देख रहे हैं क्योंकि मरे हुए का निष्क्रमण कैसे होगा और कैसे अवस्थान होगा क्योंकि इससे तो नाटक के उपयोगी समस्त ध्रुवा गानादि क्रियाओं का लोप हो जायगा और सामाजिकों के लिए विरसता की आपत्ति होगी इस तरह मरण सभी जगह समान है फलतः रङ्ग में मरण को नहीं दिखाना चाहिए। यदि ऐसी बात है तब तो मरण के अनुभावों के वर्णन से इस समय क्या फल है और युद्ध वीर एवं रौद्र आदि में भी उसके अनुभावों के वर्णन से क्या मतलव है। इसके सिवाय यह भी बात है कि मरण के अनुभावों के विना जानें प्रवेशकों से भी उसका वर्णन कैसे हो सकेगा अतः यहाँ जो उत्तर होगा समाधि होगी वही उत्तर वही समाधि यहाँ भी है समान ही है।

एक बात और भी है कि जहाँ मरण प्रत्यापत्ति से शून्य है यानी मर गया सो मर गया वह फिर जी नहीं सकता है इस तरह पुनः जी जाने की जिसमें बात नही है ऐसे मरण को क्रिया विलोपक होने से नहीं दिखाना चाहिए। जो तो कहीं पर प्रत्यापत्ति होती है पुनः जीवन होता है जैसे जीमूतवाहन का पुनर्जीवन है। उसको दिखा देना चाहिए क्योंकि उसमें क्षण भर के लिए चेष्टा शून्यत्व है। तथा उसमें मरण के अनुभावों का साक्षात्करण ही विषय है। और जो वाहिनी आदि का साटोप परिक्रमण है तथा शस्त्र सम्पात आदि के वर्णन का प्रारम्भ है वह प्रयोज्य है किन्तु उसका निर्वाह दिखाने लायक नहीं है। इसीको मूल में स्पष्ट कर दिया कि निर्वाह पर्यन्त युद्ध को और अचिरप्रत्यापत्ति शून्य मरण को नहीं दिखाना चाहिए। प्रवेशकैः कहने का अर्थ है कि उपक्षेपादि पाँचों में से किसी एक के उपक्षेप से। और लोग तो कहते हैं कि व्याधि से या अभिघात होने वाला मरण रङ्ग में प्रयोज्य है। क्योंकि यह पुनर्जन्म एवं निष्क्रान्ति से रहित प्रकृति वाला है अतः विधेय है ॥३८॥

**अङ्के प्रवेशके च प्रकरणमाश्रित्य नाटके वापि ।**
**न वधः कर्तव्यः स्याद्योऽभ्युदयी नायकः ख्यातः ॥ ३९ ॥**
**अपसरणमेव कार्यं ग्रहणं वा सन्धिरेव वा योज्यः ।**
**काव्यश्लेषैर्बहुभिर्यथारसं नाट्यतत्त्वज्ञैः ॥ ४० ॥**

## अभिनवभारती

अथ सर्वथा यद्विषयं मरणं नाख्येयं, तद्दर्शयति अङ्के प्रवेशके चेति । प्रकरणे नाटके वा नायकस्य प्रत्यक्षेण वा वर्णनया वा न मरणं वर्णनीयम् । अङ्क इति प्रत्यक्षेण, प्रवेशक इति वर्णनया ।

ननु प्रत्यक्षेण ये न कस्यचिन्मरणं प्रयोज्यमिच्छन्ति तन्मते अङ्कग्रहणं किमर्थं, तत्राहुः वधशब्देन (न) मरणमुच्यते, अपि तु परकृतघातदानादि तत्रान्यघातदानाद्यपि प्रत्यक्षेण रङ्गे प्रदर्श्यते । अचिरप्रत्यापत्तौ समाश्वासे यस्तु नायकस्तस्य ख्यातस्य न घातदानादि प्रदर्शनीयम् । अन्ये तु ख्यातं नायकं पताकानायकादिकमिच्छन्ति ॥३९॥

अपसरणमिति पलायनम् यथोक्तं – अशक्ये सर्वमुत्सृज्यापगच्छेत् अदृष्टा हि जीवतः पुनरावृत्तिः इति । ग्रहणं वा कार्यं सनिबन्धनबन्धनमिति । यथा वासवदत्तानृत्तधारे ( पारे ? ) वत्सराजस्य । सन्धिरेवेति सन्धानं, यदुक्तम्—

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाटक एवं प्रकरण के अङ्क एवं प्रवेशक में उस नायक का वध नहीं दिखाना चाहिए । जो नायक अभ्युदय शाली हो ॥३९॥

(मूल) उस अभ्युदयी नायक का युद्ध से भाग जाना या पकड़ में आ जाना या सन्धान कर लेना इत्यादि उपयुक्त विधानों को नाट्य के तत्त्व के जानकार रसों के अनुसार बहुविध काव्य श्लेषों से करें ॥४०॥

अथ अब जिसमें मरण को सर्वथा नहीं कहना है उसको दिखाते हैं अङ्क में और प्रवेशक में । प्रकरण अथवा नाटक में नायक का प्रत्यक्ष रूप से या वर्णना के द्वारा मरण-वर्णन नहीं करना चाहिए । अङ्क का निर्देश प्रत्यक्ष से है और प्रवेशक का वर्णना से है । प्रश्न—जो प्रत्यक्ष से किसी का मरण दिखाना नहीं चाहते हैं उनके मत में अङ्क का क्या फल है । उत्तर । यहाँ मरण शब्द नहीं कहा है किन्तु वध शब्द को कहा है जिसके फलस्वरूप वधशब्द से परकृत घातदानादि का ग्रहण है अतः अन्यकृत घातदानादि प्रत्यक्षरूप से रङ्ग में दिखाये जाते हैं । अचिरप्रत्यापत्तिरूप सान्त्वना में भी जो नायक है उसके घात-दानादि को भी नहीं दिखाना उचित है । क्योंकि प्रसिद्ध नायक के विषय में ऐसा वर्णन अनुचित है । और लोग तो ख्यात नायक को पताका नायक चाहते हैं ॥३९॥

अपसरण माने पलायन । जैसा कि कहा है अशक्य है जहाँ कुछ भी नहीं किया जा सकता है वहाँ पर सब कुछ छोड़कर चल देवे । क्योंकि मरे हुए की पुनरावृत्ति पुनरागमन

न महाजनपरिवारं कर्तव्यं नाटकं प्रकरणं वा ।
ये तत्र कार्यपुरुषाश्चत्वारः पञ्च वा ते स्युः ॥ ४१ ॥

अभिनवभारती

प्रवृत्तचक्रेणाक्रान्तो राज्ञा बलवताऽबलः ।
सन्धिनोपनमेत्………… । (अर्थशास्त्रे ७·३ अध्या)

अपसरणबन्धनसन्धीनां विषयविभागसूचनायाह । प्रधानरसानुसारेण यत्काव्यं यत्काव्यार्थस्तस्य श्लेषा बन्धनाद्युपपत्तयः तैरुपलक्षितमपसरणादिकार्यमिति यावत् । कार्यविशेषैरिति केषांचित्पाठः ॥४०॥

अथ यद्यदप्रयोज्यं प्रत्यक्षेण तस्य सामान्यद्वारकं संग्रहं दर्शयितुमाह—न महाजनपरिवारमिति । महाजनः संख्यया तेन परिवारः परिवारणं यत्र यत्र वस्तुनि तन्नाटकमिति तद्युक्तं तत् प्रकरणम् । वाग्रहणादन्यदपि न कार्यम् । एतदुक्तं भवति—बहुतरपुरुषसाध्यं यत्किञ्चित्तद्यथा समुद्रे सेतुबन्धनमित्यादि तत्सर्वं प्रत्यक्षेण न प्रदर्शनीयम् तथा महतो जनस्य पितापुत्रश्वश्रूस्नुषागुरुशिष्यादेः परितो वरणं व्रीडातङ्कादियोगेन यत्र जायते वैरस्यं वा महाजनस्य सभ्यस्य च यत्र परिवरणं चित्तसंकोचः तत्सर्वं परिचुम्बनाद्यपि न प्रत्यक्षं प्रयोज्यम् । यदि च प्रत्यक्षप्रयोज्यं

बालक्रीड़ा

(मूल) नाटक अथवा प्रकरण को बहुत से जनों से युक्त नहीं करना चाहिए। वहाँ जो कार्य पुरुष हों वे चार या पाँच होने चाहिए ॥४१॥

नहीं देखा गया है। हां उसका निग्रहण किया जा सकता है वह भी किसी कारण वश से होता है। जैसे वासवदत्ताकर्त्तृक नृत्त के पार में समापन में वत्सराज का निग्रहण। सन्धि का अर्थ है सन्धान जैसा कि कहा है—कोई दुर्बल किसी बलवान् राजा के द्वारा सेना के घेरे में पड़ जाय तो सन्धि से उस बलवान् के सामने झुक जाय। कहाँ अपसरण होता है कहाँ बन्धन एवं कहाँ सन्धि इनके विषय विभाग की सूचना देने के लिए कहते हैं कि प्रधान रस के अनुसार जो काव्य है यानी काव्यार्थ हैं उसका श्लेष यानी रचनादि उपपत्ति है उससे उपलक्षित अपसरणादि क्रियाओं को करना चाहिए। कोई तो कहते हैं कि यहां काव्यश्लेषैः की जगह मे कार्यविशेषैः पाठ है ॥४०॥

अब जो जो प्रत्यक्षरूप से दिखाने के अयोग्य हैं उनका सामान्यतः सङ्ग्रह दिखाते हैं—न महाजन ! संख्या के कारण महाजन हैं। इसलिए जिस २ वस्तु में उससे परिवारण होता है वह नाटक है और उससे युक्त प्रकरण है। वा ग्रहण से यह बतलाया कि महाजन से संख्याधिक्य का वारण तो होता ही है इससे अन्य भी जो कुछ है उसको भी इसमें नहीं करना है। इस कहने का आशय कुछ भी नहीं खुला अतः आशय के स्पष्टीकरण के लिए कहते हैं कि इस प्रघट्टक से यह कहा गया कि कोई कार्य है जो बहुत पुरुषों से साध्य है जैसे समुद्र में सेतु का बन्धन, उन सबको प्रत्यक्षरूप से रङ्गमञ्च पर नहीं दिखाना

काव्यं गोपुच्छाग्रं कर्तव्यं कार्यबन्धमासाद्य ।
ये चोदात्ता भावास्ते सर्वे पृष्ठतः कार्याः ॥४२॥

### अभिनवभारती

तत्र पञ्च कार्यपुरुषाः यदि चत्वारः प्रकरीपताकादिरूपा तेषां च परिवारस्वभावास्तावन्त एवेति । यदि प्रकर्षस्तदा दशाष्टौ वा रङ्गे प्रविष्टा भवन्ति । ततोऽधिकेषु त्वभिनय चतुष्टयं सम्यगविभावनीयं स्यात्, देवयात्रापरिदृश्यमानजनसमाजवत् ॥४१॥

एवमङ्के प्रवेशकस्वरूपं वितत्याभिहितम्, अधुना तत्समुदायस्य नाटकस्य यादृग्रूपं तद्दर्शयति काव्यं गोपुच्छाग्रमिति । क्रमसूक्ष्माङ्गमिति केचित् । अन्ये तु यथा गोपुच्छे केचिद्वालाः ह्रस्वाः केचिद्दीर्घाः एवं कानिचित्कार्याणि मुखसन्धौ परिसमाप्तानि कानिचित् प्रतिमुखपर्यन्तानि कानिचिदवमर्शावसानानि पराणि निर्वहणपर्यवसायीनि, तद्यथा रत्नावल्यां प्रमोदोत्सवो मुखसन्धावेव निष्ठित इत्यादि यावत् बाभ्रव्यवृत्तान्तो मुखोपक्षिप्तो निर्वहणनिष्ठां प्राप्तः । साररूपाश्च पदार्थाः पर्यन्ते कर्तव्याः ॥४२॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) कार्य की अपेक्षा करके गौ के पुच्छ के अग्रभाग के सदृश अर्थात् क्रमशः जिसमें अङ्क सूक्ष्म हों ऐसे काव्य को करना चाहिए । उनमें जो भाव उदात्त हों उनको पर्यन्त में करना चाहिए ॥४२॥

चाहिए । महान् जन यानी पिता पुत्र सास श्वसुर बहू गुरु शिष्य एवं भाई बन्धु आदि जन समुदाय के द्वारा परितः चारों तरफ से वरण है यानी व्रीड़ा एवं आतङ्क के कारण जहां वैरस्य है अथवा महाजन माने सभ्य का जहां परिवरण माने चित्त सङ्कोच है ऐसे परिचुम्बनादि सभी कार्यों को प्रत्यक्ष मे रङ्ग मञ्च पर नहीं दिखाना चाहिए । यदि इनको प्रत्यक्ष में दिखाना ही है तो वहाँ कार्य करने वाले पुरुष पाँच या चार प्रकरी एवं पताकादि गत है और उनके जो परिवारस्वभाव है उतने ही हो अथवा यदि और भी प्रकर्ष करना हैं तब रङ्ग स्थल में दश या आठ कार्यपुरुषों का प्रवेश होना चाहिए । क्योंकि उनसे अधिक होने पर आङ्गिक वाचिक आहार्यिक एवं सात्विक इन चारों प्रकार के अभिनयों की सम्यक् विभावना नहीं होगी । क्योंकि वह अभिनय का स्वरूप नहीं होगा वह तो देव यात्रा मे देवदर्शन में दिखाई पड़ने वाले जन समुदाय की तरह एक गिरोह हो जायगा ॥४१॥

इस तरह विस्तार के साथ अङ्क में प्रवेशकों का स्वरूप कह कर अब उस समुदायरूप नाटक का जो रूप है उसको दिखाते हैं—काव्यं गोपुच्छाग्रम् । कोई तो गोपुच्छाग्रं का अर्थ करते हैं कि क्रमशः जिसमें अङ्क सूक्ष्म हों । अन्य लोग तो कहते हैं कि जैसे गौ के पुच्छ में कुछ बाल ह्रस्व होते हैं छोटे होते हैं और कुछ बाल दीर्घ होते है लम्बे होते हैं उसी तरह नाटक एवं प्रकरण में भी कुछ कार्य ह्रस्व होते है जो मुख सन्धि में ही परिसमाप्त होते हैं कुछ कार्यो का अवमर्श में अवसान होता है बाकी निर्वहण पर्यवसित होते हैं । उनमें जैसे रत्नावलीं में मदनोत्सव मुख सन्धि में ही निष्ठित है । और बाभ्रव्य का वृतान्त मुख

सर्वेषां काव्यानां नानारसभावयुक्तियुक्तानाम् ।
निर्वहणे कर्तव्यो नित्यं हि रसोऽद्भुतस्तज्ज्ञैः ॥४३॥
नाटकलक्षणमेतन्मया समासेन कीर्तितं विधिवत् ।
प्रकरणमतः परमहं लक्षणयुक्त्या प्रवक्ष्यामि ॥४४॥

अभिनवभारती

अत्र हेतुमाह सर्वेषां काव्यानामिति । नाटकादीनां निर्वहणेऽद्भुतरसः कर्तव्यः । एवं हि तानि काव्यानि रसभावानां युक्त्या परस्परसंबद्धानि युक्तानि भवन्ति नान्यथा एकवाक्यतां च विना कः प्रबन्धार्थः । तथा च शृङ्गारवीररौद्रैः स्त्रीरत्नपृथिवीलाभशत्रुक्षयाः करुणादिभिस्तन्निवृत्तिरितीयता क्रमेण लोकोत्तरासंभाव्यमनोरथप्राप्तौ भवितव्यमद्भुतेन । असाधारणलाभो हि यदि फलत्वेन कल्प्यतेऽवश्यं क्रियायाः किञ्चिदस्त्येव फलमात्रमिति किं तत्रोपायव्युत्पादनायत्तेनेत्यद्भुतावसानत्वमकार्यम् , केन व्युत्पाद्यजनस्यैवं बुद्धिर्जायते—अहो दुष्करमप्युपायक्रमेण सिद्धयति" इति, "उपायेन वर्तितव्यं" इति ॥४३॥

पूर्वोक्तमुपसंहरति वक्तव्यान्तरं नाटकलक्षणमेतदित्यादि । क्वचिल्लक्ष्यं प्रसिद्धम्, इह तु लक्षणबलेन तस्यैव यत्नप्रसाध्यत्वमिति दर्शयति । लक्षणयुक्त्या

बालक्रीड़ा

(मूल) नाना प्रकार के रस भाव रीति वृत्ति प्रवृत्ति छन्द गुण एवं अलङ्कारों से युक्त सभी काव्यों की निर्वहण सन्धि में नाट्य के जानकार लोग अद्भुत रस को करें॥४३॥

(मूल) हे विप्रो ! इस तरह मैंने संक्षेप से विधिपूर्वक नाटक के लक्षण को कहा । अब लक्षण की योजना करते हुए प्रकरण को मैं कहूँगा ॥४४॥

सन्धि में उपक्षिप्त हुआ भी निर्वहण सन्धि में निष्ठा को प्राप्त करता है । साररूप पदार्थों को पर्यन्त में करना चाहिए ॥४२॥

सारभूत पदार्थों को पर्यन्त में क्यों करना चाहिए इसमें हेतु को बतलाते हैं सभी काव्यों के नाटकों के निर्वहण में अद्भुत रस करना चाहिए । इस प्रकार वे रस एवं भावों की युक्ति से परस्पर में सम्बद्ध एवं युक्ति सङ्गत हो जाते हैं । अन्यथा अद्भुत के बिना युक्त नहीं होते हैं । क्योंकि जब तक परस्पर में एक वाक्यता नहीं होगी तब तक प्रबन्धार्थ कैसा । इस वास्ते शृंगार हास्य वीर एवं रौद्र रसों से क्रमशः स्त्री रत्न का लाभ, पृथ्वी का लाभ एवं शत्रु का क्षय, और करुण, भयानक, बीभत्स एवं मोक्ष से उनकी निवृत्ति । इस तरह क्रम से लोकोत्तर असम्भाव्य मनोरथ की प्राप्ति होने पर आवश्यक हो जाता है कि अद्भुत रस को निर्वहण में दिखाना । यदि असाधारण लाभ की फल के रूप में कल्पना करेंगे तो क्रिया का अवश्य ही कोई फल होगा अतः उपायों की व्युत्पत्ति के अधीन हो जाने से अद्भुत में अवसान नहीं करना चाहिए यही प्राप्त होगा । इस स्थिति में किस साधन से व्युत्पाद्य जन की ऐसी बुद्धि होगी "अहो क्रमशः उपायों के अनुष्ठान करने से दुष्कर कार्य भी सिद्ध हो जाते हैं" अतः उपायों का अनुष्ठान करना चाहिए ॥४३॥

यत्र कविरात्मशक्त्या वस्तु शरीरं च नायकं चैव ।
औत्पत्तिकं प्रकुरुते प्रकरणमिति तद् बुधैर्ज्ञेयम् ॥४५॥
यदनार्षमथाहार्यं काव्यं प्रकरोत्यभूतगुणयुक्तम् ।
उत्पन्नबीजवस्तु प्रकरणमिति तदपि विज्ञेयम् ॥४६॥

## अभिनवभारती

लक्षणद्वारेण युक्तिस्तया हृदयानुप्रवेशनया हेतुभूतया संपाद्ययेत्यर्थः ॥४४॥ तत्र प्रकरणस्य सभेदस्य सलक्षणं नामनिर्वचनं चाह यत्र कविरात्मशक्त्येति। वस्त्विति साध्यं फलं, शरीरमिति तदुपायं वस्त्वादिकं काव्याभिधेयमात्मशक्त्या प्रकुरुते यत्काव्येन तत्प्रकरणमिति बुधैर्ज्ञेयमिति संबन्धः ॥४५॥ यत्र समुत्पाद्यं न भवति तत्र योऽनुत्पाद्योंऽशः न कुत्रस्थो ग्राह्य इति दर्शयितुमाह यदनार्षमित्यादि। अनार्षमिति पुराणादिव्यतिरिक्तबृहत्कथाद्युपनिबद्धं मूलदेवचरितादि। आहार्यमिति पूर्वकवि-काव्याद्वाहरणीयं समुद्रदत्तचेष्टितादि।

ननु च तत्रांशे कविकृतत्वाभावात्कथं प्रकरणवाचोयुक्तिरित्याह उत्पन्ने पूर्व-सिद्धे बीजं वस्तु च यत्र तादृशमपि तत्, यदिति वस्तुभूतैः बृहत्कथादौ काव्यान्तरे वा प्रसिद्धैर्गुणैर्युक्तं प्रकरोति तदिति तस्माद्धेतोरेतदपि प्रकरणम्। तेन बृहत्कथा-दिसिद्धस्य मूलदेवादेरधिकावापं कविशक्तिर्यदा विधत्ते तदा प्रकरणम्। एवं पूर्वक

## बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ कवि अपनी शक्ति से यानी अपनी मानसिक भावना से वस्तु इतिवृत्त, शरीर एवं नायक वगैरह को औत्पत्तिक काल्पनिक करता है उसे बुध लोग प्रकरण समझें ॥४५॥

(मूल) जो काव्य अनार्ष हों आहार्य हो कृत्रिम हो अभूतपूर्व गुणों से युक्त हो यानी नई नई कल्पनाओं से प्रसूत किया गया हो तथा जिसमें बीज एवं वस्तु कृत्रिम हो उसको भी बुधलोग प्रकरण समझें ॥४६॥

अब पूर्वोक्त का उपसंहार करते हैं और दूसरे २ वक्तव्यों का आक्षेप करते हैं— नाटकलक्षणम्। कहीं पर लक्ष्य प्रसिद्ध हैं जहां तो लक्षण के बल से ही वह प्रयत्न से साध्य है। इसको दिखाते हैं लक्षणयुक्त्या। लक्षण रूप द्वार से जो युक्ति योजना है उससे अर्थात् वस्तु को साध्य अर्थ को हृदय में प्रवेश कराने में हेतुभूत संपाद्य युक्ति से ॥४४॥

उसमें अपने भेदों के सहित प्रकरण के लक्षण के साथ नाम निर्वचन को कहते हैं— यत्र कविः। वस्तु पद से यहाँ साध्य फल को लेते हैं। शरीर माने फल के उपाय। काव्य के अभिधेय प्रतिपाद्य वस्तु आदि को जो आत्म शक्ति से काव्य के द्वारा प्रकर्षयुक्त करता है वह प्रकरण है ऐसा बुध लोग समझें यह यहाँ सम्बन्ध है ॥४५॥

जहां समुत्पाद्य कुछ नहीं है वहाँ अनुत्पाद्य अंश किसी जगह से भी नहीं लेना चाहिए इसको दिखाने के लिए कहते हैं यदनार्षम् अनार्ष माने पुराणादि से व्यतिरिक्त भिन्न बृहत्कथा

यन्नाटके मयोक्तं वस्तु शरीरं च वृत्तिभेदाश्च ।
तत्प्रकरणेऽपि योज्यं सलक्षणं सर्वसन्धिषु तु ॥४७॥
विप्रवणिक्सचिवानां पुरोहितामात्यसार्थवाहानाम् ।
चरितं यन्नैकविधं ज्ञेयं तत्प्रकरणं नाम ॥४८॥

## अभिनवभारत

विसमुत्प्रेक्षितसमुद्रदत्तचेष्टितादिवर्णनेऽपि अधिकावापं विदधत्कविः प्रकरणं कुर्यादिति तात्पर्यम् ॥ ६॥ नन्वस्येति वृत्तस्य कथं योजनेत्याशंक्य पूर्वोक्तमेवातिदेशद्वारेण स्मारयितुमाह यन्नाटके मयोक्तमिति । नानाविभूतियुक्तमृद्धिविलासादिभिरित्यादिनायकफलवत्त्वमुक्तं तत्, वस्तुशरीरमिति "अङ्कप्रवेशकाढ्यं" "वृत्तिभेदाश्चेति" "नानारसभावचेष्टितैर्बहुधा । सुखदुखोत्पत्तिकृत" मिति, सलक्षणमित्यङ्कप्रवेशकयोर्लक्षणयुक्तमिति ॥४९॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) नाटक में मैंने जिन वस्तु शरीर एवं वृत्तियों के भेदों को कहा है उनकी लक्षणों के सहित प्रकरण की सम्पूर्ण सन्धियों में योजना करनी चाहिए ॥४७॥

(मूल) जहाँ विप्र, वणिक्, सचिव (सहायक) पुरोहित अमात्य (अधिकृत मन्त्री) और सार्थवाह (क्रेतव्य और विक्रेतव्य वस्तुओं का समूह रूप से वहन करने वाला यानी लाने और ले जाने वाला) इनके जिसमें अनेक प्रकार के चरित हों वे प्रकरण है ॥४८॥

आदि में उपनिबद्ध मूलभूत देवताओं के चरित । आहार्य माने प्राचीन कवियों के काव्य से आहरणीय जैसे—समुद्रदत्त चेष्टितादि । प्रश्न—जहां कोई वस्तु या शरीर कुछ भी समुत्पाद्य नहीं है । वहां अनुत्पाद्य अंश में कवि के द्वारा करणीयता नहीं है तब प्रकृष्ट करणरूप वाणी की युक्ति कैसे संगत होगी ? इस पर कहते हैं कि उत्पन्न माने पूर्वसिद्ध काव्य में बीज एवं वस्तु जहाँ वैसा रहे वहाँ यत् के कहने का आशय है कि बृहत्कथा आदि व्याख्यान्तरों में प्रसिद्ध वस्तुभूत गुणों से युक्त जो प्रकर्ष करता है । तत् माने इस हेतु से यह भी प्रकरण है । अतः जहाँ या जब कवि अपनी शक्ति के द्वारा बृहत्कथा आदि में प्रसिद्ध मूलभूत देवादि के विषय में अधिक आवाप करता है तब प्रकरण होता है । अतः इसका तात्पर्य हुआ कि प्राचीन कवियों के द्वारा समुत्प्रेक्षित समुद्रदत्त चेष्टितादि के वर्णन में भी अधिक आवाप यानी उत्कृष्ट स्वरूप की योजना करके कवि प्रकरण को करे ॥४६॥

अच्छा इस इतिवृत्त की योजना कवि कैसे करे ? ऐसी आशंका करके पहले कहे हुए को ही अतिदेश के द्वारा स्मरण कराने के लिए कहते हैं कि—यन्नाटके मयोक्तम् । ऋद्धि एवं विलासादि से नानाविभूतियुक्त है इत्यादि से नायक को जो फलवान् कहा है। वस्तु शरीरम् इससे अङ्क प्रवेशकों से आढ्य कहा है । वृत्तिभेदाश्च उससे नाना रस बहुत प्रकार से भाव एवं चेष्टित से सुख एवं दुःख की उत्पत्ति करने वाला और सलक्षणम् इससे अङ्क एवं प्रवेशकों के लक्षणों से युक्त है ऐसा कहा है ॥४७॥

**नोदात्तनायककृतं न दिव्यचरितं न राजसम्भोगम् ।**
**बाह्यजनसंप्रयुक्तं तज्ज्ञेयं प्रकरणं तज्ज्ञैः ॥४६॥**

### अभिनवभारती

केचित्तु शरीरग्रहणेन गतार्थं तस्माल्लक्षणमित्यङ्कपरिमाणमङ्कान्तरसन्धानहेतुषु च प्रवेशकेषु यत्प्रयोज्यमुक्तं 'दिवसावसानकार्यं यद्यङ्के नोपपद्येत'। यद्यङ्केनोपपद्येत इत्यादि तत्सर्वं प्रकरणेऽपि योज्यम् इति। अतिदेशायातमतिप्रसङ्गं वारयत्यार्याद्वयेन विप्रवणिगित्यादिना। सचिवो मन्त्री, अमात्योऽधिकृतः सार्थवाहस्ताव-त्पण्यानामाहर्ता तद्देशक्रयविक्रयकृतो वणिजोऽन्य एव। नैकविधमित्यनेकरसयुक्त-मित्यर्थः। 'नैकरसान्तरविहित' इति तदतिदेशमात्रमिति सूचितम् ॥४८॥ प्रख्यातो-दात्तेति प्रसक्तं निषेधति नोदात्तेति। तन्निषेधे चार्थान्नाटके वैपरीत्यमायातम्। नाटके च देवो नायकत्वेन निषिद्ध इति प्रकरणे कर्तव्यत्वेनापाद्यत इत्याह न दिव्य-चरितमिति। तथा न दिव्याश्रयमिति यदनादेशाद् देवानां प्रयोज्यत्वं प्रसक्तं तदप्य-नेन निषिद्धम्। नाटके देवानामिवेहापि राज्ञः प्रवेशे शङ्कमाने निराकरोति न राज-संभोगमिति। यदि वा औत्पत्तिकत्वेऽपि न राजोचितसंभोगोत्प्रेक्षा विप्रादिषु करणीयेत्यनेन शिक्षयति, अतएव राजनियमः। उचितोऽन्तःपुरजनः कञ्चुकिप्रभृतिः तद्व्यतिरिक्तो बाह्यजनोऽत्र चेटदासादिः प्रवेशकादौ कार्य इत्यर्थः ॥४९॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जिसमें न उदात्त नायक हो न दिव्य चरित्र हो और न जिसमें राजसम्भोग अर्थात् राजाओं के भोग की जैसी सामग्री हो और जो बाह्य जनों से अर्थात् अन्तःपुर में रहने वाले कञ्चुकी प्रभृति जनों से अतिरिक्त बाह्य पुरुषों के द्वारा प्रयोग करने के योग्य हो उसे विद्वान् लोग प्रकरण समझें ॥४९॥

कोई तो कहते हैं कि शरीर ग्रहण से ही गतार्थ हो गया था फिर सलक्षणं क्यों कहा ? क्यों कि सलक्षण माने अङ्क का परिणाम और अङ्कान्तर के सन्धान के हेतु प्रवेशकों से प्रयोज्य जो "दिवस नकार्यम्" इत्यादि कहा है उस सबकी प्रकरण में भी योजना करनी चाहिए। इस प्रकार अतिदेश से प्राप्त अतिप्रसङ्ग को विप्र वणिक् इत्यादि दो आर्याओं से वारण करते हैं। सार्थवाह अर्थात् पण्यों का आहर्त्ता दुकानों में माल की सप्लाई करने वाला। देश में एक जगह बैठकर क्रय विक्रय करने वाले वणिक् इस सार्थवाह से अन्य ही होते हैं। नैकविधम् इसका अर्थ है अनेक रसों से युक्त। नैकरसान्तर विहित इससे केवल अतिदेश को ही सूचित किया ॥४८॥

प्रख्यातोदात्त इत्यादि जो प्रसक्त है उसका निषेध करते हैं। नोदात्तेति। प्रख्यातोदात्त के निषेध करने पर अर्थात् नाटक में वैपरीत्य ही प्राप्त होता है। नाटक में देवता नायक के रूप में निषिद्ध है। अतः प्रकरण में वह कर्तव्यत्वेन आपन्न होता है। इसको कहते हैं "न दिव्यचरितम्" इससे "न दिव्याश्रयम्" इसको कहा। इसका फल हुआ कि विना आदेश के देवताओं में जो प्रयोज्यत्व प्रसक्त है वह भी इससे निषिद्ध हो गया। नाटक में जैसे देव-

दासविटश्रेष्ठियुतं वेशस्त्र्युपचारकारणोपेतम् ।
मन्दकुलस्त्रीचरितं काव्यं कार्यं प्रकरणे तु ॥५०॥

## अभिनवभारती

एतदेव दर्शयति दासविटश्रेष्ठियुतमिति कञ्चुकिस्थाने दासः, विदूषकस्थाने विटः अमात्यस्थाने श्रेष्ठीत्यर्थः । वेश्यावाटो वेशः तत्र या स्त्री तस्याः य उपचारो वैशिके (अ—२३) वक्ष्यते सकारणं यस्य शृङ्गारस्य तेनोपेतं, कुलस्त्रीविषयं चेष्टितं मन्दं यत्रेति । उपाध्यायास्तु मन्दकुलानां स्त्रीणां चरितं यत्रेत्याहुः, तेन कुलाङ्गनापि तत्र मन्दकुलैवेति दर्शितं भवति । एतदेवाभिमन्यमानेन पुष्पदूषितकेऽशोकदत्तादि-शब्दाकर्णनेन समुद्रदत्तस्य शङ्केवोपनिबद्धा सा न दोषाय निर्वहणान्तोपयोगिनी हि नन्दयन्तीनिर्वासनं तस्याश्च गृहान्तरावस्था । इदमेव मुखसन्धौ मूलं परपुरुष-संभावनामूलत्वात् एवमनभ्युपगमे तु श्वशुरेण वध्वा असन्निहिते पुत्रे निर्वासनं शवर-सेनापतिगृहेऽवस्थानमित्युत्तमप्रकृतीनामनुपपन्नमेव । तस्मात् स्ववर्गापेक्षयेदमुत्त-

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो दास विट एवं श्रेष्ठी (वणिक्) वेशस्त्रियों दालमण्डी की स्त्रियों के उपचार के योग्य व्यवहार के योग्य करणों उपकरणों से उपेत हो तथा जो मन्द कुल की अधम कुल की स्त्रियां के चरितों से युक्त हो उस काव्य को प्रकरण में करना चाहिए ॥५०॥

ताओं का निषेध है वैसे प्रकरण में भी राजाओं के प्रवेश के विषय की शङ्का का निराकरण करते है न राजसंभोगः । नायक होने के कारण उत्तम एवं उदात्त सम्भोग यद्यपि प्रकरण में भी प्राप्त है तद्यपि राजोचित सम्भोग की उत्प्रेक्षा विप्रादि में नहीं करनी चाहिए। इससे सिखाता है कि इसीलिए राजा के विषय में यह नियम लागू है । और जो कञ्चुकी प्रभृति अन्तः पुर के उचित जन है उनसे अतिरिक्त चेटी दास दासी आदि बाह्यजनों को यहाँ प्रवेशकादि में करना चाहिए ॥४९॥

इसीको दिखाते हैं – दास विट । कञ्चुकी के स्थान में दास, विदूषक के स्थान में विट और अमात्य के स्थान में श्रेष्ठी यह यहाँ योजनालब्ध अर्थ है । वेश्याओं का वाट मार्ग वेश है उसमें जो स्त्री है उसके उपचार को वैशिक २३ वें अध्याय में कहेंगे । वह उपचार है कारण जिस श्रृङ्गार का उससे उपेत परिपूर्ण जहाँ कुलीन स्त्री के विषय के चेष्टित आचरण मन्द हैं। उपाध्याय जी तो कहते हैं कि मन्द कुलवाली ओछे कुल की स्त्रियों के चरित जहाँ हो वहाँ । इसका मतलव हुआ कि वह कुलाङ्गना भी मन्दकुल वाली ही है यह दिखाया है । इसीको मानने वाले ने पुष्पदूषितक में अशोक दत्तादिशब्दों के सुनने से समुद्रदत्त की जिस शङ्का का उपनिबन्धन किया है वह दोषावह नहीं है क्योंकि उसका अन्तिम निर्वहण सन्धि में उपयोग है । जैसे नन्दयन्ती का अपने घर से निर्वासन निष्कासन और उसका गृहान्तर में निवास मन्दकुल की स्त्री के ही लिए यह सब सम्भव है। यही वस्तु वहाँ मुख सन्धि में मूल है जिसके मूल में परपुरुष की सम्भावना निहित है । यदि ऐसा नहीं मानेंगे तो पुत्र की अनुपस्थिति में श्वशुर के द्वारा वधू का निर्वासन और उसका शवर सेनापति

**सचिवश्रेष्ठिब्राह्मणपुरोहितामात्यसार्थ वाहानाम् ।**
**गृहवार्ता यत्र भवेन्न तत्र वेश्याङ्गना कार्या ॥५१॥**

## अभिनवभारती

मत्वमद्यतने राजोचितानामुत्तमप्रकृतीनां वणिड्मात्रे समारोप्य तद्दूषणं यत्कृतं न तेन ब्रह्मयशः स्वामियशः खण्डितं अपि तु स्वयश एव । ये हि मिथ्यायशो मिथ्याकलङ्कयितुमुद्यतास्तेषां स्वयश एवेति यशोमात्रावशेषता न हि नायकशब्दमात्रादेव दुर्योधनवदेव शङ्काद्यनुचितम् । प्रकरणे हि तादृश एव नायकः केवलमन्यवणिगपेक्षया स उत्तमोऽस्तु, व्युत्पाद्यश्च तत्रैवंविध एवेत्यलमवान्तरेण ।

अथास्य सप्तविधस्यापि प्रकरणस्य प्रत्येकं भेदत्रयं दर्शयितुमार्यात्रयं पठति सचिवेत्यादि । सचिवादीनां सम्बन्धिनी यत्र गार्हस्थ्योचिता वार्ता पुरुषार्थसाधकमितिवृत्त न तत्र वेश्याङ्गना नायिकात्वेन निबन्धनीया, विटादीनां तु नायकत्वेन कृता या गार्हस्थ्यचिन्ता सापि निबन्धनीयेत्युक्तं भवति । यदि गृहस्थचिन्तावर्णनं न भवति श्रेष्ठिसार्थवाहादीनां च विप्रादिवदविरुद्धो वेश्यायोग इति सापि प्रदर्शनीयेति लब्धमर्थात् । तत्र न तु कुलस्त्रीसंगमः कर्तव्यः । तदाह यदि वेशयुवतीति । अथ कुलजनप्रयुक्तमिति । एवं श्रेष्ठिसचिवादिविषयं शुद्धं भेदद्वयमुक्तं, विटादिविषयस्तु सङ्कीर्ण एव वेश्याकुलजाभ्यां भवति ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) सचिव, श्रेष्ठि, ब्राह्मण, पुरोहित, अमात्य एवं सार्थवाह इनके गृह की वार्त्ता जहाँ हो वहाँ वेश्याङ्गनाओं की उपस्थिति नहीं करनी चाहिए ॥५१॥

के घर में अवस्थान यह सब उत्तम प्रकृतियों के लिए अनुपपन्न ही है । इसलिए राजोचित उत्तम प्रकृतियों में जो उत्तमत्व है उसका अपने वर्ग की अपेक्षा से उत्तम आजकल के वणियों में समारोप करके जो दूषण बतलाया है या किया है उससे ब्राह्मण का यश एवं स्वामी का यश खण्डित नहीं हुआ अपितु अपने ही यश को उसने खण्डित किया । जो मिथ्या यशस्क हैं जो ढोंग फैलाकर झूठे ही यशस्वी बने हुए हैं वे लोग दूसरे को कलङ्कित करने के लिए उद्यत हैं उनका अपना ही यश कलङ्कित हुआ है इसलिए कहना चाहिए कि वे यशःशेष हो गये हैं अर्थात् मर गये हैं । जैसे दुर्योधन कलङ्की नायक था वैसे ही केवल नायक शब्द के कारण अमुक व्यक्ति में कलङ्कादि को मानना अनुचित है । प्रकरण में वैसा ही नाटक होता है, हाँ इतनी विशेषता उसमें है कि वह अन्य वणिओं की अपेक्षा से उत्तम है और इसी तरह का व्यक्ति व्युत्पाद्य भी होता है । अब बस करिये अवान्तर अर्थ की चिन्ता से बाज आइये ॥५०॥

अब सात प्रकार के इस प्रकरण के प्रत्येक के तीन भेदों को दिखाने के लिए तीन आर्यायों का पाठ करते हैं – सचिव । जहाँ सचिवादि सम्बन्धी गार्हस्थ्य की चिन्तामयी उचित वार्त्ता पुरुषार्थ साधक इतिवृत्त हो वहाँ वेश्या स्त्री को नायिका के रूप में निबन्धन नहीं करना चाहिए । जहाँ तो विटादि को नायक बनाते हैं वहाँ तो गार्हस्थ्य चिन्ता में वेश्या का

यदि वेशयुवतियुक्तं न कुलस्त्रीसङ्गमोऽपि स्यात् ।
अथ कुलजनप्रयुक्तं न वेशयुवतिर्भवेत्तत्र ॥५२॥
यदि वा कारणयुक्त्या वेशकुलस्त्रीकृतोपचारः स्यात् ।
अविकृतभाषाचारं तत्र तु पाठ्यं प्रयोक्तव्यम् ॥५३॥

## अभिनवभारती

तदाह यदि या कारणयुक्त्येति । विटे वेशस्त्री प्रधानत्वात् पूर्वमुक्ता कुलस्त्री तु तत्रापि पितृपितामहाद्यनुरोधादिति कारणशब्देनोक्तम् । अविकृता भाषा कुलस्त्रियाः शौरसेनी, वेश्यायाः संस्कृता, आचारः कुलस्त्रियां विनयप्रधानः, अन्यस्यां तद्विपरीतः । तथा च देवीचन्द्रगुप्ते माधवसेनामुद्दिश्य चन्द्रगुप्तस्योक्तिः—

आनन्दाश्रु सितेतरोत्पलरुचोराबध्नता नेत्रयोः
प्रत्यङ्गेषु वरानने पुलकिषु स्वेदं समातन्वता ।
कुर्वाणेन नितम्बयोरुपचयं संपूर्णयोरप्यसौ
केनाप्यस्पृशताप्यधोनिवसनग्रन्थिस्तवोच्छ्वासितः ॥इति॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) अगर जहाँ वेश की युवतियाँ है दालमण्डी की औरतें हैं वहां कुल स्त्रियों का सङ्गम नहीं करना चाहिए और अगर जहां कुलीन घर की नायिकाएँ हों वहां वेश युवतियों को नहीं करना चाहिए ॥५२॥

(मूल) अगर किसी कारण वश जहां वेश स्त्रियों और कुलस्त्रियों के द्वारा करणीय उपचार हो यानी आचरणीय कर्त्तव्य उपस्थित हो तो वहाँ अविकृत विशुद्ध भाषा एवं अविकृत पवित्र आचार से युक्त पाठ्य का प्रयोग करना चाहिए ॥५३॥

भी उपनिबन्ध हो सकता है ऐसा कथन प्राप्त हो गया । यदि तो श्रेष्ठी सार्थवाह आँदि की गृहस्थचिन्ता का वर्णन नहीं हो तो विप्रादि की तरह वेश्या का सम्बन्ध करना विरुद्ध नहीं है अतः उसको भी दिखा सकते हैं यह अर्थ अर्थात् मिल गया । वहाँ उस समय में कुलस्त्री का संगम नहीं करना चाहिए ॥ ५१ ॥

उसको कहते हैं यदि वेश । अथ कुल । इस प्रकार श्रेष्ठी एवं सचिवादि के विषय में तो वेश्या एवं कुलीन अङ्गना के कारण सङ्कीर्ण भेद होता है ॥ ५२ ॥

उसको कहते हैं यदि वा कारणयुक्त्याः विट के यहाँ वेश्या प्रधान है इस बात को पहले कह चुके हैं किन्तु कुलस्त्री का सम्बन्ध तो माता पिता पितामहादि के अनुरोध से होता है अतः इस बात को कारण शब्द से कहा । कुलस्त्री की अविकृता विकार रहिता भाषा संस्कृत है और वेश्या की शौरसेनी है । कुलस्त्रियों में आचार विनय प्रधान है उससे भिन्न में उससे विपरीत है । जैसा कि देवीचन्द्रगुप्त में माधव सेना को उद्देश्य करके चन्द्रगुप्त की उक्ति है ।

मध्यमपुरुषैर्नित्यं योज्यो विष्कम्भकोऽत्र तत्त्वज्ञैः ।
संस्कृतबचनानुगतः संक्षेपार्थः प्रवेशकवत् ।।५४।।
शुद्धः संकीर्णो बा द्विविधो विष्कम्भकोऽपि कर्तव्यः ।
मध्यमपात्रः शुद्धः संकीर्णो नीचमध्यकृतः ।।५५।।
अङ्कान्तरालविहितः प्रवेशकोऽर्थक्रियां समभिवीक्ष्य ।
संक्षेपात्सन्धीनामर्थानां चैव कर्तव्यः ।।५६।।

## अभिनवभारती

अत्र हि व्युत्पाद्यस्तथाविध एव तादृश एव च वृत्तान्तोऽङ्के एवमेतत् ।।५३।। एकविंशतिः प्रकरणे भेदाः । प्रकरणे नायकापेक्षया प्रायशः उपयोगिनोऽपि मध्यमा एव संभवन्तीति तत्र विष्कम्भकं लक्षयति मध्यमपुरुषैरिति । विष्कम्भयत्युपस्तम्भयतीति विष्कम्भकः । संस्कृतेन वचनेनानुगतं च सङ्कीर्णोऽप्यस्त्येवेति प्रवेशकेन वार्थक्रियाकर्तव्यतामेव कर्तव्यत्वेनाभिसन्धाय विष्कम्भकः कार्यः ।।५४।। तामेवार्थक्रियां स्पष्टयति संक्षेपात्सन्धीनामर्थानां चेति । सन्धीनां यः संक्षेपो युद्धराज्यभ्रन्शादीनां चार्थानां यः संक्षेपस्तमभिसन्धाय अङ्कस्याङ्कयोर्वान्तराले मध्ये विष्कम्भको योज्यः ।।५६।।

## बालक्रीड़ा

(मूल) ऐसे उपरि निर्दिष्ट स्थलों में नाट्य के जानकार लोग मध्यम पुरुषों से प्रयोज्य विष्कम्भकों को करें। जिसमें प्रवेशक की तरह संस्कृत भाषा के वचनों में अनुगत संक्षेप अर्थ वाले वाक्य उपयुक्त होते हैं ।।५४।।

(मूल) यहाँ विष्कम्भ भी शुद्ध एवं संकीर्ण दो तरह का होना चाहिए । जो मध्यम पात्रों से युक्त है वह शुद्ध है एवं जो नीच एवं मध्य उभयविध पात्रों से युत है वह सङ्कीर्ण है ।।५५।।

(मूल) अर्थ क्रिया को सम्यक् चारों तरफ से देखकर सन्धियों एवं अर्थो के अन्तराल में विहित प्राप्त प्रवेशक को संक्षेप से करना चाहिए ।।५६।।

हे वरानने ! कृष्णवर्ण सित से इतर वर्ण वाले उत्पल के सदृश कान्ति वाले तुम्हारे नेत्रों में आनन्द के अश्रुओं का आबन्धन पुलक रोमाञ्च युक्त प्रत्येक अङ्ग में स्वेद पसीने को बहा देना और इन सम्पूर्ण नितम्बों के उपचय को करने वाले किस पुरुषने विना ही स्पर्श किये तुम्हारे अधोवस्त्र की ग्रन्थि को ढीला कर दिया ।

यहाँ इसी तरह के वृत्त में उसी तरह का व्यक्ति व्युत्पाद्य है यह सब ऐसी ही है । प्रकरण में २१ प्रकार के भेद होते हैं ।। ५३ ।।

प्रकरण में नायक की अपेक्षा उपयोग में आने वाले पात्र प्रायः मध्यम ही होते हैं इसलिए वहाँ विष्कम्भकों की बाहुल्य से सम्भावना है इस आश्रय से प्रकारण में विष्कम्भक का लक्षण कहते हैं मध्यम पुरुषैः । जहाँ विष्कम्भन होता हैं उपस्तम्भन होता है वह विष्कम्भक

अनयाश्च बन्धयोगादन्यो भेदः प्रयोक्तृभिः कार्यः ।
प्रख्यातस्त्वितरो वा नाटकयोगे प्रकरणे वा ॥५७॥

अभिनवभारती

ननु कोहलेन मुखसन्धेरङ्कस्य चायमन्तराले विहितः ।

"मध्यमपुरुषनियोज्यो नाटकमुखसन्धिमात्रसञ्चारः ।
विष्कंभका हि कार्यो नाटकयोगे प्रवेशकवत् ।" इति ।

तत्कथमुक्तमङ्कान्तरानुसारीति, उपलक्षणार्थमेतदित्यदोषः । तथाहि वीजं विन्दुश्च प्रथममुपक्षिप्येते, तत्र च पृथग्जनस्यालब्धनिवेशत्वात् सचिवादिगोचरत्वाच्च तदुपक्षेपे विष्कम्भकस्यैवावसर इति यदुच्यते तदङ्कान्तरेष्वपि मन्त्रगुप्ततायां तुल्यमिति तत्राप्यनिवारितो विष्कम्भकप्रवेशः । पृथग्जनोऽपि वा यत्र मन्त्रचिन्तायामनुप्रवेश्यते तत्र प्रवेशकोऽपि प्रथमोपक्षेपे न योग्य इति युक्तम् । सामान्येनाङ्कान्तरानुसारीति अङ्कस्य मध्य इत्यनेन प्रस्तावनाङ्कमध्यवर्त्तिताप्युक्तैव । प्रवेशकविष्कम्भकविषये लिङ्गवचनयोरतन्त्रत्वात् स्त्रीणामप्यनुप्रवेशः संख्याधिक्यं च ।

एवं सकलपुरुषार्थविषया व्युत्पत्तिः नाटकेन प्रधानस्य राजप्रायस्य क्रियते, प्रकरणेन च मध्यमप्रायस्य, अपूर्वकुतूहलवतस्तत्रापि चैकविंशकस्याभिधानात् चित्रव्युत्पत्तिः । तत्र रूपकलक्षणस्य संकीर्णतया बहवो भेदाः सन्तीत्युक्तं सामान्यलक्षणे । तत्र प्रधानभूतयोः सर्वरूपकप्रसरणकारिणोः नाटकप्रकरणयोर्लक्षणसाङ्कर्ये दर्शिते

बालक्रीड़ा

(मूल) नाटक एवं प्रकरण इन दोनों की रचना के योग से एक अलग भेद को अभिनेता लोग करें। जिसमें वस्तु शरीर एवं प्रख्यात राजर्षि नायक हो या इतर अप्रसिद्ध कविकल्पना प्रसूत नायक हो ॥५७॥

है। संस्कृत वाक्यों से अनुगत यह संकीर्ण भी होता ही है अतः अर्थ क्रिया का कर्त्तव्यत्वेन अभिसन्धान करके प्रवेशक से भी विष्कम्भक को कर सकते हैं ॥५४।५५॥

इसी अर्थक्रिया को स्पष्ट करते हैं संक्षेपात् सन्धीनामर्थानाञ्च । सन्धियों का जो संक्षेप है और युद्ध एवं राज्यभ्रंशादि अर्थों का जो संक्षेप है उनका अभिसन्धान करके अङ्क सन्धि के मध्य में विष्कम्भक की योजना करनी चाहिए।

प्रश्न—कोहलने तो मुख और अङ्क के अन्तराल में इसका विधान किया है "मध्यम पुरुषों से नियोज्य केवल सन्धि में सञ्चार के योग्य विष्कम्भक को प्रवेशक की तरह नाटक में करना चाहिए" तब आप कैसे दूसरे अंक के अन्तराल का अनुसरण करते हैं ? उत्तर—उपलक्षण यह है अतः कोई दोष नहीं है। सुनिए —पहले बीज एवं विन्दु का उपक्षेप करते हैं। उसमें पृथक् जन का साधारण पुरुष का निवेश प्राप्त नहीं है किन्तु सचिवादि का वह विषय है इसलिए उसके उपक्षेप में विष्कम्भक का ही अवसर है ऐसा जो कहते हैं वह अङ्कान्तर में भी मन्त्र की गोपनीयता में तुल्य है अतः वहां पर भी या उसमें भी विष्कम्भक के प्रवेश का

**प्रकरणनाटकभेदादुत्पाद्यं वस्तु नायकं नृपतिम् ।**
**अन्तःपुरसङ्गीतककन्योमधिकृत्य कर्तव्या ॥५८॥**

## अभिनवभारती

सर्वरूपकाणां दर्शनं तद्भवतीत्यभिप्रायेण तदेव दर्शनीयम्। उद्देशक्रमानुसारेण तु तल्लक्षणविस्तरणं पुनस्तल्लक्षणपरामर्शे च गौरवमित्यभिप्रायेणार्यात्रयं पठति प्रकरण-नाटकभेदादित्यादि। प्रकरणनाटकाभ्यां भेदात् लक्षणान्यत्वान्नाटिका ज्ञेयेतिदूरेण संबन्धः। उत्पाद्यं वस्तु चरितं च नायकं च नृपतिमन्तः पुरकन्यां सङ्गीतशालाकन्यां वाधिकृत्य प्राप्यत्वेन अभिसन्धाय कर्तव्या। स्त्रियः प्रायेण बाहुल्येन यत्र। चत्वा-रोऽङ्काः यस्याः कस्याश्चिदवस्थायाः सरसोऽवस्थासमावापः कार्ये इति यावत्। ललिताभिनयात्मिकेति कैशिकीयं बद्धेत्यर्थः। सुष्ठु पूर्णतया विहितानि चत्वार्यपि कैशिक्यङ्गानि यत्र। "अङ्गगात्रकण्ठेभ्य" इत्यत्र स्वाङ्गविशेषणभावात् वा ङीष् प्रयोगः। एतदपि न मुनित्रयमतमित्यनादृत्यमिति त्वन्ये। रतिपुरस्सरः संभोगो राज्यप्राप्त्या-दिलक्षण आत्मा प्रधानभूतं फलं यस्याम्। अत एवाह राजगतैरुपचारैः व्यवहारै-र्युक्ता, अन्यां चेदुद्दिश्य तत्र व्यवहारः, तत्पूर्वनायिकागतैः क्रोधप्रसादवञ्चनैरवश्यं भाव्यमिति दर्शयति प्रसादनेति, आर्यानुरोधात्क्रोधस्य पश्चात्पाठः।

## बालक्रीड़ा

(मूल) जो प्रकरण एवं नाटक के संम्भेद से सम्मिश्र से एक अलग भेद वाला रूपक बनता है उसे नाटिका समझना चाहिए। जिसमें वस्तु उत्पाद्य हो कृत्रिम हो। नायक की

निवारण नहीं होता है। जहाँ तो मन्त्रचिन्ता में पृथ जन को भी प्रविष्ट करते हैं वहाँ प्रथम उपक्षेप में प्रवेशक योग्य नहीं है यही ठीक है। अकान्तरानुसारी और अङ्क के मध्य में इससे प्रस्तावना और अङ्क के मध्य में स्थिति को भी सामान्य रूप से कह ही दी है। प्रवेशक एवं विष्कम्भक के विषय में लिङ्ग और वचन अतन्त्र है अतः स्त्रियों का अनुप्रवेश और पात्रों की संख्या का आधिक्य भी हो सकता है ॥५६।५७॥

इस तरह करने से नाटक के द्वारा राजप्राय प्रधान पुरुष की सकलपुरुषार्थ विषयक व्युत्पत्ति की जाती है। प्रकरण से अपूर्व कुतूहल वाले मध्यमपुरुष की व्युत्पत्ति की जाती है उसमें भी वह व्युत्पत्ति प्रकरण के एक्कीस प्रकार के होने से चित्र व्युत्पत्ति होती है। उसमें भी रूपक के लक्षणों से सङ्कीर्ण होने से बहुत भेद होते हैं इस बात को सामान्य लक्षण में कह दिया है। सम्पूर्ण रूपकों के प्रसारण फैलाव करने वाले अत एव प्रधानभूत नाटक एवं प्रकरण के लक्षणों के साङ्कर्य के दिखाने देने से सभी प्रकार के रूपकों का दर्शन हो जाता है

इसी अभिप्राय से सभी रूपको को दिखाना चाहिए। यदि उद्देश क्रम के अनुसार दिखायेंगे तो उनके लक्षणों का विस्तार करना पड़ेगा और फिर उन लक्षणों का परामर्श करना पड़ेगा महान् गौरव हो जायगा। इस अभिप्राय से तीन आर्याओं का पाठ करते हैं – प्रकरण नाटक भेदात्। लक्षण के अन्यत्व से यानी लक्षण के भेद होने से नाटिका प्रकरण एवं नाटक से भिन्न है। ऐसा समझें। इसका अन्वय दूरस्थ पदार्थ से है। यहाँ नाटक प्रकरण भेदात् ऐसा

स्त्रीप्राया चतुरङ्का ललिताभिनयात्मिका सुविहिताङ्गी ।
बहुनृत्तगीतपाठ्या रतिसम्भोगात्मिका चैव ॥५९॥

अभिनवभारती

ननु यस्याः क्रोधो भवति सा न काचिदुक्तेत्याशंक्याह नायकेति । नायकस्य येयं देव्याद्या नायिका तथाभिलषितनायिकान्तरविषये दूतीकृतं सपरिजनं परिजन-समृद्धिर्यस्यां । एतदुभयप्रधानं सर्वं तत्रेत्यर्थः । अन्यत्सन्ध्यङ्गादि सर्वं पूर्ववदेव । तत्रैका नायिका तावद् व्याख्याता भवति । षट्पदेयं नाटिकेति संग्रहानुसारिणो भट्ट-लोल्लटाद्याः । श्रीशङ्कुकस्त्वयुक्तमेतदित्यभिधायाष्टधेति व्याचष्टे तथा हि देवी कन्या च ख्याताख्यातभेदेन चतुर्धा, कन्यात्वन्तः पुरसङ्गीतकभेदेन द्विधेति । घण्टकादय-स्त्वाहुः—नायको नृपतिरित्येतावन्मात्रं नाटकादावुपजीवितः न तु प्रख्यातत्वमपि तद्भेदद्वयादन्येऽष्टाविति षोडशभेदा इति । नायको नृपतिरिति ये प्रथमां पठन्ति तयत्रेत्यध्याहृत्यैकवाक्यतायां तूभयस्य कार्यम् । अन्ये प्रथममार्यार्धं पृथगेव च वाक्यं योजयन्ति ॥५८॥५९॥

बालक्रीड़ा

राजा हो । जिसमें स्त्रियां अधिक हों, चार अङ्क हो, ललित अभिनय हो, अङ्गों का सुन्दर विधान हो, बहुत प्रकार के नृत्य गीत एवं पाठ्य हो, रति माने क्रीड़ा के साथ संभोग क्रिया

मूल का पाठ होना चाहिए । प्रधान अभ्यर्हित होने एवं अल्पाच् तर होने से समास में नाटक का ही पूर्व निपात होता है । ऐसा करने से छन्द की स्थिति भी ठीक ही रहती है गड़बड़ी नहीं होती है । वस्तु माने चरित और नायक नृपति ये कल्पित होने चाहिए । अन्तः पुर में रहने वाली या संङ्गीतशाला में पढ़ने वाली कन्या को प्राप्त करना है ऐसा अभिसन्धान करके नायिका को बनाना चाहिए ॥५८॥ नाटिका में बाहुल्येन स्त्रियां ही पात्र होती है । इसमें चार अङ्क होते हैं । जो कोई भी अवस्था हो किन्तु अवस्था सरस ही होनी चाहिए उसी अवस्था का समावाप मिलान करना चाहिए । नाटिका में ललित अभिनय होते हैं अतः कैशिकी वृत्ति में इसकी रचना की है । चारों अङ्गों वाली कैशिकी का सुन्दरता एवं पूर्णता से विधान होता है । सुविहिताङ्गी इस पद में अङ्गगात्र कण्ठेभ्यः इति वार्तिक से स्वाङ्ग विशेषण नहीं होने पर ङीष् का प्रयोग है । इसमें मुनित्रय का मत नहीं है अतः यह पद अनादृत्य है ऐसा और लोग कहते हैं । रतिपुरःसर पहले रति की प्राप्ति हुई बाद में सज्यप्राप्त्यादि स्वरूप सम्भोग है । वह सम्भोग आत्मा है प्रधानभूत फल है जिसमें ऐसी नाटिका होती हैं । इसीलिए कहा है कि यह नाटिका राजकीय उपचारों से व्यवहारों से युक्त है । इसमें यदि अन्य नायिका को उद्देश्य करके व्यवहार करते हैं तब पूर्व नायिका के क्रोध प्रसाद एवं वञ्चना अवश्य ही होंगे इसको दिखाते हैं प्रसादनेति । यहाँ प्रश्न होता है कि क्रुद्ध को मनाया जाता है प्रसादनक्रोध के लिखने से तो प्रतीत होता है कि पहले जो प्रसन्न है उसी को क्रुद्ध करना है यह कैसी बात है । उत्तर । आर्या के अनुरोध से ऐसा पाठ है यानी क्रोध का प्रसादन के पीछे पाठ है । किन्तु वस्तु स्थिति वही है कि पहले क्रोध और पीछे प्रसादन ।

राजोपचारयुक्ता प्रसादनक्रोधदम्भ संयुक्ता ।
नायकदेवीदूती सपरिजना नाटिका ज्ञेया ॥६०॥
अन्तर्भावगता ह्येषा भावयोरुभयोर्यतः ।
अत एव दशैतानि रूपाणीत्युदितानि वै ॥६१॥

## अभिनवभारती

प्रकरणभेदात्प्रकरणलक्षणांशात् उत्पाद्यं वस्तु नाटकलक्षणांशाच्च नृपतिर्नायकः स्थिते यत्रेत्यभिप्राये नाटिकैवंभूतेति ॥६०॥

अन्ये तु प्रकरणनाटकभेदात् नाटिका भिद्यते नाटकशब्देनाभिनेयं रूपकमात्रं तस्यां सौकुमार्यप्रदर्शनाय स्त्रीत्वेन निर्देश इति प्रकरणिकापि सार्थवाहादिनायकयोगेन कैशिकीप्रधाना लभ्यत इत्याहुः । यद्यपि च नाटिकैवमुक्ता, तथापि प्रकरणनाटक लक्षणे एव तथा स्थिते तत्रेत्यभिप्रायेण उपसंहरति प्रकरणनाटकलक्षणमिति अन्यदा-सूत्रयति वक्ष्याम्यतः परमिति ।

## बालक्रीड़ा

हो, राजाओं के उपभोग्य उपचार हों, क्रोध रूठना एवं प्रसादन मान मनोबल का दम्भ हो, नायक की देवी मुख्य पटरानी एवं उसकी उपचारिकाएँ तथा दूतियां हो ऐसी नाटिका को अन्तःपुर में संगीत मे संलग्न कन्या का आश्रय करके बनाना चाहिए ॥५८।५९।६०॥

(मूल) यहाँ ऐसी आशंका नहीं करना कि रूपक तो दश ही होते हैं और यदि इस नाटिका को मानेंगे तो एकादश रूपक हो जायंगे । क्योंकि यह नाटिका प्रकरण एवं नाटक दोनों के भावों के अन्तरालगत भाव वाली है अर्थात् उनसे बाह्य नहीं है अत एव इन दश ही रूपकों को कहा ॥६१॥

इसमें प्रश्न—आपने क्रोध एवं प्रसादन को तो लिखा किन्तु जिसको क्रोध होता है उसको नहीं लिखा । यह क्यों ? उतर—नायिका । नायकेति पाठ अशुद्ध है नायिका जो ये देवी आदि हैं । तथा देवी से अन्य नायिका के विषय में जब कभी अभिलाष हुआ तो दूतीकृत सपरिजन यानी दूती प्रभृति परिजनों की सहायिकाओं की समृद्धि इसमें कर दी जाती है अतः देवी एवं दूती आदि दोनों यहाँ प्रधान होती है ऐसी स्थिति है । बाकी सन्धि के अङ्गादि सभी पहले की तरह होते हैं । इसमें एक नायिका होती है इसकी व्याख्या कर दी गई है । ख्यात देवी एवं ख्यात कन्या । अख्यात देवी एवं अख्यात कन्या इस तरह चार भेद फिर कन्या अन्तः पुरगता और सङ्गीतशाला गता इस तरह दो प्रकार और होते हैं इनको मिलाकर छ प्रकारों वाली यह नाटिका होती है ऐसा सङ्ग्रह के अनुसारी भट्ट लोल्लट आदि कहते हैं । श्री शङ्कुक तो कहते हैं कि यह अयुक्त है क्योंकि यह नाटिका आठ प्रकार की है ।

घण्टक आदि तो कहते हैं कि नायक नृपति होता है बस केवल इतना ही नाटक वगैरह से उपजीवित है प्रख्यातत्व भी उपजीव्य है ऐसा नहीं है अतः उन दो भेदो से अन्य ये आठ

**प्रकरणनाटकलक्षणमुक्तं विप्रा ! मया समासेन ।**
**वक्ष्याम्यतः परमहं लक्षणं युक्त्या समवकारम् ॥६२॥**

## अभिनवभारती

ननूद्देशक्रमत्यागे किं फलं; उद्देशस्तावदत्र न परिगणनार्थ इत्युक्तं, तेनास्य प्राधान्यान्नाटिकया च विच्छिन्नोऽसावुद्देशक्रमः । यथा च नाटकप्रकरणयो र्व्युत्पाद्यभूयस्त्वं तथा समवकारेऽपि तत्र त्रिवर्गोपायप्रदर्शनात् । केवलं तत्तद्देवता-भक्तानां तच्चरितपुरस्सरतया तस्य तस्योपायस्यादरणीयत्वं भवतीत्यनेनाभिप्रायेण दिव्योऽत्र नायकत्वेन निषिध्यते । तदीयं च भूयस्तरं न भूयस्तरं विततवृत्तमनु-क्रियया प्रदर्श्यते, तेन तन्मध्यपतितानां भवति निर्वेदादीनामभावे प्रयोगस्यारञ्जकत्वं नाटकगताङ्कैकदेशवत् नाटकादौ तु भूयस्तरं चरितमनेकाङ्गरञ्जकवर्गेण विना न रञ्जकमेवेति नाटकादौ दिव्यनायकनिषेध उक्तः । (नोक्त ?) तत्र हि राजप्रभृतयो बहुतरफलानुबन्धिनि महति फले संप्रयाससाध्ये व्युत्पाद्यन्ते, न तथेह किन्तु त्रिवर्गो-पायमात्रे ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) हे ब्राह्मणों ! इस प्रकार मैंने नाटक एवं प्रकरण के मिश्रित लक्षणों से युक्त नाटिका को कहा अब इसके बाद नाट्य के लक्षणों की योजना के साथ संक्षेप से संमवकार को कहूंगा ॥६२॥

भेद होते हैं जो सोलह प्रकार के हो जाते हैं । जो तो प्रथम आर्या को नायको नृपतिः ऐसा पढ़ते हैं उनको यत्र इसका अध्याहार करके दोनों की एक वाक्यता करनी चाहिए और लोग तो प्रथम आर्या के अर्धभाग को पृथक् करके वाक्य की योजना करते हैं । प्रकरण भेदात् माने प्रकरण के लक्षण के अंश का ग्रहण करते हैं अतः वस्तु उत्पाद्य है और नाटक के लक्षण के अंश का ग्रहण करते हैं अतः नायक नृपति है ऐसा जहाँ रहे इस अभिप्राय के स्थित होने पर नाटिका इस प्रकार की है ।६०।६१।

अन्य लोग तो कहते हैं कि नाटक एवं प्रकरण के भेद से नाटिका भिन्न है । नाटक शब्द से जितने भी रूपक हैं अभिनेय हैं उन सबका ग्रहण हो जाता है । किन्तु उसमें सौ-कुमार्य दिखाने के लिए स्त्री रूप से निर्देश किया है । अतः प्रकरणिका भी सार्थवाहादि नायकों के योग से कैशिकी वृत्ति प्रधाना मिलती है । यद्यपि नाटिका ऐसी कही है तद्यपि नाटक एवं प्रकरण के लक्षण में ही उस प्रकार से वह स्थित है इस अभिप्राय से उपसंहार करते हैं प्रकरण नाटक लक्षणम् । और भी आसूत्रित करते हैं वक्ष्याम्यतः परम् ।

प्रश्न उद्देश क्रम के छोड़ने का क्या फल है । उत्तर । यह पहले ही कह दिया है कि उद्देश यहां पर वस्तु परिगणन के लिए नहीं है । जब परिगणन के लिए नहीं है तब उसकी प्रधानता है । दूसरी बात यह भी है कि नाटिका के द्वारा वह उद्देशक्रम विच्छिन्न भी हो गया है । और जैसे नाटक एवं प्रकरण में अधिकतर व्युत्पाद्य हैं वैसे ही समवकार में भी हैं उसमें त्रिवर्ग धर्म अर्थ एवं काम को उपाय के रूप में दिखलाया है । केवल भिन्न-

देवासुरबीजकृतः प्रख्यातोदात्तनायकश्चैव ।
त्र्यङ्कस्तथा त्रिकपटस्त्रिविद्रवः स्यात्त्रिशृङ्गारः ॥६३॥

## अभिनवभारती

अन्यरूपकाणां तु त्रिवर्गोपायत्वं नास्ति एकाङ्कत्वात्. डिमस्तु चतुरङ्कोऽपि पश्चान्निर्दिष्ट इत्यत्र तल्लक्षणे कारणं वक्ष्याभः। तस्मात् त्रिवर्गव्युत्पादकत्वादनेकाङ्कत्वाच्च तादृशरूपकानन्तरमेवाभिधानं युक्तमित्यलं बहुना ॥६२॥

देवासुरस्य यद्बीजं फलसंपादनोपायस्तेन कृतो विरचितः। देवासुरा अपि चाप्रख्याता बृहत्कथादौ श्रूयन्ते स्वयं वा केनचिदूह्यन्त इति तन्निरासार्थं प्रख्यातपदम् । यद्यपि देवा पुरुषापेक्षयोद्धतास्तथापि स्वापेक्षया गाम्भीर्यप्रधानतयोदात्ता उच्यन्ते भगवत्त्रिपुरारिपुप्रभृतयः। प्रशान्ता, ब्रह्मादयः। उद्धताः नृसिंहादय। अत्र यत्र तावत्येव समापन्नं त्र्यङ्क इत्युक्तम्। अर्थत्रयं च कपटविद्रवशृङ्गाराः प्रत्येकं त्रिविधास्तत्र प्रत्यङ्कम् विद्रवादयस्त्रयस्तथाहि कपट उपायांशे विद्रवो व्यापत्तिसंभाव-

## बालक्रीड़ा

(मूल) देव एवं असुरों के अभीष्ट फल को प्राप्त करा देने वाले बीज उपायों से जिसकी रचना की जाय जिसमें प्रख्यात एवं उदात्त द्वादश नायक हों, जिसके अभिनय का

भिन्न देवताओं के भक्तों के चरित को पुरः सर करके अग्रगामी के भिन्न-भिन्न उपाय आदरणीय हैं इस अभिप्राय से दिव्य का यहां नायक के रूप में निषेध किया हैं। उसके भूयस्तर विततवृत्त को अनुकरण की प्रक्रिया से नहीं दिखाया जाता है। जिससे तन्मध्यपतित उसमें आने वाले निर्वेदादि के अभाव से प्रयोग में वैसे ही उपरञ्जकत्व नहीं है जैसे नाटक के एक देश से उपरञ्जन नहीं होता है। किन्तु नाटकादि में भूयस्तर चरित अनेक अङ्कों वाले अनुरञ्जक वर्ग के विना अनुरञ्जन ही नहीं होता है अतः उनमें दिव्य पुरुष को नायक बनाने के विषय में निषेध नहीं कहा है। क्योंकि जैसे वहां पर बहुतर फलों का अनुबन्धन करने वाले सम्यक् प्रयास से साध्य महान् फल के विषय में व्युत्पाद्य हैं वैसे यहां समवकार में नहीं है वहां त्रिवर्गोपाय मात्र में विनेय हैं।

अन्य रूपक त्रिवर्गोपाय नहीं है क्योंकि वे एकाङ्क हैं। डिम यद्यपि चार अङ्को वाला है तद्यपि उसको पीछे लिखा है इसके कारण को उसके लक्षण बताने के समय कहेंगे। इसलिए त्रिवर्ग के व्युत्पादक होने से और अनेक अङ्को वाला होने से उस तरह के रूपकों के बाद में ही उसका अभिधान करना युक्त है। बहुत कहने से अलं करते हैं ॥६२॥

देवासुरों का जो बीज है फल के सम्पादन करनें में जो उपाय है उससे विरचित है। बहुत से अप्रसिद्ध देवासुर बृहत्कथा आदि में सुनाई पड़ते हैं अथवा स्वयं कोई उनका ऊहन करते हैं। उनका निरास करने के लिए प्रख्यात पद का उपन्यास करते हैं। यद्यपि देवता लोग पुरुषों की अपेक्षा उद्धत होते हैं तद्यपि स्वापेक्षा से अर्थात् देवता होने के कारण गम्भीरता उनमें प्रधान गुण है अतः उदात कहे जाते हैं जैसे भगवान् त्रिपुरासुररिपु प्रभृति। प्रशान्त ब्रह्मादि हैं। उद्धत नृसिंहादि हैं। यहां वहां वह इतिवृत्ति उतने में ही समाप्त हो जाता

द्वादशनायकबहुलो ह्यष्टादशनाडिकाप्रमाणश्च ।
वक्ष्याम्यस्याङ्कविधिं यावत्यो नाडिका यत्र ॥६४॥
अङ्कस्तु सप्रहसनः सविद्रवः सकपटः सवीथीकः ।
द्वादशनाडीविहितः प्रथमः कार्यः क्रियोपेतः ॥६५॥
कार्यस्तथा द्वितीयः समाश्रितो नाडिकाश्चतस्रस्तु ।
वस्तुसमापनविहितो द्विनाडिकः स्यात्तृतीयस्तु ॥६६॥

## अभिनवभारती

नांशे शृङ्गार फलांशे, एवं द्वितीयेऽङ्के तृतीये च ।॥६३॥ द्वादशनायकबहुल इति प्रत्यङ्कमिति केचित् । अन्ये तु प्रत्यङ्कम् नायकप्रतिनायकौ तत्सहायौ चेति चतुराहुः, समुदायापेक्षया हि द्वादशेति ॥६४॥ सप्रहसन इति वचनात् प्रथमेऽङ्के कामशृङ्गारः प्रयोज्य इत्याह तत्रैव हास्यस्यागमनात् । क्रि (कि ?) योपेत इति काम शृङ्गारात्मकं द्वादशघटिकामध्यसंपाद्यैः कपटविद्रव प्रहसनलक्षणैरुपायैः प्राप्ते प्रथमाङ्के निबध्नीयादिति तात्पर्यम् ॥६५॥ द्वितीये त्वङ्के घटिकाचतुष्टयगामिभिः कपटादिभिरुपायैः, तृतीये त्वङ्के सर्वं वस्तुसमाप्यते द्विघटिकान्तरसंपाद्यैरुपायैः यद्यपि प्रत्यङ्कम् वस्तुपरिसमाप्तिरस्ति तथापि तृतीये वस्तुसमाप्तिग्रहणेनेदमाह बीजे तावदङ्कत्रयार्थ

## बालक्रीड़ा

समय १२ बारह घड़ी हो, जिसमें तीन अङ्क, तीन कपट और तीन शृंङ्गार हों ऐसा समवकार होता है । अब इसके अङ्क की विधि को कहूंगा जिसमें जितनी नाडियाँ होती हैं ॥६३।६४॥

(मूल) इसमें प्रहसन, विद्रव, कपट एवं वीथियों के सहित उचित क्रियाओं से युक्त द्वादश नाडियों में प्रथम अंक को करना चाहिए ॥६५॥

(मूल) इसी तरह के द्वितीय अङ्क को चार नाडियों में करना चाहिए । जिसमें वस्तुओं की समाप्ति हो जाय ऐसे तृतीय अङ्क को दो नाडियों में करना चाहिए ॥६६॥

है । इसलिए त्र्यङ्क उसको कहा । तीन अर्थ है कपट विद्रव एवं शृंङ्गार । ये भी प्रत्येक तीन प्रकार के हैं । क्योंकि प्रत्यङ्क में विद्रवादि तीनों हैं । जैसे कपट उपायांश में विद्रव व्यापत्ति संभावनांश में और शृंङ्गार फलांश में । इसी तरह द्वितीय एवं तृतीय अङ्क में भी समझना चाहिए ॥६३॥

द्वादश नायक बहुलः । कोई कहते हैं ये प्रत्यङ्क में होते हैं । अन्यतो कहते हैं नायक प्रतिनायक और एक एक उनके सहायक होते है इस तरह चार नायक होते हैं । समुदाय की अपेक्षा से १२ होते हैं ॥६४॥

सप्रहसनः ऐसा कहने से प्रथम अङ्क में काम शृङ्गार का प्रयोग करना चाहिए क्योंकि उसी में हास्य भी आ जायगा । क्रियोपेतः कहने से कामशृङ्गारात्मक यह है । इसका १२ घड़ियों से सम्पादन करने योग्य कपट विद्रव एवं प्रहसन रूप उपायों से युक्त करके

नाडीसंज्ञा ज्ञेया मानं कालस्य यन्मुहूर्तार्धम् ।
तन्नाडिकाप्रमाणं यथोक्तमङ्केषु संयोज्यम् ॥६७॥
या नाडिकेति संज्ञा कालविभागे क्रियाभिसंपन्ना ।
कार्या च सा प्रयत्नाद्यथा क्रमेणैव शास्त्रोक्ता ॥६८॥

## अभिनवभारती

उपक्षेप्तव्यः, तदनन्तरमङ्कद्वयेऽवान्तरवाक्यार्थसमाप्तिरन्योन्यविशिष्टैव विधेया । तृतीये त्वङ्केऽवान्तरवाक्यार्थः । तृतीयस्ताभ्यां प्रतिसंबद्धः । एवं महावाक्यार्थ-निर्वाहहेतुसंबद्धतैव सर्वस्य जायते । एवं हि सानुसन्धाना विततदशोऽपि त्रिवर्ग-सिद्ध्युपायव्युत्पत्त्यनुगृहीता भवति, निरनुसन्धानापि तावत्तावत् परिसमाप्त्या तावत्युपाये निजहृदयसंवादबलादिति ॥६६॥ अत एव संबद्धोऽवकीर्णश्च यत्रार्थः समवकारस्तदाह अङ्कोऽङ्क इति, तुर्व्यतिरेके अङ्कत्रयसंबन्धो भवति, न त्वङ्कोऽङ्कः परस्परमित्यर्थः । काव्यबन्धमिति । सर्वं वस्तु काव्यबन्धोपश्लिष्टमित्यर्थः अन्यथा हि समवकार एकं कार्यमिति केयं फणितिः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) काल के प्रमाण की नाड़ी संज्ञा है जो काल आधे मुहूर्त का हो अर्थात् एक मुहूर्त के आधे हिस्से का नाम नाडी है । ऐसा जो नाडियों का प्रमाण कहा है उसकी अंकों में योजना करनी चाहिए ॥६७॥

(मूल) काल के विभाग में क्रियाओं से अभिसम्पन्न होने वाली जो नाडिका यह संज्ञा है उस शास्त्रोक्त नाडिका को बड़े प्रयत्न से क्रमानुसार करना चाहिए ॥६८॥

प्रथम अङ्क में निबन्धन करे । ऐसा तात्पर्य है ॥६५॥ द्वितीय अङ्क में तो चार घड़ियों में कपटादि उपायों से निबन्धन करे और तृतीय अङ्क में तो सम्पूर्ण वस्तु को समाप्त कर दें । दो घड़ियों के बीच में सम्पादनीय उपायों से यद्यपि प्रत्यङ्क में वस्तु की समाप्ति होती है तद्यपि तृतीय में वस्तु समाप्ति के ग्रहण से यह कहा कि बीज के विषय में तीन अङ्कों के अर्थ का उपक्षेप करना चाहिए फिर दो अङ्कों में परस्पर में सम्बन्ध रखने वाले अवान्तर वाक्यार्थो की समाप्ति का विधान किया है तृतीय अङ्क में तो अवान्तर वाक्यार्थ की भी समाप्ति कर देनी चाहिए । क्योंकि तृतीय उन दोनों से प्रतिसम्बद्ध है । इस प्रकार महावाक्यार्थ का निर्वाह करने वाले हेतु से सम्बद्धता सबकी हो जाती है । इस तरह कर देने से व्यापक दृष्टि रखने वाले व्युत्पाद्य की विनेय की त्रिवर्ग सिद्धि के उपायों के विषय में सानुसन्धान व्युत्पत्ति भी अनुगृहीत हो जाती है । अपने हृदय के सम्वाद के बल से उतने उपायों में वाक्यार्थ की समाप्ति होने पर तदनुसन्धाना व्युत्पत्ति भी उतनी हो जायगी । अत एव जहाँ अर्थ सम्बद्ध है और अवकीर्ण है वहाँ समवकार होता है ॥६६।६७।६८॥

अङ्कोऽङ्कस्त्वन्यार्थः कर्तव्यः काव्यबन्धमासाद्य ।
अर्थं हि समवकारे ह्यप्रतिसंबन्धमिच्छन्ति ॥६६॥
युद्धजलसंप्लवो वा वाय्वग्निगजेन्द्रसंभ्रमकृतो वा ।
नगरोपरोधजो वा विज्ञेयो विद्रवस्त्रिविधः ॥७०॥

## अभिनवभारती

एतदेव निर्वचनेनाह अर्थं हि समवकार इति । समवकार इत्यस्मिन् शब्देऽर्थं वाच्यमप्रतिसंबन्धमिति नातिसंबद्धं किञ्चित्संबद्धं वस्त्विच्छन्ति । संशब्दबलादवशब्द-बलाच्च । प्रतिशब्देनातिशय उक्तः स निषिद्धः । त्रिविद्रव इत्युक्तं तत्रयं वक्तव्यमचे-तनकृतमन्यकृतमुभयकृतं वा यदनर्थात्मकं वस्तु, यतो विद्रवन्ति जनाः स विद्रव इति त्रिविधः । तत्राचेतनकृतमुदाहर्तुं जलवाय्वादिग्रहणम् । चेतनकृते गजेन्द्र उदाहरणम् । द्वयकृते नगरोपरोधस्तस्य युद्धाग्निदानादिसंपाद्यत्वात् ॥७०॥ कपटो वञ्चना

## बालक्रीड़ा

(मूल) काव्य में यह नियम है कि द्वितीय अङ्क प्रथम अङ्क से सम्बन्ध रखता है इसी तरह आगे वाले अङ्क पूर्व अङ्क से सम्बन्ध रखते हैं किन्तु समवकार सम्बन्धी काव्य की रचना के आसादन करने में भिन्न २ अङ्कों को भिन्न २ अर्थ वाले करने चाहिए। क्योंकि समवकार में एक अङ्कीय अर्थ का दूसरे अङ्कीय अर्थ से प्रतिसम्बन्ध करना आर्य लोग नहीं चाहते है ॥६९॥

(मूल) विद्रव तीन प्रकार का होता है एक युद्ध एवं जलप्लव के कारण होता है दूसरा वायु अग्नि एवं हाथियों के संभ्रम से किया जाने वाला है तीसरा दुश्मन के द्वारा नगर के ऊपर घेरा डालने से होता है ॥७०॥

उसीको कहते हैं अङ्कोऽङ्क इति । तु का आशय है कि व्यतिरेक । तीनों अङ्कों का सम्बन्ध हैं न कि उस अङ्क का उस अङ्क से परस्पर में । काव्यबन्धम् । सम्पूर्ण वस्तु काव्य रचना से उपश्लिष्ट है सम्बद्ध है । यदि सम्बन्ध नहीं मानेंगे तो समकार में एक कार्य है यह कौन फणिति है कथन है ।

इसीको निवेचन के द्वारा कहते हैं अर्थं हि । समवकार इस शब्द में अर्थ वाच्य अप्रति-सम्बन्ध है यानी अतिसम्बद्ध नहीं है । यहाँ समवकार में जो संशब्द है और अवशब्द है उनके बल से उनके सहारे यह अर्थ मिलता है । अप्रतिसम्बन्ध शब्द में जो प्रति शब्द है उससे जो अतिशय कहा है उसका निषेध इसी में उपात्त अ शब्द ने कर दिया है । त्रिविद्रव में जो तीन शब्द कहा है उससे अनर्थात्मक तीन वस्तु लेना है तीन वस्तुओं को कहना चाहिए एक अचेतनकृत अनर्थ, दूसरा चेतनकृत अनर्थ, तीसरा दोनों से किया गया । जिससे जनता भागती है वह विद्रव तीन प्रकार का है ॥६९॥

उनमें अचेतन कृत विद्रव का उदाहरण देनें के लिए जल वायु आदि का ग्रहण किया है । चेतनकृत विद्रव का उदाहरण गजेन्द्र है । दोनों का नगरोपरोध है । जो युद्ध एवं आग लगा देना आदि से संपाद्य है ॥७०॥

वस्तुगतक्रमविहितो दैववशाद्वा परप्रयुक्तो वा।
सुखदुःखोत्पत्तिकृतस्त्रिविधः कपटोऽत्र विज्ञेयः ॥७१॥
त्रिविधश्चात्र विधिज्ञैः पृथक्पृथक्कार्ययोगविहितार्थः।
शृङ्गारः कर्तव्यो धर्मे चार्थे च कामे च ॥७२॥

### अभिनवभारती

तस्याश्रयणमङ्गीकरणम्। त्रिधा तत्र वञ्चना, बुध्यैव कदाचित्केवलया कपटो भवति स हि वस्तुगतक्रमविहितः वस्तु फलं तत्प्राप्तौ वस्तुगतः फलसाधकः कर्त्ता तस्य यः क्रम उपायचिन्तनादिः तेन विहितः यत्रानपराद्ध एव वञ्चकेन वञ्च्यते स एवमुक्तः। यत्र तु वञ्चनीयोऽपि सापराधः स परप्रयुक्तः कपटः तदपराधे तु वञ्चकस्य वञ्चनेच्छा नास्तीति नायं भेदः संभवति वञ्चनेच्छाभावे वञ्चनायाः संपत्त्ययोगात्। यत्र तु द्वयोरपि न कश्चिदभिसन्धिदोषः काकतालीयेन तुल्यफलाभिसन्धानवतोरप्येक उपचयेनापरस्त्वपचयेन युज्यते तत्र वञ्चना सा दैवकृता। न च कस्यचित्सुखमन्यस्य दुःखमुत्पादयतीति ॥७१॥

धर्मेऽर्थे काम इति सप्तम्या कार्यत्वं कारणत्वं चोच्यते। तेन धर्मो यत्र हेतुर्वा साध्यो वा नायिकालाभे स धर्मशृङ्गारः। एवमर्थकामयोर्वाच्यम् ॥७२॥ यत्र

### बालक्रीड़ा

(मूल) यहाँ कपट को तीन प्रकार का समझें। उनमें पहला वह है जो वस्तुओं के क्रम से विहित है। दूसरा वह है जो अचानक दैव के प्रकोप से हो जाय या दूसरे के प्रयोग के कारण होता है। तीसरा वह है जो सुख या दुःख की उत्पत्ति के बदौलत होता है ॥७१॥

(मूल) पृथक् पृथक् कार्य के सम्बन्ध से अर्थ माने प्रयोजन के लिए विहित शृंङ्गार को विधि शास्त्र के जानकारों ने तीन प्रकार का माना है। जिसका उपयोग धर्म अर्थ एवं काम में किया जाता है ॥७२॥

कपट शब्द का अर्थ है वञ्चना। उसका आश्रयण माने अङ्गीकरण है। वह वञ्चना तीन प्रकार की है। कभी कभी केवल बुद्धि से ही वञ्चना होती है कपट होता है उसका वस्तु गत क्रम से विधान होता है। यहाँ वस्तु मानें फल इसको प्राप्त करने में जो वस्तु गत फल साधक कर्त्ता है उसका जो क्रम है उपाय चिन्तनादि उससे किया गया। जहाँ अपराध नहीं करने वाला ही वञ्चकों के द्वारा वञ्चित कर दिया जाता है उसको ऐसा कहते हैं। जहाँ तो वञ्चनीय भी अपराधी है वहाँ वह कपट परमयुक्त है। उसके अपराध करने पर भी यदि वञ्चक की वञ्चन करने की इच्छा नहीं होती है तब वह भेद नहीं होता है क्योंकि वञ्चन करने की जब इच्छा नहीं होगी तब वञ्चना करने में सम्पत्ति नहीं होगी जहाँ तो दोनों में कोई अभिसन्धिकृत दोष नहीं है किन्तु काकतालीय न्याय से फल का अभिसन्धान है वहाँ एक का उपचय होता है और दूसरे का अपचय होता है अतः यह वञ्चना दैवकृत वञ्चना है। ऐसी स्थिति में एक का सुखी होना दूसरे के लिए दुःख का गमक होता है ॥७१॥

यस्मिन् धर्मप्रापकमात्महितं भवति साधनं बहुधा ।
व्रतनियमतपोयुक्तो ज्ञेयोऽसौ धर्मशृङ्गारः ॥७३॥
अर्थस्येच्छायोगाद्बहुधा चैवार्थतोऽर्थशृङ्गारः ।
स्त्रीसंप्रयोगविषयेष्वर्थार्था वा रतिर्यत्र ॥७४॥

## अभिनवभारती

शृङ्गार इति तद्विषयः प्रमदा व्यपदिश्यते, व्रतादियुक्त्या प्राप्यो यत्र च प्राप्ते धर्म-प्रार्थनारूपमात्महितं यज्ञादि पत्नीसंयोगकृतं सिध्यतीति संबन्धः अनेकधेति राज्य-भूमिगोसुवर्णादिभेदेनेत्यर्थः । रतिबहुमानोऽर्थार्थमिति योषितां पुरुषाणां च ॥७३॥

ननु च देवेषु कथमर्थार्थित्वं, गन्धर्वयक्षादिषु संभवत्येवेति केचित् । यदर्थनीयं तदर्थो देवेष्वपि चैतत्संभवतीत्यन्ये । उपाध्यायास्त्वाहुः—तत्र नायकयो-रनुप्राप्तिरप्यन्यगतैव । यथा भगवतो भवानीपतेः गिरिराजपुत्रीसङ्गमनमिन्द्रादीनां तारकाक्रान्तनिजराज्यसमुन्मोचनाय भवतीति ॥७४॥ कन्यायां विलोभो नायकस्य

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिसमें धर्म को बढ़ाने वाले आत्महितकारी बहुत साधन होते हैं उसको व्रत नियम एवं तप से युक्त धर्म शृङ्गार समझना चाहिए ॥४३॥

(मूल) स्त्रियों के साथ संप्रयोग करने के विषय में अर्थ के लिए जहाँ रति हो अथवा पैसा मिलेगा इस इच्छा से या अधिकतर अर्थ ही के लिए जो रति की जाय उसे अर्थ शृङ्गार कहते हैं ॥७४।

धर्मे अर्थे कामे ये सप्तमी कार्य और कारण को कहती हैं । जहाँ नायिका की प्राप्ति में धर्म हेतु होता है अथवा साध्य होता है वह धर्मशृङ्गार है । इसी प्रकार अर्थ और काम में भी कहना चाहिए ॥७२॥

जहाँ शृङ्गार है वहाँ उसका विषय प्रमदा होती है वहाँ नायक व्रतादि तपस्या से प्राप्य होता है । अतः उसके प्राप्त होने पर अपना हित करने में साधन भूत धर्म की प्रार्थना के फलस्वरूप पत्नी का संयोग करा देने वाले यज्ञ को किया जाता है । वह सम्बन्ध यहाँ गौ भूमि सुवर्ण आदि के भेद से अनेक प्रकार का है ॥७३॥

अर्थ के लिए रति का बहुमान पुरुष एवं स्त्रियों को दोनों को होता है ।

प्रश्न—देवताओं में अर्थार्थित्व कैसे । इसपर कोई कहते है कि गन्धर्व एवं यक्षादि में तो होता ही है । अन्य लोग तो कहते हैं कि जो अर्थनीय है उस अर्थ की देवताओं में भी संभावना है उपाध्यायजीका तो मत है कि यहाँ पर नायक को नायिका की प्राप्ति एवं नायिका को नायिका की अनुप्राप्ति अन्य गत फल के लिए होती हैं । जैसे भगवान् भवनी-पति को गिरिराज हिमालय की पुत्री पार्वती के सङ्गमन का अनुप्राप्ति का तारकासुर के द्वारा आक्रान्त किये हुए स्वर्गीय राज्य का समुन्मोचन रूप फल इन्द्र को मिला ॥७४॥

कन्याविलोभनकृतं प्राप्तौ स्त्रीपुंसयोस्तु रम्यं वा ।
निभृतं सावेगं वा यस्य भवेत्कामशृङ्गारः ॥७५॥
उष्णिग्गायत्र्यादीन्यन्यानि च यानि बन्धकुटिलानि ।
वृत्तानि समवकारे कविभिस्तानि प्रयोज्यानि ॥७६॥

## अभिनवभारती

तस्याश्च तस्मिन्निति परस्परानुरागकृत इत्यर्थः। स्त्रीपुंसयोरुद्यानस्थानादि प्राप्तौ निभृत इति प्रच्छादनपूर्वकं यदि चासावेवास्मीति प्रकटं कृत्वा यः शृङ्गारः स कामप्रयुक्त एव। स्त्री पुनरत्र परस्त्री विवक्षिता, यथा शक्रस्याहल्या।

नन्वेवं शृङ्गारयोगे काव्ये कैशिकीहीनता। कैशिक्यां वृत्तौ हीनतेति तत्र समासः, तेन नर्माद्यङ्गचतुष्कतदुपरञ्जकगीतनृत्यवाद्याद्यभावात् कैशिक्या हीनात्र भवति। उपाध्यायास्त्वाहुः न कामसद्भावमात्रादेव कैशिकीसंभवः, रौद्रप्रकृतीनां तदभावात्। विलासप्रधानं यद्रूपं सा कैशिकी, न च चरितम् तद्रूपानुप्रवेशेऽपि तद्व्यवहारः, प्राधान्यकृतो ह्यसावित्युक्तम्। तेन तत्र विषये भारत्यादिवृत्त्यन्तराभिधानमेव युक्तमिति ॥७५॥ उष्णिक्सप्तभिः, गायत्री षड्भिः। बन्धकुटिलानि

## बालक्रीड़ा

(मूल) कन्या के विलोभन के लिए उपस्थित हुई रमणीय वस्तु की प्राप्ति के होने पर जो स्त्री और पुरुष का निभृत ऐकान्तिक या प्रकट शृंगार है वह काम शृङ्गार है ॥७५॥

(मूल) उष्णिक् और गायत्री से भिन्न जो बन्धकुटिल विषम या अर्धसम वृत्त हैं उनका प्रयोग कवि लोग समवकार में करे ॥७६॥

कन्या में नायक का और नायक में नायिका का लोभ परस्पर के अनुराग से होता है। जहां उद्यान वगैरह निभृत एकान्त स्थान में स्त्री एवं पुरुष की प्राप्ति प्रच्छन्नता पूर्वक होती है वह प्रच्छन्न काम श्रृङ्गार है। अगर वही यह मैं हूं इत्यादि प्रकट रूप से शृंगार होता हैं। जैसे इद्र का अहल्या में।

प्रश्न—यदि यहां काम प्रयुक्त शृंङ्गार है तब शृंङ्गार के योग से निर्मित काव्य में कैशिकी वृत्ति का अभाव क्यों। उत्तर। यहां कैशिकी हीनता पद में कैशिकी वृत्ति में हीनता यह समास है। अतः नर्मादि चार अङ्कों और उसके उपरञ्जक नृत्य एवं गीत आदि के अभाव से कैशिकी में हीनता आ गई।

उपाध्याय जी का तो मत है केवल काम की सत्ता के होने म ही कैशिकी का होना जरूरी नहीं है क्योकि रौद्रप्रकृति में भी काम होता है, किन्तु वहाँ उपरञ्जक सामग्री के अभाव के कारण कैशिकी की हीनता है। जो विलास प्रधान रूप है वह कैशिकी है। न कि चरित है। जिस रूप का अनुप्रवेश होगा उसी से वहाँ व्यवहार होगा। क्योंकि व्यवहार प्राधान्यकृत होता है। यह तो कहा ही जा चुका है। इस लिए ऐसी जगहों में भारती आदि भिन्नवृत्तियों का अभिधान ही युक्त है॥ ७५॥

एवं कार्यस्तज्ज्ञैर्नानारससंश्रयः समवकारः ।
वक्ष्याम्यतः परमहं लक्षणमीहामृगस्यापि ॥७७॥
दिव्यपुरुषाश्रयकृतो दिव्यस्त्रीकारणोपगतयुद्धः ।
सुविहितवस्तुनिबद्धो विप्रत्ययकारकश्चैव ॥७८॥

## अभिनवभारती

विषमार्धसमानि तान्यत्र समवकारे सम्यग्योज्यानीति । नैव प्रयोज्यानीत्युद्भटः पठति, स्रग्धरादीन्येव प्रयोज्यानि नाल्पाक्षराणीति स व्याचष्टे । एवं श्रद्धालवो देवताभक्ताः तद्देवयात्रादावनेन प्रयोगेणानुगृह्यन्ते, निरनुसन्धानहृदयाः स्त्रीबालमूर्खाश्च विद्रवादिनाहृतहृदयाः क्रियन्ते इत्युक्तः समवकारः ॥७६॥७७ ।

अथेहामृगमाह दिव्येति दिव्यानां पुरुषाणां आश्रयणं नायकतया तेन कृतः दिव्यस्त्रीनिमित्तमुपगतं युद्धं यत्र । दिव्यानुप्रवेशात्समवकारवत् असंबद्धार्थता मा प्रसांक्षीदित्याह सुविहितेन संश्लिष्टेन वस्तुना निबद्धः, विगतानि प्रत्ययकारणानि

## बालक्रीडा

(मूल) इस प्रकार नाट्य के जानकार लोग नाना रसों के संश्रय से आधार से समवकार को करें । अब इसके बाद ईहामृग के लक्षण को मैं कहूंगा ॥७७॥

(मूल) ईहामृग नामक यह रूपक दिव्य पुरुषों के आश्रय से होता है अर्थात् इसमें दिव्य पुरुष ही नायक होते हैं अतः दिव्येतर मनुष्यादि नायक नही होते हैं । नायिका भी दिव्य ही होती है अदिव्य नही । दिव्य नायिका के कारण इसमें युद्ध होता है । वस्तु इतिवृत्त इसमें सुन्दररूप से विहित अनुष्ठित होता है अर्थात् खास तौर से इतिवृत्त का निबन्ध

उष्णिक् सात वर्णों से और गायत्री छः से होती है । बन्ध कुटिल का अर्थ है विषम वृत्त एवं अर्धसम वृत्त । समवकार में सम्यक् प्रकार से इनकी योजना होनी चाहिए । ऐसा एक मत है । यहाँ उद्भट कवि कहते हैं कि समवकार में इनकी योजना नहीं ही करनी चाहिए । वे लोग ऐसी व्याख्या करते हैं कि स्रग्धरा आदि बहुत अक्षरों वाले छन्दों का ही प्रयोग होना चाहिए अल्प अक्षरों वाले छन्दों का नहीं ।

इस प्रकार के भी श्रद्धालु हैं देवताओं के भक्त हैं वे इस प्रयोग से अनुगृहीत होते हैं । और जिनके हृदय अनुसन्धान से शून्य हैं उन स्त्री बालक एवं मूर्खों के हृदय विद्रव आदि से आकृष्ट किये जाते हैं । इस प्रकार से समवकार को कह दिया ॥७६॥

अब ईहामृग को कहते हैं दिव्येति । यहां नायक के रूप में दिव्य पुरुषों का आश्रयण होता है । उसके बदौलत दिव्य स्त्री के निमित्त से युद्ध वहाँ प्राप्त होता है । दिव्य के अनुप्रवेश से समवकार की तरह असम्बद्धार्थता का प्रसङ्ग मत हो जाय इसलिए कहा कि सुविहित यानी संश्लिष्ट वस्तु से निबद्ध इसको करना चाहिए । इतना होने पर भी प्रत्यय के कारक विश्वास के हेतुओं का यहाँ अभाव है ॥७८॥

उद्धतपुरुषप्रायः स्त्रीरोषग्रथितकाव्यबन्धश्च ।
संक्षोभविद्रवकृतः संफेटकृतस्तथा चैव ॥७९॥
स्त्रीभेदनापहरणावमर्दन प्राप्तवस्तुश्रृङ्गारः ।
ईहामृगस्तु कार्यः सुसमाहितकाव्यबन्धश्च ॥८०॥
यद्व्यायोगे कार्यं ये पुरुषा वृत्तयो रसाश्चैव ।
ईहामृगेऽपि ते स्युः केवलममरस्त्रिया योगः ॥८१॥

## अभिनवभारती

विश्वासहेतवो यत्र ॥७८॥ मध्ये च तत्र दिव्यानामपि प्रवेशो भवतीति दर्शयति- उद्धतपुरुषेति स्त्रीनिमित्तको रोषः संक्षोभ आवेगः ॥७९॥ स्त्रीनिमित्तानि यानि भेदनाहरणावमर्दनानि यथायोगं स्त्रीविषयाणि अन्यविषयाणि तैः प्राप्तं वस्त्वधिष्ठानं प्रमदालक्षणं यस्य तादृशः शृङ्गारो यस्मिन्। अवमर्दनं दण्डः। सुसमाहितः काव्यबन्ध इत्यनेन वीथ्यङ्गान्यत्र योज्यानीति दर्शयति ॥८०॥ अङ्कपरिमाणं नायकसंख्यां वृत्तिरसविभागं च व्यायोगातिदेशेनाह यद्व्यायोग इति। कार्य- शब्देनाङ्क उच्यते। तेनैक एवाङ्कः नायकास्तु द्वादश समवकारातिदेशेन व्यायोगे तल्लाभात्। अत्र तु समवकारातिदेशेन सर्वसंपत्तेर्गौरवं स्यात् ॥८१॥

## बालक्रीड़ा

न चयन या ग्रन्थन इसमें होता है। यह विप्रत्यय अविश्वास कारक होता है अर्थात् इसमें ऐसे ही हेतु उपस्थित हो जाते हैं जिनसे पात्रों में परस्पर में विश्वास नही होता है या रहता है। इसमें उद्धत उदण्ड पुरुष प्रायः रहते हैं अधिक रहते हैं। स्त्री के निमित्त से होने वाले रोष से काव्य की रचना का ग्रन्थन इसमें होता है। संक्षोभ माने आवेग और विद्रव माने भगदड एवं संफेट परस्पर में कलह इसमें दिखाया जाता है। स्त्री निमित्त भेदन तोडफोड़, अपहरण भगा लेजाना अवमर्दन दण्ड। इनके कारण प्राप्त होने वाली वस्तु मेहरारू के विषय में श्रृङ्गार रति के आधार पर काव्यरचना अच्छे ढङ्ग से की गई रहती है ७८।७९।८०।

(मूल) जैसे या जितने पुरुष व्यायोग में रहते हैं वैसे और उतने पुरुष ईहामृग में रहते है। इसी तरह रीति वृत्ति रस भाव गुण अलङ्कार भी रहते हैं। इसमें और उसमें इतना ही भेद है कि ईहामृग में देवाङ्गना का उपभोग होता है ॥८१॥

इसको दिखाते है। उद्धत पुरुष यहां होते है अतएव स्त्रियों के निमित्त से रोष होता है। संक्षोभ आवेग है ॥७९॥

यहां स्त्रियों का भेदन अपहरण एवं अवमर्दन माने दण्ड कभी स्त्री विषयक और कभी अन्य विषयक होता है। इनके कारण जिसको प्रमदा रूपी वस्तु एवं उद्यानादि एकान्त अधिष्ठान प्राप्त होते हैं ऐसा श्रृंङ्गार यहां काव्य में सुन्दरता से उपनिबद्ध रहता है। यह सुसमाहित होने का ही फल है कि यहां वीथी के अङ्गों की योजना करनी चाहिए ॥८०॥

यत्र तु वधेप्सितानां बधो ह्युदग्रो भवेद्धि पुरुषाणाम् ।
किञ्चिद्व्याजं कृत्वा तेषां युद्धं शमयितव्यम् ॥८२॥
ईहामृगस्य लक्षणमुक्तं विप्राः ! समासयोगेन ।
डिमलक्षणं तु भूयो लक्षणयुक्त्या प्रवक्ष्यामि ॥८३॥
प्रख्यातवस्तुविषयः प्रख्यातोदात्तनायकश्चैव ।
षड्रसलक्षणयुक्तश्चतुरङ्को वै डिमः कार्यः ॥८४॥

## अभिनवभारती

ननु युद्धमवमर्दनं चेत्युक्तं तत्रास्य प्रत्यक्षप्रयोज्यता मा भूदिति दर्शयति यत्र त्विति। वधेप्सितानां वध्यानां भवेदिति संभाव्यत इत्यर्थः। तत्रेति येषामिति चार्थमाहार्यं। व्याजमिति पलायनादि ॥८२॥ ईहा चेष्टा मृगस्येव स्त्रीमात्रार्थं यत्र स ईहामृगः ॥८३॥

अथ डिममाह प्रख्यातवस्तुविषय इति। नाटकतुल्यं सर्वमन्यत्केवलं सन्धीनां

## बालक्रीड़ा

(मूल) जिन पुरुषों का वध करना ईप्सित है उन्हीं का उत्कट वध वहाँ होता है अन्यथा यदि ऐसा नहीं करना हो तो किसी बहाने से युद्ध को टाल दिया जाना शान्त कर देना चाहिए ॥८२॥

(मूल) हे विप्रो ! इस तरह संक्षेप से ईहामृग का लक्षण मैंने कह दिया है किन्तु अब तो युक्ति पूर्वक डिम के लक्षण को कहूँगा ॥८३॥

(मूल) जिसमें नायक और वस्तु इतिवृत्त प्रख्यात एवं उदात्त हो तथा शृंगार हास्य एवं शान्त को छोड़कर बाकी सब छ रसों के लक्षणों से युक्त चार अंकों वाले डिम को करना चाहिए ॥८४॥

अङ्कों का परिमाण नायकों की संख्या वृत्तियों एवं रसों के विभाग को व्यायोग के अतिदेश से कहते हैं कि यथायोगम्। कार्य शब्द से अङ्क को कहते हैं इसलिए एक ही अङ्क यहां होता है नायक तो १२ होते हैं। ऐसा समवकार के अतिदेश से व्यायोग में मिला है। इसके सिवाय सभी प्रकार की सम्पत्तियों का सम्बन्ध इसमें समवकार के अतिदेश से होता है अतः गौरव हो सकता है ॥८१॥

युद्ध और अवमर्दन को जो यहां कहा है उसका यहां प्रत्यक्ष में प्रयोग नहीं होना चाहिए इसको दिखाते हैं यत्र तु। जिनका बध ईप्सित है उनका वध हो ऐसी संभावना होती है। इस पद्य में यत्र के जवाब में तत्र का और तेषां के उत्तर मे येषां इनका अध्याहार यहां करना चाहिए। व्याज माने पलायन आदि जहां केवल स्त्री ही के लिए हो। मृग के चेष्टा की तरह चेष्टा जहां होती है वह ईहामृग नामक रूपक है ॥८२॥

स्त्री की प्राप्ति के लिए जहाँ मृग की जैसी चेष्टा होती है वह ईहामृग होता है ॥८३॥

शृङ्गारहास्यवर्जं शेषैः सर्वै रसैः समायुक्तः ।
दीप्त रसकाव्ययोनिर्नानाभावोपसम्पन्नः ॥८५॥
निर्घातोल्कापातैरुपरागेणेन्दु सूर्ययोर्युक्तः ।
युद्धनियुद्धाधर्षण संफेटकृतश्च कर्तव्यः ॥८६॥
मायेन्द्रजालबहुलो बहुपुस्तोत्थानयोगयुक्तश्च ।
देवभुजगेन्द्रराक्षसयक्षपिशाचावकीर्णश्च ॥८७॥

## अभिनवभारती

रसानां चासमग्रता च शृङ्गारहास्यवर्जं षड्रसत्वम् ॥८४॥ पर्यायेण शान्तस्य प्रयोगः स्यादित्याह दीप्तरसेति । काव्ययोनिः काव्यवस्तु ॥८५॥ देवादयो बाहुल्येनात्र सात्त्वत्यारभटीति । "जातिरप्राणिनाम्" इति केचित् । सात्त्वत्यारभटीवृत्तिसंपन्नं वृत्तिद्वयं यत्र वृत्तिसमूहे वा वृत्तिशब्दः सात्त्वत्यारभटीलक्षणव्यावृत्त्या संपन्नः । डिमो डिम्बो विद्रव इति पर्यायाः, तद्योगादयं डिमः । अन्ये तु डयन्त इति डियः उद्धतनायकास्तेषामात्मनां वृत्तिर्यत्रेति । "इको ह्रस्वोऽङ्यो गालवस्य" इति ह्रस्वः । नानाश्रयभावसंपन्न इत्यनेन सर्वभावयुक्तत्वादिति वृत्तवैचित्र्यमाह ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) रौद्र वीर भयानक एवं करुणादि दीप्त रसों के अभिव्यञ्जक इतिवृत्त एवं नाना भावों से सम्पन्न काव्य डिम में होना चाहिए ॥८५॥

(मूल) निर्घात उल्कापात, इन्द्र और सूर्य के उपराग, से युक्त, युद्ध, नियुद्ध, आधर्षण एवं संफेट की योजना तथा बाहुल्येन जिसमें माया इन्द्रजाल, (पुस्त) पुत्तलिकाओं के उत्थान से सम्पन्न । देव भुजग्रेन्द्र राक्षस यक्ष गन्धर्व भूत प्रेत एवं पिशाच आदि

अथ अब डिम के लक्षण को कहते हैं प्रख्यात वस्तु विषय इति । इस डिम में और सब कुछ नाटक के तुल्य होता है केवल सन्धियां और रस सम्पूर्ण नही होते हैं शृङ्गार एवं हास्य को छोड़कर ६ रस यदि होंगे तो शायद पर्याय से क्रमशः शान्त का प्रयोग हो सकता है इसलिए कहते हैं दीप्त रसेति । काव्य की योनि काव्य की वस्तु ॥८४॥८५॥

देवादि की बहुलता होने से यहां सात्त्वती आरभटी होती है । ऐसा भी कोई कहते हैं कि जहां अप्राणी वाचक शब्दों का उपन्यास है वहां जाति का ग्रहण होता है सात्त्वती एवं आरभटी जातियों का वृत्तियों का ग्रहण यहाँ है । अतः इनसे सम्पन्न दो वृत्तियां जहाँ हों या वृत्तियों केसमूह अर्थ में वृत्ति शब्द का प्रयोग है । डिम डिम्ब एवं विद्रव ये पर्याय हैं । इनके योग से यह डिम बनता है । और लोग तो कहते हैं कि जो उड़ते हैं उड़ान करते हैं वे उद्धत नायक डिम होते हैं उनकी अपनी वृत्ति जहाँ हो वह डिम है । इको ह्रस्वोऽङ्यो गालवस्य इस सूत्र से डी में ह्रस्व हो गया और मन् प्रत्यय तो हुआ ही है । नामनाश्रयगत भावों से सम्पन्न इससे सर्वभावयुक्तत्व होने के कारण वृत्त में या वृत्तों में वैचित्र्य यहाँ होता है ऐसा कहा ।

षोडशनायकबहुलः सात्त्वत्यारभटीवृत्तिसम्पन्नः ।
कार्यो डिमः प्रयत्नान्नानाश्रयभावसम्पन्नः ॥८८॥
डिमलक्षणमित्युक्तं मया समासेन लक्षणानुगतम् ।
व्यायोगस्य तु लक्षणमतः परं संप्रवक्ष्यामि ॥८९॥

## अभिनवभारती

नाटकादनन्तरं डिमलक्षणं यद्यप्युचितं तथापि तद्गतप्रवेशकादिसंभवनिराकरणार्थं तत्प्रकरणादपकृष्यास्याभिधानं, तेन दिनचतुष्टयवृत्तमेवात्र प्रयोज्यम् । अङ्कावतार एव चात्र भवति । चूलिकाङ्कमुखयोस्त्वत्रापि युद्धादिवर्णने समुपयोगोऽस्त्येव । ततश्च वस्तुतः प्रवेशकाद्यनिषिद्धमेव, प्रवेशकस्य ह्यसंभव एव । सरसेतिवृत्तवशाद्वा यथाङ्केष्वन्योन्यासंबन्धात् यथा समवकारे बह्वङ्केऽपि तस्मात्प्रकरणोत्कर्षोऽस्य तस्यावसरभावात् । तत्र हि नाटकान्तरमस्याभिधाने प्रकरणस्य न तत्स्पर्धित्वमुक्तं भवेत् । तदनन्तराभिधाने नाटिकादिभेदः कथं ख्याप्यः । नाटिकायां च स्त्रीप्रधानत्वात्, त्रिश्रृङ्गारसमवकाराभिधानमेव ततः परं न्याय्यम् । तत्प्रसङ्गेन च दिव्यपुरुषसंबन्धादीहामृग उक्तः, तदन्तरं च दिव्यपुरुषाधिकारेण रूपकाणीति पूर्वमनेकरसयुक्तत्वेन विततेतिवृत्तत्वादयमभिधातुं युक्तमित्यलं बहुना ॥८८॥

## बालक्रीड़ा

उद्दण्ड सोलह नायक एवं सात्वती आरभटी आदि बृत्तियाँ से किये जाने वाले डिम को भिन्न २ भावों के प्रश्रय से बड़े प्रयत्न के साथ करना चाहिए ॥८६।८७।८८॥

(मूल) इस प्रकार हे विप्रो ! मैंने संक्षेप से डिम का लक्षण कहा । अब इसके बाद लक्षणों से अनुगत व्यायोग के लक्षण को कहूँगा ॥८९॥

यद्यपि नाटक के बाद ही डिम का लक्षण कहना चाहिए तद्यपि नाटक में होने वाले प्रवेशकादि की सम्भावना का निराश करने के लिए उसके प्रकरण से अपकर्ष करके इसको कहा । इसलिए इसमें चार दिन में सम्पन्न होने वाले वृत्त का ही यहाँ प्रयोग करना चाहिए अङ्कावतार ही यहाँ होता है । किन्तु युद्धादि के वर्णन में चूलिका एवं अङ्कमुख का उपयोग यहाँ भी होता ही है । इस तरह तो वस्तुतः प्रवेशकादि भी—अनिषिद्ध ही है फिर भी प्रवेशक का होना यहाँ असम्भव ही है । सरस इतिवृत्त के वश से जैसे अङ्कों में, परस्पर में सम्बन्ध नहीं होने से जैसे समवकार में बहुत अङ्कों में भी इसका प्रकरण की अपेक्षा अवसर के प्राप्त होने से उत्कर्ष होता हैं नाटक के बाद इसको कहने में प्रकरण इसका स्पर्धी नहीं कहा जा सकता है । और भी बात है नाटक के बाद इसको कहने पर नाटिकादि का भेद कैसे कहा जा सकता है क्योंकि नाटिका में स्त्रियों का प्राधान्य हैं । अतः तीन श्रृङ्गार वाले समवकार का अभिधान ही उसके बाद होना न्याय सङ्गत है । इसीके प्रसङ्ग से ईहामृग को भी कहा और उसके बाद दिव्यपुरुषाधिकार से अन्य रूपकों को कहा इसलिए उसके पहले अनेक रसों से युक्त तथा वितत इतिवृत्त होने के कारण इसको कहने के लिए युक्ति हैं । बस बहुत हो गया ॥८९॥

व्यायोगस्तु विधिज्ञैः कार्यः प्रख्यातनायकशरीरः ।
अल्पस्त्रीजनयुक्तस्त्वेकाहकृतस्तथा चैव ॥९०॥
बहवश्च तत्र पुरुषा व्यायच्छन्ते यथा समवकारे ।
न च दिव्यनायकयुक्तः कार्यस्त्वेकाङ्क एवायम् ॥९१॥
न च दिव्यनायककृतः कार्यो राजर्षिनायकनिबद्धः ।
युद्धनियुद्धाधर्षणसंघर्षकृतश्च कर्तव्यः ॥९२॥

## अभिनवभारती

व्यायोगस्तु डिमस्यैव शेषभूतो, दिव्यनायकाभावात् केवलमत्रोदात्तस्य राजादेः नायकता, अपि त्वमात्यसेनापतिप्रभृतेर्दीप्तरसस्य, अत एवाह प्रख्यातनायकेति उदात्तग्रहणमपाकर्तव्यमित्यर्थः ॥९०॥ यथा समवकार इति द्वादशेत्यर्थः । तावदङ्कपरिमाणशङ्कामतिदेशात् प्रत्यासत्त्या प्रसक्तां वारयितुमाह एकाङ्क एवेति । एवकारेणैकाहचरितविषयत्वान्न्यायप्राप्तमेवात्रैकाङ्कत्वमित्याह ॥९१॥

ननु प्रख्यातनायकशब्देन किमत्र गृहीतमित्यप्रतिप्रसङ्गं शमयति न चेति । चो भिन्नक्रमः । दिव्यैर्देवैः नृपैः ऋषिभिश्च नायकैः न निबद्धोऽयं भवतीत्यर्थः ।

## बालक्रीड़ा

(म०) नाट्य की विधि के जानकार लोग व्यायोग को ऐसा बनावें जिसमें नायक एवं कथा का इतिवृत्त प्रसिद्ध हो। स्त्री पात्र कम हों। एक दिन में अभिनेय हो और जैसे समवकार में बहुत से पुरुष व्यादान करते हैं वैसे ही इसमें भी करें। अङ्कों का प्रमाण अङ्कों की संख्या समवकार के सदृश नहीं हो अपि तु एक ही अङ्क करना इसमें राजर्षि नायक होता है। अतः दिव्य नायक नहीं होता है और न दिव्य नायिका के कारण इसमें युद्ध नियुद्ध आधर्षण एवं संघर्ष होते हैं ॥९०।९१।९२॥

व्यायोग तो डिम का ही शेषभूत है अङ्गभूत है। केवल दिव्य के नायक नहीं होने से उदात्त राजादि की नायकता यहां है। और दीप्तरस वाले अमात्य एवं सेनापति प्रभृति की नायकता है। इसीलिए कहा कि प्रख्यातनायकेति। उदात्त शब्द का ग्रहण यहाँ नहीं करना चाहिए ॥९०॥

जैसे समवकार में १२ नायक होते हैं। यदि समवकार की तुल्यता है तब तो वहाँ अङ्क परिमाण में भी तुल्यता होगी। अतिदेश की प्रत्यासत्ति से प्रसक्त होने वाली शङ्का का वारण करने के लिए कहते हैं कि एक ही अङ्क इसमें करना चाहिए। यहाँ एवकार केवल एकाह चरित की विषयता से न्याय प्राप्त ही एकाङ्कत्व है ऐसा कहा ॥९१॥

प्रश्न—प्रख्यात नायक शब्द से यहाँ क्या लेते हैं इस अतिप्रसङ्ग का शमन करते हैं कि न च। यहाँ चकार का क्रम भिन्न है। दिव्य देवता नृप एवं ऋषियों का निबन्धन इसमें नहीं होता है ॥९२॥

एवंविधस्तु कार्यो व्यायोगो दीप्तकाव्यरसयोनिः ।
वक्ष्याम्यतः परमहं लक्षणमुत्सृष्टिकाङ्कस्य ॥९३॥
प्रख्यातवस्तुविषयस्त्वप्रख्यातः कदाचिदेव स्यात् ।
दिव्यपुरुषैर्वियुक्तः शेषैर्युक्तो भवेत्पुंभिः ॥९४॥
करुणरसप्रायकृतो निवृत्तयुद्धोद्धतप्रहारश्च ।
स्त्रीपरिदेवितबहुलो निर्वेदितभाषितश्चैव ॥९५॥

## अभिनवभारती

ननु कस्मादयं व्यायोग इत्याह युद्ध नियुद्धेति व्यायामे युद्धप्राये नियुध्यन्ते पुरुषा यत्रेति व्यायोग इत्यर्थः । नियुद्धं बाहुयुद्धं संघर्षः शौर्यविद्याकुलरूपादिकृता स्पर्धा ॥९२॥ दीप्तं काव्यमोजोगुणयुक्तं, दीप्तरसाद्या वीररौद्राद्याः तदुभयं योनिः कारणमस्य ॥९३॥

रौद्राद्यनन्तरं "रौद्रस्य चैव यत्कर्म स ज्ञेयः करुणः (६-४५)" इत्युक्तत्वात्तत्प्रधानमुत्सृष्टिकाङ्कमेतदनन्तरमाह । प्रख्यातवस्तु विषय इति । प्रख्यातं भारतादियुद्धे विषये निमित्ते सति यत्तत्करुणबहुलं चेष्टितं वर्ण्यते तत्ख्यातं स्त्रीपर्ववृत्तान्तवत्, माभूदित्यप्रख्यातग्रहणेनोक्तम् । तेनोभयोपादानस्य परस्परविरूद्धार्थत्वादकिञ्चित्करत्वं नाशङ्कनीयम् ॥९४॥ निवृत्त युद्धा उद्धतप्रहाराः पुरुषा यस्मिन् । परिदेवितं दैवोपालम्भात्मनिन्दारूपमनुशोचनं यत्र । निर्वेदितानि श्रुतेषु निर्वेदो जायते तादृशि भाषि-

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस प्रकार का व्यायोग करना चाहिए । इसमें काव्य की रचना दीप्त रस के अभिव्यञ्जक इतिवृत्ति को लेकर करनी चाहिए । अब इसके बाद उत्सृष्टिकाङ्क के लक्षण को कहूँगा ।९३।

(मूल) इसमें अप्रख्यात वस्तु तो शायद कभी ही होती है वस्तुतस्तु अप्रख्यात वस्तुइसमें नहीं ही होनी चाहिए प्रत्युत प्रख्यात वस्तु ही होनी चाहिए । इसमें दिव्य पुरुषों को छोड़कर बाकी सभी तरह के पुरुष होते हैं उनसे युक्त इसको करना चाहिए । इसमें प्रायः करुण रस होता है अतः युद्ध एवं उद्धत प्रहार इसमें नहीं होते हैं । स्त्रियों का रोना अधिक होता है

प्रश्न—इसको व्यायोग क्यों कहते हैं उत्तर । युद्ध नियुद्ध इसमें होते हैं । व्यायाम युद्धप्राय होता है अत: इसमें पुरुष नियोधन बाहुयुद्ध करते हैं । इसलिए यह व्यायोग है । नियुद्ध माने वाहुयुद्ध । संघर्ष माने शौर्य विद्या कुल एवं रूप आदि के कारण होने वाली स्पर्धा । दीप्त काव्य माने ओजगुण से युक्त काव्य । दीप्तरस रौद्र वीर वगैरह रस ये गुण एवं ये रस दोनों जिसकी योनि हैं ॥९२।९३॥

रौद्र रस के अनन्तर "रौद्र का जो कर्म है उसे करुण समझना चाहिए" इस कथन के अनुसार करुण रस प्रधान उत्सृष्टिकाङ्क को इसके बाद कहते हैं प्रख्यातवस्तुवषियः । प्रख्यातं प्रकर्ष से भारतादि जैसे युद्ध के निमित्त होने पर जो करुण बहुल चेष्टित का वर्णन

नानाव्याकुलचेष्टः सात्त्वत्यारभटिकैशिकीहीनः ।
कार्यः काव्यविधिज्ञैः सततं ह्युत्सृष्टिकाङ्कस्तु ॥९६॥
यद्दिव्यनायककृतं काव्यं संग्रामबन्धवधयुक्तम् ।
तद्भारते तु वर्षे कर्तव्यं काव्यबन्धेषु ॥९७॥

अभिनवभारती

तानि यत्र ॥९५॥ व्याकुला चेष्टा भूमिनिपातविवर्तिताद्याः । सात्त्वत्यारभटीकैशिकीहीन इति समाहारद्वन्द्वान्तरद्वन्द्वगर्भः तृतीयासमासः । उत्क्रमणीया सृष्टिर्जीवितं प्राणा यासां ता उत्सृष्टिकाः शोचन्त्यः स्त्रियस्ताभिरङ्कित इति तथोक्ताः । वृत्तिभिरुत्सृष्टत्वादित्यन्ये तदा द्वित्वं च त्रित्वमुद्देशस्यैकदेशेन । अयमङ्क इति निर्दिष्टो वृत्तानुरोधात् । इह च करुणरसबाहुल्यादेव देवैर्वियोगः रौद्रबीभत्सभयानकसंबन्धो दिव्ययोगे न भवत्यपि तु करुणयोगः ॥९६॥ नन्वेवं देवानां युद्धमप्यनुचितमित्याशंक्य प्रसङ्गात्समवकारादौ देशविशेषोपयोगं दर्शयति दिव्यनायक-

बालक्रीड़ा

अतः निर्वेदमय भाषण एवं नाना व्याकुल चेष्टाएँ इसमें अधिक होती हैं । अत एव सत्वती आरभटी एवं कैशिकी वृत्तियों से रहित उत्सृष्टांङ्क को काव्य की विधि के जानकार लोगों करना चाहिए ।९४। ९५।९६ ।

(मूल) दिव्यनायक के सम्बन्ध से जो संग्राम, बध एवं बन्ध से युक्त काव्य है उसकी रचना भारतवर्ष के काव्यों में करनी चाहिए ॥९७॥

करते हैं वह स्त्रीपर्व के वृतान्त की तरह ख्यात वृत नहीं हो इस बात को प्रख्यात शब्द के ग्रहण से कहा । इसलिए उभयोपादान में परस्पर विरुद्धार्थक होने से अकिञ्चित्करत्व की शङ्का नहीं करनी चाहिए । युद्ध से निवृत्त एवं उद्धत प्रहारों से निवृत्त होने वाले पुरुष जहाँ होवें । परिदैवित दैव को उपालम्भ देते हुए अपनी निन्दारूप अनुशोचन जहाँ हो । निर्वेदितानि—जिनके सुनने पर निर्वेद हो जाय ऐसे भाषण जहाँ हों ।९५।

व्याकुलताएँ भूमिनिपात एवं लोट पोट करना आदि । समाहारद्वन्द्व से भिन्न द्वन्द्व है गर्भ में जिसके ऐसा तृतीया समास यहाँ है । समाहारद्वन्द्वान्तरद्वन्द्वगर्भः ऐसा पाठ है । इससे सात्वती च आरभटीच कैशिकी चेति सात्वत्यारभटीकौशिक्यः तैर्हीनः । ऐसा समास है । और समाहारद्वन्द्वगर्भद्वन्द्वान्तरगर्भः ऐसा पाठ अशुद्धप्राय है । उत्क्रमण करने के योग्य है सृष्टि जीवित प्राण जिनके वे उत्सृष्टिका हैं माने शोक करने वाली स्त्रियां उनमें अङ्कित है अतः इसको उत्सृष्टिकाङ्क कहा है । वृत्तियों से उत्सृष्ट है अतः उत्सृष्टिकाङ्क है ऐसा और लोग कहते हैं । ऐसी हालत में इसमें वृत्तियों का द्वित्व या त्रित्व जो होगा वह उद्देश के एक देश के अनुसार होगा । इसमें यह अङ्क है ऐसा जो निर्देश किया है वह वृत्त के अनुरोध से किया है ।

इसमें अधिकतर करुण रस होता है अतः देवों का देवों से वियोग, रौद्र वीर भयानक रस का सम्बन्ध भी दिव्यों के योग में नहीं होता है किन्तु करुण रस का योग होता है ॥९६॥

कस्माद्भारतमिष्टं वर्षेष्वन्येषु देवविहितेषु ।
हृद्या सर्वा भूमिः शुभगन्धा काञ्चनी यस्मात् ॥९८॥
उपवनगमनक्रीड़ा विहारनारीरतिप्रमोदाः स्युः ।
तेषु हि वर्षेषु सदा न तत्र दुःखं न वा शोकः ॥९९॥
ये तेषामधिवासाः पुराणवादेषु पर्वताः प्रोक्ताः ।
सम्भोगस्तेषु भवेत्कर्मारम्भो भवेदस्मिन् ॥१००॥

## अभिनवभारती

कृतमिति । तेषां भारतवर्षावतीर्णानां युद्धादिकं प्रदर्शयेदित्यर्थः ॥९७॥ अत्र राज्ञः पृच्छति कस्माद्भारतमिष्टमिति । अत्र प्रयोगे प्रतिवक्ति वर्षेष्वन्येष्विति देशत्वेन भोगभूमित्वेन विहितेष्वपीत्यर्थः ॥९८॥ उपवनं गत्वा क्रीडा जलक्रीडादिकाः विहरणमुपवन एव सञ्चरणं नार्या सह रतिः संभोगः प्रमोदो दिव्यपानादिकृतम् ॥९९॥ नन्वेव मिलावृतकुरुप्रभृतिषु वर्षेषु मा तेषां देवानां वृत्तं व्याख्यायि तथापि स्वनिवासेषु व्यावर्ण्यतामित्यत आह ये तेषामधिवासा इति वसन्ति तेष्विति वासाः । पर्वता इति कैलासादयः, संभोग इति सा हि तेषां भूमिः भोगस्थानं, अस्मिन्निति भारतवर्षे

## बालक्रीड़ा

(मूल) प्रश्न क्यों ! इस विषय में भारत ही इष्ट है । देवताओं के बनाए हुए अन्य वर्षों में क्यों नहीं । उत्तर इस वास्ते भारत इष्ट है कि ।

(मूल) यहाँ की भूमि हृद्य है शुभगन्धा है एवं काञ्चनी है ।९८।

(मूल) अन्य वर्षों में न दुःख है और न शोक है । वहाँ तो सदा उपवनों में जाना और वहाँ क्रीडा, विहार, नारियों के साथ रति एवं प्रमोद ही होते हैं । अर्थात् भारतवर्ष कर्मभूमि है और अन्य वर्ष केवल भोगभूमि है । अतः संघर्ष एवं तापजनित दुःखादि वहाँ नहीं होते हैं ॥९९॥

(मूल) पुराण एवं इतिहास में जो पर्वत उनके रहने के लिए कहे हैं उनमें सम्भोग होता है उनमें कर्मारम्भ है यानी यहाँ कर्मारम्भजनित न दुःख है और न शोक हैं ॥१००॥

इस प्रकार तो देवताओं का युद्ध भी इस में अनुचित है ऐसी आशङ्का करके प्रसङ्ग से समवकारादि में देश विशेष का उपयोग दिखाते हैं दिव्यनायककृतम् । वे देवता यदि भारतवर्ष में अवतीर्ण हो जायें तो उनके युद्ध आदिक को दिखाना चाहिए ॥९७॥

यहाँ राजा से पूछते हैं कि क्यों इसका नाम भारत इष्ट है । यहाँ प्रयोग के विषय में प्रत्युत्तर देते हैं वर्षेष्वन्येषु । अन्य देश भोग की भूमियाँ है । ऐसा विधान है । बगीचे में जाना । वहाँ जल में क्रीडा करना । उपवन में नारी के साथ विहार माने सञ्चार एवं रति यानी सम्भोग करना और प्रमोद दिव्यसुरा का पान करना आदि ॥९९॥ इसका तो मतलब हुआ कि इलावृत एवं कुरु प्रभृत्ति वर्षो में देवताओं के वृत्त का वर्णन नहीं करना चाहिए किन्तु उनके अपने निवासों में वर्णन करना चाहिए । इस पर कहते

प्रहसनमपि विज्ञेयं द्विविधं शुद्धं तथा च सङ्कीर्णम् ।
अङ्कस्य लक्षणमिदं व्याख्यातमशेषयोगमात्रगतम् ॥१०१॥
प्रहसनमतः परमहं सलक्षणं संप्रवक्ष्यामि ।
वक्ष्यामि तयोर्युक्त्या पृथक्पृथग्लक्षणविशेषम् ॥१०२॥

अभिनवभारती

कर्मारम्भः आरम्भग्रहणेनेदमाह न तेषां दुःखं पूर्णं कदाचिद्भवति। दुखपूर्णतायां देवत्वस्यैव विघातोऽनवस्थानप्राप्त्या स्वरूपलोप इति युक्तमुक्तम्। करुणरसबाहुल्या-दुत्सृष्टिकाङ्कैः दिव्यैर्वियोग एव तेषां सुखबाहुल्यात्तत्सन्निधाने अन्यस्यापि शोकावसर पराकृतेरिति गाढदुःखाभिभूता, एवंभूतप्रयोगदर्शने सति 'दुःखी दुःखाधिकान् पश्ये' दिति नीत्या प्रतनूभूतदुःखभाराः सुखेन विनेया भवन्ति, यथोक्तं प्राक् स्थैर्यं दुःखार्दितस्य च (१-१११) इत्युत्सृष्टिकाङ्कप्रयोगः ॥१००॥

एवं रञ्जनाप्रधानेन करुणेन युक्तं रूपकमभिधाय रञ्जनप्रधानं हास्यप्राप्यं प्रहसनं लक्षयति विभागमुखेन प्रहसनमपि विज्ञेयमिति द्विविधमिति। विभागः

बालक्रीड़ा

(मूल) अव इसके बाद प्रहसन के लक्षण को कहूँगा। प्रहसन भी दो प्रकार का होता है एक शुद्ध और दूसरा संकीर्ण ॥१०१॥

(मूल) अब युक्ति के साथ इनके पुथक् पृथक् लक्षणों को कहूँगा ॥१०२॥

हैं कि हाँ, जो उनके अधिवास हैं। जिनमें वे बसते हैं वे वास हैं। पर्वत कैलास आदि है। सम्भोग माने वह भूमि जो उनके भोग का स्थान है। अस्मिन् माने इस भारतवर्ष में कर्मो का आरम्भ होता है। यहाँ आरम्भ शब्द के ग्रहण से यह बतलाया कि यहाँ भारतेतरवर्ष में पूर्ण दुःख कभी भी नहीं होता है। क्योंकि पूर्ण दुःख होंने पर तो देवत्व का ही विघात हो जायगा? यानी देव होकर भी पापमयवृत्तियाँ यदि हुई तब उस वृत्तियों की समाप्ति कहाँ होगी कहीं भीं नहीं होगी तब तो अनवस्था होने पर देवताओं के स्वरूप का ही लोप हो जायगा। यह ठीक ही कहा। उत्सृष्टिकाङ्क में करुणरस का बाहुल्य है अतः देवताओं का वियोग उसमें हैं क्योंकि देवता तो सुख बहुल हैं अतः उनके सन्निधान में दूसरे के भी शोक का अवसर पराकृत हो जाता है। दूर हो जाता है। इस तरह के प्रयोगों के देखने पर गाढ़ दुःखों मे अभिभूत हुए पुरुष "दुःखी अपने से अधिक दुखियों को देखें" इस नीति के अनुसार दुःख का बोझ जिनका हलका हो गया है ऐसे वे सुखपूर्वक विनेय हो सकते हैं। जैसा कि पहले कहा है। दुःख से अर्दित को दुःख से पीड़ित को धैर्य दिलाना चाहिए। इस प्रकार उत्सृष्टिकाङ्क प्रयोग सम्पूर्ण हुआ ॥१००॥

इस प्रकार रञ्जन की अप्रधानता वाले करुण से युक्त रूपक को कहकर अब रञ्जना की प्रधानता वाले हास्य बहुल प्रहसन का लक्षण को विभाग के द्वारा लिखते हैं प्रहसनमपि। प्रहसन को भी दो प्रकार का समझें। विभाग को बतलाते हैं। एक शुद्ध है दूसरा सङ्कीर्ण है। अपि

भगवत्तापसविप्रैरन्यैरपि हास्यवादसंबद्धम् ।
कापुरुषसंप्रयुक्तं परिहासाभाषणप्रायम् ॥१०३॥
अविकृतभाषाचारं विशेषभावोपपन्नचरितपदम् ।
नियतगतिवस्तुविषयं शुद्धं ज्ञेयं प्रहसनं तु ॥१०४॥

## अभिनवभारती

शुद्धं सङ्कीर्णं चापीति। अपिशब्दोऽतिक्रमार्थः। तथेति सामान्यलक्षणम्। तदयमर्थः लक्षणविशेषं विशेषलक्षणम्। भगवत्तापसविप्राः यतिवानप्रस्थगृहस्थाः, अन्ये शाक्यादयस्तैरुपलक्षितम्। हास्यप्रधानवचनसंबन्धशीलनादिना कुत्सितैः पुरुषैरत एव प्रहस्यमानैः सामर्थ्यात्तैरेव भगवदादिभिर्युक्तम् ॥१०३॥ तथापि च भाषाचारौ यत्र न विकृतावसत्याश्लीलरूपौ तथा विशेषेण भावैः व्यभिचारिभिरुपपन्नानि पदानि कथाखण्डानि यस्मिन्। नियतगतिः एकप्रचारं यद्वस्तु तद्विषयः प्रहसनीयलक्षणो यत्र, तच्छुद्धं प्रहसनम्। अत्र निर्वचनं यतः परिहासप्रधानान्याभाषणान्यत्र बाहुल्येन भवन्ति तेन यत्रैकस्यैव कस्यचित् चरितं दुष्टत्वात्प्राधान्येन प्रहस्यते तच्छुद्ध-

## बालक्रीड़ा

(मूल) भगवान् की सेवा में निरत तपस्वी विप्रों के अतिरिक्त पुरुषों के साथ जहाँ हास्यमय संभाषण हो, विकृत भाषाओं का व्यवहार जहाँ नहीं हो, भावमय चरितों से जो सम्पन्न हो, नियतिगति यानी जिनका प्रचार नियत ही वस्तु के विषय में हो उसको शुद्ध प्रहसन समझना चाहिए ॥१०३।१०४॥

शब्द अतिक्रम अर्थवाला है। तथेति यह सामान्य लक्षण कहता है। इसलिए यह इसका अर्थ हुआ कि दो प्रकार का यह प्रहसन उस प्रकार का है जिसमें हास्य रस प्रधान है। लक्षणविशेष माने विशेष लक्षण है ॥१०१।१०२॥ भगवत्तापसविप्राः का अर्थ है यति वानप्रस्थ एव गृहस्थ और दूसरे शाक्य बौद्ध उनसे उपलक्षित। हास्य प्रधान वचनों के सम्बन्ध का शीलन करने से कुत्सितपुरुष जिसकी दूसरे लोग मजाक उड़ाते हैं अतः उन्हीं लोगों से या वैसे ही तापसलोगों से युक्त यह प्रहसन होता है ॥१०३॥

तब भी भाषा और आचार विकृत अश्लील रूप नहीं हो तथा विशेषतौर से व्यभिचारी भावों से उपपन्न पद माने कथा खण्ड जिसमें हो। नियत गति वाला एक स्वरूप से प्रचार वाला जो वस्तु हो वह विषय है जिसका ऐसा प्रहसनीय प्रहसन के योग्य लक्षण जिसमें वह शुद्ध प्रहसन है। यहाँ प्रहसन का निर्वचन करते हैं कि यहाँ क्योंकि परिहास प्रधान आभाषण अधिकतर होते हैं अतः किसी एक ही व्यक्ति का चरित दुष्ट होने से प्रधान रूप से हास्य का विषय होता है वह शुद्ध है। ऐसा इसका अर्थ है। जहाँ तो वेश्यादि का सम्बन्ध है और वस्त्र भूषण वगैरह अत्यन्त उज्वल है वहाँ एक के द्वारा अनेक वेश्याओं के चरित हसनीय होने से सङ्कीर्ण हो वह प्रहसन सङ्कीर्ण है। जिनका तो स्वभाविक चरित शिष्टों के मध्य में अतीव असभ्य होने से हसने के योग्य हो वह विशुद्ध नहीं होने से सङ्कीर्ण है। और उसके

वेश्याचेटनपुंसकविटधूर्ता बन्धकी च यत्र स्युः ।
अनिभृतवेषपरिच्छदचेष्टितकरणैस्तु संकीर्णम् ॥१०५॥
लोकोपचारयुक्ता या वार्ता यश्च दम्भसंयोगः ।
स प्रहसने प्रयोज्यो धूर्तप्रविवादसम्पन्नः ॥१०६॥

## अभिनवभारती

मित्यर्थः ॥१०४॥ यत्र तु वेश्यादिभिर्योगोऽत्युल्वणं चाकल्पादि तदेकद्वारेणानेक वेश्यादिचरितेन हसनीयेन सङ्कीर्णत्वात् सङ्कीर्णम् । अन्ये त्वाहुः– येषां स्वभावत एव चरितं शिष्टमध्ये सभ्येतरतमत्वेन प्रहसनार्हं तदविशुद्धत्वात्सङ्कीर्णम् तद्योगाच्च रूपकम् । ये तु स्वभावतो न गर्हिता भगवत्तापसादिचेष्टाविशेषास्तेषां प्राकृतपुरुष-संक्रान्तिदौरात्म्योदितामन्यसंबन्धदूष्यमाणतया प्रहसनीयतां यातास्ते स्वभावशुद्धाः तद्योगाद्रूपकं शुद्धमिति ॥१०५॥ उभयसाधारणीमपि कवेः शिक्षामाह-लोकोपचा-रेति । वार्ता प्रसिद्धिर्यदि सा लोकव्यवहारसिद्धा भवति, यथा शाक्यानां स्त्रीसंपर्कः प्रहसनीयो भवति, न चौर्यम् । एवंभाविप्रसिद्ध एवोपहसनीयः । अत्राधिकरणं स्वयमेवाह धूर्तप्रविवादेति । धूर्ताः कृत्रिमतापसादयः विटादयश्च । तद्विषयो यः प्रकृष्टो विवादः विरुद्धतयावभासस्तेन फलभूतेन संपाद्यतया यदुक्तं प्रहस्यमानं तथाभूत-चरितावलोकनेन हि संस्कृतमिति व्युत्पाद्यो न भूयस्तान्वञ्चकानुपसर्पतीति ॥१०६॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) खुले अर्थात् लज्जा संकोच रहित वेष परिच्छद (ओढना) चेष्टा एवं विविध उपकरणों के साथ जहाँ वेश्या नपुंसक विट धूर्त एवं बन्धकी होंवे वह प्रहसन संकीर्ण है ॥१०५॥

(मूल) जो वार्त्ता लौकिक व्यवहार से युक्त है और जहाँ धूर्तों के वाद विवाद से सम्पन्न होने वाले दम्भ का संयोग है उसका प्रहसन में प्रयोग करना चाहिए ॥१०६॥

योग्य से रूपक है। जौर जो तो भगवत्तापस आदि के चेष्टित स्वभाव से गर्हित नहीं है किन्तु प्राकृत पुरुषों की संक्रान्ति के संसर्ग के दौरान से उदित होने वाली प्रहसनीयता को प्राप्त हो गये हैं अर्थात् वे चरित अन्यों के सम्बन्ध से दूषित किये गये हैं वस्तुतः स्वभाव शुद्ध हैं उनके योग से होने वाला रूपक शुद्ध है ॥१०४॥१०५॥

काव्य एवं लोक उभय साधारणी शिक्षा को कवि के लिए कहते हैं लोकोपचरिति । जो वार्त्ता जो प्रसिद्धि यदि लोक व्यवहार से सिद्ध होती है जैसे बौद्धों का स्त्री सम्पर्क प्रह-सनीय होता है किन्तु चौर्य प्रहसनीय नहीं होता है। ऐसी प्रसिद्धि को प्राप्त होने वाले वृत्त प्रहसनीय होते हैं। ऐसे वृत्त कहाँ होते हैं इसके उत्तर में वृत्त के अधिकरण को स्वयमेव कहते हैं धूर्तप्रविवादेति । धूर्त जो बनावटी तपस्वी बने हुए है और जो विट हैं उनके विषय में जो प्रकृष्ट विवाद हैं और विरुद्ध रूप से अवभास हैं उस फलभूत विवाद के कारण सम्पाद्य रूप से जो प्रहस्यमान कहा है उस तरह के चरित के अवलोकन से संस्कृत हुआ व्युत्पाद्य फिर कभी उन वञ्चकों के फेर में नहीं जायगा ॥१०६॥

वीथ्यङ्गैः संयुक्तं कर्तव्यं प्रहसनं यथायोगम् ।
भाणस्यापि तु लक्षणमतः परं संप्रवक्ष्यामि ॥१०७॥
आत्मानुभूतशंसी परसंश्रयवर्णनाविशेषस्तु ।
विविधाश्रयो हि भाणो विज्ञेयस्त्वेकहार्यश्च ॥१०८॥
परवचनमात्मसंस्थं प्रतिवचनैरुत्तरोत्तरग्रथितैः ।
आकाशपुरुषकथितै रङ्गविकारैरभिनयैश्चैव ॥१०९॥

## अभिनवभारती

वीथ्यङ्गैरिति वक्ष्यमाणैः यथायोगमिति तेषां संप्रयोगे संख्यायाः क्रमस्य तु न कश्चिन्नियम इति दर्शयति। प्रहसनस्याङ्कनियमानभिधानात् शुद्धमेकाङ्कं, सङ्कीर्णं त्वनेकाङ्कम् वेश्यादिचरितसंख्याबलादिति केचित्।

अन्ये त्वेकाङ्कप्रकरणमध्यपातित्वादेकाङ्कमिति मन्यन्ते प्रथमसंख्यातिक्रमे भेदाभावपरित्यागे च प्रमाणाभावात् ॥१०७॥

अथ हास्यरसोचितविटधूर्ताद्यनुप्रवेशेन समानयोगक्षेमं भाणं लक्षयितुमाह आत्मानुभूतशंसीति। एकेन पात्रेण हरणीयः समाजिकहृदयं प्रापयितव्योऽर्थो यत्र स भाणः। एकमुखेनैव भाण्यन्ते उक्तिमन्तः क्रियन्ते अप्रविष्टा अपि पात्रविशेषा यत्रेति भाणः। तत्र स प्रविष्टः पात्रविशेषः आत्मानुभूतं वा शंसति परगतं वा वर्णयति ॥१०८॥ तत्र च प्रयागप्रयुक्तिमाह परवचनमिति। परसन्धिवचनं स्वयमङ्गविकारैरभिनयेत्।

## बालक्रीड़ा

(मूल) और युक्ति के अनुसार प्रहसन में वीथी के अङ्गों का संयोग करना चाहिए। अब इसके बाद भाण के लक्षण को कहूँगा ॥१०७॥

(मुल) अपने ऊपर बीती हुई बात को कहने वाला और दूसरे के विषय की विविध चर्चाओं का वर्णन करने वाला जहाँ एक ही पात्र रहे वह भाण होता है ॥१०८॥

(मूल) जहाँ धूर्त विट दूसरे के शब्द को सुनते हुए की तरह हां क्या कहा इत्यादि रूप से एक के बाद एक प्रति वचन के द्वारा आकाशभाषितों एवं आङ्गिक अभिनयों से

वीथी के अङ्ग जिनको आगे कहेंगे। यथायोगम् से उनके सम्प्रयोग में संख्या के क्रम में कोई नियम नहीं है इसको दिखाते हैं। प्रहसन के अङ्कों में नियम नहीं कहा है अतः शुद्ध प्रहसन एकाङ्की होता है और वेश्यादि के चरित कीं संख्या के बलसे सङ्कीर्ण अनेक अङ्कों वाला होता है ऐसा कोई कहते हैं। और लोग तो कहते हैं कि एक अङ्कवाले चरित के मध्यपाती होनें से एकाङ्की है ऐसा मानते हैं और कहते हैं कि प्रथम कहीं हुई संख्या के अतिक्रम में और भेदाभाव भेदशून्यता के परित्याग में कोई प्रमाण भी नहीं है ॥१०७॥

अथ अब हास्य रस के योग्य विट एवं घूर्त आदि के अनुप्रवेश से प्रहसन के समान योगक्षेम वाले भाण के लक्षण को कहते हैं आत्मानुभूतशंसी। एक पात्र के द्वारा हरणीय

धूर्तविटसंप्रयोज्यो नानावस्थान्तरात्मकश्चैव ।
एकाङ्को बहुचेष्टः सततं कार्यो बुधैर्भाणः ॥११०॥

अभिनवभारती

ननु तत्परवचनमयुक्तं कथमभिनयेत् आह आकाशे शून्ये यानि पुरुषकथितानि दृष्टानि यत्र शून्ये तेन वर्ण्यन्ते वा कश्चित्पश्यत्याकर्णयति च तत्र च तद्वचनं स एवानुवदन् सामाजिकान् बोधयति । यथा "भो बाडव ! अले किं ब्रवीषि" इत्यादौ न केवलं परवचनमभिनयेत्, किन्तु प्रतिवचनैः स्वोक्तैः सह, अत एवोत्तरोत्तरग्रथितयोजनाभिरुपलक्षितैः ॥१०९॥ ननु योऽसावेकोऽत्र प्रविशति स क इत्याह धूर्तविटेति । नानाप्रकारावस्थाविशेषात् लोकोपयोगिव्यवहार एव आत्मा वाच्यं

बालक्रीड़ा

विलक्षण चेष्टाओं को करके भिन्न भिन्न अवस्थाओं वाले भाण को विद्वान् लोग करें । इसमें एक ही अङ्क होता है ॥१०९॥११०॥

सम्पादनीय सामाजिक के हृदय में प्रापयितव्य अर्थ जहाँ हो वह भाण है । रङ्ग में अप्रविष्ट हुए भी पात्रविशेष एक ही मुख से कहते हैं । यानी अपनी उक्ति को श्रोता के अन्तःकरण में पहुँचा देते हैं जहाँ वह भाण है ॥१०८॥ उसमें वह प्रविष्ट होने वाला पात्र अपने अनुभूत अर्थ को कहता है अथवा दूसरे की बात का चरित का वर्णन करता है । अब प्रयोग के करने की युक्ति को कहते हैं परवचनमिति । दूसरे की सन्धि के वाक्य को स्वयं अपने अङ्ग विकारों से अभिनय करे । प्रश्न—अयुक्त माने युक्ति रहित दूसरे के वाक्य को कैसे अभिनय करे इसको कहते हैं आकाश में शून्य में जो परपुरुष के कथन सुने हैं या देखें हैं उनका शून्य में वर्णन करे अथवा जैसे कोई देखता है और सुनता है वैसे वहाँ उसके वाक्य का अनुवाद करता हुआ सामाजिकों को बोधन करावे समझावे । जैसे—"भो बाडव ! हे ब्राह्मण ! क्या कहते हो" इत्यादि स्थलों में केवल अभिनय दूसरे के वचन का नहीं करे किन्तु अपने ही कहे हुए प्रतिवचनों के साथ अत एव उत्तरोत्तर ग्रथित योजनाओं से उपलक्षित का अभिनय करे ॥१०९॥

अच्छा यह बताइये कि जो यह अकेला यहाँ रङ्ग मन्च पर प्रवेश करता है वह कौन है । उत्तर । धूर्तविट है । नाना प्रकार की अवस्थाओं के वैलक्षण्य से लोक के उपयोगी जो व्यवहार है वही आत्मा मानें जिसका वाच्य है ऐसी बहुचेष्टा वाले भाण को सतत करना चाहिए इसलिए सकल सामान्य जन के उपयोगी वेश्या एवं विटादि वृत्तान्त रूप लोक व्यवहार का निरूपण करते हैं क्योंकि वह रूपक अधिकतर सामान्य जन की व्युत्पत्ति के योग्य है अतः धोखा नहीं हो जाय या धोखा नहीं खाजाय इसलिए राजपुत्रों को भी शम्भली के वृत्तान्त को जानना जाहिए । फलतः कुट्टिनियों के वृत्तान्त का भी प्रयोग करना आवश्यक है ।

यहाँ यह मीमांसनीय है कि ये जो उत्सृष्टिकाङ्कादि रूपकों के भेद हैं वे सब एक रस ही हैं । यद्यपि नाटक वगैरह भी तो इसी प्रकार के हैं । कैसे इसको दिखाते हैं । नाटक एवं प्रकरण में सभी रसों के होने की योग्यता है तब भी धर्मवीर अर्थवीर युद्धवीर सिद्धिवीर

अभिनवभारती

यस्य, अत एव बहुचेष्टः सततं कार्यं इति सकलसामान्यपृथग्गतोपयोग्यस्तु लोकव्यवहारो वेश्याविटादिवृत्तान्तात्मा निरूप्यत इति बाहुल्येन पृथग्जनव्युत्पत्तियोनिरूपकमिदं राजपुत्रादीनामपि शंभलीवृत्तान्तो ज्ञेय एवावञ्चनार्थमिति संप्रयोज्य इत्यर्थः ॥११०॥

इदमिह मीमांस्यं—य एते उत्सृष्टिकादयो रूपकभेदाः ते तावदेकरसा एव यद्यपि नाटकादयोऽप्येवमेव। तथाहि सर्वरसयोग्यतायामपि नाटके प्रकरणे च धर्मार्थादिवीर एव प्रधानं परमार्थतः सर्वेषु नायकभेदेषु वीरत्वानुगमदर्शनात्। समवकारे तु यद्यपि हि शृङ्गारादित्वमुक्तं तथापि वीर एव प्रधानं रौद्रो वा। डिम-व्यायोगयोरप्येवम्। ईहामृगेऽपि रौद्रप्राधान्यमेव, नाटिकायां तु शृङ्गार एव प्रधानम्। एवं तावद् वीररौद्रशृङ्गारा यथास्वं पुमर्थत्रयप्राणभूतत्वेन वर्तमाना एतेपु प्रयोगेषु शान्तबीभत्सरसौ तु चरमपुमर्थयोगात्तत्र च सर्वस्य नाधिकारोऽपि कस्यचिदपश्चिमजन्मनोऽधिकारान्नाटके यद्यपि तत्फलप्रधानतया प्राधान्यमवलम्बे यातां तथापि नासौ प्रचुरप्रयोग इति तयोः पुरुषार्थप्रवरप्राणितयोरपि वीरादिरसान्त-राध्यावापेनावस्थापनम्। एवं तावत्पुमर्थविषयो रूपकरसविषय एव परमार्थतः, तथापि त्विवितिवृत्तवैतत्याद्रसान्तरप्रयोगोऽपि तदङ्गतया तत्र भवति। एवं तत्प्रधान-चेष्टायोगाद् वृत्तिवैचित्र्यमत्रोचितमेव। उत्सृष्टिकाङ्कप्रहसनभावास्तु करुणहास्य-विस्मयप्रधानत्वाद् रञ्जकरसप्रधानाः, तत एवात्र स्त्रीबालमूर्खादिरधिकारी। न च विततमत्रेतिवृत्तम्, इतिवृत्तवैचित्र्यमपि तत्र नास्ति। तथाहि—उत्सृष्टिकाङ्के तु

बालक्रीड़ा

आदि वीर रस ही उसमें प्रधान हैं। परमार्थतः नायक के सभी भेदों में वीरता का अनुगम देखते हैं। समवकार में यद्यपि शृङ्गारादि को कहा है। तद्यपि वीर या रौद्र ही वहाँ प्रधान है। डिम और व्यायोग में भी यही स्थिति है। ईहामृग में भी रौद्र की प्रधानता हैं। नाटिका में तो शृङ्गार ही प्रधान है। इस प्रकार वीर रौद्र एवं शृङ्गार प्रत्येक धर्म अर्थ एवं काम के प्राणभूत होकर इन प्रयोगों में वर्त्तमान हैं। शान्त और बीभत्स रस इन प्रयोगों में चरमपुरुषार्थ मोक्ष के योग से होते हैं। तथा इनमें से नाटक में सब का अधिकार नहीं है अपितु किसी अपश्चिमजन्मा अग्रजन्मा ब्राह्मण का ही अधिकार है। मोक्षरूपी फल की प्रधानता से यद्यपि शान्त और बीभत्स की प्रधानता का अवलम्बन कर सकते हैं तद्यपि इस मोक्ष का प्रचुर प्रयोग नहीं होता हैं इसलिए धर्मादि चतुर्विध पुरुषार्थों में पुरुषार्थ प्रवर मोक्ष से प्राणित शान्त और बीभत्स का वीरादि से भिन्न २ रसों के अध्यावाप से अवस्थापन होता है। इस प्रकार रूपकों में रस का स्थान परमार्थतः पुमर्थ के आश्रय से ही होता है तब भी इतिवृत्त की विस्तृतता के कारण रसान्तरों का प्रयोग भी उनके अङ्ग के रूप में होता है। इसलिए इतिवृत्त के प्रधानभूत नायकादि की चेष्टाओं के सम्बन्ध से वृत्तियों में वैचित्र्य भी उचित ही है। उत्सृष्टिकांक प्रहसन एवं भाण का करुण, हास्य एवं विस्मय रस प्रधान होने से मनोविनोद ही फल है अत एव इनके स्त्री बाल एवं मूर्ख अधिकारी हैं। इसमें इतिवृत्त भी विस्तृत नहीं है अत एव इतिवृत्त का वैचित्र्य भी नहीं है, जैसे—उत्सृष्टि

## अभिनवभारती

वृत्तित्रयं तावद्वचसा निषिद्धं, भारती चात्र कथं वृत्तिः, चेष्टा हि करुणेऽप्रधानं, तदुपकरणं तु परिदेवितात्मिका भारती, तस्मात् फलसंवित्त्याख्या वृत्तिः, वाक्चेष्टयोः फलानुभव इति यस्या लक्षणं, साभ्युपगन्तव्या। अवश्यं चैतत्, अन्यथा मूर्छामरणादौ वाक्चेष्टयोरभावे निर्वृत्तिकतैव स्यात्। किञ्च यदि तावत्पुमर्थकामोद्देशेन कैशिक्यभिधीयते धर्ममर्थं चोद्दिश्य वृत्तिद्वयं वक्तव्ययम्। तस्माच्चेष्टात्मिका न्यायवृत्तिरन्यायवृत्तिर्वाग्रूपा तत्फलभूता फलसंवित्तिरिति वृत्तित्रयमेव युक्तमिति भट्टोद्भटो मन्यते।

यदाह—

आद्ये वाक्चेष्टाभ्यां पुरुषार्थचतुष्टयेन चाष्टविधे।
षोडशधा फलवृत्तिस्तद्द्वयतोऽनेकधा तु रसभेदात्॥

तदत्र केचिदाहुः—सात्त्वत्यां यद्यपि कैशिकी शक्यान्तर्भावा तथापि रञ्जकत्वातिशयात् पृथगुपात्तात्, स्वरवन्मुखजाभिनयतश्च, न चान्यायवृत्ती (वृत्तित्वं) पुमर्थचतुष्कयोगोपपत्तिविप्रतिषेधात्, फलवृत्तौ च वृत्तिसामान्यलक्षणं व्यापाररूपत्वं यदि नास्ति तत्कथं वृत्तित्वम्। अस्ति चेद्वाक्चेष्टातिरिक्तो मानसो व्यापारो न कश्चित् लोकसिद्ध इति सूक्ष्मो वाक्चेष्टागत एवोपेत्यः। ततश्च मरणमूर्छादावपि प्राणात्मकायीयव्यापारसंभव एव यदनुस्मरणे लयतालगानानि प्रवर्तन्ते संवेदनमपि च मूर्छादौ नास्तीति शक्यं वक्तुमिति फलवृत्तिरपि तत्र कथम्। तस्मात्तत्र सात्त्वत्येव वृत्तिः। यदि बाहुल्यापेक्षया वृत्तिमयं काव्यमिति व्यवहारो रूपकसमुदायापेक्षया

## बालक्रीड़ा

काङ्क में तो तीनों वृत्तियों का वाणी से ही निषेध कर दिया है तब भारती वृत्ति इनमें कैसे हो सकती है। चेष्टा तो करुण में अप्रधान है परिदेवितात्मिका भारती वृत्ति तो उसमें उपकरण है इसलिए इसमें फलसंवित्तिनामक वृत्ति होती है। क्योंकि जिस वृत्ति का लक्षण ही ऐसा है कि जहाँ वाणी और चेष्टा भी फल का अनुभव है अतः वहाँ फलसंवित्ति फलानुभव रूपा वृत्ति का अभ्युपगम करना चाहिए। आवश्यक भी यह है। अगर इसको आवश्यक नहीं मानेंगे तो मूर्छा एवं मरण आदि में वाणी एवं चेष्टा के नहीं होने से कोई भी वृत्ति नहीं रहेगी। अर्थात् मरण मूर्छादि भाव निर्वृत्तिक मानने पड़ेंगे।

और भी बात है यदि कामरूप पुरुषार्थ के उद्देश्य से कैशिकी का अभिधान रूपकों में करेंगे तो धर्म और अर्थ के उद्देश्य से दो वृत्तियों को कहना होगा। इसलिए चेष्टात्मिका अन्या वृत्ति और वाग्रूपा अन्या वृत्ति तथा उनकी फलस्वरूपा तीसरी फलसंवित्ति वृत्ति होगी इस तरह तीन वृत्तियां ही युक्त है ऐसा भट्टोद्भट मानते हैं।

जैसा कि कहा है—वाणी और चेष्टा का चारों पुरुषार्थों से सम्बन्ध करने पर पहले आठ प्रकार की वृत्तियां है फिर इन दोनों में फल वृत्तियां होती हैं अतः आठ के दूने सोलह भेद वृत्तियों के हुए। यदि रसों के भेद से वृत्तियों का भेद करेंगे तब तो अनेक प्रकार की वृत्तियां होंगी।

अभिनवभारती

खण्डस्यावृत्तिकत्वेऽपि समुदितस्य रूपकस्य वृत्तिमयत्वात्। यच्छाकलीगर्भमतानुसारिणो मूर्छादावात्मसंवित्तिलक्षणां पञ्चमीं वृत्तिं सकलकार्यनिवृत्त्यनुमेयां मूर्छाकर्मानुभावेन च फलेनावच्छिन्नामात्मव्यापाररूपां मन्यन्ते, न च परिस्पन्द एवैको व्यापार इति मनसिकृत्य तन्मतं भावानां बाह्यग्रहणस्वभावत्वमुपपादयद्भिः भट्टलोल्लट प्रभृतिभिः पराकृतमिति न फलवृत्तिर्वा काचिदिति चतस्र एव वृत्तयः इति।

वयन्तु ब्रूमः। कोऽयमस्थानसन्त्रासः। यत्किञ्चिदिह नाट्ये समस्ति तच्चेद् वृत्तिष्वन्तर्भाव्यं तदा भवेदेतत्—न चैवम्। रङ्गो हि नाम का वृत्तिः, मृदङ्गपणववंशाद्या का वृत्तिरपि हि भवेत्। तस्माद् व्यापारः पुमर्थसाधको वृत्तिः। स च सर्वत्रैव वर्ण्यत इत्यतो वृत्तयः। काव्यस्य मातृका इति न हि किञ्चिद्व्यापारशून्यं वर्णनीयमस्ति। मदमूर्छादिवर्णनायामपि मनोव्यापारस्य सात्त्वत्याख्यस्य संभवात्,

बालक्रीड़ा

इस विषय में कोई कहते हैं कि यद्यपि सात्वती में कैशिकी का अन्तर्भाव हो सकता है तद्यपि मनोरञ्जन की अधिकता के बदौलत मौखिक अभिनय के कारण स्वरों की तरह कैशिकी का पृथक् ही उपादान किया है। इन मानी हुई वृत्तियों से अन्य वृत्तियों में वृत्तित्व यानी वृत्तियों का स्वरूप कैसे रहेगा क्योंकि इनमें चारों पुरुषार्थों के योग की उपपत्ति नहीं बैठ पाती है या नहीं हो पाती है। इसके सिवाय फल वृत्ति में भी वृत्तित्व कैसे रहेगा यदि वृत्तियों का सामान्य लक्षण व्यापारत्व उसमें नहीं है अगर कहें कि वृत्तियों का सामान्य लक्षण व्यापारत्व उसमें है तब वाणी और चेष्टा से अतिरिक्त मानस व्यापार कोई लोक में प्रसिद्ध नहीं है अतः वाणी और चेष्टा में कोई सूक्ष्म व्यापार मानना पड़ेगा। अतः मरण मूर्च्छा आदि में भीं प्राणीय एवं कायीय व्यापार की सम्भावना है जिसके अनुस्मरण करने पर या होने पर लय ताल एवं गान की प्रवृत्ति होती है। यदि संवेदन मूर्च्छा में नहीं है ऐसा कह सकते हैं तब फल वृत्ति वहाँ है यह कैसे होगा। इस लिए वहाँ सात्वती ही वृत्ति है।

यदि तो वहूनामनुरोधो न्याय्यः इस न्याय के अनुसार रूपक समुदाय की अपेक्षा करके सभी काव्य वृत्तिमय हैं ऐसी स्थिति में खण्ड काव्य के वृत्तिशून्य होने पर भी समुदित रूपक तो वृत्तिमय हैं ही।

जो तो शाकलीगर्भ यानी शाकलेय उद्भट के मत का अनुसरण करने वाले लोग मूर्छा आदि में भी सकल कार्यों की निवृत्ति से अनुमेय और मूर्छा कर्म के अनुभाव रूप फल से अवच्छिन्न आत्मव्यापार रूप आत्मसंवित्ति लक्षणा पाँचवी वृत्ति को मानते हैं।

उनके मत को परिस्पन्द ही एक व्यापार नहीं होता है ऐसा मनमें करके भावों में बाह्येन्द्रियग्राह्यत्वरूप स्वभाव का उपपादन करने वाले भट्ट लोलटादि ने निरस्त कर दिया है अतः फल वृत्ति नाम की कोई वृत्ति नहीं है चार ही वृत्तियाँ हैं।

हम तो कहते हैं कि यह कौन अस्थान का संत्रास है। यदि ऐसी बात हो कि जो कुछ भी यहाँ नाटय में है वह सब वृत्ति में अन्तर्भाव्य है तब तो ऐसा हो सकता है कि चौथी वृत्ति या पांचवीं वृत्ति मानिये। किन्तु ऐसा नहीं है। क्योंकि रङ्ग कौन वृत्ति है

भाणस्यापि हि निखिलं लक्षणमुक्तं तथागमानुगतम् ।
वीथ्याः संप्रति निखिलं कथयामि यथाक्रमं विप्राः! ॥१११॥
सर्वरसलक्षणाढया युक्ता ह्यङ्गैस्त्रयोदशभिः ।
वीथी स्यादेकाङ्का तथैकहार्या द्विहार्या वा ॥११२॥

## अभिनवभारती

करुणदावपि च मनोदेहव्यापारसंभवेऽपि बाहुल्येन वाग्व्यापारसंभवाद् भारती-वृत्तिरुच्यते। वृत्त्यन्तरनिषेधस्तु तदङ्गानामपरिपूर्णत्वात्। न च कायवाङ्मानस-व्यापारं तद्वैचित्र्यं वान्तरेणान्यः कश्चिद् व्यापारः संभवतीत्यसकृदुक्तम्। तस्मात्क-रुणप्रधाने भारती वृत्तिः परिदेवितबाहुल्यात्।

यत्तु 'शृङ्गारहास्यकरुणैरिह कैशिकी स्यात्' इति कोहलेनोक्तं तन्मुनिमतविरोधा-दुपेक्ष्यमेव, तस्य यत्र यत्रानुल्वणा चित्तवृत्तिः सा सा कैशिकीत्याशयः। एवं प्रह-सनभाणयोरपि वाग्व्यापारप्राधान्यादेव भारती वृत्तिः, मूर्छादौ तु व्यापाराभावे वृत्त्य-भाव एव। न हि सर्वं नाट्यं वृत्तिमयत्नतया समर्थनीयमित्यलमतिप्रसक्त्या।११२।

## बालक्रीड़ा

(मूल) इस तरह भाण के आगम से अनुगत निखिल लक्षण को मैंने कहा। अब हे विप्रो! वीथी के निखिल लक्षण को कहूंगा ॥१११॥

(मूल) रसों के सम्पूर्ण लक्षणों से आढच एवं तेरह अङ्गों से युक्त तथा एक पात्र या दो पात्रों के द्वारा अभिनय करने के योग्य एक अङ्क वाली वीथी होती है ॥११२॥

और मृदङ्ग पणव एवं वंश आदि कौन वृत्ति है या हो सकती हैं। इस लिए पुमर्थसाधक व्यापार ही वृत्ति है उसका तो सभी जगह वर्णन होता है इसलिए वृत्ति है और वे काव्य की मातृका है। क्योंकि कोई भी वर्णनीय व्यापार शून्य नहीं है। मद जनित मूर्च्छा एवं मरणादि के वर्णन में भी सात्वती नामक मनोव्यापार हो सकता है। करुणादि में भी मन एवं देह के व्यापार हो सकते हैं अत. भारतीवृत्ति को वहां कहते हैं वृत्यन्तर का निषेध तो उसके अङ्गों के परिपूर्ण नहीं होने से होता है। शरीर मन एवं वाणी के व्यापार के या उसके वैचित्र्य के विना कोई व्यापार नहीं हो सकता है इसको वार २ कह चुके हैं। इस लिए करुण प्रधान काव्य में परिदेवितों के रोने पीटने की बहुलता से भारती वृत्ति ही है।

जो तो "शृङ्गार हास्य एवं करुण के योग से यहाँ कैशिकी वृत्ति होती है" ऐसा कोहल ने कहा है वह तो मुनि के मत के साथ विरोध होने से उपेक्ष्य है। उसका तो यह आशय है कि जहाँ जहां अनुल्वणा चित्तवृत्ति है वहाँ २ कैशिकी वृत्ति है। इस प्रकार प्रहसन एवं भाषा में भी वाणी के व्यापार की प्रधानता होने से भारती ही वृत्ति है। मूर्छा आदि में तो व्यापार ही नहीं है तब व्यापाररूपा वृत्ति कैसे हो हो सकती है अतः वहाँ कोई भी वृत्ति नहीं है। यह कोई नियम नहीं है कि सभी नाटच वृतिमय है अतः वृत्तिमय होने से समर्थनीय है, ऐसी कोई बात नही है अतः अतिप्रसक्ति से बस करते हैं ॥१११॥

अधमोत्तममध्याभियुक्ता स्यात्प्रकृतिभिस्तिसृभिः ।
उद्घात्यकावलगितावस्पन्दितनाल्यसत्प्रलापाश्च ॥११३॥
वाकेल्यथ प्रपञ्चो मृदवाधिबले छलं त्रिगतम् ।
व्याहारो गण्डश्च त्रयोदशाङ्गान्युदाहृतान्यस्याः ॥११४॥
अथ वीथी संप्रोक्ता लक्षणमेषां प्रवक्ष्यामि ।
पदानि त्वगतार्थानि ये नराः पुनरादरात् ॥११५॥

अभिनवभारती

अथ सर्वान्ते सर्वरसमयत्वादवितत्स्वभावत्वाच्च संक्षेपेण शक्यव्युत्पत्तिदायिनीत्वेन प्रधानभूतत्वात्तदङ्गानां च नाटिकादिभाणान्तसमस्तरूपकोपजीव्यत्वाद् वीथीं लक्षयति । एकहार्यैरित्याकाशपुरुषभाषितैरित्यर्थः । द्विहार्येति उक्तिप्रत्युक्तिवैचित्र्येणेत्यर्थः । अङ्गान्युद्दिशति—

उद्घात्यकावलगितावस्पन्दितनाल्यसत्प्रलापाश्च ।
वाकेल्यथ प्रपञ्चो मृदवाधिबले छलं त्रिगतम् ।
व्याहारो गण्डश्च त्रयोदशाङ्गान्युदाहृतानीति ।

इत्युदाहरणमात्रमेतदिति यावत् ॥११३।११४॥ एतानि क्रमेण लक्षयति पदानि त्वगतार्थानीति ।

नन्वेषामुक्तिवैचित्र्यरूपत्वं चेल्लक्षणालङ्कारादिभ्यः को भेद, इतिवृत्तोपकरणरूपत्वे तु सन्ध्यङ्गेभ्यः कथमन्यता, रसोपकरणतायां वृत्त्यङ्गेष्वन्तर्भावः ।

बालक्रीड़ा

(मूल) इसमें उत्तम मध्यम एवं अधम ये तीन प्रकार के पात्र होते हैं । और उद्घात्यक १ अवलगित २ अवस्यन्दित ३ नाली ४ असत्प्रलाप ५ वाक्केली ६ प्रपञ्च ७ मृदव ८ अधिबल ९ छल १० त्रिगत ११ व्यवहार १६ गण्ड १३ ये वीथी के अङ्ग हैं । इस तरह वीथी को कह दिया । अब वीथी के इन अङ्गों के लक्षणों को कहूँगा ॥११३॥११४॥

(मूल) अप्रसिद्ध होने के कारण जिन पदों के अर्थ प्रतीत नहीं होते हैं उन पदों के अर्थ की प्रतीति लिए अन्य पदों के साथ योजना को आदर से जो नर करते हैं उसे उद्घात्यक कहते हैं ॥११५॥

अब सबके अन्त में सर्व रसमय होने से, अतिविस्तृत स्वरूप नहीं होने से, संक्षेप से व्युत्पत्ति देने में समर्थ होने से और प्रधान होने से तथा उसके अङ्गों के समस्त रूपको के द्वारा उपजीव्य हो ने से वीथी का लक्षण कहते हैं एकहार्या । अर्थात् आकाश भाषितों से । द्विहार्या माने उक्ति प्रत्युक्ति के वैचित्र्य से । अङ्गों का संकीर्तन करते हैं ॥११२॥

उद्घात्यक १ अवलगित २ अवस्यन्दित ३ नाली ४ असत्प्रलाप ५ वाक्केली ६ प्रपञ्च ७ मृदव ८ अधिबल ९ छल १० त्रिगत ११ व्याहार १२ गण्ड १३ ये तेरह इसके अङ्ग कहे हैं । यहाँ केवल नाम मात्र गिनाये हैं । यह उदाहरण मात्र है कथन मात्र है ॥११३।११४॥

## अभिनवभारती

न चैतद् व्यतिरिक्तमेषां सामान्यलक्षणमस्ति। तत्र केचिदुक्तलक्षणादिविशेषरूपत्वमेवैषां प्रतिपादयन्ति, विवेचकास्तु तद्व्यतिरिक्तान्येवैतानीत्याहुः।

तथाहि प्रश्नप्रतिवचनयोरन्याभिप्रायरूपेण योगेन यद्वैचित्र्यं तद्वीथ्यङ्गम्, अत एवोदाहृतानीत्येषां सामान्यलक्षणम्। उदाहृताति प्रतिवचनानीत्यर्थः। तानि च सर्वाणि प्रतिवचनशून्यस्य काव्यस्याभावात् तेन विचित्राणीति लभ्यन्ते। अत एव वीथी पङ्क्तिरन्योत्तरासहिष्णुत्वात् विचित्रोक्तिप्रत्युक्तिगर्भत्वात्, लक्षणालङ्कारादीनां तु नोक्तिनियतं रूपमिति विशेषः। तत्र यदा विवक्षितमुत्तरं दातुं शक्तोऽयं स्यादिति यन्मम मनसि वर्तते तदेव वक्ति न वेत्येवमादिना निमित्तेन यदा प्रष्टैव प्रतिवचनं वैचित्र्यमभिसन्धाय पृच्छति, प्रतिवक्तोचितमभिधत्ते तदा तदुत्तरमुद्धात्यकम्। प्रश्नात्मके उद्धाते साध्विति यत्, तत्राज्ञातार्थे कन्। पदान्यगतार्थानि प्रश्नरूपाण्यादरात्कृतानि पर्यायैः पदान्तरैरुत्तररूपैः नराः सुधियो योजयन्ति। तदुत्तरपदसमूहात्मकमुद्धात्यकम्। यथा पाण्डवानन्दे—

## बालक्रीड़ा

अब क्रमशः इनके लक्षणों को कहते है पदानि।

प्रश्न—वीथी के अङ्ग ये उद्‌घात्यकादि यदि उक्तिवैचित्र्य रूप हैं तब लक्षण और अलङ्कार आदि से इनका क्या भेद होगा। यदि इनको इतिवृत्त के उपकरण मानते हैं तब सन्धि के अङ्गों से इनका अन्यत्व भेद कैसे होगा। यदि इनको रसों के उपकरण मानेंगे तो वृत्ति के अङ्गों में अन्तर्भाव हो जायगा। यह भी एक बात है कि इनसे अतिरिक्त सामान्य लक्षण कोई है नही। उत्तर—कोई तो मानते हैं कि ये उक्त लक्षणों के ही विशेषरूप हैं। किन्तु विवेचकों का मत है कि ये उन लक्षणादि से अलग ही हैं।

प्रश्नोतर के भिन्न २ अभिप्राय के योग से जो वैचित्र्य है वह वीथी का अङ्ग है। इसी लिए उदाहृतानि यह इनका सामान्य लक्षण कहा। उदाहृतानि का अर्थ है प्रतिवचन यानी उत्तर। अतः प्रतिवचनों से शून्य काव्य में इन सबका अभाव है। इसलिए ये विचित्र हैं ऐसा मिलता है। अत एव यह वीथी है पंक्ति है क्योंकि इसमें अन्यों के उत्तर नहीं हैं या यह अन्य उत्तरों को सहन नहीं करती है। तथा यह विचित्र कथनोपकथन से उक्ति प्रत्युक्ति से मिश्रित हैं। किन्तु लक्षण एवं अलंकारों का तो कोई रूप उक्ति प्रत्युक्ति से नियत नहीं है। अतः इसका और उसका यह वैलक्षण्य है। वहां यह बात है कि यह प्रतिवक्ता विवक्षित उत्तर को देने में शक्त होगा अथवा मेरे मन में जो है उसको यह कहता है या नहीं इत्यादि निमित्त के जरिये जब पूछने ही वाला व्यक्ति अपने मन में विचित्र उत्तर का अनुसन्धान करके पूछता है और प्रतिवक्ता उचित उत्तर को कहता है तब वह उत्तर उद्‌घात्यक है। प्रश्नात्मक उद्‌घात में जो साधु है। यहां अज्ञातार्थ में कन् प्रत्यय हैं।

अज्ञातार्थक जिनके अर्थ ज्ञात नहीं हुए हैं जो आदर से किये गये प्रश्न रूप हैं ऐसे पदों की उत्तररूप पर्याय पदान्तरों की योजना जहाँ नट करते हैं वह उत्तरभूत पद समूहात्मक वाक्य उद्‌घात्यक है जैसे पाण्डवानन्द में

योजयन्ति पदैरन्यैस्तदुद्घात्यकमुच्यते ।
यत्रान्यस्मिन् समावेश्य कार्यमन्यत्प्रसाध्यते ॥११६॥
तच्चावलगितं नाम विज्ञेयं नाट्ययोक्तृभिः ।
आक्षिप्तेऽर्थे तु कस्मिँश्चिच्छुभाशुभसमुत्थिते ॥११७॥

अभिनवभारती

का भूषा बलिनां क्षमा, परिभवः कोऽयं सकुल्यैः कृतः,
किं दुःखं परसंश्रयो, जगति कः श्लाघ्यो य आश्रीयते ।
को मृत्युर्व्यसनं, शुचं जहति के यैर्निर्जिताः शत्रवः,
कैर्विज्ञातमिदं विराटनगरे च्छन्नस्थितैः पाण्डवैः ॥११५॥

यत्रान्यस्मिन्निति । यत्रोत्तरे दीयमाने अन्यानुसन्धानपूर्वकेऽप्यन्यत्कार्यं सिध्यति तान्यन्यकार्यावलगनादवलगितम् । यथा "अवि सुहाअदि दे लोअणाणा" मिति विदूषकेण पृष्टे (राज्ञः) "सुखयतीति किमुच्यते" इति "कृच्छ्रेणोरूयुग"मित्याद्युत्तरं वसन्तकप्रत्यायनोद्देश्येन प्रवृत्तमपि सागरिकागतमास्थाबन्धजीवितं मुख्यं शृङ्गाराख्यं कार्यं साधयतीति ॥११६॥

आक्षिप्ते त्विति । शुभाशुभं दैवं तेनाबुद्धिपूर्वकं कुत्रचिदर्थे आक्षिप्तेऽपि कौशलात्तत्प्रच्छादनेच्छया यत्रोत्तरोऽन्योऽर्थ उच्यते तदवस्पन्दितं चक्षुःस्पन्दनादिवदन्तर्गतसूचनीयसंभवात् । यथा—

बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ एक प्रयोग में समावेश से अर्थात् सादृश्य की उद्भावना करके अन्य कार्य को सिद्ध करते हैं यानी दूसरे पात्र के प्रवेश की सूचना देते हैं उसको नाट्य प्रयोक्ता लोग अवलगित समझें ॥१ ६॥

(मूल) जहाँ शुभाशुभ अर्थात् दैववशात् अबुद्धिपूर्वक आक्षिप्त हुए किसी अर्थ के विषय में चतुराई के साथ अन्य अर्थ को कहते है वह अवस्पयन्दित होता है ॥११७॥

बलवानों का भूषण क्या है ? क्षमा । परिभव क्या है ? जो अपने कुटुम्बियों के द्वारा किया जाय । दुःख क्या है ? दूसरे के आश्रय में रहना । जगत् में श्लाघ्य कौन है ? जिसका आश्रय किया जाय । मृत्यु क्या है ? व्यसन । शोक रहित कौन है ? जिन्होंने शत्रुओं को जीत लिया है । इन तथ्यों को किसने समझा ? विराट नगर में छिपकर रहने वाले पाण्डवों ने समझा ॥११५॥

यन्त्रान्यस्मिन् । किसी ने प्रश्न किया और उसका उत्तर दिया किन्तु उसमें उत्तरणीय विषय से अन्य का अनुसन्धान किया गया इस तरह जहाँ अन्यानुसन्धानपूर्वक उत्तर देने में दूसरा कार्य सिद्ध हो जाता हैं तब वहाँ अन्य कार्य से अवलगन होने से वह अलगित नामक वीथी का अंग हैं । जैसे – विदूषक ने राजा से पूछा कि अयि मित्र ! सुखयति ते लोचने

**कौशलादुच्यतेऽन्योऽर्थस्तदवस्पन्दितं भवेत् ।**
**हास्येनोपगतार्थप्रहेलिका नालिकेति विज्ञेया ॥११८॥**

## अभिनवभारती

सत्पक्षा मधुरगिरः प्रसाधिताशा मदोद्धतारम्भाः ।

निपतन्ति धार्तराष्ट्राः कालवशान्मेदिनीपृष्ठे ।

अत्र दैववशादयमर्थ आयातः सत्पक्षे अमधुरा गीर्येषान्ते, तथा प्रकर्षेण साधिताः आधिसहिताः यैर्दिशः कृताः धृतराष्ट्रात्मजाः पतन्तीति । तत्रोत्तरं प्रतिहतममङ्गलम् । पुनः सूत्रधारः । ननु शरत्समयवर्णनया धार्तराष्ट्रा हंसा नभस्तलात्, इति व्यपदिशामीत्यादि अवस्पन्दितत्वमेव सूचयति "न खलु न जाने किन्त्वमङ्गलत्वात् शङ्कितमेव मे हृदय" मिति ॥११७॥

हास्येनोपगतार्थेति प्रहेलिका परवितारणकारि यदुत्तरं, अत एव हास्ययुक्ता सा नालिका प्रणालिका व्याजेत्यर्थः । प्रकर्षेण हेलिका नर्मादिक्रीडारूपं यस्याः सा प्रहेलिका

## बालक्रीड़ा

(मूल) मजाक मजाक से जहाँ अर्थ की प्रतीति हो जाय ऐसी प्रहेलिका को नालिका समझें ॥११८॥

"अयि ! मित्र ! आपके नेत्रों को सुख दे रही है। राजा उत्तर देते हैं कि "सुखयति" यह क्या पूछ रहे हो। कृच्छ्रेण ऊरुयुगम्" इत्यादि उत्तर वसन्तक को विश्वास दिलाने के उद्देश्य से प्रवृत्त हुआ भी सागरिका के मुख्य कार्य शृङ्गार को सिद्ध कर रहा है जो सागरिका की आशा को या आस्था को बांधने में सुरक्षित रखने में प्रधान है जीवित है ॥११६॥

आक्षिप्ते। शुभाशुभं माने दैव। जहाँ अबुद्धि पूर्वक यानी अनजान में किसी अर्थ का आक्षेप हुआ अर्थात् अनजान में किसी ने कुछ कहा दूसरे ने बड़ी चतुराई से उसके मतलब को छिपाने कीं इच्छा से दूसरा ही जहाँ उत्तर कहा वहाँ वह अवस्पन्दित नामक अङ्ग है। इसको अवस्पन्दित कहने का रहस्य है कि जैसे चक्षु के स्फुरण से किसी अज्ञात अथच अन्तर्निहित अर्थ की सूचना मिलती है उसी तरह अवस्पन्दित की भी स्थिति है। जैसे—

सुन्दर जिनकी पांखें हैं। अच्छे जिनके सहायक हैं। मीठी जिनकी वाणी है। जिनका मधुर स्वर है। दिशाओं को जिन्होंने अपने आगमन से सजा दिया है। अपने साथियों की आशाओं को जिन्होंने सिद्ध किया है। ऐसे धृतराष्ट्र हंस। समय के अनुसार उड़ने के बाद पृथिवी पर उतर रहे हैं। धृतराष्ट के पुत्र दुर्योधनादि। काल के वश से मर कर जमीन पर गिर रहे हैं।

यहां दैव के वश से यह अर्थ आया है। प्रत्यक्ष में मधुर है वाणी जिनकी। जिन्होंने दिशाओं को पूरी तौर से साधित किया है यानी वहां के लोगों को आधि आन्तरिक व्यथा से से युक्त कर दिया है ऐसे धृतराष्ट्र के लड़कों का पतन हो रहा है। इस पर उत्तर है

मूर्खजनसन्निकर्षे हितमपि यत्र प्रभाषते विद्वान् ।
न च गृह्यतेऽस्य वचनं विज्ञेयोऽसत्प्रलापोऽसौ ॥११९॥

## अभिनवभारती

यथा – सुसंगता "जस्य किदे तुमं आअदा सो एत्थ एव्व चिट्ठदि ।" सागरिका "सहि ! कस्स किदे ।" सुसङ्गता (सहासम्) "अइ अप्पसङ्किदे ! णं चित्तफलअस्स ।" अनया भङ्ग्या आच्छादितं च गर्भगतं चास्य वस्त्विति ॥११८॥

मूर्खजनसन्निकर्ष इति यदुत्तरं मूर्खं प्रति वस्तुतो हितमपि शब्दच्छलाद्यथा प्रियं तादृशं च मूर्खैः प्रियांशेन गृह्यते न तु हितांशेन । तथाभूतभङ्गीद्वयाश्रयणं च सिद्धत्वात्करोति । एवं हि तात्कालिकः कोपोऽपि रक्षितो भवति प्रियाभिधायित्वात् । यथा व्यसनिना राजपुत्रेण किं सुखमिति पृष्टे तेनोत्तरं दीयते—

सर्वथा योऽक्षविजयी सुरासेवनतत्परः ।
तस्यार्थानां सुखानां च समृद्धिः करगामिनि ॥

असतोऽसाधुभूतस्य वस्तुनः प्रलपनमस्मिन्नित्यसत्प्रलाप इति ॥११९॥

## बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ विद्वान् मूर्ख के हित की बात कहते हैं किन्तु मूर्ख उसको ग्रहण नहीं करता है उसको असत्प्रलाप कहते हैं ॥११९॥

अमङ्गल नष्ट हो गया । फिर सूत्रधार "अजी साहब । सुनिये शरत् समय के अनुसार हंस नभ स्थल से पृथ्वी पर उतर रहे हैं । ऐसा मैं कह रहा हूँ । इत्यादि अवस्पन्दित की सूचना देता है कि मैं इस बात को नहीं जानता हूँ ऐसी बात नहीं है अपितु जानता हूँ किन्तु अमङ्गल होने से मेरा हृदय शङ्कित सा हो रहा है ॥११७॥

हास्य मजाक मजाक से जहाँ अर्थ उपगत हो जाय वह प्रहेलिका है जिसका उत्तर पर को वितारण करने वाला होता है दूसरे को बहकाने वाला होता है अत एव हास्ययुक्ता वह नालिका प्रणालिका अर्थात् व्याज है बहाना है । प्रकर्ष से हेलिका है । नर्मादि क्रीड़ामय जिसका रूप है वह प्रहेलिका है । जैसे–सुसंगता सखी कहती है कि हे सागरिके यस्य कृते त्वमागता स अत्रैव तिष्ठति । सागरिका कहती है कि सखिः ! कस्य कृते । सुसङ्गता हँसती हुई कहती है "अयि आत्मशङ्कितेः ! ननु चित्रफलकस्य कृते" । इस शैली से उसके मन की बात को छिपा दिया ॥११८॥

मूर्खजन सन्निकर्षः । एक उत्तर को शब्दच्छल से मूर्ख के प्रति कहा जो उत्तर वस्तुतः उसके लिए हितकारी है । जैसे प्रिय भी है हित भी है ऐसे वाक्य को किसी मूर्ख के प्रति कहा किन्तु मूर्ख ने उसके प्रियांश को तो लिया हितांश को नहीं लिया । इस तरह की शैली से प्राप्त हुए दो में से सिद्ध होने के कारण एक का आश्रय करता है । जिसका फल होता है कि प्रिय मधुर वाक्य रूप होने से तात्कालिक कोप नहीं हो पाता है सुरक्षित वह हो जाता है किन्तु यथार्थ कथन होने से कालान्तर में वह कोप संभाव्य है जैसे किसी व्यसनी राजपुत्र ने पूछा कि सुख क्या है । इस पर उसने उत्तर दिया कि—

**एकद्विप्रतिवचना वाक्केली स्यात्प्रयोगेऽस्मिन् ।**
**यदसद्भूतं वचनं संस्तवयुक्तं द्वयोः परस्परं यत्तु ॥१२०॥**

### अभिनवभारती

एकद्विप्रतिवचनेति । एकं द्वयोः प्रतिवचनमस्याम् । द्विग्रहणमनेकोपलक्षणम् । तदमुना सर्वप्रश्नोत्तरवर्गः स्वीकृतः । यथा—

नदीनां मेघविगमे का शोभा प्रतिभासते ।
बाह्यान्तरा विजेतव्याः के नाम कृतिनोऽरयः ॥

यदसद्भूतमिति यथा रत्नावल्याम् "सुसङ्गते, कथमहमिहस्थो भवत्या ज्ञात" इति राजन्युक्तवति सुसङ्गतयोच्यते "ण केवलं भट्टा चित्तापलहेण, ता देवीए णिवेदइस्सं" इत्यादौ आभरणदानपर्यन्ते प्रपञ्चः । तथाहि—द्वयोः सागरिकासुसङ्गतयोः परस्परसंबन्धमाश्रित्यासद्भूतमसत्यं देव्यै निवेदयामीत्युक्तम् । संस्तवश्च तत्रास्ति "भट्टिणो पसादेण किमिदं मए" इति हास्यमपि परिहासरूपं विद्यते । एकस्य च राज्ञोऽर्थे प्रयोजने सागरिकासङ्गमे हेतुर्भवत्येवेति अन्यथाऽभिधानात्प्रपञ्चः ॥१२०॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) जिस प्रयोग में सिर्फ एक दो उत्तर प्रत्युत्तर होवें वह वाक्केली होती है। जो तो (संस्तव से स्यात्परिचयः इति कोषः) परिचय से युक्त दो आदमियों का परस्पर में असद्भूत वाक्य किसी एक के मतलव के लिए हो वह हास्य जनक प्रपञ्च होता है ॥१२०॥

जो सर्व तरहसे अक्षविजयी है और सुरासेवन में तत्पर है उसके लिए सुख एवं धन की समृद्धि कारगामिनी है कर प्राप्त है। यहां कविता की भङ्गी से शैली से दो अर्थों का आश्रयण करके कहा कि जो द्यतक्रिया में अक्षों से पासों से विजय करता है एवं सुरा के मदिरा के सेवन में लगा हुआ है। यह एक अर्थ है जो उसका प्रिय है। जो अक्षों को इन्द्रियों को जीत लेता है और सुर देवताओं के आसेवन में आराधन में संलग्न है। यह दूसरा अर्थ है। जो उसके लिए हितावह है। इसमें असत् असाधुभूत बस्तु का प्रलपन है इसलिए यह असत्प्रलाप है ॥११९॥

एकद्विप्रतिवचनम् । जिसमें दोनों के लिए एक ही उतर हो वह वाक्केली है। यहां द्विपद अनक का उपलक्षण है। अतः इससे सम्पूर्ण प्रश्न वर्ग एवं उत्तर वर्ग स्वीकृत हो गया है। जैसे—मेघों के निकल जाने पर नदियों की क्या शोभा मालूम पड़ती है। यह प्रश्न है इसका उत्तर काकु से देता है कि वर्षा ऋतु के हट जाने पर नदियों की कैसी शोभा प्रतीत हो सकती है अर्थात् कुछ नहीं प्रतीत होती है। कौन कृती हैं जिनके लिए अन्तः शत्रु एवं बहिः शत्रु विजेतव्य है। यह प्रश्न है। जिनको बाह्यान्तः शत्रु अभी विजेतव्य है वे कैसे कृती हैं अर्थात् वे कृती नहीं हैं।

यदसद्भूतम् । जैसे रत्नावली में हे सुसङ्गते ! मैं यहां हूं आपने कैसे समझा; ऐसा राजा के कहने पर सुसंगताने कहा कि आपही को केवल नही समझी हूँ किन्तु चित्र फलक के साथ आपको समझी हू। इसका मैं देवी से निवेदन करूगी इत्यादि में आभरण देने तक

एकस्य चार्थहेतोः स हास्यजननः प्रपञ्चः स्यात् ।
यत्कारणाद् गुणानां दोषीकरणं भवेद्विवादकृतम् ॥१२१॥
दोषगुणीकरणं वा तन्मृदवं नाम विज्ञेयम् ।
परवचनमात्मनश्चोत्तरोत्तरसमुद्भवं द्वयोर्यत्तु ॥१२२॥

## अभिनवभारती

यत्कारणादिति गुणानां दोषत्वं दोषाणां वा गुणत्वं यत्र क्रियते तन्मृदवम् । विवादकृतमित्यनेन लक्षणाद्विशेषमाह, इदं वृत्त्यन्तरं स्वभावमित्यर्थः यथा "शिरः श्वा काको वा द्रुपदतनयो वा परिमृशेत्" (वेणी ३) इत्यत्र दोषस्य गुणीकरणं, विवादाकर्णनेन सह "यदि शस्त्रमुज्झितमशस्त्रपाणयः" (वेणी-३) इत्यत्र कर्णवचनेन प्रतिज्ञातपरिपालनस्य गुणस्यापि दोषीकरणं विवादकृतमेव । मृदवमिति मर्दनं मृत् । परपक्षमर्दनेन स्वपक्षमवति रक्षतीति ॥१२१॥

परवचनमात्मनश्चेति परस्य वचनमात्मनश्च वचनं परस्परमर्थविशेषलाभो यत्र भवतीत्युत्तरोत्तरस्याधिकाधिकस्यार्थस्य समुद्भवो यत्र तदधिबलम् । एतदुक्तं

## बालक्रीड़ा

(मूल) जहाँ किसी विवाद के कारण गुणों का दोषीकरण हो और दोषों का गुणी करण हो उसे मृदव सजझें ॥१२१॥

(मूल) जो तो अपने और दूसरे के उत्तर और प्रत्युत्तर रूप में उठने वाले दो वाक्यों में परस्पर में अर्थ विशेष का लाभ हो उसको बुध लोग अधिबल समझें ॥१२२॥

प्रपञ्च है । यह कैसे । सुनो यहां राजा और सागरिका तथा विदूषक और सुसङ्गता इन दोनों के परस्पर के सम्बन्ध के असत्यभूत अर्थ का आश्रय करके देवी को निवेदन करती हूं ऐसा कहा । इसमें संस्तव भी यानी प्रशंसा भी उन लोगों की है । यह क्या है मालकिन की प्रसन्नता से बहुत पाया है । यह परिहास भी है । यह परिहास राजा के सागरिका संगम रूप अर्थ प्रयोजन में हेतु भी होता है । किन्तु इसमें अन्यथा अभिधान है अतः यह प्रपञ्च है ॥१२०॥

यत्कारणात् । जहाँ गुणों को दोष अथवा दोषों को गुण कर देते हैं वह मृदव है । विवादकृतम् इससे लक्षण की अपेक्षा से कुछ विशेष को कहते हैं कि यह वृत्यन्तर है अर्थात् स्वभाव है । जैसे—

अब इस शिर को कुत्ता स्पर्श करे या कौआ स्पर्श करे या द्रुपद का लडका स्पर्श करे कोई भी स्पर्श करे । यहाँ किसी महापुरुष के शिर का स्पर्श करना दोष है किन्तु वैराग्य मूलक होने से यह कथन गुण हो गया है । अगर आपने शस्त्र को छोड़ दिया आप के हाथों में शस्त्र नहीं है इत्यादि कर्ण के कहने से प्रतिज्ञात परिपालन रूप गुण भी दोष हो गया । जो कि विवाद के सुनने के बदौलत हो गया है । मृदव में मृत् और अव ये दो शब्द हैं जिनमें मृत् का अर्थ है मर्दन । और अव का अर्थ है रक्षण अतः जहाँ परपक्ष का मर्दन करके अपने पक्ष की रक्षा करना है वहाँ मृदव है ॥१२१॥

अन्योन्यार्थविशेषकमधिबलमिति तद् बुधैर्ज्ञेयम् ।
अन्यार्थमेव वाक्यं छलमभिसन्धानहास्यरोषकरम् ॥१२३॥

## अभिनवभारती

भवति—यत्रोक्तिप्रत्युक्तिक्रमे क्रियमाणे परस्परप्रज्ञानोपजीवनबलात्स्वपक्षसुघटितादधिबलसंबन्धादधिबलम् । यथा नागानन्दे "रागस्यास्पदमित्यवैमी"त्यादित आरभ्य विदूषकेण सहोक्तिक्रमेण स्वपक्षो द्रढिमानमानीतो यावदाह "ननु शरीरतः प्रभृतिसर्वमेव मया परार्थं प्रतिपाल्यते (अ-१) इति ॥१२२॥

अन्यार्थमेव वाक्यमिति यद्वाक्यं प्रयोजनान्तरमुद्दिश्य वचनमुच्यमानं कस्यचिद्वचनमन्यस्य हास्यमपरस्य रोषं जनयति तच्छलम् । यथा—

कस्स व ण होई रोसो दट्ठूण पिआए सव्वणं अहरम् ।
सब्भमरपदुमग्घाइणि वारिअवामे सहसु एह्णिम् ॥

एतद्वचनं सखीसंबन्धि भर्तृप्रत्यायनं प्रयोजनमुद्दिश्य प्रयुक्तं तस्य पत्न्या अपि सबन्धिनां छलं, विदग्धजनस्य हास्यं, सपत्न्या रोषं जनयति ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) हास्य की अभिसन्धि से कहे गए अन्यार्थक वाक्य से जहाँ दूसरे को रोष हो जाय वहां छल कहलाता हैं ॥१२३॥

परवचनमात्मनश्च । पर का वचन और अपना वचन । इन दोनों का परस्पर में सम्बन्ध है अतः इससे अर्थ विशेष का लाभ होता है अतः जहाँ उत्तर प्रत्युत्तर के द्वारा अधिक अर्थ का समुद्भव होता है वह अधिबल है । यहाँ यह कहा कि जहाँ उत्तर प्रत्युत्तर के क्रम को किया जाता है वहाँ एक दूसरे को एक दूसरे की जानकारी के बल से और स्वपक्ष के द्वारा सुघटित किये गये अधिक बल से अधिबल नामक अङ्क बनता है । जैसे—नागानन्द में "राग के स्थान को मैं समझता हूँ" यहाँ से आरम्भ करके विदूषक के साथ उत्तर प्रत्युतर में अपने पक्ष की दृढ़ता को प्राप्त करने पर्यन्त जो कहा कि "मैं तो अपने शरीर तक सब कुछ को दूसरों के उपकार के लिए सुरक्षित रखता हूँ ॥१२२॥

अन्यार्थमेव । एक वाक्य जो किसी अन्य प्रयोजन के लिए कहा जाता है । किन्तु किसी को उससे हास्य होता है और किसी को उससे रोष होता है वह छल है । जैसे

अपनी प्रिया के अधर को व्रणयुक्त देखकर किसको रोष नहीं होता है । अतः मना करने पर भी वार २ रोकने पर भी उलटा काम करने वाली सभ्रमर पद्म के सूंघने के फल का अब अनुभव करो ।

यह वाक्य सखी के बारे में भर्त्ता को विश्वास दिलाने के लिए कहा है जो पत्नी के सम्बन्धियों को ठगता है, विदग्धजनों को हँसाता है तथा सौत के हृदय में डाह को पैदा करता है ॥१२३॥

श्रुतिसारूप्याद्यस्मिन् बहवोऽर्था युक्तिभिर्नियुज्यन्ते ।
यद्धास्यमहास्यं वा तत्रिगतं नाम विज्ञेयम् ॥१२४॥
प्रत्यक्षवृत्तिरुक्तो व्याहारो हास्यलेशार्थः ।
संरम्भसंभ्रमयुतं विवादयुक्तं तथापवादकृतम् ॥१२५॥

## अभिनवभारती

श्रुतिसारूप्यादिति शब्दसारूप्याद् बहव इति प्रश्नप्रतिवचनस्य स्वभावा यत्र नियुज्यन्ते युक्तिभिरिति काक्वादीनां तथैवोपपत्तिभिः। त्रिशब्दो ऽनेकोपलक्षणम्, अनेकमर्थं गतमिति त्रिगतं वाक्ये मुख्यमुत्तरमनेकप्रश्नसाधारणम्। इह तु य एव प्रश्नस्तदेव प्रतिवचनमिति विशेषः। यथा—

सर्वक्षितिभृतां नाथ ! दृष्टा सर्वाङ्गसुन्दरी ।
रामा रम्ये वनान्तेऽस्मिन् त्वया विरहिता मया ॥ (विक्रमो)

अत्रैतदेवोत्तरं साकांक्षाकाकुप्रयोगेऽपि प्रतिबिम्बे वामदक्षिणवैपरीत्यवन्निराकांक्ष-काकुः संवृत्ता यत एतद्धास्यम्। एवमहास्य उदाहार्यम्।

प्रत्यक्षवृत्तिरिति प्रत्यक्षशब्देन भावी प्रत्यक्ष उच्यते। तदयमर्थः—भाविनि

## बालक्रीड़ा

(मूल) श्रुति सारूप्य से शब्दों की समानता से जहां युक्ति बल से बहुत से अर्थों का नियोग होता है उसे हास्य रूप एवं अहास्य रूप त्रिगत समझो ॥१२४॥

(मूल) प्रत्यक्ष अर्थ के विषय में जिसकी युक्ति हो योजना हो ऐसे हास्य लेश से युक्त अर्थ व्याहार है। संरम्भ, सम्भ्रम, विवाद, अपवाद एवं आक्षेप मय बहुतों के वचन हो तत्वज्ञ लोग उसे गण्ड कहते हैं ॥१२५॥

श्रुतिसारूप्यादिति शब्दों की समानता से बहुत से माने प्रश्न एवं उत्तर प्रत्युत्तर स्वभाव वाले अर्थ जहाँ काकु आदि की उपपत्तिमयी युक्तियों से नियुक्त किये जाते हैं वह त्रिगत है। यहाँ त्रिशब्द अनेक का उपलक्षण है। अनेक अर्थों में जो गत है अतः त्रिगत है वाक्य में मुख्य उत्तर है जो अनेक प्रश्नों के लिए साधारण है समान है। और यहाँ तो जो प्रश्न है वही प्रतिवचन है यही विशेष है। जैसे—

हे सम्पूर्ण क्षिति भृतों के नाथ ! इस रमणीय वन में विरहिता सर्वाङ्गसुन्दरी को देखा। यहाँ त्वया और मया की योजना में वैलक्षण्य है। जैसे मुझसे विरहिता को तुमने देखा ऐसा रामजी ने पूछा। तुमसे विरहिता को मैंने देखा ऐसा उत्तर यहा पहाड का हो सकता है।

यहाँ जो प्रश्न वाक्य है वही उत्तर वाक्य है। सिर्फ त्वया मया में वैपरीत्य है।

यहाँ साकांक्षा काकु के प्रयोग में भी यही उत्तर है जैसे बिम्ब की अपेक्षा प्रतिबिम्ब में बायें दाँये का वैपरीत्य है उसी तरह यहाँ निराकांक्षा काकु हो गई। क्योंकि यह हास्य है। इस प्रकार अहास्य का भी उदाहरण समझें।१२४।

